पञ्चत्रिंशद्धनूंष्यारे द्वौ हस्तावङ्गुलान्यपि । विंशतिः सप्तभागाश्च चत्वारः सम्प्रकीर्तित ॥३२६॥
चत्वारिंशत्तथा तारे दण्डा सप्तदशाङ्गुली । एकः सप्तमभागः स्यादुत्सेधो नारकाश्रयः ॥३२७॥
चत्वारिंशच्चतुर्भिश्च दण्डा हस्तौ त्रयोदश । अङ्गुलानि मतो मारे सप्तभागैः स पञ्चभिः ॥३२८॥
धनूंष्येकोनपञ्चाशदुत्सेधः स दशाङ्गुली । द्वौ च सप्तमभागौ तौ वर्चस्के वर्णितो बुधैः ॥३२९॥
धनूंषि सत्रिपञ्चाशद्धस्तौ चापि षडङ्गुली । षट् च सप्तमभागास्ते तमके परिकीर्तितः ॥३३०॥
अष्टापञ्चाशदुत्सेधो धनूंषि त्र्यङ्गुलानि च । त्रयः सप्तमभागाश्च षडेऽपि प्रकटस्थितः ॥३३१॥
द्विषष्टिस्तु धनूंषि द्वौ हस्तौ षडषडे मतः । उत्सेधः सुप्रसिद्धो यश्चतुर्थे नरके सताम्[1] ॥३३२॥
तमोनामनि चोत्सेधः कोदण्डाः पञ्चसप्ततिः । सप्ताशीतिरसौ दण्डा द्वौ हस्तौ भवति भ्रमे ॥३३३॥
वपुषो नारकीयस्य झषे शतधनूंषि सः । अन्धे द्वादशमिश्राणि तानि हस्तद्वय मतम् ॥३३४॥
तमिस्रेऽपि च तान्येव पञ्चविंशतिदण्डकैः । उत्सेधो वर्णितो योऽसौ पञ्चमे नरके बुधैः ॥३३५॥
षट्षष्ट्या शतकोदण्डा द्वौ हस्तौ षोडशाङ्गुली । उत्सेधो वर्णितः पूर्णो हिमनामनि चेन्द्रके ॥३३६॥
द्विशत्यष्टौ च कोदण्डा हस्तोऽष्टावङ्गुलान्यपि । उत्सेधः शास्त्रनेत्राढ्यैर्वर्दलेऽपि विलोकितः ॥३३७॥
शतद्वय च पञ्चाशद्धनूंष्येव स भासितः । लल्लके नरके षष्ठे निष्ठितार्थैर्य इष्यते ॥३३८॥

---

नामक नौवें प्रस्तारमे ऊँचाईका प्रमाण इकतीस धनुष तथा एक हाथ प्रमाण कहा जाता है। इस प्रकार तीसरी पृथिवीमे नारकियोकी ऊँचाईका वर्णन किया ॥३२५॥

चौथी पृथिवीके आर नामक प्रथम प्रस्तारमें पैंतीस धनुष, दो हाथ, वीस अंगुल और एक अंगुलके सात भागोमे चार भाग प्रमाण ऊँचाई कही गई है ॥३२६॥ तार नामक दूसरे प्रस्तारमे चालीस धनुष, सत्रह अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें एक भाग प्रमाण नारकियो-की ऊँचाई है ॥३२७॥ मार नामक तीसरे प्रस्तारमे चवालीस धनुष, दो हाथ, तेरह अंगुल और एक अंगुलके सात भागोमें पॉच भाग प्रमाण ऊँचाई मानी गई है ॥३२८॥ वर्चस्क नामक चौथे प्रस्तारमे विद्वानोने शरीरकी ऊँचाई उनचास धनुष, दश अंगुल और एक अंगुलके सात भागोमे दो भाग प्रमाण बतलाई है ॥३२९॥ तमक नामक पॉचवें प्रस्तारमे त्रेपन धनुष, दो हाथ, छः अंगुल और एक अंगुलके सात भागोमे छः भाग प्रमाण ऊँचाई कही गई है ॥३३०॥ षड नामक छठवें प्रस्तारमे अठावन धनुष, तीन अंगुल और एक अंगुलके सात भागोमे तीन प्रमाण ऊँचाई प्रकट की गई है ॥३३१॥ और षडषड नामक सातवे प्रस्तारमे बासठ धनुष, दो हाथ ऊँचाई प्रसिद्ध है। इस प्रकार चौथी पृथिवीमे विद्यमान नारकियोंकी ऊँचाईका वर्णन किया है ॥३३२॥

पॉचवीं पृथिवीके तम नामक प्रथम प्रस्तारमे नारकियोके शरीरकी ऊँचाई पचहत्तर धनुष बतलाई है। भ्रम नामक दूसरे प्रस्तारमें सत्तासी धनुष और दो हाथ है ॥३३३॥ झष नामक तीसरे प्रस्तारमे नारकियोके शरीरकी ऊँचाई सौ धनुष कही गई है। अन्ध नामक चौथे प्रस्तारमे एक सौ बारह धनुष तथा दो हाथ है ॥३३४॥ और तमिस्र नामक पॉचवे प्रस्तारमें एक सौ पच्चीस धनुष है। इस प्रकार पॉचवीं पृथिवीमे विद्वानोने ऊँचाईका वर्णन किया है ॥३३५॥

छठवीं पृथिवीके हिम नामक पथम प्रस्तारमे नारकियोके शरीरकी ऊँचाई एक सौ छयासठ धनुष, दो हाथ तथा सोलह अंगुल बतलाई है ॥३३६॥ वर्दल नामक दूसरे प्रस्तारमे शास्त्ररूपी नेत्रोके धारक विद्वानोने नारकियोकी ऊँचाई दो सौ आठ धनुष, एक हाथ और छः अगुल प्रमाण देखी है ॥३३७॥ और लल्लक नामक तीसरे प्रस्तारमे नारकियोकी ऊँचाई दो सौ पचास धनुष बतलाई है। इस प्रकार कृतकृत्य सर्वज्ञ देवने छठवी पृथिवीमे ऊँचाईका वर्णन किया ॥३३८॥

---

१ शती म० ।

उत्सेधश्चाप्रतिष्ठाने पञ्चचापशतानि सः । निश्चितो निश्चितज्ञानैः सप्तमे नरके च यः ॥३३९॥
सप्तसु प्रतिबोद्धव्यः प्रथितः प्रथमादिषु । अवधेर्विषयस्तासु पृथिवीषु यथाक्रमम् ॥३४०॥
योजनं तु त्रयः क्रोशाः सार्धा क्रोशत्रयं तथा । सार्धौ तौ तद्द्वयं सार्धः क्रोशः क्रोशश्च निश्चितः ॥३४१॥
क्रोशार्द्धं मृत्तिकागन्धः प्रथमे पटले व्रजेत् । तदधोऽधः क्रोशस्यार्द्धं वर्द्धते पटलं प्रति ॥३४२॥
पृथिव्योराद्ययोर्युक्ता जीवाः कापोतलेश्यया । तृतीयायां तयैवोर्ध्वमधस्तान्नीललेश्यया ॥३४३॥
अधश्चोर्ध्वं च सम्बद्धाश्चतुर्थ्यां नीललेश्यया । तयैवोपरि पञ्चम्यामधस्ते कृष्णलेश्यया ॥३४४॥
षष्ठ्यां च कृष्णयैवोर्ध्वमधः परमकृष्णया । सप्तम्यामुभयत्रामी क्लिष्टाः परमकृष्णया ॥३४५॥
स्पर्शेनोष्णेन बाध्यन्ते नारका भूचतुष्टये । पञ्चम्यामुष्णशीताभ्यां शीतेनैवान्त्ययोर्भुवोः ॥३४६॥
आकारेगोष्ट्रिकाकुम्भीकुस्थलीमुद्गरोपमाः । मृदङ्गनाडिकाकारा निगोदा[1] पृथिवीत्रये ॥३४७॥
गोगजाश्वादिभस्त्राभाद्रोण्यब्जपुटसन्निभाः । ते चतुर्थ्यां च पञ्चम्यां नारकोत्पत्तिभूमयः ॥३४८॥
केदाराकृतयः केचित्कल्लरीमल्लकोपमाः । केचिन्मयूरकाकारा निगोदास्तेऽन्त्ययोर्भुवोः ॥३४९॥
एकद्वित्रिकगव्यूतियोजनव्याससङ्गताः । शतयोजनविस्तीर्णास्तेषूत्कृष्टास्तु वर्णिताः ॥३५०॥
उच्छ्रायो वस्तुतस्तेषां विस्तारः पञ्चताडितः । निगोदानां समस्तानामिति वस्तुविदो विदुः ॥३५१॥

---

सातवीं पृथिवीमें एक ही अप्रतिष्ठान नामका प्रस्तार है सो उसमें सन्देहरहित ज्ञानके धारक आचार्योंने नारकियोंकी ऊँचाई पाँच सौ धनुष प्रमाण निश्चित की है ॥३३९॥

प्रथम पृथिवीको आदि लेकर उन सातों पृथिवियोंमें यथाक्रमसे अवधिज्ञानका विषय इस प्रकार जानना चाहिए ॥३४०॥ पहली पृथिवीमें अवधिज्ञानका विषय एक योजन अर्थात् चार कोश, दूसरीमें साढ़े तीन कोश, तीसरीमें तीन कोश, चौथीमें अढ़ाई कोश, पाँचवींमें दो कोश, छठवींमें डेढ़ कोश और सातवींमें एक कोश प्रमाण है ॥३४१॥ प्रथम पृथिवी सम्बन्धी पहले पटलकी मिट्टीकी दुर्गन्ध आध कोश तक जाती है और उसके नीचे प्रत्येक पटलके प्रति आधा-आधा कोश अधिक बढ़ती जाती है ॥३४२॥ पहली और दूसरी पृथिवीमें रहनेवाले नारकी कापोत लेश्यासे युक्त हैं। तीसरी पृथिवीके ऊर्ध्व भागमें रहनेवाले कापोत लेश्यासे और अधोभागमें रहनेवाले नील लेश्यासे सहित हैं ॥३४३॥ चौथी पृथिवीके ऊपर-नीचे दोनों स्थानोंपर तथा पाँचवीं पृथिवीके ऊपरी भागमें नील लेश्यासे युक्त हैं और अधोभागमें कृष्ण लेश्यासे सहित हैं ॥३४४॥ छठवीं पृथिवीके ऊर्ध्वभागमें कृष्ण लेश्यासे, अधोभागमें परमकृष्ण लेश्यासे और सातवीं पृथिवीके ऊपर नीचे दोनों ही जगह रहनेवाले परमकृष्ण लेश्यासे संक्लिष्ट हैं अर्थात् संक्लेशको प्राप्त होते रहते हैं ॥३४५॥ प्रारम्भकी चार भूमियोंमें रहनेवाले नारकी उष्ण स्पर्शसे, पाँचवीं भूमिमें रहनेवाले उष्ण और शीत दोनों स्पर्शोंसे तथा अन्तकी दो भूमियोंमें रहनेवाले केवल शीत स्पर्शसे ही पीड़ित रहते हैं ॥३४६॥ प्रारम्भकी तीन पृथिवियोंमें नारकियोंके उत्पत्ति-स्थान कुछ तो ऊँटके आकार हैं कुछ कुम्भी ( घड़िया ), कुछ कुस्थली, मुद्गर, मृदङ्ग और नाडीके आकार हैं ॥३४७॥ चौथी और पाँचवीं पृथिवीमें नारकियोंके जन्मस्थान अनेक तो गौके आकार हैं, अनेक हाथी घोड़े आदि जन्तुओं तथा धौंकनी, नाव और कमलपुटके समान हैं ॥३४८॥ अन्तिम दो भूमियोंमें कितने ही खेतके समान, कितने ही झालर और कटोरोंके समान, और कितने ही मयूरोंके आकारवाले हैं ॥३४९॥ वे जन्मस्थान एक कोश, दो कोश, तीन कोश और एक योजन विस्तारसे सहित हैं। उनमें जो उत्कृष्ट स्थान हैं वे सौ योजन तक चौड़े कहे गये हैं ॥३५०॥ उन समस्त उत्पत्ति स्थानोंकी ऊँचाई अपने विस्तारसे पँचगुनी है ऐसा वस्तु स्वरूपको जाननेवाले आचार्य जानते हैं ॥३५१॥ समस्त इन्द्रक बिल तीन द्वारोंसे युक्त तथा तीन कोणों-वाले हैं। उनके सिवाय जो श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक निगोद हैं उनमें कितने ही दो द्वारवाले

[1] नारकोत्पत्तिस्थानानि ।

सर्वेन्द्रकनिगोदास्ते त्रिद्वाराश्च त्रिकोणकाः । द्वित्र्येकपञ्चसप्तात्मद्वारकोणास्ततः परे ॥३५२॥
सख्येयव्यासयुक्तानां निगोदानां निजान्तरम् । गव्यूतयः षडल्पं स्यादनल्पं द्वादशैव ताः ॥३५३॥
असख्येयप्रमाणानामसख्यं महदन्तरम् । योजनानां सहस्राणि सप्तैवात्यल्पमन्तरम्[1] ॥३५४॥
[2]त्रिगव्यूतिश्चतुर्भागसप्तयोजनमात्रकम् । घर्मानिगोदजा जीवा खमुत्पत्य पतन्त्यधः ॥३५५॥
[3]गव्यूतिद्वितय सार्धं सपञ्चदशयोजनम् । वंशानिगोदजन्मानः खमुत्पत्य पतन्त्यधः ॥३५६॥
एकत्रिंशत्तु गव्यूत्या योजनानि नभस्तले । मेघानिगोदजा जीवा. खमुल्लङ्घ्य पतन्त्यधः ॥३५७॥
द्विषष्टियोजनान्यूर्ध्वं गव्यूतिद्वयमुद्गताः । निपतन्त्युग्रदुःखार्त्तास्तेऽञ्जनाजनिगोदजाः ॥३५८॥
पञ्चविंशतिसन्मिश्रशतयोजनमातुराः । खमुत्पत्य पतन्त्येव पञ्चमीस्था निगोदजाः ॥३५९॥
पञ्चाशता विमिश्रं तु योजनानां शतद्वयम् । वियदुत्पत्य षष्ठीस्थनिगोदोत्थाः पतन्त्यधः ॥३६०॥
सप्तमीस्थनिगोदोत्था. सपञ्चशतयोजनम् । अध्वानमूर्ध्वमुत्पत्य पतन्ति वसुधातले ॥३६१॥
असुरा आतृतीयान्त योधयन्ति परस्परम् । प्रयुध्यते स्वय तेऽपि ज्ञात्वा वैर पुरातनम् ॥३६२॥
कुन्तक्रकचशूलाद्यैर्नानाशस्त्रैस्तनूद्भवैः । खण्ड खण्डं विधीयन्ते पीडयन्ति परस्परम् ॥३६३॥
[4]सूतकस्येव सङ्घातः शरीरस्य प्रजायते । यावदायुःस्थितिस्तेषां न तावन्मरणं भवेत् ॥३६४॥
शारीर मानसं दुःखमन्योऽन्योर्दारित खलु । सहन्ते नारका नित्यं पूर्वपापविपाकतः ॥३६५॥

---

दुकोने, कितने ही तीन द्वारवाले तिकोने, कितने ही पाँच द्वारवाले पँचकोने और कितने ही सात द्वारवाले सतकोने हैं ॥३५२॥ इनमे संख्यात योजन विस्तारवाले बिलोका अपना जघन्य अन्तर छः कोश और उत्कृष्ट अन्तर बारह कोश है ॥३५३॥ एवं असख्यात योजन विस्तारवाले बिलोका उत्कृष्ट अन्तर असंख्यात योजन तथा जघन्य अन्तर सात हजार योजन है ॥३५४॥

घर्मा नामक पहली पृथिवीके उत्पत्ति-स्थानोमे उत्पन्न होनेवाले नारकी जीव जन्मकालमे जब नीचे गिरते है तब सात योजन सवा तीन कोश ऊपर आकाशमे उछलकर पुनः नीचे गिरते हैं ॥३५५॥ दूसरी वंशा पृथिवीके निगोदोमे जन्म लेनेवाले नारकी पन्द्रह योजन अढ़ाई कोश आकाशमे उछलकर नीचे गिरते हैं ॥३५६॥ तीसरी मेघा पृथिवीमे जन्म लेनेवाले जीव इकतीस योजन एक कोश आकाशमे उछलकर नीचे गिरते है ॥३५७॥ चौथी अञ्जना पृथिवीके निगोदोमे जन्म लेनेवाले जीव बासठ योजन दो कोश उछलकर नीचे गिरते हैं और तीव्र दुःखसे दुःखी होते है ॥३५८॥ पाँचवीं पृथिवीके निगोदोमे जन्म लेनेवाले नारकी अत्यन्त दुःखी हो एकसौ पच्चीस योजन आकाशमे उछलकर नीचे गिरते हैं ॥३५९॥ छठवीं पृथिवीमे स्थित निगोदोमे जन्म लेनेवाले जीव दो सौ योजन आकाशमे उछलकर नीचे गिरते हैं ॥३६०॥ और सप्तमी पृथिवीमे स्थित निगोदोमें उत्पन्न हुए जीव पाँच सौ धनुष ऊँचे उछलकर पृथिवी तलपर नीचे गिरते हैं ॥३६१॥ तीसरी पृथिवी तक असुरकुमार देव नारकियोको परस्पर लड़ाते हैं। इसके सिवाय वे नारकी पुराने वैर भावको जानकर स्वयं भी लड़ते रहते है ॥३६२॥ विक्रिया शक्तिके द्वारा अपने शरीरसे ही उत्पन्न होनेवाले भाले, करोत तथा शूल आदि नाना शस्त्रोसे उन नारकियोके खण्ड-खण्ड कर दिये जाते है और परस्पर एक दूसरेको पीड़ा पहुँचाते हैं ॥३६३॥ खण्ड-खण्ड होनेपर भी पारेके समान उनके शरीरके टुकड़ोका पुनः समूह बन जाता है और जब तक उनकी आयुकी स्थिति रहती है तब तक उनका मरण नहीं होता ॥३६४॥ ये नारकी पूर्व कृत

---

१ अतः परं म० ख० पुस्तकयोः अय श्लोकोऽधिकोऽस्ति—"क्रोशत्रय सतुर्यांशं योजनानां च सप्तकम् । समुत्पतन्ति घर्माया शेषास्तु द्विगुणोत्तरम् ।" २ एष श्लोकः ड० पुस्तके नास्ति । ३ नपुस्तके एतस्य श्लोकस्य स्थाने निम्नाङ्कितः श्लोकोऽस्ति—'यजिन पञ्चदशकं सार्धक्रोशद्वयं तथा । समुच्छलन्ति वंशाया पतन्ति च निगोदजाः । ४ पारदस्येव ।

क्षारोष्णतीव्रसन्द्रावनदीवैतरणीजलात् । [1]दुर्गन्धान्मृन्मयाहारा[2]द्दुःखं भुञ्जन्ति दुःसहम् ॥३६६॥
अक्ष्णोर्निमीलनं यावन्नास्ति सौख्यं च जातुचिद् । नरके पच्यमानानां नारकाणामहर्निशम् ॥३६७॥
स्युस्तेषामशुभतराः परिणामाः शरीरिणाम् । लिङ्गं नपुंसकाख्यं स्यात् संस्थानं हुण्डसंज्ञकम् ॥३६८॥
आगामितीर्थकर्तॄणां तथैवोपशमैनसाम् । उपसर्गाहतिं भक्त्या कुर्वन्त्यत्यायने[3] सुराः ॥३६९॥
चत्वारिंशत्सहाष्टाभिर्घटिकाः प्रथमक्षितौ । अन्तरं नारकोत्पत्तेरन्तरज्ञैः स्फुटीकृतम् ॥३७०॥
सप्ताहश्चैव पक्षः स्यान्मासो मासौ यथाक्रमम् । चत्वारोऽपि च षण्मासा विरहः षट्सु भूमिषु ॥३७१॥
तीव्रमिथ्यात्वसम्बद्धा बह्वारम्भपरिग्रहाः । पृथिवीस्ताः प्रपद्यन्ते तिर्यञ्चो मानुषास्तथा ॥३७२॥
आद्यामसंज्ञिनो यान्ति द्वितीयां च प्रसर्पिणः । पक्षिणश्च तृतीयायां चतुर्थ्यां च भुजङ्गमाः ॥३७३॥
पञ्चमीमपि सिंहास्तु षष्ठीमपि च योषितः । प्रयान्ति प्राणिनः पापाः सप्तमीं मत्स्यमानुषाः ॥३७४॥
सप्तम्युद्वर्तितो यायात्तामेवानन्तरं सकृत् । षष्ठीतो निर्गतो द्विस्तां पञ्चमीं त्रिष्वथ व्रजेत् ॥३७५॥
चतुर्थीं च चतुर्वारान् प्रपद्येत ततश्च्युतः । तृतीयां पञ्चकृत्वोऽपि तस्या एव समागतः ॥३७६॥
द्वितीयाया च षट्कृत्वः सप्तकृत्वस्तथाऽसुमान् । प्रथमाया विनिर्यातः प्रथमायां प्रजायते ॥३७७॥
सप्तमीतो विनिर्यातः संज्ञितिर्यक्त्वभाक् पुनः । संख्येयायुर्वृतो याति नरकं तनुमद्गणः[4] ॥३७८॥
षष्ठीतस्तु विनिर्यातो लभते नैव संयमम् । तं लभेतापि पञ्चम्या निर्वाणं न तु तद्भवे ॥३७९॥
लभेतापि च निर्वाणं चतुर्थीनिःसृतः पुनः । निश्चयेनैव नैवाङ्गी तीर्थकृत्त्वं प्रपद्यते ॥३८०॥

---

पाप कर्मके उदयसे निरन्तर एक दूसरेके द्वारा दिये हुए शारीरिक एवं मानसिक दुःखको सहते रहते हैं ॥३६५॥ वे खारा गरम तथा अत्यन्त तीक्ष्ण वैतरणी नदीका जल पीते हैं और दुर्गन्धि युक्त मिट्टीका आहार करते हैं इसलिए निरन्तर असह्य दुःख भोगते रहते हैं ॥३६६॥ रात-दिन नरकमें पचनेवाले नारकियोंको निमेष मात्र भी कभी सुख नहीं होता ॥३६७॥ उन नारकियोंके निरन्तर अत्यन्त अशुभ परिणाम रहते हैं। तथा नपुंसक लिङ्ग और हुण्डक संस्थान होता है ॥३६८॥ जो आगामी कालमें तीर्थङ्कर होनेवाले हैं तथा जिनके पापकर्मोंका उपशम हो चुका है। देव लोग भक्तिवश छः माह पहलेसे उनके उपसर्ग दूर कर देते हैं ॥३६९॥ अन्तरके जाननेवाले आचार्योंने प्रथम पृथिवीमें नारकियोंकी उत्पत्तिका अन्तर अड़तालीस घड़ी बतलाया है ॥३७०॥ और नीचेकी छह भूमियोंमें क्रमसे एक सप्ताह, एक पक्ष, एक मास, दो मास, चार मास और छह मासका विरह—अन्तरकाल कहा है ॥३७१॥ जो तीव्र मिथ्यात्वसे युक्त हैं तथा बहुत आरम्भ और बहुत परिग्रहके धारक हैं ऐसे तिर्यञ्च और मनुष्य उन पृथिवियोंको प्राप्त होते हैं अर्थात् उनमें उत्पन्न होते हैं ॥३७२॥ असंज्ञी पञ्चेन्द्रिय पहली पृथिवी तक जाते हैं, सरकनेवाले दूसरी पृथिवी तक, पक्षी तीसरी तक, सर्प चौथी तक, सिंह पाँचवीं तक, स्त्रियाँ छठवीं तक और तीव्र पाप करनेवाले मत्स्य तथा मनुष्य सातवीं पृथिवी तक जाते हैं ॥३७३–३७४॥ सातवीं पृथिवीसे निकला हुआ जीव यदि पुनः अव्यवहित रूपसे सातवींमें जावे तो एक बार, छठवींसे निकला हुआ छठवींमें दो बार, पाँचवींसे निकला हुआ पाँचवींमें तीन बार, चौथीसे निकला हुआ चौथीमें चार बार, तीसरीसे निकला हुआ तीसरीमें पाँच बार, दूसरीसे निकला हुआ दूसरीमें छः बार और पहलीसे निकला हुआ पहलीमें सात बार तक उत्पन्न हो सकता है ॥३७५–३७७॥ सातवीं पृथिवीसे निकला हुआ प्राणी नियमसे संज्ञी तिर्यञ्च होता है तथा संख्यात वर्षकी आयुका धारक हो फिरसे नरक जाता है ॥३७८॥ छठवीं पृथिवीसे निकला हुआ जीव संयमको प्राप्त तो हो सकता है पर मोक्ष प्राप्त नहीं कर सकता ॥३७९॥ चौथी पृथिवीसे निकला हुआ मोक्ष प्राप्त कर सकता है परन्तु निश्चयसे तीर्थङ्कर नहीं हो सकता ॥३८०॥

---

१. दुर्गन्धा म०, २. मृन्मयाहाराः म० । ३. अन्तिमषण्मासेषु । ४. प्राणिसमूहः ।

तृतीयायाः द्वितीयाया प्रथमायाश्च निःसृतः । तीर्थकृत्त्व लभेतापि देही दर्शनशुद्धितः ॥३८१॥
बलकेशवचक्रित्व परिहृत्यैव जन्तवः । नरत्वं प्रतिपद्येरन् नरकेभ्यो विनिर्गताः ॥३८२॥
अधोलोकविभागस्ते सक्षेपेण मयोदितः । तिर्यग्लोकविभागस्य शृणु श्रेणिक ! सग्रहम् ॥३८३॥

## शार्दूलविक्रीडितम्

सूर्याचन्द्रमसामगोचरमधोलोकान्धकार बुधा[1]
[2]प्रध्वस्याऽऽप्तवचःप्रदीपविभवैः सर्वत्रगैः सर्वदा ।
पश्यन्तः प्रभवन्ति तत्त्वमिति किं चित्रं त्रिलोक्यां[3]कृता-
वालोके जिनभानुना विरचिते ध्वान्तस्य वा क्व स्थितिः ॥३८४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ अधोलोकसंस्थानवर्णनो नाम चतुर्थः सर्गः ॥४॥*



तीसरी दूसरी और पहली पृथिवीसे निकला हुआ जीव सम्यग्दर्शनकी शुद्धतासे तीर्थङ्कर पद प्राप्त कर सकता है ॥३८१॥ नरकोंसे निकले हुए जीव बलभद्र, नारायण और चक्रवर्ती पद छोड़कर ही मनुष्य पर्याय प्राप्त कर सकते हैं अर्थात् मनुष्य तो होते है पर बलभद्र नारायण और चक्रवर्ती नहीं हो सकते ॥३८२॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक ! इस प्रकार मैंने संक्षेपसे तेरे लिए अधो लोकके विभागका वर्णन किया । अब तू तिर्यग्लोक—मध्यम लोकके विभागका वर्णन सुन ॥३८३॥

बुद्धिमान् मनुष्य सब समय, सर्वत्र व्याप्त रहनेवाले, जिनेन्द्र भगवान्के वचन रूपी उत्तम दीपकोंकी सामर्थ्यसे सूर्य और चन्द्रमाके अगोचर अधोलोकके अन्धकारको नष्टकर वस्तुके यथार्थ स्वरूपको देखते हुए प्रभुत्वको प्राप्त होते हैं इसमें क्या आश्चर्य है ? क्योंकि तीन लोकमें जिनेन्द्र रूपी सूर्यके द्वारा प्रकाशके उत्पन्न होनेपर अन्धकारका सद्भाव कहाँ रह सकता है ? ॥३८४॥

*इस प्रकार जिसमें अरिष्टनेमिके पुराणका सग्रह किया गया है ऐसे जिनसेनाचार्य प्रणीत हरिवंशपुराणमें अधोलोकका वर्णन करनेवाला चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥४॥*



१. बुधः म० । २. प्रध्वस्तात । ३. त्रिलोकाकृता-म०, त्रिलोक्याकृता-ख०, घ०, ङ० ।

# पञ्चमः सर्गः

तनुवातान्तपर्यन्तस्तिर्यग्लोको व्यवस्थितः । लक्षितावधिरूर्ध्वाधो मेरुयोजनलक्षया ॥१॥
तत्रैवास्मिन्नसंख्येयसागरद्वीपवेष्टितः । जम्बूद्वीपः स्थितो वृत्तो जम्बूपादपलक्षितः ॥२॥
विस्तारेणार्णवस्पर्शी[1] वज्रवेदिकयाऽऽवृतः । महामेरुमहानाभिर्लक्षयोजनलक्षया[2] ॥३॥
[3]तिस्रो लक्षाः परिक्षेपः स्यात्सहस्राणि षोडश । योजनानि त्रिगव्यूतिर्द्विशती सप्तविंशतिः ॥४॥
अष्टविंशतिमन्मिश्रं तथैवान्य धनुःशतम् । त्रयोदशांगुलानि स्युः साधिकार्धाङ्गुलानि तु ॥५॥
कोटीशतानि सप्त स्युः कोट्यो नवतिः स्फुटाः । षट्पञ्चाशत्तथा लक्षा नवतिश्चनुरुत्तरा ॥६॥
सहस्रगुणिता द्वीपे शतं पञ्चाशताधिकम् । योजनानि विभक्तेऽस्मिन् गणितस्य पदं विदुः ॥७॥
क्षेत्राणि सन्ति सप्ताऽत्र मेरुरेकः कुरुद्वयम् । जम्बूश्च शाल्मलीवृक्षौ षडेव कुलपर्वताः ॥८॥
महासरांसि षट् तेषु महानद्यश्चतुर्दश । द्विषट् विभङ्गनद्यश्च [4]वक्षारागाश्च विंशतिः ॥९॥
राजधान्यश्चतुस्त्रिंशद्रौप्याद्रिवृषभाद्रयः । अष्टाषष्टिर्गुहा वृत्तविजयार्द्धचतुष्टयम् ॥१०॥
तथा त्रीणि सहस्राणि पुनः सप्तशतान्यपि । चत्वारिंशत्पुराणि स्युर्विद्याधरमहीभृताम् ॥११॥
एतैः सर्वैरयं द्वीपो दीप्यते द्विगुणैरिमैः । यथाऽसौ धातकीखण्डः पुष्करार्धश्च सर्वतः ॥१२॥
भारतं दक्षिण तत्र क्षेत्रं हैमवतं परम् । हरिक्षेत्रं विदेहं च रम्यकं च तथा परम् ॥१३॥

---

तनुवातवलयके अन्त भाग तक तिर्यग्लोक अर्थात् मध्यलोक स्थित है। मेरु पर्वत एक लाख योजन विस्तारवाला है। उसी मेरु पर्वत द्वारा ऊपर तथा नीचे इस तिर्यग्लोककी अवधि निश्चित है। भावार्थ—मेरु पर्वत कुल एक लाख योजन विस्तारवाला है। उसमें एक हजार योजन तो पृथिवीतलसे नीचे है और निन्यानवे हजार योजन पृथिवीतलसे ऊपर है। तिर्यग्लोक की सीमा इसी मेरु पर्वतसे निश्चित है अर्थात् तिर्यग्लोक पृथिवीतलके एक हजार योजन नीचे-से लेकर निन्यानवे हजार योजन ऊँचाई तक है ॥१॥ इसी मध्यम लोकमें असंख्यात द्वीप-समुद्रोंसे वेष्टित गोल तथा जम्बू वृक्षसे युक्त जम्बू द्वीप स्थित है ॥२॥ यह जम्बू द्वीप लवण समुद्रका स्पर्श करनेवाला है, वज्रमयी वेदिकासे घिरा हुआ है, महामेरु रूपी नाभिसे युक्त है अर्थात् महामेरु इसके मध्यभागमें अवस्थित है तथा एक लाख योजन विस्तारवाला है ॥३॥ जम्बू द्वीपकी परिधि तीन लाख सोलह हजार दो सौ सत्ताईस योजन तीन कोश एक सौ अट्ठाईस धनुष और साढ़े तेरह अंगुल है ॥४-५॥ विभाग करनेपर गणितज्ञ मनुष्य इस जम्बू-द्वीपका घनाकार क्षेत्र सात सौ नब्बे करोड़ छप्पन लाख, चौरानवे हजार एक सौ पचास योजन बतलाते हैं ॥६-७॥ इस जम्बू द्वीपमें सात क्षेत्र, एक मेरु, दो कुरु, जम्बू और शाल्मली नामक दो वृक्ष, छह कुलाचल, कुलाचलोंपर स्थित छह महासरोवर, चौदह महानदियाँ, बारह विभङ्गा नदियाँ, बीस वक्षार गिरि, चौंतीस राजधानी, चौंतीस रूप्याचल, चौंतीस वृषभाचल, अड़सठ गुहाएँ, चार गोलाकार नाभि गिरि और तीन हजार सात सौ चालीस विद्याधर राजाओंके नगर हैं। ऊपर कही हुई इन सभी चीजोंसे यह जम्बू द्वीप अत्यधिक सुशोभित है। जम्बू द्वीपसे दूने क्षेत्र तथा मेरु आदिसे दूसरा धातकीखण्ड द्वीप देदीप्यमान है और पुष्करार्ध भी धातकीखण्डके समान समस्त क्षेत्रों तथा पर्वतों आदिसे युक्त है ॥८-१२॥ जम्बू द्वीपमें

---

१. स्पर्शि म० । २ -नाभिर्लक्षयोजन -म० । ३ जम्बूद्वीपस्य सूक्ष्मपरिधि ३१६२२७ योजनानि क्रोशाः १२८ धनूंषि १३½ अङ्गुलानि च वर्तते । ४ वक्षागाराश्च म० ।

हैरण्यवतमित्यन्यत् स्यादैरावतमुत्तरम् । विस्तारेणाविदेहान्तं क्षेत्रं क्षेत्राच्चतुर्गुणम् ॥१४॥
प्रथमो हिमवानन्यो महाहिमवदाह्वयः । पर्वतो निषधो नीलो रुक्मी च शिखरी गिरि[1] ॥१५॥
पूर्वस्मादुत्तरो भूभृद् विस्तारेण चतुर्गुणः । निषध[2] यावदाख्याता दक्षिणैरुत्तराः समाः ॥१६॥
क्षेत्रस्याद्यस्य विस्तारः सपञ्चशतयोजनः । षड्विंशतिस्तथा भागः षड् चाप्येकोनविंशते· ॥१७॥
जम्बूद्वीपस्य विष्कम्भे नवत्या च शतेन च । विभक्ते भारतस्यायं विस्तारो भवति स्फुटः ॥१८॥
क्षेत्राद् द्विगुणविस्तारः पर्वतः क्षेत्रमप्यतः । आविदेहमतस्तस्य वृद्धिवच्च परिक्षयः ॥१९॥
मध्येभारतमन्योऽद्रिरन्तप्राप्ताम्बुधिद्वयः । भाति विद्याधरावासो विजयार्द्ध इति श्रुतः ॥२०॥
पञ्चविंशतिरुत्सेधः षट् सपादान्यधः स्थितः । योजनान्यस्य पञ्चाशद्विस्तारो रजतात्मनः ॥२१॥

भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत ये सात क्षेत्र हैं। इनमें भरत क्षेत्र-सबसे दक्षिणमें है और ऐरावत क्षेत्र उत्तरमें है। प्रारम्भसे लेकर विदेह क्षेत्र तकके क्षेत्र विस्तारकी अपेक्षा पूर्व क्षेत्रसे चौगुने-चौगुने विस्तारवाले हैं। भावार्थ—भरत क्षेत्रसे चौगुना विस्तार हैमवत क्षेत्रका है, हैमवत क्षेत्रसे चौगुना विस्तार हरि क्षेत्रका है और हरि क्षेत्रसे चौगुना विस्तार विदेह क्षेत्रका है। विदेह क्षेत्रसे आगेके क्षेत्रोंका विस्तार चौथा भाग है अर्थात् विदेह क्षेत्रके विस्तारसे चौथा भाग विस्तार रम्यक क्षेत्रका है, रम्यक क्षेत्रसे चौथा भाग विस्तार हैरण्यवतका है और उससे चौथा भाग विस्तार ऐरावत क्षेत्रका है ॥१३-१४॥ हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मी और शिखरी ये छह कुलाचल हैं। इनमें आगे-आगेका कुलाचल पूर्व-पूर्व कुलाचलसे चौगुने-चौगुने विस्तार वाला है। यह क्रम निषध कुलाचल तक ही चलता है। इसके आगे उत्तरके तीन कुलाचल दक्षिणके कुलाचलोंके समान कहे गये हैं ॥१५-१६॥ प्रथम भरत क्षेत्रका विस्तार पाँच सौ छब्बीस योजन तथा एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भाग प्रमाण है ॥१७॥ जम्बू द्वीपकी चौड़ाई—एक लाख योजनमें यदि एक सौ नब्बे योजनका भाग दिया जाय तो भरत क्षेत्रका उक्त विस्तार स्पष्ट हो जाता है। भावार्थ—भरत क्षेत्रका जो विस्तार ५२६ $\frac{६}{१९}$ योजन बतलाया है वह जम्बू द्वीपके विस्तारका एक सौ नब्बेवाँ भाग है ॥१८॥ क्षेत्रसे पर्वत दूने विस्तारवाला है और पर्वतसे क्षेत्र दूने विस्तारवाला है। दूने विस्तारका यह क्रम विदेह क्षेत्र तक चलता है उसके आगेके क्षेत्र और पर्वतोंका विस्तार ह्रासको लिये हुए है अर्थात् आगेके क्षेत्र और पर्वत अर्ध-अर्ध विस्तारवाले हैं ॥१९॥❀ भरत क्षेत्रके ठीक मध्य भागमें विजयार्ध नामसे प्रसिद्ध एक दूसरा पर्वत सुशोभित है। इसके दोनों अन्तभाग पूर्व और पश्चिमके दोनों समुद्रोंको प्राप्त हैं तथा इसपर विद्याधरोंका निवास है ॥२०॥ यह पर्वत पृथिवीसे पच्चीस योजन ऊँचा है सवा छह योजन पृथिवीके नीचे स्थित है, पचास योजन चौड़ा है और चाँदीके समान सफेद वर्णवाला है ॥२१॥

१ मुत्तमं म० । २ निषधो म० ।

❀ क्षेत्र और पर्वतोंका विस्तार निम्नलिखित है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ भरत क्षेत्र | ५२६ $\frac{६}{१९}$ योजन | २ हिमवत् पर्वत | १०१२ $\frac{१२}{१९}$ योजन |
| ३ हैमवत क्षेत्र | २१०५ $\frac{५}{१९}$ योजन | ४ महाहिमवत् पर्वत | ४२१० $\frac{१०}{१९}$ योजन |
| ५ हरिक्षेत्र | ८४२१ $\frac{१}{१९}$ योजन | ६ निषध पर्वत | १६८४२ $\frac{२}{१९}$ योजन |
| ७ विदेह क्षेत्र | ३३६८४ $\frac{४}{१९}$ योजन | ८ नील पर्वत | १६८४२ $\frac{२}{१९}$ योजन |
| ९ रम्यक क्षेत्र | ८४२१ $\frac{१}{१९}$ योजन | १० रुक्मी पर्वत | ४२१० $\frac{१०}{१९}$ योजन |
| ११ हैरण्यवत क्षेत्र | २१०५ $\frac{५}{१९}$ योजन | १२ शिखरी पर्वत | १०५२ $\frac{१२}{१९}$ योजन |
| १३ ऐरावत क्षेत्र | ५२६ $\frac{६}{१९}$ योजन | | |

योजनानि चितेरूर्ध्वं दशोत्पत्य दशोपरि । विस्तीर्णे पर्वतायामे श्रेण्यौ विद्याधराश्रिते ॥२२॥
दक्षिणस्या महाश्रेण्यां पञ्चाशन्नगराणि च । उत्तरस्यां[1] पुरः षष्टिस्त्रिविष्टपपुरोपमाः[2] ॥२३॥
योजनानि दशातीत्य पुनः सन्ति पुराण्यतः । सुराणामाभियोग्यानां क्रीडायोग्यान्यनेकशः ॥२४॥
पुनरुत्पत्य पञ्चोर्ध्वं दशयोजनविस्तृता । श्रेणी तु पूर्णभद्राख्या विजयार्द्धसुराश्रिता ॥२५॥
सिद्धायतनकूटं प्राक् दक्षिणार्द्धकमेव च । खण्डकादिप्रपातं च पूर्णभद्रं ततः परम् ॥२६॥
विजयार्द्धकुमाराख्यं मणिभद्रं ततः परम् । तामिस्रगुहकं चान्यदुत्तरार्द्धं च नामतः ॥२७॥
अन्त्ये वैश्रवणाख्यं तु भान्ति तानि दधन्ति तम् । नगाग्रे नवकूटानि क्रोशषड्योजनोच्छ्रितिम् ॥२८॥
मूले तन्मात्रमेवैषां मध्येऽप्यूनानि पञ्च तु । साधिकान्युपरि त्रीणि विस्तारस्तेषु भाषितः ॥२९॥
सिद्धायतनकूटे च सिद्धकूटमितीरितम् । पूर्वाभिमुखमाभाति जिनायतनमुज्ज्वलम् ॥३०॥
उच्छ्रायस्तस्य पादोनः क्रोशः क्रोशार्द्धविस्तृतिः । आयामः क्रोश एव स्यात्प्रासादस्याविनाशिनः ॥३१॥
ज्याऽस्यौ नवसहस्राणि सप्तशत्यपि चाष्टभिः । चत्वारिंशद् कला द्विःषट् भारतार्द्धे तु दक्षिणा ॥३२॥
धनु पृष्ठ पुनस्तस्या षट्षष्टिः सप्तशत्यपि । सहस्राणि नव ज्यायाः साधिका च कलोदितम् ॥३३॥
योजनानां शते द्वे तु साष्टत्रिंशत्कलात्रयम् । धनुषोऽनन्तरस्येयमिषुर्भवति पुष्कला ॥३४॥
सहस्राणि दशार्मीषां सप्तशत्यपि विंशतिः । एकादशकला ज्यासौ विजयार्द्धनगोत्तरा ॥३५॥
ज्याया दशसहस्राणि धनुःसप्तशतीरितम् । त्रिचत्वारिंशदप्यस्याः कलाः पञ्चदशाधिकाः ॥३६॥
योजनाना प्रसिद्धेषुरष्टाशीतं शतद्वयम् । उत्तरा विजयार्द्धस्य तिस्रश्चापि कलाः कलाः ॥३७॥
चूलिका विजयार्द्धस्य योजनानां चतुःशती । षडशीतिर्मनागूना जिनेशेन प्रकीर्तिता[3] ॥३८॥

पृथिवीसे दश योजन ऊपर चलकर इस पर्वतकी दो श्रेणियाँ हैं जो पर्वतके ही समान लम्बी हैं तथा जिनमें अनेक विद्याधरोंका निवास है ॥२२॥ दक्षिण महाश्रेणीमें पचास और उत्तर महाश्रेणीमें साठ नगर हैं, ये सब नगर स्वर्गपुरीके समान हैं ॥२३॥ यहाँसे दश योजन और ऊपर चलकर आभियोग्य जातिके देवोंकी क्रीड़ाके योग्य अनेक नगर स्थित हैं ॥२४॥ यहाँसे पाँच योजन और ऊपर चढ़कर एक पूर्णभद्र नामकी श्रेणी है जो दश योजन चौड़ी है तथा विजयार्ध नामक देवसे आश्रित है अर्थात् जहाँ विजयार्ध देवका निवास है ॥२५॥ इस विजयार्ध पर्वतपर नौ कूट हैं जिनमें पहला सिद्धायतन, दूसरा दक्षिणार्धक, तीसरा खण्डकप्रपात, चौथा पूर्णभद्र, पाँचवाँ विजयार्धकुमार, छठवाँ मणिभद्र, सातवाँ तामिस्रगुहक, आठवाँ उत्तरार्ध और नौवाँ वैश्रवण कूट है। ये नौ कूट पर्वतके अग्रभागपर सुशोभित हैं तथा सवा छह योजन ऊँचाईको धारण करते हैं ॥२६-२८॥ इन पर्वतोंका विस्तार मूलमें सवा छह योजन, मध्यमें कुछ कम पाँच योजन और ऊपर कुछ अधिक तीन योजन कहा गया है ॥२९॥ सिद्धायतन कूटपर पूर्व दिशाकी ओर सिद्धकूट नामसे प्रसिद्ध अत्यन्त उज्ज्वल जिनमन्दिर सुशोभित है ॥३०॥ इस अविनाशी जिनमन्दिरकी ऊँचाई पौन कोश, चौड़ाई आध कोश और लम्बाई एक कोश है ॥३१॥ भरत क्षेत्रके अर्ध भागमें विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण प्रत्यञ्चा नौ हजार सात सौ अड़तालीस योजन और बारह कला प्रमाण विस्तृत है ॥३२॥ प्रत्यञ्चाके धनुःपृष्ठका विस्तार नौ हजार सात सौ छयासठ योजन तथा कुछ अधिक एक कला प्रमाण कहा गया है ॥३३॥ इस निकटस्थ धनुषका बाण दो सौ अड़तीस योजन और तीन कला प्रमाण है ॥३४॥ विजयार्ध पर्वतकी उत्तर प्रत्यञ्चा दश हजार सात सौ सत्ताईस योजन तथा ग्यारह कला प्रमाण है ॥३५॥ इस उत्तर प्रत्यञ्चाका धनुःपृष्ठ दश हजार सात सौ तैंतालीस योजन तथा कुछ अधिक पन्द्रह कला प्रमाण है ॥३६॥ विजयार्धके इस उत्तर धनुःपृष्ठका बाण दो सौ अठासी योजन तथा तीन कला प्रमाण है ॥३७॥ जिनेन्द्रदेवने विजयार्ध पर्वतकी चूलिका कुछ कम चार सौ छयासी योजन

१. पुरः म०, ख० । २. स्वर्गपुरसन्निभाः । ३. भागा द्वादश कीर्तिताः म० ।

पूर्वापरान्तयोरद्रेरष्टाशीति चतुःशती । प्रमाणं भुजयोरस्य भागाः षोडश चाधिकाः ॥३९॥
षट्कला भरतज्योना सैका सप्ततिरीरिता । चतुःशतीविमिश्राणि सहस्राणि चतुर्दश ॥४०॥
चतुर्दशसहस्राणि पञ्चशत्या तु विंशतिः । अष्टाभिर्भारत भागा धनुरेकादशाधिकाः ॥४१॥
शतानि पञ्चविंशत्या सह षड्भिश्च षट् कलाः । प्रसिद्धेयमिषुर्भाष्या धनुपस्तस्य भारती ॥४२॥
अष्टादशशती प्रोक्ता चूलिका पञ्चसप्ततिः । अर्धसप्तमभागाश्च साधिका भरतक्षितेः ॥४३॥
सहस्रमेकमष्टौ च शतानि नवतिर्द्वयम् । साधिकार्धाष्टमांशाश्च पूर्वापरभुजप्रमा ॥४४॥
शतयोजनमानः स्यादुच्छ्रायो हिमवद्गिरेः । अवगाहस्तु तस्यैव पञ्चविंशतियोजनः ॥४५॥
योजनानां सहस्रं तु द्वापञ्चाशत्समन्वितम् । द्वादशापि कलाः प्रोक्ता विस्तारो हिमवद्गिरेः ॥४६॥
चतुर्विंशतिरस्याद्रेः सहस्राणि शतान्यपि । नव द्वात्रिंशता ज्या स्यादीषदूनकलोत्तरा ॥४७॥
पञ्चविंशतिरस्यैव सहस्राणि शतद्वयम् । योजनानि धनुस्त्रिंशच्चतस्रः साधिका कलाः ॥४८॥
सहस्रं पञ्चशत्येकमष्टासप्ततिरेव च । कला चाष्टादशैवाद्रेरिषुरेपाऽस्य भाषिता ॥४९॥
योजनानां सहस्राणि पञ्च तानि शतद्वयम् । त्रिंशच्चूलिकाऽस्याद्रेर्भागाः सप्त च साधिकाः ॥५०॥
पञ्चैवास्य सहस्राणि पञ्चाशच्च शतत्रयम् । साधिकार्द्धेन तौ बाहू भागाः पञ्चदशाधिकाः ॥५१॥
भान्त्येकादश कूटानि हैमस्य हिमवद्गिरेः । शिखरेऽस्य निविष्टानि पंक्त्या पूर्वपरात्मना ॥५२॥
सिद्धायतनकूटं प्राक् हिमवत्कूटमप्यतः । कूटं भरतसंज्ञं स्यादिलाकूटं ततः परम् ॥५३॥
गङ्गाकूटं श्रियः कूटं रोहितास्यादिकं च तत् । सिन्धुकूटं सुरादेवीकूटं हैमवतं च यत् ॥५४॥
कूटं वैश्रवणाख्यं तु पाश्चात्यं परिकीर्तितम् । पञ्चविंशतिरुच्छ्रायः सर्वेषां योजनानि तु ॥५५॥
पञ्चविंशतिरेव स्याद् विस्तारो मूलगोचरः । अर्द्धत्रयोदशाग्रेऽन्तः[1] पादोनैकोनविंशतिः ॥५६॥

बतलाई है ॥३८॥ विजयार्ध पर्वतकी पूर्व-पश्चिम भुजाओंका विस्तार चार सौ अठासी योजन तथा कुछ अधिक सोलह कला प्रमाण है ॥३९॥ भरत क्षेत्रकी प्रत्यञ्चा चौदह हजार चार सौ इकहत्तर योजन और कुछ कम छह कला है ॥४०॥ इसका धनुःपृष्ठ चौदह हजार पाँच सौ अट्ठाईस योजन तथा ग्यारह कला प्रमाण है ॥४१॥ भरतक्षेत्र सम्बन्धी धनुःपृष्ठके बाणका विस्तार पाँच सौ छब्बीस योजन और छह कला प्रमाण प्रसिद्ध है ॥४२॥ भरत क्षेत्रकी चूलिका अठारह सौ पचहत्तर योजन तथा कुछ अधिक साढ़े छह भाग बतलाई है ॥४३॥ इसकी पूर्व-पश्चिम भुजाओंका विस्तार एक हजार आठ सौ बानवे योजन तथा कुछ अधिक साढ़े सात भाग है ॥४४॥ हिमवान् कुलाचलकी ऊँचाई सौ योजन, गहराई पच्चीस योजन और चौड़ाई एक हजार बावन योजन तथा बारह कला प्रमाण कही गई है ॥४५-४६॥ इस हिमवत् कुलाचल-की प्रत्यञ्चाका प्रमाण चौबीस हजार नौ सौ बत्तीस योजन तथा कुछ कम एक कला प्रमाण बतलाया है ॥४७-४८॥ इसका बाण एक हजार पाँच सौ अठहत्तर योजन तथा अठारह कला प्रमाण कहा है ॥४९॥ हिमवत्कुलाचलकी चूलिकाका विस्तार पाँच हजार दो सौ तीस योजन तथा कुछ अधिक सात कला है ॥५०॥ इसकी पूर्व-पश्चिम दोनों भुजाओंका विस्तार पाँच हजार तीन सौ पचास योजन साढ़े पन्द्रह भाग है ॥५१॥ इस सुवर्णमय हिमवत् कुलाचलकी शिखर-पर पूर्वसे पश्चिम तक पंक्ति रूपसे स्थित ग्यारह कूट सुशोभित हो रहे हैं ॥५२॥ उन कूटोंके नाम इस प्रकार है—१. सिद्धायतनकूट, २. हिमवत्कूट, ३. भरतकूट, ४ इलाकूट, ५. गङ्गाकूट, ६. श्रीकूट, ७. रोहितकूट, ८. सिन्धुकूट, ९. सुरादेवीकूट, १०. हैमवतकूट और ११. वैश्रवणकूट। इन सभी कूटोंकी ऊँचाई पच्चीस योजन प्रमाण है ॥५३-५५॥ इन सबका मूलमें पच्चीस योजन, मध्यमें पौने उन्नीस योजन और ऊपर साढ़े बारह योजन विस्तार है ॥५६॥

---

१. दशाग्रे तु म० ।

द्वे सहस्रे शतं पञ्च योजनानि तु पञ्चभिः । भागे हैमवतस्यापि विष्कम्भः पुष्कलो मतः ॥५७॥
सप्तत्रिंशत्सहस्राणि चतुःसप्तति षट्शती । ज्याऽपि हैमवतस्यान्ते न्यूनाः षोडश ताः कलाः ॥५८॥
साष्टत्रिंशत्सहस्राणि सप्तशत्यपि नोदिता । चत्वारिंशद्धनुर्ज्याया दशास्याः साधिकाः कलाः ॥५९॥
षट्त्रिंशच्च शतानि स्यादशीतिश्चतुरुत्तरा । योजनानि कलाश्चास्य चतस्रो धनुषस्त्विषुः ॥६०॥
चूलिका चैकसप्तत्या त्रिषष्टिशतयोजना । साधिकैः सप्तभिर्भागैः क्षेत्रस्यास्योपवर्णिता ॥६१॥
सप्तषष्टिशतान्यस्याः पञ्चपञ्चाशता भुवः । योजनानि भुजामानं साधिकाश्च त्रयोऽशकाः ॥६२॥
सहस्राणि तु चत्वारि दशोत्तरशतद्वयम् । दशभागाश्च विस्तारो महाहिमवतो गिरेः ॥६३॥
ऊर्ध्वं च पुनरुद्यातो योजनानां शतद्वयम् । पञ्चाशतमधो यातो धरिण्यां धरिणीधरः ॥६४॥
त्रिपञ्चाशत्सहस्राणि योजनानि शतानि च । नवैकत्रिंशदेतस्य ज्या षट् भागाश्च साधिकाः ॥६५॥
पञ्चाशच्च सहस्राणि सप्ताऽस्य द्विशती धनुः । त्रिनवत्या सह ज्यायाः साधिकाश्च [2] दशांशकाः ॥६६॥
धनुषोऽस्य सहस्राणि सप्त साष्टशतानि तु । चतुर्नवतियुक्तानि भागाश्चेषुश्चतुर्दश ॥६७॥
एकाशीतिशतानि स्यादष्टाविंशतिरेव च । चत्वारोऽर्द्धाधिका भागाश्चूलिकाऽस्य महीभृतः ॥६८॥
सहस्राणि नव द्वे तु शते षट्सप्ततिर्नव । भागा भुजद्वयं तस्य साधिकार्द्धकलाधिकाः ॥६९॥
अष्टार्जुनमयस्यास्य कूटानि शिखरे गिरेः । रत्नरञ्जितसानूनि नित्यानि सन्ति भान्ति च ॥७०॥
सिद्धायतनकूटं स्यान्महाहिमवदादिकम् । कूटं हैमवतं कूटं रोहिता कूटमप्यतः ॥७१॥
ह्रीकूटं हरिकान्तादि हरिवर्षादिकं हि तत् । वैडूर्यकूटमप्येषां पञ्चाशद्योजनोच्छ्रितिः ॥७२॥
पञ्चाशद्योजनो मौलो [3] विष्कम्भो मध्यगोचरः । सप्तत्रिंशत्तथार्द्धं च मस्तके पञ्चविंशतिः ॥७३॥

इसके आगे दूसरा हैमवत क्षेत्र है इसका विस्तार दो हजार एक सौ पाँच योजन तथा पाँच कला प्रमाण माना गया है ॥५७॥ इसकी प्रत्यञ्चा सैंतीस हजार छह सौ चौहत्तर योजन तथा कुछ कम सोलह कला प्रमाण है ॥५८॥ इस प्रत्यञ्चाका धनुषपृष्ठ अड़तीस हजार सात सौ चालीस योजन तथा कुछ अधिक दश कला प्रमाण है ॥५९॥ और इसका बाण तीन हजार छह सौ चौरासी योजन तथा चार कला है ॥६०॥ इसकी चूलिका छह हजार तीन सौ इकहत्तर योजन तथा कुछ अधिक सात कला है ॥६१॥ पूर्व-पश्चिम भुजाओंका मान छह हजार सात सौ पचपन योजन और कुछ अधिक तीन भाग है ॥६२॥

इसके आगे महाहिमवान् कुलाचल है इसका विस्तार चार हजार दो सौ दश योजन तथा दश कला है ॥६३॥ यह पर्वत पृथिवीसे दो सौ योजन ऊपर उठा है तथा पचास योजन पृथिवीके नीचे गया है ॥६४॥ इसकी प्रत्यञ्चाका विस्तार त्रेपन हजार नौ सौ इकतीस योजन तथा कुछ अधिक छह कला है ॥६५॥ इस प्रत्यञ्चाके धनुःपृष्ठका विस्तार सत्तावन हजार दो सौ तिरानवे योजन तथा कुछ अधिक दश अंश है ॥६६॥ इसके बाणकी चौड़ाई सात हजार आठ सौ चौरानवे योजन तथा चौदह भाग है ॥६७॥ इस महाहिमवान् पर्वतकी चूलिका आठ हजार एक सौ अट्ठाईस योजन तथा साढ़े चार कला है ॥६८॥ इसकी दोनों भुजाएँ नौ हजार दो सौ छिहत्तर योजन तथा साढ़े नौ कला प्रमाण हैं ॥६९॥ चाँदीके समान श्वेतवर्णवाले इस पर्वतके शिखरपर रत्नोंसे शिखरोंको अनुरंजित करनेवाले उत्तम एवं स्थायी आठ कूट सुशोभित हो रहे हैं ॥७०॥ उन कूटोंके नाम इस प्रकार हैं—१. सिद्धायतनकूट, २. महाहिमवत्कूट, ३. हैमवत कूट, ४. रोहिता कूट, ५. ह्री कूट, ६. हरिकान्त कूट, ७. हरिवर्ष कूट और ८. वैडूर्य कूट। सब कूटोंकी ऊँचाई पचास योजन प्रमाण है ॥७१-७२॥ मूलमें इन कूटोंका विस्तार पचास योजन, मध्यमें साढ़े सैंतीस योजन और ऊपर पचीस योजन है ॥७३॥

१. सकलाः कलाः ग० । २. दशान्तकाः म० । ३. मूले भवो मौलः ।

स्यादष्टौ हि सहस्राणि चतुःशत्येकविंशतिः । हरिवर्षस्य विस्तारो भागश्चैकोनविंशतेः ॥७४॥
शतानि नव सैकानि सहस्राणि त्रिसप्ततिः । ज्यापि चास्य विशेषेण भागाः सप्तदशाधिकाः ॥७५॥
अस्याश्चतुरशीतिश्च सहस्राणि पुनर्भवेत् । षोडशाऽपि धनुर्ज्यायाश्चतस्रः साधिकाः कलाः ॥७६॥
षोडशाऽस्य सहस्राणि योजनाना शतत्रयम् । इषुः पञ्चदश ज्ञेया सह पञ्चदशांशकैः ॥७७॥
सहस्राणि नवान्यानि शतानि नव चूलिका । पञ्चाशीतिश्च पञ्चांशाः सहार्द्धकलया तु सा ॥७८॥
त्रयोदशसहस्राणि त्रिशती षष्टिरेककम् । साधिकार्धाधिकार्धाः षट् भागास्तत्र भुजप्रमा ॥७९॥
द्वाचत्वारिंशदष्टौ च शतान्यन्यानि षोडश । सहस्राणि च भागौ द्वौ विष्कम्भो निषधस्य च ॥८०॥
उच्छ्रायः पुनरस्य स्याद् योजनानां चतुःशती । अवगाहस्त्वधो भूमेः शतयोजनमात्रकः[1] ॥८१॥
चतुर्नवतिसंख्यानि सहस्राणि शतं तथा । षट्पञ्चाशद्द्विभागौ च साधिकौ ज्याऽस्य भूभृतः ॥८२॥
लक्षैकाऽत्र सहस्राणि चतुर्विंशतिरंशकाः । साधिका नव चापं षट्चत्वारिंशच्छतत्रयम् ॥८३॥
धनुषोऽस्य त्रयस्त्रिंशत्सहस्राणि शत तथा । सप्तपञ्चाशदेव स्यादिषुः सप्तदशांशकाः ॥८४॥
तथा दशसहस्राणि शत स्यात्सप्तविंशतिः । साधिकौ च परौ भागौ चूलिका निषधस्य सा ॥८५॥
विंशतिश्च सहस्राणि पञ्चषष्टियुतं शतम् । साधिकार्धाधिकौ भागौ प्रमाण भुजयोरिह ॥८६॥
तपनीयमयस्यास्य निषधस्यापि मूर्धनि । भासन्ते नवकूटानि सर्वरत्नमरीचिभिः ॥८७॥
सिद्धायतनकूट च कूटं तन्निषधादिकम् । हरिवर्षादिकं पूर्वविदेहादिकमेव तत् ॥८८॥
ह्रीकूटं धृतिकूट च शीतोदाकूटमेव च । विदेहकूटमित्येक रुचकं नवम मतम् ॥८९॥
उच्छ्रायो योजनशत विष्कम्भश्चापि मूलजः । पञ्चाशन्मस्तकेऽमीषां मध्येऽसौ पञ्चसप्ततिः ॥९०॥

---

इसके आगे हरिवर्ष क्षेत्र है इसका विस्तार आठ हजार चार सौ इक्कीस योजन तथा एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे एक भाग प्रमाण है ॥७४॥ इसकी प्रत्यञ्चाका विस्तार तेहत्तर हजार नौ सौ एक योजन और सत्रह कला है ॥७५॥ इस प्रत्यञ्चाका धनुःपृष्ठ आठ हजार चार सौ सोलह योजन तथा कुछ अधिक चार कला है ॥७६॥ इसके बाणका विस्तार सोलह हजार तीन सौ पन्द्रह योजन तथा पन्द्रह कला है ॥७७॥ इसकी चूलिका नौ हजार नौ सौ पचासी योजन तथा साढ़े पाँच कला है ॥७८॥ और इसकी भुजाओंका प्रमाण तेरह हजार तीन सौ इकसठ योजन साढ़े छह कला है ॥७९॥

इसके आगे निषध पर्वत है इसका विस्तार सोलह हजार आठ सौ बयालिस योजन तथा एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग प्रमाण है ॥८०॥ इसकी ऊँचाई चार सौ योजन है और पृथिवीके नीचे गहराई सौ योजन प्रमाण है ॥८१॥ इस पर्वतकी प्रत्यञ्चा चौरानवे हजार एक सौ छप्पन योजन तथा अधिक दो कला है ॥८२॥ इसका धनुःपृष्ठ एक लाख चौबीस हजार तीन सौ छियालीस योजन तथा कुछ अधिक नौ कला है ॥८३॥ इस धनुःपृष्ठके बाणका विस्तार तैंतीस हजार एक सौ संतावन योजन तथा सत्रह कला है ॥८४॥ इस निषध कुलाचलकी चूलिका दश हजार एक सौ सत्ताईस योजन तथा कुछ अधिक दो कला है ॥८५॥ इसकी भुजाओंका प्रमाण बीस हजार एक सौ पैंसठ योजन तथा कुछ अधिक अढ़ाई कला है ॥८६॥ इस स्वर्णमय निषधाचलके मस्तकपर नौ कूट है जो कि सब प्रकारके रत्नोंकी किरणोंसे सुशोभित हो रहे हैं ॥८७॥ उन कूटोंके नाम इस प्रकार हैं—१ सिद्धायतन कूट, २ निषध कूट, ३ हरिवर्ष कूट, ४ पूर्व विदेह कूट, ५ ह्री कूट, ६ धृति कूट, ७ सीतोदा कूट, ८ विदेह कूट और ९ रुचक कूट ॥८८-८९॥ इन सबकी ऊँचाई और मूलकी चौड़ाई सौ योजन है। बीचकी चौड़ाई पचहत्तर योजन और मस्तक—ऊर्ध्व भागकी चौड़ाई पचास योजन है ॥९०॥

---

१ मात्रकाः म० ।

त्रयस्त्रिंशत्सहस्राणि विदेहस्य च षट्शती । तथा चतुरशीतिश्च विस्तारश्चतुरंशकाः ॥९१॥
ज्या स्याच्छतसहस्राणि योजनानि प्रमाणतः । जम्बूद्वीपप्रमाणेन कृतस्पर्द्धेन साम्यतः ॥९२॥
अष्टापञ्चाशदिष्टानि सहस्राणि शतं धनुः । त्रयोदशैकलत्रांशाः साधिकार्धेन षोडश ॥९३॥
पञ्चाशच्च सहस्राणि योजनानीषुरिष्यते । महतो धनुषस्तस्य महती युज्यते हि सा ॥९४॥
द्वे सहस्रे शतैर्युक्ते नवभिश्चैकविंशतिः । साधिकाष्टादशांशाश्च विदेहार्द्धस्य चूलिका ॥९५॥
त्र्यशीतिश्च शतान्यष्टौ सहस्राणीह षोडश । त्रयोदशांशकाः पादः साधिकश्च भुजाद्वयम् ॥९६॥
प्रमाणं दक्षिणार्द्धे यद् द्वीपस्य प्रतिपादितम् । बोध्यं तदुत्तरार्धेऽपि क्षेत्रपर्वतगोचरम् ॥९७॥
ज्यायां ज्यायां विशुद्धायां शेषार्द्धं चूलिका स्मृता । चापे चापे विशुद्धेऽर्द्धं तथा पार्श्वभुजा हि सा ॥९८॥
वैडूर्यमयनीलस्य सिद्धायतननामकम् । नीलकूटं च तत्पूर्वविदेहाद्युपरि स्थितम् ॥९९॥
सीताकूटं चतुर्थं स्यात्कीर्तिकूटं च पञ्चमम् । नरकान्तादिकं षष्ठं ततोऽपरविदेहकम् ॥१००॥
रम्यकाद्यष्टमं कूटमपदर्शनकं त्विह । उच्छ्रायमूलमध्यान्तविष्कम्भो निषधेषु यः ॥१०१॥
रौक्मस्य रुक्मिणोऽप्यग्रे सिद्धायतनमादितः । रुक्मिकूटं द्वितीयं स्यात् तृतीयं रम्यकादिकम् ॥१०२॥
नारीकूटं तुरीयं तु बुद्धिकूटं तु पञ्चमम् । रूप्यकूटं परं कूटं हैरण्यवतपूर्वकम् ॥१०३॥
मणिकाञ्चनकूटं च सामान्योच्छ्रायतस्तु ते । मूलमध्याग्रविस्तारैर्महाहिमवति स्थितैः ॥१०४॥
कूटान्येकादशैवाग्रे हैमस्य शिखरिश्रुतेः । सिद्धायतनमाद्यं स्यात् कूटं शिखरिपूर्वकम् ॥१०५॥
हैरण्यवतकूटं च सुरदेवीपुरःसरम् । रक्तालक्ष्मीसुवर्णादिकूटानि च यथाक्रमम् ॥१०६॥
तथा रक्तवती कूटं गन्धदेव्यास्ततः परम् । तथैरावतकूटं च पाश्चात्यं मणिकाञ्चनम् ॥१०७॥

---

इसके आगे विदेह क्षेत्र है इसका विस्तार तैंतीस हजार छह सौ चौरासी योजन तथा एक योजनके उन्नीस भागोंमें चार भाग प्रमाण है ॥९१॥ इसकी प्रत्यञ्चाका प्रमाण मानो समानताके कारण स्पर्धा करनेवाले जम्बू द्वीपके बराबर एक लाख योजन है ॥९२॥ इसके धनुःपृष्ठका विस्तार एक लाख [1]अंठावन हजार एक सौ तेरह योजन तथा कुछ अधिक साढ़े सोलह कला है ॥९३॥ बाणका विस्तार पचास हजार योजन है सो ठीक ही है क्योंकि उतने बड़े धनुषका उतना बड़ा बाण होना उचित ही है ॥९४॥ विदेहार्धकी चूलिका दो हजार नौ सौ इक्कीस योजन तथा कुछ अधिक अठारह कला है ॥९५॥ इसकी दोनों भुजाओंका विस्तार सोलह हजार आठ सौ तेरासी योजन तथा सवा तेरह कलासे कुछ अधिक है ॥९६॥ जम्बू द्वीपके दक्षिणार्ध भागमें क्षेत्र तथा पर्वत आदिका जो प्रमाण बतलाया है वही उत्तरार्ध भागमें भी जानना चाहिए ॥९७॥ प्रत्यञ्चा, धनुःपृष्ठ, बाण, भुजा तथा चूलिकाका जो विस्तार दक्षिणार्धमें बतलाया गया है वही शेषार्धमें भी है ॥९८॥ उत्तरार्धके पर्वतोंमें जो विशेषता है उसे बतलाते हैं—विदेह क्षेत्रके आगे जो वैडूर्यमणिमय नील पर्वत है उसके ऊपर निम्नलिखित नौ कूट हैं—१ सिद्धायतन कूट, २ नील कूट, ३ पूर्व विदेह कूट, ४ सीताकूट, ५ कीर्ति कूट, ६ नरकान्तककूट, ७ अपर विदेह कूट, ८ रम्यक कूट और ९ अपदर्शन कूट । इन सब कूटोंकी ऊँचाई तथा मूल मध्य और ऊर्ध्व भागकी चौड़ाई निषधाचलके कूटोंके समान है ॥९९–१०१॥ रुक्मी पर्वत चाँदीका है उसके अग्रभागपर निम्नलिखित आठ कूट हैं—पहला सिद्धायतन कूट, दूसरा रुक्मि कूट, तीसरा रम्यक कूट, चौथा नारी कूट, पाँचवाँ बुद्धि कूट, छठवाँ रूप्य कूट, सातवाँ हैरण्यवत कूट और आठवाँ मणिकाञ्चनकूट । इन सबकी सामान्य ऊँचाई मूल मध्य तथा अग्र भागका विस्तार महाहिमवान पर्वतके कूटोंके समान जानना चाहिए ॥१०२–१०४॥ शिखरी पर्वत सुवर्णमय है उसके अग्रभागपर निम्नलिखित ग्यारह कूट हैं—१ सिद्धायतन कूट, २ शिखरी कूट, ३ हैरण्यवत कूट, ४ सुरदेवी कूट, ५ रक्ता कूट, ६ लक्ष्मी कूट, ७ सुवर्ण कूट, ८ रक्तवती

१ मदितौ न० ।

हिमवत्कूटतुल्यानि तानि कूटानि शोभया । आदिमध्यान्तविस्तारैरुच्छ्रायेण च चारुणा ॥१०८॥
तथैरावतमध्यस्थविजयार्द्धस्य मूर्धनि । हठन्ते[1] नवकूटानि सुरत्नमणिसङ्कटैः ॥१०९॥
सिद्धायतनकूटं स्यादुत्तरार्धाभिधानकम् । तामिस्रगुहकूटं च मणिभद्रमतः परम् ॥११०॥
विजयार्धकुमाराख्यं पूर्णभद्राख्यमप्यतः । खण्डकादिप्रपातं च दक्षिणार्धं च नामतः ॥१११॥
नवमं तु तथाख्यात कूटं वैश्रवणश्रुतिः । तानि सर्वाणि तुल्यानि भारतीयैः प्रमाणतः ॥११२॥
पूर्वापरायतानां हि षण्णां तत्कुलभूभृताम् । सप्तक्षेत्रविभक्तॄणामेकैकस्योभयान्तयोः ॥११३॥
सर्वर्तुकुसुमाकीर्णफलभारनतद्रुमैः । हारिणौ[2] पक्षिसङ्घातमधुकृन्मधुरस्वनैः[3] ॥११४॥
अर्द्धयोजनविस्तीर्णौ विचित्रमणिवेदिकौ । भवतो वनखण्डौ द्वौ पर्वतायामसम्मितौ ॥११५॥
अर्धयोजनमानस्तु वेदिकोत्सेध इष्यते । वेदकैर्व्याससतत्त्वस्य व्यासः पञ्चधनुःशती ॥११६॥
[4]सुरत्नपरिणामानि नानावर्णानि सर्वतः । वेदिकोचितदेशेषु तोरणानि भवन्ति च ॥११७॥
भूभृतामुपरि ज्ञेया सर्वतः पद्मवेदिका । मणिरत्नमयी दिव्या गव्यूतिद्वयमुच्छ्रिता ॥११८॥
गृहद्वीपसमुद्राणां भूनदीह्रदभूभृताम् । वेदिकोत्सेधविस्तारौ तिर्यग्लोके स्थिताविमौ ॥११९॥
तेषा तु मध्यदेशेषु पूर्वापरसमायताः । षण्महाकुलशैलानां षड् महान्तो ह्रदाः स्थिताः ॥१२०॥
पद्मश्चापि महापद्मस्तिगिञ्छः केसरी ह्रदः । सुमहापुण्डरीकश्च पुण्डरीकश्च नामतः ॥१२१॥
चतुर्दश विनिर्गत्य सरितः पूर्वसागरम् । तेभ्यो विशन्ति सप्तैव सप्तैवापरसागरम् ॥१२२॥

कूट, ९ गन्धदेवी कूट, १० ऐरावत कूट और ११ मणिकाञ्चन कूट । ये सब कूट शोभा, मूल-मध्य और अन्त सम्बन्धी विस्तार तथा सुन्दर ऊँचाईसे हिमवत् पर्वतके कूटोके समान हैं ॥१०५-१०८॥ ऐरावत क्षेत्रके मध्यमे जो विजयार्ध पर्वत है उसके अग्रभागपर भी नौ कूट हैं जो कि उत्तमोत्तम रत्न तथा मणियोके समूहसे देदीप्यमान हो रहे हैं । उन कूटोके नाम इस प्रकार है—१ सिद्धायतन कूट, २ उत्तरार्ध कूट, ३ तामिस्रगुह कूट, ४ मणिभद्र कूट, ५ विजयार्ध कुमार कूट, ६ पूर्णभद्र कूट, ७ खण्डकप्रपात कूट, ८ दक्षिणार्ध कूट और ९ वैश्रवण कूट । ये सब कूट प्रमाणकी अपेक्षा भरत क्षेत्र सम्बन्धी विजयार्धपर स्थित कूटोके तुल्य हैं ॥१०९-११२॥ सात क्षेत्रोका विभाग करनेवाले तथा पूर्वसे पश्चिम तक लम्बे जिन छह कुलाचलोका वर्णन पहले कर आये हैं उनमेसे प्रत्येकके दोनो अन्त भागमे वन खण्ड सुशोभित हैं । ये वन खण्ड समस्त ऋतुओके फूलोसे भरे तथा फलोके भारसे नम्रीभूत वृक्षो और पक्षि-समूह तथा भ्रमरोके मधुर शब्दोसे मनोहर हैं, आधा योजन विस्तृत है, चित्र-विचित्र मणियो-की वेदिकाओसे सहित है और पर्वतके लम्बाईके बराबर हैं ॥११३-११५॥ व्यास—विस्तारके रहस्यको जाननेवाले आचार्योंने इन वन खण्डोकी वेदिकाकी ऊँचाई आधा योजन और चौड़ाई पाँच सौ धनुष बतलाई है ॥११६॥ वेदिकाओके ऊपर योग्य स्थानोपर चारो ओर उत्तमोत्तम रत्नोंसे निर्मित नाना रंगके तोरण है ॥११७॥ कुलाचलोके ऊपर चारो ओर मणि तथा रत्नोसे बनी हुई दिव्य तथा दो कोश ऊँची पद्म-वेदिका है ॥११८॥ मध्य लोकमे गृह, द्वीप, समुद्र, पृथिवी, नदी, ह्रद और पर्वतोकी जो वेदिकाएँ है उनकी ऊँचाई और विस्तार भी इसी प्रकार समझना चाहिए अर्थात् सबकी ऊँचाई आधा योजन और चौड़ाई पाँच सौ धनुष हैं ॥११९॥

उक्त छह महाकुलाचलोके मध्यभागमे पूर्वसे पश्चिम तक लम्बे छह विशाल सरोवर हैं ॥१२०॥ उनके नाम इस प्रकार है—१ पद्म, २ महापद्म, ३ तिगिञ्छ, ४ केसरी, ५ महापुण्ड-रीक और ६ पुण्डरीक ॥१२१॥ उन सरोवरोसे चौदह नदियाँ निकली है जिनमे सात तो पूर्व

१. हठन्ति ख०, म० । उत्तिष्ठन्ति-इत्यर्थः, 'हठ' प्लुतिशठत्वयोः । २. मनोहरौ । ३ मधुरस्वनैः म० । ४ उत्तमरत्ननिर्मितानि ।

गङ्गा सिन्धुश्च रोह्या[1] च रोहितास्या हरित् सरित् । हरिकान्ता च सीता च सीतोदाऽपि च नामतः ॥१२३॥
नारी च नरकान्ता च तथैव परिवर्णिता । सुवर्णकूलया सार्कं रूप्यकूला पराऽपगा ॥१२४॥
रक्तया सह रक्तोदा ताश्च सर्वा यथायथम् । नदीबहुसहस्रैस्तु भवन्ति सहिताः क्षितौ ॥१२५॥
सहस्रयोजनायामः पद्मः पञ्चशतानि च । योजनानि स विस्तीर्णो दश स्यादवगाहतः ॥१२६॥
हिमवद्वेदिकातुल्या परिक्षिपति वेदिका । समन्ततस्तमापूर्णं शुभशीतलवारिणा ॥१२७॥
योजनाद्‍[2]र्धनविष्कम्भं पुष्करं पुष्करेऽम्भसः । निष्क्रम्य योजनार्धं तु काशते क्रोशकर्णिकम् ॥१२८॥
द्विगुणद्विगुणायामविष्कम्भादौ ह्रदान्तरे । दक्षिणोत्तरभागस्थे पुष्कराणि चकासते ॥१२९॥
पुष्करेषु वसन्त्युच्चैः प्रासादेषु यथाक्रमम् । श्रीह्रियौ धृतिकीर्त्यौ च बुद्धिलक्ष्म्यौ च देवताः ॥१३०॥
ताश्च पल्योपमायुष्काः सौधर्मेन्द्रस्य दक्षिणाः । ऐशानस्योत्तरा देव्यः ससामानिकसंसदः ॥१३१॥
गङ्गा पूर्वेण पद्मस्य द्वारेणानुनग गता । सिन्धुरप्यपरेणास्य रोहितास्योत्तरेण तु ॥१३२॥
महापद्मह्रदात् रोह्या हरिकान्ता च निःसृता । हरिता सह सीतोदा तिगिञ्छह्रदतस्तथा ॥१३३॥
केसरिह्रदतः सीता नरकान्ता च निर्गता । नारी च रूप्यकूला च सा महापुण्डरीकतः ॥१३४॥
सुवर्णकूलया रक्ता रक्तोदा पुण्डरीकतः । द्वारेण तोरणोद्भासा विनिःक्रान्ता महानदी ॥१३५॥
षट् योजनानि गव्यूत व्यासो वज्रमुखस्य सः । अवगाहोऽर्द्धगव्यूत गङ्गाया निर्गमे स्मृतम् ॥१३६॥
योजनानि नवोद्विद्धमष्टांशत्रितय तथा । तोरणं तत्र विज्ञेय विचित्रमणिभास्वरम् ॥१३७॥

---

सागरमे प्रवेश करती हैं और सात पश्चिम सागरमे ॥१२२॥ उन नदियोके नाम इस प्रकार हैं—१ गङ्गा, २ सिन्धु, ३ रोह्या (रोहित्), ४ रोहितास्या, ५ हरित्, ६ हरिकान्ता, ७ सीता, ८ सीतोदा, ९ नारी, १० नरकान्ता, ११ सुवर्णकूला, १२ रूप्यकूला, १३ रक्ता और १४ रक्तोदा। ये सब नदियाँ पृथिवीतलपर हजारो सहायक नदियोंसे युक्त हैं ॥१२३-१२५॥ पद्म सरोवर एक हजार योजन लम्बा, पाँच सौ योजन चौड़ा और दश योजन गहरा है ॥१२६॥ शुभ एवं शीतल जलसे भरे हुए इस सरोवरको हिमवत्कुलाचलकी वेदिकाके तुल्य एक वेदिका चारो ओरसे घेरे हुए है ॥१२७॥ इस पद्म सरोवरमें एक योजन विस्तारवाला कमल है। यह कमल पानीसे निकलकर आधा योजन ऊपर उठा हुआ है, तथा एक कोशकी उसकी कर्णिका सुशोभित है ॥१२८॥ दक्षिण तथा उत्तर भागमे जो अन्य सरोवर हैं उनकी लम्बाई चौड़ाई आदि पूर्व पूर्वके सरोवरोसे दुगुनी दुगुनी है तथा उन सब सरोवरोमे कमल सुशोभित हैं ॥१२९॥ कमलोपर जो ऊँचे-ऊँचे भवन बने हुए हैं उनमे यथाक्रमसे श्री, ह्री, धृति, कीर्ति, बुद्धि और लक्ष्मी नामकी देवियाँ निवास करती हैं ॥१३०॥ ये सब देवियाँ एक पल्यकी आयुवाली हैं। इनमे दक्षिण भागकी देवियाँ सौधर्मेन्द्रकी और उत्तर भागकी देवियाँ ऐशानेन्द्रकी आज्ञाकारिणी हैं। ये सब सामानिक देवोंकी सभासे सहित हैं ॥१३१॥

पद्म सरोवरके पूर्व द्वारसे गङ्गा, पश्चिम द्वारसे सिन्धु और उत्तर द्वारसे रोहितास्या नदी निकली है। ये नदियाँ सरोवरसे निकलकर कुछ दूर तक पर्वतपर ही बहती हैं ॥१३२॥ महापद्मसरोवरसे रोह्या और हरिकान्ता, तिगिञ्छसे हरित् और सीतोदा, केशरी सरोवरसे सीता और नरकान्ता, महापुण्डरीक सरोवरसे नारी और रूप्यकूला और पुण्डरीक सरोवरसे सुवर्णकूला, रक्ता और रक्तोदा नदी निकली हैं। इन नदियोंके निकलनेके द्वार तोरणोसे सुशोभित हैं ॥१३३-१३५॥ जिस वज्रमुख द्वारसे गङ्गा निकलती है उसका विस्तार छह योजन और एक कोश है तथा उसकी गहराई आधे कोशकी है ॥१३६॥ उस द्वारपर चित्र-विचित्र मणियोंसे देदीप्यमान एक तोरण बना हुआ है जो नौ योजन तथा एक योजनके आठ भागोंमें

---

१. रोहिध म०, स० । २ योजनोच्छ्रित म० ।

प्राप्य पञ्चशतीं प्राचीमावर्तेन निवर्त्य च । गङ्गाकूटादपाचीं सा भारतव्यासमागता ॥१३८॥
शतयोजनमाकाश चाधिकं चातिलङ्घ्य सा । न्यपतत्पर्वताद्दूरे पञ्चविंशतियोजने ॥१३९॥
[1]पञ्चयोजनी सगव्यूता विस्तीर्णा वृषभाकृतिः । जिह्विका [2]योजनार्द्धा तु बाहुल्यायामतो गिरौ[3]॥ १४०॥
तयैत्य पतिता गङ्गा गोश्रृङ्गाकारधारिणी । श्रीगृहाग्रेऽभवद् भूमौ दशयोजनविस्तृता ॥१४१॥
षष्टियोजनविस्तीर्णं वज्रकुण्डमुख भुवि । अवगाहो दशास्यापि मध्ये द्वीपो व्यवस्थितः ॥१४२॥
अष्टयोजनविष्कम्भः सोऽम्भसः क्रोशयोर्द्वयम् । [4]ऊर्ध्वितस्तस्य चान्योऽस्ति मूर्ध्नि वज्रमयोऽचलः ॥१४३॥
चत्वारि च गिरिर्द्वे च तथैक च दशोन्नतिः । योजनानि स विस्तीर्णो मूले मध्ये च मूर्धनि ॥१४४॥
शिखरे च गिरेस्तस्य मूले मध्ये च मस्तके । त्रीणि द्वे च सहस्रं च विस्तारेण धनूंषि तु ॥१४५॥
अन्तः पञ्चशतायाम तदर्द्धं चापि विस्तृतम् । द्विसहस्रधनुस्तुङ्ग भाति वज्रमय गृहम् ॥१४६॥
अशीतिधनुरुद्विद्धं चत्वारिंशच्च विस्तृतम् । तत्र वज्रकपाटाख्य द्वारं वज्रमयं गृहे ॥१४७॥
यात्वा दक्षिणतः कुण्डात् क्वचित् कुण्डलगामिनी । गुहायां विजयार्द्धस्य विस्तृता [5]साष्टयोजनीम् ॥१४८॥
चतुर्दशसहस्रैस्तु प्रवेशे सरितामसौ । सार्द्धद्विषष्टिविष्कम्भा प्रविष्टा पूर्वसागरम् ॥१४९॥

---

तीन भाग प्रमाण ऊँचा है ॥१३७॥ गङ्गा नदी अपने निर्गम स्थानसे निकलकर पाँच सौ योजन तो पूर्व दिशाकी ओर बही है फिर बलखाती हुई गङ्गा कूटसे लौटकर दक्षिणकी ओर भरत क्षेत्रमें आई है ॥१३८॥ वह गङ्गा कुछ अधिक सौ योजन आकाशसे उलंघकर पर्वतसे पच्चीस योजनकी दूरीपर गिरी है ॥१३९॥

हिमवत् पर्वतके दक्षिण तटपर एक जिह्विका नामकी प्रणाली है जो छह योजन तथा एक कोश चौड़ी है, दो कोश ऊँची तथा उतनी ही लम्बी है और वृषभाकार अर्थात् गोमुखके आकारकी है ॥१४०॥ इस प्रणाली द्वारा गङ्गा, गोश्रृङ्गका आकार धारण करती हुई श्रीदेवीके भवनके आगे गिरी है और वहाँ भूमिपर इसका विस्तार दश योजन हो गया है ॥१४१॥ भूमिपर साठ योजन चौड़ा तथा दश योजन गहरा एक वज्रमुख नामका कुण्ड है इस कुण्डके मध्यमें एक द्वीप है जो आठ योजन चौड़ा है तथा पानीसे दो कोश ऊँचा है। इस द्वीपके ऊपर एक वज्रमय पर्वत है जो मूलमें चार योजन, मध्यमें दो योजन, तथा अन्तमें एक योजन चौड़ा एवं दश योजन ऊँचा है ॥१४२-१४४॥ उस पर्वतके शिखरपर एक सुशोभित वज्रमय भवन है जो मूलमें तीन हजार, मध्यमें दो हजार और अन्तमें एक हजार धनुष विस्तृत है। तथा भीतर पाँच सौ धनुष लम्बा, दो सौ पचास धनुष चौड़ा और दो हजार धनुष ऊँचा है ॥१४५-१४६॥ उस भवनका अस्सी योजन ऊँचा तथा चालीस योजन चौड़ा वज्रकपाट नामका वज्रमय द्वार है ॥१४७॥ वज्रमुख कुण्डसे दक्षिणकी ओर जाकर कहीं कुण्डलके आकार गमन करती हुई गङ्गा विजयार्ध पर्वतकी गुफामें आठ योजन चौड़ी हो गई है ॥१४८॥ चौदह हजार नदियोंके साथ जहाँ यह गङ्गा पूर्व लवण समुद्रमें प्रवेश करती है वहाँ इसकी चौड़ाई साढ़े बासठ योजन-

---

१ षड्योजनीं सगव्यूता म० । २ योजनार्धं ।

३ कोसदुगदीहबहला वसहायारा य जिब्भिया संघ ।
छज्जोयण सकोस तिस्से गंतूण पडिदा सा ॥५८४॥ —त्रिलोकसार
हिमवन्त अन्त मणिमय वरकूड मुहम्मि वसह रूवम्मि ।
पविसित्तु पडइ धारा सय जोयण तुग समि धवला ॥१४९॥
छज्जोयण सक्कोशा पणालिया वित्थडा मुणेयव्वा ।
आयामेण य णेया वे कोसातेत्तिया बहला ॥१५०॥ —जम्बू० प्रज्ञप्ति

४ ऊर्जितः म० । ५ याष्टयोजनी क० ।

योजनानि त्रिनवतिं त्रिगव्यूतानि चोच्छ्रितम् । गाधतो योजनार्द्धं स्यात् सरिद्विस्तारतोरणम् ॥१५०॥
सर्वप्रकारतः सिन्धुः समाना गङ्गया ततः । आविदेहाच्च सरितां द्विगुणं जिह्विकादिकम् ॥१५१॥
तोरणान्यवगाहेन समस्तानि समानि तु । वसन्ति तेषु सर्वेषु दिक्कुमार्यो यथायथम् ॥१५२॥
षट्सप्तति कलाषट्कं योजनानां शतद्वयम् । गत्वाऽद्रौ रोहितास्यातो[1] निपत्य श्रीगृहेऽगमत् ॥१५३॥
शतानि षोडशाऽद्रौ तु रोह्या पञ्चयुतानि सा । कलाश्चागम्य पञ्चागाद् गिरेः पञ्चाशदन्तरम् ॥१५४॥
तावदेव गता शैले हरिकान्तोत्तरां दिशम् । समुद्रं पश्चिमं याता प्राप्य कुण्डं शतान्तरम्[2] ॥१५५॥
चतुःसप्ततिसंख्यानि शतानि कलया हरित् । एकविंशतिमागम्य निषधे ह्यपतच्छते ॥१५६॥
सीतोदाऽपि गिरिं गत्वा तावदेव चतुःशती । उल्लङ्घ्यापतदद्रेः सा योजनानां शतद्वये ॥१५७॥
तावदेव समागत्य सीताऽसौ नीलपर्वते । तावत्येव समापत्य प्राग्विदेहान् बिभेद च ॥१५८॥
दक्षिणाभिः समा नद्यः षड्भिस्ताश्च षडुत्तराः । यथायोग्यं प्रपाताद्यैः प्रतिपाद्याः प्रतिद्विकम् ॥१५९॥
गङ्गा चैव नदी रोह्या हरित् सीता च पूर्वगाः । नारी सुवर्णकूला च सरक्ताः परगाः पराः ॥१६०॥
श्रद्धावान् विजयावांश्च पद्मवांश्चापि गन्धवान् । मध्ये हैमवतादीनां विजयार्द्धास्तु वर्तुलाः ॥१६१॥
योजनानां सहस्रं स्यान्मूले विस्तृतिरुच्छ्रितिः । तदर्धं मस्तके मध्ये पञ्चाशत् सप्तशत्यपि ॥१६२॥
योजनार्द्धेन न प्राप्ता नद्यो नाभिगिरीनिमान् । गता प्रदक्षिणा सीतासीतोदे मन्दरं यथा ॥१६३॥

---

की हो गई है ॥१४९॥ गङ्गा जिस तोरण द्वारसे लवण समुद्रमें प्रवेश करती है वह तेरानबे योजन तीन कोश ऊँचा है तथा आधा योजन गहरा है ॥१५०॥

सिन्धु नदी सब प्रकारसे गङ्गा नदीके समान है केवल विशेषता यह है कि यह पश्चिम लवण समुद्रमें मिली है। गङ्गा सिन्धुसे लेकर विदेह क्षेत्र तककी समस्त नदियोंकी जिह्विका आदिका विस्तार दूना-दूना जानना चाहिए ॥१५१॥ समस्त नदियोंके तोरण गहराईकी अपेक्षा समान हैं तथा उन समस्त तोरणोंमें यथायोग्य दिक्कुमारी देवियाँ निवास करती हैं ॥१५२॥ रोहितास्या नदी दो सौ छिहत्तर योजन छह कला पर्वतपर बहती है। तदनन्तर पर्वतसे गिरकर श्री देवीके भवनकी ओर गई है ॥१५३॥ रोह्या नदी एक हजार छह सौ पाँच योजन पाँच कला पर्वतपर बहकर उससे पचास योजन दूर गिरी है ॥१५४॥ इसी प्रकार हरिकान्ता नदी भी महा हिमवान् पर्वतपर एक हजार छह सौ पचास योजन पाँच कला उत्तर दिशाकी ओर बहकर सौ योजन दूर कुण्डमें गिरी है और वहाँसे पश्चिम समुद्रकी ओर गई है ॥१५५॥ हरित् नदी सात हजार चार सौ इक्कीस योजन एक कला निषध पर्वतपर बहकर सौ योजन दूरपर गिरी है ॥१५६॥ सीतोदा नदी भी इतनी ही दूर पर्वतपर बहती है। तदनन्तर चार सौ योजन ऊँचे आकाशको उल्लंघकर पर्वतसे दो सौ योजन दूर गिरती है ॥१५७॥ सीता नदी भी इतनी ही दूर नील पर्वत-पर बहती है और इतनी ही दूर आकाशमें उछलकर पूर्व विदेह क्षेत्रको भेदन करती है ॥१५८॥ उत्तर दिशाकी छह नदियाँ दक्षिण दिशाकी छह नदियोंके समान हैं इसलिए उनके प्रपात आदिका वर्णन दो-दो नदियोंके युगल रूपमें यथायोग्य करना चाहिए ॥१५९॥ गङ्गा, रोह्या, हरित्, सीता, नारी, सुवर्णकूला और रक्ता ये सात नदियाँ पूर्व समुद्रकी ओर जाती हैं और शेष सात नदियाँ पश्चिम समुद्रकी ओर ॥१६०॥ हैमवत आदि चार क्षेत्रोंके मध्यमें क्रमसे श्रद्धावान्, विजयावान्, पद्मवान् और गन्धवान् नामके चार गोलाकार विजयार्ध पर्वत हैं ॥१६१॥ ये पर्वत मूलमें एक हजार योजन, मध्यमें सात सौ पचास योजन और मस्तकपर पाँच सौ योजन चौड़े हैं तथा एक हजार योजन ऊँचे हैं ॥१६२॥ इन पर्वतोंका दूसरा नाम नाभि गिरि है जिस प्रकार सीता, सीतोदा नदी मेरु पर्वतकी प्रदक्षिणा देती हुई गई है इसी प्रकार रोह्या, रोहितास्या आदि नदियाँ

---

१ तस्यान्तो म० । २. शतयोजनान्तरे ।

प्रासादेषु शिरस्येषां स्वातिररुणः पर । पद्मश्चापि प्रभासश्च व्यन्तरा निवसन्ति ते ॥१६४॥
क्षेत्रपर्वतनद्याद्या येऽत्र द्वीपे प्रकीर्तिताः । द्विगुणा धातकीखण्डे पुष्करार्द्धे च ते स्थिताः ॥१६५॥
[1]द्वीपानतीत्य सख्यातान् जम्बूद्वीपः परः [2]स्थितः । सन्ति तत्र पुरोऽमीपामत्र ये गदिताः सुराः ॥१६६॥
नीलमन्दरमध्यस्था उत्तराः कुरवो मताः । स्थितास्तु देवकुरवः सुमेरुनिषधान्तरे ॥१६७॥
द्वाचत्वारिंशदष्टौ च शतानि व्यासतो मताः । एकादशसहस्राणि कुरवस्ते कलाद्वयम् ॥१६८॥
ज्या च तेषां त्रिपञ्चाशत्सहस्राणि धनुः पुनः । षष्टिश्चतुःशतो चाष्टौ दशाशा द्वादशाधिकाः ॥१६९॥
त्रिचत्वारिंशत सैकसहस्राणि च सप्ततिः । चतुरंशा नवांशाश्च कुरुवृत्तं प्रकीर्तितम् ॥१७०॥
सहस्राणि त्रयस्त्रिंशत् षट्शती चतुरंशकाः । अशीतिश्चतुरग्राऽसौ विदेहक्षेत्रविस्तृतिः ॥१७१॥
मेरोः पूर्वोत्तराशायां सीतायाः पूर्वतः स्थितम् । समीप नीलशैलस्य जम्बूस्थलमुदीरितम् ॥१७२॥
पञ्चचापशतव्यासा गव्यूतिद्वयमुद्धृता । स्थलस्योपरि पर्येति सर्वतो रत्नवेदिका ॥१७३॥
तस्य पञ्चशती व्यासो मध्ये बाहुल्यमष्ट तु । गव्यूतिद्वितय चान्ते स्थलस्य परिकीर्तितम् ॥१७४॥
जम्बूनदमये तत्र पीठिकाष्टोच्छ्रया स्थिता । मूलमध्याग्रविस्तारैर्द्वादशाष्टचतुर्मिता ॥१७५॥
अधोऽधोऽन्या षडेतस्याः परितो मणिवेदिकाः । प्रत्येकमुपरि द्वे द्वे तासां ता पद्मवेदिकाः ॥१७६॥
मूले गव्यूतिविस्तीर्णः स्कन्धोच्छ्रायद्वियोजनः । अवगाहद्विगव्यूतिः शाखाव्यासाष्टयोजनः ॥१७७॥

भी आधा योजन दूर रहकर इन पर्वतोंकी प्रदक्षिणा देती हुई गई हैं ॥१६३॥ इन पर्वतोंके शिखरोंपर निर्मित भवनोंमे क्रमसे स्वाति, अरुण, पद्म और प्रभास नामके व्यन्तर देव निवास करते हैं ॥१६४॥

जम्बू द्वीपमे जिन क्षेत्र, पर्वत तथा नदी आदिका वर्णन किया है, धातकीखण्ड तथा पुष्करार्धमे वे सब दूने-दूने है ॥१६५॥ संख्यात द्वीप समुद्रोंको उल्लंघकर एक दूसरा जम्बू द्वीप भी है। इस जम्बू द्वीपमे जिन देवोंका कथन किया है उस दूसरे जम्बू द्वीपमे भी इन देवोंके नगर है ॥१६६॥ नील कुलाचल और सुमेरु पर्वतके मध्यमें जो प्रदेश स्थित हैं वे उत्तरकुरु माने जाते हैं और सुमेरु तथा निषध कुलाचलके बीचके प्रदेश देवकुरु कहे जाते है ॥१६७॥ ये दोनो कुरु विस्तारकी अपेक्षा ग्यारह हजार आठ सौ योजन दो कला प्रमाण माने गये हैं ॥१६८॥ इनकी प्रत्यञ्चा त्रेपन हजार और धनुःपृष्ठ छह हजार चार सौ अठारह योजन बारह कला है ॥१६९॥ इन कुरु प्रदेशोंका वृत्तक्षेत्र इकहत्तर हजार एक सौ तैंतालीस योजन तथा एक योजनके नौ अंशोमें चार अंश प्रमाण है ॥१७०॥

विदेह क्षेत्रका समस्त विस्तार तैंतीस हजार छह सौ चौरासी योजन चार कला है ॥१७१॥ मेरु पर्वतकी पूर्वोत्तर ( ऐशान ) दिशामे, सीता नदीके पूर्व तटपर नील कुलाचलके समीप जम्बू स्थल कहा गया है ॥१७२॥ पाँच सौ धनुष चौड़ी और दो कोश ऊँची रत्नमयी वेदिका इस स्थलको चारो ओरसे घेरे हुए है ॥१७३॥ इस स्थलकी चौड़ाई मूलमे पाँच सौ कोश, मध्यमे आठ कोश और अन्तमे दो कोश कही गई है ॥१७४॥ इस स्वर्णमय स्थलमे आठ कोश ऊँची एक पीठिका स्थित है जो मूलमे बारह कोश, मध्यमे आठ कोश और अन्तमे चार कोश चौड़ी है ॥१७५॥ इस पीठिकाके नीचे-नीचे चारो ओर रत्ननिर्मित छह वेदिकाएँ और हैं तथा उन प्रत्येक वेदिकाओंपर दो दो रत्नमयी वेदिकाएँ है। उन छहों वेदिकाओंपर जो लघु वेदिकाएँ हैं वे पद्मवेदिका कहलाती है ॥१७६॥

इस पूर्वोक्त पीठिकाके ऊपर जम्बू वृक्ष सुशोभित है। वह जम्बू वृक्ष मूलमे एक कोश चौड़ा है, उसका स्कन्ध दो योजन ऊँचा है, उसकी गहराई दो कोश है, उसकी शाखाएँ आठ

१. द्वीपानतीतसंख्यातान् म० । २. जम्बूद्वीपनामान्यो द्वीपः स्थितः ।

[1]अश्मगर्भमहास्कन्धो [2]वज्रशाखोपशोभितः । [3]राजद्राजतपत्राढ्यो मणिपुष्पफलाङ्कुरः ॥१७८॥
रक्तपल्लवसन्तानरञ्जितान्तदिगन्तरः । पीठिकायां पुरोक्तायां जम्बूवृक्षः प्रकाशते ॥१७९॥
पृथिवीपरिणामस्य नानाशाखोपशोभिनः । महादिक्षु चतस्रोऽस्य महाशाखा महातरोः ॥१८०॥
तत्र चोत्तरशाखायां सिद्धायतनमद्भुतम् । आदरानादरावासाः प्रासादास्तिसृषु स्थिताः ॥१८१॥
जम्बूवृक्षस्य तस्याधस्त्रिंशद्योजनविस्तृताः । पञ्चाशद्योजनोच्छ्रायाः प्रासादा देवयोस्तयोः ॥१८२॥
वेदिकान्तरदेशेषु चक्रवालेषु सप्तसु । प्रधानैकद्रुमोपेताः परिवारोऽस्य[4] पादपाः ॥१८३॥
चत्वारोऽनन्तरं तस्य ततश्चाष्टोत्तरं शतम् । चत्वारि च सहस्राणि सहस्राणि च षोडश ॥१८४॥
द्वात्रिंशच्च सहस्राणि चत्वारिंशत्तु तान्यतः । चत्वारिंशत् सहाष्टाभिः प्रधानैः सप्तभिर्युताः ॥१८५॥
मिश्राः शतसहस्रं तु चत्वारिंशत्सहस्रकैः । सञ्जायन्ते[5] समस्तास्ते शतमेकोनविंशतिः ॥१८६॥
दक्षिणापरतो मेरोः सीतोदायास्तटे परे । निषधस्य समीपस्थं राजतं शाल्मलीस्थलम् ॥१८७॥
जम्बूस्थलसमे[6] तत्र शाल्मलीवृक्ष इष्यते । वक्तव्या तस्य निःशेषा जम्बूवृक्षस्य वर्णना ॥१८८॥
तत्र दक्षिणशाखायां सिद्धायतनमक्षयम् । प्रासादास्तु त्रिशाखासु तत्र देवाविमौ मतौ ॥१८९॥
वेणुश्च वेणुदारी तावादरानादरौ यथा । उत्तरेषु कुरुष्विष्टौ तथा देवकुरुष्विमौ ॥१९०॥
नीलाद्रेर्दक्षिणाशायां योजनैकसहस्रके । सीता पूर्वतटे चित्रं विचित्रं कूटमप्यतः ॥१९१॥
निषधस्योत्तराशायां सीतोदातटयोस्तथा । यमकूटं मतं पूर्वं मेघकूटमतः परम् ॥१९२॥

योजन तक फैली हुई हैं, उसका महा स्कन्ध नीलमणिका बना हुआ है, वह हीराकी शाखाओंसे शोभित है, चाँदीके सुन्दर पत्तोंसे युक्त है, उसके फूल फल तथा अंकुर मणिमय हैं, और उसने अपने लाल-लाल पल्लवोंके समूहसे समस्त दिशाओंके अन्तरालको लाल-लाल कर दिया है ॥१७७–१७९॥ पृथिवीकाय रूप तथा नाना शाखाओंसे सुशोभित इस महावृक्षकी चारों दिशाओंमें चार महा शाखाएँ हैं ॥१८०॥ इनमें उत्तर दिशाकी शाखापर आश्चर्य उत्पन्न करनेवाला जिनमन्दिर है और शेष तीन दिशाओंकी शाखाओंपर भवन बने हुए हैं जिनमें आदर अनादरका निवास है ॥१८१॥ उस जम्बू वृक्षके नीचे उन दोनों देवोंके तीस योजन चौड़े और पचास योजन ऊँचे अनेक भवन बने हुए हैं ॥१८२॥ वेदिकाओंके सात अन्तरालोंमें एक-एक प्रधान वृक्षसे सहित जो अनेक वृक्ष हैं वे ही इस जम्बू वृक्षके परिवार-वृक्ष कहलाते हैं ॥१८३॥ प्रथम वृक्षके परिवार-वृक्ष चार हैं, दूसरेके एक सौ आठ, तीसरेके चार हजार, चौथेके सोलह हजार, पाँचवेंके बत्तीस हजार, छठवेंके चालीस हजार और सातवेंके अड़तालीस हजार हैं। सात प्रधान वृक्षोंको साथ मिलानेपर इन समस्त वृक्षोंकी संख्या एक लाख चालीस हजार एक सौ उन्नीस होती है ॥१८४–१८६॥

मेरु पर्वतकी दक्षिण-पश्चिम ( नैर्ऋत्य ) दिशामें सीतोदा नदीके दूसरे तटपर निषधाचलके समीप रजतमय एक शाल्मली स्थल है ॥१८७॥ जम्बू स्थलकी समानता रखनेवाले इस शाल्मली स्थलमें शाल्मली वृक्ष है। उसका सब वर्णन जम्बू वृक्षके वर्णनके समान जानना चाहिए ॥१८८॥ शाल्मली वृक्षकी दक्षिण शाखापर अविनाशी जिन-मन्दिर है और शेष तीन शाखाओंपर जो भवन बने हुए हैं उनमें वेणु और वेणुदारी देव निवास करते हैं। जिस प्रकार उत्तरकुरुमें आदर और अनादर देव इष्ट माने गये हैं उसी प्रकार देवकुरुमें वेणुदारी देव इष्ट माने गये हैं ॥१८९–१९०॥

नील पर्वतकी दक्षिण दिशामें सीता नदीके पूर्व तटपर एक हजार योजन विस्तारवाले चित्र और विचित्र नामके दो कूट हैं ॥१९१॥ इसी प्रकार निषध पर्वतकी उत्तर दिशामें सीतोदा

१. नीलमणिमयमहास्कन्धः । २ हीरकशाखोपशोभितः । ३ शोभमानरजतमयपत्रसहितः । ४ परिवारद्रुमाः मताः ख० । ५ रुजायते म० । ६ जम्बूस्थलसमस्तत्र म० ।

नाभिपर्वतमानानि[1] तानि कूटानि तेषु तु । देवाः स्वकूटनामानः क्रीडन्ति निजयेच्छया ॥१९३॥
अध्यर्द्धे हि सहस्रार्द्धे नीलतो नीलवान् ह्रदः । तथोत्तरकुरुर्नाम्ना चन्द्रश्चैरावणोऽपर ॥१९४॥
माल्यवांश्च नदीमध्ये सर्वे पञ्चशतान्तराः । ते दक्षिणोत्तरायामाः पद्मह्रदसमा मताः[2] ॥१९५॥
निषधादुत्तरो नद्यां निषधो नामतो ह्रदः । नाम्ना देवकुरुः सूर्यः सुलसश्च तडित्प्रभः ॥१९६॥
रत्नचित्रतटाः सर्वे वज्रमूला महाह्रदाः । तेषु नागकुमाराः स्युः पद्मप्रासादवासिनः ॥१९७॥
जलाद् द्विकोशमुद्विद्धं योजनोच्छ्रितिविस्तृतम् । पद्मं प्रतिह्रदं क्रोशविस्तृतोच्छ्रितकर्णिकम् ॥१९८॥
पद्माः शतसहस्र हि चत्वारिंशत्सहस्रकैः । शतं सप्तदशाग्रं स्यात् प्रतिपद्म परिच्छदः ॥१९९॥
एकैकस्य ह्रदस्यात्र पर्वता दश सन्मुखा· । भान्ति काञ्चनकूटाख्याः सीतासीतोदयोस्तटे ॥२००॥
उच्छ्रायमूलविस्तारै· शतयोजनकाः समाः । पञ्चसप्ततिका मध्ये पञ्चाशद्विस्तृताग्रकाः ॥२०१॥
तेषामुपरि प्रत्येकमेकैकाकृत्रिमाः शुभाः । प्रतिमाश्च निरालम्बाः मोक्षमार्गैकदीपिकाः ॥२०२॥
धनुःपञ्चशतीतुङ्गा मणिकाञ्चनरत्नगाः । पञ्चमेरुषु विख्यातं सहस्रोत्तरकूटकम् ॥२०३॥
आक्रीडनगृहेष्वेषां शिखरेषु महात्विषः । देवाः काञ्चनकाभिख्याः सक्रीडन्ते समन्ततः ॥२०४॥
सीतोत्तरतटे कूटं पद्मोत्तरमनुत्तरे । तटे तु नीलवत्कूटं पूर्वतो मेरुपर्वतात् ॥२०५॥
शीतोदापूर्वतीरे तु कूटं स्वस्तिकमस्ति तत् । तदञ्जनगिरिप्रख्यं पश्चात्ते मेर्वनुत्तरे ॥२०६॥
तटे तु दक्षिणे तस्याः कुमुदं कूटमुत्तरे । पलाशमपराशायां ते तु मन्दरतो मते ॥२०७॥

---

नदीके दोनो तटोपर यम कूट और मेघ कूट नामके दो कूट है ॥१९२॥ ये कूट नाभि पर्वतोंके समान विस्तारवाले हैं तथा इन कूटोंपर कूटोंके ही समान नामवाले देव अपनी इच्छानुसार क्रीड़ा करते हैं ॥१९३॥ नील पर्वतसे साढ़े पाँच सौ योजन दूरीपर नदीके मध्यमे नीलवान्, उत्तरकुरु, चन्द्र, ऐरावण और माल्यवान् नामके पाँच ह्रद हैं। ये समस्त ह्रद पाँच सौ पाँच सौ योजनके अन्तरसे है तथा इनकी दक्षिणोत्तर लम्बाई पद्म ह्रदके समान मानी गई है ॥१९४–१९५॥ इसी प्रकार निषध पर्वतसे उत्तरकी ओर नदीके बीच निषध, देवकुरु, सूर्य, सुलस और तडित्प्रभ नामके पाँच महाह्रद हैं। इन सबके तट रत्नोसे चित्र-विचित्र हैं तथा सबके मूल भाग वज्रमय हैं। इन महाह्रदोंमे कमलोंपर जो भवन बने हैं उनमे नागकुमार देव निवास करते हैं ॥१९६–१९७॥ प्रत्येक महाह्रदमे एक-एक प्रधान कमल है जो जलसे दो कोश ऊँचा है, एक योजन विस्तृत है और एक कोश विस्तृत कर्णिकासे युक्त है ॥१९८॥ प्रत्येक प्रधान कमलके साथ परिवार रूपमे एक लाख चालीस हजार एक सौ सत्रह कमल और भी हैं ॥१९९॥ तथा एक-एक महाह्रदके सम्मुख सीता, सीतोदा नदियोंके तटपर काञ्चन-कूट नामके दश-दश पर्वत हैं ॥२००॥ इन पर्वतोंकी ऊँचाई सौ योजन है तथा विस्तार मूलमे सौ योजन, मध्यमे पचहत्तर योजन और अग्रभागमे पचास योजन है ॥२०१॥ उन काञ्चन-कूटोंमें प्रत्येकके ऊपर एक-एक अकृत्रिम शुभ जिन-प्रतिमाएँ हैं जो निराधार हैं, मोक्ष मार्गको प्रकाशित करनेवाली हैं, पाँच सौ धनुप ऊँची हैं, मणिमयी, सुवर्णमयी तथा रत्नमयी है। एक एक मेरुपर दो-दो सौ कूट हैं और पाँचो मेरुओंके एक हजार कूट प्रसिद्ध हैं ॥२०२–२०३॥ इन पर्वतोके शिखरोपर अनेक क्रीड़ागृह बने हुए हैं उनमे महाकान्तिके धारक काञ्चनक नामके देव सब ओर क्रीड़ा करते रहते हैं ॥२०४॥ मेरु पर्वतसे पूर्वकी ओर सीता नदीके उत्तर तटपर पद्मोत्तर और दक्षिण तट पर नीलवान् नामका कूट है ॥२०५॥ मेरु पर्वतसे दक्षिणकी ओर सीतोदा नदीके पूर्व तटपर स्वस्तिक और पश्चिम तटपर अञ्जनगिरि कूट है ॥२०६॥ इसी सीतोदा नदीके दक्षिण तटपर कुमुद कूट और उत्तर तटपर पलाश कूट है। ये दोनों ही कूट

---

१ नामानि म० । २. मिताः म० ।

पश्चात्तटेऽस्ति सीताया वतंसं कूटमुत्कटम् । रोचनाख्यं पुरस्तात्तु मेरोरुत्तरतश्च ते ॥२०८॥
भद्रशालवने भान्ति समान्येनानि काञ्चनैः । वसन्ति तेषु देवास्ते दिग्गजेन्द्रा इति श्रुताः ॥२०९॥
अपरोत्तरदिग्भागे मन्दराद् गन्धमादनः । ख्यातः काञ्चनकायोऽसौ सर्वतः पर्वतः स्थितः ॥२१०॥
मेरोः पूर्वोत्तराशायां माल्यवानिति विश्रुतः । वैडूर्यमयमूर्तिः [1]स्यात् प्रियं भाति स्वयम्प्रभः ॥२११॥
मेरोः प्राग्दक्षिणाशायां सौमनस्यस्तु राजतः । विद्युत्प्रभोऽपरे कोणे तपनीयमयः स्थितः ॥२१२॥
ते नीलनिषधप्राप्तौ चतुःशतनिजोच्छ्रयाः । मेरुपर्वतसम्प्राप्तौ प्रोक्ताः पञ्चशतोच्छ्रयाः ॥२१३॥
निजोच्छ्रितचतुर्भाग[2]स्तेभयान्तावगाहनाः । देवोत्तरकुरुप्राप्तौ स्युः पञ्चशतविस्तृताः ॥२१४॥
सहस्राणि पुनस्त्रिंशन्नवाधिकशतद्वयम् । आयामः षट् कलाश्चैषां चतुर्णामपि वर्णितः ॥२१५॥
मेरौ प्रभृति कूटानि चतुर्ष्वपि यथाक्रमम् । सन्ति सप्त नवैतेषु पुनः सप्त [3]नवाद्रिषु ॥२१६॥
सिद्धायतनकूटं स्याद् गन्धमादननामकम् । तथोत्तरकुरुप्रख्यं गन्धमालिनिकाह्वयम् ॥२१७॥
कूटं च लोहिताक्षं च स्फुटिकानन्दनामनी । गन्धमादनशैलेषु सप्तैतानि भवन्ति तु ॥२१८॥
सिद्धाख्यं माल्यवत्कूटं तथोत्तरकुरूक्तिकम् । कच्छाकूटं विनिर्दिष्टं तथा सागरकं परम् ॥२१९॥
रजतं पूर्णभद्राख्यं सीताकूटं ततः परम् । कूटं हरिसहाभिख्यं नवमं माल्यवत्स्वपि ॥२२०॥
सिद्धं सौमनसाभिख्यं कूटं देवकुरुध्वनि । मङ्गलं विमलं चैव काञ्चनाख्यं विशिष्टकम् ॥२२१॥
सिद्धं विद्युत्प्रभाभिख्यं पुनर्देवकुरुश्रुति । पद्मकं तपनं चैव स्वस्तिकं च शतज्वलम् ॥२२२॥
सीतोदाकूटमन्यत्तु कूटं हरिसहश्रुति । विद्युत्प्रभेष्वशेषेषु नवैतानि भवन्ति तु ॥२२३॥

---

मेरुसे पश्चिम दिशामे माने गये हैं ॥२०७॥ सीता नदीके पश्चिम तटपर वतंस कूट और पूर्व तटपर रोचन नामका विशाल कूट है। ये दोनों कूट मेरु पर्वतसे उत्तरकी ओर हैं। ये समस्त कूट भद्रशाल वनमें सुशोभित हैं, कांचन कूटोंके समान हैं तथा इनमें दिग्गजेन्द्र नामके देव निवास करते हैं ॥२०८-२०९॥ मेरु पर्वतकी पश्चिमोत्तर दिशामें गन्धमादन नामका प्रसिद्ध पर्वत है। यह पर्वत सब ओरसे सुवर्णमय है ॥२१०॥ मेरुकी पूर्वोत्तर दिशामें माल्यवान् नामका प्रसिद्ध पर्वत है। यह पर्वत वैडूर्यमणिमय है तथा स्वयं देदीप्यमान होता हुआ अतिशय प्रिय मालूम होता है ॥२११॥ मेरुकी पूर्व दक्षिण दिशामें रजतमय सौमनस्य पर्वत और दक्षिण पश्चिम कोणमें सुवर्णमय विद्युत्प्रभ नामका पर्वत है ॥२१२॥ ये चारों पर्वत नील और निषध पर्वतके समीप चार सौ योजन तथा मेरु पर्वतके समीप पाँच सौ योजन ऊँचे कहे गये हैं ॥२१३॥ इनकी गहराई अपनी ऊँचाईसे चतुर्थभाग है, तथा देवकुरु और उत्तरकुरुके समीप इनकी चौड़ाई पाँच सौ योजन है ॥२१४॥ इन चारोंकी लम्बाई तीस हजार दो सौ नौ योजन तथा छह कला प्रमाण कही गई है ॥२१५॥ इन चारों पर्वतोंपर मेरु पर्वतसे लेकर अन्त तक क्रमसे सात, नौ, सात और नौ कूट है अर्थात् गन्धमादनपर सात, माल्यवान्पर नौ, सौमनस्यपर सात और विद्युत्प्रभपर नौ कूट हैं ॥२१६॥ १ सिद्धायतन कूट, २ गन्धमादन कूट, ३ उत्तरकुरु कूट, ४ गन्धमालिनिका कूट, ५ लोहिताक्ष कूट, ६ स्फटिक कूट और ७ आनन्द कूट ये सात कूट गन्धमादन पर्वतपर हैं ॥२१७-२१८॥ १ सिद्ध कूट, २ माल्यवत्कूट, ३ उत्तरकुरु कूट, ४ कच्छा कूट, ५ सागर कूट, ६ रजत कूट, ७ पूर्णभद्र कूट, ८ सीता कूट और ९ हरिसह कूट ये नौ कूट माल्यवान् पर्वतपर हैं ॥२१९-२२०॥ १ सिद्ध कूट, २ सौमनस कूट, ३ देवकुरु कूट, ४ मंगल कूट, ५ विमल कूट, ६ काञ्चन कूट और ७ विशिष्टक कूट ये सात कूट सौमनस्य पर्वतपर हैं ॥२२१॥ १ सिद्ध कूट, २ विद्युत्प्रभ कूट, ३ देवकुरु कूट, ४ पद्मक कूट, ५ तपन कूट, ६ स्वस्तिक कूट, ७ शतज्वल कूट, ८ सीतोदा कूट,

---

१ स प्रियं म० । २. -भागाः म० । ३ नवाद्रिषु म० ।

उच्छ्रायोऽपि सर्वेषां कूटानां च यथायथम् । आत्माधारावगाहस्य समानस्तु प्रभाषितः ॥२२४॥
सिद्धायतनकूटेषु तेषु सर्वेषु ये गृहाः । सिद्धबिम्बसनाथास्ते विभ्राजन्ते यथायथम् ॥२२५॥
शेषोभयान्तकूटेषु रमन्ते व्यन्तरामराः । मध्ये दिक्कुमार्यस्तु क्रीडागारेषु चारुषु ॥२२६॥
भोगङ्करा भोगवती सुभोगा भोगमालिनी । वत्समित्रा सुमित्राऽन्या[1] वारिषेणा[2] चलावती ॥२२७॥
विदेहे चित्रकूटाख्यः पद्मकूटश्च पर्वतः । नलिनश्चैकशैलश्च नीलसीतान्तरायताः ॥२२८॥
पूर्वाद्यास्तु त्रिकूटश्च शैलो वैश्रवणोऽञ्जनः । आत्माञ्जनश्च सर्वेऽपि ते सीतानिषधस्पृशः ॥२२९॥
श्रद्धावान् सुप्रसिद्धोऽद्रिर्विजयावांस्तथैव च । आशीर्विषस्तदन्यस्तु सुखावह इतीरितः ॥२३०॥
विदेहेष्वपरेष्वेते चत्वारो देशभेदकाः । स्वायामेन प्रसिद्धेन सीतोदानिषधस्पृशः ॥२३१॥
चन्द्रसूर्यौ च मालान्तौ नागमालस्तथाचलः । मेघमालश्च ते मध्ये नीलसीतोदयोः स्थिताः ॥२३२॥
सरित्तटेषु चोच्छ्रायस्तेषां वक्षारभूभृताम् । शतानि पञ्चशेष तु पूर्ववक्षारवर्णितम् ॥२३३॥
प्रत्येक षोडशस्वेषु मूर्ध्नि कूटचतुष्टयम् । कुलाचलान्तकूटेषु दिक्कुमार्यो वसन्ति ताः ॥२३४॥
नदीसमीपकूटेषु जिनेन्द्रायतनानि तु । तथा मध्यमकूटेषु [3]व्यन्तराक्रीडनालया' ॥२३५॥
भद्रशालवनं मेरोः पूर्वापरदिगायतम् । नानाद्रुमलताकीर्णं वर्णनीयं यथाक्रमम् ॥२३६॥
आयामो भागयोस्तस्य द्वाविंशतिसहस्रकः । प्रत्येकं द्विशती सार्द्धा दक्षिणोत्तरविस्तृतिः ॥२३७॥

और ९ हरिसह कूट ये नौ कूट विद्युत्प्रभ पर्वतपर हैं ॥२२२-२२३॥ इन सब कूटोंकी ऊँचाई यथायोग्य अपनी-अपनी गहराईके समान कही गई है ॥२२४॥ इन चारों पर्वतोंके सिद्धायतन कूटोंपर जो मन्दिर हैं वे श्री सिद्ध भगवान्‌की प्रतिमाओंसे सहित हैं तथा यथायोग्य सुशोभित हो रहे हैं ॥२२५॥ शेष तीन पर्वतोंके अन्तिम दो कूटोंमें व्यन्तर देव क्रीड़ा करते हैं और मध्यमें बने हुए सुन्दर क्रीड़ा-भवनोंमें दिक्कुमारी देवियाँ रमण करती हैं ॥२२६॥ चारों पर्वतोंके बीच-बीचके दो-दो कूट मिलकर आठ कूट होते हैं उनमें क्रमसे १ भोगकरा, २ भोगवती, ३ सुभोगा, ४ भोगमालिनी, ५ वत्समिला, ६ सुमित्रा, ७ वारिषेणा और ८ अचलावती ये आठ देवियाँ क्रीड़ा करती हैं ॥२२७॥

विदेह क्षेत्रमें सोलह वक्षार गिरि हैं उनमें १ चित्रकूट, २ पद्मकूट, ३ नलिन और ४ एकशैल ये चार पर्वत पूर्व विदेहमें हैं तथा नील पर्वत और सीता नदीके मध्य लम्बे हैं ॥२२८॥ १ त्रिकूट, २ वैश्रवण, ३ अञ्जन और ४ आत्माञ्जन ये चार भी पूर्व विदेहमें हैं तथा सीता नदी और निषध कुलाचलका स्पर्श करनेवाले हैं अर्थात् उनके मध्य लम्बे हैं ॥२२९॥ १ श्रद्धावान्, २ विजयावान्, ३ आशीर्विष और ४ सुखावह ये चार पश्चिम विदेह क्षेत्रमें हैं। ये चारों देशोंका भेद करनेवाले हैं और अपनी प्रसिद्ध लम्बाईसे सीतोदा नदी तथा निषध पर्वतका स्पर्श करनेवाले हैं ॥२३०-२३१॥ १ चन्द्रमाल, २ सूर्यमाल, ३ नागमाल और ४ मेघमाल ये चार पश्चिम विदेहक्षेत्रमें हैं तथा नील और सीतोदाके मध्यमें स्थित हैं ॥२३२॥ इन समस्त वक्षार पर्वतोंकी ऊँचाई नदी तटपर पाँच सौ योजनकी और अन्यत्र सब जगह पूर्व वर्णित वक्षारोंके समान चार सौ योजन है ॥२३३॥ इन सोलह वक्षार पर्वतोंमें प्रत्येकके शिखरपर चार-चार कूट हैं उनमें कुलाचलोंके समीपवर्ती कूटोंपर दिक्कुमारी देवियाँ रहती हैं। नदीके समीपवर्ती कूटोंपर जिनेन्द्र भगवान्‌के चैत्यालय हैं और बीचके कूटोंपर व्यन्तर देवोंके क्रीडागृह बने हुए हैं ॥२३४-२३५॥

मेरुकी पूर्व-पश्चिम दिशामें लम्बा तथा नाना प्रकारके वृक्षों और लताओंसे व्याप्त एक सुन्दर भद्रशाल वन है। यहाँ क्रमसे उसका वर्णन किया जाता है ॥२३६॥ उसकी पूर्व पश्चिम भागकी लम्बाई बाईस हजार योजन और दक्षिण-उत्तर चौड़ाई ढाई सौ योजन है ॥२३७॥

१ सुवत्सान्या म० । २ बलाचिता म० । ३ व्यन्तराः क्रीडनालया' म०, क० ।

वनात् पूर्वापरान्तस्था वेदिका योजनोच्छ्रितिः । क्रोशावगाहिनी ज्ञेया विस्तृता क्रोशयोर्द्वयम् ॥२३८॥
नीलात ग्राहवती सीतां वाहिनी ह्रदवत्यपि । पङ्कवत्यपि यान्तीमा वक्षाराभ्यन्तरे स्थिताः ॥२३९॥
नदी तप्तजला पूर्वा सीतामेवैति नैषधी । ततो मत्तजला नाम्ना तथोन्मत्तजलाऽपरा ॥२४०॥
क्षीरोदाऽन्या च सीतोदा स्रोतोऽन्तर्वाहिनी नदी । विशन्ति नैषधोत्पन्नाः सीतोदां सुमहानदीम् ॥२४१॥
तामुत्तरविदेहेषु पश्चिमा गन्धमादिनी । सा फेनमालिनी नीलात् सम्प्राप्ता चोर्मिमालिनी ॥२४२॥
नाम्ना विभङ्गनद्यस्ताः प्रमाणे रोह्यया समाः । तोरणेषु वसन्त्यासां सङ्गमे दिक्कुमारिकाः २४३॥
वक्षाराणा च तासां च मध्ये नद्योस्तटद्वये । स्युः पूर्वापरयोर्मेरोर्विदेहाश्चतुरष्टकाः ॥२४४॥
कच्छा सुकच्छा महाकच्छा चतुर्थी कच्छकावती । आवर्त्ता लाङ्गलावर्ता पुष्कला पुष्कलावती ॥२४५॥
अपराद्यास्त्वमी वेद्याः षट्खण्डा विषयाः स्थिताः । सीतानीलान्तराले स्युः प्रादक्षिण्येन वर्णिताः ॥२४६॥
वत्सा सुवत्सा महावत्सा चतुर्थी वत्सकावती । रम्या रम्यका रमणीयाष्टमी मङ्गलावती ॥२४७॥
पूर्वाद्यस्त्वमी वेद्या विषयाश्चक्रवर्तिनाम् । सीतानिषधयोर्मध्ये व्यायता दक्षिणोत्तरा. ॥२४८॥
पद्मा सुपद्मा महापद्मा चतुर्थी पद्मकावती । शङ्खा च नलिनी चैव कुमुदा सरिता तथा ॥२४९॥
पूर्वतः प्रभृति प्रोक्ता. दक्षिणोत्तरमायताः । अष्टाविमे निविष्टास्तु सीतोदानिषधान्तरे ॥२५०॥
वप्रा सुवप्रा महावप्रा चतुर्थी वप्रकावती । गन्धा चापि सुगन्धा च गन्धिला गन्धमालिनी ॥२५१॥
अपराद्यास्त्विमे प्रोक्ताः विषयाश्चक्रपाणिनाम्[1] । नीलसीतोदयोर्मध्ये निविष्टास्तावदायताः ॥२५२॥

---

वनके पूर्व-पश्चिम भागमें एक वेदिका है। यह वेदिका एक योजन ऊँची, एक कोश गहरी और दो कोश चौड़ी जानना चाहिए ॥२३८॥ १ ग्राहवती, २ ह्रदवती और ३ पङ्कवती ये तीन नदियाँ नील पर्वतसे निकलकर सीता नदीकी ओर जाती हैं तथा वक्षार पर्वतोंके मध्यमें स्थित हैं॥२३९॥ १ तप्तजला, २ मत्तजला, ३ उन्मत्तजला ये तीन नदियाँ निषध पर्वतसे निकलकर सीता नदीकी ओर जाती है ॥२४०॥ १ क्षीरोदा, २ सीतोदा और ३ स्रोतोऽन्तर्वाहिनी ये तीन नदियाँ निषध पर्वतसे निकलकर सीतोदा नामक महानदीमें प्रवेश करती हैं ॥२४१॥ उत्तर विदेह क्षेत्रमें १ गन्धमादिनी, २ फेनमालिनी और ३ ऊर्मिमालिनी ये तीन नदियाँ नीलाचलसे निकलकर सीतोदा नदीमें मिली हैं ॥२४२॥ ऊपर कही हुई बारह नदियाँ विभंगा नदी कहलाती हैं। ये प्रमाणमें रोह्या नदीके समान हैं तथा इनके संगम स्थानोंमें जो तोरण द्वार हैं उनमें दिक्कुमारी देवियाँ निवास करती हैं ॥२४३॥

वक्षारगिरि और विभङ्गा नदियोंके मध्यमें सीता-सीतोदा नदियोंके दोनों तटोंपर मेरुकी पूर्व और पश्चिम दिशामें बत्तीस विदेह हैं ॥२४४॥ उनमें १ कच्छा, २ सुकच्छा, ३ महाकच्छा, ४ कच्छकावती, ५ आवर्ता, ६ लाङ्गलावर्ता, ७ पुष्कला और ८ पुष्पकलावती ये आठ देश पश्चिम विदेह क्षेत्रमें सीता नदी और नील कुलाचलके मध्य प्रदक्षिणा रूपसे स्थित हैं तथा प्रत्येक देशके छह खण्ड हैं ॥२४५-२४६॥ १ वत्सा, २ सुवत्सा, ३ महावत्सा, ४ वत्सकावती, ५ रम्या, ६ रम्यका, ७ रमणीया और ८ मङ्गलावती ये आठ देश पूर्व विदेह क्षेत्रमें सीता नदी और निषध पर्वतके मध्य स्थित हैं। ये चक्रवर्तियोंके देश हैं और दक्षिणोत्तर लम्बे हैं ॥२४७-२४८॥ १ पद्मा, २ सुपद्मा, ३ महापद्मा, ४ पद्मकावती, ५ शङ्खा, ६ नलिनी, ७ कुमुदा और ८ सरिता ये आठ देश पूर्व विदेह क्षेत्रमें सीतोदा नदी और निषध पर्वतके मध्य स्थित हैं तथा दक्षिणोत्तर लम्बे हैं ॥२४९-२५०॥ १ वप्रा, २ सुवप्रा, ३ महावप्रा, ४ वप्रकावती, ५ गन्धा, ६ सुगन्धा, ७ गन्धिका और ८ गन्धमालिनी ये आठ देश पश्चिम विदेह क्षेत्रमें नील पर्वत और सीतोदा नदीके मध्य स्थित हैं तथा दक्षिणोत्तर लम्बे हैं। ये चक्रवर्तियोंके क्षेत्र कहे गये हैं अर्थात् इनमें

---

१ चक्रपाणिनामिति प्रयोगश्चिन्त्यः 'चक्रपाणीना' मिति भवितव्यम्, तत्र च कृते छन्दोभङ्गः स्यात्।

सहस्रद्वितय तेषां द्विशती च त्रयोदश । योजनाष्टमभागोना सा पूर्वापरविस्तृतिः ॥२५३॥
नदीविस्तारहीनस्य विदेहस्यार्धविस्तृतिः । आयामो देशवक्षारविभङ्गसरितामसौ ॥२५४॥
तद्देशविस्तरायामास्तन्मध्ये रजताद्रयः । द्वात्रिंशद्धारतेनामी समाना नवकूटकाः ॥२५५॥
श्रेण्योः स्युर्नगराण्येषां पञ्चपञ्चाशदेकशः । विद्याधराः वसन्त्येषु परे द्वीपद्वये यथा ॥२५६॥
क्षेमा क्षेमपुरी ख्याता रिष्टा रिष्टपुरी परा । खड्गा मञ्जूषया सार्द्धमौषधी पुण्डरीकिणी ॥२५७॥
कच्छादिषु यथासंख्यमष्टास्वष्टाविमाः पुरः । राजधान्यः समादिष्टाः शलाकापुरुषोद्भवाः ॥२५८॥
सुसीमा कुण्डलाभिख्या पुरी चान्या पराजिता । प्रभङ्करा चतुर्थी तु [1]पञ्चम्यङ्कावतीरिता ॥२५९॥
पद्मावती शुभाभिख्या साष्टमी रत्नसञ्चया । राजधान्यस्त्विमा मान्या वत्सादिषु यथाक्रमम् ॥२६०॥
तथैवाश्वपुरी ज्ञेया परा सिंहपुरीति च । महापुरी तथैवान्या विजया च पुरी पुनः ॥२६१॥
अरजा विरजा वासावशोका वीतशोकया । राजधान्यः प्रसिद्धास्ताः पद्मादिषु यथाक्रमम् ॥२६२॥
विजया वैजयन्ती च जयन्ती चाऽपराजिता । [2]चक्रा खड्गा च वप्रादिष्वयोध्यावध्यया समम् ॥२६३॥
दक्षिणोत्तरतो दैर्घ्यात् पुर्यो द्वादशयोजनाः । नवयोजनविस्तारा हेमप्राकारतोरणाः ॥२६४॥
अल्पैः पञ्चशतैर्द्वारैर्बृहद्भिस्ताः सहस्रकैः । रत्नचित्रकपाटाढ्यैर्दभ्रैः[3] सप्तशतैर्युताः ॥२६५॥
द्वादश स्युः सहस्राणि रथ्यानां तु यथायथम् । सहस्रं तु चतुष्काणां नगरीष्वक्षयात्मसु ॥२६६॥

---

चक्रवर्तियोंका निवास रहता है ॥२५१-२५२॥ इन सबका पूर्वापर विस्तार योजनके आठ भागोंमें-से एक भाग कम दो हजार दो सौ तेरह योजन है ॥२५३॥ समस्त विदेह क्षेत्रके विस्तारमेंसे नदीका विस्तार घटा देनेपर जो शेष रहे उसका आधा भाग किया जाय। यही देश, वक्षारगिरि और विभंगा नदियोंकी लम्बाई है। भावार्थ—समस्त विदेह क्षेत्रका विस्तार तैंतीस हजार छह सौ चौरासी योजन चार कला है उसमें सीता नदीका पाँच सौ योजनका विस्तार घटा देनेपर तैंतीस हजार एक सौ चौरासी योजन चार कलाका विस्तार शेष रहता है। इसका आधा करनेपर सोलह हजार पाँच सौ बानवे योजन दो कला क्षेत्र बचता है। यही कच्छा आदि देश वक्षार गिरि और विभंगा नदियोंकी लम्बाईका है ॥२५४॥ इन बत्तीस विदेहोंमें बत्तीस विजयार्ध पर्वत हैं। इनकी लम्बाई कच्छादि देशोंकी चौड़ाईके समान है अर्थात् ये कुलाचलसे लेकर नदीतक लम्बे हैं। प्रत्येक विजयार्धपर नौ-नौ कूट हैं और इन सबका वर्णन भरत क्षेत्रके विजयार्धके समान है ॥२५५॥ इन विजयार्धोंकी दो-दो श्रेणियाँ हैं प्रत्येक श्रेणीमें पचपन-पचपन नगर हैं और उन नगरोंमें भरत तथा ऐरावत क्षेत्रके समान विद्याधर निवास करते हैं ॥२५६॥ १ क्षेमा, २ क्षेमपुरी, ३ रिष्टा, ४ रिष्टपुरी, ५ खड्गा, ६ मञ्जूषा, ७ औषधी और ८ पुण्डरीकिणी ये आठ नगरियाँ क्रमसे कच्छा आदि देशोंकी राजधानियाँ कही गई हैं। इनमें शलाका पुरुषोंकी उत्पत्ति होती है ॥२५७-२५८॥ १ सुसीमा, २ कुण्डला, ३ अपराजिता, ४ प्रभंकरा, ५ अङ्कावती, ६ पद्मावती, ७ शुभा और ८ रत्नसञ्चया ये आठ क्रमसे वत्सा आदि देशोंकी राजधानियाँ जानना चाहिए ॥२५९-२६०॥ १ अश्वपुरी, २ सिंहपुरी, ३ महापुरी, ४ विजयापुरी, ५ अरजा, ६ विरजा, ७ अशोका और ८ वीतशोका ये आठ नगरियाँ क्रमसे पद्मा आदि देशोंकी राजधानियाँ प्रसिद्ध हैं ॥२६१-२६२॥ १ विजया, २ वैजयन्ती, ३ जयन्ती, ४ अपराजिता, ५ चक्रा, ६ खड्गा, ७ अयोध्या और ८ अवध्या ये आठ वप्रा आदि देशोंकी राजधानियाँ हैं। ये सभी नगरियाँ दक्षिणोत्तर दिशामें बारह योजन लम्बी हैं, पूर्व-पश्चिममें नौ योजन चौड़ी हैं, सुवर्णमयी कोट और तोरणोंसे युक्त हैं। रत्नमयी चित्र विचित्र किवाड़ोंसे युक्त पाँच सौ छोटे और एक हजार बड़े दरवाजों तथा सात सौ झरोखोंसे सहित हैं ॥२६३-२६५॥ इन अविनाशी नगरियोंमें बारह हजार गलियाँ और एक हजार चौक हैं ॥२६६॥

---

१ पञ्चम्यङ्कवती म० । २ वक्रा म० । ३ गवाक्षैः ।

गङ्गासिन्धू प्रतिक्षेत्रं कच्छादौ नीलतः स्रुते[1] । सीतां प्रविशतोऽतीत्य विजयार्धगुहाद्वयम् ॥२६७॥
गिरिव्याससमायामे योजनाष्टकमुच्छ्रिते । गुहे द्वादशविस्तारे द्वे द्वे स्यातां गिरौ गिरौ ॥२६८॥
नद्यः षोडश गङ्गाद्याः समा भरतगङ्गया । ता रक्तारक्तवत्योस्तु तावन्त्यो निषधस्रुताः ॥२६९॥
निषधान्नीलतस्तावत्संख्यास्तन्नामिकाः श्रुताः । नद्योऽपरविदेहेषु सीतोदां तु व्रजन्ति ताः ॥२७०॥
नाम्ना साधारणेनोक्तास्ता एता[2] रतिनिम्नगाः । चतुर्दशसहस्रैस्तु प्रत्येकं सरितां युताः ॥२७१॥
अशीतिश्चापि चत्वारि सहस्राणि कुरुद्वये । प्रत्येक निम्नगा नद्योरर्धमर्धतटद्वये ॥२७२॥
पञ्चलक्षाः सहस्राणि द्वात्रिंशत्त्रिंशदष्टभिः । प्रत्येकमुभयोर्नद्यः सीतासीतोदयोर्युताः ॥२७३॥
दशलक्षा. चतुःषष्टिसहस्राण्यष्टसप्ततिः । सर्वा एवापगाः प्रोक्ता पूर्वापरविदेहयोः ॥२७४॥
चतुर्दशसहस्राणि प्रत्येकं सरितो मताः । गङ्गासिन्ध्वो· पतन्त्यस्ताः रक्तारक्तोदयोश्च ताः ॥२७५॥
रोह्यायां रोहितास्यायां सहस्राणि पतन्ति ता· । सुवर्णरूप्यकूलयोरष्टाविंशतिरेकशः ॥२७६॥
षट्पञ्चाशत्सहस्राणि ता हरिद्धरिकान्तयो· । पतन्ति सिन्धवो यद्वत् सनारीनरकान्तयोः ॥२७७॥
सङ्गताश्च समस्तास्ता गङ्गासिन्ध्वादिसिन्धवः । तिस्रो लक्षा नवत्या द्वे सहस्रे द्वादशापि च ॥२७८॥
स्युश्चतुर्दशलक्षास्तु वैदेह्यस्ताश्च सत्यया । षट्पञ्चाशत्सहस्राणि नवतिश्च समुद्रगाः ॥२७९॥
द्वीपेऽस्मिन् काञ्चनैस्तुल्या वैडूर्यमयमूर्तयः । चतुस्त्रिंशत्सुरैः सेव्या[3] वृषैर्वृषभपर्वताः ॥२८०॥
पूर्वापरविदेहान्ताः समुद्रतटसङ्गता । देवारण्यवनाभोगाश्चत्वारः सरितोस्तटे ॥२८१॥

---

कच्छा आदि प्रत्येक क्षेत्रमे गङ्गा सिन्धु नामकी दो नदियाँ है जो नील पर्वतसे निकलकर विजयार्ध पर्वतकी दोनों गुफाओको उल्लंघन करती हुई सीता नदीमे प्रवेश करती हैं ॥२६७॥ प्रत्येक विजयार्ध पर्वतमे उसकी चौड़ाईके समान लम्बी, आठ योजन ऊँची और बारह योजन चौड़ी दो-दो गुफाएँ हैं ॥२६८॥ ये गङ्गा आदि सोलह नदियाँ, भरत क्षेत्रकी गङ्गा नदीके समान है। इसी प्रकार निषधाचलसे निकली हुई सोलह रक्ता, रक्तोदा नदियाँ भी ऐरावतकी रक्ता-रक्तोदाके समान हैं ॥२६९॥ पश्चिम विदेह क्षेत्रमे भी इसी प्रकार गङ्गा, सिन्धु और रक्ता-रक्तोदा नामकी सोलह-सोलह नदियाँ निषधाचल और नीलाचलसे निकलकर सीतोदा नदीकी ओर जाती हैं ॥२७०॥ समान नामसे जिनका कथन किया गया है ऐसी ये समस्त नदियाँ अत्यन्त प्रीतिको बढ़ानेवाली हैं तथा प्रत्येक नदियाँ चौदह हजार नदियोंसे युक्त हैं ॥२७१॥ सीता और सीतोदा नदियोका परिवार देवकुरु और उत्तरकुरुमे चौरासी हजार नदियोका है। दोनो नदियोंमे प्रत्येक नदीके तटसे ब्यालीस हजार नदियोका प्रवेश होता है ॥२७२॥ सीता, सीतोदा नामक उक्त नदियोंमेंसे प्रत्येक नदीमे पाँच लाख बत्तीस हजार अड़तीस नदियाँ मिली हैं ॥२७३॥ पूर्व और पश्चिम विदेहमे इन समस्त नदियोका प्रमाण दश लाख चौंसठ हजार अठहत्तर कहा गया है ॥२७४॥ गङ्गा, सिन्धु एवं रक्ता-रक्तोदा नदियोंमे प्रत्येकका परिवार चौदह-चौदह हजार नदियोका है ॥२७५॥ रोह्या, रोहितास्या और सुवर्णकूला, रूप्यकूलामे प्रत्येकका अट्ठाईस-अट्ठाईस हजार नदियोका परिवार है ॥२७६॥ हरित्, हरिकान्ता और नारी, नरकान्तामे प्रत्येक नदीका परिवार छप्पन हजार नदियोका है ॥२७७॥ विदेह क्षेत्रको छोड़ अन्य क्षेत्रोकी गङ्गा, सिन्धु आदि नदियोकी समस्त परिवार-नदियाँ मिलकर तीन लाख बानबे हजार बारह हैं ॥२७८॥ विदेह क्षेत्रकी समुद्रतक जानेवाली समस्त नदियोंकी संख्या चौदह लाख छप्पन हजार नब्बे हैं ॥२७९॥

जम्बू द्वीपमें काञ्चन कूटोंके समान वैडूर्य मणिमय तथा श्रेष्ठ देवोंके द्वारा सेवनीय चौंतीस वृषभाचल हैं ॥२८०॥ सीता और सीतोदा दोनों नदियोंके तटपर पूर्व-पश्चिम विदेह

---

१ निर्गते । श्रुते म० । २ एवाराति-म०, क० । ३ प्रधानदेवः ।

द्वाविंशति सहस्रे द्वे शतानि नव विस्तृताः । योजनानि पुनस्तेषां वेदिका भद्रशालवत् ॥२८२॥
विदेहक्षेत्रमध्यस्थः कुरुक्षेत्रद्वयावधिः । योजनानां सहस्राणि नवतिर्नव चोद्धृतः[1] ॥२८३॥
मेखलात्रयसंयुक्तः ख्यातो मेरुमहीधरः । ऊर्ध्वं चूलिकयोद्भासी सचत्वारिंशदुच्छ्रयः ॥२८४॥
सहस्रमवगाहोऽस्य सहस्राणि दशाऽत्र च । विष्कम्भो नवतिश्च स्याद् दशैकादशभागका. ॥२८५॥
सैकास्त्रिंशत्सहस्राणि शतानि नव वै दश । योजनानि तथा भागौ साधिकौ परिधिर्गिरे. ॥२८६॥
तलात् सहस्रमुद्गस्य सहस्राणि दशोपरि । योजनानि स विष्कम्भो भूमौ भवति भूभृतः ॥२८७॥
सैकत्रिंशत्सहस्राणि षट्शती विंशतिद्वयम् । योजनानि त्रयः क्रोशाः शते द्वादश दण्डकाः ॥२८८॥
हस्तास्त्रयस्तथैव स्यादङ्गुलानि त्रयोदश । साधिकानि परिक्षेपो भद्रशालेऽद्रिगोचरः ॥२८९॥
गत्वा पञ्चशतीमूर्ध्वं मेखलायां तु नन्दनः । स्यात्पञ्चशतविष्कम्भं मन्दर परितो वनम् ॥२९०॥
नव तत्र सहस्राणि शतानि नव षट्कलाः । चतु.पञ्चाशदप्यस्य विष्कम्भः पुष्कलो गिरेः ॥२९१॥
एकत्रिंशत्सहस्राणि तथा तत्र चतुःशती । गिरेर्बाह्यपरिक्षेपः साधिका नवसप्ततिः ॥२९२॥
स एव च सहस्रोनो विष्कम्भोऽभ्यन्तरः स्फुट. । नन्दने मन्दरस्य स्यात् परिक्षेपोऽपि वक्ष्यते ॥२९३॥
अष्टाविंशतिरेष स्यात् सहस्राणि शतत्रयम् । षोडशाग्राः कलाश्चाष्टौ परिधिः साधिका गिरेः ॥२९४॥
सहस्राणि द्विषष्टिं च गत्वा पञ्चशतीं तत. । नन्दनेन समानं तद् वन सौमनसं भवेत् ॥२९५॥
चत्वारि च सहस्राणि शते द्वे च द्विसप्ततिः । अष्टौ भागाश्च विष्कम्भो बाह्यस्तत्र भवेद्गिरे. ॥२९६॥
परिक्षेपः पुनस्तस्य सहस्राणि त्रयोदश । शतं पञ्चतयं ज्ञेयमेकादश च षट् कला. ॥२९७॥
बाह्यो यो गिरिविष्कम्भः सहस्रेण स वर्जितः । स्यादभ्यन्तरविष्कम्भस्तस्येति मुनयो विदुः ॥२९८॥

---

पर्यन्त लम्बे तथा समुद्र तटसे मिले हुए चार देवारण्य [दो देवारण्य, दो भूतारण्य] वनके प्रदेश हैं ॥२८१॥ इन वनोकी वेदिकाएँ भद्रशाल वनके समान बाईस हजार दो सौ नौ योजन विस्तृत हैं ॥२८२॥ विदेह क्षेत्रके मध्यमे प्रसिद्ध मेरु पर्वत स्थित है, उसकी सीमा देवकुरु और उत्तर-कुरु तक फैली हुई है, वह निन्यानवे हजार योजन ऊँचा है, तीन मेखलाओंसे युक्त है, चालीस योजन ऊँची चूलिकासे सुशोभित है, उसकी गहराई एक हजार योजन है और पृथिवी तल-पर चौड़ाई दश हजार नब्वे योजन तथा एक योजनके ग्यारह भागोंमे दश भाग प्रमाण है ॥२८३–२८५॥ उसकी परिधि इकतीस हजार नौ सौ दश योजन तथा कुछ अधिक दो भाग प्रमाण है ॥२८६॥ तल भागसे एक हजार योजन ऊपर चलकर पृथिवीपर इस पर्वतकी चौड़ाई दश हजार योजन है ॥२८७॥ भद्रशाल वनके समीप इसकी परिधि इकतीस हजार छह सौ बाईस योजन तीन कोश बारह धनुष तीन हाथ और कुछ अधिक तेरह अङ्गुल है ॥२८८–२८९॥ भद्रशाल वनसे पाँच सौ योजन ऊपर चलकर मेरु पर्वतकी चारों ओर मेखलापर पाँच सौ योजन चौड़ा दूसरा नन्दन वन है ॥२९०॥ वहाँ इस पर्वतकी चौड़ाई नौ हजार नौ सौ चौवन योजन छह कला है ॥२९१॥ नन्दन वनके समीप इस पर्वतकी बाह्य परिधि इकतीस हजार चार सौ उन्यासी योजनसे कुछ अधिक है ॥२९२॥ भीतरी चौड़ाई आठ हजार नौ सौ चौवन योजन छह कला है । अब इसकी अभ्यन्तर परिधि कहते हैं ॥२९३॥ नन्दन वनके समीप मेरु-की अभ्यन्तर परिधि अट्ठाईस हजार तीन सौ सोलह योजन तथा कुछ अधिक आठ कला है ॥२९४॥ नन्दन वनसे साढ़े बासठ हजार योजन ऊपर चलकर तीसरा सौमनस वन है । यह वन नन्दन वनके ही समान है ॥२९५॥ सौमनस वनमे पर्वतकी बाह्य चौड़ाई चार हजार दो सौ बहत्तर योजन आठ कला है ॥२९६॥ और बाह्य परिधि तेरह हजार पाँच सौ ग्यारह योजन छह कला है ॥२९७॥ पर्वतकी जो बाह्य चौड़ाई बतलाई है उसमे एक हजार योजन कम करने-

---

१ चोच्छ्रिता म० ।

ईषदूनपरिक्षेपः सहस्राणि दश स्मृतः । त्रिशत्येकोनपञ्चाशत्त्रयश्चैकादशांशकाः ॥२९९॥
स्याद् षट्त्रिंशत्सहस्राणि गत्वादौ पाण्डुकं वनम् । चतुर्नवतिसंयुक्ता तद्विस्तारश्चतुःशती ॥३००॥
द्विषष्टियोजनान्यत्र सहस्रत्रितयं शतम् । गव्यूतं साधिकं मेरोः परिधिः परिकीर्तितः ॥३०१॥
चत्वारिंशत्समुद्विद्धा मूर्ध्नि वैडूर्यचूलिका । मूलमध्यान्तविस्तारैर्द्वादशाष्टचतुर्विधा ॥३०२॥
सप्तत्रिंशद् भवेन्मूले मध्ये स्यात् पञ्चविंशतिः । चूलिकायाः परिक्षेपो द्वादशाग्रे च साधिकाः ॥३०३॥
पार्थिवाः षट्परिक्षेपाश्चूलिकायाः प्रभृत्यधः । एकादशप्रकारोऽन्यः सप्तमोऽपि वनैः कृतः ॥३०४॥
लोहिताक्षमयः पूर्वः पद्मरागमयः परः । तथा वज्रमयः सर्वरत्नो वैडूर्यविग्रहः ॥३०५॥
हरितालमयः षष्ठस्तेषां प्रत्येकमिष्यते । पञ्चशत्यपि विस्तारः सहस्राण्यपि षोडश ॥३०६॥
भद्रशालवनं भूमौ मानुषोत्तरमेव च । सदेवनागभूतानां रमणानि वनानि च ॥३०७॥
परिक्षेपो वनं चान्यन्नन्दनं चोपनन्दनम् । वनं सौमनसं चान्यदुपसौमनसं तथा ॥३०८॥
पाण्डुकं दशमं प्रोक्तमुपपाण्डुकमन्त्यजम् । मेरोरेकादश ज्ञेयाः परिक्षेपाः परीक्षकैः ॥३०९॥
देशेष्वेकादशानां तु पूरणेषु हि मन्दरः । मौलविष्कम्भभागानामेकैकेन प्रहीयते ॥३१०॥
सर्वत्राङ्गुलमानादौ यावद् योजनमानकम् । हानिवृद्धी इति ग्राह्ये मेरुविस्तारगोचरे ॥३११॥

---

पर भीतरी चौड़ाई निकलती है ऐसा मुनिगण कहते हैं ॥२९८॥ पर्वतकी भीतरी परिधि दश हजार तीन सौ उनचास योजन तथा एक योजनके ग्यारह भागोंमें तीन भाग प्रमाण है ॥२९९॥ वहाँसे छत्तीस हजार योजन ऊपर चलकर पर्वतके ऊपर चौथा पाण्डुक वन है, यहाँ पर्वत चार सौ चौरानवे योजन चौड़ा है ॥३००॥ यहाँ पर्वतकी परिधि तीन हजार एक सौ बासठ योजन कुछ अधिक एक कोश है ॥३०१॥ मेरु पर्वतके मस्तकपर चालीस योजन ऊँची वैडूर्य मणिमयी चूलिका है। यह चूलिका मूलमें बारह योजन, मध्यमें आठ योजन और अन्तमें चार योजन चौड़ी है ॥३०२॥ चूलिकाकी परिधि मूलमें सैंतीस योजन, मध्यमें पच्चीस योजन और अग्र भागमें कुछ अधिक बारह योजन है ॥३०३॥ मेरु पर्वतकी चूलिकासे लेकर नीचे तक १ लोहिताक्षमय, २ पद्मरागमय, ३ वज्रमय, ४ सर्वरत्नमय, ५ वैडूर्यमय और ६ हरितालमय ये छह पृथिवीकाय रूप परिधियाँ हैं। इन परिधियोंमें प्रत्येकका विस्तार सोलह हजार पाँच सौ योजन है। *इनके सिवाय वनोंके द्वारा की हुई एक सातवीं परिधि और भी है। तथा उसके नीचे लिखे अनुसार ग्यारह भाग परीक्षकोंके द्वारा जानने योग्य हैं—१ भद्रशाल वन, २ मानुषोत्तर, ३ देवरमण, ४ नागरमण, ५ भूतरमण, ६ नन्दन, ७ उपनन्दन, ८ सौमनस, ९ उपसौमनस, १० पाण्डुक और ११ उपपाण्डुक। इनमेंसे पृथिवीपर जो भद्रशाल वन है उसमें भद्रशाल, मानुषोत्तर, देवरमण, नागरमण और भूतरमण ये पाँच वन हैं। उससे ऊपर चलकर नन्दन वनमें नन्दन और उपनन्दन, सौमनस वनमें सौमनस और उपसौमनस तथा पाण्डुक वनमें पाण्डुक और उपपाण्डुक वन हैं ॥३०४-३०९॥ इन भागोंमें यदि ग्यारह भाग मेरुपर चढ़ा जाय तो वहाँ मूल भागकी चौड़ाईसे एक भाग कम चौड़ाई हो जाती है। इसी प्रकार सब जगह योजन पर्यन्त अङ्गुल हाथ आदि प्रमाणोंमें भी मेरुके विस्तारमें हानि तथा वृद्धि समझना चाहिए। भावार्थ—ऊपर जो ग्यारह भाग बतलाये हैं उनमें प्रथम भागसे यदि ग्यारह योजन ऊँचा चढ़ा जाय तो मेरुकी चौड़ाई मूलभागकी चौड़ाईसे एक योजन कम हो जाती है और यदि ग्यारह हाथ या ग्यारह अङ्गुल चढ़ा जाय तो वहाँकी चौड़ाई मूलभागकी चौड़ाईसे एक हाथ या एक

---

*मेरु पर्वत निन्यानवे हजार योजन ऊँचा है। उसके सोलह हजार पाँच सौ योजन २ विस्तारवाले ६ खण्ड चूलिकासे लेकर नीचे तक हैं। उनकी रचना लोहिताक्ष आदि मणियोंकी है इसलिए उनके नाम भी उन्हींके अनुसार प्रतिपादन किये गये हैं।

एकादश सहस्राणि योजनानि तु मन्दरः । समरुन्द्रौ नन्दनादूर्ध्वं वनात्सौमनसात्तथा ॥३१२॥
पञ्चमेषु प्रदेशेषु चूलिकैकेन हीयते । तथाऽङ्गुलादिमानेषु योजनान्तेष्वयं क्रमः ॥३१३॥
साधिकैकादशांशाभ्यां लक्षस्यास्त्युत्तरं शतम् । दैर्घ्यं योजनलक्षस्य मेरोः पार्श्वभुजाद्वयम् ॥३१४॥
पण्याख्य दिशि पूर्वस्यां दक्षिणस्यां च चारणम्[1] । गन्धर्वमपरस्यां स्यादुत्तरस्यां च चित्रकम् ॥३१५॥
भवनं नन्दने तेषां त्रिंशत्स्यान्मुखविस्तृतिः । पञ्चाशद्योजनोच्छ्रायः परिधिर्नवतिः स्मृता ॥३१६॥
पण्याख्ये रमते सोमश्चारणाख्ये यमस्तथा । गान्धर्वे वरुणश्चित्रे कुबेरः सपरिच्छद ॥३१७॥
चत्वारोऽपि ते दिक्षु लोकपालाः पृथक् पृथक् । सार्द्धाभिस्तु त्रिकोटीभिः स्त्रीणां क्रीडन्ति सन्ततम् ॥३१८॥
वज्र वज्रप्रभं नाम्ना सुवर्णभवन भवेत् । सुवर्णप्रभमप्येकं दिक्षु सौमनसे वने ॥३१९॥
भवनानां परिक्षेपमुखव्यासोच्छ्रया इह । त एवार्धीकृता बोध्या नन्दनस्थितसद्मनाम् ॥३२०॥
लोकपालास्त एवात्र देवाः सोमयमादयः । क्रीडन्ति स्वेच्छया स्त्रीभिस्तावतीभिर्यथायथम् ॥३२१॥
लोहिताञ्जनहारिद्रपाण्डुराख्यानि पाण्डुके । वेश्मान्यूर्ध्वस्वनामानि तावत्कन्यानि तान्यपि ॥३२२॥
स्वयम्प्रभविमानेशः सोमोऽसौ पूर्वदिक्प्रभुः । रक्तवाहननेपथ्यः सार्द्धपल्यद्वयस्थितिः ॥३२३॥
स षट्षष्टिसहस्राणां विमानानां प्रभावताम् । षट्षष्टिषट्शतानां च षट्लक्षाणां च भोजकः ॥३२४॥

---

अङ्गुल कम हो जाती है। इसी प्रकार यदि ऊपरसे नीचेकी ओर आया जाय तो वहाँ उसकी चौड़ाई वृद्धिंगत हो जाती है ॥३१०-३११॥ परन्तु विशेषता यह है कि यदि नन्दन वन और सौमनस वनसे ग्यारह योजन ऊँचा चढ़ा जाय तो वहाँकी चौड़ाई मूलभागकी चौड़ाईसे कम नहीं होती किन्तु बराबर रही आती है ॥३१२॥ चूलिकासे पाँच योजन ऊपर चढ़नेपर एक योजन चौड़ाई कम हो जाती है और पाँच अङ्गुल अथवा पाँच हाथ चढ़नेपर एक अङ्गुल वा एक हाथ चौड़ाई घट जाती है ॥३१३॥ एक लाख योजन विस्तारवाले मेरु पर्वतकी दोनों पार्श्व भुजाओंकी लम्बाई एक लाख सौ योजन तथा ग्यारह भागोंमे दो भाग प्रमाण है ॥३१४॥ नन्दन वनकी पूर्व दिशामें पण्य नामका, दक्षिण दिशामे चारण नामका, पश्चिम दिशामे गन्धर्व नामका और उत्तर दिशामें चित्रक नामका भवन है। इन भवनोंकी चौड़ाई तीस योजन, ऊँचाई पचास योजन और परिधि नब्बे योजन है ॥३१५-३१६॥ इनमे पण्य नामक भवनमे सोम, चारण नामक भवनमें यम, गान्धर्व नामक भवनमें वरुण और चित्रक नामक भवनमे कुबेर सपरिवार क्रीड़ा करता है ॥३१७॥ ये चारों लोकपाल पृथक्-पृथक् दिशाओंमे साढ़े तीन करोड़ साढ़े तीन करोड़ स्त्रियोंके साथ निरन्तर क्रीड़ा करते है ॥३१८॥

सौमनस वनकी चारों दिशाओंमें क्रमसे वज्र, वज्रप्रभ, सुवर्णभवन और सुवर्णप्रभ नामके चार भवन है ॥३१९॥ इन भवनोंकी परिधि तथा अग्रभागकी चौड़ाई और ऊँचाई नन्दनवनके भवनोसे आधी समझनी चाहिए ॥३२०॥ इन भवनोंमे भी वे ही सोम, यम आदि लोकपाल अपनी इच्छानुसार उतनी ही स्त्रियोंके साथ यथायोग्य क्रीड़ा करते हैं ॥३२१॥ पाण्डुक वनकी चारों दिशाओंमें लोहित, अञ्जन, हारिद्र और पाण्डु नामके चार भवन हैं। इन भवनोंकी ऊँचाई आदि सौमनस वनके भवनोंके समान है तथा इनमे वे ही लोकपाल उतनी ही स्त्रियोंके साथ क्रीड़ा करते हैं ॥३२२॥ इन लोकपालोंमे सोम नामका लोकपाल पूर्व दिशाका स्वामी तथा स्वयंप्रभ विमानका अधिपति है। इसके वाहन तथा वस्त्राभूषण आदि सब लाल रंगके हैं और इसकी आयु अढ़ाई पल्य प्रमाण है। यह छह लाख छयासठ हजार छह सौ छयासठ देदीप्यमान भवनोंका भोग करनेवाला है अर्थात् इतने भवनोंका यह स्वामी है ॥३२३-३२४॥

---

१ वारणं म० ।

तथाऽरिष्टविमानेशो यमो दक्षिणदिक्प्रभुः । सार्द्धपल्यद्वयायुष्कः कृष्णनेपथ्यवाहनः ॥३२५॥
जलप्रभविमानेशो वरुणो वारुणीप्रभुः । तथैव पीतनेपथ्य. त्रिभागोनत्रिपल्यकः ॥३२६॥
वल्गुप्रभविमानेशः कौबेरीप्रभुरिष्यते । कुबेरः शुक्लनेपथ्यः सत्रिपल्योपमस्थितिः ॥३२७॥
मेरोरुत्तरपूर्वस्यां नन्दने बलभद्रके । कूटे काञ्चनकैस्तुल्ये कूटनाम्नामरो भवेत् ॥३२८॥
नन्दन मन्दर कूटं निषधं हिमवच्च तत् । रजत रजक नाम्ना तथा सागरचित्रकम् ॥३२९॥
वज्रकूटं विनिर्दिष्टमष्टमं तु मनीषिभिः । दिशं दिशं प्रति द्वे द्वे स्यातां कूटे यथाक्रमम् ॥३३०॥
उच्छ्रायो मूलविस्तारस्तेषां पञ्चशतानि तु । तदर्धं मस्तके मध्ये त्रिशती पञ्चसप्ततिः ॥३३१॥
दिक्कुमार्यस्तु कूटेषु तेष्विमाः प्रतिपादिताः । मेघङ्करा तु पूर्वा स्यात् तथा मेघवती परा ॥३३२॥
तत. परं प्रसिद्धान्या सुमेघा मेघमालिनी । तोयधारा विचित्रा स्यात् पुष्पमाला त्वनिन्दिता ॥३३३॥
पूर्वदक्षिणदिग्भागे वाप्यो मेरुमहीभृतः । पूर्वा तूत्पलगुल्माख्या नलिना चोत्पला परा ॥३३४॥
उत्पलोज्ज्वलसञ्ज्ञा स्यात् तासां पञ्चाशदायतिः । अवगाहो दश ज्ञेयो विस्तारः पञ्चविंशतिः ॥३३५॥
आसां मध्ये च शक्रस्य प्रासादः समवस्थितः । योजनान्यस्य गव्यूत्या सैकत्रिंशत्तु विस्तृतिः ॥३३६॥
उच्छ्रायः पुनरुद्दिष्टो द्वाषष्टिश्चार्द्धयोजनः । अवगाहः प्रमाणेन प्रासादस्यार्द्धयोजनः ॥३३७॥
सिंहासन सुरेन्द्रस्य तस्य मध्येऽवतिष्ठते । स्वदिक्षु लोकपालानामासनानि भवन्ति च ॥३३८॥
तस्यैवोत्तरपूर्वस्यामपरोत्तरतोऽपि च । तत्र सामानिकानां तु भान्ति भद्रासनानि तु ॥३३९॥
पुरोऽप्यष्टाग्रदेवीनां तत्र भद्रासनानि हि । सासना. परिषण्मुख्याः पूर्वदक्षिणतस्तथा ॥३४०॥
मध्यमा दक्षिणस्यां स्याद् बाह्यारचापरदक्षिणा । त्रायस्त्रिंशाश्च तत्र स्युः पश्चात्सैन्यमहत्तराः ॥३४१॥
चतसृष्वात्मरक्षाणां दिक्षु भद्रासनान्यपि । आसेव्यतेऽत्र तैरिन्द्रः पूर्वाभिमुखमास्थितः ॥३४२॥

---

यम दक्षिण दिशाका राजा तथा अरिष्ट विमानका स्वामी है । इसके वाहन तथा वस्त्राभूषण आदि काले रङ्गके है और इसकी आयु ढाई पल्य प्रमाण है ॥३२५॥ वरुण पश्चिम दिशाका राजा है तथा जलप्रभ विमानका स्वामी है। उसकी वेषभूषा पीले रङ्गकी है और वह तीन भाग कम तीन पल्यकी आयुवाला है ॥३२६॥ कुबेर उत्तर दिशाका राज्य तथा वल्गुप्रभ विमानका स्वामी है। इसकी वेषभूषा शुक्ल रङ्गकी है तथा आयु तीन पल्य प्रमाण है ॥३२७॥ मेरुकी पूर्वोत्तर दिशामें नन्दनवनके बीच काञ्चन कूटके समान एक वलभद्रक नामका कूट है और उसमे कूट नामधारी वलभद्रक देवका निवास है ॥३२८॥ वहींपर १ नन्दन, २ मन्दर, ३ निषध, ४ हिमवत् , ५ रजत, ६ रजक, ७ सागर और ८ चित्रक नामके आठ कूट और हैं। ये प्रत्येक दिशामे क्रमसे दो-दो है ॥३२९-३३०॥ इन कूटोकी ऊँचाई पॉच सौ योजन है तथा मूल भागकी चौड़ाई पॉच सौ योजन, मध्यभागकी तीन सौ पचहत्तर योजन और ऊर्ध्वभागकी ढाई सौ योजन है ॥३३१॥ इन कूटोमे क्रमसे १ मेघंकरा, २ मेघवती, ३ सुमेघा, ४ मेघमालिनी, ५ तोयधारा, ६ विचित्रा, ७ पुष्पमाला और ८ अनिन्दिता ये आठ प्रसिद्ध दिक्कुमारी देवियॉ निवास करती हैं ॥३३२-३३३॥ मेरु पर्वतकी पूर्व-दक्षिण ( आग्नेय ) दिशामे १ उत्पलगुल्मा, २ नलिना, ३ उत्पला और ४ उत्पलोज्ज्वला ये चार वापिकाएँ हैं। इनकी लम्बाई पचास योजन, गहराई दश योजन और चौड़ाई पच्चीस योजन है ॥ ३३४-३३५॥ इन वापिकाओके मध्यमे इन्द्रका भवन स्थित है। इस भवनकी चौड़ाई इकतीस योजन एक कोश, ऊँचाई साढ़े बासठ योजन और गहराई अर्धयोजन प्रमाण है ॥३३६-३३७॥ उस भवनके मध्यमे इन्द्रका सिंहासन है तथा चारों दिशाओंमे चार लोकपालोंके आसन हैं ॥३३८॥ इन्द्रासनसे उत्तर-पूर्व तथा पश्चिमोत्तर दिशामें सामानिक देवोके भद्रासन हैं ॥३३९॥ आगे आठ पट्टरानियोके भद्रासन हैं, पूर्व-दक्षिण दिशामे सभाके मुख्य-मुख्य अधिकारी देव बैठते हैं, दक्षिणमे मध्यम अधिकारी, दक्षिण-पश्चिममें सामान्य अधिकारी एवं त्रायस्त्रिंश देव तथा उनके पीछे सैन्यके महत्तर देव आसन ग्रहण करते हैं ॥३४०-३४१॥ चार

भृङ्गाभृङ्गनिभाप्यन्या कज्जला कज्जलप्रभा । पुष्करिण्यश्च वापीनां समास्त्वपरदक्षिणाः ॥३४३॥
श्रीकान्ता प्रथमा वापी श्रीचन्द्रा चापरोत्तरा । तथा श्रीमहितैशानभोग्या श्रीनिलया ततः ॥३४४॥
तथा चोत्तरपूर्वस्यां वापी तु नलिनाभिधा । ततो नलिनगुल्मापि कुमुदा कुमुदप्रभा ॥३४५॥
प्रासादादिकमत्राऽपि पूर्ववत्सर्वमिष्यते । यथैतन्नन्दने वेद्य तथा सौमनसे वने ॥३४६॥
दिशि चोत्तरपूर्वस्यां पाण्डुके पाण्डुका शिला । पाण्डुकम्बलया सार्द्धं रक्तया रक्तकम्बला ॥३४७॥
विदिक्षु सक्रमा हैमी राजती तापनीयिका । लोहिताक्षमयी चार्द्धचन्द्राकाराश्च ताः शिलाः ॥३४८॥
अष्टोच्छ्रयाः शतायामाः पञ्चाशद्विस्तृताश्च ताः । यत्राहन्तोऽभिषिच्यन्ते जम्बूद्वीपसमुद्भवाः ॥३४९॥
रक्तापाण्डुकयोर्दैर्घ्यं दक्षिणोत्तरतः स्थितम् । तत्पूर्वापरतः शेषशिलयोस्तु विशालयोः ॥३५०॥
चापं पञ्चशतोच्छ्राय मूलव्यासोऽपि यस्य सः । प्रत्येकं तन्महारत्न तत्र सिंहासनत्रयम् ॥३५१ ॥
ऐन्द्रं दक्षिणमेतेषामैशानं तूत्तर मतम् । मध्यस्थित तु जैनेन्द्र प्राङ्मुखानि च तान्यपि ॥३५२॥
भारतापरवैदेहा ऐरावतविदेहजाः । जिना बाल्ये सुरस्नाप्यास्तासु तेषु यथाक्रमम्[1] ॥३५३॥

दिशाओंमें आत्मरक्ष देवोके भद्रासन हैं। इन्द्र अपने आसनपर पूर्वाभिमुख बैठता है और आत्मरक्ष उसकी सेवा करते हैं ॥३४२॥ पश्चिम-दक्षिण (नैऋत्य) दिशामे उक्त वापिकाओंके समान १ भृंगा, २ भृंगनिभा, ३ कज्जला और ४ कज्जलप्रभा ये चार वापिकाएँ हैं ॥३४३॥ पश्चिमोत्तर (वायव्य) दिशामें १ श्रीकान्ता, २ श्रीचन्द्रा, ३ श्रीमहिता और ४ श्रीनिलया ये चार वापिकाएँ हैं।* इनमे ऐशानेन्द्र क्रीड़ा करता है ॥३४४॥ उत्तर-पूर्व (ऐशान) दिशामे १ नलिना, २ नलिनगुल्मा, ३ कुमुदा और ४ कुमुदप्रभा ये चार वापिकाएँ है। इनमे भवन आदिकी समस्त रचना पूर्ववत् जाननी चाहिए। जिस प्रकार नन्दन वनमे इन सबकी रचना है उसी प्रकार सौमनस वनमे भी जानना चाहिए ॥३४५-३४६॥

पाण्डुक वनको उत्तर-पूर्वादि दिशाओंमें क्रमसे १ पाण्डुक, २ पाण्डुकम्बला, ३ रक्ता और ४ रक्तकम्बला ये चार शिलाएँ हैं। ये शिलाएँ विदिशाओंमे हैं तथा क्रमसे सुवर्णमयी, रजतमयी, संतप्त स्वर्णमयी और लोहिताक्ष मणिमयी हैं। एवं इनका अर्ध चन्द्रके समान आकार है ॥३४७-३४८॥ ये शिलाएँ आठ योजन ऊँची, सौ योजन लम्बी और पचास योजन चौड़ी हैं तथा इनपर जम्बू द्वीपमे उत्पन्न हुए तीर्थंकरोका अभिषेक होता है ॥३४९॥ इनमे रक्ता और पाण्डुक शिलाकी लम्बाई दक्षिणोत्तर दिशामे है तथा रक्ता और रक्तकम्बलाकी लम्बाई पूर्व-पश्चिम दिशामें है ॥३५०॥ उन शिलाओपर रत्नमयी तीन-तीन सिंहासन हैं जो पाँच सौ धनुष ऊँचे तथा उतने ही चौड़े हैं ॥३५१॥ तीन सिंहासनोमे दक्षिण सिंहासन सौधर्मेन्द्रका, उत्तर सिंहासन ऐशानेन्द्रका तथा मध्य स्थित सिंहासन जिनेन्द्र देवका है। इन सब सिंहासनोका मुख पूर्व दिशाकी ओर होता है। भावार्थ—मध्यके सिंहासनपर श्री जिनेन्द्र देव विराजमान होते हैं और दक्षिण तथा उत्तरके सिंहासनोंपर क्रमसे सौधर्मेन्द्र और ऐशानेन्द्र खड़े होकर उनका अभिषेक करते हैं ॥३५२॥ उन पाण्डुक आदि शिलाओंके सिंहासनोंपर क्रमसे

१ ईसाण दिसाभागे भरह जिणिंदाण दिव्वदेहाणं ।
पडुक सिलातले तह जम्मण महिमा समुद्दिट्ठा ॥१४८॥
अवर विदेहाण तहा वरपडुयकंबलम्मि धूमदिसे ।
वररत्तकंबलम्मि दु णेरदि एरावदाण तु ॥१४९॥
वाऊदिसे रत्तसिला पुव्वविदेहाण जिणवरिंदाण ।
जम्मण महिमा मेरुप्पदाहिणेण तु गंतूणं ॥१५०॥ ज० प्र० ४ उद्देश ।

* नैऋत्य और आग्नेय दिशाकी आठ वापिकाओंमें सौधर्म तथा वायव्य और ऐशान दिशाकी वापिकाओंमें ऐशानेन्द्रके भवन हैं।

पाण्डुके सन्ति चत्वारो महादिक्षु जिनालयाः । सर्वरत्नमया[1] दिव्या नित्या ह्यकृतकत्वतः ॥३५४॥
पञ्चविंशतिरायामः सार्द्धाः द्वादश विस्तृतिः । अर्द्धक्रोशोऽवगाहः स्यादुच्छ्रायोऽष्टादश त्रिपाद् ॥३५५॥
द्वारस्य चोच्छ्रयस्तेषां चतुर्योजनसम्मितः । द्वे तु विस्तृतिरस्यार्द्धमणुद्वारद्वयस्य हि ॥३५६॥
वने सौमनसे तेषां तदेव द्विगुणं भवेत् । कुलवक्षारशैलेषु मानं सौमनसोदितम् ॥३५७॥
नन्दने भद्रशाले च जिनायतनगोचरम् । प्रत्येकं द्विगुणं मानं तद् यत्सौमनसे वने ॥३५८॥
विजयार्द्धेषु सर्वेषु सिद्धायतनगोचरम् । मानं तदेव बोद्धव्यं विजयार्द्धे भरते तु यत् ॥३५९॥
अष्टायामो द्विविस्तारः सर्वेषु [2]चतुरुच्छ्रितः । [3]देवच्छन्दोऽवगाढश्च गव्यूतिस्तेषु वेश्मसु ॥३६०॥
शुम्भद्रत्नमहास्तम्भशातकुम्भाग्मभित्तिभिः । चन्द्रादित्योत्पतत्पक्षिमृगयुग्माद्यलङ्कृतः ॥३६१॥
रत्नकाञ्चननिर्माणाः पञ्चचापशतोच्छ्रिताः । अष्टोत्तरशतं तत्र जिनानां प्रतिमा मताः ॥३६२॥
नागयक्षयुगे तासां प्रत्येकं सप्रकीर्णके[4] । सनत्कुमारसर्वाह्लि[5] निर्वृत्तिश्रुतमूर्तिभिः ॥३६३॥

भरत, पश्चिम विदेह, ऐरावत और पूर्व विदेह क्षेत्रमें उत्पन्न हुए तीर्थंकर बाल्यकालमें देवोंके द्वारा अभिषेकको प्राप्त होते हैं। भावार्थ—भरत क्षेत्रके तीर्थंकरोंका पाण्डुक शिलापर, पश्चिम विदेह क्षेत्रके तीर्थंकरोंका रक्तापर और पूर्व विदेहके तीर्थंकरोंका रक्तकम्बला शिलापर जन्माभिषेक होता है ॥३५३॥

पाण्डुक वनकी चारों महा दिशाओंमें चार जिनालय हैं जो सर्वरत्नमय हैं, दिव्य हैं तथा अकृत्रिम होनेसे नित्य हैं ॥३५४॥ इनकी पचीस योजन लम्बाई, साढ़े बारह योजन चौड़ाई, आधा कोश गहराई और पौने उन्नीस योजन ऊँचाई है ॥३५५॥ प्रत्येक मन्दिरमें एक बड़ा तथा आजू-बाजूमें दो लघु द्वार हैं। इनमें बड़े द्वारकी ऊँचाई चार योजन और चौड़ाई दो योजन है। तथा लघु द्वारोंकी ऊँचाई और चौड़ाई इससे आधी है ॥३५६॥ पाण्डुक वनके समान सौमनस वनकी चारों दिशाओंमें भी चार जिनालय हैं और उनके द्वारोंकी लम्बाई-चौड़ाई आदि पाण्डुक वनके चैत्यालयोंसे दूनी है। कुलाचल तथा वक्षार गिरियोंपर जो जिनालय हैं उनकी लम्बाई-चौड़ाई आदि भी सौमनस वनके चैत्यालयोंके समान कही गई है ॥३५७॥ इसी प्रकार नन्दन वन और भद्रशाल वनमें भी चार-चार जिनालय हैं उनकी ऊँचाई तथा चौड़ाई आदिका प्रमाण सौमनस वनके जिनालयोंसे दूना है ॥३५८॥ समस्त विजयार्ध पर्वतोंपर जो सिद्धायतन-जिनमन्दिर हैं उनका प्रमाण वही जानना चाहिए जो कि भरत क्षेत्र सम्बन्धी विजयार्धके जिन-मन्दिरोंका है ॥३५९॥ उन समस्त जिनालयोंमें आठ योजन लम्बा, दो योजन चौड़ा, चार योजन ऊँचा और एक कोश गहरा देवच्छन्द नामका एक गर्भगृह है ॥३६०॥ वह गर्भगृह, देदीप्यमान रत्नोंसे बने हुए विशाल स्तम्भों, सुवर्णमयी दीवालों तथा उनमें खिंचे हुए चन्द्र, सूर्य, उड़ते हुए पक्षी एवं हरिण-हरिणियोंके जोड़ोंसे अलंकृत है ॥३६१॥ उस गर्भगृहमें सुवर्ण तथा रत्नोंसे निर्मित पाँच सौ धनुष ऊँची एक सौ आठ जिन-प्रतिमाएँ विद्यमान हैं ॥३६२॥ उन प्रतिमाओंके समीप

१ सर्वरत्नमहादिव्या म० । २ तनुरुच्छ्रितः म० । ३ त्रिलोकप्रज्ञप्तौ देवच्छन्दस्य प्रमाणं भिन्नप्रकारं वर्तते—वसदीए गब्भगिहे देवच्छन्दो दुजोयणच्छेहो । इगिजोयणवित्थारो चउजोयण दीह संजुत्तो ॥१८५५॥
सोलस कोसुच्छेहं समचउरस्सं तदद्धवित्थारं ।
लोयविणिच्छायकत्ता देवच्छन्दं परूवेई ॥१८६६॥ (पाठान्तरम्)
४ सचामरे । ५ सदृशे म० । सर्वाणि ग०, ङ०, ख० सर्वाण क० ।
सिरि सुदवेवीण तहा सव्वाह्ह सणक्कुमार जक्खाणं ।
रुवाणि पत्तेक्कं पडि वररयणाइ रइदाणि ॥१८८१॥ —त्रै० प्र०
सिरिदेवी सुदवेवी सव्वाण सणक्कुमार जक्खाणं ।
रुवाणि य जिणपासे मंगलमट्ठविहमवि होदि ॥९८८॥ —त्रिलोकसार

भृङ्गारकलशादर्शपात्रीशङ्खाः समुद्गकाः । पालिकाधूपनीदीपकूर्चाः पाटलिकादयः ॥३६४॥
अष्टोत्तरशतं ते पि कसतालनकादयः । परिवारोऽत्र विज्ञेयः प्रतिमानां यथायथम् ॥३६५॥
गवाक्षगेहजालानि मुक्ताजालानि भान्ति वै । मणिविद्रुमरूपाब्जकिंकिणीजालकानि च ॥३६६॥
षट् च चत्वारि च द्वे च मूले मध्ये च मस्तके । विस्तृतश्चतुरुच्छ्रायः सौवर्णः क्रोशगाहकः ॥३६७॥
अष्टोच्छ्रायश्चतुर्व्यासश्चतुस्तोरणदिङ्मुखः । प्राकार' प्रतिवेश्म स्यात् पञ्चाशत्तुङ्गगोपुरः ॥३६८॥
सिंहहंसगजाम्भोजदुकूलवृषभध्वजैः । मयूरगरुडार्काणश्चक्रमालामहाध्वजैः ॥३६९॥
दशार्द्धवर्णभासद्भिर्दशभेदैर्दिशो दश । साशीतिकसहस्रान्तैर्भान्ति पल्लविता इव ॥३७०॥
उदग्रो मण्डपोऽप्यग्रे ततः प्रेक्षागृह वृहत् । स्तूपाश्चैत्यद्रुमाश्चान्ये पर्यङ्कप्रतिमोज्ज्वलाः ॥३७१॥
मत्स्यकूर्मविमुक्तश्च प्रसन्नसलिलः शुभः । दिशि नन्दो ह्रदः प्राच्यां सिद्धायतनतो भवेत् ॥३७२॥
[1]वज्रमूलः सवैडूर्यचूलिको मणिभिश्चितः । विचित्राश्चर्यसङ्कीर्णः स्वर्णमध्यः सुरालयः ॥३७३॥
मेरुश्चैव सुमेरुश्च महामेरुः सुदर्शनः । मन्दरः शैलराजश्च वसन्तः प्रियदर्शनः ॥३७४॥
रत्नोच्चयो दिशामादिर्लोकनाभिर्मनोरमः । लोकमध्यो दिशामन्त्यो दिशामुत्तर एव च ॥३७५॥
सूर्याचरणविख्यातिः सूर्यावर्तः स्वयम्प्रभः । इत्थं सुरगिरिश्चेति लब्धवर्णैः स वर्णितः ॥३७६॥
इति व्यावर्णितं द्वीपं परिक्षिपति सर्वतः । पर्यन्तावयवत्वेन सास्यैव जगती स्थिता ॥३७७॥

---

चमर लिये हुए नागकुमार और यक्षोंके युगल खड़े हुए हैं तथा समस्त प्रतिमाएँ सनत्कुमार और सर्वाह्न यक्ष तथा निर्वृत्ति और श्रुत देवी की मूर्तियोंसे युक्त हैं ॥३६३॥ झारी कलश दर्पण, पात्री, शङ्ख, सुप्रतिष्ठक, ध्वजा, धूपनी, दीप, कूर्च, पाटलिका आदि तथा झाँझ मंजीरा आदि एक सौ आठ एक सौ आठ उपकरण उन प्रतिमाओंके परिवार स्वरूप जानना चाहिए अर्थात् ये सब उनके समीप यथायोग्य विद्यमान रहते हैं ॥३६४-३६५॥ उन जिनालयोंमे झरोखे, गृह-जाली, मोतियोंकी झालर, रतन तथा मूँगा रूप कमल और छोटी-छोटी घण्टियोंके समूह सुशोभित रहते हैं ॥३६६॥ प्रत्येक जिनमन्दिरमे एक-एक प्राकार—कोट है जो मूलमे छह योजन, मध्यमे चार योजन और मस्तकपर दो योजन चौड़ा है। चार योजन ऊँचा है, एक कोश गहरा है तथा सुवर्ण निर्मित है ॥३६७॥ इसकी चारो दिशाओंमें आठ योजन ऊँचे, तथा चार योजन चौड़े चार तोरण द्वार हैं और पचास योजन ऊँचा इसका गोपुर है ॥३६८॥ सिंह, हंस, गज, कमल, वस्त्र, वृषभ, मयूर, गरुड़, चक्र और मालाके चिह्नोंसे सुशोभित दश प्रकारकी पञ्चवर्णी महाध्वजाओंसे उन चैत्यालयोंकी दशो दिशाएँ ऐसी जान पड़ती हैं मानो लहलहाते हुए नूतन पत्तोंसे ही युक्त हो। वे ध्वजाएँ एक-एक जातिकी एक सौ आठ एक सौ आठ तथा दशो दिशाओं-की मिलाकर एक हजार अस्सी होती हैं ॥३६९-३७०॥ चैत्यालयोंके आगे विशाल सभामण्डप, उसके आगे लम्बा-चौड़ा प्रेक्षा-गृह, उसके आगे स्तूप और स्तूपोंके आगे पद्मासनसे विराजमान प्रतिमाओंसे सुशोभित चैत्यवृक्ष हैं ॥३७१॥ जिनालयोंसे पूर्व दिशामे मच्छ तथा कछुआ आदि जल-जन्तुओंसे रहित, एवं स्वच्छ जलसे भरा हुआ नन्द नामका सरोवर है ॥३७२॥ वज्रमूक, सवैडूर्यचूलिक, मणिचित, विचित्राश्चर्यकीर्ण, स्वर्णमध्य, सुरालय, मेरु, सुमेरु, महामेरु, सुदर्शन, मन्दर, शैलराज, वसन्त, प्रियदर्शन, रत्नोच्चय, दिशामादि, लोकनाभि, मनोरम, लोकमध्य, दिशामन्त्य, दिशामुत्तर, सूर्याचरण, सूर्यावर्त, स्वयंप्रभ और सुरगिरि "इस प्रकार विद्वानोंने अनेक नामोंके द्वारा सुमेरु पर्वतका वर्णन किया है ॥३७३-३७६॥

इस प्रकारसे वर्णित जम्बू द्वीपको चारों ओरसे जगती घेरे हुए है। यह जगती इसी

---

१. मेरुपर्वतस्य पर्यायनामानि ।

मूले द्वादश मध्येऽष्टौ चत्वार्यग्रे च विस्तृता । अष्टोच्छ्रयाऽवगाढा तु योजनार्द्धमधो भुवः ॥३७८॥
सर्वरत्नात्ममध्या सा वैडूर्यमयमस्तका । मूले वज्रमयी भासा भासयन्ती दिशः स्थिता ॥३७९॥
पञ्च चापशतव्यासमूलाग्रे चापि वेदिका । गव्यूतिद्वितयोच्छ्राया जगत्या मध्यमाश्रिता ॥३८०॥
वेदिकाभ्यन्तरे कान्तं देवारण्यं वनं बहिः । सत्सौवर्णशिलापट्टं वापी प्रासादशोभितम् ॥३८१॥
धनुःशतं शतं सार्द्धं विस्तृताश्च शतद्वयम् । न्यूनमध्योत्तमा वाप्यो गाधाः स्वं स्वं दशांशकम् ॥३८२॥
पञ्चाशच्चापविस्ताराः शतचापसमायताः । पञ्चसप्ततिमुच्चैस्तु प्रासादास्तत्र चाल्पकाः ॥३८३॥
षट् चापविस्तृतान्येषां द्वादशोच्छ्रायवन्ति च । चत्वारि चापगाढानि द्वाराणि लघुवेश्मनाम् ॥३८४॥
द्विगुणास्त्रिगुणाश्च स्युर्व्यासायामोच्छ्रयैरतः । मध्यमाश्चोत्तमास्तेषां द्विर्द्विर्द्वारावगाहनम् ॥३८५॥
मालावल्लीकदल्याद्याः प्रेक्षासनसभागृहाः । वीणागर्भलताचित्रप्रसाधनमहागृहाः ॥३८६॥
मोहनास्थानसंज्ञाश्च रम्या रत्नमया गृहाः । सर्वतस्तत्र शोभन्ते व्यन्तरामरसेविताः ॥३८७॥
[1]हंसक्रौञ्चासनैर्मुण्डैर्मृगेन्द्रमकरासनैः । स्फाटिकैरुन्नतैर्नम्रैः प्रवालगरुडासनैः ॥३८८॥
दीर्घस्वस्तिकवृत्तैस्तैर्विपुलेन्द्रासनैरपि । गन्धासनैश्च रत्नाढ्यैर्युक्ताः सुरमनोरमैः ॥३८९॥
विजयं [2]वैजयन्तं च जयन्तमपराजितम् । द्वाराण्यस्यां जगत्यां स्युः प्राच्यादौ दिक्चतुष्टये ॥३९०॥
अष्टोच्छ्राय चतुर्व्यासं नानारत्नांशुरञ्जितम् । द्वारमेकैकमत्र स्याद् भास्वद्वज्रकवाटकम् ॥३९१॥
दश सप्तशती चान्या सहस्राणि च सप्ततिः । त्रयः क्रोशाश्चतुर्विंशाश्चतुर्दशशती युगैः ॥३९२॥

---

जम्बू द्वीपका अन्तिम अवयव—भाग है ॥३७७॥ वह मूलमें बारह योजन, मध्यमें आठ योजन, और अग्रभागमें चार योजन चौड़ी है, आठ योजन ऊँची है तथा पृथिवीके नीचे आधा योजन गहरी है ॥३७८॥ उसका मूल भाग वज्रमय है, मध्य भाग सब प्रकारके रत्नोंसे निर्मित है और मस्तक—अग्रभाग वैडूर्य मणियोंका बना है । वह जगती अपनी कान्तिसे दशों दिशाओंको देदीप्यमान करती हुई स्थित है ॥३७९॥ जगतीके मध्यमें एक वेदिका है जो मूल और अग्र भागमें पाँच सौ धनुष चौड़ी है तथा दो कोश ऊँची है ॥३८०॥ वेदिकाके आभ्यन्तर तथा बाह्य—दोनों भागोंमें सुवर्णमय उत्तम शिलापट्टोंसे युक्त, एवं वापिकाओं और भवनोंसे सुशोभित देवारण्य नामका सुन्दर वन है ॥३८१॥ इनमें निम्न श्रेणीकी वापियाँ सौ धनुष, मध्यम श्रेणीकी डेढ़ सौ धनुष और उत्तम श्रेणीकी दो सौ धनुष चौड़ी हैं । इन सबकी गहराई अपनी-अपनी चौड़ाईके दशवें भाग हैं ॥३८२॥ देवारण्य वनमें जो लघु प्रासाद हैं वे पचास धनुष चौड़े, सौ धनुष लम्बे और पचहत्तर धनुष ऊँचे हैं ॥३८३॥ इन प्रासादोंके द्वार छह धनुष चौड़े, बारह धनुष ऊँचे और चार धनुष गहरे हैं ॥३८४॥ मध्यम और उत्तम प्रासादों तथा उनके द्वारोंकी लम्बाई-चौड़ाई एवं ऊँचाई लघु प्रासादोंसे क्रमशः दूनी और तिगुनी है । किन्तु द्वारोंकी गहराई दूनी-दूनी है ॥३८५॥ उस वनमें मालाओंकी पङ्क्ति कदली आदि वृक्ष, प्रेक्षागृह, सभागृह, वीणा-गृह, गर्भगृह, लतागृह, चित्रगृह, प्रसाधनगृह तथा मोहना स्थान नामके अनेक रत्नमयी सुन्दर-सुन्दर गृह सब ओर सुशोभित हैं । ये सब स्थान व्यन्तर देवोंके द्वारा सेवित हैं ॥३८६–३८७॥ ये भवन देवोंके मनको हर्षित करनेवाले रत्न खचित हंसासन, क्रौञ्चासन, मुण्डासन, मृगेन्द्रासन, मकरासन, प्रवालासन, गरुडासन, विशाल इन्द्रासन और गन्धासन आदि अनेक आसनोंसे युक्त हैं । ये आसन स्फटिक मणिके बने हैं, इनमें कितने ही आसन ऊँचे हैं, कितने ही नीचे हैं, कितने ही लम्बे हैं, कितने ही स्वस्तिकके समान हैं और कितने ही गोल हैं ॥३८८–३८९॥ जगतीकी पूर्व आदि दिशाओंमें क्रमसे विजय, वैजयन्त, जयन्त और अपराजित नामके चार द्वार हैं ॥३९०॥ इनमें प्रत्येक द्वार आठ योजन ऊँचा, चार योजन चौड़ा, नाना रत्नोंकी किरणोंसे अनुरञ्जित और वज्रमयी देदीप्यमान किवाड़ोंसे युक्त है ॥३९१॥ जगतीके अभ्यन्तर भागमें

---

१ आसनाना नामानि । २ विजयन्तं म० ।

हस्तास्त्रयोऽङ्गुलानि स्यादेकविंशतिरेकशः । तेषां दिशान्तरज्यासौ द्वाराणां तु प्रमाणतः ॥३९३॥
अस्या ज्यायाः सहस्राणि सप्ततिर्नव चोदितम् । सह षड्भिश्च पञ्चाशद् गव्यूतित्रितयं तथा ॥३९४॥
धनुःसहस्रमेकं च पुनः पञ्चशतानि तु । द्वात्रिंशच्च धनुःपृष्ठमङ्गुलानां च सप्तकम् ॥३९५॥
चतुर्योजनहीनं तु तदेव परिनिश्चितम् । द्वाराणामन्तरं तेषामन्तरज्ञैः परस्परम् ॥३९६॥
संख्येयद्वीपपर्यन्तो जम्बूद्वीपसमोऽपरः । विजयस्य पुरं तत्र पूर्वस्यां दिशि शोभते ॥३९७॥
तद् द्वादशसहस्राणि विस्तृतं वेदिकायुतम् । चतुस्तोरणसंयुक्तं रुचिरं सर्वतोऽद्भुतम् ॥३९८॥
साष्टभागं त्रिकं चाग्रे मूले तत्तु चतुर्गुणम् । तत्प्राकारस्य विस्तारस्तस्य गाहोऽर्द्धयोजनम् ॥३९९॥
प्राकारस्योच्छ्रयस्तस्य सप्तत्रिंशत्तथार्द्धकम् । गोपुराणि चतुर्दिक्षु प्रत्येकं पञ्चविंशतिः ॥४००॥
एकत्रिंशत्सगव्यूतिविस्तारो गोपुरस्य च । उच्छ्रायो द्विगुणस्तस्माद् गाहः स्यादर्धयोजनम् ॥४०१॥
भूमिभिः सप्तदशभिः प्रासादा गोपुरेषु तु । सर्वरत्नसमाकीर्णा जाम्बूनदमयाश्च ते ॥४०२॥
गोपुराणां तु मध्ये स्यादौपपादिकलेणकम्[1] । गव्यूतिबहलं व्यासः शतानि द्वादशास्य च ॥४०३॥
पञ्चचापशतव्यासा गव्यूतिद्वयमुच्छ्रिता । चतुस्तोरणसंयुक्ता वेदिका तस्य सर्वतः ॥४०४॥
गोपुरेण समो मानैः प्रासादः पुरमध्यगः । अष्टोच्छ्रायश्चतुर्व्यासो द्वारो विजयसेवितः[2] ॥४०५॥
सवज्रद्वारवंशश्च हेमरत्नकपाटकः । चतुर्दिक्षु पुनस्तस्य प्रासादास्तत्समानकाः ॥४०६॥
तेषामन्ये महादिक्षु चत्वारस्तत्समानकाः । द्वितीयमण्डले ज्ञेयाः प्रासादा रत्नभास्वराः ॥४०७॥

---

उन द्वारोंकी अन्तरज्याका प्रमाण सत्तर हजार सात सौ दश योजन, तीन कोश, चौदह सौ चौबीस धनुष, तीन हाथ और इक्कीस अंगुल है ॥३९२–३९३॥ इस ज्याके धनुष पृष्ठका परिमाण, उन्यासी हजार छप्पन योजन, तीन कोश, एक हजार पाँच सौ बत्तीस धनुष तथा सात अंगुल है ॥३९४–३९५॥ अन्तरके जाननेवाले आचार्योंने उन द्वारोंका पारस्परिक अन्तर धनुःपृष्ठके प्रमाणसे चार योजन कम निश्चित किया है ॥३९६॥

संख्यात द्वीपोंके अनन्तर जम्बू द्वीपके समान एक दूसरा जम्बू द्वीप है उसकी पूर्व दिशामें विजय द्वारके रक्षक विजय देवका नगर सुशोभित है ॥३९७॥ वेदिकासे युक्त वह नगर बारह योजन चौड़ा है, चारों दिशाओंके चार तोरणोंसे विभूषित, सब ओरसे सुन्दर और आश्चर्य उत्पन्न करने वाला है ॥३९८॥ उस नगरके चारों ओर एक प्राकार है, उसका विस्तार अग्र भागमें एक धनुषके आठ भागोंमें तीन भाग तथा मूलमें उससे चौगुना है। इस प्राकारकी गहराई आधा योजन है ॥३९९॥ ऊँचाई साढ़े सैंतीस योजन है और इसकी प्रत्येक दिशामें पच्चीस-पच्चीस गोपुर है ॥४००॥ प्रत्येक गोपुरकी ऊँचाई इकतीस योजन एक कोश है, चौड़ाई उससे दूनी है और गहराई आधा योजन प्रमाण है ॥४०१॥ उन गोपुरोंपर सत्रह-सत्रह खण्डके भवन बने हुए हैं। ये भवन सब प्रकारके रत्नोंसे व्याप्त तथा स्वर्णमय हैं ॥४०२॥ गोपुरोंके मध्यमें देवोंके उत्पन्न होनेका स्थान है जो एक कोश मोटा और बारह योजन चौड़ा है ॥४०३॥ उस उत्पत्ति स्थानके चारों ओर एक वेदिका है जो पाँच सौ धनुष चौड़ी, दो कोश ऊँची और चार तोरणोंसे युक्त है ॥४०४॥

उस नगरके मध्यमें एक विशाल भवन है जो प्रमाणमें गोपुरके समान है। और उसका दरवाजा आठ योजन ऊँचा, चार योजन चौड़ा तथा विजय नामक देवके द्वारा सेवित है ॥४०५॥ उस भवनके द्वारका तोरण हीरेका बना है तथा स्वर्ण और रत्नमय उसके किवाड़ हैं। उसकी चारों दिशाओंमें उसीके समान विस्तारवाले और भी अनेक भवन बने हुए हैं ॥४०६॥ दूसरे मण्डलमें उन भवनोंकी चारों दिशाओंमें उन्हींके समान विस्तारवाले, रत्नोंके देदीप्यमान भवन बने हुए हैं ॥४०७॥ तीसरे मण्डलमें भी इसी प्रकार भवनोंकी रचना है परन्तु उनका

---

१. देवीनामुत्पादस्थानम् । २. तत्स्वामी देवः ।

पूर्वमानार्द्धमानाश्च तृतीये मण्डले स्थिताः । तत्समानाश्चतुर्थे तु प्रत्येकं दिक्चतुष्टये ॥४०८॥
चतुर्थेभ्योऽर्द्धहीनाश्च पञ्चमे मण्डले स्थिताः । षष्ठे तु तत्समानैस्ते प्रत्येकं दिक्चतुष्टये ॥४०९॥
लेणवेदिकया तुल्या वेदिका मण्डलद्वये । अर्धार्धमाना सा वेद्या मण्डलस्य द्वये द्वये ॥४१०॥
प्रासादे विलयस्यात्र सिंहासनमनुत्तरम् । सचामरसितच्छत्रं तत्र पूर्वमुखोऽमरः ॥४११॥
उत्तरस्यां सहस्राणि षट् सामानिकसंज्ञिनः । [1]विदिशोऽश्च पुरः षट् स्युरग्रदेव्यश्च [2]सासनाः ॥४१२॥
आसन्नष्टौ सहस्राणि परिषत्पूर्वदक्षिणाः । मध्यमा दश[3] वोवच्या दक्षिणस्यां दिशि स्थिताः ॥४१३॥
द्वादशैव सहस्राणि बाह्या साऽपरदक्षिणाः । आसनेष्वपरस्यां च सप्तसैन्यमहत्तराः ॥४१४॥
अष्टादश सहस्राणि चतुर्दिक्ष्वात्मरक्षकाः । भद्रासनानि तेषां च दिक्षु तावन्ति तासु च ॥४१५॥
अष्टादश सहस्राणि देव्यश्च परिवारिकाः । विजयः सेव्यमानस्तैः[4] पल्यं जीवति[5] साधिकम् ॥४१६॥
विजयादुत्तराशायां सुधर्माख्या तु तत्सभा । दीर्घा षट् विस्तृता त्रीणि नवोच्चैः क्रोशगाहिनी ॥४१७॥
ततोऽप्युत्तरदिग्भागे तावन्मानो जिनालयः । अपरोत्तरतश्चास्मादुपपार्श्वा सभा भवेत् ॥४१८॥
अभिषेकसभा तस्मादलङ्कारसभाप्यतः । व्यवसायसभा तस्मात् संसमानाः सुधर्मया ॥४१९॥
पञ्चैव च सहस्राणि चत्वारोऽपि शतानि च । सप्तषष्टिश्च ते सर्वे प्रासादा विजयास्पदे ॥४२०॥
बहिर्विजयपुर्यास्तु पञ्चविंशतियोजनीम् । गत्वा वनानि चत्वारि स्युः प्राच्या दिक्चतुष्टये ॥४२१॥

---

प्रमाण पूर्व प्रमाणसे आधा है। चौथे मण्डलकी चारों दिशाओंमें जो भवन-रचना है वह तीसरे मण्डलकी भवन-रचनाके समान है ॥४०८॥ पाँचवें मण्डलमें जो भवन हैं वे चौथे मण्डलके भवनोंसे अर्ध प्रमाण हैं और छठवें मण्डलके भवन पाँचवें मण्डलके भवनोंके समान हैं ॥४०९॥ आदिके दो मण्डलोंमें उत्पत्ति स्थानकी वेदिकाके तुल्य वेदिका है और उसके आगे दो-दो मण्डलोंकी वेदिकाएँ पूर्व-पूर्व वेदिकाके प्रमाणसे आधी-आधी विस्तारवाली जानना चाहिए ॥४१०॥

बीचके भवनमें चमर और सफेद छत्रोंसे युक्त विजयदेवका उत्तम सिंहासन है। उसपर वह विजयदेव पूर्वाभिमुख होकर बैठता है ॥४११॥ इसकी उत्तर दिशामें छह हजार सामानिक देव बैठते हैं। तथा आगे और दो दिशाओंमें छह पट्टदेवियाँ आसन ग्रहण करती हैं ॥४१२॥ पूर्व-दक्षिण—आग्नेय दिशामें आठ हजार उत्तम पारिषद देव बैठते हैं। मध्यम परिषद्के दश हजार देव दक्षिण दिशामें स्थित होते हैं। बाह्य परिषद्के बारह हजार देव, पश्चिम दक्षिण—नैऋत्य दिशामें आसनारूढ़ होते हैं और सात सेनाओंके महत्तर देव पश्चिम दिशामें आसन ग्रहण करते हैं ॥४१३-४१४॥ चारों दिशाओंमें अठारह हजार अङ्गरक्षक रहते हैं और चारों दिशाओंमें उतने ही उनके भद्रासन हैं ॥४१५॥ विजयदेवकी अठारह हजार परिवार देवियाँ हैं। इन सबके द्वारा सेवित होता हुआ वह कुछ अधिक एक पल्य तक जीवित रहता है ॥४१६॥ विजयदेवके भवनसे उत्तर दिशामें एक सुधर्मा नामकी सभा है जो छह योजन लम्बी, तीन योजन चौड़ी, नौ योजन ऊँची और एक कोश गहरी है ॥४१७॥ सुधर्मा सभासे उत्तर दिशामें एक जिनालय है जिसकी लम्बाई-चौड़ाई आदिका विस्तार सुधर्मा सभाके समान है। पश्चिमोत्तर दिशामें उपपार्श्व सभा है ॥४१८॥ इसके आगे अभिषेक सभा, इसके आगे अलंकार सभा, और इसके आगे व्यवसाय सभा है। ये सब सभाएँ सुधर्मा सभाके समान हैं ॥४१९॥ विजयदेवके नगरमें सब मिलाकर पाँच हजार चार सौ सड़सठ भवन हैं ॥४२०॥

विजयदेवके नगरसे बाहर पच्चीस योजन चलकर पूर्वादि दिशाओंमें चार वन हैं ॥४२१॥

---

१. विदिशोऽस्य म० । २ आसनैः सह विद्यमाना सासनाः म० । विदिशि षट् महादेवीनामासनानि । ३. दशसहस्राणि । ४ सेव्यमानैस्तै. म० । ५. जीवन्ति म० ।

अशोकवनमादौ च सप्तपर्णवन ततः । स्याच्चम्पकवनं नाम्ना तथा चूतवन ततः ॥४२२॥
योजनानां सहस्राणि द्वादशायाम इष्यते । शतानि पञ्चविस्तारास्तेषां मध्ये तु पादपाः ॥४२३॥
अशोकः सप्तपर्णश्च चम्पकश्चूतपादपः । जम्बूपीठार्द्धमानाश्च पीठा जम्ब्वर्द्धमानकाः ॥४२४॥
चतस्रः प्रतिमास्तेषु चतुर्दिक्षु यथायथम् । अशोकादिसुरैरर्च्या जिनानां रत्नमूर्तयः ॥४२५॥
वनस्योत्तरपूर्वस्यामशोकपुरमत्र च । मानेन विजयस्येव प्रासादोऽशोकनायकः ॥४२६॥
सप्तपर्णपुर पूर्वदक्षिणस्यां वनस्य तु । सप्तपर्णपुरस्यात्र प्रासादः पूर्वमानकः ॥४२७॥
दक्षिणापरदिग्भागे चम्पकस्य पुरं वनात् । अपरोत्तरदिग्भागे पुर चै तामरस्य च ॥४२८॥
वैजयन्तादयो देवा विजयस्य समास्त्रयः । दक्षिणादिपुराधीशाः स्वालयायुःपरिच्छदैः ॥४२९॥
योजनानां तु लक्षे द्वे विस्तीर्णो लवणार्णवः । परिक्षिप्य स्थितो द्वीपं परिखेव सवेदिकः ॥४३०॥
लक्षाः पञ्चदशाशीत्या सहस्र च शत तथा । त्रिंशन्नव च देशोना परिधिर्लवणाम्बुधेः ॥४३१॥
अष्टादश सहस्राणि कोट्या नवशतान्यपि । त्रिसप्ततिश्च निश्चेया लक्षाः षट्षष्टिरेव च ॥४३२॥
सहस्राणि च पञ्चाशन्नव तानि च षट्शती । गणितस्य पदं वेद्यं प्रकीर्णं लवणार्णवे ॥४३३॥
दशैवोपरि मूले च सहस्राणि दश स्मृतः । सहस्रमवगाढोऽधो ध्रुवाण्येकादशोच्छ्रितः ॥४३४॥
तटान्तात्पञ्चनवतिं देशान् गत्वाऽवगाहते । देशमेकमधश्चैवमङ्गुलादि सयोजनम् ॥४३५॥
स गत्वा पञ्चनवतिं देशान् देशांश्च षोडश । उच्छ्रितोऽङ्गुलहस्तादीन् योजनानि च सागरः ॥४३६॥

उनमे पहला अशोकवन, दूसरा सप्तपर्णवन, तीसरा चम्पकवन और चौथा आम्रवन है ॥४२२॥ ये वन बारह योजन लम्बे और पाँच सौ योजन चौड़े हैं। इन वनोंके मध्यमें क्रमसे अशोक, सप्तपर्ण, चम्पक, और आमके प्रधान वृक्ष हैं। इन वृक्षोंकी पीठिका जम्बू वृक्षकी पीठिकासे आधी है तथा इनका निजका विस्तार जम्बू वृक्षसे आधा है ॥४२३-४२४॥ उन चारों वनोंकी चारों दिशाओंमे यथायोग्य अशोकादि देवोंके द्वारा पूजित जिनेन्द्र देवकी रत्नमयी चार प्रतिमाएँ हैं ॥४२५॥ अशोक वनकी उत्तर-पूर्व दिशामे अशोकपुर नामका नगर है इसमें अशोक नामक देवका भवन है जिसका विस्तार विजयदेवके भवनके समान है ॥४२६॥ सप्तपर्ण वनकी पूर्व-दक्षिण दिशामें सप्तपर्णपुर है उसमे पूर्व प्रमाणको धारण करनेवाला सप्तपर्ण देवका भवन है ॥४२७॥ चम्पक वनकी दक्षिण-पश्चिम दिशामे चम्पक देवका चम्पकपुर और आम्रवनकी पश्चिमोत्तर दिशामे आम्रदेवका आम्र नगर है ॥४२८॥ वैजयन्त आदि तीन देव दक्षिणादि दिशाओंमें बने हुए नगरोंके स्वामी हैं तथा अपने भवन आयु और परिवार आदिकी अपेक्षा विजयदेवके समान हैं ॥४२९॥ इस प्रकार जम्बू द्वीपका वर्णन किया। अब लवणसमुद्रका वर्णन करते हैं—

वेदिकासे सहित लवण समुद्र, दो लाख योजन विस्तारवाला है और वह परिखाके समान जम्बू द्वीपको घेरकर स्थित है ॥४३०॥ इसकी परिधि पन्द्रह लाख इक्यासी हजार एक सौ उनतालीस योजनमे कुछ कम है ॥४३१॥ तथा इसके गणितका प्रकीर्णक पद ( क्षेत्रफल ) अठारह हजार नौ सौ तिहत्तर करोड़, छयासठ लाख, उनसठ हजार छह सौ योजन है ॥४३२-४३३॥ इसकी ऊपर नीचे चौड़ाई दश हजार योजन, गहराई एक हजार योजन और अवस्थित रूपसे ऊँचाई ग्यारह योजन प्रमाण है ॥४३४॥ वह लवणसमुद्र, तटान्तसे पंचानवे हाथ जानेपर एक हाथ, पंचानवे अंगुल जानेपर एक अंगुल और पंचानवे योजन जानेपर एक योजन गहरा है ॥४३५॥ और पंचानवे अङ्गुल, पंचानवे हाथ या पंचानवे योजन जानेपर यह समुद्र सोलह अङ्गुल, सोलह हाथ या सोलह योजन ऊँचा है अर्थात् तटान्तसे पचानवे अङ्गुल जानेपर

---

१ जम्ब्वर्द्ध- म० । २. भूतामरस्य च म० । ३ १८९७३६६५९६०० ।

शुक्ले पञ्चसहस्राणि यावत्तावत् प्रवर्धते । पक्षे प्रहीयते कृष्णे यावदेकादशैव सः ॥४३७॥
त्रिशती च त्रयस्त्रिंशद् योजनानि दिने दिने । त्रिभागं वर्धते वार्धिः शुक्ले कृष्णे च हीयते ॥४३८॥
मक्षिकापक्षसूक्ष्मान्तो वेदिकान्ते पयोनिधि । स चोर्ध्वं मानतोयस्तु योजनार्द्धं प्रवर्द्धते ॥४३९॥
षट्षष्टि द्वे शते दण्डा द्वौ हस्तौ षोडशाङ्गुली । शुक्ले कृष्णे च ते स्यातां वृद्धिहानी दिने दिने ॥४४०॥
अधः संक्षेपणी द्रोणी विस्तीर्णोर्ध्वं क्षितौ दिवि । अन्यथा नौपुटाम्भोधिः समो वा यवराशिना ॥४४१॥
जगत्याः पञ्चनवतिं सहस्राणि प्रविश्य तु । मध्ये स्युर्दिक्षु चत्वारि पातालविवराण्यधः ॥४४२॥
प्राच्यां पातालमाशायां प्रतीच्यां वडवामुखम् । कदम्बुकमपाच्यां स्यादुदीच्यां यूपकेसरम् ॥४४३॥
तन्मूलमुखविस्तारः सहस्राणि दश स्मृतः । गाहस्वमध्यविस्तारावेका लक्षेति लक्षितौ ॥४४४॥
अलञ्जलसमानानि पातालानि समन्ततः । बाहुल्यं वज्रकुड्यानां तेषां पञ्च शतानि तु ॥४४५॥
त्रयस्त्रिंशत्सहस्राणि त्रयस्त्रिंशच्छतत्रयम् । एकैकोऽत्र विभागः स्याद् योजनानां तु भागवान् ॥४४६॥
ऊर्ध्वभागे जलं तेषां तृतीये केवलं सदा । मूले च बलवान् वायुर्मध्यभागे क्रमेण तौ ॥४४७॥
वायोरुच्छ्वासनिश्वासौ पातालेषु स्वभावजौ । तद्वशादुदकस्योर्ध्वमधश्च परिवर्तनम् ॥४४८॥
भागः पञ्चदशः शुक्ले वायुभिः पूर्यते शनैः । पातालानां जलैः कृष्णे स्थितिः[1] स्यात्पक्षसन्धिषु ॥४४९॥

---

सोलह अङ्गुल ऊँचा है, पंचानवे हाथ जानेपर सोलह हाथ ऊँचा है और पंचानवे योजन जानेपर सोलह योजन ऊँचा है ॥४३६॥ शुक्ल पक्षमें समुद्रका जल पाँच हजार योजन तक ऊँचा बढ़ जाता है और कृष्ण पक्षमे स्वाभाविक ऊँचाई जो ग्यारह हजार योजन है वहाँ तक घट जाता है ॥४३७॥ शुक्ल पक्षमे समुद्र प्रतिदिन तीन सौ तैंतीस योजन और एक योजनके तीन भाग बढ़ता है तथा कृष्ण पक्षमे उतना ही घटता है ॥४३८॥ वेदिकाके अन्तमे समुद्र मक्षिकाके पङ्खके समान अत्यन्त सूक्ष्म है परन्तु जब उसकी जलमें वृद्धि होती है तब आधा योजन तक बढ़ जाता है ॥४३९॥ शुक्लपक्षमे वेदिकाके अन्तमे प्रतिदिन समुद्रकी वृद्धि दो सौ छयासठ धनुष, दो हाथ और सोलह अङ्गुल होती है और कृष्णपक्षमे प्रतिदिन उतनी ही हानि होती है ॥४४०॥ संकुचित होता हुआ समुद्र नीचे भागमे नावके समान रह जाता है और ऊपर पृथिवीपर विस्तीर्ण हो जाता है तथा आकाशमे इसके विपरीत जुड़ी हुई दो नौकाओंके पुटके समान अथवा जौकी राशिके समान नीचे चौड़ा और ऊपर संकीर्ण हो जाता है ॥४४१॥

वेदीसे पंचानवे हजार योजन भीतर प्रवेश करनेपर चारो दिशाओंमें नीचे चार पाताल-विवर हैं ॥४४२॥ उनमे पूर्व दिशामे पाताल, दक्षिणमें वडवामुख, पश्चिममे कदम्बुक और उत्तरमें यूपकेसर नामका पाताल है ॥४४३॥ इन चारों पातालोके मूल और अग्रभागका विस्तार दश हजार योजन है तथा गहराई और अपने मध्य भागका विस्तार एक-एक लाख योजन प्रमाण माना गया है ॥४४४॥ ये पाताल-विवर गोलीके समान है अर्थात् इनका तल और ऊपरका विस्तार अल्प है तथा मध्यका अधिक है। इनकी वज्रमयी दीवालोंकी मोटाई सब ओरसे पाँच-पाँच सौ योजन है ॥४४५॥ इन विवरोंके तीन-तीन भाग हैं उनमें-से एक भाग तैंतीस हजार तीन सौ तैंतीस योजन और एक कला प्रमाण है ॥४४६॥ इनके तीसरे ऊर्ध्व भागमें केवल जल रहता है, नीचेके भागमे बलवान् वायु रहती है और बीचके भागमें क्रमसे जल तथा वायु दोनों रहते हैं ॥४४७॥ पातालोंमें जो वायु है उसका उच्छ्वास–ऊँचा उठना और निश्वास–नीचे आना स्वाभाविक है उसीके कारण उनमें जलका ऊँचा-नीचा परिवर्तन होता रहता है अर्थात् जब वायु ऊपर उठती है तब जल ऊपर उठ जाता है और जब वायु नीचे बैठती है तब जल नीचे बैठ जाता है ॥४४८॥ पातालोका पन्द्रहवाँ भाग शुक्लपक्षमे धीरे-धीरे वायुसे भरता रहता है और कृष्णपक्षमे जलसे। अमावस्या और पूर्णिमाके दिन उनकी

---

१ स्थिति स्यात्पक्षसन्धिषु म० ।

लक्षद्वय सहस्राणि सप्तविंशतिरन्तरम् । शतं सप्ततिरेषां[1] स्यात् पादोन योजनं पृथक् ॥४५०॥
विदिक्षु क्षुद्रपातालचतुष्क मुखमूलयोः । सहस्र विस्तृतं दैर्घ्यमध्यविस्तारतो दश ॥४५१॥
चतुर्णामपि तेषां स्यात्पञ्चाशत्कुड्यविस्तृतिः । एकैकस्य त्रिभागेषु प्रागिवाम्भःप्रभञ्जनौ ॥४५२॥
त्रियोजनसहस्राणि त्रयस्त्रिंशं शतत्रयम् । सत्रिभाग त्रिभागानां प्रत्येक योजनस्थितिः ॥४५३॥
एकलक्षा सहस्राणि त्रयोदश निजान्तरम् । पञ्चाशीति त्रयोऽष्टांशाः कुण्डानां दिग्विदिक्स्थितम् ॥४५४॥
मुक्तावलीवदेतेषामन्तरालेषु चाष्टसु । समुद्रे क्षुद्रपातालसहस्रमवतिष्ठते ॥४५५॥
सहस्रमवगाहश्च मध्यविष्कम्भ एव च । योजनानां शतं तेषां विस्तारो मुखमूलयोः ॥४५६॥
पञ्चविंशशतं तानि प्रत्येकं चान्तरेऽन्तरे । द्विहीनाष्टशती क्रोशः सविशेषस्तदन्तरम्[2] ॥४५७॥
यथायोगपरावृत्तसलिलाप्लवविप्लवाः । पातालौघाः समस्तास्ते क्षुद्राश्च परिकीर्त्तिताः ॥४५८॥
तटाद्गत्वा सहस्राणि द्वाचत्वारिंशत समौ । चतुर्दिक्षु सहस्रोच्चैः द्वौ द्वौ स्यातां तु पर्वतौ ॥४५९॥
कौस्तुभः कौस्तुभासश्च पातालस्योभयान्तयोः । राजतावर्द्धकुम्भाभौ तत्सुरौ विजयश्रियौ ॥४६०॥
उदकश्चोदवासश्च कदम्बुकसमीपगौ । शिवश्च शिवदेवश्च तयोर्देवौ यथाक्रमम् ॥४६१॥
नगौ शङ्खमहाशङ्खौ वडवामुखपार्श्वगौ । शङ्खाभावुदकश्च स्यादुदवासश्च तत्सुरौ ॥४६२॥
उदकोऽप्युदवासोऽपि यूपकेसरपार्श्वगौ । रोहितो लोहिताङ्कश्च तत्सुरौ परिकीर्तितौ ॥४६३॥

स्वाभाविक स्थिति हो जाती है ॥४४९॥ इन पाताल-विवरोंका पृथक्-पृथक् अन्तर दो लाख सत्ताईस हजार एक सौ पौने इकहत्तर योजन है ॥४५०॥

चारों विदिशाओंमे चार क्षुद्र पाताल-विवर हैं इनका ऊपर और नीचे एक-एक हजार तथा मध्यमें दश हजार योजन विस्तार है एवं उनकी ऊँचाई भी दश हजार योजन है ॥४५१॥ इन चारोंकी दीवालोंकी चौड़ाई पचास योजन है तथा प्रत्येकके तीन-तीन भाग हैं और उनमें पूर्वकी भाँति जल तथा वायुका सद्भाव है ॥४५२॥ तीनों भागोंमे प्रत्येक भाग तीन हजार तीन सौ तीस योजन तथा एक योजनके तीन भागोंमे एक भाग प्रमाण है ॥४५३॥ दिशाओं और विदिशाओंके पाताल-विवरोंका परस्पर अन्तर एक लाख तेरह हजार पचासी योजन है ॥४५४॥ लवण समुद्रमें इन आठ पाताल-विवरोंके आठ अन्तरालोंमे एक हजार क्षुद्र पाताल और भी हैं जो मोतियोंकी मालाके समान सुन्दर जान पड़ते हैं ॥४५५॥ इन क्षुद्र पाताल विवरोंकी गहराई एक हजार योजन है और विस्तार मध्यमें एक हजार योजन तथा ऊपर-नीचे सौ-सौ योजन है ॥४५६॥ ये क्षुद्र पाताल-विवर एक-एक अन्तरालके बीचमे एक सौ पच्चीस एक सौ पच्चीस हैं तथा इनका पारस्परिक अन्तर सात सौ अंठानबे योजन एवं कुछ अधिक एक कोश है ॥४५७॥ जिनमे यथायोग्य पानीका प्रवेश तथा निर्गम होता रहता है, ऐसे ये समस्त पाताल-विवरोंके समूह क्षुद्र पाताल कहे गये हैं ॥४५८॥

तटसे बयालीस हजार योजन चलकर चारों दिशाओंमे एक-एक हजार योजन ऊँचे दो-दो पर्वत हैं ॥४५९॥ पूर्व दिशाके पाताल-विवरकी दोनों ओर कौस्तुभ और कौस्तुभास नामके अर्धकुम्भाकार चाँदीके दो पर्वत हैं इनके अधिष्ठाता ( उदंग और उदवास ) देव विजयदेवके समान वैभवको धारण करनेवाले हैं ॥४६०॥ दक्षिण दिशाके कदम्बुक पातालविवरके समीप उदक और उदवास नामके दो पर्वत हैं। क्रमसे शिव तथा शिवदेव उनके अधिष्ठाता देव हैं ॥४६१॥ पश्चिम दिशाके बडवामुख पातालविवरके समीप शङ्ख और महाशङ्ख नामके दो पर्वत हैं तथा शङ्खके समान आभावाले शिव और शिवदेव नामक देव अधिष्ठाता हैं ॥४६२॥ उत्तर दिशाके भूपकेसर पाताल-विवरके समीप उदक और उदवास ये दो पर्वत हैं तथा रोहित और

१ -रेव ख० । २. तदनन्तर म० ।

योजनानां तु लक्षैका सहस्राणि च षोडश । अन्तरं पर्वतानां स्यान्निजपातालमूर्त्तिभिः ॥४६४॥
नागवेलन्धराधीशा गिरिमस्तकवर्त्तिषु । वसन्ति नगरेष्वेते नागैर्वेलन्धरैः सह ॥४६५॥
नागानां च सहस्राणि द्विचत्वारिंशदम्बुधौ । लवणाभ्यन्तरां वेलां धारयन्ति नियोगतः ॥४६६॥
द्वासप्ततिसहस्राणि बाह्यं वेलां जलाकुलाम् । धारयन्ति सदा नागा जलक्रीडादृढादराः ॥४६७॥
अष्टाविंशतिसंख्यानि सहस्राणि यथायथम् । अग्रोदकमुदग्रं[1] तु नागानां धारयन्ति च ॥४६८॥
द्वादशैव सहस्राणि वारिधावपरोत्तरम् । तावत्येव सहस्राणि विस्तृतः सर्वतः समः ॥४६९॥
गोतमो नामतो द्वीपो गोतमस्तस्य चामरः । सोऽपि कौस्तुभदेवेन परिवारादिभिः समः ॥४७०॥
मर्त्यास्त्वेकोरुकाः पूर्वे दक्षिणे तु विषाणिनः । लाङ्गूलिनोऽपरे च स्युरुत्तरेऽभाषकास्तथा ॥४७१॥
विदिक्षु शशकर्णास्तु चतसृष्वपि भाषिताः । एकोरुकोत्तरापाच्योरश्वसिंहमुखाः क्रमात् ॥४७२॥
शष्कुलीकर्णनामानः पार्श्वयोस्तु विषाणिनाम् । श्वमुखा वानरास्या ये ते लाङ्गूलिकपार्श्वयोः ॥४७३॥
अभाषकान्तयोश्चापि शष्कुलीकर्णमानुषाः । गोमुखा मेषवक्त्राः स्युर्विजयार्धोभयान्तयोः ॥४७४॥
हिमवत्प्राक्प्रतीच्योः स्युरुल्काकालमुखा नराः । मेघविद्युन्मुखाः प्राच्यप्रतीच्योः शिखरिश्रुते ॥४७५॥
आदर्शगजवक्त्राख्या विजयार्द्धान्तयोर्मताः । चतुर्विंशतिरेव स्युर्द्वीपाश्चापि तदाश्रयाः ॥४७६॥
गत्वा पञ्चशतीं दिक्षु विदिक्ष्वन्तरदिक्षु च । पञ्चाशतं च ते द्वीपाः षट्शती मुखपर्वताः ॥४७७॥

लोहितान्तक उनके अधिष्टाता देव हैं ॥४६३॥ इन पर्वतोंका अपने-अपने पाताल-विवरोंसे एक लाख सोलह हजार योजन अन्तर है ॥४६४॥ इन पर्वतोंके ऊपर अनेक नगर बने हुए हैं उनमें वेलंधर जातिके नागकुमार देवोंके साथ उनके स्वामी निवास करते हैं ॥४६५॥ लवण समुद्रमें बयालीस हजार नागकुमार अपने नियोगके अनुसार उसकी आभ्यन्तर वेलाको धारण करते हैं और बहत्तर हजार नागकुमार जलसे भरी बाह्य वेलाको सदा धारण करते हैं। ये नागकुमार जलक्रीडा करनेमें दृढ़ आदर रखते हैं ॥४६६-४६७॥ अट्ठाईस हजार नागकुमार लवण समुद्रकी उन्नत अग्रशिखाको धारण करते हैं ॥४६८॥

लवण समुद्रकी पश्चिमोत्तर दिशामें बारह हजार योजन दूर चलकर बारह हजार योजन विस्तारवाला एक गोतम नामका द्वीप है। यह द्वीप सब ओरसे सम है तथा गोतम नामका देव उसका अधिष्टाता है। परिवार आदिकी अपेक्षा गोतम देव कौस्तुभ देवके समान है ॥४६९-४७०॥ लवण समुद्रकी पूर्व दिशामें एक टाँगवाले, दक्षिणमें सींगवाले, पश्चिममें पूँछवाले और उत्तरमें गूँगे मनुष्य रहते हैं ॥४७१॥ चारों विदिशाओंमें खरगोशके समान कानवाले मनुष्य कहे गये हैं। एक टाँगवालोंकी उत्तर और दक्षिण दिशामें क्रमसे घोड़े और सिंहके समान मुखवाले मनुष्य रहते हैं ॥४७२॥ सींगवाले मनुष्योंकी दोनों ओर शष्कुलीके समान कानवाले और पूँछवालोंकी दोनों ओर क्रमसे कुत्ते और वानरके समान मुखवाले मनुष्य रहते हैं ॥४७३॥ गूँगे मनुष्योंकी दोनों ओर शष्कुलीके समान कानवाले रहते हैं। विजयार्ध पर्वतके दोनों किनारोंपर जो कि पूर्व-पश्चिम समुद्रमें निकले हुए हैं क्रमसे गौ और भेड़के समान मुखवाले रहते हैं ॥४७४॥ हिमवन् पर्वतके पूर्व और पश्चिम कोणोंपर क्रमसे उल्कामुख और कृष्णमुख तथा शिखरी पर्वतके पूर्व-पश्चिम कोणोंपर मेघमुख और विद्युन्मुख मनुष्य रहते हैं ॥४७५॥ और ऐरावत क्षेत्रमें जो विजयार्ध है उसके दोनों कोणोंपर दर्पण तथा हाथीके समान मुखवाले मनुष्य माने गये हैं। इस प्रकार उक्त चौबीस द्वीप ही ऊपर कहे हुए मनुष्योंके आश्रय हैं ॥४७६॥ दिशाओं और विदिशाओंके अन्तरद्वीप समुद्रतटसे पाँच सौ योजन, अन्तरदिशाओंके साढ़े पाँच सौ योजन और पर्वतोंके कोणवर्ती द्वीप छह सौ योजन आगे चलकर हैं इन द्वीपोंके अग्रभागमें एक-एक

१. -मुदग्रे ख० ।

दिग्गताः शतरुन्द्राः स्युः पञ्चविंशतिमद्रिजाः । रुन्द्रा पञ्चशत द्वीपा विदिग्ष्वन्तरदिक्षु च ॥४७८॥
ते पञ्चनवतं भागं [1]स्वप्रदेशस्य चाप्लुताः । जलाद्योजनमुद्बिद्धवेदिकापरिवारिताः ॥४७९॥
तेनैव षोडशाभ्यस्तमुपरिष्टाज्जलावृताः । सङ्कलय्याधर वोर्ध्वं चेत्र वाच्यं जलावृतम् ॥४८०॥
जम्बूद्वीपस्य यावन्तो द्वीपाः निकटवर्तिन. । तावन्तो धातकीखण्ड-द्वीपस्य लवणोदजा. ॥४८१॥
अष्टादशकुलास्तेषु पल्यायुष्काः कुमानुषाः । एकोरुगाः गुहावासाः मृष्टमृद्भोजनास्तु ते ॥४८२॥
शेषपुष्पफलाहाराः वृक्षमूलनिवासिनः । एकान्तराशनाः मृत्वा जायन्ते भौमभावनाः[3] ॥४८३
जम्बूद्वीपजगत्या च समुद्रजगती समा । अभ्यन्तरे शिलापट्टं बहिस्तु वनमालिका ॥४८४॥
चतुर्गुणस्तु विस्तारो द्वीपस्य जलधेस्तथा । सूची भवेत्त्रिभिर्न्यूनः तदन्ते मण्डलेऽखिले ॥४८५॥
विस्ताररहिता सूची चतुर्व्यासगुणा तु या । तावन्तस्तु भवन्त्यस्य जम्बूद्वीपसमांशकाः ॥४८६॥
स्युश्चतुर्विंशतिर्भागा लवणद्वीपसम्मिताः । षड्गुणास्ते परद्वीपे काले सप्तचतुर्गुणाः ॥४८७॥

पर्वत हैं ॥४७७॥ दिशाओंके द्वीप सौ योजन, विदिशाओं तथा अन्तरदिशाओंके पाँच सौ योजन और पर्वतोंके तटान्तवर्त्ती[2] द्वीप पच्चीस योजन विस्तारवाले हैं ॥४७८॥ इनका पंचानवेवाँ भाग जलमे डूबा है तथा ये एक योजन जलसे ऊपर उठी हुई वेदिकाओंसे घिरे हुए हैं ॥४७९॥ पंचानवेवे भागको सोलहसे गुणा करनेपर गुणित भागोंके बराबर इनके ऊपर-नीचेका क्षेत्र जलसे आवृत कहना चाहिए ॥४८०॥ लवण समुद्रके जितने अन्तर्द्वीप जम्बूद्वीपके निकटवर्ती हैं उतने ही धातकी खण्डके निकटवर्ती हैं । भावार्थ—दिशाओंमे चार, विदिशाओंमे चार, अन्तरालोंमे आठ और हिमवत् शिखरी तथा दोनों विजयार्ध पर्वतोंके आठ इस प्रकार चौबीस अन्तर्द्वीप जम्बूद्वीपके निकटवर्ती लवणसमुद्रमे हैं तथा चौबीस धातकीखण्डके निकटवर्ती लवण समुद्रमे । सब मिलाकर लवण समुद्रमे ४८ अन्तर्द्वीप हैं ॥४८१॥ उनमे अठारह कुल कुभोग भूमिया जीवोंकी है और वे एक पल्यकी आयुवाले हैं । एक टाँगवाले मनुष्य गुफाओंमें रहते हैं तथा मधुर मिट्टीका भोजन करते हैं ॥४८२॥ शेष मनुष्य फूल और फलोंका आहार करते हैं तथा वृक्षोंके नीचे निवास करते हैं । ये सब एक दिनके अन्तरसे भोजन करते हैं और मरकर व्यन्तर तथा भवनवासी देव होते हैं ॥४८३॥ लवण समुद्रकी जगती ( वेदी ) जम्बू द्वीपकी जगतीके समान है उसके भीतरी भागमे शिलापट्ट है और बाहरी भागमे वन-पंक्तियाँ है ॥४८४॥ किसी भी द्वीप अथवा समुद्रका जितना विस्तार है उसे चौगुना कर उसमेसे तीन घटा देनेपर उसके अन्तिम मण्डलकी सूचीका प्रमाण निकलता है ॥४८५॥ इस करणसूत्रके अनुसार लवण समुद्रकी सूची पाँच लाख है उसमेंसे विस्तारके दो लाख घटा देनेपर तीन लाख रहे । उसमे चारका गुणा करनेपर बारह लाख हुए और उसमे विस्तारका प्रमाण जो दो लाख है उसका गुणा करनेपर चौबीस लाख हुए । इस तरह लवण समुद्रके जम्बू द्वीपके बराबर चौबीस खण्ड

१ स्वप्रवेशस्य म० ।
२ इगिगमणे पणणउदिग तुगो सोलगुणमुवरि किं पयदे ।
दुगजोगे टीउदयो सवेदिया जोयणुग्गया जलदो ॥९१५॥ —त्रिलोकसारस्य
३ भवण वइवाण विन्तर जोइस भवणेसु ताण उप्पत्ती ।
ण य अण्णु त्थुपपत्ती बोधव्वा होई णियमेण ॥८५॥
सम्मद्द सणरयण जेहिं सुगहिय णरेहिं णारीहिं ।
ते सव्वे मरिऊण सोहम्माईसु जायति ॥८६॥ —जम्बू द्वीप प्रज्ञप्ति १० उद्देश
४ दीवस्स समुद्दस्स य विक्खंभ चदुहि संगुणं णियमा ।
तिहि सदसहस्स ऊणा सा सूची सव्वकरणेसु ॥९५॥ —ज० प्र० १० उद्देश

द्वे सहस्रे शतान्यष्टावशीतिरपि चोत्तराः । जम्बूद्वीपसमा भागाः पुष्करद्वीपभाविनः ॥४८८॥
द्वीपोऽपि धातकीखण्डः पर्येति लवणोदधिम् । योजनानां चतुर्लक्षाविस्तीर्णो वलयाकृतिः ॥४८९॥
सूचिरभ्यन्तरा पञ्च-लक्षा नव तु मध्यमा । बाह्या त्रयोदश द्वीपे धातकीखण्डमण्डिते ॥४९०॥
परिधिः पूर्वसूच्यास्तु लक्षाः पञ्चदशोदिताः । एकाशीतिसहस्राणि शत त्रिंशन्नवाधिकम् ॥४९१॥
स चाष्टाविंशतिर्लक्षाः मध्यायाः षट्सहस्रकैः । चत्वारिंशत्सहस्राणि पञ्चाशद् योजनानि च ॥४९२॥
बाह्यसूच्यास्त्वसौ लक्षाश्चत्वारिंशत्सहैकया । शतानि नव षष्ट्यैक सहस्राणि दशापि च ॥४९३॥
पूर्वापरौ महामेरोर्द्वौ मेरू भवतोऽस्य च । इष्वाकारौ विभक्तारौ पर्वतौ दक्षिणोत्तरौ ॥४९४॥
सहस्रयोजनव्यासौ द्वीपव्याससमायतौ । उच्छ्रायेणावगाहेन निषधेन समौ च तौ ॥४९५॥
क्षेत्राणि भरतादीनि सप्त षट् कुलपर्वताः । हिमवत्पूर्वका द्वीपे तत्रापि प्रतिमन्दरम्[1] ॥४९६॥
पूर्वैः सहैकनामानः सर्वे नगनदीह्रदाः । समोच्छ्रायावगाहाः स्युस्तेभ्यो द्विगुणविस्तृताः ॥४९७॥
अररन्ध्राकृतीन्यङ्कमुखान्यभ्यन्तरे बहिः । क्षुरप्राकृतवन्ति स्युः शैलक्षेत्राणि तानि च ॥४९८॥
लक्षया पर्वतै रुद्धं[2] सहस्राण्यष्टसप्तति । द्विचत्वारिंशदष्टौ च शतानि क्षेत्रमत्र च ॥४९९॥
षट् योजनसहस्राणि षट् शतानि चतुर्दश । भरतान्तरविष्कम्भः शतं विंश नवांशकाः ॥५००॥

---

हैं। धातकी खण्डमें इससे छह गुने—एक सौ चालीस हैं। कालोदधिमें धातकीखण्डके खण्डोंसे सतगुने—छह सौ बहत्तर हैं और पुष्करार्धमें कालोदधिके खण्डोंसे चौगुने—दो हजार आठ सौ अस्सी हैं ॥४८६–४८८॥ इस प्रकार लवण समुद्रका वर्णन हुआ। अब धातकीखण्डका वर्णन करते हैं—

चार लाख योजन विस्तारवाला चूड़ीके आकार दूसरा धातकीखण्ड द्वीप भी चारों ओरसे लवणसमुद्रको घेरे हुए है ॥४८९॥ धातकी अर्थात् आँवलेके वृक्षोंसे सुशोभित इस धातकीखण्ड द्वीपकी अभ्यन्तर सूची पाँच लाख, मध्यम सूची नौ लाख और बाह्य-सूची तेरह लाख योजनकी है ॥४९०॥ इनमें पूर्व—आभ्यन्तर सूचीकी परिधि पन्द्रह लाख इक्यासी हजार एकसौ उनतालीस योजन है ॥४९१॥ मध्यम सूचीकी परिधि अट्ठाईस लाख छियालीस हजार पचास योजनकी है ॥४९२॥ और बाह्य सूचीकी परिधि इकतालीस लाख दश हजार नौ सौ इकसठ योजनकी है ॥४९३॥ इस द्वीपमें जम्बू द्वीपके महामेरुसे पूर्व और पश्चिम दिशामें दो मेरु पर्वत हैं तथा दक्षिण और उत्तरके भेदसे दो इष्वाकार पर्वत इसका विभाग करनेवाले हैं ॥४९४॥ वे दोनों इष्वाकार पर्वत एक हजार योजन चौड़े, द्वीपकी चौड़ाई बराबर चार लाख योजन लम्बे तथा ऊँचाई और गहराईकी अपेक्षा निषध पर्वतके समान (चार सौ योजन ऊँचे और सौ योजन गहरे) है ॥४९५॥ द्वीपके समान इस धातकीखण्डमें भी प्रत्येक मेरुकी अपेक्षा भरतको आदि लेकर सात क्षेत्र तथा हिमवान् आदि छह कुलाचल हैं ॥४९६॥ यहाँके समस्त पर्वत नदी और सरोवर जम्बू द्वीपके पर्वत, नदी और सरोवरके समान नामवाले हैं तथा उन्हींके समान ऊँचाई और गहराईसे युक्त है केवल विस्तार उनका दूना-दूना है ॥४९७॥ इस द्वीपके पर्वत और क्षेत्र भीतरकी ओर नौ गाड़ीके पहियेमें लगे आरों तथा उनके बीचके अन्तरके समान हैं और बाहरकी ओर छुराके समान हैं अर्थात् इनका आभ्यन्तर भाग संक्षिप्त और बाह्य भाग विस्तृत है ॥४९८॥ इस धातकीखण्डमें एक लाख अठहत्तर हजार आठ सौ बियालीस योजन प्रमाण क्षेत्र पर्वतोंसे रुका हुआ है ॥४९९॥ भरत क्षेत्रका आभ्यन्तर विस्तार छह हजार छह सौ चौदह योजन तथा

---

१. परमन्दर म० । २ -रुध्वं म० ।

क्षेत्राणां च भवेच्छेदो द्विशती द्वादशोत्तरा । एकोनविंशतिस्तत्र छेदः पर्वतगोचरः ॥५०१॥
द्वादशैव सहस्राणि तथा पञ्च शतानि च । एकाशीतिश्च षट्त्रिंशत्कला मध्यमविस्तृतिः ॥५०२॥
अष्टादश सहस्राणि पञ्चशत्यपि सप्त तु । चत्वारिंशद्बहिर्भागाः पञ्च पञ्चाशता शतम् ॥५०३॥
विष्कम्भत्रितयं ज्ञेयमाविदेहं चतुर्गुणम् । क्रमेण परतो हानिर्यावदैरावतक्षितिः ॥५०४॥
पूर्वस्माद् द्विगुणो व्यासो हिमवत्पूर्वकाद्रिषु । द्वादशस्वपि च द्वीपे तेभ्यः पुष्करनामनि ॥५०५॥
भूभृतोऽर्द्धतृतीयेषु वृक्षावक्षारवेदिकाः । मेरुवर्ज्य[2] विगाहन्ते चतुर्भाग निजोच्छ्रितेः ॥५०६॥
षड्गुणः स्वावगाहस्तु कुण्डानां विस्तृतिर्भवेत् । नदीह्रदावगाहोऽपि पञ्चाशद्गुणितश्च सा ॥५०७॥
उच्छ्रायश्चैत्यगेहस्य सार्द्धो ज्ञेयः शताहतः । जम्बूप्रभृतयस्तुल्या महावृक्षा दशापि ते ॥५०८॥
नद्यः सरांस्यरण्यानि कुण्डपद्मा नगा ह्रदाः । अवगाहैः समाः पूर्वैर्विस्तारैर्द्विगुणाः परे[3] ॥५०९॥
चैत्यचैत्यालया ये ते वृषभा नाभिपर्वताः । चित्रकूटादयश्चापि तथा काञ्चनकाद्रयः ॥५१०॥
दिशागजेन्द्रकूटानि यथास्व वेदिकादयः । व्यासावगाहनोच्छ्रायैः सर्वे द्वीपत्रये समाः ॥५११॥
अर्धयोजनमुद्विद्धं व्यस्त पञ्चधनुःशतीम् । प्रत्येक सर्वकूटानां विदितं रत्नतोरणम् ॥५१२॥
अशीतिश्च सहस्राणि चत्वारि च समुच्छ्रयः । चतुर्णामपि मेरूणां परयोर्द्वीपयोर्भवेत् ॥५१३॥
सहस्रमवगाढाश्च मेदिनीं ते तु मेरवः । सहस्राणि नवव्यस्ता मूले पञ्च शतानि च ॥५१४॥
त्रिंशदेव सहस्राणि द्वाचत्वारिंशता सह । तेषामेव विनिर्दिष्टः परिधिर्मूलगोचरः ॥५१५॥

एक योजनके दो सौ बारह भागोंमें एक सौ उनतीस भाग प्रमाण है ॥५००॥ धातकीखण्ड-द्वीपमें पर्वत रहित क्षेत्रोंके दो सौ बारह खण्ड और पर्वतावरुद्ध क्षेत्रके एक सौ उन्नीस खण्ड होते हैं ॥५०१॥ भरत क्षेत्रके मध्यम भागका विस्तार बारह हजार पाँच सौ इक्यासी योजन छत्तीस भाग है ॥५०२॥ और बाह्य विस्तार अठारह हजार पाँच सौ सैंतालीस योजन एक सौ पचपन भाग है ॥५०३॥ यह तीनों प्रकारका विस्तार विदेह क्षेत्र तकके क्षेत्रोंमें भरत क्षेत्रके विस्तारसे आगे-आगे चौगुना-चौगुना अधिक है और उसके आगे ऐरावत क्षेत्र तक क्रमसे चौगुना-चौगुना कम होता गया है ॥५०४॥ धातकीखण्ड द्वीपमें हिमवान् आदि बारहों पर्वतोंका विस्तार जम्बू द्वीपके पर्वतोंसे दूना-दूना है। इसी प्रकार पुष्करवर द्वीपमें भी उनसे दूना-दूना विस्तार है ॥५०५॥ अढ़ाई द्वीपमें मेरु पर्वतको छोड़कर कुलाचल, वृक्ष, वक्षार पर्वत और वेदिकाओंकी गहराई अपनी ऊँचाईसे चौथा भाग है ॥५०६॥ धातकीखण्डके कुण्डोंका विस्तार उनकी गहराईसे छह गुना, और नदी सरोवरोंका विस्तार उनकी गहराईसे पचास गुना है ॥५०७॥ धातकीखण्डके चैत्यालयोंकी ऊँचाई डेढ़ सौ योजन है और जम्बू आदि दशों महावृक्ष एक समान विस्तारवाले है ॥५०८॥ नदी, सरोवर, वन, कुण्ड, पद्म, पर्वत और सरोवर गहराईकी अपेक्षा जम्बू द्वीपकी नदी आदिके समान हैं तथा विस्तारकी अपेक्षा दूने-दूने है ॥५०९॥ चैत्य, चैत्यालय, वृषभाचल, नाभिपर्वत, चित्रकूट आदि कांचनगिरि आदि पर्वत, दिग्गजेन्द्रोंके कूट, तथा वेदिका आदि हैं वे सब विस्तार गहराई तथा ऊँचाईकी अपेक्षा तीनों द्वीपोंमें समान हैं ॥५१०-५११॥ धातकीखण्डमें समस्त कूटोंके रत्नमयी तोरण आधा योजन ऊँचे और पाँच सौ धनुष चौड़े हैं ॥५१२॥ धातकीखण्ड और पुष्कर इन दोनों द्वीपोंके चारों मेरु पर्वतोंकी ऊँचाई चौरासी हजार योजन है ॥५१३॥ वे मेरु पर्वत एक हजार योजन नीचे तो पृथिवीमें गहरे हैं और नौ हजार पाँच सौ योजन उनके मूलका विस्तार है ॥५१४॥ उनके मूल भागकी परिधि तीस हजार बियालीस योजन है ॥५१५॥

१ वसधर विरहिद खलु जं खेत्तं हवदि धातकीखण्डे ।
तस्स दु छेदाणियमा वे चेव सदाणि बाराणि ॥१४॥ ज० प्र० ११ उद्देश्य

२ -मेरु वर्ज्य म० । ३ परैः म० ।

नव चैव सहस्राणि चतुःशतयुतानि तु । चतुर्णामपि मेरूणां भूमौ विष्कम्भ इष्यते ॥५१६॥
एकोनत्रिंशदेव स्युः सहस्राणि शतानि च । पञ्चविंशति सप्तैव परिधिर्वसुधातले ॥५१७॥
सहस्रार्धं च गत्वोर्ध्वं नन्दनं[1] क्षितिविस्तृतम् । पञ्च पञ्चाशतं पञ्चशतीं सौमनसं वनम् ॥५१८॥
पाण्डुकं च सहस्राणि गत्वाष्टाविंशतिः पृथु । चतुर्णवतिसंयुक्ता योजनानां चतुःशती ॥५१९॥
शतान्यर्द्धचतुर्थानि सहस्राणि नवापि च । नन्दने मन्दरस्यायं विष्कम्भः परिभाषितः ॥५२०॥
सप्तषष्टिसहस्रार्द्धमेकोनत्रिंशदेव च । सहस्राणि परिक्षेपो नन्दने मन्दराद् बहिः ॥५२१॥
शतान्यर्द्धचतुर्थानि सहस्राण्यष्ट नन्दनात् । विना मन्दरविष्कम्भः स चाभ्यन्तर ईरितः ॥५२२॥
षड्विंशतिसहस्राणि पञ्चाग्रा च चतुःशती । परिधिर्मन्दरस्यैष नन्दनान्तरगोचरः ॥५२३॥
वाह्यस्त्रीणि सहस्राणि विष्कम्भोऽष्टौ शतानि च । मेरोः सौमनसे सान्तः सहस्रेण विवर्जितः ॥५२४॥
वाह्यस्तस्य सहस्राणि द्वादशैव हि षोडश । मन्दरस्य परिक्षेपो वने सौमनसे स्थितः ॥५२५॥
अष्टौ चैव सहस्राणि तथैवाष्टौ शतानि च । चतुःपञ्चाशदप्यन्तः परिधिस्तस्य तद्वने ॥५२६॥
द्वाषष्ट्यंकं शतं त्रीणि सहस्राणि च पाण्डुके । गव्यूत साधिक वोध्य परिधिर्मेरुभूभृतः ॥५२७॥
नन्दनात् समरुन्द्रोऽद्रिः सहस्राणि दशोपरि । हानिस्तत्र क्रमादेवं वनात्सौमनसादपि ॥५२८॥
दशमो दशमो भागो मूलात्प्रभृति हीयते । प्रदेशाङ्गुलहस्तादिश्चतुर्णां मेरुभूभृताम् ॥५२९॥
पुष्करिण्यः शिला[2]कूटप्रासादाश्चैत्यचूलिकाः । समानाः पञ्चमेरूणां व्यासावगाहनोच्छ्रयैः ॥५३०॥
शतानि द्वादशैव स्यात्पञ्चविंशति विस्तृतिः । भद्रशालवनस्यैषा धातकीखण्डवर्तिनः ॥५३१॥
लक्षा सप्त सहस्राणि शतान्यष्टौ च दीर्घता । नवसप्ततिरप्यस्य भद्रशालवनस्य तु ॥५३२॥

---

तथा पृथिवीपरका विस्तार नौ हजार चार सौ योजन है ॥५१६॥ पृथिवी तलपर उनकी परिधि उनतीस हजार सात सौ पच्चीस योजन है ॥५१७॥ भूमितलसे पाँच सौ योजन ऊपर चलकर अत्यन्त विस्तृत नन्दन वन है तथा पचपन हजार पाँच सौ योजन ऊपर सौमनस वन है ॥५१८॥ सौमनस वनसे अट्ठाईस हजार चार सौ चौरानवे योजनपर जाकर विशाल पाण्डुक वन है ॥५१९॥ नन्दन वनमे मेरुका विस्तार नौ हजार तीन सौ पचास योजन कहा गया है ॥५२०॥ इसी वनमे मेरुकी वाह्य परिधिका विस्तार उनतीस हजार पाँच सौ सड़सठ योजन है ॥५२१॥ नन्दन वनको छोड़कर मेरु पर्वतका भीतरी विस्तार आठ हजार तीन सौ पचास योजन है ॥५२२॥ मेरु पर्वतकी नन्दन वन सम्बन्धी परिधि छब्बीस हजार चार सौ पाँच योजन है ॥५२३॥ सौमनस वनमे मेरु पर्वतका वाह्य विस्तार तीन हजार आठ सौ योजन है और आभ्यन्तर विस्तार इससे एक हजार योजन कम है ॥५२४॥ सौमनस वनमे मेरु पर्वतकी वाह्य परिधि वारह हजार सोलह योजन है ॥५२५॥ और आभ्यन्तर परिधि आठ हजार आठ सौ चौवन योजन है ॥५२६॥ पाण्डुक वनमे मेरु पर्वतकी परिधि तीन हजार एक सौ वासठ योजन तथा कुछ अधिक एक कोश जानना चाहिए ॥५२७। ये चारों मेरु पर्वत नन्दन वनसे दश हजार ऊपर तक जो समरुन्द्र हैं अर्थात् समान चौड़ाईवाले हैं और उसके वाद क्रमसे कम-कम होते जाते हैं। यही क्रम सौमनस वनके आगे भी जानना चाहिए। क्रम यह है कि मूलसे लेकर दश हजार योजनकी वृद्धि होनेपर अङ्गुल हस्त तथा योजनका दसवॉ-दसवॉ भाग कम होता जाता है। अर्थात् दश हजार योजन की ऊँचाईपर एक हजार योजन, दश हाथकी ऊँचाईपर एक हाथ और दश अङ्गुलकी ऊँचाईपर एक अङ्गुल विस्तार कम हो जाता है ॥५२८-५२९॥ पाँचो मेरुओंकी वापियॉ, शिला, कूट, प्रासाद, चैत्य और चूलिकाएँ, चौड़ाई, गहराई और ऊँचाईकी अपेक्षा एक समान हैं ॥५३०॥ धातकीखण्डके भद्रशाल वनकी चौड़ाई वारह सौ पचीस योजन है ॥५३१॥ और इसकी लम्बाई एक लाख सात हजार आठ सौ उन्यासी

[1] भूति विस्तृतं म०, ङ० । भूमि- ग० । [2] शिलाः कूटः प्रासादा—म० ।

षट्पञ्चाशत्सहस्राणि तिस्रो लक्षा शतद्वयम् । सप्तविंशतिरायामो गन्धमादनविद्युतोः ॥५३३॥
नवषष्टिसहस्राणि लक्षाः पञ्च शतद्वयम् । एकोनषष्टिरायामो माल्यवत्सौमनस्ययगः ॥५३४॥
द्वे लक्षे च सहस्राणि त्रयोविंशतिरेव च । कुलाद्रयन्ते[1] कुरुव्यासः शतं पञ्चाशदष्ट च ॥५३५॥
तिस्रो लक्षाः सहस्राणि नवतिः सप्त चाष्ट तु । शतानि सप्त नवतिर्भागा द्वानवतिस्त्वयम् ॥५३६॥
वक्रायामः कुरूणां स्यादामेरोराकुलाचलात् । पूर्वार्धेऽपि च पश्चार्द्धे धातकीखण्डमण्डले ॥५३७॥
तिस्रो लक्षाः सहस्राणि षट्षष्टिः षट् शतान्ययम् । ऋज्वायामः कुरूणां स्यादशीतिश्चोभयान्तयोः ॥५३८॥
प्रतिमेरु विदेहाश्च द्वात्रिंशत्पूर्ववन्मताः । पूर्वे पूर्वविदेहाख्या अपरे त्वपरे स्थिताः ॥५३९॥
पूर्वस्मान्मन्दरात्पूर्वः कच्छाजनपदोऽवधिः । अपरादपरः सूच्या विजयो गन्धमालिनी ॥५४०॥
एकादशैव लक्षा हि सा सूचिः पञ्चविंशतिः । सहस्राणि शतं[2] तस्मादष्टापञ्चाशता सह ॥५४१॥
लक्षाश्चास्या परिक्षेपः पञ्चत्रिंशत्प्रकाशितः । द्वाषष्टिश्चाष्टपञ्चाशत्सहस्राणि प्रमाणतः ॥५४२॥
पद्मादिर्गृह्यते सूचीमङ्गलावत्यधिष्ठिता । सा पूर्वापरयोर्मेर्वोरन्तराले तु या स्थिता ॥५४३॥
लक्षाः षट् च सहस्राणि चतुःसप्ततिरष्ट च । शतानि योजनानां सा द्वाचत्वारिंशता सह ॥५४४॥
एकविंशतिलक्षाश्च चतुस्त्रिंशत्सहस्रकैः । त्रिंशदष्टौ पुनस्तस्याः सूच्या परिधिरिष्यते ॥५४५॥
व्यापी विजयविस्तारः सहस्राणि नवात्र हि । षट्शती त्रितयं च स्यादष्टभागास्त्रयस्तथा ॥५४६॥
स्वायामः क्षेत्रवक्षारविभङ्गसरितां त्रिधा । सदेवरमणानां स्यादादिमध्यान्तभेदतः ॥५४७॥
कच्छाख्यविजयायामः पञ्चलक्षाः सहस्रकैः । नवभिः पञ्चशत्याद्यः सप्तत्या द्विशतांशकैः ॥५४८॥
विजयायामवृद्ध्याद्यो युक्तो मध्योऽस्य जायते । मध्येऽपि च तयायामो युक्तोऽन्त्योऽद्र्यादिकेष्वपि ॥५४९॥

---

योजन है ॥५३२॥ धातकीखण्डके गन्धमादन और विद्युद् गजदन्त पर्वतोंकी लम्बाई तीन लाख छप्पन हजार दो सौ सत्ताईस योजन है ॥५३३॥ तथा माल्यवान् और सौमनस्य गजदन्तोंकी लम्बाई पाँच लाख उनहत्तर हजार दो सौ उनसठ योजन है ॥५३४॥ कुलाचलोंके समीप कुरुक्षेत्रका विस्तार दो लाख तेईस हजार एक सौ अंठावन योजन है ॥५३५॥ धातकी खण्ड द्वीपके पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध दोनों भागोंमें मेरु पर्वतसे लेकर कुलाचलों तक कुरु प्रदेशोंकी वक्र लम्बाई तीन लाख सत्तानवे हजार आठ सौ सत्तानवे योजन और बानवे भाग है ॥५३६-५३७॥ और दोनों ओर सीधी लम्बाई तीन लाख छयासठ हजार छह सौ अस्सी योजन है ॥५३८॥ जिस प्रकार जम्बू द्वीपमें एक मेरु पर्वतके बत्तीस विदेह हैं उसी प्रकार धातकीखण्डमें भी प्रत्येक मेरुकी अपेक्षा बत्तीस-बत्तीस विदेह हैं। इनमें पूर्वकी ओर पूर्व विदेह और पश्चिमकी ओर पश्चिम विदेह स्थित हैं ॥५३९॥ मेरु पर्वतसे पूर्वमें कच्छा नामका देश है और पश्चिममें सूचीसे युक्त गन्धमालिनी देश है। वह सूची ग्यारह लाख पच्चीस हजार एक सौ अंठावन योजन है ॥५४०-५४१॥ इस सूचीकी परिधि पैंतीस लाख अंठावन हजार बासठ योजन प्रमाण है ॥५४२॥ पद्मा देशको आदि लेकर मङ्गलावती देश तक वह सूची ली जाती है जो पूर्व पश्चिम मेरु पर्वतोंके अन्तरालमें स्थित है ॥५४३॥ यह सूची छह लाख चौहत्तर हजार आठ सौ बयालीस योजन प्रमाण है ॥५४४॥ इस सूचीकी परिधिका प्रमाण इक्कीस लाख चौंतीस हजार अड़तीस योजन है ॥५४५॥ इसके देशका विस्तार नौ हजार छह सौ तीस योजन तथा एक योजनके आठ भागोंमें तीन भाग प्रमाण है ॥५४६॥ क्षेत्र, वक्षारगिरि, विभङ्गा नदी और देवारण्य इनकी लम्बाई आदि मध्य और अन्तके भेदसे तीन तीन प्रकारकी है ॥५४७॥ कच्छा देशकी आदि लम्बाई पाँच लाख नौ हजार पाँच सौ सत्तर योजन तथा एक योजनके दो सौ बारह भागोंमें दो सौ भाग है ॥५४८॥ इसकी आदि लम्बाईमें देशकी

---

१ कुलाद्यन्ते म० । २. शते म० ।

पूर्वस्य विजयस्याद्रेरायामः सरितोऽपि वा। अन्त्यो यः स परस्याद्यो विजयादेर्व्यवस्थितः ॥५५०॥
विजयायामवृद्धिश्च सहस्रं तु चतुर्गुणम्। शतानि पञ्च चाशीतिश्चत्वारि च समीरिता ॥५५१॥
वक्षारायामवृद्धिस्तु सप्तसप्ततिसंयुता। चतुःशतीतिसंख्याता षष्टिश्च सकला कलाः ॥५५२॥
सा विभङ्गनदीवृद्धिः शतमेकोनविंशतिः। कलाश्चैव द्विपञ्चाशदिति वृद्धिविदो विदुः ॥५५३॥
सप्तशत्या सहस्रे द्वे तथाशीतिर्नवाधिका। देवारण्यायते वृद्धिर्वर्ण्या द्वानवतिः कलाः ॥५५४॥
स्थानक्रमास्त्रिकं द्वे च षट् चत्वारि नवद्विकम्। पद्माजनपदायामः शतं षण्णवतिः कलाः ॥५५५॥
आद्यो यो वृद्धिहीनोऽसौ मध्यो मध्योऽन्त एव हि। वक्षारक्षेत्रनद्यादौ वेद्यमेवं यथाक्रमम् ॥५५६॥
अन्योन्याभिमुखा देशा वक्षारनगसिन्धवः। तटयोः सदृशायामाः सीतासीतोदयोः स्थिताः ॥५५७॥
पूर्वान्मन्दरतः पूर्वे विदेहैरपरैरिमैः। पाश्चात्यादपरे पूर्वे ते समाः स्युर्यथाक्रमम् ॥५५८॥
चत्वारिंशच्च चत्वारस्तद्द्वीपे शतमेव च। जम्बूद्वीपसमाः खण्डा गणितस्य समं पुनः ॥५५९॥
कोटीनामेकलक्षा स्यात्सहस्राणि त्रयोदश। शतान्यष्टौ तथैका सा चत्वारिंशच्च कोटयः ॥५६०॥
नवभिर्नवतिर्लक्षा पञ्चाशत्सप्तभिः सह। सहस्राणि शतैः षड्भिरेकषष्ट्युत्तरैस्तथा ॥५६१॥
द्वीपं च धातकीखण्डं परिक्षिपति सर्वतः। द्वीपद्विगुणविस्तारः कालः कालोदसागरः ॥५६२॥
तस्यैकनवतिर्लक्षाः सहस्राणि च सप्ततिः। षट्शती साधिका पञ्च पर्यन्तपरिधिर्मतः ॥५६३॥
षट् शतानि च कालोदे द्वासप्ततिरितस्ततः। जम्बूद्वीपसमाः खण्डाः पण्डितैरिह पिण्डिताः ॥५६४॥
पञ्च लक्षास्तु कोटीनामेकत्रिंशत्सहस्रकैः। शतद्वयं द्विषष्टिश्च कोटयः प्रकटाः स्थिताः ॥५६५॥
लक्षाश्चैव चतुःषष्टिर्नवषष्टिसहस्रकैः। कालोदधावशीतिश्च गणितस्य पदं मतम् ॥५६६॥

---

लम्बाई मिला देनेपर मध्य लम्बाई हो जाती है और मध्य लम्बाईमे देशकी लम्बाई मिल जानेपर अन्त लम्बाई हो जाती है। यही क्रम पर्वतादिकमे जानना चाहिए ॥५४९॥ पूर्वमे देश, वक्षार पर्वत और विभङ्ग नदीकी जो अन्त्य लम्बाई है वही आगेके देश, वक्षार पर्वत और विभङ्ग नदीकी आदि लम्बाई है ॥५५०॥ देशकी आयामवृद्धि चार हजार पाँच सौ चौरासी योजन कही गई है ॥५५१॥ वक्षार गिरियोकी आयाम वृद्धि चार सौ सतहत्तर योजन साठ कला है ॥५५२॥ विभङ्ग नदियोकी आयामवृद्धि एक सौ उन्तीस योजन बावन कला है ऐसा वृद्धिके जाननेवाले आचार्य कहते हैं ॥५५३॥ और देवारण्यकी वृद्धि दो हजार सात सौ नवासी योजन बानवे कला है ॥५५४॥ पद्मा देशकी लम्बाई दो लाख चौरानवे हजार छह सौ तेईस योजन एक सौ छियानवे कला है ॥५५५॥ यहाँके वक्षार पर्वत, क्षेत्र तथा नदी आदिकी आयामवृद्धि हीन जो आदि लम्बाई है वही इनकी मध्य लम्बाई है और आयामवृद्धि हीन जो मध्य लम्बाई है वही इनकी अन्त्य लम्बाई यथाक्रमसे जानने योग्य है ॥५५६॥ देश वक्षारगिरि और विभङ्ग नदियाँ सीता सीतोदा नदियोंके दोनो तटोपर आमने-सामने स्थित हैं तथा एक समान आयामके धारक हैं ॥५५७॥ पश्चिम मेरुसे पूर्व और पश्चिममे जो विदेह हैं वे क्रमशः पूर्व मेरुसे पूर्व तथा पश्चिमके विदेहोंके समान हैं ॥५५८॥ इस धातकीखण्डमे जम्बूद्वीपके समान एक-एक लाख विस्तारवाले एक सौ चौवालीस खण्ड हैं और समस्त धातकीखण्ड द्वीपका क्षेत्रफल एक लाख तेरह हजार आठ सौ इकतालीस करोड़ निन्यानवे लाख संतावन हजार छह सौ इकसठ योजन है ॥५५९-५६१॥ इस प्रकार धातकीखण्डका वर्णन किया। अब कालोदधिका वर्णन करते हैं—

धातकीखण्ड द्वीपसे दूने विस्तारवाला काले रङ्गका कालोदधि सागर धातकीखण्ड द्वीपको सब ओरसे घेरे हुए है ॥५६२॥ इसकी परिधि एकानवे लाख सत्तर हजार छह सौ पाँच योजनसे कुछ अधिक मानी गई है ॥५६३॥ विद्वानोने कालोदधि समुद्रमें जहाँ-तहाँ जम्बूद्वीपके समान एक लाख योजन विस्तारवाले छह सौ बहत्तर खण्ड संकलित किये हैं ॥५६४॥ कालोदधि समुद्रका समस्त क्षेत्रफल पाँच लाख उनहत्तर हजार अस्सी योजन है ॥५६५-५६६॥

कालोदे दिशि निश्चेयाः प्राच्यामुदकमानुषाः । अपाच्यामश्वकर्णास्तु प्रतीच्यां पक्षिमानुषाः ॥५६७॥
उदीच्यां गजकर्णाश्च शूकरास्या विदिक्षु तु । उष्ट्रकर्णाश्च गोकर्णाः प्राच्येभ्यो दक्षिणोत्तराः ॥५६८॥
गजकर्णाश्वकर्णानां मार्जारास्यास्तु पार्श्वयोः । पक्षिणां गजवक्त्राश्च कर्णप्रावरणाः स्थिताः ॥५६९॥
शिशुमारमुखाश्चैव मकराभमुखास्तथा । विजयार्द्धद्वयोपान्त्ये कालोदजलधौ स्थिताः ॥५७०॥
मर्त्या हिमवतोरग्रे वृकव्याघ्रमुखाः स्थिताः । शृगालर्क्षमुखाश्चाग्रे शिखरिश्रुतिभूभृतोः ॥५७१॥
स्थिता द्वीपिमुखाश्चाग्रे भृङ्गाराराजताग्रयोः । बाह्याभ्यन्तरयोरन्तर्जगत्योर्द्वीप्यमानवाः ॥५७२॥
आयुर्वर्णगृहाहारैः समा गत्यापि लावणैः । सहस्रमवगाढास्ते द्वीपाश्छिन्नतटाम्बुधौ ॥५७३॥
कालोदस्थाः प्रवेशेन द्वीपाः पञ्चशताधिकाः । मता द्विगुणविस्तारा लावणेभ्यः कुमानुषैः ॥५७४॥
चतुर्विंशतिरन्तःस्थास्तावन्तश्च बहिः स्थिताः । लवणोदस्थितैः सर्वैः द्वीपाः षण्णवतिस्तु ते ॥५७५॥
कालोद पुष्करद्वीपः परिक्षिप्य द्विमन्दरः । स्थितो द्विगुणविष्कम्भः पृथुपुष्करलाञ्छनः ॥५७६॥
मानुषक्षेत्रमर्यादा मानुषोत्तरभूभृता । परिच्छिन्नस्तु तस्यार्द्धं पुष्करार्द्धस्ततो मतः ॥५७७॥

---

कालोदधि समुद्रकी पूर्व दिशामें पानीके समान मुखवाले, दक्षिण दिशामे घोड़ेके समान कानवाले, पश्चिम दिशामे पक्षियोंके समान मुखवाले और विदिशाओंमे शूकरके समान मुखवाले मनुष्य रहते हैं। पूर्व दिशामें जो पानीके समान मुखवाले मनुष्य रहते हैं उनके दक्षिण और उत्तरमे—दोनो ओर क्रमसे ऊँट तथा गौके समान कानवाले मनुष्य रहते है। गजकर्ण और अश्वकर्ण मनुष्योंकी दोनो ओर बिल्लीके समान मुखवाले तथा पक्षियोंके समान मुखवालोकी दोनों ओर हाथीके समान मुखवाले मनुष्य स्थित हैं। इन मनुष्योके कान इतने लम्बे होते हैं कि ये उन्हींको ओढ़-बिछाकर सो जाते है ॥५६७–५६९॥ कालोदधि समुद्रमें विजयार्ध पर्वतके जो दो छोर निकले हुए हैं उनपर शिशुमारके समान तथा मगरके समान मुखवाले मनुष्य रहते हैं ॥५७०॥ हिमवान् पर्वतके दोनों छोरोंपर भेड़िया और व्याघ्रके समान मुखवाले तथा शिखरी पर्वतके दोनों भागोंपर शृगाल और भालूके समान मुखवाले मनुष्य स्थित हैं ॥५७१॥ ऐरावत क्षेत्र सम्बन्धी विजयार्ध पर्वतके दोनो भागोंपर चीता तथा भृङ्गार (झारी) के समान मुखवाले और बाह्य एवं आभ्यन्तर जगतीपर चीतेके समान मुखवाले मनुष्य निवास करते है। ये समस्त मनुष्य आयु, वर्ण, गृह, आहार और गतिकी अपेक्षा लवण समुद्रके मनुष्योंके समान है, ये द्वीप एक हजार योजन गहरे हैं तथा जहाँ स्थित हैं वहाँ समुद्रका तट कटा हुआ है ॥५७२–५७३॥ कालोदधिमें स्थित रहनेवाले ये द्वीप प्रवेशकी अपेक्षा पाँच सौ योजनसे अधिक हैं अर्थात् दिशाओंके द्वीप समुद्र तटसे पाँच सौ योजन प्रवेश करनेपर, विदिशाओंके द्वीप पाँच सौ पचास योजन प्रवेश करनेपर और अन्तर्दिशाओंके द्वीप छह सौ योजन प्रवेश करनेपर स्थित हैं। इन सभीका विस्तार लवण समुद्रके द्वीपोंसे दूना माना गया है तथा कुमानुष कुभोग भूमिया जीव इनमे रहते हैं ॥५७४॥ चौबीस द्वीप कालोदधिकी आभ्यन्तर (धातकीखण्डकी समीपवर्ती) सीमामे और चौबीस द्वीप बाह्य (पुष्करार्द्धकी समीपवर्ती) सीमामे स्थित हैं। इस प्रकार कालोदधिमे अड़तालीस हैं। लवण समुद्रके अड़तालीस द्वीपोंके साथ मिलकर सब अन्तर्द्वीप छियानवे हो जाते है ॥५७५॥ इस प्रकार कालोदधिका वर्णन किया। अब पुष्कर द्वीपका वर्णन करते हैं—

जिसकी पूर्व-पश्चिम दिशाओंमें दो मेरु है, कालोदधिकी अपेक्षा जिसका दूना विस्तार है और जो पुष्कर अर्थात् कमलके विशाल चिह्नसे युक्त है ऐसा पुष्करवर द्वीप कालोदधिको चारो ओरसे घेरकर स्थित है ॥५७६॥ पुष्करवर द्वीपको अर्धभाग, मनुष्य क्षेत्रकी सीमा

---

१. शृगालाद्य म० ।

इष्वाकाराद्रिणाप्येष दक्षिणेनोत्तरेण च । विभक्तो भिद्यते द्वेधा स पूर्वश्चापि पश्चिमः ॥५७८॥
प्रत्येकं मेरुमध्यौ तौ धातकीखण्डखण्डवत् । क्षेत्रपर्वतनद्याद्यैः पूर्वनामभिरन्वितौ ॥५७९॥
चत्वारिंशत्सहस्राणि सहस्रं पञ्चशत्यपि । सप्ततिर्नव चांशास्तु त्रिसप्तत्युत्तरं शतम् ॥५८०॥
भरतान्तरविष्कम्भो मध्यो द्वादशयोजनैः । त्रिपञ्चाशत्सहस्राणि शतैः पञ्चभिरेव च ॥५८१॥
भागाश्चास्य शतं प्रोक्ता नवतिश्च नवापि च । बाह्योऽपि भाष्यते तस्य विष्कम्भो भरतस्य तु ॥५८२॥
पञ्चषष्टिसहस्राणि योजनानि चतुःशतैः । षट् चत्वारिंशदेतानि भागाश्चासौ त्रयोदश ॥५८३॥
आविदेहं च विष्कम्भाद् वर्षाद् वर्षं चतुर्गुणम् । गणितज्ञैर्विनिर्दिष्टं पर्वताद्पि पर्वतः ॥५८४॥
एका कोटिः पुनर्लक्षा द्वाचत्वारिंशदेव ताः । त्रिंशच्चापि सहस्राणि योजनानां शतद्वयम् ॥५८५॥
साधिकैकान्नपञ्चाशद् योजनानि बहिर्भवः । पुष्करार्धस्य सर्वस्य परिधिः परिभाषितः ॥५८६॥
तिस्रो लक्षाः सहस्राणि पञ्च पञ्चाशदद्रिभिः । रुद्धं क्षेत्रं शतैः षड्भिरशीत्या चतुरन्तया ॥५८७॥
वैताढ्यवृत्तवैताढ्यास्तथा[1] वर्षधरादयः । निजोत्सेधावगाहाभ्यां तैर्जम्बूद्वीपजैः समाः ॥५८८॥
धातकीखण्डजेभ्यस्तु[2] विष्कम्भा द्विगुणा मताः । पुष्करार्द्धे समौ प्राग्भ्यामिष्वाकारौ च मन्दरौ ॥५८९॥
मानुषक्षेत्रविष्कम्भश्चत्वारिंशच्च पञ्च च । लक्ष्यास्त्वर्धतृतीयौ तौ द्वीपौ वार्धिद्वयान्वितौ ॥५९०॥
योजनानां सहस्रं तु सप्तशत्येकविंशतिः । उच्छ्रायः सच्छ्रियस्तस्य मानुषोत्तरभूभृतः ॥५९१॥
सक्रोशोऽपि च सत्रिंशदवगाहश्चतुःशती । द्वाविंशत्या सहस्रं तु मूलविस्तार इष्यते ॥५९२॥
त्रयोविंशतियुक्तानि मध्ये सप्त शतानि तु । विस्तारोऽस्योपरि प्रोक्तश्चतुर्विंशश्चतुःशती ॥५९३॥
कोटी तु परिधिर्लक्षा द्विचत्वारिंशदस्य च । षड्त्रिंशच्च सहस्राणि सप्तशत्या त्रयोदश ॥५९४॥

निश्चित करनेवाले मानुषोत्तर पर्वतसे घिरा हुआ है इसलिए पुष्करार्ध माना गया है ॥५७७॥ यह द्वीप उत्तर और दक्षिण दिशामें पड़े हुए इष्वाकार पर्वतोंसे विभक्त है इसलिए इसके पूर्व पुष्करार्ध और पश्चिम पुष्करार्ध इस प्रकार दो भेद हो जाते हैं ॥५७८॥ इन दोनों ही खण्डोंके मध्यमें धातकीखण्डके समान मेरु पर्वत है तथा पहलेके ही समान नामवाले क्षेत्र पर्वत तथा नदी आदिसे दोनों खण्ड युक्त हैं ॥५७९॥ पुष्करार्धके भरत क्षेत्रका आभ्यन्तर विस्तार इकतालीस हजार पाँच सौ उन्यासी योजन तथा एक सौ तेहत्तर भाग है। मध्य विस्तार त्रेपन हजार पाँच सौ बारह योजन एक सौ निन्यानवे भाग है और बाह्य विस्तार पैंसठ हजार चार सौ छियालीस योजन तेरह भाग कहा जाता है ॥५८०–५८३॥ गणितज्ञ आचार्योंने विदेह क्षेत्र तक पूर्व क्षेत्रसे आगेके क्षेत्रका और पूर्व भवनसे आगेके पर्वतका चौगुना विस्तार बतलाया है ॥५८४॥ समस्त पुष्करार्धकी बाह्य परिधि एक करोड़ ब्यालीस लाख तीस हजार दो सौ उनचास योजनसे कुछ अधिक कही गई है ॥५८५–५८६॥ पुष्करार्धका तीन लाख पचपन हजार छह सौ चौरासी योजन प्रमाण क्षेत्र पर्वतोंसे रुका हुआ है ॥५८७॥ पुष्करार्धके विजयार्ध नाभिगिरि तथा कुलाचल आदि अपनी-अपनी ऊँचाई और गहराईकी अपेक्षा जम्बूद्वीपके विजयार्ध आदिके समान हैं ॥५८८॥ परन्तु विस्तारकी अपेक्षा धातकीखण्डके विजयार्ध आदिके दूने-दूने हैं। पुष्करार्धके दोनों इष्वाकार तथा दोनों मेरु धातकीखण्डके इष्वाकार और मेरुओंके समान हैं ॥५८९॥ अढ़ाई द्वीप तथा लवणोदधि और कालोदधि ये दो समुद्र मनुष्यक्षेत्र कहलाते हैं। इसका विस्तार पैंतालीस लाख योजन है ॥५९०॥ उत्तम शोभासे सम्पन्न मानुषोत्तर पर्वतकी ऊँचाई एक हजार सात सौ इक्कीस योजन है ॥५९१॥ गहराई चार सौ तीस योजन एक कोश है। मूल विस्तार एक हजार बाईस योजन, मध्य विस्तार सात सौ तेईस योजन और उपरितन भागका विस्तार चार सौ चौबीस योजन है ॥५९२–५९३॥ मानुषोत्तरकी परिधिका विस्तार एक करोड़ बयालीस

१ वृत्तवेताढ्या म० । २. खण्डकेभ्यस्तु क०, म० ।

अन्तश्छिन्नतटो भाति बहिर्वृद्धिक्रमोन्नतिः । सोऽभ्यन्तरमुखासीन[1]मृगाधिपतिविक्रमः ॥५९५॥
चतुर्दशगुहाद्वारदत्तनिर्गमनो गिरिः । [2]पुष्करोद नयत्येष पूर्वापरनदीवधूः ॥५९६॥
पञ्चाशद्योजनायामास्तदर्द्धव्याससंगताः । अर्धयोजनसवृद्धसप्तत्रिंशत्समुच्छ्रिताः ॥५९७॥
अष्टोच्छ्रायचतुर्व्यासगृहद्वारोपशोभिताः । चत्वारो मूर्ध्नि तस्याद्रेश्चतुर्दिक्षु जिनालयाः ॥५९८॥
तत्प्रदक्षिणवृत्तानि प्राच्यादिषु दिशासु च । इष्टदेशनिविष्टानि कूटान्यष्टादशाचले ॥५९९॥
तानि पञ्चशतोत्सेधमूलविस्तारवन्ति तु । शते चार्द्धतृतीये द्वे विस्तृतान्यपि चोपरि ॥६००॥
त्रीणि त्रीणि हि कूटानि चतुर्दिक्षु विदिक्षु तु । चत्वारि वज्रमैशान्यामाग्नेय्यां तपनीयकम् ॥६०१॥
प्राच्यां दिशि तु वैडूर्ये यशस्वान् वसति प्रभुः । अश्मगर्भे यशस्कान्तः सुपर्णानां यशोधरः ॥६०२॥
सौगन्धिके ततोऽपाच्यां रुचके नन्दनस्तथा । लोहिताक्षे पुनः कूटे नन्दोत्तर इतीरितः ॥६०३॥
तस्यामशनिघोषोऽपि वसत्यञ्जनके दिशि । सिद्धश्चाञ्जनमूले तु प्रतीच्यां कनके पुनः ॥६०४॥
क्रमणे मानुषाख्यस्तु कूटे रजतनामनि । उदीच्यां स्फटिके कूटे सुदर्शन इति श्रुतः ॥६०५॥
अङ्के मोघः प्रवालेऽस्यां सुप्रवृद्धो वसत्यसौ । तपनीये सुरः स्वातिर्वज्रे तु हनुमानपि ॥६०६॥
निषधस्पृष्टभागस्थे रत्नाख्ये पूर्वदक्षिणे । वेणुदेव इति ख्यातः पन्नगेन्द्रो वसत्यसौ ॥६०७॥

लाख छत्तीस हजार सात सौ तेरह है ॥५९४॥ यह मानुषोत्तर भीतरकी ओर छिन्नतट टाँकीसे कटे हुएके समान एक सदृश है और इसका बाह्य भाग पिछली ओरसे क्रमसे ऊँचा उठता गया है अतः भीतरकी ओर मुखकर बैठे हुए सिंहके समान उसका आकार जान पड़ता है ॥५९५॥ यह पर्वत चौदह गुफा रूपी दरवाजोंके द्वारा निकलनेका मार्ग देकर पूर्व-पश्चिमकी नदी रूपी स्त्रियोंको पुष्करोदधिके पास भेजता रहता है ॥५९६॥ जिन गुफाओंसे नदियाँ निकलती हैं वे पचास योजन लम्बी पच्चीस योजन चौड़ी और साढ़े सैंतीस योजन ऊँची हैं ॥५९७॥ मानुषोत्तर पर्वतके उपरितन भागपर चारों दिशाओंमें आठ योजन ऊँचे और चार योजन चौड़े गृह-द्वारोंसे सुशोभित चार जिनालय हैं ॥५९८॥ इसी मानुषोत्तर पर्वतकी पूर्वादि दिशाओंमे प्रदक्षिणा रूपसे इष्ट स्थानोंपर बने हुए अठारह कूट हैं ॥५९९॥ ये कूट पाँच सौ योजन ऊँचे हैं। इनके मूल भागका विस्तार पाँच सौ योजन और ऊर्ध्वभागका ढाई सौ योजन है ॥६००॥ मानुषोत्तर पर्वतकी चारों दिशाओंमे तीन-तीन तथा विदिशाओंमे चार※ कूट हैं। इन चारके सिवाय ऐशान दिशामे वज्रकूट और आग्नेय दिशामें तपनीयक कूट और भी है ॥६०१॥ पूर्व दिशाके वैडूर्य नामक पहले कूटपर यशस्वान् देव, दूसरे अश्मगर्भकूटपर यशस्कान्त और तीसरे सौगन्धिक कूटपर सुपर्ण-कुमारोंका स्वामी यशोधर देव रहता है। तदनन्तर दक्षिण दिशाके रुचक कूटपर नन्दन, लोहिताक्ष कूटपर नन्दोत्तर और अंजन कूटपर अशनिघोष देव रहता है। पश्चिम दिशाके अञ्जनमूल कूटपर सिद्ध देव, कनक कूटपर क्रमण देव और रजत कूटपर मानुष नामका देव रहता है। उत्तर दिशाके स्फटिक कूटपर सुदर्शन, अङ्क कूटपर मोघ और प्रवाल नामक कूटपर सुप्रवृद्ध देव रहता है। आग्नेय विदिशाके पूर्वोक्त तपनीयक कूटपर स्वाति देव तथा ऐशान दिशाके वज्रक कूटपर हनुमान् नामका देव रहता है। मानुषोत्तर पर्वतके पूर्व-दक्षिण कोणमें निषधाचलसे स्पृष्ट भागमे रत्न नामका कूट है और उसपर नागकुमारोंका स्वामी वेणुदेव रहता

१. सुखासीन म० । २. पुष्करो नन्दयत्येष म० ।

※ ऐशान और आग्नेय विदिशामें दो-दो तथा नैऋत्य और वायव्यमें एक-एक इस प्रकार विदि-शाओंमें ६ तथा दिशाओंमें १२ कुल मिलाकर १८ कूट बनाये हैं। इनमें चार सिद्धायतन कूट और मिला देनेपर २२ कूट होते हैं।

नीलाद्रिस्पृष्टभागस्थे पूर्वोत्तरदिगावृते । सर्वरत्ने सुपर्णेन्द्रो वेणुदारी वसत्यसौ ॥६०८॥
निषधस्पृष्टभागस्थं दक्षिणापरदिग्गतम् । वेलम्बं चातिवेलम्बो [1]वरुणोऽधिवसत्यसौ ॥६०९॥
नीलाद्रिस्पृष्टभागस्थमपरोत्तरदिग्गतम् । प्रभञ्जनं तु तन्नामा वातेन्द्रोऽधिवसत्यसौ ॥६१०॥
इत्यनेकाद्भुताकीर्णः सौवर्णो मानुषक्षितेः । प्राकार इव भात्येष मानुषोत्तरपर्वतः ॥६११॥
विद्याधरा न गच्छन्ति नर्षयः प्राप्तलब्धयः । समुद्घातोपपाताभ्यां विनास्मादुत्तरं गिरेः ॥६१२॥
जम्बूद्वीपं यथा क्षारः कालोदोऽब्धिः परं यथा । द्वीपं तथैव पर्येति पुष्करोदोऽपि पुष्करम् ॥६१३॥
वारुणीवरनामानं वारुणीवरसागरः । ततः क्षीरवरद्वीपं ख्यातः क्षीरोदसागरः ॥६१४॥
ततो घृतवरद्वीपं षष्ठं घृतवरोदधिः । ततश्चेक्षुवरद्वीपं पर्येतीक्षुरसोदधिः ॥६१५॥
नन्दीश्वरवरद्वीपं नन्दीश्वरवरोदधिः । अष्टमं चाष्टमः ख्यातः परिक्षिपति सर्वतः ॥६१६॥
अरुणं नवमं द्वीपं सागरोऽरुणसञ्ज्ञकः । अरुणोद्भासनामानमरुणोद्भाससागरः ॥६१७॥
द्वीपं तु कुण्डलवरं स कुण्डलवरोदधिः । ततः शङ्खवरद्वीपं स शङ्खवरसागरः ॥६१८॥
रुचकादिवरद्वीपं रुचकादिवरोदधिः । भुजगादिवरद्वीपं भुजगादिवरोदधिः ॥६१९॥
द्वीपं कुशवरं नाम्ना ख्यातः कुशवरोदधिः । द्वीपं क्रौञ्चवरं चापि स क्रौञ्चवरसागरः ॥६२०॥
द्विगुणद्विगुणव्यासा यथैते द्वीपसागराः । नामभिः षोडश ख्याताः असंख्येयास्ततः परे ॥६२१॥
आषोडशादतीत्यान्यानसंख्यान् द्वीपसागरान् । द्वीपो [2]मनःशिलाभिख्यो हरितालस्ततः परः ॥६२२॥
सिन्दूरः श्यामको द्वीपस्तथैवाञ्जनसंज्ञकः । द्वीपो हिङ्गुलकाभिख्यस्ततो रूपवरः परः ॥६२३॥
सुवर्णवरनामाऽतो द्वीपो वज्रवरस्ततः । वैडूर्यवरसंज्ञश्च परो नागवरस्तथा ॥६२४॥

---

है। पूर्वोत्तर कोणमें नीलाचलसे स्पृष्ट भागमें सर्वरत्न नामका कूट है उसपर गरुडकुमारोंका इन्द्र वेणुदारी रहता है। दक्षिण-पश्चिम कोणमें निषधाचलसे स्पृष्ट भागमें वेलम्ब नामका कूट है उसपर वरुणकुमारोंका अधिपति अतिवेलम्ब देव रहता है। तथा पश्चिमोत्तर दिशामें नीलाचलसे स्पृष्टभागमें प्रभञ्जन नामका कूट है और उसके ऊपर वायुकुमारोंका इन्द्र प्रभञ्जन नामका देव रहता है ॥६०२–६१०॥ इस प्रकार अनेक आश्चर्योंसे भरा हुआ यह सुवर्णमय मानुषोत्तर पर्वत मनुष्य क्षेत्रके कोटके समान जान पड़ता है ॥६११॥ समुद्घात और उपपादके सिवाय विद्याधर तथा ऋद्धि प्राप्त मुनि भी इस पर्वतके आगे नहीं जा सकते ॥६१२॥

जिस प्रकार जम्बूद्वीपको लवण समुद्र घेरे हुए है उसी प्रकार पुष्करवर द्वीपको पुष्करवर समुद्र घेरे हुए है ॥६१३॥ उसके आगे वारुणीवर द्वीपको वारुणीवर सागर, क्षीरवर द्वीपको क्षीरोदसागर, घृतवर द्वीपको घृतवर सागर, इक्षुवर द्वीपको इक्षुवर सागर, आठवें नन्दीश्वर द्वीपको नन्दीश्वरवर सागर, नौवें अरुण द्वीपको अरुणसागर, अरुणोद्भास द्वीपको अरुणोद्भास सागर, कुण्डलवर द्वीपको कुण्डलवर सागर, शङ्खवर द्वीपको शङ्खवर सागर, रुचकवर द्वीपको रुचकवर सागर, भुजगवर द्वीपको भुजगवर सागर, कुशवर द्वीपको कुशवर सागर, और क्रौञ्चवर द्वीपको क्रौञ्चवर सागर ये सब ओरसे घेरे हुए है। जिस प्रकार दूने-दूने विस्तारवाले इन सोलह द्वीप सागरोंका नामोल्लेख पूर्वक वर्णन किया है उसी प्रकार दूने-दूने विस्तारवाले असंख्यात द्वीप सागर इनके आगे और हैं ॥६१४–६२१॥ सोलहवें द्वीप सागरके आगे असंख्यात द्वीप सागरोंका उलङ्घन कर १ मनःशिल नामका द्वीप है उसके बाद २ हरिताल, ३ सिन्दूर, ४ श्यामक, ५ अञ्जन, ६ हिङ्गुलक, ७ रूपवर, ८ सुवर्णवर, ९ वज्रवर, १० वैडूर्यवर, ११ नागवर, १२ भूतवर, १३ यक्षवर, १४ देववर

---

१ वरुणेन्द्रो वसत्यसौ म० । २ मतः शिलोऽभिख्यो म० ।

द्वीपो भूतवरश्चान्यस्ततो यक्षवरस्ततः । ख्यातो देववरो द्वीपः परश्चेन्दुवरस्ततः ॥६२५॥
स्वयम्भूरमणाभिख्यौ सर्वान्त्यौ द्वीपसागरौ । षोडशैतेऽब्धिभिः सार्द्धं स्वनामसमनामभिः ॥६२६॥
राशिद्वयान्तराले स्युरसंख्या द्वीपसागराः । अनादिशुभनामानः सान्तरस्थितमूर्त्तयः ॥६२७॥
लवणो लवणस्वादस्तन्नामा वारुणीरसः । घृतक्षीररसौ द्वौ च कालोदान्त्यौ शुभोदकौ ॥६२८॥
मधूदकोभयास्वादः पुष्करोदः स्वभावतः । शेषास्त्विक्षुरसास्वादाः सर्वेऽपि जलराशयः ॥६२९॥
लवणोदे महामत्स्याः सम्मूर्च्छनजमूर्त्तयः । नवयोजनदीर्घाः स्युस्तीरे मध्ये द्विरायताः ॥६३०॥
नदीमुखेषु कालोदे ते त्वष्टादशयोजनाः । षट्त्रिंशद्योजना मध्ये गर्भजास्तु तदर्धकाः ॥६३१॥
[1]स्वयम्भूरमणेऽप्यादौ ते पञ्चशतयोजनाः । सहस्रयोजना मध्ये मत्स्याद्या नान्यसिन्धुषु ॥६३२॥
मानुषोत्तरपर्यन्ता जन्तवो विकलेन्द्रियाः । अन्त्यद्वीपार्द्धतः सन्ति परस्तात्ते यथा परे ॥६३३॥
द्वीपो वापि समुद्रो वा विस्तारेणैकलक्षया । सर्वेभ्यः समतीतेभ्यः परस्तेभ्योऽतिरिच्यते ॥६३४॥
अर्धमन्दरविष्कम्भात् स्वयम्भूरमणाम्बुधेः । अन्तः प्राप्य स्थितायास्तु रज्ज्वा मध्यमिदं विदुः ॥६३५॥
गुणितं पञ्चसप्तत्या सहस्रमवगाह्य तु । स्वयम्भूरमणाम्भोधिं रज्जुमध्यमवस्थितम् ॥६३६॥

इन्दुवर तथा सबसे अन्तिम स्वयंभूरमण द्वीप तथा स्वयंभूरमण सागर है। ये सभी द्वीप अपने समान नामवाले सागरोंसे वेष्टित हैं ॥६२२-६२६॥ आदिके सोलह और अन्तके सोलह इन दोनों राशियोंके बीच अनादि कालिक शुभ नामोंको धारण करनेवाले असंख्यात द्वीप और असंख्यात सागर हैं। इनमें द्वीपोंके बीच सागरका और सागरोंके बीच द्वीपका अन्तर विद्यमान है अर्थात् द्वीपके बाद सागर और सागरके बाद द्वीप इस क्रमसे इनका सद्भाव है ॥६२७॥ इन समुद्रोंमें लवणसमुद्रके जलका स्वाद नमकके समान है, वारुणीवर समुद्रके जलका स्वाद वारुणी—शराबके तुल्य है, घृतवर और क्षीर समुद्रका जल क्रमसे घृत और दूधके समान है। कालोदधि और अन्तिम-स्वयंभूरमणका जल पानीके समान है। पुष्करवर समुद्र मधु और पानी दोनोंके स्वादसे युक्त है तथा बाकी समस्त समुद्र इक्षुरसके समान स्वादवाले हैं ॥६२८-६२९॥ लवण समुद्रके तीरपर सम्मूर्च्छन जन्मसे उत्पन्न हुए महामच्छ नौ योजन लम्बे हैं तथा मध्यमें इससे दूने अर्थात् अठारह योजन लम्बे हैं। कालोदधि समुद्रमें नदियोंके प्रवेश स्थानपर अठारह योजन और मध्यमें छत्तीस योजन लम्बे हैं। गर्भ जन्मसे उत्पन्न होनेवाले मच्छोंकी लम्बाई संमूर्च्छनज मत्स्योंसे आधी है ॥६३०-६३१॥ स्वयंभूरमण समुद्रके तीरपर मच्छोंकी लम्बाई पाँच सौ योजन और मध्यमें एक हजार योजन है। लवण समुद्र कालोदधि और स्वयंभूरमण इन तीन समुद्रोंके सिवाय अन्य समुद्रोंमें मच्छ आदि जलचर जीव नहीं हैं ॥६३२॥ इस ओर विकलेन्द्रिय जीव (दो इन्द्रिय, तीन इन्द्रिय, चार इन्द्रिय) मानुषोत्तर पर्वत तक ही रहते हैं। उस ओर स्वयम्भूरमण द्वीपके अर्ध भागसे लेकर अन्त तक पाये जाते हैं ॥६३३॥ यदि किसी द्वीप या सागरका विस्तार जानना है तो उसके पहले जो भी द्वीप और सागर निकल चुके हैं उन सबके विस्तारको इकट्ठा कर लीजिए उससे एक लाख योजन अधिक विस्तार उस विवक्षित द्वीप या सागरका होता है ॥६३४॥ मेरु पर्वतकी अर्ध चौड़ाईसे लेकर स्वयंभूरमण समुद्रके अन्त तक आधी राजू होती है। इस आधी राजूका मध्य स्वयंभूरमण समुद्रमें पचहत्तर हजार योजन प्रवेश करनेपर होता है। भावार्थ—समस्त मध्यम लोकका विस्तार एक राजू है। मेरु पर्वतकी जो चौड़ाई है उसके अर्ध भागसे लेकर स्वयम्भूरमण समुद्रके अन्त तक आधी राजू होती है। आधी राजूके आधे भागमें आधा जम्बूद्वीप तथा असंख्यात द्वीप सागर और अन्तिम स्वयम्भू-

---

१. जलयरजीवा लवणे काले यतिम सयंभुरमणे य ।
कम्म मही पडिबद्धे ण हि सेसे जलयरा जीवा ॥३२०॥ —त्रिलोकसार

अनावृत्तप्रभुर्यक्षो जम्बूद्वीपस्य रक्षकः । सुस्थितो लवणाम्भोधेरधिपः प्रतिपादितः ॥६३७॥
धातकीखण्डनाथौ तु प्रभासप्रियदर्शनौ । कालश्चापि महाकालः कालोदजलधीश्वरौ ॥६३८॥
पद्मश्च पुण्डरीकश्च पुष्करद्वीपनामकौ[1] । चतुष्मांश्च सुचक्षुश्च मानुषोत्तरशैलपौ[2] ॥६३९॥
श्रीप्रभश्रीवरौ नाथौ पुष्करोदस्य वारिधेः । वारुणीवरभूमीशौ वरुणो वरुणप्रभः ॥६४०॥
वारुणीवरवार्धीशौ मध्यमध्यमसंज्ञकौ । पाण्डुरः पुष्पदन्तश्च तौ क्षीरवरभूमिपौ ॥६४१॥
वार्धेः क्षीरवरस्येशौ विमलो विमलप्रभः । प्रभू घृतवरद्वीपे सुप्रभश्च महाप्रभः ॥६४२॥
कनकः कनकाभश्च नाथौ घृतवरोदधेः । तथैवेक्षुरसद्वीपे पूर्णपूर्णप्रभौ सुरौ ॥६४३॥
देवौ गन्धमहागन्धौ नाथाविक्षुरसोदधेः । नन्दीश्वरवरद्वीपे नन्दिनन्दिप्रभौ तथा ॥६४४॥
प्रभू भद्रसुभद्रौ तु नन्दीश्वरवरोदधेः । अरुणद्वीपपौ देवावरुणश्चारुणप्रभः ॥६४५॥
सुगन्धसर्वगन्धाख्यावरुणाब्धेरधीश्वरौ । द्वौ द्वौ द्वीपाधिपावेवं परतो दक्षिणोत्तरौ ॥६४६॥
कोटीशतं त्रिषष्ट्यग्रमशीतिश्चतुरुत्तराः । लक्षा नन्दीश्वरद्वीपो विस्तीर्णो वर्णितो जिनैः ॥६४७॥
षट्त्रिंशच्च सहस्रं च कोट्यो नियुतानि[3] च । द्वादशैव सहस्रे द्वे तथा सप्त शतानि च ॥६४८॥
योजनानि त्रिपञ्चाशदान्तरः परिधिः स च । नन्दीश्वरवरद्वीपसम्भवी परिभाषितः ॥६४९॥
द्वासप्तत्युत्तरं कोटी सहस्रद्वितयं[4] तथा । नियुतानि त्रयस्त्रिंशन्नवत्या सहितं शतम् ॥६५०॥
पञ्चाशच्च सहस्राणि चतुर्भिरधिकानि च । बहिः परिधिरेष स्यादष्टमद्वीपसम्भवी ॥६५१॥
मध्ये तस्य चतुर्दिक्षु चत्वारोऽञ्जनपर्वताः । तुङ्गाश्चतुरशीतिं ते व्यस्ताश्चाधःसहस्रगाः ॥६५२॥
पटहाकृतयश्चित्रा वज्रमूलाः प्रभोज्ज्वलाः । भ्राजन्ते पर्वताः सर्वे सर्वतस्ते मनोहराः ॥६५३॥
सुकृष्णशिखराः शैलास्ते जाम्बूनदमूर्तयः । विकिरन्ति परां कान्तिं दिङ्मुखेषु यथायथम् ॥६५४॥

---

रमण समुद्रके पचहत्तर हजार योजन तकका प्रदेश आता है, बाकी आधी राजूमें स्वयम्भूरमण समुद्रका अवशिष्ट भाग है ॥६३५–६३६॥ जम्बू द्वीपका रक्षक अनावृत्त यक्ष है, लवण समुद्रका स्वामी सुस्थित देव कहा गया है ॥६३७॥ धातकीखण्डके स्वामी प्रभास और प्रियदर्शन, कालोदधिके काल और महाकाल, पुष्करवर द्वीपके पद्म और पुण्डरीक, मानुषोत्तर पर्वतके चक्षुष्मान् और सुचक्षु, पुष्करवर समुद्रके श्रीप्रभ और श्रीधर, वारुणीवर द्वीपके वरुण और वरुणप्रभ, वारुणीवर समुद्रके मध्य और मध्यम, क्षीरवर द्वीपके पाण्डुर और पुष्पदन्त, क्षीरवर समुद्रके विमल और विमलप्रभ, घृतवर द्वीपके सुप्रभ और महाप्रभ, घृतवर समुद्रके कनक और कनकाभ, इक्षुवर द्वीपके पूर्ण और पूर्णप्रभ, इक्षुवर समुद्रके गन्ध और महागन्ध, नन्दीश्वर द्वीपके नन्दी और नन्दिप्रभ, नन्दीश्वर समुद्रके भद्र और सुभद्र, अरुण द्वीपके अरुण और अरुणप्रभ और अरुण समुद्रके सुगन्ध और सर्वगन्ध, देव स्वामी हैं। इसी प्रकार आगे भी प्रत्येक द्वीप और सागरके दो-दो देव स्वामी हैं। उनमें एक दक्षिणका और दूसरा उत्तरका स्वामी है ॥६३८–६४६॥

जिनेन्द्र भगवान्ने आठवें नन्दीश्वर द्वीपका विस्तार एक सौ तिरसठ करोड़ चौरासी लाख योजन कहा है ॥६४७॥ नन्दीश्वर द्वीपकी आभ्यन्तर परिधि एक हजार छत्तीस करोड़ बारह लाख दो हजार सात सौ योजन है तथा बाह्य परिधि दो हजार बहत्तर करोड़ तैंतीस लाख चौवन हजार एक सौ नब्बे योजन है ॥६४८–६५१॥ नन्दीश्वर द्वीपके मध्यमें चारों दिशाओंमें चार अञ्जनगिरि हैं। ये पर्वत चौरासी हजार योजन ऊँचे, उतने ही चौड़े और एक हजार योजन गहरे हैं ॥६५२॥ ये सभी पर्वत ढोलके आकार हैं, चित्र-विचित्र हैं, वज्रमय मूलके धारक हैं, प्रभासे उज्ज्वल हैं और सब ओरसे मनको हरण करते हुए देदीप्यमान हैं ॥६५३॥ सुन्दर काले शिखरोंसे युक्त वे सुवर्णमयी पर्वत, दिशाओंमें सब ओर अपनी उत्तम कान्ति बिखेरते

---

१ नामकौ म० । २. शैलयोः म० । ३ लक्षाणि । ४ सहस्र द्वितय म० ।

गत्वा योजनलक्षाः स्युर्महादिक्षु महीभृताम् । चतस्रस्तु चतुष्कोणा वाप्यः प्रत्येकमक्षयाः ॥६५५॥
सहस्रपत्रसञ्छन्नाः स्फटिकस्वच्छवारयः । विचित्रमणिसोपाना [1]विनक्राद्याः सवेदिकाः ॥६५६॥
अवगाहः पुनस्तासां योजनानां सहस्रकम् । आयामोऽपि च विष्कम्भो जम्बूद्वीपप्रमाणकः ॥६५७॥
नन्दा नन्दवती चान्या वापी नन्दोत्तरा परा । नन्दीघोषा च पूर्वाद्रेर्दिक्षु प्राच्यादिषु स्थिताः ॥६५८॥
सौधर्मेन्द्रस्य भोग्याद्या द्वितीयैशानभोगिनः । तृतीया चमरेन्द्रस्य चतुर्थी तु वलेरसौ ॥६५९॥
विजया वैजयन्ती च जयन्ती चापराजिता । दक्षिणाञ्जनशैलस्य दिक्षु पूर्वादिषु क्रमात् ॥६६०॥
शक्रस्य लोकपालानां पूर्वा तु वरुणस्य सा । क्रमाद् यमस्य सोमस्य भोग्या वैश्रवणस्य च ॥६६१॥
पाश्चात्याञ्जनशैलस्य पूर्वादिदिगवस्थिताः । अशोका सुप्रबुद्धा च कुमुदा पुण्डरीकिणी ॥६६२॥
भोग्याद्या वेणुदेवस्य वेणुतालेरतः परा । धरणस्य तृतीया तु भूतानन्दस्य चोत्तरा ॥६६३॥
उदीच्याञ्जनशैलस्य प्राच्याद्या सुप्रभङ्करा । सुमनाश्च दिशासु स्यादानन्दा च सुदर्शना ॥६६४॥
ऐशानलोकपालस्य वरुणस्य यमस्य च । सोमस्य च कुबेरस्य भोग्यास्तास्तु यथाक्रमम् ॥६६५॥
पञ्चषष्टिसहस्राणि चत्वारिंशच्च पञ्च च । अन्तरं षोडशानां स्यादान्तर योजनानि तु ॥६६६॥
मध्यान्तराणि लक्षैका चत्वारि च सहस्रकैः । द्वियोजनाधिकानि स्युस्तासां वै षट्शतानि च ॥६६७॥
बाह्यान्तराणि लक्षे द्वे त्रयोविंशतिरेव च । सहस्राणि तथैव स्युरेकषष्ट्या च षट्शती ॥६६८॥
तासां मध्येषु वापीनां जाम्बूनदमयाः स्थिताः । षोडशार्जुनमूर्धानो नाम्ना दधिमुखाद्रयः ॥६६९॥
सहस्रमवगाढास्तु तदेव दशसङ्गुणम् । पटहाकृतयो व्यस्ता व्यायताश्च समुच्छ्रिताः ॥६७०॥
परितस्ताश्चतस्रोऽपि वापीर्वनचतुष्टयम् । प्रत्येक तत्समायाम तदर्द्धव्याससङ्गतम् ॥६७१॥

---

रहते हैं ॥६५४॥ एक लाख योजन आगे चलकर इन पर्वतोंकी चारों दिशाओंमें चार चौकोर अविनाशी वापियाँ हैं ॥६५५॥ ये वापियाँ कमलोंसे आच्छादित हैं, स्फटिकके समान स्वच्छ जलसे युक्त हैं, मगरमच्छादिसे रहित और वेदिकाओंसे युक्त हैं ॥६५६॥ इनकी गहराई एक हजार योजन तथा लम्बाई और चौड़ाई जम्बू द्वीपके बराबर एक-एक लाख योजनकी है ॥६५७॥ पूर्व दिशामें जो अञ्जनगिरि है उसकी पूर्वादि दिशाओंमें क्रमसे नन्दा, नन्दवती, नन्दोत्तरा और नन्दीघोषा नामकी वापिकाएँ स्थित हैं ॥६५८॥ इनमें पहली नन्दा नामकी वापी सौधर्मेन्द्रकी, दूसरी नन्दवती ऐशानेन्द्रकी, तीसरी नन्दोत्तरा चमरेन्द्रकी और चौथी नन्दीघोषा वैरोचनकी भोग्य है—क्रीड़ाका स्थान है ॥६५९॥ दक्षिण दिशामें जो अंजनगिरि है उसकी पूर्वादि दिशाओंमें क्रमसे विजया, वैजयन्ती, जयन्ती और अपराजिता ये चार वापिकाएँ हैं ॥६६०॥ इनमेंसे पहली वापिकामें वरुण, दूसरीमें यम, तीसरीमें सोम, चौथीमें वैश्रवण क्रीड़ा करता है। ये चारों सौधर्मेन्द्रके लोकपाल हैं ॥६६१॥ पश्चिम दिशामें जो अंजनगिरि है उसकी पूर्वादि दिशाओंमें क्रमसे अशोका, सुप्रबुद्धा, कुमुदा और पुण्डरीकिणी ये चार वापिकाएँ हैं। इनमेंसे पहली वापी वेणुदेवकी, दूसरी वेणुतालिकी, तीसरी धरणकी और चौथी भूतानन्दकी क्रीड़ा-भूमि है ॥६६२–६६३॥ उत्तर दिशामें जो अंजनगिरि है उसकी पूर्वादि दिशाओंमें क्रमसे सुप्रभंकरा, सुमना, आनन्दा और सुदर्शना ये चार वापिकाएँ हैं। इनमें ऐशानेन्द्रके लोकपाल, वरुण, यम, सोम और कुबेर क्रमसे क्रीड़ा करते हैं ॥६६४–६६५॥ इन सोलह वापिकाओंका भीतरी अन्तर पैंसठ हजार पैंतालीस योजन है। मध्य अन्तर एक लाख चार हजार छह सौ दो योजन है और बाहरी अन्तर दो लाख तेईस हजार छह सौ इकसठ योजन है ॥६६६–६६८॥ उन वापिकाओंके मध्यमें रूपामयी सफेद शिखरोंसे युक्त सुवर्णमय सोलह दधिमुख पर्वत है ॥६६९॥ ये सभी पर्वत एक-एक हजार योजन गहरे, दश-दश हजार योजन चौड़े, लम्बे तथा ऊँचे एवं ढोलके आकार हैं ॥६७०॥ चारों वापिकाओंकी चारों ओर चार

---

१ नक्रमकरादिजन्तुरहिताः ।

प्रागशोकवनं तत्र सप्तपर्णवनं त्वपाक् । स्याच्चम्पकवनं प्रत्यक् चूतवृक्षवनं ह्युदक् ॥६७२॥
वापीकोणसमीपस्था नगा रतिकराभिधाः । स्युः प्रत्येकं तु चत्वारः सौवर्णाः पटहोपमाः ॥६७३॥
गाढाश्चार्द्धतृतीयं ते योजनानां शतद्वयम् । सहस्रोत्सेधविस्तारव्यायामा[1]व्ययवर्जिताः ॥६७४॥
[2]तत्राभ्यन्तरकोणस्था द्वात्रिंशत्सेविताः सुरैः । द्वात्रिंशद्‌बाह्यकोणस्थाः प्रत्येकं त्वेकचैत्यकाः ॥६७५॥
तथैवाञ्जनका ज्ञेया नगा [3]दधिमुखास्तथा । एकैकजिनगेहेन पवित्रीकृतमस्तकाः ॥६७६॥
प्राङ्मुखास्ते शतायामाः पञ्चाशद् व्यासयोगिनः । उत्सेधेन गृहा जैनाः पञ्चसप्ततियोजनाः ॥६७७॥
अष्टोत्सेधचतुर्व्यासगाहत्रिद्वारभास्वराः । ते द्विपञ्चाशदाभान्ति नन्दीश्वरजिनालयाः ॥६७८॥
पञ्चचापशतोत्सेधा रत्नकाञ्चनमूर्त्तयः । प्रतिमास्तेषु राजन्ते जिनानां जितजन्मनाम् ॥६७९॥
फाल्गुनाषाढकार्तिकाद्येषु प्रतिवर्षं तु पर्वसु । शक्राद्याः कुर्वते पूजां गीर्वाणास्तेषु वेश्मसु ॥६८०॥
पूर्वाख्यातचतुःषष्टिवनखण्डान्तरस्थिताः । प्रासादास्तु चतुःषष्टिर्वननामसुराश्रिताः ॥६८१॥
द्विषष्टियोजनोत्सेधा एकत्रिंशतमायताः । विस्तृताश्च पुरोद्दिष्टप्रमाणद्वारकाः पुनः ॥६८२॥
परौ नन्दीश्वराम्भोधेररुणद्वीपसागरौ । अन्धकारः पुनः सिन्धोर्ब्रह्मलोकान्तमाश्रितः ॥६८३॥
मृदङ्गसदृशाकाराः कृष्णराज्यो विजृम्भिताः । अष्टौ ताश्च घनाकारा बहिस्तस्य [4]व्यवस्थिताः ॥६८४॥

---

वन हैं जो वापिकाओंके समान एक लाख योजन लम्बे और उनसे आधे अर्थात् पचास हजार योजन चौड़े हैं ॥६७१॥ उनमें पूर्व दिशामें अशोकवन है, दक्षिणमें सप्तपर्णवन है, पश्चिममें चम्पकवन है और उत्तरमें आम्रवन है ॥६७२॥ वापिकाओंके कोणोंके समीप रतिकर नामके पर्वत हैं। ये पर्वत प्रत्येक वापिकाके प्रति चार-चार हैं, सुवर्णमय हैं तथा ढोलके आकार हैं ॥६७३॥ ढाई सौ योजन गहरे हैं, एक हजार योजन ऊँचे-चौड़े तथा लम्बे हैं और विनाशसे रहित हैं ॥६७४॥ इनमें बत्तीस रतिकर आभ्यन्तर कोणोंमें हैं और बत्तीस बाह्य कोणोंमें। ये सभी देवोंके द्वारा सेवित हैं तथा प्रत्येकपर एक-एक चैत्यालय है ॥६७५॥* रतिकरोंकी भाँति अंजनगिरि तथा दधिमुख पर्वतोंके मस्तक भी एक-एक जिन-मन्दिरसे पवित्र हैं अर्थात् उन सब-पर एक-एक चैत्यालय है ॥६७६॥ ये समस्त चैत्यालय पूर्वाभिमुख, सौ योजन लम्बे, पचास योजन चौड़े और पचहत्तर योजन ऊँचे हैं ॥६७७॥ आठ योजन ऊँचे, चार योजन चौड़े तथा गहरे तीन-तीन द्वारोंसे देदीप्यमान नन्दीश्वर द्वीपके ये पावन चैत्यालय अतिशय शोभायमान हैं ॥६७८॥ उन चैत्यालयोंमें संसारको जीतनेवाले जिनेन्द्र भगवान्‌की पाँच सौ धनुष ऊँची रत्न एवं स्वर्ण निर्मित मूर्तियाँ विराजमान हैं ॥६७९॥ प्रतिवर्ष फाल्गुन, आषाढ़ और कार्तिकके आष्टाह्निक पर्वोंमें सौधर्मेन्द्र आदि देव उन चैत्यालयोंमें पूजा करते हैं ॥६८०॥ पहले जिन चौंसठ वन-खण्डोंका वर्णन किया गया है उनमें चौंसठ प्रासाद हैं तथा उन प्रासादोंमें वनोंके नामवाले देव रहते हैं ॥६८१॥ वे प्रासाद बासठ योजन ऊँचे, इकतीस योजन लम्बे, इतने ही चौड़े तथा पूर्वोक्त प्रमाणवाले द्वारोंसे सहित हैं ॥६८२॥

नन्दीश्वर समुद्रसे आगे अरुण द्वीप तथा अरुण सागर है वहाँ समुद्रसे लेकर ब्रह्म-लोकके अन्त तक अन्धकार ही अन्धकार है ॥६८३॥ अरुण समुद्रके बाहर मृदङ्गके समान आकार-

---

१. व्यायामैश्चाव्यवर्णिताः ख० । २. अत्राभ्यन्तरकोणेषु रतिकरवर्णनं चिन्त्यम् । ३ गृहमुखा-म० । ४ तस्या म० ।

*रतिकरोंका यह वर्णन भ्रान्तिपूर्ण है क्योंकि रतिकर वापिकाओंके बाह्यकोणोंपर है। आभ्यन्तर कोणोंपर नहीं। इस तरह एक दिशाकी चार बावड़ी सम्बन्धी आठ-आठ रतिकर होते हैं, चारों दिशाओंको मिलाकर बत्तीस होते हैं। यहाँ आभ्यन्तर और बाह्य दोनों कोणोंमें बत्तीस-बत्तीसका वर्णन किया है इससे चौंसठ रतिकर हो जाते हैं। नन्दीश्वर द्वीपकी चारों दिशाओंमें ४ अंजनगिरि, १६ दधिमुख और ३२ रतिकर इस तरह सब मिलकर ५२ चैत्यालय सर्वत्र प्रसिद्ध हैं।

अस्मिन्नल्पर्द्धयो देवा दिग्मूढाश्चिरमासते । महर्द्धिकसुरैः सार्धं कुर्युस्तद्वाधिलङ्घनम् ॥६८५॥
यत्कुण्डलवरो द्वीपस्तन्मध्ये कुण्डलो गिरिः । वलयाकृतिराभाति सम्पूर्णयवराशिवत् ॥६८६॥
सहस्रमवगाहोऽस्य[1] द्विचत्वारिंशदुच्छ्रितिः । योजनानां सहस्राणि मणिप्रकरभासिनः ॥६८७॥
सहस्रं विस्तृतिस्त्रेधा दशसप्तचतुर्गुणम् । द्वाविंशं च त्रयोविंशं चतुर्विंशं प्रभृत्यधः ॥६८८॥
प्रत्येकं तस्य चत्वारि पूर्वाद्याशासु मूर्धनि । भान्ति षोडश कूटानि सेवितानि सुरैः सदा ॥६८९॥
पूर्वस्यां त्रिशिरा वज्रे दिशि पञ्चशिराः सुरः । कूटे वज्रप्रभे ज्ञेयः कनके च महाशिराः ॥६९०॥
महाभुजोऽपि तस्यां स्यात् कूटे तु कनकप्रभे । पद्मपद्मोत्तरोऽपाच्यां रजते रजतप्रभे ॥६९१॥
सुप्रभे तु महापद्मो वासुकिश्च महाप्रभे । अपाच्यामेव वाच्यौ तौ प्रतीच्यां तु सुरा इमे ॥६९२॥
हृदयान्तस्थिरोऽप्यङ्के महानङ्कप्रभेऽप्यसौ । श्रीवृक्षो मणिकूटे तु स्वस्तिकश्च मणिप्रभे ॥६९३॥
सुन्दरश्च विशालाक्षः स्फटिके स्फटिकप्रभे । महेन्द्रे पाण्डुकस्तुर्यः पाण्डुरो हिमवत्युदक् ॥६९४॥
येऽमी षोडश नागेन्द्राः सर्वे पल्योपमायुषः । यथायथं स्वकूटेषु प्रासादेषु वसन्ति ते ॥६९५॥
दिशि प्राच्यां प्रतीच्यां च कुण्डलाचलमस्तके । तद्द्वीपाधिपतेर्वासौ द्वे कूटे प्रकटे तयोः ॥६९६॥
उच्छ्रायो मूलविस्तारो योजनानां सहस्रकम् । अग्रे पञ्चशती मध्ये पञ्चाशत् सप्तशत्यपि ॥६९७॥
तस्यैवोपरि शैलस्य महादिक्षु जिनालयाः । चत्वारः सदृशा मानैरञ्जनाद्रिजिनालयैः ॥६९८॥
त्रयोदशस्तु यो द्वीपो रुचकादिवरोत्तरः । तन्नामा तस्य मध्यस्थः पर्वतो[2] वलयाकृतिः ॥६९९॥

---

वाली घनाकार आठ काली पङ्क्तियाँ फैली हुई हैं ॥६८४॥ अल्प ऋद्धिके धारी देव इस अन्धकारमें दिशामूढ हो चिरकाल तक भटकते रहते हैं। वे बड़ी ऋद्धिके धारक देवोंके साथ ही इस समुद्रको लाँघ सकते हैं ॥६८५॥

कुण्डलवर द्वीपके मध्यमें चूड़ीके आकारका एक कुण्डलगिरि पर्वत है जो सम्पूर्ण यवोंकी राशिके समान सुशोभित है ॥६८६॥ मणियोंके समूहसे सुशोभित रहनेवाले इस पर्वतकी गहराई एक हजार योजन और ऊँचाई बयालीस हजार योजन है ॥६८७॥ उस पर्वतकी मूलमें दश हजार दो सौ बीस योजन, मध्यमें सात हजार एक सौ इकसठ योजन और अन्तमें चार हजार छियानवे योजन चौड़ाई है ॥६८८॥ उसके मूर्धभागपर पूर्वादि दिशाओंमें चार-चार कूट हैं। चारों दिशाओंके ये सोलह कूट सदा देवोंके द्वारा सेवित हैं तथा अत्यन्त सुशोभित हैं ॥६८९॥ पूर्व दिशाके वज्र नामक पहले कूटपर त्रिशिरस्, वज्रप्रभ नामक दूसरे कूटपर पञ्चशिरस् कनक नामक तीसरे कूटपर महाशिरस्, और कनकप्रभ नामक चौथे कूटपर महाभुज नामका देव रहता है। दक्षिण दिशाके रजतकूटपर पद्म, रजतप्रभ कूटपर पद्मोत्तर, सुप्रभ कूटपर महापद्म और महाप्रभ कूटपर वासुकि देव रहता है। पश्चिम दिशाके अङ्क कूटपर स्थिरहृदय, अङ्कप्रभ कूटपर महाहृदय, मणि कूटपर श्रीवृक्ष और मणिप्रभ कूटपर स्वस्तिक देव रहता है। उत्तर दिशाके स्फटिक कूटपर सुन्दर, स्फटिकप्रभ कूटपर विशालाक्ष, महेन्द्र कूटपर पाण्डुक और हिमवत् कूटपर पाण्डुर देव रहता है ॥६९०–६९४॥ ये सोलह देव नागकुमार देवोंके इन्द्र हैं, सबकी एक पल्य प्रमाण आयु है और सब यथायोग्य अपने-अपने कूटोंपर बने हुए प्रासादोंमें निवास करते हैं ॥६९५॥ कुण्डल गिरिके ऊपर पूर्व-पश्चिम दिशामें कुण्डलवर द्वीपके स्वामीके दो कूट प्रकट हैं। उन कूटोंकी ऊँचाई एक हजार योजन है, मूल विस्तार एक योजन, मध्य विस्तार सात सौ पचास योजन और उपरितन विस्तार पाँच सौ योजन है ॥६९६–६९७॥ उसी कुण्डलगिरिके ऊपर चारों महा दिशाओंमें चार जिनालय हैं जो प्रमाणकी अपेक्षा अञ्जनगिरिके जिनालयोंके समान हैं ॥६९८॥

रुचकवर नामका जो तेरहवाँ द्वीप है उसके मध्यमें चूड़ीके आकारका रुचकवर नामका

---

१ -मवगाढोऽस्य म०, क० । २ सर्वतो म० ।

सहस्रमवगाहः स्यादशीतिश्चतुरुत्तरा । सहस्राण्युच्छ्रितिर्व्यासो द्विचत्वारिंशदस्य तु ॥७००॥
सहस्रयोजनव्यासं दिक्षु पञ्चशतोच्छ्रितम् । शिखरे तस्य शैलस्य भाति कूटचतुष्टयम् ॥७०१॥
नन्द्यावर्त्तेऽमरः[1] प्राच्यां पद्मोत्तर इतीरितः । स्वहस्ती स्वस्तिके[2]ऽपाच्यां श्रीवृक्षे नीलकोऽपरे ॥७०२॥
उत्तरे च सुरः प्रोक्तो वर्धमानेऽञ्जनागिरिः । चत्वारो दिग्गजेन्द्राख्यास्तेऽपि पल्योपमायुषः ॥७०३॥
तस्यैवोपरि पूर्वस्यां कूटानामष्टक दिशि । पूर्वोक्तकूटतुल्यं तु दिक्कुमारीभिराश्रितम् ॥७०४॥
वैडूर्ये विजया देवी वैजयन्ती च काञ्चने । जयन्ती कनके कूटे प्राच्यरिष्टेऽपराजिता ॥७०५॥
नन्दा नन्दोत्तरा चोभे ते दिक्स्वस्तिकनन्दने । आनन्दाप्यञ्जने नान्दीवर्धनाञ्जनमूलके ॥७०६॥
एतास्तीर्थंकरोत्पत्तौ दिक्कुमार्यः सपर्यया । मातुरन्तेऽवतिष्ठन्ते भास्वद्भृङ्गारपाणयः ॥७०७॥
अमोघे [3]स्वस्थिताऽवाच्यां सुप्रबुद्धे सुपूर्विका । प्रणिधिः सुप्रबुद्धाऽपि मन्दरे परिकीर्तिता ॥७०८॥
दिक्कुमारी तथा ज्ञेया विमलेऽपि यशोधरा । लक्ष्मीमतीति रुचके कीर्तिमत्यपि कीर्तिता ॥७०९॥
दिक्कुमारी प्रसिद्धाऽसौ रुचकोत्तरवासिनी । चन्द्रे वसुन्धरा चित्रा सुप्रतिष्ठे प्रतिष्ठिता ॥७१०॥
अष्टौ तीर्थंकरोत्पत्तावेतास्तुष्टाः समागताः । मणिदर्पणधारिण्यस्तन्मातरमुपासते ॥७११॥
अपरस्यामिलादेवी लोहिताख्ये सुरा पुनः । जगत्कुसुमकूटे स्यात् पृथिवी नलिने[4] तथा ॥७१२॥
पद्मे पद्मावती ज्ञेया कुमुदे काञ्चनापि च । कूटे सौमनसाभिख्ये देवी नवमिका श्रुतिः ॥७१३॥
शीतापि च यशःकूटे भद्रकूटे च भद्रिका । इमा शुभ्रातपत्राणि धारयन्त्यश्चकासते ॥७१४॥

---

पर्वत है ॥६९९॥ इसकी गहराई एक हजार योजन, ऊँचाई चौरासी हजार योजन और चौड़ाई बयालीस हजार योजन है ॥७००॥ उस पर्वतके शिखरपर चारों दिशाओंमें एक हजार योजन चौड़े और पाँच सौ योजन ऊँचे चार कूट सुशोभित हैं ॥७०१॥ उनमें पूर्व दिशाके नन्द्यावर्त कूटपर पद्मोत्तर देव रहता है, दक्षिण दिशाके स्वस्तिक कूटपर स्वहस्ती देव रहता है। पश्चिम दिशाके श्रीवृक्ष कूटपर नीलक देव रहता है और उत्तर दिशाके वर्धमानक कूटपर अञ्जनागिरि देव रहता है। ये चारों देव दिग्गजेन्द्रके नामसे प्रसिद्ध हैं तथा एक पल्यकी आयुवाले हैं ॥७०२–७०३॥ इसी पर्वतकी पूर्व दिशामें पहले कहे हुए अन्य कूटोंके समान आठ कूट हैं और वे दिक्कुमारी देवियोंके द्वारा सेवित हैं ॥७०४॥ उनमें पहले वैडूर्य कूटपर विजया, दूसरे काञ्चन कूटपर वैजयन्ती, तीसरे कनक कूटपर जयन्ती, चौथे अरिष्ट कूटपर अपराजिता, पाँचवें दिक्नन्दन कूटपर नन्दा, छठवें स्वस्तिकनन्दन कूटपर नन्दोत्तरा, सातवें अंजनकूटपर आनन्दा और आठवें अञ्जनमूलक कूटपर नान्दीवर्धना देवी निवास करती हैं ॥७०५–७०६॥ ये दिक्कुमारियाँ तीर्थंकरके जन्मकालमें पूजाके निमित्त हाथमें देदीप्यमान झारियाँ लिये हुए तीर्थंकरकी माताके समीप रहती हैं ॥७०७॥ दक्षिण दिशामें भी आठ कूट हैं और उनमें पहले अमोघ कूटपर स्वस्थिता, दूसरे सुप्रबुद्ध कूटपर सुप्रणिधि, तीसरे मन्दर कूटपर सुप्रबुद्धा, चौथे विमल कूटपर यशोधरा, पाँचवें रुचक कूटपर लक्ष्मीमती, छठवें रुचकोत्तर कूटपर कीर्तिमती, सातवें चन्द्र कूटपर वसुन्धरा और आठवें सुप्रतिष्ठ कूटपर चित्रादेवी निवास करती हैं ॥७०८–७१०॥ ये देवियाँ तीर्थंकरकी उत्पत्तिके समय संतुष्ट होकर आती हैं और मणिमय दर्पण धारण कर तीर्थंकरकी माताकी सेवा करती हैं ॥७११॥ पश्चिम दिशामें भी आठ कूट हैं उनमें पहले लोहिताख्य कूटपर इलादेवी, दूसरे जगत्कुसुम कूटपर सुरा देवी, तीसरे नलिन कूटपर पृथिवी देवी, चौथे पद्मकूटपर पद्मावती देवी, पाँचवें कुमुद कूटपर काञ्चना देवी, छठवें सौमनस कूटपर नवमिका देवी, सातवें यश.कूटपर शीता देवी और आठवें भद्र कूटपर भद्रिका देवीका निवास है। ये देवियाँ तीर्थंकरकी उत्पत्तिके समय शुक्ल छत्र धारण करती हुई सुशोभित होती हैं ॥७१२–७१४॥

---

१ नन्द्यावर्तामरः म० । २ हस्तिकेऽ-म० । ३ सुस्थिता म० । ४ नलिनी म० ।

स्फटिके लम्बुसा त्वङ्के मिश्रकेशी व्यवस्थिता । तथैवाञ्जनके ज्ञेया कुमारी पुण्डरीकिणी ॥७१५॥
वारुणी काञ्चनाख्ये स्यादाशाख्या रजते तथा । कुण्डले ह्रीरिति ज्ञाता रुचके श्रीरितीरिता ॥७१६॥
धृतिः सुदर्शने देवी दिक्कुमार्य इमाः पुनः । गृहीतचमरा जैनीं मातरं पर्युपासते ॥७१७॥
दिक्षु चत्वारि कूटानि पुनरन्यानि दीप्तिभिः । दीपिताशान्तराणि स्युः पूर्वादिषु यथाक्रमम् ॥७१८॥
पूर्वस्यां विमले चित्रा दक्षिणस्यां तथा दिशि । देवी कनकचित्राख्या नित्यालोकेऽवतिष्ठते ॥७१९॥
त्रिशिरा इति देवी स्यादपरस्यां स्वयम्प्रभे । सूत्रामणिरुदीच्यां च नित्योद्योते वसत्यसौ ॥७२०॥
विद्युत्कुमार्य एतास्तु जिनमातृसमीपगाः । तिष्ठन्त्युद्योतकारिण्यो भानुदीधितयो तथा ॥७२१॥
पूर्वोत्तरस्यां वैडूर्ये रुचका विदिशीरिता । तथा दक्षिणपूर्वस्यां रुचके रुचकोज्ज्वला ॥७२२॥
दक्षिणापरदिश्यन्ते रुचकाभा मणिप्रभे । रुचकोत्तमकेऽन्यस्यां दिशि स्याद् रुचकप्रभा ॥७२३॥
एतास्तु दिक्कुमारीणां स्युर्महत्तरिका वराः । विदिक्षु पुनरन्यानि चतुःकूटान्यमूनि च ॥७२४॥
पूर्वोत्तरे तु विजया रत्ने रत्नप्रभे पुनः । दिशि दक्षिणपूर्वस्या वैजयन्ती प्रभाषिता ॥७२५॥
जयन्ती सर्वरत्ने तु दक्षिणापरदिग्गते । रत्नोच्चयेऽपि शेषायां दिशि स्यादपराजिता ॥७२६॥
एता विद्युत्कुमारीणा स्युर्महत्तरिका इमाः । तीर्थकृज्जातकर्माणि कुर्वन्त्यष्टाविहागताः ॥७२७॥
चतुर्दिक्षु नगस्योर्ध्वं चत्वार्यायतनानि च । अञ्जनालयतुल्यानि प्राङ्मुखानि जिनेशिनाम् ॥७२८॥
सविदिक्दिक्कुमारीणां वासकूटैर्जिनालयैः । नित्यालङ्कृतमूर्धासौ राजते रुचकालयः ॥७२९॥

---

इसी प्रकार उत्तर दिशामे भी आठ कूट है और उनमे पहले स्फटिक कूटपर लम्बुसा, दूसरे अङ्क कूटपर मिश्रकेशी, तीसरे अञ्जनक कूटपर पुण्डरीकिणी, चौथे काञ्चन कूटपर वारुणी, पाँचवे रजत कूटपर आशा, छठवे कुण्डल कूटपर ह्री, सातवे रुचक कूटपर श्री और आठवे सुदर्शन कूटपर धृति नामकी देवी रहती है। देवियाँ हाथमे चमर लेकर जिनमाताकी सेवा करती हैं ॥७१५-७१७॥ इनके सिवाय पूर्वादि दिशाओमे दीप्तिसे दिशाओके अन्तरालको देदीप्यमान करनेवाले चार कूट और हैं जो यथाक्रमसे इस प्रकार हैं—पूर्व दिशामे विमल नामका कूट है और उसपर चित्रा देवी रहती है। दक्षिण दिशामें नित्यालोक नामका कूट है और उसपर कनकचित्रा देवीका निवास है। पश्चिम दिशामे स्वयंप्रभ नामका कूट है और उसपर त्रिशिरस् देवी निवास करती है तथा उत्तर दिशामें नित्योद्योत नामका कूट है और उसपर सूत्रामणि देवी रहती है। ये विद्युत्कुमारी देवियाँ सूर्यकी किरणोके समान प्रकाश करती हुई जिनमाताके समीप स्थिर रहती हैं ॥७१८-७२१॥ पूर्वोत्तर—ऐशान विदिशामे वैडूर्य नामका कूट है उसपर रुचका देवी रहती है, दक्षिणपूर्वा—आग्नेय विदिशामे रुचक नामका कूट है उसपर रुचकोज्ज्वला देवी रहती है, दक्षिण-पश्चिम—नैऋत्य विदिशामे मणिप्रभ कूट है उसपर रुचकाभा देवी निवास करती है और पश्चिमोत्तर—वायव्य दिशामे रुचकोत्तम कूट है उसपर रुचकप्रभा देवीका निवास है ॥७२२-७२३॥ ये चारो दिक्कुमारी देवियोकी उत्कृष्ट महत्तरिका (प्रधान) देवियाँ हैं। इनके सिवाय विदिशाओमे निम्नलिखित चार कूट और हैं ॥७२४॥ उनमे ऐशान दिशामे रत्न कूटपर विजया देवीका निवास है, आग्नेय दिशामे रत्नप्रभ कूटपर वैजयन्ती देवी निवास करती है; नैऋत्य दिशामें सर्वरत्न कूटपर जयन्ती देवी रहती है और वायव्य दिशामे रत्नोच्चय कूटपर अपराजिता देवी निवास करती है। ये चार देवियाँ विद्युत्कुमारी देवियोकी महत्तरिका हैं। ऊपर कही हुई चार विद्युत्कुमारियो तथा चार ये इस प्रकार आठो देवियाँ यहाँ आकर तीर्थंकरका जातकर्म करती हैं ॥७२५-७२७॥ रुचकगिरिके ऊपर चारों दिशाओमे, चार जिन-मन्दिर हैं। ये अंजनगिरियोके समान विस्तारवाले हैं तथा पूर्वकी ओर इनका मुख है ॥७२८॥ दिशाओ एवं विदिशाओमे रहनेवाली देवियोके निवास-कूटो तथा जिनमन्दिरोमे जिसका मस्तक सदा अलंकृत रहता है ऐसा यह रुचकगिरि अतिशय सुशोभित है ॥७२९॥

स्वयम्भूरमणद्वीपमध्यदेशस्थितो गिरिः। स्वयम्प्रभ इति ख्यातो भ्राजते वलयाकृतः ॥७३०॥
मानुषोत्तरशैलस्य मध्ये तस्य च भूभृतः। भोगभूमिप्रतीभागास्तिरश्चां द्वीपवासिनाम् ॥७३१॥
परस्तात्तु गिरेस्तस्य तिर्यञ्चः कर्मभूमिवत्। असङ्ख्येया यतस्तत्र संयतासंयताश्च ते ॥७३२॥
उक्तद्वीपसमुद्रेषु पर्वतेष्वपि हारिषु। वसन्ति व्यन्तरा देवाः किन्नराद्या यथायथम् ॥७३३॥
प्रज्ञप्तिः श्रेणिक ज्ञाता द्वीपसागरगोचरा। प्रज्ञप्तिं शृणु सङ्क्षेपाज्ज्योतिर्लोकोर्ध्वलोकयोः ॥७३४॥

## शार्दूलविक्रीडितम्

जम्बूद्वीपतदम्बुधिप्रभृतिसद्द्वीपावलीसागर-
प्रज्ञप्तिस्फुटसङ्ग्रह मुनिमतं भव्यस्य संशृण्वतः।
संगीतिः प्रलयं प्रयाति सकला भूलोकसम्बन्धिनी
किं ध्वान्तस्य कुतोऽदये मुनिरवौ सन्तिष्ठते सहतिः ॥७३५॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ द्वीपसागरवर्णनो नाम पञ्चमः सर्गः समाप्तः।*



---

स्वयंभूरमण द्वीपके मध्यमें स्थित, चूड़ीके आकारवाला एक स्वयंप्रभ नामका पर्वत सुशोभित है ॥७३०॥ मानुषोत्तर और स्वयंप्रभ पर्वतके बीच असंख्यात द्वीपोंमें जो तिर्यञ्च रहते हैं उनकी जघन्य भोगभूमि तिर्यञ्चोंकी सदृशता है ॥७३१॥ स्वयंप्रभ पर्वतके आगे जो तिर्यञ्च हैं वे कर्मभूमिज तिर्यञ्चोंके समान हैं क्योंकि उनमें असंख्यात तिर्यञ्च संयतासंयत—देशव्रती भी होते हैं ॥७३२॥ ऊपर कहे हुए द्वीप समुद्रोंमें तथा मनोहारी पर्वतोंपर किन्नर आदि व्यन्तर देव यथायोग्य निवास करते हैं ॥७३३॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक ! इस प्रकार तूने द्वीप-सागर सम्बन्धी प्रज्ञप्ति जानी अब इसके आगे संक्षेपमें ज्योतिर्लोक तथा ऊर्ध्वलोक सम्बन्धी प्रज्ञप्तिका श्रवण कर ॥७३४॥ जम्बू द्वीप तथा लवणसमुद्रको आदि लेकर उत्तमोत्तम द्वीप तथा सागर सम्बन्धी प्रज्ञप्तिके इस मुनि सम्मत स्पष्ट संग्रहको जो भव्य सुनता है उसका पृथिवी लोक सम्बन्धी समस्त संशय नष्ट हो जाता है सो ठीक ही है क्योंकि मुनि रूपी सूर्यके उदित होनेपर क्या अन्धकारका समूह कहीं ठहर सकता है ? अर्थात् नहीं ॥७३५॥

*इस प्रकार जिसमें अरिष्टनेमि पुराणका संग्रह किया गया है ऐसे जिनसेनाचार्यरचित हरिवंश पुराणमें द्वीप सागरोंका वर्णन करनेवाला पञ्चम सर्ग समाप्त हुआ।*



# षष्ठः सर्गः

शतानि सप्त गत्वोर्ध्वं योजनानि भुवस्तलात् । नवतिं च स्थितास्तारा: सर्वाधस्तान्नभस्तले ॥१॥
शतानि नव गत्वोर्ध्वं योजनानि धरातलात् । स्थितं व्योमतले ज्योतिः सर्वेषामुपरि स्थितम् ॥२॥
ज्योतिःपटलमेतद्धि बहलं दशभिः सह । योजनानि शतं प्राप्तं सर्वतश्च घनोदधिम् ॥३॥
तारकापटलाद् गत्वा योजनानि दशोपरि । सूर्याणां पटलं तस्मादशीति शीतरोचिषाम् ॥४॥
चत्वारि च ततो गत्वा नक्षत्रपटलं स्थितम् । चत्वार्येव ततो गत्वा पटलं बुधगोचरम् ॥५॥
त्रीणि त्रीणि तु शुक्राणां गुर्वङ्गारकसंज्ञिनाम् । ग्रहाणां तद्यथासङ्ख्यं स्यात् शनैश्चरसञ्ज्ञिनाम्[1] ॥६॥
सूर्याश्चन्द्राश्च तत्रस्था नक्षत्रग्रहतारकाः । ज्योतिष्काः पञ्चधा देवाः स्वस्थानसमनामकाः ॥७॥
पल्यं जीवन्ति चन्द्राख्यास्तेऽधिकं वर्षलक्षया । सूर्या वर्षसहस्रेण शुक्रदेवाः शतेन तत् ॥८॥
पल्यमूनं तु जीवन्ति गुरवोऽर्द्धं ग्रहाः परे । पल्यं पादं तु ताराख्याः पादार्धं ते जघन्यतः ॥९॥
एकषष्टिकृता भागा शुद्धया ये योजनस्य ते । षट्पञ्चाशत्तु विष्कम्भश्चन्द्रमण्डलगोचरः[2] ॥१०॥
ते चत्वारिंशदष्टाभिः सूर्यमण्डलविस्तृतिः[3] । क्रोशः शुक्रस्य विस्तारो देशोनः स बृहस्पतेः ॥११॥
अर्द्धगव्यूतिविस्तारः सर्वतः परिभाषितः । ग्रहाणां परिशेषाणां सर्वेषामपि मण्डलम् ॥१२॥
[4]तारामण्डलमत्यल्पं पादं क्रोशस्य विस्तृतम् । मध्यमं साधिकं पादं क्रोशार्द्धं तु बृहत्तरम् ॥१३॥

---

पृथिवीतलसे सात सौ नब्बे योजन ऊपर चलकर आकाशमे सबसे नीचे तारा स्थित है ॥१॥ और पृथिवी तलसे नौ सौ योजन ऊपर चलकर आकाशमे सबसे ऊपर ज्योतिष्पटल स्थित है। भावार्थ—आकाशमे ज्योतिष्पटल सात सौ नब्बे योजनकी ऊँचाईमे शुरू होकर नौ सौ योजन तक है ॥२॥ यह ज्योतिष्पटल एक सौ दश योजन मोटा है तथा आकाशमे घनोदधि-वातवलय पर्यन्त सब ओर फैला है ॥३॥ ताराओंके पटलसे दश योजन ऊपर जाकर सूर्योंका पटल है और उससे अस्सी योजन ऊपर जाकर चन्द्रमाओंका पटल है ॥४॥ उससे चार योजन ऊपर जाकर नक्षत्रोंका पटल है और उससे चार योजन ऊपर चलकर बुधका पटल है ॥५॥ उससे तीन-तीन योजन ऊपर चलकर क्रमसे शुक्र, गुरु, मङ्गल और शनैश्चर ग्रहोंके पटल है ॥६॥ सूर्य, चन्द्रमा, नक्षत्र, ग्रह और तारा ये पॉच प्रकारके ज्योतिर्विमान है। इनमे रहनेवाले देव भी इन्हींके समान नामवाले हैं तथा इन्हींके समान पॉच प्रकारके है ॥७॥ इनमें चन्द्र एक लाख वर्ष अधिक एक पल्य तक, सूर्य एक हजार वर्ष अधिक एक पल्य तक, शुक्र सौ वर्ष अधिक एक पल्य तक, बृहस्पति पौन पल्य तक, मङ्गल, बुध और शनैश्चर आधा पल्य तक और तारा चौथाई पल्य तक जीवित रहते है। यह सबकी उत्कृष्ट आयु है। जघन्य आयु पल्यके आठवे भाग प्रमाण है ॥८-९॥ बुद्धि द्वारा योजनके जो इकसठ भाग किये जाते हैं उनमे छप्पन भाग प्रमाण चन्द्र मण्डलका विस्तार है ॥१०॥ और अड़तालीस भाग प्रमाण सूर्यका विस्तार है। शुक्रका विस्तार एक कोश, बृहस्पतिका कुछ कम एक कोश, और शेष समस्त ग्रहोका विस्तार आधा कोश प्रमाण है। जघन्य तारा मण्डल पाव कोश, मध्यम तारा मण्डल कुछ अधिक पाव कोश और उत्कृष्ट तारामण्डल

---

१ णउदुत्तर सत्तसए दस सीदी चदुदुगे तियचउक्के ।
तारिण ससि रिक्ख बुहा सुक्क गुरूगार मन्दगदी ॥३३२॥ —त्रिलोकसार

२ ५६ – ६१ योजनप्रमाण चन्द्रविमानम् । ३ ४८ – ६१ योजनप्रमाण सूर्यविमानम् ।

४. तारतरं जहण्ण णायव्वा सत्त भाग गाउदिय ।
पण्णासा मज्झिमया उक्करस जोयणसहस्सा ॥१०॥ —धै. प्र नी

क्रोशस्य सप्तमो भागस्ताराणामल्पमन्तरम् । पञ्चाशन्मध्यमं दूरं सहस्रं योजनानि तत् ॥१४॥
भान्ति सूर्यविमानानि लोहिताक्षमयानि तु । अर्द्धगोलकवृत्तानि प्रतप्ततपनीयवत् ॥१५॥
[1]तथार्कमणिमूर्तीनि मृणालधवलानि तु । भान्ति चन्द्रविमानानि कान्तिसन्तानवन्ति वै ॥१६॥
अरिष्टमणिमूर्तीनि समान्यञ्जनपुञ्जकैः । भान्ति राहुविमानानि चन्द्रार्काधःस्थितानि तु ॥१७॥
एकयोजनविष्कम्भव्यायामानि तु तान्यपि । शते स्वर्द्धतृतीये द्वे धनुषां बहलानि च ॥१८॥
त्विषा राजतमूर्तीनि जयन्ति नवमालिकाम् । तथा शुक्रविमानानि प्रकाशन्ते समन्ततः ॥१९॥
जात्यमुक्ताफलाभानि विभान्त्यर्कमणित्विषा । बृहस्पतिविमानानि बुधानां कनकानि तु ॥२०॥
शनैश्चरविमानानि तपनीयमयानि तु । अङ्गारकविमानानि लोहिताक्षमयानि हि ॥२१॥
ज्योतिर्लोकविमानानामियं वर्णविकल्पना । अरुणद्वीपवार्धेस्तु केवलं कृष्णवर्णता ॥२२॥
मानुषोत्तरतः पूर्वमुदयास्तव्यवस्थितिः । परतस्तु समस्तानां स्थितिरेव नभस्थले ॥२३॥
सूर्याचन्द्रमसस्तेषां ज्योतिषां तु यथायथम् । सङ्ख्येयानामसङ्ख्यानामिन्द्रास्तावत्प्रमाणकाः ॥२४॥
तत्रैकादशभिर्मेरुमेकविंशैः शतैश्चलाः । ज्योतिष्कास्त्वनवाप्यैव भ्रमन्ति प्रदक्षिणम् ॥२५॥
द्वीपे तु द्वौ मतौ सूर्यौ द्वौ च चन्द्रमसाविह । चत्वारो लवणोदेऽमी द्वीपे द्वादश तत्परे ॥२६॥
द्वाचत्वारिंशदादित्याः कालोदे शशिनस्तथा । पुष्करार्द्धे तु विज्ञेया द्वासप्ततिरमी पुनः ॥२७॥
षट् च षष्टिसहस्राणि तथा नवशतानि च । कोटीकोटयस्तु ताः सर्वाः पञ्चसप्ततिरेव च ॥२८॥
एकैकस्यैव चन्द्रस्य परिवारस्तु तारकाः । अष्टाविंशतिनक्षत्रास्तेऽष्टाशीतिर्महाग्रहाः ॥२९॥
परस्तात्पुष्करार्द्धे तु द्वासप्ततिरिति स्थिताः । निश्चलाः सर्वदादित्यास्तावन्तः शशिनस्तथा ॥३०॥

---

आधाकोश विस्तृत है ॥११-१३॥ ताराओंका जघन्य अन्तर कोशका सातवाँ, मध्यम अन्तर पचास योजन और उत्कृष्ट अन्तर एक हजार योजन है ॥१४॥ सूर्यके विमान लोहिताक्षमणिके हैं, अर्ध गोलकके समान गोल तथा तपाये हुए सुवर्णके समान सुशोभित है ॥१५॥ चन्द्रमाके विमान स्फटिक मणिमय हैं, मृणालके समान सफेद हैं तथा कान्तिके समूहसे युक्त होनेके कारण अत्यन्त सुशोभित हैं ॥१६॥ राहुके विमान अरिष्टमणिमय हैं, अञ्जनकी राशिके समान श्याम हैं तथा चन्द्रमा और सूर्य विमानके नीचे स्थित हैं ॥१७॥ राहुके विमान एक योजन चौड़े, एक योजन लम्बे, तथा ढाई सौ धनुष मोटे हैं ॥१८॥ शुक्रके विमान रजतमय है, अपनी कान्तिसे नूतन मालतीकी मालाको जीतते हैं तथा सब ओरसे प्रकाशमान हैं ॥१९॥ जिनकी आभा उत्तम मुक्ताफलके समान है, ऐसे बृहस्पतिके विमान स्फटिक मणिसदृश कान्तिसे सुशोभित हैं। बुधके विमान सुवर्णमय हैं, शनैश्चरके विमान तप्त स्वर्णमय हैं, और अङ्गारक—मङ्गलके विमान लोहिताक्षमणिमय है ॥२०-२१॥ यह वर्णोंकी विविधरूपता ज्योतिर्लोक गत विमानोंकी है किन्तु अरुण समुद्रके ऊपर जो ज्योतिर्विमान हैं उनका केवल श्यामवर्ण ही है ॥२२॥ ज्योतिर्विमानोंके उदय और अस्तकी व्यवस्था मानुषोत्तर पर्वतके इसी ओर है उसके आगेके समस्त विमान आकाशमें स्थित ही हैं उनमें संचार नहीं होता ॥२३॥ मानुषोत्तर पर्वत तकके ज्योतिषी सख्यात हैं और उसके आगेके असंख्यात। उन दोनों प्रकारके ज्योतिषियोंके इन्द्र, सूर्य और चन्द्रमा हैं। संख्यात ज्योतिषियोंके इन्द्र संख्यात सूर्य चन्द्रमा हैं और असंख्यात ज्योतिषियोंके इन्द्र असंख्यात सूर्य चन्द्रमा हैं ॥२४॥ उनमें जो गतिशील ज्योतिषी हैं वे ग्यारह सौ इक्कीस योजन दूर हटकर मेरुकी प्रदक्षिणा देते हुए भ्रमण करते हैं ॥२५॥ जम्बू द्वीपमें दो सूर्य, दो चन्द्रमा, लवण समुद्रमें चार सूर्य, चार चन्द्रमा, धातकीखण्डमें बारह सूर्य, बारह चन्द्रमा, कालोदधिमें बयालीस सूर्य, बयालीस चन्द्रमा और पुष्करार्धमें बहत्तर सूर्य और बहत्तर चन्द्रमा हैं ॥२६-२७॥ एक-एक चन्द्रमाके छयासठ हजार नौ सौ पचहत्तर कोड़ा-कोड़ी तारा, अट्ठाईस नक्षत्र और अठासी महाग्रह हैं ॥२८-२९॥ मानुषोत्तरके आगे पुष्करार्धमें बहत्तर

---

१ तथाङ्क म०, क०।

सहस्राणि तु पञ्चाशत् सर्वतो मानुषोत्तरात् । प्रगत्यादित्यचन्द्राद्याश्चक्रवालैर्व्यवस्थिता ॥३१॥
नियुत नियुत गत्वा परितः परितः स्थिताः । चतुरभ्यधिक शश्वदन्योन्योन्मिश्ररश्मय ॥३२॥
धातक्यादिषु चन्द्रार्काः क्रमेण त्रिगुणाः पुन । व्यतिक्रान्तैर्युतास्ते स्युर्द्वीपे च जलधौ परे ॥३३॥
ज्योतिर्लोकविभागस्य सक्षेपोऽयमुदीरितः । ऊर्ध्वलोकविभागस्य सक्षेपः प्रतिपाद्यते ॥३४॥
मेरुचूलिकया सार्द्धमूर्ध्वलोकः समीरितः । उपर्युपरि तस्याः स्युः कल्पा ग्रैवेयकादयः ॥३५॥
सौधर्मः प्रथमः कल्पः परश्चैशाननामकः । सनत्कुमारमाहेन्द्रौ ब्रह्मब्रह्मोत्तरौ ततः ॥३६॥
कल्पौ लान्तवकापिष्ठौ तथैव कथितौ तत । पुनः शुक्रमहाशुक्रौ दक्षिणोत्तरदिग्गतौ ॥३७॥
शतारश्च सहस्रार आनतः प्राणतस्ततः । आरणश्चाच्युतश्चेति कल्पाः षोडश भाषिता ॥३८॥
ग्रैवेयकास्त्रिधैव स्युरधोमध्योपरि स्थिताः । प्रत्येक त्रिविधास्ते स्युरधोमध्योर्ध्वभेदतः ॥३९॥
नवानुदिशनामानि ततोऽनुत्तरपञ्चकम् । ईषत्प्राग्भारभूम्यन्त ऊर्ध्वलोकः प्रतिष्ठितः ॥४०॥

---

सूर्य और बहत्तर चन्द्रमा हैं, ये सदा निश्चल रहते हैं ॥३०॥ मानुषोत्तर पर्वतसे पचास हजार योजन आगे चलकर सूर्य, चन्द्रमा आदि ज्योतिषी-वलयके रूपमे स्थित हैं । भावार्थ—मानुषोत्तर-से पचास हजार योजन चलकर ज्योतिषियोका पहला वलय है ॥३१॥ उसके आगे एक-एक लाख योजन चलकर ज्योतिषियोंके वलय हैं । प्रत्येक वलयमें चार-चार सूर्य और चार-चार चन्द्रमा अधिक हैं एवं एक दूसरेकी किरणें निरन्तर परस्परमे मिली हुई हैं ॥३२॥ धातकीखण्ड आदि द्वीप समुद्रोंमें सूर्य, चन्द्रमा क्रमसे तिगुने-तिगुने हैं । विशेषता यह है कि उनमे पिछले द्वीप समुद्रोंके सूर्य, चन्द्रमाओंकी संख्या भी मिलानी पड़ती है । जैसे, कालोदधि समुद्रके सूर्य, चन्द्रमाओंकी संख्या बयालीस है, वह इस प्रकार निकलती है—कालोदधिसे पिछला द्वीप धातकीखण्ड है इसके सूर्य, चन्द्रमाओंकी संख्या बारह है, इससे तिगुनी संख्या छत्तीस हुई, उसमें लवण समुद्र तथा जम्बूद्वीपके सूर्य चन्द्रमाओंकी छह संख्या जोड़ देनेसे कालोदधिके सूर्य चन्द्रमाओंकी संख्या बयालीस निकल आती है । पुष्करवर द्वीपके मानुषोत्तर तक बहत्तर और उसके आगे बहत्तर दोनो मिलाकर एक सौ चौवालीस सूर्य-चन्द्रमा हैं । उनके निकालनेकी विधि यह है कि पुष्कर द्वीपसे पूर्ववर्ती कालोदधिकी संख्या बयालीसको तिगुना किया तो एक सौ छब्बीस हुए, उनमें कालोदधिके बारह लवण समुद्रके चार और जम्बूद्वीपके दो इस प्रकार अठारह और मिलाये जिससे एक सौ चौवालीस सिद्ध हुए । इसी प्रकार आगे-आगेके द्वीप-समुद्रोमे जानना चाहिए ॥३३॥ इस प्रकार यह ज्योतिर्लोकके विभागका संक्षेपसे वर्णन किया । अब ऊर्ध्वलोकके विभागका संक्षेपसे वर्णन किया जाता है ॥३४॥

मेरु पर्वतकी चूलिकाके साथ ऊर्ध्वलोक शुरू होता है अर्थात् चूलिकासे ऊपर ऊर्ध्वलोक है । चूलिकाके ऊपर-ऊपर स्वर्ग तथा ग्रैवेयक आदि हैं ॥३५॥ १ सौधर्म, २ ऐशान, ३ सनत्कुमार, ४ माहेन्द्र, ५ ब्रह्म, ६ ब्रह्मोत्तर, ७ लान्तव, ८ कापिष्ठ, ९ शुक्र, १० महाशुक्र, ११ शतार, १२ सहस्रार, १३ आनत, १४ प्राणत, १५ आरण और १६ अच्युत ये सोलह कल्प कहे गये हैं । इनकी रचना दक्षिण और उत्तरके भेदसे दो-दोके जोड़के रूपमें है ॥३६-३८॥ उनके ऊपर अधोग्रैवेयक, मध्यग्रैवेयक और उपरिम ग्रैवेयकके भेदसे तीन प्रकारके ग्रैवेयक हैं । इन तीनो ग्रैवेयकोंके भी आदि मध्य और ऊर्ध्वके भेदसे तीन-तीन भेद होते हैं । इन ग्रैवेयकोके नौ पटल⊛ हैं ॥३९॥ उसके

---

१. लक्षं लक्षम् ।

⊛ नव-ग्रैवेयक—१ सुदर्शन, २ अमोघ, ३ सुप्रबुद्ध, ४ यशोधर, ५ सुभद्र, ६ विशाल, ७ सुमन, ८ सौमनस, ९ प्रीतिकर ।

लक्षाः स्वर्गविमानानामशीतिश्चतुरुत्तरा । नवत्या च सहस्राणि सप्त[1] त्रिविशदेव च ॥४१॥
त्रिषष्टिपटलानि स्युः त्रिषष्टीन्द्रकसंहतिः । पटलानां तु मध्येऽसावूर्ध्वावल्या व्यवस्थिता ॥४२॥
[2]ऋतुमादीन्द्रकं प्राहुस्त्रिषष्टिस्तस्य दिक्षु च । विमाना न्यूनता तेषामेकैकस्योत्तरेषु च ॥४३॥
तेषामृतुविमानं स्याद् विमलं चन्द्रनामकम् । वल्गुवीराभिधानं च तथैवारुणसंज्ञकम् ॥४४॥
नन्दनं नलिनं चैव काञ्चनं रोहितं ततः । चञ्चन्मारुतमृद्धीशं वैडूर्यं रुचकं तथा ॥४५॥
रुचिरं च तथार्कं च स्फटिकं तपनीयकम् । मेघं भद्रं च हारिद्रं पद्मसंज्ञं ततः परम् ॥४६॥
लोहिताक्षं च वज्रं च नन्द्यावर्तं प्रभङ्करम् । प्रष्टकं च जगन्मित्रं प्रभाख्यं चाद्यकल्पयोः ॥४७॥
अञ्जनं वनमालं च नागं गरुडसंज्ञकम् । लांगलं बलभद्रं च चक्रं च परकल्पयोः ॥४८॥
अरिष्टदेवसम्मीत ब्रह्मब्रह्मोत्तरद्वयम् । ब्रह्मलोकेऽपि चत्वारि लक्षयेदिन्द्रकाणि तु ॥४९॥
लान्तवे ब्रह्महृदयं लान्तवं च द्वयं विदुः । शुक्रमेकं महाशुक्रे सहस्रारे शतारकम् ॥५०॥
आनतं प्राणताख्यं च पुष्पकं चानते त्रयम् । अच्युते सानुकारं स्यादारणं चाच्युतं त्रयम् ॥५१॥
सुदर्शनममोघं च सुप्रबुद्धमधस्त्रयम् । यशोधरं सुभद्रं च सुविशालं च मध्यमे ॥५२॥
सुमनः सौमनस्यं च प्रीतिङ्करमितीरितम् । ऊर्ध्वग्रैवेयकेऽप्येवमिन्द्रकत्रितयं तथा ॥५३॥
मध्ये चानुदिशाख्यानामादित्यमिति चेन्द्रकम् । सर्वार्थसिद्धिसंज्ञं तु पञ्चानुत्तरमध्यमम् ॥५४॥
सौधर्मे च विमानानां लक्षा द्वात्रिंशदीरिताः । अष्टाविंशतिरैशाने तृतीये द्वादशैव ताः ॥५५॥

आगे नौ अनुदिश* और अनुदिशोंके आगे पाँच अनुत्तर† विमान हैं। अनुदिश और अनुत्तर विमानोंका एक-एक पटल है। अन्तमें ईषत्प्राग्भार भूमि है। उसीके अन्त तक ऊर्ध्वलोक कहलाता है ॥४०॥ स्वर्गोंके समस्त विमान चौरासी लाख सत्तानवे हजार तेईस हैं ॥४१॥ इनमें त्रेशठ पटल और त्रेसठ ही इन्द्रक विमान हैं। इन्द्रक विमानोंका समूह पटलोंके मध्यमें ऊर्ध्व रूपसे स्थित है ॥४२॥ आदि इन्द्रकका नाम ऋतु है उसकी चारों दिशाओंमें त्रेशठ-त्रेशठ श्रेणीबद्ध विमान हैं और आगे प्रत्येक इन्द्रकमें एक-एक विमान कम होता जाता है ॥४३॥ सौधर्म और ऐशान नामक प्रारम्भके दो स्वर्गोंमें १ ऋतु, २ विमल, ३ चन्द्र, ४ वल्गु, ५ वीर, ६ अरुण, ७ नन्दन, ८ नलिन, ९ काञ्चन, १० रोहित, ११ चञ्चल, १२ मारुत, १३ ऋद्धीश, १४ वैडूर्य, १५ रुचक, १६ रुचिर, १७ अर्क, १८ स्फटिक, १९ तपनीयक, २० मेघ, २१ भद्र, २२ हारिद्र, २३ पद्म, २४ लोहिताक्ष, २५ वज्र, २६ नन्द्यावर्त, २७ प्रभंकर, २८ प्रष्टक, २९ गज, ३० मित्र और ३१ प्रभा ये इकतीस पटल हैं ॥४४-४७॥ सानत्कुमार और माहेन्द्र कल्पमें १ अञ्जन, २ वनमाल, ३ नाग, ४ गरुड़, ५ लाङ्गल, ६ वलभद्र और ७ चक्र ये सात इन्द्रक विमान हैं ॥४८॥ ब्रह्म लोकमें १ अरिष्ट, २ देवसंमीत, ३ ब्रह्म और ४ ब्रह्मोत्तर ये चार इन्द्रक विमान हैं ॥४९॥ लान्तवमें १ ब्रह्महृदय और २ लान्तव ये दो इन्द्रक विमान हैं। महाशुक्रमें १ शुक्र, सहस्रारमें १ शताख्य, आनतमें १ आनत, २ प्राणत और ३ पुष्पक ये तीन, अच्युतमें १ सानुकार, २ आरण और ३ अच्युत ये तीन इन्द्रक विमान हैं ॥५०-५१॥ अधोग्रैवेयकमें १ सुदर्शन, २ अमोघ और ३ सुप्रबुद्ध ये तीन, मध्य ग्रैवेयकमें १ यशोधर, २ सुभद्र और ३ सुविशाल ये तीन और ऊर्ध्व-ग्रैवेयकमें १ सुमन, २ सौमनस्य और ३ प्रीतिंकर ये तीन इन्द्रक विमान हैं ॥५२-५३॥ नौ अनुदिशोंके मध्यमें आदित्य नामका एक इन्द्रक विमान है और पाँच अनुत्तरोंमें सर्वार्थ-सिद्धि नामका एक इन्द्रक विमान है ॥५४॥ सौधर्म स्वर्गमें बत्तीस लाख, ऐशानमें अट्ठाईस लाख,

१ ८४९७०२३ विमानानि । २. ऋतुम् + आदि + इन्द्रकम् इतिच्छेदः ।

* नव-अनुदिश—१ आदित्य, २ अर्चि, ३ अर्चिमाली, ४ वैरोचन, ५ प्रभास, ६ अर्चि-प्रभ, ७ अर्चिर्मध्य, ८ अर्चिरावर्त, ९ अर्चि-विशिष्ट ।

† अनुत्तर विमान—१ विजय, २ वैजयन्त, ३ जयन्त, ४ अपराजित, ५ सर्वार्थ-सिद्धि ।

माहेन्द्रेऽष्टौ तु लक्षे द्वे षण्णवत्या च पञ्चमे । ब्रह्मोत्तरे च लक्षैका सहस्र च चतुर्गुणम् ॥५६॥
पञ्चविंशतिसङ्ख्यानि सहस्राणि भवन्ति तु । द्विचत्वारिंशता साकं विमानानि हि लान्तवे ॥५७॥
चतुर्विंशतिसङ्ख्यानि सहस्राणि शतान्यपि । नवपञ्चाशदष्टौ च कल्पे कापिष्ठनामनि ॥५८॥
शुक्रे विंशतियुक्तानि सहस्राणि तु विंशतिः । परेऽशीतिर्नवशती तानि चैकान्नविंशति ॥५९॥
त्रिसहस्री शतारे स्यात्तथैवैकान्नविंशतिः । त्रिसहस्री सहस्रारे वर्जितैकान्नविंशति' ॥६०॥
आनतप्राणतस्था च चत्वारिंशच्चतुःशती । द्विशती च विमानानां षष्टिः स्यादारणाच्युते ॥६१॥
एकादश त्रिके पूर्वे शतं सप्तोत्तरं परे । शुद्धैकनवतिश्चोर्ध्वे नवैवानुदिशेष्वपि ॥६२॥
अर्चिराद्य पर ख्यातमर्चिमालिन्यभिख्यया । वज्र वैरोचन चैव सौम्यं स्यात्सौम्यरूप्यकम् ॥६३॥
अङ्क च स्फुटिक चेति दिशास्वनुदिशानि तु । आदित्याख्यस्य वर्तन्ते प्राच्या. प्रभृति सक्रमम् ॥६४॥
विजय वैजयन्त च जयन्तमपराजितम् । दिक्षु सर्वार्थसिद्धेस्तु विमानानि स्थितानि वै ॥६५॥
शतेनाष्टसहस्राणि सप्तविंशतिरेव च । श्रेणीगतानि सर्वाणि विमानानि भवन्ति वै ॥६६॥
चत्वारि स्यु' सहस्राणि तावन्त्येव शतानि च । श्रेणीगतानि सौधर्मे नवतिः पञ्चभिस्तथा ॥६७॥
अष्टाशीत्या सहैशाने सहस्र तु चतुःशती । सनत्कुमारकल्पे तु षट्शती षोडशाधिका ॥६८॥
आवलिस्थविमानाना माहेन्द्रे त्र्युत्तरे शते । ब्रह्मलोकस्थिताना तु षडशीत्या शतद्वयम् ॥६९॥
चतुर्णवतिरेव स्युस्तानि ब्रह्मोत्तरेऽपि च । शतं लान्तवकल्पे च पञ्चविंशतिमिश्रितम् ॥७०॥
चत्वारिंशत्तथैकं च कापिष्ठे शुक्रनामनि । अष्टापञ्चाशदेकोना महाशुक्रे तु विंशति. ॥७१॥
शतारे पञ्चपञ्चाशत् सहस्रारे दशाष्टभिः । आनते शतमुद्दिष्ट चत्वारिंशच्च सप्तभिः ॥७२॥
प्राणते पुनरष्टाभिश्चत्वारिंशत्तथारणे । शत विंशं ततस्त्रिंशन्नवभिः पुनरच्युते ॥७३॥
चत्वारिंशत्तु पञ्चाग्रा सैवैकाग्रा प्रकीर्णके । सप्तत्रिंशद् यथासङ्ख्यमधोग्रैवेयकत्रिके ॥७४॥
विमानानि त्रयस्त्रिंशदेकान्नत्रिंशदेव च । पञ्चविंशतिरावल्यां मध्यग्रैवेयकत्रिके ॥७५॥

---

सनत्कुमारमे बारह लाख, माहेन्द्रमे आठ लाख, ब्रह्म-स्वर्गमे दो लाख छियानवे हजार, ब्रह्मोत्तर स्वर्गमे एक लाख चार हजार, लान्तवमें पच्चीस हजार बयालीस, कापिष्ठमे चौबीस हजार नौ सो अंठावन, शुक्रमे बीस हजार बीस, महाशुक्रमे उन्नीस हजार नौ सौ अस्सी, शतारमे तीन हजार उन्नीस, सहस्रारमे उन्नीस कम तीन हजार, आनत प्राणतमे चार सौ चालीस, तथा आरण अच्युतमें दो सौ साठ विमान हैं ॥५५–६१॥ ग्रैवेयकोंके पहले त्रिकमें एक सौ ग्यारह, दूसरे त्रिकमे एक सौ सात, तीसरे त्रिकमे एकानवे और अनुदिशोंमे नौ विमान है ॥६२॥ अनुदिशोंमे आदित्य नामका विमान बीचमे है और उसकी पूर्व आदि दिशाओं तथा विदिशाओंमे क्रमसे १ अर्चि, २ अर्चि-मालिनी, ३ वज्र, ४ वैरोचन, ५ सौम्य, ६ सौम्य-रूपक, ७ अङ्क और ८ स्फुटिक ये आठ विमान हैं ॥६३–६४॥ अनुत्तर विमानोमे सर्वार्थ सिद्धि विमान बीचमे है और उसकी पूर्वादि चार दिशाओमे १ विजय, २ वैजयन्त, ३ जयन्त और ४ अपराजित ये चार विमान स्थित हैं ॥६५॥

सब श्रेणी-बद्ध विमान मिलकर आठ हजार एक सौ सत्ताईस हैं ॥६६॥ उनमे सौधर्म स्वर्गमे श्रेणीबद्ध विमान चार हजार चार सौ पचानवे, ऐशानमे एक हजार चार सौ अट्ठासी, सनत्कुमारमे छह सौ सोलह, माहेन्द्रमे दो सौ तीन, ब्रह्मलोकमे दो सौ छियासी, ब्रह्मोत्तरमें चौरानवे, लान्तवमे एक सौ पच्चीस, कापिष्ठमे इकतालीस, शुक्रमे अंठावन, महाशुक्रमे उन्नीस, शतारमे पचपन, सहस्रारमे अठारह, आनतमे एक सौ सैंतालीस, प्राणतमे अड़तालीस, आरणमे एक सौ बीस और अच्युतमे उनतालीस कहे जाते हैं ॥६७–७३॥ अधोग्रैवेयकके तीन विमानोंमे क्रमसे पैंतालीस, इकतालीस और सैंतीस, मध्यमग्रैवेयकके तीन विमानोंमे क्रमसे तैंतीस, उनतीस और पच्चीस तथा ऊर्ध्व-ग्रैवेयकके तीन विमानोंमे क्रमसे इक्कीस, सत्तरह और तेरह, अनुत्तरोंमे

एकविंशतिरूर्ध्वे तु त्रिके सप्तदशत्रिभिः । दशश्रेणीगतान्येव नवपञ्चकततपरम् ॥७६॥
एतेषु तु विशुद्धेषु यथास्वं मूलराशिषु । प्रकीर्णकविमानानि शेषाणीति बुधा विदुः ॥७७॥
तेषु सख्येयविस्तारा विमानव्यक्तयः पुनः । चत्वारिंशत्सहस्राणि [1]सौधर्मे नियुतानि षट् ॥७८॥
पञ्चैव नियुतानि स्युः कल्पे [2]चैशाननामनि । सह षष्टिसहस्रैस्तु सयुतानि तु तानि वै ॥७९॥
सनत्कुमारकल्पे[3] तु नियतं नियुतद्वयम् । चत्वारिंशत्सहस्रैस्तु सहितं तदिति स्मृतिः ॥८०॥
[4]माहेन्द्रे नियुतं प्रोक्तं सह षष्टिसहस्रकैः । ब्रह्मब्रह्मोत्तरेऽशीतिसहस्राणि[5] सहैव तु ॥८१॥
लान्तवेऽपि च [6]कापिष्टे सहस्राणि दशैव तु । चत्वारि[7] तु सहस्राणि चतुर्भिः शुक्रनामनि ॥८२॥
षण्णवत्या नवशती त्रिसहस्री महत्यपि । शतारे[8] च सहस्रारे द्वादशैव शतानि तु ॥८३॥
अष्टाशीतिः सहैव स्यादानतप्राणताख्ययोः । द्विपञ्चाशत्सहैव स्यादारुणाच्युतकल्पयोः ॥८४॥
सर्वत्रैवात्र संख्येयविस्तारास्तु चतुर्गुणाः । असंख्येयात्मविस्तारा विमानव्यक्तयः स्मृताः ॥८५॥
यथास्वमिन्द्रकैर्हीना नवग्रैवेयकादिषु । स्युरसंख्येयविस्तारा श्रेणीष्वन्यास्तु[9] ता द्विधा ॥८६॥
लक्षाः षोडशसंख्येयविस्तृता नवतिर्नव । सहस्राणि सहाशीत्या त्रिशती पिण्डितास्तु ताः ॥८७॥
षट्शतैकान्न[10]पञ्चाशत् सप्तभिर्नवति[11] पुनः । सहस्राणीतरा लक्षाः सप्तषष्टिरुदीरिताः ॥८८॥
प्राग्भारभूर्नरक्षेत्रमृतुः सीमन्तकः समम् । विस्तारेण तु[12] सम्प्राप्तो वालमात्रेण चूलिकाम् ॥८९॥
जम्बूद्वीपाप्रतिष्ठानक्षेत्रसर्वार्थसिद्धयः । त्रयोऽपि समविस्ताराः प्रोक्ता विस्तारवेदिभिः ॥९०॥

---

पाँच श्रेणी-बद्ध विमान हैं। विमान संख्याकी मूल राशिमेसे इन इन्द्रक और श्रेणी-बद्ध विमानोंकी संख्या घटा देनेपर जो शेष बचते हैं वे प्रकीर्णक विमान हैं ऐसा विद्वज्जन जानते हैं ॥७४-७७॥

इन विमानोंमे संख्यात योजन विस्तारवाले विमानोंकी संख्या सौधर्म स्वर्गमे छह लाख चालीस हजार है। ऐशान स्वर्गमें पाँच लाख साठ हजार, सनत्कुमार स्वर्गमे दो लाख चालीस हजार, माहेन्द्र स्वर्गमे एक लाख साठ हजार, ब्रह्म-ब्रह्मोत्तर स्वर्गमे अस्सी हजार, लान्तव और कापिष्ट स्वर्गमे दश हजार, शुक्र-स्वर्गमे चार हजार चार, महाशुक्र स्वर्गमे तीन हजार नौ सौ छियानवे, शतार सहस्रार-स्वर्गमे वारह सौ, आनत प्राणत स्वर्गमे अठासी, और आरण अच्युत स्वर्गमें वावन है ॥७८-८४॥ इन सभी स्वर्गोंमे संख्यात योजन विस्तारवाले विमानोंकी जो संख्या है उससे चौगुने असंख्यात योजन विस्तारवाले विमान हैं ॥८५॥ नव-ग्रैवेयकादिकमे इन्द्रक विमानोंको छोड़कर श्रेणी-बद्ध विमानोंमे संख्यात योजन विस्तारवाले और असंख्यात योजन विस्तारवाले—दोनो प्रकारके विमान हैं। इन्द्रक विमान संख्यात योजन विस्तारवाले ही हैं ॥८६॥ संख्यात योजन विस्तारवाले सब विमान मिलाकर सोलह लाख निन्यानवे हजार तीन सौ अस्सी हैं और असंख्यात योजन विस्तारवाले विमान सड़सठ लाख संत्तानवे हजार, छह सौ उनचास कहे गये हैं ॥८७-८८॥ प्राग्भार-भूमि ( सिद्धशिला ) ढाई द्वीप, प्रथम स्वर्गका ऋतु विमान, प्रथम नरकका सीमन्तक इन्द्रक विल और सिद्धालय ये पाँच विस्तारकी अपेक्षा समान हैं अर्थात् सब पैंतालीस लाख योजन विस्तारवाले हैं। इनमे ऋतु विमान वाल मात्रका अन्तर देकर मेरुकी चूलिकाको प्राप्त है अर्थात् चूलिका और ऋतु विमानमे वालमात्रका अन्तर है ॥८९॥ जम्बूद्वीप, सातवें नरकका अप्रतिष्ठान नामका इन्द्रक विल और सर्वार्थसिद्धि ये तीनो विस्तारके जाननेवाले आचार्योंने समान विस्तारसे युक्त कहे हैं अर्थात् इन सबका एक-एक

---

१ ६४०००० । २ ५६०००० । ३ २४०००० । ४ १६०००० । ५ ८०००० । ६ १०००० । ७ ४००४ । ८. ३९९६ । ९ 'श्रेणीष्वन्याकृता द्विधा म० । १० ६४९ । ११ ९७००० । १२ तु शब्दात् मुक्तालयोऽपि, इति क प्रतिटिप्पण्याम् ।

सर्वश्रेणीविमानानामर्द्धमूर्ध्वमितोऽपरम् । अन्येषां स्वविमानार्धं स्वयम्भूरमणोदधेः ॥९१॥
वेश्ममूलशिलापीठबाहुल्यं पूर्वकल्पयोः । योजनान्येकविंशत्या त्वेकादश शतानि च ॥९२॥
ऊर्ध्वं नवनवत्यास्तु युग्मे युग्मे[1] परिक्षयः । एकैकत्र त्रिके तुल्यश्चतुर्दशसु चोपरि ॥९३॥
आद्ये विंशं[2] शतं व्यासः कल्पयुग्मे तु वेश्मनाम् । परे[3] शतं दशोनोऽतश्चतुर्दशसु पञ्च[4] तु ॥९४॥
उच्छ्रायः षट् शतान्याद्ये पञ्च [5]कल्पयुगे परे । शतार्द्धेनोनमूनोऽस्मात्पञ्चविंशतिमात्रकाः ॥९५॥
षष्टिराद्येऽवगाहोऽपि पञ्चाशद्युगले परे । पञ्चोनोऽस्मात्परेषु द्वे चतुर्दशसु सार्धके ॥९६॥
कृष्णा नीलाश्च रक्ताश्च पीताः श्वेताश्च वर्णिताः । प्रासादाः पञ्चवर्णास्ते सौधर्मैशानकल्पयोः ॥९७॥
नीलाद्याः परयोश्चोर्ध्वं रक्ताद्यास्तु चतुर्ष्वपि । सहस्रारावसानेषु पीताः श्वेताश्च नेतरे ॥९८॥
आनतप्राणताद्यौ च श्वेतवर्णाः प्रवर्णिताः । वैमानिकविमानेषु प्रासादाः प्रस्फुरत्प्रभाः ॥९९॥
द्वयोर्द्वयोर्विमानानि कल्पाष्टकपरेषु च । जले वाते द्वयोर्व्योम्नि संस्थितादि यथाक्रमम् ॥१००॥
षट्युगलेषु शेषेषु कल्पेषु चरमेन्द्रकात्[8] । श्रेणीबद्धे निजावासे वसन्त्यष्टादशे तथा ॥१०१॥

लाख योजन विस्तार है ॥९०॥ समस्त श्रणी-बद्ध विमानोकी जो सख्या है उसका आधा भाग तो स्वय-भू-रमण समुद्रके ऊपर है और आधा अन्य समस्त द्वीप समुद्रोके ऊपर फैला हुआ है ॥९१॥ सौधर्म और ऐशान स्वर्गमे भवनोंके मूल शिलापीठकी मोटाई ग्यारह सौ इक्कीस योजन है ॥९२॥ ऊपर प्रत्येक कल्प युगलमें निन्यानवे-निन्यानवे योजन मोटाई कम होती है । ग्रैवेयकोके तीनो त्रिक तथा अनुदिश और अनुत्तर विमानोके चौदह विमानोमे समान मोटाई होती है ॥९३॥ प्रथम कल्प युगल—सौधर्म ऐशान स्वर्गमे भवनोकी चौड़ाई एक सौ बीस योजन, दूसरे कल्प युगल—सानत्कुमार, माहेन्द्र स्वर्गमे सौ योजन और इसके आगे प्रत्येक कल्प युगल तथा ग्रैवेयकोके प्रत्येक त्रिकोंमे दश-दश योजन कम होती जाती है । अनुदिशो और अनुत्तरोंके चौदह विमानोंमे केवल पॉच योजन चौड़ाई रह जाती है ॥९४॥ प्रथम कल्प युगलमे भवनोकी ऊँचाई छह सौ योजन है, दूसरे कल्प युगलमे पॉच सौ योजन है और आगेके युगलोंमें पचास-पचास योजन ऊँचाई कम होती जाती है । इसके आगे अनुदिश और अनुत्तरोंके भवन मात्र पच्चीस योजन ऊँचे हैं ॥९५॥ प्रथम कल्प युगलमे भवनोकी गहराई साठ योजन है, दूसरे कल्प युगलमे पचास योजन है और इसके आगेके कल्पोमे पॉच-पॉच योजन कम होती जाती है । अनुदिश और अनुत्तर सम्बन्धी चौदह विमानोंमे मात्र ढाई योजन गहराई है ॥९६॥ सौधर्म और ऐशान स्वर्गके वे भवन काले, नीले, लाल, पीले और सफेदके भेदसे पॉच रङ्गके कहे गये हैं ॥९७॥ आगेके युगल—सानत्कुमार और माहेन्द्र स्वर्गमे नीलेको आदि लेकर चार रङ्गके हैं, उसके आगे चार स्वर्गोंमे लालको आदि लेकर तीन रङ्गके हैं, उसके आगे सहस्रार स्वर्ग तकके चार स्वर्गोंमे पीले और सफेद दो रङ्गके है अन्य रङ्गके नहीं हैं ॥९८॥ उसके आगे आनत प्राणतको आदि लेकर समस्त स्वर्ग, ग्रैवेयक, अनुदिश तथा अनुत्तरविमानोके भवन मात्र सफेद वर्णके हैं । वैमानिक देवोके ये भवन जगमगाती हुई प्रभासे युक्त हैं ॥९९॥ सौधर्म और ऐशान स्वर्गके विमान घनोदधिके आधार हैं, सानत्कुमार और माहेन्द्रके विमान घनवातवलयके आधार हैं, आगे आठ कल्प अर्थात् सहस्रार स्वर्ग तकके विमान घनोदधि और घनवात दोनोंके आधार हैं और शेष विमान आकाशके आधार हैं ॥१००॥ छह युगलो तथा शेष कल्पोमे अपने-अपने

१ सौधर्मयुग्मे ११२१, सानत्कुमारयुग्मे १०२२, ब्रह्मयुग्मे ९२३ इत्यादि नवनवतिहीनक्रमम् ।
२ १२० । ३ १००, ९०, ८०, ७०, ६०, ५०, ४०, ३०, २०, १० । ४. अनुदिशानुत्तरेषु । ५ ५०० ।
६ पञ्चाशदूनक्रमम् ।
७. छज्जुगल सेसकप्पे अट्ठारसमम्हि सेढि बद्धम्मि ।
दोहीण कम दक्खिण उत्तर भागम्हि देविंदा ॥४८३॥ —त्रिलोकसार
८ चमरेन्द्रकाः म० ।

द्विहानिक्रमतोऽतोऽग्रे दक्षिणोत्तरसम्भवाः । सुराधीशाः सुखाम्भोधिमध्यगा गतविद्विषः ॥१०२

आज्योतिर्लोकमुत्पादस्तापसानां तपस्विनाम् । ब्रह्मलोकावधिर्ज्ञेयः परिव्राजकयोगिनाम् ॥१०३॥

सदृगाजीवकानां च सहस्रारावधिर्भवः । न जिनेतरदृष्टेन लिङ्गेन तु ततः परम् ॥१०४॥

कल्पानच्युतपर्यन्तान् सौधर्मप्रभृतीन् पुनः । व्रजन्ति श्रावकास्तेभ्यः श्रमणाः परतोऽपि च ॥१०५॥

उपपादोऽस्त्यभव्यानामग्रग्रैवेयकेष्वपि । स च निर्ग्रन्थलिङ्गेन सद्भतोग्रतपःश्रिया ॥१०६॥

रत्नत्रयसमृद्धस्य भव्यस्यैव ततः परम् । यावत्सर्वार्थसिद्धि[1] स्यादुपपादस्तपस्विनः ॥१०७॥

कृष्णा नीला च कापोता लेश्याश्च द्रव्यभावतः । तेजोलेश्या जघन्या च ज्योतिषान्तेषु भाषिताः ॥१०८॥

सौधर्मैशानदेवानां तेजोलेश्या तु मध्यमा । सैवोत्कृष्टोत्तरद्वन्द्वे पद्मलेश्या जघन्यतः ॥१०९॥

मध्यमा पद्मलेश्या तु परस्मिन् युगलत्रये । उत्कृष्टा पद्मलेश्या च युग्मे शुक्रावरापरे ॥११०॥

अच्युतान्तचतुष्के च नवग्रैवेयकेषु च । सर्वेषामेव देवानां शुक्ललेश्या तु मध्यमा ॥१११॥

अहमिन्द्रविमानेषु चतुर्दशसु संस्थिताः । लेश्या परमशुक्लोर्ध्वं संक्लेशरहितात्मनाम् ॥११२॥

---

निवासके योग्य अन्तिम इन्द्रकके श्रेणी-बद्ध विमानोंमे इन्द्रोंका निवास है। पहले युगलके अन्तिम इन्द्रक सम्बन्धी अठारहवें श्रेणीबद्ध विमानमे इन्द्रका निवास है और आगे दो-दो श्रेणिबद्ध विमानोकी क्रमिक हानि है। १ सौधर्म, २ सनत्कुमार, ३ ब्रह्म, ४ शुक्र, ५ आनत और ६ आरण कल्पोमे रहनेवाले इन्द्र दक्षिण दिशामे रहते हैं और १ ऐशान, २ माहेन्द्र, ३ लान्तव, ४ शतार, ५ प्राणत और ६ अच्युत इन छह कल्पोमे रहनेवाले उत्तर दिशामें रहते हैं। ये इन्द्र सुखरूपी सागरके मध्यमे स्थित हैं तथा प्रतिद्वन्द्वियोसे रहित हैं—भावार्थ—सौधर्म स्वर्गके अन्तिम पटलके इन्द्रक विमानसे दक्षिण दिशामे जो अठारहवाँ श्रेणीबद्ध विमान है उसमे सौधर्मेन्द्र रहता है और उत्तर दिशामे जो अठारहवाँ श्रेणीबद्ध विमान है उसमे ऐशानेन्द्र रहता है। सनत्कुमार इन्द्र अपने स्वर्गके अन्तिम पटल सम्बन्धी इन्द्रकसे दक्षिण दिशा सम्बन्धी सोलहवें श्रेणीबद्ध विमानमे रहता है और माहेन्द्र उत्तर दिशा सम्बन्धी। इसी प्रकार आगे भी समझना चाहिए ॥१०१–१०२॥ पञ्चाग्नि आदि तप तपनेवाले तपस्वियोकी उत्पत्ति भवनवासी, व्यन्तर और ज्योतिषी देवोमे होती है, परिव्राजक—संन्यासियोकी उत्पत्ति ब्रह्मलोक तक और सम्यग्दृष्टि आजीवकोकी उत्पत्ति सहस्रार स्वर्ग तक हो सकती है। जिन-लिङ्गके सिवाय अन्य लिङ्गके द्वारा जीव सहस्रार स्वर्गके आगे नहीं जा सकते यह नियम है ॥१०३–१०४॥ श्रावक, सौधर्म स्वर्गसे लेकर अच्युत स्वर्ग तक जाते हैं और मुनि उसके आगे भी जा सकते हैं ॥१०५॥ अभव्य जीवोका उपपाद अग्रिम ग्रैवेयक तक हो सकता है, परन्तु यह नियम है कि ग्रैवेयकोमे उपपाद निर्ग्रन्थ लिङ्गके द्वारा उग्र तपश्चरण करनेसे ही हो सकता है ॥१०६॥ इसके सर्वार्थ-सिद्धि तक रत्नत्रय तपस्वी भव्य जीवकी ही उत्पत्ति होती है ॥१०७॥

भवनवासी, व्यन्तर और ज्योतिषी देवोमे द्रव्य तथा भावकी अपेक्षा कृष्ण नील और आपोतलेश्या तथा जघन्य पीत लेश्या होती है ॥१०८॥ सौधर्म और स्वर्गके देवोंके मध्यम पीत-लेश्या होती है। माहेन्द्र स्वर्गके देवोंके उत्कृष्ट पीतलेश्या और जघन्य पद्मलेश्या होती है ॥१०९॥ इसके आगे तीन युगलोमे मध्यम पद्मलेश्या होती है। उसके आगे दो युगलोंमें उत्कृष्ट पद्मलेश्या और जघन्य शुक्ललेश्या होती है। तदनन्तर अच्युत स्वर्ग तकके चार स्वर्गों और नौ ग्रैवेयकोके समस्त देवोंके मध्यम शुक्ललेश्या होती है और उसके आगे अनुदिश और अनुत्तर सम्बन्धी अहमिन्द्रोंके चौदह विमानोंमें परम शुक्ललेश्या होती है। यहाँके निवासी अहमिन्द्र संक्लेशसे रहित होते हैं ॥११०–११२॥

---

१ सर्वार्थसिद्धिः क०, ख०, ग०, ङ०।

आद्यमाम्यास्तु देवानामाद्ययोर्विषयोऽवधिः । कल्पयोः परयोश्चासावावंशाया व्यवस्थितः ॥११३॥
आऽसौ मेघावनेरुक्तश्चतुःकल्पे तु तत्परम् । आचतुर्थपृथिव्यास्तु परे कल्पचतुष्टये ॥११४॥
आनतादिचतुष्केऽसावापञ्चम्याः समीरितः । नवग्रैवेयकस्थानामाषष्ठ्या विषयोऽवधिः ॥११५॥
नवानुदिशदेवानामासप्तम्याः समाश्रितः । लोकनाडीसमस्तासु पञ्चानुत्तरवासिनाम् ॥११६॥
स्वविमानावधिस्तूर्ध्वं विषयोऽवधिचक्षुषः । विश्वेषामेव देवानामिति विश्वविदो विदुः ॥११७॥
स्थित्युत्सेधप्रवीचारा जिनेन्द्रप्रतिभाषिताः । चतुर्देवनिकायानां वेदितव्यं यथायथम् ॥११८॥
दक्षिणाशाऽऽरणान्तानां देव्यः सौधर्म एव तु । निजागारेषु जायन्ते नीयन्ते च निजास्पदम् ॥११९॥
उत्तराशाच्युतान्तानां देवानां दिव्यमूर्तयः । ऐशानकल्पसम्भूता देव्यो यान्ति निजाश्रयम् ॥१२०॥
शुद्धदेवीयुतान्याहुर्विमानानि मुनीश्वराः । षट् लक्षास्तु चतुर्लक्षाः सौधर्मैशानकल्पयोः ॥१२१॥
दिव्यवस्त्रविभूषाभिः शुभविक्रियमूर्तिभिः । [1]चित्तनेत्रहरोदाररूपविभ्रमवृत्तिभिः ॥१२२॥
हावभावविदग्धाभिर्निसर्गप्रेमभूमिभिः । नैकपल्योपमायुर्भिर्देवीभिर्बहुभिः सुखम् ॥१२३॥
इन्द्राः सामानिका देवास्त्रायस्त्रिंशाद्योऽखिलाः । कल्पोपपन्नपर्यन्ताः श्रयन्ते दीर्घजीविनः ॥१२४॥
अहमिन्द्रास्ततोऽनन्त भजन्ते भव[2]जं सुखम् । तत्सातावेदनीयोत्थमस्त्रीकं प्रशमात्मजम् ॥१२५॥
सिद्धानां तु परं स्थानं परं द्वादशयोजनम् । सर्वार्थसिद्धितो गत्वा स्थितं त्रैलोक्यमूर्धनि ॥१२६॥
ईषत्प्राग्भारसञ्ज्ञाऽसावष्टमी पृथिवी श्रु[3]ता । अष्टयोजनबाहुल्या मध्ये हीना क्रमात्ततः ॥१२७॥

प्रथम दो स्वर्गके देवोंके अवधिज्ञानका विषय घर्मा पृथिवी तक है, उसके आगेके दो स्वर्गों सम्बन्धी देवोंका विषय वंशा पृथिवी तक है। उसके आगे चार स्वर्गों सम्बन्धी देवोंका विषय मेघा पृथिवी तक है, उसके आगे चार स्वर्गों सम्बन्धी देवोंका विषय अञ्जना नामक चौथी पृथिवी तक है। उसके आगे आनतादि चार स्वर्गोंके देवोंका विषय अरिष्टा नामकी पाँचवीं पृथिवी तक है। नव ग्रैवेयकवासियोंका छठवीं पृथिवी तक है। नवानुदिशवासियोंका सातवीं पृथिवीके अन्त तक है और पञ्चानुत्तरवासियोंका समस्त लोकनाडी तक है। समस्त देवोंके अवधिज्ञान रूपी नेत्रका ऊपरकी ओरका विषय अपने-अपने विमानके अन्त भाग तक है ऐसा सर्वज्ञ देव जानते हैं ॥११३–११७॥ चारों निकायके देवोंकी स्थिति, ऊँचाई तथा प्रवीचार—काम-सेवनका वर्णन जैसा जिनेन्द्र भगवान्ने किया है वैसा यथायोग्य जानना चाहिए ॥११८॥ आरण स्वर्ग पर्यन्त दक्षिण दिशाके देवोंकी देवियाँ सौधर्म स्वर्गमें ही अपने-अपने उपपाद स्थानोंमें उत्पन्न होती हैं और नियोगी देवोंके द्वारा यथास्थान ले जाई जाती हैं ॥११९॥ तथा अच्युत स्वर्ग पर्यन्त उत्तर दिशाके देवोंकी सुन्दर देवियाँ ऐशान स्वर्गमें उत्पन्न होती है एवं अपने-अपने नियोगी देवोंके स्थानपर जाती हैं ॥१२०॥ मुनियोंके ईश्वर गणधर देवने सौधर्म और ऐशान स्वर्गमें शुद्ध देवियोंसे युक्त विमानोंकी संख्या क्रमसे छह लाख और चार लाख बतलाई है अर्थात् सौधर्म-ऐशान स्वर्गमें केवल देवियोंके उत्पत्ति स्थान छह लाख और चार लाख प्रमाण हैं ॥१२१॥ सोलहवें स्वर्ग तक उत्पन्न एवं दीर्घ आयुको धारण करनेवाले इन्द्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंश आदि देव, दिव्य वस्त्रालंकारोंसे विभूषित, शुभ विक्रिया करनेवाली हृदय तथा नेत्रोंको हरण करनेवाली उत्कृष्ट रूप और विभ्रमसे सहित, हाव-भाव दिखलानेमें चतुर स्वाभाविक प्रेमकी भूमि एवं अनेक पल्य-प्रमाण आयुवाली अनेक देवियोंके साथ सुखको प्राप्त होते हैं ॥१२२–१२४॥ सोलहवें स्वर्गके आगेके अहमिन्द्र, साता वेदनीयके उदयसे उत्पन्न, स्त्री रहित, शान्तिरूप आत्मासे उत्पन्न होनेवाले देव पर्यायजन्य अपरिमित सुखका उपभोग करते हैं ॥१२५॥ सर्वार्थसिद्धिसे बारह योजन आगे जाकर तीन लोकके मस्तकपर सिद्ध भगवान्का उत्कृष्ट स्थान है ॥१२६॥ सिद्धोंका यह स्थान

१ चित्तस्ववृत्तिभिः म०, ख० । २ भवनं म० । ३ स्तुता म० ।

पर्यन्तेऽङ्गुलसङ्ख्येयभागमात्रतनुस्थितिः । सोत्तानितमहावृत्तश्वेतछत्रोपमाकृतिः ॥१२८॥
चत्वारिंशत्तु विस्तारो लक्षाः पञ्चभिरर्चिताः । योजनानि क्षितेस्तस्या विद्वद्भिरभिधीयते ॥१२९॥
कोटी तु परिधिर्लक्षा द्विचत्वारिंशदिष्यते । द्विशत्येकान्नपञ्चाशत् त्रिसहस्री दशाहता ॥१३०॥
ऊर्ध्वं तस्या पुरा प्रोक्तं यद्वातवलयत्रयम् । तत्र त्रिकोशबाहुल्यमतीत्य वलयद्वयम् ॥१३१॥
धनुषां पञ्चशत्यामा पञ्चसप्ततियुक्तया । धनुः सहस्रमेकं हि बहलं वलयं तु यत् ॥१३२॥
तनुवातस्य तस्यान्ते पञ्चविंशतिसंयुताम् । विगाह्योत्कर्षतः सिद्धाः स्थिताः पञ्चधनुःशतीम् ॥१३३॥
सार्द्धहस्तत्रयं पूर्वं कृत्वान्तेऽनन्तरोच्छ्रितिम् । सिद्धावगाहनाकाशदेशो देशोन इष्यते ॥१३४॥
एकोऽवतिष्ठते यत्र सिद्धः सिद्धप्रयोजनः । तत्रानन्ताश्च तिष्ठन्ति सिद्धास्ते स्वावगाहतः ॥१३५॥
अशरीराः सुखात्मानः सिद्धा जीवघनायुताः । साकारेणोपयोगेन निराकारेण चात्मनः ॥१३६॥
सर्वलोकमलोकं च सन्ततानन्तपर्ययम् । जानन्तः सह पश्यन्तस्तिष्ठन्ति सुखिनः सदा ॥१३७॥
सिद्धाः शुद्धाः प्रबुद्धार्था विजन्मानोऽजरामराः । शाश्वताः [1]शाश्वतं स्थानमधितिष्ठन्त्यबन्धनाः ॥१३८॥

मन्दाक्रान्ता

[2]ज्योतिर्लोकप्रकटपटलस्वर्गमोक्षोर्ध्वलोक-
प्रज्ञप्त्युक्तं नरवर मया संग्रहात्[3]क्षेत्रमेवम् ।
सम्प्रोक्तं ते श्रवणसुभगं श्रेणिक श्रेयसेऽतः
शृण्वायुष्मन्नवहितमतिर्वच्मि कालोपदेशम् ॥१३९॥

(सिद्धशिला) ईषत्प्राग्भार नामकी आठवीं पृथिवी कहलाती है यह पृथिवी मध्यमें आठ योजन मोटी है उसके आगे क्रमसे कम-कम होती हुई अन्त भागमें अङ्गुलके असंख्यातवें भाग प्रमाण अत्यन्त सूक्ष्म रह जाती है, वह ऊपरकी ओर उठे हुए विशाल गोल सफेद छत्रके आकार है ॥१२७–१२८॥ विद्वज्जन उस पृथिवीका विस्तार पैंतालीस लाख योजन बतलाते हैं ॥१२९॥ उसकी परिधि एक करोड़ बयालीस लाख तीस हजार दो सौ उनचास योजन है ॥१३०॥ उस पृथिवीके ऊपर पहले कहे हुए तीन वातवलय हैं, उनमें तीन कोश विस्तारवाले दो वलयोंका उलंघन कर एक हजार पाँच सौ पचहत्तर धनुष विस्तारवाला जो तीसरा तनुवातवलय है उसके पाँच सौ पच्चीस धनुष मोटे अन्तिम भागको अपनी उत्कृष्ट अवगाहनासे व्याप्तकर सिद्ध भगवान् विराजमान हैं। जिन सिद्ध भगवान्का अनन्तर पूर्व शरीर साढ़े तीन हाथ ऊँचा रहता है उनकी अवगाहना सम्बन्धी आकाशका प्रदेश साढ़े तीन हाथसे कुछ कम माना जाता है ॥१३१–१३४॥ जहाँ कृतकृत्य अवस्थाको प्राप्त हुए एक सिद्ध भगवान् विराजमान हैं वहाँ अपनी अवगाहनासे अनन्त सिद्ध परमेष्ठी स्थित हैं। भावार्थ—अवगाह दानकी सामर्थ्य होनेसे सिद्ध परमेष्ठी एक दूसरेको बाधा नहीं पहुँचाते इसलिए जहाँ एक सिद्ध हैं वहीं अनन्त सिद्ध विराजमान रहते हैं ॥१३५॥ ये सिद्ध परमेष्ठी शरीररहित हैं, सुख रूप हैं, जीवके घन प्रदेशोंसे युक्त हैं और अपने ज्ञानोपयोग तथा दर्शनोपयोगके द्वारा अनन्त पर्यायोंसे युक्त समस्त लोक और अलोकको एक साथ जानते हुए सदा सुखसे स्थिर रहते हैं ॥१३६–१३७॥ जो कर्म कलंकसे रहित होनेके कारण शुद्ध हैं, अनन्त ज्ञानसे सम्पन्न होनेके कारण जिन्होंने समस्त पदार्थोंको जान लिया है, जो आयु-कर्मसे रहित होनेके कारण नूतन जन्मसे रहित हैं, शरीर रहित होनेके कारण अजर-अमर हैं, मोहजन्य विकारसे रहित होनेके कारण जो कर्मबन्धनसे दूर हैं और स्वाश्रित होनेसे शाश्वत हैं ऐसे सिद्ध परमेष्ठी उस शाश्वत—अविनश्वर स्थानपर सदा विद्यमान रहते हैं ॥१३८॥

गौतम स्वामी कहते हैं कि हे नररत्न श्रेणिक ! इस प्रकार हमने तेरे कल्याणके लिए

१ निश्चलं ख० । २ ज्योतिर्लोकः प्रकटपटलस्वर्गमोक्षोर्ध्वलोकः म० । ३ संग्रहाच्चेपमेवं ख० ।

धर्मध्यानं धवलमुदितं मोक्षहेतुर्जिनेन्द्रै-
राज्ञापायप्रभृतिविचयैश्चित्तवृत्तेर्निरोधः ।
यत्तत्कार्या समितकरणैर्लोकसंस्थानचिन्ता
मन्दाक्रान्ता न हृदयमदेभेन्द्रिया[1]श्वा विधेयाः ॥१४०॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ ज्योतिर्लोकोर्ध्वलोकवर्णनो नाम षष्ठः सर्गः ॥६॥*

ज्योतिर्लोक और अनेक पटलोंसे युक्त स्वर्ग एवं मोक्षसे सहित ऊर्ध्व लोकका कथन करनेवाले इस क्षेत्रका संक्षेपसे कर्णप्रिय वर्णन किया है। अब हे आयुष्मन् ! हम कालद्रव्यका कथन करते हैं सो एकाग्रचित्तसे श्रवण कर ॥१३९॥ श्रीजिनेन्द्र भगवान्ने आज्ञाविचय, अपायविचय, विपाक विचय और संस्थान विचयके द्वारा चित्तवृत्तिके निरोध करनेको उज्ज्वल धर्मध्यान कहा है और चूँकि धर्मध्यान मोक्षका कारण है इसलिए इन्द्रियोंको वश करनेवाले पुरुषोंको लोकके संस्थान—आकारका चिन्तन करना चाहिए। आचार्योंने ठीक ही कहा है कि इन्द्रिय रूपी मदोन्मत्त हाथी और इन्द्रिय रूपी घोड़े मन्द आक्रमण होनेपर वशमें नहीं रहते। भावार्थ—मोक्षाभिलाषी पुरुषोंको मन और इन्द्रियोंको स्वतन्त्र नहीं छोड़ना चाहिए ॥१४०॥

*इस प्रकार जिसमें श्रीअरिष्टनेमि जिनेन्द्रके पुराणका संग्रह किया गया है ऐसे जिनसेनाचार्यरचित हरिवंश पुराणमें ज्योतिर्लोक तथा ऊर्ध्वलोकका वर्णन करनेवाला छठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥६॥*

---

१ भेदेन्द्रियास्वाविधेयाः क०, ख०, ग०, घ० ।

# सप्तमः सर्गः

वर्णगन्धरसस्पर्शमुक्तोऽगौरवलाघवः । वर्त्तनालक्षणः कालो मुख्यो गौणश्च स द्विधा ॥१॥
गतिस्थित्यवगाहानां धर्माधर्माम्बराणि च । निमित्तं सर्वभावानां वर्त्तनस्यात्र निश्चयः ॥२॥
धर्माधर्मनभोद्रव्यं यथैवागमदृष्टितः । तथा निश्चयकालोऽपि निश्चेतव्यो विपश्चिता ॥३॥
जीवानां पुद्गलानां च परिवृत्तिरनेकधा । गौणकालप्रवृत्तिश्च मुख्यकालनिबन्धना ॥४॥
सर्वेषामेव भावानां परिणामादिवृत्तयः । स्वान्तर्बहिर्निमित्तेभ्यः प्रवर्तन्ते समन्ततः ॥५॥
निमित्तमान्तरं तत्र योग्यता वस्तुनि स्थिता । बहिर्निश्चयकालस्तु निश्चितस्तत्त्वदर्शिभिः ॥६॥
अन्योन्यानुप्रवेशेन विना कालाणवः पृथक् । लोकाकाशमशेषं तु व्याप्य तिष्ठन्ति सञ्चिताः ॥७॥
द्रव्यार्थान्निर्विकारत्वादुदयव्ययवर्जिताः । नित्या एव कथञ्चित्ते स्वरूपसमवस्थिताः ॥८॥
अगुरुत्वलघुत्वात्मपरिणामसमन्विताः । परोपाधिविकारित्वादनित्यास्तु कथञ्चन ॥९॥
त्रिधा समयवृत्तीनां हेतुत्वात्ते त्रिधा स्मृताः । अनन्तसमयोत्पादादनन्तव्यपदेशिनः ॥१०॥
तेभ्यः कारणभूतेभ्यः समयस्य समुद्भवः । कारणेन विना कार्यं न कदाचित् प्रजायते ॥११॥
स्वत एवाऽसतो जन्म कार्यस्य यदि जायते । स्वत एव हि किं न स्याद् खरशृङ्गस्य सम्भवः ॥१२॥
न कालादन्यतो हेतोः कालकार्यसमुद्भवः । न हि सञ्जायते जातु शालिबीजाद् यवाङ्कुरः ॥१३॥

---

रूप, रस, गन्ध और स्पर्शसे रहित व हलका व भारी और वर्तना लक्षणसे युक्त कालद्रव्य है। वह मुख्य और गौणके भेदसे दो प्रकारका है ॥१॥ जिस प्रकार जीव और पुद्गलके गमन करनेमें धर्म द्रव्य, ठहरनेमें अधर्म द्रव्य और समस्त द्रव्योंको अवगाह देनेमें आकाश द्रव्य निमित्त है उसी प्रकार समस्त द्रव्योंकी वर्तना—षड्गुणी हानि वृद्धि रूप परिणमनमें निश्चय कालद्रव्य निमित्त है ॥२॥ जिस प्रकार धर्म-अधर्म और आकाशद्रव्यका आगमदृष्टिसे निश्चय काल द्रव्यका भी निश्चय करना चाहिए ॥३॥ जीव और पुद्गलोंका परिणमन नाना प्रकारका होता है और गौण कालकी प्रवृत्ति मुख्य कालके कारण है ॥४॥ समस्त पदार्थोंमें जो परिणाम क्रिया परत्व और अपरत्व रूप परिणमन होते हैं वे अपने-अपने अन्तरङ्ग तथा बहिरङ्ग निमित्तोंसे ही सब ओर प्रवृत्त होते हैं ॥५॥ उन अन्तरङ्ग, बहिरङ्ग निमित्तोंमें अन्तरङ्ग निमित्त तो वस्तुकी अपनी योग्यता है जो सदा उसमें स्थित रहती है और बाह्य निमित्त निश्चय कालद्रव्य है ऐसा तत्त्वदर्शी आचार्योंने निश्चित किया है ॥६॥ परस्परके प्रवेशसे रहित कालाणु पृथक्-पृथक् समस्त लोकको व्याप्तकर राशि रूपमें स्थित हैं ॥७॥ द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा कालाणुओंमें विकार नहीं होता इसलिए उत्पाद व्ययसे रहित होनेके कारण वे कथञ्चित् नित्य हैं और अपने स्वरूपमें स्थित हैं ॥८॥ अगुरु लघु गुणके कारण उन कालाणुओंमें प्रत्येक समय परिणमन होता रहता है तथा परपदार्थके सम्बन्धसे वे विकारी हो जाते हैं इसलिए पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा कथञ्चित् अनित्य भी हैं ॥९॥ भूत, भविष्य और वर्तमान रूप तीन प्रकारके समयका कारण होनेसे वे कालाणु तीन प्रकारके माने गये हैं और अनन्त समयोंके उत्पादक होनेसे अनन्त भी कहे जाते हैं ॥१०॥ उन कारणभूत कालाणुओंसे समयकी उत्पत्ति होती है सो ठीक ही है क्योंकि कारणके बिना कभी कार्य उत्पन्न नहीं होता ॥११॥ यदि असद्भूत कार्यकी उत्पत्ति कारणके बिना स्वयं ही होती है तो फिर गधेके सींगकी उत्पत्ति स्वयं ही क्यों नहीं हो जाती ? ॥१२॥ कालके सिवाय अन्य कारणसे काल रूप कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती क्योंकि धानके बीजसे कभी जौका अंकुर

जायते भिन्नजातीयो हेतुर्यत्राऽपि कार्यकृत् । तत्राऽसौ सहकारी स्यात् मुख्योपादानकारणं ॥१४॥
[1]युक्त्यागमबलादेवमनतीन्द्रियदर्शिनः । सद्भाव मुख्यकालस्य प्रतिपद्य व्यवस्थितः ॥१५॥
समयावलिकोच्छ्वास[2]प्राणस्तोकलवादिकः । व्यवहारस्तु विज्ञेयः कालः कालज्ञवर्णितः ॥१६॥
परिणाम प्रपन्नस्य गत्या सर्वजघन्यया । परमाणोर्निजाक्रान्तस्वप्रदेशव्यतिक्रमः ॥१७॥
कालेन यावतैव स्यादविभागः स भाषितः । समयः समयाभिज्ञैर्निरुद्ध[3]परमान्यतः ॥१८॥
तैरेवावलिकासङ्ख्यैः सङ्ख्याताभिस्तु भाषितौ । ताभिरुच्छ्वासनिश्वासौ तावुभौ प्राण इष्यते ॥१९॥
प्राणाः सप्त पुनः स्तोकः सप्तस्तोका भवेल्लवः । ते सप्त सप्तति सन्तो मुहूर्त्तास्त्रिंशदेव ते ॥२०॥
अहोरात्र भवेत्पक्षस्तानि पञ्चदशैव तौ । मासो मासावृतुस्तेषां त्रितय त्वयन तथा ॥२१॥
अयनद्वयमब्द स्यात् पञ्चाब्दानि युग पुनः । युगद्वय दशाब्दानि शत तानि दशाहतौ ॥२२॥
भवेद्वर्षसहस्रं तु शतं चापि दशाहतम् । दशवर्षसहस्राणि तदेव दशताडितम् ॥२३॥
ज्ञेय वर्षसहस्र तु तच्चापि दशसङ्गुणम् । पूर्वाङ्ग तु तदभ्यस्तमशीत्या चतुरग्रया ॥२४॥
तत्तद्गुणं च पूर्वाङ्ग पूर्वं भवति निश्चितम् । पूर्वाङ्ग तद्गुण तच्च पूर्वसज्ञं तु तद्गुणम् ॥२५॥
नियुताङ्ग पर तस्मान्नियुत च ततः परम् । कुमुदाङ्ग ततश्च स्याद् कुमुद तु ततः परम् ॥२६॥
पद्माङ्ग पद्ममप्यस्मात् नलिनाङ्गं तथैव च । नलिन कमलाङ्ग च कमल चाप्यतः परम् ॥२७॥
तुट्याङ्ग तुटयमप्यस्मादटटाङ्गं ततोऽपि च । अटट चाममाङ्ग स्यादममं चाप्यतः परम् ॥२८॥

उत्पन्न नहीं होता ॥१३॥ जहाँ कही भिन्न जातीय कारण कार्य उत्पादक होता है वहाँ वह सहकारी कारण ही होता है। कार्यकी उत्पत्तिमे मुख्य कारण उपादान है और सहकारी कारण उसका सहायक होता है ॥१४॥ इस प्रकार जो अतीन्द्रियदर्शी नहीं है अर्थात् स्थूल पदार्थको ही जानते है उनके लिए युक्ति और आगमके बलसे मुख्यकालका सद्भाव बताकर उसे व्यवस्थित किया है ॥१५॥ समय, आवलि, उच्छ्वास, प्राण, स्तोक और लव आदिको व्यवहार-काल जानना चाहिए ऐसा समयके ज्ञाता आचार्योंने वर्णन किया है ॥१६॥ सर्वजघन्य गतिसे परिणामको प्राप्त हुआ परमाणु जितने समयमे अपने द्वारा प्राप्त स्वर्गीय प्रदेशका उल्लंघन करता है उतने समयको समय-शास्त्रके ज्ञाता आचार्योंने समय कहा है। यह समय अविभागी होता है तथा परकी मान्यताको रोकनेवाला है ॥१७–१८॥

असंख्यात समयकी एक आवली होती है, संख्यात आवलियोका एक उच्छ्वास निश्वास होता है, दो उच्छ्वास निश्वासोका एक प्राण होता है। सात प्राणोका एक स्तोक होता है, सात स्तोकोंका एक लव होता है, सत्तर लवोका एक मुहूर्त होता है, तीस मुहूर्तोंका एक दिन-रात होता है, पन्द्रह दिन-रातका एक पक्ष होता है, दो पक्षका एक मास होता है, दो मासकी एक ऋतु होती है, तीन ऋतुओका एक अयन होता है, दो अयनोका एक वर्ष होता है, पॉच वर्षोका एक युग होता है, दो युगोके दश वर्ष होते है, इसमे दशका गुणा करनेपर सौ वर्ष होते हैं, इसमे दशका गुणा करनेपर हजार वर्ष होते है, इसमे दशका गुणा करनेपर दश हजार वर्ष होते है. इसमे दशका गुणा करनेपर एक लाख वर्ष होते हैं इसमे चौरासीका गुणा करनेपर एक पूर्वाङ्ग होता है, चौरासी लाख पूर्वाङ्गोका एक पूर्व, चौरासी लाख पूर्वोंका एक नियुताङ्ग, चौरासी लाख नियुताङ्गोका एक नियुत, चौरासी लाख नियुतोका एक कुमुदाङ्ग, चौरासी लाख कुमुदाङ्गोका एक कुमुद, चौरासी लाख कुमुदोका एक पद्माङ्ग, चौरासी लाख पद्माङ्गोका एक पद्म, चौरासी लाख पद्मोका एक नलिनाङ्ग, चौरासी लाख नलिनाङ्गोका एक नलिन, चौरासी लाख नलिनोका एक कमलाङ्ग, चौरासी लाख कमलाङ्गोका एक कमल, चौरासी लाख कमलोका एक तुट्याङ्ग, चौरासी लाख तुट्याङ्गोका एक तुट्य, चौरासी लाख तुट्योका एक अटटाङ्ग, चौरासी लाख

१ युक्तागम- म०, क० । २ -कोच्छ्वासः प्राण म० । ३ निरुद्ध. परमाश्रित. म० ।

ऊहाङ्गमूहमप्यस्माल्लताङ्गं च लताह्वयम् । महालताङ्गसंज्ञं स्यात् कालवस्तुमहालता ॥२९॥
शिरःप्रकम्पितं प्रोक्तं ततो हस्तप्रहेलिका । चर्चिकेत्यादिकः कालः सङ्ख्येयः परिभाषितः ॥३०॥
वर्षसङ्ख्याव्यतिक्रान्तः कालोऽसङ्ख्येय इष्यते । पल्यसागरसङ्ख्यान कल्पानन्तादिभेदवान् ॥३१॥
[1]आदिमध्यान्तनिर्मुक्तं निर्विभागमतीन्द्रियम् । मूर्तमप्यप्रदेशं च परमाणुं प्रचक्षते ॥३२॥
एकदैकं रसं वर्णं गन्धं स्पर्शावबाधकौ । दधत् स वर्ततेऽभेद्यः शब्दहेतुरशब्दकः ॥३३॥
आशङ्क्या नार्थतत्त्वज्ञैर्नभोंऽशानां समन्ततः । षट्केन युगपद्योगात्परमाणोः षडंशता ॥३४॥
स्वल्पाकाशषडंशाश्च परमाणुश्च महताः । सप्तांशाः स्युः कुतस्तु स्यात्परमाणोः षडंशता ॥३५॥
वर्णगन्धरसस्पर्शैः पूरणं गलनं च यत् । कुर्वन्ति स्कन्धवत्तस्मात् पुद्गलाः परमाणवः ॥३६॥
[2]अनन्तानन्तसङ्ख्यानपरमाणुसमुच्चयः । अवसंज्ञादिकासंज्ञा स्कन्धजातिस्तु जायते ॥३७॥
ताभिरष्टाभिरप्युक्ता संज्ञासंज्ञादिका तथा । ताभिरप्यष्ट सञ्ज्ञाभिस्तुटिरेणुः स्फुटीकृतः ॥३८॥

---

अटटाङ्गोंका एक अटट, चौरासी लाख अटटोंका एक अममाङ्ग, चौरासी लाख अममाङ्गोंका एक अमम, चौरासी लाख अममोंका एक ऊहाङ्ग, चौरासी लाख ऊहाङ्गोंका एक ऊह, चौरासी लाख ऊहोंका एक लताङ्ग, चौरासी लाख लताङ्गोंकी एक लता, चौरासी लाख लताङ्गोंका एक महा लताङ्ग, चौरासी लाख महालताङ्गोंकी एक महालता, चौरासी लाख महालताओंका एक शिरःप्रकम्पित, चौरासी लाख शिरःप्रकम्पितोंकी एक हस्त प्रहेलिका और चौरासी लाख प्रहेलिकाओंकी एक चर्चिका होती है। इस प्रकार चर्चिका आदिको लेकर संख्यात काल कहा गया है ॥१९-३०॥ जो वर्षोंकी संख्यासे रहित है वह असंख्येय काल माना जाता है इसके पल्य, सागर, कल्प तथा अनन्त आदि अनेक भेद हैं ॥३१॥

जो आदि मध्य और अन्तसे रहित है, निर्विभाग है, अतीन्द्रिय है और मूर्त होनेपर भी अप्रदेश—द्वितीयादिक प्रदेशोंसे रहित है उसे परमाणु कहते हैं ॥३२॥ वह परमाणु एक कालमें एक रस, एक वर्ण, एक गन्ध और परस्परमें बाधा नहीं करनेवाले दो स्पर्शोंको धारण करता है, अभेद्य है, शब्दका कारण है और स्वयं शब्दसे रहित है ॥३३॥ पदार्थके स्वरूपको जाननेवाले लोगोंको ऐसी आशंका नहीं करनी चाहिए कि सब ओरसे एक समय आकाशके छह अंशोंके साथ सम्बन्ध होनेसे परमाणुमे षडंशता है ॥३४॥ क्योंकि ऐसा माननेपर आकाशके छोटे-छोटे छह अंश और एक परमाणु सब मिलकर सप्तमांश हो जाते हैं अब परमाणुमे षडंशता कैसे हो सकती है ? ॥३५॥ क्योंकि परमाणु रूप, गन्ध, रस और स्पर्शके द्वारा पूरण तथा गलन करते रहते हैं इसलिए स्कन्धके समान परमाणु पुद्गल द्रव्य हैं ॥३६॥ अनन्तानन्त परमाणुओंके समूहको अवसंज्ञ कहते हैं। ये अवसंज्ञ आदि स्कन्धकी ही जातियाँ है ॥३७॥ आठ अवसंज्ञाओंकी

---

१ अत्तादिअत्तमज्झं अत्तंतं णेव इंदिए गेज्झं ।
जं दव्वं अविभत्तं तं परमाणु वदंति जिणा ॥९८॥ —त्रै० प्र०

२ परमाणूहिं अणंताणंतेहिं बहुविहेहिं दव्वेहिं ।
अवसण्णासण्णोत्ति सो खधो होइ णामेण ॥१०२॥
उवसण्णासण्णो वि य गुणिदो अट्ठेहि होदि णामेण ।
सण्णासण्णो त्ति तदो दु इदि खधो पमाणट्ठं ॥१०३॥
अट्ठेहिं गुणिदेहिं सण्णासण्णेहिं होदि तुडिरेणु ।
तित्तियमेत्तहदेहिं तुडिरेणूहि वि तसरेणु ॥१०४॥
तसरेणू रथरेणू उत्तमभोगावणीए वालग्गं ।
मज्झिमभोगखिदीए घोलं वि जहण्ण भोगखिदिवाल ॥१०५॥ इत्यादि —त्रै० प्र०

एतैरप्यष्टबालाग्रैरेकमेकाग्रमानसैः । कर्मभूमिमनुष्याणां बालाग्रमिति भासितम् ॥३९॥
तैरष्टाभिर्भवेल्लिक्षा ताभिर्यूका तथाष्टभिः । यूकाभिस्तु यवोऽष्टाभिर्यवैरष्टाभिरङ्गुलम् ॥४०॥
उत्सेधाङ्गुलमेतत्स्यादुत्सेधोऽनेन देहिनाम् । अल्पावस्थितवस्तूनां प्रमाणं च प्रगृह्यते ॥४१॥
प्रमाणाङ्गुलमेकं स्यात् तत्पञ्चशतसङ्गुणम् । प्रथमस्यावसर्पिण्यामङ्गुलं चक्रवर्तिनः ॥४२॥
बोध्यं यथास्वमुत्सेधव्यासादि महतः पुनः । द्वीपसागरशैलादेः प्रमाणाङ्गुलसम्मितम् ॥४३॥
स्वे स्वे काले मनुष्याणामङ्गुलं स्वाङ्गुलं मतम् । मीयते तेन तच्छत्रभृङ्गारनगरादिकम् ॥४४॥
त्रिविधाङ्गुलषट्कः स्यात् पादः पादद्वयं पुनः । वितस्तिस्तद्द्वयं हस्तस्तद्द्वयं किष्कुरिष्यते ॥४५॥
दण्डः किष्कुद्वयं दण्डः धनुर्नाड्या समा मताः । अष्टौ दण्डसहस्राणि योजनं परिभाषितम् ॥४६॥
प्रमाणयोजनव्यासस्त्वावगाह विशेषवत् । त्रिगुणं परिवेषेण क्षेत्रं पर्यन्तभित्तिकम् ॥४७॥
सप्ताहान्ताविरोमाग्रैरापूर्य कठिनीकृतम् । तदुद्धार्यमिदं पल्यं व्यवहाराख्यमिष्यते ॥४८॥
एकैकस्मिंस्ततो रोम्णि प्रत्यब्दशतमुद्धृते । यावताऽस्य क्षयः कालः पल्य व्युत्पत्तिमात्रकृत् ॥४९॥
असङ्ख्येयाब्दकोटीनां समयै रोमखण्डितम्[1] । प्रत्येकं पूर्वकं तत्स्यात्पल्यमुद्धारसंज्ञकम् ॥५०॥

एक संज्ञा-संज्ञा कही गई है, आठ संज्ञा-संज्ञाओंका एक त्रुटिरेणु प्रकट किया गया है ॥३८॥ आठ* त्रुटिरेणुओंका एक त्रसरेणु, आठ त्रसरेणुओंका एक रथरेणु, आठ रथरेणुओंका एक उत्तम भोगभूमिज मनुष्यके बालका अग्रभाग, उत्तमभोगभूमिज मनुष्यके आठ बालाग्रभागोंका एक मध्यमभोग भूमिज मनुष्यका बालाग्र और आठ मध्यमभोगभूमिज मनुष्यके बालाग्रोंका एक जघन्य भोगभूमिज मनुष्यका बालाग्र होता है ] जघन्य भोगभूमिज मनुष्योंके आठ बालाग्रोंका एक कर्मभूमिज मनुष्यका बालाग्र होता है, इन आठ बालाग्रोंकी एक लीख, आठ लीखोंका एक जूंआ, आठ जुंओंका एक जौ और आठ जौका एक उत्सेधाङ्गुल होता है। इस उत्सेधाङ्गुलसे जीवोंके शरीरकी ऊँचाई और छोटी वस्तुओंका प्रमाण ग्रहण किया जाता है ॥३९–४१॥ उत्सेधाङ्गुलमें पाँच सौका गुणा करनेपर एक प्रमाणाङ्गुल होता है। यह प्रमाणाङ्गुल अवसर्पिणीके प्रथम चक्रवर्तीका अङ्गुल है ॥४२॥ इस अङ्गुलसे बड़े-बड़े द्वीप समुद्र आदिकी ऊँचाई चौड़ाई आदि यथायोग्य जानी जाती है ॥४३॥ अपने-अपने समयमें मनुष्योंका जो अङ्गुल है वह स्वाङ्गुल माना गया है इसके द्वारा छत्र, कलश तथा नगर आदिका विस्तार नापा जाता है ॥४४॥ छह अङ्गुलोंका एक पाद होता है, दो पादोंकी एक वितस्ति, दो वितस्तियोंका एक हाथ और दो हाथोंका एक किष्कु होता है ॥४५॥ दो किष्कुओंका एक दण्ड, धनुष अथवा नाड़ी होती है, आठ हजार दण्डोंका एक योजन कहा गया है ॥४६॥

एक ऐसा क्षेत्र (गर्त) बनाया जाय जो एक प्रमाण योजन बराबर लम्बा-चौड़ा तथा गहरा हो, जिसकी परिधि इससे कुछ अधिक तिगुनी हो तथा जिसके चारों तरफ दीवालें बनाई गई हों ॥४७॥ इस क्षेत्रको एकसे लेकर सात दिन तककी भेड़के बालोंके ऐसे टुकड़ोंसे जिनके कि दूसरे टुकड़े न हो सकें ऊपर तक कूट-कूट कर भरा जाय। इस गर्तको व्यवहारपल्य कहते हैं ॥४८॥ सौ-सौ वर्षके बाद एक-एक बालका टुकड़ा उस गर्तसे निकालनेपर जितने समयमें वह खाली हो जाय उतने समयको व्यवहारपल्योपम काल कहते हैं ॥४९॥ तदनन्तर उन्हीं बालके टुकड़ोंमें प्रत्येक टुकड़ेके, असंख्यात करोड़ वर्षोंमें जितने समय हैं उतने टुकड़े बुद्धिसे कल्पित टुकड़ोंसे पूर्वोक्त प्रमाणवाले गर्तको भरा जाय। इस भरे हुए गर्तको उद्धारपल्य कहते हैं और

१ रोमखण्डितैः म०, ग०।

* कोष्ठकान्तर्गत भावको सूचित करनेवाले श्लोक सम्पादनके लिए प्राप्त चारों हस्तलिखित तथा एक मुद्रित पाँचों प्रतियोंमें नहीं है परन्तु है आवश्यक। इसलिए उनका प्रासङ्गिक अनुवाद दिया गया है।

कोटीकोट्यो दशामीषां[1] पल्यानां सागरोपमा । ताभ्यामर्द्धतृतीयाभ्यां द्वीपसागरसंमितिः[2] ॥५१॥
[3]सोऽध्वा द्विगुणितो रज्जुस्तनुवातोभयान्तभाग् । निष्पद्यते[4] त्रयो लोकाः प्रमीयन्ते बुधैस्तया ॥५२॥
असङ्ख्यवर्षकोटीनां समयै रोमखण्डितैः । उद्धारपल्यमद्धाख्यं स्यात्कालोऽद्धाभिधीयते ॥५३॥
कालः पल्योपमाख्योऽसौ समयं समयं प्रति । क्षीयमाणः प्रमाणार्थमायुषो विनियुज्यते ॥५४॥
कोटीकोट्यो दशामीषां जायते सागरोपमा । मेया संसारिणां चाभिरायुःकर्मभवस्थितिः ॥५५॥
कोटीकोट्यो दशैतासां प्रत्येकमवसर्पिणी । उत्सर्पिणी च कालाः षट् प्रत्येकमनयोः समाः ॥५६॥
अवसर्पति वस्तूनां शक्तिर्यत्र क्रमेण सा । प्रोक्ताऽवसर्पिणी सार्था सान्यथोत्सर्पिणी तथा ॥५७॥
सुषमासुषमाऽऽद्या स्यात् द्वितीया सुषमा समा । दुःषमासुषमाऽऽद्या स्यात् सुषमादुःषमादिका ॥५८॥
दुःषमा चावसर्पिण्यामतिदुःषमया सह । ता एव प्रतिलोमाः स्युरुत्सर्पिण्यां च षट् समाः ॥५९॥
कोटीकोट्यश्चतस्रश्च तिस्रो द्वे च यथाक्रमम् । आदितस्तिसृणां तासां प्रमाणं सागरोपमाः ॥६०॥
द्वाचत्वारिंशदब्दानां सहस्रैः परिवर्जिता । कोटीकोटीसमुद्राणां तुर्यायस्य यथाक्रमम् ॥६१॥
[5]तानि वर्षसहस्राणि विभक्तानि समं भवेत् । पञ्चमस्य च षष्ठस्य प्रमाणं कालवस्तुनः ॥६२॥
कल्पस्ते[6] द्वे तथार्थानां वृद्धिहानिमती स्थितिः । भरतैरावतक्षेत्रेष्वन्येष्वपि ततोऽन्यथा ॥६३॥

---

एक-एक समयमें एक-एक टुकड़ा निकालनेपर जितने समयमें वह गर्त खाली हो जाय उतने समयको उद्धारपल्योपम काल कहते हैं ॥५०॥ दश कोड़ाकोड़ी उद्धारपल्योंका एक उद्धार सागर होता है और ढाई उद्धार सागरोपम काल अथवा पच्चीस कोड़ाकोड़ी उद्धारपल्योंके बालोंके जितने टुकड़े हों उतने द्वीपसागरोंका प्रमाण है ॥५१॥ द्वीपसागरोंका जो अध्वा अर्थात् एक दिशाका विस्तार है उसे दुगुना करनेपर रज्जुका प्रमाण निकलता है। यह रज्जु दोनों दिशाओंके तनुवातवलयके अन्त भागको स्पर्श करती है। विद्वान् लोग इसके द्वारा तीन लोकोंका प्रमाण निकालते हैं ॥५२॥ उद्धार पल्यके रोम खण्डोंके असंख्यात करोड़ वर्षोंके समय बराबर बुद्धि द्वारा खण्ड कल्पित किये जावें और उनसे पूर्वोक्त गर्तको भरा जाय। इस गर्तको अद्धा पल्य कहते हैं। उनमें से एक-एक समयके बाद एक-एक टुकड़ाके निकालनेपर जितने समयमें वह खाली हो जाय उतने समयको अद्धापल्योपम काल कहते है। आयुका प्रमाण बतलानेके लिए इसका उपयोग होता है ॥५३-५४॥ दश कोड़ाकोड़ी अद्धापल्योंका एक अद्धासागर होता है, इसके द्वारा संसारी जीवोंकी आयु, कर्म तथा संसारकी स्थिति जानी जाती है ॥५५॥ दश कोड़ाकोड़ी अद्धासागरोंकी एक अवसर्पिणी तथा उतने ही सागरोंकी एक उत्सर्पिणी होती है। इनमें प्रत्येकके छह-छह भेद हैं ॥५६॥ जिसमें वस्तुओंकी शक्ति क्रमसे घटती जाती है उसे अवसर्पिणी और जिसमें बढ़ती जाती है उसे उत्सर्पिणी कहते हैं। इनका अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी नाम सार्थक है ॥५७॥ १ सुषमासुषमा, २ सुषमा, ३ सुषमादुःषमा, ४ दुःषमासुषमा, ५ दुःषमा और ६ दुःषमादुःषमा ये अवसर्पिणीके छह भेद हैं और इससे उल्टे अर्थात् १ दुःषमादुःषमा, २ दुःषमा, ३ सुषमादुःषमा, ४ दुःषमासुषमा, ५ सुषमा और ६ सुषमासुषमा ये छह उत्सर्पिणीके भेद हैं ॥५८-५९॥ प्रारम्भके तीन कालोंका प्रमाण क्रमसे चार कोड़ाकोड़ी सागर, तीन कोड़ाकोड़ी सागर और दो कोड़ाकोड़ी सागर है ॥६०॥ चौथे कालका प्रमाण बयालीस हजार वर्ष कम एक कोड़ाकोड़ी सागर है और पाँचवें तथा छठवें कालका प्रमाण इक्कीस-इक्कीस हजार वर्ष प्रमाण है ॥६१-६२॥ जिस प्रकार दश कोड़ाकोड़ी सागरका अवसर्पिणी काल है उसी प्रकार दश कोड़ाकोड़ी सागरका उत्सर्पिणी काल है। अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी दोनों

---

१ दशैतेषां क० । २ द्वीपसागरप्रमाणम् । ३ द्वीपसागराणामेकस्मिन् दिशि मर्यादामार्गः अध्वा कथ्यते । ४ निष्पद्यन्ते म०, ग०, ङ०, क० । ५ द्वाचत्वारिंशद्वर्षसहस्राणि विभक्तानि द्विधाकृतानि अर्थात् एकविंशतिवर्षसहस्राणि । ६ उत्सर्पिण्यवसर्पिण्यौ ।

आद्येषु त्रिषु कालेषु कल्पवृक्षविभूषिता । भोगभूमिरियं भूमिर्भोगभूमिस्तु भारती ॥६४॥
युग्मधर्मभुजो भूत्वा तेषामादौ जगत्प्रजाः । षट्चतुर्द्विसहस्राणि धनूंषि वपुषोच्छ्रिताः ॥६५॥
आयुस्त्रिद्व्येकपल्यैस्तु तुल्यं तासां यथाक्रमम् । देवोत्तरकुरुक्षेत्रहरिहैमवतेष्विव ॥६६॥
प्रोद्यदादित्यवर्णाभाः पूर्णचन्द्रसमप्रभाः । प्रियङ्गुश्यामवर्णाश्च तेषु स्त्रीपुरुषास्त्रिषु ॥६७॥
[1]पृष्ठकाण्डकसङ्ख्यानं षट्पञ्चाश शतद्वयम् । अष्टाविंशं शतं तेषां चतुःषष्टिर्यथाक्रमम् ॥६८॥
दिव्यं बदरतन्मात्रमक्षमात्रं च भोजनम् । तथाऽमलकमात्रं च चतुस्त्रिद्विदिनैस्त्रिषु ॥६९॥
तत्त्रिकालनियोगेन धरित्रीयं नियन्त्रिता । त्रिभेदानां तदादत्ते नित्यभोगभुवां स्थितिम् ॥७०॥
रत्नप्रभा यथा भाति पृथिवीयमवस्थितैः । एषा तथा स्फुरद्रत्नपटलैरुपरिस्थितैः ॥७१॥
इन्द्रनीलादिभिर्नीलैः कृष्णैर्जात्यञ्जनादिभिः । पद्मरागादिकैः रक्तैः पीतैर्हैमादिभिः परैः ॥७२॥
श्वेतैर्मुक्तादिभिर्भूमिर्मयूखाक्रान्तदिङ्मुखैः । पञ्चवर्णैः श्रिता रत्नैः स्वर्गभूरिव शोभते ॥७३॥
चन्द्रकान्तशिलाऽस्योर्वी विद्रुमाधरपल्लवा । ललनेव तदाऽऽभाति रत्नकाञ्चनकञ्चुका ॥७४॥
चन्द्रकान्तांशवः शीताः सूर्यकान्तांशवोऽन्यथा । विश्लिष्यन्त्यत्र नाश्लिष्टाः शीतोष्णव्यथिता इव ॥७५॥

मिलकर कल्प काल कहलाते हैं । इन दोनों कालोंके समय भरत ऐरावत क्षेत्रमें पदार्थोंकी स्थिति हानि और वृद्धिको लिये हुए होती है । इन दो क्षेत्रोंके सिवाय अन्य क्षेत्रोंमें पदार्थोंकी स्थिति हानिवृद्धिसे रहित—अवस्थित है ॥६३॥ प्रारम्भके तीन कालोंमें भरत क्षेत्रकी यह भूमि भोग-भूमि कहलाती है जो कि यथार्थमें नाना प्रकारके भोगोंकी भूमि—स्थान भी है ॥६४॥ उन तीनों कालोंके प्रारम्भमें मनुष्य क्रमसे छह हजार, चार हजार और दो हजार धनुष ऊँचे रहते थे तथा स्त्री-पुरुषोंकी उत्पत्ति युगल रूपमें—साथ ही साथ होती थी ॥६५॥ उस समय उनकी आयु देवकुरु, उत्तरकुरु, हरिवर्ष तथा हैमवत क्षेत्रके मनुष्योंके समान क्रमसे तीन पल्य, दो पल्य और एक पल्यके तुल्य होती थी ॥६६॥ उन तीन कालोंमें स्त्री-पुरुष क्रमसे उदित होते हुए सूर्यके समान, पूर्णचन्द्रके समान और प्रियङ्गु पुष्पके समान आभावाले होते थे ॥६७॥ उनकी पीठकी हड्डियोंकी संख्या पहले कालमें दो सौ छप्पन, दूसरे कालमें एक सौ अट्ठाईस और तीसरे कालमें चौंसठ थी ॥६८॥ उनका पहले कालमें चार दिनके अन्तरसे बेरके बराबर, दूसरे कालमें दो दिनके अन्तरसे बहेड़ाके बराबर और तीसरे कालमें दो दिनके अन्तरसे आँवलेके बराबर दिव्य—कल्पवृक्षोत्पन्न आहार होता था ॥६९॥ उन तीन कालोंके नियोगसे नियन्त्रित यह भारतवर्षकी भूमि उस समय क्रमशः तीन प्रकारकी स्थायी भोगभूमियोंकी रीतिको ग्रहण करती थी अर्थात् उस समय यहाँकी व्यवस्था शाश्वती उत्तम, मध्यम और जघन्य भोगभूमियोंके समान थी ॥७०॥ जिस प्रकार रत्नप्रभा पृथिवी, स्थायी लगे हुए रत्नोंके पटलोंसे सुशोभित है उसी प्रकार भरत क्षेत्रकी यह भूमि भी उस समय ऊपर स्थित देदीप्यमान रत्नोंके पटलोंसे सुशोभित होती है ॥७१॥ अपनी किरणोंसे दिशाओंको व्याप्त करनेवाले इन्द्रनील आदि नीलमणि, जात्यञ्जन आदि कृष्णमणि, पद्मराग आदि लालमणि, हैम आदि पीले मणि और मुक्ता आदि सफेद मणि इस प्रकार पाँच वर्णके मणियोंसे व्याप्त हुई यह भूमि उस समय स्वर्गभूमिके समान सुशोभित हो रही थी ॥७२-७३॥ चन्द्रकान्तमणि जिसका मुख था, मूँगा जिसके ओठ थे तथा रत्न और स्वर्ण जिसकी चोली थे ऐसी यह भूमि उस समय किसी स्त्रीके समान सुशोभित होती थी ॥७४॥ चन्द्र-कान्त मणिकी किरणे शीतल होती है और सूर्यकान्त मणिकी उष्ण । परन्तु यहाँ दोनों ही एक दूसरेसे मिलकर अलग-अलग नहीं होती थीं जिससे ऐसा जान पडता था मानो चन्द्रकान्तकी किरणें ठण्डसे पीड़ित थीं इसलिए सूर्यकान्तकी उष्ण किरणोंको नहीं छोडना चाहती थीं और

---

१ पृष्ठास्थिचयानां सख्या एतेन पदेन वेदितव्या ।

परस्परकराश्लेषरागमूर्च्छितमूर्तिभिः । मणिजातिविशेषैर्भूर्भाति प्रेमवशैरिव ॥७६॥
पञ्चवर्णसुखस्पर्शसुगन्धरसशब्दकैः । संच्छन्ना राजते क्षोणी तृणैश्च चतुरङ्गुलैः ॥७७॥
पूर्णैर्दधिमधुक्षीरघृतेक्षुरससज्जलैः । रत्नरोधोभिरुर्व्याऽभात् दिव्यवाप्यसरोवरैः ॥७८॥
नानावर्णमणिच्छन्नैः सौवर्णैः प्राणिसौख्यदैः । रम्यैः क्षोणीधरैः क्षोणी भ्राजते नितरां सदा ॥७९॥
ज्योतिर्गृहप्रदीपाङ्गैस्तूर्यभोजनभाजनैः । वस्त्रमाल्याङ्गभूषाङ्गैर्मद्याङ्गैश्च द्रुमैरभात ॥८०॥
ज्योतिरङ्गद्रुमा ज्योतिश्छन्नचन्द्रार्कमण्डलाः । अहोरात्रकृतं भेदं भिन्दन्तो भान्ति सन्ततम् ॥८१॥
सोद्यानभूमयश्चित्राः प्रासादा बहुभूमयः । गृहाङ्गद्रुमखण्डोत्था मण्डयन्ति नभोऽङ्गणम् ॥८२॥
विशालायतशाखाभिः पद्मकुड्मलपल्लवान् । धारयन्ति प्रदीपाभान् प्रदीपाङ्गमहीरुहाः ॥८३॥
चतुर्विधं शुभं वाद्यं ततं च विततं घनम् । सुषिरं च सृजन्त्यत्र तूर्याङ्गद्रुमजातयः ॥८४॥
षड्रसान्यतिमृष्टानि चतुर्भेदानि भोगिनाम् । भोजनाङ्गद्रुमा नानाभोजनानि सृजन्ति ते ॥८५॥
पात्राणि स्थालकं चोलसौवर्णादीन्यनेकशः । भाजनानि विचित्राणि भाजनाङ्गाः सृजन्त्यलम् ॥८६॥
पट्टचीनदुकूलानि वस्त्राणि विविधानि वै । बिभ्राणाः स्कन्धशाखासु भान्ति वस्त्राङ्गपादपाः ॥८७॥

---

सूर्यकान्तकी किरणें गर्मीसे पीड़ित हैं इसलिए चन्द्रकान्तकी शीतल किरणोंको नहीं छोड़ना चाहती थीं ॥७५॥ जिस प्रकार प्रेमके वशीभूत हुए मनुष्य परस्पर कराश्लेष अर्थात् हाथोंका आलिङ्गन करते हैं और राग अर्थात् प्रेमसे उनके शरीर मूर्च्छित रहते हैं, उसी प्रकार यहाँके नाना प्रकारके मणि भी परस्पर कराश्लेष अर्थात् किरणोंका आलिङ्गन करते हैं और राग अर्थात् रङ्गसे उनकी आकृति मूर्च्छित—वृद्धिंगत होती रहती है। इस प्रकार जो प्रेमके वशीभूतके समान जान पड़ते थे ऐसे मणियोंसे वह भूमि अत्यधिक सुशोभित हो रही थी ॥७६॥ जिनका वर्ण पाँच प्रकारका था, स्पर्श सुखकारी था तथा गन्ध, रस और शब्द जिनके उत्तम थे ऐसे चार अंगुल प्रमाण तृणोंसे ढकी हुई यहाँकी भूमि सुशोभित हो रही थी ॥७७॥ जो दही, मधु, दूध, घी और ईखके समान स्वादवाले उत्तम जलसे भरे हुए थे तथा जिनके तट रत्ननिर्मित थे ऐसी सुन्दर-सुन्दर वावड़ियों और सरोवरोंसे वह भूमि अत्यधिक सुशोभित थी ॥७८॥ रङ्ग-बिरङ्गे मणियोंसे आच्छादित एवं प्राणियोंको सुख देनेवाले सुवर्णमय सुन्दर पर्वतोंसे यह भूमि सदा अत्यधिक सुशोभित रहती थी ॥७९॥ १ ज्योतिरङ्ग, २ गृहाङ्ग, ३ प्रदीपाङ्ग, ४ तूर्याङ्ग, ५ भोजनाङ्ग, ६ भाजनाङ्ग, ७ वस्त्राङ्ग, ८ माल्याङ्ग, ९ भूषणाङ्ग और १० मद्याङ्ग जातिके कल्पवृक्षोंसे वह भूमि सदा सुशोभित रहती थी ॥८०॥ जिन्होंने अपनी कान्तिसे चन्द्रमा और सूर्यके मण्डलको आच्छादित कर रखा था ऐसे ज्योतिरङ्ग जातिके कल्पवृक्ष दिन-रातका भेद दूर करते हुए सदा सुशोभित रहते थे ॥८१॥ जो बाग-बगीचोंसे सहित थे तथा जिनमें अनेक खण्ड थे ऐसे गृहाङ्ग जातिके कल्पवृक्षोंसे उत्पन्न हुए नाना प्रकारके वृक्ष आकाश रूपी आँगनको सुशोभित कर रहे थे ॥८२॥ प्रदीपाङ्ग जातिके कल्पवृक्ष अपनी लम्बी-चौड़ी शाखाओंसे दीपकके समान आभावाले कमलकी बोड़ियोंके आकार नये-नये पत्तोंको धारण कर रहे थे ॥८३॥ यहाँ जो तूर्याङ्ग जातिके कल्पवृक्ष थे वे तत, वितत, घन और सुषिरके भेदसे चार प्रकारके शुभ बाजोंको सदा उत्पन्न करते रहते थे ॥८४॥ भोजनाङ्ग जातिके कल्पवृक्ष भोगी मनुष्योंके लिए छह प्रकारके रसोंसे परिपूर्ण, अत्यन्त स्वादिष्ट तथा अन्न, पान, खाद्य और लेह्यके भेदसे चार भेदवाले नाना प्रकारके भोजनको उत्पन्न करते रहते थे ॥८५॥ भाजनाङ्ग जातिके कल्पवृक्ष मणि एवं सुवर्णादिसे निर्मित थाली, कटोरा आदि अनेक प्रकारके बर्तन उत्पन्न करते थे ॥८६॥ वस्त्राङ्ग जातिके कल्पवृक्ष अपनी पींड तथा शाखाओंपर पाट, चीनी तथा रेशम आदिके बने हुए नाना प्रकारके वस्त्र धारण करते हुए

---

१. रत्नभानुना क० ।

मालतीमल्लिकाद्युद्यत्कुसुमग्रथितानि तु । भान्ति माल्यानि बिभ्राणा माल्याङ्गधरणीरुहाः ॥८८॥
हारकुण्डलकेयूरकटिसूत्रादिभिश्रिताः । भूषणैर्भूषिताङ्गाश्च भान्ति स्त्रीपुरुषोचितैः ॥८९॥
मद्यभेदाः प्रसन्नाद्या मदशक्तेर्विधायकाः । सम्पाद्यन्ते नरस्त्रीणां हृद्या मद्याङ्गपादपैः ॥९०॥
दशधाकल्पवृक्षोत्थ भोग युग्मानि भुञ्जते । दशाङ्गभोगचक्रेशभोगतोऽभ्यधिक तदा ॥९१॥
तदा स्त्रीपुंसयुग्मानां गर्भान्निर्लुठितात्मनाम् । दिनानि सप्त गच्छन्ति निजाङ्गुष्ठावलेहनैः ॥९२॥
रगतामपि सप्तैव सप्तास्थिरपराक्रमैः । स्थिरैश्च सप्त तैः सप्त कलासु च गुणेषु च ॥९३॥
कालेन तावता तेषां प्राप्तयौवनसम्पदाम् । सम्यक्त्वग्रहणेऽपि स्याद् योग्यता सप्तभिर्दिनैः ॥९४॥
स्त्रीपुंसलक्षणैः पूर्णा विशुद्धेन्द्रियबुद्धयः । कलागुणविदग्धास्ता रमन्ते नीरुजा प्रजाः ॥९५॥
नरा देवकुमाराभा नार्यो देवाङ्गनोपमाः । वर्णगन्धरसस्पर्शशब्दवेषमनोरमा ॥९६॥
श्रोत्र गीतरवे रूपे चक्षुर्घ्राण सुसौरभे । जिह्वा मुखरसास्वादे सुस्पर्शे स्पर्शन तनोः ॥९७॥
अन्योन्यस्य तदासक्त दम्पतीनां निरन्तरम् । स्तोकमपि न सन्तृप्तं मनोऽधिष्ठितमिन्द्रियम् ॥९८॥
मिथुनानि यथा नृणां रमन्ते प्रेमनिर्भरम् । तथा कल्पद्रुमाहारैस्तिरश्चां तृप्तचेतसाम् ॥९९॥
क्वचित्सैंहं क्वचिन्नैभं क्वचिदौष्ट्रं च शौकरम् । क्वचित् क्रीडन्ति वैयाघ्रं मिथुन मदमन्थरम् ॥१००॥
गवाश्वमहिषादीनां मिथुनानि मिथस्तदा । मर्त्यायुःप्रमितायूंषि रंरम्यन्ते निजेच्छया ॥१०१॥
आर्यामाह नरो नारीमार्यं नारी नर निजम् । भोगभूमिनरस्त्रीणां नाम साधारण हि तत् ॥१०२॥
उत्तमा जातिरेकैव चातुर्वर्ण्यं न षट्क्रियाः । न स्वस्वामिकृतः पुंसां सम्बन्धो न च लिङ्गिनः॥१०३॥

सुशोभित होते थे ॥८७॥ माल्याङ्ग जातिके कल्पवृक्ष मालती, मल्लिका आदिके ताजे फूलोंसे गुँथी हुई मालाओंको धारण करते हुए सुशोभित हो रहे थे ॥८८॥ भूषणाङ्ग जातिके कल्पवृक्ष स्त्री-पुरुषोंके योग्य हार, कुण्डल, बाजूबन्द तथा मेखला आदि आभूषणोंसे व्याप्त हो सुशोभित थे ॥८९॥ और मद्याङ्ग जातिके कल्पवृक्षोंके द्वारा स्त्री-पुरुषोंके लिए प्रिय तथा उनकी मदशक्तिको उत्पन्न करनेवाले प्रसन्ना आदि नाना प्रकारके मद्य उत्पन्न किये जाते थे ॥९०॥ उस समय वहाँ स्त्री-पुरुषोंके युगल दश प्रकारके कल्पवृक्षोंसे उत्पन्न चक्रवर्तीके दशाङ्ग भोगोंसे भी अधिक भोगोंका उपभोग करते थे ॥९१॥ उस समय गर्भसे उत्पन्न हुए स्त्री-पुरुषों ( युगलियों ) के सात दिन तो अपना अँगूठा चूसते-चूसते व्यतीत हो जाते थे, तदनन्तर सात दिन रेंगते हुए, सात दिन लड़खड़ाती हुई गतिसे, सात दिन स्थिर गतिसे, सात दिन कला तथा अनेक गुणोंके अभ्यास-से और सात दिन यौवन रूप सम्पदाके प्राप्त करनेमें व्यतीत होते थे। उसके बाद सातवें सप्ताह-में उन्हें सम्यग्दर्शन ग्रहण करनेकी योग्यता आती थी ॥९२-९४॥ स्त्री-पुरुषोंके उत्तमोत्तम लक्षणों-से युक्त, विशुद्ध इन्द्रिय और बुद्धिके धारक, कला और गुणोंमें चतुर एवं रोगोंसे रहित उस समयके लोग आनन्दसे क्रीड़ा करते थे ॥९५॥ वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श और वेषके द्वारा मनको आनन्दित करनेवाले वहाँके लोग देवकुमारोंके समान तथा वहाँकी स्त्रियाँ देवाङ्गनाओंके समान जान पड़ती थीं ॥९६॥ उस समय स्त्री-पुरुषोंके कान परस्परके संगीत शब्दोंमें, चक्षु रूपके देखनेमें, घ्राण सुगन्धिके ग्रहण करनेमें, जिह्वा मुखके रसास्वादमें और स्पर्शन शरीरके उत्तम स्पर्शके ग्रहण करनेमें निरन्तर आसक्त रहते थे। उनके मन तथा इन्द्रियाँ रञ्चमात्र भी सन्तुष्ट नहीं होती थीं ॥९७-९८॥ जिस प्रकार मनुष्योंके जोड़े कल्पवृक्ष सम्बन्धी आहारोंसे सन्तुष्ट हो प्रेमपूर्वक क्रीड़ा करते हैं उसी प्रकार सन्तुष्ट चित्तके धारक तिर्यंचोंके जोड़े भी प्रेमपूर्वक क्रीडा करते थे ॥९९॥ उस समय कहीं सिंहोंके युगल, कहीं हाथियोंके युगल, कहीं ऊँटोंके युगल, कहीं शूकरोंके युगल, और कहीं मदसे धीमी चाल चलनेवाले व्याघ्रोंके युगल क्रीड़ा करते थे ॥१००॥ कहीं मनुष्योंके बराबर आयुको धारण करनेवाले गाय, घोड़े और भैंसोंके जोड़े अपनी इच्छानुसार अत्यधिक क्रीड़ा करते थे ॥१०१॥ वह पुरुष स्त्रीको आर्या और स्त्री पुरुषको आर्य कहती थी। यथार्थमें भोग भूमिज स्त्री-पुरुषोंका वह साधारण नाम है ॥१०२॥ उस समय सबकी एक ही उत्तम जाति होती

मध्यस्था एव सर्वत्र न मित्राणि न शत्रवः । प्रकृत्याल्पकषायित्वाद्यान्ति चायुःक्षये दिवम् ॥१०४॥
सुखमृत्यु: क्षुतेः पुंसो जृम्भारम्भेण च स्त्रियाः । जन्मबद्धस्य प्रेमस्य युगलस्य सहैव सः ॥१०५॥
अथ ज्ञात्वा गणाधीशः श्रेणिकस्य मनोगतम् । भोगभूमिसमुत्पत्तिनिमित्तमभणीदिति ॥१०६॥
कर्मभूमिगता मर्त्याः प्रकृत्याल्पकषायिण: । अत्र ते पात्रदानात् स्युर्भोगभूमिषु मानुषाः ॥१०७॥
सम्यक्त्वज्ञानचारित्रतपःशुद्धिपवित्रिताः । मध्यस्थाः शत्रुमित्रेषु सन्तो हि पात्रमुत्तमम् ॥१०८॥
मध्यमं तु भवेत्पात्रं संयतासंयता जनाः । जघन्यमुदितं पात्रं सम्यग्दृष्टिरसंयतः ॥१०९॥
त्रिविधेऽपि बुधः पात्रे दानं दत्त्वा यथोचितम् । भोगभूमिसुखं दिव्यं भुङ्क्ते भूत्वा तु मानुषः ॥११०॥
सुक्षेत्रे विधिवत्क्षिप्तं बीजमल्पमपि व्रजेत् । वृद्धिं यथा तथा पात्रे दानमाहारपूर्वकम् ॥१११॥
शालीक्षुक्षेत्रनिक्षिप्तं यथा मिष्टं पयो भवेत् । धेनुभिश्च यथा पीतं क्षीरत्वं प्रतिपद्यते ॥११२॥
तथैवाल्परसास्वादमन्नपानौषधादिकम् । पात्रदत्तं परत्र स्यादमृतास्वादमक्षयम् ॥११३॥
निवृत्ताः स्थूलहिंसादेर्मिथ्यादृग्ज्ञानवृत्तयः । कुपात्रमिति विज्ञेयमपात्रमनिवृत्तयः ॥११४॥
कुपात्रदानतो भूत्वा तिर्यञ्चो भोगभूमिषु । सम्भुञ्जतेऽन्तरं द्वीपं कुमानुषकुलेषु वा ॥११५॥
असत्क्षेत्रे यथा क्षिप्तं बीजमल्पफलं फलेत् । कुपात्रेऽपि तथा दत्तं दानं दात्रे कुभोगभाक् ॥११६॥
ऊपरक्षेत्रनिक्षिप्तशालिर्नश्यति मूलतः । यथाऽत्र विफलं दानं कुपात्रपतितं तथा ॥११७॥

---

है, वहाँ न ब्राह्मणादि चार वर्ण होते हैं व असि, मषी आदि छह कर्म होते हैं, न सेवक और स्वामीका सम्बन्ध होता है और न वेषधारी ही होते हैं ॥१०३॥ वहाँके मनुष्य सब विषयोंमें मध्यस्थ रहते हैं, वहाँ न मित्र होते हैं और न शत्रु। एवं स्वभावसे ही अल्पकषायी होनेके कारण आयु समाप्त होनेपर सब नियमसे देव पर्यायको ही प्राप्त होते हैं ॥१०४॥ जन्मसे ही जिसका प्रेमभाव परस्परमें निबद्ध रहता था ऐसे पुरुषकी मृत्यु छींक आनेसे तथा स्त्रीकी मृत्यु जिमहाई लेने मात्रसे सुखपूर्वक हो जाती थी ॥१०५॥

अथानन्तर गणधर देव श्रेणिकका मनोभिप्राय जानकर भोगभूमिमें उत्पन्न होनेके कारण इस प्रकार कहने लगे ॥१०६॥ कर्म-भूमिके जो मनुष्य स्वभावसे ही मन्दकषाय होते हैं वे पात्र-दानके प्रभावसे भोगभूमिमें मनुष्य होते हैं ॥१०७॥ जो सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक् चारित्र और सम्यक् तपकी शुद्धिसे पवित्र हैं तथा शत्रु और मित्रोंपर मध्यस्थ भाव रखते हैं ऐसे साधु उत्तम पात्र कहलाते हैं ॥१०८॥ संयमासंयमको धारण करनेवाले श्रावक मध्यम पात्र हैं और अविरत सम्यग्दृष्टि जघन्य पात्र कहे जाते हैं ॥१०९॥ उक्त तीनों प्रकारके पात्रोंमें यथायोग्य दान देकर बुद्धिमान् मनुष्य भोगभूमिमें आर्य होकर वहाँका दिव्य सुख भोगता है ॥११०॥ जिस प्रकार उत्तम क्षेत्रमें विधि-पूर्वक बोया हुआ छोटा भी बीज वृद्धिको प्राप्त होता है उसी प्रकार पात्रके लिए दिया हुआ आहार आदि दान भी वृद्धिको प्राप्त होता है ॥१११॥ जिस प्रकार धान और ईखके खेतमें पड़ा हुआ जल मीठा हो जाता है और गायोंके द्वारा पीया हुआ पानी दूध पर्यायको प्राप्त हो जाता है उसी प्रकार पात्रके लिए दिया हुआ अल्प रसवाला अन्न, पान तथा औष-ध्यादिकका दान परभवमें अविनाशी तथा अमृतके समान स्वादसे युक्त हो जाता है ॥११२-११३॥ जो स्थूल हिंसा आदिसे निवृत्त हैं परन्तु मिथ्यादृष्टि, मिथ्याज्ञान और मिथ्या-चारित्रके धारक हैं वे कुपात्र कहलाते हैं और जो स्थूल हिंसा आदिसे भी निवृत्त नहीं हैं उन्हें अपात्र जानना चाहिए ॥११४॥ कुपात्र दानके प्रभावसे मनुष्य, भोगभूमियोंमें तिर्यञ्च होते हैं अथवा कुमानुष कुलोंमें उत्पन्न होकर अन्तर द्वीपोंका उपभोग करते हैं ॥११५॥ जिस प्रकार खराब खेतमें बोया हुआ बीज अल्प फलवाला होता है उसी प्रकार कुपात्रके लिए दिया हुआ दान भी दाताको कुभोग प्राप्त करानेवाला होता है ॥११६॥ जिस प्रकार ऊपर क्षेत्रमें बोया हुआ धान समूल नष्ट हो जाता है, उसी प्रकार कुपात्रके लिए दिया हुआ दान भी निष्फल हो जाता है ॥११७॥

[1]अम्बु निम्बद्रुमे रौद्रं कोद्रवे मदकृद् यथा । विषं व्यालमुखे क्षीरमपात्रे पतितं तथा ॥११८॥
सुपात्रे सुफलं दानं कुपात्रे कुफलं भवेत् । अपात्रे दुःखदं तस्मात्पात्रेभ्यः प्रतिपादयेत् ॥११९॥
यात्युपाधिवशाद् भेदं निर्मलः स्फटिकोपलः । यथा तथा च दानार्थं प्रतिग्राहकभेदतः ॥१२०॥
सम्यग्दृष्टिः पुनः पात्रे स्वपरानुग्रहेच्छया । दानं दत्त्वा विशुद्धात्मा स्वर्गमेव गृही व्रजेत् ॥१२१॥
अथ कालद्वयेऽतीते क्रमेण सुखकारणे । पल्याष्टभागशेषे च तृतीये समवस्थिते ॥१२२॥
क्रमेण क्षीयमाणेषु कल्पवृक्षेषु भूरिषु । क्षेत्रे कुलकरोत्पत्तिं शृणु श्रेणिक ! साम्प्रतम् ॥१२३॥
गङ्गासिन्धुमहानद्योर्मध्ये दक्षिणभारते । चतुर्दश यथोत्पन्नाः क्रमेण कुलकारिणः ॥१२४॥
प्रतिश्रुतिरभूदाद्यस्तेषां कुलकरप्रभुः । महाप्रभावसम्पन्नः स्वभवस्मरणान्वितः ॥१२५॥
तस्य काले प्रजा दृष्ट्वा पौर्णमास्यां सहैव खे । आकाशगजघण्टाभे द्वे चन्द्रादित्यमण्डले ॥१२६॥
आकस्मिकभयोद्विग्नाः स्वमहोत्पातशङ्किताः । प्रजाः सम्भूय पप्रच्छुस्तं प्रभुं शरणागताः ॥१२७॥
नरप्रधान ! कावेतावपूर्वौ गगनान्तयोः । [2]दृश्येते मण्डलाकारावकाण्डे नो भयङ्करौ ॥१२८॥
अहो दुःसहमस्माकमकस्मात् भयमुद्गतम् । किं महाप्रलयः प्राप्तः प्रजानामेव दुस्तरः ॥१२९॥
इति पृष्टः प्रभुः प्राह शुचं मुञ्चत हे प्रजाः । न किञ्चिद् भयमस्माकं स्वस्था भवत कथ्यते ॥१३०॥
प्रभामण्डलसंवीतमेतदादित्यमण्डलम् । प्रतीच्यां वीक्षते भद्रा ! प्राच्यां भोश्चन्द्रमण्डलम् ॥१३१॥

जिस प्रकार नीमके वृक्षमे पड़ा हुआ पानी कड़ुआ हो जाता है, कोदोंमें दिया हुआ पानी मदकारक हो जाता है और सर्पके मुखमे पड़ा हुआ दूध विष हो जाता है, उसी प्रकार अपात्रके लिए दिया हुआ दान विपरीत फलको करनेवाला हो जाता है ॥११८॥ चूँकि सुपात्रके लिए दिया हुआ दान सुफलको देनेवाला है, कुपात्रके लिए दिया हुआ दान कुफलको देनेवाला है और अपात्रके लिए दिया हुआ दान दुःख देनेवाला है अतः पात्रके लिए ही दान देना चाहिए ॥११९॥ जिस प्रकार निर्मल स्फटिकमणि उपाधिके वशसे भेदको प्राप्त होता है उसी प्रकार पात्रके भेदसे दानका फल भी भेदको प्राप्त हो जाता है ॥१२०॥ निर्मल अभिप्रायको धारण करनेवाला सम्यग्दृष्टि गृहस्थ यदि पात्रके लिए दान देता है तो वह नियमसे स्वर्ग ही जाता है ॥१२१॥

अथानन्तर सुखके कारणभूत जब प्रारम्भके दो काल बीत गये और पल्यके आठवे भाग बराबर तीसरा काल बाकी रह गया तथा कल्पवृक्ष जो पहले अधिक मात्रामे थे क्रम-क्रमसे कम होने लगे तब इस क्षेत्रमे कुलकरोंकी उत्पत्ति हुई। हे श्रेणिक ! मै इस समय उन्हीं कुलकरोंकी उत्पत्ति कहता हूँ तू श्रवण कर ॥१२२-१२३॥ गङ्गा और सिन्धु महानदियोंके बीच दक्षिण भरत क्षेत्रमे क्रमसे चौदह कुलकर उत्पन्न हुए थे ॥१२४॥ उन कुलकरोमे पहला कुलकर प्रतिश्रुति था। वह महा प्रभावसे सम्पन्न था तथा अपने पूर्वभवके स्मरणसे सहित था ॥१२५॥ उसके समय प्रजाके लोग पौर्णमासीके दिन आकाशमें एक साथ, आकाशरूपी हाथीके दो घंटाओके समान आभावाले चन्द्र और सूर्य-मण्डलको देखकर अपने ऊपर आनेवाले किसी महान् उत्पातसे शङ्कित हो आकस्मिक भयसे उद्विग्न हो उठे तथा सब एकत्रित हो प्रतिश्रुति कुलकरकी शरणमे जाकर उससे पूछने लगे ॥१२६-१२७॥ कि हे नररत्न ! आकाशके दोनों छोरोंपर, मण्डलाकार तथा असमयमे हम लोगोंको भय उत्पन्न करनेवाले ये दो कौन अपूर्व पदार्थ दीख रहे हैं ? ॥१२८॥ अहो ! हम लोगोंके लिए यह अकस्मात ही दुःसह भय प्राप्त हुआ है। क्या यह प्रजाके लिए दुस्तर महाप्रलय ही आ पहुँचा है ? ॥१२९॥ इस प्रकार पूछे जानेपर स्वामी प्रतिश्रुतिने कहा कि हे प्रजाजनो ! भय छोड़ो, हमारे लिए कुछ भी भय प्राप्त नहीं हुआ है। आप लोग स्वस्थ रहिए। ये जो दिखाई दे रहे हैं मैं उनका कथन करता हूँ ॥१३०॥ हे भद्रपुरुषो ! यह पश्चिममे प्रभाके समूहसे व्याप्त सूर्य-मण्डल

१. अम्बु निम्बुद्रुमे क०, ख० । २. दृश्यते म० ।

ज्योतिश्चक्राधिपावेतौ सूर्याचन्द्रमसौ स्थितौ[1] । मेरुप्रदक्षिणौ[2] नित्यं भ्रमन्तौ भ्रमणात्मकौ ॥१३२॥
चतुर्विधेषु देवेषु ज्योतिर्देवकदम्बकम् । खे करोत्यनयोर्नित्यमनुभ्रमणमीशयोः ॥१३३॥
ज्योतिरङ्गमहावृक्षप्रभाच्छादितविग्रहौ । प्रागन्यत्रविदेहेभ्यो न गतौ दृष्टिगोचरम् ॥१३४॥
तेजोहीनेऽधुना लोके ज्योतिरङ्गप्रभाक्षये । जिगीषयेव चन्द्रार्कौ स्थितौ प्रकटविग्रहौ ॥१३५॥
अहोरात्रादिको भेदो भवत्यर्कवशादिह । अधुनेन्दुवशाद् व्यक्तिः पक्षयोः शुक्लकृष्णयोः ॥१३६॥
शीतदीधितिरस्ताभो घर्मदीधितिना दिवा । न स्पष्टः स्पष्टतामेति ज्योतिश्चक्रसखो निशि ॥१३७॥
पूर्वजन्मनि युष्माभिर्दृष्टपूर्वाविमौ स्फुटम् । विदेहेषु यतस्तस्मान्नाद्य वोऽपूर्वदर्शनौ ॥१३८॥
दृष्टश्रुतानुभूतस्य वस्तुनः सति दर्शने । माभूदुत्पातशङ्का वो निर्भया भवत प्रजाः ॥१३९॥
कालस्वभावभेदेन स्वभावो भिद्यते[3] ततः । द्रव्यक्षेत्रप्रजावृत्तवैपरीत्यं प्रजायते ॥१४०॥
अव्यवस्थानिवृत्त्यर्थमतः परमतः प्रजा । हा मा धिक्कारतो भूता तिस्रो वै दण्डनीतयः ॥१४१॥
मर्यादोल्लङ्घनेच्छस्य कथञ्चित्कालदोषतः । दोषानुरूपमायोज्या स्वजनस्य परस्य वा ॥१४२॥
नियन्त्रितो जनः सर्वस्तिसृभिर्दण्डनीतिभिः । दृष्टदोषभयत्रस्तो दोषेभ्यो विनिवर्त्तते ॥१४३॥
रक्षणार्थमनर्थेभ्यः प्रजानामर्थसिद्धये[4] । प्रमाणमिह कर्त्तव्याः प्रणीता दण्डनीतयः ॥१४४॥
प्रासादेषु यथास्थानं मिथुनान्यकुतोभयम् । अनुस्मृत्यावतिष्ठन्त्वस्मदीयमनुशासनम् ॥१४५॥
[5]इत्युक्त्वा प्रतिपद्याऽऽशु वचस्तस्य प्रजापतेः । श्रुत्वा तस्थुर्यथास्थानं प्रजातप्रमदाः प्रजाः ॥१४६॥

और यह पूर्व दिशामें चन्द्र-मण्डल दिखाई दे रहा है ॥१३१॥ ये सूर्य और चन्द्रमा समस्त ज्योतिश्चक्रके स्वामी हैं, भ्रमणशील हैं और निरन्तर मेरु पर्वतकी प्रदक्षिणा देते हुए घूमते रहते हैं ॥१३२॥ चार प्रकारके देवोंमें जो ज्योतिषी देवोंका समूह है वह आकाशमें निरन्तर अपने इन दोनों स्वामियोंके पीछे-पीछे भ्रमण करता रहता है ॥१३३॥ पहले इनका आकार ज्योतिरङ्ग जातिके महावृक्षोंकी प्रभासे आच्छादित था इसलिए ये विदेह क्षेत्रको छोड़ अन्यत्र दृष्टिगोचर नहीं थे ॥१३४॥ इस समय लोक, ज्योतिरङ्ग वृक्षोंकी प्रभा क्षीण हो जानेसे तेजरहित हो गया है इसलिए उसे जीतनेकी इच्छासे ही मानो चन्द्रमा और सूर्य अपने शरीरको प्रकटकर स्थित हैं ॥१३५॥ अब पृथिवीपर सूर्यके भेदसे दिन-रातका भेद होगा और चन्द्रमाके द्वारा शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष प्रकट होंगे ॥१३६॥ दिनके समय चन्द्रमा सूर्यके द्वारा अस्त जैसा हो जाता है, स्पष्ट नहीं दिखाई देता और रात्रिके समय स्पष्टताको प्राप्त हो जाता है। यह चन्द्रमा समस्त ज्योतिश्चक्रका सखा है ॥१३७॥ तुम लोगोंने पूर्व जन्मके समय विदेह क्षेत्रमें इन्हें अच्छी तरह देखा है इसलिए आज इनका दिखना तुम्हारे लिए अपूर्व नहीं है ॥१३८॥ पहले देखी सुनी और अनुभवमें आई वस्तुका दर्शन होनेपर आप लोगोंको उत्पातकी आशङ्का नहीं होनी चाहिए। हे प्रजाजनो! तुम सब निर्भय होओ—उत्पातका भय छोड़ो ॥१३९॥ कालके स्वभावमें भेद होनेसे पदार्थोंका स्वभाव भिन्न रूप हो जाता है और उसीसे द्रव्य क्षेत्र तथा प्रजाके व्यवहारमें विपरीतता आ जाती है ॥१४०॥ इसलिए हे प्रजाजनो! अब इसके आगे अव्यवस्था दूर करनेके लिए हा, मा और धिक् ये तीन दण्डकी धाराएँ स्थापित की जाती हैं ॥१४१॥ यदि कोई स्वजन या परजन काल दोषसे मर्यादाके लाँघनेकी इच्छा करता है तो उसके साथ दोषोंके अनुरूप उक्त तीन धाराओंका प्रयोग करना चाहिए ॥१४२॥ तीन धाराओंसे नियन्त्रणको प्राप्त हुए समस्त मनुष्य इस भयसे त्रस्त रहते हैं कि हमारा कोई दोष दृष्टिमें न आ जाय। और इसी भयसे वे दोषोंसे दूर हटते रहते हैं ॥१४३॥ अनर्थोंसे बचनेके लिए तथा प्रजाकी भलाईके लिए आप लोगोंको ये निश्चित की हुई दण्डकी धाराएँ स्वीकृत करनी चाहिए ॥१४४॥ हमारी आज्ञाका स्मरणकर अब सब युगल निर्भय हो यथास्थान महलोंमें निवास करें ॥१४५॥ इस प्रकार कहने-

१. स्थितं म० । २ प्रदक्षिणा म० । ३. विद्यते म० । ४. हितसिद्धये । ५. इत्युक्त्वा म० ।

प्रतिश्रुतं वचस्ताभिर्यतस्तस्य गुरोर्यथा । प्रथमं प्रथितस्तस्मात्स पृथिव्यां प्रतिश्रुतिः ॥१४७॥
पल्यस्य दशमं भागं जीवित्वाऽसौ प्रतिश्रुतिः । पुत्रं सन्मतिमुत्पाद्य जीवितान्ते दिवं मृतः[1] ॥१४८॥
स रक्षन् पितृमर्यादां प्रजानां सम्मतो यतः । ततः सन्मतिनामायं कुलकारी कलालयः ॥१४९॥
पल्यस्य शतमं भागं स प्रतिजीव्य निजस्थितिम् । पुत्रं क्षेमङ्कराभिख्यमुत्पाद्य त्रिदिवं गतः ॥१५०॥
प्रजानां च तदा जाताः सिंहव्याघ्रविभीषिकाः[2] । सोऽपि क्षेमं ततः कृत्वा प्राप्तः क्षेमङ्करश्रुतिम् ॥१५१॥
सहस्रभागमाजीव्य पल्यस्यासौ प्रजाप्रभुः[3] । पुत्रं क्षेमन्धराभिख्यं जनयित्वा गतो दिवम् ॥१५२॥
क्षेमन्धरः स मत्वार्यस्थितिं कुलकरो गुरोः । सहस्रभागमाजीव्य पल्यस्य दशसङ्गुणम् ॥१५३॥
सूनुं सीमङ्करं नाम्ना समुत्पाद्य ययौ दिवम् । वृक्षलुब्धप्रजानां च स सीमामकरोत् प्रभुः ॥१५४॥
लक्षभागं स पल्यस्य जीवित्वा स्वर्गगोऽभवत् । सीमन्धरो यथार्थाख्यस्तत्सुतो दशताडितम् ॥१५५॥
तत्पुत्रो वाहनीकृत्य चिक्रीड विपुलद्विपान् । यतस्ख्यातः स भूम्नाऽभूत् नाम्ना विपुलवाहनः ॥१५६॥
कोटीभागं स पल्यस्य जीवित्वा स्वर्गसाश्रितः । चक्षुष्मानिति तत्सूनुरजनिष्ट जनप्रभुः ॥१५७॥
पुत्रचक्षुर्मुखालोकाच्चक्षुर्मत्वा भियाऽनया । आयुष्मत् प्रजया गीतश्चक्षुष्मानित्यसौ प्रभुः ॥१५८॥
कोटीभागं स पल्यस्य दशताडितमीडितः । भुक्त्वा भोगमुदात्तोऽपि[4] [5]स्वरितोऽभूस्थितिक्षये ॥१५९॥

पर सब लोगोंने प्रतिश्रुति कुलकरके वचन शीघ्र ही स्वीकृत किये और सब बड़ी प्रसन्नतासे यथा-स्थान महलोंमें रहने लगे ॥१४६॥ जिस प्रकार गुरुके वचन स्वीकृत किये जाते हैं उसी प्रकार प्रजाने चूँकि उसके वचन स्वीकृत किये थे इसलिए वह पृथिवीपर सर्वप्रथम प्रति श्रुति इस नाम-से प्रसिद्ध हुआ था ॥१४७॥ यह प्रतिश्रुति कुलकर, पल्यके दशवें भाग तक जीवित रहकर तथा सन्मति नामके पुत्रको उत्पन्नकर आयुके अन्तमें स्वर्ग गया ॥१४८॥ सन्मति कुलकर पिताकी मर्यादाकी रक्षा करता था, प्रजाको अतिशय मान्य था और अनेक कलाओंका घर था इसलिए सन्मति इस नामसे प्रसिद्ध हुआ था ॥१४९॥ वह सन्मति पल्यके सौवें भाग जीवित रहकर तथा क्षेमङ्कर नामक पुत्रको उत्पन्न कर स्वर्ग गया ॥१५०॥ उसके समयमें प्रजाको सिंह तथा व्याघ्रोंसे भय उत्पन्न होने लगा था उससे उनका कल्याण कर वह क्षेमङ्कर इस नामको प्राप्त हुआ था ॥१५१॥ यह प्रजाका स्वामी पल्यके हजारवें भाग जीवित रहकर तथा क्षेमन्धर नामक पुत्रको उत्पन्न कर स्वर्ग गया ॥१५२॥ वह क्षेमन्धर पिताकी आर्य मर्यादाकी रक्षा करनेवाला था और पल्यके दश हजारवें भाग जीवित रहकर तथा सीमङ्कर नामक पुत्रको उत्पन्नकर स्वर्ग गया। इसके समयमें कल्पवृक्षोंकी संख्या कम हो गई थी इसलिए उनकी लोभी प्रजामें परस्पर कलह होने लगी थी। इसने उनकी सीमा निर्धारित की थी इसलिए यह सीमङ्कर इस सार्थक नामको धारण करता था। यह पल्यके लाखवें भाग जीवित रहकर स्वर्गगामी हुआ और इसके सीमन्धर इस सार्थक नामको धारण करनेवाला पुत्र हुआ। वह पल्यके दश लाखवें भाग जीवित रहकर स्वर्ग गया। इसके विपुलवाहन नामका पुत्र हुआ, यह बड़े-बड़े हाथियोंको वाहन बनाकर उनपर अत्यधिक क्रीड़ा करता था इसलिए विपुलवाहन इस नामका धारी हुआ था ॥१५३-१५६॥ वह पल्यके करोड़वें भाग जीवित रहकर स्वर्ग गया और उसके चक्षुष्मान् नामका पुत्र हुआ ॥१५७॥ पहले माता-पिता, पुत्रका मुख तथा चक्षु देखे बिना ही मर जाते थे पर इसके समय पुत्रका मुख और चक्षु देखकर मरने लगे इससे प्रजाको कुछ भय उत्पन्न हुआ परन्तु इसने उन सबके भयको दूर किया इसलिए कुछ अधिक काल तक जीवित रहनेवाली प्रजाने इसे 'चक्षुष्मान्' इस नामसे सम्बोधित किया ॥१५८॥ स्तुतिको प्राप्त हुआ वह चक्षुष्मान् पल्यके दश करोड़वें भाग तक भोग भोगकर आयु समाप्त होनेपर स्वर्ग गया। वह यद्यपि उदात्त = उदात्त नामका स्वर था तो भी

१ मृतः म० । २. व्याघ्रादिभीषिका' म० । ३ प्रजा प्रभुः म० । ४. उदात्तो महान् अन्यत्र उदात्त स्वर उच्यते । ५ स्वर् इतः = स्वर्गं गतः, अन्यत्र स्वरितस्वर उच्यते शब्दच्छलेन ।

तदपत्यं यशस्वीति स्वकालेऽपत्यमाख्यया । प्रजयायोजयत्प्रायो योजितो[1] यशसारुणा ॥१६०॥
कोटीभागं स पल्यस्य शतसङ्गुणितं प्रभुः । जीवित्वोत्पाद्य सत्पुत्रमभिचन्द्रं दिवं गतः ॥१६१॥
तत्कालेऽपत्यमुत्क्षिप्य प्रजा रमयति स्म यत् । अभिचन्द्रमतः प्रापत्सोऽभिचन्द्र इति श्रुतिम् ॥१६२॥
कोटीभागं स पल्यस्य सहस्रगुणितं गुणी । सञ्जीव्योत्पाद्य चन्द्राभं तनयं प्रययौ दिवम् ॥१६३॥
कोटीभागं सहस्रं तु तस्यायुर्दशसङ्गुणम् । पल्यस्य मरुदेवं स मासं पुत्रमलालयत् ॥१६४॥
मरुदेवस्य काले च मातः पितरिति ध्वनिम् । शुश्राव शिशुयुग्मस्य प्रथमं मिथुन कलम् ॥१६५॥
एकमेवासृजत्पुत्रं प्रसेनजितमत्र सः । युग्मसृष्टेरिहैवोर्ध्वमितो व्यपनिनीषया ॥१६६॥
प्रसेनजितमायोज्य प्रस्वेदलवभूषितम्[2] । विवाहविधिना वीरः प्रधानकुलकन्यया ॥१६७॥
कोटीभागसहस्रं स पल्यस्य शतसङ्गुणम् । सञ्जीव्य मरुदेवोऽपि महतां लोकमुद्ययौ ॥१६८॥
पूर्वकोट्यायुषं नाभिं प्रसेनजिदजीजनत् । नाभिच्छेदव्यवस्थायाः कर्तारं स्वर्गगामिनम् ॥१६९॥
दशानां कोटिलक्षाणां पल्यांशानामथांशकम् । जीवित्वा कालधर्मेण प्रसेनजिदितो दिवम् ॥१७०॥
शतान्यष्टादशोत्सेधो धनूंष्यासन्प्रतिश्रुतेः । त्रयोदश तु पुत्रस्य पौत्रस्याष्टशतान्यतः ॥१७१॥
परतः क्रमहानिस्तु धनुषां पञ्चविंशतेः । स पञ्चविंशतिः शेषा नाभेः पञ्चधनुःशती ॥१७२॥
आद्यसंस्थानसङ्घातगम्भीरोदारमूर्तयः । स्वपूर्वभवविज्ञाना मनवस्ते चतुर्दश ॥१७३॥

---

स्वरित=स्वरित नामका स्वर हुआ था यह विरोध है। परिहार पक्षमें वह उदात्त–महान् था और स्वरितः=स्वर् इतः—स्वर्ग गया था ॥१५९॥ चक्षुष्मान्‌का पुत्र यशस्वी हुआ। इसने अपने समयमें प्रजाको पुत्रका नाम रखना सिखाया इसलिए प्रजाने इसे विस्तृत यशसे युक्त किया अर्थात् इसका यशस्वी यह नाम रक्खा ॥१६०॥ वह पल्यके सौ करोड़वें भाग जीवित रहकर तथा अभिचन्द्र नामक उत्तम पुत्रको उत्पन्न कर स्वर्ग गया ॥१६१॥ उसके समयमें प्रजा अपनी सन्तानको ऊपर उठा चन्द्रमाके सामने क्रीड़ा कराती थी इसलिए वह अभिचन्द्र इस नामको प्राप्त हुआ था ॥१६२॥ वह गुणवान् कुलकर पल्यके हजार करोड़वें भाग जीवित रहकर तथा चन्द्राभ नामक पुत्रको उत्पन्न कर स्वर्ग गया ॥१६३॥ चन्द्राभने पल्यके दश हजार करोड़वें भाग तक जीवित रहकर मरुदेवको उत्पन्न किया। वह अपने मरुदेव पुत्रको एक मास तक खिलाता रहा अनन्तर स्वर्गको प्राप्त हुआ ॥१६४॥ मरुदेवके समय स्त्री-पुरुष अपनी सन्तानके मुखसे 'हे माँ', 'हे पिता' इस प्रकारके मनोहर शब्द सुनने लगे थे ॥१६५॥ पहले यहाँ युगल सन्तान उत्पन्न होती थी परन्तु इसके आगे युगल सन्तानकी उत्पत्तिको दूर करनेकी इच्छासे ही मानो मरुदेवने प्रसेनजित् नामक अकेले पुत्रको उत्पन्न किया था ॥१६६॥ इसके पूर्व भोगभूमिज मनुष्योंके शरीरमें पसीना नहीं आता था परन्तु प्रसेनजित्‌का शरीर जब कभी पसीनाके कणोंसे सुशोभित हो उठता था। वीर मरुदेवने अपने पुत्र प्रसेनजित्‌को विवाह विधिके द्वारा किसी प्रधान कुलकी कन्याके साथ मिलाया था ॥१६७॥ अन्तमें मरुदेव पल्यके लाख करोड़वें भाग तक जीवित रहकर स्वर्ग गया ॥१६८॥ तदनन्तर प्रसेनजित्‌ने एक करोड़ पूर्वकी आयुवाले, जन्म कालमें बालकोंकी नाल काटनेकी व्यवस्था करनेवाले थे, तथा स्वर्गगामी नाभिराज पुत्रको उत्पन्न किया ॥१६९॥ पल्यके दश लाख करोड़वें भाग तक जीवित रहकर आयु समाप्त होनेपर प्रसेनजित् स्वर्ग गया ॥१७०॥

प्रथम कुलकर प्रतिश्रुतिकी ऊँचाई अठारह सौ धनुष थी, इसके पुत्र दूसरे कुलकर सन्मतिकी तेरह सौ धनुष थी, प्रतिश्रुतिके पौत्र—तीसरे कुलकर क्षेमङ्करकी आठ सौ धनुष थी और इसके आगे प्रत्येककी पच्चीस-पच्चीस धनुष कम होती गई है। इस तरह अन्तिम कुलकर नाभिराजकी ऊँचाई पाँच सौ पच्चीस धनुष थी ॥१७१-१७२॥ ये चौदह कुलकर समचतुरस्र संस्थान

---

१. यशसा उरुणा=विशालेन यशसाऽरुणा म०। २. प्रस्वेदमलभूषितम् म०।

धूतासनोऽवधिज्ञानात् तद्बुद्ध्वा धरणः फणी । आजगाम मुनेर्भक्त्या मौनं सर्वार्थसाधनम् ॥१२९॥
विश्वास्य दिव्यरूपोऽसौ भ्रातरौ[1] भ्रातरौ यथा । महाविद्यां ददौ ताभ्यां विद्यालाभो गुरोर्वशात् ॥१३०॥
योऽगो विद्याधराधारो विजयार्द्ध इतीरितः । सोऽपि ताभ्यां ततो[2] लब्धः किं न स्याद् गुरुसेवया ॥१३१॥
स नमिर्दक्षिणश्रेण्यां पञ्चाशन्नगरेश्वरः । विनमिश्चोत्तरश्रेण्यामभूत् षष्टिपुरेश्वरः ॥१३२॥
अध्यतिष्ठन्नमिः श्रेष्ठं नगरं रथनूपुरम् । नभस्तिलकमन्वर्थं[3] विनमिः सह बान्धवैः ॥१३३॥
विद्याधरजनो धीरौ[4] प्राप्य तौ परमेश्वरौ । उपरिस्थितमात्मानं भुवनस्याप्यमन्यत ॥१३४॥
अथाऽसौ प्रतिमास्थोऽपि प्रविश्य भगवान् स्थितः[5] । परीषहाग्निविध्यापि[6]सद्ध्यानजलधौ स्थिरः ॥१३५॥
मत्त्वेतरमनुष्याणां भवतां च भविष्यताम् । मोक्षाय विजिगीषूणां भुक्त्यभावेऽल्पशक्तिताम् ॥१३६॥
धर्मार्थकाममोक्षेषु धर्मः क्षान्त्यादिलक्षणः । पुरुषार्थः[7] स्थितो मुख्यो मोक्षकामार्थसाधनः ॥१३७॥
प्राणाधिष्ठानतन्निष्ठं शरीरं धर्मसाधनम् । प्राणैरधिष्ठितः प्राणी [8]प्राणाश्चान्नैरधिष्ठिताः ॥१३८॥
पारम्पर्येण धर्मस्य ततोऽन्नमपि साधनम् । प्राणिनामल्पवीर्याणां प्रधानस्थितिकारणम् ॥१३९॥
अतस्तस्यानवद्यस्य ग्रहणे विधिमर्थिनाम् । शासनस्थितयेऽन्नस्य दर्शयामीह भारते ॥१४०॥
इति ध्यात्वा स्वयशक्तः स क्षुधादिविनिग्रहे । [9]परार्थं मतिमाधत्त गोचरान्नपरिग्रहे ॥१४१॥

---

तथा दुःखमय स्थितिमें स्थित थे, ऐसे नमि और विनमि दोनो राजपुत्र भगवान्‌के चरणोमें आ लगे ॥१२८॥ उसी समय जिसका आसन कम्पायमान हुआ था ऐसा धरणेन्द्र अवधिज्ञानसे यह समाचार जान जिनेन्द्रकी भक्तिपूर्वक वहाँ आया, सो ठीक ही है क्योंकि मौन सब कार्योंको सिद्ध करनेवाला है ॥१२९॥ दिव्यरूपको धारण करनेवाले उस धरणेन्द्रने उन दोनो भाइयोंको अपने भाइयोके समान विश्वास दिलाकर महाविद्या प्रदान की सो ठीक ही है क्योंकि विद्याकी प्राप्ति गुरुसे ही होती है ॥१३०॥ और जो विद्याधरोका निवासभूत विजयार्ध नामका पर्वत है वह भी उन दोनोंने धरणेन्द्रसे प्राप्त किया सो ठीक ही है क्योंकि गुरुसेवासे क्या नही होता है ? ॥१३१॥ उनमे नमि दक्षिणश्रेणीके पचास नगरोका स्वामी हुआ और विनमि उत्तर श्रेणीके साठ नगरोका अधिपति हुआ ॥१३२॥ नमि अपने बन्धुजनोंके साथ रथनूपुर नामक श्रेष्ठ नगरमे निवास करने लगा और विनमि सार्थक नाम धारण करनेवाले नभस्तिलक नामक नगरमे रहने लगा ॥१३३॥ विद्याधर लोग उन धीर-वीर राजाओको पाकर अपने-आपको संसारसे ऊपर मानने लगे ॥१३४॥

अथानन्तर—यद्यपि धीर-वीर भगवान् परीषहरूपी अग्निको बुझानेवाले प्रशस्त ध्यानरूपी सागरमे प्रवेशकर प्रतिमायोगसे विराजमान थे—छह माहसे प्रतिमायोग धारण करनेपर भी आहारके विना उन्हें कुछ भी आकुलता नहीं थी तो भी 'मोक्ष प्राप्त करनेके लिए कर्मरूपी शत्रुओको जीतनेकी इच्छा करनेवाले जो अन्य मनुष्य वर्तमानमे हैं तथा आगे होंगे आहारके अभावमे उनकी शक्ति क्षीण हो जायगी' ऐसा मानकर वे विचार करने लगे कि क्षमा आदि लक्षणोसे युक्त धर्म-पुरुषार्थ, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारो पुरुषार्थोंमे मुख्य है, वही मोक्ष, काम और अर्थका साधन है। धर्मका साधन शरीर है और शरीर प्राणोका आधार होनेसे प्राणोपर निर्भर है। प्राणी प्राणोंसे अधिष्ठित है अर्थात् प्राणोके द्वारा जीवित है और प्राण अन्नसे अधिष्ठित हैं अर्थात् अन्नसे ही प्राण सुरक्षित रहते है। इसलिए परम्परासे अन्न भी धर्मका साधन है। अल्पशक्तिके धारक मनुष्योकी स्थिति प्रधान पुरुषार्थ—धर्ममे बनी रहे इसमे अन्न भी कारण है। अतः इस भरत क्षेत्रमे शासनकी स्थिरताके लिए मैं आहारके इच्छुक मनुष्योको निर्दोष आहार ग्रहण करनेकी विधि दिखाता हूँ ॥१३५–१४०॥ ऐसा विचारकर, यद्यपि

---

१ चातुरौ म० । २. धरणेन्द्रात् । ३ -मत्यर्थं म० । ४ धीरः म० । ५. स्थिर: म० । ६. विध्यापी । ७. पुरुषार्थस्थितो मोक्षो मुख्यो म० । ८ प्राणस्त्वन्नै- म० । ९ परार्थमति म० ।

षण्मासानशनस्यान्ते संहृतप्रतिमास्थितिः । प्रतस्थे पदविन्यासैः क्षितिं पल्लवयन्निव ॥१४२॥
आकेवलोदयान्मौनी प्रलम्बितभुजः पथि । सावधानां गतिं बिभ्रन्नातिद्रुतविलम्बिताम् ॥१४३॥
मध्याह्नेषु पुरग्रामगृहपङ्क्तिषु दर्शनम् । प्रशस्तासु प्रजाभ्योऽदाच्चान्द्रीचर्यां चरन् क्षितौ ॥१४४॥
[1]भ्राम्यन्त तं तथा नाथ सौम्यविग्रहमुन्मुखाः । [2]पश्यन्त्यो न प्रजास्तृप्ता यथा चन्द्रं नवोदितम् ॥१४५॥
[3]श्वेतभानुरयं किन्तु स्वर्भानुग्रासशङ्कया । भूमिगोचरमायातस्त्यक्तताराऽर्कगोचरः ॥१४६॥
पूषा किंवा भवेदेष भूभृत्प्रासादभूरुहाम् । छायातमस्तिरस्कर्तुं द्वितीयक्षितिमागतः ॥१४७॥
अहो कान्तेः परं स्थानमहो दीप्तेः परं पदम् । अहो सुशीलशैलोऽयं गुणराशिरहो महान् ॥१४८॥
सौरूप्यस्य परा कोटिः सौलावण्यस्य भूः परा । माधुर्यस्य पराऽवस्था धैर्यस्यार्य परा स्थितिः ॥१४९॥
एतैतेक्षणसाफल्य[4]मन्ते पश्यत पश्यत । जना [5]दिग्वसनस्यापि परमां रमणीयताम् ॥१५०॥
इत्यन्योन्यकृतालापा[6] घनसङ्घट्टसङ्कटाः । जिनं नराश्च नार्यश्च ददृशुर्विस्मयाकुलाः ॥ [षड्भिः कुलकम्]
केचिद् वस्त्राणि चित्राणि भूषणान्यपरे परे । दिव्यानि गन्धमाल्यानि प्रकुर्वन्ति पुरः प्रभोः ॥१५२॥
तुरङ्गतुङ्गमातङ्गरथयानान्यथाऽपरे । सद्यःसज्जानि तस्याग्रे स्थापयन्ति विमोहिनः ॥१५३॥
अदृष्टश्रुतपूर्वत्वात् तत्प्रयोग्य[7]मजानता । भिक्षादानविधिस्तस्मै न लोकेन विकल्पितः[8] ॥१५४॥

भगवान् क्षुधादिके दूर करनेमें स्वयं समर्थ थे तो भी परोपकारके अर्थ उन्होंने गोचर-वृत्तिसे अन्न-ग्रहण करनेकी इच्छा की ॥१४१॥

तदनन्तर छह महीनेके अनशनके बाद जिन्होंने प्रतिमा योगका संकोच कर लिया था ऐसे भगवान् आदि जिनेन्द्र अपने चरणोंके निक्षेपसे पृथिवीको पल्लवित करते हुए आहारके लिए चले ॥१४२॥ केवलज्ञान प्राप्त होने तक उन्होंने मौन व्रत ले रक्खा था, मार्गमें चलते समय उनकी भुजाएँ नीचेकी ओर लम्बी थीं, वे न अधिक शीघ्र और न अधिक धीमी चालसे सावधानी पूर्वक चल रहे थे ॥१४३॥ पृथिवीपर चान्द्री चर्यासे विचरण करते हुए वे मध्याह्नके समय उत्तम नगर तथा ग्रामोंकी गृह-पंक्तियोंमें प्रजाके लिए दर्शन देते थे ॥१४४॥ जिस प्रकार नूतन उगे हुए चन्द्रमाको देखती हुई प्रजा सन्तुष्ट नहीं होती है उसी प्रकार उस तरह भ्रमण करते हुए सौम्य शरीरके धारक भगवान्को ऊपरकी ओर मुख उठा-उठाकर देखती हुई प्रजा सन्तुष्ट नहीं होती थी ॥१४५॥ भगवान्को देख अनेक लोग ऐसा तर्क करते थे कि क्या यह राहुके द्वारा ग्रसे जानेके भयसे नक्षत्र और सूर्य मण्डलको छोड़कर चन्द्रमा ही पृथिवी तलपर आ गया है ? अथवा क्या पहाड़, महल और वृक्षोंकी छायारूपी अन्धकारको दूर करनेके लिए यह सूर्य ही पृथिवीपर अवतीर्ण हुआ है ? ॥१४६-१४७॥ अहो ! ये भगवान् कान्तिके परम स्थान हैं, दीप्तिके अद्वितीय धाम हैं, अहो ! ये उत्तम शीलके मानो पर्वत हैं, अहो ! ये गुणोंके महासागर हैं । ये सुन्दर रूपकी परम सीमा हैं, वे लावण्यकी उत्कृष्ट भूमि हैं, माधुर्यकी परम अवस्था हैं और धैर्यकी उत्कृष्ट रीति हैं ॥१४८-१४९॥ अरे भव्यजनो ! आओ, आओ नेत्रोंको सफल करो । देखो, नग्न-दिगम्बर होनेपर भी इनकी कैसी परम सुन्दरता है ? ॥१५०॥ इस प्रकार आपसमें वार्तालाप करते तथा बहुत-बहुत बड़ी भीड़के साथ इकट्ठे हुए नर-नारी आश्चर्यसे व्याकुल हो भगवान्के दर्शन कर रहे थे ॥१५१॥ उस समय कोई चित्र-विचित्र वस्त्र, कोई तरह-तरहके आभूषण और कोई उत्तमोत्तम गन्ध तथा मालाएँ भगवान्के आगे समर्पित करते थे ॥१५२॥ कितने ही अज्ञानी लोग तत्काल सजाये हुए घोड़े, ऊँचे-ऊँचे हाथी, रथ तथा अन्य वाहन उनके आगे रखते थे ॥१५३॥ लोगोंने कभी किसीको आहार देते हुए न देखा था और न सुना था और न वे भगवान्के अभिप्रायको ही जानते थे इसलिए किसीको आहार देनेका विकल्प नहीं उठा ॥१५४॥ जिस प्रकार लोगोंको जागृत

---

१ भ्राम्यन्तं म० । २ पश्यन्तो क०, ख०, म० । ३. चन्द्रः । ४ साफल्यं एनं म० । ५ नग्नस्यापि । ६ इत्यालापघनसङ्घट्टसङ्कटा म० । ७ जिनस्याभिप्रायं क० टि० । ८ विकल्पिता ।

लोकस्य प्रतिबोधार्थमुदितस्य दिने दिने । तिग्मार्कस्य न खेदाय जगद्भ्रमणमप्यभूत् ॥१५५॥
तथा यथागमं नाथः षण्मासानविषण्णधीः । प्रजाभिः पूज्यमानः सन् विजहार महीं क्रमात् ॥१५६॥
सम्प्राप्तोऽथ सदादानैरिभैरिभपुरं[1] विभुः । दानप्रवृत्तिरत्रेति सूचयद्भिरिवाचितम्[2] ॥१५७॥
तस्मिन् सोमप्रभः श्रेयानपि[3] भूपौ[4] सहोदरौ । तस्यामेव विभावर्यां स्वप्नानेतानपश्यताम् ॥१५८॥
चन्द्रमिन्द्रध्वजं मेरुं सतडित्कल्पपादपम् । रत्नद्वीपं विमानं च नाभेयं पुरुषोत्तमम् ॥१५९॥
प्रभाते तौ [5]कुरुश्रेष्ठावास्थानस्थौ च विस्मितौ । चक्राते बुधचक्रेण सुस्वप्नफलसत्कथाम् ॥१६०॥
बन्धुः कौमुदखण्डानामिव कौमुदमावहौ । अद्यैवैष्यति बन्धुर्नः कोऽपि नूनमनूनभाः ॥१६१॥
उच्चैर्यशोध्वजो लोके सर्वकल्याणपर्वतः । जगत्कल्पद्रुमो विद्युत्क्षणदर्शितविग्रहः ॥१६२॥
धर्मरत्नमहाद्वीपो वैमानिकजगच्च्युतः । स्वप्नवत्किन्नु[6] नाभेयः स्वयमेवाद्य दृश्यते ॥१६३॥
पुरस्य राजगेहस्य लक्ष्मीरद्यैव लक्ष्यते । भद्रं निवेदयत्याशु ककुभां च प्रसन्नता ॥१६४॥
स्वप्नार्थमिति बुद्ध्वा तौ नियुज्यान्तर्बहिर्नरान् । कथया जिननाथस्य शक्तौ यावदवस्थितौ ॥१६५॥
तावदाध्मातमाध्याह्नशङ्खनादः समुच्छ्रितः । वर्धयन्निव दिष्ट्या तौ जिनागमनिवेदनात् ॥१६६॥
रचितः परिवर्गेण स्नातयोश्च तयोस्ततः । सुभोजनविधिस्तत्र दिव्याहारमनोहरः ॥१६७॥

---

करनेके लिए उगे हुए सूर्यका जगत्में भ्रमण करना उसके खेदका कारण नहीं है उसी प्रकार लोगोंको प्रतिबुद्ध करनेके लिए तत्पर जिनेन्द्र भगवान्‌का जगत्‌में जहाँ-तहाँ भ्रमण करना उनके खेदका कारण नहीं था ॥१५५॥ इस प्रकार जिनकी बुद्धिमें रञ्चमात्र भी विषाद नहीं था ऐसे भगवान् प्रजाके द्वारा पूजित होते हुए लगातार छह माह तक आगमके अनुसार क्रमसे पृथिवीपर विहार करते गये ॥१५६॥

तदनन्तर विहार करते-करते भगवान् हस्तिनागपुर नगर पहुँचे । वह नगर जिनसे सदा दान ( मद ) चूता रहता था और जो मानो इस बातकी सूचना ही दे रहे थे कि यहाँ दान (त्याग) की प्रवृत्ति होगी ऐसे हाथियोंसे सहित था ॥१५७॥ उस नगरके राजा सोमप्रभ और श्रेयान्स थे । उन दोनों भाइयोंने उसी रातमें चन्द्रमा, इन्द्रकी ध्वजा, मेरु पर्वत, बिजली, कल्पवृक्ष, रत्नद्वीप, विमान और पुरुषोत्तम भगवान् ऋषभदेव ये आठ स्वप्न देखे ॥१५८-१५९॥ प्रातःकाल दोनों भाई सभामें बैठे और आश्चर्यसे चकित हो विद्वत्समूहके साथ इन्हीं उत्तम स्वप्नोंके फलकी चर्चा करने लगे ॥१६०॥ विद्वानोंने उक्त स्वप्नोंका फल इस प्रकार बताया कि कुमुदबन्धु—चन्द्रमाके समान पृथिवीपर आनन्दको बहानेवाला तथा उत्कृष्ट कान्तिको धारण करनेवाला हमारा कोई बन्धु आज ही यहाँ आवेगा । वह उत्तम यश रूपी ध्वजाका धारक होगा, संसारमें समस्त कल्याणोंका पर्वत होगा, जगत्‌के मनोरथोंको पूर्ण करनेके लिए कल्पवृक्ष रूप होगा, बिजलीके समान क्षण-भर ही अपना शरीर दिखलानेवाला होगा, धर्मरूपी रत्नोंका महाद्वीप होगा और वैमानिक जगत्—स्वर्ग लोकसे च्युत हुआ होगा । भगवान् ऋषभदेवने जिस प्रकार स्वप्नमें दर्शन दिया है क्या आज वे स्वयं ही दर्शन देंगे—स्वयं यहाँ पधारेंगे । नगर तथा राजभवनकी जो शोभा है वह आज ही दिखाई दे रही है ऐसी शोभा पहले कभी नहीं दिखी । तथा दिशाओंकी निर्मलता भी शीघ्र ही कल्याणकी सूचना दे रही है ॥१६१-१६४॥ इस प्रकार स्वप्नोंका फल जानकर तथा भीतर और बाहर अनेक मनुष्योंको नियुक्तकर जिनेन्द्र भगवान्‌की चर्चा करते हुए दोनों समर्थ भाई जब तक बैठे तब तक मध्याह्न कालके फूँके हुए शङ्खका जोरदार शब्द हुआ । वह शंखका शब्द ऐसा जान पड़ता था मानो जिनेन्द्र भगवान्‌का आगमन होनेवाला है—इस शुभ समाचारसे उन दोनोंको बढ़ा ही रहा हो ॥१६५-१६६॥ तदनन्तर दोनों भाई स्नानकर तैयार हुए और परि-

---

१ हस्तिनागपुरम् । २ -रिवोचितम् म० । ३ श्रीमानपि म० । ४ भूपौ म० । ५ कुरुवंशश्रेष्ठौ । ६ किन्तु म० ।

मणिकुट्टिमभूमौ तावुपविष्टौ [1]भुजिं प्रति । सिद्धार्थस्तूर्णमागत्य दिष्ट्या वर्धयतीत्यसौ ॥१६८॥
[2]तितिक्षोः पृथिवी यस्य मकरालयमेखलाम् । शिबिकोद्वाहिनो[3]ऽभूवन् देवा वज्रधरादयः ॥१६९॥
भग्ने कच्छमहाकच्छपूर्वपुङ्गवमण्डले । बिभर्ति दुर्वहामेको वृषभो यस्तपोधुराम् ॥१७०॥
यत्कथामृततृप्तानां गोष्ठीषु विदुषां सदा । वर्तते युष्मदादीनां नाहारग्रहणे मतिः ॥१७१॥
प्राघूर्णिकोऽद्य सोऽस्माकमकस्माज्जगतास्पतिः । क्षान्तिमैत्रीतपोलक्ष्मीसहायः समुपागतः ॥१७२॥
दिशा वैश्रवणस्यैव[4] प्रविश्य नगरीं विभुः । युगान्तदृष्टिरास्थाय चान्द्रीं चर्यां यथोचिताम् ॥१७३॥
सम्भ्रान्त्यान्वितलोकस्य पादयोरर्घ्यदायिनः । स्तुतिभिर्वन्दनाभिश्च समन्तादुपसेवितः ॥१७४॥
[5]धाम धाम निजं धाम[6] प्रकिरन्निव शीतगुः । अस्मदीयतया नाथो निशान्ताजिरमाप्तवान् ॥१७५॥
इति सिद्धार्थवागर्थं ज्ञातोच्छ्रायससम्भ्रमौ । अभिजग्मतुरीशस्य ललाटे न्यस्तहस्तकौ ॥१७६॥
आगच्छ भर्तरादेशं प्रयच्छेति कृतध्वनी । चन्द्रार्काविव शैलेशमध्वनीम परीयतुः ॥१७७॥
पतित्वा पादयोस्तस्य सुखपृच्छापुरःसरौ । [9]आगतेमौ जिनो हेतुं ध्यायन्तावग्रतः स्थितौ ॥१७८॥
सोमप्रभस्य देवीभिर्लक्ष्मीमत्यकरोत् प्रिया । शशिरेखेव ताराभिर्गिरीशं तं प्रदक्षिणम् ॥१७९॥
स श्रेयानीक्षमाणस्तं निमेषरहितेक्षणः । रूपमीदृक्षमद्राक्षं क्वचित् प्रागित्यधान्मनः ॥१८०॥

---

जनोंने उनके लिए दिव्य आहारसे मनोहर उत्तम भोजनकी विधि की—भोजनसे थालियाँ सजायीं। मणिमय फर्शके ऊपर दोनों भाई भोजनके लिए बैठे ही थे कि उसी समय सिद्धार्थ नामका द्वारपाल शीघ्रतासे आकर इस हर्षवर्धक समाचारसे उन्हें वृद्धिंगत करने लगा ॥१६७-१६८॥ कि समुद्रान्त पृथिवीका त्याग करते समय इन्द्रादिक देव जिनकी पालकीके उठानेवाले थे। कच्छ, महाकच्छ आदि पूर्व पुरुषोंके भ्रष्ट हो जानेपर जो अकेले ही तपके दुर्धर भारको धारण कर रहे हैं, सभा-गोष्ठियोंमें आप जैसे विद्वान् जिनकी कथा रूपी अमृतसे सन्तुष्ट होकर आहार ग्रहण करनेकी इच्छा नहीं रखते और जो क्षमा, मैत्री तथा तप रूपी लक्ष्मीसे सहित हैं, वे त्रिलोकी नाथ भगवान् वृषभदेव आज अकस्मात् हमारे अतिथि बनकर आये हुए हैं ॥१६९-१७२॥ वे प्रभु उत्तर दिशासे ही नगरमें प्रवेशकर पधार रहे हैं, यथायोग्य * चान्द्रीचर्याका नियम लेकर जूड़ा प्रमाण दृष्टिसे विहार कर रहे हैं, हड़बड़ाहटसे युक्त मनुष्य उनके चरणोंमें अर्घ दे रहे हैं तथा स्तुति और वन्दनाके द्वारा उनकी सब ओरसे सेवा कर रहे हैं, वे चन्द्रमाके समान प्रत्येक घरमें अपना तेज बिखेरते हुए अपना समक्ष अन्तःपुरके आँगनमें आ पहुँचे हैं ॥१७३-१७५॥

इस प्रकार सिद्धार्थके वचनोंका तात्पर्य समझ हर्षसे भरे हुए दोनों भाई, हाथ जोड़ ललाटपर धारणकर भगवान्के सामने गये ॥१७६॥ हे स्वामिन्! आइए आज्ञा दीजिए, यह कहते हुए दोनों भाइयोंने जिस प्रकार चन्द्रमा और सूर्य सुमेरुकी प्रदक्षिणा देते हैं उसी प्रकार मार्गमें भगवान्की प्रदक्षिणा दी ॥१७७॥ तदनन्तर चरणोंमें पड़कर (नमस्कार कर) सुख समाचार पूछते हुए दोनों भाई आगे खड़े हो गये। उस समय वे मौनके धारक भगवान्के आगमनका कारण विचार रहे थे ॥१७८॥ जिस प्रकार चन्द्रमाकी रेखा ताराओंके साथ सुमेरु पर्वतकी प्रदक्षिणा देती है, उसी प्रकार राजा सोमप्रभकी रानी लक्ष्मीमतीने अन्य अनेक रानियोंके साथ भगवान्की प्रदक्षिणा दी ॥१७९॥ उसी समय टिमकार रहित नेत्रोंसे भगवान्की ओर देखते हुए श्रेयान्सके

---

१ भुज म० । २. त्यक्तुमिच्छोः । ३. वाहनो भूवन् म० । ४. वैश्रवणस्येव म० । ५ गृहं गृहं प्रति । ६. तेजः । ७. भवनाङ्गणं । ८ अध्वनि मार्गे; इमं भगवन्तं । ९ आगतो म० ।

* जिस प्रकार चन्द्रमा छोटे-बड़े सभीके घरपर अपना प्रकाश फैलाता है, उसी प्रकार जिसमें अतिथि छोटे-बड़े सभीके घरपर जाता है, उसे चान्द्रीचर्या कहते हैं।

दीप्रेणाप्युपशान्तेन स तद्रूपेण बोधितः । [1]दशात्मेशभवान् बुद्ध्वा पादावाश्रित्य मूर्च्छितः ॥१८१॥
मूर्च्छितेनापि तत्पादौ प्रमृज्य मृदुमूर्धजैः । अध्व[2]श्रमच्छिदा धौतौ सोष्णानन्दाश्रुधारया ॥१८२॥
श्रीमतीवज्रजङ्घाभ्यां दत्तं दानं पुरा यथा । चारणाभ्यां स्वपुत्राभ्यां संस्मृत्य जिनदर्शनात् ॥१८३॥
भगवन् ! तिष्ठ तिष्ठेति चोक्त्वा नीतो गृहान्तरे । उच्चैः स [3]चासने स्थाप्य धौततत्पादपङ्कजः ॥१८४॥
[4]तच्चरणपूजनं कृत्वा प्रणतिं च त्रिधा तथा । दानधर्मविधेर्वोद्धा विधाता स्वयमेव सः ॥१८५॥
श्रद्धादिगुणसम्पूर्णः पात्रे सम्पूर्णलक्षणे । दित्सुरिक्षुरसापूर्णं कुम्भमुद्धृत्य सोऽब्रवीत् ॥१८६॥
षोडशोद्गमदोषैश्च षोडशोत्पादनिश्रितैः । दशभिश्चैषणादोषैर्विशुद्धमपरैस्तथा ॥१८७॥
धूमाङ्गारप्रमाणाख्यैः सयोजनयुतैः प्रभो । मुक्तं दायकदोषैश्च गृहाण प्रासुकं रसम् ॥१८८॥
वृत्तवृद्ध्यै विशुद्धात्मा पाणिपात्रेण पारणम् । समपादस्थितश्चक्रे दर्शयन् क्रियया विधिम् ॥१८९॥
श्रेयसि श्रेयसा पात्रे प्रतिलब्धे जिनेश्वरे । पञ्चाश्चर्यविशुद्धिभ्यः पञ्चाश्चर्याणि जज्ञिरे ॥१९०॥
अहो दानमहो दानमहो पात्रमहो क्रमः । साधु साध्विति खे नादः प्रादुरासीद्दिवौकसाम् ॥१९१॥
नेदुरम्बुदनिर्घोषाः सुरदुन्दुभयोऽम्बरे । दानतीर्थकरोत्पत्तिं घोषयन्तो जगत्त्रये ॥१९२॥
श्रेयोदानयशोराशिपूर्णदिग्वनिताननैः । प्रोद्गीर्ण इव निःश्वाससुरभिः पवनो ववौ ॥१९३॥
पपात सुमनोवृष्टिरमान्तीवाङ्गनिर्गता । श्रेयसः सुमनोवृत्तिरमान्तीव दिवः पुनः ॥१९४॥

---

मनमें यह विचार आया कि ऐसा रूप तो मैंने पहले कहीं देखा है ॥१८०॥ भगवान्‌के देदीप्यमान होनेपर भी उपशान्त रूपसे प्रतिबोधको प्राप्त हुआ। श्रेयान्स अपने तथा भगवान्‌के दश पूर्व भवोंको जान गया और उनके चरणोंके समीप आकर मूर्च्छित हो गया ॥१८१॥ मूर्च्छित होनेपर भी श्रेयान्सने अपने शिरके कोमल-बालोंसे भगवान्‌के चरण पोंछे और मार्गका श्रम दूर करनेके लिए आनन्दजन्य गरम-गरम आँसुओंकी धारासे धोये ॥१८२॥ श्रीमती और वज्रजंघने पहले चारण ऋद्धिके धारक अपने दो पुत्रोंके लिए जिस विधिसे दान दिया था वह सब विधि भगवान्‌का दर्शन करते ही श्रेयान्सकी स्मृतिमें आ गई ॥१८३॥

तदनन्तर दान-धर्मकी विधिका ज्ञाता और उसकी स्वयं प्रवृत्ति करानेवाला राजा श्रेयान्स श्रद्धा आदि गुणोंसे युक्त हो हे भगवन् ! तिष्ठ-तिष्ठ—ठहरिए-ठहरिए यह कहकर भगवान्‌को घरके भीतर ले गया, वहाँ उच्चासनपर विराजमानकर उसने उनके चरण-कमल धोये, उनके चरणोंकी पूजा करके उन्हें मन, वचन, कायसे नमस्कार किया फिर संपूर्ण लक्षणोंसे युक्त पात्रके लिए देनेकी इच्छासे उसने इक्षुरससे भरा हुआ कलश उठाकर कहा कि प्रभो ! यह इक्षुरस सोलह उद्गम दोष, सोलह उत्पादन दोष, दश एषणा दोष तथा धूम-अङ्गार प्रमाण और संयोजना इन चार दाता सम्बन्धी दोषोंसे रहित एवं प्रासुक है, इसे ग्रहण कीजिए ॥१८४–१८८॥ तदनन्तर जिनकी आत्मा विशुद्ध थी और जो पैरोंको सीधाकर खड़े थे ऐसे भगवान् वृषभदेवने क्रियासे आहारकी विधि दिखाते हुए चारित्रकी वृद्धिके लिए पारणा की ॥१८९॥ राजा श्रेयान्सने कल्याणकारी श्रीजिनेन्द्ररूपी पात्र प्राप्त किये इसलिए पाँच प्रकारकी आश्चर्यजनक विशुद्धियोंसे पञ्चाश्चर्य प्रकट हुए ॥१९०॥ 'अहो दान, अहो दान, अहो पात्र, अहो दान देनेकी पद्धति, धन्य-धन्य,' इस प्रकार आकाशमें देवोंके शब्द हुए ॥१९१॥ आकाशमें मेघोंके समान शब्द करनेवाले देव-दुन्दुभि बजने लगे। वे दुन्दुभि तीनों जगत्‌में मानो इस नामकी घोषणा ही कर रहे थे कि दानरूपी तीर्थको चलानेवालेकी उत्पत्ति हो चुकी है ॥१९२॥ राजा श्रेयान्सके दानसे उत्पन्न यशकी राशिसे पूर्ण दिशारूपी स्त्रियोंके मुखसे प्रकट हुए श्वासोच्छ्वासके समान सुगन्धित वायु बहने लगी ॥१९३॥ उस समय आकाशमें न समा सकनेके कारण ही मानो सुमन ( पुष्पों ) की वर्षा होने लगी थी

---

१. आत्मनः ईशस्य च दश भवान् बुद्ध्वा । २ अध्वभ्रम म० । ३ सदासने म० । ४. सर्वपुस्तकेष्वित्थमेव पाठः किन्त्वत्र पादे नवाक्षरत्वात् छन्दोभङ्गो भवति 'तत्पादपूजनं कृत्वा' इति पाठः शुद्ध प्रतिभाति ।

श्रेयसा पात्रनिक्षिप्तपुण्ड्रेक्षुरसधारया । स्पर्धयेव सुरैः स्पृष्टा वसुधाराऽपतद्दिवः ॥१९५॥
अभ्यर्चिते तपोवृद्ध्यै धर्मतीर्थंकरे गते । दानतीर्थंकरं देवाः साभिषेकमपूजयन् ॥१९६॥
श्रुत्वा देवनिकायेभ्यः सद्दानफलघोषणम् । समेत्य पूजयन्ति स्म श्रेयांसं भरतादयः ॥१९७॥
इतिहासमनुस्मृत्य दानधर्मविधिं ततः । शुश्रुवुः श्रद्धया युक्ताः प्रत्यक्षफलदर्शिनः ॥१९८॥
प्रतिग्रहोऽतिथेरुच्चैःस्थानस्थापनमन्यतः । पादप्रक्षालनं दात्रा पूजनं प्रणतिस्ततः ॥१९९॥
मनोवचनकायानामेषणायाश्च शुद्धयः । प्रकारा नव विज्ञेया दानपुण्यस्य सङ्ग्रहे ॥२००॥
पुण्यमित्यमुपात्तं यत् तदभ्युदयलक्षणम् । [1]दत्वा दातुः फलं दत्ते प्राग् निश्रेयसलक्षणम् ॥२०१॥
इतिश्रुतयथातत्त्वा श्रेयांसमभिनन्द्य ते । दानधर्मोद्यतस्वान्ता नृपा याता यथा[2]गतम् ॥२०२॥
सहस्रवर्षं वृषभो चतुर्ज्ञानचतुर्मुखः । चक्रे मोक्षार्थबोधार्थं तपो नानाविधं स्वयम् ॥२०३॥
प्रलम्बजटाभारभ्राजिष्णुर्जिष्णुराबभौ । रूढप्ररोहशाखाग्रो यथा न्यग्रोधपादपः ॥२०४॥
अन्यदा विहरन् प्राप्तः पूर्वतालपुरं पुरम् । राजा वृषभसेनाख्यो यत्रास्ते भरतानुजः ॥२०५॥
तत्रोद्यानं महोद्योगः शकटास्यभिधानकम् । ध्यानयोगमथासाद्य स न्यग्रोधतरोरधः ॥२०६॥
उपविष्टः शिलापट्टे पर्यङ्कासनबन्धनः । वशस्थकरणग्रामः शुक्लध्यानासिधारया ॥२०७॥
आरूढः क्षपकश्रेणिं रणक्षोणीं क्षणेन सः । महोत्साहगजारूढो मोहराजमपातयत् ॥२०८॥

---

और वह ऐसी जान पड़ती थी मानो राजा श्रेयान्सकी सुमनोवृत्ति—पवित्र मनका व्यापार ही भीतर न समा सकनेके कारण शरीरसे बाहर निकल रहा हो ॥१९४॥ राजा श्रेयान्सने पात्रके लिए जो इक्षुरसकी धारा दी थी उसके साथ ईर्ष्या होनेके कारण ही मानो आकाशसे देवकृत रत्नोंकी धारा नीचे पड़ने लगी ॥१९५॥ पूजा होनेके बाद जब धर्म तीर्थङ्कर भगवान् ऋषभदेव तपकी वृद्धिके लिए वनको चले गये तब देवोंने अभिषेक पूर्वक दान तीर्थकर—राजा श्रेयान्सकी पूजा की ॥१९६॥ देवोंसे समीचीन दान और उसके फलकी घोषणा सुन भरतादि राजाओंने भी आकर राजा श्रेयान्सकी पूजा की ॥१९७॥ इतिहास—पूर्व घटनाका स्मरणकर राजा श्रेयान्सने जो दान-रूपी धर्मकी विधि चलाई थी उसे दानका प्रत्यक्ष फल देखनेवाले भरत आदि राजाओंने बड़ी श्रद्धाके साथ श्रवण किया ॥१९८॥ राजा श्रेयान्सने बताया कि दान सम्बन्धी पुण्यका संग्रह करनेके लिए १ अतिथिको पड़गाहना, २ उच्च स्थानपर बैठाना, ३ पाद-प्रक्षालन करना, ४ दाता द्वारा अतिथिकी पूजा होना, ५ नमस्कार करना, ६ मनः-शुद्धि, ७ वचन-शुद्धि, ८ काय-शुद्धि और ९ आहार-शुद्धि बोलना ये नौ प्रकार जाननेके योग्य हैं ॥१९९–२००॥ दानका फल बताते हुए राजा श्रेयान्सने कहा कि इस तरह दान देनेसे जो पुण्य संचित होता है वह दाताके लिए पहले स्वर्गादि रूप फल देकर अन्तमें मोक्षरूपी फल देता है ॥२०१॥ इस तरह यथार्थ बातको सुनकर जिनके चित्त दानरूपी धर्मके लिए उद्यत हो रहे थे ऐसे भरत आदि राजा जैसे आये थे वैसे चले गये ॥२०२॥ चार ज्ञानरूपी चार मुखोंको धारण करनेवाले भगवान् वृषभदेवने स्वयं मोक्ष तत्त्व-का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करनेके लिए एक हजार वर्ष तक नाना प्रकारका तप किया ॥२०३॥ लम्बी-लम्बी जटाओंके भारसे सुशोभित आदि जिनेन्द्र उस समय जिसकी शाखाओंसे पाये लटक रहे थे ऐसे वट-वृक्षके समान सुशोभित हो रहे थे ॥२०४॥

अथानन्तर किसी समय विहार करते हुए भगवान्, पूर्वतालपुर नामक उस नगरमे पहुँचे जहाँ कि भरतका छोटा भाई राजा वृषभसेन रहता था ॥२०५॥ वहाँ वे शकटास्य नामक उद्यान-मे बड़ी तत्परताके साथ ध्यान धारण कर वटवृक्षके नीचे एक शिलापर पर्यङ्कासनसे विराजमान हो गये। उस समय उन्होंने शुक्ल ध्यानरूपी तलवारकी धारसे इन्द्रियोंके समूहको अपने वश कर लिया था ॥२०६–२०७॥ उन्होंने क्षपक श्रेणिरूपी रणभूमिमे प्रवेशकर महोत्साह रूपी हाथी-

---

१ दत्वा तु यत्फलं भुक्तं म० । २ यथाऽऽगमम् म० ।

ज्ञानावरणशत्रुं च दर्शनावरणद्विपम् । अन्तरायरिपुं चैव जघान युगपत् प्रभुः ॥२०९॥
चतुर्घातिक्षयाच्चास्य केवलज्ञानमुद्गतम् । समस्तद्रव्यपर्यायलोकालोकावलोकनम् ॥२१०॥
चतुर्देवनिकायाश्च पूर्ववत् समुपागताः । सेन्द्राः नेमुर्जिनेन्द्रं त गायन्तः कर्मणां जयम् ॥२११॥
प्रातिहार्यैस्ततोऽष्टाभिर्जिनेन्द्रस्तत्क्षणोद्भवैः । स चतुस्त्रिंशद्विशेषैरशेषै. सहितो बभौ ॥२१२॥
पुत्रचक्रसमुत्पत्त्या जिनकेवलजन्मना । दिष्ट्याभिवर्धितो यातो भरतो वन्दितुं विभुम् ॥२१३॥
[1]सम्प्राप्तः कुरुभोजाद्यैश्चतुरङ्गबलावृतः । आर्हन्त्यविभवोपेतमभ्यर्च्य प्रणनाम तम् ॥२१४॥
नृपैर्वृषभसेनस्त बहुभिर्वृषभं श्रित. । संयम प्रतिपद्याभूत् गणभृत् प्रथमः प्रभोः ॥२१५॥
लक्ष्मीमत्यात्मज राज्ये जयमायोज्य सानुजम् । प्रव्रज्यां प्रतिपन्नौ तौ श्रेय.सोमप्रभौ नृपौ ॥२१६॥
ब्राह्मी च सुन्दरी चोभे कुमार्यौ धैर्यसङ्गते । प्रव्रज्य बहुनारीभिरार्याणां प्रभुता गते ॥२१७॥
आर्हन्त्यैश्वर्यमालोक्य वृषभस्य जिनस्य यत् । सम्यक्त्वव्रतसंयुक्त यथायोगमभूत्तदा ॥२१८॥
इन्द्रनीलनिभान् केशान् पद्मरागमयैः करै. । उद्धरन्तः स्वयं रेजुः स्त्रीपुंसोऽरागिणस्तत ॥२१९॥
तदा प्रव्रजतां तेषां नापेक्षाभून्मनस्विनाम् । केशेष्विव शरीरेषु मृदुस्निग्धघनेष्वपि ॥२२०॥
ततश्चतुर्विधे सङ्घे निकाये च दिवौकसाम् । शरणे सम[2]वाये च जाते द्वादश योजने ॥२२१॥
महाप्रभावसम्पन्नास्तत्र शासनदेवताः । नेमुश्चाप्रतिचक्राद्या वृषभ धर्मचक्रिणम् ॥२२२॥

---

पर सवार हो क्षणभरमें मोहरूपी राजाको नीचे गिरा दिया ॥२०८॥ और उसके बाद ही एक साथ ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय इन शत्रुओंको भी नष्ट कर दिया ॥२०९॥ इस तरह चार घातिया कर्मोंके भयसे उन्हें समस्त द्रव्य पर्याय तथा लोक अलोकको दिखानेवाला केवलज्ञान प्राप्त हुआ ॥२१०॥ पूर्वकी भाँति इन्द्रों सहित चारों निकायोंके देवोंने आकर जिनेन्द्र देवको नमस्कार किया। उस समय समस्त देव भगवान्‌ने कर्म शत्रुओंपर जो विजय प्राप्त की थी उसका गुणगान कर रहे थे ॥२११॥ तदनन्तर तत्क्षणमें उत्पन्न हुए आठ प्रातिहार्यों और चौंतीस अतिशयोंसे सहित भगवान् अत्यधिक सुशोभित होने लगे ॥२१२॥ उसी समय भरतको पुत्रकी उत्पत्ति, चक्ररत्नकी प्राप्ति और भगवान्‌को केवलज्ञानका लाभ ये तीन समाचार एक साथ मिले। इस भाग्यवृद्धिसे प्रसन्न होता हुआ भरत सर्वप्रथम भगवान्‌की वन्दना करनेके लिए चला ॥२१३॥ कुरुवंशी तथा भोजवंशी आदि राजाओंके साथ चतुरङ्ग सेनासे आवृत भरतने जाकर अरहन्त सम्बन्धी विभूतिसे युक्त भगवान्‌की पूजाकर उन्हें प्रणाम किया ॥२१४॥ उसी समय अनेक राजाओंके साथ राजा वृषभसेन भगवान्‌के पास गया और संयम धारणकर उनका प्रथम गणधर हो गया ॥२१५॥ लक्ष्मीमतीके पुत्र जयकुमार तथा उसके छोटे भाईको राज्यकार्यमें नियुक्तकर राजा श्रेयान्स और सोमप्रभने भी दीक्षा धारण कर ली ॥२१६॥ धैर्यसे युक्त ब्राह्मी और सुन्दरी नामक दोनों कुमारियाँ अनेक स्त्रियोंके साथ दीक्षा ले आर्यिकाओंकी स्वामिनी बन गईं ॥२१७॥ वृषभ जिनेन्द्रके अर्हन्त सम्बन्धी वैभवको देखकर अन्य लोग भी उस समय यथायोग्य सम्यग्दर्शन तथा श्रावकोंके व्रतसे युक्त हुए थे ॥२१८॥ उस समय रागरहित स्त्री-पुरुष, पद्मराग मणियोंके समान अपने लाल-लाल हाथोंसे इन्द्रनील मणिके समान काले-काले केशोंको स्वयं उखाड़ते हुए अत्यन्त सुशोभित हो रहे थे ॥२१९॥ उस समय दीक्षा लेनेवाले धैर्यशाली मनुष्योंका जिस प्रकार कोमल, चिकने और सघन बालोंमें स्नेह नहीं था उसी प्रकार अपने शरीरोंमें भी उनका स्नेह नहीं था ॥२२०॥ तदनन्तर बारह योजन विस्तारवाले समवशरणकी रचना हुई, उसमें चतुर्विधसंघ और चार निकायके देव यथास्थान आसीन हुए ॥२२१॥ उस समवसरणमें महाप्रभावसे सम्पन्न अप्रतिचक्र आदि शासन देवता, धर्मचक्रके धारक भगवान् वृषभदेवको निरन्तर नमस्कार करते

---

१. सम्प्राप्तकुरु म० । २ समवाये म० ।

## शार्दूलविक्रीडितवृत्तम्

तस्थुर्दक्षिणतो जिनस्य मुनयः कल्पाङ्गनाश्चार्यिकाः
ज्योतिर्व्यन्तरभावनामरवधूवर्गाः क्रमेणैव हि ।
भूयोभावनभौमदेव[1]निवहा ज्योतिष्ककल्पाः नृपाः
तिर्यञ्चश्च पृथक् पृथक् पृथुनिजस्थाने गणा द्वादश ॥२२३॥
त्रैलोक्ये जिनशासनोरुपदवीशुश्रूषयावस्थिते
सम्पृष्टः प्रथमेन तत्र गणिना विश्वार्थविद्योतनः ।
भूयोभेदविवृत्तयाधरप[2]रिस्पन्दोज्झितस्वात्मना
मोहध्वान्तमपाकरोदथ जिनो भानुः स्वभाषाश्रिया ॥२२४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ ऋषभनाथकैवल्योत्पत्तिवर्णनो नाम नवमः सर्गः ।*



रहते थे ॥२२२॥ समवसरणमें बारह सभाएँ थीं उनमें भगवान्‌की दाहिनी ओरसे लेकर १ मुनि, २ कल्पवासिनी देवियाँ, ३ आर्यिकाएँ, ४ ज्योतिषीदेवोंकी देवियाँ, ५ व्यन्तर देवोंकी देवियाँ, ६ भवनवासी देवोंकी देवियाँ, ७ भवनवासी देव, ८ व्यन्तर देव, ९ ज्योतिषी देव, १० कल्पवासी देव, ११ मनुष्य और तिर्यञ्च ये बारह गण पृथक्-पृथक् अपने-अपने विस्तृत स्थानोंपर बैठे थे ॥२२३॥ अथानन्तर जब तीन लोकके जीव भगवान्‌का दिव्य उपदेश सुननेकी इच्छासे शान्तिपूर्वक बैठ गये तब प्रथम गणधरने समस्त पदार्थोंके प्रकाशित करनेवाले जिनेन्द्ररूपी सूर्यसे प्रश्न किया और उन्होंने नाना भेदोंमें परिवर्तित होनेवाली एवं ओठोंके परिस्पन्दसे रहित अपनी दिव्य ध्वनिरूपी लक्ष्मीके द्वारा मोहरूपी अन्धकारको नष्ट कर दिया ॥२२४॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे सहित जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें श्रीऋषभनाथ भगवान्‌की केवलज्ञानकी उत्पत्तिका वर्णन करनेवाला नवाँ पर्व समाप्त हुआ ।*



१. भौम म० । २ पतिस्पन्दोज्झितेन. स्वात्मना म०, परिस्पन्दोज्झितास्यात्मना क०, ङ० ।

# दशमः सर्गः

धर्मं प्रवदता तेन तदा त्रैलोक्यसन्निधौ । धृतं वर्षसहस्रान्त मौनमुद्योदित दृढम् ॥१॥
संसारतरणं तीर्थं नाथे दर्शयति स्वयम् । ददर्श जगदत्यर्थं गम्भीरार्थमपि स्फुटम् ॥२॥
वागाद्यतिशयोद्योवे द्योतयत्यर्थसम्पदम्[1] । जिनेन्द्रद्युमणौ को वा मिथ्यान्धतमस भजेत् ॥३॥
जिनेन्द्रोऽथ जगौ धर्मः कार्यः सर्वसुखाकरः । प्राणिभिः सर्वयत्नेन स्थितः प्राणिदयादिषु ॥४॥
सुखं देवनिकायेषु मानुषेषु च यत्सुखम् । इन्द्रियार्थसमुद्भूत तत्सर्वं धर्मसम्भवम् ॥५॥
कर्मक्षयसमुद्भूतमपवर्गसुख च यत् । आत्माधीनमनन्त तद् धर्मादेवोपजायते ॥६॥
दया सत्यमथास्तेयं ब्रह्मचर्यममूर्च्छता । सूक्ष्मतो यतिधर्मः स्यात्स्थूलतो गृहमेधिनाम् ॥७॥
दानपूजातपःशीललक्षणश्च चतुर्विधः । त्यागजश्चैव शारीरो धर्मो गृहनिषेविणाम् ॥८॥
सम्यग्दर्शनमूलोऽयं महर्द्धिकसुरश्रियम् । ददाति यतिधर्मस्तु पुष्टो मोक्षसुखप्रदः ॥९॥
स्वर्गापवर्गमूलस्य सद्धर्मस्येह लक्षणम् । श्रुतज्ञानाद्धिनिश्चेयमर्वाग्दर्शिभिरर्थिभिः ॥१०॥
द्वादशाङ्गं श्रुतज्ञान द्रव्यभावभिदा श्रितम्[2] । आप्ताभिव्यङ्ग्यमाप्तश्च निर्दोषावरणो[3] मतः ॥११॥

उस समय त्रिलोकवर्ती जीवोंके सन्निधानमे धर्मका उपदेश देते हुए भगवान्ने एक हजार वर्ष तक दृढ़तापूर्वक धारण किया हुआ मौन खोला ॥१॥ श्री आदि जिनेन्द्र स्वयं ही संसार-सागरसे पार करनेवाला तीर्थ दिखला रहे थे, इसलिए संसारके समस्त जीव अतिशय गूढ अर्थ-को भी सरलतासे देख रहे थे। भावार्थ—यद्यपि दिव्यध्वनिमे प्रतिपादित पदार्थ अत्यन्त गम्भीर था फिर भी वक्ताके प्रभावसे लोग उसे सरलतासे समझ रहे थे ॥२॥ उस समय जब कि वचन आदिके अतिशयोंसे प्रकाशमान जिनेन्द्ररूपी सूर्य स्वयं पदार्थोंको प्रकाशित कर रहे थे तब कौन मनुष्य मिथ्यात्वरूपी अन्धकारको प्राप्त हो सकता था ? अर्थात् कोई नहीं ॥३॥

अथानन्तर जिनेन्द्र भगवान्ने कहा कि समस्त प्राणियोंको जीव-दया आदि कार्योंमे स्थित धर्म पूर्ण प्रयत्नसे करना चाहिए क्योंकि धर्म ही समस्त सुखोंकी खान है ॥४॥ चार निकायके देवों और मनुष्योमे इन्द्रिय विषयजन्य जो सुख दिखाई देता है वह सब धर्मसे ही उत्पन्न हुआ है ॥५॥ और कर्मोंके क्षयसे उत्पन्न, स्वाधीन तथा अन्तसे रहित जो मोक्षसम्बन्धी सुख है वह भी धर्मसे ही उत्पन्न होता है ॥६॥ अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह—ये सूक्ष्म रीतिसे धारण किये जावे तो मुनिका धर्म है और स्थूल रीतिसे धारण किये जावे तो गृहस्थका धर्म है ॥७॥ दान, पूजा, तप और शील यह गृहस्थका चार प्रकारका शारीरिक धर्म है—शरीरसे करने योग्य है। गृहस्थका यह चतुर्विध धर्म-त्यागसे ही उत्पन्न होता है ॥८॥ सम्यग्दर्शन जिसकी जड़ है ऐसा यह गृहस्थका धर्म महर्द्धिक देवोंकी लक्ष्मी प्रदान करता है और पूर्णतासे पालन किया हुआ मुनिधर्म मोक्ष सुखको देनेवाला है ॥९॥ जो मात्र अर्वाचीन बातको ही देख सकते हैं ऐसे हिताभिलाषी मनुष्योंको (छद्मस्थ जीवोंको) स्वर्ग और मोक्षके मूल भूत समीचीन धर्मका लक्षण श्रुतज्ञानके द्वारा जानना चाहिए भावार्थ—अल्पज्ञानी मनुष्य द्वादशाङ्गके सहारे ही धर्मका लक्षण समझ सकते हैं, इसलिए यहाँ द्वादशाङ्गका वर्णन करना उचित है ॥१०॥ द्रव्यश्रुत और भावश्रुतके भेदको प्राप्त हुआ द्वादशाङ्ग

१ सम्पदा म०, ख०, ङ० । २ स्तृत म० । ३ निर्दोषाचरणो म० ।

श्रुतं च स्वसमासेन पर्यायोऽक्षरमेव च । पदं चैव हि सङ्घातः प्रतिपत्तिरतः परम् ॥१२॥
अनुयोगयुतं द्वारैः प्राभृतप्राभृतं ततः । प्राभृतं वस्तु पूर्वं च भेदान् विंशतिमाश्रितम् ॥१३॥
श्रुतज्ञानविकल्पः स्यादेकह्रस्वाक्षरात्मकः । अनन्तानन्तभेदाणुपुद्गलस्कन्धसञ्चयः ॥१४॥
अनन्तानन्तभागैस्तु भिद्यमानस्य तस्य च । भागः पर्याय इत्युक्तः श्रुतभेदो ह्यनल्पशः ॥१५॥
सोऽपि सूक्ष्मनिगोदस्यालब्ध्यपर्याप्तदेहिनः । सम्भवी सर्वथा तावान् श्रुतावरणवर्जितः ॥१६॥
सर्वस्यैव हि जीवस्य तावन्मात्रस्य नावृतिः । आवृतौ तु न जीवः स्यादुपयोगवियोगतः ॥१७॥
जीवोपयोगशक्तेश्च न विनाशः सयुक्तिकः । स्यादेवाभ्ररोधेऽपि सूर्याचन्द्रमसोः प्रभा ॥१८॥
पर्यायानन्तभागेन पर्यायो युज्यते यदा । स पर्यायसमासः स्यात् श्रुतभेदो हि सावृतिः ॥१९॥
अनन्तासङ्ख्यसङ्ख्येयभागवृद्धित्रयान्वितः । सङ्ख्येयासङ्ख्यकानन्तगुणवृद्धिक्रमेण च ॥२०॥
स्यात्पर्यायसमासोऽसौ यावदक्षरपूर्णता । एकैकाक्षरवृद्ध्या स्यात् तत्समासः पदावधिः ॥२१॥
पदमर्थपदं ज्ञेयं प्रमाणपदमित्यपि । मध्यम पदमित्येवं त्रिविधं तु पदं स्थितम् ॥२२॥
एकद्वित्रिचतुःपञ्चषट्सप्ताक्षरमर्थवत् । पदमाद्यं द्वितीयं तु पदमष्टाक्षरात्मकम् ॥२३॥

श्रुतज्ञान आप्तके द्वारा प्रकट होता है और आप्त वही माना गया है जो रागादिक दोष तथा ज्ञानावरण और दर्शनावरण इन आवरणोंसे रहित हो ॥११॥ श्रुतज्ञानके १ पर्याय, २ पर्याय-समास, ३ अक्षर, ४ अक्षर-समास, ५ पद, ६ पद-समास, ७ संघात, ८ संघात-समास, ९ प्रतिपत्ति, १० प्रतिपत्ति-समास, ११ अनुयोग, १२ अनुयोग-समास, १३ प्राभृत-प्राभृत, १४ प्राभृत-प्राभृत-समास, १५ प्राभृत, १६ प्राभृत-समास, १७ वस्तु, १८ वस्तु-समास, १९ पूर्व और २० पूर्व-समास—ये बीस भेद हैं ॥१२-१३॥ श्रुतज्ञानके अनेक विकल्पोंमें एक विकल्प एक ह्रस्व अक्षर रूप भी है। इस विकल्पमें द्रव्यकी अपेक्षा अनन्तानन्त पुद्गल परमाणुओंसे निष्पन्न स्कन्धका सञ्चय होता है ॥१४॥ इस एक ह्रस्वाक्षररूप विकल्पके अनेक बार अनन्तानन्त भाग किये जावें तो उनमें एक भाग पर्याय नामका श्रुतज्ञान होता है ॥१५॥ वह पर्याय ज्ञान सूक्ष्म-निगोदिया लब्धपर्याप्तक जीवके होता है और श्रुतज्ञानावरणके आवरणसे रहित होता है ॥१६॥ सभी जीवोंके उतने ज्ञानके ऊपर कभी आवरण नहीं पड़ता। यदि उसपर भी आवरण पड़ जावे तो ज्ञानोपयोगका सर्वथा अभाव हो जायगा और ज्ञानोपयोगका अभाव होनेसे जीवका भी अभाव हो जायगा ॥१७॥ यह युक्तिसे सिद्ध है कि जीवकी उपयोग शक्तिका कभी विनाश नहीं होता। जिस प्रकार कि मेघका आवरण होनेपर भी सूर्य और चन्द्रमाकी प्रभा कुछ अंशोंमें प्रकट रही आती है उसी प्रकार श्रुतज्ञानका आवरण होनेपर भी पर्याय नामका ज्ञान प्रकट रहा आता है ॥१८॥ जब यही पर्यायज्ञान पर्याय ज्ञानके अनन्तवें भागके साथ मिल जाता है तब वह पर्याय-समास नामका श्रुतज्ञान कहलाने लगता है। यह श्रुतज्ञान आवरणसे सहित होता है अर्थात् जब तक पर्याय-समास नामक श्रुतज्ञानावरणका उदय रहता है तब तक प्रकट नहीं होता उसका क्षयोपशम होनेपर ही प्रकट होता है ॥१९॥ यह पर्याय-समास-ज्ञान अनन्तभागवृद्धि, असंख्यभागवृद्धि, संख्यातभागवृद्धि तथा अनन्तभागहानि, असंख्यात-भागहानि एवं संख्यातभागहानिसे सहित है। पर्यायज्ञानके ऊपर संख्यातगुणवृद्धि, असंख्यात-गुणवृद्धि और अनन्तगुणवृद्धिके क्रमसे वृद्धि होते-होते जब तक अक्षरज्ञानकी पूर्णता होती है तब तकका ज्ञान पर्याय-समासज्ञान कहलाता है। उसके बाद अक्षरज्ञान प्रारम्भ होता है उसके ऊपर पदज्ञान तक एक-एक अक्षरकी वृद्धि होती है। इस वृद्धि प्राप्त ज्ञानको अक्षर-समास ज्ञान कहते हैं। अक्षर-समासके बाद पदज्ञान होता है ॥२०-२१॥ अर्थपद, प्रमाणपद और मध्यम-पदके भेदसे पद तीन प्रकारका है ॥२२॥ इनमें एक, दो, तीन, चार, पाँच, छह और सात अक्षर-

१ मावृतं म० । २ एकं म०, क० ।

कोट्यश्चैव चतुस्त्रिंशत् तच्छतान्यपि षोडश । त्र्यशीतिश्च पुनर्लक्षाः शतान्यष्टौ च सप्ततिः ॥२४॥
अष्टाशीतिश्च वर्णाः स्युर्मध्यमे तु पदे स्थिताः । पूर्वाङ्गपदसङ्ख्या स्यान्मध्यमेन पदेन सा ॥२५॥
एकैकाक्षरवृद्ध्या तु तत्समासभिदस्ततः । इत्थं पूर्वसमासान्तं द्वादशाङ्गं श्रुतं स्थितम् ॥२६॥
अष्टादशसहस्राणां पदानां सङ्ख्यया युतम् । तत्राचाराङ्गमाचार साधूनां वर्णयत्यलम् ॥२७॥
यत्षट्त्रिंशत्सहस्रैस्तु पदैः सूत्रकृतं युतम् । परस्वसमयार्थानां वर्णकं तद् विशेषतः ॥२८॥
चत्वारिंशत्सहस्रैश्च द्विसहस्रैः पदैर्युतम् । स्थानं स्थानान्तरं जन्तोर्वक्त्येकादिदशोत्तरम् ॥२९॥
चतुःषष्टिसहस्रैर्यत्पदैश्च पदलक्षया । लक्षितं समवायाङ्गं वक्ति द्रव्यादितुल्यताम् ॥३०॥
धर्माधर्मैकजीवानां लोकाकाशस्य वा यथा । प्रदेशा द्रव्यतस्तुल्याः समवायेन वर्णिताः ॥३१॥
सिद्धिसीमन्तकर्त्वाख्य[1] विमानं नरलोकजम् । प्रमाणं सममित्युक्तं तत्रैव क्षेत्रतस्तथा ॥३२॥
उत्सर्पिण्यवसर्पिण्योः कालतः समतोदिता । भावतोऽनन्तयोस्तत्र ज्ञानदर्शनयोरपि ॥३३॥
पदानां तु सहस्राणि यत्राष्टाविंशतिस्तथा । लक्षयोर्द्वयमाख्यातं व्याख्याप्रज्ञप्तिसंज्ञके ॥३४॥
तत्रोत्पथव्युदासेन विनयेन सविस्तरः । प्रश्नव्याख्यानभेदानां क्रमः समुपवर्ण्यते ॥३५॥

तकका पद अर्थपद कहलाता है। आठ अक्षररूप प्रमाणपद होता है और मध्यमपदमें सोलह सौ चौंतीस करोड़ तिरासी लाख सात हजार आठ सौ अठासी अक्षर होते हैं, और अङ्ग तथा पूर्वोके पदकी संख्या इसी मध्यम पदसे होती है ॥२३-२५॥ एक-एक अक्षरकी वृद्धिकर पद-समाससे लेकर पूर्व-समास पर्यन्त समस्त द्वादशाङ्ग श्रुत स्थित है ॥२६॥ उनमें पहला अङ्ग आचाराङ्ग है जो मुनियोंके आचारका अच्छी तरह वर्णन करता है और अठारह हजार पदोंसे सहित है ॥२७॥ दूसरा अङ्ग सूत्रकृताङ्ग है जो स्वसमय और परसमयका विशेष रूपसे वर्णन करता है तथा छत्तीस हजार पदोंसे सहित है ॥२८॥ तीसरा अङ्ग स्थानाङ्ग है जो जीवके एकसे लेकर दश तक स्थानोंका वर्णन करता है और बयालीस हजार पदोंसे सहित है। भावार्थ—स्थानाङ्गमें—जीवके एक केवलज्ञान, एक मोक्ष, एक आकाश, एक धर्म द्रव्य, एक अधर्म द्रव्य आदि। दो दर्शन, दो ज्ञान, दो राग-द्वेष आदि। तीन सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, रूप रत्नत्रय, माया, मिथ्या, निदान—तीन शल्य, जन्य जरा मरण—तीन दोष आदि। चार गति, चार कषाय, चार अनन्त चतुष्टय आदि। पाँच महाव्रत, पाँच समिति, पाँच अस्तिकाय, पाँच कषाय आदि। छह द्रव्य, छह लेश्या, छह काय, छह आवश्यक आदि। सात तत्त्व, सात भय, सात व्यसन, सात नरक आदि। आठ कर्म, आठ गुण, आठ ऋद्धियाँ आदि, नौ पदार्थ, नौ नय, नौ शील आदि। तथा दश धर्म, दश परिग्रह, दशदिशा आदि। इस तरह सदृश संख्यावाले पदार्थोंका वर्णन है ॥२९॥ चौथा अङ्ग समवायाङ्ग है यह एक लाख चौंसठ हजार पदोंसे सहित है तथा द्रव्य आदिकी तुल्यताका वर्णन करता है ॥३०॥ जैसे धर्म द्रव्य, अधर्म द्रव्य, एक जीव द्रव्य और लोकाकाशके प्रदेश एक बराबर हैं—असंख्यात-प्रदेशी है—यह द्रव्यकी अपेक्षा तुल्यता समवाय अङ्ग द्वारा वर्णित है ॥३१॥ सिद्धशिला, प्रथम नरकका सीमन्तक नामका इन्द्रक बिल, प्रथम स्वर्गका ऋतु-विमान और अढ़ाई द्वीप ये क्षेत्रसे समान हैं—पैंतालीस लाख योजन विस्तारवाले हैं—यह क्षेत्रकी अपेक्षा समानता उसी समवायाङ्गमें कही गई है ॥३२॥ कालकी अपेक्षा उत्सर्पिणी और अवसर्पिणीकी समानता कही गई है अर्थात् दोनों दश-दश कोड़ाकोड़ी सागर प्रमाण है और भावकी अपेक्षा केवलज्ञान तथा केवलदर्शनकी तुल्यता बतलाई गई है अर्थात् जिस प्रकार केवलज्ञानके अविभाग प्रतिच्छेद हैं उसी प्रकार केवलदर्शनके भी अनन्त अविभाग प्रतिच्छेद हैं ॥३३॥ पाँचवाँ अङ्ग व्याख्या-प्रज्ञप्ति अङ्ग है उसमें पदोंकी संख्या दो लाख अट्ठाईस हजार है। इस अङ्गमें कुमार्गत्यागी

1 र्त्वाख्य म० ।

षट्पञ्चाशत् सहस्राणि पञ्च लक्षाः पदानि तु । ज्ञातृधर्मकथाचष्टे जिनधर्मकथामृतम् ॥३६॥
यत्रैकादशलक्षाश्च सहस्राण्यपि सप्ततिः । पदान्युपासकास्तत्रोपासकाध्ययने स्मृताः ॥३७॥
त्रयोविंशतिलक्षाश्च सहस्राणि च विंशतिः । अष्टौ चैव सहस्राणि स्युः पदान्यन्तकृद्दशे ॥३८॥
दशोपसर्ग जेतारः प्रतितीर्थं दशोदिताः । संसारान्तकृतस्तत्र मुनयो ह्यन्तकृद्दशे ॥३९॥
लक्षा द्वानवतिर्यत्र चत्वारिंशत्सहस्रकैः । चत्वारिंशत्सहस्राणि पदान्यभिहितानि तु ॥४०॥
तत्रौपपादिके देशे वर्ण्यन्तेऽनुत्तरादिके । दशोपसर्गजयिनो दशानुत्तरगामिनः ॥४१॥
स्त्रीपुंनपुंसकैस्तिर्यग्नृसुरैरष्ट ते कृताः । शारीराचेतनत्वाभ्यामुपसर्गा दशोदिताः ॥४२॥
आक्षेपण्यादयो यत्र प्रश्नव्याकरणे कथाः । परलक्षास्त्रिनवतिः सहस्राण्यत्र षोडश ॥४३॥
अङ्गं विपाकसूत्रं यद् विपाकं कर्मणोऽवदत् । कोटी चतुरशीतिश्च पदलक्षा इहोदिताः ॥४४॥
शत कोटीभिरष्टाभिः सहाष्टाः षष्टिलक्षकाः । षट्पञ्चाशत्सहस्राणि पदानां पञ्च यत्र हि ॥४५॥
दृष्टिवादप्रमाणं स्यादेतत्तत्र सविस्तरम् । शतानि त्रीणि वर्ण्यन्ते त्रिषष्ट्याधिकदृष्टयः ॥४६॥
क्रियातश्चाक्रियातोऽन्या अज्ञानाद्विनयात्पराः । वदन्त्यो दृष्टयः सिद्धिं ताश्चतुर्धा व्यवस्थिताः ॥४७॥
सक्रियाः शतधाऽशीत्या चतस्रोऽशीतिरक्रियाः । अज्ञानात्सप्तषष्टिस्ता द्वात्रिंशद्विनयश्रिताः ॥४८॥

गणधरादि शिष्योंके द्वारा विनय-पूर्वक केवलीसे किये गये अनेक प्रश्न तथा उनके उत्तरका विस्तारके साथ वर्णन है ॥३४-३५॥ छठवाँ अङ्ग ज्ञातृकथाङ्ग है यह जिनधर्मकी कथारूप अमृतका व्याख्यान करता है तथा इसमे पाँच लाख छप्पन हजार पद हैं ॥३६॥ सातवाँ अङ्ग उपासकाध्ययनाङ्ग है। श्रावकगण इसी अङ्गके आश्रित हैं अर्थात् श्रावकाचारका वर्णन इसी अङ्गमें है, इस अङ्गमे ग्यारह लाख सत्तरह हजार पद हैं ॥३७॥ आठवाँ अङ्ग अन्तकृद् दशाङ्ग है इसमें तेईस लाख अट्ठाईस हजार पद हैं ॥३८॥ इसमे प्रत्येक तीर्थंकरके तीर्थमे दश प्रकारके उपसर्गको जीतकर संसारका अन्त करनेवाले दश-दश मुनियोंका वर्णन है ॥३९॥ नौवाँ अङ्ग अनुत्तरोपपादिक दशाङ्ग है इसमे वानवे लाख चवालीस हजार पद कहे गये हैं। इस अङ्गमे प्रत्येक तीर्थंकरके तीर्थमे दश प्रकारके उपसर्ग जीतकर अनुत्तरादि विमानोंमे उत्पन्न होनेवाले दश-दश मुनियोंका वर्णन है ॥४०-४१॥ स्त्री, पुरुष और नपुंसकके भेदसे तीन प्रकारके तिर्यञ्च, तीन प्रकारके मनुष्य एवं स्त्री और पुरुषके भेदसे दो प्रकारके देव इन आठ चेतनोंके द्वारा किये हुए आठ प्रकारके चेतनकृत, एक शारीरिक, कुष्ठादिककी वेदनाकृत और एक अचेतनकृत—दीवाल आदिके गिरनेसे उत्पन्न सब मिलाकर दश प्रकारके उपसर्ग कहे गये हैं॥४२॥ दशवाँ अङ्ग प्रश्नव्याकरणाङ्ग है इसमें *आक्षेपिणी आदि कथाओंका वर्णन है तथा इसमे तिरानवे लाख सोलह हजार पद हैं ॥४३॥ ग्यारहवाँ अङ्ग विपाकसूत्राङ्ग है। यह अङ्ग ज्ञानावरणादि आठ कर्मोंके विपाक-फलका वर्णन करता है और इसमे एक करोड़ चौरासी लाख पद हैं ॥४४॥ और वारहवाँ अङ्ग दृष्टिप्रवाद अङ्ग है इसमे पदोंकी संख्या एक सौ आठ करोड़ अड़सठ लाख छप्पन हजार पाँच है ॥४५॥ इस अङ्गमे तीन सौ त्रेशठ दृष्टियोंका विस्तारके साथ वर्णन किया गया है ॥४६॥ मूलमें १ क्रियादृष्टि, २ अक्रियादृष्टि, ३ अज्ञानदृष्टि और विनयदृष्टिके भेदसे दृष्टियाँ चार प्रकारकी हैं। ये दृष्टियाँ क्रमसे, क्रिया, अक्रिया, अज्ञान और विनयसे सिद्धिकी प्राप्ति होती है, ऐसा निरूपण करती हैं ॥४७॥ इनमे क्रियावादी एक सौ अस्सी, अक्रियावादी चौरासी, अज्ञानवादी अड़सठ और विनय-

१. के ते दशोपसर्गाः? तिर्यञ्चः स्त्रीपुनपुंसकाः, नरः स्त्रीपुंनपुसकाः, देवाः स्त्रीपुरुषाः इत्थं चेतनकृता अष्टौ शारीरिक कुष्ठव्याध्यादि, अचेतन भित्तिपतनादिकम्—सर्वे दशविधा उपसर्गाः ।

* १ आक्षेपिणी, २ विक्षेपिणी, ३ संवेदिनी और ४ निर्वेदिनीके भेदसे कथाएँ चार प्रकारकी हैं, जिसमें स्वमतका स्थापन होता है उसे आक्षेपिणी, जिसमें पर मतका खण्डन है उसे विक्षेपिणी, जिसमें धर्मके फलका वर्णन है उसे संवेदिनी और जिसमें वैराग्यका वर्णन है उसे निर्वेदिनी कथा कहते हैं ॥

नियतिश्च स्वभावश्च कालो दैवं च पौरुषम् । पदार्था नव जीवाद्याः स्वपरौ नित्यतापरौ ॥४९॥
पञ्चभिर्नियतिपृष्ठैश्चतुर्भिः स्वपरादिभिः । एकैकस्यात्र जीवादेर्योगेऽशीत्युत्तर शतम् ॥५०॥
नियत्याऽस्ति स्वतो जीवः परतो नित्यतोऽन्यत. । स्वभावात्कालतो दैवात् पौरुषाच्च तथेतरे[1] ॥५१॥
सप्तजीवादितत्त्वानि स्वतश्च परतोऽपि च । प्रत्येकं पौरुषान्तेभ्यो न सन्तीति हि सप्ततिः[2] ॥५२॥
नियतेः कालतः स्वन्तर्न तानीति चतुर्दश । सप्तत्या सत्समायोगेऽशीतिश्चतुरधिष्ठिताः ॥५३॥
पदार्थान्नव को वेत्ति सदाद्यैः सप्तभङ्गकैः । इत्याज्ञानिकसंदृष्ट्या[3] त्रिषष्टिरुपचीयते ॥५४॥
सज्जीवभाववित्को वा को वाऽसज्जीवभाववित् । सदसज्जीवभावज्ञः कश्चावक्तव्यजीववित ॥५५॥
सदवक्तव्यजीवज्ञोऽसदवक्तव्यविच्च कः । सदसत्तमवक्तव्य को वा वेत्तीति यो जनः ॥५६॥
सद्भावोत्पत्तिविद् वा कोऽसद्भावोत्पत्तिविच्च कः । उभयोत्पत्तिवित्कश्चाऽवक्तव्योत्पत्तिविच्च कः ॥५७॥

---

वादी बत्तीस है ॥४८॥ नियति, स्वभाव, काल, देव और पौरुष इन पाँचका स्वतः, परतः, नित्य और अनित्य इन चारके साथ गुणा करनेपर बीस भेद होते है और इन बीस भेदोका जीवादि नौ पदार्थोंके साथ योग करनेपर क्रियावादियोके एक सौ अस्सी भेद होते हैं। जैसे कोई मानता है कि जीव नियतिसे स्वतः है, कोई मानता है कि परतः है, कोई मानता है कि नित्य है, कोई मानता है कि अनित्य है। कोई मानता है कि जीव स्वभावसे स्वतः है; कोई मानता है कि परतः है, कोई मानता है कि नित्य है, कोई मानता है कि अनित्य है। कोई मानता है कि जीव कालसे स्वतः है, कोई मानता है कि परतः है, कोई मानता है कि नित्य है, कोई मानता है कि अनित्य है और कोई मानता है कि जीव दैवसे स्वतः है। कोई मानता है कि परतः है। कोई मानता है कि नित्य है और कोई मानता है कि अनित्य है। ओर कोई मानता है कि जीव पौरुषसे स्वतः है, कोई मानता है कि परतः है। कोई मानता है कि नित्य है और कोई मानता है कि अनित्य है। जिस प्रकार नियति आदिके कारण जीव पदार्थके बीस-बीस भङ्ग है उसी प्रकार अजीवादि पदार्थोंके भी बीस भङ्ग है। इस तरह क्रियावादियोंके सब मिल मिलाकर एक सौ अस्सी भेद होते है ॥४९–५१॥ जीवादि सात तत्त्व, नियति, स्वभाव, काल, दैव और पौरुषकी अपेक्षा न स्वतः हैं और न परत. है। इस तरह जीवादि सात तत्त्वोमे नियति आदि पाँचका गुणा करनेपर पैतीस और पैंतीसमे स्वतः, परतः इन दोका गुणा करनेपर सत्तर भेद हुए। पुनः जीवादि सात तत्त्व नियति और कालकी अपेक्षा नही हैं इसलिए सातमे दोका गुणा करनेपर चौदह भेद हुए। पूर्वोक्त सत्तर भेदोके साथ इन चौदह भेदोंको मिला देनेपर अक्रियावादियोके चौरासी भेद होते हैं ॥५२–५३॥ जीवादि नौ पदार्थोंको १ सत्, २ असत्, ३ उभय, ४ अवक्तव्य, ५ सद् अवक्तव्य, ६ असत् अवक्तव्य, और उभय अवक्तव्य इन नौ भङ्गोसे कौन जानता है? इस प्रकार नौ पदार्थोंमे सात भङ्गोका गुणा करनेपर आज्ञानिक मिथ्यादृष्टियोके त्रेशठ भेद होते हैं ॥५४॥ जैसे १ कोई कहता है कि जीव सत् रूप है यह कौन जानता है? २ कोई कहता है कि जीव असद् रूप है यह कौन जानता है? ३ कोई कहता है कि जीव सत् असत्—उभय रूप है यह कौन जानता है? ४ कोई कहता है कि जी अवक्तव्य रूप है यह कौन जानता है? ५ कोई कहता है कि जीव सद् अवक्तव्य रूप है यह कौन जानता है? ६ कोई कहता है कि जीव असद् अवक्तव्य रूप है यह कौन जानता है? और कोई कहता है कि जीव सत्-असत् अवक्तव्य रूप है यह कौन जानता है? इसी प्रकार अजीवादि पदार्थोंके साथ सात-सात भङ्गोंकी योजना करनेपर त्रेशठ भेद होते हैं। इन त्रेशठ भेदोमे १ जीवकी सत् उत्पत्तिको जाननेवाला कौन है? २ जीवकी असत्

---

१. तथोत्तरे म०, घ० । २ वसन्तीति हि सप्ततिः ख० । ३ इत्याद्यनेक-म० ।

भावमात्राभ्युपगमैर्विकल्पैरेभिराहतैः । त्रिषष्टिः सप्तषष्टिः स्यादाज्ञानिकमतात्मिका ॥५८॥
विनयः खलु कर्तव्यो मनोवाक्कायदानतः । [1]पितृदेवनृपज्ञानिबालवृद्धतपस्विषु ॥५९॥
मनोवाक्कायदानानां मात्राद्यष्टकयोगत । द्वात्रिंशत्परिसंख्याता वैनयिक्यो हि दृष्टयः ॥६०॥
इत्येवं वदतो दृष्टिं दृष्टिवादस्य पञ्च ते । परिकर्मादयो भेदाश्चूलिकान्ता व्यवस्थिताः ॥६१॥
पञ्चप्रज्ञप्तय प्रोक्ता. परिकर्मणि ताः पुनः । व्याख्याप्रज्ञप्तिपर्यन्ताश्चन्द्रसूर्यादिनामिकाः ॥६२॥
षट्त्रिंशत्पदलक्षाभिः सहस्रैः पञ्चभिः पदै. । चन्द्रप्रज्ञप्तिराचष्टे चन्द्रभोगादिसम्पदाम् ॥६३॥
पदानां पञ्चलक्षाभि. सहस्रैस्त्रिभिरेव च । सूर्यप्रज्ञप्तिराख्याति सूर्यस्त्रीविभवोदयम् ॥६४॥
सहस्रैः पञ्चविंशत्या लक्षाभिस्तिसृभिः पदैः । जम्बूद्वीपस्य सर्वस्वं तत्प्रज्ञप्तिः प्रभाषते ॥६५॥
पदलक्षा द्विपञ्चाशत् षट्त्रिंशत्सहस्रकाः । प्रज्ञप्तौ सन्ति यस्यां सा द्वीपसागरवर्णिनी ॥६६॥
लक्षाश्चतुरशीतिर्या सषट्त्रिंशत्सहस्रकाः । पदानां प्रवदन्त्येषा व्याख्याप्रज्ञप्तिरुच्यते ॥६७॥
रूपिद्रव्यमरूपं च भव्याभव्यात्मसञ्चयम् । व्याख्याप्रज्ञप्तिराख्याति समस्तं सा सविस्तरम् ॥६८॥
पदाष्टाशीति लक्षा हि सूत्रे चादावबन्धकाः । श्रुतिस्मृतिपुराणार्था द्वितीये सूत्रताः पुनः ॥६९॥
तृतीये नियतिः पक्षश्चतुर्थे समया. परे । सूत्रिता ह्यधिकारेऽपि [2]नानाभेदव्यवस्थिताः ॥७०॥
पदै. पञ्चसहस्रैस्तु प्रयुक्ते प्रथमे पुन. । अनुयोगे पुराणार्थस्त्रिषष्टिरुपवर्ण्यते ॥७१॥
चतुर्दशविध पूर्वं गत श्रुतमुदीर्यते । प्रतिपूर्वं च वस्तूनि ज्ञातव्यानि यथाक्रमम् ॥७२॥

---

उत्पत्तिको जाननेवाला कौन है ? ३ जीवकी सत्-असत् उत्पत्तिको जाननेवाला कौन है ? और जीवकी अवक्तव्य उत्पत्तिको जाननेवाला कौन है ? केवल भावकी अपेक्षा स्वीकृत इन चार भेदोंके और मिला देनेपर आज्ञानिक मिथ्यादृष्टियोंके सब भेद सड़सठ हो जाते हैं ॥५५–५८॥ १ माता, २ पिता, ३ देव, ४ राजा, ५ ज्ञानी, ६ बालक, ७ वृद्ध और ८ तपस्वी इन आठका मन वचन, काय और दानसे विनय करना चाहिए। इसलिए मन, वचन, काय और दान इन चारका माता आदि आठके साथ संयोग करनेपर वैनयिक मिथ्यादृष्टियोंके बत्तीस भेद हो जाते हैं ॥५९–६०॥ इस प्रकार अनेक मिथ्यादृष्टियोंका कथन करनेवाले दृष्टिवाद अङ्गके १ परिकर्म, २ सूत्र, ३ अनुयोग, ४ पूर्वगत और ५ चूलिका ये पाँच भेद हैं ॥६१॥ परिकर्ममें १ चन्द्रप्रज्ञप्ति, २ सूर्यप्रज्ञप्ति, ३ जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, ४ द्वीपसमुद्रप्रज्ञप्ति और व्याख्याप्रज्ञप्ति ये पाँच प्रज्ञप्तियाँ कही गई हैं अर्थात् इन पाँच प्रज्ञप्तियोंकी अपेक्षा परिकर्मके पाँच भेद हैं ॥६२॥ इनमे चन्द्रप्रज्ञप्ति छत्तीस लाख पाँच हजार पदोंके द्वारा चन्द्रमाकी भोग आदि सम्पदाका वर्णन करती है ॥६३॥ सूर्यप्रज्ञप्ति पाँच लाख तीन हजार पदोंके द्वारा सूर्यके स्त्री आदि विभवका निरूपण करती है ॥६४॥ जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति तीन लाख पच्चीस हजार पदोंके द्वारा जम्बूद्वीपके सर्वस्वका वर्णन करती है ॥६५॥ जिसमें बावन लाख छत्तीस हजार पद हैं, ऐसी द्वीप और सागरोंका वर्णन करनेवाली चौथी द्वीपसमुद्रप्रज्ञप्ति है ॥६६॥ जो चौरासी लाख छत्तीस हजार पदोंसे युक्त है वह पाँचवीं व्याख्याप्रज्ञप्ति कही जाती है ॥६७॥ व्याख्याप्रज्ञप्ति, रूपीद्रव्य अरूपीद्रव्य तथा भव्य अभव्य जीवोंके समूह आदि सबका विस्तारके साथ वर्णन करती है ॥६८॥ दृष्टिवादके दूसरे भेद सूत्रमें अठासी लाख पद हैं, इसके अनेक भेदोंमेंसे प्रथम भेदमें अबन्धक-बन्ध न करनेवाले भावोंका वर्णन है। दूसरे भेदमें श्रुति, स्मृति और पुराणके अर्थका निरूपण है। तीसरे भेदमें नियति पक्षका कथन है और चौथे भेदमें नाना प्रकारके परसमयों—अन्य दर्शनोंका निरूपण है ॥६९–७०॥ दृष्टिवादके तीसरे भेद अनुयोगमें पाँच हजार पद हैं तथा इसके अवान्तर भेद प्रथमानुयोगमें त्रेशठ शलाकापुरुषोंके पुराणका वर्णन है ॥७१॥ दृष्टिवादका

---

१ माता च पिता च इति पितरौ एकशेषात् मातृपदस्य लोपः । २. ते म० ।

दश चतुर्दशाष्टौ चाष्टादश द्वादश द्वयोः । दशषड्विंशतिस्त्रिंशत्तत्पञ्चदशैव तु ॥७३॥
दशैवोत्तरपूर्वाणां चतुर्णां वर्णितानि वै । प्रत्येकं विंशतिस्तेषां वस्तूनां प्राभृतानि तु ॥७४॥
पूर्वमुत्पादपूर्वाख्यं पदकोटीप्रमाणकम् । द्रव्यध्रौव्यव्ययोत्पादत्रयव्यावर्णनात्मकम् ॥७५॥
लक्षाः षण्णवतिर्यत्र पदानां तेन द्दष्टयः । वर्ण्यन्तेऽग्रायणीयेन स्वमताग्रपदानि तु ॥७६॥
अग्रायणीयपूर्वस्य यान्युक्तानि चतुर्दश । विज्ञातव्यानि वस्तूनि तानीमानि यथाक्रमम् ॥७७॥
पूर्वान्तमपरान्तं च ध्रुवमध्रुवमेव च । तथाच्यवनलब्धिश्च पञ्चमं वस्तु वर्णितम् ॥७८॥
अध्रुवं सम्प्रणध्यन्तं कल्पाश्चार्थश्च नामतः । भौमावयाद्यमित्यन्यत् तथा सर्वार्थकल्पकम् ॥७९॥
निर्वाणं च तथा ज्ञेयाऽतीतानागतकल्पता । सिद्धयाख्यं चाप्युपाध्याख्यं स्थापितं वस्तु चान्तिमम् ॥८०॥
वस्तुन. पञ्चमस्यात्र चतुर्थे प्राभृते पुनः । कर्मप्रकृतिसंज्ञे तु योगद्वाराण्यमूनि तु ॥८१॥
कृतिश्च वेदनास्पर्शौ कर्माख्यं च पुनः परम् । प्रकृतिश्च तथैवान्यद् बन्धनं च निबन्धनम् ॥८२॥
प्रक्रमोपक्रमौ प्रोक्तावुदयो मोक्ष एव च । सक्रमश्च तथा लेश्या लेश्याकर्म च वर्णितम् ॥८३॥
लेश्यायाः परिणामश्च सातासातं तथैव च । दीर्घह्रस्वमपि तथा भवधारणमेव च ॥८४॥
पुद्गलात्माभिधानं च तन्निधत्तानिधत्तकम् । सनिकाचितमित्यन्यदनिकाचितसयुतम् ॥८५॥
कर्मस्थितिकमित्युक्तं पश्चिमं स्कन्ध एव च । समस्तविषयाधीना बोध्याल्पबहुता तथा ॥८६॥
अन्येषामपि पूर्वाणां वस्तुषु प्राभृतेषु च । अनुयोगेषु चान्येषु भेदो ग्राह्यो यथागमम् ॥८७॥
पदानां सप्ततिर्लक्षा यत्र वर्णयति स्फुटम् । तद्वीर्यानुप्रवादाख्यं वीर्यं वीर्यवतां सताम् ॥८८॥
अस्तिनास्तिप्रवादं च यत्षष्टिपदलक्षकम् । जीवाद्यस्तित्वनास्तित्व स्वपरादिभिराह तत् ॥८९॥
एकोनपदकोटीकं यत्तद्वर्णयति श्रुतम् । पूर्वं ज्ञानप्रवादाख्यं ज्ञानं पञ्चविधं गुणैः ॥९०॥

चौथा भेद पूर्वगत कहा जाता है उसके उत्पाद आदि चौदह भेद हैं और प्रत्येक भेदमें निम्न प्रकार वस्तुओंकी संख्या जाननी चाहिए ॥७२॥ उन भेदोंमें क्रमसे दश, चौदह, आठ, अठारह, बारह, बारह, सोलह, बीस, तीस, पन्द्रह, दश, दश, दश और दश वस्तुएँ हैं तथा प्रत्येक वस्तुके बीस-बीस प्राभृत होते है ॥७३–७४॥ पहला उत्पादपूर्व है उसमें एक करोड़ पद है तथा द्रव्योंके उत्पाद-व्यय और ध्रौव्यका वर्णन है ॥७५॥ दूसरा आग्रायणीय पूर्व है उसमें छियानवे लाख पद हैं तथा स्वमत सम्मत सात तत्त्व नव पदार्थ आदिका वर्णन है ॥७६॥ पहले आग्रायणीय पूर्वकी जिन चौदह वस्तुओंका कथन किया गया है उनके नाम यथाक्रमसे इसप्रकार जानना चाहिए॥७७॥ १ पूर्वान्त, २ अपरान्त, ३ ध्रुव, ४ अध्रुव, ५ अच्यवन लब्धि, ६ अध्रुव सम्प्रणधि, ७ कल्प, ८ अर्थ, ९ भौमावय, १० सर्वार्थकल्पक, ११ निर्वाण, १२ अतीतानागत, १३ सिद्ध और १४ उपाध्याय ॥७८–८०॥ आग्रायणीय पूर्वकी पञ्चम वस्तुके बीस प्राभृत (पाहुड़) हैं। उनमें कर्मप्रकृति नामक चौथे प्राभृतमें निम्नलिखित चौबीस योगद्वार हैं ॥८१॥ १ कृति, २ वेदना, ३ स्पर्श, ४ कर्म, ५ प्रकृति, ६ बन्धन, ७ निबन्धन, ८ प्रक्रम, ९ उपक्रम, १० उदय, ११ मोक्ष, १२ संक्रम, १३ लेश्या, १४ लेश्याकर्म, १५ लेश्यापरिणाम, १६ सातासात, १७ दीर्घह्रस्व, १८ भवधारण, १९ पुद्गलात्मा, २० निधत्ता-निधत्तक, २१ सनिकाचित, २२ अनिकाचित, २३ कर्मस्थिति और २४ स्कन्ध। इन योगद्वारोंमें समस्त विषयोंकी हीनाधिकता यथायोग्य जाननी चाहिए ॥८२–८६॥ अन्य पूर्वोंकी वस्तु, प्राभृत तथा अनुयोग आदिका भेद आगमके अनुसार जानना चाहिए ॥८७॥ जिसमें सत्तर लाख पद हैं ऐसा तीसरा वीर्यानुप्रवाद नामका पूर्व अतिशय पराक्रमी सत्पुरुषोंके पराक्रमका वर्णन करता है ॥८८॥ जिसमें साठ लाख पद हैं ऐसा चौथा अस्ति नास्ति प्रवाद पूर्व स्वचतुष्टयकी अपेक्षा जीवादि द्रव्योंके अस्तित्व और पर-चतुष्टयकी अपेक्षा उनके नास्तित्वका कथन करता है ॥८९॥ एक कम एक करोड़ पदोंसे सहित जो पाँचवाँ ज्ञानप्रवाद

पूर्वं सत्यप्रवादाख्यं पदकोटीकषट्पदम् । भाषा द्वादशधा[1] प्राह दशधा[2] सत्यभाषणम् ॥९१॥
हिंसायकर्त्तुः कर्तुर्वा कर्त्तव्यमिति भाषणम् । अभ्याख्यानं प्रसिद्धो हि वागादिकलहः पुनः ॥९२॥
दोषाविष्करणं दुष्टैः पश्चात्पैशुन्यभाषणम् । भाषा बद्धप्रलापाख्या चतुर्वर्गविवर्जिता ॥९३॥
रत्यरत्यभिधे वोभे रत्यरत्युपपादिके । आसज्यते यथार्थेषु[3] श्रोता सोपाधिवाक् पुनः ॥९४॥
वञ्चनाप्रवणं जीवं कर्त्री निःकृतिवाक्यतः । न नमत्यधिकेष्वात्मा सा चाप्रणतिवागभूत् ॥९५॥
या प्रवर्त्तयति स्तेये मोघवाक् सा समीरिता । सम्यग्मार्गे नियोक्त्री या सम्यग्दर्शनवागसौ ॥९६॥
मिथ्यादर्शनवाक् सा या मिथ्यामार्गोपदेशिनी । वाचो द्वादशभेदाया वक्तारो द्वीन्द्रियादतः ॥९७॥
दशधा सत्यसद्भावे नामसत्यमुदाहृतम् । इन्द्रादिव्यवहारार्थं यत् सञ्ज्ञाकरण हि तत् ॥९८॥
यदर्थासंन्निधानेऽपि रूपमात्रेण भाष्यते । तद्रूपसत्यं चित्रादिपुरुषादावचेतने ॥९९॥
आकारेणाक्षपुस्तादौ सता वा यदि वाऽसता । स्थापितं व्यवहारार्थं स्थापनासत्यमुच्यते ॥१००॥
प्रतीत्य[4] वर्तते भावान् यदौपशमकादिकान् । प्रतीत्यसत्यमित्युक्तं वचनं तद्यथाऽऽगमम् ॥१०१॥

---

नामका पूर्व है वह पाँच प्रकारके ज्ञानका वर्णन करता है ॥९०॥ जिसमें छह अधिक एक करोड़ पद हैं ऐसा छठवाँ सत्यप्रवाद नामका पूर्व बारह प्रकारकी भाषा तथा दश प्रकारके सत्य वचनका कथन करता है ॥९१॥ बारह प्रकारकी भाषाओंके नाम और स्वरूप इस प्रकार हैं— हिंसादि पापोंके करनेवाले अथवा नहीं करनेवालेके लिए 'करना चाहिए' इस प्रकार कहना सो अभ्याख्यान भाषा है। कलह कारक वचन बोलना सो कलह भाषा है यह प्रसिद्ध ही है ॥९२॥ दुष्ट मनुष्योंके द्वारा पीठ पीछे दोषोंका प्रकट किया जाना सो पैशुन्य भाषा है। जो धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चार वर्गोंके वर्णनसे रहित है वह बद्धप्रलाप नामक भाषा है ॥९३॥ रति अर्थात् राग उत्पन्न करनेवाली भाषाको रति भाषा कहते हैं और अरति अर्थात् द्वेष उत्पन्न करनेवाली भाषाको अरति भाषा कहते हैं, जिसके द्वारा श्रोता अर्थार्जन आदि कार्योंमें लग जाता है वह उपाधि वाक् भाषा है। जो जीवको धोखादेहीमें निपुण करती है वह निकृति भाषा है। जो अपनेसे अधिक गुणवालोंको नमस्कार नहीं करती है वह अप्रणति भाषा है ॥९४–९५॥ जो जीवको चोरीमें प्रवृत्त करती है वह मोघ (मोष) भाषा है। जो समीचीन मार्गमें लगाती है वह सम्यग्दर्शन भाषा है और जो मिथ्या मार्गका उपदेश देती है वह मिथ्यादर्शन भाषा है। इन बारह प्रकारकी भाषाओंके बोलनेवाले द्वीन्द्रियादिक जीव हैं ॥९६–९७॥

सत्य वचन दश प्रकारके हैं उनमें पहला नाम सत्य कहा गया है, व्यवहार चलानेके लिए किसीका इन्द्र आदि नाम रख लेना नामसत्य है ॥९८॥ पदार्थके न होनेपर भी रूप-मात्रकी मुख्यतासे जो कथन होता है वह रूपसत्य है जैसे किसी मनुष्यके अचेतन चित्रको उस मनुष्यरूप कहना ॥९९॥ पाँसा तथा खिलौना आदिमें आकारकी समानता होने अथवा न होने-पर भी व्यवहारके लिए जो स्थापना की जाती है वह स्थापना सत्य है जैसे सतरंजकी गोटोंमें वैसा आकार न होनेपर भी बादशाह-वजीर आदिकी स्थापना करना और हाथी, घोड़ा आदिके खिलौनोंमें उन जैसा आकार होनेपर हाथी, घोड़ा आदिकी स्थापना करना ॥१००॥ आगमके अनुसार प्रतीतिकर औपशमिकादि भावोंका कथन करना प्रतीत्य सत्य है। जैसे मिथ्यादृष्टि गुण-स्थानमें आगममें औदयिक भाव बतलाया है। यद्यपि वहाँ ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम भाव

---

१ अभ्याख्यानकलहपैशुन्यासम्बद्धप्रलापरत्यरत्युपधिनिकृत्यप्रणतिमोषसम्यग्दर्शनमिथ्यादर्शनात्मिका भाषा द्वादशधा।—राजवार्तिक प्रथमाध्याय सूत्र २०।

२ नामरूपस्थापनाप्रतीत्यसंवृतिसंयोजनाजनपददेशभावसमयसत्यभेदेन दशविधः सत्यभावः।
—राजवार्तिक प्र० अ० सू० २०।

३. जयार्थेषु म०, जयार्थेषु स्त्रोतारो बाधिता पुनः क०। ४. प्रतीत्या म०।

सामग्रीकृतकायस्य वाचकत्वैकदेशतः । वचः सवृतिसत्यं स्यात् भेरीशब्दादिक यथा ॥१०२॥
चेतनाचेतनद्रव्यसन्निवेशाविभागकृत् । वचः सयोजनासत्य क्रौञ्चव्यूहादिगोचरम् ॥१०३॥
यदार्योऽनार्यनानात्वनानाजनपदेष्विह । चतुर्वर्गकर वाक्य सत्य जनपदाश्रितम् ॥१०४॥
यद्ग्रामनगराचारराजधर्मोपदेशकृत् । गणाश्रमपदोद्भासि देशसत्य तु तन्मतम् ॥१०५॥
छद्मस्थे द्रव्ययाथात्म्यज्ञानवैकल्यवत्यपि[1] । प्रासुकाप्रासुकत्वेऽपि भावसत्यं वचः स्थितम् ॥१०६॥
द्रव्यपर्यायभेदानां याथात्म्यप्रतिपादकम् । यत्तत्समयसत्यं स्यादागमार्थपर वचः ॥१०७॥
कोट्यः षड्विंशतिर्यत्र पदानां परिवर्णिताः । आत्मप्रवादपूर्वेऽपि भूयोयुक्तिपरिग्रहे ॥१०८॥
तत्र कर्तृत्वभोक्तृत्वनित्यताऽनित्यतादयः । आत्मधर्मा निरूप्यन्ते तद्भेदाश्च सयुक्तिकाः ॥१०९॥
साशीतिपदलक्षैकपदकोटीप्रमाणकम् । पूर्वं कर्मप्रवादाख्य कर्मबन्धस्य वर्णकम् ॥११०॥
लक्षाश्चतुरशीतिस्तु पदानां यत्र वर्णिताः । पूर्वं नवममाख्यातं प्रत्याख्यानं तदाख्यया ॥१११॥
प्रमिताप्रमित तत्र द्रव्यभावसमाश्रयम् । प्रत्याख्यान समाख्यात यच्च श्रामण्यवर्धनम्[2] ॥११२॥
कोटी च दशलक्षाश्च यत्पदाना प्रवर्त्तिता । तद्विद्यानुप्रवादाख्य पूर्वं दशममत्र च ॥११३॥
लघ्वोऽङ्गुष्ठप्रसेनाद्या विद्याः सप्तशतानि तु । रोहिण्याद्या महाविद्याः प्रोक्ताः पञ्चशतानि च ॥११४॥

होनेसे क्षायोपशमिक तथा जीवत्व और भव्यत्व अथवा जीवत्व और अभव्यत्वकी अपेक्षा पारिणामिक भाव भी है परन्तु आगमके कहे अनुसार वहाँ दर्शनमोहकी अपेक्षा औदयिक भाव ही कहना ॥१०१॥ समुदायको एक देशकी मुख्यतासे एक रूप कहना संवृति सत्य है, जैसे भेरी, तबला, बाँसुरी, वीणा आदि अनेक बाजोंका शब्द जहाँ एक समूहमें हो रहा है वहाँ भेरी आदिकी मुख्यतासे भेरी आदिका शब्द कहना ॥१०२॥ जो चेतन-अचेतन द्रव्योंके विभागको करनेवाला न हो उसे संयोजना सत्य कहते हैं। जैसे क्रौञ्चव्यूह आदि। भावार्थ—क्रौञ्चव्यूह, चक्रव्यूह आदि सेनाओंकी रचनाके प्रकार हैं और सेनाएँ चेतन-अचेतन पदार्थोंके समूहसे बनती हैं पर जहाँ अचेतन पदार्थोंकी विवक्षा न कर केवल क्रौञ्चाकार रची हुई सेनाको क्रौञ्च-व्यूह और चेतन पदार्थोंकी विवक्षा न कर केवल चक्रके आकार रची हुई सेनाको चक्रव्यूह कह देते हैं वहाँ संयोजनासत्य होता है ॥१०३॥ जो वचन आर्य-अनार्य आदि अनेक देशोंमें धर्म, अर्थ, काम और मोक्षका करनेवाला है उसे जनपदसत्य कहते हैं ॥१०४॥ जो वचन गाँवकी रीति, नगरकी रीति तथा राजाकी नीतिका उपदेश करनेवाला हो एवं गण और आश्रमों-का उपदेशक हो वह देशसत्य माना गया है ॥१०५॥ यद्यपि छद्मस्थके द्रव्योंके यथार्थ ज्ञानकी विकलता है तथापि केवलीके वचनकी प्रमाणता कर वे प्रासुक और अप्रासुक द्रव्यका निर्णय करते हैं यह भावसत्य है ॥१०६॥ और जो द्रव्य तथा पर्यायके भेदोंकी यथार्थताको बतलाने-वाला तथा आगमके अर्थको पोषण करनेवाला वचन है वह समयसत्य है ॥१०७॥ जिसमें छब्बीस करोड़ पद कहे गये हैं ऐसा सातवाँ आत्मप्रवाद नामका पूर्व है। इसमें अनेक युक्तियों-का संग्रह है तथा कर्तृत्व, भोक्तृत्व, नित्यत्व, अनित्यत्व आदि जीवके धर्मों और उनके भेदोंका सयुक्तिक निरूपण है ॥१०८–१०९॥ जिसमें एक करोड़ अस्सी लाख पद हैं ऐसा आठवाँ कर्म-प्रवाद नामका पूर्व है। यह पूर्व ज्ञानावरणादि कर्मोंके बन्धका निरूपण करनेवाला है ॥११०॥ जिसमें चौरासी लाख पद हैं ऐसा नौवाँ प्रत्याख्यान पूर्व कहा गया है ॥१११॥ इस पूर्वमें परिमित द्रव्य-प्रत्याख्यान और अपरिमित भाव-प्रत्याख्यानका निरूपण है तथा यह पूर्व मुनिधर्मको बढ़ानेवाला है ॥११२॥ जिसमें एक करोड़ दश लाख पद हैं ऐसा दशवाँ विद्यानुवाद नामका पूर्व है ॥११३॥ इसमें अङ्गुष्ठ प्रसेन आदि सात सौ लघु विद्याएँ और रोहिणी आदि पाँच सौ

१ याथात्म्यज्ञान वैकल्य म० । २ प्रावण्य म० ।

कोट्यः षड्विंशतिर्यस्मिन् पदानां सुप्रतिष्ठिताः । कल्याणनामधेयं तत् पूर्वमन्वर्थनामकम् ॥११५॥
ज्योतिर्गणस्य सञ्चारं त्रिषष्टिपुरुषाश्रितम् । सुरासुरेन्द्रकल्याणं वर्णयत्यतिविस्तरम् ॥११६॥
स्वप्नान्तरिक्षभौमाङ्गस्वरव्यञ्जनलक्षणम् । छिन्नमित्यष्टधाभिन्नं निमित्तं शाकुनं तथा ॥११७॥
यत्त्रयोदशकोटीभिः पदानां समधिष्ठितम् । प्राणावायाख्यपूर्वं तत्प्रणीतं द्वादशं परम् ॥११८॥
यत्र कायचिकित्सादिरायुर्वेदोऽष्टधोदितः । प्राणापानविभागादिभूतकर्मविधिस्तथा ॥११९॥
क्रियाविशालपूर्वं तु नवकोटीपदात्मकम् । छन्दःशब्दादिशास्त्राणि तत्र शिल्पकला गुणाः ॥१२०॥
पञ्चाशत्पदलक्षाभिः कोट्यो द्वादश यत्र तु । पूर्वे चतुर्दशे लोकबिन्दुसारे हि तत्र च ॥१२१॥
अङ्कराशिविधिश्चाष्टव्यवहारविधिस्तथा । परिकर्मविधिः प्रोक्तः समस्तश्रुतसम्पदा ॥१२२॥
जलस्थलगताकाशरूपमायागता पुनः । चूलिका पञ्चधान्वर्थसंज्ञा भेदवती स्थिता ॥१२३॥
द्विकोट्यो नवलक्षाश्च नवाशीतिसहस्रकैः । द्वे शते पदसङ्ख्यानां पञ्चानां च पृथक् पृथक् ॥१२४॥
चतुर्दशप्रकारं स्यादङ्गबाह्यं प्रकीर्णकम् । ग्राह्यं प्रमाणमेतस्य प्रमाणपदसङ्ख्यया ॥१२५॥
अष्टावक्षरकोट्यस्तु लक्षैकाष्टसहस्रकैः । शतं च पञ्चसप्तत्या तत्रैषोऽक्षरसङ्ग्रहम्[1] ॥१२६॥
त्रयोदशसहस्राणि पञ्चशत्येकविंशतिः । कोटी च पदसङ्ख्येयं वर्णाः सप्तैव वर्णिताः ॥१२७॥
पञ्चविंशतिलक्षाश्च त्रयस्त्रिंशत् शतानि च । अशीतिः श्लोकसङ्ख्येयं वर्णाः पञ्चदशात्र च ॥१२८॥
तत्र सामायिकं नाम शत्रुमित्रसुखादिषु । रागद्वेषपरित्यागात्समभावस्य वर्णकम् ॥१२९॥

---

महाविद्याएँ कही गई हैं ॥११४॥ जिसमें छब्बीस करोड़ पद प्रतिष्ठित हैं ऐसा ग्यारहवाँ कल्याणवाद नामका पूर्व है। यह सार्थक नामधारी है और सूर्य, चन्द्रमा आदि ज्योतिषी देवोंके संचार तथा सुरेन्द्र, असुरेन्द्रकृत त्रेशठ शलाकापुरुषोंके कल्याणका विस्तारके साथ वर्णन करता है। साथ ही इसमें १ स्वप्न, २ अन्तरिक्ष, ३ भौम, ४ अङ्ग, ५ स्वर, ६ व्यञ्जन, ७ लक्षण और ८ छिन्न इन अष्टाङ्ग निमित्तों और अनेक शकुनोंका भी वर्णन है ॥११५–११७॥ जो तेरह करोड़ पदोंसे सहित है वह प्राणावाय नामका बारहवाँ पूर्व है॥११८॥ इसमें काय-चिकित्सा आदि आठ प्रकारके आयुर्वेदका तथा प्राणापान आदिके विभाग और उनकी पार्थिवी आदि धारणाओंका वर्णन है ॥११९॥ तेरहवाँ नौ करोड़ पदोंसे सहित क्रियाविशाल नामका पूर्व है इसमें छन्दःशास्त्र, व्याकरण-शास्त्र तथा शिल्पकला आदि अनेक गुणोंका वर्णन है ॥१२०॥ और जिसमें बारह करोड़ पचास लाख पद हैं ऐसा चौदहवाँ लोकबिन्दुसार नामक पूर्व है। इसमें समस्त श्रुतरूपी सम्पदाके द्वारा अंकराशिकी विधि, आठ प्रकारके व्यवहारकी विधि तथा परिकर्मकी विधि कही गई है ॥१२१–१२२॥ पहले बारहवें दृष्टिवाद अङ्गके पाँच भेदोंमें एक चूलिका नामक भेद बता आये हैं वह जलगता, स्थलगता, आकाशगता, रूपगता और मायागताके भेदसे पाँच प्रकारकी है। चूलिकाके ये समस्त भेद सार्थक नामवाले हैं और इनमें प्रत्येकके दो करोड़ नौ लाख नवासी हजार दो सौ पाँच पद हैं ॥१२३–१२४॥ इस प्रकार अङ्गप्रविष्ट श्रुतज्ञानका वर्णन किया, अब अङ्गबाह्यश्रुतका वर्णन करते हैं—

अङ्गबाह्यश्रुत सामायिक आदिके भेदसे चौदह प्रकारका है, यह प्रकीर्णकश्रुत कहलाता है और इसका प्रमाण, प्रमाणपदकी सख्यासे ग्रहण करना चाहिए ॥१२५॥ अङ्गबाह्य श्रुतज्ञानके समस्त अक्षरोंका संग्रह आठ करोड़ एक लाख आठ हजार एक सौ पचहत्तर प्रमाण है ॥१२६॥ इसके समस्त पदोंका जोड़ एक करोड़ तेरह हजार पाँच सौ इक्कीस पद तथा शेष सात अक्षर प्रमाण है ॥१२७॥ और इसके समस्त श्लोकोंकी संख्या पच्चीस लाख तीन हजार तीन सौ अस्सी तथा शेष पन्द्रह अक्षर प्रमाण है ॥१२८॥ उन चौदह प्रकीर्णकोंमें पहला सामायिक नामका

---

१ तत्रैकोऽक्षर म० ।

जिनस्तवविधानाख्यः स चतुर्विंशतिस्तवः । वर्णको वन्दना वन्द्यवन्दनाविधिवादिनी ॥१३०॥
द्रव्ये क्षेत्रे च कालादौ कृतावद्यस्य शोधनम् । प्रतिक्रमणमाख्याति प्रतिक्रमणनामकम् ॥१३१॥
दर्शनज्ञानचारित्रतपोवीर्योपचारिकम् । पञ्चधाः विनयं वक्ति तद् वैनयिकनामकम् ॥१३२॥
चतुःशिरस्त्रिद्विनतं द्वादशावर्तमेव च । कृतिकर्माख्यमाचष्टे कृतिकर्मविधिं परम् ॥१३३॥
दशवैकालिकं वक्ति गोचरग्रहणादिकम् । उत्तराध्ययनं वीरनिर्वाणगमनं तथा ॥१३४॥
तत्कल्पव्यवहाराख्यं प्राह कल्पं तपस्विनाम् । अकल्प्यसेवनायां च प्रायश्चित्तविधिं तथा ॥१३५॥
यत्कल्पाकल्पसंज्ञं स्यात् कल्पाकल्पद्वयं पुनः । महाकल्पं पुनर्द्रव्यक्षेत्रकालोचित यतेः ॥१३६॥
देवोपपादमाचष्टे पुण्डरीकाख्यमप्यतः[2] । देवीनामुपपादं तु पुण्डरीक महादिकम् ॥१३७॥
निषद्यकाख्यमाख्याति प्रायश्चित्तविधिं परम् । अङ्गबाह्यश्रुतस्यायं व्यापारः प्रतिपादितः ॥१३८॥
एकमष्टौ च चत्वारि चतुः षट् सप्तभिश्चतुः[3] । चतुः शून्यं च सप्तत्रिसप्तशून्य नवापि च ॥१३९॥
पञ्च पञ्चैकक षट् च तथैकं पञ्चतत्त्वतः । समस्तश्रुतवर्णानां प्रमाण परिकीर्तितम् ॥१४०॥
लक्षाशीतिसहस्राणि चतुर्भिश्च चतुःशती । सप्तषष्टिश्च निर्दिष्टाः कोटीकोट्य इमाः स्फुटाः ॥१४१॥
चत्वारिंशच्चतुर्लक्षास्त्रिसप्ततिशतानि च । सप्ततिश्च तथा ज्ञेया इमाः कोटयः स्फुटीकृता. ॥१४२॥
सपञ्चनवतिर्लक्षाः सपञ्चाशत्सहस्रकम् । सहस्र षट्शती वर्णा वर्णाः पञ्चदशापि ते ॥१४३॥

प्रकीर्णक है । यह प्रकीर्णक, शत्रु, मित्र तथा सुख-दुःख आदिमें राग-द्वेषका परित्याग कर समता-भावका वर्णन करनेवाला है ॥१२९॥ दूसरा जिनस्तव नामका प्रकीर्णक है इसमें चौबीस तीर्थंकरोंका स्तवन किया गया है । तीसरा वन्दना नामका प्रकीर्णक है इसमें वन्दना करने योग्य पञ्चपरमेष्ठी आदिकी वन्दनाकी विधि बतलाई गई है ॥१३०॥ प्रतिक्रमण नामका चौथा प्रकीर्णक द्रव्य क्षेत्र काल आदिमें किये गये पापको शुद्ध करनेवाले प्रतिक्रमणका कथन करता है ॥१३१॥ वैनयिक नामका पाँचवाँ प्रकीर्णक दर्शन-विनय, ज्ञान-विनय, चारित्र-विनय, तपोविनय और उपचार-विनयके भेदसे पाँच प्रकारकी विनयका कथन करता है ॥१३२॥ कृतिकर्म नामका छठवाँ प्रकीर्णक, सामायिकके समय चार शिरोनति, मन-वचन-कायसे आदि-अन्तमें दो दण्डवत् नमस्कार और बारह आवर्त करना चाहिए । इस प्रकार कृति-कर्मकी उत्तम विधिका वर्णन करता है ॥१३३॥ दशवैकालिक नामका सातवाँ प्रकीर्णक मुनियोंकी गोचरी आदि वृत्तियोंके ग्रहण करने आदिका वर्णन करता है । आठवाँ उत्तराध्ययन नामका प्रकीर्णक महावीर भगवान्‌के निर्वाणगमन सम्बन्धी कथन करता है ॥१३४॥ कल्पव्यवहार नामका नौवाँ प्रकीर्णक तपस्वियोंके करने योग्य विधिका तथा नहीं करने योग्य कार्योंके हो जानेपर उनकी प्रायश्चित्त-विधिका वर्णन करता है ॥१३५॥ कल्पाकल्प नामक दशवाँ प्रकीर्णक करने योग्य तथा न करने योग्य दोनों कार्योंका निरूपण करता है । महाकल्प नामका ग्यारहवाँ प्रकीर्णक मुनिके द्रव्य क्षेत्र तथा कालके योग्य कार्यका उल्लेख करता है ॥१३६॥ पुण्डरीक नामका बारहवाँ प्रकीर्णक देवोंके उपपादका वर्णन करता है । महापुण्डरीक नामका तेरहवाँ प्रकीर्णक देवियोंके उपपादका निरूपण करता है ॥१३७॥ और निषद्य नामका चौदहवाँ प्रकीर्णक प्रायश्चित्त-विधिका उत्तम वर्णन करता है । इस प्रकार यह अङ्गबाह्य श्रुतज्ञानका विस्तार कहा ॥१३८॥ समस्त श्रुतके अक्षरोंका प्रमाण एक, आठ, चार, चार, छह, सात, चार, चार, शून्य, सात, तीन, सात, शून्य, नौ, पाँच, पाँच, एक, छह, एक, और पाँच अर्थात् एक लाख चौरासी हजार चार सौ सड़सठ कोड़ाकोड़ी चवालीस लाख, सात हजार तीन सौ सत्तर करोड़ पंचानवे लाख इक्यावन हजार छह सौ पन्द्रह

१ वन्दना द्विविधादिना म० । २ पुण्डरीकाद्य म० । ३ सप्तभि- क० ।
४. १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५ ।

क्षयोपशमभावे च श्रुतावरणकर्मणः । मतिपूर्वं परोक्ष स्यादनन्तविषयं श्रुतम् ॥१४४॥
इन्द्रियानिन्द्रियोत्थं स्यान्मतिज्ञानमनेकधा । परोक्षमर्थसान्निध्ये प्रत्यक्षं व्यवहारिकम् ॥१४५॥
क्षयोपशमसापेक्षं निजावरणकर्मणः । अवग्रहेहावायाख्याधारणातश्चतुर्विधः ॥१४६॥
इन्द्रियानिन्द्रियैः षड्भिश्चत्वारोऽवग्रहादयः । भवन्ति गुणिता भेदाश्चतुर्विंशतिरेव ते ॥१४७॥
शब्दगन्धरसस्पर्शव्यञ्जनावग्रहैर्युता । चाष्टाविंशतिरुक्तास्ते द्वात्रिंशन्मूलभङ्गकैः ॥१४८॥
बह्वाद्यैः षड्भिरभ्यस्तास्ते त्रयो राशयश्चतुः । चत्वारिंशं शतं[1] चाष्टाषष्टिः[3] द्वानवतं शतम् ॥१४९॥
अभ्यस्ताः सेतरैस्तैस्तैरष्टाशीतं शतद्वयम् । षट्त्रिंशत् त्रिशती च स्यादशीत्याऽसौ चतुर्युता ॥१५०॥
मतिज्ञानविकल्पोऽयं तावत्स्वावृतिकर्मणः । क्षयोपशमभेदेन भिद्यमानः सुदृष्टिषु ॥१५१॥
देशप्रत्यक्षमुद्भूतो जीवशुद्धौ त्रिधावधिः । देश. सर्वश्च परमः पुद्गलावधिरिष्यते ॥१५२॥
देशप्रत्यक्षमेव स्यान्मन.पर्यय इत्यपि । विपुलर्जुमतिप्रख्यः सोऽवधे. सूक्ष्मगोचरः ॥१५३॥
सर्वप्रत्यक्षमन्त्यं स्यात्केवलावरणक्षयात् । अक्षयं केवलज्ञानं केवलं विश्वगोचरम् ॥१५४॥

---

है ॥१३६-१४३॥ यह श्रुत ज्ञान, श्रुतज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे होता है, मतिज्ञानपूर्वक होता है, परोक्ष है और अनन्त पदार्थोंको विषय करनेवाला है ॥१४४॥

पाँच इन्द्रियो तथा मनसे जो ज्ञान उत्पन्न होता है उसे मतिज्ञान कहते हैं। यह मतिज्ञान अनेक प्रकारका है एवं परोक्ष है। यदि पदार्थोंके सान्निध्यमे होता है तो सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष भी कहलाता है ॥१४५॥ यह मतिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमकी अपेक्षा रखता है तथा अवग्रह ईहा अवाय और धारणाके भेदसे चार प्रकारका है ॥१४६॥ अवग्रह आदि चारो भेद पाँच इन्द्रिय और मन इन छहके द्वारा होते हैं इसलिए चारमे छहका गुणा करनेसे मतिज्ञानके चौवीस भेद होते हैं ॥१४७॥ इन चौवीस भेदोमे शब्द, गन्ध, रस और स्पर्शसे होनेवाले व्यञ्जनावग्रहके चार भेद मिलानेसे मतिज्ञानके अट्ठाईस भेद हो जाते हैं और इन अट्ठाईस भेदोंमें अवग्रह आदि चार मूलभेद मिला देनेसे बत्तीस भेद हो जाते हैं। इस प्रकार चौवीस, अट्ठाईस और बत्तीस भेद हो जाते है। इस प्रकार चौवीस, अट्ठाईस और बत्तीसके भेदमे मतिज्ञानके भेदोंकी प्रारम्भमे तीन राशियाँ होती हैं। उनमे क्रमसे बहु, बहुविध, क्षिप्र, अनिःसृत, अनुक्त और ध्रुव इन छह पदार्थोंका गुणा करनेपर एक सौ चवालीस, एक सौ अड़सठ तथा एक सौ बानवे भेद होते हैं। यदि बहु आदि छह तथा इनसे विपरीत एक आदि छह इन बारह भेदोंका उक्त तीन राशियोंमे क्रमसे गुणा किया जावे तो दो सौ अठासी, तीन सौ छत्तीस और तीनसौ चौरासी भेद होते हैं ॥१४८-१५०॥ मतिज्ञानके ये विकल्प मतिज्ञानावरणकर्मके क्षयोपशममें भेद होनेसे प्रकट होते हैं तथा सम्यग्दृष्टि जीवोंके होते हैं। मिथ्यादृष्टि जीवोंका मतिज्ञान कुमतिज्ञान कहलाता है ॥१५१॥ अवधिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे जीवमे शुद्धि होनेपर देशावधि, सर्वावधि और परमावधि यह तीन प्रकारका अवधिज्ञान होता है। यह अवधिज्ञान देश-प्रत्यक्ष है तथा पुद्गल द्रव्यको विषय करता है ॥१५२॥ मनःपर्यय ज्ञान भी देशप्रत्यक्ष ही है। इसके विपुलमति और ऋजुमतिके भेदसे दो भेद हैं तथा यह अवधिज्ञानकी अपेक्षा सूक्ष्म पदार्थको विषय करता है। अवधिज्ञान परमाणुको जानता है तो यह उसके अनन्तवे भागतकको जान लेता है ॥१५३॥ अन्तिम ज्ञान केवलज्ञान है यह केवलज्ञानावरणकर्मके क्षयसे होता है, सर्व प्रत्यक्ष है, अविनाशी है और समस्त पदार्थोंको जाननेवाला है ॥१५४॥

---

१ चतुश्चत्वारिंशं शतं १४४ । २. उभयदीपकमिदम् । ३ शतं चाष्टाषष्टिः १६८ । ४. १९२ ।
५ जीवसिद्धौ म० । ६. विधि. म० ।

परोक्षस्य प्रमाणस्य हानोपादानधीः फलम् । प्रत्यक्षस्य तथोपेक्षा [2] प्रागमोहः फलद्वयम् ॥१५५॥
पारम्पर्येण मोक्षस्य हेतुर्ज्ञानचतुष्टयम् । साक्षादेव भवत्येकं केवलज्ञानमव्ययम् ॥१५६॥
प्रमाणप्रमितार्थानां श्रद्धानं दर्शनं शुभम् । शुभक्रियासुवृत्तिश्च [3] चारित्रमिति वर्ण्यते ॥१५७॥
सम्यक्त्वज्ञानचारित्रत्रितयं मोक्षसाधनम् । श्रद्धेयं चाप्यनुष्ठेयं परसम्पदमिच्छता ॥१५८॥
इतोऽन्यदुत्तरं नास्ति नासीन्नापि भविष्यति । मुक्त्यङ्गमित्यवेतव्यमिति सारसमुच्चयः ॥१५९॥
इत्याद्यस्य जिनेन्द्रस्य प्रपीय वचनौषधम् । सन्देहान्तकनिर्मुक्ता मुक्तेवाभाज्जगत्त्रयी ॥१६०॥

**वंशस्थवृत्तम्**

गृहीतरत्नत्रयभूषणा पुरा जना बभूवुः स्थिरभावनास्तदा ।
परे यतिश्रावकधर्मदीक्षिताः कृते युगे युक्तगुणाश्चकासिरे ॥१६१॥
युतं च सङ्घेन चतुर्विधेन तं जगद्विहाराभिमुखं जिनेश्वरम् ।
विशुद्धसम्यक्त्वधियश्चतुर्विधाः प्रणम्य जग्मुर्विबुधा निजास्पदम् ॥१६२॥
गृहाश्रमी श्रावकमुख्यतां श्रितो [4] जिनेश्वरं तं भरतेश्वरो नृपः ।
समर्च्य साकेतमितः प्रमोदवानुदारवंशस्थनृपैः परिष्कृतः ॥१६३॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ प्रथमतीर्थकरधर्मतीर्थप्रवर्तनो नाम दशमः सर्गः ॥१०॥*

परोक्ष प्रमाणका फल हेय पदार्थको छोड़ने और उपादेय पदार्थको ग्रहण करनेकी बुद्धि उत्पन्न होना है तथा प्रत्यक्ष प्रमाणका फल उपेक्षा—रागद्वेषका अभाव एवं उसके पूर्व मोहका क्षय होना है ॥१५५॥ मतिज्ञानादि चार ज्ञान परम्परासे मोक्षके कारण हैं और एक अविनाशी केवलज्ञान साक्षात् ही मोक्षका कारण है ॥१५६॥ प्रमाणके द्वारा जाने हुए पदार्थोंका श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है और शुभ क्रियाओंमें प्रवृत्ति होना सम्यक्-चारित्र कहलाता है ॥१५७॥ सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र ये तीनों मोक्षप्राप्तिके उपाय हैं, इसलिए उत्तम सम्पदाकी इच्छा करनेवाले पुरुषको इनका श्रद्धान तथा तदनुरूप आचरण करना चाहिए ॥१५८॥ इन तीनोंसे बढ़कर दूसरा मोक्षका कारण न है, न था, और न होगा। यही सबका सार है ॥१५९॥ इस प्रकार आदि जिनेन्द्रके वचनरूपी औषधिका पानकर तीनों जगत् सन्देह रूपी रोगसे छूटकर ऐसे सुशोभित होने लगे मानो मुक्त ही हो गये हों—मोक्षको ही प्राप्त हो गये हों ॥१६०॥ उस कृतयुगमें जिन जीवोंने रत्नत्रयरूप आभूषणोंको पहलेसे ग्रहण कर रक्खा था उस समय भगवान्‌की दिव्यध्वनि सुननेसे उनकी भावना और भी दृढ़ हो गई तथा कितने ही नवीन लोग मुनिधर्म एवं श्रावक धर्मकी दीक्षा ले सम्यग्दर्शनादि गुणोंसे युक्त हो सुशोभित हुए ॥१६१॥ निर्मल सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानसे युक्त चार प्रकारके देव, चतुर्विध संघसे युक्त तथा जगत्‌में विहार करनेके लिए उद्यत श्री जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार कर अपने-अपने स्थानपर चले गये ॥१६२॥ गृहस्थाश्रमसे युक्त तथा श्रावकोंमें मुख्यताको प्राप्त राजा भरतेश्वर, जिनेन्द्र भगवान्‌की पूजाकर उच्चकुलीन राजाओंके साथ हर्षित होता हुआ अयोध्याकी ओर वापिस गया ॥१६३॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें प्रथम तीर्थंकरके द्वारा धर्मतीर्थकी प्रवृत्ति होनेका वर्णन करनेवाला दशवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥*

---

१. उपेक्षा फलमाद्यस्य शेषस्यादानहानधीः ।
पूर्वं वाऽज्ञाननाशो वा सर्वस्यास्य स्वगोचरे ॥१०२॥ आ० मी०

२ प्रागमोहफलद्वयम् म० । ३ सुवृत्तिश्च म० (?) । ४ स्तुतो म० ।

# एकादशः सर्गः

अथ कृत्वात्मजोत्पत्तौ भरतः सुमहोत्सवम् । कृतचक्रमहोऽयासीत् षट्खण्डविजिगीषया ॥१॥
चतुरङ्गमहासेनो नृपचक्रेण सङ्गतः । अग्रप्रस्थितचक्रेण युक्तो दिक्चक्रिणां नृणाम् ॥२॥
गङ्गानुकूलमागत्य गङ्गासागरसङ्गतः । गङ्गाद्वारेऽष्टमं[1] सद्वागङ्गाद्य[2]कृत[3] भक्तकम् ॥३॥
द्वारेणोद्घाटितेनासौ प्रविश्याश्वयुगाश्रितम् । अजितञ्जितनामानं रथमारुह्य वेगिनम् ॥४॥
अवगाह्य महाबाहुर्जानुदघ्नं महोदधिम् । वज्रकाण्डधनुःपाणिर्वैशाखस्थानमास्थितः ॥५॥
सदृष्टिमुष्टिसन्धानविधानेषु विशारदः । स्वनामाङ्कममोघाख्यं मुमोचाशु[4]गमाशुगम्[5] ॥६॥
शरः पपात वज्राभो गत्वा द्वादशयोजनीम् । प्रासादे मागधस्याशु प्रविशन्मुखरांबरः ॥७॥
हृदयेन सम तस्मिन् प्रासादे चलिते सुरः । सम्भ्रान्तः स तमालोक्य चक्रिनामाङ्कितं शरम् ॥८॥
चक्रवर्तिनमुत्पन्नं ज्ञात्वा स्व पुण्यमल्पशः । निन्दित्वा भग्नमानोऽसौ रत्नपाणिरुपागतः ॥९॥
हार स पृथिवीसारं मुकुटं रत्नकुण्डले । उपनीय सुरत्नानि वस्त्रतीर्थोदकानि तु ॥१०॥
[6]शाधि किं करवाणीश देह्यादेशं बुधोऽवदत् । मुक्तस्तेन गतः स्थान निर्ययौ भरतोऽप्यतः ॥११॥
भूतव्यन्तरसङ्घातान् दाक्षिणात्यान् महाबलान् । साधयन् सागरद्वारं [7]वैजयन्तमवाप सः ॥१२॥

---

अथानन्तर समवसरणसे आकर भरतने पुत्र-जन्मका उत्सव किया, चक्ररत्नकी पूजा की और उसके बाद छह खण्डोंको जीतनेकी इच्छासे प्रस्थान किया ॥१॥ उस समय चतुरङ्ग सेना उसके साथ थी, वे राजाओंके समूहसे युक्त थे और नाना दिशाओंसे आये हुए अपार जन-समूहके आगे-आगे चलनेवाले चक्ररत्नसे सहित थे ॥२॥ वे गङ्गा नदीके किनारे-किनारे चलकर गङ्गासागरपर पहुँचे। वहाँ गङ्गाद्वारपर उन्होंने मन, वचन, कायकी क्रियाको प्रशस्त कर तीन दिनका उपवास किया ॥३॥ जिसमें दो घोड़े जुते हुए थे ऐसे वेगशाली रथपर सवार होकर उन्होंने द्वार खोला और समुद्रमें घुटने पर्यन्त प्रवेश किया। उस समय लम्बी भुजाओंके धारक भरत अपने हाथमें वज्रकाण्ड नामक धनुष लिये हुए थे, तथा वैशाख आसनसे खड़े थे। वे दृष्टिके स्थिर करने, कड़ी मुट्ठी बाँधने और डोरीपर वाण स्थापित करनेमें अत्यन्त निपुण थे। उसी समय उन्होंने अपने नामसे चिह्नित अमोघ नामका शीघ्रगामी वाण छोड़ा ॥४-६॥ वज्रके समान चमकता हुआ वाण शीघ्र ही बारह योजन जाकर मागध देवके भवनमें गिरा और उसने भवनमें प्रवेश करते ही समस्त आकाशको शब्दायमान कर दिया ॥७॥ बाणके गिरते ही मागधदेवका भवन और हृदय दोनों ही एक साथ हिल उठे। वह बहुत ही क्षोभको प्राप्त हुआ। परन्तु जब उसने चक्रवर्तीके नामसे चिह्नित बाणको देखा और चक्रवर्ती उत्पन्न हो चुका है यह जाना तब वह अपने पुण्यको अल्प जान अपनी निन्दा करने लगा। तदनन्तर जिसका मान खण्डित हो गया था ऐसा मागधदेव हाथोंमें रत्न लेकर भरतके पास आया ॥८-९॥ आकर उस बुद्धिमान् देवने पृथिवीका सारभूत हार, मुकुट, रत्ननिर्मित दो कुण्डल, अच्छे-अच्छे रत्न, वस्त्र तथा तीर्थोदककी भेंट दी और कहा कि हे स्वामिन्! बताइए मैं क्या करूँ? मुझे आज्ञा दीजिए। तदनन्तर भरतसे विदा हो वह अपने स्थानपर गया और भरत भी वहाँसे चलकर दक्षिण

---

१ उपवासत्रयम् 'तेला' कृत्वा। २ वाक् च अङ्गानि च इति वागङ्गं तदादौ यस्य तत् वागङ्गादि सत् शोभनं वागङ्गादि यस्मिन् तत्। ३ कृतवान्। ४ शीघ्रगामिनम्। ५ वाणम्। ६ कथय। ७ विजयं तम-म०।

सुरं वरतनुं[1] तत्र यथा मागधमाह्वयन् । चूडामणिमसौ दिव्यं ग्रैवेयकमुरश्छदम् ॥१३॥
वीराङ्गदे च कटके कटीवर्त च सूत्रकम् । उपनीय प्रणम्येशं विमुक्तः[2] किङ्करो ययौ ॥१४॥
पाश्चात्य साधयन् विश्वं दधद्भूपालमण्डलम् । अनुवेदिकमागच्छत सिन्धुद्वार स बन्धुरम् ॥१५॥
प्रभासमसर तत्र गङ्गाद्वारविधानतः । नमयित्वा वश चक्रे चक्रेशः शक्रविक्रमः ॥१६॥
लेभे सान्तानकं तस्मान्माल्यदामकमुत्तमम् । मुक्ताजाल च मौलि च रत्नचित्रं च हेमकम् ॥१७॥
चक्ररत्नानुमार्गं स विजयार्द्धस्य वेदिकाम् । प्राप्तश्चक्रधरो दध्यौ सोपवासो गिरेः सुरम् ॥१८॥
बुद्ध्वा स्वावधिकात्प्राप्तः सोऽभिषिच्य महर्द्धिभिः । विजयार्द्धकुमाराख्यो देवः प्रणतिपूर्वकम् ॥१९॥
भृङ्गार [3]कुम्भतोय च सिंहासनमनुत्तमम् । छत्रचामरयुग्मानि दत्वा तेऽहमिति न्यगात् ॥२०॥
तत्र चक्रमहं कृत्वा स तमिस्रगुहामुखम् । प्रापत्तु कृतमालस्त सुरः प्राप ससम्भ्रमः ॥२१॥
तिलकाद्यानि दिव्यानि भूषणानि चतुर्दश । प्रदाय प्रणिपत्यासौ तवाहमिति यातवान् ॥२२॥
सेनापतिरयोध्यश्च[4] राजराजस्य शासनात् । अश्वरत्न शुकच्छाय कुमुदामेलकाभिधम् ॥२३॥
आरुह्य दण्डरत्नेन प्रचण्डेन पराङ्मुखः । गुहाद्वारकवाटानि प्रताड्यानुपलायितः ॥२४॥
उद्घाटिते गुहाद्वारे षण्मासैः स निरूष्मणि । सेनयाऽविशदारुह्य गज विजयपर्वतम् ॥२५॥
तत्रोन्मग्नजला नाम्ना सन्निमग्नजलापगा । महानद्योस्तयोर्स्तीरे गुहामध्येऽमुचच्चमूः ॥२६॥

दिशामें रहनेवाले महाबलवान् भूत और व्यन्तर देवोंके समूहको वश करते हुए समुद्रके वैजयन्त-द्वारपर जा पहुँचे ॥१०–१२॥ वहाँपर उन्होंने मागधदेवके समान उस प्रदेशके स्वामी वरतनु देवको बुलाया और वरतनु देवने आकर चूड़ामणि, सुन्दर कण्ठहार, कवच, वीरोंके बाजूबन्द, कड़े और करधनी भेटकर भरतको प्रणाम किया। तदनन्तर सेवकवृत्तिको स्वीकार करनेवाला वरतनु भरतसे विदा ले अपने स्थानपर चला गया ॥१३–१४॥ वहाँसे चलकर भरत पश्चिम दिशाके समस्त राजाओंको वश करते हुए वेदिकाके किनारे-किनारे चलकर सिन्धु नदीके मनोहर द्वारपर पहुँचे ॥१५॥ वहाँ इन्द्रके समान पराक्रमको धारण करनेवाले चक्रवर्ती भरतने गङ्गाद्वारके समान वहाँके अधिपति प्रभास देवको नम्रीभूत कर अपने वश किया ॥१६॥ तथा उससे सन्तानक वृक्षोंके पुष्पोंकी उत्तम माला, मोतियोंकी जाली, मुकुट और रत्नोंसे चित्र-विचित्र कटीसूत्र प्राप्त किया ॥१७॥

तदनन्तर भरत, चक्ररत्नके पीछे-पीछे चलकर विजयार्ध पर्वतकी वेदिकाके समीप आये। वहाँ उन्होंने उपवास कर पर्वतके अधिष्ठाता ( विजयार्ध कुमार ) देवका स्मरण किया ॥१८॥ वह देव अपने अवधिज्ञानसे भरतको वहाँ आया जानकर आया। उसने भरतको प्रणाम कर बड़ी ऋद्धियोंसे उनका अभिषेक किया तथा भारी, कलशजल, उत्तम सिंहासन, छत्र और दो चमर भेंटकर कहा कि मैं आपका हूँ—आपका सेवक हूँ। इस प्रकार निवेदन कर वह चला गया ॥१९–२०॥ राजा भरत वहाँ चक्ररत्नकी पूजाकर तमिस्र गुहाके द्वारपर आये। वहीं घबड़ाया हुआ कृतमाल नामका देव उनके पास आया ॥२१॥ और तिलक आदि चौदह दिव्य आभूषण देकर तथा प्रणामकर 'मैं आपका हूँ' यह कहता हुआ चला गया ॥२२॥ राजराजेश्वर भरतकी आज्ञासे उनके अयोध्य नामक सेनापतिने सुआके समान कान्तिवाले कुमुदामेलक नामक अश्वरत्नपर सवार हो तथा पीछेकी ओर अपना मुखकर दण्डरत्नसे गुहाद्वारके किवाड़ोंको ताडित किया और ताड़ित कर वह एकदम पीछे भाग गया ॥२३–२४॥ खुला हुआ गुहाद्वार जब छह माहमें ऊष्मा रहित हो गया तब चक्रवर्तीने विजयपर्वत नामक हाथीपर सवार हो सेनाके साथ उसमें प्रवेश किया ॥२५॥ गुहाके बीचमें उन्मग्नजला और निमग्नजला

१ वरतनुस्तत्र म० । २ विमुक्त म० । ३. कुततोयं च म० । ४. अयोध्यस्य म० ।

नित्यान्धकारमुद्वास्य काकणीमणिरोचिषा । स्कन्धावारं स्थितं तत्र नक्तन्दिवमतन्द्रितम् ॥२७॥
कामदृष्टिर्गृहपती रत्नभद्रमुखो द्रुतम् । स्थपतिश्च स्थिरस्ताभ्यां सङ्क्रमः सरितोः कृतः ॥२८॥
उत्तीर्य सङ्क्रमाक्रान्त्या सद्यो नद्योर्ययौ चमूः । द्वारमुत्तरमुद्धाट्य प्रागिवोत्तरभारतम् ॥२९॥
म्लेच्छराजसहस्राणि वीक्ष्यापूर्वबलस्थितीम् । क्षुभितान्यभिगम्याशु योधयामासुरश्रमात् ॥३०॥
ततः क्रुद्धो युधि म्लेच्छैरयोध्यो दण्डनायकः । युद्ध्वा निर्धूय तानाशु दध्रे नामार्थमङ्गतम् ॥३१॥
भयान्म्लेच्छास्ततो [1]याताः शरणं कुलदेवताः । वोरान्मेघमुखान्नागान् दर्भशय्याधिशायिनः ॥३२॥
ततो मेघमुखा देवा खमापूर्य युधि स्थिताः । युद्ध्वा जयकुमारस्तैर्लेभे मेघस्वराभिधाम् ॥३३॥
पुनर्मेघमुखा घोरैर्मेघैरापूर्य पुष्करम्[2] । वव्रुर्मुष्टि[3]मात्राभिर्धाराभिः सैन्यमस्तके ॥३४॥
दृष्ट्वा वृष्टिं ततश्चक्री सतडिद्गर्जिताशनिम् । चर्मरत्नमधश्चक्रे छत्ररत्नं तथोपरि ॥३५॥
द्विषड्योजनविस्तीर्णा तरन्ती साऽप्सु वाहिनी । अण्डायते स्म सप्ताहं कान्दिशीकत्वमागता ॥३६॥
ततो निधिपतिः क्रुद्धो गणबद्धाभिधानकान् । देवानाज्ञापयत् तैस्तैर्ध्वस्ता मेघमुखाः सुराः ॥३७॥
ततो मेघमुखैर्म्लेच्छाः प्रोक्ताः संहृतवृष्टिभिः । चक्रिणं शरणं जग्मुरादाय वरकन्यकाः ॥३८॥
भीतानामभयं दत्वा स तेषां शासनैषिणाम् । आयादायासनिर्मुक्तः सिन्धुनद्यनुवेदिकम् ॥३९॥
सिन्धुदेव्यभिषिच्यैनं सिन्धुकूटाग्रवासिनी । दधौ भद्रासने भद्रे पादपीठोपशोभिते ॥४०॥

---

नामकी दो नदियाँ थीं, उनके तटपर भरतने सेनाओंको छोड़ दिया—उन्हें विश्राम कराया ॥२६॥ उस गुफामें निरन्तर अन्धकार रहता था जिसे भरतने काकणी मणिकी किरणोंसे दूर कर दिया था। भरतकी सेनाने वहाँ आलस्य रहित होकर एक दिन-रात निवास किया ॥२७॥ कामदृष्टि नामक गृहपतिरत्न और रत्नभद्रमुख नामक स्थपतिरत्न इन दोनोंने उन नदियोंपर मजबूत पुल बनाये ॥२८॥ सेना उन पुलोंके द्वारा शीघ्र ही नदियोंको पारकर आगे बढ़ गई और पहलेकी तरह उत्तर द्वारको खोलकर उत्तर भारतमें जा पहुँची ॥२९॥ उत्तर भारतके हजारों म्लेच्छ राजा चक्रवर्तीकी अपूर्व सेनाको देखकर क्षुभित हो गये और शीघ्र ही सामने आकर अनायास युद्ध करने लगे ॥३०॥ तदनन्तर क्रोधसे भरे अयोध्य सेनापतिने युद्धमें म्लेच्छ राजाओंके साथ युद्धकर तथा उन्हें शीघ्र ही खदेड़कर अपना 'अयोध्य' नाम सार्थक किया ॥३१॥ सेनापतिसे भयभीत हुए म्लेच्छ, अपने कुलदेवता, दर्भशय्यापर शयन करनेवाले एवं भयंकर मेघमुख नागकुमारोंकी शरण गये ॥३२॥ जिससे मेघमुख देव आकाशको व्याप्तकर युद्धके लिए आ डटे परन्तु जयकुमारने उनके साथ युद्धकर उन्हें परास्त कर दिया और स्वयं 'मेघस्वर' यह नाम प्राप्त किया ॥३३॥ कुछ देर बाद मेघमुख देव भयंकर मेघोंसे आकाशको व्याप्तकर मुट्ठी बराबर मोटी-मोटी धाराओंसे सेनाके मस्तकपर जल-वर्षा करने लगे ॥३४॥ तदनन्तर जिसमें बिजलीके साथ वज्रकी भयंकर गर्जना हो रही थी ऐसी जलवृष्टि देखकर चक्रवर्तीने सेनाके नीचे चर्मरत्न और ऊपर छत्ररत्न फैला दिया ॥३५॥ बारह योजन पर्यन्त फैली एवं जलके भीतर तैरती हुई वह सेना अण्डाके समान जान पड़ती थी। वह सेना सात दिन तक इसी तरह भयभीत रही ॥३६॥ तदनन्तर निधियोंके स्वामी चक्रवर्तीने कुपित होकर गणबद्ध देवोंको आज्ञा दी और उन्होंने उन मेघमुख देवोंको परास्त कर खदेड़ दिया ॥३७॥ तत्पश्चात् जिन्होंने वृष्टिका संकोच कर लिया था ऐसे मेघमुख देवोंकी प्रेरणा पाकर वे म्लेच्छ राजा उत्तमोत्तम कन्याएँ लेकर चक्रवर्तीकी शरणमें आये ॥३८॥ चक्रवर्तीने उन भयभीत तथा आज्ञा पानेकी इच्छा करनेवाले म्लेच्छ राजाओंको अभयदान दिया और उसके बाद श्रमसे रहित हो सिन्धु नदीकी वेदिकाके किनारे-किनारे गमन किया ॥३९॥ बीचमें सिन्धुकूटपर निवास करनेवाली सिन्धु देवीने

---

१ जाताः म० । २. आकाशम् । ३ मेघमात्राभि-म० ।

चक्रवर्ती चमूं मूले संस्थाप्य हिमवद्गिरेः । कृताष्टमोपवासोऽसौ दर्भशय्यामधिष्ठितः ॥४१॥
कृततीर्थोदकस्नानः कृतकौतुकमण्डनः[1] । आरूढाश्वरथो धन्वी चक्रायुधपुरःसरः ॥४२॥
क्षुल्लक हिमवत्कूट यत्र तत्र गतः शरी । वैशाखस्थानमास्थाय[2] बभाण रणदक्षिणः ॥४३॥
भो भो नागसुपर्णाद्याः शासनं शृणुताशु मे । देशस्था इत्यतश्चापमाकृष्य शरमाक्षिपत् ॥४४॥
पपाताशनिनिर्घोषो योजने द्वादशे शरः । हिमवत्कूटवासी त सुरो दृष्ट्वा समागमत् ॥४५॥
दिव्यामोषधिमालां स दिव्यं च हरिचन्दनम् । दत्त्वा सम्पूज्य त यातः शासनैषी विसर्जितः ॥४६॥
आगत्य चक्रवर्ती च ततो वृषभपर्वतम् । तत्रालिखन्निजं नाम काकण्या स परिस्फुटम् ॥४७॥
वृषभस्य सुतो भोऽहं चक्री भरत इत्यसौ । प्रवाच्य विजयार्द्धस्य वेदिकामगमत् प्रभुः ॥४८॥
बुद्ध्वोपवासिन तत्र श्रेणिद्वयनिवासिनौ । नमिश्च विनमिश्चोभौ गन्धाराद्यैः समागतौ ॥४९॥
स्त्रीरत्न प्रतिगृह्याभ्यां सुभद्राख्य खगैर्नतः । गङ्गानुवेदिक गत्वा भक्तमष्टममास्थितः ॥५०॥
गङ्गादेवी विदित्वा त गङ्गाकूटनिवासिनी । हेमकुम्भसहस्रेण कृत्वा तदभिषेचनम् ॥५१॥
रत्नसिंहासने तस्मै पादपीठयुते ददौ । विजयार्द्धकुमारोऽपि तस्थौ चक्रेशशासने ॥५२॥
अष्टादशसहस्राणि म्लेच्छक्षितिभृतां तत. । वशीकृत्याप्तसद्रत्नः खण्डकापातमाप सः ॥५३॥

---

भरतका अभिषेक कर उन्हें पादपीठसे सुशोभित दो उत्तम आसन भेट किये ॥४०॥ चक्रवर्ती सेनाको हिमवान् पर्वतकी तराईमें ठहराकर तथा स्वयं तीन दिनके उपवासका नियम लेकर दर्भशय्यापर आरूढ़ हुए ॥४१॥ तदनन्तर जिन्होंने तीर्थजलसे स्नान किया था, उत्तम वेषभूषा धारण की थी, जो घोड़ोंके रथपर सवार थे, जिनके आगे-आगे चक्ररत्न चल रहा था और जो रणमे अत्यन्त कुशल थे ऐसे भरत, जहाँ हिमवान् पर्वतका हिमवत् नामक छोटा कूट था वहाँ आये और बाण हाथमे ले तथा वैशाख आसनसे खड़े होकर बोले कि 'हे इस देशमे रहनेवाले नागकुमार, सुपर्णकुमार आदि देवो! तुम लोग शीघ्र ही मेरी आज्ञा सुनो।' यह कह उन्होंने धनुष खींचकर बाण छोड़ा ॥४२–४४॥ वज्रके समान शब्द करता हुआ वह बाण बारह योजन दूर जाकर गिरा तथा हिमवत् कूटपर रहनेवाला देव उसे देखकर भरतके पास आया ॥४५॥ उसने दिव्य ओषधिओंकी माला तथा दिव्य हरिचन्दन देकर भरतकी पूजा की। तदनन्तर आज्ञाकी इच्छा करता हुआ वह भरतसे विदा ले अपने स्थानपर चला गया ॥४६॥ चक्रवर्ती वहाँसे चलकर वृषभाचल पर्वतपर आये और वहाँ उन्होंने काकणी रत्नसे साफ-साफ अपना यह नाम लिखा कि 'मै भगवान् वृषभदेवका पुत्र भरत चक्रवर्ती हूँ'। नाम लिखकर तथा बाचकर वे विजयार्ध पर्वतकी वेदिकाके समीप आये ॥४७–४८॥ वहाँ जाकर उन्होंने उपवास धारण किया। दोनो श्रेणियोंके निवासी नमि और विनमिको जब यह ज्ञात हुआ कि भरत यहाँ विद्यमान है तब वे गन्धार आदि विद्याधरोंके साथ वहाँ आये ॥४९॥ समस्त विद्याधरोंने उन्हें नमस्कार किया और भरतने नमि, विनमिसे सुभद्रा नामक स्त्री-रत्न ग्रहण किया। तत्पश्चात् वे गङ्गा नदीकी वेदिकाके किनारे-किनारे चलकर गङ्गाकूटके समीप आये और तीन दिनके उपवासका नियम लेकर वहाँ ठहर गये। वहाँ गङ्गाकूटपर रहनेवाली गंगा देवीने उनके आनेका समाचार जानकर सुवर्णमय एक हजार कलशोसे उनका अभिषेक किया ॥५०–५१॥ अभिषेकके बाद उसने पादपीठसे युक्त दो रत्नोंके सिंहासन भेट किये। यहाँ विजयार्ध पर्वतका स्वामी विजयार्ध कुमारदेव चक्रवर्तीकी आज्ञामे खड़ा रहा ॥५२॥

तदनन्तर वहाँसे चलकर अठारह हजार म्लेच्छ राजाओंको वश करते और उनसे उत्तमोत्तम रत्नोंकी भेट स्वीकार करते हुए भरत विजयार्धकी दूसरी गुफा खण्डकाप्रपातके समीप

---

१ मण्डलः म० । २ वैशाखं स्थान ग०, घ०, ट०, म० ।

उपोषिताष्टमायास्मै नाट्यमालोऽत्र दत्तवान् । नानारूपं स नेपथ्यं विद्युदाभे च कुण्डले ॥५४॥
अयोध्योद्घाटितेनासौ गुहाद्वारेण पूर्ववत् । प्रविश्य निर्गतः सिन्धोरिव गाङ्गेन सेनया ॥५५॥
विजित्य भारतं वर्षं स षट्खण्डमखण्डितम् । षष्टिवर्षसहस्रैस्तु विनीतां प्रस्थितः कृती ॥५६॥
चक्रे सुदर्शनेऽयोध्यामविशत्यथ चक्रभृत् । बुद्धिसागरमप्राक्षीत् सन्दिहानः पुरोधसम् ॥५७॥
साधिते भारते वास्ये चक्ररत्नमिदं किमु । दिव्यं विशति नायोध्यां योध्याः सन्ति न के च नः ॥५८॥
पुरोधाः सोऽभ्यधाद्भर्तर्भ्रातरो भवतो ननु[1] । ये महाबलसम्पन्नास्ते न शृण्वन्ति शासनम् ॥५९॥
तदाकर्ण्य वचस्तूर्णं तेषां प्रेषयति स्म सः । ससामोपप्रदानादिनीतिपूर्वं वचोहरान्[2] ॥६०॥
ततस्ते तन्निमित्तेन मानिनो लब्धबोधयः । स्वराज्यान्यत्यजंस्त्यागं मन्यमाना महोत्सवम् ॥६१॥
प्रपद्य शरणं सर्वे नाभेयं भवभीरवः । मानशल्यविनिर्मुक्ताः प्रव्रज्यां मोक्षिणो दधुः ॥६२॥
सुकुमारैः कुमारैस्तैर्भव्यसिंहैः सहैव हि । ज्ञेयानि त्यक्तदेशानां नामानीमानि पण्डितैः ॥६३॥
कुरुजाङ्गलपञ्चालसूरसेनपटच्चराः । तुलिङ्ग-काशि-कौशल्य-मद्रकारवृकार्थकाः ॥६४॥
सोल्वावृष्टत्रिगर्त्ताश्च कुशाग्रो मत्स्यनामकः । कुणीयान् कोशलो मोको देशास्ते मध्यदेशकाः ॥६५॥
वाह्लीकात्रेयकाम्बोजा यवनाभीरमद्रकाः । क्वाथतोयश्च शूरश्च वाटवानश्च कैकयः ॥६६॥
गान्धारः सिन्धुसौवीरभारद्वाजदशेरुकाः । प्रास्थालास्तीर्णकर्णाश्च देशा उत्तरतः स्थिताः ॥६७॥
खड्गाङ्गारकपौण्ड्राश्च मल्लप्रवकमस्तकाः । प्राद्योतिषश्च वङ्गश्च मगधो मानवर्तिकः ॥६८॥

---

पहुँचे ॥५३॥ वहाँ वे तीन दिनके उपवासका नियम लेकर ठहर गये। वहाँ नाट्यमाल नामक देवने उन्हें नाना प्रकारके आभूषण और बिजलीके समान चमकते हुए दो कुण्डल भेंट किये ॥५४॥ जिस प्रकार पहले अयोध्य सेनापतिने दण्डरत्नके द्वारा सिन्धु नदीकी गुफाका द्वार खोला था उसी प्रकार यहाँ भी उसने दण्डरत्नसे गङ्गानदीकी गुफाका द्वार खोला और भरत उस द्वार-से प्रवेशकर सेनासहित बाहर निकल आये ॥५५॥ इस तरह अतिशय कुशल भरतने साठ हजार वर्षोंमें छह खण्डोंसे युक्त समस्त भरतक्षेत्रको जीतकर अयोध्या नगरीकी ओर प्रस्थान किया ॥५६॥

अथानन्तर—समीप आनेपर जब सुदर्शनचक्रने अयोध्यामें प्रवेश नहीं किया तब भरतने सन्देहयुक्त हो बुद्धिसागर पुरोहितसे पूछा कि समस्त भरत क्षेत्रको वश कर लेनेपर भी यह दिव्य चक्ररत्न अयोध्यामें प्रवेश क्यों नहीं कर रहा है? अब तो हमारे युद्धके योग्य कोई नहीं है? ॥५७-५८॥ पुरोहितने कहा कि आपके जो महाबलवान् भाई हैं वे आपकी आज्ञा नहीं सुनते हैं ॥५९॥ यह सुनकर भरतने शीघ्र ही उनके पास साम, दाम आदि नीतिके साथ दूत भेजे ॥६०॥ तदनन्तर इस निमित्तसे जिन्हें बोधिकी प्राप्ति हुई थी ऐसे भरतके अभिमानी भाइयोंने त्यागको ही महोत्सव मान अपने-अपने राज्य छोड़ दिये ॥६१॥ जो संसारसे भयभीत थे, जिनकी मानरूपी शल्य छूट चुकी थी, और जो अन्तरङ्गमें मोक्षकी इच्छा रखते थे ऐसे भरतके समस्त भाइयोंने भगवान् वृषभदेवके समीप जाकर दीक्षा धारण कर ली ॥६२॥ उन सुकुमार एवं भव्य-शिरोमणि कुमारोंने जो देश छोड़े थे विद्वानोंको उनके नाम इस प्रकार जानना चाहिए ॥६३॥ कुरुजाङ्गल, पञ्चाल, सूरसेन, पटच्चर, तुलिङ्ग, काशि, कौशल्य, मद्रकार, वृकार्थक, सोल्व, आवृष्ट, त्रिगर्त, कुशाग्र, मत्स्य, कुणीयान्, कोशल और मोक ये मध्यदेश थे ॥६४-६५॥ वाह्लीक, आत्रेय, काम्बोज, यवन, आभीर, मद्रक, क्वाथतोय, शूर, वाटवान, कैकय, गान्धार, सिन्धु, सौवीर, भारद्वाज, दशेरुक, प्रास्थाल और तीर्णकर्ण ये देश उत्तरकी ओर स्थित थे ॥६६-६७॥ खड्ग, अंगारक, पौण्ड्र, मल्ल, प्रवक, मस्तक, प्राद्योतिष, वङ्ग, मगध, मानवर्तिक,

---

१. न तु म० । २. वचोहरात् म० ।

मलदो भार्गवश्चामी प्राच्यां जनपदाः स्थिताः । बाणमुक्तश्च वैदर्भाः माणवः सककापिराः ॥६९॥
मूलकाश्मकदाण्डीककलिङ्गासिकुन्तलाः । नवराष्ट्रो माहिषकः पुरुषो भोगवर्धनः ॥७०॥
दाक्षिणात्या जनपदा निरुच्यन्ते स्वनामभिः । माल्यकल्लीवनोपान्तदुर्गसूर्पारकर्बुकाः ॥७१॥
काक्षिनासारिकागर्ताः ससारस्वततापसाः । माहेभो भरुकच्छश्च सुराष्ट्रो नर्मदस्तथा ॥७२॥
एते जनपदाः सर्वे प्रतीच्यां नामभिः स्मृताः । दशार्णकेति किष्कन्धस्त्रिपुरावर्त्तनैषधा. ॥७३॥
नेपालोत्तमवर्णश्च वैदिशान्तपकौशलाः । पत्तनो विनिहात्रश्च विन्ध्यापृष्ठनिवासिनः ॥७४॥
भद्रवत्सविदेहाश्च कुशभङ्गाश्च सैतवाः । वज्रखण्डिक इत्येते मध्यदेशाश्रिता मताः ॥७५॥
देशानेताननुज्ञातान् गुरुणा[1] भरतानुजाः । दारानिव विधेयांश्च मुमुक्षुस्ते मुमुक्षवः ॥७६॥
अथ बाहुबली चक्रे चक्रेश प्रत्यवस्थितिम् । सन्दधानो मनश्चक्रे चक्रेऽलातमये यथा[2] ॥७७॥
भवतो न भुजिष्योऽहमिति प्रेष्य वचोहरान् । पोदनान्निर्ययौ योद्धुमक्षौहिण्या युतो द्रुतम् ॥७८॥
चक्रवर्त्यपि सम्प्राप्तः सैन्यसागररुद्धदिक् । वितता[4]परदिग्भागे चम्वोः स्पर्शस्तयोरभूत् ॥७९॥
उभये मन्त्रिणो मन्त्रं मन्त्रयित्वाहुरीशयोः । माभूज्जनपदक्षयो धर्मयुद्धमिहास्त्विति ॥८०॥
प्रतिपद्य वचस्तौ तत् दृष्टियुद्धं प्रचक्रतुः । चिरं निमेषमुक्ताक्षौ दृष्टौ खे खेचरामरैः[3] ॥८१॥
कनिष्ठोऽत्राजयज्ज्येष्ठं पञ्चचापशतोच्छ्रितिम् । ऊर्ध्वदृष्टिमधोदृष्टिस्तदुच्चै. पञ्चविंशति. ॥८२॥
ततोऽन्योन्यभुजक्षिप्ततरङ्गाघातदुःसहम् । जलयुद्धमभूद् रौद्रं सरस्यत्र जितोऽग्रजः ॥८३॥

मलद और भार्गव, ये देश पूर्व दिशामे स्थित थे। बाणमुक्त, वैदर्भ, माणव, सककापिर, मूलक, अश्मक, दाण्डीक, कलिङ्ग, आसिक, कुन्तल, नवराष्ट्र, माहिषक, पुरुष और भोगवर्धन, ये दक्षिण दिशाके देश थे। माल्य, कल्लीवनोपान्त, दुर्ग, सूर्पार, कर्बुक, काक्षि, नासारिक, अगर्त, सारस्वत, तापस, महिम, भरुकच्छ, सुराष्ट्र और नर्मद, ये सब देश पश्चिम दिशामे स्थित थे। दशार्णक, किष्कन्ध, त्रिपुर, आवर्त, नैषध, नैपाल, उत्तमवर्ण, वैदिश, अन्तप, कौशल, पत्तन और विनिहात्र, ये देश विन्ध्याचलके ऊपर स्थित थे ॥६८–७४॥ भद्र, वत्स, विदेह, कुश, भङ्ग, सैतव और वज्रखण्डिक, ये देश मध्यदेशके आश्रित थे ॥७५॥ पिता—भगवान् वृषभदेवके द्वारा दिये हुए इन सब देशोको मोक्षकी अभिलाषा रखनेवाले भरतके छोटे भाइयोने स्त्रियोके समान छोड़ दिया साथ ही उन्होने आज्ञाकारी सेवकोका भी परित्याग कर दिया ॥७६॥

अथानन्तर कुमार बाहुबलीने भरतके प्रति अपनी प्रतिकूलता प्रकट की। उन्होने उनके सुदर्शनचक्रको अलातचक्रके समान तुच्छ समझा और 'मैं आपके आधीन नही हूँ' यह कहकर दूत भेज दिये तथा वे शीघ्र ही अक्षौहिणी सेना साथ ले युद्धके लिए पोदनपुरसे निकल पडे ॥७७–७८॥ इधर सेनारूपी सागरसे दिशाओंको व्याप्त करते हुए चक्रवर्ती भरत भी आ पहुँचे जिससे वितता नदीके पश्चिम दिग्भागमे दोनो सेनाओकी मुठभेड़ हुई ॥७९॥ तदनन्तर दोनो राजाओके मन्त्रियोने परस्पर सलाह कर कहा कि देशवासियोका क्षय न हो इसलिए दोनो ही राजाओमे धर्मयुद्ध हो ॥८०॥ भरत और बाहुबलीने मन्त्रियोंकी यह बात मानकर सर्वप्रथम दृष्टियुद्ध शुरू किया और आकाशमे खड़े हुए देव और विद्याधरोने दोनोको चिरकाल तक टिमकार रहित नेत्रोसे युक्त देखा। अर्थात् दोनो भाई चिरकाल तक टिमकार रहित नेत्रोसे खड़े रहे और कोई किसीसे हारा नहीं। परन्तु अन्तमे छोटे भाईने बड़े भाईको हरा दिया क्योंकि बड़े भाई पाँच सौ धनुष ऊँचे थे इसलिए उनकी दृष्टि ऊपरकी ओर थी और छोटे भाई उनसे पचीस धनुष ऊँचे थे इसलिए उनकी दृष्टि नीचेकी ओर थी ॥८१–८२॥ दृष्टियुद्धके बाद दोनो भाइयोका

१. 'गुरुस्तु गीष्पतौ श्रेष्ठे गुरौ पितरि दुर्भरे' इति विश्वः ख०, घ० । २ तथा ख०, घ० । ३ दान. । ४ विनतापर -ड० ।

वलितास्फोटितिाटोपं नानाकरणकौशलम् । मल्लयुद्धमभूत्पश्चाद् रङ्गभूमौ चिरं तयोः ॥८४॥
पादावष्टम्भसम्भिन्नहृदया युध्यमानयोः । तयोर्भियेव वरयो[1] ररास वसुधावधूः ॥८५॥
भरतं भुजयन्त्रेण दयावान् भुजविक्रमी । निरुद्धयोत्क्षिप्य सन्तस्थे रत्नशैलमिवामरः ॥८६॥
प्रेक्षकैः सुरसङ्घातैः खेचरैरपि भूचरैः । अहो वीर्यमहो धैर्यं साधु साध्विति वर्णितम् ॥८७॥
साधु संसाध्य मुक्तेन भरतेन रुषा ततः । अपमृत्यु स्मृतं चक्रं सहस्रारं स्थितं करे ॥८८॥
रक्ष्य यक्षसहस्रेण सहस्रकिरणप्रभम् । प्रभ्राम्य चक्रमुन्मुक्तं वधार्थं भ्रातुरुन्मुखम् ॥८९॥
चरमोत्तमदेहस्य तस्याशक्तं विनाशने । देवताधिष्ठितं चक्रं त्रिःपरीत्यागतं पुनः ॥९०॥
ज्येष्ठभ्रातरमालोक्य निर्घृणं भुजविक्रमी । कर्णौ पिधाय हस्ताभ्यां निनिन्द श्रियमित्यसौ ॥९१॥
स्वच्छानामनुकूलानां संहतानां नृचेतसाम् । विपर्यासकरी लक्ष्मी धिक् पङ्कर्द्धिमिवाम्भसाम् ॥९२॥
मधुरस्निग्धशीलाना चिरस्थस्नेहहारिणीम् । चलाचलात्मिकां धिक् धिक् यन्त्रमूर्तिमिव श्रियम् ॥९३॥
सर्वतोऽपि सुदुःप्रेक्ष्यां नरेन्द्राणामपि स्वयम् । दृष्टिं दृष्टिविषस्येव धिक् धिक् लक्ष्मीं भयावहाम् ॥९४॥

---

तालावमें भयंकर जलयुद्ध हुआ। उस समय दोनों ही भाई एक दूसरेपर अपनी भुजाओंसे लहरें उछाल-उछालकर दुःसह आघात कर रहे थे। परन्तु इस युद्धमें भी बड़े भाई भरत हार गये ॥८३॥ तदनन्तर दोनोंका रङ्गभूमिमें चिरकाल तक मल्लयुद्ध हुआ। उनका वह मल्लयुद्ध तालोंकी फटाटोपसे युक्त था तथा नाना प्रकारके पैंतरा बदलनेकी चतुराईसे पूर्ण था ॥८४॥ उस समय युद्ध करते हुए दोनों वरोंके पदाघातसे जिसका हृदय फट गया था ऐसी पृथिवीरूपी स्त्री भयसे ही मानो चिल्ला उठी थी ॥८५॥ अन्तमें दयावान् बाहुबली अपने भुजयन्त्रसे भरतको पकड़कर तथा ऊपरकी ओर उठाकर इस प्रकार खड़े हो गये मानो कोई देव रत्नोंके पर्वतको उठाकर खड़ा हो ॥८६॥ देखनेवाले देवोंके समूह, विद्याधरों तथा भूमिगोचरी मनुष्योंने उसी समय जोरसे यह शब्द किया कि अहो! वीर्यम्—आश्चर्यकारी शक्ति है, अहो! धैर्यम्—आश्चर्यकारी धैर्य है, साधु-साधु—ठीक है, ठीक है आदि ॥८७॥ तदनन्तर अच्छी तरह जीतकर जब बाहुबलीने भरतको छोड़ा तब उन्होंने क्रोधके कारण अपमृत्यु करनेवाले सुदर्शनचक्रका स्मरण किया और स्मरण करते ही हजार अरोंको धारण करनेवाला सुदर्शनचक्र उनके हाथमें आकर खड़ा हो गया ॥८८॥ एक हजार यक्ष जिसकी रक्षा कर रहे थे तथा जो सूर्यके समान देदीप्यमान प्रभाका धारक था ऐसे सुदर्शनचक्रको उन्होंने ऊपरकी ओर घुमाकर भाईको मारनेके लिए छोड़ा ॥८९॥ परन्तु वह देवाधिष्ठित चक्र चरमोत्तम शरीरके धारक बाहुबलीके मारनेमें असमर्थ रहा इसलिए उनकी तीन प्रदक्षिणाएँ देकर वापिस आ गया ॥९०॥

तदनन्तर बाहुबली बड़े भाईको निर्दय देख हाथोंसे कान ढँककर लक्ष्मीकी इस प्रकार निन्दा करने लगे ॥९१॥ जिस प्रकार कीचड़ स्वच्छ, अनुकूल, एवं मिले हुए जलको विपरीत—मलिन कर देती है उसी प्रकार यह लक्ष्मी स्वच्छ, अनुकूल और मिले हुए मनुष्योंके चित्तको विपरीत कर देती है अतः इसे धिक्कार हो ॥९२॥ जिस प्रकार यन्त्र-मूर्ति—(कोल्हू) मधुर एवं चिक्कण स्वभाववाले तिलहनोंके दीर्घकालिक स्नेह—तेलको हर लेती है तथा अत्यन्त अस्थिर होती है उसी प्रकार यह लक्ष्मी भी मधुर एवं स्नेहपूर्ण स्वभाववाले मनुष्योंके चिर-कालिक स्नेह-प्रियको नष्ट कर देती है एवं अत्यन्त अस्थिर है अतः इसे धिक्कार हो ॥९३॥ जिस प्रकार दृष्टिविष सर्पकी दृष्टि नरेन्द्र-विषवैद्योंके लिए भी सब ओरसे स्वयं अत्यन्त दुःखसे देखनेके योग्य तथा भय उत्पन्न करनेवाली है उसी प्रकार यह लक्ष्मी भी नरेन्द्र—राजाओंके लिए भी सब ओरसे अत्यन्त दुःप्रेक्ष्य—दुःखसे देखने योग्य तथा भय उत्पन्न

---

१. वरौ म० ।

मूलमध्यान्तदुःस्पर्शां सर्वदाग्निशिखामिव । भास्वरामपि धिग्लक्ष्मीं सर्वसन्तापकारिणीम् ॥९५॥
मर्त्यलोके सुखं तद् यच्चित्तसन्तोषलक्षणम् । सति बन्धुविरोधे हि न सुखं न धनं नृणाम् ॥९६॥
जनयन्ति नृणां भोगाः प्रतिकूलेषु बन्धुषु । [1]शीतज्वराभिभूतानां शीतस्पर्शा इवासुखम् ॥९७॥
इति सञ्चिन्त्य सन्त्यज्य स राज्यं तपसि स्थितः । कैलासे प्रतिमायोगं तस्थौ वर्षं सुनिश्चलः ॥९८॥
वल्मीकरन्ध्रनिर्यातैः फणिभिर्मणिभूषितैः । चरणौ रेजतुस्तस्य पुरेव नरपैर्भृतैः ॥९९॥
वल्लभेव पुरा वल्ली माधवी कोमलाङ्गिका । निःशेषाङ्गपरिष्वङ्गं चक्रे तस्य मुनेरपि ॥१००॥
लतां व्यपनयन्तीभ्यां खेचरीभ्यां बभौ मुनिः । श्याममूर्तिः स्थिरो योगी यथा मरकताचलः ॥१०१॥
कषायान्तमसौ कृत्वा भरतेन कृतानतिः । केवलज्ञानमुत्पाद्य पारिषद्यः प्रभोरभूत् ॥१०२॥
चतुर्दशमहारत्नैर्निधिभिर्नवभिर्युतः । निःसपत्नं ततश्चक्री बुभोज वसुधां कृती ॥१०३॥
अदाद्द्वादशवर्षाणि दानं चासौ यथेप्सितम् । लोकाय कृपया युक्तः परीक्षापरिवर्जितम् ॥१०४॥
जिनशासनवात्सल्यभक्तिभारवशीकृतः । परीक्ष्य श्रावकान् पश्चाद् यवव्रीह्यङ्कुरादिभिः ॥१०५॥
काकिण्या लक्षणं कृत्वा सुरत्नत्रयसूत्रकम् । सम्पूज्य स ददौ तेभ्यो भक्तिदानं कृते युगे ॥१०६॥

करनेवाली है इसलिए इसे धिक्कार हो ॥९४॥ जिस प्रकार अग्निकी शिखा सदा मूल, मध्य और अन्तमें दुःखकर स्पर्शसे सहित है तथा देदीप्यमान होकर भी सबको सन्ताप करनेवाली है उसी प्रकार यह लक्ष्मी भी आदि, मध्य और अन्तमें दुःखकर स्पर्शसे सहित है—सब दशाओंमें दुःख देनेवाली है तथा देदीप्यमान-तेज तर्रांटेसे युक्त होनेपर भी सबको सन्ताप उत्पन्न करनेवाली है—आकुलताकी जननी है इसलिए इसे धिक्कार हो ॥९५॥ मनुष्य लोकमें सुख वही है जो चित्तको सन्तुष्ट करनेवाला हो परन्तु बन्धुजनोंमें विरोध होनेपर मनुष्योंको न सुख प्राप्त होता है और न धन ही उनके पास स्थिर रहता है ॥९६॥ जिस प्रकार शीत-ज्वरसे आक्रान्त मनुष्योंके लिए शीतल स्पर्श दुःख उत्पन्न करते हैं उसी प्रकार बन्धुजनोंके विरुद्ध होनेपर भोग भी मनुष्योंके लिए दुःख उत्पन्न करते हैं ॥९७॥ इस प्रकार विचार कर तथा राज्यका परित्याग कर बाहुबली तप करने लगे और कैलास पर्वतपर एक वर्षका प्रतिमा योग लेकर निश्चल खड़े हो गये ॥९८॥ उनके चरण, वामीके बिलोंसे निकले हुए मणिभूषित सर्पोंसे इस प्रकार सुशोभित हो रहे थे जिस प्रकार कि पहले मणिभूषित आश्रित राजाओंसे सुशोभित होते थे ॥९९॥ जिस प्रकार पहले कोमलाङ्गी वल्लभा उनके समस्त शरीरका आलिङ्गन करती थी उसी प्रकार कोमलाङ्गी माधवीलता उनके मुनि होनेपर भी उन बाहुबलीके समस्त शरीरका आलिङ्गन कर रही थी ॥१००॥ दो विद्याधर परियाँ उनके शरीरपर लिपटी हुई लताको दूर करती रहती थीं जिससे श्याममूर्तिके धारक एवं स्थिर खड़े हुए योगिराज बाहुबली मरकतमणिके पर्वतके समान सुशोभित हो रहे थे ॥१०१॥ तदनन्तर भरतने आकर जिन्हें नमस्कार किया था ऐसे बाहुबली मुनिराज कषायोंका अन्तकर तथा केवलज्ञान उत्पन्न कर भगवान् वृषभदेवके सभासद् हो गये—उनके समवसरणमें पहुँच गये ॥१०२॥

तदनन्तर चौदह महारत्नों और नौ निधियोंसे युक्त अतिशय बुद्धिमान् चक्रवर्ती भरत, पृथिवीका निष्कण्टक उपभोग करने लगे ॥१०३॥ भरत महाराज दयासे युक्त हो बिना किसी परीक्षाके बारह वर्ष तक लोगोंके लिए मनचाहा दान देते रहे ॥१०४॥ तदनन्तर जिन-शासन सम्बन्धी वात्सल्य और भक्तिके भारसे वशीभूत होकर उन्होंने जौ तथा धान्य आदिके अङ्कुरोंसे श्रावकोंकी परीक्षा की, काकिणी रत्नसे निर्मित रत्नत्रयसूत्र—यज्ञोपवीतको उनका चिह्न बनाया

१. शीतद्वाराभिभूताना ख० ।

ततस्ते ब्राह्मणा[1] प्रोक्ताः व्रतिनो भरतादृताः । वर्णत्रयेण पूर्वेण जाता वर्णचतुष्टयी ॥१०७॥
चक्रच्छत्रासिदण्डास्ते काकिणीमणिचर्मणी । सेनागृहपतीभाश्वाः पुरोधःस्थपतिस्त्रियः ॥१०८॥
चतुर्दशमहारत्ननिचयाश्चक्रवर्तिनः । प्रत्येकं रक्षिता देवैः सहस्रगणनैर्बभुः ॥१०९॥
कालश्चापि महाकालः पाण्डुको माणवस्तथा । नैःसर्पः सर्वरत्नाश्च शङ्खः पद्मश्च पिङ्गलः ॥११०॥
धर्मी पुण्यवतस्तस्य निधयोऽनिधना[1] नव । पालिता निधिपालाख्यैः सुरैर्लोकोपयोगिनः ॥१११॥
शकटाकृतयः सर्वे चतुरक्षाष्टचक्रकाः । नवयोजनविस्तीर्णा द्वादशायामसम्मिताः ॥११२॥
ते चाष्टयोजनागाधा बहुवक्षारकुक्षयः । नित्यं यक्षसहस्रेण प्रत्येकं रक्षितेक्षिताः ॥११३॥
ज्योतिर्निमित्तशास्त्राणि हेतुवादकलागुणाः । शब्दशास्त्रपुराणाद्या[2] सर्वे कालनिधौ मताः ॥११४॥
पञ्चलोहादयो लोहा नानाभेदाः प्रवर्तिताः । लक्ष्यवर्णैर्विनिर्णेया महाकालनिधौ पुनः ॥११५॥
धान्यानां सकला भेदाः शालिव्रीहियवादयः । कटुतिक्तादिभिर्द्रव्यैः प्रणीता पाण्डुके निधौ ॥११६॥
कवचैः खेटकैः खड्गैः शरैः शक्तिशरासनैः । चक्राद्यैरायुधैर्दिव्यैः पूर्णो माणवको निधिः ॥११७॥
शयनासनवस्तूनां विविधानां महानिधिः । सर्पो गृहोपयोग्यानां भाजनानां[3] च भाजनम् ॥११८॥
इन्द्रनीलमहानीलवज्रवैडूर्यपूर्वकैः । सर्वरत्ननिधिः पूर्णः सुरत्नैः सुमहाशिखैः ॥११९॥
भेरीशङ्खानकैर्वीणाझल्लरीमुरजादिभिः । आतोद्यैश्चोद्यसम्पूर्णैः पूर्णः शङ्खनिधिर्महान् ॥१२०॥

---

और आदर-सत्कार कर कृतयुगमे उन्हें भक्तिपूर्वक दान दिया ॥१०५–१०६॥ आगे चलकर भरतके द्वारा आदरको प्राप्त हुए वे व्रती ब्राह्मण कहे जाने लगे । इस तरह पहले कहे हुए तीन वर्णोंके साथ मिलकर अब ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चार वर्ण हो गये ॥१०७॥ १ चक्र, २ छत्र, ३ खड्ग, ४ दण्ड, ५ काकिणी, ६ मणि, ७ चर्म, ८ सेनापति, ९ गृहपति, १० हस्ती, ११ अश्व, १२ पुरोहित, १३ स्थपति और १४ स्त्री चक्रवर्तीके ये चौदह रत्न थे, इनमे प्रत्येककी एक-एक हजार देव रक्षा करते थे तथा ये अत्यधिक सुशोभित थे ॥१०८–१०९॥ १ काल, २ महाकाल, ३ पाण्डुक, ४ माणव, ५ नौसर्प, ६ सर्वरत्न, ७ शङ्ख, ८ पद्म और ९ पिङ्गल ··· ये पुण्यशाली चक्रवर्तीकी नौ निधियाँ थीं । ये सभी निधियाँ अविनाशी थीं, निधिपाल नामक देवोंके द्वारा सुरक्षित थीं और निरन्तर लोगोंके उपकारमें आती थीं ॥११०–१११॥ ये गाड़ीके आकारकी थीं, चार-चार भौंरों और आठ-आठ पहियोंसे सहित थीं । नौ योजन चौड़ी, बारह योजन लम्बी, आठ योजन गहरी और वक्षार गिरिके समान विशाल कुक्षिसे सहित थीं । प्रत्येककी एक-एक हजार यक्ष निरन्तर देख-रेख रखते थे ॥११२–११३॥

इनमेसे पहली कालनिधिमे ज्योतिषशास्त्र, निमित्तशास्त्र, न्यायशास्त्र, कलाशास्त्र, व्याकरणशास्त्र, एवं पुराण आदिका सद्भाव था अर्थात् कालनिधिसे इन सबकी प्राप्ति होती थी ॥११४॥ दूसरी महाकाल निधिमे विद्वानोंके द्वारा निर्णय करने योग्य पञ्चलोह आदि नाना प्रकारके लोहोंका सद्भाव था अर्थात् उससे इन सबकी प्राप्ति होती थी ॥११५॥ तीसरी पाण्डुक निधिमे शालि, व्रीहि, जौ आदि समस्त प्रकारकी धान्य तथा कडुए चिरपरे आदि पदार्थोंका सद्भाव था ॥११६॥ चौथी माणवक निधि, कवच, ढाल, तलवार, बाण, शक्ति, धनुष तथा चक्र आदि नाना प्रकारके दिव्य शस्त्रोंसे परिपूर्ण थी ॥११७॥ पाँचवीं सर्प-निधि, शय्या, आसन आदि नाना प्रकारकी वस्तुओं तथा घरमे उपयोग आनेवाले नाना प्रकारके भाजनोंकी पात्र थी ॥११८॥ छठवीं सर्वरत्न निधि इन्द्रनील मणि, महानील मणि, वज्रमणि आदि बड़ी-बड़ी शिखाके धारक उत्तमोत्तम रत्नोंसे परिपूर्ण थी ॥११९॥ सातवीं शङ्ख-निधि, भेरी, शंख, नगाड़े, वीणा, झल्लरी और मृदङ्ग आदि आघातसे तथा फूँककर बजाने

---

१. नाशरहिताः, निधनानि च ङ० । २. पुराणाद्याः म० । ३. भोजनाना म० ।

पट्टचीणमहानेत्रदुकूलवरकम्बलैः। वस्त्रैर्विचित्रवर्णाढ्यैः पूर्णपद्मनिधिः सदा ॥१२१॥
कटकैः कटिसूत्राद्यैः स्त्रीपुंसाभरणैः शुभैः। स पिङ्गलनिधिः पूर्णो गजवाजिविभूषणैः ॥१२२॥
[1]कामवृष्टिवशास्तेऽमी नवापि निधयः सदा। निष्पादयन्ति निःशेषं चक्रवर्तिमनीषितम् ॥१२३॥
शतानि त्रीणि षष्ट्या तु सूपकाराः परे परे। कल्याणसिक्थमाहारं प्रत्यहं ये वितन्वते ॥१२४॥
सहस्रसिक्थः कवलो द्वात्रिंशत् तेऽपि चक्रिणः। एकश्चासौ सुभद्रायाः एकोऽन्येषां तु तृप्तये ॥१२५॥
चित्रकारसहस्राणि नवतिर्नवभिः सह। द्वात्रिंशत् ते सहस्राणि नृपा मुकुटबद्धकाः ॥१२६॥
देशाश्चापि हि तावन्तो जयन्त्यपि सुरस्त्रियः। अन्तःपुरसहस्राणि तस्य षण्णवतिः प्रभोः ॥१२७॥
हलकोटी तथा गावस्त्रिकोटयः कामधेनवः। कोटयश्चाष्टादशाश्वानां निश्चेया वातरंहसाम् ॥१२८॥
लक्षाश्चतुरशीतिस्तु मदमन्थरगामिनाम्। हस्तिनां सुरथानां च प्रत्येकं चक्रवर्तिनः ॥१२९॥
[2]आदित्ययशसा सार्द्धं [3]विवर्द्धनपुरोगमाः। पञ्च पुत्रशतान्यस्य वशाश्चरमदेहकाः ॥१३०॥
भाजनं भोजनं शय्या चमूर्वाहनमासनम्। [4]निधिरत्नपुरं नाट्यं भोगास्तस्य दशाङ्गकाः ॥१३१॥
स षोडशसहस्रैश्च गणबद्धसुरैः सदा। सेवायां सेव्यते दक्षैः प्रमादरहितैर्हितैः ॥१३२॥
विभवेन नरेन्द्रोऽसौ तादृशेन युतोऽपि सन्। शास्त्रार्थक्षुण्णधीश्चक्रे दुर्गतिग्रहनिग्रहम् ॥१३३॥
स द्वात्रिंशत्सहस्राणां स्मयबाहुल्यमस्मयः। अपाकरोद्विकीर्यैतान् दोःकृताहितमन्थनः ॥१३४॥
[5]श्रीवृक्षलक्षितोरस्के सचतुःषष्टिलक्षणे। षोडशे मनुराजेऽस्मिन् विडौजः श्रीविडम्बिनि ॥१३५॥
स्वायम्भुवे महाभागे भरते भरतक्षितिम्। नीत्या शासति खण्डानां नित्याखण्डितपौरुषे ॥१३६॥

योग्य नाना प्रकारके बाजोंसे पूर्ण थी ॥१२०॥ आठवीं पद्मनिधि पाटाम्बर, चीन, महानेत्र, दुकूल, उत्तम कम्बल तथा नाना प्रकारके रङ्ग-बिरङ्गे वस्त्रोंसे परिपूर्ण थी ॥१२१॥ और नौवीं पिङ्गलनिधि कड़े तथा कटिसूत्र आदि स्त्री-पुरुषोंके आभूषण और हाथी, घोड़ा आदिके अलङ्कारोंसे परिपूर्ण थी ॥१२२॥ ये नौकी नौ निधियाँ कामवृष्टि नामक गृहपतिके आधीन थीं और सदा चक्रवर्तीके समस्त मनोरथोंको पूर्ण करती थीं ॥१२३॥ चक्रवर्तीके एक-से-एक बढ़कर तीन सौ साठ रसोइया थे जो प्रतिदिन कल्याणकारी सीथोंसे युक्त आहार बनाते थे ॥१२४॥ एक हजार चावलोंका एक कवल होता है ऐसे बत्तीस कवल प्रमाण चक्रवर्तीका आहार था, सुभद्राका आहार एक कवल था और एक कवल अन्य समस्त लोगोंकी तृप्तिके लिए पर्याप्त था ॥१२५॥ चक्रवर्तीके निन्यानवे हजार चित्रकार थे, बत्तीस हजार मुकुटबद्ध राजा थे, उतने ही देश थे और देवाङ्गनाओंको भी जीतनेवाली छियानबे हजार स्त्रियाँ थीं ॥१२६-१२७॥ एक करोड़ हल थे, तीन करोड़ कामधेनु गायें थीं, वायुके समान वेगशाली अठारह करोड़ घोड़े थे, मत्त एवं धीरे-धीरे गमन करनेवाले चौरासी लाख हाथी और उतने ही उत्तम रथ थे ॥१२८-१२९॥ अर्ककीर्ति और विवर्धनको आदि लेकर पाँचसौ चरम शरीरी तथा आज्ञाकारी पुत्र थे ॥१३०॥ १ भाजन, २ भोजन, ३ शय्या, ४ सेना, ५ वाहन, ६ आसन, ७ निधि, ८ रत्न, ९ नगर और १० नाट्य ये दश प्रकारके भोग थे ॥१३१॥ सेवामें निपुण, प्रमाद रहित एवं परमहितकारी सोलह हजार गणबद्ध देव सदा उनकी सेवा करते थे ॥१३२॥ यद्यपि राजाधिराज चक्रवर्ती इस प्रकारके विभवसे सहित थे तथापि उनकी बुद्धि शास्त्रोंका अर्थ विचारनेमें निरत रहती थी और वे दुर्गतिरूपी ग्रहका सदा निग्रह करते रहते थे ॥१३३॥ भुजाओंसे शत्रुओंका मथन करने वाले चक्रवर्तीने यद्यपि बत्तीस हजार राजाओंको बिखेर कर उनका अभिमान नष्ट कर दिया था तथापि स्वयं अभिमानसे रहित थे ॥१३४॥ जिनका वक्षःस्थल श्रीवृक्षके चिह्नसे सहित था, जो चौंसठ लक्षणोंसे युक्त थे, जो इन्द्रकी लक्ष्मीको तिरस्कृत करनेवाले थे और जो नित्य एवं अखण्डित पौरुषको धारण करनेवाले थे ऐसे स्वयंभूपुत्र सोलहवें कुलकर भरत महाराज जब भरत क्षेत्र सम्बन्धी छह खण्डोंकी भूमिका

१. कामदृष्टि-म०। २. अर्ककीर्तिना। ३. विवर्द्धनकुमाराद्याः। ४. निधिरत्नं पुरं म०। ५. श्रीवत्स-म०।

धर्मार्थकाममोक्षेषु यथेष्टमनुरागिणः । जनाः सन्ततमारेमुर्निःप्रत्यूहसमीहिताः ॥१३७॥
अवाग्विसर्गमन्येषां पूर्वधर्मफलं प्रभुः । श्रिया स दर्शयन् केषां नाभूद्धर्मस्य देशकः ॥१३८॥

### शार्दूलविक्रीडितवृत्तम्

धर्मस्याचरितस्य पूर्वजनने मार्गे जिनानां महान्
माहात्म्येन सपौरुषः सुखनिधिर्लोकैककल्पद्रुमः ।
सम्यग्दर्शनरत्नरञ्जितमनोवृत्तिर्मनश्चक्रभृत्
चक्रे शक्रनिभः श्रियाऽत्र भरतः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१३९॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ भरतदिग्विजयवर्णनो नाम एकादशः सर्गः ।*



---

नीतिपूर्वक शासन करते थे तब धर्म, अर्थ, काम और मोक्षमें यथेष्ट अनुराग रखने वाले लोग निर्विघ्न रूपसे निरन्तर आनन्दका उपभोग करते थे ॥१३५-१३७॥ जो अपनी लक्ष्मीके द्वारा बिना वचन बोले ही अन्य मनुष्योंके लिए पूर्वजन्ममें किये हुए धर्मका फल दिखला रहे थे ऐसे भरत महाराज किनके लिए धर्मके उपदेशक नहीं थे। भावार्थ—उनकी अनुपम विभूतिको देखकर लोग अपने आप समझ जाते थे कि यह इनके पूर्वकृत धर्मका फल है इसलिए सबको धर्म करना चाहिए ॥१३८॥ इस प्रकार पूर्वजन्ममें आचरण किये हुए धर्मके माहात्म्यसे जो स्वयं अतिशय महान थे, पौरुषसे युक्त थे, सुखके भाण्डार थे, लोगोंके लिए कल्पवृक्ष स्वरूप थे, सम्यग्दर्शन रूपी रत्नसे रञ्जित मनोवृत्तिसे युक्त थे, और लक्ष्मीसे इन्द्रके समान थे ऐसे चक्रवर्ती भरत, सिंहकी चेष्टाके समान सुदृढ़ मनको जिनमार्गमें लीन रखने लगे ॥१३९॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें भरतकी दिग्विजयका वर्णन करनेवाला ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥११॥*



# द्वादशः सर्गः

चकार वन्दनां गत्वा चक्री भर्तुरनारतम् । स त्रिषष्टिपुराणानि शुश्राव च सविस्तरम् ॥१॥
चतुर्विंशतितीर्थेशवन्दनार्थं[1] शिरःस्पृशम् । अचीकरदसौ वेश्मद्वारे वन्दनमालिकाम् ॥२॥
अदृष्टपूर्वतीर्थेशाः प्रविष्टाः समवस्थितिम् । कदाचिच्चक्रिणा सार्द्धं विवर्द्धनपुरोगमाः[2] ॥३॥
क्लिष्टाः स्थावरकायेष्वनादिमिथ्यात्वदृष्टयः । दृष्ट्वा भगवतो लक्ष्मीं राजपुत्राः सुविस्मिताः ॥४॥
अन्तर्मुहूर्तकालेन प्रतिपन्नसुसंयमाः । त्रयोविंशान्यहो चित्र शतानि नवभिर्बभुः ॥५॥
तान् प्रशस्य ततश्चक्री शासनं च जिनेशिनाम् । नत्वेशं साधुसङ्घं च विवेश मुदितः पुरीम् ॥६॥
शनैर्याति ततः काले साम्राज्ये लोकपालिनः । चतुर्वर्गोचितज्ञानजलक्षालितचेतसः ॥७॥
ततः स्वयंवरारम्भे प्राप्ते भूचरखेचरे । वृते मेघेश्वरे धीरे सुसुलोचनया तया ॥८॥
युद्धे बद्धेऽर्ककीर्त्तौ[3] च मुक्ते च कृतपूजने । अकम्पनसुताभर्त्ता पूजितश्चक्रवर्त्तिना ॥९॥
स हास्तिनपुराधीशः प्रासादस्थोऽन्यदा वृतः । स्त्रीभिः खे खेचरं यान्तं खेचर्या[4] वीक्ष्य मूर्च्छितः ॥१०॥

---

अथानन्तर चक्रवर्ती भरत समवसरणमें जाकर निरन्तर भगवान् वृषभदेवको नमस्कार करते थे और त्रेशठ शलाकापुरुषोंके पुराण विस्तारके साथ सुनते थे॥१॥ उन्होंने चौबीस तीर्थङ्करोंकी वन्दनाके लिए अपने महलोंके द्वारपर शिरका स्पर्श करने वाली वन्दनमालाएँ बँधवाई थीं। भावार्थ—चक्रवर्ती भरतने अपने महलोंके द्वारपर रत्ननिर्मित चौबीस घंटियोंसे सहित ऐसी वन्दन-मालाएँ बँधवाई थीं जिनका निकलते समय शिरसे स्पर्श होता था। घंटियोंकी आवाज सुनकर भरतको चौबीस तीर्थंकरोंका स्मरण हो आता था जिससे वह उन्हें परोक्ष नमस्कार करता था ॥२॥ किसी समय चक्रवर्तीके साथ विवर्द्धन कुमार आदि नौ सौ तेईस राजकुमार भगवान्के समवसरणमें प्रविष्ट हुए। उन्होंने पहले कभी तीर्थंकरके दर्शन नहीं किये थे। वे अनादि मिथ्यादृष्टि थे और अनादि कालसे ही स्थावर कायोंमें जन्ममरण कर क्लेशको प्राप्त हुए थे। भगवान्की लक्ष्मी देखकर वे सब परम आश्चर्यको प्राप्त हुए और अन्तर्मुहूर्तमें ही उन्होंने संयम प्राप्त कर लिया ॥३-५॥ चक्रवर्तीने उन सब कुमारोंकी तथा जिनेन्द्रदेवके शासनकी प्रशंसा की और अन्तमें वे श्रीजिनेन्द्र भगवान् तथा मुनिसंघको नमस्कार कर प्रसन्न होते हुए अयोध्या नगरीमें प्रविष्ट हुए ॥६॥

तदनन्तर धीरे-धीरे समय व्यतीत होनेपर लोगोंकी रक्षा करने वाले एवं चतुर्वर्गके वास्तविक ज्ञानरूपी जलसे प्रक्षालित चित्तके धारक महाराज भरतके साम्राज्यमें सर्व प्रथम स्वयंवर प्रथाका प्रारम्भ हुआ। स्वयंवर मण्डपमें अनेक भूमिगोचरी तथा विद्याधर इकट्ठे हुए। बनारसके राजा अकम्पनकी पुत्री सुलोचनाने हस्तिनापुरके राजा सोमप्रभके पुत्र मेघेश्वर जयकुमारको वरा। अर्ककीर्ति और जयकुमारका युद्ध हुआ जिसमें जयकुमारने अर्ककीर्तिको बाँध लिया। पश्चात् अकम्पनकी प्रेरणासे जयकुमारने अर्ककीर्तिको छोड़ दिया एवं उसका सत्कार किया और चक्रवर्तीने सुलोचनाके पति जयकुमारका सत्कार किया ॥७-९॥

तदनन्तर किसी समय हस्तिनापुरका राजा जयकुमार स्त्रियोंसे घिरा महलकी छतपर बैठा था कि आकाशमें जाते हुए विद्याधर और विद्याधरीको देखकर अकस्मात् मूर्च्छित हो

---

१ तीर्थेश वन्दनार्थं म० । २. विवर्द्धनकुमारप्रभृतयः ९२३ भरतपुत्राः अनादिमिथ्यादृष्टयः सन्तः पूर्वं भगवतो वैभवं दृष्ट्वा संयमं स्वीचक्रुरिति कथासारः । ३. बद्धे च कीर्तौ च म० । ४ विद्याधर्या सह ।

अन्यदा पुरवृद्धास्ते समुद्रविजयं नृपम् । नत्वा व्यजिज्ञपन्नित्थमुपांशु[1] पिशुनान्तराः ॥१४॥
अभयं नः प्रदाय त्वं शृणु विज्ञापनं[2] विभो । युक्तं वा यदि वाऽयुक्तं बालस्येव वचः पिता ॥१५॥
नृपस्त्वं रक्षणान्नृणां भूपो रक्षणतो भुवः । त्वमेव जगतो राजा राजन् ! प्रकृतिरञ्जनात् ॥१६॥
त्वयि राजनि राजन्ते[3] जनितप्रमदाः प्रजाः । अक्षुद्रोपद्रवाः पूर्वं पितरीव तवाधुना ॥१७॥
उर्वरा सर्वसस्योघैः शालिव्रीह्यादिभिर्वरैः । [4]अवग्रहोज्झितैर्धत्ते प्रतिवर्षमवन्ध्यताम् ॥१८॥
यथा कृषिस्तथात्यर्थं वणिज्या फलति प्रभो । क्रयविक्रयबाहुल्याद् वणिजां राज्यमूर्जितम् ॥१९॥
घटोध्न्यो घटपूरं हि गोमहिष्युद्धधेनवः । दुहन्ति सततं दुग्धं प्रभूताः [5]सुहितास्तृणैः ॥२०॥
गृहार्थमन्नमत्यल्पं[6] प्रसाधितमयत्नतः । नान्तमेति दिनान्तेऽपि दानधर्मात्मभुक्तिभिः ॥२१॥
स्वस्वभावविभक्तान्यभावेषष्ट्यब्दवस्तुनि[6] । त्वत्प्रभावाच्चिरस्थैर्यं कालो दुन्दुभिरेव[7] नः ॥२२॥
एवं सति सुखे दुःखं स्वल्पं तदपि भूपते । न प्रकाशयितुं शक्यं यथात्मोदरपाटनम् ॥२३॥

---

ऐसा समस्त नगर उस समय भीतर-बाहर उद्भ्रान्त हो गया था तथा जहाँ-तहाँ एक वसुदेवकी ही कथा सुनाई देती थी ॥१३॥ तदनन्तर किसी समय जिनके हृदय मात्सर्यसे परिपूर्ण थे ऐसे वृद्धजन राजा समुद्रविजयके पास जाकर तथा नमस्कार कर एकान्तमें इस प्रकार निवेदन करने लगे ॥१४॥

उन्होंने कहा कि हे प्रभो ! जिस प्रकार बालकके वचन चाहे युक्त हों चाहे अयुक्त, उन्हें पिता सुनता ही है उसी प्रकार आप हम लोगोंको अभय देकर हमारे वचन सुनिए। हमारे वे वचन भले ही युक्त हों अथवा अयुक्त हों ॥१५॥ हे नाथ ! आप मनुष्योंकी रक्षा करते हैं इसलिए नृप हैं, पृथिवीकी रक्षा करते हैं इसलिए भूप हैं और प्रजाको अनुरञ्जित करते हैं इसलिए आप ही राजा हैं ॥१६॥ जिस प्रकार पहले आपके पिताके राज्य-कालमें प्रजा सानन्द तथा क्षुद्र उपद्रवोंसे रहित थी उसी प्रकार इस समय आपके राज्य-कालमें भी प्रजा सानन्द तथा क्षुद्र उपद्रवोंसे रहित है ॥१७॥ यहाँकी उपजाऊ भूमि वर्षाके प्रतिबन्धसे रहित शालि, व्रीहि आदि सब प्रकारके उत्तमोत्तम धान्योंके समूहसे प्रतिवर्ष सफलताको धारण करती है ॥१८॥ हे प्रभो ! जिस प्रकार खेती सफल रहती है उसी प्रकार वाणिज्य भी सफल रहता है। आपका राज्य व्यापारियोंके क्रय-विक्रयकी अधिकतासे अत्यधिक सम्पन्न हो रहा है ॥१९॥ घटके समान बड़े-बड़े स्तनोंको धारण करनेवाली एवं हरे-भरे तृणोंसे सन्तुष्ट बहुत-सी गायें, भैंसें और उत्तम जातिकी धेनुएँ निरन्तर घड़े भर-भरकर दूध देती हैं ॥२०॥ घरके उपयोगके लिए साधारण रीतिसे तैयार किया हुआ थोड़ा-सा अन्न भी, दानके समय धर्मात्माओंके भोजनमें आनेसे सायंकालतक भी समाप्त नहीं होता ॥२१॥ हे नाथ ! साठ संवत्सरी रूप जो वस्तु है उसमें स्वभाववश ही अन्यथा परिणमन होता रहता है परन्तु आपके प्रभावसे हमलोगोंका तो दुन्दुभि नामक काल ही चिरकालसे स्थिर है। भावार्थ—ज्योतिष-शास्त्रके अनुसार साठ संवत्सर होते हैं जो क्रमसे परिवर्तित होते रहते हैं उनमें हानि-लाभ सभी कुछ होते हैं। परन्तु उन संवत्सरोंमें एक दुन्दुभि नामका संवत्सर भी होता है जिसमें प्रजाका समय आनन्दसे बीतता है। प्रजाके लोग राजा समुद्रविजयसे कह रहे हैं कि यद्यपि संवत्सर परिवर्तनशील हैं परन्तु हमारे लिए आपके प्रभावसे दुन्दुभि नामक संवत्सर ही चिरस्थायी होकर आया है ॥२२॥ हे राजन् ! इस प्रकार सुखके रहते हुए थोड़ा-सा

---

१. पिहितान्तराः म० । २. विज्ञापना म० । ३. प्रमदाः सफलाः म० । ४. वृष्टिप्रतिबन्धरहितैः । ५. सुतृप्ताः । ६. नवकृत्वास्ति षष्टिसंवत्सरीरूपे काले सत्यपि इति ख० पुस्तके [illegible] टिप्पणी । ७. 'सर्वसस्ययुता धात्री पालिता धरणीधरैः । पूर्वदेशविनाशः स्यात्तत्र दुन्दुभिवत्सरे' ॥ इति वर्षप्रबोधे ।

इत्याकर्ण्य नृपः प्राह पौरप्राग्रहरानिति । ब्रूत वीतभया दुःखं यूयं मह्यं हिता यदि ॥२४॥
आधिर्व्याधिरिवाल्पोऽपि हृदये कृतसन्निधिः । प्राणकारणमप्यन्नं प्रतिहन्ति न संशयः ॥२५॥
इत्युक्तास्तेन ते प्रोचुरिति विस्रम्भमागताः । दुर्विज्ञप्तिमिमां राजन् निर्बुध्यस्व प्रजाहितम् ॥२६॥
वसुदेवकुमारस्य नित्यं निःसरतः पुरात् । रूपदर्शनविभ्रान्ता विस्मरन्ति वपुः स्त्रियः ॥२७॥
निर्गमे च प्रवेशे च कुमारस्यान्यदङ्गनाः । न पश्यन्ति न शृण्वन्ति भवन्ति विकलेन्द्रियाः ॥२८॥
तिष्ठन्तु तावदन्यानि स्वानुष्ठेयानि योषिताम् । स्तनन्धयस्तनादानं रागान्धानां सुविस्मृतम् ॥२९॥
अतिरूपतमो धीरः स्वभावस्वच्छमानसः । सर्वोपधाविशुद्धात्मा कुमारः शीलशेखरः ॥३०॥
नृप ! कस्य न विज्ञातस्समस्ते वसुधातले । तथापि किं वयं कुर्मो चित्तोद्भ्रान्तमभूत्पुरम् ॥३१॥
यदत्र युक्तमाधातुं तत्त्वमेव निरूपय । [1]यथास्वन्तं पुरस्येश ! कुमारस्य च जायते ॥३२॥
तन्निशम्य वचो राजा विचिन्त्य चिरमात्मनि । तथेति प्रतिपद्यैतान् विससर्ज ययुश्च ते ॥३३॥
पर्यट्य चिरमागत्य प्रणतं भ्रातरं नृपः । आलिङ्ग्याङ्कं तमारोप्य स्नेहेनाघ्राय मस्तके ॥३४॥
[2]श्रान्तोऽत्यन्त कुमार ! त्वं चिरं भ्रान्त्वा वनान्तरम् । विवर्ण ! क्षुत्पिपासार्त्त ! किमित्येव चिरायितम् ॥
वातातपपरिम्लानः[3] शिरःशेखरनीरुचिः । अगणय्य वपुःखेदं पर्यटस्यटनप्रियः ॥३६॥

---

दुःख भी है परन्तु जिस प्रकार अपना पेट फाड़कर नहीं दिखाया जा सकता उसी प्रकार वह थोड़ा-सा दुःख भी नहीं प्रकट किया जा सकता ॥२३॥

इस प्रकार सुनकर राजा समुद्रविजयने नगरके वृद्धजनोंसे कहा कि यदि आप लोग हमारा हित चाहते हैं तो निर्भय होकर वह दुःख कहिए ॥२४॥ क्योंकि हृदयमें रहनेवाली छोटी-सी मानसिक व्यथा भी शारीरिक व्यथाके ही समान, प्राण-रक्षाका कारण जो अन्न है उसे भी छुड़ा देती है इसमें संशय नहीं है। भावार्थ—मानसिक पीड़ाके कारण मनुष्य खाना-पीना भी छोड़ देता है ॥२५॥ इस प्रकार समुद्रविजयके कहनेपर प्रजाके लोग विश्वस्त हो कहने लगे। उन्होंने कहा कि हे राजन् ! हमारी विज्ञप्ति, विज्ञप्ति नहीं किन्तु दुर्विज्ञप्ति है परन्तु प्रजाके हितके लिए उसे अवश्य सुनिए ॥२६॥ वसुदेवकुमार प्रतिदिन नगरसे बाहर निकलते हैं जिससे नगरकी स्त्रियाँ उनका रूप देखकर पागल-सी हो जाती हैं और अपने शरीरकी सुध-बुध भूल जाती हैं ॥२७॥ कुमारके बाहर निकलने और भीतर प्रवेश करनेके समय स्त्रियाँ इन्द्रियोंसे रहित जैसी हो जाती हैं इसलिए वे न अन्य किसीको देखती हैं और न अन्य कुछ सुनती ही हैं ॥२८॥ स्त्रियोंके अपने करने योग्य दूसरे काम तो दूर रहे परन्तु रागान्ध होकर वे छोटे-छोटे बच्चोंके लिए स्तन देना—दूध पिलाना भी भूल जाती हैं ॥२९॥ हे राजन् ! यद्यपि कुमार वसुदेव, अत्यन्त सुन्दर, धीर-वीर, स्वभावसे स्वच्छ हृदयके धारक, सर्वप्रकारसे विशुद्ध आत्मासे युक्त और शीलके शिरोमणि हैं ॥३०॥ यह समस्त पृथिवीतलपर किसे नहीं विदित है ? फिर भी हम क्या करें ? नगरवासियोंका चित्त उद्भ्रान्त हो रहा है ॥३१॥ हे स्वामिन् ! हम लोगोंने अपनी मनोव्यथा कही अब यहाँ जो कुछ करना उचित हो तथा जिससे नगर और कुमार दोनोंका परिणाम अच्छा हो वह आप ही कहिए ॥३२॥

राजा समुद्रविजयने नगरवासियोंकी बात सुनकर चिरकाल तक अपने-आपमें उसका विचार किया, उसके बाद सबको आश्वासन देकर बिदा किया और आश्वासन पाकर नगरवासी यथास्थान चले गये ॥३३॥ उसी समय भाई वसुदेवने चिरकाल तक भ्रमण करनेके बाद आकर राजा समुद्रविजयको प्रणाम किया। समुद्रविजयने उनका आलिङ्गन कर गोदमें बैठाया और स्नेहसे मस्तक सूँघते हुए कहा कि कुमार ! तुम चिरकाल तक वनके मध्यमें भ्रमण करनेसे अत्यन्त थक गये हो। देखो, तुम्हारा वर्ण फीका पड़ गया है और तुम भूख-प्याससे पीड़ित जान पड़ते हो।

---

१. शोभनपरिणामः । २ श्रान्तोऽत्यन्तं म० । ३. परिम्लानशिरः-म० ।

स्नानभोजनवेलाया मा कृतास्त्वमतिक्रमम् । अद्य प्रभृति शुद्धान्तवनान्तेष्वारमाधुना ॥३७॥
इति राजाऽनुज भक्तमनुशिष्य शिवागृहम् । सप्तकक्षापरिक्षेपि तं गृहीत्वा करेऽविशत् ॥३८॥
स्नात्वा भुक्त्वा स तेनामा कृतरक्षाविधिः स्वयम् । तदलक्षितसकेतो बभूव नृपतिः सुखी ॥३९॥
कुमारोऽपि शिवादेव्याः स वनोद्यानभूमिषु । क्रीडन्नाट्यसुगीताद्यैर्विनोदैश्चावसत्सदा[1] ॥४०॥
एकदा तु शिवादेव्यै समालम्भनमेकया । कुब्जया नीयमान तां खलीकृत्य जहार सः ॥४१॥
सा जगाद ततो रुष्टा कुमार ! तव चेष्टितैः । ईदृशैरेव सम्प्राप्तो बन्धनागारमीदृशम् ॥४२॥
स तां पप्रच्छ शङ्कावान्[2] कुब्जे ! किमिति जल्पितम् । न्यवेदयच्च सा तस्मै यथावन्नृपमन्त्रणम् ॥४३॥
ततः स्व वञ्चनं[3] ज्ञात्वा विमनाः स नृप प्रति । सद्मनश्छद्मना दक्षो निरगान्नगरात्ततः ॥४४॥
गत्वैकानुचरो मन्त्रसाधनव्याजवान्निशि । श्मशाने चैकदेशस्थं त कृत्वोत्तरसाधकम् ॥४५॥
किञ्चिद्दूरे निवेश्यैक मृतकं भूषणैर्निजैः । विभूष्य चितिकामध्ये निक्षिप्य वदति स्म सः ॥४६॥
आर्यस्तातसमो राजा पौराश्च पिशुनाश्चिरम् । सुखं जीवन्तु सन्तुष्टाः प्रविष्टोऽह हुताशनम् ॥४७॥
इत्युक्त्वोच्चैः प्रधाव्यासौ प्रदर्श्याग्निप्रवेशनम् । अन्तर्धानं गतो दूरं भुजिष्योऽपि[4] पुरं ततः ॥४८॥
वसुदेवस्य वृत्तान्ते तद्भृत्येन निवेदिते । सपौरान्तःपुरभ्रातृवृष्णिवर्गस्तदा नृपः ॥४९॥

---

इतनी देर तुमने किस लिए की ? वायु तथा घामसे तुम मुरझा गये हो, तुम्हारे शिरका सेहरा भी कान्तिहीन हो गया है, तुम घूमनेके ऐसे शौकीन हो कि शरीरके खेदकी परवाह न कर घूमते रहते हो ? अब आजसे स्नान तथा भोजनके समयका उल्लंघन नहीं करना तथा आजसे अन्तःपुरके भीतर जो बगीचा है उसीमें क्रीड़ा करना ॥३४–३७॥ इस प्रकार राजा समुद्रविजय भक्तिसे भरे हुए छोटे भाई—समुद्रविजयको समझाकर तथा हाथ पकड़कर सात कक्षाओंसे घिरे हुए शिवादेवीके महलमें प्रविष्ट हुए ॥३८॥ वहाँ वसुदेवके साथ ही उन्होंने स्नान किया, भोजन किया तथा 'वे वहीं रहे' इस बातकी स्वयं ऐसी व्यवस्था कर दी कि जिसका वसुदेवको कुछ भी संकेत मालूम नही हुआ। यह सब कर राजा समुद्रविजय सुखी हुए—निश्चिन्त हो गये ॥३९॥ और कुमार वसुदेव भी शिवादेवीके बगीचोंमें नाट्य संगीत आदि विनोदोंसे क्रीड़ा करते हुए सदा रहने लगे ॥४०॥

अथानन्तर एक दिन अन्तःपुरकी एक कुब्जादासी शिवादेवीके लिए विलेपन लिये जा रही थी सो कुमारने उसे तंगकर छीन लिया। इससे रुष्ट होकर कुब्जाने कहा कि कुमार ! ऐसी ही चेष्टाओंसे तुम इस प्रकार बन्धनागारको प्राप्त हो—कैद किये गये हो ॥४१–४२॥ कुब्जाकी बात सुनकर शङ्कायुक्त हो वसुदेवने उससे पूछा कि कुब्जे ! तूने यह क्या कहा ?—तेरे कहनेका क्या तात्पर्य है ? तब उसने राजाकी जो सलाह थी वह ज्योंकी-त्यों कुमारको बता दी ॥४३॥ तदनन्तर 'हमारे प्रति धोखा किया गया' यह जानकर कुमार राजासे विमुख हो गये। वे चतुर तो थे ही इसलिए छलपूर्वक घरसे तथा नगरसे बाहर निकल गये ॥४४॥ वे मन्त्रसिद्धिका बहाना बना एक नौकरको साथ लेकर रात्रिके समय श्मशानमें गये। वहाँ नौकरको एक स्थानपर बैठाकर तथा 'जब मै पुकारूँ उत्तर देना' ऐसा संकेतकर कुछ दूर अकेले गये। वहाँ एक मुर्दाको अपने आभूषणोंसे अलंकृत कर तथा उसे एक चितापर रखकर उन्होंने कहा कि पिताके समान पूज्य राजा और चुगली करनेवाले नगरवासी सन्तुष्ट होकर चिरकाल तक सुखसे जीवित रहें; मैं अग्निमें प्रविष्ट हो रहा हूँ। इस प्रकार जोरसे कहकर तथा 'दौड़कर अग्निमें प्रवेश किया है' यह दिखाकर अन्तर्हित हो दूर चले गये। इस घटनाके बाद वह नौकर भी नगरमे वापिस आ गया ॥४५–४८॥ नौकर द्वारा वसुदेवका वृत्तान्त कहे जानेपर राजा समुद्रविजय उसी समय नगरवासी,

---

१ नाद्य- म० । २. शङ्कासात् म० । ३ वचन म० । ४. अनुचरोऽपि ।

सम्प्राप्य भ्रातराक्रन्दमुखरो वीक्ष्य भस्मनि । कुमाराभरणं तत्र रुदित्वा मृत इत्यमी ॥५०॥
पश्चात्तापहतो दुःखी स कृतोचिततत्क्रियः । निन्दन् मन्दोद्यमः स्वं च वञ्चितोऽहमिति स्थितः ॥५१॥
वसुदेवस्तु निःशङ्को गृहीत्वा पश्चिमां दिशम् । द्विजवेषधरो धीरो योजनानि बहून्ययात् ॥५२॥
प्रापद् विजयखेटाख्यं पुरं खेटपुरोपमम् । क्षत्रियान्वयजेनात्र दृष्टो गन्धर्वसूरिणा ॥५३॥
सुग्रीव इत्यनुग्राही गान्धर्वार्थिजनस्य सः । सौन्दर्यवाक्रमेतस्य वशीकृत इवाऽभवत् ॥५४॥
कन्याऽनन्यसमा तस्य सोमा [1]सोमसमानना । अन्या विजयसेनाख्या रूपपारमिते शुभे ॥५५॥
गन्धर्वादिकलापारं प्राप्तयोः स तयोः पिता । गान्धर्वे योऽनयोर्जेता स भर्तेत्यभिमन्यते ॥५६॥
लक्ष्यलक्षणयोगेन यत्र यत्र तयोर्जयः । तत्र तत्र सभामध्ये ते जिगाय स यादवः ॥५७॥
सुग्रीवेण सतोषेण कन्ये दत्ते तत शुभे । परिणीय मुदा रेमे प्रासादवरभूमिषु ॥५८॥
सूनुं विजयसेनायामुत्पाद्याक्रूरसञ्ज्ञकम् । शौरिः शौर्यसहायोऽयादविज्ञातविनिर्गतः ॥५९॥
गच्छन्मार्गवशात् क्वाऽपि प्रविवेश महाटवीम् । अपश्यच्च सरो रम्यं हंससारसनीरजैः ॥६०॥
[2]नाम्ना तत् स जलावर्तमवगाह्य महासरः । शीतं [3]प्रपाय पानीयं सस्नौ तत्र चिरन्तनम् ॥६१॥
जलं मुरजनिर्घोषं [4]समवादयदुन्नतः । निशम्य रवमुत्तस्थौ तत्र सुप्तो महागजः ॥६२॥

अन्तःपुर, भाई तथा अन्य यदुवंशियोंके साथ श्मशान गये । उस समय सबके मुखसे रोनेकी ध्वनि निकल रही थी । जब प्रातःकाल राखमें कुमारके आभूषण देखे तब 'कुमार निश्चित ही मर गये हैं' यह जानकर सब रोने लगे । राजा समुद्रविजय पश्चात्तापसे पीड़ित हो बहुत दुःखी हुए । उन्होंने मरणोत्तर कालकी सब क्रियाएँ कीं, अपने-आपकी बहुत निन्दा की और हम भाईसे वञ्चित हुए हैं इस खेदसे उनका उद्यम कुछ मन्द पड़ गया ॥४९–५१॥

इधर धीर-वीर वसुदेव निःशङ्क हो पश्चिम दिशाकी ओर चल पड़े और एक ब्राह्मणका वेष रखकर बहुत योजन दूर निकल गये ॥५२॥ चलते-चलते वे देवोंके नगरके समान सुन्दर विजयखेट नामक नगरमें पहुँचे । वहाँ क्षत्रियवंशमें उत्पन्न सुग्रीव नामका एक गन्धर्वाचार्य रहता था । वह गन्धर्वाचार्य संगीत विद्याके इच्छुक मनुष्योंका बड़ा उपकारी था तथा वसुदेवका रूप देखकर उनका वशीभूत जैसा हो गया ॥५३–५४॥ उस गन्धर्वाचार्यकी, रूपमें अपनी सानी न रखनेवाली चन्द्रमुखी सोमा और विजयसेना नामकी दो उत्तम पुत्रियाँ थीं । ये पुत्रियाँ सौन्दर्यकी परम सीमाको प्राप्त हुईं-सी जान पड़ती थीं ॥५५॥ ये कन्याएँ गन्धर्व आदि कलाओंकी परम सीमाको प्राप्त थीं इसलिए उनके पिता सुग्रीवने अभिमानवश ऐसा विचार कर लिया था कि जो गन्धर्व-विद्यामें इन दोनोंको जीतेगा वही इनका भर्ता होगा ॥५६॥ लक्ष्य-लक्षणके योगसे अन्यत्र जिन-जिन विषयोंमें उन दोनों कन्याओंकी जीत हुई थी उन्हीं-उन्हीं विषयोंमें सभाके बीच वसुदेवने उन कन्याओंको पराजित कर दिया ॥५७॥ तदनन्तर सुग्रीवने संतुष्ट होकर अपनी दोनों कन्याएँ वसुदेवके लिए दे दीं । वसुदेव उन्हें विवाह कर महलकी उत्तम भूमियोंमें आनन्द पूर्वक क्रीड़ा करने लगे ॥५८॥ शूरवीरता ही जिनकी सहायक थी ऐसे वसुदेव, विजयसेना नामक स्त्रीमें अक्रूर नामक पुत्र उत्पन्न कर अज्ञात रूपसे बाहर निकल गये ॥५९॥ मार्गके अनुसार भ्रमण करते हुए उन्होंने एक बहुत बड़ी अटवीमें प्रवेश किया और वहाँ हंस, सारस तथा कमलोंसे सुशोभित एक सुन्दर सरोवर देखा ॥६०॥ जलावर्त नामके उस महासरोवरमें प्रवेशकर वसुदेवने ठण्डा पानी पिया तथा चिरकाल तक स्नान किया ॥६१॥ तदनन्तर अतिशय उन्नत शरीरके धारक वसुदेवने वहाँ जलको इस तरह बजाया कि जिससे मृदङ्गके समान शब्द निकलता था । उस शब्दको सुनकर वहाँ सोया हुआ एक बड़ा हाथी उठकर

१ चन्द्रतुल्यवदना । २. नाम्नान्तः स- म० । ३. पीत्वा । ४. समत्राहयदुन्नतः० म० ।

आपतन्तं स तं हन्तुं वञ्चयन्नतिदक्षिणः । चिक्रीड दन्तिदन्ताग्रे दोलाप्रेङ्खनमाचरन् ॥६३॥
वशीकृत्य वशी शीतकरशीकरशोभितम् । आरुह्यास्फाल्य हस्तेन हस्तिनं निश्चलं स्थितम् ॥६४॥
विस्मितः स्वयमेवासौ सशिरःकम्पमुत्करः । अरण्यरुदितं जातमित्यचिन्तयदेककः ॥६५॥
अभविष्यदिभक्रीडा यदि शौर्यपुरे त्वियम् । अभविष्यत्ततो लोको मुखरः साधुकारतः ॥६६॥
इति ध्यायन्तमेवैनं जहतुर्गजमस्तकात् । सौम्यरूपधरौ धीरौ विद्याधरकुमारकौ ॥६७॥
नीत्वा तं कुञ्जरावर्त्तं नगरं विजयार्द्धजम् । चक्रतुर्बहिरुद्याने सर्वकामिकनामनि ॥६८॥
अशोकानोकहस्याधः शोकक्लेशविवर्जितम् । वसुदेवं सुखासीनं नत्वा ताविदमूचतुः ॥६९॥
स्वामिन्नशनिवेगस्य विद्याधरमहेशिनः । शासनात्त्वमिहानीतो जानीहि श्वशुरः स ते ॥७०॥
अर्चिर्माली कुमारोऽहं वायुवेगोऽयमित्यमुम् । निवेद्य पुरमेकोऽगादस्थादेकोऽत्र पालकः ॥७१॥
दिष्ट्या त्वं वर्द्धसे स्वामिन्नानीतो द्विपमर्दनः । धीरः शूरोऽभिरूपश्च विनीतो नवयौवनः ॥७२॥
नत्वेति ज्ञापितस्तेन स प्रमोदवशो नृपः । अङ्गस्पृष्टं ददज्जातः [1]परिधानावशेषकः ॥७३॥
ततः समङ्गलं तेन नगरं स प्रवेशितः । अलङ्कृतवपुः पौरनरनारीभिरीक्षितः ॥७४॥
प्रशस्ततिथिनक्षत्रमुहूर्त्तकरणोदये । कन्यामशनिवेगस्य [2]श्यामां श्यामामुवाह सः ॥७५॥
रेमे कामं स कामिन्या कलागुणविदग्धया । तया तदा तदुग्रत्विट् मुखपङ्कजषट्पदः ॥७६॥

खड़ा हो गया ॥६२॥ मारनेके लिए आनेवाले उस हाथीको छलकर अतिशय चतुर वसुदेव उसके दाँतोंके अग्रभागपर झूला-सा झूलते हुए क्रीड़ा करने लगे ॥६३॥ तदनन्तर जो चन्द्रमाके समान जलके कणोंसे सुशोभित था, ऐसे निश्चल खड़े हुए उस हाथीको वशकर जितेन्द्रिय वसुदेव हाथसे उसका आस्फालन करते हुए उसपर सवार हो गये ॥६४॥ उस समय एकाकी वसुदेव स्वयं आश्चर्यसे चकित हो तथा हाथ ऊपरको उठा शिर हिलाते हुए मनमें इस प्रकार विचार करने लगे कि मेरा यह कार्य अरण्यरोदन जैसा हुआ ॥६५॥ यदि यह हस्तिक्रीड़ा शौर्यपुरमें हुई होती तो लोग धन्यवादसे मुखर हो जाते अथवा यह संसार धन्यवादकी ध्वनिसे गूँज उठता ॥६६॥ वसुदेव इस प्रकार विचार कर रहे थे कि उसी समय सौम्यरूपके धारक दो धीर-वीर विद्याधर-कुमार हाथीके मस्तकसे उन्हें हर ले गये ॥६७॥ और विजयार्ध पर्वतके कुञ्जरावर्त नगरमें ले जाकर उसके सर्वकामिक नामक बाह्य उपवनमें छोड़ दिया ॥६८॥ वहाँ जब वसुदेव अशोक वृक्षके नीचे शोक और क्लेशसे रहित सुखसे बैठ गये तब उन दोनों विद्याधर कुमारोंने नमस्कार कर कहा ॥६९॥ कि हे स्वामिन्! तुम अशनिवेग नामक विद्याधर राजाकी आज्ञासे यहाँ लाये गये हो। उसे तुम अपना श्वसुर समझो ॥७०॥ मैं अर्चिमाली नामका कुमार हूँ और यह दूसरा वायुवेग है। इस तरह वसुदेवसे कहकर उनमें-से एक तो नगरकी ओर चला गया और एक रक्षा करता हुआ वहीं खड़ा रहा ॥७१॥ 'हे स्वामिन्! आप भाग्यसे बढ़ रहे हैं। हाथीको मर्दन करनेवाला, धीर-वीर, शूरवीर, सुन्दर, विनीत और नवयौवनसे सुशोभित वह कुमार यहाँ लाया जा चुका है' इस प्रकार नमस्कार कर जब उसने राजासे कहा तो राजा आनन्दसे विभोर हो गया। उसने मात्र वस्त्र शेष रखकर शरीरपरके सब आभूषण उसे पुरस्कारमें दे दिये ॥७२-७३॥ तदनन्तर जिसका शरीर अलंकृत था और नगरके नर-नारी जिसे बड़ी उत्सुकतासे देख रहे थे ऐसे वसुदेवको राजाने मङ्गलाचार पूर्वक नगरमें प्रविष्ट कराया ॥७४॥ वहाँ उत्तम तिथि, नक्षत्र, मुहूर्त और करणका उदय होनेपर वसुदेवने राजा अशनिवेगकी यौवनवती श्यामा नामक कन्याको विवाहा ॥७५॥ जो कलाओं और गुणोंमें अत्यन्त चतुर थी ऐसी उस कन्याके साथ वसुदेव इच्छानुसार क्रीड़ा करने लगे। अधिक क्या कहें उस समय वसुदेव उसके अतिशय देदीप्यमान

१ परिधानं वर्जयित्वा सर्वं ददौ । २. यौवनवर्ती ।

सा सप्तदशतन्त्रीकां वादयन्ती प्रियाऽमुना । विपञ्चीं तोषिणाऽवाचि वृणीष्व वरमित्यरम् ॥७७॥
सा प्रणम्य वरं व्रवे[1] निशायां यदि वा दिवा । मया विनेश ! न स्थेयं म प्रसादवरोऽस्तु मे ॥७८॥
शृणु कारणमेतस्य वरस्य वरणे प्रिय । रिपुरङ्गारकों रन्ध्रे त्वां हरेदिति मे भयम् ॥७९॥
अस्तीह किन्नरोद्गीतं किन्नरोद्गीतसद्गुणम् । वैनाढ्यदक्षिणश्रेण्यां नगरं नगरशेखरम्[2] ॥८०॥
अर्चिर्माली प्रभुस्तत्र खेचरार्चितशासनः । प्रिया प्रभावती पुत्रौ वेगान्तौ[3] ज्वलनाशनी ॥८१॥
राज्यं प्रज्ञप्तिविद्यां च दत्वासौ[4] ज्येष्ठसूनवे । युवराज्य कनिष्ठाय दीक्षितोऽरिन्दमान्तिके ॥८२॥
तनयोऽङ्गारको राज्ञो[5] विमलायामभूत्ततः । अहं त्वशनिवेगस्य सुप्रभायां प्रभोऽभवम् ॥८३॥
[6]राजा राज्यं च मत्पित्रे प्रज्ञप्तिं च स्वसूनवे । दत्वा जग्राह जैनेन्द्रीं दीक्षां कल्याणदायिनीम् ॥८४॥
नाम्ना चाङ्गारको दुष्टो युवराजोऽतिगर्वितः । निर्वास्याशु नृपं देशात्पापात्मा राज्यं जहार सः ॥८५॥
तिष्ठत्यत्र पिता भ्रष्टः कुञ्जरावर्तपत्तने । नरकुञ्जर ! चिन्तार्तः पञ्जरस्थशकुन्तवत् ॥८६॥
अन्यदाष्टापदं[7] यातो दृष्ट्वा[8] गिरिसमागतम् । चारणश्रमणं नत्वा ज्ञात्वा त्रैलोक्यदर्शिनम् ॥८७॥

---

मुखरूपी कमलके भ्रमर हो गये ॥७६॥ एक दिन उसने सत्रह तारवाली वीणा बजाई जिससे वसुदेव बहुत ही प्रसन्न हुए। और प्रसन्न होकर बोले कि प्रिये ! तुम शीघ्र ही वर माँगो ॥७७॥ इसके उत्तरमें उसने नमस्कारकर वसुदेवसे यह उत्तम वर माँगा कि हे स्वामिन् ! चाहे दिन हो चाहे रात्रि, आप मेरे बिना अकेले न रहें यही उत्तम वर मुझे दीजिए ॥७८॥ हे प्रिय ! मेरे इस वरदानके माँगनेका कारण भी सुनिए ? वह कारण यही है कि मेरा शत्रु अंगारक अवसर पाकर तुम्हें हर ले जा सकता है यह भय मुझे लगा हुआ है ॥७९॥ इसका स्पष्ट विवरण इस प्रकार है—

विजयार्ध पर्वतकी इस दक्षिण श्रेणीपर, किन्नर देव जिसके सद्गुणोंकी प्रशंसा करते हैं तथा जो विजयार्ध पर्वतके मुकुटके समान जान पड़ता है ऐसा किन्नरोद्गीत नामका नगर है ॥८०॥ उस नगरमें विद्याधरोंपर पूर्ण शासन चलानेवाला अर्चिमाली नामका राजा था उसकी प्रभावती स्त्री है और उसके ज्वलनवेग तथा अशनिवेग नामके दो पुत्र हैं ॥८१॥ राजा अर्चिमाली, बड़े पुत्रके लिए राज्य तथा प्रज्ञप्ति विद्या और छोटे पुत्रके लिए युवराज पद देकर अरिंदम गुरुके पास दीक्षित हो गया ॥८२॥ हे नाथ ! आगे चलकर राजा ज्वलनवेगकी विमला रानीके अङ्गारक नामका पुत्र हुआ और युवराज अशनिवेगकी सुप्रभा स्त्रीसे मैं श्यामा नामकी पुत्री हुई ॥८३॥ तत्पश्चात् राजा ज्वलनवेगने भी मेरे पिता अशनिवेगके लिए राज्य और अपने पुत्रके लिए प्रज्ञप्ति विद्या देकर कल्याणदायिनी जिनदीक्षा ग्रहण कर ली ॥८४॥ युवराज अङ्गारक प्रकृतिका बड़ा दुष्ट तथा गर्वीला है इसलिए उस पापीने हमारे पिताको शीघ्र ही देशसे निकालकर राज्य छीन लिया है ॥८५॥ हे नरकुञ्जर ! अब मेरे पिता राज्यसे भ्रष्ट हो इसी कुञ्जरावर्त नगरमें रहते हैं और पिंजड़ेमें स्थित पक्षीके समान निरन्तर चिन्तासे दुःखी रहते हैं ॥८६॥ किसी एक

---

१ दिशायां म० । २. नगरशेखरम् म० । ३ ज्वलनवेगः अशनिवेगश्च । ४. वितीर्य म० । ५. विशालाया ख० । ६. घपुस्तके इत्थं पाठः—

सोऽन्यदाऽशनिवेगाय मत्पित्रे राज्यमूर्जितम् । प्रज्ञप्तियुवराज्यं चाङ्गारकाय सुसूनवे ॥
दत्वा जग्राह जैनेन्द्रीं दीक्षां कर्मविनाशिनीम् । नाम्ना चाङ्गारको दुष्टो युवराजोऽन्यदा मम ॥
निर्वास्य पितरं देशात्प्राज्य राज्यं जहार सः । म० पुस्तके एवं पाठः—
राज्यं ज्वलनवेगोऽन्ते दत्वा मज्जनकाय सः । प्रज्ञप्तियौवराज्यं च सूनवे मुनितामितः ॥
अङ्गारकोऽपि संग्रामे प्रज्ञः प्रज्ञप्तिविद्यया । निर्वाप्य मे पितुः शीघ्रं राज्यं प्राज्यं जहार सः ॥

७. जातो म० । ८. दृष्ट्वागिरसमागत क० ।

पिता मे पृष्टवानेवं भगवन् ! दिव्यचक्षुषा । राज्य पश्यसि मेऽवश्यं स्थाने नाथ ! पुनर्न वा ॥८८॥
कथितं मुनिना दिव्यचक्षुरुन्मील्य निर्मलम् । श्यामायास्तव कन्यायाः पत्या राज्यपुनर्भवः ॥८९॥
पुनः पृष्टे कथं नाथ ! ज्ञायत इति स स्फुटम् । तेनोक्तं यो जलावर्ते मदेभमदमर्दनः[1] ॥९०॥
भविता तव कन्यायाः श्यामायाः पतिरित्यलम् । तदादेशात्सरस्यां च द्वौ द्वौ तत्र नभश्चरौ ॥
पित्रा नित्यं नियुक्तौ मे तव[2] स्थानगवेषणे ॥९१॥
लब्धस्त्वमचिरेणैव मन्मनोरथसारथिः । जायते जातुचिन्नाथ ! न हि मिथ्या मुनेर्वचः ॥९२॥
अङ्गारकेण वृत्तान्तो निश्चितः स्यात्स हि द्विषन् । धूमायमानमूर्तिर्नो धूमकेतुरिवोत्थितः ॥९३॥
अविद्याकुशल त्वाऽसौ महाविद्याबलोद्धतः । विद्यावत्या मया मुक्तं कदाचित्स हरेद्धरिः ॥९४॥
श्यामाया वचनं श्रुत्वा कोऽत्र दोषस्तथाऽस्त्विति । स्मेरः स्मेरमुखीं गाढं प्रियामुपजुगूह सः ॥९५॥
सविशेषमसौ तत्र विद्याधरजगद्गतम् । हृद्यं गान्धर्वविज्ञानं शिशिक्षे च्युतमत्सरः ॥९६॥
निःप्रमादतया याति तयोः काले कदाचन । चिराय सुरतक्रीडाखिन्नयोर्निशि सुप्तयोः ॥९७॥
सङ्गत्याङ्गारकः स्वैरं विश्लिष्याश्लेषबन्धनम् । श्यामायाः शयनात् जह्रे गरुडो वा[3] नृपोरगम् ॥९८॥

दिन मेरे पिता कैलास पर्वतपर गये थे वहाँ पर्वतपर आये हुए एक चारण ऋद्धिधारी मुनिराजके दर्शनकर पिताने उन्हें नमस्कार किया। तदनन्तर मुनिराजको त्रैलोक्यदर्शी जानकर पिताने पूछा कि हे भगवन् ! आप तो अवधिज्ञानरूपी नेत्रसे मेरे राज्यको अवश्य ही देख रहे हैं। हे नाथ ! कृपाकर कहिए मुझे पुनः राज्य प्राप्त होगा या नहीं ?॥८७-८८॥ इसके उत्तरमें मुनिराजने अतिशय निर्मल अवधिज्ञानरूपी दिव्य नेत्रको खोलकर कहा कि जो तुम्हारी श्यामा नामकी कन्या है उसके पतिके द्वारा तुम्हें पुनः राज्यकी प्राप्ति होगी ॥८९॥ पिताने इसके उत्तरमें पुनः पूछा कि हे नाथ ! श्यामा कन्याका पति कौन होगा ? यह स्पष्ट किस तरह जाना जावेगा ? तब मुनिराजने कहा कि जलावर्त नामक सरोवरमें जो मदोन्मत्त हाथीके मदका मर्दन करेगा वही तुम्हारी श्यामा कन्याका पति होगा यही उसकी पर्याप्त पहिचान है। मुनिराजके आदेशसे उसी समयसे पिताने जलावर्त नामक सरोवरपर आपकी स्थितिका अन्वेषण करनेके लिए दो विद्याधर नियुक्त कर दिये ॥९०-९१॥ और उसके फलस्वरूप शीघ्र ही आपकी प्राप्ति हो गई है। हे नाथ ! आप मेरे मनरूपी रथके सारथि हैं—उसे आगे बढ़ानेवाले हैं। यथार्थमें मुनिराजके वचन कभी मिथ्या नहीं होते ॥९२॥ अङ्गारकको इस वृत्तान्तका निश्चित ही पता चल गया होगा क्योंकि वह हमलोगोंसे सदा द्वेष रखता है और हमलोगोंको नष्ट करनेके लिए सदा धूमिल अग्निके समान उद्यत रहता है ॥९३॥ वह महाविद्याके बलसे उद्धत है और आप विद्यामें कुशल नहीं हैं। यद्यपि मैं विद्यासे युक्त होनेके कारण आपकी रक्षा करनेमें समर्थ हूँ तो भी यदि कदाचित् आप मेरे बिना रहेंगे तो वह आपको हर ले जा सकता है। हे नाथ ! इसी भयके कारण मैंने आपसे वर माँगा है कि आप चाहे दिन हो चाहे रात, कभी मेरे बिना न रहें ॥९४॥ श्यामाके उक्त वचन सुनकर वसुदेवने कहा कि ऐसा ही हो इसमें क्या दोष है। यह कहकर मन्द-मन्द हँसते हुए वसुदेवने मुसकराती हुई प्रियाका गाढ़ आलिङ्गन किया ॥९५॥ वहाँ रहकर वसुदेवने ईर्ष्या रहित हो विद्याधर लोक सम्बन्धी सुन्दर गन्धर्व विद्याको विशेषताके साथ सीखा ॥९६॥

तदनन्तर उन दोनोंका समय सदा सावधानीके साथ बीत रहा था। एक दिन रात्रिके समय चिरकाल तक संभोग क्रीड़ासे खिन्न होकर दोनों सोये हुए थे ॥९७॥ कि अङ्गारकने स्वच्छन्दतासे आकर उनके आलिङ्गन सम्बन्धी बन्धनको अलग कर दिया और जिस प्रकार गरुड़ साँपको ले उड़ता है उसी प्रकार वह श्यामाकी शय्यासे राजा वसुदेवको ले उड़ा ॥९८॥

---

१ वर्त्तनः म० । २ तवास्थाता म० । ३ इवार्थे वा प्रयोग ।

स्वं बुद्ध्वा ह्रियमाणं खे खेचरं स निरीक्षितम् । कस्त्वं हरसि मां पाप मुञ्च मुञ्चेति भाषणः ॥९९॥
बुद्ध्वाप्यङ्गारकं शत्रुं श्यामया कथिताकृतिम् । नावधीद् बद्धमुष्टिः स्वादधःपतनशङ्कया ॥१००॥
तावच्च सहसा बुद्ध्वा खड्गखेटकहस्तया । वेगिन्या प्राप्तया रुद्धः शौरिविम्बा स शूरया ॥१०१॥
तिष्ठ तिष्ठ दुराचार चौरखेचर निर्घृण । हरसि प्राणनाथं मे जीवन्त्यां मयि भोः कथम् ॥१०२॥
राज्यस्थोऽपि न सन्तुष्टः सदाऽस्मद्दुःखचिन्तक[1] । चिरेणाद्य मया दृष्ट क्व प्रयासि मृतोऽधुना ॥१०३॥
इति व्याहृत्य रुद्ध्वाऽग्रे खड्गमुद्गीर्य तां स्थिताम् । बभाण [2]रिपुरात्मानं रक्षन् राक्षसरूक्षवाक् ॥१०४॥
श्यामिके स्त्रीवधो लोके गर्हितोऽपसराधमे । स्वसाऽपि मे कथं हस्तो हन्तुमुद्यच्छतु[3] त्वकाम् ॥१०५॥
का स्त्री का वा स्वसा भ्राता को वै कार्याभिलाषिणः । वैरिणो ननु हन्तारो हन्तव्या नात्र दुर्यशः ॥१०६॥
सिंही व्याघ्री च किं पुंसां मारयन्ती न मार्यते । वृथा न्यायविचारोऽयं जहि यद्यस्ति पौरुषम् ॥१०७॥
विद्याशाखावलेनोत्थां रुद्धमार्गां जघान सः । खड्गधाराशिलाघातैः श्यामामङ्गारकोत्करः[4] ॥१०८॥
[5]प्रतिघातमनेकाऽभूत्खड्गखेटकसङ्कटा । खड्गस्यूतस्फुलिङ्गाङ्गमङ्गारकमथाकरोत् ॥१०९॥
मायायुद्धमिदं दृष्ट्वा तयोः स हृदये रिपुम् । दृढमुष्टिप्रहारेण प्राणसन्देहमावहत् ॥११०॥

---

अपने आपको हरा हुआ जानकर वसुदेवने आकाशमें उस विद्याधरसे कहा कि अरे पापी ! तू कौन मुझे हरे लिये जा रहा है छोड़-छोड़ ॥९९॥ यद्यपि वसुदेवने उसे जान लिया था कि यह श्यामाके द्वारा बताये हुए आकारको धारण करनेवाला शत्रु अङ्गारक है फिर भी आकाशसे नीचे गिरनेकी आशंकासे उन्होंने उसे मुट्ठियोंकी मारसे मारा नहीं ॥१००॥ इतनेमें ही सहसा जागकर तथा तलवार और ढाल हाथमें ले वीराङ्गना श्यामाने बड़े वेगसे जाकर उसे रोका ॥१०१॥ श्यामाने ललकारते हुए कहा कि ठहर, ठहर, अरे दुराचारी, निर्दय ! चोर विद्याधर ! तू मेरे जीवित रहते हुए मेरे प्राणनाथको कैसे हर सकता है ? ॥१०२॥ तू राज्यपर बैठकर भी संतुष्ट नहीं हुआ। सदा हमारे दुःखका ध्यान रखता है ! तू आज मुझे चिरकाल बाद दिखा है, कहाँ जाता है ? तू अभी मारा जाता है ॥१०३॥ यह कहकर श्यामाने उसका मार्ग रोक लिया और तलवार उभारकर वह उसके आगे खड़ी हो गई। तदनन्तर राक्षसके समान रूक्ष वचनोंका प्रयोग करनेवाला शत्रु अपनी रक्षा करता हुआ श्यामासे बोला ॥१०४॥ अरी नीच श्यामा ! संसारमें स्त्रीका मारना निन्दित समझा जाता है इसलिए तू सामनेसे हट जा। तू मेरी बहिन भी है अतः तुझे मारनेके लिए मेरा हाथ कैसे उठे? ॥१०५॥ अथवा कार्यके इच्छुक मनुष्योंके लिए क्या स्त्री ? क्या बहिन ? क्या भाई ? उन्हें तो जो वैरी अपना घात करे उसका अवश्य ही घात करना चाहिए इसमें कुछ भी अपयश नहीं है ॥१०६॥ क्या पुरुषोंको मारनेवाली सिंही और व्याघ्री नहीं मारी जाती ? इसलिए न्यायका विचार करना व्यर्थ है। यदि तुझमें पौरुष है तो मार ॥१०७॥

तदनन्तर जिसने विद्यारूपी शाखाके बलसे उठकर अङ्गारकका मार्ग रोक रक्खा था ऐसी श्यामाको अङ्गारोंके समूहके समान उग्र अङ्गारक, तलवारकी धार और पत्थरोंकी चोटसे मारने लगा ॥१०८॥ प्रत्येक चोटके समय तलवार और ढालकी करारी टक्कर होती थी। कुछ समय बाद श्यामाने तलवारसे निकले हुए तिलगोंके द्वारा अङ्गारकके शरीरको आच्छादित कर दिया ॥१०९॥ श्यामा और अङ्गारकके इस माया युद्धको देखकर कुमार वसुदेवने भी शत्रुके हृदयपर अपनी मुट्ठियोंसे इतना दृढ़ प्रहार किया कि उसे प्राणोंका सन्देह उत्पन्न कर दिया ॥११०॥

---

१. दुःखचिन्तक म०। २ रिपुमात्मानं म० । ३ -मुद्यत्कृतित्विकाम् म० । ४ अंगारकस्य उत् ऊर्ध्वः करो हस्तः अंगारकोत्करः अन्यत्र अगारकसमूहः। ५ घातं घातं प्रति, प्रतिघातम् । अन्योऽन्यप्रतिघातोऽभूत्खड्गखेटकसङ्कटः म० ।

मुक्तश्च दुःखिना खिन्नः स खे श्यामानियुक्तया । स्वपुरं नीयमानोऽसौ तया खादुध्वनिरुद्गतः ॥१११॥
[1] खेटेऽस्यैवात्र लाभोऽस्ति भविष्यो मुञ्च साम्प्रतम् । मुञ्चितो यादवेन्द्रोऽसौ तया श्यामलछायया ॥११२॥
[2] समर्प्य तं स्वविद्याया जगाम स्वगृहं प्रति । विद्यया पर्णलघ्वाय गां शनैः पर्णवल्लघु ॥११३॥
बाह्योद्यानेऽथ चम्पायाः पतितोऽम्बुजसङ्कमे । सरस्यम्बुरुहच्छन्ने तदुत्तीर्य तटीमितः ॥११४॥
मानस्तम्भादिसङ्लक्ष्यं वासुपूज्यजिनालयम् । परीत्य तत्र वन्दित्वा दीपिकोज्ज्वलितेऽवसत ॥११५॥
देवार्चनार्थमायातं प्रत्यूषे द्विजमत्र सः । अपृच्छद्विषयः कोऽयं पुरीयं चेति सोऽवदत् ॥११६॥
अङ्गो जनपदश्चम्पापुरी त्रिभुवनश्रुता । किं न वेत्सि किमाकाशात्पतितस्त्वं महामते ॥११७॥
सत्यमेतद् द्विज ! ज्ञातं किमु ज्योतिषविद् भवान् । अस्ति सवादि ते ज्ञानं नान्यथा जिनशासनम् ॥
हृतो यक्षकुमारीभ्यां रूपलोभान्नभस्तलात् । च्युतश्च पतितो भूमावन्योन्यकलहे तयोः ॥११९॥
इत्युत्तरमसौ दत्त्वा विप्रवेषधरोऽभवत् । पुरीं विशन् विशालाक्षो गन्धर्वनगरीनिभाम् ॥१२०॥
लोकं वीक्ष्य तु तत्राऽसौ वीणाहस्तमितोऽमुतः । अप्राक्षीद्विप्रमेकं हि बम्भ्रमीतीति किं जनः ॥१२१॥
सोऽब्रवीच्चारुदत्ताख्यः कुबेरविभवः प्रभुः । पुर्यामिभ्यपतिस्तस्य तनया रूपगर्विता ॥१२२॥
नाम्ना गन्धर्वसेनेति गान्धर्वपथपण्डिता । गान्धर्वे योऽत्र मे जेता स भर्तेत्यवतिष्ठते ॥१२३॥
तदर्थमत्र लोकोऽयं मिलितो लोभनोदितः । वीणावादनविज्ञानो नानादेशसमागतः ॥१२४॥

अन्तमें दुःखी होकर अङ्गारकने कुमारको छोड़ दिया । नीचे गिरनेके भयसे कुमार कुछ खिन्न हुए परन्तु श्यामाके द्वारा नियुक्त श्यामलछाया नामकी दासी उन्हें बीचमें ही सँभालकर अपने नगर ले जाने लगी । उस समय यह आकाशवाणी हुई कि कुमारको इसी ग्राममें लाभ होनेवाला है इसलिए इस समय यहीं छोड़ दो । आकाशवाणीके अनुसार श्यामलछाया कुमारको अपनी पर्णलघ्वी नामक विद्याके लिए सौंपकर अपने घर चली गई और कुमार उस पर्णलघ्वी विद्याके द्वारा पत्तेके समान लघु शरीर होकर धीरे-धीरे पृथिवीकी ओर आये ॥१११-११३॥ तदनन्तर कुमार वसुदेव, चम्पानगरीके बाह्योद्यानमें कमलोंसे ढँका हुआ जो कमल सरोवर था उसमें गिरे । तालाबसे निकलकर वे तटपर आये ॥११४॥ सरोवरके तटपर मानस्तम्भ आदिसे युक्त श्रीवासुपूज्य भगवान्का मन्दिर था । वसुदेवने पास जाकर प्रदक्षिणा दी, वन्दना की और उसके बाद दीपिकाओंके प्रकाशसे प्रकाशित उसी मन्दिरमें वह बस गये ॥११५॥ प्रातःकाल भगवान्की पूजाके लिए एक ब्राह्मण आया तो वसुदेवने उससे पूछा कि यह कौन देश है ? तथा कौन नगरी है ? इसके उत्तरमें ब्राह्मणने कहा कि यह अङ्गदेश है और यह तीन लोकमें प्रसिद्ध चम्पा नगरी है । इसे क्या तुम नहीं जानते ? अरे महाविद्वन् ! क्या तुम यहाँ आकाशसे पड़े हो ?॥११६-११७॥ इसके उत्तरमें वसुदेवने कहा कि हे ब्राह्मण ! आपने बिलकुल ठीक जाना । क्या आप ज्योतिष जानते हैं ? आपका ज्ञान संवादी—यथार्थज्ञान है । अहा ! जिन-शासन अन्यथा नहीं हो सकता ॥११८॥ रूपके लोभसे दो यक्ष कुमारियाँ मुझे हरकर ले गई थीं; उनका आपसमें झगड़ा होने लगा और मैं छूटकर आकाशसे पृथिवीपर गिरा हूँ ॥११९॥ यह उत्तर देकर विशाल नेत्रोंके धारक वसुदेवने ब्राह्मणका वेष रख गन्धर्वनगरीके समान उस चम्पापुरीमें प्रवेश किया ॥१२०॥ वहाँ उन्होंने जहाँ-तहाँ वीणा हाथमें लिये मनुष्योंको देखकर एक ब्राह्मणसे पूछा कि ये लोग इधर-उधर क्यों घूम रहे हैं ? ॥१२१॥

ब्राह्मणने कहा कि इस नगरीमें कुबेरके समान वैभव वाला एक चारुदत्त नामका सेठ रहता है उसकी गन्धर्वसेना नामकी पुत्री है । वह पुत्री सौन्दर्यके गर्वसे युक्त है, गन्धर्व शास्त्रमें अत्यन्त निपुण है तथा उसने यह नियम किया है कि जो मुझे गन्धर्वशास्त्र-सङ्गीतशास्त्रमें जीतेगा वही मेरा पति होगा ॥१२२-१२३॥ लोभसे प्रेरित वीणा बजानेमें निपुण, तथा नाना-

१ खेटस्यैवात्र म० । २. समर्पितः म०, ग०, ङ० ।

रूपलावण्यसौभाग्यसागरप्लवकारिणी । हारिणी[1] हरिणीनेत्रा कन्या व्यामोहयज्जगत्[2] ॥१२५॥
कन्यार्थी च यशोऽर्थी च वीणाविधिविशारदः । ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यो जयार्थी हि जनः स्थितः ॥१२६॥
मासे मासे समाजश्च भवत्यत्र कलाविदाम् । सदा जयपताकाया हर्त्री कन्या सरस्वती ॥१२७॥
समाजः समतीतश्च ह्यस्तनेऽहनि साम्प्रतम् । गुणनैकमनस्कानां पुनर्मासेन जायते ॥१२८॥
उपाध्यायः प्रसिद्धोऽत्र किन्नामा साम्प्रतं पुरि । वदेति तेन पृष्टश्च जगौ सुग्रीव इत्यसौ ॥१२९॥
ऊचे गत्वेति सुग्रीवमभिवाद्य गृहीव सः । गौतमो गोत्रतस्तेऽहं कर्तुमिच्छामि शिष्यताम् ॥१३०॥
अभिरूपोऽतिमुग्धोऽयमिति मत्वा दयावता । प्रतिपन्नश्च तत्रास्थाद्वीणया हासयन्[3] जनम् ॥१३१॥
सम्प्राप्ते दिवसे तस्मिन् समाजोऽभूत्स पूर्ववत् । वसुदेवोऽपि संविश्य पश्यति स्म महाजनम् ॥१३२॥
सा चुक्षोभ सभा लोकैर्वाद्यश्रवणवेदिभिः । कौतूहलिभिरन्यैश्च महाकोलाहलाकुलैः ॥१३३॥
ततः कन्या सभामध्यमविशद्विशदप्रभा । स्वलंकृता दिवो मध्यं प्रावृषीव[4] शतह्रदा ॥१३४॥
वीणावाद्यविदग्धेषु जितेषु बहुषु क्रमात् । गन्धर्वसेनया यद्वन्मूर्तगान्धर्वविद्यया ॥१३५॥
वसुदेवः समासीनस्ततः सोऽपि वरासने । समानीताः समानीताः[5] वीणाः स समदूषयत् ॥१३६॥
सुघोषाख्यां ततो वीणां दत्तां गन्धर्वसेनया । सुसप्तदशतन्त्रीकां सन्ताड्य मुदितोऽवदत् ॥१३७॥
साध्वी साध्वी सुवीणेयं प्रवीणे ! दोषवर्जिता । वद गान्धर्वसेने ! ते गेयवस्तु मनीषितम् ॥१३८॥

---

देशोंसे आये हुए ये लोग इसी कन्याके लिए यहाँ इकट्ठे मिले हैं ॥१२४॥ रूप लावण्य और सौभाग्यके सागरमें तैरनेवाली इस मृगनेत्री मनोहर कन्याने समस्त संसारको व्यामोहित कर रक्खा है ॥१२५॥ यहाँ जो भी ब्राह्मण, क्षत्रिय अथवा वैश्य रहता है वह कन्याका अर्थी, यशका अर्थी, वीणा बजानेमें निपुण और विजयका अभिलाषी है ॥१२६॥ यहाँ एक-एक महीनेमें कलाके जानकार मनुष्योंकी सभा जुड़ती है जिससे सदा जयपताकाको हरनेवाली यही कन्यारूपी सरस्वती रहती है—सदा इसीकी जीत होती है ॥१२७॥ पिछले दिन ही यहाँ गुणी मनुष्योंकी सभा जुड़ी थी अब एक माह बाद फिरसे होगी ॥१२८॥ यह सुन वसुदेवने उस ब्राह्मणसे पूछा कि इस नगरीमें संगीतका प्रसिद्ध विद्वान् कौन है ? यह कहो ? इसके उत्तरमें ब्राह्मणने कहा कि इस समय सुग्रीव संगीतका सबसे अधिक प्रसिद्ध विद्वान् है ॥१२९॥

तदनन्तर वसुदेव घरके लोगोंकी तरह सुग्रीवके पास चले गये और उसे नमस्कार कर बोले कि मैं गौतम गोत्री हूँ तथा आपकी शिष्यता करना चाहता हूँ ॥१३०॥ यह परम सुन्दर तथा भोला-भाला है यह मानकर सुग्रीवने दयापूर्वक उन्हें स्वीकार कर लिया—अपना शिष्य बना लिया। और वे अपनी उलटी-सीधी वीणासे सबको हँसाते हुए वहाँ रहने लगे ॥१३१॥ दिन आनेपर पहलेकी भाँति फिरसे विद्वानोंकी सभा हुई; वसुदेव भी उस सभामें प्रविष्ट होकर विशाल जन-समूहको देखने लगे ॥१३२॥ वह सभा बाजा सुननेकी कलासे युक्त तथा बहुत भारी कोलाहल करनेवाले अन्य कौतूहली मनुष्योंसे क्षोभको प्राप्त हो रही थी ॥१३३॥ तदनन्तर जिस प्रकार वर्षाऋतुमें बिजली आकाशके मध्यमें प्रवेश करती है उसी प्रकार निर्मल कान्तिकी धारक एवं उत्तमोत्तम आभूषणोंसे अलंकृत कन्याने सभाके मध्यमें प्रवेश किया ॥१३४॥ मूर्तिमती गन्धर्व विद्याके समान कन्या गन्धर्वसेनाके द्वारा जब क्रम-क्रमसे वीणा बजानेमें निपुण बहुतसे विद्वान् जीत लिये गये तब वसुदेव भी उत्तम आसनपर आसीन हुए। उस समय वसुदेवको अनेक वीणाएँ दी गईं पर उन सबको दोषयुक्त बता दिया ॥१३५-१३६॥ अन्तमें गन्धर्वसेनाने अपनी सुघोषा नामकी सत्तरह तारोंवाली वीणा उन्हें दी। उसे बजाकर वे प्रसन्न होते हुए बोले कि यह

---

१. हरिणी म० । २ व्यमोहयज्जगत् म० । ३. हासयज्जनम् म० । ४. विद्युत् । ५. समानीताः समानीता वीणाः म० ।

मृदूपवीणयाम्येषामादेशस्थानमग्रतः। विदुषां दीयतां मेऽद्य गेयवस्तुनि पण्डिते ॥१३९॥
साऽऽह विष्णुकुमारस्य बलिबन्धनकारिणः। त्रिविक्रमकृतौ गीत हाहातुम्बुरुनारदैः ॥१४०॥
यत्तदद्य त्वया वस्तु वाद्यतां वाद्यविद् यदि। पुराणप्रतिबद्धं हि गेयवस्तु प्रशस्यते ॥१४१॥
[1]तत चाप्यवनद्ध च घनं सुषिरमित्यपि। यथास्व लक्षणैर्युक्तमातोद्यं स्याच्चतुर्विधम् ॥१४२॥
तत तन्त्रीगतं तेषामवनद्धं हि पौष्करम्। घनं तालस्ततो वंशस्तथैव सुषिराख्यया ॥१४३॥
प्राणिप्रीतिकर प्रायः श्रवणेन्द्रियतर्पणात। गान्धर्वदेहसम्बद्ध तत गान्धर्वमीरितम् ॥१४४॥
वीणा वंशश्च गान च तस्य योनिरितीरितम्। गान्धर्वं त्रिविधं चैतत्स्वरतालपदे गतम् ॥१४५॥
वैणाश्चापि च शारीरा द्विविधास्तु स्वराः स्मृताः। विधानं लक्षण चापि तेषामिति निरूपितम् ॥१४६॥
अति[श्रुति]वृत्तिस्वरग्रामवर्णालङ्कारमूर्च्छनाः। धातुसाधारणाद्याश्च[2] दारुवीणास्वराः स्मृता ॥१४७॥
जातिवर्णस्वरग्रामस्थानसौधारण[साधारण][3]क्रियाः। सालङ्कारविधिश्चायं शारीरस्वरगोचरः ॥१४८॥
अति[जाति]तद्धितवृत्तानि सन्धिस्वरविभक्तयः। नामाख्यातोपसर्गाद्या वर्णाद्यास्ते पदे विधिः ॥१४९॥
[4]आवापश्चापि[5] निःक्रामो[6] विक्षेपश्च[7] प्रवेशनम्[8]। शम्यातालं[9] [10]परावर्त्तः सन्निपात.[11] सवस्तुकः[12] ॥१५०॥

वीणा बहुत अच्छी है, बहुत अच्छी है, हे चतुरे! यह वीणा निर्दोष है। हे गन्धर्वसेने! कह तुझे कौन-सी गेय वस्तु पसन्द है? तू गेय वस्तुओंमे पण्डित है अतः मुझे आदेश दे मै इन विद्वानोंके आगे कोमल-कान्त वीणा बजाता हूँ ॥१३७-१३९॥ इसके उत्तरमे गन्धर्वसेनाने कहा कि बलिको बाँधनेवाले विष्णुकुमार मुनिने जब अपनी तीन डगोका कर्तव्य दिखाया था तब हाहा, तुम्बुरु तथा नारदने जो गेय वस्तु गाई थी यदि आप वाद्य विद्याके जानकार हैं तो वही वस्तु आज बजाइए क्योंकि पुराणसे सम्बन्ध रखनेवाली गेय वस्तु ही प्रशंसनीय होती है ॥१४०-१४१॥ गन्धर्वसेनाका आदेश पाकर वसुदेव संगीत विद्याका निम्नप्रकार वर्णन करने लगे—

१ तत, २ अवनद्ध, ३ घन और ४ सुषिरके भेदसे बाजे चार प्रकारके हैं। ये सभी बाजे यथायोग्य अपने-अपने लक्षणोंसे युक्त है ॥१४२॥ जो तारसे बजते हैं ऐसे वीणा आदि तत कहलाते हैं। जो चमड़ेसे मढ़े जाते हैं ऐसे मृदङ्ग आदि अवनद्ध कहलाते हैं। काँसेके झाँझ, मजीरा आदि घन कहलाते हैं और बाँसुरी आदिको सुषिर कहते है ॥१४३॥ इनमें तत नामका वादित्र कर्ण इन्द्रियको तृप्त करनेवाला होनेसे प्रायः प्राणियोंके लिए अधिक प्रीति उपजानेवाला है तथा गन्धर्व शरीरके साथ सम्बद्ध होनेसे गान्धर्व नामसे प्रसिद्ध है ॥१४४॥ गान्धर्वकी उत्पत्तिमे वीणा, वंश और गान ये तीन कारण हैं तथा स्वरगत, तालगत और पदगतके भेदसे वह तीन प्रकारका माना गया है ॥१४५॥ वैण और शारीरके भेदसे स्वर दो प्रकारके माने गये हैं और उनके भेद तथा लक्षण इस प्रकार कहे गये हैं ॥१४६॥ श्रुति, वृत्ति, स्वर, ग्राम, वर्ण, अलंकार, मूर्च्छना, धातु और साधारण आदि वैण स्वर माने गये है और जाति, वर्ण, स्वर, ग्राम, स्थान, साधारण क्रिया और अलंकार विधि ये शारीर स्वरके भेद कहे गये हैं ॥१४७-१४८॥ जाति, तद्धित, छन्द, सन्धि, स्वर, विभक्ति, सुबन्त, तिङन्त, उपसर्ग तथा वर्ण आदि पदगत गान्धर्वकी विधि है और आवाप, निष्काम, विक्षेप, प्रवेशन, शम्याताल, परावर्त, सन्निपात, सवस्तुक

१. तत चैवावनद्ध च घनं सुषिरमेव च। चतुर्विधन्तु विज्ञेयमातोद्य लक्षणान्वितम् ॥१॥
तत तन्त्रीगत ज्ञेयमवनद्धन्तु पौष्करम्। घनं तालस्तु विज्ञेय. सुषिरो वंश उच्यते ॥२॥
नाट्य-शास्त्र अध्याय २८

२ 'ज्याश्च' ख० पुस्तके। ३ सौधारणक्रियाः ख०, म०। सोधारण- क०। ४. आवापश्चापि म०, ट०। ५ तालप्रक्षेपः आवापः। ६. तालनिष्कासनं क्रमः। ७ तिर्यक्चालन विक्षेप.। ८ पुनस्तत्र प्रवेश प्रवेशनम्। ९ उभयोस्तालयोः सदृशी शब्दवृत्तिः शम्यातालम्। १०. वामहस्तेन दक्षिणताडनं परावर्तः। ११ सन्निपातः शब्दसाम्यम्। १२. सवस्तुकः सलघुकः।

मन्त्राविदार्यगलया[मात्राविदार्याङ्गलया]गतिप्रकरणं यतिः ।
गीती च मार्गावयवाः पादभागाः सपाणयः ॥१५१॥
द्वाविंशतिप्रमाणोऽयं विधिस्तालगतस्तदा । गन्धर्वसंग्रहस्तत्र प्रयुक्तस्तेन विस्तरः ॥१५२॥
[1]षड्जश्चाप्यृषभश्चैव गान्धारो मध्यमोऽपि च । पञ्चमो धैवतश्च स्यान्निषादः सप्तमः स्वरः ॥१५३॥
वादी चापि च संवादी तौ विवाद्यनुवादिनौ । प्रयुक्ता वसुदेवेन चत्वारोऽमी यथाक्रमम् ॥१५४॥
संवादो मध्यमग्रामे पञ्चमस्यर्षभस्य च । षड्जग्रामे च षड्जस्य संवादः पञ्चमस्य च ॥१५५॥
षड्जश्चतुःश्रुतिश्च स्यादृषभस्त्रिश्रुतिस्तथा । गान्धारो द्विश्रुतिश्चैव मध्यमश्च चतुःश्रुतिः ॥१५६॥
चतुर्भिः पञ्चमश्चैव द्विश्रुतिर्धैवतस्तथा । त्रिश्रुतिश्च निषादोऽपि षड्जग्रामे स्वरास्त्वमी ॥१५७॥
चतुःश्रुतिश्च विज्ञेयो मध्यमे मध्यमाश्रयः । द्विश्रुतिश्चैव गान्धार ऋषभस्त्रिश्रुतिः स्मृतः ॥१५८॥
षड्जश्चतुःश्रुतिश्चैव निषादो द्विश्रुतिस्तथा । धैवतस्त्रिश्रुतिर्ज्ञेयः पञ्चमस्त्रिश्रुतिस्तथा ॥१५९॥
द्वाविंशतिस्त्विमा वेद्याः श्रुतयोऽत्र निदर्शनात् । द्वैग्रामिक्यस्तथैव स्युर्मूर्च्छनास्तु चतुर्दश ॥१६०॥
आदावुत्तरमन्द्रा स्याद् रजनी चोत्तरायता । चतुर्थी शुद्धषड्जा तु पञ्चमी मत्सरीकृता ॥१६१॥

---

मात्रा, अविदार्य, अङ्ग, लय, गति, प्रकरण, यति, दो प्रकारकी गीति, मार्ग, अवयव, पादभाग और सपाणि । ये तालगत गान्धर्वके बाईस[2] प्रकार हैं । इस प्रकार गान्धर्व ( तत ) वाद्यका जितना विस्तार है वसुदेवने उस सबका प्रयोग किया अर्थात् तदनुसार वीणा बजाई ॥१४९-१५२॥ दूसरी तरहसे स्वर १ षड्ज, २ ऋषभ, ३ गान्धार, ४ मध्यम, ५ पञ्चम, ६ धैवत और ७ निषादके भेदसे सात प्रकारके हैं[3] । इन स्वरोंके प्रयोग करनेके वादी[4], संवादी[5], विवादी और अनुवादी ये चार प्रकार है सो वसुदेवने इन चारों प्रकारोंका यथाक्रमसे प्रयोग किया ॥१५३-१५४॥ मध्यम ग्राममें पञ्चम और ऋषभ स्वरका तथा षड्ज ग्राममें षड्ज तथा पञ्चम स्वरका संवाद होता है ॥१५५॥ षड्ज[6] ग्रामके षड्ज स्वरमें चार, ऋषभमें तीन, गान्धारमें दो, मध्यममें चार, पञ्चममें चार, धैवतमें दो और निषादमें तीन श्रुतियाँ होती हैं[7] ॥१५६-१५७॥ मध्यम ग्रामके मध्यम स्वरमें चार, गान्धारमें दो, ऋषभमें तीन, षड्जमें चार, निषादमें दो, धैवतमें तीन और पञ्चममें तीन श्रुतियाँ[8] होती हैं ॥१५८-१५९॥ इस प्रकार षड्ज और मध्यम—दोनों ग्रामोंमें प्रत्येककी बाईस-बाईस श्रुतियाँ होती हैं एवं उक्त दोनों ग्रामोंकी मिलकर चौदह मूर्च्छनाएँ कही गई हैं॥१६०॥ इनमें पहली उत्तरभद्रा, दूसरी रजनी, तीसरी उत्तरायता, चौथी शुद्धषड्जा, पाँचवीं मत्सरीकृता,

---

१ खड्गश्चापि म० । २ आवापस्त्वथ निष्कामो विक्षेपश्च प्रवेशकः । शम्यातालः सन्निपातः परिवर्तः सवस्तुकः ॥१५॥ मात्राविदार्यङ्गलया यतिः प्रकरणं तथा । गीतयोऽवयवा मार्गा पादभागाः सपाणयः । इत्येकविंशको ज्ञेयो विधिस्तालगतो बुधैः ॥१६॥ नाट्यशास्त्र अध्याय २८ । ३ षड्जश्च ऋषभश्चैव गान्धारो मध्यमस्तथा । पञ्चमो धैवतश्चैव निषादः सप्त च स्वराः ॥१९॥ चतुर्विधत्वमेतेषां विज्ञेयं श्रुतियोगतः । वादी चैवाथ संवादी अनुवादी विवाद्यपि ॥२०॥ ४. 'रागोत्पादनशक्तेर्वदन तद्योगतो वादी' । वादी राजा स्वरस्तस्य संवादी स्यादमात्यवत् । शत्रुर्विवादी तस्य स्यादनुवादी तु भृत्यवत् ॥ ५ श्रुतयोऽष्टौ द्वादश वा भवन्ति मध्ये ययोः स्वरयोः । संवादिनौ तु कथितौ परस्परं निषादगान्धारौ ( ॥ संगीतदर्पणे १-६-६६ ॥ ) ६ ग्रामः स्वरगणः समूहः स्यान्मूर्च्छनादेः समाश्रयः । तौ द्वौ धरातले तत्र स्यात् षड्जग्राम आदिमः ॥ द्वितीयो मध्यमग्रामः (संगीतमहोदधौ १-७-५) ७. षड्जश्चतुःश्रुतिर्ज्ञेय ऋषभस्त्रिश्रुतिः स्मृतः । द्विश्रुतिश्चापि गान्धारो मध्यमश्च चतुःश्रुतिः ॥२३॥ चतुःश्रुतिः पञ्चमः स्यात् त्रिश्रुतिर्धैवतस्तथा । द्विश्रुतिस्तु निषादः स्यात् षड्जग्रामे स्वरान्तरे ॥२४॥ ना शा अ २८ । ८ चतुःश्रुतिस्तु विज्ञेयो मध्यमः पञ्चमः पुनः । त्रिश्रुतिर्धैवतस्तु स्याच्चतुःश्रुतिक एव च ॥२५॥ निषादषड्जौ विज्ञेयौ द्विचतुःश्रुतिसम्भवौ । ऋषभस्त्रिश्रुतिश्च स्यात् गान्धारो द्विश्रुतिस्तथा ॥२६॥ ना शा अ २८॥

अश्वक्रान्ता तथा षष्ठी सप्तमी चाभिरुद्गता । षड्जग्रामाश्रिता ह्येता विज्ञेयाः सप्त मूर्च्छनाः ॥१६२॥
सौवीरी हरिणाश्वा च स्यात्कलोयवना[कलोपनता] तथा । शुद्धमध्यमसंज्ञा च मार्गवी पौरवी तथा ॥१६३॥
रिष्यका[हृष्यका]सप्तमी चेति मूर्च्छनाः सप्त वर्णिताः । मध्यमग्रामसम्भूता बोद्धव्या बुधसत्तमैः ॥१६४॥
षड्जेनोत्तरमन्द्रा स्यादृषभेनाभिरुद्गता । अश्वक्रान्ता तु गान्धारे मध्यमे मत्सरीकृता ॥१६५॥
पञ्चमे शुद्धषड्जा स्याद्धैवते चोत्तरायता । निषादे रजनी ज्ञेया इत्येताः सप्त मूर्च्छनाः ॥१६६॥
मध्यमग्रामजाश्चापि मध्यमे गन्धर्षभैः । षड्जेन च निषादेन धैवतेन च मूर्च्छनाः ॥१६७॥
पञ्चमेन च विज्ञेया सौवीर्याद्या यथाक्रमम् । रिष्यकान्ता[हृष्यकान्ता]इतीमाश्च ताश्चतुर्दश मूर्च्छनाः॥१६८॥

षट्पञ्चैकस्वरास्तानाः[षट्पञ्चकस्वरास्तासां]षाडवौडवसंश्रयाः ।
साधारणकृताश्चैव काकलीसमलङ्कृताः ॥१६९॥

आन्तरस्वरसंयुक्ता मूर्च्छना ग्रामयोर्द्वयोः । द्विधैकमूर्च्छनासिद्धिर्यथायोगमुदाहृता ॥१७०॥
तानाश्चतुरशीतिः स्युः पञ्चषट्स्वरसम्भवाः । ते पञ्चत्रिंशदेकान्नपञ्चाशच्च यथाक्रमम् ॥१७१॥

---

छठवीं अश्वक्रान्ता और सातवीं आभिरुद्गता ये सात षड्ज ग्रामकी मूर्च्छनाएँ हैं[1] ॥१६१–१६२॥ और पहली सौवीरी, दूसरी हरिणाश्वा, तीसरी कलोपनता, चौथी शुद्धमध्यमा, पाँचवीं मार्गवी, छठवीं पौरवी और सातवीं रिष्यका (हृष्यका) ये सात मूर्च्छनाएँ[2] मध्यम ग्राममें विद्वज्जनोंके द्वारा जानने योग्य हैं ॥१६३–१६४॥ षड्ज स्वरमें उत्तरमन्द्रा, ऋषभमें आभिरुद्गता, गान्धारमें अश्वक्रान्ता, मध्यममें मत्सरीकृता, पञ्चममें शुद्ध षड्जा, धैवतमें उत्तरायता और निषादमें रजनी मूर्च्छना होती है । ये मूर्च्छनाएँ षड्जग्राम सम्बन्धिनी हैं ॥१६५–१६६॥ अब मध्यम[3] ग्राम सम्बन्धिनी मूर्च्छनाएँ कहते हैं । मध्यम ग्रामके मध्यम, गान्धार, ऋषभ, षड्ज, निषाद, धैवत और पञ्चम स्वरसे क्रमसे सौवीरीको आदि लेकर हृष्यका तक सात मूर्च्छनाएँ[4] होती हैं अर्थात् मध्यममें सौवीरी, गान्धारमें हरिणाश्वा, ऋषभमें कलोपनता, षड्जमें शुद्धमध्यमा, निषादमें मार्गवी, धैवतमें पौरवी और पञ्चममें हृष्यका मूर्च्छना होती है । इस प्रकार दोनों ग्रामोंकी ये चौदह मूर्च्छनाएँ हैं[5] ॥१६७–१६८॥ इन चौदह मूर्च्छनाओंके षाडव, औडव, साधारण-कृत और काकलीके भेदसे चार-चार स्वर होते हैं । इस तरह इनके छप्पन स्वर हो जाते हैं । जिसकी उत्पत्ति छह स्वरोंसे होती है उसे षाडव और जिसकी पाँच स्वरोंसे उत्पत्ति होती है उसे औडव कहते हैं[6] ॥१६९॥ षड्ज मध्यम इन दोनों ग्रामोंकी मूर्च्छनाएँ अनन्तर स्वरसे भी संयुक्त होती हैं तथा इनका यथायोग्य मेल होनेपर एक मूर्च्छना दो रूप हो जाती है इसकी सिद्धि भी बताई गई है[7] ॥१७०॥ तान चौरासी प्रकारकी हैं इनमें पाँच स्वरोंसे उत्पन्न होनेवाली पैंतीस और छह स्वरोंसे उत्पन्न

---

१. आद्या ह्युत्तरमन्द्रा स्याद् रजनी चोत्तरायता । चतुर्थी शुद्धषड्जा तु पञ्चमी मत्सरीकृता ॥२७॥ अश्वक्रान्ता तु षष्ठी स्यात् सप्तमी चाभिरुद्गता । षड्जग्रामाश्रिता एता विज्ञेयाः सप्तमूर्च्छनाः ॥२८॥ नाट्य शास्त्र अध्याय २८ । २ सौवीरी हरिणाश्वा च स्यात् कलोपनता तथा । चतुर्थी शुद्धमध्या तु मार्गवी पौरवी तथा ॥२९॥ हृष्यका चैव विज्ञेया सप्तमी द्विजसत्तमाः । मध्यमग्रामजा ह्येता विज्ञेयाः सप्त मूर्च्छनाः ॥ ३० ॥ ना० शा० अ० २८ । ३ तत्र षड्जग्रामे—षड्जेनोत्तरमन्द्रा, निषादेन रजनी, धैवतेनोत्तरायता, पञ्चमेन शुद्धषड्जा, मध्यमेन मत्सरीकृता, गान्धारेणाश्वक्रान्ता, ऋषभेणाभिरुद्गता इति । ना० शा० पृ० ३२० । ४ अथ मध्यमग्रामे—मध्यमेन सौवीरी, गान्धारेण हरिणाश्वक्रान्ता, ऋषभेण कलोपनता, षड्जेन शुद्धमध्यमा, निषादेन मार्गी, धैवतेन पौरवी, पञ्चमेन हृष्यका इति ना० शा० पृ० ३२० । ५. एवमेताः क्रमयुताः षट्पञ्चाशत् स्वराः स्मृताः । षाडवौडवितसंज्ञिताः पूर्णाः साधारणकृताश्चेति चतुर्विधाश्चतुर्दशमूर्च्छनाः । ना० शा० पृ० ३२० । ६ षट्पञ्चकस्वरास्तासां षाडवौडुवितस्मृताः । साधारणकृताश्चेति काकली संमल कृताः ॥ ७. अन्तरस्वरसंयुक्ता मूर्च्छना ग्रामयोर्द्वयोः ॥३२॥ द्विविधैकमूर्च्छनासिद्धिः इत्यादि व्याख्यानेन नाट्यशास्त्रस्य ३२० पृष्ठे स्पष्टीकृतम् ।

अन्तरस्वरसंयोगो नित्यमारोहिसंश्रयः । कार्योऽप्यल्पविशेषेण नावरोही कदाचन ॥१७२॥
क्रियमाणोऽवरोही स्यादल्पो वा यदि वा बहु ।
याति रागं श्रुतिश्चैव नयते स्वं ततः स्वरः[जातिरागं श्रुतिञ्चैव नयते त्वन्तरस्वरः] ॥१७३॥
षाड्जी स्यादार्षभी चैव धैवत्यथ निषादजा ।
सुषड्जा दिव्य[सुषड्जोदीच्य]वा चैव तथा वै षड्जकैशिकी ॥१७४॥
षड्जमध्या तथा चैव षड्जग्रामसमाश्रया । जातयोऽष्टौदशोद्दिष्टा मध्यमग्रामजाश्रिताः ॥१७५॥
गान्धारी मध्यमा चैव गान्धारी दिव्यवा[गान्धारोदीच्यवा]तथा ।
पञ्चमी रक्तगान्धारी तथाऽन्या रक्तपञ्चमी ॥१७६॥
मध्यमोदिव्यवा[मध्यमोदीच्यवा]चैव नन्दयन्ती तथैव च ।
कर्मारवी च विज्ञेया तथान्ध्री कैशिकी तथा ॥१७७॥
स्वरसाधारणगतास्तिस्रो ज्ञेयास्तु जातयः । मध्यमा षड्जमध्या च पञ्चमी चेति सूरिभिः ॥१७८॥
ताश्चापि द्विविधाः शुद्धा विकृताश्च प्रकीर्तिताः । अपरस्परनिष्पन्ना ज्ञेयाश्चैव तु जातयः ॥१७९॥
अपृथग्लक्षणैर्युक्ता द्वैग्रामिक्यः स्वरप्लुताः । चतस्रो जातयो नित्य ज्ञेयाः सप्तस्वरा बुधैः ॥१८०॥
चतस्रः षट्स्वराश्चान्या दश पञ्चस्वराः स्मृताः । मध्यमोदीच्यवा चैव तथा वै षड्जकैशिकी ॥१८१॥

होनेवाली उनचास हैं[1] ॥१७१॥ अन्तर स्वरका संयोग सदा आरोही अवस्थामें ही करना चाहिए अवरोही अवस्थामें थोड़ा या बहुत किसी भी रूपमें कभी भी नहीं करना चाहिए ॥१७२॥ क्योंकि यदि अवरोही अवस्थामें थोड़ा या बहुत अन्तर स्वरका संयोग किया जाता है तो उस समय अन्तर स्वर जातिके राग और श्रुति दोनोंको समाप्त कर देता है[2] ॥१७३॥ अब दोनों ग्रामोंकी जातियोंका वर्णन करते हैं, उनमें षड्ज ग्रामसे सम्बन्ध रखनेवाली १ षाड्जी, २ आर्षभी, ३ धैवती, ४ निषादजा, ५ सुषड्जा, ६ उदीच्यवा, ७ षड्जकैशिकी और ८ षड्जमध्या ये आठ जातियाँ हैं एवं नीचे लिखी दश जातियाँ मध्यमग्रामके आश्रित हैं—१ गान्धारी, २ मध्यमा ३ गान्धारोदीच्यवा, ४ पञ्चमी, ५ रक्तगान्धारी, ६ रक्तपञ्चमी, ७ मध्यमोदीच्यवा, ८ नन्दयन्ती, ९ कर्मारवी, १० आन्ध्री, ११ कैशिकी। दोनों ग्रामोंकी मिलाकर अठारह जातियाँ होती हैं[3] ॥१७४-१७७॥ इन जातियोंमें मध्यमा, षड्जमध्या और पञ्चमी ये तीन जातियाँ साधारण स्वरगत हैं[4] ॥१७८॥ ये जातियाँ शुद्ध और विकृतके भेदसे दो प्रकारकी कही गई हैं। जो परस्परमें मिलकर उत्पन्न नहीं हुई हैं तथा पृथक्-पृथक् लक्षणोंसे युक्त हैं वे शुद्ध कहलाती हैं और जो समान लक्षणोंसे युक्त हैं वे विकृत कहलाती हैं। विकृत जातियाँ दोनों ग्रामोंकी जातियोंसे मिलकर बनती हैं तथा दोनोंके स्वरोंसे आप्लुत रहती हैं। इन जातियोंमें चार जातियाँ सात स्वरवाली, चार जातियाँ छह स्वरवाली और शेष दश जातियाँ पाँच स्वरवाली कही गई हैं। मध्यमोदीच्यवा, षड्जकैशिकी, कर्मारवी और गान्धारपञ्चमी ये चार जातियाँ सात स्वरवाली हैं।

१ तत्र मूर्च्छनातानाश्चतुरशीतिः। तत्रैकोनपञ्चाशत् षट्स्वराः, पञ्चत्रिंशत् पञ्चस्वराः। नाट्यशास्त्र पृ० ३२० 'मूर्च्छना एव तानाः स्युः शुद्धा आरोहणाश्च ताः'। (नारदपुराणे) 'विस्तार्यन्ते प्रयोगाय मूर्च्छनाः शेषसंश्रयाः। तानास्तेषूनपञ्चाशत् सप्तस्वरसमुद्भवाः' ॥ (संगीतदामोदरे १-३५)।
२. अन्तरस्वरसंयोगो नित्यमारोहिसंश्रयः। कार्यस्त्वल्पो विशेषेण नावरोही कदाचन ॥ क्रियमाणोऽवरोही स्यादल्पो वा यदि वा बहु। जातिराग श्रुतिश्चैव नयन्ते त्वन्तरे स्वराः ॥३५॥ नाट्यशास्त्र अध्याय २८।
३ नाट्यशास्त्रे तु षड्जग्रामाश्रिताः सप्त, मध्यमग्रामाश्रितास्त्वेकादश जातयो निर्दिष्टाः। (श्लोका अष्टाविंशाध्याये ३६-४२)। ४ स्वरसाधारणगतास्तिस्रो ज्ञेयास्तु जातयः। मध्यमा पञ्चमी चैव षड्जमध्या तथैव च ॥३६॥ ना० शा० अ० २८।

कर्मारवी च सम्पूर्णा तथा गान्धारपञ्चमी । षड्जान्ध्री नन्दयन्ती च गान्धारोदीच्यवा तथा ॥१८२॥
चतस्रः षट्स्वरा ह्येताः शेषाः पञ्चस्वरा दश । नैषादी[1] वार्षभी चैव धैवती षड्जमध्यमा ॥१८३॥
षड्जोदीच्यवती चैव पञ्च षड्जाश्रया स्मृताः । गान्धारी रक्तगान्धारी मध्यमा पञ्चमी तथा ॥१८४॥
कैशिकी चेति विज्ञेया पञ्चैता मध्यमाश्रयाः । यास्ताः पञ्चस्वरा ज्ञेया याश्चैताः षट्स्वराः स्मृताः ॥
कदाचित्[2] षाडवीभूताः कदाचिच्चौडवीकृताः । [3]षड्जग्रामेऽपि[4] सम्पूर्णा विज्ञेया वहु[षड्ज]कैशिकी ॥१८६
[5]षट्स्वराश्चैव विज्ञेया षड्जे ता गानयोगतः । [6]सम्पूर्णा मध्यमग्रामे ज्ञेया कर्मारवी तथा ॥१८७॥
गान्धारपञ्चमी चैव मध्यमोदीच्यवा तथा । पुनश्च षट्स्वरोपेता गान्धारोदीच्यवा तथा ॥१८८॥
आन्ध्री च नन्दयन्ती च मध्यमग्रामसंश्रयाः । [7]एवमेता बुधैर्ज्ञेया द्वैग्रामिक्यो हि जातयः ॥१८९॥
[8]षट्स्वरे सप्तमस्त्वंशो नेष्यते षड्जमध्यमः । संवादिलोपाद् गान्धारस्तत्रैव न विशिष्यते ॥१९०॥
गान्धारी रक्तगान्धारी कैशिकीना च पञ्चमः । षड्जायाश्चैव गान्धारी मानसं विद्धि षाडवम् ॥१९१॥
षाडवे धैवतो नास्ति षड्जोदीच्या वियोगतः । संवादिलोपात्सप्तैताः षट्स्वरेण विवर्जिताः ॥१९२॥
आसां तु रक्तगान्धार्याः षड्जमध्यमपञ्चमाः । सप्तमश्चैव विज्ञेयो येषु नौढवितं भवेत् ॥१९३॥
द्वौ षड्जमध्यमावशौ गान्धारोऽथ निषादवान् । ऋषभश्चैव पञ्चम्याः कैशिक्याश्चैव धैवतः ॥१९४॥

षड्जा, आन्ध्री, नन्दयन्ती और गान्धारोदीच्यवा ये चार जातियाँ छह स्वरवाली हैं और शेष दश जातियाँ पाँच स्वरवाली हैं। नैषादी, आर्षभी, धैवती, षड्जमध्यमा और षड्जोदीच्यवती ये पाँच जातियाँ षड्जग्रामके आश्रित हैं और गान्धारी, रक्तगान्धारी, मध्यमा, पञ्चमी तथा कैशिकी ये पाँच मध्यमग्रामके आश्रित हैं। इन जातियोंमे जो पाँच स्वरवाली ( ओडव ) और छह स्वरवाली ( षाडव ) जातियाँ कही गई हैं वे कदाचित् क्रमसे षाडव ( छह स्वरवाली ) और ओडव ( पाँच स्वरवाली ) हो जाती हैं। षड्जग्राममे सात स्वरवाली षड्जकैशिकी जाति होती है और गानके योगसे छह स्वरवाली भी होती है। मध्यमग्राममे सात स्वरवाली कर्मारवी, गान्धारपञ्चमी और मध्यमोदीच्यवा होती हैं और छह स्वरवाली गान्धारोदीच्यवा, आन्ध्री एवं नन्दयन्ती जातियाँ होती हैं। इस तरह विद्वानोके द्वारा ये दोनो ग्रामोंकी जातियाँ जानने योग्य हैं ॥१७९-१८९॥ जहाँ छह स्वर होते हैं वहाँ षड्जमध्यम स्वर उसका सप्तांश नहीं होता और संवादिका लोप हो जानेसे वहाँ गान्धारस्वर विशेषताको प्राप्त नहीं होता ॥१९०॥ गान्धारी, रक्तगान्धारी, कैशिकी और षड्जामे पञ्च स्वर नहीं होता तथा षाडवको गान्धारीका हृदय जानना चाहिए ॥१९१॥ षाडवमें धैवत स्वर नहीं रहता क्योंकि वहाँ षड्जोदीच्यवा जातिका वियोग हो जाता है। एवं ये सात जातियाँ संवादीका अभाव होनेसे छह स्वरोंसे वर्जित रहती हैं ॥१९२॥ इनमेसे रक्तगान्धारी जातिमे षड्ज मध्यम और पञ्चमस्वर सप्तमस्वर रूप हो जाते है तथा इनमें औडवित नहीं रहता ॥१९३॥ षड्ज, मध्यम, गान्धार, निषाद और ऋषभ ये पाँच अंश पञ्चमी जातिमे रहते हैं और कैशिकीमे धैवतके साथ छह रहते हैं। ये बारहों जातियाँ पञ्चस्वरमें सदा वर्जनीय मानी गई है। किन्तु इनमें जो औडवितसे रहित हैं उनका स्वरके आश्रय निरन्तर प्रयोग

१ निषादवृषभी म० । २ षोडशीभूता कदाचित् षडवीकृता' म० । 'कदाचित् षाडवीभूता कदाचिच्चौडवीकृता' ना० शा० अ० २८ । ३ षड्जग्रामे तु विज्ञेया सम्पूर्ण षड्जकैशिकी ॥६१॥ ना० शा० अ० २८। ४. ग्रामे च म० । ५ षड्जग्रामे तु विज्ञेया षाड्ज्येका षट्स्वराश्रया ॥५६॥ ना०शा०अ० २८ । ६. सम्पूर्णा मध्यमग्रामे ज्ञेया कर्मारवी तथा ॥६०॥ मध्यमोदीच्यवा चैव तथा गान्धारपञ्चमी । ना० शा० अ० २८ । ७. एवमेता बुधैर्ज्ञेया द्वैग्रामिक्यश्च जातयः ॥६२॥ ना० शा० अ० २८ । ८ षट्स्वरे सप्तमांशा तु नेष्यते षड्जमध्यमा । संवादिलोपाद् गान्धारस्तत्रैव न भविष्यति ॥६३॥ ना० शा० अ० २८ ।

एवं तु द्वादशैवेह वर्ज्याः पञ्च स्वरे सदा । यास्तु नौडविता नित्यं कर्तव्या हि स्वराश्रयाः ॥१६५॥
सर्वस्वराणां नाशस्तु विहितस्त्वथ जातिपु । न मध्यमस्य नाशस्तु कर्तव्यो हि कदाचन ॥१६६॥
सर्वस्वराणां प्रवरो ह्यनाशान्मध्यमः स्मृतः । गान्धर्वकल्पे विहिते समस्तेष्वपि मध्यमः ॥१६७॥
जातीनां लक्षण तारो मन्द्रो न्यासादिरेव च । अल्पत्वं च बहुत्वं च पाढवौडविते तथा ॥१६८॥
एवमेता बुधैर्ज्ञेया जातयो दशलक्षणाः । यथा यस्मिन् रसे यावदिति तत्प्रतिपाद्यते ॥१६९॥
यस्मिन् भवति रागश्च यस्माच्चैव प्रवर्तते । मन्द्रश्च तारमन्द्रश्च योऽत्यर्थमुपलभ्यते ॥२००॥
ग्रहोपन्यासविन्याससंन्यासन्याससगोचरः । अनुवृत्तिश्च या चेह सोंऽशः स्याद्दशलक्षणः ॥२०१॥
[1]संसारोत्साचलस्थानमल्पत्वं दुर्बलासु च । द्विविधोत्तरमार्गस्तु जातीनां व्यक्तिकारकः ॥२०२॥(?)
मन्द्राश्च [2] पसरो नास्ति न्यासौ तु द्वाववस्थितौ । गान्धारो न्यासलिङ्गं तु दृष्टमार्षभमेव च ॥२०३॥(?)
ग्रहस्तु [3] सर्वजातीनामंशवत् परिकीर्तितः । यत्प्रवृत्ते भवेदंशः सोऽशो ग्रहविकल्पितः ॥२०४॥
[4]द्वैग्रामिकीनां जातीनां सर्वासां चैव नित्यशः । अशास्त्रिषष्टिर्विज्ञेयास्तासां वै षट्सु संग्रहः ॥२०५॥
[5]मध्यमोदीच्यवायास्तु नन्दयन्त्यास्तथैव च । ततो गान्धारपञ्चम्यां पञ्चमोंऽशो ग्रहस्तथा ॥२०६॥
धैवत्याश्च तथा द्व्यंशौ विज्ञेयौ धैवतर्षभौ । पञ्चम्याश्च तथा ज्ञेयौ ग्रहांशौ पञ्चमर्षभौ ॥२०७॥
गान्धारोदीच्यवायाश्च ग्रहांशौ षड्जमध्यमौ । आर्षभ्यास्तु तथा चैव विज्ञेया धैवतर्षभौ ॥२०८॥

---

करना चाहिए ॥१६४–१६५॥ जातियोंमें समस्त स्वरोंका नाश किया जा सकता है परन्तु मध्यमस्वरका नाश कभी नहीं करना चाहिए ॥१६६॥ क्योंकि मध्यम स्वरका कभी नाश नहीं होता इसलिए वह समस्त स्वरोंमें प्रधान स्वर माना गया है। साथ ही यह मध्यमस्वर गान्धर्व कल्पके समस्त भेदोंमें भी स्वीकृत किया गया है ॥१६७॥ १ तार, २ मन्द्र, ३ न्यास आदि (४ उपन्यास, ५ ग्रह, ६ अंश) ७ अल्पत्व, ८ बहुत्व, ९ पाडव और १० औडवित ये जातियोंके नाम हैं ॥१६८॥ इस प्रकार विद्वानों द्वारा ये दश जातियाँ जानने योग्य हैं। इन जातियोंका जिस रसमें जितना प्रयोग होता है उसका कथन किया जाता है ॥१६९॥ राग जिसमें रहता है, राग, जिससे प्रवृत्त होता है, जो मन्द्र अथवा तारमन्द्र रूपसे अधिक उपलब्ध होता है, जो ग्रह उपन्यास, विन्यास, संन्यास और न्यासरूपसे अधिक उपलब्ध होता है, तथा जो अनुवृत्ति पाई जाती है वह दश प्रकारका अंश कहलाता है ॥२००–२०१॥ सञ्चार, अंश, बलस्थान, दुर्बल स्वरोंकी अल्पता और नाना प्रकारका अन्तर मार्ग ये जातियोंको प्रकट करनेवाले हैं ॥२०२॥ मन्द्रमें अंश नहीं होता परन्तु न्यासमें दो अंश होते हैं। गान्धार ग्रह तथा न्यासमें आर्षभ अंश देखा जाता है ॥२०३॥ समस्त जातियोंमें जिस प्रकार अंश स्वीकार किया गया है उसी प्रकार ग्रह भी माना गया है। जिस ग्रहके प्रवृत्त होनेपर जो अंश होता है वह अंश उसी ग्रहसे विकल्पित माना जाता है ॥२०४॥ समस्त द्वैग्रामिकी जातियोंके सदा त्रेशठ अंश जानना चाहिए और जातियोंका संग्रह छह स्वरोंमें माना गया है ॥२०५॥ मध्यमोदीच्यवा, नन्दयन्ती और गान्धार पञ्चमीमें पञ्चम अंश तथा पञ्चम ही ग्रह रहता है ॥२०६॥ धैवतीमें धैवत और ऋषभ ये दो अंश तथा दो ग्रह और पञ्चमीमें पञ्चम तथा ऋषभ दो अंश और दो ग्रह जानना चाहिए ॥२०७॥ गान्धारो-

---

१ सञ्चारोंऽशबलस्थानमल्पत्वं दुर्बलेषु च । विविधोऽन्तरमार्गस्तु जातीना व्यक्तिकारकः ॥६१॥ अ० २८ नाट्यशास्त्रे एवं पाठः । २. मन्द्रो ह्यंशपरो नास्ति न्यासे तु द्वौ व्यवस्थितौ । गान्धारे च ग्रहे न्यासे दृष्टमार्षभदैवतम् ॥९४॥ नाट्य अ० २८ । ३ ग्रहस्तु सर्वजातीनामंश एव हि कीर्तितः । यत्प्रवृत्त भवेद्गानं सोंऽशो ग्रहविकल्पितः ॥७१॥ ना० शा० अ० २८ । ४. द्वैग्रामिकीनां जातीना सर्वासामपि नित्यशः । अशास्त्रिषष्टिर्विज्ञेयास्तासा चैव तथा ग्रहः ॥७५॥ ना० शा० अ० २८ । ५. नाट्यशास्त्रस्य अष्टाविंशतितमाध्यायस्य ७६–८७ श्लोकाः द्रष्टव्याः ।

निषादः षाडवश्चैव गान्धारोऽथर्षभस्तथा। तथैव षड्जकैशिक्याः षड्जगान्धारमध्यमाः ॥२०६॥
तिसृणामपि जातीनां ग्रहा न्यासाश्च कीर्तिताः। गान्धार ऋषभश्चैव निषादः पञ्चमस्तथा ॥२१०॥
ग्रहाद्यंशाश्च चत्वारस्तथैवान्त्याः प्रकीर्तिताः। षड्जश्चाप्यृषभश्चैव मध्यमः पञ्चमस्तथा ॥२११॥
मध्यमायां ग्रहांशौ तु गान्धारो धैवतस्तथा। निषादषड्जगान्धारा मध्यमाः पञ्चमस्तथा ॥२१२॥
गान्धारो रक्तगान्धार्यां गृहांशाः परिकीर्तिताः। अञ्चितर्षभयोगास्तु कैशिकांशा[1] ग्रहास्तथा ॥२१३॥
स्वराः सर्वे च विज्ञेयाः ग्रहांशौ षड्जमध्यमौ। एव त्रिषष्टिर्विज्ञेया ग्रहाश्चांशा स्वजातिषु ॥२१४॥
अशवच्च ग्रहा ज्ञेयाः सर्वास्वपि हि जातिषु। सर्वासामेव जातीनां त्रिजात्यास्तु गुणाः स्मृताः ॥२१५॥
षड्गुणास्तेषु विज्ञेया वर्द्धमानाः स्वरास्तथा। एकस्वरो द्विस्वरश्च त्रिस्वरोऽथ चतुःस्वरः ॥२१६॥
पञ्चस्वरस्तथा चैव षट्स्वरः सप्तकस्तथा। पूर्वमुक्तमिद त्वासां ग्रहांशपरिकल्पनम् ॥२१७॥
पञ्चैव तु भवेत् षड्जे निषादर्षभहीनतः। उपन्यासा भवन्त्यत्र गान्धारः पञ्चमस्तथा ॥२१८॥
न्यासश्चात्र भवेत् षष्ठो लोपो वै सप्तमर्षभौ। गान्धारस्य तु बाहुल्य तत्र कार्यं प्रयोक्तृभिः ॥२१९॥
आर्षभ्यास्तु तथा त्वंशौ निषादो धैवतस्तथा। एतावन्तो ह्युपन्यासा न्यासश्चाप्यार्षभस्तथा ॥२२०॥
धैवत्या धैवतश्चैव न्यासश्चैवार्षभः स्मृतः। उपन्यासा भवन्त्यत्र धैवतर्षभपञ्चमाः ॥२२१॥
षड्जपञ्चमहीनं च पञ्चस्वर्यं विधीयते। पञ्चम च विना चैव षाडवः परिकीर्तितः ॥२२२॥
आरोहणीयौ तौ कार्यौ लङ्घनीयौ तथैव च। निषादश्चर्षभश्चैव गान्धारो बलवांस्तथा ॥२२३।

दीच्यवामे षड्ज और मध्यम ये दो अंश तथा ग्रह हैं। आर्षभीमे धैवत, ऋषभ और निषाद ये तीन अंश और ग्रह है। नैषादिनीमे[2] षाडव, गान्धार और ऋषभ ये तीन अंश और ग्रह हैं। इसी प्रकार षड्ज कैशिकीमें षड्ज, गान्धार और मध्यम ये तीन अंश तथा ग्रह हैं ॥२०८-२०९॥ तीनो जातियोके ग्रह और न्यास कहे जा चुके हैं। गान्धार, ऋषभ, निषाद और पञ्चम ये चार ग्रहके आदि अंश है तथा षड्ज, ऋषभ, मध्यम और पञ्चम ये अन्त्य अंश कहे गये हैं ॥२१०-२११॥ मध्यमा जातिमे गान्धार और धैवत ये दो ग्रह एवं अंश हैं। निषाद, षड्ज, गान्धार, मध्यम और पञ्चम ये रक्तगान्धारीके ग्रह और अंश हैं। कैशिकीमे ऋषभ योगके साथ समस्त ग्रहोंसे युक्त समस्त स्वर हैं। इसमे षड्ज और मध्यम ये दो ग्रह और अंश हैं। इस प्रकार अपनी-अपनी जातियोंमें त्रेसठ ग्रह तथा इतने ही अंश जानना चाहिए ॥२१२-२१४॥ समस्त जातियोमे अंशोके ही समान ग्रह जानना चाहिए। समस्त जातियोंके गुण त्रिजातीय होते हैं ॥२१५॥ इनमे एकसे लेकर बढते-बढ़ते छहगुने स्वर हो जाते हैं और वे एक स्वर, दो स्वर, तीन स्वर, चार स्वर, पाँच स्वर, छह स्वर और सात स्वर—इस क्रमसे होते हैं। इन जातियोंमे ग्रह और अंश कल्पना पहले कही जा चुकी है ॥२१६-२१७॥ षड्जमें निषाद और ऋषभको छोड़कर शेष पाँच स्वर होते हैं और वहाँ गान्धार तथा पञ्चम अपन्यास होते है। षष्ठ स्वर न्यास होता है एवं ऋषभ तथा सप्तम स्वरका लोप होता है। इसमे प्रयोक्ताओंको गान्धारकी बहुलता करनी चाहिए ॥२१८-२१९॥ आर्षभीमें निषाद और धैवत ये दो अंश तथा ये ही दो उपन्यास होते हैं और आर्षभ न्यास होता है ॥२२०॥ धैवतीमे धैवत और आर्षभन्यास तथा धैवत, ऋषभ और पञ्चम ये उपन्यास होते हैं ॥२२१॥ इसमें षड्ज और पञ्चमको छोड़कर पाँच स्वरोका प्रयोग किया जाता है तथा पञ्चमको छोड़कर शेष पाडव कहा जाता है ॥२२२॥ पूर्वोक्त पञ्चस्वर्य और पाडव आरोहणीय और लङ्घनीय दोनों प्रकारके हैं। इसी प्रकार निषाद, ऋषभ और बलवान्

१. कैशिकीसग्रहास्तथा ख०।

२ नैषादिन्या निषादस्तु गान्धारश्चार्षभस्तथा।
अंशाश्च षड्ज कैशिक्याः षड्जगान्धारपञ्चमाः ॥७९॥
—ना० शा० अ० २८।

निषादश्च [1]निषादांशो गान्धारश्चर्षभस्तथा । एवमेते ह्युपन्यासा न्यासश्चैव तु सप्तमः ॥२२४॥
धैवत्या अपि कर्त्तव्यौ षाडवौडवितौ तथा । तद्वच्च लङ्घनीयौ तु बलवन्तौ तथैव च ॥२२५॥
अंशास्तु षड्जकैशिक्या ज्ञेयौ गान्धारपञ्चमौ । उपन्यासाश्च विज्ञेयाः षड्जपञ्चममध्यमाः ॥२२६॥
गान्धारश्च भवेन्न्यासो हीनस्वर्यं नवात्र तु । दौर्बल्यं चात्र कर्त्तव्यं धैवतस्यर्षभस्य च ॥२२७॥
षड्जश्च मध्यमश्चैव निषादो धैवतस्तथा । षड्जगोदीच्यवांशास्तु न्यासश्चैवात्र मध्यमः ॥२२८॥
उपन्यासस्तथा चैव धैवतः षड्ज एव तु । परस्परांशातिगमश्छन्दतश्च विधीयते ॥२२९॥
पञ्चमर्षभहीनं तु [2]पञ्चस्वर्यं तु तत्र वै । षड्जश्चाप्यर्षभश्चैव गान्धारश्च बली भवेत् ॥२३०॥
षड्जमध्यास्तु सर्वेषामुपन्यासास्तथैव च । षड्जश्च सप्तमश्चैव न्यासौ कार्यौ प्रयोक्तृभिः ॥२३१॥
[3]गान्धारसप्तमोपेतं [4]पञ्चस्वर्यं च तद् [5]भवेत् । षाडवः सप्तमोपेतः कार्यश्चैवात्र योगतः ॥२३२॥
सर्वस्वराणां सञ्चार इष्टवस्तु विधीयते । षड्जग्रामाश्रया ह्येताः विज्ञेयाः सप्त जातय ॥२३३॥
गान्धार्याः पञ्चधैवांशा धैवतर्षभवर्जिताः । षड्जश्च पञ्चमश्चैव ह्युपन्यासाः प्रकीर्त्तिताः ॥२३४॥
गान्धारोऽत्र भवेन्न्यासो षाडवर्षभसम्भवः । धैवतर्षभहीनं च तथा चौडवितं भवेत ॥२३५॥
लङ्घनीयौ च तौ नित्यमार्षभाद्धैवतं व्रजेत् । इति गान्धारविहितः स्वरन्यासांशसञ्चरः ॥२३६॥
लक्षणं रक्तगान्धार्या एव तत्समतां गतम् । बलवाँश्चैव तत्र स्याद्धैवतः पञ्चमस्तथा ॥२३७॥
गान्धारषड्जयोश्चाऽत्र सञ्चारो ह्युभय विना । [6]उपन्यासः समध्यस्तु मध्यमस्तु विधीयते ॥२३८॥
गान्धारोदीच्यवायास्तु विज्ञेयौ षड्जमध्यमौ । सप्तमश्च ततोऽन्यत्र षट्स्वर्यमृषभं विना ॥२३९॥

गान्धार भी आरोहणीय तथा लङ्घनीय दोनो प्रकारके हैं ॥२२३॥ निषाद, निषादका अंश, गान्धार और ऋषभ इस प्रकार ये उपन्यास हैं परन्तु सप्तम स्वर न्यास ही होता है ॥२२४॥ धैवती जातिमे भी षाडव और औडवितका प्रयोग करना चाहिए। ये दोनों ही पूर्वकी भाँति लङ्घनीय तथा आरोहणीय होते हैं ॥२२५॥ षड्ज कैशिकीके गान्धार और पञ्चम ये ग्रहांश है तथा षड्ज, पञ्चम और मध्यम ये उपन्यास हैं ॥२२६॥ यहाँपर गान्धार चाहे हीन स्वरवाला हो चाहे अधिक स्वरवाला हो न्यास होता है साथ ही इसके यहाँ धैवत तथा ऋषभ स्वरमें दुर्बलताका प्रयोग करना चाहिए ॥२२७॥ षड्ज, मध्यम, निषाद और धैवत "ये षड्जोदीच्यवाके अंश हैं, मध्यम न्यास हैं और धैवत तथा षड्ज उपन्यास हैं। यहाँ छन्दके अनुसार परस्परके अंशोमे व्यतिक्रम भी हो जाता है ॥२२८-२२९॥ जहाँ पञ्चम और ऋषभको छोड़कर शेष पाँच स्वर होते हैं वहाँ षड्ज, ऋषभ और गान्धार बलवान् होते हैं ॥२३०॥ षड्ज और मध्यम सबके उपन्यास हैं तथा षड्ज और सप्तम सबके न्यास हैं ॥२३१॥ पञ्चस्वर्य गान्धार और सप्तम स्वरसे युक्त होता है तथा षाडवको सप्तम स्वरसे युक्त अवश्य करना चाहिए ॥२३२॥ इन समस्त स्वरोका संचार इच्छानुसार किया जाता है। ये सात जातियाँ षड्ज ग्रामके आश्रय रहती हैं॥२३३॥ गान्धारी जातिमें धैवत और ऋषभको छोड़कर शेष पाँच ही अंश रहते हैं। षड्ज और पञ्चम उपन्यास होते हैं ॥२३४॥ इसमें षाडव और ऋषभसे उत्पन्न गान्धार न्यास होता है तथा धैवत और ऋषभसे रहित औडवित होता है॥२३५॥ यहाँ ऋषभ और धैवत नियमसे लङ्घनीय माने गये हैं और जब लङ्घन होता है तो ऋषभसे धैवतकी ओर ही होता है। इस प्रकार गान्धारी जातिके स्वर न्यास और अंशोंके संचारका वर्णन किया ॥२३६॥ रक्तगान्धारीका लक्षण इसी—गान्धारीके समान होता है। विशेषता यह है कि इसमें धैवत और पञ्चम स्वर बलवान् होते हैं ॥२३७॥ यहाँ धैवत और पञ्चमके विना गान्धार और षड्जका संचार होता है, तथा मध्य सहित मध्यम उपन्यास होता है ॥२३८॥ गान्धारोदीच्यवामे षड्ज, मध्यम और सप्तम

१. नषादोऽसौ म० । २ पंचमं यत्तु म० । ३. गान्धारं सप्तमोपेतं म० । ४. यवस्वर्यं ग० । ५. "गान्धारसप्तमोपेतं पचस्वर्यं विधीयते" नाट्यशास्त्रे । ६ उपन्यासो मध्यमस्तु म० ।

कार्यः स्वन्तरमार्गश्च न्यासोपन्यास एव च । गान्धारोदीच्यवायास्तु तत्र सर्वो विधिः स्मृतः ॥२४०॥
मध्यमायाः भवेदंशौ विना गान्धारसप्तमौ । एक एव ह्यपन्यासो न्यासश्चैव तु मध्यमः ॥२४१॥
गान्धारसप्तमापेतं पञ्चस्वर्यं विधीयते । षट्स्वरं चाप्यगान्धारं कर्त्तव्यं तु प्रयोगतः ॥२४२॥
षड्जमध्यमयोश्चात्र कार्यं बाहुल्यमेव हि । गान्धारलङ्घनं चात्र नित्यं कार्यं प्रयोक्तृभिः ॥२४३॥
मध्यमोदीच्यवायाः स्यादेको ह्यंशस्तु मध्यमः । शेषो विधिश्च कर्त्तव्यो मध्यमायास्तु यो भवेत् ॥२४४॥
[1]द्वावंशावथ पञ्चम्यामृषभः पञ्चमस्तथा । अपन्यासो भवेदेको न्यासश्चैव तु पञ्चमः ॥२४५॥
मध्यमाया विधिर्योऽत्र षाडवौडविते तथा । दौर्बल्यं चात्र कर्त्तव्यं षड्जगान्धारपञ्चमैः ॥२४६॥
कुर्यादत्र सञ्चारं पञ्चमस्यर्षभस्य च । गान्धारगमनं चैव कुर्यादपि च पञ्चमैः ॥२४७॥
अथ गान्धारपञ्चम्याः [2]पञ्चमोंऽशः प्रकीर्त्तितः । पञ्चमश्चर्षभश्चैव ह्यपन्यासः प्रकीर्त्तितः ॥२४८॥
[3]न्यासश्चैवात्र गान्धारः स च पूर्वस्वरो भवेत् । पञ्चम्यास्त्वथ गान्धार्याः सञ्चरः सविधीयते ॥२४९॥
ऋषभः पञ्चमश्चैव गान्धारोऽथ निषादवान् । चत्वारोऽंशास्तथा [4]ह्यान्ध्रया अपन्यासास्त एव च ॥२५०॥
गान्धारश्च तथा न्यासः षड्जापेतश्च षाडवः । गान्धारर्षभयोश्चापि सञ्चरस्तु परस्परम् ॥२५१॥
सप्तमस्य च षष्ठस्य न्यासगत्यनुपूर्वशः । षड्जस्य लङ्घनं चात्र नास्ति चौडवितं तथा ॥२५२॥

---

अंश जानना चाहिए । इसमें ऋषभके बिना छह स्वर होते हैं ॥२३९॥ इसमें अन्तरमार्ग, न्यास और अपन्यास करना चाहिए तथा उनमें गान्धारोदीच्यवाकी सब विधि स्मरणमें रखना चाहिए ॥२४०॥ मध्यमामें गान्धार और सप्तमको छोड़कर षड्ज, ऋषभ, मध्यम, पञ्चम और धैवत ये पाँच अंश होते हैं । इसमें एक मध्यम ही अपन्यास तथा न्यास रहता है ॥२४१॥ यहाँ गान्धार और सप्तमसे रहित पञ्चस्वर्य किया जाता है और कभी प्रयोगवश गान्धारको छोड़कर षट्स्वर्य भी किया जाता है ॥२४२॥ इसमें प्रयोक्ताओंको षड्ज और मध्यम स्वरकी बहुलता करनी चाहिए तथा गान्धार स्वरका लङ्घन निरन्तर करना चाहिए—उसे छोड़ते रहना चाहिए ॥२४३॥ मध्यमोदीच्यवामें एक ही मध्यम अंश होता है और शेष विधि जो मध्यमामें होती है वही इसमें करनी चाहिए ॥२४४॥ पञ्चमी जातिमें ऋषभ और पञ्चम ये दो अंश होते हैं तथा ये ही दो अपन्यास होते हैं परन्तु न्यास एक पञ्चम ही होता है ॥२४५॥ मध्यमाकी जो विधि बता आये हैं वह तथा षाडव और औडवित इसमें भी जानना चाहिए तथा इसमें षड्ज गान्धार और पञ्चम स्वरको दुर्बल करना चाहिए ॥२४६॥ यहाँ पञ्चम और ऋषभ स्वरका संचार करना चाहिए तथा पञ्चम स्वरके साथ गान्धार स्वरका भी संचार किया जा सकता है ॥२४७॥ गान्धार पञ्चमीका एक पञ्चम अंश ही कहा गया है तथा पञ्चम और ऋषभ ये दो उसके अपन्यास कहे गये है ॥२४८॥ इसमें गान्धार न्यास होता है और वह अपने पूर्व स्वरको लिये हुए होता है । पञ्चमी और गान्धारी जातिका परस्पर संचार भी किया जाता है ॥२४९॥ आन्ध्री जातिके ऋषभ, पञ्चम, गान्धार और निषाद ये चार अंश हैं तथा ये ही चार अपन्यास हैं ॥२५०॥ गान्धार न्यास है, तथा षड्जसे रहित षाडव-षड्स्वर्य है । यहाँ गान्धार और ऋषभ स्वरका परस्पर संचार होता है ॥२५१॥ कभी-कभी न्यासकी गतिके अनुसार षष्ठ और सप्तम

---

१ द्वादशावथ म० ।- द्वावंशावथ पञ्चम्या भवतः पञ्चमर्षभौ । अपन्यासो निषादश्च पञ्चमर्षभसंयुतः॥१२३॥ न्यासः पञ्चम एव स्यात् मध्यमर्षभहीनता । दुर्बलाश्चात्र कर्त्तव्या षड्जगान्धारमध्यमा.॥१२४॥ कुर्याच्चाप्यत्र सञ्चारं मध्यमस्यर्षभस्य च । गान्धारगमनं चात्र सप्तमात् सम्प्रयोजयेत् ॥१२५॥ —ना० शा० अध्याय २८ । कैशिक्यास्तु भवन्त्यंशाः सर्वे त्वर्षभवर्जिताः । एत एव ह्यपन्यासा न्यासौ गान्धारसप्तमौ ॥१३७॥ धैवतेऽंशे निषादे च न्यासः पञ्चम इष्यते ॥ —ना० शा० २८ अ० । २ पञ्च द्वांशाः प्रकीर्तिताः म०, ग० । ३. न्यासश्चैवानुगान्धारः म०, ग० । ४. चैते ह्युपन्याता ग० । चैव ह्युपन्याता न० ।

[1]नन्दयन्त्या अपि न्यासा अंशाश्चापि तथैव च। गान्धारो मध्यमश्चैव पञ्चमश्चैव नित्यशः ॥२५३॥
न षड्जो लङ्घनीयोऽंशो न चान्ध्रीसञ्चरः स्मृतः। लङ्घनं ह्यर्षभस्यात्र तच्च मन्द्रगतं स्मृतम् ॥२५४॥
तारे चापि ग्रहे कार्यस्तथा न्यासश्च नित्यशः। कर्मारव्यास्तथा ह्यंश ऋषभः पञ्चमस्तथा ॥२५५॥
धैवतश्च निषादोऽपि ह्यपन्यासः प्रकीर्तितः। पञ्चमश्च भवेन्न्यासो हीनस्वर्यस्तथैव च ॥२५६॥
गान्धारस्य विशेषेण सर्वतो गमनं भवेत्। कैशिक्यास्तु सषड्जायाः सर्वे चैवार्षभं विना ॥२५७॥
एत एव ह्युपन्यासा गान्धारः सप्तमो भवेत्। [2]धैवते सनिषादे च न्यासः पञ्चम एव च ॥२५८॥
अपन्यासः कदाचित् स ऋषभोऽभिविधीयते। [3]न्यार्षभ षाडवं चात्र धैवतश्चर्षभं विना ॥२५९॥
तथा [4]नौडवितं कुर्याद्बलिनश्चान्त्यपञ्चमाः। दौर्बल्यमृषभस्यात्र लङ्घनं च विशेषतः ॥२६०॥
सषड्जो मध्यमश्चात्र सञ्चारस्तु विधीयते। यथारसं बुधैर्योज्या जातयः स्वरसञ्चराः ॥२६१॥
इत्यादि स यथायोग्यं तथा गन्धर्वविस्तरे[5]। सुगीते वसुदेवेन श्रोतारो विस्मयं ययुः ॥२६२॥
तुम्बुरुर्नारदः किंवा गन्धर्वः किन्नरो ह्ययम्। वीणावादनमीदृक्षं कुतोऽन्यस्येति वेदनम् ॥२६३॥
विष्णुगीतक्रमोद्देशस्थानं गीतं सुवीणया। श्रुत्वा गन्धर्वसेनाऽभूद् विस्मिता च निरुत्तरा ॥२६४॥
तथा जयपताकायां वसुदेवेन संसदि। गृहीतायां समुत्तस्थौ गम्भीरः साधुनिस्वनः ॥२६५॥
अनुरागवती वव्रे वसुदेवं स्वभावतः। कण्ठे [6]कण्ठगुणं कन्या कुर्वती तस्य संसदि ॥२६६॥

स्वरका भी संचार होता है। इसमें षड्ज स्वरका लङ्घन और औडवित नहीं होता ॥२५२॥ जो न्यास, अंश तथा अपन्यास आन्ध्री जातिके हैं वे ही नन्दयन्तीके भी हैं। इसमें गान्धार, मध्यम और पञ्चम स्वर नित्य रहते हैं ॥२५३॥ इसमें षड्ज स्वर लङ्घनीय नहीं हैं और न आन्ध्रीके समान इसमें संचार ही होता है। इसमें ऋषभ स्वरका लङ्घन होता है और वह मन्द्र-गतिके समय होता है ॥२५४॥ तार ग्रहमें भी निरन्तर उसीके अनुरूप न्यास करना चाहिए। कर्मारवी जातिमें ऋषभ, पञ्चम, धैवत और निषाद ये चार अंश कहे गये हैं तथा ये ही चार अपन्यास बतलाये गये हैं। इसमें पञ्चम न्यास होता है और वह हीनस्वर्य होता है ॥२५५-२५६॥ यहाँ गान्धार स्वरका विशेष रूपसे सर्वत्र गमन होता है। षड्जा सहित कैशिकीमें ऋषभ-को छोड़कर शेष सभी अंश और अपन्यास माने गये हैं। गान्धार और सप्तममें दो न्यास हैं परन्तु धैवत और निषाद अंशमें एक पञ्चम ही न्यास होता है ॥२५७-२५८॥ कभी-कभी इसमें ऋषभ भी न्यास हो जाता है। इसमें षाडव ऋषभसे रहित होता है तथा धैवत ऋषभके विना प्रयुक्त होता है। यहाँ औडवित नहीं करना चाहिए, अन्तिम और पञ्चम स्वरको बलवान् करना चाहिए तथा ऋषभको दुर्बल करना चाहिए और उसीका विशेष रूपसे लङ्घन करना चाहिए ॥२५९-२६०॥ इसमें षड्ज और मध्यमका संचार किया जाता है। इस प्रकार स्वरोंमें संचार करनेवाली जातियाँ कहीं। विद्वान् इनका रसके अनुसार प्रयोग करें ॥२६१॥

इस प्रकार गन्धर्व शास्त्रके विस्तारके साथ जब वसुदेवने यथायोग्य उत्तम गाना गाया तब सभी श्रोता आश्चर्यको प्राप्त हो गये ॥२६२॥ लोग कहने लगे कि यह क्या तुम्बुरु है? या नारद है? या गन्धर्व है? अथवा किन्नर है क्योंकि ऐसी वीणा बजाना किसी दूसरेको कहाँ आ सकती है? ॥२६३॥ बलिको बाँधते समय नारद आदिने विष्णुकुमार मुनिका जिस रूपसे स्तवन किया था वसुदेवने वीणा बजाकर वही गाया जिसे सुनकर गन्धर्वसेना आश्चर्यसे चकित एवं निरुत्तर हो गई ॥२६४॥ इस प्रकार जब सभामें विजयपताका वसुदेवने ग्रहण की तब चारों ओरसे 'साधु-साधु' 'ठीक-ठीक'का जोरदार शब्द गूँज उठा ॥२६५॥ स्वाभाविक अनुरागसे भरी

१ मन्दयन्त्या म०। २ धैवतं सनिषादे च म०, ग०। ३. विगतम् आर्षभं यस्मात् तत्। ४. तथा चौडवितं कुर्याद्बलिनश्चात्र पञ्चमः म०। ५. विस्तारे म०। ६. मालाम्।

गन्धर्वं इव देवोऽसौ वृतो गन्धर्वकन्यया । गान्धर्वसेनया हर्षसम्बन्धं जगतो व्यधात् ॥२६७॥
चारुदत्तस्ततस्तुष्टो यथोक्तविधिना ततः । [1]विवाहं मगधाधीश निरवर्त्तयदेतयोः ॥२६८॥
सुग्रीवश्च यशोग्रीव उपाध्यायौ च कन्यके । वितीर्य वसुदेवाय नितान्तं तोषमापतुः ॥२६९॥
कलागुणविदग्धाभिस्ताभिरानकदुन्दुभिः[2] । रामाभिरभिरामाभिश्चिरं चिक्रीड तत्र सः ॥२७०॥

स्रग्धरावृत्तम्

लब्ध्वा लुब्धेन रन्ध्रं कथमपि हरता वैरिणा खेऽतिदूरं
नीत्वा मुक्तं पतन्तं गतशरणमधः पद्मखण्डोपधानम् ।
कृत्वा यः शीघ्रमस्मिन्झटिति घटयति प्राज्यलाभैः पुमांसं
कर्तुं भव्यस्तमेकं पथि जिनकथिते धर्मबन्धुं यतध्वम् ॥२७१॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ गान्धर्वसेनावर्णनो नाम एकोनविंशतितमः सर्गः ॥१९॥*

---

गन्धर्वसेनाने सभामें ही वसुदेवके गलेमें माला डालकर उनका वरण किया ॥२६६॥ उस समय गन्धर्व-कन्यासे वृत गन्धर्वके समान गन्धर्वसेनासे वृत वसुदेवने समस्त जगत्को हर्षित कर दिया ॥२६७॥ तदनन्तर गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक ! कन्याके पिता चारुदत्तने सन्तुष्ट होकर दोनोंका विधिपूर्वक विवाह कर दिया ॥२६८॥ उपाध्याय सुग्रीव और यशोग्रीव भी अपनी-अपनी कन्याएँ वसुदेवके लिए प्रदान कर सन्तोषको प्राप्त हुए ॥२६९॥ अनेक कलाओं और गुणोंमे चतुर उन सुन्दर स्त्रियोंके साथ वसुदेव वहाँ चिरकालतक क्रीड़ा करते रहे ॥२७०॥ लोभसे भरा वैरी विद्याधर छिद्र पा जिसे हरकर आकाशमे बहुत दूर ले गया और वहाँसे अशरण अवस्थामे जिसे कमल वनमे नीचे छोड़ा ऐसे पुरुषको भी जो शीघ्र ही उत्कृष्ट लाभोंसे युक्त करता है हे भव्यजनो ! तुम जिन-कथित मार्गमे उस एक धर्म रूप बन्धुको प्राप्त करनेका प्रयत्न करो ॥२७१॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें गन्धर्वसेना कन्याका वर्णन करनेवाला उन्नीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥१९॥*

---

१ विवाहो मगधाधीशो (?) म० । २. वसुदेवः ।

# विंशतितमः सर्गः

अथापृच्छत्पृथुश्रीकः श्रेणिकोऽत्र गणेश्वरम्। कथं विष्णुकुमारेण विभो वलिरवध्यत ॥१॥
श्रमणादिगणमुख्यश्च शृणु श्रेणिक ! वैष्णवीम्। दृष्टिशुद्धिकरीं श्रव्यां सत्कथां कथयामि ते ॥२॥
उज्जयिन्यामभूद्राजा श्रीधर्मा नाम विश्रुतः। श्रीमती श्रीमती तस्य महादेवी महागुणा ॥३॥
चत्वारो मन्त्रिणश्चास्य मन्त्रमार्गविदो वलिः। वृहस्पतिश्च नमुचिः प्रह्लाद इति चाश्रिताः ॥४॥
अन्यदा श्रुतपारस्थः सप्तसप्तशतसंयतः। आगत्याकम्पनस्तस्थौ वाह्योद्याने महामुनिः ॥५॥
वन्दनार्थं नृपो लोकं निर्यान्तमिव सागरम्। प्रासादस्थस्तदालोक्य मन्त्रिणोऽपृच्छदित्यसौ ॥६॥
अकालयात्रया लोकः क्व यातीति ततो वलिः। गजज्ञानिनो द्रष्टुं श्रमणानित्यवेदयत् ॥७॥
ततो जिगमिषू राजा निषिद्धोऽपि बलाद् ययौ। मन्त्रिणोऽपि सहागत्य दृष्ट्वा किञ्चिदवीवदन् ॥८॥
गुर्वादेशाच्च सङ्घोऽपि स्थितो मौनसुपाश्रितः। यान्तः प्रतिनिवृत्यामी संमुखं वीक्ष्य योगिनम् ॥९॥
अनूनुदन्नृपाध्यक्षं मिथ्यामार्गविमोहिताः। प्रमाणमार्गतस्तान् स जिगाय श्रुतसागरः ॥१०॥
स्थितं प्रतिमया रात्रौ जिघांसूंस्तांश्च तद्दिवा। देवतास्तम्भितान् दृष्ट्वा राजा देशादपाकरोत् ॥११॥
तदा नागपुरे चक्री महापद्म इतीरितः। अष्टौ च कन्यकास्तस्य ताश्च विद्याधरैर्हृताः ॥१२॥

अथानन्तर विशाल लक्ष्मीके धारक राजा श्रेणिकने गौतम गणधरसे पूछा कि हे विभो! विष्णु कुमार मुनिने वलिको क्यों बाँधा था ? ॥१॥ इसके उत्तरमें गौतम गणपतिने कहा कि हे श्रेणिक ! तू सम्यग्दर्शनको शुद्ध करनेवाली विष्णुकुमार मुनिकी मनोहारिणी कथा सुन, मैं तेरे लिए कहता हूँ ॥२॥

किसी समय उज्जयिनी नगरीमे श्रीधर्मा नामका प्रसिद्ध राजा रहता था। उसकी श्रीमती नामकी पटरानी थी। वह श्रीमती वास्तवमे श्रीमती—उत्तम शोभासे सम्पन्न और महा गुणवती थी ॥३॥ राजा श्रीधर्माके वलि, वृहस्पति, नमुचि और प्रह्लाद ये चार मन्त्री थे। ये सभी मन्त्री मन्त्र मार्गके जानकार थे ॥४॥ किसी समय श्रुतके पारगामी तथा सात सौ मुनियोसे सहित महा-मुनि अकम्पन आकर उज्जयिनीके वाह्य उपवनमें विराजमान हुए ॥५॥ उन महामुनिकी वन्दनाके लिए नगरवासी लोग सागरकी तरह उमड़ पड़े। महलपर खड़े हुए राजाने नगरवासियोंको देख मन्त्रियोंसे पूछा कि ये लोग असमयकी यात्रा द्वारा कहाँ जा रहे हैं ? तब वलिने उत्तर दिया कि हे राजन् ! ये लोग अज्ञानी दिगम्बर मुनियोंकी वन्दनाके लिए जा रहे हैं ॥६–७॥ तदनन्तर राजा श्रीधर्माने भी वहाँ जानेकी इच्छा प्रकट की। यद्यपि मन्त्रियोंने उसे वहुत रोका तथापि वह जवर्दस्ती चल ही पड़ा। अन्तमें विवश हो मन्त्री भी राजाके साथ गये और मुनियोंके दर्शनकर कुछ विवाद करने लगे ॥८–९॥ उस समय गुरुकी आज्ञासे सव मुनि सङ्घ मौन लेकर वैठा था इसलिए ये चारों मन्त्री विवश होकर लौट आये। लौटकर आते समय उन्होने सामने एक मुनिको देखकर राजाके समक्ष छेड़ा। सव मन्त्री मिथ्यामार्गमें मोहित तो थे ही इसलिए श्रुतसागर नामक उक्त मुनिराजने उन्हें जीत लिया ॥ १०॥ उसीदिन रात्रिके समय उक्त मुनिराज प्रतिमा योगसे विराजमान थे कि सव मन्त्री उन्हें मारनेके लिए गये परन्तु देवने उन्हें कीलित कर दिया। यह देख राजाने उन्हें अपने देशसे निकाल दिया ॥११॥

उस समय हस्तिनापुरमें महापद्म नामक चक्रवर्ती रहता था। उसकी आठ कन्याएँ थीं

१. उज्जयिन्यां भवेद्राजा म० । २. श्रीधर्मा म० । ३ निर्यातमिव म० । ४. अनूनुदं म०

आनीताः शुद्धशीलास्ताः सवेगिन्यः प्रवव्रजुः । तेऽपि सवेगिनोऽष्टौ च खेचरा. तपसि स्थिताः ॥१३॥
चक्रवर्ती च तद्धेतोः पद्मं लक्ष्मीमतीसुतम् । ज्येष्ठ राज्ये निधायान्यदेहोऽदीक्षिष्ट विष्णुना ॥१४॥
तपो विष्णुकुमारोऽसौ रत्नत्रयधरस्तपन् । निधिर्बभूव लब्धीनां नदीनां वा नदीपतिः ॥१५॥
नवराज्यस्थमागत्य पद्म बलिपुरोगमाः । मन्त्रिणोऽशिश्रियन् देशकालावस्थाविदस्तथा ॥१६॥
स्थित सिंहवल दुर्गे पद्मं वल्युपदेशतः । गृहीत्वाऽऽह गृहाणेष्ट वरीत्वेति [1]वलि तदा ॥१७॥
तं प्रणम्य विदग्धोऽसौ हस्तन्यासं न्यधाद् वरम् । ततः सन्तोषिणा तेषां काले याति कदाचन ॥१८॥
आगत्याकम्पनाचार्यस्तदा नागपुर शनैः । मुनीनामग्रहीद् योगं चातुर्मास्यावधिं वहिः ॥१९॥
ततस्ते मन्त्रिणो भीताः शङ्काविषमुपागताः । तदपाकरणोपायं चिन्तयन्ति स्म सस्मयाः ॥२०॥
अब्रवीद् बलिराश्रित्य पद्मं राजन् ! वरस्त्वया । दत्तः स दीयतां मेऽद्य राज्य सप्तदिनावधि ॥२१॥
दत्तं गृहाण ते राज्यमित्युक्त्वाऽदृश्यवत् स्थित. । राज्यस्थोऽपि बलिस्तेषामुपद्रवमकारयत् ॥२२॥
यतीनभ्यन्तरीकृत्य परितोऽहर्निशं कृतम्[2] । पत्रधूमादिकोच्छिष्टशरावोत्सर्जनादिकम् ॥२३॥
उपसर्गसहास्तेऽपि कायोत्सर्गेण योगिनः । तस्थुः सालम्बमादाय प्रत्याख्यानं ससूरयः ॥२४॥
तस्मिन् काले गुरुर्विष्णोर्मिथिलायामवस्थितः । दिव्यज्ञानी जगौ ध्यात्वा स संयुक्तोऽनुकम्पया ॥२५॥

और आठ विद्याधर उन्हें हरकर ले गये थे। शुद्ध शीलको धारण करनेवाली वे कन्याएँ जब वापिस लाई गईं तो उन्होंने संसारसे विरक्त हो दीक्षा धारण कर ली। उधर संसारसे विरक्त हो वे आठ विद्याधर भी तप करने लगे ॥१२-१३॥ इस घटनासे चरमशरीरी महापद्म चक्रवर्ती भी संसारसे विरक्त हो गया जिससे उसने लक्ष्मीमती रानीसे उत्पन्न पद्म नामक बड़े पुत्रको राज्य देकर छोटे पुत्र विष्णु कुमारके साथ दीक्षा धारण कर ली ॥१४॥ जिस प्रकार सागर नदियोंका भाण्डार होता है उसी प्रकार रत्नत्रयके धारी एवं तप तपने वाले विष्णुकुमार मुनि अनेक ऋद्धियोंके भाण्डार हो गये ॥१५॥ देशकालकी अवस्थाको जाननेवाले बलि आदि मन्त्री नये राज्यपर आरूढ़ राजा पद्मकी सेवा करने लगे ॥१६॥ उस समय राजा पद्म, बलि मन्त्रीके उपदेशसे किलेमें स्थित सिंहवल राजाको पकड़नेमें सफल हो गया इसलिए उसने बलिसे कहा कि वर माँगकर इष्ट वस्तुको ग्रहण करो ॥१७॥ बलि बड़ा चतुर था इसलिए उसने प्रणामकर उक्त वरको राजा पद्मके हाथमें धरोहर रख दिया अर्थात् 'अभी आवश्यकता नहीं है जब आवश्यकता होगी तब माँग लूँगा' यह कहकर अपना वर धरोहर रूप रख दिया। तदनन्तर बलि आदि चारों मन्त्रियोंका सन्तोष पूर्वक समय व्यतीत होने लगा ॥१८॥

अथानन्तर किसी समय धीरे-धीरे विहार करते हुए अकम्पनाचार्य, अनेक मुनियोंके साथ हस्तिनापुर आये और चार माहके लिए वर्षायोग धारण कर नगरके बाहर विराजमान हो गये ॥१९॥ तदनन्तर शङ्कारूपी विषको प्राप्त हुए बलि आदि मन्त्री भयभीत हो गये और अहंकारके साथ उन्हें दूर करनेका उपाय सोचने लगे ॥२०॥ बलिने राजा पद्मके पास आकर कहा कि राजन्! आपने मुझे जो वर दिया था उसके फलस्वरूप सात दिनका राज्य मुझे दिया जाय ॥२१॥ 'सँभाल, तेरे लिए सात दिनका राज्य दिया' यह कहकर राजा पद्म अदृश्यके समान रहने लगा। और बलि राज्य-सिंहासनपर आरूढ़ होकर उन अकम्पनाचार्य आदि मुनियोंपर उपद्रव करवाया ॥२२॥ उसने चारों ओरसे मुनियोंको घेरकर उनके समीप पत्तोंका धुआँ कराया तथा जूठन व कुल्हड़ आदि फिकवाये ॥२३॥ अकम्पनाचार्य सहित सब मुनि 'यदि उपसर्ग दूर होगा तो आहार-विहार करेंगे अन्यथा नहीं' इस प्रकार सावधिक संन्यास धारण कर उपसर्ग सहते हुए कायोत्सर्गसे खड़े हो गये ॥२४॥

उस समय विष्णुकुमार मुनिके अवधिज्ञानी गुरु मिथिला नगरीमें थे। वे अवधिज्ञानसे

१. वलस्तदा म० । २ कृत. म० ।

आचार्याकम्पनादीनां सप्तशतयोगिनाम् । वर्त्ततेऽभूतपूर्वोऽयमुपसर्गोऽद्य दारुणः ॥२६॥
क्षुल्लकः पुष्पदन्तस्तं क्व नाथेत्यतिसम्भ्रमः । अप्राक्षीदित्यथ प्राह स हास्तिनपुरे स्फुटम् ॥२७॥
कुतोऽपवर्त्तते नाथ स इत्युक्ते जगौ गुरुः । प्राप्तवैक्रियसामर्थ्याद्विष्णोर्जिष्णोर्विधृष्यतः ॥२८॥
तस्मै स क्षुल्लको गत्वा तमुदन्तं न्यवेदयत् । विक्रियालब्धिसद्भावपरीक्षामकरोन्मुनिः ॥२९॥
बाहुः प्रसारितस्तेन गिरिभित्तौ विभिद्यताम् । [1]अरुद्धप्रसरो दूरं सहसाप्सु यथा तथा ॥३०॥
ज्ञातलब्धिपरिप्राप्तिर्जिनशासनवत्सलः । गत्वा पद्मं मुनिः प्राह प्रणतं प्रणतप्रियः ॥३१॥
पद्मराज ! किमारब्धं भवता राज्यवर्त्तिना । न वृत्तं कौरवेष्वत्र कदाचिदपि यद्भुवि ॥३२॥
अनार्यजनसंवृत्तमुपसर्गं तपस्विनाम् । निवर्त्तयेन्नृपस्तस्य प्रवृत्तिस्तु कुतस्ततः ॥३३॥
निर्वाप्यते ज्वलन्नाग्निर्जलेन सुमहानपि । उत्तिष्ठेद् यद्यसौ तस्मात्तस्य शान्तिः कुतोऽन्यतः ॥३४॥
[2]नन्वाऽऽज्ञाफलमैश्वर्यमाज्ञादुर्वृत्तशासनम् । ईश्वरः स्थाणुरप्युक्तः क्रियाशून्यो[3] यदीश्वरः ॥३५॥
तन्निवर्त्तय दुर्वृत्ताद्बलिमाशु पशूपमम् । प्रद्वेषः कोऽस्य मित्रारिसमभावेषु साधुषु ॥३६॥
साधोः शीतलशीलस्य[4] तापनं न हि शान्तये । गाढतप्तो दहत्येव तोयात्मा विकृतिं गतः ॥३७॥

विचार कर तथा दयासे युक्त हो कहने लगे कि हा ! आज अकम्पनाचार्य आदि सात सौ मुनियो-पर अभूतपूर्व दारुण उपसर्ग हो रहा है ॥२५-२६॥ उस समय उनके पास पुष्पदन्त नामका क्षुल्लक बैठा था। गुरुके मुखसे उक्त दयार्द्र वचन सुन उसने बड़े संभ्रमके साथ पूछा कि हे नाथ ! वह उपसर्ग कहाँ हो रहा है ? इसके उत्तरमें गुरुने स्पष्ट कहा कि हस्तिनापुरमें ॥२७॥ क्षुल्लकने पुनः कहा कि हे नाथ ! यह उपसर्ग किससे दूर हो सकता है ? इसके उत्तरमें गुरुने कहा कि जिसे विक्रिया ऋद्धिकी सामर्थ्य प्राप्त है तथा जो इन्द्रको भी धौंस दिखानेमें समर्थ है ऐसे विष्णुकुमार मुनिसे यह उपसर्ग दूर हो सकता है ॥२८॥ क्षुल्लक पुष्पदन्तने उसी समय जाकर विष्णुकुमार मुनिसे यह समाचार कहा और उन्होंने 'विक्रिया ऋद्धि प्राप्त हुई है या नहीं ?' इसकी परीक्षा की ॥२९॥ उन्होंने परीक्षाके लिए सामने खड़ी पर्वतकी दीवालके आगे अपनी भुजा फैलाई सो वह भुजा, पर्वतकी उस दीवालको भेदनकर विना किसी रुकावटके दूरतक इस तरह आगे बढ़ती गई जिस तरह मानो पानीमें ही बढ़ी जा रही हो ॥३०॥

तदनन्तर जिन्हें ऋद्धिकी प्राप्तिका निश्चय हो गया था, जो जिनशासनके स्नेही थे और नम्र मनुष्योंके लिए अत्यन्त प्रिय थे ऐसे विष्णुकुमार मुनि उसी समय विनयावनत राजा पद्मके पास जाकर उससे बोले कि हे पद्मराज ! राज्य पाते ही तुमने यह क्या कार्य प्रारम्भ कर रक्खा ? ऐसा कार्य तो कुरुवंशियोंमें पृथिवीपर कभी हुआ ही नहीं ॥३१-३२॥ यदि कोई दुष्टजन तपस्वी-जनोंपर उपसर्ग करता है तो राजाको उसे दूर करना चाहिए। फिर राजासे ही इस उपसर्गकी प्रवृत्ति क्यों हो रही है ? ॥३३॥ हे राजन् ! जलती हुई अग्नि कितनी ही महान् क्यों न हो अन्तमें जलके द्वारा शान्त कर दी जाती है फिर यदि जलसे ही अग्नि उठने लगे तो अन्य किस पदार्थसे उसकी शान्ति हो सकती है ? ॥३४॥ निश्चयसे ऐश्वर्य, आज्ञारूप फलसे सहित है अर्थात् ऐश्वर्यका फल आज्ञा है और आज्ञा दुराचारियोंका दमन करना है, यदि ईश्वर—राजा इस क्रियासे शून्य है—दुष्टोंका दमन करनेमें समर्थ नहीं है तो फिर ऐसे ईश्वरको स्थाणु—ठूँठ भी कहा है अर्थात् वह नाममात्रका ईश्वर है ॥३५॥ इसलिए पशुतुल्य बलिको इस दुष्कार्यसे शीघ्र ही दूर करो। मित्र और शत्रुओंपर समान भाव रखनेवाले मुनियोंपर इसका यह द्वेष क्या है ? ॥३६॥ शीतल स्वभावके धारक साधुको सन्ताप पहुँचाना शान्तिके लिए नहीं है क्योंकि जिस प्रकार अधिक तपाया हुआ पानी विकृत होकर जला ही देता है उसी प्रकार अधिक

१. अरुद्धः प्रसरः म० । २. न त्वाज्ञा म० । ३ उक्तक्रियाशून्यो म० । ४ शीतलशीतस्य म० ।

धीराः प्रच्छन्नसामर्थ्या[1] गाढावष्टब्धमूर्तयः । साधवोऽपि कदाचित् स्युर्दाहका ननु चाग्निवत् ॥३८॥
तेन ते यावदायाति नापायो वल्युपेक्षणम् । नृप ! तावन्निवर्त्तस्व मोपेक्षस्व स्वतोऽन्यतः ॥३९॥
पद्मस्ततो नतः प्राह नाथ ! राज्यं मया बलेः । सप्ताहावधिकं दत्तं नाधिकारोऽधुनाऽत्र मे ॥४०॥
त्वमेव भगवन् ! गत्वा शाधि ते कुरुते वचः । वलिर्दाक्षिण्यतोऽक्षूणादित्युक्ते वलिमाप सः ॥४१॥
आह चैनमथो साधो ! किं दिनार्द्धनिमित्तकम् । सवर्द्धनमधर्मस्य कुरुषे कर्म गर्हितम् ॥४२॥
तपःकर्मैकनिष्ठैस्तैः किमनिष्टमनुष्ठितम् । वरिष्ठेन त्वया येषु कनिष्ठेनेव यत्कृतम् ॥४३॥
स्वकर्मबन्धभीरुत्वान्नान्यानिष्टं कदाचन । तपस्विनो विचेष्टन्ते मनोवाक्कायकर्मभिः ॥४४॥
तदित्थमुपशान्तेषु न ते युक्तं दुरीहितम् । उपसंहर शान्त्यर्थमुपसर्गं प्रमादजम् ॥४५॥
ततो वलिरुवाचामी यान्ति मे यदि राज्यतः । तदा निरुपसर्गः स्यादन्यथा तदवस्थितिः ॥४६॥
विष्णुरूचे स्वयोगस्था न यान्ति पदमप्यतः । कुर्वन्त्यमी तनुत्यागं न व्यवस्थितिलङ्घनम् ॥४७॥
अनुमन्यस्व मे भूमिं स्थातुं तेषां पदत्रयम् । मातिकर्कशमात्मानं कुर्वयाचकयाचितः ॥४८॥
अनुमन्याब्रवीदित्थं तद्बहिः पदमप्यमी । यद्यतीयुस्ततो दण्ड्या न मे दोषोऽत्र विद्यते ॥४९॥
तदा हि पुरुषो लोके प्रत्यवायेन युज्यते । यदा प्रच्यवते वाक्यात् न तु वाक्यस्य पालकः ॥५०॥

दुःखी किया हुआ साधु विकृत होकर जला ही देता है—शाप आदिसे नष्ट ही कर देता है ॥३७॥ जो धीर-वीर हैं, जिनकी सामर्थ्य छिपी हुई है और जिन्होंने अपने शरीरको अच्छी तरह वश कर लिया है ऐसे साधु भी कदाचित् अग्निके समान दाहक हो जाते हैं ॥३८॥ इसलिए हे राजन् ! जब तक तुम्हारे ऊपर कोई बड़ा अनिष्ट नहीं आता है तब तक तुम बलिके इस कुकृत्यके प्रति की जानेवाली अपनी उपेक्षाको दूर करो। स्वयं अपने तथा आश्रित रहनेवाले अन्य जनोंके प्रति उपेक्षा न करो ॥३९॥

तदनन्तर राजा पद्मने नम्रीभूत होकर कहा कि हे नाथ ! मैंने बलिके लिए सात दिनका राज्य दे रक्खा है इसलिए इस विषयमें मेरा अधिकार नहीं है ॥४०॥ हे भगवन् ! आप स्वयं ही जाकर उसपर शासन करें आपके अखण्ड चातुर्यसे बलि अवश्य ही आपकी बात स्वीकृत करेगा। राजा पद्मके ऐसा कहनेपर विष्णुकुमार मुनि बलिके पास गये ॥४१॥ और बोले कि हे भले आदमी ! आधे दिनके लिए अधर्मको बढ़ानेवाला यह निन्दित कार्य क्यों कर रहा है ? ॥४२॥ अरे ! एक तपरूप कार्यमें ही लीन रहनेवाले उन मुनियोंने तेरा क्या अनिष्ट कर दिया जिससे तूने उच्च होकर भी नीचकी तरह उनपर यह कुकृत्य किया ॥४३॥ अपने कर्मबन्धसे भीरु होनेके कारण तपस्वी मन, वचन, कायसे कभी दूसरेका अनिष्ट नहीं करते ॥४४॥ इसलिए इस तरह शान्त मुनियोंके विषयमें तुम्हारी यह दुश्चेष्टा उचित नहीं है। यदि शान्ति चाहते हो तो शीघ्र ही इस प्रमादजन्य उपसर्गका संकोच करो ॥४५॥ तदनन्तर बलिने कहा कि यदि ये मेरे राज्यसे चले जाते हैं तो उपसर्ग दूर हो सकता है अन्यथा उपसर्ग ज्योंका-त्यों बना रहेगा ॥४६॥ इसके उत्तरमें विष्णुकुमार मुनिने कहा कि ये सब आत्मध्यानमें लीन हैं इसलिए यहाँसे एक डग भी नहीं जा सकते। ये अपने शरीरका त्याग भले ही कर देंगे पर व्यवस्थाका उल्लंघन नहीं कर सकते ॥४७॥ उन मुनियोंके ठहरनेके लिए मुझे तीन डग भूमि देना स्वीकृत करो। अपने आपको अत्यन्त कठोर मत करो। मैंने कभी किसीसे याचना नहीं की फिर भी इन मुनियोंके ठहरनेके निमित्त तुमसे तीन डग भूमिकी याचना करता हूँ अतः मेरी बात स्वीकृत करो ॥४८॥ विष्णुकुमार मुनिकी बात स्वीकृत करते हुए बलिने कहा कि यदि ये इस सीमाके बाहर एक डगका भी उल्लंघन करेंगे तो दण्डनीय होंगे इसमें मेरा अपराध नहीं है ॥४९॥ क्योंकि लोकमें मनुष्य

१ सुगाढा बद्ध -म० ।

तं छलव्यवहारस्थमविनेयमनार्जवम् । दुष्टाहिमिव दुःशीलं वशीकर्तुं प्रचक्रमे ॥५१॥
मिनोमि पाप ! पश्य त्वं पदत्रयमितीरयन् । व्यजृम्भत महाकायो ज्योतिःपटलमास्पृशन् ॥५२॥
मेरावेकक्रमो न्यस्तो द्वितीयो मानुषोत्तरे । अलाभादवकाशस्य तृतीयोऽभ्रमदम्बरे ॥५३॥
तदा विष्णोः प्रभावेण क्षुभिते भुवनत्रये । किं किमेतदितिध्वाना जाताः किंपुरुषादयः ॥५४॥
अनुकर्णं मुनेस्तस्य वीणावंशादिवादिनः । मृदुगीताः सनारीकाः जगुर्गन्धर्वपूर्वकाः ॥५५॥
तस्य रक्ततलः पादो भ्रमन् स्वैरं नभस्यभात् । सङ्गीतकिन्नरादिस्त्रीमुखाब्जनखदर्पणः ॥५६॥
संक्षोभं मनसो विष्णो प्रभो संहर संहर । तपःप्रभावतस्तेऽद्य चलितं भुवनत्रयम् ॥५७॥
देवैर्विद्याधरैर्वीरैः श्रव्यगान्धर्ववीणिभिः । सिद्धान्तगीतिकागानैरुच्चैराकाशचारणैः ॥५८॥
इति प्रसाद्यमानोऽसौ शनैः संहृत्य विक्रियाम् । स्वभावस्थोऽभवद्भानुर्यथोत्पातशमेस्थितः[1] ॥५९॥
उपसर्गं विनाश्याशु बलिं बद्ध्वा सुरास्तदा । विनिगृह्य दुरात्मानं देशाद् दूरं निराकिरन् ॥६०॥
वीणाघोषोत्तरश्रेण्यौ खगानां किन्नरैः कृता । सिद्धकूटे महाघोषा सुघोषा दक्षिणे तटे ॥६१॥
कृत्वा शासनवात्सल्यमुपसर्गविनाशनात् । विष्णुः स्वगुरुपादान्ते विक्रियाशल्यमुज्झत् ॥६२॥

---

तभी आपत्तिसे युक्त होता है जब वह अपने वचनसे च्युत हो जाता है। अपने वचनका पालन करनेवाला मनुष्य लोकमें कभी आपत्तियुक्त नहीं होता ॥५०॥

तदनन्तर जो कपट-व्यवहार करनेमें तत्पर था, शिक्षाके अयोग्य था, कुटिल था और दुष्ट साँपके समान दुष्ट स्वभावका धारक था ऐसे उस बलिको वश करनेके लिए विष्णुकुमार मुनि उद्यत हुए ॥५१॥ 'अरे पापी ! देख, मैं तीन डग भूमिको नापता हूँ' यह कहते हुए उन्होंने अपने शरीरको इतना बड़ा बना लिया कि वह ज्योतिष्पटलको छूने लगा ॥५२॥ उन्होंने एक डग मेरुपर रक्खी दूसरी मानुषोत्तरपर और तीसरी अवकाश न मिलनेसे आकाशमें ही घूमती रही ॥५३॥ उस समय विष्णुके प्रभावसे तीनों लोकोंमें क्षोभ मच गया। किम्पुरुष आदि देव 'क्या है ? क्या है ?' यह शब्द करने लगे ॥५४॥ वीणा-बाँसुरी आदि बजानेवाले कोमल गीतोंके गायक गन्धर्वदेव अपनी-अपनी स्त्रियोंके साथ उन मुनिराजके समीप मनोहर गीत गाने लगे ॥५५॥ लाल-लाल तलुएसे सहित एवं आकाशमें स्वच्छन्दतासे घूमता हुआ उनका पैर अत्यधिक सुशोभित हो रहा था और उसके नख संगीतके लिए इकट्ठी हुई किन्नरादि देवोंकी स्त्रियोंको अपना-अपना मुख-कमल देखनेके लिए दर्पणके समान जान पड़ते थे ॥५६॥ 'हे विष्णो! हे प्रभो ! मनके क्षोभको दूर करो, दूर करो, आपके तपके प्रभावसे आज तीनों लोक चल-विचल हो उठे हैं' इस प्रकार मधुर गीतोंके साथ वीणा बजानेवाले देवों, धीर-वीर विद्याधरों तथा सिद्धान्त शास्त्रकी गाथाओंको गानेवाले एवं बहुत ऊँचे आकाशमें विचरण करनेवाले चारण ऋद्धिधारी मुनियोंने जब उन्हें शान्त किया तब वे धीरे-धीरे अपनी विक्रियाको संकोच कर उस तरह स्वभावस्थ हो गये—जिस तरह कि उत्पातके शान्त होनेपर सूर्य स्वभावस्थ हो जाता है—अपने मूल रूपमें आ जाता है ॥५७–५९॥ उस समय देवोंने शीघ्र ही मुनियोंका उपसर्ग दूर कर दुष्ट बलिको बाँध लिया और उसे दण्डित कर देशसे दूर कर दिया ॥६०॥ उस समय किन्नरदेव तीन वीणाएँ लाये थे उनमें घोषा नामकी वीणा तो उत्तरश्रेणिमें रहनेवाले विद्याधरोंको दी। महाघोषा सिद्धकूटवासियोंको और सुघोषा दक्षिणतटवासी विद्याधरोंको दी ॥६१॥ इस प्रकार उपसर्ग दूर करनेसे जिनशासनके प्रति वत्सलता प्रकट करते हुए विष्णुकुमार मुनिने सीधे गुरुके पास जाकर प्रायश्चित्त द्वारा विक्रियाकी शल्य छोड़ी ॥६२॥

---

१ यथोत्पातः समोत्थितः म० ।

तपो घोरमसौ कृत्वा कृत्वान्तं घातिकर्मणाम् । विहृत्य केवली विष्णुर्मोक्षमन्ते ययौ विभुः ॥६३॥
इद विष्णुकुमारस्य चरितं [1]दुरिताशनम् । यः शृणोति जनो भक्त्या दृष्टिशुद्धिं श्रयेत सः ॥६४॥

## शार्दूलविक्रीडितम्

स्वस्थानाच्चलयेदलं गुरुतरान् कामन्दरान्मन्दरां-
श्चन्द्रार्कानपि [2]पातयेत्करवलव्यापारत[3]ः पारतः ।
तोयेशान् विकिरेदुपप्लवयुतान्निर्मुक्तये मुक्तये
साधुः स्यात् किमु दुष्कर जिनतपःश्रीयोगिनां योगिनाम् ॥६५॥

*इति अरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ विष्णुकुमारमाहात्म्यवर्णनो नाम विंशः सर्गः ॥२०॥*

---

स्वामी विष्णुकुमार, घोर तपश्चरण कर तथा घातिया कर्मोंका क्षयकर केवली हुए और विहार कर अन्तमें मोक्षको प्राप्त हुए ॥६३॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि जो मनुष्य विष्णुकुमार मुनिके इस पापापहारी चरितको भक्तिपूर्वक सुनता है वह सम्यग्दर्शनकी शुद्धिको प्राप्त होता है ॥६४॥ साधु चाहे तो अतिशय विशाल मन्दराचलोंको भी स्वेच्छानुसार भयसे अपने स्थानसे विचलित कर सकता है, हथेलियोंके व्यापारसे सूर्य और चन्द्रमाको भी आकाशसे नीचे गिरा सकता है, उपद्रवोंसे युक्त लहराते हुए समुद्रोंको भी बिखेर सकता है और जो मुक्तिका पात्र नहीं है उसे भी मुक्ति प्राप्त करा सकता है, सो ठीक ही है क्योंकि जिनशासन प्रणीत तपोलक्ष्मीके धारक योगियोंके लिए क्या कठिन है ? अर्थात् कुछ भी नहीं ॥६५॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्यविरचित हरिवंशपुराणमें विष्णुकुमारका वर्णन करनेवाला बीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२०॥*

---

१ दुरितनाशनम् म० । २ पातयेदम्बरतल -म० । ३ व्यापारतोपारत. क० ।

# एकविंशतितमः सर्गः

अथ गान्धर्वसेनां तां कथञ्चित्खेचरान्वयाम् । अतिराजविभूतिं च चारुदत्तं निरूप्य सः ॥१॥
चारुगोष्ठीसुखास्वादश्चारुदत्तं यदूत्तमः । उदारचरितोऽपृच्छदुदारचरितप्रियः ॥२॥
[1]प्रतीक्ष्य कथमीदृश्यः सादृश्यपरिवर्जिताः । दैवपौरुषसूचिन्यः सम्पदो भवतार्जिताः ॥३॥
वद विद्याधरी चेयं कुतः स्तुत्या तवास्पदे । न्यवसद् वसुभिः पूर्णे वर्षत्कर्णामृतं मम ॥४॥
इति पृष्टोऽवदत्सोऽस्मै प्रहृष्टमतिरादरात् । साधु पृष्टमिदं धीर ! वच्मि ते शृणु वृत्तकम् ॥५॥
आसीदत्रैव वैश्येशश्चम्पायां सुमहाधनः । भानुदत्त इति ख्यातः सुभद्रा तस्य भामिनी ॥६॥
सम्यग्दर्शनसंशुद्धिनानाणुव्रतधारिणोः । काले याति सुखाम्भोधिमग्नयोर्यौवनस्थयोः ॥७॥
चिरायति तयोश्चित्तनयनामृतवर्षिणि । साक्षाद्गृहिफले श्रीमदपत्यमुखपङ्कजे ॥८॥
अर्हदायतने पूजां कुर्वाणावन्यदा च तौ । चारणश्रमणं दृष्ट्वा पुत्रोत्पत्तिमपृच्छताम् ॥९॥
अचिरेणैव तेनापि यतिना कृपया तयोः । प्रधानसुतसम्भूतिरादिष्टा पृष्टमात्रतः ॥१०॥
उत्पन्नश्चाचिरेणाहं तयोः प्रीतिकरः सुतः । चारुदत्ताभिधानश्च कृतः कृतमहोत्सवः ॥११॥
कृताणुव्रतदीक्षश्च ग्राहितः सकलाः कलाः । बालचन्द्रः परां वृद्धिं बान्धवाम्भोनिधेरधात् ॥१२॥

---

अथानन्तर जिन्हें उत्तमोत्तम गोष्ठियोंके सुखका स्वाद था, जो स्वयं उदार चरितके धारक थे और उदारचरितके धारक मनुष्योंके लिए अत्यन्त प्रिय थे ऐसे यदुवंशशिरोमणि वसुदेव, किसी तरह विद्याधरोंके कुलमें उत्पन्न गान्धर्वसेनाको एवं राजाओंकी विभूतिको तिरस्कृत करनेवाले चारुदत्तको देखकर उनसे पूछने लगे कि—हे पूज्य ! जो अपनी तुलना नहीं रखतीं तथा जो आपके भाग्य और पुरुषार्थ दोनोंको सूचित करनेवाली हैं ऐसी ये सम्पदाएँ आपने किस तरह प्राप्त कीं ? कहिए कि यह प्रशंसनीय विद्याधरी, धन-धान्यसे परिपूर्ण आपके भवनमें निवास करती हुई मेरे कानोंमें अमृतकी वर्षा क्यों कर रही है ?॥१-४॥ वसुदेवके द्वारा इस प्रकार पूछे जानेपर चारुदत्त बहुत ही प्रसन्न हुआ और आदरके साथ कहने लगा कि हे धीर ! तुमने यह ठीक पूछा है। अच्छा, ध्यानसे सुनो मैं तुम्हारे लिए अपना वृत्तान्त कहता हूँ ॥५॥

इसी चम्पापुरीमें अतिशय धनाढ्य भानुदत्त नामका वैश्यशिरोमणि रहता था। उसकी स्त्रीका नाम सुभद्रा था ॥६॥ सम्यग्दर्शनकी विशुद्धताके साथ नाना अणुव्रतोंको धारण करनेवाले सुखरूपी सागरमें निमग्न एवं पूर्ण यौवनसे सुशोभित उन दोनोंका समय सुखपूर्वक बीत रहा था ॥७॥ तदनन्तर किसी समय जब कि उन दोनोंके चित्त और नेत्रोंके लिए अमृत बरसाने वाला एवं गृहस्थीका साक्षात् फलस्वरूप, भाग्यशाली पुत्रका मुख कमल विलम्ब कर रहा था अर्थात् उन दोनोंके जब पुत्र उत्पन्न होनेमें विलम्ब दीखा तब वे दोनों मन्दिरमें पूजा कर रहे थे उसी समय चारणऋद्धिधारी मुनिके दर्शन कर उन्होंने उनसे पुत्रोत्पत्तिकी बात पूछी ॥८-९॥ पूछते ही उन मुनिराजने दोनों दम्पतियोंपर दया कर कहा कि तुम्हारे शीघ्र ही उत्तम पुत्रकी उत्पत्ति होगी ॥१०॥ और कुछ ही समय बाद उन दोनों दम्पतियोंके आनन्दको बढ़ानेवाला मैं पुत्र हुआ। मेरा चारुदत्त नाम रक्खा गया तथा मेरे जन्मका बड़ा उत्सव मनाया गया ॥११॥ अणुव्रतोंकी दीक्षाके साथ-साथ जिसे समस्त कलाएँ ग्रहण कराई गई थीं ऐसा वह बालकरूपी चन्द्रमा परिवाररूपी समुद्रकी वृद्धि करने लगा। भावार्थ—वह बालक ज्यों-ज्यों कलाओंको ग्रहण करता जाता

---

१ पूज्य !

वराहगोमुखाभिख्यहरिसिंहतमोऽन्तकाः । मरुभूतिरिति प्रीता वयस्या मेऽभवंस्तदा ॥१३॥
तैः सह क्रीडया यातो निम्नगां रत्नमालिनीम् । [1]अपादोपहत पश्यन् दम्पत्योः पुलिने पदम् ॥१४॥
जातविद्याधराशङ्काः प्रगत्याऽनुपद च तम् । रतशय्यामपश्याम श्यामले कदलीगृहे ॥१५॥
रतिव्यतिकरम्लानपुष्पपल्लवतल्पतः । अल्पमन्तरमन्विष्य सुमहागहन वनम् ॥१६॥
दृष्टो विद्याधरो वृक्षे कीलितो लोहकीलकैः । [2]पार्श्वखेटकखड्गाग्रव्यग्ररक्तनिरीक्षणः ॥१७॥
तिस्रः खेटकसगूढा गृहीत्वौषधिवर्तिकाः । चालनोत्कीलनोन्मूलव्रणरोहाः कृता मया ॥१८॥
निःकीलो निर्व्रणश्चासौ गृहीत्वा खड्गखेटकौ । निरुत्तरः खमुत्पत्य दधावोत्तरया दिशा ॥१९॥
प्रलापानुपद गत्वा ह्रियमाणां द्विपा प्रियाम् । विमोच्यादाय तामेत्य मामवोचन्महादरः ॥२०॥
भद्र ! दत्ता यथा प्राणा म्रियमाणाय मे त्वया । तथैव दीयतामाज्ञा[3] वद किं विदधामि ते ॥२१॥
वैताढ्येऽस्ति नृपः श्रेण्यां दक्षिणस्यां हि दक्षिणः । महेन्द्रविक्रमो नाम्ना नगरे शिवमन्दिरे ॥२२॥
तस्यामितगतिर्नाम्ना तनयोऽहमतिप्रियः । मित्र मे धूमसिंहश्च गौरमुण्डश्च खेचरः ॥२३॥
ह्रीमन्तं पर्वत ताभ्यामागतेन मयाऽन्यदा । यौवनश्रियमारूढा दृष्टा तापसकन्यका ॥२४॥
हिरण्यरोमतनया शिरीषसुकुमारिका । जहार हृदय हृद्या नाम्ना मे सुकुमारिका ॥२५॥

---

था त्यों-त्यों बन्धुजनोंका हर्षरूपी सागर वृद्धिंगत होता जाता था ॥१२॥ उस समय वराह, गोमुख, हरिसिंह, तमोऽन्तक और मरुभूति ये पाँच मेरे मित्र थे जो मुझे अतिशय प्रिय थे ॥१३॥ एक-बार उन मित्रोंके साथ क्रीड़ा करता हुआ मैं रत्नमालिनी नदी गया । वहाँ मैंने किनारेपर किसी दम्पतीका एक ऐसा स्थान देखा जिसपर पहुँचनेके लिए पैरोंके चिह्न नहीं उछले थे ॥१४॥ हम लोगोंको विद्याधर दम्पतीकी आशङ्का हुई इसलिए कुछ और आगे गये वहाँ जाकर हमलोगोंने हरे-भरे कदली गृहमे उस विद्याधर दम्पतीकी रति-शय्या देखी ॥१५॥ रति सम्बन्धी कार्यसे जिसके फूल और पल्लव मुरझा रहे थे ऐसी उस रतिशय्यासे कुछ दूर आगे चलनेपर एक बड़ा सघन वन दिखा ॥१६॥ वहाँ एक वृक्षपर लोहकी कीलोंसे कीलित एक विद्याधर दिखाई दिया । उस विद्याधरके लाल-लाल नेत्र समीपमे पड़ी हुई ढाल और तलवारके अग्रभागमे व्यग्र थे अर्थात् वह बार-बार उन्हींकी ओर देख रहा था ॥१७॥ उसके इस संकेतसे मैंने ढालके नीचे छिपी हुई चालन, उत्कीलन और उन्मूलव्रणरोह नामक तीन दिव्य ओषधियाँ उठा लीं । और चालन नामक ओषधिसे मैंने उस विद्याधरको चलाया, उत्कीलन नामक ओषधिसे उसे कील रहित किया तथा उन्मूलनव्रणरोह नामक ओषधिसे कील निकालनेका घाव भर दिया ॥१८॥ ज्योंही वह विद्याधर कील रहित एवं घाव रहित हुआ त्यों ही ढाल और तलवार लेकर चुपचाप आकाशमे उड़ा और उत्तर दिशाकी ओर दौड़ा ॥१९॥ जिस ओरसे रोनेका शब्द आ रहा था वह उसी ओर दौड़ता गया और शत्रुके द्वारा हरी हुई अपनी प्रियाको छुडा लाया । प्रियाको लाकर वह वहीं आया और बड़े आदरके साथ मुझसे बोला कि हे भद्र ! जिसप्रकार आज मुझ मरते हुएके लिए आपने प्राण दिये हैं उसी प्रकार आज्ञा दीजिए । कहिए मैं आपका क्या प्रत्युपकार करूँ ? ॥२०-२१॥

विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमे एक शिवमन्दिर नामका नगर है । उसमे महेन्द्रविक्रम नामका सरल राजा है । उसी महेन्द्रविक्रम राजाका मैं अतिशय प्यारा अमितगति नामका पुत्र हूँ । धूमसिंह और गौरमुण्ड नामके दो विद्याधर मेरे मित्र हैं ॥२२-२३॥ किसी समय उन दोनों मित्रोंके साथ मैं ह्रीमन्त नामक पर्वतपर आया । वहाँ एक हिरण्यरोम नामका तापस रहता था उसकी पूर्ण यौवनवती एवं शिरीषके फूलके समान सुकुमार सुकुमारिका नामकी सुन्दर कन्या थी ।

---

१. आपदोपहत म०, ग० । २. पार्श्वे खेटक- म० । ३.-मारा म० ।

गाढाकल्पकशल्याय पित्रा मे याचिता च सा । संवृत्तश्चोभयोराशु विवाहः परमोत्सवः ॥२६॥
धूमसिंहोऽपि चामुष्यां साभिलाषोऽभिलक्षितः । अप्रमत्ततया चाहं विहरामि तया सदा ॥२७॥
रममाणोऽद्य तेनाऽहं कीलितो मोचितस्त्वया । हृताऽसौ मोचिता शत्रोर्मयेयं सुकुमारिका ॥२८॥
तदेष योज्यतामद्य जनः कर्मणि वाञ्छिते । वयोज्येष्ठोऽपि तं कुर्वे प्राणदस्यानुवर्तनम् ॥२९॥
भवतोद्धृतशल्यं मां जीवन्तमिह जन्मनि । कृतप्रत्युपकारं ते प्रतीह्युद्धृतशल्यकम् ॥३०॥
इति प्रियंवदोऽवादि स्त्रीसखः खेचरो मया । कृतं कृतं हि मे सर्वं त्वया सद्भावदर्शिना ॥३१॥
शुद्धं दर्शयता भावं वद किं न कृतं त्वया । तदेवोपकृतं पुंसां यत् सद्भावदर्शनम् ॥३२॥
पुण्यवान् ननु पूज्योऽहं तत्तवानघदर्शनम् । जातं मे सुलभं लोके सामान्यनरदुर्लभम् ॥३३॥
सर्वसाधारणं नृणामवस्थान्तरवर्तनम्[1] । त्वं विषण्णमना मा भूः कीलितोऽस्मीति वैरिणा ॥३४॥
उपकारमतिस्तात ! यदि मां प्रति ते ततः । मय्यपत्यमतिः कार्या त्वया नित्यमितीरिते ॥३५॥
बाढमित्यभिधायासौ नाम गोत्रं च मे ततः । पृष्ट्वाभिधाय [2]माप्रृच्छ्य स्त्रीसखः स खमुद्ययौ ॥३६॥
प्रविष्टाश्च वयं चम्पां विद्याधरकथारताः । दृष्टश्रुतानुभूतं हि नवं धृतिकरं नृणाम् ॥३७॥
[3]ऊढा च यौवनस्थेन नाम्ना मित्रवती मया । सर्वार्थस्य सुमित्रायां मातुलस्य तनूभवा ॥३८॥
शास्त्रव्यसनिनो मेऽभून्नात्मस्त्रीविषयेऽपि धीः । शास्त्रव्यसनमन्येषां व्यसनानां हि बाधकम् ॥३९॥

---

वह मेरे देखनेमें आई और देखते ही साथ उसने मेरा मन हर लिया ॥२४-२५॥ मैं वहाँसे चला तो आया परन्तु उसकी प्राप्तिकी उत्कण्ठारूप शल्य मेरे मनमें बहुत गहरी लग गई। अन्तमें पिताने मेरे लिए उस कन्याकी याचना की और शीघ्र ही दोनोंका बड़े उत्सवके साथ विवाह हो गया ॥२६॥ चूँकि मुझे दिखा कि मेरा मित्र धूमसिंह भी इस सुकुमारिकाको पानेकी अभिलाषा रखता है इसलिए मैं सदा प्रमादरहित होकर इसके साथ विहार करता हूँ ॥२७॥ परन्तु आज मैं इसके साथ रमण कर रहा था कि वह धूमसिंह मुझे कीलित कर इस सुकुमारिकाको हर ले गया। आपने मुझे छुड़ाया और मैं इसे शत्रुसे छुड़ा लाया हूँ ॥२८॥ इसलिए आज इस जनको ( मुझे ) इच्छित कार्यमें लगाइए। क्योंकि आप मेरे प्राणदाता हैं इसलिए अवस्थामें ज्येष्ठ होनेपर भी मैं आपकी सेवा करूँगा ॥२९॥ यद्यपि आपने मेरी शल्य निकालकर मुझे जीवित किया है तथापि यथार्थमें मेरी शल्य तभी निकलेगी जब मैं आपका प्रत्युपकार कर लूँगा ॥३०॥

इस प्रकार स्त्री सहित मधुर वचन बोलनेवाले उस विद्याधरसे मैंने कहा कि जब आप मेरे प्रति इस तरह शुभ भाव दिखला रहे हैं तब मेरा सब काम हो चुका। कहिए शुद्ध अभिप्रायको दिखाते हुए आपने मेरा क्या नहीं किया है? मनुष्योंको जो शुभ भावको दिखाना है वही तो उनका उपकार है ॥३१-३२॥ हे निष्पाप! निश्चयसे मैं आज पुण्यवान् और पूज्य हुआ हूँ क्योंकि संसारमें अन्य सामान्य मनुष्योंके लिए दुर्लभ आपका दर्शन मुझे सुलभ हुआ है ॥३३॥ मनुष्योंकी अवस्थाओंका पलटना सर्वसाधारण बात है इसलिए मैं शत्रुके द्वारा कीलित हुआ। यह सोचकर आप खिन्नचित्त न हों ॥३४॥ हे तात! यदि आपकी मेरे प्रति उपकार करनेकी भावना ही है तो आप मुझे सदा अपना पुत्र समझिए। इस प्रकार मेरे कहनेपर उसने कहा कि बहुत ठीक है। तदनन्तर वह मेरा नाम और गोत्र पूछकर स्त्री सहित आकाशमें उड़ गया ॥३५-३६॥ और हम लोग उसी विद्याधरकी कथा करते हुए चम्पा नगरीमें प्रविष्ट हुए सो ठीक ही है क्योंकि देखी-सुनी और अनुभवमें आई नूतन वस्तु ही मनुष्योंको सुखदायक होती है ॥३७॥

तरुण होनेपर मैंने अपने मामा सर्वार्थकी सुमित्रा स्त्रीसे उत्पन्न मित्रवती नामक कन्याके साथ विवाह किया ॥३८॥ क्योंकि मुझे शास्त्रका व्यसन अधिक था इसलिए अपनी स्त्रीके विषयमें

---

१. वर्धन म० । २. मा पृच्छ्य क०, ख०, ग०, घ० । मा = माम् + आपृच्छ्य, इतिच्छेदः ।
३. रूढा म० ।

रुद्रदत्तः पितृव्यो मे बहुव्यसनसक्तधीः । सन्मान्य योजितो मात्रा कामुकव्यवहारवित् ॥४०॥
आसीत्कलिङ्गसेनाऽत्र गणिका गणनायिका । सुता वसन्तसेनाऽस्या वसन्तश्रीरिव श्रिया ॥४१॥
कन्याऽसौ नृत्यगीतादिकलाकौशलशालिनी । सौरूप्यस्य परा कोटिर्यौवनस्य नवोन्नतिः ॥४२॥
नृत्यारम्भेऽन्यदा तस्या रुद्रदत्तेन सङ्गतः । ससाहित्यजनाकीर्णे स्थितोऽहं नृत्यमण्डपे ॥४३॥
सूचिनाटकसूच्यग्रे सा जातिमुकुलाञ्जलिम् । व्यकिरत् [1]प्रविकासं च प्राप्तेषु मुकुलेषु च ॥४४॥
सुष्ठुकारे प्रयुक्तेऽस्याः कैश्चित्साहित्यवर्तिभिः । मया विकासकालज्ञमालाकारस्य योजिते ॥४५॥
तस्या दत्ते बुधैस्तस्मिन्नङ्गुष्ठेऽभिनये कृते । नापितस्य मया दत्ते नखमण्डलशोधिनः ॥४६॥
कुक्षेर्गोर्मक्षिकायाश्च व्युत्पासाभिनये कृते । पूर्ववत् तैः कृते प्राप्तगोपालस्य मया पुनः ॥४७॥
रसभावविवेकस्य व्यञ्जिका सा च सम्प्रति । सुष्ठुकारमदात्प्रीता स्वाङ्गुलिस्फोटकारिणी ॥४८॥
ततः सर्वस्य लोकस्य पश्यतो मम सम्मुखम् । ननाट नाटकं हारि साऽनुरागवशा च सा ॥४९॥
उपसंहृतनृत्या च निजप्रासादवर्तिनी । स्वमात्रेऽकथयद्भावमिति साकल्पकातुरा ॥५०॥
इह जन्मनि मे मातश्चारुदत्तात्परस्य न । सङ्कल्पस्तेन तेनाहं मा योजयितुमर्हसि ॥५१॥
माता ज्ञात्वा सुताचित्तं चारुदत्तस्य योजने । दानमानादिनाभ्यर्च्य रुद्रदत्तमयोजयत् ॥५२॥
तेन चाहमुपायेन पृष्ठतश्चाग्रतः पथि । गजौ प्रयोज्य तद्वेश्यावेश्म जातु प्रवेशितः ॥५३॥

मेरी कुछ भी रुचि नहीं थी सो ठीक ही है क्योंकि शास्त्रका व्यसन अन्य व्यसनोंका बाधक है ॥३९॥ मेरा एक रुद्रदत्त नामका काका था जो अनेक व्यसनोंमें आसक्त था तथा कामीजनोंके समस्त व्यवहारको जाननेवाला था। मेरी माताने उसे मेरे साथ लगा दिया ॥४०॥ इसी चम्पा नगरीमें एक कलिङ्गसेना नामकी वेश्या थी जो समस्त वेश्याओंकी शिरोमणि थी और उसकी वसन्तसेना नामकी पुत्री थी जो शोभामें वसन्तकी लक्ष्मीके समान जान पड़ती थी ॥४१॥ वह वसन्तसेना नृत्य-गीत आदि कलाओं सम्बन्धी कौशलसे सुशोभित थी, सौन्दर्यकी परम सीमा थी और यौवनकी नूतन उन्नति थी ॥४२॥ किसी एक दिन वसन्तसेनाका नृत्य प्रारम्भ होनेवाला था। उसके लिए मैं भी रुद्रदत्तके साथ साहित्यिक जनोंसे भरे हुए नृत्य-मण्डपमें बैठा था ॥४३॥ वह सूचीनृत्य करना चाहती थी। उसके लिए उसने सुइयोंके अग्रभागपर अञ्जलि भरकर जाति पुष्पोंकी बोंड़ियाँ बिखेर दीं और गायनके प्रभावसे जब सब बोंड़ियाँ खिल गईं तो सभामें बैठे हुए कितने ही लोग उसकी प्रशंसा करने लगे। मैं जानता था कि पुष्पोंके खिलनेसे कौन-सा राग होता है, इसलिए मैंने उसे मालाकार रागका संकेत कर दिया। सूची-नृत्यके बाद उसने अङ्गुष्ठ नृत्य किया तो सभाके विद्वान् उसकी प्रशसा करने लगे। परन्तु मैंने नखमण्डलको शुद्ध करनेवाले नापित रागका संकेत कर दिया। तदनन्तर उसने गौ और मक्खिकाकी कुक्षिका अभिनय किया तो अन्य लोग उसकी प्रशंसा करने लगे। परन्तु मैंने गोपाल रागका संकेत कर दिया। इस प्रकार रस और भावके विवेकको प्रकट करनेवाली उस वसन्तसेनाने प्रसन्न हो अपनी अङ्गुलियाँ चटकाती हुई मेरी बहुत प्रशंसा की। तदनन्तर अनुरागसे भरी हुई उक्त वेश्याने सब लोगोंके देखते-देखते मेरे सामने सुन्दर नृत्य किया ॥४४-४९॥ नृत्य समाप्त कर वह अपने घर गई और तीव्र उत्कण्ठासे आतुर हो अपनी मातासे कहने लगी कि हे माता! इस जन्ममें मेरा चारुदत्तके सिवाय किसी दूसरेके साथ समागमका संकल्प नहीं है इसलिए मुझे शीघ्र ही चारुदत्तके साथ मिलानेके योग्य हो ॥५०-५१॥ माताने पुत्रीका अभिप्राय जानकर चारुदत्तके साथ मिलानेके लिए दान सम्मान आदिसे सन्तुष्ट कर रुद्रदत्तको नियुक्त किया अर्थात् इस कार्यका भार उसने रुद्रदत्तके लिए सौंप दिया ॥५२॥ किसी दिन मैं रुद्रदत्तके साथ मार्गमें जा रहा था कि

१ प्रविकासात्प्राक् ग० ।

कृतसङ्केतया पूर्वं कृत. कालिङ्गसेनया । स्वागतामनदानाद्यैरुपचारोऽत्र चावयोः ॥५४॥
द्यूते तत्रोत्तरीयं च [1]रौद्रदत्तं जितं तया । ततोऽहमुद्यतो रन्तुमपसार्य तमेनया ॥५५॥
वसन्तसेनया द्यूतादपसार्य स्वमातरम् । कृता दुरोदरक्रीडा मया सह विदग्धया ॥५६॥
आसक्तश्च चिरं तत्र पायितोऽतिपिपासितः । मतिमोहनयोगेन वासितं शिशिरोदकम् ॥५७॥
अतिविस्रम्भतस्तस्यामनुरागे समोद्गते । करग्रहणमेतस्या जनन्या कारितोऽस्म्यहम् ॥५८॥
वसता तत्र वर्षाणि मया द्वादश विस्मृतौ । पितरौ मित्रवत्यापि कार्येष्वन्येषु का कथा ॥५९॥
वृद्धसेवाविवृद्धा मे गुणास्तरुणिसेवया । दोषैरुपचितैश्छन्नाः सज्जना इव दुर्जनैः ॥६०॥
स्वर्णषोडशकोटीषु प्रविष्टासु निजं गृहम् । दृष्ट्वा कालिङ्गसेनान्ते मित्रवत्या विभूषणम् ॥६१॥
जगौ वसन्तसेनां तामेकान्ते मन्त्रकोविदा । दुहितर्हितमाभाषे कर्णे मद्वचनं कुरु ॥६२॥
गुरुवाक्यामृतं मन्त्रं सदाभ्यस्यति यो जनः । तमनर्थग्रहा दूराद् ढौकन्ते न कदाचन ॥६३॥
जानास्येव जघन्यां नो [2]वृत्तिं यद्वित्तवान् प्रियः । हेयः पीलितसारः स्यादिक्षुवल्कलकवन्नरः ॥६४॥
तनुलग्नमलङ्कारं चारुदत्तस्य भार्यया । प्रेषितं [3]प्रेक्ष्य कारुण्याद् व्यसर्जयमहं पुनः ॥६५॥
तदस्य पीतसारस्य कुरु तावद्विमोचनम् । सारवन्तं नरं त्वन्यं नवेक्षुमिव भक्षय ॥६६॥

---

उसने उपाय कर मेरे आगे और पीछे दो-दो हाथियोंको लड़ा दिया और सुरक्षा पानेके लिए मुझे उस वेश्याके घर प्रविष्ट कर दिया ॥५३॥ कलिङ्गसेना वेश्याको इस बातका पहलेसे ही संकेत कर दिया गया। इसलिए उसने स्वागत तथा आसन आदिके द्वारा हम दोनोंका सत्कार किया ॥५४॥ तदनन्तर कलिङ्गसेना और रुद्रदत्तका जुआ प्रारम्भ हुआ सो कलिङ्गसेनाने जुआमें रुद्रदत्तका दुपट्टा तक जीत लिया। तब मैं रुद्रदत्तको हटाकर कलिङ्गसेनाके साथ जुआ खेलनेके लिए उद्यत हुआ ॥५५॥ मुझे उद्यत देख वसन्तसेनासे भी नहीं रहा गया। इसलिए वह चतुरा अपनी माताको अलग कर मेरे साथ जुआ खेलने लगी ॥५६॥ मैं जुआ खेलनेमें चिरकालतक आसक्त रहा। इसीके बीच मुझे जोरकी प्यास लगी तो उसने बुद्धिको मोहित करनेवाले योगसे सुवासित ठण्डा पानी मुझे पिलाया ॥५७॥ अतिशय विश्वासके कारण जब उसपर मेरा अनुराग बढ़ गया तब उसकी माताने मुझे उसका हाथ पकड़ा दिया ॥५८॥ मैं उसमें इतना आसक्त हुआ कि उसके घर बारह वर्षतक रहा। इस बीचमें मैंने अपने माता-पिता तथा प्रिय स्त्री मित्रवतीको भी भुला दिया। फिर अन्य कार्योंकी तो कथा ही क्या थी? ॥५९॥ वृद्धजनोंकी सेवासे पहले जो मेरे गुण-वृद्धिको प्राप्त हुए थे वे तरुणीकी सेवासे उत्पन्न हुए दोषोंसे उस तरह आच्छादित हो गये जिस तरह कि दुर्जनोंसे सज्जन आच्छादित हो जाते हैं ॥६०॥ हमारे पिता सोलह करोड़ दीनारके धनी थे। सो जब सब धन क्रम-क्रमसे कलिङ्गसेनाके घर आ गया और अन्तमें मित्रवतीके आभूषण भी आने लगे तब यह देख मन्त्र करनेमें निपुण कलिङ्गसेना एक दिन एकान्तमें वसन्तसेनासे बोली कि बेटी! मैं हितकी बात कहती हूँ सो मेरे वचन कानमें धर ॥६१-६२॥ जो मनुष्य गुरुजनोंके वचनामृत रूप मन्त्रका सदा अभ्यास करता है अनर्थ रूपी ग्रह सदा उससे दूर रहते हैं, कभी उसके पास नहीं आते ॥६३॥ तू हम लोगोंकी इस जघन्य वृत्तिको जानती ही है कि धनवान् मनुष्य ही हमारा प्रिय है। जिसका धन खींच लिया है ऐसा मनुष्य ईखके छिलकेके समान छोड़ने योग्य होता है ॥६४॥ आज चारुदत्तकी भार्याने अपने शरीरका आभूषण उतार कर भेजा था सो उसे देख मैंने दयावश वापिस कर दिया है ॥६५॥ इसलिए अब सारहीन (निर्धन) चारुदत्तका साथ छोड़ और नई ईखके समान किसी दूसरे सारवान् (सधन) मनुष्यका उपभोग कर ॥६६॥

---

१ रुद्रदत्तस्येदं रौद्रदत्तं, उत्तरीयं वस्त्रम् । २. जघन्यातो वृत्तिर्यद्वित्तवान् प्रिय म० । ३. प्रेष्य म० ।

आदित्यनगरं रम्यं पुरं गगनवल्लभम् । पुरी चमरचम्पा च पुरं गगनमण्डलम् ॥८५॥
विजयं वैजयन्तं च शत्रुञ्जयमरिञ्जयम् । पद्माल केतुमालं च रुद्राश्वं च धनञ्जयम् ॥८६॥
वस्वौकं सारनिवहं जयन्तमपराजितम् । वराहं हस्तिन सिंहं सौकर हस्तिनायकम् ॥८७॥
पाण्डुकं कौशिकं वीरं गौरिकं मानवं मनु' । चम्पा काञ्चनमैशानं मणिवज्रं जयावहम् ॥८८॥
नैमिप हास्तिविजयं खण्डिका मणिकाञ्चनम् । अशोकं वेणुमानन्दं नन्दनं श्रीनिकेतनम् ॥८९॥
अग्निज्वालं महाज्वाल माल्यं तत्पुरनन्दिनी । विद्युत्प्रभं महेन्द्रं च विमलं गन्धमादनम् ॥९०॥
महापुरं पुष्पमालं मेघमाल शशिप्रभम् । चूडामणिं पुष्पचूडं हंसगर्भं वलाहकम् ॥९१॥
वंशालयं सौमनसं तथैव परिकीर्त्तितम् । विजयार्धोत्तरश्रेण्यां षष्टिरिष्टा इमा' पुर' ॥९२॥
रथनूपुरमानन्द चक्रवालमरिञ्जयम् । मण्डित वहुकेत्वाख्य नगर शकटामुखम् ॥९३॥
पुरं गन्धसमृद्ध च नगर शिवमन्दिरम् । वैजयन्त रथपुर श्रीपुर रत्नसञ्चयम् ॥९४॥
आपाढं मानवं सूर्यं स्वर्णनाभ शतह्रदम् । अङ्कावर्तं जलावर्त्तं तथावर्त्तं बृहद्गृहम् ॥९५॥
शङ्खवज्रं च नाभान्त मेघकूट मणिप्रभम् । कुञ्जरावर्त्तनगरं तथैवासितपर्वतम् ॥९६॥
सिन्धुकक्ष महाकक्षं सुकक्ष चन्द्रपर्वतम् । श्रीकूटं गौरिकूटं च लक्ष्मीकूटं धराधरम् ॥९७॥
कालकेशपुरं रम्यं पार्वतेयं हिमाह्वयम् । किन्नरोद्गीतनगर नभस्तिलकनामकम् ॥९८॥
मगधासारनलकां पांशुमूल पर तथा । दिव्यौषधं चार्कमूल तथैवोदयपर्वतम् ॥९९॥
विख्यातामृतधारं च मातङ्गपुरमेव च । भूमिकुण्डलकूटं च जम्बूशङ्कुपुर परम् ॥१००॥
श्रेण्यां तु दक्षिणस्यां हि पुराण्येतानि पर्वते । शोभया स्वर्गतुल्यानि पञ्चाशच्चैव सख्यया ॥१०१॥
पुरेषु तेषु च स्तम्भास्तन्निकायाख्यया ऽऽहिताः । ऋषभाधीशनागेशदित्यदित्यर्चयाङ्किताः ॥१०२॥

---

उत्तर भागमे साठ हैं और दक्षिण भागमे पचास हैं ॥८४॥ १ आदित्यनगर, २ गगनवल्लभ, ३ चमरचम्पा, ४ गगनमण्डल, ५ विजय, ६ वैजयन्त, ७ शत्रुञ्जय, ८ अरिञ्जय, ९ पद्माल, १० केतुमाल, ११ रुद्राश्व, १२ धनञ्जय, १३ वस्वौक, १४ सारनिवह, १५ जयन्त, १६ अपराजित, १७ वराह, १८ हास्तिन, १९ सिंह, २० सौकर, २१ हस्तिनायक, २२ पाण्डुक, २३ कौशिक, २४ वीर, २५ गौरिक, २६ मानव, २७ मनु, २८ चम्पा, २९ काञ्चन, ३० ऐशान, ३१ मणिव्रज, ३२ जयावह, ३३ नैमिष, ३४ हास्तिविजय, ३५ खण्डिका, ३६ मणिकाञ्चन, ३७ अशोक, ३८ वेणु, ३९ आनन्द, ४० नन्दन, ४१ श्रीनिकेतन, ४२ अग्निज्वाल, ४३ महाज्वाल, ४४ माल्य, ४५ पुरु, ४६, नन्दिनी, ४७ विद्युत्प्रभ, ४८ महेन्द्र, ४९ विमल, ५० गन्धमादन, ५१ महापुर, ५२ पुष्पमाल, ५३ मेघमाल, ५४ शशिप्रभ, ५५ चूडामणि, ५६ पुष्पचूड़, ५७ हंसगर्भ, ५८ वलाहक, ५९ वशालय, और ६० सौमनस—ये साठ नगरियाँ विजयार्धकी उत्तर श्रेणीमे हैं ॥८५-९२॥ और १ रथनूपुर, २ आनन्द, ३ चक्रवाल, ४ अरिञ्जय, ५ मण्डित, ६ वहुकेतु, ७ शकटामुख, ८ गन्धसमृद्ध, ९ शिवमन्दिर, १० वैजयन्त, ११ रथपुर, १२ श्रीपुर, १३ रत्नसचय, १४ आपाढ़, १५ मानस, १६ सूर्यपुर, १७ स्वर्णनाभ, १८ शतह्रद, १९ अङ्कावर्त, २० जलावर्त, २१ आवर्तपुर, २२ बृहद्गृह, २३ शङ्खवज्र, २४ नाभान्त, २५ मेघकूट, २६ मणिप्रभ, २७ कुञ्जरावर्त, २८ असितपर्वत, २९ सिन्धुकक्ष, ३० महाकक्ष, ३१ सुकक्ष, ३२ चन्द्रपर्वत, ३३ श्रीकूट, ३४ गौरिकूट, ३५ लक्ष्मीकूट, ३६ धराधर, ३७ कालकेशपुर, ३८ रम्यपुर, ३९ हिमपुर, ४० किन्नरोद्गीतनगर, ४१ नभस्तिलक, ४२ मगधसारनलक, ४३ पांशुमूल, ४४ दिव्यौषध, ४५ अर्कमूल, ४६ उदयपर्वत, ४७ अमृतधार, ४८ कूटमातंगपुर, ४९ भूमिकुण्डल तथा ५० जम्बूशंकुपुर ये पचास नगरियाँ विजयार्धकी दक्षिण-श्रेणीमे हैं। ये सभी नगरियाँ शोभामे स्वर्गके तुल्य जान पड़ती हैं ॥९३-१०१॥ इन नगरियोंमें विद्याधर निकायोंके नामसे युक्त तथा भगवान् वृषभदेव, धरणेन्द्र और उनकी दिति-अदिति देवियोंकी प्रतिमाओंसे सहित अनेक स्तम्भ खड़े किये गये हैं ॥१०२॥

सूनवो विनमेर्युक्ता विनयेन नयेन च । नानाविद्याकृतोद्योता जाताः सुबहुशस्ततः ॥१०३॥
सञ्जयोऽरिञ्जयो नाम्ना शत्रुञ्जयधनञ्जयौ । मणिचूलो हरिश्मश्रुर्मेघानीकः प्रभञ्जनः ॥१०४॥
चूडामणिः शतानीकः सहस्रानीकसंज्ञकः । सर्वञ्जयो वज्रबाहुर्महाबाहुररिन्दमः ॥१०५॥
इत्यादयस्तु ते स्तुत्या उत्तरश्रेणिभूषणाः । भद्रा कन्या सुभद्रान्या स्त्रीरत्नं भरतस्य सा ॥१०६॥
नमेस्तु तनया जाता बहुशो [1]बहुशोचिषः । रविस्तनयसोमश्च[2] पुरुहूतोऽशुमान् हरिः ॥१०७॥
जयः पुलस्त्यो विजयो मातङ्गो वासवादयः । कन्या कनकपुञ्जश्रीः कन्या कनकमञ्जरी ॥१०८॥
नमिश्च विनमिः पश्चाद्द्विपश्चित्पुत्रमण्डले । न्यस्तविद्याधरैश्वर्यौ निवृत्तौ जिनदीक्षितौ ॥१०९॥
मातङ्गो विनमेः सूनुः सूनवस्तस्य भूरिशः । तत्पुत्रपौत्रसन्तानो जातः स्वर्मोक्षसाधनः ॥११०॥
जिनस्य ह्येकविंशस्य तीर्थे मातङ्गवंशजः । राजा प्रहसितो जातः पुरे ह्यसितपर्वते ॥१११॥
श्रीमातङ्गान्वयव्योमपतङ्गस्य प्रतापिनः । अहं हिरण्यवत्याख्या [3]विद्यावृद्धास्य भामिनी ॥११२॥
पुत्रो मे सिंहदंष्ट्राख्यस्तस्य नीलाञ्जना प्रिया । नीलनीरजनीलाभा कन्या नीलयशास्तयोः ॥११३॥
[4]अनीलयशसस्तस्याः कुलशीलकलागुणैः । कृतोद्यम मया वंशो वर्णितो लब्धवर्णया ॥११४॥
हरिवंशनभश्चन्द्र ! चन्द्रमुख्याऽवलोकितः । नृत्यन्त्या त्व तयेहैत्य वासुपूज्यमहाहवे ॥११५॥
तव दर्शनमेतस्याः सुखहेतुरभूद् यथा । दुःखहेतुस्तथैवाद्य वर्तते विरहे स्मृतम् ॥११६॥
न सा स्नाति न सा भुङ्क्ते न सा वक्ति न चेष्टते । साऽनङ्गशरशल्या च जीवतीति महाद्भुतम् ॥११७॥

---

तदनन्तर राजा विनमिके संजय, अरिंजय, शत्रुञ्जय, धनञ्जय, मणिचूल, हरिश्मश्रु, मेघानीक, प्रभञ्जन, चूडामणि, शतानीक, सहस्रानीक, सर्वञ्जय, वज्रबाहु, महाबाहु और अरिंदम आदि अनेक पुत्र हुए। ये सभी पुत्र विनय एवं नीतिज्ञानसे सहित थे, नाना विद्याओंसे प्रकाशमान थे और उत्तरश्रेणिके उत्तम आभूषण स्वरूप थे। पुत्रोंके सिवाय भद्रा और सुभद्रा नामकी दो कन्याएँ भी हुईं। इनमें सुभद्रा भरत चक्रवर्तीके चौदह रत्नोंमें एक स्त्रीरत्न थी ॥१०३–१०६॥ इस प्रकार नमिके भी रवि, सोम, पुरुहूत, अंशुमान्, हरि, जय, पुलस्त्य, विजय, मातङ्ग तथा वासव आदि अत्यधिक कान्तिके धारक अनेक पुत्र हुए और कनकपुञ्जश्री तथा कनकमञ्जरी नामकी दो कन्याएँ हुईं ॥१०७–१०८॥ आगे चलकर परम विवेकी नमि और विनमि, पुत्रोंके ऊपर विद्याधरोंका ऐश्वर्य रखकर संसारसे विरक्त हो गये और दोनोंने जिन-दीक्षा धारण कर ली ॥१०९॥ राजा विनमिके पुत्रोंमें जो मातङ्ग नामका पुत्र था उसके बहुतसे पुत्र-पौत्र तथा प्रपौत्र आदि हुए और वे अपनी-अपनी साधनाके अनुसार स्वर्ग तथा मोक्ष गये ॥११०॥ इस तरह बहुत दिनके बाद इक्कीसवें तीर्थंकरके तीर्थमें असितपर्वत नामक नगरमें मातङ्ग वंशमें एक प्रहसित नामका राजा हुआ। वह बड़ा प्रतापी था और मातङ्ग वंशरूपी आकाशका मानो सूर्य था। उसीकी मैं हिरण्यवती नामकी स्त्री हूँ और विद्यासे मैंने वृद्धस्त्रीका रूप धारण किया है ॥१११–११२॥ सिंहदंष्ट्र नामका मेरा पुत्र है और नीलांजना उसकी स्त्री है। उन दोनोंकी नील कमलके समान नीली आभासे युक्त नीलयशा नामकी एक पुत्री है। मुझे बोलनेका अभ्यास है इसलिए मैंने उद्यमकर कुल, शील, कला तथा अनेक गुणोंके द्वारा उज्ज्वल यशको धारण करनेवाली उस कन्याके वंशका वर्णन किया है ॥११३–११४॥ हे हरिवंशरूपी आकाशके चन्द्र! वह चन्द्रमुखी कन्या आष्टाह्निक पर्वके समय श्रीवासुपूज्य भगवान्के पूजा-महोत्सवमें इस चम्पापुरीमें आई थी और मन्दिरके आगे जब नृत्य कर रही थी तब उसने आपको देखा था ॥११५॥ हे कुमार! इस कन्याके लिए उस समय आपका दर्शन जैसा सुखका कारण हुआ था वैसा ही आज विरहकालमें दुःखका कारण हो रहा है ॥११६॥ न वह स्नान करती है, न खाती है, न बोलती

---

१. बहुरोचिषः म० । २ तनयः सोमश्च ग० । ३. विद्यावृद्धस्य म० । ४. अनीलममलिनं यशो यस्यास्तस्याः ।

तस्यामेतदवस्थायां कुलमस्माकमाकुलम् । न वेत्ति किं करोमीति पितृमातृपुरोगमम् ॥११८॥
कन्याया मानसं प्रश्ने द्योतितं कुलविद्यया । पद्मिन्येवान्यथाभूत्या युवमातङ्गदूषितम् ॥११९॥
ततो विनिश्चितास्माभिर्यादवस्य[1] तवेप्सया । मत्तमातङ्गगामिन्याः कन्याया हृदयव्यथा ॥१२०॥
आगतास्मि ततो नेतुं भवन्तं तत्र यादव । सा तवैव विदोद्दिष्टा तदेहि परिणीयताम् ॥१२१॥
स श्रुत्वा तदवस्थां तां चेतश्चोरणकारिणीम् । सोत्कण्ठितोऽपि तत्काले नैच्छच्चम्पाविनिर्गमम् ॥१२२॥
आगमिष्याम्यहं तावत्त्वं तां तावत्तनूदरीम् । अम्ब ! बिम्बाधरां गत्वा ममोदन्तेन सान्त्वय ॥१२३॥
सेत्युक्त्यानुज्ञया मुक्ता दत्ताशीरेवमस्त्विति । मनोरथरथारूढा गत्वा कन्यामसान्त्वयत् ॥१२४॥
स्नात्वा पयोधरोन्मुक्तैर्वसुदेवो नवोदकैः । कृत्वा पयोधराश्लेषं कान्तया शयितोऽन्यदा ॥१२५॥
भीमदर्शनयाऽऽकृष्टकरो वेतालकन्यया । विबुद्धोऽताडयन्मुग्धो भुजेन दृढमुष्टिना ॥१२६॥
नीतश्च निशि निस्त्रिंशनराकारभृता तया । रथ्यामार्गेण दुर्ग्राह महापितृवनं यदुः ॥१२७॥
मातङ्गीभिर्भृशं भृङ्गीसङ्गताङ्ग[2]प्रभाभिः । सङ्गतामिङ्गितज्ञोऽत्र मातङ्गीं[3] शौरिरैक्षत ॥१२८॥
एहि स्वागतमित्याह सा हसन्ती[4] तमेतया । [5]सिक्तो वेतालविद्याभिर्हसन्त्यन्तरधीयत[6] ॥१२९॥

है और न कुछ चेष्टा ही करती है। कामके बाणरूपी शल्योंसे छिदी हुई वह कन्या जीवित है यही बड़े आश्चर्यकी बात है ॥११७॥ उसकी इस दशामें माता-पिताको लेकर हमारा समस्त कुल व्याकुल हो रहा है तथा वह यह भी नहीं जानता है कि मैं क्या कर रहा हूँ ? ॥११८॥ जब मैंने उसके हृदयका हाल जाननेके लिए कुल-विद्यासे पूछा तो उसने यह प्रकट किया कि हाथीके द्वारा नष्ट की हुई कमलिनीके समान इसका हृदय किसी युवा पुरुषके द्वारा दूषित किया गया है ॥११९॥ तदनन्तर मैंने निश्चय कर लिया कि मत्त-मतङ्गजके समान चलनेवाली कन्याके हृदयकी पीड़ा आपकी ही इच्छासे है। भावार्थ—उसके हृदयकी पीड़ा आपके ही कारण है ॥१२०॥ हे यादव ! मैं आपको वहाँ ले जानेके लिए आई हूँ, निमित्तज्ञानीने भी वह आपकी ही बतलाई है अतः आप चलें और उसे स्वीकार करें ॥१२१॥ कुमार वसुदेव अपने चित्तको चुरानेवाली नीलंयशाकी वह अवस्था सुन जानेके लिए यद्यपि उत्कण्ठित हो गये तथापि उस समय उन्होंने चम्पापुरीसे बाहर जाना ठीक नहीं समझा ॥१२२॥ और यही उत्तर दिया कि हे अम्ब ! मैं आऊँगा तुम तबतक जाकर उस कृशोदरी बिम्बोष्ठीको मेरा समाचार सुनाकर सान्त्वना देओ ॥१२३॥ कुमारने इस प्रकारकी आज्ञा देकर जिसे छोड़ा था ऐसी वृद्धा स्त्रीने 'तथास्तु' कहकर उन्हें आशीर्वाद दिया और मनोरथ रूपी रथपर आरूढ़ हो जाकर कन्याको सान्त्वना दी ॥१२४॥

तदनन्तर किसी समय वसुदेव, मेघों द्वारा छोड़े हुए नूतन जलसे स्नान कर कान्ता गान्धर्वसेनाके साथ उसके स्तनोंका गाढ़ालिङ्गन करते हुए शयन कर रहे थे ॥१२५॥ कि एक भयंकर आकारवाली वेताल-कन्याने आकर उनका हाथ खींचा। वे जाग तो गये पर यह नहीं समझ सके कि इस समय क्या करना चाहिए फिर भी दृढ़ मुट्ठियोंवाली भुजासे उन्होंने उसे खूब पीटा ॥१२६॥ इतना होनेपर भी दुष्ट मनुष्यकी आकृतिको धारण करनेवाली वह कन्या उन्हें मजबूत पकड़कर रात्रिके समय गलीके मार्गसे श्मशान ले गई ॥१२७॥ हृदयकी चेष्टाओंको जाननेवाले कुमारने वहाँ भ्रमरीके समान काली-काली मातङ्गियोंसे युक्त एक मातङ्गीको देखा। उस मातङ्गीने हँसकर कुमारसे कहा कि आइए आपके लिए स्वागत है। यह कहकर वेताल विद्याओंसे उसने इनका अभिषेक कराया और उसके बाद वह हँसती हुई अन्तर्हित हो गई ॥१२८-१२९॥ तदनन्तर उसने असली रूपमें प्रकट होकर कहा कि कुमार, मुझे मातङ्गी मत समझो, मैं हिरण्यवती हूँ। मैंने कार्य सिद्ध

१ यादवश्च म० । २. सङ्गीताङ्ग-म० । ३ वसुदेवः । ४. हसन्तीतिमेनया ग० । ५ सिक्ता म०, ग० । ६. अन्तर्हिता बभूव ।

मातङ्ग इति मा मंस्था त्वं हिरण्यवतीत्यहम् । कल्पो मातङ्गविद्यायाः शौरेऽयं कार्यसाधनः ॥१३०॥
सेयं त्वा नाप्तितो म्लाना बाला चेतोमलिम्लुचम् । बाला वष्टि दृढ नेतुं बाहुपाशेन बन्धनम् ॥१३१॥
तमित्युक्त्वान्तिकं प्राप्तां सा नीलयशसं जगौ । वल्लभः स्पृश सोऽयं ते करेण करपल्लवम् ॥१३२॥
साऽनुज्ञाता करेणास्य प्रस्विन्नावयवा करम् । प्रसारिताङ्गुलिं बाला स्वेदिनस्ताद्दशाऽग्रहीत् ॥१३३॥
तयोः प्रेमतरुः सिक्तस्तनुस्पर्शसुखाम्भसा । रोमाञ्चव्यपदेशेन व्यमुञ्चत् [1]कर्कशाङ्कुरान् ॥१३४॥
पाणिग्रहणमाद्यं हि तदेवासीत्तदा तयोः । भावार्द्रीकृतयोः पश्चाद्भाविता व्यावहारिकम् ॥१३५॥
सद्यो विद्याधरीवृन्द[2] खमुत्पत्य ततोऽखिलम् । शौरिणा सह संहृष्टमुत्तरां दिशमुद्ययौ ॥१३६॥
भूषौषधिप्रभापिण्डखण्डितध्वान्तसन्ततिः । रेजे खे खेचरस्त्रीणां [3]संहतिस्तडितां यथा ॥१३७॥
तदा शौरिरिवार्कोऽपि करसम्पर्कमात्रतः । प्राग्नीलाशावधूवक्त्रमकरोत् प्रभयोज्ज्वलम् ॥१३८॥
अर्धोदितो बभौ भानुः पाटलः प्राग्वधूमुखे । दिवसस्य स्फुरद्गाढमर्धदष्ट इवाधरः ॥१३९॥
सर्वोदितमभात्प्राच्या मुखमण्डलमण्डनम् । मार्तण्डमण्डलं यद्वत्सौवर्णं कर्णकुण्डलम् ॥१४०॥
रविणा शौरिणेवाशु भुवनद्योतकारिणी । द्यावापृथिव्यौ विस्पष्टे द्राक्दृष्टिप्रसरे कृते ॥१४१॥
शौरिं हिरण्यवत्याह महारण्यनगावृतम् । अधः पश्यसि यं भूमौ कुमार ! गिरिमुन्नतम् ॥१४२॥
श्रीमन्तं प्रवदन्तीमं ह्रीमन्तं नामतो गिरिम् । तपःश्रीमन्तमाधत्ते लोकं ह्रीमन्तमप्ययम् ॥१४३॥

करनेके लिए मातङ्ग विद्याके प्रभावसे यह वेप रक्खा था ॥१३०॥ यह कहकर उसने पासमें बैठी नीलंयशाकी ओर संकेत कर कहा कि देखो यह वही बाला नीलंयशा है जो हृदयको चुरानेवाले आपको न पाकर मुरझा गई है। यह बाला आपको अपने बाहुपाशसे बाँधना चाहती है— आपका आलिङ्गन करना चाहती है ॥१३१॥ कुमारसे इतना कहकर हिरण्यवतीने पासमें बैठी हुई नीलंयशासे भी कहा कि यही तेरा वह स्वामी है अपने हाथसे इसके हस्त पल्लवका स्पर्श कर ॥१३२॥ इस प्रकार हिरण्यवतीकी आज्ञा पाकर कुमारी नीलंयशाने कुमार वसुदेवके फैलाये हुए हाथको अपने हाथसे पकड़ लिया। उस समय एक दूसरेके स्पर्शसे दोनोंके शरीरसे पसीना छूट रहा था ॥१३३॥ उन दोनोंका प्रेमरूपी वृक्ष शरीरके स्पर्शजन्य सुखरूपी जलसे सींचा गया था इसलिए वह रोमाञ्चके बहाने कठोर अङ्कुरोंको प्रकट कर रहा था ॥१३४॥ वे दोनों ही स्नेहसे आर्द्रचित्त थे इसलिए उनका प्रथम पाणिग्रहण उसी समय हो गया था और व्यावहारिक पाणिग्रहण पीछे होगा ॥१३५॥ तदनन्तर हर्षसे भरा विद्याधरियोंका समस्त समूह शीघ्र ही कुमार वसुदेवके साथ आकाशमें उड़कर उत्तर दिशाकी ओर चल दिया ॥१३६॥ आभूषण तथा औषधियोंकी प्रभासे अन्धकारकी सन्ततिको नष्ट करता हुआ वह विद्याधरियोंका समूह आकाशमें बिजलियोंके समूहके समान सुशोभित हो रहा था ॥१३७॥ उस समय जिस प्रकार कुमार वसुदेवने हाथके स्पर्शमात्रसे नीलंयशाके मुखको प्रभासे उज्ज्वल कर दिया था उसी प्रकार सूर्यने भी अपनी किरणोंके स्पर्श मात्रसे पूर्व दिशारूपी स्त्रीके मुखको प्रभासे उज्ज्वल कर दिया था ॥१३८॥ उस समय पूर्व दिशाके अग्रभागमें आधा उदित हुआ लाल-लाल सूर्य ऐसा जान पड़ता था मानो दिवसरूपी युवाके द्वारा आधा डसा हुआ पूर्व दिशारूपी स्त्रीका लाल अधर ही हो ॥१३९॥ थोड़ी देर बाद जब सूर्यमण्डल पूर्ण उदित हो गया तब ऐसा जान पड़ने लगा मानो पूर्व दिशारूपी स्त्रीके मुखमण्डलको अलंकृत करनेवाला सुवर्णमय कानोंका कुण्डल ही हो ॥१४०॥ कुमार वसुदेवके समान संसारको प्रकाशित करनेवाले सूर्यने जब शीघ्र ही आकाश और पृथिवीको स्पष्ट कर दिया तथा उनकी ओर शीघ्र ही दृष्टिका प्रसार होने लगा ॥१४१॥ तब हिरण्यवतीने वसुदेवसे कहा कि हे कुमार ! नीचे पृथिवीपर महावनके वृक्षोंसे घिरे हुए जिस उन्नत पर्वतको देख रहे हो उस शोभासम्पन्न पर्वतको लोग ह्रीमन्त गिरि कहते हैं। यह पर्वत लज्जासे युक्त मनुष्यको भी

१. कर्कशाङ्कुरान् म० । २ समूहः । ३ समूहः ।

श्यामयाऽशनिवेगस्य दुहित्राङ्गारकः खगः । युद्धे खण्डितविद्योऽत्र विद्यासिद्धिं प्रतिस्थितः ॥१४४॥
दर्शनेन तवास्याशु[1] किल विद्या प्रसिद्ध्यति । तदाऽस्यानुग्रहेच्छा चेद्देहि देहि स्वदर्शनम् ॥१४५॥
इत्युक्तो विदितश्यामाक्षेमवार्त्तः स तोषवान् । जगाद किमनिष्टेन दृष्टेनाङ्गारकेण मे ॥१४६॥
कालातिपातिभिर्व्यर्थैः क्रीडितैरिह किं कृतैः । प्रयामो वयमास्स्व त्वं पश्यामः श्वाशुरं[2] पुरम् ॥१४७॥
एवमस्त्विति नीत्वाऽसौ स्थापितोऽसितपर्वते । कृतविद्याधरीरक्षो बाह्योद्याने मनोहरे ॥१४८॥
प्रविष्टा तुष्टचित्ता च निजं नीलयशाः पुरम् । शौरिसङ्कथया तस्थौ तत्समागमकाङ्क्षया ॥१४९॥
सुस्नातोऽलङ्कृतो भूत्या महत्या स रथस्थितः[3] । प्रवेशितः पुरं वीरः खेचरैः स्वर्गसन्निभम् ॥१५०॥
दृष्टः सप्रश्रयं श्रीमानवितृप्तविलोचनैः । जनैः ससिंहदंष्ट्रैः स तुष्टान्तःपुरपूर्वकैः ॥१५१॥
ततः पुण्यदिने पुण्यपूर्णयोः पूर्णरूपयोः । विधिपूर्वं तयोर्वृत्तं पाणिग्रहणमङ्गलम् ॥१५२॥
स नीलयशसा शौरिर्नगरेऽसितपर्वते । रत्येव सहितः कामः कामभोगानसेवत ॥१५३॥

## शार्दूलविक्रीडितम्

नीलं नीलयशोयशो न जनित स्त्रीभिर्यतः[4] स्वैर्गुणैः
शौरेः शौर्यशरीरिणो हि न यशः कृष्णीकृतं खेचरैः ।

---

तपरूपी लक्ष्मीसे युक्त कर देता है ॥१४२-१४३॥ यहाँ अशनिवेगकी पुत्री श्यामाने युद्धमें जिसकी विद्या खण्डित कर दी थी ऐसा अङ्गारक नामका विद्याधर विद्या सिद्ध करनेके लिए स्थित है। आपके दर्शनसे इसे शीघ्र विद्या सिद्ध हो जावेगी इसलिए यदि इसका उपकार करनेकी आपकी इच्छा है तो इसे अपना दर्शन दें ॥१४४-१४५॥ हिरण्यवतीके इस प्रकार कहनेपर प्रियतमा श्यामाके कुशल समाचार जानकर कुमार वहुत सन्तुष्ट हुए और कहने लगे कि अङ्गारक तो हमारा शत्रु है इसको देखनेसे क्या लाभ है ? ॥१४६॥ इस पर्वतपर की हुई समयको वितानेवाली व्यर्थकी क्रीड़ाओंसे मुझे क्या प्रयोजन है ? यदि तुम्हें रहना इष्ट है तो रहो मैं तो जाता हूँ और श्वसुरके नगरको देखता हूँ ॥१४७॥ कुमारके ऐसा कहनेपर हिरण्यवतीने 'एवमस्तु' कहा अर्थात् जैसा आप चाहते हैं वैसा ही करती हूँ। यह कह उसने असितपर्वत नगर ले जाकर उन्हें नगरके बाहर एक सुन्दर उद्यानमें ठहरा दिया तथा रक्षाके लिए विद्याधरियोंको नियुक्त कर दिया ॥१४८॥ कुमारी नीलंयशा प्रसन्नचित्त हो अपने नगरमें प्रविष्ट हुई और कुमारके समागमकी आकांक्षा तथा उन्हींकी कथा करती हुई रहने लगी ॥१४९॥ तदनन्तर बड़े वैभवके साथ जिन्हें स्नान कराया गया था तथा उत्तमोत्तम आभूषण पहिनाये गये थे ऐसे वीर कुमार वसुदेवको रथपर बैठाकर विद्याधरोंने स्वर्ग तुल्य नगरमें प्रविष्ट कराया ॥१५०॥ वहाँ कुमारका मनोहर रूप देख-देखकर जिसके नेत्र तृप्त नहीं हो रहे थे ऐसे नीलंयशाके पिता सिंहदंष्ट्रा तथा सन्तोषसे युक्त अन्तःपुरको आदि लेकर समस्त लोगोंने बड़े विभवके साथ श्रीमान् वसुदेवको देखा ॥१५१॥ तदनन्तर जो पुण्यसे परिपूर्ण थे और जिनका रूप चरम सीमाको प्राप्त था ऐसे कुमार वसुदेव और नीलंयशाका पाणिग्रहण मङ्गल किसी पवित्र दिन विधिपूर्वक सम्पन्न हुआ ॥१५२॥ तत्पश्चात् जिस प्रकार कामदेव अपनी स्त्री रतिके साथ इच्छानुसार भोगोंका सेवन करता है उसी प्रकार कुमार वसुदेव असितपर्वत नगरमें नीलंयशाके साथ इच्छानुसार भोगोंका सेवन करने लगे ॥१५३॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि चूँकि वहाँकी स्त्रियाँ अपने गुणोंसे नीलंयशाके यशको मलिन नहीं कर सकीं थीं और न विद्याधर ही पराक्रमी वसुदेवके यशको कलंकित कर सके थे

---

१. तवास्या-म० । २ श्वसुरस्येदम् श्वाशुरम् । ३. रथः स्थितः म० । ४. -र्जितः म० ।

तत्तत्र स्थितयोस्तयोः सुखरसं प्रेमप्रसक्तात्मनोः
साकल्येन जनो जिनप्रवचनज्ञो हि प्रवक्तुं क्षमः ॥१५४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ नीलयशोलाभवर्णनो नाम द्वाविंशः सर्गः ॥२२॥*



इसलिए वहाँ प्रेमपूर्वक रहनेवाले वसुदेव और नीलंयशाको जो सुख उपलब्ध था उसका सम्पूर्ण रूपसे वर्णन करनेके लिए जिन प्रवचनका ज्ञाता श्रुतकेवली ही समर्थ हो सकता है ॥१५४॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणसग्रहसे युक्त जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें नीलंयशाके लाभका वर्णन करनेवाला बाईसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२२॥*



# त्रयोविंशः सर्गः

प्रासादस्थोऽन्यदा श्रुत्वा महाकलकलध्वनिम् । इत्यपृच्छत्प्रतीहारीं शौरिः पार्श्वेऽव्यवस्थिताम् ॥१॥
कुतो हेतोरयं लोको वर्तते मुखरोऽखिलः । इत्युक्ता साऽवदत्तस्मै वृत्तवृत्तान्तवेदिनी ॥२॥
शृणु देवास्ति शैलेऽस्मिन् नगरं शकटामुखम् । तस्येशो नीलवान् नाम्ना व्योमगानामधीश्वरः ॥३॥
नीलस्तस्य सुतः[1] कन्या मान्या नीलाञ्जनाभिधा । कुमारकन्ययोर्वृत्ता सङ्कथा च तयोरिति ॥४॥
पुत्रो मे ते यदा कन्या भविता भविता तयोः । अविवादो विवाहोऽत्र गोत्रप्रीतौ परस्परम् ॥५॥
ऊढायाः सिंहदंष्ट्रेण श्वशुरेण तवामुना । सेयं नीलाञ्जनायाश्च जाता नीलयशाः सुता ॥६॥
नीलस्योढभार्यस्य नीलकण्ठस्तु यः सुतः । जातोऽस्मै याचते स्मैतां स नीलयशसं तदा ॥७॥
सिद्धादेशस्य सत्साधोरादेशात्तु बृहस्पतेः । दत्तेयं तेऽर्द्धचक्रेशपित्रे पित्रा यशस्विने ॥८॥
[2]पितापुत्रौ च तौ नीलनीलकण्ठौ सभान्तरे । खलौ च सिंहदंष्ट्रेण व्यवहारं श्रिताविमौ ॥९॥
न्यायेन च तयोरत्र जितयोः श्वशुरेण ते । उच्चैः खेचरलोकेन कृतः कलकलध्वनिः ॥१०॥
इति श्रुत्वा प्रतीहार्या वचः सूर्यपुरोद्भवः[3] । कृतस्मितमुखस्तस्थौ स नीलयशसा सह ॥११॥
प्राप्तां घनकृताश्लेषां प्रावृषं [4]विषयप्रियाम् । [5]शुक्लापाङ्गस्वनैर्हृद्यां सोऽन्वभूतां वधूमिव ॥१२॥

अथानन्तर—किसी समय महलके ऊपर बैठे हुए कुमारने लोगोंका बहुत भारी कोलाहल सुनकर पासमें बैठी प्रतीहारीसे पूछा कि ये समस्त लोग किस कारण कोलाहल कर रहे हैं ? कुमारके इस प्रकार कहनेपर अतीत वृत्तान्तको जाननेवाली प्रतीहारीने कहा कि हे देव ! सुनिए, इस पर्वतपर एक शकटामुख नामका नगर है उसका स्वामी विद्याधरोंका अधिपति नीलवान् नामका विद्याधर है ॥१-३॥ राजा नीलवान्के नील नामका पुत्र और नीलाञ्जना नामकी माननीय पुत्री इस प्रकार दो सन्तान हैं। एक बार नील और नीलाञ्जनाके बीच यह बात हुई कि यदि मेरे पुत्र हो और तुम्हारे पुत्री हो तो परस्पर गोत्रकी प्रीति बनाये रखनेके लिए दोनोंका विवादरहित विवाह होगा ॥४-५॥ नीलाञ्जनाको तुम्हारे श्वसुर सिंहदंष्ट्रने विवाहा था और उससे यह नीलयशा नामकी पुत्री हुई थी ॥६॥ कुमार नीलका भी विवाह हुआ और उसके नीलकण्ठ नामका पुत्र हुआ। पूर्व वार्त्ताके अनुसार नीलने अपने पुत्र नीलकण्ठके लिए सिंहदंष्ट्रसे नीलयशा-की याचना की ॥७॥ परन्तु सिंहदंष्ट्रने अमोघवादी बृहस्पति नामक मुनिराजके कथनानुसार यह कन्या आपके लिए दी है। आप अर्धचक्रवर्तीके यशस्वी पिता हैं ॥८॥ आज दुष्ट प्रकृतिके धारक पिता-पुत्र—नील और नीलकण्ठने सभाके बीच सिंहदंष्ट्रके साथ विवाद ठाना था परन्तु तुम्हारे श्वसुर—सिंहदंष्ट्रने उन दोनोंको न्याय मार्गसे जीत लिया इसलिए विद्याधरोंने बहुत भारी कल-कल शब्द किया है ॥९-१०॥ इस प्रकार प्रतीहारीके वचन सुनकर कुमार वसुदेव मुसकराये और नीलयशाके साथ पहलेकी तरह रहने लगे ॥११॥

तदनन्तर वर्षा ऋतु आई, सो कुमार वसुदेवने स्त्रीके समान उसका अनुभव किया क्योंकि जिस प्रकार स्त्री घनकृताश्लेषा—गाढ़ आलिङ्गनसे युक्त होती है उसी प्रकार वर्षा ऋतु भी घन-कृताश्लेषा—मेघकृत आलिङ्गनसे युक्त थी। जिस प्रकार स्त्री विषय-प्रिया—विषयोंसे प्रिय होती है उसी प्रकार वर्षा ऋतु भी विषय-प्रिया—देशोंके लिए प्रिय थी। और जिस प्रकार स्त्री शुक्ला-

१. सुताः म० । २ पितृपुत्रौ ख०, म० । ३ वसुदेवः । ४ विषया भोग्यवस्तूनि अन्यत्र जनपदाः ।
५. मयूरकेकाध्वनिभिः, पक्षे कटाक्षस्वनैः ।

प्राप्तः शरदृतुर्हंसः शरपुङ्खकरस्ततः । गुञ्जद्भृङ्गज्यया सज्जः प्राग्र्यवाणासनश्रिया ॥१३॥
काले विद्याधरास्तत्र स्वविद्यौषधिसिद्धये । निगृहीतमनोवेगा मनोवेगा विनिर्ययुः ॥१४॥
तदा तौ दम्पती शैलं ह्रीमन्तं कामवर्पिणौ । प्रयातौ विद्ययाश्लिष्टौ घनं विद्युद्घनौ यथा ॥१५॥
[1]असपत्नसपत्नीकतापसस्त्रीधरोरसम् । असिधाराव्रतं तीव्रं चरन्तमिव सन्ततम् ॥१६॥
मधुपानमदोन्मत्तपतत्रिमधुपारवैः । विध्यतो मदनस्येव स शरज्यारवैर्युतः ॥१७॥
अवतीर्णौ तमुद्गन्धिसप्तपर्णावतंसकम् । [2]हारिणं वर्णयन्तौ तौ मरुद्घूर्णितभूरुहम् ॥१८॥
परिभ्रम्य चिरं शोभां पश्यन्तौ तृप्तिवर्जितौ । गिरेः सानुषु रम्येषु रंरम्येते स्म सस्मरौ ॥१९॥
तयोः सम्भोगसम्भारः पुष्पपल्लवकल्पिते । तल्पेऽनल्पोऽपि खेदाय समजायत नो तदा ॥२०॥
चिरेण रतिसम्भोगसम्भूतस्वेदभूषितौ । निष्क्रान्तौ कदलीगेहात् तौ रक्तान्तविलोचनौ ॥२१॥
मुक्तकेकारवं तत्र चित्रगात्रमपश्यताम् । कलापिनमकस्मात्तौ मयूरं मत्तलोचनम् ॥२२॥
शोभया [3]हृतचित्तं तमुत्कादित्सुः सकौतुका । स्कन्धमारोप्य तेनासौ नीता नीलयशा नभः ॥२३॥
नीचेन नीलकण्ठेन [4]नीलकण्ठवपुर्भृता । हृतायां विह्वलो वध्वां वसुदेवोऽभ्रमद्वने ॥२४॥

---

पाङ्गस्वनैर्हृद्या—सफेद-सफेद कटाक्षों और मधुर वाणीसे मनोहर होती है उसी प्रकार वर्षा-ऋतु भी शुक्लापाङ्गस्वनैर्हृद्या—मयूरोंकी वाणीसे मनोहर थी ॥१२॥ वर्षाके बाद, जो बाणोंकी मूठको हाथमे धारण कर रहा था तथा गुंजार करते हुए भ्रमररूपी डोरीसे युक्त उत्तम बाणासन जातिके वृक्षरूपी बाणासन—धनुषकी शोभासे युक्त था ऐसे अहंकारी सुभटके समान शरद् ऋतु आई ॥१३॥ उस समय मनके समान तीव्र वेगको धारण करनेवाले विद्याधर अपनी-अपनी विद्याओं और ओषधियोंकी सिद्धिके लिए मनके वेगको नियन्त्रित कर बाहर निकले ॥१४॥ उस समय इच्छानुसार कामभोग करनेवाले एवं विद्याके द्वारा अत्यन्त आलिङ्गित दोनो दम्पती—कुमार वसुदेव और नीलयशा भी ह्रीमन्त पर्वतकी ओर गये । उस समय वे ऐसे जान पड़ते थे मानो परस्परमे गाढ़ आलिङ्गनको प्राप्त एवं इच्छानुसार वर्षा करते हुए बिजली और मेघ ही पर्वतकी ओर जा रहे हों ॥१५॥ उस पर्वतका मध्य भाग वैररहित सपत्नीक तपस्वियोकी स्त्रियो-को धारण करता था इसलिए ऐसा जान पड़ता था मानो निरन्तर अतिशय कठिन असिधारा-व्रतका ही आचरण कर रहा हो ॥१६॥ वह पर्वत जगह-जगह मधुपानके मदसे उन्मत्त पक्षियो और भ्रमरोंके शब्दसे युक्त था इसलिए ऐसा जान पड़ता था मानो कामीजनोको वेधनेवाले कामदेवके बाण और प्रत्यञ्चाके शब्दोंसे ही युक्त हो ॥१७॥ उत्कट सुगन्धिसे युक्त सप्तपर्णवन जिसकी शोभा बढ़ा रहा था, जो स्वयं सुन्दर था तथा वायुसे जिसके वृक्ष हिल रहे थे ऐसे ह्रीमन्त पर्वतपर उतरकर वे दोनो उसकी प्रशंसा करने लगे । चिरकाल तक इधर-उधर भ्रमण कर शोभाको देखते हुए वे तृप्त ही नहीं होते थे अतः कामाकुलित होकर दोनोंने पर्वतकी सुन्दर शिखरोंपर बार-बार रमण किया था ॥१८-१९॥ उन्होंने पुष्प और पत्तोंसे निर्मित शय्यापर अत्यधिक सम्भोग किया था फिर भी वह उस समय उनके खेदके लिए नहीं हुआ था ॥२०॥ जो रतिक्रीड़ासे उत्पन्न पसीनासे सुशोभित थे तथा जिनके नेत्रोंके कोण लाल-लाल हो रहे थे ऐसे वे दोनों चिरकाल बाद कदली गृहसे बाहर निकले ॥२१॥ बाहर निकलते ही उन्होंने एक ऐसा मयूर देखा जो केका वाणी छोड़ रहा था, चित्र-विचित्र शरीरसे युक्त था, शिखण्डोंसे सहित था और जिसके नेत्र अत्यन्त मत्त थे ॥२२॥ शोभासे चित्तको हरण करनेवाले उस मयूरको देख-कर जो अत्यन्त उत्कण्ठित थी तथा कौतुकवश जो उसे पकड़ लेना चाहती थी ऐसी नीलयशा-को कन्धेपर बैठाकर वह मयूर आकाशमें ले गया ॥२३॥ यथार्थमे वह मयूर नहीं था किन्तु मयूर-

---

१ असपत्ना ये सपत्नीकतापसास्तेषां स्त्रिय इति असपत्नसपत्नीकतापसस्त्रियस्तासां धरमुरो वक्षो यस्य पर्वतस्य स तम् । २ मनोहरम् । ३ हृतचित्तां तां म० । ४. मयूराकारधारिणा ।

गोष्ठे गोपवधूधूतक्षुत्पिपासापरिश्रमः । उषित्वा प्रातरुत्थाय स प्रायाद्दक्षिणां दिशम् ॥२५॥
पुरं गिरितटं तत्र वप्रप्राकारवेष्टितम् । दृष्ट्वा हृष्टः प्रविष्टोऽसौ विशिष्टजनतावृतम् ॥२६॥
वेदाध्ययननिर्घोषमुखरीकृतदिङ्मुखे । तत्रापृच्छन्नरं कञ्चिदिति शौरिः सकौतुकः ॥२७॥
किं केनात्र महादान माहनेभ्यः[1] प्रवर्तितम् । येनामी मिलिता विश्वे मेदिन्या वेदवेदिन. ॥२८॥
सोऽवोचद्वसुदेवोऽत्र भोजकोऽस्यास्ति कन्यका । सोमश्रीरिव[2] सोमश्रीः कलावेदविशारदा ॥२९॥
जेता वेदविचारेऽस्याः य. स भर्ता भविष्यति । इति दैवज्ञवाक्येन संहता वैदिकी[3] प्रजा ॥३०॥
जघनस्तनभारार्त्ता तनुमध्यातिरूपिणी । भरक्षमस्य नो विद्मः कस्योपरि पतिष्यति ॥३१॥
श्रुत्वैव शब्दमात्रेण सा कन्या श्रोत्रहारिणी । हंसीव राजहंसस्य चक्रे सोत्कण्ठित मनः ॥३२॥
ब्रह्मदत्तमुपाध्यायं सोऽभ्युपेत्य निवेद्य च । गोत्रसञ्चारण वेदानहोऽध्यापय[4] मामिति ॥३३॥
आर्षांस्त्वमिह किं वेदान् धर्मानधिजिगांससे । अनार्षानथवा वेदानित्यवादीदसौ गुरुः ॥३४॥
कथं द्वैविध्यमेतेषामिति पृष्टोऽवदत्पुनः । प्रहृष्टहृदयोऽस्यर्थं यथार्थवचनो द्विजः ॥३५॥
षट्कर्मसु प्रजाः प्राप्ताः कल्पवृक्षपरिक्षये । यः शशास पुरा वेदैस्त्रिभिर्वर्णैरिवाश्रिता. ॥३६॥
हिमविन्ध्यस्तनाभोगा [5]रौप्यपर्वतहारिणीम् । वार्धिकाञ्चीगुणा राजा योऽन्वभूद्वसुधावधूम् ॥३७॥

---

का शरीर धारण करनेवाला नीच नीलकण्ठ था। उसके द्वारा स्त्रीके हरे जानेपर वसुदेव विह्वल होकर वनमें घूमते रहे ॥२४॥ वह भूखे थे इसलिए गोपोंकी एक वस्तीमें गये वहाँ गोपोंकी स्त्रियों-ने उनकी भूख-प्यासकी बाधा तथा परिश्रमको दूर किया। उस वस्तीमें रातभर रहकर वे प्रातः-काल दक्षिण दिशाकी ओर चल दिये ॥२५॥ वहाँ धूलिकुट्टिम तथा प्राकारसे वेष्टित गिरितट नामक नगरको देखकर वसुदेवने हर्षित हो उसमें प्रवेश किया। उस समय वह नगर विशिष्ट जनसमूहसे व्याप्त था तथा वेद-पाठकी ध्वनिसे उसकी समस्त दिशाएँ शब्दायमान हो रही थीं। वहाँ कौतुकसे भरे वसुदेवने किसी मनुष्यसे इस प्रकार पूछा ॥२६-२७॥ क्या यहाँ ब्राह्मणोंके लिए किसीने महादान किया है? जिससे वेदोंको जाननेवाले पृथिवीके समस्त ब्राह्मण यहाँ आकर इकट्ठे हुए हैं ॥२८॥ उस मनुष्यने कहा कि यहाँ एक वसुदेव नामका ब्राह्मण रहता है। उसके एक सोमश्री नामकी कन्या है जो चन्द्रमाके समान सुन्दर और अनेक कला तथा वेद-शास्त्रमें निपुण है ॥२९॥ ज्योतिषीने कहा है कि जो इसे वेदोंके विचारमें जीत लेगा वही इसका पति होगा इसीलिए यह वेदोंको जाननेवाली प्रजा इकट्ठी हुई है ॥३०॥ स्थूल नितम्ब और स्तनोंके भारसे पीड़ित, कमरकी पतली यह अतिशय सुन्दरी कन्या, भार धारण करनेमें समर्थ किस भाग्यशाली-के ऊपर गिरती है यह हम नहीं जानते ॥३१॥ यह सुनकर जिस प्रकार शब्दमात्रसे कानोंको हरनेवाली हँसी राजहंसके मनको उत्कण्ठित कर देती है उस प्रकार चर्चामात्रसे कानोंको हरने-वाली उस कन्याने वसुदेवके मनको उत्कण्ठित कर दिया ॥३२॥

तदनन्तर कुमारने ब्रह्मदत्त नामक उपाध्यायके पास जाकर तथा उसे अपना गोत्र बताकर प्रार्थना की कि आप हमें वेद पढा दीजिए ॥३३॥ इसके उत्तरमें ब्रह्मदत्तने कहा कि यहाँ तुम धर्मको प्रकट करनेवाले आर्ष वेदोंको पढ़ना चाहते हो या अनार्ष वेदोंको ?॥३४॥ यह सुन कुमार-ने फिर पूछा कि दो वेद कैसे ? कुमारके इस तरह पूछनेपर अत्यन्त प्रसन्न चित्त एवं यथार्थवादी उपाध्याय पुन. इस प्रकार कहने लगा कि युगके आदिमें कल्पवृक्षोंके नष्ट होनेपर जिन्होंने शरणा-गत प्रजाको असि मषि आदि छह कार्योंका उपदेश दिया था तथा अपने पूर्व ज्ञानके आधारपर उनमें क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन तीन वर्णोंका विभाग किया था ॥३५-३६॥ जिन्होंने राजा

---

१ ब्राह्मणेभ्य· क० । माहवेभ्यः म० । २. सोमस्येव चन्द्रस्येव श्रीर्यस्याः सा । ३ वैदिकजना ग० ।
४ -नाहाध्यापय मामिति क० । ५ रौप्यपर्वत एव हारो यस्याः सा ताम् ।

राज्ये पुत्रशतं प्राज्ये संस्थाप्य भरतादिकम् । यो मुमुक्षुर्विनिःक्रान्तः सचतुर्नृसहस्रकः ॥३८॥
[1]यश्चचार चतुर्वेदस्तपो दुश्चरमात्मभूः । धीरो वर्षसहस्रं वै पराजितपरीषहः ॥३९॥
समुत्पादितकैवल्यवेदनेत्रेक्षिताखिलः । धर्मतीर्थेन यश्चक्रे धर्मक्षेत्रं[2] खलोज्झितम् ॥४०॥
यौ द्वौ धर्माश्रमौ धर्म्यौ गृहिश्रमणसंश्रयौ । स्वर्गापवर्गसौख्यस्य सिद्ध्येऽदर्शयन्मुनिः ॥४१॥
द्वादशाङ्गविकल्पेषु वेदेषु यतिवृत्तिषु । अन्तर्गता गृहस्थानां यथोक्ताचारदर्शिता ॥४२॥
गुणशिक्षाव्रतस्थानामनेकनियमश्रिताम् । तेन ये दर्शिता वेदा ऋषभप्रभुणार्षकाः[3] ॥४३॥
तानधीत्य तदुक्तेन विधिना भरतार्चितः । धर्मयज्ञानयष्ट[4]ाद्ययुगे विप्रगणोऽखिलः ॥४४॥
अनार्षाणां तु वेदानामुत्पत्तिरभिधीयते । ऐदंयुगीनविप्राणां तात्पर्यं यत्र वर्त्तते ॥४५॥
भूपो धारणयुग्मेऽभूत्पुरे यो रणभूमिषु । अयोधनतया योधैरयोधन इतीरितः ॥४६॥
भूषितादित्यवंशस्य सोमवंशतनूद्भवा । दितिस्तस्य महादेवी तृणविन्दोः कनीयसी ॥४७॥
सा योषिद्गुणमञ्जूषामसूत सुलसां सुताम् । यौवने च पिता तस्याः स्वयंवरमचीकरत् ॥४८॥
आगताश्च समाहूताः पृथिव्यां पृथुकीर्त्तयः । स्वयंवरार्थिनो भूपा. सादराः सगरादयः ॥४९॥
सगरस्य प्रतीहारी नाम्ना मन्दोदरी दितेः । गृहं गताऽन्यदाऽश्रौषीदेकान्ते वचनं दितेः ॥५०॥

बनकर हिमाचल और विन्ध्याचल रूप स्तनोंसे युक्त, विजयार्ध रूपी हारसे सुशोभित और सागर रूपी मेखलासे अलंकृत पृथिवी रूपी स्त्रीका उपभोग किया था ॥३७॥ जिन्होंने अन्तमें विरक्त हो श्रेष्ठ राज्यपर भरतादिक सौ पुत्रोंको आसीन कर चार हजार राजाओंके साथ दीक्षा धारण की थी ॥३८॥ जो स्वयं प्रतिबुद्ध थे, धीर-वीर थे, परीषहोंके जेता थे और जिन्होंने चार ज्ञानके धारक होकर एक हजार वर्षतक कठिन तप किया था ॥३९॥ जिन्होंने उत्पन्न हुए केवलज्ञान रूपी नेत्रके द्वारा समस्त पदार्थोंको जान लिया था तथा धर्म रूप तीर्थके द्वारा जिन्होंने धर्मक्षेत्रको दुष्टोंसे रहित कर दिया था ॥४०॥ जिन्होंने स्वर्ग और मोक्ष सुखकी प्राप्तिके लिए गृहस्थ और मुनियोंसे सम्बन्ध रखनेवाले दो धर्माश्रम दिखलाये थे ॥४१॥ जिन्होंने मुनिधर्मका वर्णन करनेके लिए द्वादशाङ्ग रूप वेदोंका निर्माण किया था तथा उन्हीं वेदोंके अन्तर्गत (उपासकाध्ययनाङ्ग) गुणव्रत और शिक्षाव्रतोंके धारक एवं अनेक नियमोंका पालन करनेवाले गृहस्थोंके भी आचारका वर्णन किया था। उन्हीं भगवान् वृषभदेवके द्वारा उस समय जो वेद दिखाये गये थे वे आर्ष वेद कहलाते हैं ॥४२–४३॥ युगके आदिमें भरत चक्रवर्तीने जिसका सम्मान किया था ऐसा समस्त ब्राह्मणोंका समूह उन्हीं आर्ष वेदोंका अध्ययन कर उन्हींमें बतायी हुई विधिसे धर्म-यज्ञ करता था ॥४४॥ अब जिनमें इस युगके ब्राह्मणोंका तात्पर्य है उन अनार्ष वेदोंकी उत्पत्ति कही जाती है ॥४५॥

धारण-युग्म नगरमें एक राजा रहता था जिसे युद्ध-भूमिमें अयोध्य होनेके कारण योधा लोग अयोधन कहते थे ॥४६॥ सूर्यवंशको अलंकृत करनेवाले राजा अयोधनकी महारानीका नाम दिति था। यह दिति चन्द्रवंशकी लड़की थी तथा चन्द्रवंशी राजा तृणविन्दुकी छोटी बहिन थी ॥४७॥ महारानी दितिने कदाचित् स्त्रियोंके गुणोंकी पिटारी स्वरूप सुलसा नामकी कन्याको जन्म दिया। जब वह यौवनवती हुई तब पिताने उसका स्वयंवर करवाया ॥४८॥ और पृथिवीके यशस्वी राजाओंको बुलवाया जिससे विशाल यशके धारक, स्वयंवरके अभिलाषी एवं आदरसे युक्त सगर आदि राजा वहाँ आ पहुँचे ॥४९॥

एक दिन राजा सगरकी मन्दोदरी नामकी प्रतीहारी रानी दितिके घर गई थी, वहाँ उसने एकान्तमें दितिके यह वचन सुने कि बेटी सुलसा! तू मुझसे बहुत स्नेह करती है क्योंकि पुत्रीका

१. यश्चत्वारश्चतुर्वेद- म० । २. धर्मं तीर्थं म० । ३. -णार्षभाः म० । ४. -नयच्चाद्य -म० ।

सुलसे[1] ! शृणु वत्से मे वचस्त्वं मातृवत्सले । स्तन्यानुसारिणी[2] स्नेहव्यक्तिर्मातरि यन्मता[3] ॥५१॥
जातः सर्वयशोदेव्यां तृणविन्दोर्ममाग्रजात् । स्थितः[4] क्षत्रमधिक्षिप्य श्रिया नु मधुपिङ्गलः ॥५२॥
पूर्वमेव मया तस्मै मनसा त्वं निरूपिता । मन्मनोरथमेवातः पूरय त्वं स्वयंवरे ॥५३॥
इत्युक्त्वा सुलसा साश्रु मातरं प्राह सा वरा । मारोदीर्मातरिष्टं ते कुर्वे राजन्यसंनिधौ ॥५४॥
इत्युक्तमखिलं श्रुत्वा गत्वा मन्दोदरी रहः । कन्यास्वीकारचित्ताय[5] सगराय न्यवेदयत् ॥५५॥
ततः पुरोहितेनाशु सगरो विश्वभूतिना । नरलक्षणविज्ञापि रहः शास्त्रमकारयत् ॥५६॥
स्वयंवरधरोत्खातलोहमञ्जूषिकोद्धृतम् । अदर्शयत्पुरो राज्ञां पुस्तकं धूमधूसरम् ॥५७॥
स्वयंवरार्थिनां तेषां पुरः पुस्तकमुच्चकैः । अवाचयत्पुरोधाश्च लक्षणश्रवणार्थिनाम् ॥५८॥
मत्स्यशङ्खाङ्कुशाद्यङ्कौ पद्मगर्भनिभोदरौ । सुपार्ष्णिभागशोभाढ्यौ सुश्लिष्टाङ्गुलिपर्वकौ ॥५९॥
स्निग्धताम्रनखौ पादौ गूढगल्फौ सिरोज्झितौ । सोष्णौ कूर्मोन्नतौ स्वेदमुक्तौ स्तां पृथिवीपतेः ॥६०॥
सूर्पाकारौ सिरानद्धौ वक्रौ रूक्षनखौ स्मृतौ । पादौ पापवतः पुंसः संशुष्कौ विरलाङ्गुली ॥६१॥
सच्छिद्रौ सकषायौ च वंशच्छेदकरौ तु तौ । हिंस्रस्य दग्धमृच्छायौ पीतौ गम्येत रोषिणः ॥६२॥
अल्पातितनुरोमानुवृत्तजङ्घा सुजानवः । वृत्तोरवः शुभा निन्द्याः शुष्कजङ्घोरुजानवः ॥६३॥

माताके ऊपर जो स्नेह होता है वह दूधके अनुसार प्रकट होता है, इसलिए तू मेरी बात सुन ॥५०-५१॥ मेरे बड़े भाई राजा तृणविन्दुकी सर्वयशा देवीसे उत्पन्न हुआ मधुपिङ्गल नामका पुत्र है जो अपनी शोभासे समस्त राजाओंका तिरस्कार कर स्थित है—सबसे अधिक सुन्दर एवं प्रतापी है ॥५२॥ मैंने पहले ही उसके लिए तेरे देनेका मनमें संकल्प कर लिया था । इसलिए तू स्वयंवरमें मेरा ही मनोरथ पूर्ण कर ॥५३॥ इस प्रकार कहकर माता दिति आँसू छोड़ने लगी । माताको रोती देख कन्या सुलसाने कहा कि हे माता ! तू रो मत । मैं राजाओंके सामने जो तुझे इष्ट है वही करूँगी—तेरे कहे अनुसार मधुपिङ्गलको ही वरूँगी ॥५४॥ मन्दोदरीने यह सब सुना और जाकर कन्याकी प्राप्तिके लिए उत्कण्ठित राजा सगरके लिए एकान्तमें कह सुनाया ॥५५॥

तदनन्तर राजा सगरने शीघ्र ही अपने विश्वभूति नामक पुरोहितसे एकान्तमें मनुष्योंके लक्षणोंको बतानेवाला एक शास्त्र बनवाया ॥५६॥ और उसे धूमसे धूसरित कर तथा लोहेकी सन्दूक्में भरवा कर स्वयंवरकी भूमिमें गड़वा दिया । जब स्वयंवरका दिन आया तब सगरने स्वयंवरकी भूमिको खुदवा कर लोहेका वह सन्दूक् निकलवाया और उससे उक्त शास्त्र निकालकर राजाओंके आगे दिखाया ॥५७॥ स्वयंवरमें जो राजा आये थे, वे मनुष्योंके लक्षण सुनना चाहते थे । इसलिए उन सबके आगे पुरोहितने जोर-जोरसे उस शास्त्रको बाँचना शुरू किया ॥५८॥ उसमें लिखा था कि राजाके पैर मछली, शंख तथा अंकुश आदिके चिह्नोंसे युक्त होते हैं, कमलके भीतरी भागके समान उनका मध्य भाग होता है, एड़ियोंकी उत्तम शोभासे वे सहित होते हैं, उनकी अँगुलियोंके पौरा एक दूसरेसे सटे रहते हैं, उनके नख चिकने एवं लाल होते हैं, उनकी गाँठें छिपी रहती हैं, वे नसोंसे रहित होती हैं, कुछ-कुछ ऊष्ण होते हैं, कछुएके समान उठे होते हैं और पसीनासे युक्त रहते हैं ॥५९-६०॥ पापी मनुष्यके पैर सूपाके आकार, फैले हुए, नसोंसे व्याप्त, टेढ़े, रूखे नखोंसे युक्त, सूखे एवं विरल अँगुलियोंवाले होते हैं ॥६१॥ जो पैर छिद्र सहित एवं कपैले रंगके होते हैं वे वंशका नाश करनेवाले माने गये हैं । हिंसक मनुष्यके पैर जली हुई मिट्टीके समान और क्रोधी मनुष्यके पैर पीले रंगके जानना चाहिए ॥६२॥ जिनकी पिण्डलियाँ थोड़े एवं अत्यन्त सूक्ष्म रोमोंसे युक्त और ऊपर-ऊपर गोल होती जाती हैं, जिनके घुटने अच्छे हैं और जाँघें गोल हैं वे

१ सुलसे ! शृणु वृत्त मे वत्से त्वं मातृवत्सले म० । २ सत्यानुसारिणी म० । ३ जन्मना क०, ख०, ङ० । ४. स्थित क्षेत्रमधिक्षिप्य म० । ५ कन्यायाः स्वीकारे चित्तं यस्य स तस्मै ।

एकैकं कूपके रोम राज्ञां द्वे द्वे सुमेधसाम् । त्र्यादीनि जडनिस्वानां केशाश्चैवंफलाः स्मृताः ॥६४॥
अल्पं दक्षिणतो वक्रं स्थूलग्रन्थि शुभं शिशोः । शिश्नं तद्विपरीतं तु विपरीतफलं मतम् ॥६५॥
म्रियन्ते स्वल्पवृषणा विषमैः स्त्रीवलाश्च तैः । समैर्भूपाश्चिरायुष्काः प्रलम्बवृषणा नराः ॥६६॥
सशब्दमूत्राः सुखिनो विपरीतास्तु दुःखिनः । द्व्यादिप्रदक्षिणावर्त्तधाराः श्रीशास्तु नेतरे ॥६७॥
स्थूलस्फिक्च पुमान्निःस्वो मांसलस्फिक् सुखी भवेत् । माण्डूकस्फिक् नरो व्याघ्राद्दुद्धतस्फिक्मृतिं व्रजेत्
राजा सिंहकटिः प्रोक्तो वानरौष्ट्रकटिर्धनी । समोदरः सुखी दुःखी घटोरुपिठरोदरः ॥६९॥
सम्पूर्णैर्धनिनः पार्श्वैर्निम्नवक्रैरभोगिनः । कुक्षिभिश्च तथा निम्नैर्भोगिनः समकुक्षयः ॥७०॥
उन्नतैः कुक्षिभिर्भूपाः कुधना विषमैश्च तैः । सर्पोदरा दरिद्रास्तु भवन्ति बहुभोजनाः ॥७१॥
विस्तीर्णोन्नतगम्भीरवृत्तनाभिः सुखी नरः । निम्नाल्पादृश्यनाभिस्तु कथितः क्लेशभाजनः ॥७२॥
शूलबाधाश्च दारिद्र्यं विषमा वलिमध्यमाः । सा वामदक्षिणावर्ता [1]साध्यां मेधां करोति च ॥७३॥
कुरुते भूपतिं नाभिः पद्मकर्णिकया समा । आयतोपर्यधः[2]पार्श्वा वित्तगोमच्चिरायुषः ॥७४॥

शुभ हैं—अच्छे पुरुष हैं और जिनकी पिण्डलियाँ, घुटने तथा जाँघें सूखी हैं वे निन्दनीय हैं ॥६३॥ राजाओंके एक रोम-कूपमें एक रोम होता है, विद्वानोंके एक रोम-कूपमें दो रोम होते हैं और मूर्ख तथा निर्धन मनुष्योंके एक रोम-कूपमें तीनको आदि लेकर अनेक रोम होते हैं। रोमोंके समान ही केशोंका भी फल समझना चाहिए ॥६४॥ बच्चेका लिंग यदि छोटा दाहिनी ओर कुछ टेढ़ा और मोटी गाँठसे युक्त है तो शुभ है और इससे विपरीत अशुभ है ॥६५॥ जिन मनुष्योंके वृषण (अण्डकोष) अत्यन्त छोटे होते हैं वे शीघ्र मर जाते हैं, जिनके विषम—एक छोटे एक बड़े होते हैं वे स्त्रियोंपर अपना बल रखते हैं—स्त्रियोंको वश करनेवाले होते हैं, जिनके एक बराबर होते हैं वे राजा होते हैं और जिनके नीचेकी ओर लटकते रहते हैं वे दीर्घजीवी होते हैं ॥६६॥ पेशाब करते समय जिनका मूत्र शब्द सहित निकलता है वे सुखी होते हैं और जिनका मूत्र शब्दरहित निकलता है वे दुखी होते हैं। पेशाब करते समय जिनके मूत्रकी पहली और दूसरी धारा दाहिनी ओर पड़ती है वे लक्ष्मीके स्वामी होते हैं और जिनकी धारा इसके विपरीत पड़ती है वे निर्धन होते हैं ॥६७॥ जिस पुरुषका नितम्ब स्थूल होता है वह दरिद्र होता है, जिसका पुष्ट होता है वह सुखी होता है और जिसका मण्डूकके समान ऊँचा उठा होता है वह व्याघ्रसे मृत्युको प्राप्त होता है ॥६८॥ जिसकी कमर सिंहकी कमरके समान पतली होती है वह राजा होता है और जिसकी कमर वानर अथवा ऊँटकी कमरके समान होती है वह धनी होता है। जिसका पेट न छोटा न बड़ा किन्तु समान होता है वह सुखी होता है और जिसका पेट घड़ा अथवा मटकाके समान हो वह दुखी होता है ॥६९॥ जिनकी पसलियाँ भरी हुई हों वे सुखी होते हैं और जिनकी पसलियाँ नीची तथा टेढ़ी हों वे भोगरहित होते हैं। जिनकी कूँख नीची हो वे भोग रहित होते हैं, जिनकी कूँख सम हों वे भोगी होते है, जिनकी कूँख उठी हुई हो वे राजा होते हैं और जिनकी कूँख विषम हो वे निर्धन होते हैं। जिनका उदर सर्पके समान लम्बा हो वे दरिद्र तथा बहुत भोजन करनेवाले होते हैं ॥७०–७१॥ जिसकी नाभि चौड़ी, ऊँची, गहरी और गोल होती है वह सुखी होता है और जिसकी नाभि छोटी तथा कुछ-कुछ दीखनेवाली होती है वह क्लेशका पात्र होता है ॥७२॥ यदि मध्य भागकी रेखाएँ विषम हैं, तो वे शूलकी बाधा तथा दरिद्रताको उत्पन्न करती हैं और वही रेखा यदि बायीं और दाहिनी ओर आवर्तों—भँवरोंसे युक्त हैं तो उत्तम बुद्धिको करती हैं ॥७३॥ कमलकी कर्णिकाके समान नाभि मनुष्यको राजा बना देती है और जिसका ऊपर, नीचे तथा आजू-बाजूका भाग विस्तृत हो ऐसी नाभि मनुष्यको धनवान्

१. साध्वं म० । २. पार्श्वं म० ।

[1]शास्त्रार्थी स्त्रीप्रियो नित्यमाचार्यो बहुपत्यकः । एकद्वित्रिचतुर्भिः स्याद्वलिभिः क्षितिपोऽवलिः[2] ॥७५॥
ज्ञेयाः स्वदारसन्तुष्टा ऋजुभिर्वलिभिर्नराः । [3]अगम्यगामिनः पापा विषमैर्वलिभिः पुनः ॥७६॥
[4]मांसलैर्मृदुभिः पार्श्वैर्दक्षिणावर्त्तरोमभिः । भूपास्तद्विपरीतैस्तु परप्रेष्यकरा नराः ॥७७॥
सुभगाः स्युरनुद्धूतैश्चूचुकैः पीवरैर्नराः । दीर्घैश्च विषमैर्मर्त्या जायन्ते धनवर्जिताः ॥७८॥
मांसलं हृदयं राज्ञां पृथून्नतमवेपनम् । विपरीतमपुण्यानां खररोमभिराचितम् ॥७९॥
वक्षोभिश्च समैराढ्याः पीनैः शूरास्त्वकिञ्चनाः । तनुभिर्विषमैर्निनिःस्वास्तथा शस्त्रान्तजीविताः[5] ॥८०॥
पीनेन जानुना ह्याढ्यो भोगवानुन्नतेन तु । निःस्वो निम्नास्थिनद्धेन विषमो विषमेण ना ॥८१॥
नित्यमस्वेदनाः कक्षाः पीनोन्नतसुगन्धयः । निश्चेतव्या धनेशानां सङ्कुलाः समरोमभिः ॥८२॥
निःस्वस्य चिपिटा ग्रीवा संशुष्का च सिराचिता । कम्बुग्रीवो नृपः शूरो महिषग्रीवमानवः ॥८३॥
अरोमशमभग्नं च पृष्ठं शुभकरं मतम् । रोमशं चातिभुग्नं[6] च न शुभावहमिष्यते ॥८४॥
अल्पावमांसलौ भुग्नौ रोमशावधनस्य तु । सुश्लिष्टौ मांसलावंसौ शौर्यवित्तवतां नृणाम् ॥८५॥
पीनौ समौ प्रलम्बौ च करौ करिकरोपमौ । नृपाणामधनानां तु नृणां ह्रस्वौ च रोमशौ ॥८६॥
दीर्घा दीर्घायुषां पुंसां करशाखाः सुकोमलाः । सुभगानामवलिताः सूक्ष्मा मेधाविनां पुनः ॥८७॥

गोमान् और दीर्घजीवी करती है ॥७४॥ जिसके एक वलि होती है वह शास्त्रार्थी होता है, जिसके दो वलि होती हैं वह निरन्तर स्त्रीका प्रेमी होता है, जिसके तीन वलि होती हैं वह आचार्य होता है और जिसके चार वलि होती है वह बहुत सन्तानवाला होता है और जिसके एक भी वलि नहीं होती वह राजा होता है ॥७५॥ जिन मनुष्योंकी वलि सीधी होती हैं वे स्वदार-सन्तोषी होते हैं और जिनकी वलि विषम होती हैं वे अगम्यगामी एवं पापी होते हैं ॥७६॥ जिन मनुष्योके पसवाड़े पुष्ट, कोमल एवं दाहिनी ओर आवर्ताकार रोमोंसे सहित होते हैं वे राजा होते हैं और जिनके इनसे विपरीत होते हैं वे दूसरोंके आज्ञाकारी किङ्कर होते हैं ॥७७॥ जिन मनुष्योंके स्तनोंके अग्रभाग छोटे और स्थूल हों वे उत्तम भाग्यशाली होते हैं और जिनके दीर्घ अथवा विषम होते है वे निर्धन होते हैं ॥७८॥ राजाओंका हृदय पुष्ट, चौड़ा, ऊँचा और कम्पनसे रहित होता है तथा पुण्यहीन मनुष्योंका हृदय इससे विपरीत तीक्ष्ण रोमोंसे व्याप्त होता है ॥७९॥ जिनके वक्षःस्थल सम हों वे सम्पत्तिशाली होते हैं, जिनके स्थूल हो वे शूर-वीर किन्तु निर्धन होते हैं और जिनके कृश तथा विषम हों वे निर्धन एवं शस्त्रसे मरनेवाले होते है ॥८०॥ जो मनुष्य स्थूल घुटनेसे सहित होता है वह धनाढ्य होता है, जिसका घुटना ऊँचा उठा होता है वह भोगी होता है, जिसका गहरा तथा हड्डियोंसे बद्ध रहता है वह निर्धन होता है और जिसका विषम होता है वह विषम ही रहता है ॥८१॥ धनाढ्य मनुष्योंकी बगलें निरन्तर पसीनासे रहित, पुष्ट, ऊँची, सुगन्धित और समान रोमोंसे व्याप्त रहती हैं ॥८२॥ निर्धन मनुष्यकी गरदन चपटी सूखी एवं नसोंसे व्याप्त रहती है । इसके विपरीत शङ्खके समान गरदनवाला मनुष्य राजा होता है और भैंसेके समान गरदनवाला मनुष्य शूर-वीर होता है ॥८३॥ जो पीठ रोमरहित एवं सीधी हो वह शुभ मानी गई है तथा जो रोमोंसे व्याप्त और अत्यन्त झुकी हुई हो वह अच्छी नहीं मानी गई है॥८४॥निर्धन मनुष्यके कन्धे छोटे, अपुष्ट, नीचेकी ओर झुके हुए और रोमोंसे व्याप्त होते हैं तथा पराक्रमी और धनवान् मनुष्योंके कन्धे सटे हुए एवं पुष्ट होते हैं ॥८५॥ राजाओंके हाथ स्थूल, सम, लम्बे और हाथीकी सूँडके समान होते हैं परन्तु निर्धन मनुष्योंके हाथ छोटे और रोमोंसे युक्त रहते है ॥८६॥ दीर्घायु मनुष्योंकी अङ्गुलियाँ लम्बी तथा अत्यन्त कोमल होती हैं, भाग्यशाली

१. शास्त्रार्थस्त्रीप्रियो म० । २ वलिरहितः । ३. अन्यदाररता नीचा वर्जिता विषमैर्नराः म० । ४ अस्य श्लोकस्य स्थाने 'ख' पुस्तके इत्थं पाठः 'स्थूलैश्च मृदुभिः पार्श्वैर्दक्षिणावर्तरोमभिः । राजा भवति मर्त्योऽसावन्यथा किंकरो भवेत् ॥' ७७ ॥ ५. -जीविनः म० । ६. चातिभग्नं म० । ७ भग्नौ म० ।

स्थूला धनविमुक्तानां चिपिटाः प्रेष्यकारिणाम् । आढ्याः कपिकरा मर्त्याः क्रूरा व्याघ्रकराः स्मृताः ॥८८॥
निगूढगूढसुश्लिष्टसन्धिसन्मणिबन्धनैः । भूपा दारिद्र्ययुक्तास्तैः सशब्दैश्च श्लथैस्तथा ॥८९॥
निम्नैः करतलैः क्लीबाः पितृवित्तविवर्जिताः । धनिनः [1]संभृतैर्निम्नैः प्रोत्तानैस्तु प्रदायकाः ॥९०॥
लाक्षाभैरीश्वरा निस्स्वा विषमैर्विषमाश्च तैः । अगम्यगामिनः पीतैरुक्षैः रूपविवर्जिताः ॥९१॥
तुषच्छविनखैः क्लीबाः स्फुटितैर्वित्तवर्जिताः । आताम्रैश्च चमूनाथाः कुनखैः परितर्किणः ॥९२॥
अङ्गुष्ठजैर्यवैराढ्याः पुत्रिणोऽङ्गुष्ठमूलजैः । निम्नातिस्निग्धरेखाभिर्धनिनो व्यत्ययेऽन्यथा ॥९३॥
सुघनाङ्गुलयोऽर्थाढ्या विरलाङ्गुलयोऽन्यथा । तिस्रः करमिता रेखा नृपतेर्मणिबन्धनात् ॥९४॥
[2]प्रदेशिनीं सृता रेखा लक्षणं परमायुषः । छिन्नाभिस्ताभिरूनाभिरायुरूनं निरूपितम् ॥९५॥
असिशक्तिगदाकुन्तचक्रतोमरपूर्विकाः । कथयन्ति चमूनाथं कररेखाः परिस्फुटम् ॥९६॥
कृशैस्तु चिबुकैर्दीर्घैर्निस्स्वा धन्यास्तु मांसलैः । [3]ओष्ठैरस्फुटितावक्रैर्भूपा बिम्बफलोपमैः ॥९७॥
तीक्ष्णदंष्ट्राः समाः स्निग्धा विशदा दशना घनाः । जिह्वा रक्ता च दीर्घा च श्लक्ष्णा भोगवतां नृणाम् ॥९८॥
आननं सम्भृतं सौम्यं समं राज्ञामवक्रकम् । दुर्भगानां बृहद्वक्त्रं शठानां परिमण्डलम् ॥९९॥

मनुष्योंकी वलिरहित और बुद्धिमान् मनुष्योंकी छोटी-छोटी होती हैं ॥८७॥ निर्धन मनुष्योंके हाथ स्थूल रहते हैं, सेवकोंके हाथ चिपटे होते हैं, वानरोंके समान हाथवाले मनुष्य धनाढ्य होते हैं और व्याघ्रके समान हाथवाले मनुष्य शूर-वीर होते हैं ॥८८॥ जिनकी कलाइयाँ अत्यन्त गूढ एवं सुश्लिष्ट सन्धियोंसे युक्त होती हैं वे राजा होते हैं और जिनकी कलाइयाँ ढीली तथा शब्दोंसे सहित हैं वे दरिद्रतासे युक्त होते हैं ॥८९॥ जिनकी हथेलियाँ गहरी—भीतरको दबी हुई हों वे नपुंसक तथा पिताके धनसे रहित होते हैं, जिनकी हथेलियाँ भरी हुई तथा गहरी हों वे धनाढ्य होते हैं और जिनकी हथेलियाँ ऊपरको उठी हुई हों वे दानी होते हैं ॥९०॥ जिनकी हथेलियाँ लाखके समान लाल हों वे धनाढ्य होते हैं, जिनकी विषम होती हैं वे दरिद्र तथा विषम होते हैं, जिनकी पीली हों वे अगम्यगामी होते हैं और जिनकी रूक्ष होती हैं वे सौन्दर्यसे रहित कुरूप होते हैं ॥९१॥ जिनके नख तुषके समान हों वे नपुंसक, जिनके फटे हों वे निर्धन, जिनके कुछ-कुछ लाल हों वे सेनापति और जिनके भद्दे हों वे तर्क-वितर्क करनेवाले होते हैं ॥९२॥ जिनके अँगूठेपर यवका चिह्न हो वे धनाढ्य होते हैं, जिनके अँगूठेके मूलमें यवका चिह्न हो वे अधिक पुत्रवाले होते हैं, जिनके अँगूठेमें गहरी तथा चिकनी रेखाएँ होती हैं वे धनाढ्य होते हैं और जिनके इससे विपरीत रेखाएँ हैं वे निर्धन होते हैं ॥९३॥ जिनकी अँगुलियाँ अत्यन्त सघन होती हैं वे धन-सम्पन्न होते हैं और जिनकी अँगुलियाँ विषम होती हैं वे निर्धन होते हैं। जिनकी कलाईसे लेकर हाथ तक तीन रेखाएँ होती हैं वे राजा होते हैं ॥९४॥ प्रदेशिनी अँगुली तक लम्बी रेखा दीर्घायुका चिह्न है अर्थात् जिसकी रेखा कनिष्ठासे लेकर प्रदेशिनी तक लम्बी चली जाती है वह दीर्घायु होता है और जिसकी रेखाएँ कटी तथा छोटी होती हैं वह अल्प आयुका धारक होता है ॥९५॥ तलवार, शक्ति, गदा, भाला, चक्र और तोमर आदिकी रेखाएँ हाथमें हों तो वे स्पष्ट कहती हैं कि यह व्यक्ति सेनापति होगा ॥९६॥ जिनकी दाढ़ी पतली और लम्बी होती है वे दरिद्र होते हैं तथा जिनकी पुष्ट होती है वे धनी होते हैं। जिनके ओंठ विना फटे, सीधे और विम्बीफलके समान लाल होते हैं वे राजा होते हैं ॥९७॥ जिनकी डाढ़ें तीक्ष्ण, सम और स्निग्ध होती हैं, दाँत सफेद और सघन रहते हैं एवं जीभ लाल, लम्बी और कोमल होती है वे भोगी होते हैं ॥९८॥ जिनका मुख भरा हुआ, सौम्य, सम और कुटिलता रहित होता है वे राजा होते हैं। जिनका मुख बहुत बड़ा होता है वे अभागे

१. संवृतै-न०, ग० । २. प्रदेशिनी स्मृता म० । ३. उष्ठैरस्फुटिता वक्त्रैर्भूपा म० ।

स्त्रीवक्त्रमनपत्यानां निम्नं वक्त्रं च निम्नितम् । ह्रस्व कृपणमर्त्यानां दीर्घमद्रव्यभागिनाम् ॥१००॥
शङ्कुकर्णाः महीपालाः रोमकर्णाश्चिरायुषः । ऋज्वी समपुटा नासा स्वल्पच्छिद्रा च भोगिनाम् ॥१०१॥
सुकृत्क्षुतं[1] धनेशानां द्विस्त्रिः शास्त्रवतां विदुः । संहत च प्रमुक्तं च विदितं चिरजीविनाम् ॥१०२॥
रक्तान्तैः पद्मपत्राभैर्नेत्रैः श्रीधनभागिनः । गजेन्द्रवृषनेत्रास्तु भवन्ति वसुधाधिपाः ॥१०३॥
अमङ्गलदृशः पापाः पिङ्गलासङ्गसङ्गिन' । असम्भाष्याः सदा पुंसामदृश्याश्च विशेषतः ॥१०४॥
मानसैर्वाचिकैः कायैः पापैः सञ्चर्चिताः सदा । दुर्जना दुर्भगाः क्रूराः पापा मार्जारलोचनाः ॥१०५॥
लक्षणानां समस्तानां गुणदोषविचिन्तने । चक्षुर्लक्षणमेवात्र पर्याप्त फलसाधने ॥१०६॥
मानोन्मानस्वरं देहं गतिसंहतिमन्वयम् । सार वर्णं बुधो दृष्ट्वा प्रकृतिं च वदेत्फलम् ॥१०७॥
इति प्रवाच्यमानेऽसौ पुस्तके मधुपिङ्गलः । नेत्रदोषकृताशङ्को निर्गत्य सदसोऽगमत् ॥१०८॥
सुलसां च परित्यज्य प्रव्रज्य नवयौवनः । मुनिचर्याश्रितो देशान् पर्यटन्मधुपिङ्गलः ॥१०९॥
इतः सुलसदम्भोजलोचनां[2] सुलसां स्वयम् । प्राप्तः स्वयंवरे दक्षः सगरः सुखमन्वभूत् ॥११०॥
तदात्वेऽभ्येति शब्दश्चेद् वैदग्ध्यमभिकथ्यते । नातिगूढतया जन्तुरायत्यां तु दुरन्तताम् ॥१११॥
सामुद्रिकोऽन्यदाऽद्राक्षीत्रिःसङ्गमधुपिङ्गलम् । मध्याह्ने पुरि कस्याञ्चित्पारणार्थमुपागतम् ॥११२॥

होते हैं और जिनका मुख गोलाकार होता है वे मूर्ख होते हैं ॥९९॥ सन्तान-रहित मनुष्योंका मुख स्त्रीके समान तथा नीचा होता है। कंजूस मनुष्योंका मुख छोटा और निर्धन मनुष्योंका मुख लम्बा होता है ॥१००॥ जिनके कान कीलाके समान हों वे राजा होते हैं, जिनके कानोंपर रोम होते हैं वे दीर्घायु होते हैं, जिनकी नाक सीधी समान पुटवाली एवं छोटे छिद्रोंसे युक्त होती है वे भोगी होते हैं ॥१०१॥ जिनको एक छींक आवे वे धनाढ्य, जिनको दो-तीन छींकें एक साथ आवे वे विद्वान् तथा जिनको लगातार अनेक खुली छींकें आवे वे दीर्घायु होते हैं ॥१०२॥ जिनके नेत्र अन्तमें लाल और कमल पत्रके समान हों वे लक्ष्मीमान् और जिनके गजेन्द्र एवं बैल-के समान हों वे राजा होते है ॥१०३॥ जो मनुष्य पिङ्गलवर्णके नेत्रोंसे युक्त है वे अमाङ्गलिक और पापी हैं उनके साथ न कभी बात करना चाहिए और न उनकी ओर खासकर देखना चाहिए ॥१०४॥ जिनके नेत्र मार्जारके नेत्रोंके समान रहते है वे सदा मानसिक, वाचनिक और कायिक पापोंसे युक्त होते हैं तथा दुर्जन, अभागे, क्रूर और पापी माने गये हैं ॥१०५॥ समस्त लक्षणोंके गुण और दोषका विचार करते समय चक्षुके लक्षणका पूर्ण विचार करना चाहिए क्योंकि फलकी सिद्धिके लिए यही पर्याप्त कारण है ॥१०६॥ विद्वान्‌को चाहिए कि वह मनुष्यके मान, उन्मान, स्वर, देह, चाल-ढाल, वंश, उत्तमवर्ण और प्रकृतिको देखकर फलका प्रतिपादन करे ॥१०७॥

इस प्रकार पुस्तक बाँचे जानेपर मधुपिङ्गलको यह आशङ्का हो गयी कि हमारे नेत्रमे दोष है इसीलिए वह सभासे निकलकर चला गया ॥१०८॥ यद्यपि मधुपिङ्गल नवयौवनसे युक्त था तथापि सुलसाको छोड़कर दीक्षित हो गया और मुनिचर्याको धारणकर अनेक देशोंमे विहार करने लगा ॥१०९॥ इधर राजा सगर बड़ा चतुर था इसलिए वह कमलके समान सुन्दर नेत्रोंवाली सुलसाको स्वयंवरमे स्वयं प्राप्तकर सुखका उपभोग करने लगा ॥११०॥ आचार्य कहते हैं कि ऐसी प्रवृत्ति तत्काल तो चतुराई कही जाती है परन्तु वह सदा छिपी नहीं रहती इसलिए इसका करने-वाला प्राणी आगामी कालमें अवश्य ही दुष्परिणामको प्राप्त होता है—उसका खोटा फल भोगता है ॥१११॥

तदनन्तर एक दिन मध्याह्नके समय पारणाके लिए किसी नगरमे आये हुए दिगम्बर मुद्रा

१. कृत म० । २. सुलसती सुशोभमाने अम्भोजलोचने यस्याः सा ताम् ।

पादमस्तकपर्यन्तान्निरूप्यावयवान्यतेः । सशिरःकम्पमाहासौ महाविस्मयसङ्गतः ॥११३॥
तिलमात्रोऽपि देहस्य नेक्ष्यतेऽवयवो मुनेः । सामुद्रया सुदृष्ट्या यः शुद्धया परिदूष्यते ॥११४॥
तिष्ठत्वन्यदिहामुष्य सल्लक्षणकदम्बकम् । राज्यं सौभाग्यमप्याह मधुपिङ्गलनेत्रता ॥११५॥
ईदृग्लक्षणयुक्तोऽपि यदयं नवयौवने । परिभ्रमति भिक्षार्थी तद्धिक् सामुद्रशास्त्रकम् ॥११६॥
यद्येष दग्धदैवेन कदर्थयितुमर्थितः । तत्किमर्थमनिन्द्येन लक्षणौघेन चर्चितः ॥११७॥
अथवा दुःखभीरुत्वान्न स्पृशन्ति सुखैषिणः । फलितामपि दुष्पाकां विषवल्लीमिव श्रियम् ॥११८॥
शुभलक्षणपूर्णस्य पुनः शुद्धान्वयस्य हि । युज्यते[1] क्षपतोऽमुष्य मुमुक्षोर्दीक्षया धृतिः ॥११९॥
सामुद्रिकवचः श्रुत्वा नरः कश्चिदुवाच तम् । किं सामुद्रिकवार्त्ताऽस्य न श्रुता विश्रुतावनौ ॥१२०॥
मिलितैः खलभूपालैः सुलसायाः स्वयंवरे । चक्षुर्लक्षणहीनोऽयमिति संसदि दूषितः ॥१२१॥
यथैव सूचकः पुंसां पृष्ठमांसस्य खादकः । निन्दितः स्वप्रशंसी च तथैव किल पिङ्गलः ॥१२२॥
परप्रमाणको मुग्धो मत्वात्मानमलक्षणम् । मधुपिङ्गः शुभाक्षोऽयं विलक्षस्तपसि स्थितः ॥१२३॥
प्रमादालस्यदर्पेभ्यो ये स्वतो नागमेक्षिणः । ते शठैर्विप्रलभ्यन्ते दृष्टादृष्टार्थगोचरे ॥१२४॥
स्वयंवरे नरश्रेष्ठः कन्यया सगरो वृतः । वृतः[2] क्षत्रसमूहेन भोगासक्तोऽवतिष्ठते ॥१२५॥

---

धारी मधुपिङ्गलको एक सामुद्रिकशास्त्रीने देखा ॥११२॥ वह पैरसे लेकर मस्तक तक मुनिराजके समस्त अवयवोंको देखकर बहुत भारी आश्चर्यमें पड़ गया और शिर हिलाता हुआ कहने लगा कि इन मुनिके शरीरमें तिल बराबर भी ऐसा अवयव नहीं दिखाई देता जो सामुद्रिक शास्त्रकी शुद्ध दृष्टिसे दूषित किया जा सके अर्थात् जिसमें सामुद्रिक-शास्त्रके अनुसार दोष बताया जा सके ॥११३-११४॥ इनके शरीरमें जो उत्तमोत्तम अन्य लक्षणोंका समूह है वह तो एक ओर रहे एक नेत्रोंकी पीलाई ही इनके राज्य तथा सौभाग्यको सूचित कर रही है ॥११५॥ क्योंकि ऐसे लक्षणोंसे युक्त होनेपर भी जब यह नई जवानीमें भिक्षाके लिए इधर-उधर भ्रमण कर रहा है तब ऐसे सामुद्रिक शास्त्रको धिक्कार हो ॥११६॥ यदि दुर्दैव इसे पीड़ित ही करना चाहता है तो फिर निर्दोष लक्षणोंके समूहसे इसे युक्त क्यों किया ? ॥११७॥ अथवा यह भी हो सकता है कि जो मनुष्य सुखकी इच्छा रखते हैं वे दुःखसे भयभीत होनेके कारण फलोंसे लदी किन्तु खोटा फल देनेवाली विष लताके समान प्राप्त हुई लक्ष्मीको छूते भी नहीं हैं ॥११८॥ यथार्थमें यह मुनि शुभ लक्षणोंसे पूर्ण और शुद्ध कुलका है तथा मोक्षकी इच्छासे तप कर रहा है इसलिए इसका दीक्षा द्वारा सन्तोष धारण करना युक्त ही है ॥११९॥

सामुद्रिकके उक्त वचन सुनकर किसी मनुष्यने उससे कहा कि क्या आपने इसके सामुद्रिक शास्त्रकी बात सुनी नहीं ? वह तो समस्त पृथिवीमें प्रसिद्ध है ॥१२०॥ सुलसाके स्वयंवरमें इकट्ठे हुए दुष्ट राजाओंने 'यह नेत्रके लक्षणोंसे हीन है' यह कहकर इसे सभामें दूषित ठहराया था ॥१२१॥ उस समय कहा गया था कि जिस प्रकार पीठ पीछे दूसरेकी बुराई करनेवाला चुगल और अपनी प्रशंसा स्वयं करनेवाला मनुष्य निन्दित है उसी प्रकार यह पिङ्गल भी निन्दित है-दोषयुक्त है ॥१२२॥ यह मधुपिङ्गल भोला-भाला था तथा दूसरोंको प्रमाण मानता था इसलिए शुभ नेत्रोंका धारक होनेपर भी अपने आपको अशुभ लक्षणवाला मान बैठा और लज्जित हो तप करने लगा ॥१२३॥ ठीक ही है जो मनुष्य प्रमाद, आलस्य और अहंकारके कारण स्वयं शास्त्रोंको नहीं देखते हैं वे देखे-अनदेखे पदार्थोंके विषयमें धूर्तोंके द्वारा ठगे जाते हैं ॥१२४॥ मधुपिङ्गलके चले जानेपर कन्याने स्वयंवरमें राजा सगरको वर लिया जिससे वह क्षत्रियोंके समूहसे घिरा भोगोंमें आसक्त है ॥१२५॥

---

१ क्षपितेऽ-ग । -क्षिपितेऽ-ङ । ऽन्वयतो ख. । २. वृतक्षत्र -म० ।

अन्तरिक्षे मुमुक्षुस्तमद्राक्षीद् द्रागधोऽन्तरे । रिपु मानसवेगाख्यमकस्मात्समुपस्थितम् ॥२७॥
विमुच्य [1]वियतः शौरिमारणे विनियुज्य तम् । यथेष्टं सा गता सोऽपि पपात तृणकूटके ॥२८॥
गीयमानं नरैः श्रुत्वा जरासन्धयशः सितम् । ज्ञात्वा राजगृहं तुष्टः प्रविष्टः पुरमुत्तमम् ॥२९॥
द्यूते जित्वा हिरण्यस्य कोटिमत्र जनाय सः । त्यागशीलो ददौ सर्वां सर्वस्मै तामितस्ततः ॥३०॥
जरासन्धस्य हन्तारमीदृग्ना[2] जनयिष्यति । इति नैमित्तिकादेशादीदृगन्विष्यते तदा ॥३१॥
दृष्ट्वा च तं तदाध्यक्षैर्भस्त्रारुद्धतनुश्च सः । नीत्वा मुक्तो गिरेरग्रान् म्रियतामिति तत्क्षणे ॥३२॥
ततः [3]पतन्नसौ वेगाद्वेगवत्या धृतो बलाद् । नीयमानस्तया क्वापि चिन्तामेतामुपागतः ॥३३॥
भारुण्डैरण्डजैः पूर्वं चारुदत्तो यथाऽऽहृतः[4] । तथाऽहमपि नूनं तैर्दुरन्त किं नु मे भवेत् ॥३४॥
दुरन्ता बन्धुसम्बन्धा दुरन्ता भोगसम्पदः । दुरन्ताः कान्तिकायाश्च तथापि स्वन्तधीर्जनः ॥३५॥
पुण्यपापकृदेकोऽयं भोक्ता च सुखदुःखयोः । जायते म्रियते चात्मा तथापि स्वजनोन्मुखः ॥३६॥
त एव सुखिनो धीरास्त एव स्वहिते स्थिताः । विहाय भोगसम्बन्धान् ये स्थिता मोक्षवर्त्मनि ॥३७॥
भोगतृष्णोर्मिनिर्मग्ना वयं तु गुरुकर्मकाः । संसारसुखदुःखाप्तौ मुहुः कुर्मो विवर्तनम् ॥३८॥
इत्यादि चिन्तयन् वीरो वेगवत्या गिरेस्तटे । अवतार्यैव भस्त्रायाः समाकृष्य बहि: कृत: ॥३९॥

प्रज्वलितकर छलसे वसुदेवको हर ले गई ॥२६॥ वह उन्हें आकाशमें ले जाकर छोड़ना ही चाहती थी कि उसे नीचे आकाशमे अकस्मात् आता हुआ कुमारका वैरी मानसवेग विद्याधर दिखा। आकाशसे छोड़कर कुमारको मार दिया जाय इस कार्यमे मानसवेगको नियुक्तकर सूर्पणखी यथेष्ट स्थानपर चली गई और कुमार घासकी गंजीपर नीचे गिर गये ॥२७–२८॥ वहाँ मनुष्योंके द्वारा गाये हुए जरासंधके उज्ज्वल यशको सुनकर कुमारने जान लिया कि यह राजगृह नगर है अतः उन्होने सन्तुष्ट होकर उस उत्तम नगरमे प्रवेश किया ॥२९॥ राजगृह नगरमे कुमारने जुएमे एक करोड़ स्वर्णकी मुद्राएँ जीतीं और दानशील बनकर सबकी सब यहाँ-वहाँ समस्त लोगोंको बाँट दीं ॥३०॥ निमित्तज्ञानियोंने जरासंधको बतलाया था कि जो जुएमें एक करोड़ सुवर्ण मुद्राएँ जीतकर बाँट देगा वह तुम्हें मारनेवाले पुत्रको उत्पन्न करेगा। निमित्तज्ञानियोंके आदेशानुसार वहाँ उस समय ऐसे व्यक्तिकी खोज हो रही थी ॥३१॥ जरासंधके अधिकारियोंने वसुदेवको देखकर पकड़ लिया और 'तत्काल मर जाय' इस भावनासे उन्हें एक चमड़ेकी भाथड़ीमे बन्दकर पहाड़की चोटीसे नीचे छोड़ दिया ॥३२॥ वसुदेव नीचे गिर ही रहे थे कि अकस्मात् वेगवतीने वेगसे आकर जोरसे उन्हें पकड़ लिया। जब वेगवती उन्हें पकड़कर कहीं ले जाने लगी तब वे मनमे ऐसा विचार करने लगे कि देखो! जिस प्रकार पहले भारुण्ड पक्षी चारुदत्तको हर ले गये थे उसी प्रकार जान पड़ता है मुझे भी भारुण्डपक्षी हरकर लिये जा रहे हैं, न जाने अब क्या दुःख होता है? ॥३३–३४॥ ये बन्धुजनोंके सम्बन्ध दुरन्त—दुःखदायक हैं, भोग सम्पदाएँ दुरन्त हैं, और कान्तिपूर्ण शरीर भी दुरन्त हैं फिर भी मूर्ख प्राणी इन्हें स्वन्त—सुखदायक समझता है ॥३५॥ यह जीव अकेला ही पुण्य और पाप करता है, अकेला ही सुख और दुःख भोगता है, और अकेला ही पैदा होता तथा मरता है फिर भी आत्मीयजनोंके संग्रह करनेमें तत्पर रहता है ॥३६॥ वे ही धीर, वीर मनुष्य सुखी हैं और वे ही आत्महितमें लगे हुए हैं जो भोगोसे सम्बन्ध छोड़कर मोक्षमार्गमे स्थित हैं ॥३७॥ हमारे कर्म बड़े वजनदार हैं इसलिए हम भोग तृष्णारूपी तरङ्गोमें डूब रहे हैं तथा सुख-दुखकी प्राप्तिमें ही बार-बार परिभ्रमण करते-फिरते है ॥३८॥

तदनन्तर इस प्रकार चिन्तन करते हुए वीर वसुदेवको वेगवतीने पर्वतके तटपर उतारा

१ वियति म० । २ ईदृशो नरः । ३. पतदसौ म० । ४ यथाहृतः म० ।

पतिं वेगवती दृष्ट्वा रुरोद विरहाकुला। परिष्वज्य स तां मेने स्वपराङ्गसुखासिकाम् ॥४०॥
ततस्तेन प्रिया पृष्टा तस्मै सर्वं न्यवेदयत्। हृते भर्तरि यद्वृत्तं सुखदुःखं निजास्पदे ॥४१॥
द्वयोरन्वेषितः श्रेण्योर्यथारण्यपुरादिषु। पर्यटन्त्या चिरं क्षेत्रं भारताख्यमशेषतः ॥४२॥
पार्श्वे मदनवेगायाः पत्युर्दर्शनमेतया। वियोगमपि कांक्षन्त्या स्वस्याः स्थानमलक्षितम् ॥४३॥
श्रित्वा मदनवेगाया रूपं त्रिशिखभार्यया। सूर्पणख्या हृति चारयत्खमुत्क्षिप्य जिघांसया ॥४४॥
अमुतोऽधित्यकातस्त्वमापत्य विधृतो मया। तीर्थं पञ्चनदं चाद्रिं ह्रीमन्तमधितिष्ठसि ॥४५॥
इत्यावेदितवृत्तान्तः स तया चन्द्रवक्त्रया। रेमे तत्र धुनीधीरध्वानहारिषु सानुषु ॥४६॥
सोऽटन् यदृच्छयाऽद्राक्षीन्नागपाशवशां दृढम्। धन्यां कन्यां यथा वन्यां नागपाशवशां वशाम्[1] ॥४७॥
तदार्द्रहृदये नद्यां[2] तामुद्यन्मुखकान्तिकाम्। व्यपाशयदसौ पाशात्पापपाशाद् यथा यतिः ॥४८॥
मुक्तबन्धा च नत्वा सा तमचिन्तितबान्धवम्। प्रसादात्तव मे नाथ! सिद्धा विद्येत्यभाषत ॥४९॥
शृणु त्वं दक्षिणश्रेण्यां पुरे गगनवल्लभे। विद्युद्दंष्ट्रान्वयोत्थाहं बालचन्द्रा नृपात्मजा ॥५०॥
साधयन्ती महाविद्यां नद्यां विद्याभृतारिणा। नागपाशैरहं बद्धा मोचिता भवता[3] विभो ॥५१॥
अन्ववायेऽस्मदीयेऽन्या कन्या केतुमतीत्यभूत्। मोचिताहमिवाकाण्डे पुण्डरीकार्धचक्रिणा ॥५२॥

और भाथड़ीसे खींचकर बाहर निकाला ॥३९॥ पतिको देख वेगवती विरहसे आकुल हो रोने लगी और वसुदेवने भी उसका आलिङ्गन कर उसे स्वपरके शरीरके लिए सुख देनेवाली माना ॥४०॥ तदनन्तर वसुदेवके द्वारा पूछी प्रिया वेगवतीने पतिके हरे जानेपर अपने घर जो सुख-दुख उठाया था वह सब उनके लिए कह सुनाया ॥४१॥ उसने कहा कि मैंने आपको विजयार्धकी दोनों श्रेणियोंमें खोजा, अनेक वन और नगरोंमें देखा तथा समस्त भरत क्षेत्रमें चिरकाल तक भ्रमण किया परन्तु आपको प्राप्त न कर सकी ॥४२॥ बहुत घूमने-फिरनेके बाद मैंने मदनवेगाके पास आपको देखा। सो देखकर यह विचार किया कि यहाँ रहते हुए भले ही आपके साथ वियोग रहे पर आपके दर्शन तो पाती रहूँगी। इसी विचारसे मैंने वहाँ अलक्षित रूपसे रहनेकी इच्छा की परन्तु त्रिशिखरकी भार्या शूर्पणखी मदनवेगाका रूप धरकर आपके पास आई और मारनेकी इच्छासे हरकर आपको आकाशमें ले गई ॥४३-४४॥ उधर उस पर्वतकी चोटीसे आप नीचे गिराये जा रहे थे कि मैंने बीचमें ही लपककर आपको पकड़ लिया। इस समय आप पञ्चनद तीर्थ और ह्रीमन्त नामक पर्वतपर विराजमान हैं ॥४५॥ इस प्रकार चन्द्रमुखी वेगवतीसे सब समाचार जानकर वसुदेव, नदियोंके गम्भीर शब्दसे सुन्दर ह्रीमन्त पर्वतकी अधित्यकाओंपर क्रीड़ा करने लगे ॥४६॥

एक दिन कुमार वसुदेव अपनी इच्छानुसार वहाँ घूम रहे थे कि उन्होंने नागपाशसे बँधी हुई वनकी हस्तिनीके समान, नागपाशसे मजबूत बँधी हुई एक भाग्यशालिनी सुन्दर कन्याको देखा ॥४७॥ उसे देखते ही कुमारका हृदय दयासे आर्द्र हो गया इसलिए उन्होंने जिस प्रकार मुनि संसारके प्राणियोंको पाप रूपी पाशसे मुक्त कर देते हैं उसी प्रकार मुखकी फैलती हुई कान्तिसे युक्त उस बन्धनबद्ध कन्याको बन्धनसे मुक्त कर दिया ॥४८॥ बन्धनसे छूटते ही उस कन्याने अतर्कित बन्धु—वसुदेवको नमस्कार किया और कहा कि हे नाथ! आपके प्रसादसे मेरी विद्या सिद्ध हो गई है ॥४९॥ सुनिए, मैं दक्षिण श्रेणीपर स्थित गगनवल्लभ नगरकी रहनेवाली राजकन्या हूँ, मेरा नाम बालचन्द्रा है और मैं विद्युद्दंष्ट्रके वंशमें उत्पन्न हुई हूँ ॥५०॥ मैं नदीमें बैठकर महाविद्या सिद्ध कर रही थी कि एक शत्रु विद्याधरने मुझे नागपाशसे बाँध दिया और हे प्रभो! आपने मुझे उस बन्धनसे मुक्त किया है ॥५१॥ हमारे वंशमें पहले भी एक केतुमती

---

१. करिणीम्। २. नद्याम् म०। ३. भविता म०।

तस्यैव साऽभवत्पत्नी निःसपत्नं[1] यथा तथा। अवश्यम्भाविनी पत्नी तवाहमिति बुध्यताम् ॥५३॥
त्वं गृहाण विभो विद्यां विद्याधरसुदुर्लभाम्। [2]इत्युक्तः सोऽवददेया वेगवत्यै ममेच्छया ॥५४॥
लब्धादेशा तथेत्युक्त्वा ततो वेगवतीमसौ। खमुत्क्षिप्य ययौ कन्या पुरं गगनवल्लभम्[3] ॥५५॥

शालिनीच्छन्दः

विद्यादानं बालचन्द्राभिधाना विद्यां[4] दत्त्वा कन्यका वेगवत्यै।
सद्यो जाता मुक्तशल्या च जैन्यो विद्याधर्यः साधयन्त्यभ्युपेतम् ॥५६॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ बालचन्द्रादर्शनवर्णनो नाम षड्विंशः सर्गः ॥२६॥*

---

नामकी कन्या हो गई है। उसे मेरे ही समान पुण्डरीक नामक अर्धचक्रीने अचानक आकर बन्धनसे मुक्त किया था और वह जिस प्रकार उसी अर्धचक्रीकी निर्विरोध पत्नी हो गई थी उसी प्रकार मैं भी आपकी पत्नी अवश्य होनेवाली हूँ। यह आप निश्चित समझ लीजिए ॥५२-५३॥ हे नाथ! आप विद्याधरोंके लिए अतिशय दुर्लभ इस विद्याको ग्रहण कीजिए। कन्याके इस प्रकार कहनेपर कुमार वसुदेवने कहा कि वह विद्या मेरी इच्छासे वेगवतीके लिए देने योग्य है ॥५४॥ कुमारकी आज्ञा पाकर उसने 'तथास्तु' कह वेगवतीके लिए वह विद्या दे दी और तदनन्तर आकाशमें उड़कर वह गगनवल्लभ नगरको चली गई ॥५५॥ कुमारी बालचन्द्रा, वेगवतीके लिए विद्या रूपी विद्या दान देकर शीघ्र ही निःशल्य हो गई सो ठीक ही है क्योंकि जिन धर्मकी उपासना करनेवाली विद्याधरियाँ अपने मनोरथको शीघ्र ही सिद्ध कर लेती हैं ॥५६॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें बालचन्द्राके दर्शनका वर्णन करनेवाला छब्बीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२६॥*

---

१. निःसपत्नी म०। २. इत्युक्तोऽसौ वददेया म०, क०, ख०। ३. नगरवल्लभम् म०। ४ विद्या क०, ख०।

# सप्तविंशः सर्गः

गौतमोऽत्रान्तरे पृष्टः स्वस्थेन मगधेशिना । विद्युद्दंष्ट्रो मुने ! कोऽसौ कीदृगाचरणोऽपि वा ॥१॥
इत्युक्तो सोऽवदद्वंशे नमेर्गगनवल्लभे । विद्युद्दंष्ट्रोऽभवद् भर्त्ता श्रेण्योरद्भुतविक्रमः ॥२॥
अपरेभ्यो विदेहेभ्यः सोऽन्यदानीय योगिनम् । सञ्जयन्तमिहोदारमुपसर्गमकारयत् ॥३॥
हेतुना केन नाथेति प्रश्नितः कौतुकाद् गणी । पुराण सञ्जयन्तस्य जगौ पापविनाशनम् ॥४॥
इहापरविदेहेऽस्ति विषयो गन्धमालिनी । वीतशोका पुरीहात्र वैजयन्तोऽभवन्नृपः ॥५॥
सर्वश्रीरिति भार्यास्य स्वयं श्रीरिव रूपिणी । सञ्जयन्तजयन्ताख्यौ तस्याश्च तनयौ शुभौ ॥६॥
विहरन्नन्यदा यातः स्वयम्भूस्तीर्थकृत्ततः । धर्मं श्रुत्वा पिता पुत्रौ ते त्रयोऽपि प्रवव्रजुः ॥७॥
तेषां विहरतां सार्धं पिहितास्रवसूरिणा । सञ्जात वैजयन्तस्य केवलं घातिघातिनः ॥८॥
चतुर्णिकायदेवेषु वन्दमानेषु तं मुनिम् । जयन्तो वीक्ष्य धरणं निदानी[1] धरणोऽभवत् ॥९॥
स्वपुर्याश्च मनोहर्याः श्मशाने भीमदर्शने । सप्ताहप्रतिमो योगी सञ्जयन्तोऽन्यदा स्थितः ॥१०॥
भद्रशाले वने स्त्रीभिर्विद्युद्दंष्ट्रोऽन्यदा चिरम् । रन्त्वाऽऽगच्छत्पुरं दृष्ट्वा सञ्जयन्तं यदृच्छया ॥११॥
पूर्ववैरवशात्क्रुद्धस्तमानीयात्र भारते । वैताढ्यदक्षिणोपान्ते गिरौ वरुणनामनि ॥१२॥

---

अथानन्तर इसी बीचमें निश्चिन्ततासे बैठे हुए राजा श्रेणिकने गौतम स्वामीसे पूछा कि हे मुनिनाथ ! विद्युद्दंष्ट्र कौन था ? और उसका आचरण कैसा था ? ॥१॥ इस प्रकार पूछनेपर गौतम स्वामी कहने लगे कि नमिके वंशमें गगनवल्लभ नामक नगरमें एक विद्युद्दंष्ट्र नामका विद्याधर हो गया है जो दोनों श्रेणियोंका स्वामी था तथा अद्भुत पराक्रमसे युक्त था ॥२॥ एक समय वह पश्चिम विदेह क्षेत्रसे संजयन्त नामक मुनिराजको अपने यहाँ उठा लाया और उनपर उसने घोर उपसर्ग कराया ॥३॥ यह सुन राजा श्रेणिकने कौतुक वश फिर पूछा कि हे नाथ ! विद्युद्दंष्ट्रने संजयन्त मुनिराजपर किस कारण उपसर्ग कराया था ? इसके उत्तरमें गणधर भगवान् संजयन्त मुनिका पापनाशक पुराण इस प्रकार कहने लगे ॥४॥

हे राजन् ! इसी जम्बू द्वीपके पश्चिम विदेह क्षेत्रमें एक गन्धमालिनी नामका देश है। उसमें वीतशोका नामकी नगरी है। उस नगरीमें किसी समय वैजयन्त नामका राजा राज्य करता था ॥५॥ उसकी सर्वश्री नामकी रानी थी जो ऐसी जान पड़ती थी मानो शरीरको धारण करनेवाली साक्षात् लक्ष्मी हो। इन दोनोंके संजयन्त और जयन्त नामके दो उत्तम पुत्र थे ॥६॥ किसी एक समय विहार करते हुए स्वयंभू तीर्थंकर वहाँ आये। उनसे धर्म श्रवण कर पिता और दोनों पुत्र—तीनोंने दीक्षा धारण कर ली ॥७॥ अपने पिहितास्रव नामक आचार्यके साथ वे तीनों मुनि विहार करते थे। कदाचित् घातिया कर्मोंको नष्ट करनेवाले वैजयन्त मुनिको केवलज्ञान उत्पन्न हो गया ॥८॥ केवलज्ञानके उत्सवमें जब चारों निकायके देव मुनिराज वैजयन्तकी वन्दना कर रहे थे तब धरणेन्द्रको देख जयन्त मुनिने धरणेन्द्र होनेका निदान किया और उसके फलस्वरूप वे मरकर धरणेन्द्र हो भी गये ॥९॥ किसी समय जयन्तके बड़े भाई संजयन्त मुनिराज अपनी वीतशोका नामक सुन्दर नगरीके भीमदर्शन—भयंकर श्मशानमें सात दिनका प्रतिमा योग लेकर विराजमान थे ॥१०॥ उसी समय विद्युद्दंष्ट्र, भद्रशाल वनमें अपनी स्त्रियोंके साथ चिरकालतक क्रीड़ा कर अपने नगरकी ओर लौट रहा था कि अचानक उसकी दृष्टि संजयन्त मुनिराजपर पड़ी ॥११॥ पूर्व वैरके कारण कुपित हो वह उन्हें उठा लाया और भरत क्षेत्र सम्बन्धी विजयार्ध

---

१. निदानधरणो ङ० ।

हरिद्वती सरिच्चण्डवेगा गजवतीति च । तथा कुसुमवत्यन्या या सुवर्णवती च सा ॥१३॥
पञ्चानां सङ्गमे तासां प्रदोषसमये स तम् । स्थापयित्वा समं गत्वा प्रत्यूषेऽक्षोभयत्खगान् ॥१४॥
राक्षसोऽद्य महाकायः स्वप्नेऽदर्शि मया निशि । क्षयकृत्स किलास्माकं निहन्मस्त खगा लघु[2] ॥१५॥
इति प्रणोद्य तैः साकमुद्यतैर्विविधायुधैः । सोऽवधीन्निर्वृतो[3] तीर्थे शीतले शीतलस्य सः ॥१६॥
तच्छरीरस्य[4] पूजार्थं धरणेन्द्रः समागतः । रुष्टो हृत्वाऽखिला विद्यास्तं हन्तुं स समुद्यतः ॥१७॥
आदित्याभस्तमागत्य लान्तवेन्द्रो न्यवारयत् । मा मा प्राणिवधं कार्षीर्धरणेन्द्र ! फणीन्द्र ! भोः ॥१८॥
त्वमहं च खगेन्द्रोऽयं सञ्जयन्तश्च संसृतौ । बद्धवैरा वयं सर्वे यथा भ्रान्तास्तथा शृणु ॥१९॥
अत्राऽस्ति भरतक्षेत्रे विषयः शकटश्रुतिः । पुरं सिंहपुरं तत्र सिंहसेनो नृपोऽभवत् ॥२०॥
रामदत्ता प्रिया तस्य कलागुणविभूषणा । धात्री निपुणमत्याख्या निपुणा निपुणेष्वपि ॥२१॥
सत्यवादी नरेन्द्रस्य श्रीभूत्याख्यः पुरोहितः । अलुब्ध इति स ख्यातः श्रीदत्ता तस्य माहनी[5] ॥२२॥
भाण्डशालाः समस्तासु दिशासु नगरस्य सः । कारयित्वा वणिग्वर्गविश्वासं कुरुतेतराम् ॥२३॥
वणिक् सुमित्रदत्तोऽस्ति पद्मखण्डे पुरोधसि । रत्नानि पञ्च विन्यस्य यातः पोतेन तृष्णया ॥२४॥
भिन्नपात्रः स चागत्य याचित्वा तान्यलब्धवान् । पुरोहितप्रमाणैश्च राजलोकैर्निराकृतः ॥२५॥

पर्वतके दक्षिण भागके समीप वरुण नामक पर्वतपर उन्हें ले गया ॥१२॥ हरिद्वती, चण्डवेगा, गजवती, कुसुमवती और सुवर्णवती इन पाँच नदियोंका जहाँ समागम हुआ है वहाँ सायंकालके समय उन्हें रखकर चला गया और प्रातःकाल उसने विद्याधरोंको यह कहकर क्षुभित कर दिया कि आज रात्रिको मैंने स्वप्नमें एक महाकाय राक्षस देखा है। वह राक्षस हम लोगोंका क्षय करनेवाला होगा। इसलिए हे विद्याधरो ! चलो उसे शीघ्र ही मार डालें ॥१३–१५॥ इस प्रकार विद्याधरोंको प्रेरित कर उसने नाना प्रकारके शस्त्र धारण करनेवाले विद्याधरोंके साथ उन्हें मार डाला। मुनिराज संजयन्त भी अन्तिम समय केवलज्ञान प्राप्त कर श्री शीतलनाथ भगवान्‌के शान्तिदायक तीर्थमें निर्वाणको प्राप्त हुए ॥१६॥ तदनन्तर उनके शरीरकी पूजाके लिए जयन्तका जीव-धरणेन्द्र आया सो विद्युद्दंष्ट्रकी इस करतूतसे वह बहुत ही रुष्ट हुआ। वह विद्युद्दंष्ट्रकी समस्त विद्याओंको हरकर उसे मारनेके लिए उद्यत हुआ ही था कि उसी समय आदित्याभ दिवाकर देव नामक लान्तवेन्द्रने वहाँ आकर 'हे धरणेन्द्र ! हे फणीन्द्र ! व्यर्थ ही जीव हिंसा न करो' इन शब्दों द्वारा उसे हिंसासे रोक दिया ॥१७–१८॥ तुम, मैं, यह विद्याधरोंका राजा विद्युद्दंष्ट्र और संजयन्त इस प्रकार हम सब वैर बाँधकर संसारमें जिस तरह भटकते रहे हैं वह मैं कहता हूँ सो सुनो ॥१९॥

इसी भरत क्षेत्रमें एक शकट नामका देश है। उसके सिंहपुर नगरमें किसी समय सिंहसेन नामका राजा राज्य करता था ॥२०॥ सिंहसेनकी कला और गुण रूपी आभूषणोंसे सुशोभित रामदत्ता नामकी स्त्री थी तथा निपुणमति नामकी एक धाय थी जो निपुण मनुष्योंमें भी अतिशय निपुण थी ॥२१॥ राजाका एक श्रीभूति नामका पुरोहित था जो अपनेको सत्यवादी प्रकट करता था तथा लोकमें अलुब्ध–निर्लोभ है इस तरह प्रसिद्ध था। उसकी ब्राह्मणीका नाम श्रीदत्ता था ॥२२॥ वह श्रीभूति नगरकी समस्त दिशाओंमें भाण्डशालाएँ—धरोहर रखनेके स्थान बनवा कर व्यापारी वर्गका बहुत विश्वासपात्र बन गया था ॥२३॥ उसी समय पद्मखण्ड नामक नगरमें एक सुमित्रदत्त नामक वणिक् रहता था। वह किसी समय अपने पाँच रत्न श्रीभूति पुरोहितके पास रखकर तृष्णा वश जहाज द्वारा कहीं गया था ॥२४॥ भाग्यवश उसका जहाज फट गया।

---

१ शरच्चन्द्रवेगा म० । २ 'लघु क्षिप्रमरं द्रुतम्' इत्यमरः । ३. निर्वाणं प्राप्तवान् । ४ महार्घं ग०, ग०, ङ०, माहार्थं म० । ५ माहिनी म० । ब्राह्मणी ।

प्रत्याशादग्धचित्तश्च नृपागारसमीपगम् । उच्चैस्तरुं समारुह्य पूत्करोतीति नित्यशः ॥२६॥
सिंहसेनो महाराजो रामदत्ता कृपावती । साधुलोकस्तथाऽन्योऽपि शृणोतु कृपया युतः ॥२७॥
मासे पक्षेऽह्नि चामुष्मिन् श्रीभूतेः सत्यतो मया । पञ्चैवविधरत्नानि हस्ते न्यस्तानि तान्यसौ ॥२८॥
प्रदातुं नेच्छतीदानीमतिलुब्धमतिर्मम । इति प्रत्यूषवेलायां नित्यं पूत्कृत्य यात्यसौ ॥२९॥
बहुष्वेवमतीतेषु मासेषु नृपमेकदा । रात्रौ प्रियाऽवदद्राजन्नन्यायोऽयमहो महान् ॥३०॥
बलिनो दुर्बलाश्चापि लोके सन्ति तदत्र किम् । बलिनां दुर्बला हस्तैर्लभन्ते नैव जीवितुम् ॥३१॥
दुर्बलस्य वराकस्य हृतान्यस्य बलीयसा । रत्नानि तानि दाप्यन्तां यदि तेऽस्ति कृपा प्रभो ॥३२॥
राजा प्राह प्रिये ! वार्धौ भिन्नपात्रोऽयमत्रपः । अर्थनाशे ग्रही जातः प्रलपत्यतिदुःखितः ॥३३॥
इत्युक्ता सा जगौ राजन्नैषोऽर्थग्रहदूषितः । यतो नियमितालापस्तत्त्वतस्तत्परीक्ष्यताम् ॥३४॥
इत्याकर्ण्य नृपोऽपृच्छत्तमुपांशु दिनानने । अपह्नुते स्म स द्रोही कुतो लुब्धस्य सत्यता ॥३५॥
ततो द्यूतच्छलेनैव स परीक्षितुमुद्यतः । राज्ञी तं तु पुराप्राक्षीत् रात्रौ भुक्तमलक्षिता ॥३६॥
गत्वा निपुणमत्या च राजपत्न्या निदेशतः । [1]याचिता नो ददौ तानि साभिज्ञानमपि प्रिया ॥३७॥
द्यूते निर्जितमादाय ब्रह्मसूत्रं ययाच सा । धात्री तथापि नो लेभे पत्यादेशो हि तादृशः ॥३८॥

लौटकर उसने पुरोहितसे अपने रत्न माँगे परन्तु प्राप्त नहीं कर सका । राजद्वारमें उसने प्रार्थना की परन्तु पुरोहितको प्रमाण माननेवाले राज-कर्मचारियोंने उसे तिरस्कृत कर भगा दिया ॥२५॥ अन्तमें बदलेकी आशासे जिसका चित्त जल रहा था ऐसा सुमित्रदत्त वणिक् राज महलके समीप एक ऊँचे वृक्षपर चढ़कर प्रतिदिन यह कहता हुआ रोने लगा कि महाराज सिंहसेन, दयावती रानी रामदत्ता तथा अन्य सज्जन पुरुष दयायुक्त हो मेरी प्रार्थना सुनें । मैंने अमुक मास और पक्षके अमुक दिन श्रीभूति पुरोहितकी सत्यवादितासे प्रभावित होकर उसके हाथमें इस-इस प्रकारके पाँच रत्न रक्खे थे परन्तु इस समय वह अत्यन्त लुब्ध होकर मेरे वह रत्न देना नहीं चाहता है । इस प्रकार प्रतिदिन प्रातःकालके समय रोकर वह यथास्थान चला जाता था ॥२६-२९॥ इस प्रकार उसे रोते-रोते जब बहुत महीने बीत गये तब एक दिन प्रिया रामदत्ताने रात्रिके समय राजासे कहा कि हे राजन् ! यह बड़ा अन्याय है । लोकमें बलवान् और दुर्बल सभी होते हैं तो क्या बलवानोंके हाथसे दुर्बल मनुष्य जीवित नहीं रह सकते ? ॥३०-३१॥ इस बेचारे दुर्बलके रत्न अतिशय बलवान् पुरोहितने हड़प लिये हैं । इसलिए हे प्रभो ! यदि इसपर आपको दया आती है तो इसके रत्न दिलाये जावें ॥३२॥ राजाने कहा कि हे प्रिये ! समुद्रमें इसका जहाज फट गया था, इसलिए यह निर्लज्ज धन नष्ट हो जानेके कारण अतिशय दुःखी हो पिशाचसे आक्रान्त हो गया है और उसी दशामें कुछ बकता रहता है ॥३३॥ इस प्रकार राजाका उत्तर पाकर रामदत्ताने कहा कि हे राजन् ! यह धन रूपी पिशाचसे आक्रान्त नहीं है क्योंकि यह प्रतिदिन एक ही बात कहता है अतः इसकी परीक्षा की जाय ॥३४॥ यह सुनकर राजाने प्रातःकाल एकान्तमें पुरोहितसे पूछा परन्तु वह द्रोही सर्वथा मेट गया सो ठीक ही है क्योंकि लोभी मनुष्यके सत्यता कैसे हो सकती है ? ॥३५॥ तदनन्तर राजा जुआके छलसे ही पुरोहितकी परीक्षा करनेके लिए उद्यत हुआ । रानी रामदत्ताने जुआ खेलनेके पूर्व ही किसी बहाने पुरोहितसे पूछ लिया था कि आज आपने रात्रिमें क्या भोजन किया था ? ॥३६॥ रानी रामदत्ताकी आज्ञा पाकर निपुणमति धायने जाकर पुरोहितकी स्त्रीसे रत्न माँगे और पहिचानके लिए रात्रिके भोजनकी बात बताई परन्तु पुरोहितकी स्त्रीने रत्न नहीं दिये ॥३७॥ अबकी बार जुआमें जीता हुआ जनेऊ ले जाकर निपुणमतिने पुरोहितकी स्त्रीसे रत्न माँगे परन्तु फिर भी वह उन्हें प्राप्त

१ याचितानि म० ।

पतिनामाङ्कितां दृष्ट्वा मुद्रिकां तान्यदात् प्रिया । वचनाद्रामदत्ताया द्यूतं चाप्युपसंहृतम् ॥३९॥
स्यामिश्राण्यपि सद्रत्नैः परकीयैरसौ वणिक् । स्वरत्नान्येवमादाय राजपूजामवाप्तवान् ॥४०॥
परस्वहरणप्रीतः सर्वस्वहरणं द्विजः । गोमयादनमप्याप्य मल्लमुष्टिहतो मृतः ॥४१॥
अर्थध्यानाविलश्चासौ सर्पोऽगन्धननामकः । भाण्डागारान्तरे जज्ञे राज्ञो द्रोही हताशकः ॥४२॥
स्थापितोऽन्यः पदे तस्य द्विजो धम्मिलसंज्ञकः । मिथ्यादृष्टिरदिष्टार्थं[1] प्रति प्रायः किलोद्यतः ॥४३॥
पद्मखण्डपुरं गत्वा जैनीभूतोऽप्यसौ वणिक् । दानी चासीन्निदानी च दत्तापुत्रत्ववाञ्छया[2] ॥४४॥
सुमित्रदत्तिका तस्य भार्या मृत्वा विरोधिनी । व्याघ्रीभूता चखादाद्रौ तं साधोर्नतये गतम् ॥४५॥
सोऽभवद्रामदत्तायाः पुत्रः सस्नेहबन्धनः । सिंहचन्द्र इतीन्द्रत्वमगणय्य निदानतः ॥४६॥
पूर्णचन्द्र इतीन्द्राभः कनीयान् तस्य जातवान् । जातौ च तौ क्षितौ ख्यातौ सूर्याचन्द्रमसौ यथा ॥४७॥
भाण्डागारप्रविष्टं च सिंहसेनमगन्धनैः[3] । दष्टवान् दुष्टसर्पोऽसावेकदा वैरभावतः ॥४८॥
मन्त्रैर्गरुडदण्डेन महागारुडिकेन तु । अगन्धनादय. सर्पास्तदाहूय प्रणोदिताः ॥४९॥
तिष्ठत्वेकोऽपराधी हि शेषा यान्तु यथागतम् । इत्युक्तोऽगन्धनोऽतिष्ठद् यातास्त्वन्ये पृदाकवः[4] ॥५०॥

---

नहीं कर सकी सो ठीक ही है क्योंकि उसके लिए पतिकी आज्ञा ही वैसी ही थी ॥३८॥ तीसरी बार पतिके नामसे चिह्नित अँगूठी देखकर पुरोहितकी स्त्रीने वे रत्न दे दिये। उसी समय रानी रामदत्ताकी आज्ञानुसार जुआ बन्द कर दिया गया ॥३९॥ यद्यपि राजाने वणिक्के उन रत्नोंको दूसरेके रत्नोंके साथ मिलाकर दिया था तथापि वणिक्ने अपने ही रत्न पहिचान कर उठा लिये और इस सचाईके कारण राजासे सम्मानको भी प्राप्त किया ॥४०॥ दूसरेका धन हरण करनेमें प्रीतिका अनुभव करनेवाले पुरोहितका सब धन छीन लिया गया, उसे गोबर खिलाया गया और मल्लोंके मुक्कोंसे पिटवाया गया जिससे वह मर गया ॥४१॥ चूँकि वह धनके आर्तध्यानसे कलुषित चित्त होकर मरा था इसलिए राजाके भाण्डार गृहमें अगन्धन नामका साँप हुआ और अपनी दुष्टताके कारण राजासे सदा द्रोह रखने लगा ॥४२॥ श्रीभूति पुरोहितके स्थानपर धम्मिल्ल नामक दूसरा ब्राह्मण रक्खा गया परन्तु वह भी मिथ्यादृष्टि था और प्रायः नहीं कहे हुए कार्यको करनेके लिए उद्यत रहता था ॥४३॥

सुमित्रदत्त वणिक् रत्न लेकर अपने पद्मखण्डपुर नगरको चला गया। यद्यपि वह जैन था—जैन धर्मके स्वरूपको समझता था तथापि 'मैं रानी रामदत्ताका पुत्र होऊँ' ऐसा उसने निदान बाँध लिया और इसी इच्छासे वह खूब दान करने लगा ॥४४॥ वणिक्की स्त्री सुमित्रदत्तिका जो सदा उससे विरोध रखती थी मरकर एक पर्वतपर व्याघ्री हुई। एक दिन सुमित्रदत्त किन्हीं मुनिराजकी वन्दनाके लिए उसी पर्वतपर गया था सो उस व्याघ्रीने उसे खा लिया ॥४५॥ मरकर वह रामदत्ताका पुत्र हुआ। यद्यपि वह अपने पुण्य बलसे इन्द्र हो सकता था तथापि निदानके द्वारा इन्द्रत्वकी उपेक्षा कर राजपुत्र ही हुआ। उसका सिंहचन्द्र नाम रक्खा गया तथा वह रामदत्ताके स्नेह-बन्धनसे युक्त था—उसे अतिशय प्यारा था ॥४६॥ सिंहचन्द्रके, इन्द्रके समान आभावाला पूर्णचन्द्र नामका एक छोटा भाई भी हुआ। ये दोनों भाई पृथिवीपर सूर्य-चन्द्रमाके समान प्रसिद्ध थे ॥४७॥ एक समय राजा सिंहसेन कार्यवश भाण्डागारमें प्रविष्ट हुए सो वहाँ पूर्व वैरके कारण पुरोहितके जीव अगन्धन नामक दुष्ट साँपने उन्हें काट खाया ॥४८॥ उसी नगरमें एक गारुडिक विद्या ( सर्प उतारनेकी विद्या ) का अच्छा जानकार गरुडदण्ड रहता था। उसने मन्त्रों द्वारा अगन्धनको आदि लेकर समस्त सर्पोंको बुलाकर उनसे कहा कि तुम लोगोंमें जो एक अपराधी सर्प है वही यहाँ ठहरे, बाकी सब यथास्थान चले जावें। गरुडदण्डके ऐसा

---

१. -रदृष्टार्थं म० । २. रामदत्तायाः पुत्रोऽहं भवेयमिति वाञ्छया निदानयुक्तोऽभूत् । ३. सिंहसेन स गन्धन. म० । ४. सर्पाः ।

उपसंहर हे दुष्ट ! स्वविसृष्टं विषं लघु । नोपसंहर्तुमिच्छा चेत्प्रविशाशु हुताशनम् ॥५१॥
इत्युक्तो नोपसंहृत्य विषं विषधरो रुषा । ज्वलत्कृशानुमाविश्य मृत्वाऽभूच्चमरी मृगी ॥५२॥
सिंहसेनो मृतो जातः स हस्ती सल्लकीवने । शाखामृगस्तु धम्मिल्लः का वा मिथ्यादृशां गतिः ॥५३॥
रामदत्तासुतौ राजयुवराजौ नयान्वितौ । शशासतुर्भिलां वेलावलयावधिकां विभू ॥५४॥
पोदने पूर्णचन्द्रो यो या हिरण्यवती च तौ[1] । पितरौ रामदत्ताया जिनशासनभावितौ ॥५५॥
राहुभद्रमुनेः पार्श्वे प्रव्रज्यावधिमैत्पिता । दत्तवत्यार्यिकापार्श्वे माताऽधत्तार्यिकाव्रतम् ॥५६॥
पूर्णचन्द्रमुनेः श्रुत्वा रामदत्ताम्बिकाऽर्यिका । प्रवृत्तिं रामदत्ताया गत्वा बोधयतिस्म ताम् ॥५७॥
प्राव्रजद्रामदत्ता सा संसारभयवेदिनी । राहुभद्रगुरोरन्ते सिंहचन्द्रोऽपि बोधितः ॥५८॥
पूर्णचन्द्रस्तु राज्यस्थ [2]प्रतापप्रणताहितः । भोगासक्तो बभूवासौ सम्यक्त्वव्रतवर्जितः ॥५९॥
एकदा रामदत्ताऽर्या सिंहचन्द्रं श्रुतावधिम् । पप्रच्छ चारणं नत्वा स्वमातृसुतजन्म सा ॥६०॥
स प्राह भरतेऽत्रैव विषये कोसलाभिधे । बभूव वर्द्धकिग्रामे विप्रो नाम्ना मृगायणः ॥६१॥
ब्राह्मणस्य स्वभावेन मधुरा मधुराभिधा । सुता च वारुणी यूनां वारुणीव[3] मदावहा ॥६२॥

---

कहनेपर राजाको काटनेवाला अगन्धन सर्प रह गया बाकी सब चले गये ॥४९-५०॥ गरुडदण्डने उसे ललकारते हुए कहा कि अरे दुष्ट ! अपने द्वारा छोड़े हुए विषको शीघ्र ही खींच और यदि खींचनेकी इच्छा नहीं है तो शीघ्र ही अग्निमें प्रवेश कर ॥५१॥ गरुडदण्डके इस प्रकार कहनेपर उस अगन्धन सर्पने क्रोधके कारण विष तो नहीं खींचा पर जलती हुई अग्निमें प्रवेश कर मरण स्वीकार कर लिया और मरकर वह चमरी मृग हुआ ॥५२॥ विषके वेगसे मरकर राजा सल्लकी वनमें हाथी हुआ और जिसे श्रीभूतिके स्थानपर रक्खा गया था वह धम्मिल्ल मरकर उसी वनमें वानर हुआ सो ठीक ही है क्योंकि मिथ्यादृष्टि जीवोंकी और गति हो ही क्या सकती है ?॥५३॥ रामदत्ताके सिंहचन्द्र और पूर्णचन्द्र नामक दोनों नीतिज्ञ एवं सामर्थ्यवान् पुत्र क्रमसे राजा और युवराज बनकर समुद्रान्त पृथिवीका पालन करने लगे ॥५४॥

पोदनपुर नगरमें जो राजा पूर्णचन्द्र और रानी हिरण्यवती थी वे रानी रामदत्ताके माता-पिता थे और वे दोनों ही जिनशासनकी भावनासे युक्त थे ॥५५॥ एक बार रामदत्ताके पिता पूर्णचन्द्रने राहुभद्र मुनिके समीप दीक्षा ले अवधिज्ञान प्राप्त किया और माता हिरण्यवतीने दत्तवती आर्यिकाके समीप दीक्षा ले आर्यिकाके व्रत धारण कर लिये ॥५६॥ कदाचित् रामदत्ताकी माता हिरण्यवती आर्यिकाने अवधिज्ञानी पूर्णचन्द्र मुनिसे रामदत्ताका सब समाचार सुना और जाकर उसे सम्बोधित किया—समझाया ॥५७॥ माताके मुखसे उपदेश श्रवण कर रामदत्ता संसारसे भयभीत हो उठी जिससे उसने उसी समय दीक्षा ले ली। हिरण्यवतीने रामदत्ताके पुत्र सिंहचन्द्रको भी समझाया जिससे उसने भी राहुभद्र गुरुके समीप दीक्षा ले ली ॥५८॥ सिंहचन्द्रके बाद प्रतापके द्वारा शत्रुओंको नम्रीभूत करनेवाला युवराज पूर्णचन्द्र राज्य-सिंहासनपर आरूढ़ हुआ परन्तु वह सम्यग्दर्शन और व्रतसे रहित होनेके कारण भोगोंमें आसक्त हो गया ॥५९॥ एक बार आर्यिका रामदत्ताने अवधिज्ञानी एवं चारण ऋद्धिके धारक सिंहचन्द्र मुनिको नमस्कार कर उनसे अपना, अपनी माताका तथा अपने पुत्रोंका पूर्वभव पूछा ॥६०॥

इसके उत्तरमें मुनिराज कहने लगे कि इसी भरतक्षेत्रके कोसल देशमें एक वर्धकि नामका ग्राम था और उसमें मृगायण नामका एक ब्राह्मण रहता था ॥६१॥ ब्राह्मणकी ब्राह्मणीका नाम मधुरा था जो न केवल नामसे ही मधुरा थी किन्तु स्वभावसे भी मधुरा थी। उन दोनोंके एक वारुणी नामकी पुत्री थी जो तरुण मनुष्योंके लिए वारुणी—मदिराके समान मद उत्पन्न करनेवाली

---

१. -वतीत्यसौ म० । २. प्रतापेन प्रणताः अहिताः शत्रवो येन स. । ३. मदिरेव ।

मृत्वा मृगायणो राज्ञः साकेतेऽतिबलस्य सः । हिता हिरण्यवत्येषा श्रीमत्याश्च सुताऽभवत् ॥६३॥
मधुरा त्वं रामदत्ताऽभूः पूर्णचन्द्रस्तु वारुणी । वणिक्सुमित्रदत्तोऽहं सिंहचन्द्रस्तवात्मजः ॥६४॥
[1]दष्टः श्रीभूतिपूर्वेण भुजगेन पिता गजः । सञ्जातो ग्राहितो धर्मं मया स मदवारणः ॥६५॥
दुर्भुजङ्गचरी मृत्वा चमरी चमरातुरा । रौद्रः कुक्कुटसर्पोऽभूद् रुक्षपक्षपरिग्रहः ॥६६॥
सोपवासव्रतश्रान्तः स विश्रान्तमदः करी । ग्रस्तः कुक्कुटसर्पेण सहस्रारमगात्सुधीः ॥६७॥
विमाने श्रीप्रभे तत्र श्रीधरः श्रीधरो[3]ऽमरः । अप्सरोभिरमा भोगी धर्मेण रमतेऽधुना ॥६८॥
क्रोधाद् धमिल्लपूर्वेण मर्कटेन हतस्तदा । पापः कुक्कुटसर्पोऽगात्पृथिवीं वालुकाप्रभाम् ॥६९॥
म्लेच्छः शृगालदत्तस्तद्दन्तिदन्तास्थिमौक्तिकम् । दत्तवान् धनमित्राय पूर्णचन्द्राय वाणिजः ॥७०॥
दन्तास्थिभिरयं तुष्टः कारयित्वा नृपासनम् । हारभारं तु मुक्ताभिरथास्ते तद्बिभर्ति तम् ॥७१॥
अहो संसारवैचित्र्यं देहिनामिह मोहिनाम् । पितुरङ्गानि जायन्ते भोगाङ्गानि पराङ्गवत् ॥७२॥
निशम्य शमिनो [4]वाक्यं रामदत्ता प्रमादिनम् । तदशेषमुदाहृत्य पूर्णचन्द्रमबोधयत् ॥७३॥
दानपूजातपःशीलसम्यक्त्वमनुपाल्य सः । कल्पे तस्मिन् विमानेऽभूद्वैडूर्यप्रभनामनि ॥७४॥
रामदत्ताऽपि सम्यक्त्वात्स्त्रैणमुत्सृज्य तत्र तु । प्रभङ्करविमानेऽभूद्देवः सूर्यप्रभाभिधः ॥७५॥
सिंहचन्द्रमुनिः सम्यगाराधितचतुष्टयः । ग्रैवेयकेऽहमिन्द्रोऽभूत्स प्रीतिङ्करसञ्ज्ञके ॥७६॥

---

थी ॥६२॥ मृगायण मरकर साकेत नगरमें राजा अतिबल और उसकी रानी श्रीमतीके तुम्हारी माँ हिरण्यवती हुआ है॥६३॥ उसकी मधुरा ब्राह्मणी तू रामदत्ता हुई है,वारुणीका जीव तेरा छोटा पुत्र पूर्णचन्द्र हुआ है, और वणिक् सुमित्रदत्तका जीव मैं तेरा सिंहचन्द्र नामका पुत्र हुआ हूँ ॥६४॥ पिता सिंहसेनको श्रीभूतिके जीव अगन्धन सर्पने डस लिया था इसलिए मरकर वे हाथी हुए थे मैंने उन्हें हाथीकी पर्यायमें श्रावकका धर्म धारण कराया था ॥६५॥ श्रीभूति पुरोहितका जीव साँप हुआ था फिर चमरी मृग हुआ। तदनन्तर चमरमृगके लिए आतुर होता हुआ मरकर रूखे पङ्खोंको धारण करनेवाला दुष्ट कुक्कुट सर्प हुआ ॥६६॥ पिताका जीव जो हाथी हुआ था वह उपवासका व्रत लेकर शिथिल पड़ा हुआ था और उसका सब मद सूख गया था उसी दशामें पुरोहितके जीव कुक्कुट सर्पने उसे डस लिया जिससे वह अच्छे परिणामोंसे मरकर सहस्रार स्वर्ग गया ॥६७॥ वह वहाँ श्रीप्रभ नामक विमानमें लक्ष्मीको धारण करनेवाला श्रीधर नामका देव हुआ है और इस समय धर्मके प्रभावसे भोगोंसे युक्त हो अप्सराओंके साथ रमण कर रहा है ॥६८॥ धम्मिल्लका जीव जो मर्कट हुआ था उसने हाथीका घात करनेवाले कुक्कुट सर्पको क्रोधवश मार डाला जिससे वह मरकर वालुकाप्रभा नामक तीसरे नरकमें गया ॥६९॥ किसी शृगालदत्त नामक भीलने उस हाथीके दाँत, हड्डी और मोती इकट्ठे कर धनमित्र सेठके लिए दिये और धनमित्रने राजा पूर्णचन्द्रके लिए समर्पित किये ॥७०॥ राजा पूर्णचन्द्र उन्हें पाकर बहुत सन्तुष्ट हुआ। उसने दाँतोंकी हड्डियोंसे सिंहासन बनवाया है और मोतियोंसे बड़ा हार तैयार करवाया है। इस समय वह उसी सिंहासनपर बैठता है और उसी हारको धारण करता है ॥७१॥ अहो ! मोही प्राणियोंकी संसारकी विचित्रता तो देखो कि जहाँ अन्य प्राणियोंके अङ्गके समान पिताके अङ्ग भी भोगके साधन हो जाते हैं ॥७२॥ मुनिराज सिंहचन्द्रके वचन सुनकर आर्यिका रामदत्ताने जाकर प्रमादमें डूबे पूर्णचन्द्रको वह सब बताकर अच्छी तरह समझाया ॥७३॥ जिससे वह दान, पूजा, तप, शील और सम्यक्त्वका अच्छी तरह पालन कर उसी सहस्रार स्वर्गके वैडूर्यप्रभ नामक विमानमें देव हुआ ॥७४॥ रामदत्ता भी सम्यग्दर्शनके प्रभावसे स्त्री पर्यायको छोड़कर उसी सहस्रार स्वर्गके प्रभंकर नामक विमानमें सूर्यप्रभ नामका देव हुई॥७५॥और सिंहचन्द्र मुनि भी अच्छी तरह चार

---

१. दष्टः म० । २. लक्ष्मीधरः । ३ एतन्नामधेयः । ४ वाच्यं म० ।

सूर्यप्रभसुरश्च्युत्वा जम्बूद्वीपस्य भारते । वैताढ्यदक्षिणश्रेण्यां धरणीतिलके पुरे ॥७७॥
भूभृतोऽतिबलस्याभूत्सम्यक्त्वच्युतिदोषतः । सुलक्षणमहादेव्यां श्रीधराख्या शरीरजा ॥७८॥
अलकापतये दत्ता सा सुदर्शनभूभुजे । स वैडूर्यविमानेशस्तस्यां जाता यशोधरा ॥७९॥
दत्तायामुत्तरश्रेण्यां प्रभाकरपुरेशिने । सूर्यावर्त्ताय जातोऽस्यां सुतोऽसौ श्रीधरोऽमरः ॥८०॥
तस्मै तु रश्मिवेगाय राज्यं दत्त्वा पिता ततः । मुनिचन्द्रसमीपेऽसौ मोक्षार्थी तपसि स्थितः ॥८१॥
गुणवत्यार्यिकापार्श्वे श्रीधरा सयशोधरा । सम्यग्दर्शनसंशुद्धा प्रव्रज्यां प्रत्यपद्यत ॥८२॥
रश्मिवेगोऽन्यदा यातः[१] सिद्धकूटं ववन्दिषुः[२] । हरिचन्द्रमुनेस्तत्र धर्मं श्रुत्वाऽभवद्यतिः ॥८३॥
काञ्चनाख्यगुहायां तं स्वाध्यायध्वनिपावनम् । आर्ये ते वन्दितुं याते रश्मिवेगं महामुनिम् ॥८४॥
वालुकाप्रभभूमेर्यो निर्यातो नारकश्चिरम् । स संसृत्य गुहायां हि जातः सोऽजगरोऽत्र तु ॥८५॥
कायोत्सर्गस्थितं साधुमुपसर्गनिरीक्षणात् । आर्ये च ते समर्यादे सोऽगिलद्विपुलोदरः ॥८६॥
रश्मिवेगो मृतः कल्पे कापिष्ठे श्रेष्ठधीरभूत् । अर्कप्रभस्तथाऽत्रार्ये विमाने रुचके सुरौ ॥८७॥
महाशत्रुरसौ मृत्वा रौद्रध्यानदुराशयः । पङ्कप्रभां भुवं प्राप्तः पापपङ्ककलङ्कितः ॥८८॥
प्रीतिङ्करविमानेश' सिंहचन्द्रचरश्च्युतः । अपराजितसुन्दर्योः पुत्रश्चक्रपुरेऽजनि ॥८९॥
चक्रायुधाभिधानस्य चित्रमालाऽस्य भामिनी । तस्यामर्कप्रभश्च्युत्वा जातो वज्रायुधः सुतः ॥९०॥

---

आराधनाओंकी आराधना कर प्रीतिङ्कर नामक ग्रैवेयकमे अहमिन्द्र हुए ॥७६॥ रामदत्ताका जीव जो सूर्यप्रभ देव हुआ था वहाँ उसका सम्यग्दर्शन छूट गया था इसलिए आयु पूर्ण होनेपर वहाँसे च्युत हो वह विजयार्ध पर्वतकी दक्षिणश्रेणीपर जो धरणीतिलक नामका नगर है उसके राजा अतिबलकी सुलक्षणा नामक महादेवीके श्रीधरा नामकी पुत्री हुआ ॥७७–७८॥ श्रीधरा, अलका नगरीके स्वामी राजा सुदर्शनको दी गई और उसके पूर्णचन्द्रका जीव जो वैडूर्यप्रभ विमानका स्वामी था वहाँसे चयकर यशोधरा नामकी पुत्री हुआ ॥७९॥ यशोधरा, उत्तरश्रेणीपर स्थित प्रभाकरपुरके स्वामी राजा सूर्यावर्तके लिए दी गई और उसके राजा सिंहसेनका जीव जो श्रीधर देव हुआ था वह वहाँसे चयकर रश्मिवेग नामका पुत्र हुआ॥८०॥ तदनन्तर जब राजा सूर्यावर्त मोक्षकी अभिलाषासे उस रश्मिवेग पुत्रके लिए राज्य देकर मुनिचन्द्र गुरुके समीप तप करने लगा तब श्रीधरा और यशोधराने भी सम्यग्दर्शनसे शुद्ध हो गुणवती आर्यिकाके पास दीक्षा ले ली ॥८१–८२॥ एक समय रश्मिवेग वन्दना करनेकी इच्छासे सिद्धकूट गया था कि वहाँ हरिचन्द्र मुनिसे धर्म श्रवण कर मुनि हो गया ॥८३॥ एक दिन महामुनि रश्मिवेग, काञ्चन नामक गुहामे स्वाध्याय करते हुए विराजमान थे कि श्रीधरा और यशोधरा नामकी आर्यिकाएँ उनकी वन्दनाके लिए वहाँ गईं ॥८४॥ श्रीभूति पुरोहितका जीव जो वालुकाप्रभा पृथिवीमे नारकी हुआ था वह चिरकालके बाद वहाँसे निकलकर तथा संसारमे परिभ्रमण कर उसी गुहामे अजगर हुआ था।॥८५॥ उपसर्ग आया देख मुनि रश्मिवेग कायोत्सर्गमे स्थित हो गये और दोनो आर्यिकाओने भी सावधिक संन्यास ले लिया। विशाल उदरका धारक वह अजगर उन तीनोंको निगल गया ॥८६॥ रश्मिवेग मरकर कापिष्ठ स्वर्गमे उत्तम बुद्धिके धारक अर्कप्रभ देव हुए और दोनो आर्यिकाएँ भी उसी स्वर्गके रुचक विमानमे देव हुईं ॥८७॥ जिसका हृदय रौद्र ध्यानसे दूषित था ऐसा महाशत्रु अजगर पापरूपी पङ्कसे कलङ्कित हो मरकर पङ्कप्रभा नामक चौथी पृथिवीमें उत्पन्न हुआ ॥८८॥ सिंहचन्द्रका जीव जो प्रीतिङ्कर विमानका स्वामी था वह वहाँसे च्युत हो चक्रपुर नामक नगरके राजा अपराजित और रानी सुन्दरीके चक्रायुध नामका पुत्र हुआ। चक्रायुधकी स्त्री चित्रमाला थी और उसके मुनि रश्मिवेगका जीव ( रानी रामदत्ताका पति राजा सिंहसेनका

---

१. जात' म० । २ वन्दितुमिच्छुः ।

श्रीधरापूर्वको देवः पृथिवीतिलके पुरे । प्रियङ्करातिवेगाभ्यां रत्नमालाऽभवत्सुता ॥६१॥
वज्रायुधाय सा दत्ता तस्यां रत्नायुधः सुतः । जातो यशोधरापूर्व[1] सुरः पूर्वसुकर्मणः ॥६२॥
चक्रायुधः श्रियं न्यस्य सुते वज्रायुधे तपः । पिहितास्रवपादान्ते कृत्वान्ते[2] निर्वृतिं श्रितः ॥६३॥
वज्रायुधोऽपि विन्यस्य राज्यं रत्नायुधे तपः । दध्रे राज्यमदोन्मत्तः स च मिथ्यात्वमागतः ॥६४॥
जलावगाहनायास्य राजहस्त्यन्यदा गतः । मुनिदर्शनतः स्मृत्वा जातिं नापः पिबत्यसौ ॥६५॥
तस्य मेघनिनादस्य राज्ञा कृत्यमजानता । वज्रदत्तमुनिः पृष्टः कारणं प्रत्यभाषत ॥६६॥
चित्रकारपुरेऽत्राभूत्प्रीतिभद्रो नरेश्वरः । दयिता सुन्दरी तस्य पुत्रः प्रीतिङ्करस्तयोः ॥६७॥
चित्रबुद्धिस्तथा मन्त्री कमला तस्य कामिनी । विचित्रमतिरित्यासीत्तनयः सनयोऽनयोः ॥६८॥
अमात्यराजपुत्रौ तौ श्रुत्वा तु तपसः फलम् । श्रुतसागरपादान्ते युवानौ तपसि स्थितौ ॥६९॥
तौ च निर्वाणधामानि पश्यन्तौ कान्तदर्शनौ । साकेतमन्यदा यातौ नानाविधतपोधनौ ॥१००॥
गणिकां बुद्धिसेनाख्यां तत्र दृष्ट्वाऽतिरूपिणीम् । भग्नः कर्मवशान्नाग्न्यान्मन्त्रिपुत्रस्त्वपत्रपः[3] ॥१०१॥
राज्ञः स गन्धमित्रस्य सूपकारपदे स्थितः । मांसपाकविशेषज्ञो लेभे तां गणिकां ततः ॥१०२॥
स भुक्त्वाऽमाऽनया कामं सर्वतोऽविरतात्मकः । मांसाशनप्रियो मृत्वा सप्तमीं पृथिवीमितः ॥१०३॥

---

जीव ) अर्कप्रभ देव कापिष्ठ स्वर्गसे च्युत हो वज्रायुध नामका पुत्र हुआ ॥८६-९०॥ श्रीधरा आर्यिकाका जीव जो कापिष्ठ स्वर्गमें देव हुआ था, वहाँसे च्युत हो पृथिवीतिलक नगरमें राजा प्रियंकर और अतिवेगा रानीके रत्नमाला नामकी पुत्री हुआ ॥९१॥ रत्नमाला वज्रायुधके लिए दी गई और उसके आर्यिका यशोधराका जीव जो कापिष्ठ स्वर्गमें देव हुआ था वहाँसे च्युत हो पूर्व पुण्यके उदयसे रत्नायुध नामका पुत्र हुआ ॥९२॥ चक्रायुध वज्रायुध पुत्रके लिए राज्यलक्ष्मी सौंपकर पिहितास्रव मुनिके पादमूलमें तप करने लगा और अन्तमें निर्वाणको प्राप्त हुआ ॥९३॥ राजा वज्रायुधने भी राज्यका भार रत्नायुध पुत्रके लिए सौंपकर तप धारण कर लिया। परन्तु रत्नायुध राज्यके मदसे उन्मत्त हो मिथ्यादृष्टि हो गया ॥९४॥ राजा रत्नायुधका एक मेघनिनाद नामका मुख्य हस्ती था। एक समय वह जलावगाहनके लिए गया था परन्तु बीचमें मुनिराजका दर्शन होनेसे उसे जाति स्मरण हो गया जिससे उसने पानी नहीं पिया ॥९५॥ राजा रत्नायुध मेघनिनादके इस कार्यको नहीं समझ सका इसलिए उसने वज्रदत्त नामक मुनिराजसे इसका कारण पूछा। उत्तरमें मुनिराज कहने लगे ॥९६॥

इसी भरत क्षेत्रके चित्रकारपुरमें एक प्रीतिभद्र नामका राजा रहता था। उसकी सुन्दरी नामकी स्त्री थी और दोनोंके प्रीतिंकर नामका पुत्र था ॥९७॥ राजा प्रीतिभद्रका एक चित्रबुद्धि नामका मन्त्री था। मन्त्रीकी स्त्रीका नाम कमला था और दोनोंके विचित्रमति नामका नीतिवेत्ता पुत्र था ॥९८॥ राजपुत्र प्रीतिंकर और मन्त्रिपुत्र विचित्रमति दोनोंने एक बार श्रुतसागर मुनिसे तपका फल सुना और दोनों ही युवावस्थामें उनके चरणोंके समीप रहकर तप करने लगे ॥९९॥ जो देखनेमें बहुत सुन्दर थे और नाना प्रकारका तपश्चरण ही जिनका धन था ऐसे वे दोनों मुनि एक समय सिद्ध क्षेत्रोंके दर्शन करते हुए साकेतनगर पहुँचे ॥१००॥ साकेतनगरमें एक बुद्धिसेना नामकी वेश्या बहुत सुन्दरी थी। उसे देखकर मन्त्रिपुत्र विचित्रमति कर्मोदयके कारण मुनिपदसे भ्रष्ट हो गया और उसने निर्लज्ज हो मुनिपद छोड़ दिया ॥१०१॥ विचित्रमति, मुनिपदसे भ्रष्ट हो राजा गन्धमित्रका रसोइया बन गया। वह मांस बनानेमें अत्यन्त निपुण था। इसलिए अपनी कलासे राजाको प्रसन्न कर उसने वर स्वरूप वह वेश्या प्राप्त कर ली ॥१०२॥ जिसकी आत्मा समस्त पापोंसे अविरत थी—जिसे किसी भी पापके करनेमें संकोच नहीं था तथा जो मांस खानेका प्रेमी हो चुका था ऐसा विचित्रमति उस वेश्याके साथ इच्छानुसार भोग भोगकर मरा

---

१. यशोधरापूर्वं म० । २. मृत्वान्ते म० ग० । ३. अपगता त्रपा लज्जा यस्य सः ।

उद्वर्त्योऽपि ततो भ्रान्त्वा संसारं सारवर्जितम् । जातः पापविशेषेण मारणो मत्तवारणः ॥१०४॥
साधुदर्शनयोगेन जातिस्मृतिमुपागतः । निन्दन् मन्दरुचिः कर्म गजोऽयमुपशान्तवान् ॥१०५॥
तदाकर्ण्य करीन्द्रोऽसौ नरेन्द्रश्च यतेर्वचः । मिथ्याकलङ्कमुत्सृज्य जातौ श्रावकतायुजौ ॥१०६॥
पङ्कप्रभाविनिर्यातो नारकोऽप्यभवत्पुनः । मङ्गीदारुणयोर्व्याधो नामकर्मातिदारुणः ॥१०७॥
वने प्रियङ्गुखण्डेऽसौ वज्रायुधमहामुनिम् । व्याधो विव्याध योगस्थं सोऽपि सर्वार्थसिद्धिमैत्[1] ॥१०८॥
महातमःप्रभां प्राप्तो मृत्वा व्याधोऽतिदारुणः । दुःखमन्वभवत्सोऽस्यां घोरं मुनिवधोद्भवम् ॥१०९॥
मृत्वा श्रावकधर्मेण रत्नमालाऽच्युतेऽमरः । जातो रत्नायुधश्चापि तत्रैव सुरसत्तमः ॥११०॥
द्वीपे च धातकीखण्डे पूर्वमेरोश्च पश्चिमे । विदेहे गन्धिलादेशे राज्ञोऽयोध्यापतेः सुतौ ॥१११॥
अर्हद्दासस्य तौ देव्यौ सुव्रताजिनदत्तयोः । जातौ वीतभयः सीरी चक्री चात्र विभीषणः ॥११२॥
पृथ्वीं रत्नप्रभां यातो जीवितान्ते विभीषणः । अनिवृत्तिमुनेस्त्वन्ते कृत्वा वीतभयस्तपः ॥११३॥
जातः स लान्तवेन्द्रोऽहमादित्याभो मयाप्यसौ । नारको बोधितो गत्वा विभीषणचरस्ततः ॥११४॥
जम्बूद्वीपविदेहे यो विषयो गन्धमालिनी । तत्र रौप्यगिरौ[2] चारौ[3] चारुखेचरगोचरे[4] ॥११५॥
प्राणी श्रीधर्मणः पूर्वः श्रीदत्तायामजायत । श्रीदामनामधेयोऽसौ मया मेरौ प्रबोधितः ॥११६॥

और मरकर सातवें नरक गया ॥१०३॥ वहाँसे निकलकर इस असार संसारमें भटकता रहा। अब किसी पाप विशेषके कारण आपका हिंसाशील मदोन्मत्त हाथी हुआ है ॥१०४॥ मुनिराजके दर्शनका योग पाकर यह जाति-स्मरणको प्राप्त हुआ है और इसीलिए संसारसे मन्दरुचि हो अपने कार्यकी निन्दा करता हुआ शान्त हो गया है ॥१०५॥ वज्रदत्त मुनिराजके उक्त वचन सुनकर वह मेघनिनाद हाथी और राजा रत्नायुध दोनों ही मिथ्यात्व रूपी कलंकको छोड़ श्रावकके व्रतसे युक्त हो गये ॥१०६॥ श्रीभूति पुरोहितका जीव, जो अजगर पर्यायसे पङ्कप्रभा पृथिवीमें गया था वह वहाँसे निकलकर मंगी और दारुण नामक भील भीलनीके नाम और कार्य दोनोंसे ही अतिदारुण पुत्र हुआ। भावार्थ—उस पुत्रका नाम अतिदारुण था और उसका काम भी अति दारुण—अत्यन्त कठोर था ॥१०७॥ एक दिन राजा सिंहसेनके जीव वज्रायुध महामुनि प्रियङ्गुखण्ड नामक वनमें ध्यानारूढ़ थे कि उस अतिदारुण भीलने उन्हें मार डाला। महामुनि मरकर सर्वार्थसिद्धि गये और वह अतिदारुण भील मरकर महातमःप्रभा नामक सातवीं पृथिवीमें गया जहाँ मुनिवधसे उत्पन्न घोर दुःख उसे भोगना पड़ा ॥१०८-१०९॥ रत्नमाला, मरकर श्रावक धर्मके प्रभावसे अच्युत स्वर्गमें देव हुई तथा रत्नायुध भी उसी स्वर्गमें उत्तम देव हुआ ॥११०॥ धातकीखण्ड द्वीपमें पूर्व मेरुके पश्चिम विदेहमें एक गन्धिला नामका देश है। उसकी अयोध्या नगरीमें राजा अर्हद्दास राज्य करते थे। उनकी सुव्रता और जिनदत्ता नामकी दो रानियाँ थीं। रत्नमाला और रत्नायुधके जीव जो अच्युत स्वर्गमें देव हुए थे वहाँसे च्युत हो उन्हीं दोनों रानियोंके क्रमसे वीतभय नामक बलभद्र और विभीषण नामक नारायण हुए ॥१११-११२॥ इनमें विभीषण तो आयुका अन्त होनेपर रत्नप्रभा नामक पहली पृथिवीमें उत्पन्न हुआ और वीतभय अनिवृत्ति मुनिके समीप तप कर आदित्याभ नामका लान्तवेन्द्र हुआ। वह लान्तवेन्द्र मैं ही हूँ। मैंने रत्नप्रभा पृथिवीमें जाकर विभीषणके जीव नारकीको अच्छी तरह समझाया ॥११३-११४॥ तदनन्तर इसी जम्बू द्वीपके विदेह क्षेत्रमें जो गन्धमालिनी नामका देश है उसमें विद्याधरोंके मनोहर-मनोहर निवासोंसे युक्त एक अतिशय सुन्दर विजयार्ध पर्वत है। उसी विजयार्धपर श्रीधर्म राजा और श्रीदत्ता नामकी रानी रहती थी। विभीषणका जीव नारकी, नरकसे निकलकर इन्हीं दोनोंके श्रीदाम नामका पुत्र हुआ। यह श्रीदाम मुझे एक बार सुमेरु

१ अगच्छत्। २ विजयार्धपर्वते। ३. सुन्दरे। ४ गोचरः म०, ग०।

अनन्तमतिसंज्ञस्य गुरोः कृत्वातिशिष्यताम् । स चन्द्राभविमानेन्द्रो ब्रह्मलोकेऽभवत्सुरः ॥११७॥
व्याधपूर्वोऽपि सप्तम्या निःसृत्य भुजगोऽभवत् । रत्नप्रभां प्रविश्यैत्य भ्रान्त्वा तिर्यक्षु दुःखभाक् ॥११८॥
स भूतरमणाटव्यामैरावत्यास्तटेऽभवत् । तोके कनककेश्यां तु तापसस्य खमालिनः ॥११९॥
स पञ्चाग्नितपः कुर्वन् मृगश्रृङ्गो मृगोपमः । चन्द्राभं खेचरं दृष्ट्वा खे चरन्तं यदृच्छया ॥१२०॥
निदानी वज्रदंष्ट्रस्य विद्युद्दंष्ट्रोऽयमात्मजः । जातो विद्युत्प्रभागर्भे विद्याविद्योतितोद्यमः ॥१२१॥
वज्रायुधचरश्च्युत्वा जातः सर्वार्थसिद्धितः । संजयन्तः फणीन्द्रस्त्वं जयन्तो ब्रह्मलोकतः ॥१२२॥
एकजन्मापकारेण बहुजन्मसु वैरधीः । अवधीत् सिंहसेनं तं श्रीभूतिचरजीवकः ॥१२३॥
घ्नतोऽस्य घनवैरेण कोपनिघ्नस्य को गुणः । जातः प्रत्युत जातोऽयं सौख्यविघ्नकृदात्मनः ॥१२४॥
उपलभ्य मतं जैनं गजो जन्मनि पञ्चमे । निर्वैरो निर्वृतोऽहिस्त्व संसरत्येव वैरभाक् ॥१२५॥
वैरबन्धमिति ज्ञात्वा घोरसंसारवर्धनम् । धरणेन्द्र ! विमुञ्च त्वं तथा मिथ्यात्वमप्यरम् ॥१२६॥
इत्यादित्याभदेवेन धरणेन्द्रः प्रबोधितः । मुक्तवैरः स सम्यक्त्वं जग्राह भवतारणम् ॥१२७॥
ततः खण्डितविद्यास्ते छिन्नपक्षाः खगा यथा । खिन्नोद्यमास्तदेत्युक्ता धरणेन्द्रेण खेचराः ॥१२८॥
प्रतिमां व्योमगाः सर्वे सञ्जयन्तस्य पावनीम् । शैले स्थापयतात्राशु पञ्चचापशतोच्छ्रयाम् ॥१२९॥

पर्वतपर मिला तो वहाँ भी मैंने उसे समझाया ॥११५-११६॥ जिससे अनन्तमति गुरुका शिष्य बनकर वह ब्रह्मलोक स्वर्गमे चन्द्राभ विमानका स्वामी देव हुआ है ॥११७॥ श्रीभूतिका जीव जो पहले भील था सातवीं पृथिवीसे निकलकर सर्प हुआ। फिर रत्नप्रभा नामक पहिली पृथिवीमे गया, वहाँसे निकल कर तिर्यञ्चोंमें भ्रमण कर दुःख भोगता रहा ॥११८॥

तदनन्तर भूतरमण नामक अटवीमे ऐरावती नदीके किनारे खमाली नामक तापसकी कनककेशी स्त्रीसे पुत्र उत्पन्न हुआ ॥११९॥ वह मृगके समान था तथा मृगशृङ्ग उसका नाम था। एक बार वह पञ्चाग्नि तप तप रहा था कि उसकी दृष्टि स्वेच्छासे आकाशमे विचरण करते हुए चन्द्राभ नामक विद्याधरपर पड़ी। विद्याधरको देखकर उसने विद्याधर होनेका निदान किया और उसके फलस्वरूप वह राजा वज्रदंष्ट्रकी विद्युत्प्रभा रानीके गर्भसे, जिसका उद्यम विद्याओसे प्रकाशमान है ऐसा यह विद्युद्दंष्ट्र नामका पुत्र हुआ है ॥१२०-१२१॥ वज्रायुधका जीव सर्वार्थसिद्धिसे च्युत होकर संजयन्त हुआ है और ब्रह्मलोकसे चलकर जयन्तका जीव तू धरणेन्द्र हुआ है ॥१२२॥ देखो वैरकी महिमा, राजा सिंहसेनने श्रीभूति पुरोहितका एक जन्ममे अपकार किया था पर उसी अपकारसे वैर बाँधकर श्रीभूतिके जीवने अनेक जन्मोमे सिंहसेनका वध किया ॥१२३॥ तीव्र वैरसे क्रोधके वशीभूत हो श्रीभूतिके जीवने सिंहसेनका अनेक वार घात किया अवश्य पर उससे उसे क्या लाभ हुआ? प्रत्युत उसका यह कार्य अपने ही सुखको नष्ट करनेवाला हुआ ॥१२४॥ सिंहसेनका जीव तो जब हाथी था तभी जैनधर्म प्राप्तकर वैर रहित हो गया था और उसके फलस्वरूप पाँचवे भवमे संजयन्त पर्यायसे मोक्ष चला गया है पर तू नागेन्द्र होकर भी वैरको धारणकर संसारमें परिभ्रमण कर रहा है ॥१२५॥ हे धरणेन्द्र! इस प्रकार वैर भावको घोर संसारका वर्धक जानकर तू छोड़ दे और सबका मूल जो मिथ्यादर्शन है उसका भी शीघ्र त्याग कर दे ॥१२६॥ इस प्रकार आदित्याभ देवके द्वारा प्रबोधको प्राप्त हुए धरणेन्द्रने सब वैर-भाव छोड़कर संसारसागरसे पार करनेवाला सम्यग्दर्शन धारण कर लिया ॥१२७॥

तदनन्तर विद्याओंके खण्डित हो जानेसे जो पङ्ख कटे पक्षियोंके समान खेद खिन्न हो रहे थे ऐसे उन विद्याधरोंसे धरणेन्द्रने कहा कि हे समस्त विद्याधरो! तुम सब शीघ्र ही इस पर्वतपर

१ पुत्रः । 'पुत्रः सुनूरपत्यं च तुक्तोक चात्मजः प्रजा' इत्यमरः । २ भूतपूर्वो वज्रायुधः इति वज्रायुधचरः ।

तस्याश्चरणमूले वः पुरश्चरणकारिणाम् । कालेन महता क्लेशाद्विद्याः सिद्धयन्तु नान्यथा ॥१३०॥
इतः प्रभृति च स्त्रीणां विद्युद्दंष्ट्रस्य सन्ततौ । प्रज्ञप्तिरोहिणीगौर्यः सिध्यन्तु न नृणां तु ताः ॥१३१॥
इत्युक्तमनुमन्यैते खगाः प्रणतिपूर्वकम् । विद्याः स्वा लेभिरे भूयो यथास्वं च ययुः सुराः ॥१३२॥
खेचराः स्थापयाञ्चक्रुस्तां यते· प्रतियातनाम् । नानोपकरणां तत्र हेमरत्नमयीं गिरौ ॥१३३॥
हृतविद्या यतस्तत्र ह्रीमन्तस्तस्थुरानताः । विद्याधरास्ततः शैलं ह्रीमन्तं तं जना जगु ॥१३४॥
भूभृतो रत्नवीर्यस्य मथुरायां पृथुश्रियः । स मेरुर्मेघमालायां लान्तवेन्द्रोऽभवत्सुतः ॥१३५॥
अमितप्रभया तस्य प्रियया लाभि भूपतेः । धरणेन्द्रचर· पुत्रो मन्दरश्चन्द्रसुन्दरः ॥१३६॥
युवानौ तौ ततो भुक्त्वा कामभोगान् यथेप्सितान् । श्रेयसो जिनचन्द्रस्य शिष्यतामुपजग्मतुः ॥१३७॥
स मेरुर्मेरुनिष्कम्पः प्राप्य केवलसम्पदम् । निर्ववौ तु गणेन्द्रत्वं मन्दरो मन्दरोपमः ॥१३८॥

## रथोद्धतावृत्तम्

सञ्जयन्तचरितं जगत्त्रये सुप्रसिद्धमतिभक्तिभावतः ।
सम्भवन्तु भुवि भव्यजन्तवः सस्मरन्तु जिनतां यियासवः[1] ॥१३९॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ सञ्जयन्तपुराणवर्णनो नाम सप्तविंशः सर्गः ॥२७॥*

---

संजयन्त स्वामीकी पाँच सौ धनुष ऊँची पवित्र प्रतिमा स्थापित करो। उसी प्रतिमाके पादमूलमें उनकी सेवा करते हुए तुम लोगोंको बहुत समय बाद बड़े कष्टसे विद्याएँ सिद्ध होंगी अन्य प्रकारसे नहीं ॥१२८–१३०॥ आजसे विद्युद्दंष्ट्रके वंशमें केवल स्त्रियोंको ही प्रज्ञप्ति, रोहिणी और गौरी नामकी विद्याएँ सिद्ध हो सकेंगी पुरुषोंको नहीं ॥१३१॥ इस प्रकार धरणेन्द्रकी आज्ञाको विद्याधरोंने नमस्कार पूर्वक स्वीकार किया तथा यथायोग्य विधिसे अपनी विद्याएँ पुनः प्राप्त कीं। यह सब होनेके बाद देव यथास्थान चले गये ॥१३२॥ विद्याधरोंने धरणेन्द्रकी आज्ञानुसार उस पर्वतपर नाना उपकरणोंसे युक्त एवं सुवर्ण और रत्नोंसे निर्मित संजयन्त स्वामीकी प्रतिमा स्थापित कराई ॥१३३॥ विद्याओंके हरे जानेसे लज्जित हो नीचा मस्तक किये हुए विद्याधर चूँकि उस पर्वतपर बैठे थे इसलिए लोग उस पर्वतको ह्रीमन्त कहने लगे ॥१३४॥ मथुरामें विशाल लक्ष्मीका धारक रत्नवीर्य नामका राजा रहता था। उसकी मेघमाला नामकी स्त्री थी, आदित्याभ नामका लान्तवेन्द्र उन्हीं दोनोंके मेरु नामका पुत्र हुआ ॥१३५॥ उसी राजा रत्नवीर्यकी दूसरी स्त्री अमितप्रभा थी, उसके धरणेन्द्रका जीव चन्द्रमाके समान सुन्दर मन्दर नामका पुत्र हुआ ॥१३६॥

तदनन्तर युवा होनेपर दोनोंने इच्छानुसार कामभोगोंका उपभोग किया और उसके बाद दोनों ही, श्री श्रेयांसनाथ जिनेन्द्रके शिष्य हो गये—दीक्षा लेकर मुनि हो गये ॥१३७॥ उनमें मेरु पर्वतके समान निष्कम्प मेरु मुनिराज केवलज्ञानरूपी सम्पत्तिको प्राप्त कर मोक्ष चले गये और मन्दरगिरिकी उपमाको धारण करनेवाले मन्दर मुनिराज श्रेयान्सनाथ भगवान्के गणधर हो गये ॥१३८॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि इस पृथिवीपर जो भव्य जीव तीर्थंकर पद प्राप्त करना चाहते हैं वे तीनों लोकोंमें अतिशय प्रसिद्ध संजयन्त स्वामीके इस चरितका उत्कट भक्ति भावसे आदर करें तथा उसीका अच्छी तरह स्मरण करें ॥१३९॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें सजयन्त पुराणका वर्णन करनेवाला सत्ताईसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥२७॥*



---

१. यातुमिच्छवः ।

# अष्टाविंशः सर्गः

अतः पर[1] परं शौरेः शृणु श्रेणिक ! चेष्टितम् । वेगवत्या वियुक्तस्य पुण्यपौरुषयोगिनः ॥१॥
पर्यटन्नटवी वीरस्तापसाश्रममश्रमः । प्रविष्टोऽपश्यदाविष्टविकथान्[2] तत्र तापसान् ॥२॥
राजयुद्धकथासक्ताः यूयं किमिति तापसाः । तापसास्तपसायुक्तास्तपो वाक्संयमादिकम् ॥३॥
इति पृष्टा जगुस्ते तं विशिष्टजनवत्सलाः । नवप्रव्रजिता वृत्तिं मौनीं विद्मो वय न भोः ॥४॥
श्रावस्त्यामस्ति विस्तीर्णयशस्तीर्णमहार्णवः । एणीपुत्र इति क्षोणीपतिरक्षीणपौरुषः ॥५॥
प्रियङ्गुसुन्दरी तस्य दुहिता लोकसुन्दरी । तस्याः स्वयवरार्थं तु तेनाहूता वय नृपाः ॥६॥
केनापि हेतुना कोऽपि न वृतो वृतया श्रिया । कन्यया वन्यहस्तिन्या वन्येतरगजो यथा ॥७॥
भूपाः सम्भूय भूयांसो विलक्षा लोभलज्जिताः । कन्यापित्रा ततः सत्रा सद्यो योद्धुं समुद्यताः ॥८॥
तेन भोः क्षुभितान्याशु सहस्राणि महीभुजाम् । सङ्कोचितानि सङ्ग्रामे नेत्राणि रविणा यथा ॥९॥
तुङ्गाभिमानिनः केचिद् भङ्गाङ्गी[3]करणाक्षमाः । रणाङ्गणगता भूपाः प्राणान् सद्यो हि तत्यजुः ॥१०॥
विश्वेऽप्यश्वरवात्तस्मात्सहस्रकरतो वयम् । ध्वान्तौघा इव भीता भोः प्रविष्टा गह्वर वनम् ॥११॥
कुरु धर्मोपदेशं भो धर्मतत्त्वमजानताम् । त्वं वचोभिरलं मृष्टैर्दृष्टतत्त्वोऽभिलक्ष्यसे ॥१२॥

---

अथानन्तर गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक ! अब तुम वेगवतीसे रहित तथा पुण्य और पुरुषार्थके समागमको प्राप्त वसुदेवका आगेका चरित सुनो ॥१॥ एक दिन बिना किसी थकावटके अटवीमें भ्रमण करते हुए वीर वसुदेवने तपस्वियोंके आश्रममें प्रवेश किया और वहाँ विकथा करते हुए तापसोंको देखा ॥२॥ कुमारने उनसे कहा—अये तापसो ! आप लोग इस तरह राज-कथा और युद्ध-कथामें आसक्त क्यों हैं ? क्योंकि तापस वे कहलाते हैं जो तपसे युक्त हों और तप वह कहलाता है जिसमें वचन संयम आदिका पालन किया जाय अर्थात् वचनोंको वशमें किया जाय ॥३॥ इस प्रकार कहनेपर विशिष्ट आगन्तुकसे स्नेह रखनेवाले उन तपस्वियोंने कहा कि हम लोग अभी नवीन ही दीक्षित हुए हैं। इसलिए मुनियोंकी वृत्तिको जानते नहीं हैं ॥४॥ इसी श्रावस्ती नगरीमें विस्तृत यशसे समुद्रको पार करनेवाला एवं अखण्ड पौरुषका धारक एक एणीपुत्र नामका राजा है ॥५॥ उसकी लोकमें अद्वितीय सुन्दरी प्रियङ्गुसुन्दरी नामकी कन्या है। उसके स्वयंवरके लिए एणीपुत्रने हम सब राजाओंको बुलाया था ॥६॥ परन्तु किसी कारणवश जिस प्रकार वनकी हस्तिनी वनके सिवाय किसी दूसरे हस्तीको नहीं वरती है उसी प्रकार उस शोभासम्पन्न कन्याने किसीको नहीं वरा ॥७॥ तदनन्तर जो कन्याके लोभसे युक्त थे, परन्तु उसके प्राप्त न होनेसे मन-ही-मन लज्जित हो रहे थे, ऐसे बहुतसे राजा मिलकर कन्याके पिताके साथ शीघ्र ही युद्ध करनेको तैयार हो गये ॥८॥ परन्तु जिस प्रकार एक ही सूर्य हजारों नेत्रोंको अकेला ही संकोचित कर देता है उसी प्रकार उस अकेले एणीपुत्रने हजारों राजाओंको शीघ्र ही क्षुभित कर सकोचित कर दिया ॥९॥ उत्कट अभिमानसे भरे कितने ही राजाओंने जो पराजयको स्वीकृत करनेमें समर्थ नहीं थे, युद्धके मैदानमें जाकर शीघ्र ही प्राण त्याग दिये ॥१०॥ जिस प्रकार सूर्यसे डरकर अन्धकारके समूह सघन वनमें जा घुसते हैं उसी प्रकार हम सब भी घोड़ोंकी हिनहिनाहटसे युक्त युद्धसे डरकर इस सघन वनमें आ घुसे हैं ॥११॥ भो महाशय ! हम लोग धर्मका कुछ भी तत्त्व नहीं जानते। इसलिए आप हम लोगोंको धर्मका उपदेश दीजिए।

---

१ श्रेष्ठम्। २ -दाविष्टदिग्वासास्तत्र क०, ग०, ख०, ङ०। ३ रणाङ्गीकरणाक्षमाः क०, भङ्गाङ्गीकरणाक्षमाः म०।

पृष्टस्तथा तथा शौरिस्तेषां धर्मं द्विधाऽभ्यधात् । यतिश्रावकभेदज्ञाः श्रामण्यं ते यथा ययुः ॥१३॥
प्रियङ्गुसुन्दरीलाभलोभेन यदुनन्दनः । श्रावस्तीं वस्तुविस्तारविश्रुतां तामशिश्रियत् ॥१४॥
बाह्योद्याने च तत्रासौ कामदेवगृहेऽग्रतः । त्रिपादं कृत्रिमं हैमं महामहिषमैक्षत ॥१५॥
पप्रच्छ विप्रमेकं भो किमेष महिषस्त्रिपाद् । निर्मितो रत्ननिर्माणो भाव्यमत्र हि हेतुना ॥१६॥
स प्राहैवमिहैवाभूत्पुर्यां भूपतिरार्यकः । इक्ष्वाकुर्जितशत्रुस्तत्पुत्रश्चापि मृगध्वजः ॥१७॥
श्रेष्ठी तु कामदत्तोऽत्र गोष्ठं द्रष्टुं गतोऽन्यदा । पपात पादयोस्तस्य कृपणो महिषोऽल्पकः ॥१८॥
ततश्चाश्चर्यकृत् कार्यं यथास्व स्वामिनाऽमुना । पिण्डारो[1] दण्डकस्तत्र पृष्टः कारणमब्रवीत् ॥१९॥
उत्पन्नदिन एवास्योपरि करुणा मेऽभवत् । वने[2] दृष्ट्वा मुनिं नत्वा पृष्टवान् तमहं पुनः ॥२०॥
अस्योपरि किमर्थं मे करुणा महती मुने । स बभाण मुनिर्ज्ञानी शृणु गोपाल ! निश्चितम् ॥२१॥
एकस्यामेव चामुष्यां महिष्यामेष जातवान् । पञ्चकृत्वो वराकस्तु जातो जातो हतस्त्वया ॥२२॥
वारे षष्ठे तु तन्निष्ठकनिष्ठस्य तवैषक.[3] । सहसोत्थाय सन्त्रस्तः पादयोः पतितः शिशुः ॥२३॥
कृपया स मयाऽत्राय पुत्रवत्परिपालितः । जीवितार्थी तवेदानीं पतितः पादयोरिह ॥२४॥
श्रुत्वैव कृपया तेन समानीतः पुरीमसौ । अभयं राजलोकेभ्यो लब्ध्वाऽवर्द्धिष्ट भद्रकः ॥२५॥

---

आपके मधुर वचनोंसे पता चलता है कि आपने धर्मका तत्त्व अच्छी तरह देखा है ॥१२॥ इस प्रकार उन सबके पूछनेपर वसुदेवने उन्हें श्रावक और मुनिके भेदसे दोनों प्रकारका धर्म बतलाया जिससे वे मुनि और श्रावकके भेदको अच्छी तरह जानकर यथार्थ साधु अवस्थाको प्राप्त हुए ॥१३॥

तदनन्तर प्रियंगुसुन्दरीके लाभके लोभसे प्रेरित हो कुमार वसुदेवने, वस्तुओंके विस्तारसे प्रसिद्ध उस श्रावस्ती नगरीमें प्रवेश किया ॥१४॥ वहाँ उन्होंने बाह्य उद्यानमें कामदेवके मन्दिरके आगे निर्मित तीन पाँवका एक बड़ा भारी सुवर्णमय भैंसा देखा ॥१५॥ उसे देखकर उन्होंने एक ब्राह्मणसे पूछा कि हे महानुभाव ! यहाँ यह रत्नमयी तीन पाँवोंका भैंसा किसलिए बनाया गया है ? इसका कुछ कारण अवश्य होना चाहिए ॥१६॥ ब्राह्मणने कहा कि इस नगरमें पहले शत्रुओं-को जीतनेवाला एक इक्ष्वाकुवंशीय जितशत्रु नामका उत्तम राजा था और उसका मृगध्वज नामक पुत्र था ॥१७॥ इसी नगरमें एक कामदत्त नामका सेठ रहता था। वह एक समय गोशाला देखनेके लिए गया तो वहाँ एक दीन-हीन छोटा-सा भैंसा उसके चरणोंपर आ गिरा ॥१८॥ उसका यह आश्चर्यजनक कार्य देख सेठने गोशालाके अधिकारी पिण्डार नामक गोपालसे इसका कारण पूछा ॥१९॥ गोपालने कहा कि जिस दिन यह उत्पन्न हुआ था उसी दिनसे इसपर मुझे बहुत दया उत्पन्न हुई थी इसलिए मैंने वनमें विराजमान मुनिराजके दर्शन कर नमस्कार पूर्वक उनसे इसके विषयमें पूछा था ॥२०॥ कि हे मुनिनाथ ! इसके ऊपर मेरे हृदयमें बहुत भारी दया क्यों उत्पन्न हुई है ? इसके उत्तरमें ज्ञानी मुनिराजने कहा था कि हे गोपाल ! सुन, मैं इसका कारण कहता हूँ ॥२१॥ यह बेचारा इसी एक भैंसके पाँच वार उत्पन्न हुआ और उत्पन्न होते ही तू ने इसे मार डाला ॥२२॥ अब छठवीं वार भी उसी भैंसके उत्पन्न हुआ है, अबकी बार इसे जाति स्मरण हुआ है, इसलिए भयभीत हो सहसा उठकर तेरे पैरोंपर आ गिरा था। छोटे बच्चोंका संरक्षण भी तो तेरे ही आधीन था ॥२३॥

मुनिराजके उक्त वचन सुनकर मैंने यहाँ पुत्रवत् इसका पालन किया है। अब जीवित रहनेकी इच्छासे यह यहाँ आपके चरणोंमें भी गिरा है ॥२४॥ गोपालके वचन सुनकर वह सेठ दयापूर्वक उस भैंसके बच्चेको अपने साथ नगर ले गया और राज-कर्मचारियोंसे उसे अभय

---

१ पेण्डारो म० । २. वनं म० । ३ ममैषकः म० ।

अर्हत्सु योऽनुरागो यश्चाचार्ये बहुश्रुते यच्च ।
प्रवचनविनयश्चासौ चातुर्विध्यं भजति भक्तेः[1] ॥१४१॥
आवश्यकक्रियाणां षण्णां काले प्रवर्तनं नियते[2] ।
तासां साऽपरिहाणिर्ज्ञेया सामायिकादीनाम् ॥१४२॥
सावद्ययोगविरहं सामायिकमेकभावगं चित्तम् ।
गुणकीर्तिस्तीर्थकृतां चतुरादेर्विंशतेः[3] स्तवकः ॥१४३॥
द्व्यासना यासु शुद्धा द्वादशवर्ताः प्रवृत्तिषु प्राज्ञैः ।
सशिरश्चतुरानतिकाः प्रकीर्तिता वन्दना वन्द्याः ॥१४४॥
द्रव्ये क्षेत्रे काले भावे च कृतप्रमादनिर्हरणम् ।
वाक्कायमनःशुद्ध्या प्रणीयते तु प्रतिक्रमणम् ॥१४५॥
आगन्तुकदोषाणां प्रत्याख्यानं तु वर्ण्यतेऽपोह[4] ।
कायोत्सर्गः[5] काये मितकालं[6] निर्ममत्वं तु ॥१४६॥
परमतभेदसमर्थज्ञानतपोजिनमहामहैर्जगति ।
मार्गप्रभावना स्यात्प्रकाशनं मोक्षमार्गस्य ॥१४७॥
धेनोरिव निजवत्से सौत्सुक्यधियः सधर्मणि स्नेहः ।
प्रवचनवत्सलता स्यात्सस्नेहः प्रवचने यस्मात् ॥१४८॥
तीर्थकरनामकर्मणि षोडश तत्कारणान्यमून्यनिशम् ।
व्यस्तानि समस्तानि च भवन्ति [7]सद्भाव्यमानानि ॥१४९॥

प्रत्यक्ष करना सो वैयावृत्य भावना है ॥१४०॥ अर्हन्तमें जो अनुराग है, आचार्यमें जो अनुराग है, बहुश्रुत—अनेक शास्त्रोंके ज्ञाता उपाध्याय परमेष्ठीमें जो अनुराग है और प्रवचनमें जो विनय है वह क्रमसे अर्हद् भक्ति, आचार्य भक्ति, बहुश्रुत भक्ति और प्रवचन भक्ति नामक चार भावनाएँ हैं ॥१४१॥ सामायिक आदि छह आवश्यक क्रियाओंकी नियत समयमें प्रवृत्ति करना सो आवश्यकापरिहाणि नामक भावना है ॥१४२॥ समस्त सावद्य योगोंका त्यागकर चित्तको एक पदार्थमें स्थिर करना सो सामायिक है। चौबीस तीर्थंकरोंके गुणोंका कथन करना सो स्तुति है ॥१४३॥ जिन प्रवृत्तियोंमें दो आसन, निर्दोष बारह आवर्त और चार शिरोनतियाँ की जाती हैं उन्हें विद्वज्जन वन्दनीय वन्दना कहते हैं ॥१४४॥ द्रव्य क्षेत्र काल और भावके विषयमें किये हुए प्रमादका मन वचन कायकी शुद्धिसे निराकरण करना सो प्रतिक्रमण है ॥१४५॥ आगन्तुक—आगामी दोषोंका निराकरण करना प्रत्याख्यान कहलाता है। और निश्चित समय तक शरीरमें ममताका त्याग करना कायोत्सर्ग है ॥१४६॥ अन्य मतोंके खण्डन करनेमें समर्थ ज्ञान, तपश्चरण एवं जिनेन्द्र भगवान्‌की महामह-पूजाओंसे संसारमें मोक्षमार्गका प्रकाश करना मार्ग प्रभावना है ॥१४७॥ जिस प्रकार गायका अपने बछड़ेमें स्नेह होता है उसी प्रकार उत्सुकतासे युक्त बुद्धि-वाले मनुष्यका सहधर्मी भाईमें जो स्नेह है उसे प्रवचनवात्सल्य कहते हैं क्योंकि सहधर्मीसे जो स्नेह है वह प्रवचनसे ही स्नेह है ॥१४८॥ सत्पुरुषोंके द्वारा निरन्तर चिन्तन की हुई उक्त सोलह भावनाएँ, पृथक् पृथक् अथवा समुदाय रूपसे तीर्थंकर नामकर्मके बन्धकी कारण हैं ॥१४९॥

१ भक्तिः म० । २ क्रियते म० । ३. चतुरादिर्विंशतिस्तवकः म०, क०, ख० । ४ वर्ण्यते यो ज्ञै म० । ५. कालो म० । ६. मितकार्यं म० । ७. सद्भि भाव्यमानानि सद्भाव्यमानानि ( क० टि० ) ।

## शार्दूलविक्रीडितम्

त्रैलोक्यासनकम्पशक्त[1]सुबृहत्पुण्यप्रकृत्यात्मकः
प्रत्याख्याय स सुप्रतिष्ठसुमुनिर्भक्तं ततो मासिकम् ।
आराध्याथ चतुर्विधां बुधनुतामाराधनां शुद्धधी-
र्द्वात्रिंशज्जलधिस्थितिः[2] पुरुसुखं स्वर्गं जयन्तं श्रितः ॥१५०॥
[3]भुक्त्वा संसृतिसारसौख्यमतुलं तत्राहमिन्द्रोचितं
सज्ज्ञानत्रयदृष्टनेत्रसकल[4]त्रैलोक्यतत्त्वस्थितिः ।
च्युत्वातो भविता समुद्रविजयाद्देव्यां शिवायां शिवो
नेमीशो हरिवंशशैलतिलको द्वाविंशसंख्यो जिनः ॥१५१॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ महोपवासविधिवर्णनो नाम चतुस्त्रिंशः सर्गः ।*

---

इस प्रकार तीनों लोकोंके आसनोंको कम्पित करनेमें समर्थ तीर्थंकर प्रकृतिनामक महापुण्य प्रकृतिके बन्ध करनेवाले सुप्रतिष्ठ मुनिराजने, एक मासके आहारका त्याग कर दिया तथा विशुद्ध बुद्धिके धारक हो विद्वज्जनोंके द्वारा स्तुत चार प्रकारकी आराधनाओंकी अच्छी तरह आराधना की जिससे बाईस सागरकी स्थितिके धारक हो विशाल सुखसे युक्त जयन्त स्वर्ग (जयन्त नामक अनुत्तर विमान) में उत्पन्न हुए ॥१५०॥ अब जिन्होंने तीन सम्यग् ज्ञान रूपी नेत्रोंसे तीन लोकके पदार्थोंकी स्थितिको देख लिया है ऐसे सुप्रतिष्ठ मुनिराज, जयन्त विमानमें अहमिन्द्रोंके योग्य, संसारके सारभूत अनुपम सुखका उपभोगकर वहाँसे च्युत होंगे और राजा समुद्रविजयकी शिवा देवीसे हरिवंशरूपी पर्वतके तिलक स्वरूप नेमीश्वर नामके कल्याणकारी बाईसवें तीर्थंकर होंगे ॥१५१॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें महोपवास विधिका वर्णन करनेवाला चौंतीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥३४॥*

---

१. सक्त-म०, ख० । २ स्थित' म० । ३. मुक्त्वा म० । ४ त्रैलोक्यनेत्र म० ।

# पञ्चत्रिंशः सर्गः

उपेन्द्रवज्रा

अरिष्टनेमेश्चरितं निशम्य यदुः परं श्रेणिक संप्रहृष्टः ।
प्रणम्य भावाद्तिमुक्तकर्षिं[1] जगाम कान्तासहितो निशान्ते ॥१॥
यथापुरा तौ मथुरासुपुर्यां यथेष्टमाक्रीडनयातिसक्तौ[2] ।
सुदम्पती तस्थतुरिष्टभोगौ सशङ्ककंसेन समर्च्यमानौ ॥२॥
बभार गर्भं युगलात्मकं सा सुदेवकी कंसभयस्य हेतुम् ।
सहायभावो हि विपक्षयोगान्महाभयस्योपनिपातहेतुः ॥३॥
अथ प्रसूतौ सुतयुग्ममस्याः सुरेण संक्रामितमिन्द्रवाक्यात् ।
सुनैगमेतिश्रुतिना सुभद्रं सुभद्रिलोद्भूतपुरोक्तधाम्याः ॥४॥
प्रजातमात्रं खलु दैवयोगात् सुदृष्टिजायाप्यं[3]सुपुत्रयुग्मम् ।
स देवकीसूतिगृहे निधाय जगाम देवो निजदेवलोकम् ॥५॥
प्रविश्य कसः स्वसृसूतिगेहं निरीक्ष्य निर्जीवितजीवयुग्मम् ।
प्रगृह्य पादेषु निराद सैद्रः शिलातले ताडितवान् सशङ्कः ॥६॥
क्रमेण स द्वन्द्वयुगं प्रयात निनाय देवोऽप्यलकां सुकामाम् ।
पुनश्च कंसोऽप्यसुविप्रयुक्तमताडयत्पूर्ववदेव पापी ॥७॥
षडप्यविघ्ना वसुदेवपुत्राः स्वपुण्यरक्षयास्त्वलकातिहृद्याः
पुरोक्तसंज्ञाः सुखलालितास्ते शनैरवर्धन्त ततोऽतिरूपाः ॥८॥

---

अथानन्तर गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक ! इस प्रकार अतिमुक्तक मुनिराजसे भगवान् अरिष्टनेमिका चरित सुनकर वसुदेव बहुत प्रसन्न हुए और भावपूर्वक मुनिराजको नमस्कारकर स्त्री सहित अपने घर चले गये ॥ १ ॥ जिन्हें भोग अत्यन्त इष्ट थे ऐसे दोनों दम्पति इच्छानुसार क्रीड़ामें आसक्त होते हुए मथुरापुरीमें पहलेके समान रहने लगे और मृत्युकी शङ्कासे शङ्कित कंस इनकी निरन्तर सेवा-शुश्रूषा करने लगा ॥ २ ॥ तदनन्तर देवकीने कंसके भयका कारण युगल सन्तान रूप गर्भ धारण किया सो ठीक ही है क्योंकि शत्रुओंमें परस्परके मिल जानेसे जो सहाय भाव उत्पन्न होता है, वह शत्रुके लिए महाभयकी प्राप्तिका कारण हो जाता है ॥३॥ तत्पश्चात् प्रसूति कालके आनेपर जब देवकीके युगल पुत्र उत्पन्न हुए तब इन्द्रकी आज्ञासे सुनैगम नामका देव उन उत्तम युगल पुत्रोंको उठाकर सुभद्रिल नगरके सेठ सुदृष्टिकी स्त्री अलका ( पूर्वभवकी रेवती धायका जीव ) के यहाँ पहुँचा आया। उसी समय अलकाके भी युगलिया पुत्र हुए थे परन्तु भाग्यवश वे उत्पन्न होते ही मर गये थे। नैगम देव उन दोनों मृत पुत्रोंको उठाकर देवकीके प्रसूति गृहमें रख आया और उसके बाद अपने स्वर्ग लोक को चला गया ॥ ४-५ ॥ शङ्कासे युक्त कंसने बहिनके प्रसूतिका गृहमें प्रवेश कर उन दोनों मृतकपुत्रोंको देखा और भीलके समान रौद्रपरिणामी हो पैर पकड़ कर उन्हें शिलातलपर पछाड़ दिया ॥६॥ तदनन्तर देवकीने क्रम क्रमसे दो युगल और उत्पन्न किये सो देवने उन्हें भी पुत्रोंकी इच्छा रखने वाली अलका सेठानीके पास भेज दिया। इधर पापी कंसने भी उन निष्प्राण पुत्रोंको पहलेके समान ही शिलापर पछाड़ दिया ॥ ७ ॥ तदनन्तर अपना पुण्य ही जिनकी रक्षा कर रहा था, जो अलका सेठानीके लिए अत्यन्त प्रिय थे, जिनके नृपदत्त, देवपाल

---

१ - दतिमुक्तिकर्षिं म० । २ -तिशक्तौ ग०, घ०, ङ० । ३. मृत ।

प्रवर्धमानेष्वथ तत्र तेषु सुदृष्टिसुश्रावकभूतिवृद्धिः ।
अपूर्वनानाविधवस्तुलाभैस्तदात्यशेतापरभूपभूतीः[1] ॥९॥
इतोऽपि देवक्यपि भर्तृवाक्यादपाकृतापत्यवियोगदुःखा ।
शनैः प्रपेदे प्रतिपत्कलेव दिनोत्तरैः पूर्ववदेव कान्तिम् ॥१०॥
अथैकदा चन्द्रसिते निशान्ते निशान्तकान्ते शयने शयना ।
ददर्श सप्तोदयशंसिनः सा पदार्थकान् स्वप्न इमान्निशान्ते ॥११॥
प्रदीप्तमुद्यन्तमिनं[2] तमोऽन्तं समग्रकान्तं[3] शशिनं प्रपूर्णम् ।
श्रियं सदिग्नागमहाभिषेकां विमानमाकाशतलात्समच्च ॥१२॥
ज्वलद्बृहज्ज्वालहुताशमुच्चैः सुरध्वजं रत्नमरीचिचक्रम् ।
मृगाधिपं चाननमाविशन्तं निशाम्य सौम्या बुबुधे सकम्पा ॥१३॥
अपूर्वसुस्वप्नविलोकनात्सा सविस्मया हृष्टतनूरुहा तान् ।
जगौ प्रभाते कृतमङ्गलाङ्गा समेत्य पत्येऽभिदधे स विद्वान् ॥१४॥
प्रतापविध्वस्तरिपुः सुतस्ते प्रियोऽतिसौभाग्ययुतोऽभिषेकी ।
दिवोऽवतीर्यातिरुचिः स्थिरोऽभीर्भविष्यति क्षिप्रमिनो[4] जगत्याः ॥१५॥

अनीकदत्त, अनीकपाल, शत्रुघ्न और जितशत्रु ये नाम पहले कहे जा चुके थे, जिनका सुख पूर्वक लालन पालन हो रहा था, तथा जो अत्यन्त रूपवान् थे ऐसे वसुदेवके छहों पुत्र धीरे-धीरे वृद्धिको प्राप्त होने लगे ॥८॥ तदनन्तर उन पुत्रोंके वृद्धिगत होनेपर सुदृष्टि सेठको नाना प्रकारकी अपूर्व अपूर्व वस्तुओंका लाभ होने लगा और उसके वैभवकी वृद्धिने उस समय अन्य राजाओंके वैभवको भी अतिक्रान्त कर दिया ॥ ९ ॥ इधर पतिके कहनेसे जिसने संतान वियोग जन्य दुःखको दूर कर दिया था ऐसी देवकी भी धीरे धीरे प्रतिपद्की चन्द्रकलाके समान दिनों दिन पहलेकी ही कान्तिको प्राप्त हो गई ॥ १० ॥

तदनन्तर एक दिन देवकी, चन्द्रमाके समान सफेद भवनमें प्रातःकालके समान सुन्दर शय्यापर शयन कर रही थी कि उसने रात्रिके अन्तिम प्रहरमें अभ्युदयको सूचित करनेवाले निम्नलिखित सात पदार्थ स्वप्नमें देखे ॥११॥ पहले स्वप्नमें उसने अन्धकारको नष्ट करनेवाला उगता हुआ सूर्य देखा। दूसरे स्वप्नमें उसीके साथ अत्यन्त सुन्दर पूर्ण चन्द्रमा देखा। तीसरे स्वप्नमें दिग्गज जिसका अभिषेक कर रहे थे ऐसी लक्ष्मी देखी। चौथे स्वप्नमें आकाश तलसे नीचे उतरता हुआ विमान देखा। पाँचवें स्वप्नमें बड़ी-बड़ी ज्वालाओंसे युक्त अग्नि देखी। छठवें स्वप्नमें ऊँचे आकाशमें रत्नोंकी किरणोंसे युक्त देवों की ध्वजा देखी और सातवें स्वप्नमें अपने मुखमें प्रवेश करता हुआ एक सिंह देखा। इन स्वप्नोंको देखकर सौम्यवदना देवकी भयसे काँपती हुई जाग उठी ॥१२-१३॥ अपूर्व एवं उत्तम स्वप्न देखनेसे जिसे विस्मय उत्पन्न हो रहा था, जिसके शरीरमें रोमाञ्च निकल आये थे, और जिसने प्रातःकालके समय शरीरपर मङ्गलमय अलंकार धारण कर रक्खे थे ऐसी देवकीने जाकर पतिसे सब स्वप्न कहे और विद्वान् पति—राजा वसुदेवने इस प्रकार उनका फल कहा ॥१४॥

"हे प्रिये ! तुम्हारे शीघ्र ही एक ऐसा पुत्र होगा जो समस्त पृथिवीका स्वामी होगा। तुमने पहले स्वप्नमें सूर्यको देखा है इससे सूचित होता है कि वह अपने प्रतापसे शत्रुओंको नष्ट करनेवाला होगा। दूसरे स्वप्नमें पूर्ण चन्द्रमा देखा है उसके फलस्वरूप वह सबको प्रिय होगा। तीसरे

१. भूपभूमि॰ म॰ । २ सूर्यम् । ३ समन्तकान्त म॰ । ४. इनः स्वामी । '[illegible] इन ईशिता' इति धनञ्जयः ।

निशम्य सा स्वप्नफलं स्वभर्तुस्तथास्त्विति [1] प्रीतिमतिप्रपद्य ।
व्यवस्थिता गर्भमधत्त चाशु जगद्धितं द्यौरिव तापशान्त्यै ॥१६॥
यथा यथासौ परिवर्धतेऽस्याः प्रवर्धमानाङ्गमनःसुखायाः ।
तथा तथावर्धत भूतधाऽयां जनस्य सर्वस्य च सौमनस्यम् ॥१७॥
ररक्ष गर्भं प्रसवव्यपेक्षः स्वसुः स संक्षोभगतस्तु कंसः ।
दिनानि मासानसमञ्जसात्मा गुणानपेक्ष्यो गणयन्नलक्ष्यः ॥१८॥
[2] अथोदपादि श्रवणे तु पक्षे ह्यधोक्षजो भाद्रपदस्य शुक्ले ।
पवित्रयन् द्वादशिकां तिथिं तामलक्षितः सप्तम एव मासे ॥१९॥
सशङ्खचक्रादिसुलक्षिताङ्गः स्फुरन्महानीलमणिप्रकाशः ।
स देवकीसूतिगृहं स्वदीप्त्या [3] प्रदीप्तिमान् द्योतयति स्म कृष्णः ॥२०॥
स्वपक्षगेहेषु तदाऽऽविरासन् स्वतो निमित्तानि शुभावहानि ।
विपक्षगेहेषु भयावहानि प्रभावतस्तस्य नरोत्तमस्य ॥२१॥
तदा च सप्ताहमहातिवर्षे प्रवर्तमाने निशि जातमात्रम् ।
हली स्वपित्रा विवृतातपत्रं हरिं गृहीत्वा गृहतो निरैद् द्राक् ॥२२॥

स्वप्नमे दिग्गजों द्वारा लक्ष्मीका महाभिषेक देखा है इससे जान पड़ता है कि वह अत्यन्त सौभाग्यशाली एवं राज्याभिषेकसे युक्त होगा। चौथे स्वप्नमे आकाशसे नीचे आता हुआ विमान देखा है उससे प्रकट होता है कि वह स्वर्गसे अवतीर्ण होगा। पाँचवें स्वप्नमें देदीप्यमान अग्नि देखी है इसके फल स्वरूप वह अत्यन्त कान्तिसे युक्त होगा। छठवें स्वप्नमे रत्नोकी किरणोसे युक्त देवोंकी ध्वजा देखी है इसके फलस्वरूप वह स्थिर प्रकृतिका होगा और सातवें स्वप्नमें मुखमे प्रवेश करता हुआ सिंह देखा है इससे जान पड़ता है कि वह निर्भय होगा ॥१५॥

इस प्रकार पतिके मुखसे स्वप्नोंका फल सुनकर 'तथास्तु'—ऐसा ही होगा—कहती हुई वह अत्यधिक प्रीतिको प्राप्त हुई। तदनन्तर जिस प्रकार आकाश, संतापकी शान्तिके लिए जगत् हितकारी मेघको धारण करता है उसी प्रकार उसने शीघ्र ही जगत्का हित करनेवाला गर्भ धारण किया ॥१६॥ जिसके शारीरिक और मानसिक सुखकी वृद्धि हो रही थी ऐसी देवकीका वह गर्भ ज्यों-ज्यों बढ़ता जाता था त्यों-त्यों पृथिवीपर समस्त मनुष्योंका सौमनस्य बढ़ता जाता था ॥१७॥ परन्तु कंसका क्षोभ उत्तरोत्तर बढ़ता जाता था। फलस्वरूप जिसकी आत्मा अत्यन्त नीच थी, जो गर्भस्थ बालकके गुणोंकी अपेक्षा नहीं रखता था और जो अलक्ष्यरूपसे गर्भके महीनों तथा दिनोंकी गिनती लगाता रहता था ऐसा कंस, प्रसवकी प्रतीक्षा करता हुआ बहिनके गर्भकी रक्षा कर रहा था अर्थात् उसपर पूर्ण देख-रेख रखता था ॥१८॥ सब बालक नौ मासमे ही उत्पन्न होते हैं परन्तु कृष्ण श्रवण नक्षत्रमे भाद्रमासके शुक्लपक्षकी द्वादशी तिथिको पवित्र करते हुए सातवें ही मासमे अलक्षित रूपसे उत्पन्न हो गये ॥१९॥ जिनका शरीर शङ्ख चक्र आदि उत्तमोत्तम लक्षणोंसे युक्त था, जिनके शरीरसे देदीप्यमान महानीलमणिके समान प्रकाश प्रकट हो रहा था और जो प्रकृष्ट कान्तिसे सहित थे ऐसे कृष्णने अपनी कान्तिसे देवकीके प्रसूतिका गृहको प्रकाशमान कर दिया था ॥२०॥ उस समय उस पुरुषोत्तमके प्रभावसे स्नेही बन्धुजनोंके घरोंमें अपने आप अच्छे अच्छे निमित्त प्रकट हुए और शत्रुओंके घरोंमें भय उत्पन्न करनेवाले निमित्त प्रकट हुए ॥२१॥ उन दिनों सात दिनसे बराबर घनघोर वर्षा हो रही थी फिर भी उत्पन्न होते ही बालक कृष्णको बलदेवने उठा लिया और पिता वसुदेवने उनपर छत्ता तान दिया एवं रात्रिके समय

१ प्रीनमतिः प्रपद्य म०। २. अथोदयादिश्रमणे म०। ३ प्रदीपवान् म०। प्रदीपमान् ग०।

अलक्षितः कंसभटैः प्रसुप्तैः प्रसुप्तपौरे समये पुरस्य ।
स गोपुरद्वारकपाटसन्धिं विपाट्य विष्णुक्रमयुग्मसङ्गात् ॥२३॥
पयःकणे घ्राणपुटं प्रविष्टे शिशोस्तडिद्वातगभीरनादे ।
क्षुते चिरञ्जीव जयत्वविघ्नस्त्वमित्यनुश्रुत्य तदोपरिष्टात् ॥२४॥
प्रियोग्रसेनेन नृपेण दत्तां प्रियाशिषं तोषयुतोऽगदीत्तम् ।
रहस्यरक्षा क्रियतां प्रतीक्ष्य[1] विमुक्तिरस्मात्तव दैवकेयात् ॥२५॥
प्रवर्धतां भ्रातृशरीरजायाः सुतोऽयमज्ञातमरेरितीष्टम् ।
तदौग्रसेनीमभिवन्द्य वाचममू विनिर्जग्मतुराशु पुर्याः ॥२६॥
ज्वलद्विषाणो वृषभः पुरस्तात्प्रदीपयन्मार्गमगात्स तूर्णम् ।
महानुभावाद्यमुना हरेर्द्राक् बभूव विच्छिन्नमहाप्रवाहा ॥२७॥
धुनीं समुत्तीर्य ततोऽभिगम्य वनं च वृन्दावनमत्र गोष्ठे ।
सुनन्दगोपं सयशोदमार्ष क्रमागतं तौ निशि दृष्टवन्तौ ॥२८॥
समर्प्य ताभ्यामहरस्यभेद्य प्रवर्द्धनीयं निजपुत्रबुद्ध्या ।
शिशुं विशालेक्षणमीक्षणानां महामृतं कान्तिमयं स्रवन्तम् ॥२९॥
ततश्च तत्कालभवां यशोदाशरीरजां विश्वसनाय शत्रोः ।
अरं समादाय समेत्य देव्यै प्रदाय तौ तस्थतुरप्रलक्ष्यौ ॥३०॥

ही दोनों शीघ्र ही घरसे बाहर निकल पड़े ॥२२॥ उस समय समस्त नगरवासी सो रहे थे तथा कंसके सुभट भी गहरी नींदमें निमग्न थे इसलिए कोई भी उन्हें देख नहीं सका। गोपुर द्वारपर आये तो किवाड़ बन्द थे परन्तु श्रीकृष्णके चरणयुगलका स्पर्श होते ही उनमें निकलने योग्य सन्धि हो गई जिससे सब बाहर निकल आये ॥२३॥

उस समय पानीकी एक बूँद बालककी नाकमें घुस गई जिससे उसे छींक आ गई। उस छींकका शब्द बिजली और वायुके शब्दके समान अत्यन्त गम्भीर था। उसी समय ऊपरसे आवाज आई कि 'तू निर्विघ्न रूपसे चिरकाल तक जीवित रह।' गोपुर द्वारके ऊपर कंसके पिता राजा उग्रसेन रहते थे। उक्त आशीर्वाद उन्हींने दिया था। उनके इस प्रिय आशीर्वादको सुनकर बलदेव तथा वसुदेव बहुत प्रसन्न हुए और उग्रसेनसे कहने लगे कि हे पूज्य! रहस्यकी रक्षा की जाय। इस देवकीके पुत्रसे तुम्हारा छुटकारा होगा ॥२४-२५॥ इसके उत्तरमें उग्रसेनने स्वीकृत किया कि 'यह हमारे भाईकी पुत्रीका पुत्र शत्रुसे अज्ञात रहकर वृद्धिको प्राप्त हो।' उस समय उग्रसेनके उक्त वचनकी प्रशंसा कर दोनों शीघ्र ही नगरीसे बाहर निकल गये ॥२६॥ उस समय, जिसके सींग देदीप्यमान थे ऐसा एक बैल आगे-आगे मार्ग दिखाता हुआ बड़े वेगसे जा रहा था। यमुनाका अखण्ड प्रवाह बह रहा था परन्तु श्रीकृष्णके प्रभावसे उसका महाप्रवाह शीघ्र ही खण्डित हो गया ॥२७॥ तदनन्तर नदीको पार कर वे वृन्दावनकी ओर गये। वहाँ गाँवके बाहर खिरकामें अपनी यशोदा स्त्रीके साथ सुनन्द नामका गोप रहता था। वह वंश परम्परासे चला आया इनका बड़ा विश्वासपात्र व्यक्ति था। बलदेव और वसुदेवने रात्रिमें ही उसे देखा और दोनोंको पुत्र सौंपकर कहा कि देखो भाई! यह पुत्र विशाल नेत्रोंका धारक है तथा नेत्रोंके लिए कान्ति रूपी महाअमृतको वर्षानेवाला है। इसे अपना पुत्र समझकर बढ़ाओ और यह रहस्य किसीको प्रकट न हो सके इस बातका ध्यान रक्खो ॥२८-२९॥ तदनन्तर उसी समय उत्पन्न हुई यशोदाकी पुत्रीको लेकर दोनों शीघ्र ही वापिस आ गये और शत्रुको विश्वास दिलानेके लिए उसे रानी देवकीके लिए देकर गुप्त रूपसे स्थित हो गये ॥३०॥

१ पूज्य ! प्रतीक्ष म० ।

स्वसुः प्रसूतिं प्रतिविद्य[1] कंसः प्रसूत्यगारं[2] विघृणः प्रविश्य ।
विलोक्य बालाममलाममुष्याः पतिः कदाचित्प्रभवेदरिर्मे ॥३१॥
विचिन्त्य शङ्काकुलितस्तदेति निरस्तकोपोऽपि स दीर्घदर्शी ।
स्वयं समादाय करेण तस्याः प्रणुद्य नासां[3] चिपिटीचकार ॥३२॥
स देवकीमानसतापकारी सुतान्तदर्शी किल निर्वृतात्मा ।
अतिष्ठदन्तर्हितरौद्रभावः सुखेन तावत्कतिचिद्दिनानि ॥३३॥
ततो व्रजस्थः कृतजातकर्मा स्तनधयोऽसौ कृतकृष्णनामा ।
प्रवर्धते नन्दयशोदयोस्तु प्रवर्धयन् प्रीतिमभूतपूर्वाम् ॥३४॥
गदासिचक्राङ्कुशशङ्खपद्मप्रशस्तरेखारुणपाणिपादः ।
स गोपगोपीजनमानसानि सकाममुत्तानशयो जहार ॥३५॥
सुरूपमिन्दीवरवर्णशोभं स्तनप्रदानव्यपदेशगोप्यः ।
अहयवः पूर्णपयोधरास्तमतृप्तनेत्राः पपुरेकतानम् ॥३६॥
इतः कदाचिद्वरुणेन कंसो निमित्तविज्ञेन हितैषिणोक्तः ।
नृपैधते ते रिपुरत्र कश्चित्पुरे वने वा परिमृग्यतां सः ॥३७॥
ततोऽष्टमाख्यानशनं तपोऽसौ चकार कंसो रिपुनाशबुद्ध्या ।
पुराभ्युपेतार्थसमर्थनाय सुदेवताः प्रोचुरुपेत्य तास्तम् ॥३८॥
पुरातपःसाधितदेवतास्ता इमा वयं ते वद वस्तु कृत्यम् ।
विहाय[4] सीरायुधचक्रपाणी क्षणेन कः कंसरिपुर्निरस्यः ॥३९॥

---

तदनन्तर वहिनकी प्रसूतिका समाचार पाकर निर्दय कंस प्रसूतिका गृहमें घुस गया। वहाँ निर्दोष कन्याको देखकर यद्यपि इसका क्रोध दूर हो गया था तथापि दीर्घदर्शी होनेके कारण उसने विचार किया कि कदाचित् इसका पति मेरा शत्रु हो सकता है। इस शङ्कासे आकुलित होकर उसने उस कन्याको स्वयं उठा लिया और हाथसे मसलकर उसकी नाक चपटी कर दी ॥३१-३२॥ इस प्रकार देवकीके मनको संताप करनेवाले कंसने जब देखा कि अब इसके पुत्र होना बन्द हो गया है तब वह संतुष्ट हो हृदयकी क्रूरताको छिपाता हुआ कुछ दिनों तक सुखसे निवास करता रहा ॥३३॥

तदनन्तर जिसका जातसंस्कार कर कृष्ण नाम रक्खा गया था ऐसा व्रजवासी बालक नन्द और यशोदाकी अभूतपूर्व प्रीतिको बढ़ाता हुआ सुखसे बढ़ने लगा ॥३४॥ जब वह बालक चित्त पड़ा हुआ गदा, खड्ग, चक्र, अङ्कुश, शङ्ख तथा पद्म आदि चिह्नोंकी प्रशस्त रेखाओंसे चिह्नित लाल-लाल हाथ पैर चलाता था तब गोप और गोपियोंके मनको बरबस खींच लेता था ॥३५॥ नील कमल जैसी सुन्दर शोभाको धारण करनेवाले उस मनोहर बालकको, पूर्ण स्तनोंको धारण करनेवाली गोपिकाएँ स्तन देनेके बहाने अतृप्त नेत्रोंसे टकटकी लगाकर देखती रहती थीं ॥३६॥

इधर किसी दिन कंसके हितैषी वरुण नामक निमित्तज्ञानीने उससे कहा कि राजन्! यहाँ कहीं नगर अथवा वनमें तुम्हारा शत्रु बढ़ रहा है उसकी खोज करनी चाहिए ॥३७॥ तदनन्तर शत्रुके नाशकी भावनासे कंसने तीन दिनका उपवास किया सो पूर्व भवमें इसने जिन देवियोंको यह कहकर वापिस कर दिया था कि अभी कुछ काम नहीं है अगले भवमें आवश्यकता पड़े तो सहायता करना। वे देवियाँ पूर्व स्वीकृत कार्यको सिद्ध करनेके लिए आकर

---

१ विज्ञ म०। २ विगता घृणा दया यस्य सः विघृणः म०, ग०। ३. चिपिटींचकार म०। ४. बलभद्रनारायणौ मुक्त्वा।

जगावसौ कोऽपि ममास्ति वैरी प्रवर्धमानः क्वचिदप्यलक्ष्यः ।
तमाशु यूयं परिमृग्य मृत्योर्मुखे कुरुध्वं करुणानपेक्षाः ॥४०॥
इतीरिता ताः प्रतिपद्य याताः प्रदश्य चैकोग्रशकुन्तरूपा ।
प्रतुद्य हन्त्री हरिणात्ततुण्डा प्रचण्डनादा प्रणनाश भीता ॥४१॥
कुपूतना पूतनभूतमूर्तिः प्रपाययन्ती सविषस्तनौ तम् ।
स देवताधिष्ठितनिष्ठुरास्यो व्यरीरटच्चूचुकचूषणेन[1] ॥४२॥
स्वपन्निषीदन्नुरसा प्रसर्पन् पदं[2] ददन्नस्खलितं प्रधावन् ।
कलाभिलापो नवनीतमश्नन्नजीगमज्जिष्णुरहर्दिनानि ॥४३॥
[3]अनःशरीरामपरां पिशाची स चापतन्तीं घनपादघाती ।
विभीर्विभञ्जाञ्जनशैलशोभी पृथूदयस्तां पृथुकोऽपि कोऽपि[4] ॥४४॥
यशोदया दामगुणेन जातु यदृच्छयोदूखलबद्धपादः ।
निपीडयन्तौ रिपुदेवतागौ न्यपातयत्तौ जमलार्जुनौ सः ॥४५॥
सुनन्दगोपेन यशोदया च सुदृष्टशक्तिः[5] शुभशैशवादौ ।
सविस्मिताभ्यामभिनन्द्यमानो बालः स दृश्यो ववृधे वनान्ते[6] ॥४६॥
स गोपतिं दृप्तमशेषघोषोपमितस्ततो दृष्टमुदग्रघोषम् ।
महार्णवं वा प्रतिपूर्णयन्तं जघान कण्ठोद्दलनात्सुकण्ठः ॥४७॥

कंससे कहने लगीं कि ये हम सब तुम्हारे पूर्व भवके तपसे सिद्ध हुई देवियाँ हैं। आपका जो कार्य हो वह कहिए, बलभद्र और नारायणको छोड़कर कंसका कौन-सा शत्रु क्षणभरमें नष्ट करने योग्य है सो बताओ ॥३८-३९॥ कंसने कहा कि हमारा कोई वैरी कहीं गुप्त रूपसे बढ़ रहा है सो तुमलोग दयासे निरपेक्ष हो शीघ्र ही पता लगाकर उसे मृत्युके मुखमें करो—उसे मार डालो ॥४०॥ इस प्रकार कंसके द्वारा कथित बातको स्वीकृत कर वे देवियाँ चली गईं। उनमेंसे एक देवी शीघ्र ही उग्र—भयंकर पक्षीका रूप दिखाकर आई और चोंच द्वारा प्रहार कर बालक कृष्णको मारनेका प्रयत्न करने लगी परन्तु कृष्णने उसकी चोंच पकड़कर इतनी जोरसे दबाई कि वह भयभीत हो प्रचण्ड शब्द करती हुई भाग गई ॥४१॥ दूसरी देवी प्रपूतन भूतका रूप रखकर कुपूतना बन गई और अपने विष सहित स्तन उन्हें पिलाने लगी। परन्तु देवताओंसे अधिष्ठित होनेके कारण श्रीकृष्णका मुख अत्यन्त कठोर हो गया था इसलिए उन्होंने स्तनका अग्रभाग इतने जोरसे चूसा कि वह बेचारी चिल्लाने लगी ॥४२॥ बालक कृष्ण कभी तो सोता था, कभी बैठता था, कभी छातीके बल सरकता था, कभी लड़खड़ाते पैर उठाता हुआ चलता था, कभी दौड़ा-दौड़ा फिरता था, कभी मधुर आलाप करता था और कभी मक्खन खाता हुआ दिन-रात व्यतीत करता था ॥४३॥ तीसरी पिशाची शकटका रूप रखकर उनके सामने आई परन्तु कृष्ण बालक होने पर भी अत्यन्त निर्भय थे, अञ्जनगिरिके समान शोभायमान थे और अत्यधिक अभ्युदयको धारण करनेवाले कोई अनिर्वचनीय पुरुष थे इसलिए उन्होंने जोरकी लात मारकर ही उसे नष्ट कर दिया ॥४४॥ किसी दिन उपद्रवकी अधिकताके कारण यशोदाने कृष्णका पैर रस्सीसे कसकर उखलीमें बाँध दिया था उसी दिन शत्रुकी दो देवियाँ जमल और अर्जुन वृक्षका रूप रखकर उन्हें पीड़ा पहुँचाने लगीं परन्तु कृष्णने उस दशामें भी दोनों देवियोंको गिरा दिया—मार भगाया ॥४५॥ शुभ बाल्यकालके प्रारम्भमें ही सुनन्दगोप और यशोदाने जिसकी अद्भुत शक्ति देखी थी तथा आश्चर्यसे चकित हो जिसकी प्रशंसा की थी ऐसा वह दर्शनीय—मनोहर बालक वनके मध्यमें बढ़ने लगा ॥४६॥ एक दिन छठवीं देवी

१. भूषणेन म० । २. ददन्नस्खलित क० । ३ अनः शरीरा म० । [illegible] ।
४. कोपी ग० । ५ सुदृष्टिशक्ति. ग० । ६. वनान्तरे ग० ।

कुदेवपाषाणमयातिवर्षैरनाकुलो व्याकुलगोकुलाय ।
दधार गोवर्धनमूर्ध्वमुच्चैः स भूधरं भूधरणोरुदोर्भ्याम् ॥४८॥
अमानुषं कृष्णविचेष्टितं तत्सकर्णमाकर्ण्य बलेन[1] वर्ण्यम् ।
कृतोपवासव्यपदेशतोऽगाद्व्रजं सवित्री[2] सुतदर्शनाय ॥४९॥
सुकण्ठगोपालकलोपगीतं[3] सुतारघण्टाध्वनिगोधनाढ्यम् ।
महीध्रपादे वनरन्ध्रमागात्[4]पुरन्ध्रिरध्यास्य[5] परां धृतिं सा ॥५०॥
क्वचिच्चितं स्निग्धसुकृष्णवर्णैः क्वचिच्च सोग्रहलभद्रशुभ्रैः ।
गवां गणैर्वीक्ष्य वनं जहर्ष भवत्यपत्यप्रतिमं हि हृष्ट्यै[6] ॥५१॥
तृणाम्बुतृप्ताः स्तनलग्नवत्साः प्रदुह्यमानाश्च परा घटोध्नीः ।
ददर्श गा गोष्ठगतास्तदैषा प्रवृत्तरोमाञ्चसुखाभिरामा[7] ॥५२॥
सवत्सधेनुध्वनयोऽतिधीरा रवाश्च गोपीदधिमन्थनोत्थाः ।
मनोऽभिजह्रे हरिमातुरुच्चैर्गभीरनादा न हरन्ति किं वा ॥५३॥
ततोऽभिनन्दी हृदि नन्दगोपो यशोदयोपेत्य यशोविशुद्धाम् ।
स देवकीं स्वामिनिकां निकायैर्मनस्विनीं भक्तियुतो ननाम ॥५४॥

बैलका रूप बनाकर आई। वह बैल बड़ा अहंकारी था, गोपालोंकी समस्त बस्तीमें जहाँ-तहाँ दिखाई देता था, जोरदार शब्द करता था और सबको डुबोते हुए महासागरके समान जान पड़ता था परन्तु सुन्दर कण्ठके धारक कृष्णने उसकी गरदन मोड़कर उसे नष्ट कर दिया—दूर भगा दिया ॥४७॥ सातवीं देवीने पाषाणमयी तीव्र वर्षासे कृष्णको मारना चाहा परन्तु वे उस वर्षासे रञ्चमात्र भी व्याकुल नहीं हुए प्रत्युत उन्होंने घबड़ाये हुए गोकुलकी रक्षा करनेके लिए पृथिवीका भार धारण करनेसे विशाल अपनी दोनों भुजाओंसे गोवर्धन पर्वतको बहुत ऊँचा उठा लिया और उसके नीचे सबकी रक्षा की ॥४८॥

जब कृष्णकी इस लोकोत्तर चेष्टाका पता कानों-कान बलदेवको चला तब उन्होंने माता देवकीके सामने इसका वर्णन किया। उसे सुन वह किये हुए उपवासके बहाने पुत्रको देखनेके लिए व्रज-गोकुलकी ओर गई ॥४९॥ वहाँ पर्वतकी शाखापर स्थित, सुन्दर कण्ठके धारक गोपालकोंके मुख गीतसे झंकृत एवं घंटाओंके जोरदार शब्दोंसे सहित गोधनसे युक्त वनखण्डमें बैठकर यह परम संतोषको प्राप्त हुई ॥५०॥ कहीं तो वह वन, कृष्णके रङ्गके समान स्निग्ध एवं उत्तम कृष्ण वर्ण वाली गायोंके समूहसे व्याप्त था और कहीं बलभद्रके समान सफेद वर्ण वाली गायोंके समूहसे युक्त था। उसे देख माता देवकी बहुत ही प्रसन्न हुई सो ठीक ही है क्योंकि पुत्रकी समानता प्राप्त करनेवाली वस्तु भी हर्षके लिए होती है ॥५१॥ जो घास और पानीसे संतुष्ट थीं, जिनके थनोंसे बछड़े लगे हुए थे, गोपाल लोग जिन्हें दुह रहे थे तथा घड़ोंके समान जिनके बड़े-बड़े स्तन थे ऐसी गोशालाओंमें खड़ी एक-से बढ़कर एक सुन्दर गायोंको देखकर माता देवकीके रोमांच निकल आये और वह सुखसे सुशोभित होने लगी ॥५२॥ उस समय वहाँ बछड़ोंके साथ गायोंके रँभानेकी ध्वनि फैल रही थी तथा गोपियों द्वारा दही मथे जानेका जोरदार शब्द प्रसरित हो रहा था। उन सबसे देवकीका मन अत्यधिक हरा गया सो ठीक ही है क्योंकि गम्भीर शब्द क्या नहीं हरते हैं ? ॥५३॥

तदनन्तर जो मन ही मन अत्यधिक हर्षित हो रहा था, ऐसे नन्द गोपने यशोदाके साथ आकर, यशसे विशुद्ध, अनेक लोगोंके समूहसे सहित, गौरवशालिनी स्वामिनी देवकीको भक्ति-

१ बलरामेण। २ माता देवकी। ३ कपोलगीत ब०। ४. मागा म०। ५ रध्यास म०। ६ हृष्ट्यै म०। ७ रामाः म०।

सुपीतवासोयुगलं वसानं वनेवतंसीकृतबर्हिबर्हम् ।
अखण्डनीलोत्पलमुण्डमालं सुकण्ठिकाभूषितकम्बुकण्ठम् ॥५५॥
सुवर्णकर्णाभरणोज्ज्वलाभं सुबन्धुजीवालिकमुच्चमौलिम् ।
हिरण्यरोचिर्वलय[1]प्रकोष्ठं सुपादगोपालकसानुवंशम्[2] ॥५६॥
यशोदयानीय यशोदयाढ्यं[3] प्रणामितं पुत्रमसौ सवित्री ।
सुगोपवेषं निकटे निषण्णं परामृशन्ती चिरमालुलोके ॥५७॥
जगौ च देवी विपिनेऽपि वासस्तवेदृशापत्यदृशो यशोदे ।
यशस्विनि श्लाघ्यतमो जगत्यां न राज्यलाभोऽभिमतोऽनपत्यः ॥५८॥
जगाद गोपी भवती यथाह तथैव मे स्वामिनि सत्यमेतत् ।
तथैव सन्तोषविशेषपोषी[4] प्रियाशिषा जीवतु नित्यभृत्यः ॥५९॥
इहान्तरे सा सुतदर्शनेन सुनिर्भरप्रस्नुत[5]सुस्तनौ तौ ।
शशाक नो संवरितुं क्षरन्तौ न संवृतिः स्यात्सति चित्तभेदे ॥६०॥
रिपोर्भयात्पुत्र वियोजितोऽसि न दुष्टबुद्ध्येति विशुद्धिमन्तः ।
स्तनक्षरत्क्षीरनिभेन राज्ञी प्रदर्शयन्तीव तदा रराज ॥६१॥
प्रकाशभीरुः सहसा ततोऽसौ हलायुधः क्षीरघटेन दक्षः ।
तदाभ्यषिञ्चत्स्वयम[6]ञ्चितास्थां न मुह्यति प्राप्तकृतौ कृती हि ॥६२॥

पूर्वक नमस्कार किया ॥५४॥ तत्पश्चात् जो पीले रङ्गके दो वस्त्र पहिने हुए था, वनके मध्यमें मयूर-पिच्छकी कलँगी लगाये हुए था, अखण्ड नील कमलकी माला जिसके शिरपर पड़ी हुई थी, जिसका शङ्खके समान सुन्दर कण्ठ उत्तम कण्ठीसे विभूषित था, सुवर्णके कर्णाभरणोंसे जिसकी आभा अत्यन्त उज्ज्वल हो रही थी, जिसके ललाटपर दुपहरियाके फूल लटक रहे थे, जिसके शिरपर ऊँचा मुकुट बँधा हुआ था, जिसकी कलाइयोंमें सुवर्णके देदीप्यमान कड़े सुशोभित थे, जिसके साथ अनेक सुन्दर गोपाल बालक थे एवं जो यश और दयासे सहित था ऐसे पुत्रको लाकर यशोदाने देवकीके चरणोंमें प्रणाम कराया। उत्तम गोपके वेषको धारण करनेवाला वह पुत्र प्रणामकर पासमें ही बैठ गया। माता देवकी उसका स्पर्श करती हुई चिरकाल तक उसे देखती रही ॥५५–५७॥ देवकीने यशोदासे कहा कि हे यशस्विनि यशोदे! तू ऐसे पुत्रका निरन्तर दर्शन करती है अतः तेरा वनमें भी रहना प्रशंसनीय है। यदि पृथिवीका राज्य भी मिल जाय पर संतान न हो तो वह राज्य अच्छा नहीं लगता ॥५८॥ इसके उत्तरमें गोपी यशोदाने कहा कि हे स्वामिनि! आपने जैसा कहा है यह वैसा ही सत्य है। मेरे मनके संतोषको अत्यधिक रूपसे पुष्ट करनेवाला यह सदाका दास आपके प्रिय आशीर्वादसे चिरंजीव रहे यही प्रार्थना है ॥५९॥

इसी बीचमें पुत्रको देखनेसे देवकी रानीके दोनों स्तन अत्यधिक दूधसे परिपूर्ण हो गये। वह दूध झरते हुए स्तनोंको रोकनेमें समर्थ नहीं हो सकी सो ठीक ही है क्योंकि चित्तमें भेद पड़ जाने पर किसी बातका छिपाना नहीं हो सकता ॥६०॥ उस समय स्तनोंसे झरते हुए दूधके बहाने रानी, 'हे पुत्र! शत्रुके भयसे मैंने तुझे वियुक्त किया है दुष्ट बुद्धिसे नहीं' अपने अन्तरङ्गकी इस विशुद्धिको दिखाती हुई के समान सुशोभित हो रही थी ॥६१॥ 'कहीं रहस्य न खुल जाय' इससे भयभीत हो बुद्धिमान बलदेवने उसी समय स्वयं ही दूधके घड़ेसे प्रेमपूर्ण माताका अभिषेक कर दिया—उसके ऊपर दूधसे भरा घड़ा उडेल दिया सो ठीक ही है क्योंकि

१ वलय प्रकोष्ठ म० । २. मानुवंशे म० । ३ यशश्च दया चेति यशोदये ताभ्याम् आढ्यं [illegible] । ४ दोषी म० । ५ प्रस्तुत म० । ६ मञ्चितास्था ग० ।

ततो हरिप्रेक्षणलब्धसौख्यां[1] हली समानीय समाप्तकार्याम् ।
प्रवेश्य साध्वीं मथुरां पुनस्तं न्यवेदयद्वृत्तमपि स्वपित्रे ॥६३॥
कलागुणान् प्रत्यहमेत्य दक्षमशिक्षयत्केशवमाशु शीरी ।
स्थिरोपदेशे प्रणते न शिष्ये गुरूपदेशाः क्षपयन्ति कालम् ॥६४॥
स बालभावात्सुकुमारभावस्तथैवमुद्भिन्नकुचाः कुमारः ।
सुयौवनोन्मादभराः सुरासैर्[2]रीरमत्केलिषु गोपकन्याः ॥६५॥
कराङ्गुलिस्पर्शसुखं स रासेष्वजीजनद्गोपवधूजनस्य ।
सुनिर्विकारोऽपि महानुभावो सुमुद्रिकानङ्गमणिर्यथार्घ्यः ॥६६॥
यथा हरौ भूरिजनानुरागो जगाम वृद्धिं हृदि वृद्धिसूची ।
तथास्य तेने विरहानुरागो विहारकाले विरहातुरस्य ॥६७॥
द्विप तमन्वेष्टुमितः प्रविष्टः स शङ्कया कंसरिपुः कदाचित् ।
व्रजं निजैराव्रजदच्युतोऽस्मात्पुरोऽभ्युपायाद्गमितो जनन्या[3] ॥६८॥
स तांडवीं[4] स्पष्टकृताट्टहासां क्रूराक्षीं रूक्षनिरीक्षणास्याम् ।
अधोक्षजो वीक्ष्य विवृद्धकायां शरीरयष्ट्यां विकृतां जघान ॥६९॥

कुशल मनुष्य अवसरके अनुसार कार्य करनेमें कभी नहीं चूकते ॥६२॥ तदनन्तर कृष्णके देखनेसे जिसे सुख प्राप्त हुआ था और जिसके दुग्धाभिषेकका कार्य समाप्त हो चुका था ऐसी साध्वी माता देवकीको लाकर बलदेवने मथुरापुरीमें प्रविष्ट कराया और इसके बाद उन्होंने यह समाचार अपने पिता वसुदेवके लिए भी सुनाया ॥६३॥

कृष्ण अत्यन्त चतुर थे अतः बलदेवने प्रतिदिन जा-जाकर उन्हें शीघ्र ही कलाओं और गुणोंकी शिक्षा दी थी सो ठीक ही है क्योंकि स्थिर रूपसे उपदेश ग्रहण करनेवाले विनयी शिष्यके मिलने पर गुरुओंके उपदेश व्यर्थ ही समय नहीं नष्ट करते अर्थात् शीघ्र ही उसे निपुण बना देते हैं ॥६४॥ कुमारके समान अत्यन्त निर्विकार अथवा अत्यन्त कोमल हृदयको धारण करनेवाले वह कुमार कृष्ण, क्रीड़ाओंके समय अतिशय यौवनके उन्मादसे भरी एवं प्रस्फुटित स्तनोंवाली गोपकन्याओंको उत्तम रासों द्वारा क्रीड़ा कराते थे ॥६५॥ वे रासक्रीड़ाओंके समय गोपबालाओंके लिए अपने हाथकी अङ्गुलियोंके स्पर्शसे होनेवाला सुख उत्पन्न कराते थे परन्तु स्वयं अत्यन्त निर्विकार रहते थे। जिस प्रकार उत्तम अंगूठीमें जड़ा हुआ श्रेष्ठ मणि स्त्रीके हाथकी अंगुलिका स्पर्श करता हुआ भी निर्विकार रहता है उसी प्रकार महानुभाव कृष्ण भी गोपबालाओंकी हस्तांगुलिका स्पर्श करते हुए भी निर्विकार रहते थे ॥६६॥ क्रीड़ाके समय कुमार कृष्णसे मिलने पर वृद्धिको सूचित करनेवाला मनुष्योंका अत्यधिक अनुराग जिस प्रकार हृदयमें वृद्धिको प्राप्त होता था उसी प्रकार उनके विरहकालमें विरहसे पीड़ित मनुष्योंका विरहानुराग भी वृद्धिको प्राप्त होता था। भावार्थ—खेलके समय कृष्णको पाकर जिस प्रकार लोगोंको प्रसन्नता होती थी उसी प्रकार उनके अभावमें लोगोंको विरह जन्य संताप भी होता था ॥६७॥

कृष्णकी लोकोत्तर चेष्टाएँ सुन एक दिन कंसको इनके प्रति सदेह हो गया और वह वैरी जान इन्हें खोजनेके लिए गोकुल आया। कृष्ण अपने सखाओंके साथ उसके समीप आ रहे थे—परन्तु माताने कोई उपाय रच उन्हें आत्मीय जनोंके द्वारा नगरके बाहर व्रजको भेज दिया ॥६८॥ व्रजमें एक ताडवी नामकी पिशाची आई जो जोर-जोरसे अट्टहास कर रही थी, जिसके नेत्र और मुख दोनों ही अत्यन्त रूक्ष थे, जिसका शरीर अत्यन्त बढ़ा हुआ था और जिसकी शरीरयष्टि

१ सौख्या म० । २. सुराशै–म० । सुन्दररासक्रीडाभिः । ३. जनन्याः म० । ४. नाटवीं म० ।

सुशाल्मलीखण्डसुमण्डपस्य [1]सुदुर्भरास्तम्भततिं परेषाम् ।
तमुत्क्षिपन्तं त्वदय विदित्वा न्यवर्तयत्सा जननी विशङ्का ॥७०॥
निवृत्य कंसः पुरि[2] घोषणां स्वैरघोषयद्दैवविदुक्तकारी[3] ।
गवेषणार्थं द्विषतो निजस्य स पापशापाभिमुखः सुखार्थी ॥७१॥
भुजङ्गशय्यामिह सिंहवा[4]ह शरासनं चाप्यजितं जयान्तम् ।
सपाञ्चजन्याब्जमथारुहेद्यः करोत्यधिज्यं परिपूरयेच्च ॥७२॥
ददाति तस्मै पुरुषोत्तमाय पराजिताशेषपराक्रमाय ।
अलभ्यलाभं समभीष्टमिष्टः प्रहृष्टकंसः [5]पुरुषान्तरज्ञः ॥७३॥
इति प्रवृत्तिश्रवणात्प्रवृत्तास्ततस्तदारोहणपूर्विकासु ।
क्रियासु निस्तर्जि[6]तवृत्तयश्च महीक्षितो जग्मुरतो विलक्षाः ॥७४॥
अथानयद्भानुरुपेन्द्रमर्थी सहोदरोऽसौ खलु कंसवध्वाः ।
तदीयसामर्थ्यमुदीक्ष्य जातु प्रजाततोषो मथुरापुरीं ताम् ॥७५॥
महाहिशय्यामिह सज्जि[7]तां तां विलोक्य चन्द्रव्यपदेशपृष्ठाम्[8] ।
समारुहद्भीषणभोगिभोगां स्वभावशय्यामिव शौरिराशु ॥७६॥

अत्यन्त विकृत थी कृष्णने उसे देखते ही मार भगाया ॥६९॥ व्रजमें एक शाल्मली वृक्षकी लकड़ीका मण्डप तैयार हो रहा था वहाँ उसके ऐसे बड़े-बड़े खम्भोंका समूह पड़ा था जिसे दूसरे लोग उठा नहीं सकते थे परन्तु कृष्णने उन्हें अकेले ही उठा कर ऊपर चढ़ा दिया। यह जान माताने निःशङ्क हो उन्हें व्रजसे वापिस लौटा लिया ॥७०॥ दुष्ट एवं सुखार्थी कंसको जब कृष्ण गोकुलमें नहीं मिले तब वह मथुरा लौट आया। उसी समय उसके यहाँ सिंहवाहिनी नागशय्या, अजितंजय नामका धनुष और पाञ्चजन्य नामका शङ्ख ये तीन अद्भुत पदार्थ प्रकट हुए। कंसके ज्योतिषीने बताया कि 'जो कोई नागशय्यापर चढ़कर धनुषपर डोरी चढ़ा दे और पांचजन्य शंखको फूँक दे वही तुम्हारा शत्रु है', अतः ज्योतिषीके कहे अनुसार कार्य करनेवाले कंसने अपने शत्रुकी तलाश करनेके लिए आत्मीय जनोंके द्वारा नगरमें यह घोषणा करा दी कि 'जो कोई यहाँ आकर सिंहवाहिनी नागशय्यापर चढ़ेगा, अजितंजय धनुषको डोरीसे सहित करेगा और पाञ्चजन्य शंखको मुखसे पूर्ण करेगा—फूँकेगा वह पुरुषोंमें उत्तम तथा सबके पराक्रमको पराजित करनेवाला समझा जावेगा। पुरुषोंके अन्तरको जाननेवाला कंस उसपर बहुत प्रसन्न होगा, अपने आपको उसका मित्र समझेगा तथा उसके लिए अलभ्य इष्ट वस्तु देगा' ॥७१-७३॥

कंसकी यह घोषणा सुन अनेक राजा मथुरा आये और नागशय्यापर चढ़ने आदिकी क्रियाओंमें प्रवृत्ति करने लगे परन्तु सब भयभीत हो लज्जित होते हुए चले गये ॥७४॥ एक दिन कंसकी स्त्री जीवद्यशाका भाई भानु, किसी कार्यवश गोकुल गया। वहाँ कृष्णका अद्भुत पराक्रम देख वह बहुत प्रसन्न हुआ और उन्हें अपने साथ मथुरापुरी ले आया ॥७५॥

यहाँ, जिसके समीपका प्रदेश अत्यन्त सुसज्जित था, जिसका पृष्ठ भाग चन्द्रमाके समान उज्ज्वल था एवं जिसके ऊपर भयंकर सर्पोंके फणा लहलहा रहे थे ऐसी महानाग शय्यापर कृष्ण

१ सुदुर्भरास्तम्भततिः म० । २ पुरघोषणा म० । ३ दैवविदुन–म० । ४ [illegible] म० । ५ स रुपान्तरज्ञ. म० । ६ निस्तेजितवृत्तय. ग० । ७. नजितान्त म० । ८ [illegible] म० (?) । चेन्द्रस्य पदेश दृष्ट्वा ग० (?) ।

धनुस्ततोऽधिज्यमसौ व्यधत्त भुजङ्गमोद्गीर्णविकीर्णधूमम् ।
अपूरयच्छङ्खमखेदमाशाः प्रपूरयन्तं निखिला निनादैः ॥७७॥
जनस्तदालोक्य तदातिलोक तदीयमाहात्म्यमुदीयमानम् ।
अघोषयत्क्षुब्धसमुद्रघोषो महानहो कोऽप्ययमित्यशेषः ॥७८॥
कुकंसशङ्कां वहताग्रजेन निजेन नीत्या प्रहितो हरिस्तु ।
सहानुकूलो व्रजमात्मनीनैः सहाव्रजत्तीव्रगुणानुरागैः ॥७९॥

शालिनीच्छन्दः

गर्भाधानात्पूर्वमर्वाक् प्रसूतेराबद्धान्तर्वैरभावोऽपि शत्रुः ।
मत्तः कुर्यात्किं क्षुदात्तस्य पुंसो जैनाद्धर्मात् पूर्वजन्मप्रयातात् ॥८०॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ कृष्णबालक्रीडावर्णनो नाम पञ्चत्रिंशः सर्गः ॥३५॥*



---

स्वाभाविक शय्याके समान शीघ्र चढ़ गये ॥७६॥ तदनन्तर उन्होंने साँपोंके द्वारा उगले हुए धूमको बिखेरनेवाले धनुषको प्रत्यञ्चासे युक्त किया और शब्दोंसे समस्त दिशाओंको भरनेवाले शङ्खको खेद रहित—अनायास ही पूर्ण कर दिया ॥७७॥ उस समय कृष्णके प्रकट होते हुए लोकोत्तर माहात्म्यको देखकर समस्त लोगोंने घोषणा की कि अहो क्षुभित समुद्रके समान शब्द करनेवाला यह कोई महान् पुरुष है ॥७८॥ कृष्णका यह पराक्रम देख बड़े भाई बलदेवको दुष्ट कंससे आशङ्का हो गई इसलिए उन्होंने महान् आज्ञाकारी कृष्णको, साथ-साथ जानेवाले गुणोंके तीव्र अनुरागी आत्मीय जनोंके साथ व्रजको भेजा। भावार्थ—बलदेवने कंससे शङ्कित हो कृष्णको अकेला नहीं जाने दिया किन्तु 'यह बहुत गुणी है, इसलिए सब लोग इसे भेजने जाओ' यह कहकर अपने पक्षके बहुतसे लोगोंको उनके साथ कर दिया ॥७९॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि जो पूर्व जन्ममें प्राप्त हुए जैन धर्मसे उत्कृष्टताको प्राप्त हुआ है उस मनुष्यका मदोन्मत्त शत्रु क्या कर सकता है? भले ही वह गर्भाधानसे पूर्व और जन्मके पहले ही हृदयमें वैरभाव बाँधकर बैठा हो ॥८०॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें कृष्णकी बालक्रीडाओंका वर्णन करनेवाला पैंतीसवाँ पर्व पूर्ण हुआ ॥३५॥*



# षट्त्रिंशः सर्गः

### मालिनीच्छन्दः

अथ विरुवदलिज्यारूढवाणासनायां कलरवकलहंसीशङ्खशय्याश्रितायाम् ।
रिपुशिखिमदपक्षक्षोदपक्षोदयायां शरदि हरिनवश्रीलीलयाध्यासितायाम् ॥१॥
घननिवहविघाताद्‌घौरभाच्चन्द्रहासा विघटितघनपङ्का मेदिनी काशहासा ।
कतिपयदिनभाविप्रौढकंसाभिघातप्रकटितहरिहा[1]साकारविद्योततीव ( वद् द्योतने मा ) ॥२॥
विपुलपुलिनफेनै[2]र्व्याजतः स्वच्छनद्यः सहजजलसरस्यः पुण्डरीकापदेशात् ।
सितकुसुमनिभेन स्वैर्वनान्तैश्च शैला हरियश इव शुभ्र द्रागदधाना विरेजुः ॥३॥
फलकुचगुरुभाराक्रान्तिराक्रान्तसस्यप्रचुररुचिरकासं[3]त् कञ्चुकोद्भासमाना ।
प्रमदवशविकासिन्युर्वरा सर्वतोऽभादभिनवहरिकण्ठाश्लेषणोत्कण्ठितेव ॥४॥
प्रसवभरविभूतिव्यग्रताव्यग्रगर्भग्रहणसमयहृष्यद्गोवृषोद्घोषघोषाः ।
शरदि हृदयतोषं पो[4]षयन्तिस्म विष्णोः प्रसभमिह रिपूणां पेषणं घोषयन्तः ॥५॥
विदितहरिसमीहश्चापि कंसस्तदानीं पुनरपि तदपायोपा[5]यधीर्गोपवर्गम् ।
कमलहरणहेतोर्दुर्गमभ्यङ्ग[6]भाजां ह्रदमपि विष[7]माहि प्राहिणो[8]द्यामुन स.[9] ॥६॥

---

अथानन्तर गूँजते हुए भ्रमररूपी प्रत्यञ्चासे युक्त वाणासन जातिके वृक्षरूपी धनुषसे सुशोभित, कबूतर रूपी शङ्ख और कलहंस रूपी शय्यासे सहित तथा शत्रुरूपी मयूरोंके मद और पङ्खोंको नष्ट करनेवाली शरद् ऋतु आई सो ऐसी जान पड़ती थी मानो कृष्णकी नवीन लक्ष्मीकी लीलासे ही सहित हो। भावार्थ—जिस प्रकार कृष्णने उज्ज्वल नागशय्यापर आरूढ हो शङ्ख बजाया था और धनुष धारण किया था उसी प्रकार वह शरद् ऋतु भी कलहंस रूपी नागशय्यापर आरूढ़ हो कबूतर रूपी शङ्खको बजा रही थी तथा वाणासन वृक्षरूपी धनुषको धारण कर रही थी ॥१॥ उस समय आकाशमें मेघोंका समूह नष्ट हो गया था तथा चन्द्रमाका प्रकाश फैलने लगा था इसलिए वह अत्यधिक सुशोभित हो रहा था। इसी प्रकार पृथिवीकी विपुल कीचड़ नष्ट हो गई थी तथा उसपर काशके फूल फूल उठे थे इसलिए वह ऐसी जान पड़ती थी मानो कुछ दिन बाद जो अतिशय बलवान् कंसका घात होनेवाला है उससे प्रकट होनेवाले कृष्णके अट्टहासको ही पहलेसे धारण करने लगी हो ॥२॥ उस समय स्वच्छ नदियोंमें विशाल पुलिनोंकी टक्करसे फेन निकल रहा था, स्वाभाविक जलसे भरे सरोवरोंमें सफेद-सफेद कमल फूल रहे थे और पर्वतोंके अपने वनोंमें सफेद-सफेद फूल खिल उठे थे उनसे वे ऐसे जान पड़ते थे मानो उन सबके बहाने श्रीकृष्णके शुक्ल यशको ही शीघ्र धारण कर रहे हों ॥३॥ फलरूपी स्तनोंके भारी भारसे आक्रान्त, सर्वत्र व्याप्त धानकी सातिशय कान्तिरूपी चोलीसे सुशोभित और हर्षातिरेकसे सब ओर विकसित—नये-नये अंकुरोंको धारण करनेवाली उपजाऊ भूमिरूपी रमणी उस समय नये राजा श्रीकृष्णके कण्ठालिङ्गनके लिए उत्सुकके समान जान पड़ती थी ॥४॥ उस शरद् ऋतुमें सन्ततिके भार रूप विभूतिसे प्राप्त होनेवाली व्यग्रतासे व्यग्र एवं गर्भधारणके योग्य समय पाकर हर्षित होनेवाली गायों और बैलोंके जोरदार शब्द श्रीकृष्णके हृदय सम्बन्धी संतोषको मानो इसलिए ही बरबस पुष्ट कर रहे थे कि वे उनके शत्रुओंके नष्ट होनेकी घोषणा कर रहे थे ॥५॥

यद्यपि कंस, श्रीकृष्णकी चेष्टाको जान चुका था तथापि उनके नष्ट करनेके उपायोंमें बुद्धि लगानेवाले उस दुष्टने फिर भी उस समय कमल लानेके लिए समस्त गोपोंके समूहको यमुनाके

---

१ भासा ग०, घ०, ङ० । २. केन म० । ३. शोभमान । ४ तोष-म० । ५ [illegible]-म० ।
६. मत्यङ्ग–म० । ७ विषमा अहयो यस्मिन् । ८ प्रेषयामास । ९. यमुनाया इद यामुनम् ।

निजभुजबलशाली हेलयैवावगाह्य ह्रदमपि कुपितोत्थं कालियाहिं महोग्रम् ।
फणमणिकिरणौघोद्गीर्णवह्निस्फुलिङ्गव्यतिकरमतिकृष्णं मंक्षु[1] कृष्णो ममर्द ॥७॥
तटरुहविटपाग्रव्यग्रगोपप्रणादस्फुटहलधरधीरध्वानसंहृष्टदेहः ।
भुजनिहतभुजङ्गः संसमुच्छित्य पद्मानुपतटमटतिस्म द्राक् मरुत्वानिवासौ[3] ॥८॥
प्रविलसदतिभास्वत्पीतवासा बलेन प्रमदभरवशेन प्रोल्लसन्मेचकेन ।
सरभसमुपगूढश्चोद्वृत्तोऽभाद्भुजाभ्यामसितसितशिलाग्रेणेव सोऽब्दः सविद्युत ॥९॥
निहितकमलभारान् गोपकैरग्रतोऽरिः परगुणमसहिष्णुः सोष्णमुच्छ्वस्य दृष्ट्वा ।
समभणदिति शीघ्रं नन्दगोपात्मजाद्याः सरभसमिह गोपा मल्लयुद्धाय सन्तु ॥१०॥
इति विहितमहाज्ञो मल्लयुद्धाय मल्लानतिकठिनकनिष्ठज्येष्ठमध्यप्ररूढान् ।
द्रुततरमुपकण्ठे स्वस्य चक्रे स चक्रक्रकचनिशितचित्तः कर्तुकामस्तदानीम् ॥११॥
चरितमिदमकालक्षेपि विज्ञाय शत्रोः स्थिरमतिवसुदेवश्चाप्यनावृष्टियुक्तः ।
ज्ञपयितुमपि सर्वं ज्येष्ठवर्गं स वार्तामगमयदिह शीघ्रं सन्निधानाय तस्य ॥१२॥
विदितरिपुविचेष्टास्ते नव ज्येष्ठमुख्या रथतुरगपदातिप्रोन्मदेभैः स्वसैन्यैः ।
सरभसमभिजग्मुर्भूतलं भूपयन्तः शठहृदयमकस्मात्सस्मयं दारयन्तः ॥१३॥

---

उस ह्रदके सन्मुख भेजा जो प्राणियोंके लिए अत्यन्त दुर्गम था और जहाँ विषम साँप लहलहाते रहते थे ॥६॥

अपनी भुजाओंके बलसे सुशोभित कृष्ण अनायास ही उस ह्रदमें घुस गये और जो कुपित होकर सामने आया था, महाभयङ्कर था, फणपर स्थित मणियोंकी किरणोंके समूहसे जो अग्निके तिलगोंकी शोभा प्रकट कर रहा था तथा अत्यन्त काला था ऐसे कालिय नामक नागका उन्होंने शीघ्र ही मर्दन कर डाला ॥७॥ किनारेके वृक्षकी शाखाओंपर चढ़े घबड़ाये हुए गोपोंकी जय-जयकार तथा बलभद्रके गम्भीर शब्दसे जिनका समस्त शरीर रोमाञ्चित एवं हर्षित हो रहा था तथा भुजाओंसे जिन्होंने कालिय भुजङ्गको नष्ट किया था ऐसे श्रीकृष्ण कमल तोड़कर वायुके समान शीघ्र ही तटके समीप आ गये ॥८॥ देदीप्यमान पीताम्बरसे सुशोभित श्रीकृष्ण ज्योंही ह्रदसे बाहर निकले त्योंही आनन्दके समूहसे विवश, नीलाम्बरसे सुशोभित बलभद्रने दोनों भुजाओंसे उनका गाढालिङ्गन किया। उस समय नीलाम्बरधारी गौरवर्ण बलभद्रसे आलिङ्गित पीताम्बरधारी श्याम सलोने कृष्ण, ऐसे जान पड़ते थे जैसे बिजली सहित श्याम मेघ, काली और सफेद शिलाओंके अग्रभागसे आलिङ्गित हो रहा हो ॥९॥

दूसरोंके गुणोंको सहन नहीं करनेवाला वैरी कंस, गोपालोंके द्वारा सामने रखे हुए कमलोंके समूहको देखकर गरम-गरम उच्छ्वास भरने लगा। तदनन्तर उसने शीघ्र ही यह आज्ञा दी। नन्द गोपके पुत्रको आदि लेकर समस्त गोप यहाँ मल्लयुद्धके लिए अविलम्ब तैयार हो जावें ॥१०॥ इस प्रकार मल्लयुद्धके लिए कड़ी आज्ञा देकर चक्र और करोतके समान तीक्ष्ण चित्तका धारक कंस मल्लयुद्धके लिए इच्छुक हो शीघ्र ही अत्यन्त बलवान् छोटे-बड़े और मध्यम श्रेणीके मल्लोंको उसी समय बुलाकर अपने पास रख लिया ॥११॥ स्थिर बुद्धिके धारक वसुदेवने, अपने अनावृष्टि पुत्रके साथ सलाहकर शत्रुकी इस चेष्टाको तत्काल समझ लिया और अपने समस्त बड़े भाइयोंको बतलाने तथा उन्हें शीघ्र ही मथुरामें उपस्थित होनेके लिए खबर भेज दी ॥१२॥ जिन्होंने शत्रुकी चेष्टाको जान लिया था ऐसे वसुदेवके नौ ही बड़े भाई, रथ, घोड़े, पदाति और मदोन्मत्त हाथियोंसे युक्त अपनी सेनाओंके द्वारा पृथिवीतलको

---

१ शीघ्रम् म० । २ भेदः म० । ३ वायुरिव ( ग० टि० ) ।

चिरवियुतकनीयोदर्शनव्याजतस्तान् पृथुतरमथुरां तामागतान् यादवेन्द्रान् ।
अभिमुखमपशङ्कोऽवेत्य कंसः सशङ्को निभृतकृतनतिः प्रावेशयत्सानुजान् सः ॥१४॥
पुरु पुरगृहशोभादर्शनात्तृप्तनेत्रास्तदधिपतिनियुक्तावासकास्ते[1] यथेष्टम् ।
प्रतिदिनमुपसेव्या दानमानप्रणामैः प्रणयमिव वहन्तस्तस्थुरन्तर्विदाहाः[2] ॥१५॥
हलभृद्[3]दवधृतार्थो मल्लयुद्धाभिलाप वृष[4]धवलविशेषोऽत्यन्तविज्ञो विधित्सुः ।
अतिनिपुणमतिस्तां सन्निधौ तस्य धीरो वदति लघु यशोदा स्नानमाकल्पयेति ॥१६॥
चिरयसि किमिति त्व विस्मृतात्मीयदेहे न सकृदसकृदुक्ता न स्वभावं जहासि ।
न हि शुचिशुभशुक्त्युत्पादितोदारमुक्तामणिरतिभृतवेला चापल स्वं जहाति ॥१७॥
इति सह चिरवासेऽप्युक्तपूर्वा न जातु ह्यतिचकितभया सा साश्रुनेत्रा निरुक्तिः ।
द्रुततरमुपकल्प्य स्नानमन्नप्रसिद्ध्यै प्रकृतमकृत यत्न स्नातुमेतौ नदीं तौ ॥१८॥
अवददिति बलस्त कृष्णमेकान्तवर्ती किमिति मुखमिदं ते दीर्घनिश्वाससास्रम् ।
हिमहतरुचिपद्मच्छायमच्छायमद्य प्रथयति पृथुमन्तस्तापमाचक्ष्व हेतुम् ॥१९॥

भूषित करते और अकस्मात् आगमनसे दुष्ट कंसके अहंकारपूर्ण हृदयको विदीर्ण करते हुए शीघ्र ही मथुराकी ओर चल पड़े ॥१३॥

यदुवंशी राजाओंको विशाल मथुरा नगरीकी ओर आया देख यद्यपि कंस शङ्कासे युक्त हो गया था तथापि जब उसे यह बताया गया कि ये चिरकालसे वियुक्त छोटे भाई—वसुदेवको देखनेके लिए आये हैं तब उसने नि.शङ्क हो सामने जाकर उनका स्वागत किया, उन्हें अच्छी तरह नमस्कार किया और छोटे भाइयोंसे सहित उन समस्त भाइयोंका नगरमें प्रवेश कराया ॥१४॥ विशाल मथुरा नगरीके घरोंकी शोभा देखनेसे जिनके नेत्र सन्तुष्ट हो गये थे तथा नगरीके अधिपति—कंसने जिन्हें उत्तमोत्तम भवन प्रदान किये थे, ऐसे वे सब यदुवंशी राजा मथुरा नगरीमें रहने लगे। कंस दान, मान तथा नमस्कारके द्वारा प्रतिदिन उनकी सेवा करता था। यद्यपि वे बाह्यमें ऐसी चेष्टा दिखाते थे जैसे प्रेम ही धारण कर रहे हों तथापि अन्तरङ्गमें अत्यधिक दाह रखते थे ॥१५॥

तदनन्तर जिन्होंने समस्त कार्यका अच्छी तरह निश्चय कर लिया था, जिनके अवयव वृषभके समान सफेद थे, जो अत्यन्त विज्ञ थे, जिनकी बुद्धि अत्यन्त निपुण थी और जो कृष्णके हृदयमें युद्धकी अभिलाषा उत्पन्न करना चाहते थे ऐसे धीर वीर बलभद्रने गोकुल जाकर कृष्णके सामने ही यशोदासे कहा कि जल्दी स्नान कर ॥१६॥ क्यों इस तरह देर कर रही है, तू अपने शरीरकी सम्भालमें ही भूली हुई है, एक बार नहीं अनेक बार कहा फिर भी अपनी आदत नहीं छोड़ती। ठीक ही है उज्ज्वल एवं शुभ शुक्तियोंके द्वारा उत्तम मुक्तामणियोंको उत्पन्न करनेवाली समुद्रकी वेला अपनी चञ्चलता नहीं छोडती है। चिरकाल तक साथ-साथ रहनेपर भी बलभद्रने यशोदासे ऐसे कटुक वचन पहले कभी नहीं कहे थे इसलिए वह बहुत ही चकित तथा भयभीत हो गई। यद्यपि उसने कहा कुछ नहीं फिर भी उसके नेत्रोंसे आँसू निकल आये। वह चुपचाप शीघ्र ही स्नान कर भोजन बनानेके लिए प्रकृत-अवसरानुकूल यत्न करने लगी। इधर कृष्ण और बलभद्र-दोनों स्नान करनेके लिए नदी चले गये ॥१७-१८॥

एकान्तमें पहुँचनेपर बलभद्रने कृष्णसे कहा कि आज तुम्हारा यह मुख लम्बी-लम्बी साँसों तथा अश्रुओंसे युक्त क्यों है ? तुषारसे कुम्हलाये हुए कमलके समान कान्तिसे रहित

१. तदधिपतिना कंसेन नियुक्ता प्रदत्ता आवासा येभ्यस्ते। २ हृदये मात्सर्यांवेता। ३. [illegible] म०, ख०। ४. वृषलवधविशेषोदन्तविज्ञो म०, ख०।

प्रणयसहितमित्थं प्रश्नितः प्राह कृष्णः प्रहसितमुखपद्मं पद्ममालोक्य वाग्यम् ।
शृणु वचनमिहार्य त्वं मदीयं प्रसिद्धं स्फुटवदनविकाराल्लक्षितं चित्तदुःखम् ॥२०॥
श्रुतगुरुरसि विद्वान् वेत्सि लोकानुवृत्तिं त्वमुपदिशसि मार्गं चार्य वर्यं पुरस्य ।
तदिह भण सुपूज्या युज्यते मे यशोदामतिपरुषवचोभिस्ते तिरस्कर्तुमद्य ॥२१॥
इति सुविहितमन्यु गद्गदत्तं गदन्तं हृषिततनुरुहोऽसौ गाढमाश्लिष्य दोर्भ्याम् ।
अवददविरलाश्रुपातसंसूचितान्तःकरणविशदवृत्तिः सर्ववृत्तान्तमस्मै ॥२२॥
मुनिवचनमवन्ध्यं तज्जरासन्धजायाः पटुमदवशवृत्तेर्हेतुतो वृत्तमादौ ।
निधनमपि च षण्णां देवकीगर्भजानां क्षुभितहृदयकंसापादितं कोपहेतुम् ॥२३॥
प्रसवसमयतोऽर्वाग्गोकुले लीनवृत्तिं रिपुविहितमनेकापायमप्यत्र बाल्यात् ।
प्रभृति सकलमग्रे मल्लमग्राममुग्रं विरचितमवधार्यं द्विड्वधेऽयत्त चित्तम् ॥२४॥
हरिरिति हरिवंशं रौ[3]हिणेयादशेषं पितृजनगुरुबन्धुं भ्रातृवर्गं विदित्वा ।
प्रमदसुरुमुवाह श्रीमुखाम्भोजलक्ष्मीं हरिरिव गुरुभूभृद्भूरिरक्षासनाथः ॥२५॥
हितसहजतयोत्थस्नेहसंपृक्तभावौ सुसरिति यमुनायां तौ महामीनलीलौ ।
जलविहरणदक्षौ स्नानमासेव्यसेव्यौ निजसदनमगातामन्वितौ गोपवर्गैः ॥२६॥

तुम्हारा यह मुख किसी भारी मानसिक सन्तापको प्रकट कर रहा है सो उसका कारण कहो ॥१९॥ इस प्रकार प्रेमसहित पूछे हुए कृष्णने, प्रसन्न मुख कमलसे युक्त बलभद्रकी ओर देखकर यह वचन कहे कि हे आर्य ! मेरे वचन सुनिए। मेरे मुखपर प्रकट हुए विकारसे मेरा मानसिक दुःख प्रकट हो रहा है, यह ठीक है। आप शास्त्र ज्ञानसे श्रेष्ठ विद्वान् हैं, लोककी रीतिको जानते हैं और हे पूज्य ! आप नगरवासी लोगोंको श्रेष्ठ मार्गका उपदेश देते हैं फिर यह तो बताइए कि आज आपको हमारी पूज्य माता यशोदाका अत्यन्त कठोर वचनोंसे तिरस्कार करना क्या उचित था ? ॥२०॥ इस प्रकारके वचनों द्वारा शोक प्रकट करते हुए कृष्णका बलभद्रने दोनों भुजाओंसे गाढ़ आलिङ्गन कर लिया। हर्षसे उनका शरीर रोमाञ्चित हो गया। तदनन्तर अविरल अश्रुधारासे हृदयकी स्वच्छ वृत्तिको सूचित करते हुए उन्होंने कृष्णके लिए सब वृत्तान्त कह सुनाया ॥२१॥ उन्होंने सबसे पहले तीव्र अहङ्कारकी वशीभूत जरासंधकी पुत्री कंसकी स्त्री जीवद्यशाके लिए अतिमुक्तक मुनिने जो अवन्ध्य—सत्य वचन कहे थे वे सुनाये। तदनन्तर क्षुभितहृदय कंसने देवकीके गर्भसे उत्पन्न हुए छह पुत्रोंको अपनी जानमें मार डाला यह क्रोधवर्धक समाचार सुनाया। फिर, तुम प्रसवके समयसे पहले ही उत्पन्न हुए थे और उत्पन्न होते ही तुम्हें हम गोकुलमें छिपाकर यशोदाके यहाँ रख गये थे यह कहा। तदनन्तर बाल्य-कालसे ही लेकर शत्रुने मारनेके जो नाना साधन जुटाये उनका निरूपण किया। अन्तमें यह बताया कि इस समय कंस भयंकर मल्लयुद्धका निश्चय कर तुम्हारे मारनेमें चित्त लगा रहा है ॥२२-२४॥ इस प्रकार ज्योंही कृष्णने बड़े भाई बलभद्रसे समस्त हरिवंश, पिता, गुरु, बन्धु, तथा भाइयोंका हाल जाना त्योंही वे आनन्दसे अत्यधिक मुख-कमलकी शोभाको धारण करने लगे—हर्षातिरेकसे उनके मुख-कमलकी लक्ष्मी खिल उठी। और वे बड़े भाई रूपी पर्वतसे प्राप्त अत्यधिक रक्षासे युक्त हो सिंहके समान सुशोभित होने लगे ॥२५॥

तदनन्तर जन्मजात हितबुद्धिसे उत्पन्न स्नेहसे जिनके अन्तःकरण परस्पर मिल रहे थे, जो महामच्छोंकी लीला धारण कर रहे थे एवं जलक्रीड़ामें जो अत्यन्त चतुर थे ऐसे दोनों भाइयोंने यमुना नदीमें स्नान किया। तत्पश्चात् गोप समूहसे सेवनीय दोनों भाई उन्हीं

१. वल्गु। २. विष्णुं कृष्णमित्यर्थः। ३. बलात्। ४ प्रमदपुरु-म०। ५. लक्ष्मीर्हरिरिव म०।

शुभपरिमलसद्यस्तापहैयङ्गवीन[1]स्फुटसुरससुसूपव्यञ्जनक्षीरदध्ना[2] ।
विरचितमणिभूमौ हेमपात्र्यां सहेतौ मृदुविशदसुसिक्थ शालिभक्तं हि भुक्त्वा[3] ॥२७॥
[4]सुमृदुसुरभिगन्ध्युद्वर्तितास्यस्वपाणी स्वकरकिसलयौ तौ दिग्धदिव्यानुलिप्तौ ।
[ स्वकरकिसलयात्तोद्दिग्धदिव्यानुलेपौ ]
[5]दलितहरितपूगैलादिताम्बूलरागप्रविततमुखरागाद्भासमानाधरोष्ठौ ॥२८॥
विविधकरणदक्षौ मल्लविद्यानवद्यौ कृतचलनसुवेषौ नीलपीताम्बराभ्याम् ।
बृहदुरसि विधायोदारसिन्दूरधूलीरभिनववनमालामालतीमुण्डमालौ ॥२९॥
स्थिरमनसि विधाय ध्वंसनं कंसशत्रोश्चलचरणनिघातैर्धारिणीं क्षोभयन्तौ ।
[6]सममरमतिघोरैर्मल्लवेषैः सवर्गैः पुरमभि मथुरां तौ चेलतुर्गोपवर्गैः ॥३०॥
अभिपतदुरगेन्द्रं रासभं दूरसन्तं पथि हि पुरनिवेशे विघ्नयन्तं बृहध्वम् ।
विवृतवदनरन्ध्रं चापतन्तं दुरन्तं कुतुरगमवधीत्त केशवः केशिनं सः ॥३१॥
नगरमभिविशन्तौ [7]द्वारि तौ वारणेन्द्रावविरतमदलेखामण्डितापाण्डुगण्डौ ।
युगपदरिनियोगादापतन्तौ विदित्वा तुतुषतुरिव दृष्ट्वा युद्धरङ्गादिमल्लौ ॥३२॥

गोपोंके साथ-साथ अपने घर आ गये ॥२६॥ घरपर दोनों साथ-साथ मणिजटित भूमिमें गये और वहाँ उन्होंने साथ-ही-साथ, जिसके सीथ अत्यन्त कोमल और उज्ज्वल थे ऐसा शालिधानका भात, शुभ सुगन्धित एवं तत्काल तपाये हुए घी से स्वादिष्ट दाल, शाक, दूध और दहीके साथ जीमा। जीमनेके बाद अत्यन्त कोमल और सुगन्धित चन्दनादि द्रव्योंके चूर्णसे कुल्ला किया, हाथोंमें उन्हींका उद्वर्तन किया, अपने कर-किसलयमें लेकर गाढ़ा गाढ़ा सुन्दर लेप लगाया, कटी हुई हरी सुपारी तथा इलायची आदिसे युक्त पान खाया। पानकी लालीसे उनके मुखकी स्वाभाविक लाली और भी अधिक बढ़ गई जिससे उनके अधर तथा ओठ अत्यन्त सुन्दर दिखने लगे ॥२७–२८॥ तदनन्तर जो नाना आसनोंके लगानेमें चतुर थे, मल्लविद्याके निर्दोष ज्ञाता थे, नीलाम्बर और पीताम्बर धारण कर जिन्होंने चलनेके योग्य सुन्दर वेष धारण किया था, लम्बे-चौड़े वक्षस्थलपर उत्तम सिन्दूरकी रज लगा कर जिन्होंने नूतन वनमाला और मालतीका सेहरा धारण किया था, और जो अपने दृढ़ मनमें वैरी कंसके मारनेका निश्चय कर चञ्चल चरणोंके आघातसे पृथिवीको कम्पित कर रहे थे ऐसे दोनों भाई, अतिशय भयानक मल्लोंके वेषसे युक्त एवं अपने-अपने वर्गके लोगोंसे सहित गोपोंके साथ शीघ्र ही मथुराकी ओर चले ॥२९–३०॥ मार्गमें कंसके भक्त एक असुरने नागका रूप बनाया, दूसरेने कटु शब्द करनेवाले गधाका और तीसरेने दुष्ट घोड़ेका रूप बनाया तथा नगर प्रवेशमें विघ्न डालते हुए सबके-सब मुँह फाड़ कर सामने आये परन्तु कृष्णने उन सबको मार भगाया ॥३१॥

नगरमें प्रवेश करते हुए दोनों भाई जब द्वारपर पहुँचे तो शत्रुकी आज्ञासे उनपर एक-साथ चम्पक और पादाभर नामक दो हाथी हूल दिये गये। उन हाथियोंके भूरे रङ्गके गण्डस्थल, निरन्तर झरती हुई मदकी रेखाओंसे सुशोभित थे। उन हाथियोंको सामने आते जान कर दोनों भाई ऐसे संतुष्ट हुए जैसे युद्धकी रङ्गभूमिमें आगत प्रथम मल्लोंको देख कर

१. हैयङ्गवीन म० । २ दध्नः म० । ३ भुक्तम् ग० । ४ २८–२९ श्लोकयोः स्थाने ग पुस्तके एव पाठः—सुमृदुसुरभिगन्ध्युद्वर्तनोद्वर्तितास्यस्वकरकिसलयौ तौ मल्लविधानदक्षौ । कृतचलनसुवेषौ नील-पीताम्बराभ्यां बृहदुरसि विधायोदारसिन्दूरधूलीः ॥ अभिनववनमालामालतीमुण्डमालौ [illegible] मानाधरोष्ठौ । ५ पलित म० । ६ समम् अरम् इतिच्छेदः । ७. वारितौ म० ।

सललितमभितस्थौ चम्पकं शीरपाणिः [1]फणिरिपुरपि नागं तत्र पादाभराख्यम् ।
अभवदभिनवं तद्विस्मयापादि पुंसां नरवरकरिमल्लद्वन्द्वयोर्द्वन्द्वयुद्धम् ॥३२॥
दृढपदहतिगाढाक्रान्ति चोत्पाटयन्तौ कुटिलितकररुद्धान् दन्तिदन्तानभाताम् ।
पृथुभुजबललीलोत्पाट्यमानाग्रवन्धिति(?)सृदुरगवेष्टैर्प्रौढवंशाङ्कुरान् वा ॥३४॥
अत्ययमथसमूलोन्मूलितोल्लासिताभस्वरदनपरिघातैर्घोरनिर्घातघोषैः ।
विरसविरटितेभौ तौ निहत्य प्रविष्टौ पुरमुरुरववेलाक्ष्वेडितास्फोटगोपैः (?) ॥३५॥
कमलकिसलयोद्यत्तोरणद्वारशोभां नृपजनपदशुम्भच्चक्रवालालयालिम् ।
भुजशिखरनिघट्टव्येष्टमल्लांसकूटौ विशदमविशतां तौ तां महारङ्गभूमिम् ॥३६॥
स्वचरणभुजदण्डाकुञ्चिताकारशोभान्यभिनयदृढदृष्टिक्षेपरम्याणि रेजुः ।
चलितचलनवस्त्रप्रान्तकान्तानि रङ्गे हरिहलधरहेलावल्गितास्फोटितानि ॥३७॥
रिपुरयमिह कंसोऽयं जरासन्धलोकः सलिलधिविजयाद्यास्ते दशार्मी सपुत्राः ।
सहलिसहरिचक्रालोकिनो लाङ्गलीत्थं प्रतिपुरुषमशेषं संज्ञयादर्शयत्तान् ॥३८॥

ही संतुष्ट हो रहे हों ॥३२॥ उनमेंसे बलभद्र तो बड़ी सुन्दरताके साथ चम्पक हाथीके सामने अड़ गये और कृष्ण पादाभर हाथीके सामने जा डटे। तदनन्तर नर मल्ल और हस्तिमल्लोंकी जोड़ियोंमें ऐसा मल्लयुद्ध हुआ जो देखनेवाले मनुष्योंके लिए बिलकुल नया तथा आश्चर्य उत्पन्न करनेवाला था ॥३३॥ यद्यपि हाथियोंने अपने दाँत टेढ़ी सूँड़ोंसे छिपा रक्खे थे तथापि उन दोनोंने उन्हें पैरोंके मजबूत प्रहार और बहुत भारी चपेटसे उखाड़ लिया था। उस समय वे हाथियोंके दाँत ऐसे जान पड़ते थे मानो अत्यधिक बाहुबलकी लीलासे जिसका अग्रभाग उखाड़ा जा रहा था ऐसे किसी पर्वतके साँपोंसे घिरे हुए बड़े बाँसोंके अंकुरोंका समूह ही हो ॥३४॥

तदनन्तर निर्दयतापूर्वक जड़से उखाड़े हुए अपने सुशोभित दाँतोंके परिघातसे जो भयंकर वज्रपातके समान जोरदार-विरस शब्द कर रहे थे ऐसे उन दोनों हाथियोंको मारकर दोनों भाई नगरमें प्रविष्ट हुए। उस समय वह मथुरा नगर जोरसे जय-जयकार करनेवाले गोपोंसे व्याप्त होनेके कारण बहुत बड़ा जान पड़ता था (?) ॥३५॥

तदनन्तर कमलकी कलिकाओंसे जिसके तोरण द्वारकी शोभा बढ़ रही थी एवं जिसके भीतर घेरकर बैठे हुए राजाओं तथा नगरवासियोंसे सुशोभित, कुश्तीके लिए गोलाकार स्थान बनाये गये थे ऐसी बहुत बड़ी रङ्गभूमिमें दोनों भाई, अपने कन्धोंसे बड़े-बड़े मल्लोंके उन्नत कन्धोंको धक्का देते हुए, हर्ष पूर्वक प्रविष्ट हुए ॥३६॥ उस समय रङ्गभूमिमें अपने चरणों और भुजदण्डोंके संकोच तथा विस्तारसे जिनकी शोभा बढ़ रही थी, जो अभिनयके अनुरूप दृष्टिके दृढ़ निक्षेपसे अत्यन्त रमणीय थीं एवं हिलते हुए चञ्चल वस्त्रोंके छोरसे जो सुन्दर थीं ऐसी कृष्ण और बलभद्रकी क्रीड़ा पूर्वक उछलना तथा ताल ठोकना आदि चेष्टाएँ अत्यधिक सुशोभित हो रही थीं ॥३७॥ रङ्गभूमिमें पहुँचते ही बलभद्रने 'यह यहाँ शत्रु कंस बैठा है, ये जरासंधके आदमी हैं और ये अपने-अपने पुत्रों सहित समुद्रविजय आदि दशों भाई विराजमान हैं' इस प्रकार इशारेसे कृष्णको समस्त मनुष्योंका परिचय करा दिया। वे समस्त लोग भी उसी गोलकी ओर देख रहे थे जो बलभद्र तथा कृष्णसे सहित था ॥३८॥

१. कृष्णः । २. कररुद्धावन्ति म० । कररुद्धौ दन्तिदन्तावभाताम् क० । ३. पाट्यमानाग्रवाग्रे क०, ग०, ङ०, म० । ४ चेष्ट–म० । ५. ल्लासिताभ–ख०, ग०, घ०, ङ० । ६. निर्घोषघोषैः–म० । ७. समुद्रविजयाद्यः म० । ८ सहलसहरिचक्रालोकिनो म० ।

बहुजनपदराजप्राज्यलोकावलोके क्षुभितसकलमल्लास्फोटवल्गाभिरामे ।
क्रमसहितमिहान्ये तावदादेशभाजो वनमहिषविदृप्ता मल्लयुद्धं प्रचक्रुः ॥३९॥
अथ गिरिगुरुभित्तिव्यूढवक्षोविभागस्फुटदृढभुजयन्त्रोत्पीलितोद्दृप्तमल्लम्[1] ।
हरिमभि खलकंसोऽयुङ्क्त[2] चाणूरमल्लं विषमितविषदृष्ट्या पृष्ठतो मुष्टिकं च ॥४०॥
खरनखरकठोरौ मुष्टिबन्धौ विधाय प्रकटितपटु[3]सिंहाकारसंस्थानभेदौ ।
स्थिरचरणनिवेशौ शौरिचाणूरमल्लावनिभृतमभिलग्नौ मुष्टिसंघट्टयुद्धे ॥४१॥
कुलिशकठिनमुष्टिं मुष्टिकं पृष्ठतस्तं समपतितुसकामं राममल्लः सलीलम् ।
अलमलमिह तावत्तिष्ठ तिष्ठेति सार्शाःशिरसि करतलेनाक्रम्य चक्रे गतासुम्[4] ॥४२॥
हरिरपि हरिशक्तिः[5] शक्तचाणूरकं तं द्विगुणितमुरसि स्वे हारिहुङ्कारगर्भः ।
व्यतनुत भुजयन्त्राक्रान्तनीरन्ध्रनिर्यद्बहलरुधिरधारोद्गारमुद्गीर्णजीवम् ॥४३॥
दशशतहरिहस्तिप्रोद्बलौ साधिपूर्वाविति हठहतमल्लौ वीक्ष्य तौ शौरिकृष्णौ ।
प्रचलितवति कंसे शात[6]निस्त्रिंशहस्ते व्यचलदखिलरङ्गाम्भोधिरुत्तुङ्गनादः ॥४४॥
अभिपतदरिहस्तात्खड्गमाक्षिप्य [7]केशेष्वतिदृढमतिगृह्याहत्य भूमौ सरोषम् ।
विहितपरुषपादाकर्षणस्तं शिलायां तदुचितमिति मत्वास्फाल्य हत्वा जहास ॥४५॥

अथानन्तर जहाँ अनेक नगरवासी और राजा आदि श्रेष्ठ पुरुष देखनेके लिए एकत्रित थे तथा क्षोभको प्राप्त हुए समस्त मल्लोंकी उछल-कूद एवं तालके शब्दोंसे जो अत्यधिक मनोहर जान पड़ता था ऐसे अखाड़ेमें बारी-बारीसे कंसकी आज्ञा पाकर अन्य अनेक मल्ल जंगली भैंसाओंके समान अहंकारी हो मल्ल युद्ध करने लगे ॥३९॥ जब साधारण मल्लोंका युद्ध हो चुका तब दुष्ट कंसने कृष्णसे लड़नेके लिए उस चाणूर मल्लको आज्ञा दी जो पर्वतकी विशाल दीवालके समान विस्तृत वक्षःस्थलसे युक्त था और जिसने अपने मजबूत भुजयन्त्रसे बड़े-बड़े अहंकारी मल्लोंको पेल डाला था। यही नहीं, पीछेसे मुष्टिक मल्लको भी उसने उनपर टूट पड़नेके लिए अपनी विषम-विषमयी दृष्टिसे इशारा कर दिया ॥४०॥

तदनन्तर समर्थ सिंहके समान आकार और खड़े होनेकी मुद्रा विशेषको प्रकट करनेवाले कृष्ण और चाणूर मल्ल, स्थिर चरण रख एवं तीक्ष्ण नखोंसे कठोर मुट्ठियाँ बाँधकर अविराम रूपसे मुष्टि-युद्धमें जुट गये—परस्पर मुक्केबाजी करने लगे ॥४१॥ वज्रके समान कठोर मुट्ठिका धारक मुष्टिक मल्ल पीछेसे मुट्ठिका प्रहार करना ही चाहता था कि इतनेमें बलभद्र मल्लने शीघ्रतासे 'बस-बस ! ठहर-ठहर !' यह कहते हुए उसे चवड़े और शिरमें जोरसे मुक्का लगाकर उसे प्राणरहित कर दिया ॥४२॥ इधर सिंहके समान शक्तिके धारक एवं मनोहर हुंकारसे युक्त श्रीकृष्णने भी चाणूर मल्लको जो उनसे शरीरमें दूना था अपने वक्षःस्थलसे लगाकर भुजयन्त्रके द्वारा इतने जोरसे दबाया कि उससे अत्यधिक रुधिरकी धारा बहने लगी और वह निष्प्राण हो गया ॥४३॥ कृष्ण और बलभद्रमें एक हजार सिंह और हाथियोंका बल था। इस प्रकार अखाड़ेमें जब उन्होंने हठ पूर्वक कंसके दोनों प्रधान मल्लोंको मार डाला तो उन्हें देख, कंस हाथमें पैनी तलवार लेकर उनकी ओर चला। उसके चलते ही समस्त अखाड़ेका जनसमूह समुद्रकी नाईं जोरदार शब्द करता हुआ उठ खड़ा हुआ ॥४४॥ कृष्णने सामने आते हुए शत्रुके हाथसे तलवार छीन ली और मजबूतीसे उसके बाल पकड़ उसे क्रोधवश पृथिवीपर पटक दिया। तदनन्तर उसके कठोर पैरोंको खींचकर 'इसके योग्य यही दण्ड है।' यह विचार उसे पत्थरपर पछाड़कर मार डाला। कंसको मारकर कृष्ण हँसने लगे ॥४५॥

१. पीलित दृप्तमल्ल क०, पीडितो दृप्तमल्ला म०, ख० । २. अयुङ्क्त=योजितवान्, युनक्ति म० । ३. पट म० । ४. मृतम् । ५. हरेः सिंहस्येव शक्तिर्यस्य सः । ६. शात म० । ७ केशेषु म० ।

क्षुभितमभिपतन्तं कंससैन्यं च रामः कुटिलभृकुटिमञ्चस्तम्भमुत्पा[1]ट्य कोपात् ।
कुलिशसदृशघातैः सर्वतो गर्वदृप्तैरकृत कृतविरावं कान्दिशीकं क्षणेन ॥४६॥
यदुषु विषमदृष्टिष्वेककालं बलैः स्वैश्चलितजलधिनादैरुत्थितेषूद्धतेषु ।
क्षुभितमपि समस्तं कंसकार्ये नियुक्तं व्यनशदवशमत्तं तज्जरासन्धसैन्यम् ॥४७॥
रथमथ चतुर[2]श्वं तावनावृष्टियुक्तौ सपदि समभिरूढौ मल्लनेपथ्ययुक्तौ ।
सदनमगमतां तत्पैतृकं याद[3]वौघैर्जलधिविजयपूर्वैः पूर्णमुर्वीभृदीशैः ॥४८॥
क्रमयुतमवनत्या पूजयित्वा दशार्हप्रभृतिगुरुजनान् तौ तत्र दत्ताशिषौ तैः ।
चिरविरहजमन्तस्तापमस्तं स्वयोग[4]प्रथमसलिलधारासङ्गतौ निन्यतुस्तम् ॥४९॥
व[5]सुनिभवसुदेवो देवकी चात्मजस्य प्रशमितरिपुवह्नेर्वीक्ष्य विश्रब्धमास्यम् ।
सुखमतुलमगातामेकनासा च कन्या भुवि सुतसहजानां संप्रयोगः सुखाय ॥५०॥
गतनिगलकलङ्कः कंसशङ्काविमुक्तश्चिरविरहकृशाङ्गं राज्यलक्ष्मीकलत्रम् ।
यदुनिवहनियोगादुग्रसेनस्तदानीमभजत मथुरायां कंसमाथिप्रदत्तम् ॥५१॥
स्वजननिजवधूनां क्रन्दनाद्यैः सभावे श्रितवति लघु कंसेऽप्यङ्गसंस्कारमन्त्यम् ।
यदुषु कुपितचित्ता[6] प्राप[7] जीवद्यशाश्च[8] स्वकपितुरुपकण्ठे बाष्पसंरुद्धकण्ठा ॥५२॥

कंसकी सेना क्षुभित हो सामने आई तो उसे देख रामकी भौंहें कुटिल हो गईं। उन्होंने उसी समय क्रोधवश मञ्चका एक खम्भा उखाड़ लिया और गर्वसे सब ओर दिये हुए उसके वज्रतुल्य कठोर आघातोंसे चिल्लाती हुई उस सेनाको क्षणभरमें खदेड़ दिया ॥४६॥ कंसके कार्यमें नियुक्त जरासंधकी स्वच्छन्द एवं मदोन्मत्त सेना यद्यपि क्षुभित हुई थी तथापि ज्योंही विषम दृष्टिके धारक शक्तिशाली यादव लोग चञ्चल समुद्रके समान शब्द करनेवाली अपनी-अपनी सेनाओंके साथ एक ही समय उठ खड़े हुए त्योंही वह समस्त सेना नष्ट-भ्रष्ट हो गई ॥४७॥

तदनन्तर मल्लके वेषसे युक्त दोनों भाई अनावृष्टिके साथ-साथ, चार घोड़ोंसे वाहित रथपर सवार हो अपने पिताके घर गये। पिताका वह घर समुद्रविजय आदि राजाओं तथा अन्य अनेक यदुवंशियोंके समूहसे भरा हुआ था ॥४८॥ वहाँ जाकर दोनों भाइयोंने क्रमसे समुद्रविजय आदि गुरुजनोंको नमस्कार कर उनकी पूजा की तथा गुरुजनोंने उन्हें आशीर्वाद दिया। इस प्रकार अपने संयोग रूप प्रथम जलकी धारासे युक्त दोनों भाइयोंने चिर कालके विरहसे उत्पन्न सबके मानसिक संतापको अस्त कर दिया ॥४९॥ कुबेरकी उपमा धारण करनेवाले वसुदेव और देवकी, शत्रु रूपी अग्निको शान्त करनेवाले पुत्रके मुखको निःशङ्क रूपसे देख कर अनुपम सुखको प्राप्त हुए। इसी प्रकार कंसने जिसकी नाक चिपटी कर दी थी उस कन्याने भी भाईका मुख देख अनुपम सुखका अनुभव किया सो ठीक ही है क्योंकि संसारमें पुत्र-पुत्रियोंका समागम सुखके लिए होता ही है ॥५०॥ जिनकी बेड़ियोंका कलंक नष्ट हो गया था और जो कंसकी शङ्कासे विमुक्त हो चुके थे ऐसे राजा उग्रसेन उस समय यादवोंकी आज्ञासे कृष्णके द्वारा प्रदत्त, चिरकालीन विरहसे दुबली-पतली राज्यलक्ष्मी रूपी स्त्रीका मथुरामें पुनः उपभोग करने लगे ॥ भावार्थ—कृष्णने राजा उग्रसेनकी बेड़ी काट कर उन्हें पुनः मथुराका राजा बना दिया और वे चिरकालके विरहसे कृश राज्यलक्ष्मीका पुनः सेवन करने लगे ॥५१॥ उधर कुटुम्बी जन तथा अपनी स्त्रियोंके रुदन आदिसे सहित कंस जब अन्तिम शारीरिक संस्कारको प्राप्त हो चुका तथा यादवोंके ऊपर जिसका चित्त अत्यन्त

१ मञ्चस्तम्भमुत्पाद्य म० । २. चतुरस्रम् म० । ३. यादवाद्यैः क० । ४. संयोग म० । ५. 'वसुर्मयूखाग्निधनाधिपेषु' इति कोशः । ६. चित्ताः म० । ७. प्राप्य म० । ८. जीवद्यशायाः म० ।

अथ गगनसमुद्रे मोदरङ्गत्तरङ्गे त्वरितगतिरनूनामुद्वहन्मीनलीलाम् ।
खचरनृपतिदूतोऽलोकि लोकैः समस्तैः स्फुरितमणिविभूषो माथुरैरुन्मुखाब्जैः ॥५३॥
तनुविशददुकूलश्चन्दनार्द्रीकृताङ्गः स्फुट इव कलहंसो मानसस्नानसेवी ।
सुरसरितमिवाप्तो माथुरीं सोऽथ रथ्यां दिशि दिशि धृतशोभा सञ्चरद्राजहंसः ॥५४॥
परिषदमथ दत्तद्वारपालप्रवेशो यदुभिरवहितात्मा भूषितां सम्प्रविश्य ।
कृतविनतिनिषण्णो विष्णुमूचेऽरिजिष्णुं प्रभुमवसरवेदी यादवानां समक्षम् ॥५५॥
शृणुत विनुत राजा राजताद्रौ सुकेतुर्नमिविनमिकुलश्रीवैजयन्तीसुकेतुः ।
अधिवसति रथ यो नूपुरं चक्रवालं पुरमिह नयदक्षो दक्षिणश्रेण्यधिष्ठम् ॥५६॥
जलजशयनचापैस्त्वां परीक्ष्यामुनाहं तव निकटमिहाशु प्रेषितः प्रेमपूर्वम् ।
भज वरदवृतस्त्वं सत्यभामावरत्वं खचरभुवनभूत्यै सर्वकल्याणमूलम् ॥५७॥
सकलयदुमनोज्ञं दूतवाक्यं निशम्य प्रतिवचनमुपेन्द्रोऽदादिति प्रीतचित्तः ।
[1]खगधनपतिसृष्टा रत्नशैले मयि द्राक् निपततु वसुधारा सत्यभामाभिधाना ॥५८॥

---

कुपित हो रहा था एवं आँसुओंसे जिसका गला रुधा हुआ था ऐसी जीवद्यशा अपने पिता जरासंधके पास पहुँची ॥५२॥

अथानन्तर किसी समय ऊपरकी ओर मुख कमल किये हुए मथुरानिवासी समस्त लोगोंने आकाशमें विद्याधरोंके राजा सुकेतुका दूत देखा। वह दूत हर्षसे लहराते हुए आकाश रूपी समुद्रमे बड़े वेगसे आ रहा था, मच्छकी उत्कट लीलाको धारण कर रहा था, और देदीप्यमान मणियोंके आभूषणोंसे युक्त था ॥५३॥ उसका शरीर चन्दनसे आर्द्र था तथा वह महीन और श्वेत वस्त्र पहिने था इसलिए मानसरोवरमे स्नान करनेवाले हंसके समान जान पड़ता था। वह शीघ्र ही प्रत्येक दिशाओंमे विचरण करनेवाले श्रेष्ठ राजाओं (पक्षमें राजहंस पक्षियों) से गङ्गा नदीके समान सुशोभित मथुरानगरीकी गलीमे आया ॥५४॥ तदनन्तर द्वारपालने जिसे प्रवेश दिया था ऐसा वह दूत, यादवोंसे सुशोभित सभामें सावधानीसे प्रविष्ट हो नमस्कार कर बैठ गया। फिर कुछ देर बाद अवसरको जाननेवाले उस दूतने यादवोंके समक्ष, शत्रुओंको जीतनेवाले कृष्णसे निम्नाङ्कित वचन कहे ॥५५॥ उसने कहा कि हे राजाओंके द्वारा स्तुत! आप मेरी प्रार्थना सुनिए—विजयार्ध पर्वतके ऊपर एक सुकेतु नामका राजा है जो नमि और विनमिकी कुललक्ष्मीकी मानो विजय-पताका है, नीतिमें अत्यन्तमें चतुर है और दक्षिण श्रेणिमे स्थित रथनूपुरचक्रवाल नामक नगरमे रहता है ॥५६॥ शङ्ख फूकना, नागशय्या पर चढ़ना और धनुष चढ़ाना इन लक्षणोंसे आपकी परीक्षा कर उसने शीघ्र ही प्रेमपूर्वक मुझे यहाँ आपके पास भेजा है तथा कहलाया है कि यद्यपि आप उत्तमोत्तम वस्तुओंको प्रदान करनेवाले लोगोंसे घिरे रहते है तथापि मेरी एक तुच्छ प्रार्थना है वह यह कि आप मेरी पुत्री सत्यभामाको स्वीकृत करले। आपका यह कार्य विद्याधर लोकके वैभवको बढाने वाला एवं समस्त कल्याणोंका मूल होगा ॥५७॥ समस्त यादवोंके लिए रुचिकर दूतके वचन सुन कर प्रसन्नचित्त कृष्णने यह उत्तर दिया कि विद्याधरोंके राजा सुकेतु रूपी कुबेरके द्वारा रची सत्यभामा नामक रत्नोंकी धारा मुझ रत्नाचलपर शीघ्र ही पड़े। भावार्थ—मुझे सत्यभामाका वर होना स्वीकृत है अथवा कुछ पुस्तकोंमे धनपतिके स्थानपर नगपति पाठ है इसलिए इस श्लोकका यह अर्थ भी होता है कि विद्याधर रूपी विजयार्ध पर्वतके द्वारा रची सत्यभामा रूपी जलकी धारा मुझ रत्नाचलपर शीघ्र ही पड़े ॥५८॥

---

१. खगनगपतिसृष्टा ग० ।

प्रतिविहितसुपूजः खेचरेन्द्रस्य दूतः प्रमुदितमतिरित्वा स्वास्पदं स्वामिनेऽसौ ।
वरगुणनुतिपूर्वं सर्वकार्यस्य सिद्धिं समभणदिति तोषी[1] तोषिणे[2] सप्रियाय ॥५९॥
भुवि हरिवलदेवौ[3] भ्रातरौ भ्राजमानौ प्रतिहतपरतेजोरूपकान्ती विदित्वा ।
निजवचनहरास्यात्खेचरेन्द्रः सुकेतुः खचरप-रतिमालश्चागतौ कन्यकाभ्याम् ॥६०॥
रतिमिव रतिमालो रूपतो रेवतीं स्वां दुहितरमतिकान्तां देहजां ज्यायसेऽदात् ।
अतिमुदितसुकेतुः सत्यभामां प्रभायाः स्वयमुपपदवत्या गर्भजां केशवाय ॥६१॥
कुचकलशकलत्रोदारभारातिखिन्नाः[4] शिथिलवसनकाञ्चीकेशपाशोत्तरीयाः ।
ननृतुरिह विवाहे नूपुरारावरम्याः क्षितिचरखचराणां योषितः शोचिवेषाः ॥६२॥
प्रथमनववधूकौ नीलपीताम्बरौ तौ विविधमणिविभूषाज्योतिरुद्भासिताङ्गौ ।
यदुनृपतिपरीतौ वीक्ष्य पुत्रावतोषीद्यदुयुवतिसमग्रा रोहिणी देवकी च ॥६३॥
प्रथममदनरङ्गे शार्ङ्गिणः सत्यभामा हृदयमहरदिष्टा रेवती शीरपाणेः ।
गुणितगुणकलानां सुप्रयोगैः[5] स्तयोस्तावुचितकरणकाले न स्खलन्ति प्रगल्भाः ॥६४॥
अथ सकलुषभावा सा जरासन्धराजं जलनिधिमिव वेला व्याकुला क्षोभयन्ती ।
अतिविततत[6]मालोन्नीलकेशाप्यरोदीद्यदुकुलकृतदोषं कंसयोषिद्वदन्ती ॥६५॥

तदनन्तर कृष्णकी ओरसे जिसका सत्कार किया गया था और जिसकी बुद्धि अत्यन्त प्रसन्न थी ऐसा राजा सुकेतुका वह दूत अपने स्थानपर चला गया। वहाँ जा कर उसने पहले कृष्णके उत्तम गुणोंकी स्तुति की उसके पश्चात् संतुष्ट हो कर, वल्लभाके साथ बैठे हुए संतोषी राजा सुकेतुके लिए सर्व कार्यके सिद्ध होनेकी सूचना दी ॥५९॥ 'पृथिवीपर श्री कृष्ण और बलदेव दोनों भाई अत्यन्त देदीप्यमान हैं तथा शत्रुओंके तेज, रूप और कान्तिको खण्डित करनेवाले हैं' इस प्रकार अपने दूतके मुखसे जान कर विद्याधरोंका राजा सुकेतु और उसका भाई रतिमाल अपनी-अपनी कन्याओंके साथ मथुरा आ पहुँचे ॥६०॥ रतिमालकी कन्याका नाम रेवती था और वह रूपमें साक्षात् रतिके समान जान पड़ती थी। रतिमालने अपनी वह सुन्दर कन्या बड़े भाई बलभद्रके लिए दी और अत्यन्त प्रसन्न सुकेतुने स्वयंप्रभा रानीके गर्भसे उत्पन्न अपनी सत्यभामा नामक पुत्री कृष्णके लिए दी ॥६१॥ इस विवाह-मङ्गलके अवसर पर जो स्तन रूपी कलश और नितम्बोंके बहुत भारी भारसे खिन्न थीं, जिनके वस्त्र, मेखला, केश-पाश और उत्तरीय वस्त्र शिथिल हो रहे थे, जो नूपुरोंकी झनकारसे मनोहर जान पड़ती थीं और उज्ज्वल वेषको धारण करनेवाली थीं ऐसी भूमिगोचरी एवं विद्याधरोंकी स्त्रियोंने नृत्य किया था ॥६२॥ जो पहली पहली नई वधुओंसे सहित थे, नील और पीत वस्त्रके धारक थे, नाना प्रकारके मणिमय आभूषणोंकी कान्तिसे जिनके शरीर देदीप्यमान हो रहे थे तथा जो चारों ओर बैठे हुए यदुवंशी राजाओंसे घिरे हुए थे ऐसे अपने पुत्रोंको देख कर यादवोंकी स्त्रियोंसे युक्त रोहिणी तथा देवकी अत्यधिक संतुष्ट हो रही थीं ॥६३॥ प्रथम समागममें ही सत्यभामाने कृष्णके तथा अतिशय प्रिय रेवतीने बलभद्रके हृदयको हर लिया था। इसी प्रकार कृष्ण तथा बलभद्रने भी अभ्यस्त गुण और कलाओंके उत्तमोत्तम प्रयोगोंसे उन दोनोंका हृदय हर लिया था सो ठीक ही है क्योंकि चतुर मनुष्य उचित कार्यके करनेके समय कभी नहीं चूकते हैं ॥६४॥

तदनन्तर जिसका हृदय अत्यन्त कलुषित था, जो अत्यधिक व्याकुल थी और जिसके तमाल पुष्पके समान काले काले केश बिखरे हुए थे ऐसी कंसकी स्त्री जीवद्यशा, राजा जरा-सन्धके पास जाकर यदुवंशियोंके द्वारा किये हुए दोष का बखान करती हुई रोने लगी तथा

१. तेषां म० । २. तोषणे म०, ग० । ३. हरबलदेवौ म० । ४. नितम्ब । ५. सुप्रयोगौ तयो-म० । ६. तमालानील-म० ।

त्वयि सकलधरित्रीं शासति ध्वस्तनाथा कथमहमुपयाता तात वैधव्यदुःखम् ।
इदमपि खलु सोढं वैरनिर्यातनार्थं मदमुदितयदूनां रक्तपङ्कैः शिरोभिः ॥६६॥
दुहितुरिति विलापप्रायमाकर्ण्य वाक्यं नरपतिरुदवोचन्मुञ्च वालेऽतिशोकम् ।
जगति हि भवितव्यं भाविनो दैवयोगादगणितपरवीर्यं दैवमत्र प्रधानम् ॥६७॥
पशुरपि निरपायं निर्गमोपायमार्गं विमृशति वधशङ्कः क्षेत्रमादौ विविक्षुः ।
स्फुटमिदमपि वृत्तं विस्मृतं मर्तुकामैस्तव पतिमतिमत्तैर्यादवैर्मारयद्भिः ॥६८॥
तव पदशरणा[1] स्तेऽकण्टका यद्यपि स्युः सहबलकुलशाखास्ते तथाप्याशु वत्से ।
श्रुतिपथमति[2] वृत्ताः सन्ति म[3]त्क्रोधवर्षद्दवदहनशिखाभिर्भस्मिता ध्वस्तसंज्ञाः ॥६९॥
प्रियवचनपयोभिर्देहजाक्रोधवह्निप्रततिमुपशमय्य क्षुब्धकोपानलः सः ।
यवननिधनकालं कालकल्पं तनूजं यदुजननिधनहेतोरादिदेशाशु राजा ॥७०॥
चलजलधिसमानेनाभ्यमित्रं बलेन द्विपचतुरतुरङ्गस्यन्दनाद्येन गत्वा ।
स लघु दश च सप्ताप्युग्र[4]युद्धानि युद्ध्वा यदुभिरतुलमालावर्तशैले ननाश ॥७१॥
पुनरपि जितजेयं भ्रातरं मागधो द्रागजितमपरपूर्वं प्राहिणोत्प्राणतुल्यम् ।
प्रलयशिखिशिखालीघस्मरः स स्वयोगात्स्वबलपवननुन्नो द्विट्[5]जगद्ग्रासलोल. ॥७२॥

जिस प्रकार वेला समुद्रको क्षुभित कर देती है उसी प्रकार उसने राजा जरासंधको क्षुभित कर दिया ॥६५॥ वह कह रही थी कि हे तात ! जब आप समस्त पृथिवीका शासन कर रहे हैं तब मैं पतिरहित हो वैधव्यके दुःखको कैसे प्राप्त हो गई ? हे पिताजी ! अब तक मैंने जो यह वैधव्यका दुःख सहा है वह गर्वसे फूले यादवोंके रक्त रूप पङ्कसे युक्त शिरोंसे वैरका बदला चुकानेके लिए ही सहा है ॥६६॥ इस प्रकार प्रायः विलापसे युक्त पुत्रीके वचन सुनकर राजा जरासंधने कहा कि बेटी ! अत्यधिक शोक छोड़ । इस संसारमें जो होता है वह होनहार दैवके योगसे ही होता है । दूसरोंकी शक्तिका तिरस्कार करनेवाला दैव ही इस संसारमें प्रधान है ॥६७॥ खेतमें घुसनेका इच्छुक पशु भी वधकी शंका कर सबसे पहले निकलनेके लिए निरुपद्रव मार्गका विचार कर लेता है परन्तु तेरे पतिको मारते हुए इन अत्यन्त मत्त यादवोंने इस स्पष्ट बातको भी भुला दिया इससे सिद्ध है कि ये मरना चाहते हैं ॥६८॥ हे वत्से ! ये भले ही अब तक तेरे चरणोंकी शरण प्राप्त कर निष्कण्टक रहे हों और भले ही ये बल तथा कुलकी शाखाओंसे युक्त हों परन्तु यह निश्चित है कि ये शीघ्र ही मेरे क्रोधसे बरसनेवाली दावानलकी ज्वालाओंसे भस्म होने वाले हैं, इनका नाम भी नष्ट हो जाने वाला है और ये श्रवण मार्गको अतिक्रान्त कर चुके हैं—अब इनका नाम भी नहीं सुनाई देगा ॥६९॥

इस प्रकार प्रिय वचन रूपी जलके द्वारा पुत्रीकी क्रोधाग्निके समूहको शान्त कर क्षोभको प्राप्त हुए क्रोधानलसे युक्त राजा जरासंधने यादवोंको मारनेके लिए यमराजके तुल्य अपने कालयवन नामक पुत्रको शीघ्र ही आदेश दिया ॥७०॥ कालयवन, चञ्चल समुद्रके समान दिखनेवाली हाथी घोड़ा और रथ आदिसे युक्त सेनाके साथ शीघ्र ही शत्रुके सम्मुख चला और यादवोंके साथ सत्रह बार भयङ्कर युद्ध कर अतुल मालावर्त नामक पर्वत पर नष्ट हो गया—मर गया ॥७१॥ तदनन्तर राजा जरासंधने शीघ्र ही अपने भाई अपराजित को भेजा जो कि शत्रुओंको जीतने वाला था, प्राणोंके तुल्य था, अपने संयोगसे प्रलय कालकी अग्निकी शिखाओंके समूहको नष्ट करने वाला था, अपनी सेना रूपी प्रबल पवनसे प्रेरित था, और शत्रु रूपी जगतके ग्रसनेके

१. शरणाशा क्रण्टका म०, क०, ग०, ङ० । २. मतिमत्ताः क०, ख०, ग०, ङ०, म० । ३ न क्रोध–क० । ४. व्युग्रयुद्धानि म० । ५. द्विट्गजग्रास–ग० ।

तुमुलरणशतानि त्रीणि [1]स प्रीणितास्तैर्यदुभिररिपु चत्वारिंशतं षट् च युद्ध्वा ।
श्रमनुदमिव वीरो वीरशय्यां यशस्वी हरिशरमुखपीतप्राणसारोऽभ्यगेत ॥७३॥
प्रमदमथ वहन्तः सन्ततं [2]सवमन्तो हरिपुरि मथुरायां माथुरैः पौरलोकैः ।
हरिहलधरवीराचार्यवीर्यावलेपप्रतिहतरिपुशङ्काः शौरयो रेमिरेऽमी ॥७४॥
शमयति रिपुलोकोदारदावावलेपं जनयति जनबन्धुर्बन्धुलोकप्रहर्षम् ।
जिनमतघनचर्यावारिधारातति र्भूवलयफलसमृद्धिः श्रीयशोमालिनीयम् ॥७५॥

इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ कंसापराजितवधवर्णनो नाम षट्त्रिंशः सर्गः ।



लिए सतृष्ण था ॥७२॥ वीर अपराजितने संतुष्ट होकर शत्रुओंके बीच यादवोंके साथ तीन सौ छयालिस बार युद्ध किया परन्तु अन्तमें वह श्रीकृष्णके बाणोंके अग्रभागसे निष्प्राण हो पृथ्वी पर गिर पड़ा । पृथिवी पर पड़ा यशस्वी अपराजित ऐसा जान पड़ता था मानो थकावटको दूर करनेवाली वीरशय्या पर ही शयन कर रहा हो ॥७३॥ अथानन्तर जो निरन्तर हर्षको धारण कर रहे थे, कृष्णपुरी मथुरामें निवास करते थे और वीर कृष्ण तथा बलभद्रके अवार्य वीर्यके गर्वसे जिनकी शत्रुकी शंका नष्ट हो गई थी ऐसे यादव लोग मथुरावासी नागरिक जनोंके साथ क्रीड़ा करने लगे ॥७४॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि जो समस्त जीवोंके लिए बन्धुके समान है, पृथिवी मण्डलके फलों की समृद्धिको बढ़ाने वाली है तथा लक्ष्मी और यशकी मालासे सहित है ऐसी वह जिनेन्द्र मतरूपी मेघके जलकी धारा शत्रुसमूह रूपी प्रचण्ड दावानलके गर्वको शान्त करती है और बन्धुजनोंके प्रकृष्ट बहुत भारी हर्षको उत्पन्न करती है ॥७५॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें कंस और अपराजितके वधका वर्णन करनेवाला छत्तीसवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ॥३६॥*



---

१. सम्प्रीणितास्ते म० । २. वंशहेतोः ख, संवहन्तो म०, क० । शं वहन्तो ग० । ३. हरिरिपु म०, हरिपुर० ख० ।

# सप्तत्रिंशः सर्गः

## वंशस्थवृत्तम्

अथात्र यद्वृत्तमतीव पावनं पुरैव तु श्रेणिक लोकहर्षणम् ।
दशार्हमुख्यस्य सुसौर्यवासिनः[1] शृणु प्रवक्ष्येऽवहितस्तदद्भुतम् ॥ १ ॥
जिनस्य नेमेस्त्रिदिवावतारतः पुरैव षण्मासपुरस्सरा सुरैः ।
प्रवर्तिता तज्जननावधिर्गृहे हिरण्यवृष्टिः पुरुहूतशासनात् ॥ २ ॥
तया पतन्त्या वसुधारयार्धभाक्त्रिकोटिसंख्यापरिमाणया जगत ।
प्रतर्पितं प्रत्यहमर्थि सर्वतः क्व पात्रभेदोऽस्ति धनप्रवर्षिणाम् ॥ ३ ॥
दिशां मुखेभ्यः समितास्तदाश्रिता दिशां कुमार्यः परिचर्यया शिवाम् ।
दिशां च चक्रस्य जयं जगत्त्रये दिशन्त्यपत्येन जिनेन जिष्णुना ॥ ४ ॥
समेत्य पत्यातिशयप्रदर्शनादतीव संहृष्टमतिः शिवान्यदा ।
ददर्श सा सुप्तमिमान्[2] निशान्तरे प्रशंसितान् स्वप्नवरान् हि षोडश ॥ ५ ॥
समन्ततोऽश्रान्तमदाम्बुनिर्झरः प्रतिध्वनिव्याप्तदिगिन्द्रपो द्विपः ।
तया तमालासितभृङ्गझङ्कृतिरलोकि कैलास इवाचलाचलः[3] ॥ ६ ॥
सुशृङ्गमुत्तुङ्गककुत्खनत्खुरं प्रलम्बसास्नायतवालधीक्षणम् ।
सितं घनोद्रेकितधीरमम्बिकामहोक्षमक्षिप्रियमैक्षत क्षणम् ॥ ७ ॥

---

अथानन्तर—गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक ! दशार्होंमें मुख्य सौर्यपुर निवासी राजा समुद्रविजयके यहाँ भगवान्‌के गर्भमे आनेके पहलेसे ही जो लोकको हर्षित करनेवाला परम पवित्र आश्चर्य हुआ था उसे मै कहता हूँ सो सावधान होकर सुनो ॥१॥ भगवान् नेमि जिनेन्द्रके स्वर्गावतारसे छह माह पहलेसे लेकर जन्म पर्यन्त–पन्द्रह मास तक इन्द्रकी आज्ञासे राजा समुद्रविजयके घर देवोने धनकी वर्षा जारी रक्खी ॥२॥ वह धनकी धारा प्रतिदिन, तीन बार साढ़े तीन करोड़की संख्याका परिमाण लिये हुए पड़ती थी और उसने सब ओर याचक जगत्‌को संतुष्ट कर दिया था सो ठीक ही है क्यों कि धनकी वर्षा करनेवालोंको पात्र भेद कहाँ होता है ? ॥३॥ उस समय पूर्वादि दिशाओंके अग्रभागसे आई हुई दिक्कुमारी देवियाँ परिचर्या द्वारा माता शिवादेवीकी सेवा कर रही थीं और उससे यह सूचित कर रही थीं कि जो विजयी जिन बालक माताके गर्भमें आनेवाला है उसने तीनों जगत्‌में समस्त दिशाओंके समूहको जीत लिया है ॥४॥ पतिके साथ मिलकर नाना प्रकारके अतिशय देखनेसे जिसकी बुद्धि अत्यन्त हर्षित हो रही थी ऐसी शिवादेवीने एक दिन रात्रिमें सोते समय नीचे लिखे सोलह उत्तम स्वप्न देखे ॥५॥

पहले स्वप्नमे उसने इन्द्रका वह ऐरावत हाथी देखा जिसके सब ओरसे निरन्तर लगातार मदरूपी जलके निर्झर झर रहे थे, जिसने अपनी ध्वनिसे दिशाओंको व्याप्त कर रक्खा था, जिसपर तमालके समान काले-काले भ्रमर झङ्कार कर रहे थे और जो कैलास पर्वतके समान स्थिर था ॥६॥ दूसरे स्वप्नमें अम्बिकाका वह महावृषभ देखा जिसके सुन्दर सींग थे जिसकी दोकांल ऊँची उठ रही थी, जिसके खुर पृथिवीको खोद रहे थे, जिसकी सास्ना–गलकम्बल अत्यन्त लम्बी थी, जिसकी पूँछे और आँखें अत्यन्त दीर्घ थीं, जो रङ्गमें सफेद था, मेघकी गर्जनाके समय

---

१. सुशौर्यवासिनः घ० । २ सुप्त यथा स्यात्तथा । पूतनगान्–ग० । [illegible] ग० ।
३. अचलाचल. इति, अचलाचलः स्थिर इत्यर्थः । चलाचल ग०, [illegible] ग० ।

विलङ्घितक्ष्माभृतमग्रशैलगं मृगाङ्कलेखाङ्कुशदंष्ट्रमायतम् ।
दिगन्तविश्रान्तनिनादमाविशत्शरत्पयोदाभमिभारिमैक्षत ॥ ८ ॥
महेभकुम्भाभकुचामिभैः शुभैः कृताभिषेकां कुटगन्धवारिभिः ।
[2]करश्रिताम्भोजपुटां ददर्श सा विकासिपद्मासनवर्तिनीं श्रियम् ॥ ९ ॥
स्रजौ प्रलम्बे विमलाम्बरे वरे रजोरुणीभूतषडङ्घ्रिमण्डले ।
भुजे निजे वा कुसुमातिकोमले सजागरेवावहिता व्यलोकत ॥ १० ॥
निरस्य नैशं निशितैरुपागतं करैस्तमोजालमलं निशाकरम् ।
निरभ्रिते व्योम्नि प्रपश्यति स्म सा स्थिराट्टहासं रजनीवरस्त्रियाः ॥ ११ ॥
दिनं दिनं दृश्यमुखं दिवाकरं [3]सुसान्ध्यसिन्दूरपरागपिञ्जरम् ।
पुरन्दराशासुपुरन्ध्रिनन्दनं चिरं धृतं दृष्टिसुखं ददर्श सा ॥१२॥
तडिच्चलाङ्गं सरसीवराङ्गनाविलोलसल्लोचनयुग्ममायतम् ।
परस्परस्नेहभरं तयारमद् व्यलोकि सन्मत्स्ययुगं विमत्सरम् ॥१३॥
सुसौरभाम्भोभरकुम्भयुग्मकं [4]मुखाहिताम्भोरुहमम्बुजेक्षणा ।
सुशातकुम्भात्मकमभ्यलोकत स्वभावसूद्यत्कुचकुम्भसन्निभम् ॥१४॥
शुभाम्बुपूर्णं जलपुष्पराजितं सुराजहंसादिविहङ्गसङ्गतम् ।
महासरोऽदर्शि ततो मनोहरं मनो निजं वा शुचि निर्मलं तया ॥१५॥

गम्भीर शब्द कर रहा था तथा नेत्रोंके लिए अत्यन्त प्रिय था ।।७।। तीसरे स्वप्नमें एक ऐसा सिंह देखा जो पर्वतोंको लाँघनेवाला था, पर्वतके अग्रभागपर स्थित था, चन्द्रमाकी कला अथवा अंकुशके समान दाँढ़ोंको धारण करनेवाला था, शरीरका अत्यन्त लम्बा था, जिसका शब्द दिशाओंके अन्तमें विश्राम कर रहा था और जो शरद् ऋतुके घुमड़ते हुए मेघके समान सफेद था ।।८।। चौथे स्वप्नमें वह लक्ष्मी देखी जो किसी बड़े हाथीके गण्डस्थलोंके समान स्थूल स्तनोंसे युक्त थी, शुभ हाथी घड़ोंमें रखे हुए सुगन्धित जलसे जिसका अभिषेक कर रहे थे, जो अपने हाथमें कमल लिये हुए थी और खिले हुए कमलोंके आसनपर बैठी थी ।।९।। पाँचवें स्वप्नमें जागती हुईके समान सावधान शिवादेवीने निर्मल आकाशमें लटकती हुई दो ऐसी उत्तम मालाएँ देखीं जिन्होंने अपनी परागसे भ्रमरोंके समूहको लाल-लाल कर दिया था और जो अपनी भुजाओंके समान फूलोंसे भी कहीं अधिक सुकोमल थीं (पक्षमें फूलोंके द्वारा अत्यन्त कोमल थीं) ।।१०।। छठवें स्वप्नमें उसने निरभ्र आकाशके बीच ऐसा चन्द्रमा देखा जो अपनी तीक्ष्ण किरणों (पक्षमें हाथों) से रात्रिके सघन अन्धकारके समूहको नष्टकर उदित हुआ था और रात्रिरूपी स्त्रीके स्थिर अट्टहासके समान जान पड़ता था ।।११।। सातवें स्वप्नमें ऐसा सूर्य देखा जिसका मुख सम्पूर्ण दिन दर्शनीय था, जो संध्याकी लालीरूपी सिन्दूरकी परागसे पिञ्जर वर्ण था, पूर्व दिशारूपी स्त्रीके पुत्रके समान जान पड़ता था और नेत्रोंके लिए चिरकाल तक सुख उत्पन्न करनेवाला था ।।१२।। आठवें स्वप्नमें उसने मत्स्योंका वह युगल देखा जो बिजलीके समान चञ्चल शरीरका धारक था, सरसी रूपी उत्तम स्त्रीके चञ्चल एवं समीचीन नेत्रोंके युगलके समान जान पड़ता था, लम्बा था, पारस्परिक स्नेहसे भरा हुआ था, क्रीड़ा कर रहा था और ईर्ष्यासे रहित था ।।१३।। नौवें स्वप्नमें कमललोचना शिवादेवीने अत्यन्त सुगन्धित जलसे भरे हुए दो ऐसे कलश देखे जिनके मुख-पर कमल रखे हुए थे, जो उत्तम स्वर्णसे निर्मित थे और स्वभावसे उठते हुए कुचकलसके समान जान पड़ते थे ।।१४।। तदनन्तर दशवें स्वप्नमें उसने एक ऐसा बड़ा सरोवर देखा जो शुभ जलसे भरा हुआ था, कमलोंसे सुशोभित था, राजहंस आदि उत्तम पक्षियोंसे युक्त था, मनको हरण करनेवाला था और अपने मनके समान पवित्र एवं निर्मल था ।।१५।।

१. विलम्बित—म० । २ करोद्धृताम्भोजपुटा ख० । ३ सुसाध्य–म० । ४. मुखावहिताम्भोरुह–म० ।

प्रघूर्णितोत्तुङ्गतरङ्गभङ्गुरं प्रवालमुक्तामणिपुष्पशोभितम् ।
महार्णवं फेनिलमुद्धतं भ्रमद्भिर्भीषणग्राहगृहं निरैक्षत ॥१६॥
नखाग्रदंष्ट्राढ्यदृष्टिभासुरज्वलत्सटाटोपमृगेन्द्रधारितम् ।
मणिप्रभारञ्जितदिग्वधूमुखं ददर्श सिंहासनमासनं श्रियः ॥१७॥
विचित्रभक्ति ध्वजकोटिसञ्चलं[1] सुवैजयन्तीभुजमालयानटत् ।
प्रलम्बमुक्तामणिमालिकोज्ज्वलं विमानमालोकि तया नभस्तले ॥१८॥
[2]फणामणिद्योतविभिन्नभूतमःफणीन्द्रकन्याकलगीतसंकुलम् ।
ज्वलन्मणि प्रैक्षि भुवः समुद्गतं फणीन्द्रभास्वद्भवनं महत्तया ॥१९॥
सपद्मरागोज्ज्वलवज्रपूर्वकं प्रकृष्टमाणिक्यमहाशिखाकुलम् ।
व्यलोकतेन्द्रायुधरुद्धदिङ्मुखं सुरत्नराशिं गगनस्पृशं शिवा[3] ॥२०॥
शिखाकरालं शिखिनं मुखं दिशां प्रकाशयन्तं[4] शुचिशोचिषा निशि ।
ददर्श सन्दर्शितसौम्यविग्रहं सविग्रहा श्रीरिव तोषपोषिणी ॥२१॥
अनन्तरं स्वप्नगणस्य कम्पयन् सुरासनान्याविशदग्रिकाननम् ।
सितेभरूपो भगवान् दिवश्च्युतः प्रकाशयन् कार्तिकशुक्लषष्ठिकाम् ॥२२॥

ग्यारहवें स्वप्नमें एक ऐसा महासागर देखा जो उठती हुई ऊँची-ऊँची लहरोंसे भङ्गुर था, मूँगा, मोती, मणि और पुष्पोंसे सुशोभित था, फेनसे युक्त था, उद्धत था, तथा घूमते हुए भयंकर मगरमच्छोंका घर था॥ १६॥ बारहवें स्वप्नमें लक्ष्मीका आसनभूत एक ऐसा सिंहासन देखा जिसे नखोंके अग्रभाग एवं डाढ़ोंसे मजबूत, दृष्टिसे देदीप्यमान और चमकती हुई सटाओंसे युक्त सिंह धारण किये हुए थे तथा मणियोंकी कान्तिसे जिसने दिशा रूप स्त्रियोंके मुखको रक्त वर्ण कर दिया था॥ १७॥ तेरहवें स्वप्नमें उसने आकाशतलमें ऐसा विमान देखा जो नाना प्रकारके बेल-बूटोंसे युक्त था, ध्वजाओंके अग्रभागसे चंचल था, उत्तम पताका रूपी भुजाओंकी मालासे जो नृत्य करता हुआ-सा जान पड़ता था, और जो लटकती हुई मोतियों और मणियोंकी मालाओंसे उज्ज्वल था॥ १८॥ चौदहवें स्वप्नमें उसने नागेन्द्रका एक ऐसा विशाल देदीप्यमान भवन देखा जो फणाओंपर स्थित मणियोंके प्रकाशसे पृथिवीके अन्धकारको नष्ट करनेवाली नागकन्याओंके मधुर संगीतसे व्याप्त था, देदीप्यमान मणियोंसे जगमगा रहा था और पृथिवीसे ऊपर प्रकट हुआ था॥ १९॥ पन्द्रहवें स्वप्नमें शिवा देवीने उत्तम रत्नोंकी एक ऐसी राशि देखी जो पद्मरागमणि तथा चमकते हुए हीरोंके सहित थी, उत्तमोत्तम मणियोंकी बड़ी-बड़ी शिखाओंसे व्याप्त थी, इन्द्र-धनुषसे दिशाओंके अग्रभागको रोकने वाली थी, तथा आकाशका स्पर्श कर रही थी॥२०॥ और शरीरधारिणी लक्ष्मीके समान संतोषको पुष्ट करने वाली शिवा देवीने सोलहवें स्वप्नमें ऐसी अग्नि देखी जो शिखाओंसे भयंकर थी, रात्रिके समय अपनी उज्ज्वल किरणोंसे दिशाओंके अग्रभागको प्रकाशित कर रही थी तथा अपना सौम्य रूप दिखला रही थी॥ २१॥ इस प्रकार स्वप्न दर्शनके बाद कार्तिक शुक्ला षष्ठीके दिन देवोंके आसनोंको कम्पित करते हुए भगवान्ने स्वर्गसे च्युत हो सफेद हाथीका रूप धर कर माताके मुखमें प्रवेश किया। भावार्थ—आनुपूर्वी नामकर्मके उदयसे भगवानके आत्म-प्रदेशोंका आकार तो पूर्व शरीरके समान ही रहता है। यहाँ जो 'सफेद हाथीका रूप धर कर' कहा गया है उसका तात्पर्य यह है कि माताने सोलह स्वप्न देखनेके बाद देखा था कि एक सफेद हाथी आकाशमें

१. द्विज-(?) म० । २. फणामणीनां द्योतेन विभिन्नं भूतमो यामिः तथाभूता या. फणीन्द्रकन्यास्तासां कल मधुर यद् गीत तेन संकुलम्। ३ शुभा म० । ४. शुचिशोचिषा म०।

पुनः पुनर्जागरणेन सान्तराननन्तरायानिति तान् विलोक्य सा ।
विनिद्रनेत्रा जयगीतमङ्गलैरनालसा तल्पतलं ततोऽत्यजत् ॥२३॥
प्रभातकाले कृतमङ्गलाङ्किका कुतूहलादेत्य पतिं प्रणामिनी ।
क्रमेण तान् स्वप्नवरान्न्यवेदयत् प्रसन्नधीरित्यगदीत्स तत्फलम् ॥२४॥
प्रिये यदुत्पत्तिमिय वदत्यहर्दिनं पतन्ती वसुवृष्टिरद्भुता ।
सुदिक्कुमार्यो भवतीमुपासते यदर्थमास्थांत्त्वयि सोऽद्य तीर्थकृत् ॥२५॥
किमत्र ते स्वप्नफलं निगद्यते वरोरु यत्तीर्थकरप्रसूरसि ।
प्रपत्स्यते सोऽपि महान् महीयसां जगत्त्रये यत्तदवेहि कथ्यते ॥२६॥
अनेकपोऽनेकपलोकनादलं विलम्बितानेकपविभ्रमो गतैः ।
जगत्त्रये ते तनयस्तनूदरि प्रकाममेकाधिपतित्वमेष्यति ॥२७॥
अलंकरिष्यत्यकलङ्कधीः कुलं जगत्त्रयं चात्र जगद्गुरुर्गुणैः ।
गवां कुलं वा वृषभो वृषेक्षणाद्वृषेक्षणः स्कन्धधृतिः सुतस्तव ॥२८॥
महाबलेपानखिलाननेकपान् करिष्यते सिंहवदुज्झितोन्मदान् ।
अनन्तवीर्यः स हि सिंहदर्शनात् महैकधीरोऽन्ततपोवनेश्वरः ॥२९॥

---

उतर कर हमारे मुखमें प्रविष्ट हुआ है ॥२२॥ इस प्रकार बार-बार जागनेसे जिनमें अन्तर पड़ रहा था ऐसे पूर्वोक्त निरन्तराय-निर्विघ्न सोलह स्वप्नोंको देख कर जय-जयकार और मङ्गलमय संगीतसे माता शिवा देवीके नेत्र निद्रारहित हो गये तथा आलस्यरहित होकर उसने शय्या छोड़ दी ॥ २३ ॥ प्रातःकाल होनेपर जिसने शरीरपर मङ्गलमय अलंकार धारण किये थे ऐसी शिवा देवीने कुतूहल वश पतिके पास जाकर उन्हें प्रणाम किया तथा रात्रिमें देखे हुए सब स्वप्न क्रम-क्रमसे सुना दिये। तदनन्तर प्रसन्न बुद्धिके धारक राजा समुद्र-विजयने उन स्वप्नोंका इस प्रकार फल कहा—॥ २४ ॥

हे प्रिये ! यह प्रतिदिन पड़ने वाली आश्चर्यकारिणी धनकी वृष्टि जिसकी उत्पत्ति कह रही है, तथा दिक्कुमारी देवियाँ जिसके लिए आपकी सेवा करती हैं वह तीर्थंकर आज तुम्हारे गर्भमें आकर विराजमान हुआ है ॥ २५ ॥ हे सुन्दर जाँघोंवाली प्रिये ! यहाँ तेरे स्वप्नोंका फल क्या कहा जाय ? क्योंकि तू तीर्थंकरकी माता है। तेरे तीर्थंकर पुत्र उत्पन्न होगा। यद्यपि स्वप्नोंका इतना ही फल पर्याप्त है तथापि वह तीनों लोकोंका परम गुरु जिस फलको प्राप्त होगा वह कहा जाता है सो समझ ॥ २६ ॥ हे कृशोदरि ! तूने स्वप्नमें अनेकप—हाथी देखा है उसका फल यह है कि तेरा पुत्र अनेकप—अनेक जीवोंकी रक्षा करने वाला होगा। अपनी चालसे हाथीकी चालको विडम्बित करनेवाला होगा और तीनों जगत्में इच्छाके अनुरूप एक आधिपत्यको प्राप्त होगा ॥ २७ ॥ हे प्रिये ! बैल देखनेसे तेरा पुत्र निर्मल बुद्धिका धारक, तथा जगत्का गुरु होगा और जिस प्रकार बैल गायोंके कुलको अलंकृत करता है उसी प्रकार वह गुणोंसे अपने कुल तथा तीनों जगत्को अलंकृत करेगा। वह बैलके समान उज्ज्वल नेत्र तथा उन्नत कन्धोंको धारण करनेवाला होगा ॥२८॥ सिंह देखनेसे वह अनन्त वीर्यका धारक होगा और जिस प्रकार सिंह मदोन्मत्त हाथियोंको मदरहित कर देता है उसी प्रकार वह अत्यधिक गर्वको धारण करनेवाले समस्त पुरुषोंको गर्वरहित कर देगा। वह महान्, अद्वितीय धीर, वीर और अन्तमें तपोवनका स्वामी होगा अर्थात् दीक्षा लेकर

---

१. स हि म० । २. अनेकान् पाति रक्षतीति अनेकपः । ३. हस्तिदर्शनात् । ४. विलम्बितोऽनुकृतः अनेकपस्य हस्तिनो विभ्रमो येन सः । ५. धीरोग्रतपोवनेश्वरः क० ।

यद्दृष्टि लक्ष्मीरभिषेकिणी ततः प्रसूतमात्रस्य गिरीन्द्रमस्तके ।
सुरासुरेन्द्रैर्दयितेऽभिषिच्यते गिरिस्थिरः क्षीरसमुद्रवारिभिः ॥३०॥
स्रजोः सुगन्धायतयोः प्रदर्शनाज्जगत्त्रयव्यापियशाः सुगन्धिभाक् ।
निरन्तरं लोकमलोकमप्यसावनन्तदृग्ज्ञानदृशा तनिष्यति ॥३१॥
स चन्द्रसंदर्शनतः सुदर्शने [1]महादयाचन्द्रिकया सुदर्शनः ।
जिनेन्द्रचन्द्रो जगतां तमोऽन्तकृन्निरन्तराह्लादकरो भविष्यति ॥३२॥
समस्ततेजस्विजनस्य भूयसा निजेन तेजांसि विजित्य तेजसा ।
जगन्ति तेजोनिधिरर्कदर्शनात्करिष्यति ध्वस्ततमांसि ते सुतः ॥३३॥
सुखं कृतक्रीडझषद्वयेक्षणादवाप्य सौख्यं विषयोप[2]भोगजम् ।
अनन्तमन्ते सुखमाप्स्यति ध्रुवं शिवालयेऽसौ शिवदेवि ! नन्दनः ॥३४॥
सुपूर्णकुम्भद्वयदर्शनात्ततो गृहं प्रपूर्णं निधिभिर्भविष्यति ।
जगन्मुदापूर्णमनोरथस्य हि प्रभावतस्तस्य शरीरजस्य ते ॥३५॥
विचित्रपुष्पाम्बुजखण्डदर्शनादशेषसल्लक्षणलक्षितः सुतः ।
विदाहितृष्णातृषितान्वितृष्णधीरिहैव निर्वाणमयान् करिष्यति ॥३६॥
महासमुद्रस्य महामृतात्मनः समुद्रगम्भीरमतिर्विलोकनात् ।
[3]श्रुताम्बुधिं नीतिमहासरिद्धितं स पाययिष्यत्युपदेशकृज्जनान् ॥३७॥
सुरत्नसिंहासनदर्शनेन स स्फुरन्मणिद्योतितिरीटपाणिभिः ।
परीतमारोक्ष्यति देवदानवैः परार्ध्यसिंहासनमूर्ध्वशासनः ॥३८॥

कठिन तपश्चरण करेगा ॥२९॥ हे वल्लभे ! जो तूने अभिषेकसे युक्त लक्ष्मी देखी है उसका फल यह है कि उत्पन्न होते ही तेरे पुत्रका सुरेन्द्र और असुरेन्द्र सुमेरु पर्वतके मस्तकपर क्षीरसागरके जलसे अभिषेक करेंगे और वह पर्वतके समान स्थिर होगा ॥३०॥ सुगन्धित मालाओंके देखनेसे यह सूचित होता है कि वह पुत्र तीनों जगत्‌में व्याप्त यशसे सहित होगा, उत्तम सुगन्धिको प्राप्त होगा और अपने अनन्त ज्ञान तथा अनन्त दर्शन रूपी दृष्टिके द्वारा समस्त लोक और अलोकको भी व्याप्त करेगा॥३१॥हे सुन्दरि ! चन्द्रमाके देखनेसे वह जिनेन्द्र चन्द्र, अत्यधिक दया रूपी चन्द्रिकासे सुन्दर होगा, जगत्‌के अज्ञान रूपी अन्धकारको नष्ट करनेवाला होगा और समस्त जगत्‌के निरन्तर आह्लादको करने वाला होगा ॥ ३२ ॥ सूर्यके देखनेसे तेरा वह पुत्र तेजका भाण्डार होगा, और अपने बहुत भारी तेजके द्वारा समस्त तेजस्वी जनोंके तेजको जीतकर तीनों लोकोंको अन्धकारसे रहित करेगा ॥ ३३ ॥ हे शिव देवि ! सुखसे क्रीड़ा करती हुई मछलियोंका युगल देखनेसे यह सूचित होता है कि तुम्हारा पुत्र विषयोंके उपभोगसे उत्पन्न सुखको पाकर अन्तमें मोक्षके अनन्त सुखको अवश्य ही प्राप्त होगा ॥ ३४ ॥ सुवर्ण कलशोंका युगल देखनेसे यह सिद्ध होता है कि तुम्हारा पुत्र हर्ष पूर्वक जगत्‌के मनोरथोंको पूर्ण करने वाला होगा और उसके प्रभावसे यह घर निधियोंसे परिपूर्ण हो जायगा ॥ ३५ ॥ नाना प्रकारके पुष्पोंसे युक्त कमल सरोवरके देखनेसे तुम्हारा वह पुत्र समस्त उत्तम लक्षणोंसे युक्त होगा, तृष्णा रहित बुद्धिका धारक होगा और अत्यधिक दाह उत्पन्न करने वाली तृष्णारूपी प्याससे पीड़ित मनुष्योंको इसी संसारमें संतोषसे युक्त-सुखी करेगा ॥ ३६ ॥ अमृतमय महासागरके देखनेसे यह सूचित होता है कि तुम्हारा पुत्र समुद्रके समान गम्भीर बुद्धिका धारक होगा, तथा उपदेश देकर जगत्‌के जीवोंको कीर्तिरूपी महा नदियोंसे परिपूर्ण श्रुतज्ञान रूपी सागरका पान करायेगा ॥ ३७ ॥ उत्तम रत्नोंसे जटित सिंहासन देखनेसे यह प्रकट होता है कि तुम्हारे पुत्रकी आज्ञा सर्वोपरि होगी और वह देदीप्यमान मणियोंसे जगमगाते

१ महोदयाचन्द्रिकया म० । महोदयचन्द्रिकया ग० । २. विषयोपभोगजं म० । ३. श्रुताम्बुधिर्नीति म० ।

विमाननाथामरनाथ[1]कोटिभिः प्रपूजिताङ्घ्रिः सुविमानदर्शनात् ।
[2]विमानसाधिः महतो महोदयो विमानमुख्यादवतीर्णवानिह[3] ॥३९॥

भवेत्तु भेत्ता भवपञ्जरस्य स फणीन्द्रनिर्यद्भवनावलोकनात् ।
सुतोऽन्वितश्चापि मतिश्रुतावधिप्रधाननेत्रत्रितयेन जायते ॥४०॥

वहुप्रकारस्फुरदंशुरञ्जितं घुरत्नराशिप्रविलोकनात्सुतम् ।
प्रतीहि नानागुणरत्नराशिना श्रयिष्यमाणं शरणाश्रिताश्रयम् ॥४१॥

शिखावलीलीढनभस्तलोज्ज्वलत्प्रदक्षिणावर्तविधूमवह्नितः ।
निरीक्षिताद्ध्यानमहाहुताशनः स कर्मकक्षं सकलं प्रधक्ष्यति ॥४२॥

किरीटसत्कुण्डलपूर्वभूषणाः प्रभावतस्तस्य मदीयशासनम् ।
अलंकरिष्यन्त्यनुकूलसेवकाः सुरेश्वराः प्राकृतपार्थिवा इव ॥४३॥

श्लथात्मधम्मिल्लसन्निजस्रजः समेखलानूपुरमञ्जुशिञ्जिताः ।
प्रसाधनादावनुभावतोऽस्य ते सुरेन्द्रसुन्दर्य उपासनोद्यताः ॥४४॥

जनिष्यमाणेन जिनेन्द्रभानुना प्रतीहि तेनात्र पवित्रकर्मणा ।
स्ववंशमात्मानमिमं च मां जगत्पवित्रितं भूषितमुद्धृ[4]त तथा ॥४५॥

---

मुकुटोंपर हाथ लगाये हुए देव-दानवोंसे घिरे उत्तम सिंहासनपर आरूढ़ होगा ॥ ३८ ॥ उत्तम विमानके देखनेसे यह सूचित होता है कि विमानोंके स्वामी इन्द्रोंकी पङ्क्तियोंसे उसके चरण पूजित होंगे, वह मानसिक व्यथासे रहित होगा, महान् अभ्युदयका धारक होगा और बहुत बड़े मुख्य विमानसे वह यहाँ अवतार लेगा ॥ ३९ ॥ नागेन्द्रके निकलते हुए भवनको देखनेसे यह प्रकट होता है कि तुम्हारा वह पुत्र संसार रूपी पिंजड़ेको भेदनेवाला होगा और मति श्रुत तथा अवधिज्ञान रूपी तीन प्रमुख नेत्रोंसे युक्त होगा ॥ ४० ॥ आकाशमें रत्नोंकी राशि देखनेसे तुम यह विश्वास करो कि तुम्हारा पुत्र बहुत प्रकारकी देदीप्यमान किरणोंसे अनुरंजित होगा, नाना प्रकारके गुण रूपी रत्नोंकी राशि उसका आश्रय लेगी और वह शरणागत जीवोंको आश्रय देने वाला होगा ॥ ४१ ॥ और ज्वालाओंके समूहसे व्याप्त आकाशमें देदीप्यमान तथा दक्षिणावर्तसे युक्त निर्धूम अग्निके देखनेसे यह सिद्ध होता है कि तुम्हारा पुत्र ध्यानरूपी महा प्रचण्ड अग्निको प्रकट कर समस्त कर्मोंके वनको जलावेगा ॥ ४२ ॥ हे प्रिये ! उस पुत्रके प्रभावसे मुकुट तथा उत्तम कुण्डल आदि आभूषणोंसे सुशोभित इन्द्र साधारण राजाओंके समान अनुकूल सेवक होकर मेरी आज्ञाको अलंकृत करेंगे ॥ ४३ ॥ अपनी चोटीमें गुंथी हुई जिनकी निजकी मालाएँ ढीली हो रही हैं तथा जो मेखला और नूपुरोंकी मनोहर झंकारसे युक्त हैं ऐसी इन्द्रकी इन्द्राणियाँ इसके प्रभावसे सजावट आदिके कार्यमें तेरी सेवा करनेके लिए सदा उद्यत रहेंगी ॥ ४४ ॥ हे प्रिये ! यहाँ पवित्र कर्म करनेवाला जो जिनेन्द्र रूपी सूर्य उत्पन्न होने वाला है उससे तुम अपने वंशको, अपने आपको, इस मुझको तथा समस्त जगत्को पवित्रित भूषित एवं संसार-सागरसे उद्धृत समझो ॥ ४५ ॥

---

१. विमाननाथोऽमरनाथ-म० । २. विगतो मानसाधिः मानसी व्यथा यस्य सः । ३. एकोनचत्वारिंशत्तमः श्लोकः 'ग' पुस्तके एवं पठितः—'विमानसंदर्शनतो नुता नतो विमाननाथा मरनाथकोटिभिः । प्रपूजितांह्रिर्महतो महोदयो विमानमुख्यादवतीर्णवानिह ॥३९॥ ४ मुद्धतं म० ।

निशम्य सा स्वप्नफल पतीरितं प्रतुष्टचित्ता सुतमङ्कवर्तिनम् ।
विचिन्त्य चक्रे जिनपूजनादिकाः क्रिया. प्रशस्ता जनतामनोहराः ॥४६॥
[1]जिनोद्भवे स्वप्नफलानुकीर्तनं पवित्रसुस्तोत्रमिदं दिने दिने ।
प्रभातसन्ध्यासमये पठन् जनः स्मरंश्च शृण्वन् श्रयते जिनश्रियम् ॥४७॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ स्वप्नफलकथनो नाम सप्तत्रिंशः सर्गः ।*



इस प्रकार पतिके द्वारा कहे हुए स्वप्नके फलको सुनकर रानी शिवा देवीका चित्त बहुत ही संतुष्ट हुआ। और पूर्वोक्त गुण विशिष्ट पुत्र मेरी गोदमे आ ही गया है, ऐसा विचार कर वह समस्त जन समूहके मनको हरने वाली जिनपूजा आदि उत्तम क्रियाएँ करने लगीं ॥ ४६ ॥ गौतम स्वामी कहते हैं, कि जो मनुष्य, जिनेन्द्र भगवान्‌के जन्मसे संबद्ध स्वप्नोंके फलका वर्णन करने वाले इस स्तोत्रका प्रतिदिन प्रातः संध्याके समय पाठ करता है, स्मरण करता है, अथवा श्रवण करता है वह जिनेन्द्र भगवान्‌की लक्ष्मीको प्राप्त होता है ॥ ४७ ॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें स्वप्नोंके फलका वर्णन करने वाला सैंतीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३७ ॥*



१ जिनोद्भवस्वप्नफलानुकीर्तनं क० ।

# अष्टत्रिंशः सर्गः

## पृथिवीच्छन्दः

जिनेन्द्रपितरौ ततो धनपतिः सुरेन्द्राज्ञया स्वभक्तिभरतोऽपि च स्वयमुपेत्य[1] तीर्थोदकैः।
शुभैः समभिषिच्य तौ सुरभिपारिजातोद्भवैः सुगन्धवरभूषणैर्भुवनदुर्लभैः प्रार्चयत् ॥१॥
पुरैव परिशोधिते विदितदिक्कुमारीगणैर्बभार विमलोदरे प्रथमगर्भमुद्यत्प्रभम्।
स्वबन्धुजनसिन्धुवृद्धिकरमस्ततापोदयं शिवाय जगतां शिवा शशिनमम्बरश्रीरिव ॥२॥
चकार न वियोजितत्रिवलिभंगशोभामसौ न च श्वसनबाधिताधरसुपल्लवां[2] नालसाम्।
स्तनस्तवकभारनम्रतनुमध्यसुभ्रोलतां नितान्तकृपयेव तां फलभरो न चाबाधत ॥३॥
निगूढनिजगर्भसंभवतनोरिव व्यक्तये पयोधरभरो ययावतितरां पयःपूर्णताम्।
तदुद्वहनगौरवादिव विशेषविस्तीर्णतां जगाम जघनस्थली निविडमेखलाबन्धना ॥४॥
मनो भुवनरक्षणे सकलतत्त्वसंवीक्षणे[3] वचोऽपि हितभाषणे निखिलसंशयोत्क्षेपणे।
वपुर्व्रतविभूषणे विनयपोषणे चोचितं बभूव जिनवैभवादतितरां शिवायास्तदा ॥५॥
महामृतरसाशनैः सुरवधूभिरापादितैरनन्तगुणकान्तिवीर्यकरणैः समास्वादितैः।
जिनेन्द्रजननीतनुस्तनुरपि प्रभाभिर्दिशो दशापि कनकप्रभा विदधतीव विद्युद्वभौ ॥६॥

---

तदनन्तर इन्द्रकी आज्ञा और अपनी भक्तिके भारसे कुबेरने स्वयं आकर शुभ तीर्थ-जलसे भगवान्के माता-पिताका अच्छी तरह अभिषेक किया और मनोज्ञ कल्पवृक्षोंसे उत्पन्न अन्यजनदुर्लभ सुगन्ध और उत्तमोत्तम आभूषणोंसे उनकी पूजा की ॥१॥ जिस प्रकार आकाशकी लक्ष्मी अपने निर्मल उदरमें चन्द्रमाको धारण करती है उसी प्रकार भगवान्की माता शिवादेवी ने प्रसिद्ध दिक्कुमारी देवियोंके द्वारा पहलेसे ही शुद्ध किये हुए अपने निर्मल उदरमें जगत्के कल्याणके लिए सर्वप्रथम उस गर्भको धारण किया जो उठती हुई प्रभासे युक्त था, अपने बन्धुजनरूपी समुद्रकी वृद्धिको करनेवाला था, तथा संतापके उदयको दूर करनेवाला था ॥२॥ उस गर्भरूपी फलके भारने अत्यधिक दयासे प्रेरित होकर ही मानो स्तनरूपी गुच्छोंके भारसे नम्रीभूत एवं पतली कमरवाली शिवादेवी रूपी लताको रञ्चमात्र भी बाधा नहीं पहुँचाई थी। न तो उसकी त्रिवलिरूपी तरङ्गकी शोभाको नष्ट किया था, न श्वासोच्छ्वाससे उसके अधररूपी पल्लवको बाधित किया था और न उसे आलस्यसे युक्त ही होने दिया था ॥३॥ अपने अत्यन्त गूढ गर्भमें भगवान्के शरीरकी जो उत्पत्ति हुई थी उसे प्रकट करनेके लिए ही मानो शिवादेवीके स्तनोंका भार अत्यधिक दूधसे परिपूर्णताको प्राप्त हो गया था तथा मेखलाके सघनबन्धनसे युक्त उसकी नितम्बस्थली उस स्तनके भारको धारण करनेके गौरवसे ही मानो अत्यधिक विस्तृत हो गई थी ॥४॥ उस समय भगवान्के प्रभावसे शिवादेवीका मन संसारकी रक्षा करने तथा समस्त तत्त्वोंके अवलोकन करनेमें अभ्यस्त रहता था, वचन सब प्रकारके संशयको नष्ट करनेवाले हित-कारी भाषणमें अभ्यस्त रहता था और शरीर व्रतरूपी आभूषणके धारण करने तथा विनयके पोषण करनेमें अभ्यस्त रहता था ॥५॥ भगवान्की माता, देवाङ्गनाओंके द्वारा संपादित एवं अनन्तगुणी कान्ति और बलको बढ़ानेवाला अमृतमय आहार करती थीं इसलिए उनका शरीर कृश होनेपर भी अपनी प्रभासे दशों दिशाओंको सुवर्ण जैसी कान्तिका धारक करता हुआ

---

१. –मुदेत्य म०। २. पल्लवं म०। ३. संवीक्षणे ग०।

करीन्द्रमकरस्फुरत्तुरगतुङ्गमीनावली महारथसुयानपात्रनृपवाहिनीसन्मुखैः ।
विशद्भिरनुकूलगैः समभिवर्धितो[1] ऽद्धोर्मिभिः समुद्रविजयोऽन्वहं पृथुसमुद्रलीलां वहन् ॥७॥

जिनेशजनकौ जगद्वलयवेलयाभ्यर्चितौ परस्परविवर्धमानपृथुसम्मदौ नित्यगः ।
महेन्द्रवरशासनाभिरतदेवदेवीकृतप्रभूतिविभवान्वितौ गमयतः स्म मासान्नव ॥८॥

ततः कृतसुसङ्गमे निशि निशाकरे चित्रया प्रशस्तसमवस्थिते ग्रहगणे समस्ते शुभे ।
असूत तनयं शिवा शिवदशुद्धवैशाखज[2] त्रयोदशतिथौ जगज्जयनकारिणं हारिणम् ॥९॥

त्रिबोधशुचिचक्षुषा दशशताष्टसल्लक्षणैः सुलक्षितसुनीलनीरजवपुर्वपुर्बिभ्रता ।
जिनेन नि[3]जशोचिषा बहुगुणीकृतं मण्डलं प्रसूतिभवनोदरे[4] मणिगणप्रदीपार्चिषाम् ॥१०॥

विपाण्डरपयोधरां दिवमखण्डचन्द्रानना निशि स्फुरिततारकानिकरमण्डनां[5] हारिणीम् ।
तरङ्गभुजपञ्जरोदरविवर्तिनीं स्वेच्छया चुचुम्ब मदनाम्बुधिः सति जिनेन्द्रचन्द्रोदये ॥११॥

गभीरगिरिराजनाभिकुलशैलकण्ठाकुलस्तनोच्छलद्वाहिनीनिवहहारभाराधरा ।
चचाल कृतन[6]र्तनेव मुदितात्र जम्बूमती समुद्रवलयाम्बरा रणितवेदिकामेखला ॥१२॥

बिजलीके समान सुशोभित हो रहा था ॥६॥ हाथीरूपी मगरमच्छों, उछलते हुए उन्नत अश्वरूपी मीन-समूहों, बड़े-बड़े रथरूपी जहाजों, राजाओंकी सेनारूपी नदियों और जहाँ-तहाँ प्रवेश करते हुए मित्रोंरूपी तरङ्गोंसे प्रतिदिन वृद्धिको प्राप्त हुए राजा समुद्रविजय उस समय सचमुच ही विशाल समुद्रकी शोभाको धारण करते हुए वृद्धिंगत हो रहे थे ॥७॥ इस प्रकार जो जगद्वलयरूपी वेलासे पूजित थे परस्परमें जिनका विशाल हर्ष निरन्तर बढ़ रहा था और जो इन्द्रकी आज्ञामें लीन देव-देवियोंके द्वारा की हुई विभूतिसे सहित थे ऐसे भगवान्‌के माता-पिताने गर्भके नौ माह सानन्द व्यतीत किये ॥८॥

तदनन्तर वैशाख शुक्ल त्रयोदशीकी शुभ तिथिमें रात्रिके समय जब चन्द्रमाका चित्रा नक्षत्रके साथ संयोग था और समस्त शुभग्रहोंका समूह जब यथायोग्य उत्तम स्थानोंपर स्थित था तब शिवादेवीने समस्त जगत्‌को जीतनेवाले अतिशय सुन्दर पुत्रको उत्पन्न किया ॥९॥ जो तीन ज्ञानरूपी उज्ज्वल नेत्रोंके धारक थे तथा एक हजार आठ लक्षणोंसे युक्त नील कमलके समान सुन्दर शरीरको धारण कर रहे थे ऐसे जिनबालकने अपनी कान्तिके द्वारा, प्रसूतिकागृहके भीतर व्याप्त मणिमय दीपकोंके कान्तिसमूहको कई गुणा अधिक कर दिया था ॥१०॥ उस समय जिनेन्द्र-रूपी चन्द्रमाका उदय होनेपर जो धवल पयोधर–मेघोंको धारण करनेवाली थी ( पक्षमें धवल स्तनोंसे युक्त थी ) अखण्ड-पूर्ण चन्द्रमा ही जिसका मुख था, ( पक्षमें पूर्णचन्द्रमाके समान जिसका मुख था ), देदीप्यमान ताराओंके समूह ही जिसके आभूषण थे, ( पक्षमें देदीप्यमान ताराओंके समूहके समान जिसके आभूषण थे ), जो अत्यन्त सुन्दरी थी ( पक्षमें हारसे सुशोभित थी ), और जो तरङ्गरूपी भुजपञ्जरके मध्यमें वर्तमान थी ऐसी—आकाशरूपी स्त्रीका मदनरूपी महासागरने अपनी इच्छानुसार चुम्बन किया था ॥११॥ उस समय जो सुमेरुरूपी गंभीर नाभिसे युक्त थी, कुलाचलरूपी कण्ठ और स्तनोंसे सहित थी, बहती हुई नदियोंके समूहरूपी हारके भारको धारण करनेवाली थी, समुद्रका घेरा ही जिसका वस्त्र था तथा शब्दायमान वेदिका ही जिसकी मेखला थी, ऐसी जम्बूद्वीपकी भूमि चल-विचल हो गई जिससे ऐसी जान पड़ती थी

---

१. समभिवर्धित + अद्धा + ऊर्मिभि इतिच्छेदः । समभ्यर्धतोऽर्मिभि ग० । २. शुक्लज–ग० । शुद्धपक्षज क०, ख० । ३. जिनरोचिषा म० । ४. गगनोदरे म० । ५. [illegible] ग० । ६. वर्तनेव ग० ।

अनुत्तरसुखोज्ज्वलः शिवपदोत्तमाङ्गस्तदा नवानुदिशसद्धनुर्नवविमानकग्रीवकः ।
सुकल्पवपुरन्तराधरजगत्कटीजङ्घकस्त्रिलोकपुरुषोऽचलत्कटिकरो नटित्वा स्फुटम् ॥१३॥
अभूद्भवनवासिनां जगति तारशङ्खस्वनो रराट पटहः पटुर्झटिति भौमलोकेऽखिले ।
रवेर्जगति सिंहनाद उरुघोषघण्टानदत्सुकल्पभवने जिनप्रभववैभवाद्धि स्वयम् ॥१४॥
जगत्रितयवासिनश्चलितमौलिसिंहासनास्ततोऽसुरसुराधिपाः प्रणिहितावधिस्वेक्षणाः ।
प्रबुध्य जिनजन्म जातपुरुसम्मदाः सम्पदा प्रचेलुरिह भारतं प्रति चतुर्णिकायामरैः[1] ॥१५॥
विशुद्धतमदृष्टयो मुकुटकोटिसङ्घट्टित-स्फुरत्कटकरत्नरश्मिखचिताखिलाशामुखाः ।
प्रणेमुरहमिन्द्रदेवनिवहास्तु तत्र स्थिताः पदान्यभिसमेत्य सप्त हरिविष्टरेभ्यो जिनम् ॥१६॥
क्षितेरसुरनागविद्युदनलानिलद्वीपसत्सुपर्णसुमहोदधिस्तनितदिक्कुमाराभिधाः ।
समुद्ययुरितस्ततो भवनवासिनो भास्वरास्तदा विदधतो दिशो दश दशप्रकारामराः ॥१७॥
सुकिम्पुरुषकिन्नरासरमहोरगा राक्षसाः पिशाचसुरभूरिभूतवरयक्षगन्धर्वकाः ।
मनोहरणदक्षगीतबहुनृत्ययुक्ताङ्गनाः समीयुरिह मध्यलोकरतयोऽष्टधा व्यन्तराः ॥१८॥
गणश्च शुचिशोचिषां[2] प्रथितपञ्चधाज्योतिषां ग्रहर्क्षशशिभास्करप्रततताराकाख्यापुषाम् ।
बभौ युगपदापतन्निजविमानकेभ्योऽधिकं विधातुमिव चोद्यतो जगदिहापरं ज्योतिषाम् ॥१९॥

---

मानो हर्षके वशीभूत हो नृत्य ही कर रही हो ॥१२॥ जो अनुत्तर विमानरूपी मुखसे उज्ज्वल था, मोक्षरूपी मस्तकसे सहित था, नौ अनुदिश रूपी ठोड़ीसे युक्त था, नौ ग्रैवेयकरूपी ग्रीवाको धारण करनेवाला था, स्वर्गरूपी शरीरसे सहित था, तथा मध्यम लोकरूपी कमर और अधोलोक-रूपी जंघाओंसे युक्त था ऐसा तीन लोकरूपी पुरुष उस समय चञ्चल हो उठा था सो ऐसा जान पड़ता था मानो कमरपर हाथ रखकर नृत्य ही कर रहा हो ॥१३॥ उस समय जिनेन्द्र भगवान्‌के जन्मके प्रभावसे भवनवासी देवोंके लोकमें अपने आप शङ्खोंका जोरदार शब्द होने लगा। समस्त व्यन्तर देवोंके लोकमें शीघ्र ही जोरदार पटह शब्द होने लगे। सूर्यलोकमें सिंहनाद होने लगा और कल्पवासी देवोंके भवनोंमें विशाल शब्द करनेवाले घण्टा बज उठे ॥१४॥

तदनन्तर जिनके मुकुट और सिंहासन कम्पायमान हो रहे थे, जिन्होंने अपने अवधिज्ञान रूपी नेत्रको प्रयुक्त किया था, और उसके द्वारा जिनेन्द्र भगवान्‌के जन्मको जानकर जिन्हें अत्यधिक हर्ष उत्पन्न हुआ था ऐसे तीनों लोकोंमें रहने वाले सुरेन्द्र तथा असुरेन्द्र चतुर्णिकायके देवोंको साथ ले बड़ी विभूतिसे भरत क्षेत्रकी ओर चल पड़े ॥१५॥ हाथ जोड़कर मस्तकसे लगाते समय मुकुटोंके अग्रभागसे टकराये हुए कटकोंके रत्नोंकी किरणोंसे जिन्होंने समस्त दिशाओंके अग्रभाग व्याप्त कर दिये थे ऐसे अत्यन्त शुद्ध सम्यग्दर्शनके धारक अहमिन्द्र देव, यद्यपि अपने अपने ही निवास स्थानोंमें स्थित रहे थे तथापि उन्होंने सिंहासनोंसे सात कदम सामने आकर जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार किया था ॥१६॥ असुरकुमार, नागकुमार, विद्युत्कुमार, अग्निकुमार, वायुकुमार, द्वीपकुमार, महोदधिकुमार, स्तनितकुमार और उदधिकुमार ये दश प्रकारके भवनवासी देव, दशों दिशाओंको देदीप्यमान करते हुए जहाँ तहाँ पृथिवीसे ऊपर आने लगे ॥१७॥ जिनकी स्त्रियाँ मनको हरण करनेमें दक्ष, गीत तथा नाना प्रकारके नृत्योंसे युक्त थीं, ऐसे किंपुरुष, किन्नर, महोरग, राक्षस, पिशाच, भूत, यक्ष और गन्धर्व ये मध्यमलोकमें विशिष्ट प्रीतिके रखने वाले आठ प्रकारके व्यन्तर देव चारों ओरसे आने लगे ॥१८॥ उज्ज्वल किरणोंसे युक्त ग्रह, नक्षत्र, चन्द्रमा, सूर्य और तारा नामको धारण करनेवाले पांच प्रकारके प्रसिद्ध ज्योतिषी देवोंका समूह एक साथ अपने-अपने विमानोंसे यहां आता हुआ ऐसा सुशोभित होने लगा मानो वह पृथिवी पर एक दूसरा ही ज्योतिषलोक बनानेके लिए उद्यत हुआ हो ॥१९॥

---

१ चतुर्निकायामराः क० । २. शुचिरोचिषा म० ।

यथास्वमपि सप्तभिः प्रथमकल्पनाथादयोऽप्यनीकनिवहैर्वृता युगपदच्युतेन्द्रोत्तराः ।
प्रतिस्वमपि सप्तभिः सकलकल्पजैः षोडश प्रमोदवशवर्तिनः समभिजग्मुरिन्द्राः सुरैः ॥२०॥
अनेकमुखदन्तसत्कमलखण्डपद्मावलीसुरूपसुरसुन्दरीललितनाटकोद्भासिनम् ।
हिमाद्रिमिव जङ्गमं निजवधूभिरैरावतं करीन्द्रमधिरूढवानभिरराज सौधर्मपः ॥२१॥
अनीकमथ यौवजं रचितसप्तकक्षान्तरं गृहीतवलयाकृतिप्रकृतिपौरुषाधिष्ठितम् ।
परीत्य कुलिशायुधं कुलिशपूर्वशस्त्राटवीनिरुद्धगगनान्तरं भृशमशोभत त्रैदशम् ॥२२॥
जवेन लघु लङ्घयद्द्रुतसमीरणं हेषितप्रयोजितवियोजितत्रिभुवनान्तरालं तथा ।
बृहद्धरिवर्ततं प्रविततं हयानीकमप्यरं गगनवारिधेरधितरङ्गरङ्गायितम् ॥२३॥
सुमुग्धमुखकोशकैर्नयनपुण्डरीकैर्निजैर्ललत्ककुदवालधिश्रुतिसुगात्रसास्नापुटैः ।
सुवर्णखुरशृङ्गकैः प्रतिनृपं वृषानीकमप्युवाह परितः स्थितं विपुलकान्तिमिन्दुप्रभाम् ॥२४॥
विभिन्नमपि सप्तधा स्वयमभेद्यमप्यद्रिभिर्नभोवलयसागरे त्रिदशयानपात्रायितम् ।
प्रभाविजितविस्फुरद्रविरथं रथानीकमप्यभादतिमनोहरं वलयवत्परिक्षेपकम् ॥२५॥
विकीर्णघनशीकरैः करिभिरूर्ध्वलीलाकरैः प्रवृत्तगुरुगर्जितैर्गुरुतरैरिवाम्भोधरैः ।
महामरुदधिष्ठितैः सुघटितं गजानीकमप्यनेकरचनान्तरं व्यतनुत श्रियं प्रावृषः ॥२६॥
स्वरैरपि च सप्तभिर्मधुरमूर्च्छनाकोमलैः सवीणवरवंशतालरवमिश्रितैराश्रितैः ।
प्रपूर्णभुवनोदरं बहिरतोऽप्यनीकं बभौ युवत्यमरबन्धुरं धृतिकरं तु गान्धर्वजम् ॥२७॥

जो यथायोग्य अपनी अपनी सात प्रकारकी सेनाओंके सहित थे, ऐसे प्रथम स्वर्गसे लेकर सोलहवें स्वर्गतकके सोलह इन्द्र, आनन्दके वशीभूत हो समस्त स्वर्गोंके देवोंके साथ यहाँ आ पहुँचे ॥ २० ॥ सौधर्मेन्द्र अपनी स्त्रियोंके साथ उस ऐरावत नामक गजराजपर बैठा हुआ सुशोभित हो रहा था, जो चलते-फिरते हिमालयके समान जान पड़ता तथा अनेक मुखोंके भीतर दाँतोंपर विद्यमान कमल-समूहकी कलिकाओंपर नृत्य करती हुई देवाङ्गनाओंके सुन्दर नृत्यसे सुशोभित था ॥२१॥ इन्द्रको चारों ओरसे घेरे हुए देवोंकी वह सेना सुशोभित हो रही थी जिसने सात कक्षाओंका विभाग किया था, जो गोल आकारके सहित थी, स्वाभाविक पुरुषार्थसे युक्त थी, तथा वज्र आदि शस्त्रोंके वनसे जिसने आकाशके अन्तरालको रोक रखा था ॥ २२ ॥ तदनन्तर घोड़ोंकी बहुत बड़ी विराट सेना थी जो अपने वेगसे शीघ्रगामी वायुको शीघ्र ही जीत रही थी। जो अपनी हिनहिनाहटसे तीन लोकके अन्तरालको संयुक्त तथा वियुक्त कर रही थी, और आकाशरूपी समुद्रकी उठती हुई तरङ्गोंके समूहके समान जान पड़ती थी ॥२३॥ तदनन्तर बैलोंकी वह सेना चारों ओर खड़ी थी जो कि सुन्दर मुख, सुन्दर अण्डकोश, नयन कमल, मनोहर कांदौल, पूँछ, शब्द, सुन्दर शरीर, सास्ना, सुवर्ण मय खुर और सींगोंसे युक्त थी तथा अत्यधिक कान्तिसे युक्त चन्द्रमाकी प्रभाको धारण कर रही थी ॥ २४ ॥ तदनन्तर रथोंकी वह सेना भी सुशोभित हो रही थी जो स्वयं सात प्रकारसे विभिन्न होनेपर भी पर्वतोंसे अभेद्य थी, आकाश रूपी सागरमें जो देवोंके यानपात्रके समान जान पड़ती थी, प्रभासे जिसने सूर्यके देदीप्यमान रथको जीत लिया था, जो अत्यन्त मनोहर थी और जिसका घेरा वलयके समान सुशोभित था ॥२५॥ तत्पश्चात् जो चारों ओर जलके छींटोंकी वर्षा कर रहे थे, जिनके शुण्डादण्ड ऊपरकी ओर उठे हुए थे, जो बहुत भारी गर्जना कर रहे थे, जो आकारमें बहुत भारी थे, एवं जो बड़े-बड़े देवोंसे अधिष्ठित थे, ऐसे मेघोंकी समानता धारण करने वाले हाथियोंसे रचित, अनेक प्रकारकी रचनाओंसे युक्त हाथियोंकी सेना भी वर्षा ऋतुकी शोभा विस्तृत कर रही थी ॥२६॥ हाथियोंकी

१. दन्तसत्कमल म०, दन्तदन्तसरकमल ग० । २. यौवज म०, ग० । देवज प० । ३. प्रयोजित ग० । ४ कोशिकैर्नयन म० । कोशकैर्नयन ग० । ५. पटैः ग० । ६. अपूर्णभुवनोदरम् म० ।

समस्तरसपुष्टिकं वलयहारिगात्रोत्करैर्मनःकुसुममञ्जरीरमरभूरुहामाहरत् ।
प्रनृत्यदुरुनर्तकीमयमनीकमप्यम्बरे नितम्बभरमन्थरं निचितमाविरासीत्तथा ॥२८॥
सहस्रगुणितोदिता चतुरशीतिरेषु स्फुटं प्रमाणमपि सप्तसु प्रथमसप्तकक्षास्वतः ।
परं द्विगुणमेतदेव सकलेषु कक्षान्तरेष्वनीकवलयेष्वियं क्रमभिदाखमासैः स्थितिः ॥२९॥
यथायथमनीकिनः सकलनाकलोकाधिपा जिनेन्द्रजननाभिषेककरणाय यावद्वियत् ।
वितत्य पुरमाव्रजन्ति मुदितास्तु तावद्दिशां कुमार्य उपकुर्वते निखिलजातकर्मादृताः ॥३०॥
तथाहि विजया स्मृता जगति वैजयन्ती परा परोक्तिरपराजिता प्रवदिता जयन्ती वरा ।
तथैव सह नन्दया भवति चापरानन्दया सनन्द्यभिधवर्धना हृदयनन्दिनन्दोत्तरा ॥३१॥
कुचानिव निजानिमा विगलदङ्गश्रृङ्गारसद्रसेन भरितान् भृशं विपुलतुङ्गभृङ्गारकान् ।
समूहुरभिरामकानमलहारभारोज्ज्वला ज्वलन्मणिविभूषणश्रवणकुण्डलोद्भासिताः ॥३२॥
तथैव सयशोधरा प्रथितसुप्रबुद्धामरी सुकीर्तिरपि सुस्थिता प्रणिधिरत्र लक्ष्मीमती ।
विचित्रगुणचित्रया सह वसुन्धरा चाप्यमू गृहीतमणिदर्पणा दिश इवेन्दुमत्यो बभुः ॥३३॥
इला नवमिकासुरासहितपीतपद्मावती तथैव पृथिवी परप्रवरकाञ्चना चन्द्रिका ।
प्रभास्फुटिततारकाभरणभूषिता भास्वराः सचन्द्ररजनीनिभा धृतसितातपत्रा बभुः ॥३४॥

सेनाके बाद गन्धर्वोंकी वह सेना सुशोभित हो रही थी जिसने मधुर मूर्छनासे कोमल वीणा, उत्कृष्ट बाँसुरी और तालके शब्दसे मिश्रित सातों प्रकारके आश्रित स्वरोंसे जगत्‌के मध्यभागको पूर्ण कर दिया था, जो देव-देवाङ्गनाओंसे सुशोभित थी एवं सबको आनन्द उत्पन्न करने वाली थी ॥ २७ ॥ गन्धर्वोंकी सेनाके बाद उत्कृष्ट नृत्य करनेवाली नर्तकियोंकी वह सेना भी आकाशमें प्रकट हुई थी जो कि नितम्बोंके भारसे मन्द-मन्द चल रही थी, समस्त रसोंको पुष्ट करनेवाली थी और वलयोंसे सुशोभित अपने शरीरोंसे देव रूपी वृक्षोंके मन रूपी पुष्प-मञ्जरीको ग्रहण कर रही थी ॥२८॥ प्रत्येक सेनामें सात-सात कक्षाएँ थीं। उनमेंसे प्रथम कक्षामें चौरासी हजार घोड़े, बैल आदि थे फिर दूसरी-तीसरी आदि कक्षाओंमें क्रमसे दूने-दूने होते गये थे ॥२९॥

अपनी-अपनी सेनाओंसे युक्त समस्त इन्द्र, भगवान्‌का जन्माभिषेक करनेके लिए आकाशमें व्याप्त हो जब-तक सूर्यपुर आते हैं तब-तक प्रसन्नतासे युक्त एवं आदरसे भरी दिक्कुमारी देवियाँ भगवान्‌का समस्त जातकर्म करने लगीं ॥३०॥ देवियोंमें निर्मल हारोंके धारण करनेसे सुशोभित एवं चमकते हुए मणियोंके आभूषण और कानोंके कुण्डलोंसे विभूषित-जगत्-प्रसिद्ध विजया, वैजयन्ती, अपराजिता, जयन्ती, नन्दा, आनन्दा, नन्दिवर्धना, और हृदयको आनन्दित करनेवाली नन्दोत्तरा नामकी देवियाँ अपने स्तनोंके समान स्थूल, तथा अङ्गसे विगलित होते हुए श्रृङ्गार रसके समान निर्मल जलसे भरी हुई बड़ी ऊँची झारियाँ लिये हुए थीं ॥३१-३२॥ यशोधरा, सुप्रसिद्धा, सुकीर्ति, सुस्थिता, प्रणिधि, लक्ष्मीमती, विचित्र गुणोंसे युक्त चित्रा और वसुन्धरा ये देवियाँ मणिमय दर्पण लेकर खड़ी थीं और चन्द्रमासे युक्त दिशाओंके समान सुशोभित हो रही थीं ॥ ३३ ॥ इला, नवमिका, सुरा, पीता, पद्मावती, पृथ्वी, प्रवरकाञ्चना और चन्द्रिका नामकी देवियाँ, प्रभासे देदीप्यमान ताराओंके समान आभूषणोंसे सुशोभित तथा देदीप्यमान थीं। ये देवियाँ भगवान्‌की मातापर सफेद छत्र लगाये हुए थीं और चन्द्रमाके सहित रात्रियोंके समान जान पड़ती थीं ॥ ३४ ॥

---

१ वलमहारि-म० । २. प्रनृत्यपुरुनर्तकी म० । ३ मप्यम्बरै-म० । ४ करुणाय म० । ५. परा म० । ६ पीठपद्मावती म० ।

मान्यो मान्याभिरन्यस्त्रीह्रीकरीभिरसौ ततः। मनोभूर्वरकन्याभिः कल्याणमभजत्परम् ॥१३६॥

**पृथिवीच्छन्दः**

कनत्कनकमालया कनकमालया सेशया[2]
विवाहसमयाप्तया समभिदृष्टकल्याणकः।
विवाह्य विधिना वधूरुदधिपूर्विका मन्मथो
जिनेन्द्रवरशासनोर्जितसुखोदयः सोऽन्वभूत् ॥१३७॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ कुरुवंशप्रद्युम्नमातृपितृसमागमवर्णनो नाम सप्तचत्वारिंशः सर्गः ॥४७॥*



समय हर्षसे बहुत उत्सव कराया ॥ १३५ ॥ तदनन्तर मान्य प्रद्युम्नकुमार अन्य स्त्रियोंको लज्जा उत्पन्न करनेवाली उत्तमोत्तम मान्य कन्याओंके साथ उत्तम विवाह-मङ्गलको प्राप्त हुआ ॥ १३६ ॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि स्वर्णकी देदीप्यमान मालासे युक्त रानी कनकमालाने अपने पति कालसंवर विद्याधरके साथ विवाहके समय आकर जिसके विवाह रूप कल्याणको देखा था एवं जिनेन्द्र भगवान्‌के उत्कृष्ट शासनके प्रभावसे जिसे बहुत भारी सुखकी प्राप्ति हुई थी ऐसा प्रद्युम्नकुमार उदधिकुमारी आदि कन्याओंको विधिपूर्वक विवाह कर उनका उपभोग करने लगा ॥ १३७ ॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें कुरुवंश तथा प्रद्युम्नका माता-पिताके साथ समागमका वर्णन करनेवाला सैंतालीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥४७॥*



---

१ श्रीकरीभि—म० ग०। २. ईशेन पत्या सह वर्तमाना सेशा तया। सेवया म०।

# अष्टचत्वारिंशः सर्गः

अथ शम्बस्य संभूतिं सुभानोश्च यथाक्रमम् । कथयामि यथावृत्तं शृणु श्रेणिक हारिणीम् ॥१॥
देवः कैटभपूर्वोऽसौ पूर्वमुक्तोऽच्युतोद्भव. । हरये हारिणं हारं ददौ भामासुतार्थिने ॥२॥
प्रदोषसमये हारं तं प्रद्युम्नप्रयोगतः । सत्यारूपधरां भुक्त्वा लेभे जाम्बवती हरे. ॥३॥
कैटभश्च तदा च्युत्वा पुण्यादप्रच्युतोदयः । श्रितो जाम्बवतीगर्भं सागता च निजं गृहम् ॥४॥
हरिं सत्यापि संप्राप्ता संप्राप्तमदनोदया । रमिता च दधे गर्भे सा स्वर्गच्युतमर्भकम् ॥५॥
वर्धते स्म ततो हर्षो गर्भयोर्वर्धमानयोः । पितृमातृस्वबन्धूनां सिन्धूनामिव चन्द्रयो· ॥६॥
पूर्णेषु नवमासेषु शम्बं जाम्बवती सुतम् । सुषुवे सत्यभामापि सुभानुं भानुभास्वरम् ॥७॥
हृष्टा प्रद्युम्नशम्बाभ्यां रुक्मिणी जाम्बवत्यपि । भामा भानुसुभानुभ्यां श्रिताभ्यामुदयश्रियम् ॥८॥
हरेरन्यास्वपि स्त्रीषु जाताः पुत्रा यथायथम् । यदूनां हृदयानन्दा. सत्यसत्त्वयशोऽधिकाः ॥९॥
शम्बः क्रीडासु सर्वासु कुमारशतसेवितः । जित्वा सुभानुमाक्रम्य विक्रमी रमतेतराम् ॥१०॥
रुक्मिणी रौक्मिणेयाय वैदर्भी रुक्मिणः सुताम् । ययाचे न ददौ कन्यां सोऽपि पूर्वविरोधत. ॥११॥
गत्वा मातङ्गवेषेण शम्बप्रद्युम्नसंवरौ । बलादाहरतां कन्यां रुक्मिणं परिभूय तौ ॥१२॥

---

अथानन्तर गौतम गणधरने कहा कि हे श्रेणिक[1] अब मैं आगमानुसार क्रमसे शम्ब तथा सुभानु कुमारकी मनोहर उत्पत्तिका वर्णन करता हूँ तुम सुनो ॥१॥

राजा मधुका भाई कैटभ जिसका पहले वर्णन आ चुका है, अच्युत स्वर्गमें देव हुआ था। जब उसकी वहाँकी आयु समाप्त होनेको आयी तब वह सत्यभामाके लिए पुत्रकी इच्छा रखनेवाले श्रीकृष्णके लिए एक सुन्दर हार दे गया ॥२॥ सायंकालके समय प्रद्युम्नके प्रयोगसे सत्यभामाका रूप धारण कर रानी जाम्बवतीने कृष्णके साथ उपभोग कर वह हार प्राप्त कर लिया ॥३॥ पुण्यके उदयसे उसी समय अखण्ड अभ्युदयको धारण करनेवाला कैटभका जीव स्वर्गसे च्युत हो जाम्बवतीके गर्भमें आ गया। गर्भ धारण कर रानी जाम्बवती अपने घर आ गयी ॥४॥ तदनन्तर सत्यभामा भी श्रीकृष्णके पास पहुँची और कामके उदयको प्राप्त हो श्रीकृष्णके साथ रमण कर उसने भी स्वर्गसे च्युत किसी शिशुको गर्भमें धारण किया ॥५॥ तदनन्तर दोनों रानियोंका गर्भ बढने लगा और जिस प्रकार चन्द्रमाओंके बढनेपर समुद्रोंका हर्ष बढने लगता है उसी प्रकार उन दोनों रानियोंके गर्भके बढनेपर माता-पिता तथा कुटुम्बी जनोंका हर्ष बढने लगा ॥६॥

तदनन्तर नौ माह पूर्ण होनेपर रानी जाम्बवतीने शम्ब नामक पुत्रको और रानी सत्यभामाने सूर्यके समान देदीप्यमान सुभानु नामक पुत्रको उत्पन्न किया ॥७॥ इधर अभ्युदयको प्राप्त प्रद्युम्न और शम्बसे रुक्मिणी तथा जाम्बवती हर्षको प्राप्त हुई उधर भानु और सुभानुसे सत्यभामा भी अत्यधिक हर्षित हुई ॥८॥ कृष्णकी अन्य स्त्रियोंमें भी यथायोग्य अनेक पुत्र उत्पन्न हुए जो यादवोंके हृदयको आनन्द देनेवाले तथा सत्य, पराक्रम और यशसे अत्यधिक सुशोभित थे ॥९॥ सैकड़ों कुमारोंसे सेवित पराक्रमी शम्ब, समस्त क्रीडाओंमें सुभानु कुमारको दबा देता था और उसे जीतकर सातिशय क्रीड़ा करता था ॥१०॥

रुक्मिणीके भाई रुक्मीकी एक वैदर्भी नामकी कन्या थी। रुक्मिणीने उसे प्रद्युम्नके लिए माँगा परन्तु रुक्मीने पूर्व विरोधके कारण उसके लिए वह कन्या न दी ॥११॥ यह सुन शम्ब और प्रद्युम्न दोनों भीलके वेषमें गये और रुक्मीको पराजित कर बलपूर्वक उस कन्याको हर

---

१ स्वबन्धूना म० ।

परिणीय ततः कामः कन्यामन्यामिव श्रियम् । अरीरमदरं भोगैर्द्वारिकायां मनोरमैः ॥१३॥
दक्षो जित्वा सुभानुं तं द्यूते प्रेक्षणकेक्षणे । शम्बो ददाति सर्वस्य लोकस्य सकलं धनम् ॥१४॥
क्रीडया स पुनर्जिग्ये पक्षिणोर्बहुजल्पिनोः । गन्धयुक्तिप्रयोगेण पुनः सदसि शार्ङ्गिण. ॥१५॥
अग्निशोध्येन दिव्येन सवस्त्रयुगलेन तम् । दिव्यालङ्कारयोगेन जिगाय सदसि प्रभो. ॥१६॥
वलदर्शनतो जित्वा तमसौ हृष्टविष्णुत । मासं लब्ध्वा पुना राज्यं चक्रे दुर्ललिताः क्रिया. ॥१७॥
ताडित. पुनरुद्‌वृत्त. पित्रा प्रणयकोपिना । युग्येन[1] कन्यकारूप. सत्योत्सङ्गमतोऽविशत् ॥१८॥
सत्या सुतार्थमानीतां विवाह्य[2] वरकन्यकाम् । आविश्चकार रूपं स्वं शम्वो लोकस्य पश्यत ॥१९॥
एकस्यामेव रात्रौ तु कन्यकानां शतेन सः । कल्याणस्नानकं[3] स्नात्वा मातृसौख्यकरोऽभवत् ॥२०॥
सत्यसामादिदेवीनां कुमाराः शतशस्तदा । विवाह्य वहुश. कन्याश्चिक्रीडुः शक्रकीर्तयः ॥२१॥
क्रीडापूर्वं गतो गेहमन्यदा मान्यमात्मन. । पितामहमिति प्राह शम्वः प्रणतिपूर्वकम् ॥२२॥
युष्माभिः सर्वकालेन क्लेशेन खचराङ्गनाः । पर्यटद्भिः क्षितौ लब्धाः पूज्य पूज्या मनोरमाः ॥२३॥
अक्लेशेनैकरात्रेण मया तु गृहवर्तिना । परिणीता. शतं कन्याः पश्यतान्तरमावयोः ॥२४॥
वसुदेवस्तत. प्राह वत्स त्वमिषुवत्पुनः । [4]क्षिप्तोऽपि गृहमध्येऽपि दूरमन्तरमावयो. ॥२५॥

लाये ॥१२॥ तदनन्तर दूसरी लक्ष्मीके समान सुन्दर उस कन्याको विवाह कर प्रद्युम्न द्वारिका नगरीमे उसे मनोहर भोगोंसे शीघ्र ही क्रीड़ा कराने लगा ॥१३॥ शम्ब जुआ खेलनेमें बहुत चतुर था। एक दिन उसने सबके देखते-देखते जुआमें सुभानुका सब धन जीत लिया और सब लोगोंको बाँट दिया ॥१४॥ नाना प्रकारकी बोली बोलनेवाले पक्षियोंकी क्रीड़ासे शम्बने सुभानु कुमारको जीत लिया। एक बार श्रीकृष्णकी सभामें दोनों कुमारोंके बीच सुगन्धिकी परखमें शास्त्रार्थ हो पड़ा जिसमें शम्बने सुभानुको पुनः हरा दिया ॥१५॥ एक बार उसने अग्निमे शुद्ध किये हुए दो दिव्य वस्त्रों तथा दिव्य अलंकारोंको प्राप्तकर राजा कृष्णकी सभामे सुभानुको जीत लिया ॥१६॥ एक बार अपना बल दिखाकर उसने सुभानु कुमारको ऐसा जीता कि कृष्ण महाराज उसपर एकदम प्रसन्न हो गये। कृष्णने उससे वर माँगनेका आग्रह किया जिससे एक माहका राज्य प्राप्तकर उसने बहुत विपरीत क्रियाएँ कीं ॥१७॥ प्रणय कोपको धारण करनेवाले कृष्णने उस दुराचारी शम्बको बहुत ताड़ना दी। एक दिन शम्बकुमार कन्याका रूप धारण कर रथमें सवार हो सत्यभामाकी गोदमें जा प्रविष्ट हुआ ॥१८॥ सत्यभामाने समझा कि यह कन्या मेरे पुत्र सुभानुके लिए ही लायी गयी है इसलिए उसने सुभानुके साथ विवाह करा दिया परन्तु विवाहके बाद ही शम्बकुमारने लोगोंके देखते-देखते अपना असली रूप प्रकट कर दिया ॥१९॥ उसने एक ही रात्रिमे सौ कन्याओंके साथ विवाह सम्बन्धी माङ्गलिक स्नान कर अपनी माता जाम्बवतीको बहुत सुखी किया ॥२०॥ इन्द्रके समान कीर्तिको धारण करनेवाले सत्यभामा आदि रानियोंके सैकड़ों कुमार भी उस समय अनेक कन्याओंको विवाह कर इच्छानुसार क्रीड़ा करने लगे ॥२१॥ एक दिन शम्ब अपने मान्य पितामह वसुदेवके घर गया और प्रणाम कर क्रीड़ापूर्वक इस प्रकार कहने लगा—हे पूज्य! आपने पृथिवीपर बहुत समय तक क्लेश उठाते हुए भ्रमण किया तब कहीं आप विद्याधरोंकी पूज्य एवं मनोहर कन्याएँ प्राप्त कर सके परन्तु मैंने घर बैठे बिना किसी क्लेशके एक ही रात्रिमें सौ कन्याओंके साथ विवाह कर लिया। आप हम दोनोंके अन्तरको देखिए ॥२२–२४॥ यह सुन वसुदेवने कहा कि वत्स! तू बाणके समान दूसरेसे (प्रद्युम्नसे) प्रेरित हो चलता है और फिर तेरी चाल भी कहाँ है? सिर्फ घरमे ही। इसलिए हम दोनोंमें बहुत अन्तर

१. रथेन (ग० टि०)। २. वरकन्यकाः म०। ३. कल्याणस्नातकं म०। ४ वाणवत्परप्रेरितः प्रद्युम्नप्रेरितश्चलसि (ग० टि०)।

मया खेटपुराम्भोधिमकरेण समं निजम् । द्वारिकाकूपमण्डूकः पण्डितम्मन्य मन्यसे ॥२६॥
अनुभूतं श्रुतं दृष्टं यन्मयातिमनोहरम् । विद्याधरपुरेष्वेतदन्येषामतिदुर्लभम् ॥२७॥
इत्युक्ते प्रणतेनोक्त. शम्बेनानकदुन्दुभिः । शुश्रूषाम्यार्य वृत्तं ते भण्यतामिति सादरम् ॥२८॥
स प्राहानन्दभेर्या त्वं वत्स बोधय यादवान् । कथयामि [1]समस्तानां सहैव चरितं निजम् ॥२९॥
तथा कृते समस्तेभ्यो यादवेभ्य. सविस्तरम् । कलत्रादिसमेतेभ्यो वृत्तं तेनाकथि स्वकम् ॥३०॥
लोकालोकविभागोक्ति हरिवंशानुकीर्तनम् । स्वक्रीडां सौर्यलोकोक्तिनिर्गमं च ततो निजम् ॥३१॥
इत्यादि चरितं दिव्यं दिव्यमानुषसंभवम् । प्रद्युम्नशम्बसंभूतिभूतिपर्यवसानकम् ॥३२॥
वसुदेवस्य सर्वोऽपि सर्वविद्याधरीमयः । अन्तःपुरजनो हृष्टः श्रुतस्मरणसंगत. ॥३३॥
श्रुत्वा समाजनाश्चापि वृद्धस्त्रीयुवबालकाः । [2]यदवोऽन्त.पुराण्येषां कुरवो द्वारिकाजनाः ॥३४॥
विस्मयं परमं प्राप्ताः शशसुः संशयोज्झिताः । वसुदेवं शिवाद्याश्च देव्यः पीतकथारसा. ॥३५॥
यथायथं नृपा जग्मुरावासान्वासिताम्बरा. । अन्त.पुराणि सर्वेषां रक्षितानि सुरक्षकै. ॥३६॥
कथा पुनर्नवीभूता प्रतिवेश्म दिने दिने । जाता जनस्य साश्चर्या वसुदेवमयी कथा ॥३७॥
नत्वा पृष्टवते [3]भूयः श्रेणिकाय गणी जगौ । कुमारान् कतिचित्पुर्यामिति वीरवचःक्रमात् ॥३८॥

है ॥२५॥ मै विद्याधरोंके नगररूपी समुद्रोंका मगर हूँ और तू द्वारिकारूपी कूपका मेढक है फिर भी हे पण्डितंमन्य ! तू अपने आपको मेरे समान मानता है ॥२६॥ मैंने विद्याधरोंके नगरोंमें जो कुछ अनुभव किया, देखा तथा सुना है वह अत्यन्त मनोहारी है और दूसरोंके लिए अतिशय दुर्लभ है ॥२७॥ वसुदेवके इस प्रकार कहनेपर शम्बने नमस्कार कर आदरपूर्वक उनसे कहा कि हे आर्य ! मै आपका वृत्तान्त सुनना चाहता हूँ कृपा कर कहिए ॥२८॥ इसके उत्तरमें वसुदेवने कहा कि हे वत्स ! तू आनन्दभेरी बजवाकर समस्त यादवोंको इसकी सूचना दे । सबके लिए मै साथ ही अपना चरित्र कहूँगा ॥२९॥ तदनन्तर आनन्दभेरीके बजवानेपर जब स्त्री-पुत्रादि सहित समस्त यादव एकत्रित हो गये तब वसुदेवने उनके लिए विस्तारपूर्वक अपना सब वृत्तान्त कहा ॥३०॥ उन्होंने लोकालोकके विभागका वर्णन किया, हरिवंशकी परम्पराका निरूपण किया, अपनी क्रीड़ाओंका कथन किया, सौर्यपुरके लोगोंने राजा समुद्रविजयसे मेरी क्रीड़ाओंसे होनेवाली लोगोंकी विपरीत चेष्टाएँ कहीं, तदनन्तर मैं छलसे सौर्यपुरसे निकलकर बाहर चला गया यह निरूपण किया । इस प्रकार प्रद्युम्न और शम्बकी उत्पत्ति तथा उनकी विभूतिपर्यन्त अपना मनुष्य तथा विद्याधरोंसे सम्बन्ध रखने वाला दिव्य चरित कह सुनाया ॥३१-३२॥ वसुदेवके अन्तःपुरमें जो विद्याधर स्त्रियाँ थीं वे सब उनका यह चरित सुन पूर्व वृत्तान्तको स्मरण करती हुई अत्यन्त हर्षित हुईं ॥३३॥ सभासद लोग, वृद्ध पुरुष, स्त्री, युवा, बालक, समस्त यदुवंशी, इनके अन्तःपुर, पाण्डव तथा द्वारिकाके अन्य लोग, वसुदेवके उक्त चरितको सुनकर परम आश्चर्यको प्राप्त हुए और शिवा आदि देवियाँ वसुदेवके इस कथारूपी रसका पान कर संशयरहित हो उनकी प्रशंसा करने लगीं ॥३४-३५॥ सुगन्धित वस्त्रोंको धारण करनेवाले सब राजा यथायोग्य अपने-अपने स्थानोंपर चले गये और सबके अन्तःपुर भी पहरेदारोंसे सुरक्षित हो अपने-अपने स्थानोंपर पहुँच गये ॥३६॥ अनेक आश्चर्योंसे युक्त वसुदेवकी कथा फिरसे ताजी हो गयी और पुनः प्रतिदिन घर-घर होने लगी ॥३७॥

तदनन्तर नमस्कार कर पूछनेवाले राजा श्रेणिकके लिए गौतम गणधर, भगवान महावीर स्वामीकी दिव्यध्वनिके अनुसार कुछ कुमारोंका इस प्रकार वर्णन करने लगे ॥३८॥

१ समास्ताना म० । २. यादवोऽन्तः—म० । ३ भूदः म० ।

उग्रसेनस्य तनया धरो गुणधरोऽपि च । युक्तिको दुर्धरश्चापि सागरश्चन्द्रसंज्ञकः ॥३९॥
उग्रसेनपितृव्यस्य शान्तनस्य सुतास्त्वमी । महासेनशिविस्वस्थविषदानन्तमित्रकाः[1] ॥४०॥
महासेनस्य तनयः सुषेण इति नामतः । हृदिको विषमित्रस्य शिवेः सत्यक इत्यसौ ॥४१॥
हृदिकात्कृतिधर्मासौ दृढधर्मा च देहजः । सत्यकाद्वज्रधर्मोऽभूदसंगस्तु तदङ्गज. ॥४२॥
समुद्रविजयोद्भूता महासत्यदृढाधिकाः । नेमयोऽरिष्टनेमीश. सुनेमिर्जयसेनकः ॥४३॥
महीजय सुफल्गुश्च तेज.सेनो मयस्तथा । मेघाख्यः शिवनन्दश्च चित्रको गौतमादय. ॥४४॥
अक्षोभ्यस्योद्धव. सुनूर्वच.क्षुभितवारिधि. । अम्भोधिजलधी चान्यौ वामदेवदृढव्रतौ ॥४५॥
तनयाः पञ्च विख्याता जाता. स्तिमितसागरात् । ऊर्मिमान् वसुमान्वीरः पातालस्थिर इत्यमी ॥४६॥
विद्युत्प्रभो नरपतिर्माल्यवान् गन्धमादन. । इत्यमी सत्यसत्त्वाढ्यास्त्रयो हिमवतः सुता. ॥४७॥
विजयस्यापि षट् पुत्रा निष्कम्पोऽकम्पनो वलिः[2] । युगन्तः[3] केशरी धीमानलम्बुष इति श्रुता. ॥४८॥
महेन्द्रो मलय. सह्यो गिरि. शैलो नगोऽचलः । इत्येतेऽन्वर्थनामानः सप्ताचलशरीरजा· ॥४९॥
धरणस्यात्मजाः पञ्च वासुकिः स धनञ्जयः । कर्कोटकः शतमुखो विश्वरूपश्च नामतः ॥५०॥
दुष्पूरो दुर्मुखाभिख्यो दुर्दर्शो दुर्धरोऽपि च । सूनवः पूरणस्यामी चत्वारश्चतुरक्रियाः ॥५१॥
पुत्रा. षडभिचन्द्रस्य चन्द्रनिर्मलकीर्तयः । चन्द्रः शशाङ्कचन्द्राभौ शशी सोमोऽमृतप्रभः ॥५२॥
तनया वसुदेवस्य वहुसंख्या महावलाः । नामतः कतिचिद्वच्मि शृणु श्रेणिक तानहम् ॥५३॥
पुत्रौ विजयसेनाया अक्रूरक्रूरनामकौ । ज्वलनानिलवेगाख्यौ श्यामाख्याया. शरीरजौ ॥५४॥
पुत्राः गन्धर्वसेनायास्त्रयो लोका इव त्रयः । वायुवेगोऽमितगतिर्महेन्द्रगिरिरित्यसौ ॥५५॥

धर, गुणधर, युक्तिक, दुर्धर, सागर और चन्द्र ये राजा उग्रसेनके पुत्र थे ॥३९॥ महासेन, शिवि, स्वस्थ, विषद और अनन्तमित्र ये उग्रसेनके चाचा राजा शान्तनके पुत्र थे ॥४०॥ इनमें महासेनके सुषेण, विषमित्रके हृदिक, शिविके सत्यक, हृदिकके कृतिधर्मा और दृढधर्मा, सत्यकके वज्रधर्मा और वज्रधर्माके असंग नामका पुत्र हुआ ॥४१-४२॥ राजा समुद्रविजयके महानेमि, सत्यनेमि, दृढनेमि, भगवान् अरिष्टनेमि, सुनेमि, जयसेन, महीजय, सुफल्गु, तेजःसेन, मय, मेघ, शिवनन्द, चित्रक और गौतम आदि अनेक पुत्र हुए ॥४३-४४॥ अक्षोभ्यके, अपने वचनोंसे समुद्रको क्षुभित करनेवाला उद्धव, अम्भोधि, जलधि, वामदेव और दृढव्रत ये पाँच पुत्र प्रसिद्ध थे। स्तिमितसागरसे ऊर्मिमान्, वसुमान् वीर और पातालस्थिर ये चार पुत्र उत्पन्न हुए थे ॥४५-४६॥ राजा विद्युत्प्रभ, माल्यवान्, और गन्धमादन ये तीन हिमवत्के पुत्र थे तथा ये तीनों ही सत्यव्रत और पराक्रमसे युक्त थे ॥४७॥ निष्कम्प, अकम्पन, वलि, युगन्त, केशरिन् और बुद्धिमान् अलम्बुष ये छह पुत्र विजयके प्रसिद्ध थे ॥४८॥ महेन्द्र, मलय, सह्य, गिरि, शैल, नग और अचल, सार्थक नामोंको धारण करनेवाले ये सात पुत्र अचलके थे ॥४९॥ वासुकि, धनञ्जय, कर्कोटक, शतमुख और विश्वरूप ये पाँच पुत्र धरणके थे ॥५०॥ दुष्पूर, दुर्मुख, दुर्दर्श और दुर्धर, चतुर क्रियाओंको धारण करनेवाले ये चार पुत्र पूरणके थे ॥५१॥ चन्द्र, शशाङ्क, चन्द्राभ, शशिन्, सोम और अमृतप्रभ चन्द्रमाके समान निर्मल कीर्तिको धारण करनेवाले ये छह पुत्र अभिचन्द्रके थे ॥५२॥ और वसुदेवके महावलवान् अनेक पुत्र थे। हे श्रेणिक! मैं यहाँ उनमें-से कुछके नाम कहता हूँ सो सुन ॥५३॥

वसुदेवकी विजयसेना रानीसे अक्रूर और क्रूर नामके दो पुत्र हुए थे। श्यामा नामक रानीसे ज्वलन और अग्निवेग ये दो पुत्र उत्पन्न हुए थे ॥५४॥ गन्धर्वसेनासे वायुवेग, अमितगति और महेन्द्रगिरि ये तीन पुत्र हुए थे। ये तीनों पुत्र ऐसे जान पड़ते थे मानो तीनों लोक

१. विषादानन्त -म० । २ वल म० । ३. युगान्तः-म० ।

अमात्यदुहितुर्जाताः पद्मावत्या. सुतास्त्रय । दारुर्वृद्धार्थनामा च दारुक इत्युदीरिताः ॥५६॥
द्वौ नीलयशसः पुत्रौ धीरौ सिंहमतङ्गजौ । नारदो मरुदेवोऽपि सोमश्रीतनयौ वरौ ॥५७॥
[1]मित्रश्रियः सुमित्राख्यः कपिलः कपिलात्मज. । पद्मश्च पद्मकाख्यश्च पद्मावत्या. शरीरजौ ॥५८॥
अश्वसेनोऽश्वसेनाया पौण्ड्राया पौण्ड्र एव तु । रत्नगर्भः सुगर्भश्च रत्नवत्या. सुतौ मतौ ॥५९॥
सोमदत्तसुतायास्तु चन्द्रकान्तशशिप्रभौ । वेगवान्वायुवेगश्च वेगवत्यास्तनूभवौ ॥६०॥
दृढमुष्टिरनावृष्टिर्हिमसुष्टिश्च ते त्रय. । पुत्रा मदनवेगाया मदनप्रतिमागता. ॥६१॥
बन्धुषेणस्तथा सिंहसेनो बन्धुमतीसुतौ । प्रियङ्गुसुन्दरीसूनु. शीलायुध इति श्रुति. ॥६२॥
द्वौ सुतौ तु प्रभावत्या गन्धार· पिङ्गलस्तथा । जरत्कुमारवाह्लीकौ जरायास्तनयौ स्मृतौ ॥६३॥
अवन्त्या· सुमुखश्चैव दुर्मुखश्च महारथः । रोहिण्या बलदेवश्च सारणश्च विदूरथ. ॥६४॥
तनूजौ बालचन्द्राया वज्रदंष्ट्रामितप्रभौ । देवकीतनुजो विष्णुरितीमे वसुदेवजा. ॥६५॥
उन्मुण्डो निषधश्चासौ प्रकृतिद्युतिरप्यत. । चारुदत्तो ध्रुव. पीठ. स शक्रन्दमनोऽपि च ॥६६॥
श्रीध्वजो नन्दनश्चैव धीमान् दशरथस्तथा । देवनन्दश्च विख्यातो विद्रुमः शन्तनुः पर. ॥६७॥
पृथुः शतधनुश्चैव नरदेवो महाधनुः । रोमशैल्यादयः पुत्रा बहवो बलिनस्तथा ॥६८॥
भानु. सुभानुभीमौ च महाभानुसुभानुकौ । बृहद्रथश्चाग्निशिखो विष्णुसञ्जय एव च ॥६९॥
अकम्पनो महासेनो धीरो गम्भीरनामक. । उदधिर्गौतमश्चापि वसुधर्मा प्रसेनजित् ॥७०॥
सूर्यश्च चन्द्रवर्मा च चारुकृष्णश्च विश्रुत. । सुचारुर्देवदत्तश्च भरत शंखसंज्ञकः ॥७१॥
प्रद्युम्नशम्बनामाद्या. केशवस्य शरीरजाः । शस्त्रास्त्रशास्त्रनिष्णाता. सर्वे युद्धविशारदाः ॥७२॥
तेषा पुत्राश्च पौत्राश्च यादवानां यशस्विनाम् । पैतृस्वस्रीयाः स्वस्रीया. कुमारास्ते सहस्रश. ॥७३॥

---

हो हों ॥५५॥ मन्त्रीकी पुत्री पद्मावतीसे दारु, वृद्धार्थ और दारुक ये तीन पुत्र हुए थे ॥५६॥ नीलयशाके सिंह और मतंगज ये दो धीर-वीर पुत्र थे। सोमश्रीके नारद और मरुदेव ये दो पुत्र थे ॥५७॥ मित्रश्रीसे सुमित्र, कपिलासे कपिल और पद्मावतीसे पद्म तथा पद्मक ये दो पुत्र हुए थे ॥५८॥ अश्वसेनासे अश्वसेन, पौण्ड्रासे पौण्ड्र और रत्नवतीसे रत्नगर्भ तथा सुगर्भ ये दो पुत्र हुए थे ॥५९॥ सोमदत्तकी पुत्रीसे चन्द्रकान्त और शशिप्रभ तथा वेगवतीसे वेगवान और वायुवेग ये दो पुत्र हुए थे ॥६०॥ दृढमुष्टि, अनावृष्टि और हिमसुष्टि ये तीन पुत्र मदन-वेगासे उत्पन्न हुए थे। ये तीनों ही पुत्र कामदेवकी उपमाको प्राप्त थे ॥६१॥ बन्धुषेण और सिंहसेन ये बन्धुमतीके पुत्र थे तथा शीलायुध प्रियङ्गुसुन्दरीका पुत्र था ॥६२॥ रानी प्रभावती से गन्धार और पिङ्गल ये दो तथा रानी जरासे जरत्कुमार और वाह्लीक ये दो पुत्र हुए थे ॥६३॥ अवन्तीसे सुमुख, दुर्मुख और महारथ, रोहिणीसे बलदेव, सारण तथा विदूरथ, बालचन्द्रासे वज्रदंष्ट्र और अमितप्रभ और देवकीसे कृष्ण पुत्र हुए थे। इस प्रकार वसुदेवके पुत्रोंका वर्णन किया ॥६४–६५॥

उन्मुण्ड, निषध, प्रकृतिद्युति, चारुदत्त, ध्रुव, पीठ, शक्रन्दमन, श्रीध्वज, नन्दन, धीमान, दशरथ, देवनन्द, विद्रुम, शन्तनु, पृथु, शतधनु, नरदेव, महाधनु और रोमशैल्यको आदि लेकर बलदेवके अनेक पुत्र थे ॥६६–६८॥ भानु, सुभानु, भीम, महाभानु, सुभानुक, बृहद्रथ, अग्निशिख, विष्णुसञ्जय, अकम्पन, महासेन, धीर, गम्भीर, उदधि, गौतम, वसुधर्मा, प्रसेन-जित्, सूर्य, चन्द्रवर्मा, चारुकृष्ण, सुचारु, देवदत्त, भरत, शङ्ख, प्रद्युम्न तथा शम्ब आदि कृष्णके पुत्र थे। ये सभी पुत्र शस्त्र, अस्त्र तथा शास्त्रमें निपुण और युद्धमें कुशल थे ॥६९–७२॥ उन यशस्वी यादवोंके पुत्र और पौत्र, बुआके लड़के तथा भानजे भी हजारोंकी संख्यामें

---

१. मित्राश्रय म० ।

तिस्रः कोट्योऽर्धकोटी च कुमाराणां महौजसाम् । मनोभवस्वरूपाणां रमन्ते रमणप्रियाः ॥७४॥

**शार्दूलविक्रीडितम्**

नित्यं द्वारवती पुरी परिगता वीरैः कुमारैरिमै-
र्निर्गच्छद्भिरितस्ततो रथगजारूढैर्विशद्भिस्तथा ।
नानावेषधरैः प्रचण्डचरितैः पौरप्रजाह्लादिभि-
र्बभ्राजे भवनामरैरिव पुरी पाताललोकस्थिता ॥७५॥

**स्रग्धराच्छन्दः**

प्रायः स्वर्गच्युतानां जिनपथचरितोदारपुण्योदयानां
कीर्त्यानां कीर्त्यमानं चरितमिदमिह श्रीकुमारोत्तमानाम् ।
संश्रृण्वन्त्येकमत्या मतिविभवयुताः श्रद्दधाना जना ये
कौमारं यौवनं च व्यपगमितरुजस्ते वयो निर्विशन्ति ॥७६॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ यदुकुलकुमारोद्देशवर्णनो नाम अष्टचत्वारिंशः सर्गः ॥४८॥*



थे ॥७३॥ इस प्रकार सब मिलाकर महाप्रतापी तथा कामदेवके समान सुन्दर रूपको धारण करनेवाले साढ़े तीन करोड़ कुमार, क्रीड़ाके प्रेमी हो निरन्तर क्रीड़ा करते रहते थे ॥७४॥

निरन्तर रथ तथा हाथियोंपर सवार हो बाहर निकलते तथा भीतर प्रवेश करते हुए, नाना वेषोंके धारक, प्रबल पराक्रमी और नगरवासी प्रजाको आनन्द उत्पन्न करनेवाले इन वीर कुमारोंसे युक्त द्वारावती नगरी उस समय भवनवासी देवोंसे युक्त पातालपुरीके समान सुशोभित हो रही थी ॥७५॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि प्रायः स्वर्गसे च्युत होकर आये हुए तथा जिनेन्द्र प्रणीत मार्गका अनुसरण करनेसे सातिशय पुण्यका संचय करनेवाले इन प्रशंसनीय उत्तम यदुकुमारोंके इस कहे जानेवाले चरितको जो बुद्धिमान् मनुष्य एकाग्रचित्त होकर सुनते हैं तथा श्रद्धान करते हैं वे समस्त रोगोंको दूर कर कौमार और यौवन अवस्थाका उपभोग करते हैं—उनकी वृद्धावस्था छूट जाती है ॥७६॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें यदुवंशके कुमारोंका नामोल्लेख करनेवाला अड़तालीसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥४८॥*



# एकोनपञ्चाशः सर्गः

**नर्कुटकच्छन्दः**[1]

अथ मधुसूदनावरजया वरया जगतामवितथकन्यया[2] शशिविशुद्धयशोधरया ।
प्रथितसुदुर्भरप्रथमयौवनभूरिभर. प्रकटमभारि हारिगुणभूषणभूषितया ॥१॥
नखमणिमण्डलेन्दुलसिताङ्गुलिपल्लवयोरकृतकरक्तताहसितभास्वदलक्तकयो.[3][4] ।
मृदुपदपद्मयो. प्रपदभागसमोन्नतयोर्जगति यदीययोरुपमयापगत त्रपया[5] ॥२॥
दृढगुणगूढगुल्फनिजजानुमनोहरयोः प्रतिपदमानुपूर्व्यपरिवृत्तविलोमशयो ।
निरुपमजङ्घयोर्जघनभूरिभरक्षमयो. सविरसमल्लयोर्न[6] हि यदीयकयोरुपमा ॥३॥
मृदुपरिवृत्तपाण्डुरगुण विगलद्बहलस्थिरवर[7]कान्तिदीप्तिरसपूरितमूरुयुगम् ।
करिकरयष्टिवृत्तकदलीमृदिमानमतिप्रथितमतीत्य सत्यगुणचारि यदीयमभात् ॥४॥
बहुरसपूर्णवर्णकुलशैलभवप्रमदाप्रमदविधायिपुण्यसरितः कलहसगते. ।
गुरुजघनस्थलीपुलिनभूमिरभूमिरसौ कुसुमरथस्य शुम्भितनितम्बतटा[8] विबभौ ॥५॥
तनुमृदुरोमराजिलतयातिविनीलरुचा[9] जननयनाभिरामनिजनाभिगभीरतया ।
तनुमध्यबन्धनवलित्रयविचित्रतया ललितवधूजनेष्वतिविराजितमत्रतया[10] ॥६॥

अथानन्तर कृष्णकी छोटी बहिन जगत्में उत्तम, चन्द्रमाके समान निर्मल यशको धारण करनेवाली एवं मनोहर गुणरूपी आभूषणोंसे भूषित यशोदाकी पुत्री ( जो कृष्णके बदलेमे आयी थी )ने अतिशय प्रसिद्ध प्रथम यौवनके बहुत भारी भारको धारण किया ॥१॥ जिनके अङ्गुलिरूपी पल्लव श्रेष्ठ नखरूपी चन्द्रमण्डलसे सुशोभित थे, जिन्होंने अपनी स्वाभाविक ललाईसे देदीप्यमान महावरकी हँसी की थी, तथा जो अग्रभागमें समान रूपसे ऊँचे उठे हुए थे ऐसे उसके कोमल चरण-कमलोंकी उपमा उस समय लज्जासे ही मानो संसारमें कहीं चली गयी थी। उसके कोमल चरण-कमल अनुपम थे ॥२॥ जो अत्यन्त मजबूत एवं गूढ गाँठों और घुटनोंसे मनोहर थी, उत्तरोत्तर बढती हुई गोलाईसे सुशोभित एवं रोमरहित थीं, नितम्बोंका बहुत भारी भार धारण करनेमें समर्थ थीं, और जो परस्परके प्रतिस्पर्धी मल्लके समान जान पड़ती थीं ऐसी उसकी अनुपम जङ्घाओंकी उस समय कहीं उपमा नही रही ॥३॥ जो कोमल गोल और शुभ्र थे, जिनसे अत्यधिक स्थायी एव श्रेष्ठ कान्ति चू रही थी. जो दीप्ति रूपी रससे परिपूर्ण थे, हाथीकी सूँड और गोल कदलीकी सुकुमारताको उल्लंघन कर विद्यमान थे, अतिशय प्रसिद्ध थे और यथार्थ गुणोंसे युक्त थे, ऐसे उसके दोनों ऊरु उस समय अत्यधिक सुशोभित होने लगे ॥४॥ कलहंसके समान सुन्दर चालसे सुशोभित उस कन्याकी स्थूल जघनस्थली, अनेक रसोंसे परिपूर्ण वर्णवाले कुलाचलोंसे उत्पन्न स्त्रियोंके लिए हर्ष उत्पन्न करनेवाले पुण्यरूपी, नदीकी उस पुलिन भूमि-तट भूमिके समान सुशोभित होने लगी। जो कामकी अभूमि—अगोचर तथा नितम्बरूपी सुन्दर तटोंसे युक्त थी ॥ ५ ॥ वह कन्या. सूक्ष्म, कोमल और अत्यन्त काली रोमराजिसे, मनुष्योंके नेत्रोंको आनन्द देनेवाली अपनी नाभिकी गहराईसे और शरीरके मध्यमे स्थित त्रिवलियों—तीन रेखाओंकी विचित्रतासे

१ "हयदशभिर्नजौ भजजला गुरु नर्कुटकम्" इति लक्षणात् ( वृत्तरत्नाकरस्य ) । २. यशोदाया कन्यया ( ड० टि० ) । ३. वरनिर्मलपल्लवयो क०, अतिनिर्मल ड०, रतिनिर्मल—म० । ४ [illegible] हसित (!) म० । ५ प्रमदभागसमन्वितयो म०, पादस्याग्रं प्रपद । ६ सविरसमल्लयो क०, [illegible] म० । ७. स्थिरकर—क०, ख०, ड०, म० । ८ नितम्बतटेव वभौ म० । ९ विनीतरुचा म० । १०. —[illegible] म० ।

उरसि नितान्तनीलनिजचूचुकयोरसकौ कठिनसुवृत्तपीवरपयोधरयोर्भरतः ।
अमृतरसक्षयक्षरणभीहरिनीलमणिस्थिरतरमुद्रिकोत्कनककुम्भवहेव बभौ ॥७॥
भुजलतयोः शिरीषमृदुपीनवरांसकयोः वरकमलप्रभापटलपाटलपल्लवयोः ।
कुरुवकताम्रकम्रनखपुष्पकयोर्वपुषस्त्वनुकृतमुद्गकोशकरशाखकयोर्विबभौ ॥८॥
अकठिनकम्बुकण्ठचिबुकाधरबिम्बफलप्रहसितपाण्डुगण्डकुटिलभ्रुललाटतटी—
द्विगुणितकोमलोत्पलसुनालसुकर्णभृता चिरमनयात्यभासि धवलासितदीर्घदृशा ॥९॥
प्रमितशिरस्यतिभ्रमरकान्तिकनत्कुटिलप्रकटकटीतटीपतितकेशकलापमसौ ।
शशिवदना प्रकाशमवहद्विहसद्दशना प्रशिथिलकामपाशमिव लोकवशीकरणम् ॥१०॥
करपदमुद्रिकाकटकनूपुरपूर्वकसत्प्रथितचतुर्दशाभरणभूषणभूततनुः ।
प्रविलसदङ्गरागमृदुवस्त्रमहास्रगियं स्थगयति कन्यकोचितसुखा वपुषा युवतीः ॥११॥
पितृसुतपूर्वकस्य यदुसर्वकुलस्य जनैरुचितसपर्यया विहितगौरवभूमिरसौ ।
सकलकलाकलगुणकलापमहावसतिः सकलसरस्वती स्वयमिव स्वजनोपविधौ ॥१२॥
इति समये प्रयाति तु कदाचिदसौ प्रणतैरुपहसिता प्रयाङ्गिरवशाद्वलराजसुतैः ।
चिपिटनासिकं रहसि दर्पणके स्वमुखं स्फुटमवलोक्य तद्भवविरागमगात्त्रपिता ॥१३॥

संसारकी समस्त सुन्दर स्त्रियोंके बीच अत्यधिक सुशोभित होने लगी ॥ ६ ॥ वक्षःस्थलपर अत्यन्त नील चूचुकसे युक्त कठोर गोल और स्थूल स्तनोंका भार धारण करनेसे वह कन्या ऐसी सुशोभित होने लगी मानो 'अमृत रसका वर खिरकर कहीं नष्ट न हो जाये' इस भयसे इन्द्रनील मणिकी मजबूत मुहरसे युक्त देदीप्यमान सुवर्णके दो कलश ही धारण कर रही हो ॥ ७ ॥ शिरीषके फूलके समान कोमल मोटी और उत्तम कन्धोंसे युक्त, उत्तम कमलकी कान्तिके समूहके समान लाल-लाल हथेली रूप पल्लवोंसे सहित, कुरुवकके फूलके समान लाल एवं सुन्दर नखरूपी पुष्पोंसे सुशोभित तथा मूँगकी कोशोंका अनुकरण करनेवाली अङ्गुलियोंसे युक्त भुजारूपी लताओंसे वह अत्यधिक सुशोभित होने लगी ॥८॥ कोमल शङ्खके समान कण्ठ, ठुड्डी, अधरोष्ठ रूपी बिम्बीफल, प्रकृष्ट हास्यसे युक्त श्वेत कपोल कुटिल भौंहें, ललाट तट एवं द्विगुणित कोमल नील कमलकी उत्तम डण्ठलके समान कानोंको धारण करनेवाली और सफेद काले तथा विशाल नेत्रोंसे सहित वह कन्या चिर काल तक अत्यधिक सुशोभित होने लगी ॥ ९ ॥ हास्ययुक्त दाँतोंसे सहित वह चन्द्रमुखी कन्या, सुन्दर शिरपर भ्रमरोंकी कान्तिको तिरस्कृत करनेवाले देदीप्यमान घुँघराले एवं विस्तृत कटी-तटपर पड़े प्रकाशमान उस केशसमूहको धारण कर रही थी, जो लटकते हुए काम-पाशके समान लोगोंको वश करनेवाला था ॥ १० ॥ हाथ और पैरोंमें स्थित अँगूठी, कड़े तथा नूपुर आदि समीचीन एवं प्रसिद्ध चौदह आभरणोंसे जिसका शरीर आभूषण स्वरूप हो रहा था, जो शोभायमान अङ्गराग, कोमल वस्त्र और महामालाओंको धारण कर रही थी तथा जिसे कन्याओंके उचित समस्त सुख उपलब्ध थे ऐसी वह कन्या अपने शरीरके द्वारा संसारकी अन्य युवतियोंको आच्छादित कर रही थी—तिरस्कृत कर रही थी ॥११॥ वह पिता, पुत्र आदि समस्त यदुवंशके मनुष्योंके द्वारा योग्य सत्कारके द्वारा किये हुए गौरवकी भूमि थी, समस्त कलाओं और मनोहर गुणोंके समूहकी महावसतिका थी और कुटुम्बी जनोंके समीप स्वयं शरीरधारिणी सरस्वतीके समान जान पड़ती थी ॥ १२ ॥

इस प्रकार समय व्यतीत होनेपर कदाचित् बलदेवके पुत्रोंने आकर उसे नमस्कार

१. क्षयो निवास (क० टि०)। २ वपुषस्तनुकृत-म०, वपुषास्वनकृत-ङ०। ३ प्रसहित म०। ४. युवतीं म०।

पुरि विश्रुतार्जिकागणमहत्तरिकापदया व्रतधरपादमूलमितया सह सुव्रतया ।
[1]सुगुरुरपृच्छ्यत प्रणतया निजपूर्वकृतं स्फुरदवधीक्षण. क्षणमसाविति तां न्यगदीत ॥१४॥
तव दुहितः सुराष्ट्रविषये विषयेन्द्रियजैर्विगतभवे[2] सुखैरतिविमूर्छितमूढधिया ।
[3]परुषतयाभिरूपपदमुद्वहताङ्गभृता[4] नभृतमनङ्कुशं निभृतमात्ममनोनयनम् ॥१५॥
अतिविषमं तपो घटयतो मृतशायिकया शकटमृषेरुपर्युपरि हित तदा त्वकया ।
विमृदितनासिकापुटतटस्य मुने. स्खलन मनसि न जातमीषदपि धीरतया धृतया ॥१६॥
अजनितजीवघातगुणतो नरके पतनं तव हि मनाग्न जातमृषिगात्रवधादिह तु ।
अजनि विनासिकस्य वदनस्य महाविकृति. फलति फल स्वकर्मजगतां हि यथाविहितम् ॥१७॥
सकृदपि जीवघातकृदघादसकृत्परत. परवशघातदु.खममियास्यति जन्तुरिह ।
अवयवघातकृत सकृदपि स्वकृतैरसकृदवयवघातमेष्यति सदेति जिनस्य वच· ॥१८॥
वचनमनस्तनुभिरभियः[5] परुषा पुरुषा. पुरुषवधादिषु प्रभुतया प्रयतन्त इह ।
दुरितमहाप्रभुः परभवेषु जनेषु पुन. प्रभवति दुःखदान[6]चतुरश्चतुरेष्वपि हि ॥१९॥
अत इह जन्तुभि. परवधादिनिवृत्तिपरैः स्वपरहितै. सदापि भवितव्यमपि प्रभुभि. ।

किया और जाते समय अपने अल्हड़ स्वभावसे उसे 'चिपटी नाकवाली' कह कर चिढा दिया। उसने एकान्तमें दर्पणमें प्रतिबिम्बित चिपटी नाकसे युक्त अपना मुख देखा जिससे वह लज्जित होती हुई उस पर्यायसे विरक्त हो गयी ॥ १३ ॥ उसने नगरमें विद्यमान आर्यिकाओंके समूहकी प्रधान सुव्रता नामक गणिनीके चरणोंकी शरण प्राप्त की और उन्हें साथ लेकर वह व्रतधर नामक मुनिराजके चरणमूलमें गयी। उन्हें नमस्कार कर उसने उक्त मुनिराजसे पूछा कि 'हे भगवन्! मैने पूर्वभवमें क्या पाप किया था जिससे मुझे यह कुरूप प्राप्त हुआ है।' इसके उत्तरमें अवधिज्ञानरूपी नेत्रको विकसित करनेवाले मुनिराज उससे इस प्रकार कहने लगे—॥ १४ ॥

हे पुत्री! पूर्वभवमें तेरा जीव सुराष्ट्र देशमें उत्तम रूपको धारण करनेवाला पुरुष था। वहाँ विषय और इन्द्रियजन्य सुखोंसे अत्यन्त मूढ बुद्धि होनेके कारण वह क्रूरतावश विषयोंमें स्वच्छन्द हुए अपने मन और नेत्रोंको स्वाधीन नहीं रख सका ॥ १५ ॥ एक वार एक मुनि मृतशय्यासे अत्यन्त विषम तप तप रहे थे। तूने उनपर अपनी गाडी चला दी जिससे उनकी नाक पिचक गयी। मुनिराजने अपने मनमें बहुत भारी धीरता धारण कर रखी थी इसलिए इस घटनासे उनके मनमें कुछ भी क्षोभ उत्पन्न नहीं हुआ ॥१६॥ मुनिराजके जीवका घात नहीं हुआ था इसलिए तेरा नरक वास नहीं हुआ। किन्तु उनके शरीरका कुछ घात हुआ था इसलिए इस जन्ममें तेरा मुख नासिकासे रहित हो महाविकृत हुआ है। ठीक ही है संसारमे जो जैसा कर्म करता है उसे वैसा ही फल प्राप्त होता है ॥१७॥ जिनेन्द्र भगवान्‌का यह कहना है कि जो प्राणी इस संसारमे एक वार भी किसी जीवका घात करता है वह उसके पापसे पर-भवमे दूसरोंके द्वारा घात होनेके दुःखको प्राप्त होगा और जो किसीके अवयवका एक वार भी घात करता है वह अपने किये पापके अनुसार अनेक वार अवयवके घातको प्राप्त होगा ॥ १८ ॥ जो क्रूर मनुष्य, प्रभुताके कारण निर्भय हो मन. वचन, कायसे मनुष्य आदि प्राणियोंके वधमे प्रयत्न करते हैं परभवोंमें वे कितने ही चतुर क्यों न हों दुःख देनेमे चतुर पापरूपी महाप्रभु उनपर वार-वार अपना प्रभाव जमाता है—उन्हें वार-वार दुःख देता है ॥ १९ ॥ इसलिए स्वपर हितको चाहनेवाले प्राणियोंको भले ही वे राजा क्यों न

१. सुरगुरु म० । २ विगतभये म०, ङ० । ३. कठोरतया (फ० टि०) । पुरुषतया म०, ग०, ङ० । ४ निवभृतं म०, ङ० । ५. रभि य पुरुषाः परुषा म० । ६. दु.खदानचतुरश्चतुरेष्वपि हि म० ।

न हि भवपद्धतौ भवभृतामिह संसरतां[1] स्वकृतभुजां सतां प्रतिभवति सदा प्रभुता ॥२०॥
इति वचनं गुरोरभिनिशम्य कृतावनतिः प्रगतवती तया सह महत्तरिकार्यिकया ।
व्रतमदधाद्विमोच्य हि सकाखिलबन्धुजनं सितवसनावृतस्तनभरोद्धृतकालकचा[2] ॥२१॥
व्यपहृतभूषणस्रगियमात्मकराङ्गुलिभिर्निकचितकेशभारनिखिलोत्खननं तु तदा ।
प्रविदधती बभौ कुसुमकोमलबाहुलता स्फुटमिव [3]धीकुटीकुटिलशल्यकुलोद्धरणम् ॥२२॥
जघनमुर कुचावुदरमाचरणं च वपुः सुमृदुदुकूलकैकवसनेन कृतावरणम् ।
[4]सुविदधती सती चिरमराजत सा च तदा वृतलिकतास्थलाच्छपयसा शरदीव नदी ॥२३॥
स्वजनकृताभिनिष्क्रमणपूजनिकां जनिकां पुरुतपसां[5] निशाम्य नवसंयतिकां हि तकाम् ।
अजनि महाजनस्य सकलस्य तदेतिमतिः सधृतिः सरस्वती किमु तपस्यति किं नु रतिः ॥२४॥
व्रतगुणसंयमोपवसनादितपोभिरसौ प्रतिदिनभावनाभिरपि भावितभावयुता ।
वसति तपस्यया वसतिरागमगीतगिरां पुरुगुणसंयुता[6] गणनिवासगता सततम् ॥२५॥
बहुषु तु वर्षवासरगणेषु गतेषु ततो जिनजननाभिनिष्क्रमणनिर्वृतिभूमिषु सा ।
कृतविहृतिः कदाचन गता पृथुसार्थवशान्निजसहधर्मिणीभिरुरुविन्ध्यमहागहनम् ॥२६॥

हों सदा परहिंसा आदि पापोसे दूर रहना चाहिए। क्योंकि संसारमें भ्रमण करनेवाले प्राणी अपने द्वारा किये हुए कर्मोंका फल भोगते हैं उनकी प्रभुता—राज्य अवस्था सदा स्थित नहीं रहती ॥ २० ॥

इस प्रकार गुरुके वचन सुन वह, सुव्रत गणिनीके साथ चली आयी और समस्त बन्धु जनोंका त्यागकर उसने सफेद साड़ीसे स्तनोंको ढक तथा काले केशोंको उखाड़कर आर्यिका का व्रत धारण कर लिया ॥२१॥ जिसने आभूषण और मालाएँ उतारकर फेंक दी थी तथा जिसकी बाहुरूपी लताएँ फूलोंके समान कोमल थीं ऐसी वह कन्या उस समय अपने हाथकी कोमल अँगुलियोंसे अपने बँधे हुए समस्त बालोंको उखाड़ती हुई ऐसी जान पड़ती थी मानो बुद्धिरूपी कुटीके भीतर विद्यमान शल्योंके समूहको ही उखाड़ रही हो ॥२२॥ जघन, वक्षःस्थल, स्तन, उदर और चरणोंपर्यन्त समस्त शरीरको एक अत्यन्त कोमल वस्त्रसे आच्छादित करती हुई वह सती उस समय चिरकाल तक शरद् ऋतुकी उस नदीके समान सुशोभित हो रही थी जिसने स्वच्छ जलसे अपने बालुमय स्थलको ढक रखा था ॥२३॥ कुटुम्बी-जनोंने जिसकी दीक्षा-कालीन पूजा की थी और जो बड़े-बड़े तपोंको जन्म देनेवाली थी ऐसी उस नव-दीक्षिता आर्यिकाको देखकर उस समय समस्त महाजनोंके हृदयमें यही बुद्धि उत्पन्न होती थी कि क्या यह धैर्यसहित सरस्वती है अथवा रति तपस्या कर रही है ॥२४॥ व्रत, गुण, संयम तथा उपवास आदि तपों एवं प्रतिदिन भायी जानेवाली अनित्य आदि भावनाओंसे जो विशुद्ध भावोंको प्राप्त हुई थी, जो आगमोक्त अनेक पाठोंकी वसतिका थी, उत्तमोत्तम गुणोंसे सहित थी, और सदा आर्यिकाओंके समूहके साथ निवास करती थी ऐसी वह आर्यिका तपस्या करती हुई रहती थी ॥२५॥

तदनन्तर बहुत वर्षों और दिनोंके समूह व्यतीत हो जानेपर वह जिनेन्द्र भगवान्के जन्म, दीक्षा और निर्वाण कल्याणककी भूमियोंमें विहार कर किसी समय बहुत बड़े सङ्घकी प्रेरणा से अपनी सहधर्मिणियोंके साथ विन्ध्याचलके विशाल वनमें जा निकली ॥२६॥ और रात्रिके

१. सुकृत—क०, ङ०, म० । २. कुचा म० । ३ धीरेव कुटी तत्र कुटिलशल्यकुलस्योद्धरण पुनत्रोटन कुर्वती इति क पुस्तके टिप्पणी ।–मिवोद्धरण म०, बलोद्धरणं ङ० । ४ स्वविदधती म० । ५ पुरुतपसं क०, ख०, ङ०, म० । ६ संयुता म०, ङ० ।

निशि निशितासिनिर्मलनिशातमनास्त्वसकौ प्रतिपथं[1]मास्थिता प्रतिमया प्रतिमाप्रतिमा ।
चरशवरसेनया स्फुटमदर्शि निशानिभया[2] बहुधनसार्थपातविधये द्रुतमागतया ॥२७॥
इह वनदेवता स्थितवतीयमिति प्रणतैः शबरशतैरितिस्त्ववरदानमयाच्यत सा ।
भगवति वः प्रसादनिरुपद्रविणो द्रविणं यदभिलभेमहि प्रथमकिङ्करका वयकम् ॥२८॥
इति तु वनेचरैः कृतमनोरथकैः पृथुकैः प्रबलतया सुसार्थमभितः पुनरापतितैः ।
[3]विनिहतसार्थसार्थकतयान्तमितैः प्रतिमास्थितियुतसंयतास्थितिभुर्वीदमदर्शि तु तैः ॥२९॥
प्रशमसमाधिमागनशनस्थितिमामरणादुपगतपुण्डरीका[4]दुरुपप्लव[5]चण्डतया ।
स्वयमुपपद्य सा दिवमगात्प्रतिमासमृतिर्मधुमथनस्वसा स्खलति न स्थितितः सुजनः ॥३०॥
नखमुखदंष्ट्रिकाविकटकोटिविपाटितया यदपि कलेवरखण्डमुपार्जितधर्मतया ।
मृतिमितया विमुक्तमविमुक्तसमाधितया तदपि कराङ्गुलित्रिकशेषमशेषमभूत् ॥३१॥
रुधिरविलिप्त[6]गुप्तपथभूतलमाकुलिताः सकलमितस्ततस्तदभिवीक्ष्य तदा शबराः ।
धृतिरिह बध्यते वरददेवतया रुधिरे इति विनिधाय दैवतमदस्त्रिकराङ्गुलिभिः ॥३२॥
वनमहिषं निपात्य विषमं विषमाः परितः परुषकिरातका रुधिरमांसबलिप्रकरम् ।
[7]विचकरुरुन्मग्नमशकमक्षिकमक्षिविषं प्रविततविस्रगन्धदुरमीकृतदिग्वलयम् ॥३३॥

---

समय, तीक्ष्ण तलवारके समान निर्मल एवं निर्विकल्प चित्तको धारण करनेवाली वह प्रतिमा तुल्य आर्यिका किसी मार्गके सम्मुख प्रतिमायोगसे विराजमान हो गयी। उसी समय किसी बहुत धनी सङ्घपर आक्रमण करनेके लिए रात्रिके समान काली भीलोंकी एक बड़ी सेना शीघ्रतासे वहाँ आयी और उसने प्रतिमायोगसे विराजमान उस आर्यिकाको देखा ॥२७॥ 'यह यहाँ वनदेवी विराजमान है' यह समझकर सैकड़ों भीलोंने नमस्कार कर उससे अपने लिए यह वरदान माँगा कि 'हे भगवति! यदि आपके प्रसादसे निरुपद्रव रहकर हम लोग धन प्राप्त कर सकेंगे तो हम आपके पहले दास होंगे' ॥२८॥ इस प्रकारका मनोरथ कर भीलोंका वह विशाल समूह बड़ी मजबूतीसे चारों ओरसे यात्रियोंके उस सङ्घपर टूट पड़ा और उसे मार-कर तथा लूटकर कृतकृत्य होता हुआ जब वह वापिस समीपमें आया तो उसने प्रतिमायोगसे स्थित आर्यिकाके खड़े होनेके स्थानपर यह देखा ॥२९॥ जब भील लोग आर्यिकाके दर्शनकर आगे बढ़ गये तब वहाँ एक सिंहने आकर उनपर घोर उपसर्ग शुरू कर दिया। उपसर्ग देख उन्होंने बड़ी शान्तिसे समाधि धारण की और मरण पर्यन्तके लिए अनशनपूर्वक रहनेका नियम ले लिया। तदनन्तर प्रतिमायोगमें ही मरणकर वे स्वर्ग गयीं सो ठीक ही है क्योंकि सज्जन पुरुष अपनी मर्यादासे कभी विचलित नहीं होते ॥३०॥ निरन्तर धर्मका उपार्जन करने-वाली एवं गृहीत समाधिको न छोड़नेवाली उस आर्यिकाका शरीर सिंहके नख, मुख और डाढ़ोंके अग्रभागसे विदीर्ण होनेके कारण यद्यपि छूट गया था तथापि उसके हाथकी तीन अँगुलियाँ वहाँ शेष बच रही थीं यही तीन अँगुलियाँ उन भीलोंको दिखायी दीं ॥३१॥ खूनसे विलिप्त होनेके कारण जिसका मार्ग अन्तर्हित हो गया था ऐसी वहाँकी समस्त भूमिको उन भीलोंने उस समय बड़ी आकुलतासे यहाँ-वहाँ देखा पर कहीं उन्हें वह आर्यिका नहीं दिखी। अन्तमें उन्होंने निश्चय किया कि वरदान देनेवाली वह देवी इस रुधिरमें ही सन्तोष धारण करती है इसलिए हाथकी उन तीन अँगुलियोंको वहीं देवता रूपसे विराजमान कर दिया और बड़े-बड़े जंगली भैसाओंको मारकर उन विषम एवं क्रूर भीलोंने सब ओर खून एवं मांसकी बलि

---

१ प्रतिपथया स्थिता प्रविशाया प्रतिमा। २. रात्रिप्रभातुल्यया-कृष्णया। ३ विनिहित-म०, क० ख०, ङ०। ४ उपगतसिंहात्। ५. द्रुतपल्लवचण्डतया म०। ६ विलुप्त-म०। ७ [illegible] मक्षिक म०-विचकरुरुग्रमथशशकमक्षिक ग०।

सुगतगतामम्ं परमकारुणिकां तपसा जगति जनस्ततः प्रभृति निरागसमत्र जडः ।
वनचरदर्शितेन नु पथा नरकाभिमुखः पिशितवशो निहन्ति हि पशून् महिषप्रभृतीन् ॥३४॥
न हि महिषास्त्रपानविधिका न हि शूलकरा न हि सुरदुर्गतावपि परस्परघातकता ।
रचयति भित्तिमात्रमुपलभ्य कविः कवितां सदसती यथा च लिखति स्फुटचित्रकरः ॥३५॥
सदपि दुरीहितं रहसिजं हि परस्य परैः सदसि निगद्यमानमघमावहतीति मताम् ।
मतमिदमस्य तु प्रकटनं जगतामसतो न नरकपातहेतुरिति कस्य सतो वचनम् ॥३६॥
अवितथमित्यमी वितथमेव शठा कवयः स्वपरमहारयो विदधते विकथाकथनम् ।
परवधकापथेषु भुवि तेषु तथेति जनः सुर-रव-मूढधीः पतति गड्डरिकाकटवत् ॥३७॥
क्व परदयापरः परमधर्मपथो भुवने विधिवदनुष्ठितस्तनुभृतां सुखदः प्रकटः ।
क्व च परघातजो नरकहेतुरधर्मकलिः कुकविविकल्पितः खलकलौ खलु धर्मतया ॥३८॥
प्रकटितलोकपालचरिताः खललोकभयात्तनुभृदनुग्रहं विदधतः परिरक्षणतः ।
समहिषमेषघातमधिदैवतमत्र नृपाः विदधति यत्र तत्र कुजनेषु तु कैव कथा ॥३९॥
कथमपि कार्यसिद्धिमुपलभ्य हि दैववशात्प्रतिनिधिदैवताकृतमिति प्रतिपद्य नरः ।
निजवपुरायुधैः सुविनिकृत्य ददद्रुधिरं परतनुकर्तने भवति वा स कथं सघृणः ॥४०॥

चढाना शुरू कर दी। इस बलिदानसे वहाँ मक्खियाँ और मच्छर उतराने लगे, वह स्थान आँखोंके लिए विषके समान दिखायी पड़ने लगा। तथा फैली हुई सड़ी बाससे वहाँकी दिशाएँ दुर्गन्धित हो गयीं॥ ३२-३३॥ यद्यपि वह आर्यिका परम दयालु थी, निष्पाप थी और तपके प्रभावसे उत्तम गतिको प्राप्त हुई थी तथापि इस संसारमें मांसके लोभी नरकगामी मूर्ख जन भीलोंके द्वारा दिखलाये हुए मार्गसे चलकर उसी समयसे भैंसा आदि पशुओंको मारने लगे॥३४॥ उत्तम देवगतिकी बात छोड़िए निकृष्ट देवगतिमें भी कोई देव भैंसाओंका रुधिर पान करनेवाले एवं हाथोंमें त्रिशूल धारण करनेवाले नहीं हैं और न उनमें परस्पर एक दूसरे का मारना ही है फिर भी कवि स्फुट चित्रकारके समान जरा-सी भित्तिका आधार पा सत्पुरुषोंको भी दूषण लगानेवाली कविता लिख डालते हैं॥३५॥

दूसरेकी एकान्तमें होनेवाली सत्य कुचेष्टाका भी सभामें दूसरोंके द्वारा कहा जाना पाप बन्धका कारण है—यह सत्पुरुषोंका मत है। फिर किसीके अविद्यमान दोषको संसारके सामने प्रकट करना नरकगतिका कारण नहीं है यह किस सत्पुरुषका वचन है? अर्थात् किसीका नहीं॥३६॥ स्व-परके महावैरी ये धूर्त कवि असत्यको सत्य है ऐसा बताकर विकथाओं का कथन करते हैं और 'ये देवताओंके वचन हैं' ऐसा समझ मूर्ख प्राणी पृथिवीपर, परका वध करना आदि कुमार्गोंमें भेड़िया-धसानके समान गिरते चले जाते हैं॥३७॥ विधि-पूर्वक आराधना करनेपर प्राणियोंको सुख देनेवाला, परजीवोंकी दयामें तत्पर संसारमें प्रकट हुआ परम धर्मका मार्ग कहाँ? और दुष्ट कलिकालमें कुकवियोंके द्वारा धर्मरूपसे कल्पित, परघातसे उत्पन्न, नरकका कारण अधर्मकी कलह कहाँ? भावार्थ—धर्म और अधर्ममें महान् अन्तर है॥३८॥ जिन्होंने लोकपालका चरित प्रकट किया है और जो दुष्टजनोंके भयसे रक्षा कर जीवोंपर सदा अनुग्रह करते हैं ऐसे राजा भी जहाँ इस संसारमें देवताओंको लक्ष्य कर भैंसा तथा मेष आदि जन्तुओंका घात करते हैं वहाँ अन्य क्षुद्र मनुष्योंकी तो कथा ही क्या है?॥३९॥ भाग्यवश किसी तरह कार्यकी सिद्धिको पाकर 'यह प्रतिनिधिभूत देवताके द्वारा ही कार्य सिद्ध हुआ है' ऐसा मान जो मनुष्य शस्त्रोंसे अपने ही शरीरको चीर खूनकी बलि देने लगता है वह दूसरोंके शरीरके छेदनेमें दयासहित कैसे हो सकता है? भावार्थ—मनुष्य

१. निष्पापाम्। २. महिषास्त्रपानवधिका म०। ३ -मावहतीहि म०। ४ खलु लोकभयात्तनु-म०।

विपुलसपर्यया प्रणतलोकसुतोषितया विगतविपर्ययत्वगुणया जगतीश्वर ।
यदि हि वितीर्यते वरदया वरदेवतया न भवति कश्चिदप्यभिमतेन जनो विकलः ॥४१॥
प्रतिनिधिराश्रयश्च सधनस्य परस्य कृति. प्रतिदिनदीपतैलवलिपुष्पविधि. परत ।
अथ च वरं परस्य नियतं प्रददाति वृतं जडजनदेवता जगति हास्यमिदं परमम् ॥४२॥
प्रतिकृतिरर्चिता भुवि कृतार्थजिनाधिपतेरधिगतभक्तिभिर्द्रविणभावविधार्चनया[1] ।
फलति फलं परत्र परिणामविशेषवशादभिमतकल्पवृक्षलतिकेव जनाभिमतम् ॥४३॥
[2]अपथनिपातपातनघनानुमतैरशुभैस्त्रिभिरशुभास्रवो भवति दुर्गतिहेतुरलम् ।
पथि यतिभाषिते स्वकृतकारकतानुमतैर्भवति शुभास्रव. सुगतिहेतुरपीह शुभै ॥४४॥
मनसि शुभे निजे वचसि वा वपुषि [3]प्रगुणे किमिति न पुण्यमेव जगदेकगतं कुरुते ।
घटयति पापमेव [4]विगुणैस्तु कृतै. करणैर्गुरुतरमत्र कारणमहो गुरुकर्मकृतम् ॥४५॥
तिमिरभरं त्रिमूढिमयमत्र दृढं जगत. स्थगयदलं पवित्रनेत्रमनोपधकम् ।
तदिह जनो दिदृक्षुरपि तत्त्वमतत्त्वमपि प्रतिपदमाकुल. किमु निरूपयितु क्षमते ॥४६॥

की कार्यसिद्धि तो अपने पूर्वकृत कर्मके अनुसार होती है परन्तु देवताकी प्रतिनिधि रूप मूर्तिकी उपासना करनेवाला मनुष्य उस सिद्धिको उस मूर्तिके द्वारा किया हुआ मानता है इसलिए प्रसन्न होकर शस्त्रोंसे ही अङ्गोंको छेदकर खूनकी वलि देने लगता है। जो अपने ही अङ्गोंको छेद डालता है उसे दूसरेके अङ्ग छेदनेमें दया कहाँ हो सकती है ? ॥४०॥ नम्रीभूत मनुष्योंने वहुत बड़ी पूजासे जिसे अच्छी तरह सन्तुष्ट कर लिया है और जिसका विद्वेषरूप विपरीत गुण दूर हो गया है ऐसी वर देनेवाली उत्कृष्ट देवीके द्वारा यदि संसारमे इष्ट वर दिया जाता है तो किसी भी मनुष्यको इष्ट सामग्रीसे रहित नही होना चाहिए। भावार्थ—जब सभी लोग पूजाके द्वारा देवताको सन्तुष्ट कर उससे इष्ट वरदान प्राप्त कर सकते है तब सभीको इष्ट वस्तुओंसे भरपूर होना चाहिए ॥४१॥ जिसकी मूर्ति और मन्दिरका निर्माण अन्य धनवान् मनुष्यका कार्य है, तथा जिसकी प्रतिदिन काम आनेवाली दीप, तेल, वलि, पुष्प आदिकी विधि सदा दूसरोंसे पूर्ण होती है वह मूर्खजनोंकी देवता दूसरोंके लिए माँगा हुआ वरदान निश्चित रूपसे देती है यह संसारमें बड़ी हँसीकी वात है। भावार्थ—जो अपनी मूर्ति और मन्दिर स्वयं नही बना सकती तथा प्रतिदिन उपयोगमें आनेवाले दीपक, तेल, नैवेद्य और फूल आदिके लिए जिसे दूसरोंका मुँह देखना पड़ता है वह दूसरोंके लिए क्या वरदान देगी ? ॥४२॥ पृथिवीपर भक्तजनो द्वारा द्रव्य, भाव, पूजासे पूजी हुई कृतकृत्य जिनेन्द्र भगवान्की प्रतिमा, अपने-अपने विशिष्ट परिणामोंके अनुसार परभवमे इष्ट कल्पवृक्षकी लताके समान मनुष्योंके इष्ट मनोरथरूप फलको फलती है ॥४३॥ कुमार्गमें स्वयं प्रवृत्त होना, दूसरेको प्रवृत्त कराना और प्रवृत्त होते हुए को अनुमति देना इन तीन अशुभ प्रवृत्तियोंसे अशुभ कर्मोका आस्रव होता है जो कि दुर्गतिका मुख्य कारण है और मुनिराजके द्वारा वताये हुए मार्गमे स्वयं प्रवृत्त होना, दूसरेको प्रवृत्त कराना और प्रवृत्त होते हुए को अनुमति देना इन तीन शुभ प्रवृत्तियोंसे शुभ कर्मोका आस्रव होता है जो कि सुगतिका मुख्य कारण है ॥४४॥ इस प्रकार जब अपने ही शुभ मन, शुभ वचन और शुभ कायसे पुण्यवन्ध होता है और वे शुभ मन आदि अपने अधीन है तब संसारके समस्त प्राणी एक पुण्य कर्मको ही क्यों नही करते ? किन्तु उसके विपरीत किये हुए निरर्थक कार्योंसे पाप ही क्यों करते हैं ? अहो ! जान पड़ता है कि इसमे पूर्वबद्ध वहुत भारी कर्मोंके द्वारा किया हुआ वहुत वडा कारण है ॥४५॥ अहो !

१ विधार्थनया म०, विधार्थनया ग० । २. अपथनिपातनिपातन–म०, ग० । ३. प्रगुणो म०
४ विगुणैं सुकृतैं म० ।

अतिनिचिताग्निवायुजलभूमिलतातरुभिः क्षितिरपचेतनैश्च गृहकल्पितदैवतकैः ।
रविविधुतारकाग्रहगणैर्जननेत्रपथैर्गगनमतोऽस्तु मूढिरिह कस्य जनस्य न वा ॥४७॥
सदसदनेकमेकमथ नित्यमनित्यमपि स्वकपररूपभेदमपि शेषमशेषपरम् ।
गुणगुणिकार्यकारणभिदाद्यखिलात्मतया जगदिदमित्यमी नियमिनो दृढमूढतया ॥४८॥
यदि च परस्परव्युदसनव्यसनाः स्युर्मृषा स्फुटमितरेतरेक्षणतया नमृषा हि तथा ।
निगमनसंग्रहव्यवहृतिप्रमुखाश्च नयाः सकलनयप्रमाणपरिनिश्चितवस्तुनि याः ॥४९॥
[1]पुरुषपुरस्सरेऽभिरुचिरन्यनिवृत्तिरुचेर्मुनिपति[2]शासनाभिनिरतस्य जनस्य हि सा ।
सुगतिमयत्नतो विशति सिद्धिसुखान्वयिनीं[3] शुभमखिलार्थगोचरमुदारचरित्रमपि ॥५०॥
व्रतगुणशीलराशिरतिघोरतपो विविधं विमलमिदं यतो भवति दर्शनशुद्धियुतम् ।
[4]जननजरामृतिक्षयकरीं सुखदां भुवि तां भजतु जनस्ततो जिनगुणग्रहणाभिरतः ॥५१॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ दुर्गोत्पत्तिवर्णनो नामैकोनपञ्चाशः सर्गः ॥४९॥*

---

देवमूढ़ता और गुरुमूढ़ता इन तीन मूढ़ताओंरूप अन्धकारका समूह बहुत प्रबल है, वह जगत्के जीवोंके पवित्र नेत्रको अच्छी तरह आच्छादित कर रहा है और इसकी कोई ओषधि भी नहीं है इसी अन्धकारके कारण देखनेका इच्छुक मनुष्य भी पद-पदपर आकुल होता हुआ तत्त्व और अतत्त्वको देखनेमें क्या समर्थ हो पाता है ? अर्थात् नहीं हो पाता ॥४६॥ यह पृथिवी अग्नि, वायु, जल, भूमि, लता और वृक्षोंसे तथा मन्दिरोंमें कल्पित अचेतन देवोंसे व्याप्त है और आकाश मनुष्योंके नेत्रगोचर सूर्य, चन्द्र, तारा तथा ग्रहोंके समूहसे व्याप्त है इसलिए इनके विषयमें किसे मूढ़ता नहीं होगी ? भावार्थ—पृथिवी और आकाश कल्पित देवताओंसे भरे हुए है इसलिए विवेकसे विचारकर यथार्थ देवका निर्णय करना चाहिए ॥४७॥ यह संसार कथञ्चित् सत् है, कथञ्चित् असत् है, कथञ्चित् एक है, कथञ्चित् अनेक है, कथञ्चित् नित्य है, कथञ्चित् अनित्य है, कथञ्चित् स्वरूप है, कथञ्चित् पररूप है, कथञ्चित् सान्त है, कथञ्चित् अनन्त है, और गुण-गुणी तथा कार्य-कारणके भेदसे अनेक रूप है फिर भी ये संसारके प्राणी गाढ़ मूढ़ताके कारण एकान्तवादमें निमग्न हैं ॥४८॥ समस्त नयों और प्रमाणोंके द्वारा निश्चित वस्तुके विषयमें जो नैगम, संग्रह तथा व्यवहार आदि प्रमुख नय माने गये है वे यदि परस्परमें एक दूसरेका निषेध करते है तो मिथ्या है और परस्पर एक दूसरेपर दृष्टि रखते हैं तो समीचीन हैं ॥४९॥ अन्य देवताओंकी रुचिसे रहित एवं जिनेन्द्र भगवान्के शासनमे निरत मनुष्यकी जो जीव आदि तत्त्वोंमे प्रगाढ श्रद्धा है उसकी वही श्रद्धा विना किसी प्रयत्नके मोक्ष-सुखसे सम्बन्ध जोड़नेवाली सुगति अथवा सम्यग्ज्ञानको और शुभ एवं समस्त पदार्थोंको विषय करनेवाले उत्कृष्ट चारित्रको भी प्राप्त होती हैं। भावार्थ—मनुष्य की श्रद्धारूप परिणति ही सम्यग्ज्ञान तथा सम्यक्चारित्रकी प्राप्तिका कारण है ॥५०॥ यह व्रत गुण और शीलकी राशि तथा नना प्रकारका अत्यन्त घोर तप चूँकि दर्शनकी शुद्धिसे युक्त होनेपर ही निर्मल होता है इसलिए जिनेन्द्र भगवान्के गुण-ग्रहण करनेमें तत्पर मनुष्यको चाहिए कि वह जन्म, बुढापा और मृत्युका क्षय करनेवाली एवं सुखदायी दर्शनकी शुद्धिका आराधन करे—अपने सम्यग्दर्शनको निर्मल बनावे ॥५१॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंश पुराणमें दुर्गाकी उत्पत्तिका वर्णन करनेवाला उनचासवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥४९॥*

---

१. पुरुषपुरस्सरोभि म० । २. मुनिपतिशासनाशासनाभिरतस्य म० । ३ सिद्धिसुखान्वयिनं म०, क० । ४. भवरारमरारमनन्तं वियातु च चेन्मन म०, ङ० । अस्मिन् पाठे छन्दोभङ्गः अनन्तपदस्य वैयर्थ्यं च वर्तते ।

# पञ्चाशत्तमः सर्गः

इतः [1]केनापि वणिजा ह्यनर्घ्यैर्मणिराशिभिः । जरासन्धो नृपो दृष्टः [2]स्वक्रयाणकहेतुना ॥१॥
दृष्ट्वा कस्मात्समानीताः प्रोवाच मगधेश्वरः । [3]द्वारवत्याः प्रभो एते यत्र राजाऽच्युतो बली ॥२॥
यादवेन्द्रशिवादेव्योर्नेमिस्तीर्थंकरोऽभवत् । मासान् पञ्चदश तत्र रत्नवृष्टिः कृता सुरैः ॥३॥
यादवानां च माहात्म्यं श्रुत्वा राजगृहाधिपः । वणिजः तार्किकेभ्यश्च जातः कोपारुणेक्षणः[4] ॥४॥
यदुवृद्धिमिति श्रुत्वा श्रुतवृद्धिविलोचनम् । प्रणम्य गणिनं भूपः श्रेणिकोऽपृच्छदित्यसौ ॥५॥
मणिराशिष्विवाम्भोधौ महागुणमरीचिषु । प्रख्यातेष्वखिले लोके यादवेष्वतिभूरिषु ॥६॥
अनेकाहवनिर्व्यूढदृढवीर्ये हरौ श्रुते । किमचेष्टत राजासौ [5]भगवन्मगधाधिपः ॥७॥
ततो गणभृदाचख्यावनयोर्नरमुख्ययोः । वृत्तं श्रेणिकभूपाय शुश्रूषावहितात्मने ॥८॥
बुद्धवार्तो जरासन्धः सन्धिं प्रति पराङ्मुखः । प्रमुख्यैर्मन्त्रिभिः सत्रा मन्त्रमारभते स्म[6] सः ॥९॥
उपेक्षिताः कुतो हेतो मन्त्रिणो [7]भणतारयः । वार्धौ प्रवृद्धसन्तानास्तरङ्गा इव भङ्गुराः ॥१०॥
मन्त्रिणो हि प्रभोश्चक्षुर्निर्मलं चारचक्षुषः । ते कथं स्वामिनं स्वं च वञ्चयन्ति पुरः स्थिताः ॥११॥
यदि नाम महैश्वर्यप्रमत्तेन [8]मया द्विषः । नालक्ष्यन्त प्रतन्वाना युष्माभिस्तु कथं तु ते ॥१२॥
नोच्छिद्येरन्महोद्योगैर्जातमात्रा यदि द्विषः । दुःखयन्ति दुरन्तास्ते व्याधयः कुपिता इव ॥१३॥

---

इधर कोई एक वणिक् अपना खरीदा हुआ माल बेचनेके लिए बहुत-से अमूल्य मणि लेकर राजा जरासन्धसे मिला ॥१॥ उन मणियोंको देखकर राजा जरासन्धने उससे पूछा कि ये मणि तुम कहाँ से लाये हो ? इसके उत्तरमें वणिक्ने कहा कि हे स्वामिन् ! ये मणि उस द्वारिकापुरीसे आये हैं जहाँ अत्यन्त पराक्रमी राजा कृष्ण रहते हैं ॥२॥ यादवोंके स्वामी कृष्ण समुद्रविजय और उनकी रानी शिवा देवीके जब नेमिनाथ तीर्थंङ्कर उत्पन्न हुए थे तब पन्द्रह मास तक देवोंने रत्न-वृष्टि की थी ॥३॥ उन्हीं रत्नोंमें-से ये रत्न लाया हूँ । वणिक् तथा मन्त्रियोंसे इस प्रकार यादवोंका माहात्म्य सुनकर जरासन्ध क्रोधसे लाल-लाल नेत्रोंका धारक हो गया ॥४॥ इस प्रकार यादवोंकी वृद्धि सुनकर राजा श्रेणिकने श्रुतज्ञान रूपी नेत्रके धारक गौतम गणधरको नमस्कार कर पूछा कि हे भगवन् ! महागुण रूपी किरणोंसे सुशोभित, समुद्रमें मणियोंकी राशिके समान समस्त लोकमें प्रख्यात अत्यधिक यादवोंमें जब जरासन्धने अनेक युद्धोंमें जिनका दृढ पराक्रम परिपूर्णताको प्राप्त हो चुका था ऐसे कृष्णका नाम सुना तब उसकी क्या चेष्टा हुई ? सो कृपा कर कहिए ॥५–७॥

तदनन्तर गौतम गणधर, श्रवण करनेके लिए उत्सुक राजा श्रेणिकके लिए दोनों नर-श्रेष्ठ—जरासन्ध और कृष्णका चरित इस प्रकार कहने लगे—॥८॥

यादवोंका समाचार जानकर जरासन्ध सन्धिसे विमुख हो गया और मुख्य मन्त्रियोंके साथ मन्त्र करने लगा ॥९॥ उसने पूछा कि हे मन्त्रियो ! बताओ तो सही समुद्रमें बढ़ती हुई तरङ्गोंके समान भंगुर शत्रु आजतक उपेक्षित कैसे रहे आये ? ॥९–१०॥ गुप्तचर रूपी नेत्रोंसे युक्त राजाके मन्त्री ही निर्मल चक्षु हैं फिर वे सामने खड़े रहकर स्वामीको तथा अपने-आपको क्यों धोखा देते हैं ? ॥११॥ यदि महान् ऐश्वर्यमें मत्त रहनेवाले मैंने उन शत्रुओंको नहीं देखा तो आप लोगोंसे अदृष्ट कैसे रह गये ? आप लोगोंने उन्हें क्यों नहीं देखा ? ॥१२॥ यदि शत्रु उत्पन्न होते ही महान् प्रयत्नपूर्वक नष्ट नहीं किये जाते हैं तो वे कोपको प्राप्त

---

१. केनचिद्वणिजा अनर्घ०, म०, ख०, घ० । २ स्वक्रियाणक—म० । ३ 'नागदत्त [illegible] शास्ति द्वारावत्या प्रभो बली' म० । ४. कोपारुणो दृशो ग० । ५. भगवान्मगधाधिपः । ६ [illegible] म० । ७. भरतारय म० । ८ महाद्विषः म० ।

कंसं जामातरं हत्वा भ्रातरं चापराजितम् । प्रविष्टा. शरणं दुष्टा यादवा यादसांपतिम्[1] ॥१४॥
यद्यप्यनवगाह्याब्धिगम्भीरोदरमाश्रिता. । उपायानायनि.कृष्टा वध्यास्ते मे झपा यथा ॥१५॥
[2]द्वारिकामधितिष्ठन्तः संतिष्ठन्ते कुतोऽभयाः । तावदेव हि ते यावन्न मे कोपानलो ज्वलेत् ॥१६॥
इयन्तं कालमज्ञाता ज्ञातिभिः सह सुस्थिता. । ज्ञातानामधुना तेषां सुस्थितिर्मद्द्विषां कुतः ॥१७॥
साम्नश्चोपप्रदानस्य न ते स्थानं कृतागस. । ततो युष्माभिरेकान्तात्स्थाप्यतां भेददण्डयो. ॥१८॥
दण्डोपायप्रधानं तं स्वामिनं मन्त्रिणस्तत[3] । प्रशाम्य प्रणताः प्रोचु. प्रसादपदवीस्थिताः ॥१९॥
आकर्ण्यतां यथा नाथ विदन्तोऽपि वयं द्विषाम् । द्वारिकायां [4]महावृद्धिं कालयापनया स्थिताः ॥२०॥
यादवान्वयसंभूता स्वर्भुवामपि [5]दुर्जयाः । श्रीनेमिर्वासुदेवश्च बलदेवश्च ते त्रय. ॥२१॥
स्वर्गावतारकाले य· पूजितो वसुवृष्टिभिः । सुरेन्द्रैरभिषिक्तश्च जिनो जन्मनि [6]मन्दरे ॥२२॥
स कथं युधि जीयेत भवतामररक्षितः । युक्तेनापि समस्तेन राजकेन भुवस्तले ॥२३॥
बलकेशवयोश्चापि सामर्थ्यं भवता न किम् । तच्छ्रुतं बहुयुद्धेषु शिशुपालवधादिषु ॥२४॥
यत्पक्षा. पाण्डवाश्चण्डाः प्रतापार्जितकीर्तयः । विद्याधराश्च बहवो वैवाहिकपथस्थिताः ॥२५॥
कोट्यो यत्र कुमाराणां प्रसिद्धा रणशालिनाम् । स्वामिन्नर्धचतुर्थास्ते जीयन्ते यादवा. कथम् ॥२६॥
अन्तस्थानप्यपां पत्युस्तान् कदाचिदपेक्षया । मन्नीता इति मामंस्था नयमार्गविदो यदून् ॥२७॥

हुई बीमारियोंके समान दुःख देते हैं और उनका अन्त अच्छा नहीं होता ॥१३॥ ये दुष्ट यादव मेरे जमाई कंस और भाई अपराजितको मारकर समुद्रकी शरणमें प्रविष्ट हुए हैं ॥१४॥ यद्यपि वे प्रवेश करनेके अयोग्य समुद्रके मध्यभागमें स्थित हैं तथापि उपाय रूपी जलसे खींचकर मछलियोंके समान मेरे वध्य हैं ॥१५॥ द्वारिकामें रहते हुए वे निर्भय क्यों हैं ? अथवा वे तभीतक निर्भय रह सकते हैं जबतक कि मेरी क्रोधाग्नि प्रज्वलित नहीं हुई है ॥१६॥ इतने समयतक मुझे उनका पता नहीं था इसलिए अपने कुटुम्बीजनोंके साथ वे सुखसे रहे आये पर अब मुझे पता चल गया है इसलिए उनका सुख-पूर्वक रहना कैसे हो सकता है ? ॥१७॥ तीव्र अपराध करनेवाले वे साम और दानके स्थान नहीं हैं इसलिए आपलोग एकान्तरूपसे उन्हें भेद और दण्डके ही पक्षमें रखिए ॥१८॥

तदनन्तर प्रधान रूपसे दण्डको ही उपाय समझनेवाले स्वामी जरासन्धको शान्त कर प्रसादके मार्गमें स्थित मन्त्रियोंने नम्रीभूत हो कहा कि हे नाथ ! हमलोग शत्रुओंकी द्वारिकामें होनेवाली महा वृद्धिको जानते हुए भी समय व्यतीत करते रहे इसका कारण सुनिए ॥१९-२०॥ यादवोंके वंशमें उत्पन्न हुए श्री नेमिनाथ तीर्थङ्कर श्री कृष्ण और बलदेव ये तीन महानुभाव इतने बलवान् हैं कि मनुष्योंकी तो बात ही क्या देवोंके लिए भी उनका जीतना कठिन है ॥२१॥ स्वर्गावतारके समय जो रत्नोंकी वृष्टिसे पूजित हुआ था, जन्मके समय इन्द्रोंने सुमेरु पर्वतपर जिसका अभिषेक किया था और देव जिसकी सदा रक्षा करते हैं वह नेमि जिनेन्द्र युद्धमें आपके द्वारा कैसे जीता जा सकता है अथवा पृथिवी तलके समस्त राजा भी इकट्ठे होकर उसे कैसे जीत सकते हैं ? ॥२२-२३॥ शिशुपालके वधको आदि लेकर जो अनेक युद्ध हुए उनमें क्या आपने बलदेव और कृष्णकी उस लोकोत्तर सामर्थ्यको नहीं सुना ? ॥२४॥ प्रतापसे कीर्तिको उपार्जित करनेवाले महातेजस्वी पाण्डव तथा विवाह सम्बन्धसे अनुकूलता दिखलानेवाले अनेक विद्याधर इस समय जिनके पक्षमें हैं ॥२५॥ और जिनके साढ़े तीन करोड़ कुमार रणविद्यामें कुशल हैं वे यादव कैसे जीते जा सकते हैं ? ॥२६॥ नय मार्गके जानकार

१. प्रति म० । २. द्वारिकावधि तिष्ठन्त म०, ग० । ३ मन्त्रिणस्तथा म० । ४. महावृद्धिः म० । ५. दुर्जयां म० । ६. मन्दिरे म० । मन्दरे=मेरौ ।

गर्भेश्वरोऽहमन्येषामलङ्घयो महतामपि । प्रारब्धो जेतुमल्पेन गर्भादिक्लेशिना[1] कथम् ॥७३॥
मज्जेतापि यदीदृक्षो दृष्टोऽत्र विधिना ततः । किमर्थं क्लेशितो बाल्ये गोकुले धिग्विधीहितम् ॥७४॥
लोकान्धीकरणे दक्षां धीरधैर्यविलोपिनीम् । [2]वन्धकीमिव धिग्लक्ष्मीं परसंक्रमकाङ्क्षिणीम् ॥७५॥
ध्यायन्नित्यादि निश्चित्य मृत्युकालमुपस्थितम् । प्रकृत्यैव जरासन्ध. कृष्णमित्याह निर्भयः ॥७६॥
क्षिप चक्रं किमर्थं त्व गोप ! कालमुपेक्षसे । कालस्योत्क्षेपको मुग्ध ! दीर्घसूत्री विनश्यति ॥७७॥
इत्युक्तस्तं प्रति प्राह प्रकृत्या प्रश्रयी हरि. । चक्रवर्त्यहमुत्पन्नः शासने मम तिष्ठ भो ॥७८॥
अपकारे प्रवृत्तस्त्वमस्माकं यद्यपि स्फुटम् । तथापि मृष्यतेऽस्माभिर्नतिमात्रप्रसादिभिः ॥७९॥
तथोदित. स त प्राह प्रसभं [3]गर्वनिर्भरः । चक्रं नालातचक्रं मे किमनेन स्मयं गत. ॥८०॥
अथवादृष्टकल्याण. स्वल्पेनाल्प. स्मयीभवेत् । न महान् दृष्टकल्याण. सस्मयो [4]महतापि हि ॥८१॥
सह दशार्हचक्रेण[5] चक्रेणानेन च त्वकम् । नृपचक्रेण त्वामाशु समुद्रे प्रक्षिपामि भो. ॥८२॥
इत्युक्ते कुपितश्चक्री चक्र [6]प्रभ्राम्य सोऽमुचत् । [7]भूभृतस्तेन गत्वारं वक्षोभित्तिरभिद्यत ॥८३॥
आगतं च पुनः पाणि चक्रपाणे. क्षणेन तत् । प्रयुक्तस्य कृतार्थस्य कालक्षेपो हि निष्फलः ॥८४॥
पाञ्चजन्यं हरि शङ्ख दध्मौ यदुमनोहरम् । नेमिपार्थवलाग्रण्यो गण्या दध्मुर्निजाम्बुजम् ॥८५॥

है वह सत्य ही कहा जाता है रचमात्र भी अन्यथा नहीं है ।।७२।। मै गर्भसे ही ईश्वर था और वड़ेसे-वड़े लोगोंके लिए अलंघनीय था फिर भी गर्भके प्रारम्भसे ही क्लेश उठानेवाले एक छोटेसे व्यक्तिके द्वारा क्यों जीता जा रहा हूँ-? ।।७३।। यदि ऐसा साधारण व्यक्ति भी, विधाता के द्वारा मेरा जीतनेवाला देखा गया था तो फिर इसे वाल्य अवस्थामें गोकुलमें नाना क्लेश क्यों उठाने पड़े ? इसलिए विधिकी इस चेष्टाको धिक्कार है ।।७४।। जो लोगोंको अन्धा वनानेमें दक्ष है, धीर-वीर मनुष्योंके भी धैर्यको नष्ट करनेवाली है तथा जो वेश्याके समान अन्य पुरुषके पास जानेकी इच्छा रखती है ऐसी इस लक्ष्मीको धिक्कार है ।।७५।। इत्यादि विचार करते-करते जरासन्धको यद्यपि यह निश्चय हो चुका था कि हमारा मरणकाल आ चुका है तथापि वह प्रकृतिसे निर्भय होनेके कारण कृष्णसे इस प्रकार बोला ।।७६।। अरे गोप ! तू चक्र चला, व्यर्थ ही समयकी उपेक्षा क्यों कर रहा है ? अरे मूर्ख ! समयकी उपेक्षा करनेवाला दीर्घसूत्री मनुष्य अवश्य ही नष्ट होता है ।।७७।।

जरासन्धके इस प्रकार कहनेपर स्वभावसे विनयी कृष्णने उससे कहा कि मै चक्रवर्ती उत्पन्न हो चुका हूँ इसलिए आजसे मेरे शासनमें रहिए ।।७८।। यद्यपि यह स्पष्ट है कि तुम हमारा अपकार करनेमें प्रवृत्त हो तथापि हम नमस्कार मात्रसे प्रसन्न हो तुम्हारे अपकारको क्षमा किये देते है ।।७९।। श्रीकृष्णके इस प्रकार कहनेपर अहंकारसे भरे हुए जरासन्धने जोर देकर कहा—अरे यह चक्र तो मेरे लिए अलात चक्रके समान है तू इससे अहंकारको क्यों प्राप्त हो गया है ? ।।८०।। अथवा जिसने कभी कल्याण देखा ही नहीं ऐसा क्षुद्र मनुष्य थोड़ा-सा वैभव पाकर ही अहंकार करने लगता है और जिसने कल्याण देखा है ऐसा महान् पुरुष वहुत भारी वैभव पाकर भी अहंकार नहीं करता ।।८१।। मै तुझे यादवोंके साथ, इस चक्रके साथ तथा तेरी सहायता करनेवाले अन्य राजाओंके साथ शीघ्र ही समुद्रमे फेकता हूँ ।।८२।। जरासन्धके इस प्रकार कहनेपर चक्रवर्ती कृष्णने कुपित हो घुमाकर चक्ररत्न छोड़ा और उसने शीघ्र ही जाकर जरासन्धकी वक्षःस्थलरूपी भित्तिको भेद दिया ।।८३।। वह चक्ररत्न जरासन्ध को मारकर क्षण-भरसे पुनः कृष्णके हाथमे आ गया सो ठीक ही है क्योंकि भेजे हुए व्यक्तिके कृतकार्य हो चुकनेपर कालक्षेप करना निष्फल है ।।८४।। कृष्णने यादवोंके मनको हरण करने-

१. क्लेदिना म० । २. वेश्यामिव । ३ गर्भनिर्भरः म० । ४. महतामपि म०, ङ०, ख० । ५ चक्रेण ङ । ६. प्रभृत्य ङ । ७ प्रभृत म० ।

वादित्रध्वनयो धीरा क्षुभिताब्धिस्वनोपमा. । प्रभूताः प्रादुरभवंस्तथैवाभयघोषणा. ॥८६॥
स्वसैन्यं परसैन्यं च संन्यस्तस्वभयं तत. । अनुक्तमप्यभूदेत्य वासुदेवस्य शासने ॥८७॥
नृपो दुर्योधनो द्रोणस्तथा दुश्शासनादयः । निर्विण्णा विदुरस्यान्ते जैनी दीक्षां प्रपेदिरे ॥८८॥
कर्णः सुदर्शनोद्याने दीक्षां दमवरान्तिके । जग्राह रणदीक्षान्ते निर्वाणफलदायिनीम् ॥८९॥
तत्सुवर्णाक्षरं यत्र कर्णकुण्डलमत्यजत् । कर्णः कर्णसुवर्णाख्यं स्थानं तत्कीर्तितं जनै. ॥९०॥
गतो मातलिरापृच्छय सेवेयं स्वामिनोऽन्तिकम् । यादवाः शिविरस्थानं निजं जग्मु. सपार्थिवाः ॥९१॥

**पृथ्वीच्छन्दः**

निरीक्ष्य मधुसूदनेन युधि भारते मागधं हतं दिनकृदम्बुधावकृत मज्जनं सज्जन. ।
शुचा प्रकटरोदनादिव दधन्मुखं दिग्मुखैर्जपाकुसुमपाटलं त्विव जलाञ्जलेर्दित्सया ॥९२॥
व्रजन्ति खलु जन्तव. कृतशुभोदये संपदां प्रचण्डपुरुषान्तराक्रमणकारिणी तत्क्षये ।
भजेद्विपदमप्यतो जिनमते जना निर्मलं कुरुध्वमपुनर्भवप्रभवहेतुभूतं तपः ॥९३॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ जरासन्धवधवर्णनो नाम द्वापञ्चाशत्तमः सर्गः ॥५२॥*



---

वाला अपना पाञ्चजन्य शङ्ख फूँका और भगवान् नेमिनाथ, अर्जुन तथा सेनापति अनावृष्टिने भी अपने-अपने शङ्ख फूँके ॥८५॥ क्षोभको प्राप्त समुद्रके शब्दके समान बाजोंके गम्भीर शब्द होने लगे और चारों ओर अभय घोषणाएँ प्रकट की गयीं ॥८६॥ जिससे स्वसेना और परसेना अपना-अपना भय छोड़ बिना कुछ कहे ही—चुपचाप आकर श्रीकृष्णकी आज्ञाकारिणी हो गयीं ॥८७॥ राजा दुर्योधन, द्रोण तथा दुःशासन आदिने संसारसे विरक्त हो मुनिराज विदुरके समीप जिनदीक्षा धारण कर ली ॥८८॥ राजा कर्णने भी रणदीक्षाके बाद सुदर्शन नामक उद्यानमें दमवर मुनिराजके समीप मोक्षफलको देनेवाली दीक्षा ग्रहण कर ली ॥८९॥ राजा कर्णने जिस स्थानपर सुवर्णके अक्षरोंसे भूषित कर्णकुण्डल छोड़े थे उस स्थानको लोग कर्ण-सुवर्ण कहने लगे ॥९०॥ 'क्या मैं अपने स्वामीकी सेवा करूँ ?' यह पूछ कर मातलि अपने स्वामी इन्द्रके पास चला गया और यादव भी अन्य अनेक राजाओंके साथ अपने-अपने शिविरमें चले गये ॥९१॥

उस समय सूर्य अस्त हो गया और सन्ध्याकी लालिमा दशों दिशाओंमें फैल गयी, उससे ऐसा जान पड़ने लगा मानो संग्राममें श्रीकृष्ण-द्वारा मारे गये जरासन्धको देखकर सहृदय सूर्य पहले तो शोकके कारण खूब रोया इसलिए उसका मुख जपाकुसुमके समान लाल हो गया और पश्चात् जलाञ्जलि देनेकी इच्छासे उसने समुद्रमें मज्जन किया है ॥९२॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि ये संसारके प्राणी, शुभ कर्मका उदय होनेपर बड़ेसे-बड़े पुरुषोंपर आक्रमण करनेवाली सम्पदाको प्राप्त होते हैं और शुभ कर्मका उदय नष्ट होनेपर विपत्तियाँ भी भोगते हैं इसलिए हे भक्तजनो ! जिनमतमें स्थिर हो मोक्ष-प्राप्तिमें कारणभूत निर्मल तप करो ॥९३॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें जरासन्धके वधका वर्णन करनेवाला बावनवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥५२॥*



# त्रिपञ्चाशत्तमः सर्गः

अथाभ्युदयमभ्येते हरिदश्वे हराविव । परालङ्घ्यमहातेज.[1] प्रसाधितहरिन्मुखे ॥१॥
कृतेषु [2]व्रणभङ्गेषु प्रवीराणामितोऽमुत. । संस्कारेषु [3]तथान्त्येषु जरासन्धादिभूभृताम् ॥२॥
आस्थाने ते यथास्थानं समुद्रविजयादयः । राजानो हरिणासीना वसुदेवागमोन्मुखा. ॥३॥
किमर्थं क्षेमवार्ता नो नाद्याप्यानकदुन्दुभे. । सपुत्रनप्तृकस्याद्रिं गतस्यैति हि खेचरम् ॥४॥
इत्यन्योन्याश्रितालापास्ते नृपा यावदासते । धेनुवत्ससमस्वान्ता वालवृद्धपुर.सरा. ॥५॥
तावदुद्योतिताशास्ता विद्याधर्यः खविद्युत । वेगवत्या सहागत्य नागवध्वा कृताशिष ॥६॥
[4]जगुरद्य कृतार्था वो गुरुदत्ताशिषोऽखिला. । सुतेन मागधो ध्वस्तो यच्च पित्रा नभश्चरा ॥७॥
सपुत्रनप्तृक. क्षेमी क्षेमिणा प्रणयी स व । यथाज्येष्ठं नमत्यङ्घ्रीन् सुतानाश्लेषयत्यपि ॥८॥
इति श्रुत्वा प्रमोदेन ते प्रकृष्टतनूरुहा । पप्रच्छु. खेचरास्तेन विजिताः कथमित्यमू ॥९॥
ऊचे [5]वनवर्ती देवी वसुदेवहितोद्यता[6] । श्रूयतां वसुदेवस्य रणे सामर्थ्यमित्यसौ ॥१०॥
गत्वा स विजयार्धाद्रिं श्वसुरश्यालपूर्वकै । एकीभूय खगै. खेटानरुणद्रणदक्षिणः ॥११॥
समग्रवलयुक्तास्ते[7] ततस्तेन पुरस्कृता. । रणे मागधसाहाय्यं विरहय्य युधि स्थिता. ॥१२॥

---

अथानन्तर दूसरे दिन, शत्रुओंके द्वारा अलङ्घ्य महातेजके द्वारा दिशाओंके मुखको अलंकृत करनेवाले कृष्णके समान जब सूर्य उदयको प्राप्त हुआ तब इधर यादवोंकी सेनामे सुभटोंके घाव अच्छे किये गये और उधर जरासन्ध आदि राजाओंके अन्तिम संस्कार सम्पन्न किये गये ॥ १–२ ॥ एक दिन समुद्रविजय आदि राजा, सभामण्डपमे कृष्णके साथ यथास्थान बैठे हुए वसुदेवके आगमनकी प्रतीक्षा कर रहे थे ॥ ३ ॥ वे परस्परमें चर्चा कर रहे थे कि पुत्र और नातियोंके साथ विजयार्ध पर्वतपर गये हुए वसुदेवको बहुत समय हो गया पर आज तक उनकी कुशलताका समाचार क्यो नहीं आया ? ॥ ४ ॥ इस प्रकार जो परस्पर वार्तालाप कर रहे थे, जिनके हृदय गाय और बछड़ेके समान स्नेहसे सराबोर थे एवं जो बालक और वृद्धजनोंसे युक्त थे ऐसे सब राजा यथास्थान बैठे ही थे कि उसी समय आकाशमे चमकती हुई बिजलीके समान, अपने उद्योतसे दिशाओंको प्रकाशित करनेवाली अनेक विद्याधरियाँ वेगवती नागकुमारीके साथ वहाँ आ पहुँचीं और आशीर्वाद देती हुई कहने लगी कि आप लोगोंको गुरुजनोंने जो आशीर्वाद दिये थे वे आज सब सफल हो गये। इधर पुत्रने जरासन्धको नष्ट किया है तो उधर पिताने विद्याधरोंको नष्ट कर दिया है ॥५–७॥ पुत्र और नातियोंसे सहित तथा आप लोगोंके स्नेहसे युक्त वसुदेव अच्छी तरह है और अपनेसे ज्येष्ठ जनोंके चरणोंमे प्रणाम और पुत्रोंके प्रति आलिङ्गनका सन्देश कह रहे है ॥ ८ ॥

विद्याधरियोंके मुखसे यह समाचार सुनकर हर्षकी अधिकतासे जिनके रोमाञ्च निकल आये थे ऐसे सब राजाओंने उनसे पूछा कि वसुदेवने विद्याधरोंको किस प्रकार जीता था ? ॥ ९ ॥ यह सुन वसुदेवके हित करनेमें उद्यत रहनेवाली नागकुमारी देवीने कहा कि वसुदेवने रणमे जो सामर्थ्य दिखायी उसे ध्यानसे सुनिए ॥१०॥ युद्धमे निपुण वसुदेवने विजयार्ध पर्वतपर जाकर अपने श्वसुर और साले आदि विद्याधरोंसे मिलकर यहाँ आनेवाले विद्याधरोंको रोका ॥११॥ तदनन्तर समग्र सेनासे युक्त उन विद्याधरोंका जब वसुदेवने रणमे सामना किया तो वे जरासन्धकी सहायता छोड़कर स्वयं युद्धमे संलग्न हो गये ॥ १२ ॥

---

१. महत्तेजः म० । २ व्रनभङ्गेषु म०, ख० । ३. तथान्त्येषु म०, क० । ४ जग्मु- म० । ५. धनवती म० । ६. हितोद्यता म० । ७. युक्तास्ते म० ।

बलद्वयस्य संपाते जाते तत्र ततोऽन्वभूत् । प्रजानां प्रलयाशङ्का भयव्याकुलचेतसाम्[1] ॥१३॥
द्वन्द्वयुद्धे प्रवृत्तेऽतो नृवाजिरथहस्तिनाम् । अन्योन्यं न्यायतोऽन्योन्यमवधीत्सैन्ययोर्द्वयम् ॥१४॥
आनकेन सपुत्रेण प्रद्युम्नेनाभिमानिना । तथा शम्बेन पक्षेण खेचराणां जनेन च ॥१५॥
हेतिज्वालावहैरेभिः शत्रुभूभृत्कदम्बकम् । भस्मीकुर्वद्भिरुद्भूतैर्लोलैर्दावानलायितम् ॥१६॥
अत्रान्तरे सुरैस्तुष्टैस्तस्मिन्नुद्घुष्टमम्बरे[2] । नवमो वासुदेवोऽभूद्वसुदेवस्य नन्दनः ॥१७॥
निहतश्च जरासन्धस्तच्चक्रेणैव सयुगे । प्रतिशत्रुर्गुणद्वेषी वासुदेवेन चक्रिणा ॥१८॥
इत्युक्त्वा वसुदेवस्य रथस्योपरि पातिता । नानारत्नमयी वृष्टिः कौमुदीव दिवः सुरैः ॥१९॥
गिरस्ता मरुतां श्रुत्वा ततस्ते रिपुखेचराः । त्रस्ताः शरणमायाता वसुदेवमितोऽमुतः ॥२०॥
वसुदेवस्य पुत्राणां शम्बप्रद्युम्नवीरयोः । वसुदेवमुपाश्रित्य कन्या विद्याधरा ददुः ॥२१॥
वयं तु वसुदेवोक्ता युष्मदन्तिकमागताः । क्षेमोदन्तं तथैवास्य निवेदयितुमागताः ॥२२॥
नानाविद्याधराधीशा नानाप्राभृतपाणयः[3] । आनकेन सहायान्ति ते नारायणभक्तितः ॥२३॥
[4]यावद्वनवती तेषामितीष्टं कथयत्यसौ । तावद्विमानसङ्घातैः खेटानामावृतं नभः ॥२४॥
अवतीर्य विमानेभ्यो वसुदेवानुयायिनः । वासुदेव बलोपेत प्रणेमुः प्राभृतान्विताः ॥२५॥
अभ्युत्थाय ततो भक्तौ पितरं रामकेशवौ । प्रणेमतुरनेनापि तावाश्लिस्याभिनन्दितौ ॥२६॥
ज्येष्ठानपूजयत्सर्वान्प्रणम्यानकदुन्दुभिः । प्रद्युम्नाद्या यथायोग्यं प्रणेमुर्गुरुबान्धवान् ॥२७॥
यथाक्रमं नभोयानाः केशवेन बलेन च । प्रतिसम्मानिताः सर्वे सफलं जन्म मेनिरे ॥२८॥

तत्पश्चात् वहाँ जब दोनों सेनाओंमें घोर युद्ध होने लगा तब लोगोंको प्रलयकी आशङ्का होने लगी और उनके चित्त भयसे व्याकुल हो उठे ॥१३॥ हाथी, घोड़े, रथ और प्यादोंका द्वन्द्व युद्ध होनेपर दोनों सेनाएँ परस्पर न्यायपूर्वक एक-दूसरेका वध करने लगी ॥ १४ ॥ वसुदेव, उनके पुत्र, अभिमानी प्रद्युम्न, शम्ब तथा पक्षके अनेक विद्याधर ये सब शस्त्ररूपी ज्वालाओंको धारण कर शत्रुरूपी राजाओंके समूहको भस्म कर रहे थे एवं बड़ी चपलताके साथ सामने आये थे इसलिए दावानलके समान जान पड़ते थे ॥ १५–१६ ॥ इसी अवसरपर सन्तुष्ट हुए देवोंने आकाशमें यह घोषणा की कि वसुदेवका पुत्र कृष्ण नौवाँ नारायण हुआ है और उसने चक्रधारी होकर अपने गुणोंमें द्वेष रखनेवाले प्रतिशत्रु जरासन्धको उसीके चक्रसे युद्धमे मार डाला है। यह कहकर देवोने आकाशसे चाँदनीके समान नानारत्नमयी वृष्टि वसुदेवके रथपर करनी प्रारम्भ कर दी ॥१७–१९॥ तदनन्तर शत्रु विद्याधर देवोंकी उक्त वाणी सुनकर भयभीत हो गये और जहाँ-तहाँसे एकत्रित हो वसुदेवकी शरणमे आने लगे ॥२०॥ उन्होंने वसुदेवके पास आकर उनके पुत्रोंको एवं प्रद्युम्न कुमार और शम्ब कुमारको अपनी अनेक कन्याएँ प्रदान की ॥ २१ ॥ हम लोग वसुदेवकी प्रेरणा पाकर यह कुशल समाचार सुनानेके लिए आपके पास आयी है ॥२२॥ नारायणकी भक्तिसे प्रेरित हुए अनेक विद्याधर राजा, नाना प्रकारके उपहार हाथमें लिये वसुदेवके साथ आ रहे है ॥२३॥ इस प्रकार वनवती ( नागकुमारी ) देवी जब-तक उन्हें यह इष्ट समाचार सुनाती है तबतक विद्याधरोके विमानोके समूहसे आकाश व्याप्त हो गया ॥ २४ ॥ वसुदेवके अनुयायी विद्याधरोने विमानोंसे उतर कर बलदेव और कृष्णको नमस्कार किया तथा नाना प्रकारके उपहार समर्पित किये ॥ २५ ॥ तदनन्तर भक्तिसे भरे बलदेव और नारायणने पिताको नमस्कार किया और पिताने भी दोनोंका आलिङ्गन कर उनकी बहुत प्रशंसा की ॥ २६ ॥ वसुदेवने समुद्रविजय आदि समस्त गुरुजनोंको प्रणाम किया एवं प्रद्युम्न आदिने भी गुरुजनो एवं भाई-बान्धवोको यथायोग्य नमस्कार किया ॥ २७ ॥ नारायण और बलभद्रने यथायोग्य जिनका सत्कार किया था ऐसे समस्त विद्याधरोने अपना-

१. चेतसा म० । २ न्नुत्कृष्टसगरे म० । ३. प्रभृतपाणय म० । ४ यावद्वनवती म० ।

समस्तबलसंयुक्तौ प्रतीचीं बलकेशवौ । प्रयातौ प्रमदापूर्णौ पूर्णसर्वमनोरथौ ॥२९॥
आनन्दं ननृतुर्यत्र यादवा मागधे हते । आनन्दपुरमित्यासीत्तत्र जैनालयाकुलम् ॥३०॥
ततश्चक्रमहं कृत्वा सर्वरत्नान्वितो हरिः । दक्षिणं भारतं जिग्ये सदेवासुरमानुषम् ॥३१॥
वर्षैरष्टाभिरिष्टार्थैसेव्यमानोऽनुवासरम् । जितजेयो ययौ कृष्णः स कोटिकशिलां प्रति ॥३२॥
यतस्तस्यामुदारायामनेका ऋषिकोटयः । सिद्धास्ततः प्रसिद्धात्र[3] कौ कोटिकशिला शिला ॥३३॥
शिलायां तत्र कृत्वादौ पवित्रायां बलिक्रियाम् । दोर्भ्यामुत्क्षिपतिस्मासौ तां विष्णुश्चतुरङ्गुलम् ॥३४॥
सा शिला योजनोच्छ्राय[4] समायोजनविस्तृता । अर्धभारतवर्षस्थदेवतापरिरक्षिता ॥३५॥
तद्बाहुनोर्ध्वमुत्क्षिप्ता त्रिपृष्ठेन शिला पुरा । मूर्द्धदघ्नं द्विपृष्ठेन कण्ठदघ्नं स्वयम्भुवा ॥३६॥
वक्षोद्वयमुत्क्षिप्ता च पुरुषोत्तमचक्रिणा । क्षिप्ता पुरुषसिंहेन हृदयावधि हारिणी ॥३७॥
पुण्डरीकः कटीमात्रमूरुदघ्नं हि दत्तकः । जानुमात्रं च सौमित्रिः कृष्णोऽधाच्चतुरङ्गुलम् ॥३८॥
प्रधानपुरुषादीनां सर्वेषां हि युगे युगे । भिद्यते कालभेदेन शक्तिः शक्तिमतामपि ॥३९॥
शिलाबलेन विज्ञातो महाकायबलो बलैः । [5]सोऽनुयातो ययौ चक्री द्वारिकां प्रतिबान्धवैः ॥४०॥
प्रविष्टश्च विशिष्टानामाशीर्भिरभिनन्दितः । द्वारिकां द्वारकान्तां स कृतशोभां दिवं यथा ॥४१॥

---

अपना जन्म सफल माना ॥२८॥

तदनन्तर जिनके सर्व मनोरथ पूर्ण हो गये थे तथा जो हर्षसे परिपूर्ण थे ऐसे बलदेव और नारायणने समस्त सेनाको साथ ले पश्चिम दिशाकी ओर प्रस्थान किया ॥ २९ ॥ जरासन्धके मारे जानेपर यादवोंने जिस स्थानपर आनन्द-नृत्य किया था वह स्थान आनन्दपुरके नामसे प्रसिद्ध और जैन-मन्दिरोंसे व्याप्त हो गया ॥ ३० ॥ तदनन्तर सब रत्नोंसे सहित नारायणने, चक्ररत्नकी पूजा कर देव, असुर और मनुष्योंसे सहित दक्षिण भरतक्षेत्रको जीता ॥ ३१ ॥ लगातार आठ वर्षों तक प्रतिदिन मनोवाञ्छित पदार्थोंने जिनकी सेवा की थी और जीतने योग्य समस्त राजाओंको जिन्होंने जीत लिया था ऐसे श्री कृष्ण अब कोटिक शिलाकी ओर गये ॥ ३२ ॥ चूँकि उस उत्कृष्ट शिलापर अनेक करोड़ मुनिराज सिद्ध अवस्थाको प्राप्त हुए हैं इसलिए वह पृथ्वीमें कोटिक शिलाके नामसे प्रसिद्ध है ॥३३॥ श्रीकृष्णने सर्व-प्रथम उस पवित्र शिलापर पूजा की और उसके बाद अपनी दोनों भुजाओंसे उसे चार अंगुल ऊपर उठाया ॥ ३४ ॥ वह शिला एक योजन ऊँची, एक योजन लम्बी और एक योजन चौड़ी है तथा अर्ध भरतक्षेत्रमें स्थित समस्त देवोंके द्वारा सुरक्षित है ॥ ३५ ॥ पहले त्रिपृष्ठ नारायणने इस शिलाको जहाँतक भुजाएँ ऊपर पहुँचती हैं वहाँतक उठाया था। दूसरे द्विपृष्ठने मस्तक तक, तीसरे स्वयंभूने कण्ठ तक, चौथे पुरुषोत्तमने वक्षःस्थल तक, पाँचवें नृसिंहने हृदय तक, छठवें पुण्डरीकने कमर तक, सातवें दत्तकने जाँघों तक, आठवें लक्ष्मणने घुटनों तक, और नवें कृष्ण नारायणने उसे चार अङ्गुल तक ऊपर उठाया था ॥ ३६–३८ ॥ क्योंकि युग-युगमें कालभेद होनेसे प्रधान पुरुषको आदि लेकर सभी शक्तिशाली मनुष्योंकी शक्ति भिन्न-भिन्न रूप होती आयी है ॥ ३९ ॥ शिला उठानेके बलसे समस्त सेनाने जान लिया कि, श्रीकृष्ण महान् शारीरिक बलसे सहित हैं। तदनन्तर चक्ररत्नको धारण करनेवाले श्रीकृष्ण बान्धवजनोंके साथ द्वारिकाकी ओर वापस आये ॥ ४० ॥ वहाँ वृद्धजनोंने नाना प्रकारके आशीर्वादोंसे जिनका अभिनन्दन किया था ऐसे श्रीकृष्ण नारायणने मनोहर गोपुरोंसे सुन्दर एवं स्वर्गके समान सजी हुई द्वारिकापुरीमें प्रवेश किया ॥ ४१ ॥

---

१ आनन्दे ननृतु–म० । २ सेवमानो नु वासरम् म० । ३. लोके कोटिशिला शिला म० । ४ योजनोच्छ्राया समा- म० । ५. सानुयातो म० ।

यथायोग्यं सभोग्यास्ते भूनभोयानभूभृतः । प्रासादेषु स्थिता सुस्था द्वारिकायां यथाविधि ॥४२॥
अभिषिक्तौ ततः सर्वैर्भूपैर्भूचरखेचरैः । भरतार्धविभुत्वे तौ प्रसिद्धौ रामकेशवौ ॥४३॥
संस्थाप्य सहदेवं स चक्री राजगृहे नृपम् । मागधानां चतुर्भागं ददौ तस्मै गतस्मयः ॥४४॥
उग्रसेनसुतायादाद्द्वाराय[1] मथुरां पुरीम् । स महानेमये शौर्यनगरं प्रददौ नृपः ॥४५॥
श्रीहास्तिनपुरं प्रीत्या पाण्डवेभ्यः प्रियं हरि. । [2]कोशलं रुक्मनाभाय रुधिरात्मजसूनवे ॥४६॥
भूचरान् खेचरान्भूपानौचित्येन समागतान् । स्थानेषु स्थापनां चक्रे चक्रपाणिर्यथायथम् ॥४७॥
विसृष्टाश्च यथास्थानं यातास्ते पाण्डवादयः । आरेमुर्द्वारिकायां तु यादवास्त्रिदशा यथा ॥४८॥

## वसन्ततिलका

चक्रं सुदर्शनमदृष्टमुख[3] रिपूणां शार्ङ्गं धनुर्ध्वननधूतविपक्षपक्षम् ।
सौनन्दकोऽपि च गदापि च कौमुदी सा मोघेतरा रिपुषु शक्तिरमोघमूला ॥४९॥
शङ्खश्च [4]शङ्खखचितस्य स पाञ्चजन्य. श्रीकौस्तुभो मणिरसावनणुप्रतापः ।
रत्नानि सप्त महितानि हरेर्हितानि व्याभान्ति दिव्यमयमूर्तियुतानि तानि ॥५०॥
दिव्यायुधं हलमभादपराजिताख्यं दिव्या गदामुसलशक्त्यवतंसमालाः ।
रत्नानि पञ्च महितानि हलायुधस्य हेलाविधूतरिपुमण्डलविभ्रमस्य ॥५१॥
राज्ञां स षोडशसहस्रगुणैर्गुणज्ञैर्गण्यैर्गुणी प्रणतमूर्धभिरर्धचक्री ।

जो भूमिगोचरी और विद्याधर राजा उनके साथ लौटकर आये थे उन्हें यथायोग्य भोग्य सामग्री दी गयी और वे द्वारिकपुरीके महलोंमें विधिपूर्वक निश्चिन्ततासे ठहराये गये थे ॥४२॥ तदनन्तर समस्त भूमिगोचरी और विद्याधर राजाओं ने अतिशय प्रसिद्ध बलदेव और श्रीकृष्णको अर्ध भरतक्षेत्रके स्वामित्वपर अभिषिक्त किया अर्थात् राज्याभिषेक कर उन्हें अर्ध भरतक्षेत्रका स्वामी घोषित किया ॥ ४३ ॥ तत्पश्चात् चक्ररत्नके धारक श्रीकृष्णने जरासन्धके द्वितीय पुत्र सहदेवको राजगृहका राजा बनाया और उसे निरहङ्कार होकर मगध देशका एक चौथाई भाग प्रदान किया ॥४४॥ उग्रसेनके पुत्र द्वारके लिए मथुरापुरी दी, महानेमिके लिए शौर्यपुर दिया ॥ ४५ ॥ पाण्डवोंके लिए प्रीतिपूर्वक उनका प्रिय हस्तिनापुर दिया और राजा रुधिरके नाती रुक्मनाभके लिए कोशल देश दिया ॥ ४६ ॥ इस प्रकार चक्रपाणि—श्रीकृष्णने आये हुए समस्त भूमिगोचरी और विद्याधर राजाओंकी यथायोग्य स्थानोंपर स्थापना की—यथायोग्य स्थानोंका उन्हे राजा बनाया ॥ ४७ ॥ तदनन्तर श्रीकृष्णसे विदा लेकर पाण्डव आदि यथास्थान चले गये और यादव देवोंके समान द्वारिकामें क्रीडा करने लगे ॥ ४८ ॥

शत्रुओंका मुख नहीं देखनेवाला सुदर्शन चक्र, अपने शब्दसे शत्रुपक्षको कम्पित करनेवाला शार्ङ्ग धनुष, सौनन्दक खड्ग, कौमुदी गदा, शत्रुओंपर कभी व्यर्थ नही जानेवाली अमोघमूला शक्ति, पाञ्चजन्य शङ्ख और विशाल प्रतापको प्रकट करनेवाला कौस्तुभ मणि, शङ्खके चिह्नसे चिह्नित श्रीकृष्णके ये सात रत्न थे। ये सातों रत्न देवोंके द्वारा पूजित, अतिशय हितकारी और दिव्य आकारसे युक्त होते हुए अत्यन्त सुशोभित थे ॥४९-५०॥ शत्रुसमूहके विभ्रमको अनायास ही नष्ट करनेवाले बलदेवके, अपराजित नामक दिव्य हल, दिव्य गदा, दिव्य मुसल, दिव्य शक्ति और दिव्य माला ये पाँच रत्न थे। बलभद्रके भी ये पाँचों रत्न देवोंके द्वारा पूजित थे ॥ ५१ ॥ गुणोंको जाननेवाले, गणनीय एव नतमस्तक सोलह-

१ सुतायाद्वीराय क०, सुतायादाद्वराय म० । २. कोशला म० । ३. मुख म० । ४. शङ्खाख्येन लक्षणेन खचितस्य ( क० टि० ) ।

भक्तैस्तदर्धगणनैर्गणवद्धदेवैराज्ञाकरैः सुखमसेवत सेव्यमान ॥५२॥
शार्ङ्गी स्म षोडशसहस्रवराङ्गनानां देवाङ्गनाललितविभ्रमहारिणीनाम् ।
सद्भिः क्रमेण रतिपूपनिषेविताङ्गो रेमे तदर्धगणनैस्तु हली सुदारैः ॥५३॥

**मालिनीच्छन्दः**

हिमशिशिरवसन्तग्रीष्मवर्षाशरत्सु प्रिययुवतिसहाया यादवा द्वारिकायाम् ।
जिनमतकृतधर्मा योग्यदेशेषु भोगैरविरतरतिरागा रेमिरे सार्वभौमाः ॥५४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ कृष्णविजयवर्णनो नाम त्रिपञ्चाशत्तमः सर्गः ॥५३॥*



हजार प्रमुख राजा और आठ हजार आज्ञाकारी, भक्त, गणवद्ध देव जिनकी निरन्तर सेवा करते थे ऐसे श्रीकृष्ण सुखका उपभोग करते थे ॥ ५२ ॥ रतिकालमें देवाङ्गनाओंके समान सुन्दर हाव-भावोंसे मनको हरनेवाली सोलह हजार स्त्रियाँ श्रीकृष्णके शरीरकी सेवा करती थीं और उनसे आधी अर्थात् आठ हजार उत्तम स्त्रियाँ बलदेवके शरीरकी सेवा करती थीं। श्रीकृष्ण और बलदेव अपनी-अपनी स्त्रियोंके साथ यथेच्छ क्रीड़ा करते थे ॥५३॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि जो जिन-धर्मको धारण करनेवाले थे, जिनके रति और रागमें कभी व्यवधान नहीं पड़ता था, प्रिय युवतियाँ ही जिनकी सहायक थीं और जो समस्त भूमि के अधिपति थे ऐसे यादव लोग, द्वारिकापुरीमें हेमन्त, शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा और शरद् ऋतुके योग्य स्थानोंमें मनचाहे भोग भोगते हुए क्रीडा करते थे ॥५४॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें कृष्णविजयका वर्णन करनेवाला तिरेपनवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५३ ॥*



---

१ गुणनैः क०, ख०, ग०, घ० । २. योगै. म० ।

# चतुःपञ्चाशः सर्गः

श्रेणिकेन पुनःपृष्टश्चेष्टितं पाण्डवोद्भवम् । सन्देहध्वान्तघातार्को गौतमः स जगौ गणी ॥१॥
स्थितेषु हास्तिनपुरे पाण्डवेषु यथाक्रमम् । निजस्वामिपरिप्राप्त्या तुतुषुः कुरवोऽधिकम् ॥२॥
सौराज्ये पाण्डुपुत्राणां वर्तमाने सुखावहे । सर्वे वर्णाश्रमा राष्ट्रे धार्तराष्ट्रान् विसस्मरुः ॥३॥
अखण्डितगतिः प्राप्तः कदाचित्पाण्डवास्पदम् । नारदश्चण्डचित्तोऽसौ प्रकृत्या कलहप्रियः ॥४॥
आदरेण स तैर्दृष्टः प्रविशन्निस्सरन्नपि । व्यग्रयालङ्कृतौ तन्व्या द्रौपद्या तु न लक्षितः ॥५॥
ततो जज्वाल कोपेन तैलसङ्गादिवानलः । सज्जनावसरज्ञो न प्राणी सम्मानदुःखितः ॥६॥
स तद्दुःखविधानाय कृतेच्छः कृतनिश्चयः । धातकीखण्डपूर्वार्धभारतं प्रति खे ययौ ॥७॥
अङ्गेष्वमरकङ्कायां पुरि शङ्काविवर्जितः । स्त्रीलोलं पद्मनामाख्यं [1]साभिख्यं दृष्टवान्नृपम् ॥८॥
तेनान्तःपुरमात्मीयमात्मीयस्यास्य दर्शितम् । पृष्टश्च दृष्टमीदृक्षं स्त्रीरूपं क्वचिदित्यसौ ॥९॥
पर्यस्तं मन्यमानोऽयं पायसेऽभिमतं घृतम् । द्रौपदीरूपलावण्यं लोकातीतमवर्णयत् ॥१०॥
त द्रौपदीमयं [2]ग्राहं ग्राहयित्वा स नारदः । द्वीपक्षेत्रपुरावासकथनः क्वापि यातवान् ॥११॥
आराधयदसौ तीव्रतपसा द्रौपदीप्सया । सुरं सगमकाभिख्यं पातालान्तर्वासिनम् ॥१२॥
आराधितेन देवेन पद्मनाभपुरीं निशि । सा सुप्तैव समानीता पार्थस्य वनिता प्रिया ॥१३॥

---

अथानन्तर राजा श्रेणिकने पुनः पाण्डवोंकी चेष्टा पूछी सो सन्देहरूपी अन्धकारको नष्ट करनेके लिए सूर्यके समान गौतम गणधर इस प्रकार कहने लगे ॥१॥

जब पाण्डव हस्तिनापुरमें यथायोग्य रीतिसे रहने लगे तब कुरु देशकी प्रजा अपने पूर्वस्वामियोंको प्राप्तकर अत्यधिक सन्तुष्ट हुई ॥२॥ पाण्डवोंके सुखदायक सुराज्यके चालू होनेपर देशके सभी वर्ण और सभी आश्रम धृतराष्ट्रके पुत्र दुर्योधन आदिको सर्वथा भूल गये ॥३॥ एक दिन सर्वत्र बे-रोक-टोक गमन करनेवाले, क्रुद्ध हृदय और स्वभावसे कलहप्रेमी नारद, पाण्डवोंके घर आये ॥४॥ पाण्डवोंने नारदको बहुत आदरसे देखा परन्तु जब वे द्रौपदीके घर गये तब वह आभूषण धारण करनेमें व्यग्र थी इसलिए कब नारदने प्रवेश किया और कब निकल गये यह वह नहीं जान सकी ॥५॥ नारदजी, द्रौपदीके इस व्यवहारसे तेलके सङ्गसे अग्निके समान, क्रोधसे जलने लगे सो ठीक ही है क्योंकि जो प्राणी सम्मानसे दुखी होता है वह सज्जनोंके भी अवसरको नहीं जानता ॥६॥ उन्होंने द्रौपदीको दुःख देनेका दृढ निश्चय कर लिया और उसी निश्चयके अनुसार वे पूर्वधातकीखण्डके भरत क्षेत्रकी ओर आकाशमें चल पड़े ॥७॥ वे निःशङ्क होकर अङ्ग देशकी अमरकङ्कापुरीमें पहुँचे और वहाँ उन्होंने स्त्रीलम्पट, पद्मनाभ नामक शोभासम्पन्न राजाको देखा ॥८॥ राजा पद्मनाभने नारदको आत्मीय जान, अपना अन्तःपुर दिखाया और पूछा कि ऐसा स्त्रियोंका रूप आपने कहीं अन्यत्र भी देखा है ? ॥९॥ राजा पद्मनाभके प्रश्नको खीरमें पड़े घीके समान अनुकूल मानते हुए नारदने द्रौपदीके लोकोत्तर सौन्दर्यका वर्णन इस रीतिसे किया कि उसने उसे द्रौपदी रूपी पिशाचके वशीभूत कर दिया अर्थात् उसके हृदयमें द्रौपदीके प्रति अत्यन्त उत्कण्ठा उत्पन्न कर दी। तदनन्तर द्रौपदीके द्वीपक्षेत्र, नगर तथा भवनका पता बताकर वे कहीं चले गये ॥१०-११॥ पद्मनाभने द्रौपदीके प्राप्त करनेकी इच्छासे तीव्र तपके द्वारा पाताललोकमें निवास करनेवाले संगमक नामक देवकी आराधना की ॥१२॥ तदनन्तर आराधना किया हुआ वह देव रात्रिके समय

---

१. सशोभम् 'अभिख्या नामशोभयोः' इत्यमरः । २. ग्राह्य म० ।

निवेदिता सुरेणासौ भवनोद्यानवर्तिनी । अद्राक्षीद् द्रौपदीं गत्वा साक्षादिव सुराङ्गनाम् ॥१४॥
प्रबुद्धा सर्वतोभद्रे शयने सा पुनः पुनः । स्वपित्येव विनिद्राऽपि स्वप्नोऽयमिति शङ्किनी ॥१५॥
विनिमीलितनेत्राया ज्ञात्वाकूतमसौ नृपः । शनैः समीपमाश्रित्य वदति स्म प्रियंवदः ॥१६॥
आयताक्षि निरीक्षस्व नैष स्वप्नो घटस्तनि । द्वीपोऽयं धातकीखण्डः पद्मनाभस्त्वहं नृपः ॥१७॥
नारदेन समाख्यातं तव रूपं मनोहरम् । मयाराधितदेवेन त्वं मदर्थमिहाहृता ॥१८॥
श्रुत्वा चकितचित्ता सा किमेतदिति वादिनी । अचिन्तयदहो दुःखं दुरन्तं मे समागतम् ॥१९॥
पार्थदर्शनपर्यन्तमाहारत्यागमात्मनि । कृत्वा पार्थविमोच्यं च वेणीबन्धं दधार सा ॥२०॥
द्रौपदीशीलनिर्माणवज्रप्राकारमध्यगा । पद्मनाभमुवाचेत्थं [1]बाध्यमानं मनोभुवा ॥२१॥
भ्रातरौ रामकृष्णौ मे भर्ता पार्थो धनुर्धरः । भर्तुर्ज्येष्ठौ महावीरावनुजौ च यमोपमौ ॥२२॥
जलस्थलपथैस्तेषामनिवारितगोचराः । विचरन्ति भुवं सर्वां मनोरथरया रथाः ॥२३॥
क्षेमं यदि [2]नृपैतेभ्यो वाञ्छसि त्वं सबान्धवः । तद्विसर्जय मां शीघ्रमाशीविषवधूपमाम् ॥२४॥
इत्युक्तोऽन्यनिवृत्तेच्छः स्वग्राहं नैष मुञ्चति । यदा तदा दृढा प्राह प्रत्युत्पन्नमतिः सती ॥२५॥
मासस्याभ्यन्तरे भूप यदीह स्वजना मम । नागच्छन्ति तदा त्वं मे कुरुष्व यदभीप्सितम् ॥२६॥
तथाऽस्त्विति निगद्यैतां पद्मनाभोऽनुवर्तयन् । सान्तःपुरः प्रियशतैर्विलोभनपरः स्थितः ॥२७॥

सोती हुई द्रौपदीको पद्मनाभकी नगरीमें उठा लाया ॥१३॥ देवने लाकर उसे भवनके उद्यानमें छोड़ दिया और इसकी सूचना राजा पद्मनाभको कर दी। राजा पद्मनाभने जाकर साक्षात् देवाङ्गनाके समान द्रौपदीको देखा ॥१४॥ यद्यपि द्रौपदी अपनी सर्वतोभद्र शय्यापर जाग उठी थी और निद्रारहित हो गयी थी तथापि 'यह स्वप्न है' इस प्रकार शङ्का करती हुई बार-बार सो रही थी ॥१५॥ नेत्रोंको बन्द करनेवाली द्रौपदीका अभिप्राय जानकर राजा पद्मनाभ धीरेसे उसके पास गया और प्रिय वचन बोलता हुआ इस प्रकार कहने लगा ॥१६॥ उसने कहा कि हे विशाललोचने! देखो, यह स्वप्न नहीं है। हे घटस्तनि! यह धातकीखण्ड द्वीप है और मैं राजा पद्मनाभ हूँ ॥१७॥ नारदने मुझे तुम्हारा मनोहर रूप बतलाया था और मेरे द्वारा आराधित देव मेरे लिए तुम्हें यहाँ हर कर लाया है ॥१८॥ यह सुनकर उसका हृदय चकित हो गया तथा यह 'क्या है' इस प्रकार कहती हुई वह विचार करने लगी कि अहो! यह मुझे दुरन्त दुःख आ पड़ा है ॥१९॥ 'जबतक अर्जुनका दर्शन नहीं होता तबतकके लिए मेरे आहारका त्याग है' ऐसा नियम लेकर उसने अर्जुनके द्वारा छोड़ने योग्य वेणी बाँध ली ॥२०॥ तदनन्तर शीलरूपी वज्रमय कोटके भीतर स्थित द्रौपदी कामके द्वारा पीड़ित होनेवाले राजा पद्मनाभसे इस प्रकार बोली ॥२१॥ कि बलदेव और कृष्णनारायण मेरे भाई हैं, धनुर्धारी अर्जुन मेरा पति है, पतिके बड़े भाई महावीर भीम और अर्जुन अतिशय वीर हैं और पतिके छोटे भाई सहदेव और नकुल यमराजके समान हैं ॥२२॥ जल और स्थलके मार्गोंसे जिन्हें कोई कहीं रोक नहीं सका ऐसे मनोरथके समान शीघ्रगामी उनके रथ समस्त पृथिवीमें विचरण करते हैं ॥२३॥ इसलिए हे राजन्! यदि तू भाई-बान्धवों-सहित, इनसे अपना भला चाहता है तो सर्पिणीके समान मुझे शीघ्र ही वापिस भेज दे ॥२४॥ जिसकी अन्य सब इच्छाएँ दूर हो चुकी थीं ऐसे पद्मनाभने द्रौपदीके इस तरह कहनेपर भी जब अपना हठ नहीं छोड़ा तब परिस्थितिके अनुसार तत्काल विचार करनेवाली द्रौपदीने दृढ़ताके साथ उत्तर दिया ॥२५॥ कि हे राजन्! यदि मेरे आत्मीयजन एक मासके भीतर यहाँ नहीं आते हैं तो तुम्हारी जो इच्छा हो वह मेरा करना ॥२६॥ 'तथास्तु'—'ऐसा हो' इस प्रकार कहकर पद्मनाभ अपनी स्त्रियोंके साथ उसे अनुकूल करता और सैकड़ों प्रिय पदार्थोंसे लुभाता हुआ रहने लगा

१. बाध्यमानं म० । २. नृपैत्तेभ्यो म० ।

विस्रब्धा भयमुज्झित्वा स्थित्वा साश्रुविलोचना । [1]विविहारा निराहारा पत्युः पन्थानमीक्षते ॥२८॥
अदृश्यायामकस्मात्तु तस्यां पाण्डवपञ्चकम् । किंकर्तव्यतया मूढमभूदत्यन्तमाकुलम् ॥२९॥
निरुपायास्ततो गत्वा चक्रिणे ते न्यवेदयन् । दुःखी सयादवः सोऽत्र क्षेत्रेष्वश्रावयत्तदा ॥३०॥
क्षेत्रान्तरहृतां मत्वा केनचित्क्षुद्रवृत्तिना । तत्प्रवृत्तिपरिप्राप्तौ यादवास्ते सतत्पराः ॥३१॥
आस्थानस्थितमागत्य कदाचिन्नारदो हरिम् । पूजितो यदुलोकस्य जगादेति प्रियोदितः ॥३२॥
ईक्षिता धातकीखण्डे [2]कृष्णा कृष्णकृशाङ्गिका । पुर्याममरकङ्कायां पद्मनाभस्य सद्मनि ॥३३॥
अनारतगलद्बाष्पधाराविलविलोचना । सा तस्यान्तःपुरस्त्रीभिः सादराभिरुपास्यते ॥३४॥
शीलमात्रमहाश्वासा दीर्घनिश्वासमोचिनी । सत्सु बन्धुषु युष्मासु कथमास्ते रिपोर्गृहे ॥३५॥
लब्ध्वेति द्रौपदीवार्तां हरिप्रभृतयस्तदा । शशंसुर्नारदं हृष्टाः सापकारोपकारिणम्[3] ॥३६॥
द्रौपदीहरणं कृत्वा क्व प्रयाति स दुष्टधीः । प्रेषयामि दुराचारं मृत्यवे [4]मृत्युकाङ्क्षिणम् ॥३७॥
इति द्विष्टो द्विषे कृष्णः कृष्णामानेतुमुद्यमी । दक्षिणो दक्षिणाम्भोधेस्तटं [5]सशकटो गतः ॥३८॥
लवणाब्धिपतिं देवं सुस्थितं नियमस्थितम् । आराध्य पाण्डवैः सार्धं धातकीखण्डमीप्सया[6] ॥३९॥
देवेन नीयमानः सन् रथैः षड्भिः सपाण्डवः । द्रागुल्लङ्घ्याब्धिमापत्सद्धातकीखण्डभारतम् ॥४०॥

---

॥२७॥ द्रौपदी भय छोड़कर विश्वस्त हो गयी और निरन्तर अश्रु छोड़ती तथा आहार-विहार बन्द कर पतिका मार्ग देखने लगी ॥२८॥

इधर जब द्रौपदी अकस्मात् अदृश्य हो गयी तब पाँचों पाण्डव किंकर्तव्यविमूढ हो अत्यन्त व्याकुल हो गये ॥२९॥ तदनन्तर जब वे निरुपाय हो गये तब उन्होंने श्रीकृष्णके पास जाकर सब समाचार कहा। उसे सुनकर यादवों-सहित श्रीकृष्ण बहुत दुःखी हुए और उसी समय उन्होंने समस्त भरत क्षेत्रमें यह समाचार श्रवण कराया ॥३०॥ जब भरत क्षेत्रमें कहीं पता नहीं चला तब उन्होंने समझ लिया कि कोई क्षुद्र वृत्तिवाला मनुष्य इसे हरकर दूसरे क्षेत्रमें ले गया है। इस तरह समस्त यादव उसका समाचार प्राप्त करनेमें तत्पर हो गये ॥३१॥

किसी दिन श्रीकृष्ण सभामण्डपमें बैठे हुए थे कि उसी समय नारदजी वहाँ आ पहुँचे। समस्त यादवोंने उनका सम्मान किया। तदनन्तर प्रिय समाचार सुनाते हुए उन्होंने कहा कि मैंने द्रौपदीको धातकीखण्ड द्वीपकी अमरकङ्कापुरीमें राजा पद्मनाभके घर देखा है। उसका शरीर अत्यन्त काला तथा दुर्बल हो गया है, उसके नेत्र निरन्तर पड़ती हुई अश्रुधारासे व्याप्त रहते हैं और राजा पद्मनाभके अन्तःपुरकी स्त्रियाँ बड़े आदरके साथ उसकी सेवा करती रहती हैं ॥३२-३४॥ उसे इस समय अपने शीलव्रतका ही सबसे बड़ा भरोसा है तथा वह लम्बी-लम्बी श्वास छोड़ती रहती है। आप-जैसे भाइयोंके रहते हुए वह शत्रुके घरमें क्यों रह रही है? ॥ ३५ ॥ इस प्रकार द्रौपदीका समाचार पाकर उस समय कृष्ण आदि बहुत हर्षित हुए और अपकारके साथ-साथ उपकार करनेवाले नारदकी प्रशंसा करने लगे ॥ ३६ ॥ 'वह दुष्ट द्रौपदीका हरणकर कहाँ जावेगा? मृत्युके इच्छुक उस दुराचारीको अभी यमराजके घर भेजता हूँ' ॥ ३७ ॥ इस प्रकार शत्रुके प्रति द्वेष प्रकट करते हुए श्रीकृष्ण द्रौपदीको लानेके लिए उद्यत हुए और रथपर बैठकर दक्षिण समुद्रके तटपर जा पहुँचे ॥ ३८ ॥ वहाँ जाकर उन्होंने धातकीखण्ड द्वीपको प्राप्त करनेकी इच्छासे पाण्डवोंके साथ नियममें स्थित लवणसमुद्रके अधिष्ठाता देवकी अच्छी तरह आराधना की ॥ ३९ ॥ तदनन्तर लवणसमुद्रका अधिष्ठाता देव पाँच पाण्डवों-सहित कृष्णको छह रथोंमें ले गया और इस तरह वे शीघ्र ही

---

१ विनिहारा म० । २ द्रौपदी । ३ -कारिणाम् म० । ४. -काङ्क्षिणाम् म० । ५ सशकट नरथ इत्यर्थ । ६. वीप्सया क०, खण्डेप्संबा ख० ।

पुर्यास्तेऽमरकङ्काया बहिरुद्यानवर्तिनः । कृष्णाद्याः पद्मनाभाय तन्नियुक्तैर्निवेदिताः ॥४१॥
चातुरङ्गबलं तस्य पुर्या निर्यातमुद्धतम् । भ्रातृभिः पञ्चभिर्युद्धे भग्नं नगरमाविशत् ॥४२॥
नृपः स नगरद्वारं पिधाय सनयः स्थितः । अलङ्घ्ये पाण्डुपुत्राणां ततश्चक्री स्वयं रुषा ॥४३॥
बिभेद पादनिर्घातैर्निर्घातैरिव [1]नागरीम् । बहिरन्तर्भुवं विश्वां भ्रश्यत्प्राकारगोपुराम् ॥४४॥
पतत्प्रासादशालौघैर्भ्राम्यन्मत्तेभवाजिनि । विप्रलापमहारावे पुरे जाते जनाकुले ॥४५॥
सपौरान्तःपुरो राजा निरुपायो भयाकुलः । प्रविष्टः शरणं द्रोही द्रौपदीं द्रुतमानतः ॥४६॥
क्षम्यतां क्षम्यतां सौम्ये ! देवि ! देवतया समे । दाप्यतामभयं मेऽद्य सवाच्यस्य पतिव्रते ! ॥४७॥
त सा कृपावती प्राह द्रौपदी शरणागतम् । गच्छ स्त्रीकृतवेषेण शरणं चक्रवर्तिनः ॥४८॥
कृतदोषेष्वपि प्रायः प्रणतेषु नरोत्तमाः । सकृपाः स्युर्विशेषेण भीरुवेषेषु भीरुषु ॥४९॥
सस्त्रीकः स्त्रीकृताकारः श्रुत्वा पार्थाङ्गनाग्रणीः । प्रविष्टः शरणं गत्वा विष्टरश्रवसं नृपः ॥५०॥
दत्त्वाऽसावभयं तस्य शरणागतभीहरः । विससर्ज निजं स्थानं स्थाननामादिभेदिनम्[2] ॥५१॥
[3]कृष्णा कृष्णपदं नत्वा क्षेमदानपुरस्सरम् । प्रायुङ्क्त विनयं योग्यं पञ्चस्वपि यथाक्रमम् ॥५२॥
आश्लिष्य दयिता पार्थो विरहव्यथितां ततः । स्वयं प्रस्वेदिहस्ताभ्यां तद्वेणीमुदमोचयत् ॥५३॥

समुद्रका उल्लङ्घन कर धातकीखण्ड द्वीपके भरत क्षेत्रमें जा पहुँचे ॥ ४० ॥ वहाँ जाकर ये अमरकङ्कापुरीके बाह्य उद्यानमें ठहर गये और राजा पद्मनाभके द्वारा नियुक्त पुरुषोंने उसे खबर दी कि कृष्ण आदि आ पहुँचे हैं ॥४१॥ खबर पाते ही उसकी उद्धत चतुरङ्ग सेना नगरीसे बाहर निकली परन्तु पाँचों पाण्डवोंने युद्धमें उसे इतना मारा कि वह भागकर नगरमें जा घुसी ॥ ४२ ॥ राजा पद्मनाभ बड़ा नीतिज्ञ था इसलिए वह नगरका द्वार बन्दकर भीतर रह गया। नगरका द्वार लाँघना जब पाण्डवोंके वशकी बात नहीं रही तब श्रीकृष्णने स्वयं पैरके आघातोंसे द्वारको तोड़ना शुरू किया। उनके पैरके आघात क्या थे मानो वज्रके प्रहार थे। उन्होंने नगरकी समस्त बाह्य तथा आभ्यन्तर भूमिको तहस-नहस कर डाला। प्राकार और गोपुर टूटकर गिर गये। बड़े-बड़े महल और शालाओंके समूह गिरने लगे जिससे मदोन्मत्त हाथी और घोड़े इधर-उधर दौड़ने लगे, नगरमें सर्वत्र हाहाकारका महान् शब्द गूँजने लगा और मनुष्य घबड़ाकर बाहर निकल आये ॥ ४३-४५ ॥ जब द्रोही राजा पद्मनाभ निरुपाय हो गया तब वह भयसे व्याकुल हो नगरवासियों और अन्तःपुरकी स्त्रियोंको साथ ले शीघ्र ही द्रौपदीकी शरणमें पहुँचा और नम्रीभूत होकर कहने लगा कि हे देवि ! तू देवताके समान है, सौम्य है, पतिव्रता है, मुझ पापीको क्षमा करो, क्षमा करो और अभय दान दिलाओ ॥ ४६-४७ ॥ द्रौपदी परम दयालु थी इसलिए उसने शरणमें आये हुए पद्मनाभसे कहा कि तू स्त्रीका वेप धारण कर चक्रवर्ती कृष्णकी शरणमें जा। क्योंकि उत्तम मनुष्य नमस्कार करनेवाले अपराधी जनोंपर भी प्रायः दया-सहित होते हैं, फिर जो भीरु हैं अथवा भीरुजनोंका वेप धारण करते हैं उनपर तो वे और भी अधिक दया करते हैं ॥ ४८-४९ ॥ यह सुनकर राजा पद्मनाभने स्त्रीका वेष धारण कर लिया और स्त्रियोंको साथ ले तथा द्रौपदीको आगे कर वह श्रीकृष्णकी शरणमें जा पहुँचा ॥ ५० ॥ श्रीकृष्ण शरणागतोंका भय हरनेवाले थे इसलिए उन्होंने उसे अभय दान देकर अपने स्थानपर वापिस कर दिया केवल उसके स्थान तथा नाम आदिमें परिवर्तन कर दिया ॥ ५१ ॥ द्रौपदीने कुशल-प्रश्नपूर्वक श्री कृष्णके चरणोंमें नमस्कार किया और पाँचों पाण्डवोंके साथ यथायोग्य विनयका व्यवहार किया ॥ ५२ ॥ तदनन्तर अर्जुनने विरहसे पीडित वल्लभाका आलिङ्गन कर पसीनासे भीगे हुए दोनों हाथोंसे स्वयं उसकी वेणी खोली ॥ ५३ ॥

१ नागरम् म० । २. -वेदिनम् क० । ३. द्रौपदी ।

स्नात्वा भुक्त्वा कृतातिथ्या मनसा पाण्डवैः सह। निवेद्य निजदु.खं सा मुमोचास्रैः[1] समं तत् ॥५४॥
रथमारोप्य तां वार्धौ [2]दध्मौ शङ्खं निजं हरिः। आपुपूरे दिशां चक्र चक्रिशङ्खस्य निस्वनः ॥५५॥
कपिलो वासुदेवोऽपि तदा चम्पाबहिःस्थितम्। जिनं नन्तुं गतोऽपृच्छत् श्रुत्वा तं कम्पितक्षितिम् ॥५६॥
केनायं पूरितः शङ्खो नाथ! मत्समशक्तिना। न चाद्य मादृशोऽस्तीह भारते मदधिष्ठिते ॥५७॥
जिनेन कथिते तत्त्वे प्रश्नितोत्तरवादिना। दिदृक्षुस्तं यियासुः स भाषितो धर्मचक्रिणा ॥५८॥
नान्योन्यदर्शनं जातु चक्रिणां धर्मचक्रिणाम्। हलिनां वासुदेवानां [3]त्रैलोक्ये प्रतिचक्रिणाम् ॥५९॥
गतस्य चिह्नमात्रेण तव तस्य च दर्शनम्। शङ्खास्फोटनिनादैश्च रथध्वजनिरीक्षणैः ॥६०॥
आयातस्य ततस्तस्य कपिलस्यानुयादवम्। साफल्यमभवद्‌दूराज्जिनोक्तिविधिनाम्बुधौ ॥६१॥
आगत्य कपिलश्चम्पामसाम्प्रतविधायिनम्। कोपादमरकङ्केशं केशवः सोऽत्यतर्जयत् ॥६२॥
पूर्वेणैव क्रमेणामी लघूत्तीर्णा महार्णवम्। वेलातटे विशश्राम केशवः पाण्डवा गताः ॥६३॥
नौभिर्गङ्गां समुत्तीर्य तस्थुस्ते दक्षिणे तटे। व्यपनीता च भीमेन [4]क्रीडाशीलेन नौस्तटी ॥६४॥
आगतोऽनुपदं विष्णुः कृष्णया सहितस्तदा। अप्राक्षीत्कथमुत्तीर्णा गङ्गां यूयमितीमिकाम् ॥६५॥
वृकोदरोऽवदद्दोर्भिरिति जिज्ञासुरीहितम्। स सत्यमिति मत्वा तदुत्तरीतुमिति त्वरी ॥६६॥

द्रौपदीने पाण्डवोंके साथ स्नान किया, भोजन किया, हृदयसे सबका अतिथि-सत्कार किया, उनके सामने अपना दुःख निवेदन किया और अश्रुधाराके साथ-साथ सब दुःख छोड़ दिया। भावार्थ—पाण्डवोंके सामने सब दुःख प्रकट कर वह सब दुःख भूल गयी ॥ ५४ ॥

तदनन्तर कृष्णने द्रौपदीको रथमें बैठाकर समुद्रके किनारे आ इस रीतिसे अपना शङ्ख बजाया कि उसका शब्द समस्त दिशाओंमें व्याप्त हो गया ॥ ५५ ॥ उस समय वहाँ चम्पा नगरीके बाहर स्थित जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार करनेके लिए धातकीखण्डका नारायण कपिल आया था उसने पृथिवीको कम्पित करनेवाला शङ्खका उक्त शब्द सुनकर जिनेन्द्र भगवान्‌से पूछा कि हे नाथ! मेरे समान शक्तिको धारण करनेवाले किस मनुष्यने यह शङ्ख बजाया है। इस समय मेरे द्वारा शासित इस भरतक्षेत्रमें मेरे समान दूसरा मनुष्य नहीं है ॥ ५६-५७ ॥ प्रश्नका उत्तर देनेवाले जिनेन्द्र भगवान्‌ने जब यथार्थ बात कही तब कृष्णको देखनेकी इच्छा करता हुआ वह वहाँसे जाने लगा। यह देख जिनेन्द्र भगवान्‌ने कहा कि हे राजन्! तीन लोकमें कभी चक्रवर्ती-चक्रवर्तियोंका, तीर्थङ्कर-तीर्थङ्करोंका, बलभद्र-बलभद्रोंका, नारायण-नारायणोंका और प्रतिनारायण-प्रतिनारायणोंका परस्पर मिलाप नहीं होता। तुम जाओगे तो चिह्न मात्रसे ही उसका और तुम्हारा मिलाप हो सकेगा। एक दूसरेके शङ्खका शब्द सुनना तथा रथोंकी ध्वजाओंका देखना इन्हीं चिह्नोंसे तुम्हारा और उसका साक्षात्कार होगा ॥५८-६०॥ तदनन्तर कपिल नारायण, श्रीकृष्णको लक्ष्य कर आया और जिनेन्द्र भगवान् के कहे अनुसार उसका दूरसे ही समुद्रमें कृष्णके साथ साक्षात्कार हुआ ॥ ६१ ॥ कपिल नारायणने चम्पा नगरीमें वापस आकर अनुचित कार्य करनेवाले अमरकङ्कापुरीके स्वामी राजा पद्मनाभको क्रोधमें आकर बहुत डाँटा ॥ ६२ ॥

कृष्ण तथा पाण्डव पहलेकी ही भाँति महासागरको शीघ्र ही पार कर इस तटपर आ गये। वहाँ कृष्ण तो विश्राम करने लगे परन्तु पाण्डव चले आये ॥ ६३ ॥ पाण्डव नौकाके द्वारा गङ्गाको पार कर दक्षिण तटपर आ ठहरे। भीमका स्वभाव क्रीड़ा करनेका था इसलिए उसने इस पार आनेके बाद नौका तटपर छिपा दी ॥ ६४ ॥ पीछे जब द्रौपदीके साथ कृष्ण आये और उन्होंने पूछा कि आप लोग इस गङ्गाको किस तरह पार हुए हैं? तो कृष्णकी चेष्टाको जाननेके इच्छुक भीमने कहा कि हम लोग भुजाओंसे तैरकर आये हैं। श्रीकृष्ण भीम

१ मुमोचास्र म०। २. दध्यौ म०। ३. त्रैलोक्य-म०। ४. क्रीडाशीलेन म०, क०।

रथमुद्धृत्य हस्तेन साश्वसारथिमच्युतः । जानुदघ्नमिवोत्तीर्णस्तां जङ्घाभ्यां भुजेन च ॥६७॥

ततो विस्मिततुष्टास्ते त्वरयाभ्येत्य सन्नताः । [1]शक्त्यभिज्ञाः स्तुतिव्यग्राः समाश्लिष्यन्नधोक्षजम् ॥६८॥

### वंशस्थवृत्तम्

स्वयं कृतं नर्म ततो वृकोदरः स्वयं च विश्वश्रुतया जगाद सः ।
तदैव कृष्णोऽतिविरक्ततामगाददेशकालं न हि नर्म शोभते ॥६९॥

अमानुषं कर्म जगत्यनेकशः कृतं मया दृष्टवतामपि स्वयम् ।
मदीयसामर्थ्यपरीक्षणक्षमं किमत्र गङ्गोत्तरणे कुपाण्डवाः ॥७०॥

निगद्य तानेवमसौ जनार्दनः सहैव तैरेत्य तु हास्तिनं पुरम् ।
सुभद्रया लब्धसुतार्यसूनवे वितीर्य राज्यं विससर्ज तान्क्रुधा ॥७१॥

समस्तसामन्तकृतानुयानकः कृताभियानो यदुभिः कृतार्थकः ।
प्रविश्य कृष्णो नगरीं गरीयसीं निजां निजस्त्रीनिवहानमानयत्[2] ॥७२॥

सुतास्तु पाण्डोर्हरिचन्द्रशासनादकाण्ड एवाशनिपातनिष्ठुरात् ।
प्रगत्य दाक्षिण्यभृता सुदक्षिणां जनेन काष्ठां मथुरां न्यवेशयन् ॥७३॥

समुद्रवेलासु मनोहरासु ते लवङ्गकृष्णागुरुगन्धवायुषु ।
सुचन्दनामोदितदिक्षु दक्षिणा विजह्रुरुच्चैर्मलयाद्रिसानुषु ॥७४॥

---

के कथनको सत्य मान गङ्गाको पार करनेकी शीघ्रता करने लगे ॥६५–६६॥ श्रीकृष्णने घोड़ों और सारथीसे सहित रथको एक हाथपर उठा लिया और एक हाथ तथा दो जङ्घाओंसे गङ्गाको इस तरह पार कर लिया जिस तरह मानो वह घोंटू बराबर ही हो ॥६७॥ तदनन्तर आश्चर्यसे चकित और आनन्दसे विभोर पाण्डवोंने शीघ्र ही सामने जाकर नम्रीभूत हो श्रीकृष्णका आलिङ्गन किया और उनकी अपूर्व शक्तिसे परिचित हो वे उनकी स्तुति करने लगे ॥ ६८ ॥ तत्पश्चात् भीमने सबको सुनाते हुए स्वयं कहा कि यह तो मैंने हँसी की थी। यह सुन, श्रीकृष्ण उसी समय पाण्डवोंसे विरक्तताको प्राप्त हो गये सो ठीक ही है क्योंकि विना देश-कालकी हँसी शोभा नहीं देती ॥ ६९ ॥ कृष्णने पाण्डवोंको फटकारते हुए कहा कि अरे निन्द्य पाण्डवो ! मैंने संसारमें स्वयं तुम लोगोंके देखते-देखते अनेकों वार अमानुषिक कार्य किये हैं फिर इस गङ्गाके पार करनेमें कौन-सी बात मेरी शक्तिकी परीक्षा करनेमें समर्थ थी ? ॥ ७० ॥ इस प्रकार पाण्डवोंसे कहकर वे उन्हींके साथ हस्तिनापुर गये और वहाँ सुभद्राके पुत्र आर्यसूनुके लिए राज्य देकर उन्होंने पाण्डवोंको क्रोधवश वहाँसे विदा कर लिया ॥ ७१ ॥

तदनन्तर समस्त सामन्त जिनके पीछे-पीछे चल रहे थे और यादवोंने सम्मुख आकर जिनका अभिनन्दन किया था ऐसे कृतकार्य श्रीकृष्णने विशाल द्वारिका नगरीमें प्रवेश कर अपनी स्त्रियोंके समूहको प्रसन्न किया ॥७२॥ असमयमें वज्रपातके समान कठोर कृष्णचन्द्रकी आज्ञासे पाण्डव, अपने अनुकूल जनोंके साथ दक्षिण दिशाकी ओर गये और वहाँ उन्होंने मथुरा नगरी वसायी ॥७३॥ वहाँ वे दक्षिण-दिशामें लौंग और कृष्णागुरुकी सुगन्धित वायुसे व्याप्त समुद्रके मनोहर तटोंपर तथा उत्तम चन्दनसे दिशाओंको सुगन्धित करनेवाली मलयगिरिकी ऊँची-ऊँची चोटियोंपर विहार करने लगे ॥७४॥

---

१ शक्तिभिद्या म० । २ निवहाद्यमानयत् म० ।

क्व वार्धिजम्बूद्रुममण्डिता क्षितिः क्व धातकीखण्डधरा दुरासदा ।
गतागतादर्थगतिस्तथापि तु प्रसिद्ध्यति प्राक्तनजैनधर्मतः ॥७५॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ द्रौपदीहरणाहरणदक्षिणमथुरानिवेश-वर्णनो नाम चतुःपञ्चाशः सर्गः ॥५४॥*

---

गौतम स्वामी कहते हैं कि देखो, कहाँ तो लवणसमुद्र और जम्बू वृक्षसे सुशोभित जम्बूद्वीपकी भूमि और कहाँ अत्यन्त दुर्गम धातकीखण्डकी भूमि ? फिर भी पूर्वकृत जैनधर्मके प्रभावसे वहाँ यातायातके द्वारा कार्यको सिद्धि हो जाती है ॥७५॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें द्रौपदीका हरण, पुन उसका ले आना तथा दक्षिण-मथुराके वसाये जानेका वर्णन करनेवाला चौवनवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५४ ॥*

# पञ्चपञ्चाशः सर्गः

## द्रुतविलम्बितवृत्तम्

अथ स नेमिकुमारयुगान्यदा धनदसंभृतवस्त्रविभूषणैः ।
स्रगनुलेपनकैरनिराजितो नृपसुतैः प्रथितैः परिवारितः ॥१॥
समविशत्ससदःसगतिर्नृपैरभिगतः प्रणतश्चलितासनैः[1] ।
कुसुमचित्रसभां[2] बलकेशवप्रभृतियादवकोटिभिराचिताम् ॥२॥
हरिकृताभिगतिर्हरिविष्टरं स तदलङ्कुरुते हरिणा सह ।
श्रियमुवाह परां तदलं तदा धनहरिद्वयहारि यथासमम् ॥३॥
सदसि सभ्यकथामृतपायिभिः प्रकटशौर्यशरीरविभूतिभिः ।
सह हरिर्नृवरैः समुपासितः क्षणमरंस्त रुचा स्थगिताखिलः ॥४॥
बलवतां गणनास्वथ केचन प्रतिशशंसुरतीव किरीटिनम् ।
युधि युधिष्ठिरमुग्रवृकोदरं युगलमुद्धतमप्यपरे परान् ॥५॥
हलधरं बलवन्तमलं तथा हरिमथोद्धृतदुर्धरभूधरम् ।
स्वबलदर्शनतत्परराजकं चलयितुं स्वपदात्तु[3] सशायिकम् ॥६॥
हरिसभागतराजकभारतीरिति निशम्य सलीलदृशा हली ।
जिनमुदीक्ष्य जगौ जिननेमिना भगवता न समोऽस्ति जगत्त्रये ॥७॥

---

अथानन्तर एक दिन कुबेरके-द्वारा भेजे हुए वस्त्र, आभूषण, माला और विलेपनसे सुशोभित, प्रसिद्ध-प्रसिद्ध राजाओंसे घिरे एवं मदोन्मत्त हाथीके समान सुन्दर गतिसे युक्त युवा नेमिकुमार, बलदेव तथा नारायण आदि कोटि-कोटि यादवोंसे भरी हुई कुसुमचित्रा नामक सभामें गये। राजाओंने अपने-अपने आसन छोड़ सम्मुख जाकर उन्हें नमस्कार किया। श्रीकृष्णने भी आगे आकर उनकी अगवानी की। तदनन्तर श्रीकृष्णके साथ वे उनके आसनको अलंकृत करने लगे। श्रीकृष्ण और नेमिकुमारसे अधिष्ठित हुआ वह सिंहासन, दो इन्द्रों अथवा दो सिंहोंसे अधिष्ठितके समान अत्यधिक शोभाको धारण करने लगा ॥१-३॥ सभाके बीच, सभ्यजनोंकी कथारूप अमृतका पान करनेवाले एवं अत्यधिक शूर-वीरता और शारीरिक विभूतिसे युक्त अनेक राजा जिनकी उपासना कर रहे थे और अपनी कान्तिसे जिन्होंने सबको आच्छादित कर दिया था ऐसे नेमिकुमार श्रीकृष्णके साथ क्षण-भर क्रीड़ा करते रहे ॥४॥

तदनन्तर बलवानोंकी गणना छिड़नेपर कोई अर्जुनकी, कोई युद्धमें स्थिर रहनेवाले युधिष्ठिरकी, कोई पराक्रमी भीमकी, कोई उद्धत सहदेव और नकुलकी एवं कोई अन्य लोगोंकी, अत्यन्त प्रशंसा करने लगे ॥५॥ किसीने कहा कि बलदेव सबसे अधिक बलवान् है तो किसीने दुर्धर गोवर्धन पर्वतको उठानेवाले एवं अपना बल देखनेमें तत्पर राजाओंके समूहको अपने स्थानसे विचलित करनेके लिए बाण धारण करनेवाले श्रीकृष्णको सबसे अधिक बलवान् कहा ॥५-६॥ इस प्रकार कृष्णकी सभामें आगत राजाओंकी तरह-तरहकी वाणी सुनकर लीलापूर्ण दृष्टिसे भगवान् नेमिनाथकी ओर देखकर कहा कि तीनों जगत्में इनके समान

---

१. प्रणतैः क०, ख० । २. कुसुमचित्रानाम्नीं सभाम् । ३ स्वपदं तु सशामकं क० ।

करतलेन महीतलमुद्धरेज्जलनिधीनपि दिक्षु लघु[1] क्षिपेत् ।
प्रचलयेद् गिरिराजमवज्ञया ननु जिनः कतमः परमोऽमुतः ॥८॥

इति निशम्य वचोऽथ निशाम्य तं स्मितमुखो हरिरीशमुवाच सः ।
किमिति युष्मदुदारवपुर्बलं भुजरणे भगवन् न परीक्ष्यते ॥९॥

सह [2]ममामिनयोदूर्ध्वमुखो जिनः किमिहमल्लयुधेति तमब्रवीत् ।
भुजबलं भवतोऽग्रज बुध्यते चलय मे चरणं सहसासनात् ॥१०॥

परिकरं परिबध्य [3]तदोत्थितो भुजबलेन जिनस्य जिगीषया ।
चलयितुं न शशाक पदाङ्गुलिप्रमुखमस्य नखेन्दुधरं[4] हरिः ॥११॥

श्रमजवारिलवाञ्चितविग्रहः प्रबलनिश्वसितोच्छ्वसिताननः[5] ।
बलमहो तव देव जनातिगं स्फुटमिति स्मयमुक्तमुवाच सः ॥१२॥

[6]बलरिपुश्च तदा चलितासनः स्वयमुपेत्य सुरैः सहसा सह ।
कृतजिनार्चनकः कृतसंस्तवः कृतनतिः प्रययौ पदमात्मनः ॥१३॥

निजमगारमगाज्जिनचन्द्रमाः परिवृतः क्षितिपैः [7]क्षपितस्मयः ।
हरिरपि स्फुटमात्मनि शङ्कितः क्लिशितधीर्हि जिनेष्वपि शङ्कते ॥१४॥

दूसरा बलवान् नहीं है ॥७॥ ये अपनी हथेलीसे पृथिवीतलको उठा सकते हैं, समुद्रोंको शीघ्र ही दिशाओंमें फेंक सकते हैं और गिरिराजको अनायास ही कम्पायमान कर सकते हैं। यथार्थमें ये जिनेन्द्र हैं, इनसे उत्कृष्ट दूसरा कौन हो सकता है ? ॥८॥ इस प्रकार बलदेवके वचन सुन कृष्णने पहले तो भगवान्की ओर देखा और तदनन्तर मुसकराते हुए कहा कि हे भगवन् ! यदि आपके शरीरका ऐसा उत्कृष्ट बल है तो बाहु-युद्धमें उसकी परीक्षा क्यों न कर ली जाये ? ॥९॥ भगवान्ने कुछ खास ढंगसे मुख ऊपर उठाते हुए कृष्णसे कहा कि मुझे इस विषयमें मल्ल युद्धकी क्या आवश्यकता है ? हे अग्रज ! यदि आपको मेरी भुजाओंका बल जानना ही है तो सहसा इस आसनसे मेरे इस पैरको विचलित कर दीजिए ॥१०॥ श्रीकृष्ण उसी समय कमर कसकर भुजबलसे जिनेन्द्र भगवान्को जीतनेकी इच्छासे उठ खड़े हुए परन्तु पैरका चलाना तो दूर रहा नखरूपी चन्द्रमाको धारण करनेवाली पैरकी एक अङ्गुलिको भी चलानेमें समर्थ नहीं हो सके ॥११॥ उनका समस्त शरीर पसीनाके कणोंसे व्याप्त हो गया और मुखसे लम्बी लम्बी साँसे निकलने लगीं। अन्तमें उन्होंने अहंकार छोड़कर स्पष्ट शब्दोंमें यह कहा कि हे देव ! आपका बल लोकोत्तर एवं आश्चर्यकारी है ॥१२॥ उसी समय इन्द्रका आसन कम्पायमान हो गया और वह तत्काल ही देवोंके साथ आकर भगवान्की पूजा-स्तुति तथा नमस्कारकर अपने स्थानपर चला गया ॥१३॥ उधर कृष्णके अहङ्कारको नष्ट करनेवाले जिनेन्द्ररूपी चन्द्रमा अनेक राजाओंसे परिवृत हो अपने महलमें चले गये और इधर कृष्ण भी अपने आपके विषयमें शङ्कित होते हुए अपने महलमें गये सो ठीक ही है क्योंकि संक्लिष्ट बुद्धिके धारक पुरुष जिनेन्द्र भगवान्के विषयमें भी शङ्का करते हैं। भावार्थ—कृष्णके मनमें यह शङ्का घर कर गयी कि भगवान् नेमिनाथके बलका कोई पार नहीं है अतः इनके रहते हुए हमारा राज्य-शासन स्थिर रहेगा या नहीं ? ॥ १४ ॥ उस समयसे श्रीकृष्ण, उत्तम-अमूल्य

१. शीघ्रम् । २. समाभिनयो-म० । ३ तदोक्तितो म० । ४ नखेन्दुहरिं म० । ५. -मुच्छ्वसितासन- म०, क० । ६. इन्द्रः । ७. ज्ञपितस्मयः म० ।

उपचरन्ननुवासरमादरात् प्रियशतैर्जिनचन्द्रमसं हरिः ।
प्रणयदर्शनपूर्वकमर्च्चयन्[1] स्वयमनर्घगुणं जिनमुन्नतम् ॥१५॥
अथ पुनर्विजयार्धनगोत्तरे पुरवरेऽभिधया श्रुतशोणिते ।
जगति बाण इति प्रथितः खगः स खलु तिष्ठति गर्वितमानसः ॥१६॥
स्वयमुषा दुहितास्य खगेशिनो [2]गुणकलाभरणाविदितावनौ ।
मदनसूनुमुदारगुणैः श्रुतं [3]तमनिरुद्धमधत्त चिरं हृदि ॥१७॥
सुमृदुनापि तदा मृदुनि स्वयं विनिहितेन कृतं तनुतापनम् ।
मनसि सवसता कुटिलभ्रुवः कुटिलवृत्तिरनेन निजीकृता ॥१८॥
अनुदितेन परस्य महाधिना कृशतरां परिपृच्छ्य हि तां हिताम् ।
निशि निनाय सखी खचरीवरं खचरलोकमनङ्गशरीरजम्[4] ॥१९॥
प्रतिविबुध्य युवा सहसा ह्युषामुषसि रत्नमयूखचिते गृहे ।
मृदुतले शयने शयितः स्वयं स खलु पश्यति तत्र तु कन्यकाम् ॥२०॥
गुरुनितम्बघनस्तनभारिणीं सुतनुमध्यवलित्रयहारिणीम् ।
सुपरिदृश्य सता सुविहारिणीं चिरमचिन्तयदङ्गजधारिणीम् ॥२१॥
हरति केयमिह प्रवरा मनो [5]हरिवधूरुत नागवधूरियम् ।
न हि मनुष्यवधूमहमीदृशीं क्वचिदपीह कदाचन दृष्टवान् ॥२२॥
पदमपीदमपूर्वमिवेक्ष्यते नयनहारिसुरेन्द्रपदोपमम् ।
किमिह सत्यमसत्यमिदं तु किं भ्रमति हि स्वपतां भुवनं मनः ॥२३॥

गुणोंसे युक्त जिनेन्द्ररूपी उन्नत चन्द्रमाकी बड़े आदरसे प्रतिदिन सेवा-शुश्रूषा करते हुए प्रेम-प्रदर्शनपूर्वक उनकी पूजा करने लगे ॥१५॥

अथानन्तर विजयार्ध पर्वतकी उत्तर श्रेणीमें श्रुतशोणित नामका एक नगर है, उस समय उसमें बाण नामका एक महा अहंकारी विद्याधर रहता था ॥ १६ ॥ राजा बाणके गुण और कला रूपी आभूषणोंसे युक्त तथा पृथिवीमें सर्वत्र प्रसिद्ध उषा नामकी एक पुत्री थी जो अपने उदार गुणोंसे विख्यात प्रद्युम्नके पुत्र अनिरुद्धको चिरकालसे अपने हृदयमें धारण कर रही थी ॥ १७ ॥ यद्यपि कुमार अनिरुद्ध अत्यन्त कोमल शरीरका धारक था तथापि कुटिल भौंहोंवाली उषाके हृदयमें वास करते हुए उसने कुटिलवृत्ति अङ्गीकृत की थी इसीलिए तो उसके शरीरमें उसने भारी सन्ताप उत्पन्न किया था ॥ १८ ॥ यद्यपि कुमारी उषा अपने मनकी महाव्यथा दूसरेसे कहती नहीं थी तथापि भीतर-ही-भीतर वह अत्यन्त दुर्बल हो गयी थी। एक दिन उसकी सखीने अपना हित करनेवाली उस उषासे पूछकर सब कारण जान लिया और वह रात्रिके समय अनिरुद्धको विद्याधरियोंसे श्रेष्ठ विद्याधरलोकमें ले गयी ॥ १९ ॥ प्रातःकालके समय जब सहसा युवा अनिरुद्धकी नींद खुली तब उसने अपने आपको रत्नोंकी किरणोंसे व्याप्त महलमें कोमल शय्यापर सोता हुआ पाया। जागते ही उसने एक कन्याको देखा ॥ २० ॥ वह कन्या स्थूल नितम्ब और निविड़ स्तनोंके भारसे युक्त थी, पतली कमर और त्रिवलिसे सुशोभित थी, सत्पुरुषोंके मनको हरण करने वाली थी और काम अथवा रोमाञ्चोंको धारण करनेवाली थी। उसे देख अनिरुद्ध विचार करने लगा कि यह यहाँ कौन उत्तम स्त्री मेरा मन हरण कर रही है? क्या यह इन्द्राणी है? अथवा नाग-वधू है? क्योंकि ऐसी मनुष्य-की स्त्री तो मैंने कभी भी कहीं भी नहीं देखी है ॥ २१-२२ ॥ इन्द्रके स्थानके समान नेत्रोंको हरण करनेवाला यह स्थान भी तो अपूर्व ही दिखायी देता है। यहाँ दिखायी देनेवाला यह

१ -मर्थयन् म० । २. वरणादि म० । ३. तमनुरुद्ध म० । ४ प्रद्युम्नपुत्रम् । ५ इन्द्राणी ।

इति वितर्कमतर्कितदर्शनं सुपरिबोध्य तया तमयोजयत् ।
रहसि कन्यकया कृतकङ्कणं विदितचित्रपदादिकलेखिका[1] ॥२४॥
अविरहं सुरतामृतपायिनोरमृतपायिवधूवरयोरिव ।
वरवधूवरयोः समये तयोर्व्रजति[2] वृत्तमिदं विदितं हरेः ॥२५॥
हरिरतो बलशम्बमनोभवप्रभृतिभिर्यदुभिः सह सङ्गत.[3] ।
मदनजानयनं प्रति यातवान् खगपवाणपुरं[4] स विहायसा ॥२६॥
नरतुरङ्गरथद्विपसङ्कुले युधि विजित्य स तत्र खगाधिपम् ।
तमनिरुद्धमुषासहितं हि तं निजनिवासपुरं हरिरानयत् ॥२७॥
विरहदुःखमपोह्य ततोऽखिलः शमनिरुद्धसमागमसम्भवम् ।
अनुदिनं स्वजनो जनतासख. सुखमरंस्त समस्तसुखाश्रयः ॥२८॥
निजवधूजनलालितनेमिना हरिरमा नृपपौरपयोधिना ।
कुसुमितोपवनं स मधौ ययौ विदितरैवतकं रमणेच्छया ॥२९॥
पृथुभिरश्वरथैर्ययुरीश्वरा[5] रुचिरभूषणनेमिबलाच्युता. ।
धृतसितातपवारणहारिणो वृषभतालबृहद्गरुडध्वजाः ॥३०॥
दशदशार्हकुमारगणावृतः करितुरङ्गरथैर्मदयन् जनम् ।
कुसुमवाणधनुर्मकरध्वजैः पथि रथेन ययौ मकरध्वज. ॥३१॥
पुरजनोऽथ यथार्हसुवाहनैर्विविधवस्त्रविभूषणभूषित. ।
हरिपुरस्सरराजवधूजनः पथि जगाम तथा शिविकादिभि ॥३२॥

सब सत्य है ? या असत्य है ? यथार्थमें सोनेवालोंका मन संसारमें भ्रमण करता रहता है ॥ २३ ॥ अतर्कित वस्तुओंको देखकर कुमार इस प्रकार विचार कर ही रहा था कि इतनेमे चित्रलेखा सखी आयी और सब समाचार वता एकान्तमें कंकण वन्धन कराकर उस कन्याके साथ मिला गयी ॥२४॥ तदनन्तर देव-देवाङ्गनाओंके समान निरन्तर सुरत रूपी अमृतका पान करनेवाले उन दोनो स्त्री-पुरुषोंका समय सुखसे व्यतीत होने लगा। इधर श्रीकृष्णको जब अनिरुद्धके हरे जानेका वृत्तान्त विदित हुआ तव वे बलदेव, शम्ब और प्रद्युम्न आदि यादवों-के साथ मिलकर अनिरुद्धको लानेके लिए आकाशमार्गसे विद्याधरोंके राजा वाणकी नगरी पहुँचे ॥ २५-२६ ॥ और मनुष्य, घोड़े, रथ और हाथियोंसे व्याप्त युद्धमें विद्याधरोंके अधिपति बाणको जीतकर उपासहित अनिरुद्धको अपने नगर वापिस ले आये ॥ २७ ॥ तदनन्तर अनिरुद्धके समागमसे समुत्पन्न सुखको पाकर सब लोगोंका विरहजन्य दुःख दूर हो गया और समस्त सुखोंके आधारभूत स्वजन और पुरजन सुखसे क्रीड़ा करने लगे ॥ २८ ॥

अथानन्तर एक समय वसन्त ऋतु के आनेपर श्रीकृष्ण, अपनी स्त्रियोंसे लालित भगवान् नेमिनाथ, राजा महाराजा और नगरवासी रूपी सागरके साथ, जहाँ उपवन फूल रहे थे ऐसे गिरनार पर्वतपर क्रीड़ा करनेकी इच्छासे गये ॥ २९ ॥ जो धारण किये हुए सफेद छत्रोंसे सुशोभित थे, तथा बैल, ताल और गरुड़की ध्वजाओंसे युक्त थे ऐसे सुन्दर भूपणोंसे विभूपित भगवान् नेमिनाथ, बलदेव और श्रीकृष्ण पृथक्-पृथक् वड़े-बड़े घोड़ोंके रथोंपर सवार हो एकके बाद एक जा रहे थे ॥ ३० ॥ उनके पीछे समुद्रविजय आदि दश यादवोंके कुमारोंसे परिवृत प्रद्युम्न, मार्गमे फूलोंके वाण, धनुप तथा मकर चिह्नाङ्कित ध्वजासे मनुष्यो को आनन्दित करता हुआ हाथी और घोड़ोंके रथोंपर सवार हो जा रहा था ॥ ३१ ॥ उसके पीछे नाना प्रकारके वस्त्राभूपणोसे विभूपित नगरवासी लोग यथायोग्य उत्तमोत्तम वाहनोंपर

१. चित्रलेखा नाम सखी । २. -र्विदित-म० । ३. सगतै म० । ४. खगक म० । ५. रश्वयुतै-म० ।

उपचितो जनतामिरसौ गिरिः श्रियमुवाह सहोपवनैस्ततः ।
सुरगिरेः सुरसङ्गवधूजनैरुपचितस्य चितस्य वनान्तरैः ॥३३॥
[1]समपनोतयथोचितवाहना वनविहारमतो जनताखिला ।
सपदि कर्तुमसावुपचक्रमे गिरिनितम्बवनेषु यथायथम् ॥३४॥
सुरभिपुष्परजःसुरभौ श्रमव्यपगमव्यसने श्वसने दिशः ।
वहति शीतलदक्षिणमारुते स्मररतिश्रम एव नृणामभूत् ॥३५॥
[2]रसितचूतलतारसकोकिलाः कलरवाः कलकण्ठतया गिरौ ।
जनमनांस्यपहर्तुमतिक्षमाः परिचुकूजुरिह स्मरदीपिताः ॥३६॥
मधुलिहां मधुपानजुषां कुलैः कुरवका वकुला. सुभगाः कृताः ।
द्विपदषट्पदभेदवतां रवै. श्रयति वाश्रय [3]आश्रयिणो गुणान् ॥३७॥
करिकटेष्वयुगच्छदगन्धिषु स्थितिमपास्य [4]मदभ्रमराः श्रिताः ।
ससहकारसुरद्रुममञ्जरीरभिनवासु रतिर्महती भवेत् ॥३८॥
कुसुमभारभृतः प्रणता भृशं प्रणयभङ्गभियेव नता द्रुमाः ।
युवतिहस्तधुता.[5] कुसुमोच्चयेऽतनुसुख [6]तरुणा इव भेजिरे ॥३९॥
अनतिनम्रतया निजशाखया कथमपि प्रमदाकरलब्धया ।
तरुगणः कुसुमग्रहणेऽभजद्दृढकचग्रहसौख्यमिव प्रभु. ॥४०॥

सवार होकर चल रहे थे और इनके बाद कृष्ण आदि राजाओंकी स्त्रियाँ पालकी आदिपर सवार हो मार्गमें प्रयाण कर रही थीं ॥ ३२ ॥ उस समय जन-समूहसे व्याप्त और उपवनोंसे सुशोभित गिरनार पर्वत, देव-देवियोंसे व्याप्त एवं नाना वनोंसे युक्त सुमेरु पर्वतकी शोभाको धारण कर रहा था ॥ ३३ ॥ समीप पहुँचनेपर सब लोग यथायोग्य अपने-अपने वाहन छोड़, पर्वतके नितम्बपर स्थित वनोंमें शीघ्र ही इच्छानुसार विहार करने लगे ॥ ३४ ॥ उस समय वासन्ती फूलोंकी परागसे सुगन्धित, श्रमको दूर करनेवाली, ठण्डी दक्षिणकी वायु सब दिशाओंमें वह रही थी इसलिए मनुष्योंके कामभोग-सम्बन्धी श्रम ही शेष रह गया था शेष सब श्रम दूर हो गया था ॥ ३५ ॥ आम्रलताओंके रसका आस्वादन करनेवाली, सुन्दर कण्ठसे मनुष्योंका मन हरण करनेमें अत्यन्त दक्ष और कामको उत्तेजित करनेमें निपुण मधुरभाषी कोकिलाएँ उस समय पर्वतपर चारों ओर कुहू-कुहू कर रहीं थीं ॥ ३६ ॥ मधुपान करनेमें लीन भ्रमरोंके समूहसे कुरवक और मौलिश्रीके वृक्ष तथा द्विपद अर्थात् स्त्री-पुरुष अथवा कोकिल आदि पक्षी और षट्पद अर्थात् भ्रमरोंके शब्दसे वनके प्रदेश, अत्यन्त मनोहर हो गये थे सो ठीक ही है क्योंकि आश्रय, आश्रयी—अपने ऊपर स्थित पदार्थके गुण ग्रहण करता ही है ॥ ३७ ॥ मदपायी भ्रमर, सप्तपर्ण पुष्पके समान गन्धवाले हाथियोंके गण्डस्थलोंपर स्थितिको छोड़कर आम्र और देवदारुकी मञ्जरियोंपर जा बैठी सो ठीक ही है क्योंकि नवीन वस्तुओंमें अल्पाधिक प्रीति होती ही है ॥ ३८ ॥ फूलोंके भारको धारण करनेवाले वृक्ष अत्यन्त नम्रीभूत हो रहे थे और उससे ऐसे जान पड़ते थे मानो स्नेह-भङ्गके भयसे ही नम्रीभूत हो रहे थे। वे ही वृक्ष पुष्पावचयन के समय जब युवतियोंके हाथोंसे कम्पित होते थे तब तरुण पुरुषोंके समान अतनु—बहुत भारी अथवा कामसम्बन्धी सुखको प्राप्त होते थे ॥ ३९ ॥ फूल चुनते समय वृक्षोंकी ऊँची शाखाओंको स्त्रियाँ किसी तरह अपने हाथसे पकड़कर नीचेकी ओर खींच रही थीं उससे वे नायकके समान स्त्री-द्वारा केश खींचनेके सुखका अनुभव कर

१. समय म० । २ रसित स्वादित चूतलतारसो यैस्ते, ते च ते कोकिलाश्च इति— । ३ -माश्रयिणो म० । ४. मद भ्रमराश्रिता. म० । ५ युवतिहस्तयुता म० । ६. अतनुसुखं महासुखं कामसुखं वा ।

[1]वनपरिभ्रमसौख्यमितस्ततः समनुभूय चिरं वनितासखः।
युवजनः कुसुमोत्करकल्पितेऽभजत तल्पतले सुरतामृतम् ॥४१॥
प्रतिवनं प्रतिगुल्मलतागृहं प्रतितरु प्रतिवापि विहारतः।
विषयसौख्यमसेवत सौख्यवानखिलयादवपौरजनो मधौ ॥४२॥
द्विगुणिताष्टसहस्रवधूगणैर्बहुगुणीकृतभोगनभोगतः।
सुमधुमाधवमासममानयत् सुभगताधरमाधवचन्द्रमाः ॥४३॥
पतिनिदेशजुषो हरियोषितो मुषितमानवमानसवृत्तयः।
सह विजह्रुरधीश्वरनेमिना तरुलतारमणीयवनेषु ताः ॥४४॥
[2]वनलताकुसुमस्तबकोच्चये मधुमदालसमानसलोचना[3]।
मुखसुगन्धितया मुखरालिभिर्वलयिताऽधृत काचन देवरम् ॥४५॥
उरसि चुम्बति तं कठिनस्तनी स्पृशति काचन जिघ्रति तं परा।
मृदुकरेण करे परिगृह्य तं शशिमुखं कुरुतेऽभिमुखं परा ॥४६॥
विटपकैरपि सालतमालजैर्व्यजनकैरिव काश्चिदवीजयन्।
विदधुरस्य परास्त्ववतंसकश्रियमशोकतरोर्नवपल्लवैः ॥४७॥
विरचितां कुसुमैर्विविधैः स्रजं निजपरिष्वजनस्पृहया परा।
शिरसि मालयति स्म गले परा कुरवकान्यपरा शिरसेऽकिरत् ॥४८॥
इति वसन्तमनन्तमसौ युवा हरिवधूभिरमा प्रतिमानयन्।
स ऋतुना तदनन्तरभाविना विभुरसेव्यत सेवकवृत्तिना ॥४९॥

रहे थे ॥ ४० ॥ तरुण पुरुष, स्त्रियोंके साथ चिरकाल तक जहाँ-तहाँ वन-भ्रमणके सुखका उपभोग कर फूलोंके समूहसे निर्मित शय्याओंपर सम्भोगरूपी अमृतका सेवन करने लगे ॥ ४१ ॥ उस वसन्त ऋतुमें सुखसे युक्त समस्त यादव, प्रत्येक वन, प्रत्येक झाड़ी, प्रत्येक लतागृह, प्रत्येक वृक्ष और प्रत्येक वापीमें विहार करते हुए विषय-सुखका सेवन कर रहे थे ॥ ४२ ॥ सोलह हजार स्त्रियोंके द्वारा अनेकरूपताको प्राप्त भोगरूपी आकाशमें विद्यमान एवं सौन्दर्यको धारण करनेवाले श्रीकृष्णरूपी चन्द्रमाने भी वसन्तऋतुके उस चैत्र-वैशाख मासको बहुत अच्छा माना था ॥ ४३ ॥ मनुष्यकी मनोवृत्तिको हरण करनेवाली श्रीकृष्णकी स्त्रियाँ, पतिकी आज्ञा पाकर वृक्षों और लताओंसे रमणीय वनोंमें भगवान् नेमिनाथके साथ क्रीड़ा करने लगीं ॥ ४४ ॥ मधुके मदसे जिसका हृदय और नेत्र अलसा रहे थे ऐसी किसी स्त्रीको वन-लताओंके फूलोंके गुच्छे तोड़ते समय मुखकी सुगन्धि-से प्रेरित गुनगुनाते हुए भ्रमरोंने घेर लिया इसलिए उसने भयभीत हो देवर—नेमिनाथको पकड़ लिया ॥ ४५ ॥ कोई कठिनस्तनी वक्षःस्थलपर उनका चुम्बन करने लगी, कोई उनका स्पर्श करने लगी, कोई उन्हें सूँघने लगी, कोई अपने कोमल हाथसे उनका हाथ पकड़ चन्द्रमाके समान मुखके धारक भगवान् नेमिनाथको अपने सम्मुख करने लगी ॥ ४६ ॥ कितनी ही स्त्रियाँ साल और तमाल वृक्षकी छोटी-छोटी टहनियोंसे पङ्खोंके समान उन्हें हवा करने लगीं। कितनी ही अशोक वृक्षके नये नये पल्लवोंसे कर्णाभरण अथवा सेहरा बनाकर उन्हें पहिनाने लगीं ॥४७॥ कोई अपने आलिङ्गन-की इच्छासे नाना प्रकारके फूलोंसे निर्मित माला उनके शिरपर पहनाने लगी, कोई गलेमें डालने लगी और कोई उनके शिरको लक्ष्यकर कुरवकके पुष्प फेकने लगी ॥ ४८ ॥ इस प्रकार युवा नेमिनाथ कृष्णकी स्त्रियोंके साथ क्रीड़ा करते हुए उस वसन्तको ऐसा समझ रहे थे जैसे उसका कभी अन्त ही आनेवाला न हो। तदनन्तर वसन्तके बाद आनेवाली ग्रीष्म ऋतु

१. नवपरिभ्रम-म० । २ वनलता म० । ३. लोचना म० ।

प्रतिदिनं वसति स्म हरिस्तदा खरनिदाघऋतुं प्रतिमानयन् ।
स्वधृतिकारिणि रैवतके गिरौ शिशिरशीकरनिर्झरहारिणि ॥५०॥
हरिवधूनिवहैरुपरोधत.[1] प्रकृतिरागपरागपराङ्मुखः ।
शिशिरवारिणि तत्र जलास्पदे जलविहारमसेवत तीर्थकृत् ॥५१॥
तरणदूरनिमज्जनकक्रियाः सलिलयन्त्रकराश्च परस्परम् ।
यदुनृपस्य मुदा वरयोषित.[2] प्रतिविचिक्षिपुरम्बुमुखाम्बुजे ॥५२॥
विभुमपि प्रति ता व्यकिरन्नप. करतलाञ्जलिभिर्जलयन्त्रकैः ।
प्रलघु तेन तु ता.[3] किरतापगाः जलधिनेव मुहुर्विमुखीकृता. ॥५३॥
अजनि मज्जनकं जनरञ्जनं न खलु केवलमेवमनीदृशम् ।
अपि तु चित्रसमालभनैर्भ्रमत्परिमलैरपि तज्जलरञ्जनम् ॥५४॥
उदतरत् प्रभुणा तरुणीघटा [4]गतनिदाघजघर्मघनश्रमा ।
मृदितपुष्करिणी करिणी चिरादिव महाकरिणा करिणीघटा ॥५५॥
च्युतवतंसविशेषकमाकुलं तरलदृष्टि विधूसरिताधरम् ।
शिथिलमेखलमिष्टकचग्रहं रत इवाप पुरन्ध्रिकुलं श्रियम् ॥५६॥
परिजनाहृतवस्त्रविभूषणैस्तदनुभूषिततोषितयोषित. ।
विभुवपुर्वसनै. सममार्जयन् सुपरिधाय परं परिधानकम् ॥५७॥

---

सेवककी तरह भगवान्की सेवा करने लगी ॥ ४९ ॥

उस समय तीक्ष्ण गरमीसे युक्त ग्रीष्म ऋतुको अच्छा मानते हुए श्रीकृष्ण उसी गिरनार पर्वतपर प्रतिदिन निवास करने लगे क्योंकि वह उन्हें बहुत ही आनन्दका कारण था और ठण्डे-ठण्डे जलकणोंसे युक्त निर्झरोंसे मनोहर था ॥५०॥ यद्यपि भगवान् नेमिनाथ स्वभावसे ही रागरूपी परागसे पराङ्मुख थे तथापि श्रीकृष्णकी स्त्रियोंके उपरोधसे वे शीतल जलसे भरे हुए जलाशयमें जलक्रीड़ा करने लगे ॥ ५१ ॥ यदु नरेन्द्रकी उत्तम स्त्रियाँ कभी तैरने लगती थीं, कभी लम्बी-लम्बी डुबकियाँ लगाती थीं, कभी हाथमें पिचकारियाँ ले हर्षपूर्वक परस्पर एक-दूसरे के मुखकमलपर पानी उछालती थीं ॥५२॥ वे अपनी हथेलीकी अञ्जलियों और पिचकारियोंसे जब भगवान्के ऊपर जल उछालने लगीं तो उन्होंने भी जल्दी-जल्दी पानी उछालकर उन सबको उस तरह विमुख कर दिया जिस तरह कि समुद्र अपने जलकी तीव्र ठेलसे जब कभी नदियोंको विमुख कर देता है—उल्टा लौटा देता है ॥ ५३ ॥ उनका वह ऐसा अनुपम स्नान न केवल जनरञ्जन—मनुष्योंको राग—प्रीति उत्पन्न करनेवाला हुआ था किन्तु फैलती हुई सुगन्धिसे युक्त नाना प्रकारके विलेपनोंसे जल रञ्जन—जलको रँगने वाला भी हुआ था ॥५४॥ जिस प्रकार कमलोंके समूहको मर्दन करनेवाली एक चञ्चल सूँड़से युक्त हस्तिनियोंका समूह जलाशयमें किसी महाहस्तीके साथ चिरकालतक तैरता रहता है उसी प्रकार वह तरुण स्त्रियोंका समूह अपने हाथ चलाता और कमलोंके समूहको मर्दित करता हुआ चिर कालतक तैरता रहा। इस जल-क्रीड़ासे उनका ग्रीष्मकालीन घामसे उत्पन्न समस्त भय दूर हो गया था ॥ ५५ ॥ उस समय स्त्रियोंके कर्णाभरण गिर गये थे, तिलक मिट गये थे, आकुलता बढ गयी थी, दृष्टि चञ्चल हो गयी थी, ओठ धूसरित हो गये थे, मेखला ढीली हो गयी थी और केश खुल गये थे इसलिए वे सम्भोगकाल-जैसी शोभाको प्राप्त हो रही थीं ॥ ५६ ॥ तदनन्तर परिजनोंके द्वारा लाये हुए वस्त्राभूषणोंसे विभूषित स्त्रियोंने, सन्तुष्ट होकर वस्त्रोंसे भगवान्का शरीर पोंछा और उन्हें दूसरे वस्त्र पहिनाये ॥ ५७ ॥

---

१. -रुपरोधितः म०, ङ । २ स्वमुखवारिमुसेकवधूजना म०, ङ० । ३ सता म० । ४ गतिनिदावज म० ।

सपदिमुक्तजलाम्बरपीलने स्फुटकटाक्षगुणेन विलासिना ।
मधुरिपुस्थिरगौरवभूमिकामतुलजाम्बवती समनोदयत् ॥५८॥

कृतककोपविकारकटाक्षिणी सललितभ्रु विलोक्य तु चक्षुषा ।
विभुमुवाच वचः पथपण्डिता त्वरितजाम्बवती स्फुटिताधरा ॥५९॥

भुजगकोटिमणिद्युतिमण्डलद्विगुणिताङ्गतिरीटमणिप्रभ. ।
समधिरुह्य स कौस्तुभभासुरः स्वहरिवाहमहाशयनं हरि ॥६०॥

घननिनादतताम्बरमम्बुजं[1] जगति पूरयते निजमम्बुभाः[2] ।
कठिनशार्ङ्गधनुः सगुणं करोत्यखिलभूपविभुः सुभगाङ्गन' ॥६१॥

पतिरसौ मम सोऽपि[3] कदाचन प्रति न शास्ति हि वेद्दशशासनम् ।
तदिह कश्चिदयं किल शास्ति मामपि भवान् सजलाम्बरपीलने ॥६२॥

इति निशम्य तु काश्चन तद्वचः प्रतिजगुर्जगतीपतियोषित ।
किमिति नाथमधिक्षिपसि त्रिभूप्रभुमनन्तगुणं विगतत्रपे ॥६३॥

कियदिद जगतीपतिपौरुषं जगति दुष्करमित्यभिधाय स. ।
सरभसं पुरमेत्य नृपालयं द्रुतगति प्रविवेश हसन्मुख ॥६४॥

चलभुजङ्गमभोगविभूषणं तदधिरुह्य महाशयनं हरे. ।
तदकरोद्द्विगुणं सगुणं धनुस्तमपि शङ्खमपूरयदीश्वर.[4] ॥६५॥

---

भगवान्‌ने जो तत्काल गीला वस्त्र छोड़ा था उसे निचोड़नेके लिए उन्होंने कुछ विलासपूर्ण मुद्रामें कटाक्ष चलाते हुए कृष्णकी प्रेमपात्र एवं अनुपम सुन्दरी जाम्बवतीको प्रेरित किया ॥ ५८ ॥ भगवान्‌का अभिप्राय समझ शीघ्रतासे युक्त तथा नाना प्रकारके वचन बनानेमें पण्डित जाम्बवती बनावटी क्रोधसे विकारयुक्त कटाक्ष चलाने लगी, उसका ओष्ठ कम्पित होने लगा एवं हाव-भावपूर्वक भौहें चलाकर नेत्रसे भगवान्‌की ओर देखकर कहने लगी कि ॥ ५९ ॥ जिनके शरीर और मुकुटके मणियोंकी प्रभा करोड़ों सर्पोके मणियोंके कान्तिमण्डलसे दूनी हो जाती है, जो कौस्तुभ मणिसे देदीप्यमान है, जो महानागशय्यापर आरूढ हो जगत्‌में प्रचण्ड आवाजसे आकाशको व्याप्त करनेवाला अपना शङ्ख बजाते है, जो जलके समान नीली आभाको धारण करनेवाले है, जो अत्यन्त कठिन शार्ङ्गनामक धनुष-को प्रत्यञ्चासे युक्त करते है, जो समस्त राजाओंके स्वामी है और जिनकी अनेक शुभ-सुन्दर स्त्रियाँ है वे मेरे स्वामी है किन्तु वे भी कभी मुझे ऐसी आज्ञा नही देते फिर आप कोई विचित्र ही पुरुष जान पड़ते है जो मेरे लिए भी गीला वस्त्र निचोड़नेका आदेश दे रहे है ॥ ६०-६२ ॥ जाम्बवतीके उक्त शब्द सुनकर कृष्णकी कितनी ही स्त्रियोंने उसे उत्तर दिया कि अरी निर्लज्ज ! इस तरह तीन लोकके स्वामी और अनन्तगुणोंके धारक भगवान् जिनेन्द्र-की तू क्यों निन्दा कर रही है ? ॥ ६३ ॥ जाम्बवतीके वचन सुन भगवान् नेमिनाथने हँसते हुए कहा कि तूने राजा कृष्णके जिस पौरुषका वर्णन किया है संसारमे वह कितना कठिन है ? इस प्रकार कह कर वे वेगसे नगरकी ओर गये और शीघ्रतासे राजमहलमे घुस गये ॥ ६४ ॥ वे लहलहाते सर्पोकी फणाओंसे सुशोभित श्रीकृष्णकी विशाल नागशय्यापर चढ गये । उन्होंने उनके शार्ङ्ग धनुषको दूना कर प्रत्यञ्चासे युक्त कर दिया और उनके पाञ्च-

---

१ शङ्ख । २. पूरयते च निजाम्बुभाः म०, पूरयते च जिनाधिपै. म०, पूरयते निजमाम्बुजा ग०, पूरयते निजमाम्बुभाः ड०, ख० । ३ कोऽपि म० । ४. -टीश्वरम् म० ।

मुखरशङ्खरवेण दिशां मुखान्यखिलमम्बरमम्बुनिधिश्च भू. ।
निखिलमेतदतीव विपूरितस्फुटदिवस्फुटमाविरभूत्तदा ॥६६॥

पद्मदा करिण क्षुभिता निजानमिवमञ्जुरितस्तत आश्रयान् ।
त्रुटितवन्धतुरङ्गमकोटयः पुरि सहेषितकास्त्वरितोऽभ्रमन् ॥६७॥

भवनकूटतटान्यपतन् हरि. स्वकमकर्षदसि क्षुभिता सभा ।
पुरजन प्रलयागमशङ्कया भयमगात् परमाकुलितस्तदा ॥६८॥

हरिरवेत्य निजाम्बुजनिस्वनं त्वरितमेत्य कुमारमवज्ञया ।
स्फुरदहीशमहाशयने स्थितं परिनिरीक्ष्य नृपै. सुविसिस्मिये ॥६९॥

परुषजाम्ववतीवचसो रुषा स्फुटमवेत्य कुमारकृतं हरिः ।
परितुतोप सवन्धुरधीशितुर्विकृतिरप्यतितोषकरी तदा ॥७०॥

कृतपरिष्वजनः स्वजनै. स तं सममिपूज्य युवानमगाद्गृहम् ।
स्वयुवतिं प्रति दीपितमन्मथं समवबुध्य हरिर्मुमुदेऽधिकम् ॥७१॥

सविधियाचितभोजसुताकरग्रहणहेतुविबोधितवान्धव. ।
नरपतीन् सकलान् सकलत्रकानकृत सन्निहितान् कृतगौरवः ॥७२॥

विहिततत्समयोचितमज्जनौ परमरूपधरौ धृतमण्डनौ ।
पुरि यथास्वमगारमधिष्ठितौ जनमनोऽहरतां सुवधूवरौ ॥७३॥

---

जन्य शङ्खको जोरसे फूँक दिया ॥ ६५ ॥ शङ्खके उस भयंकर शब्दसे दिशाओंके मुख, समस्त आकाश, समुद्र, पृथिवी आदि सभी चीजें व्याप्त हो गयीं और उससे ऐसी जान पड़ने लगीं मानो शङ्खके शब्दसे व्याप्त होनेके कारण फट ही गयी हों ॥ ६६ ॥ अत्यधिक मदको धारण करनेवाले हाथियोंने क्षुभित होकर जहाँ-तहाँ अपने वन्धनके खम्भे तोड़ दिये। घोड़े भी वन्धन तुड़ाकर हिनहिनाते हुए नगरमे इधर-उधर दौड़ने लगे ॥ ६७ ॥ महलोंके शिखर और किनारे टूट-टूट कर गिरने लगे। श्री कृष्णने अपनी तलवार खींच ली। समस्त सभा क्षुभित हो उठी, और नगरवासी जन प्रलयकालके आनेकी शङ्कासे अत्यन्त आकुलित होते हुए भयको प्राप्त हो गये ॥ ६८ ॥ जव कृष्णको विदित हुआ कि यह तो हमारे ही शङ्खका शब्द है तव वे शीघ्र ही आयुधशालामे गये और नेमिकुमारको देदीप्यमान नागशय्यापर अनादरपूर्वक खड़ा देख अन्य राजाओंके साथ आश्चर्य करने लगे ॥ ६९ ॥ ज्यों ही कृष्णको यह स्पष्ट मालूम हुआ कि कुमारने यह कार्य जाम्ववतीके कठोर वचनोंसे कुपित होकर किया है त्यों ही वन्धुजनोंके साथ उन्होंने अत्यधिक सन्तोपका अनुभव किया। उस समय कुमारकी वह क्रोध-रूप विकृति भी कृष्णके लिए अत्यन्त सन्तोषका कारण हुई थी ॥७०॥ अपने स्वजनोंके साथ कृष्णने युवा नेमिकुमारका आलिङ्गन कर उनका अत्यधिक सत्कार किया और उसके वाद वे अपने घर गये। घर जानेपर जव उन्हें विदित हुआ कि अपनी स्त्रीके निमित्तसे उन्हें कामोद्दीपन हुआ है तव वे अधिक हर्षित हुए ॥ ७१ ॥ श्रीकृष्णने नेमिनाथके लिए विधिपूर्वक भोजवंशियोंकी कुमारी राजीमतीकी याचना की, उसके पाणिग्रहण संस्कारके लिए वन्धुजनोंके पास खवर भेजी और स्त्रियोंसहित समस्त राजाओंको वड़े सम्मानके साथ वुलाकर अपने निकट किया ॥ ७२ ॥ उस समयके योग्य जिनका स्नपन किया गया था, जो परम रूपको धारण कर रहे थे, जिन्होंने उत्तमोत्तम आभूपण धारण किये थे और जो अपने-अपने नगरमें अपने-अपने घर स्थित थे ऐसे उत्तम वधू और वर मनुष्योंका मन हरण कर रहे थे ॥ ७३ ॥

ऋतुरियाय स घर्ममयस्ततो भुवि घनागमकालभयादिव ।
नभसि दीनमदर्शि घनावली मरुपथे पथिकैस्तृषितैरपि ॥७४॥
प्रथमगर्जितशीतपयःकणा जलमुचां[1] शिखिचातकसौख्यदाः ।
भुवि बभूवुरशेषवियोगिनां द्विगुणतापजुषामतिदुःसहाः ॥७५॥
दवदिवाकरदग्धवनावलीप्रथमनिर्गतवाष्पसुसौरभे[2] ।
श्रमवतामिव सौहृददर्शने[3] नभसि वर्षति मेघकदम्बके ॥७६॥
चलतडित्सबलाकवलाहके[4] सुरपचापधरे शरवर्षिणी ।
क्षितिरभात्सुरगोपशतैश्चिता पतितपान्थमनोभिरिवाभितः ॥७७॥
कुटजनीपकदम्बकदम्बकैः कुसुमितैः ककुभैः[5] ककुभोऽखिलाः ।
नवशिलीन्ध्रदलैश्च मनोहराः सवनरन्ध्रगिरिक्षितयो बभुः ॥७८॥
घनघनाघनगर्जिततर्जिता मुखरबाहुलतावलयारवैः ।
युवतयः प्रियकण्ठदृढग्रहैर्विदधुरुग्रभयग्रहनिग्रहम् ॥७९॥
गिरिशिलातपयोगविमोचितास्त्रिविधयोगधरा मुनयो वने ।
शिशिरमारुतवर्षसहक्षमास्तरुलताभिमुखास्त्ववतस्थिरे ॥८०॥
पृथुरथं चतुरश्वयुतं तदा ध्वजपताकिनमर्करथप्रभम् ।
समधिरुह्य सनेमियुवान्वितो नृपसुतैश्चलितो वनभूमिकाम् ॥८१॥

तदनन्तर अब पृथिवीपर वर्षाकाल आनेवाला है इस भयसे ही मानो ग्रीष्म ऋतु कहीं चली गयी । आकाशमें मेघमाला छा गयी और उसे मरुस्थलके पथिक प्यासे होनेपर भी बड़ी दीनतासे देखने लगे ॥ ७४ ॥ मेघोंकी प्रथम गर्जनाके जो शब्द और शीतल जलके छींटे क्रमसे मयूरों तथा चातकोंको सुखदायी थे वे ही पृथिवीपर दूने संतापको प्राप्त समस्त विरही मनुष्योंके लिए अत्यन्त दुःसह हो रहे थे ॥ ७५ ॥ सावनके महीनेमें जब मेघोंके समूह बरसने लगे तब दावानल और सूर्यके कारण दग्ध वनपंक्तिसे जो सर्व प्रथम वाष्प ( भाप ) और सोंदी-सोंदी सुगन्धि निकली वह ऐसी जान पड़ने लगी मानो मेघरूपी मित्रके दिखनेसे ही वनावलीके वाष्प—हर्षाश्रु और सुखोच्छ्वासकी सुगन्धि निकलने लगी हो ॥ ७६ ॥ चञ्चल बिजली और बलाकाओंसे सहित, मेघ जब इन्द्रधनुषरूपी धनुषको धारण कर शर अर्थात् बाण ( पक्षमें जल ) की वर्षा करने लगे तब सैकड़ों इन्द्रगोपोंसे व्याप्त पृथिवी ऐसी जान पड़ने लगी मानो जहाँ-तहाँ पथिक जनोंके गिरे हुए अनुरागी हृदयोंसे ही व्याप्त हो रही हो ॥ ७७॥ समस्त दिशाएँ फूले हुए कुञ्ज, कदम्ब और कोहाके वृक्षोंसे मनोहर दिखने लगीं तथा वन, गर्त और पर्वतोंसे सहित समस्त भूमि शिलीन्ध्रके नये-नये दलोंसे सुशोभित हो उठी ॥ ७८ ॥ मेघोंकी घनघोर गर्जनासे डरी हुई युवतियाँ, भुजाओंकी खनकती हुई चूड़ियोंके शब्दसे युक्त पतियोंके कण्ठके दृढालिंगनसे अपने तीव्र भयरूपी पिशाचका निग्रह करने लगीं। भावार्थ–मेघगर्जनासे भयभीत स्त्रियाँ पतियोंके कण्ठका दृढालिङ्गन करने लगीं ॥ ७९ ॥ आतापन, वर्षा और शिशिरके भेदसे तीन प्रकारके योगको धारण करनेवाले मुनियोंका उस समय पर्वत की शिलाओंपर होनेवाला आतापन योग छूट गया था इसलिए वे वनमें शीत, वायु और वर्षाकी बाधा सहन करते हुए वृक्ष और लताओंके नीचे स्थित हो गये । भावार्थ—मुनिगण वृक्षोंके नीचे बैठकर वर्षायोग धारण करने लगे ॥ ८० ॥ ऐसी ही वर्षाऋतुमें एक दिन युवा नेमिकुमार, ध्वजा-पताकाओंसे सुशोभित सूर्यके रथके समान देदीप्यमान एवं चार घोड़ोंसे

१. दिवि चातक क०, भुवि चातक ङ० । २. कर्तृपदम् । ३. श्रावणमासे । ४ सुरचापवरे क०, ङ०, म० । ५. इन्द्र ककुभोऽर्जुन इत्यमरः । 'कोहा' इति हिन्दी ।

मुदितभोजसुतानगराङ्गनातृषितनेत्रनिपीतवपुर्जलः ।
विपुलराजपथेन स तैरगात् सकृपयेव मनोहरदर्शनः ॥८२॥

जलनिधिर्मुखरः स्वतरङ्गकैर्ललितनर्तनदोर्भिरिवाकुलैः ।
अतितरां विबभौ विभुसन्निधौ विधृतनर्तननर्तकवत्तदा ॥८३॥

उपवनं समुपेत्य वनश्रियं सपदि यूनि विलोकयतीश्वरे ।
विततशाखवनद्रुमजातयो विचकरु कुसुमाञ्जलिमानताः ॥८४॥

स खलु पश्यति तत्र तदा वने विविधजातिभृतस्तृणभक्षिणः ।
भयविकम्पितमानसगात्रकान् पुरुषरुद्धमृगानतिविह्वलान् ॥८५॥

लघु निरुध्य रथं स हि सारथिं निजनिनादजिताम्बुदनिस्वनः ।
अपि विदन्नवदन्मृगजातयः किमिह रोधमिमाः प्रतिलम्भिता ॥८६॥

अकथयत् प्रणतः स कृताञ्जलिः क्षितिभुजामिह मांसभुजां विभो ।
तव विवाहविधौ मृगरोधनं विविधमांसनिमित्तमनुष्ठितम् ॥८७॥

इति निशम्य निशाम्य मृगव्रजान् प्रकृतिभूतदयास्थितमानसः ।
नृपसुतानभिवीक्ष्य विभुर्जगावभिनिबोधविजृम्भणसावधिः ॥८८॥

गृहमरण्यमरण्यतृणोदकान्यशनपानमतीव निरागसः ।
मृगकुलस्य तथापि वधो नृभिर्जगति पश्यत निर्घृणतां नृणाम् ॥८९॥

---

जुते रथपर सवार हो अनेक राजकुमारोंके साथ वनभूमिकी ओर चल दिये ॥ ८१ ॥ प्रसन्नतासे युक्त राजीमती तथा नगरकी स्त्रियोंने अपने प्यासे नेत्रोंसे जिनके शरीर रूपी जलका पान किया था एवं जिसका दर्शन मनको हरण कर रहा था ऐसे नेमिनाथ भगवान्, उन राजकुमारोंके साथ विशाल राज-मार्गसे दर्शकोंपर दया करते हुएके समान धीरे-धीरे गमन कर रहे थे ॥ ८२ ॥ उस समय समुद्र, सुन्दर नृत्यमें व्यस्त भुजाओंके समान अपनी चञ्चल तरङ्गोंसे शब्दायमान हो रहा था और भगवान्के समीप आनेपर नाना प्रकारके नृत्योंको धारण करनेवाले नर्तकके समान अत्यधिक सुशोभित हो रहा था ॥८३॥ उपवनमें पहुँचकर युवा नेमि कुमारशीघ्र ही वन की लक्ष्मीको देखने लगे और वनके नाना वृक्षोंकी पंक्तियाँ अपनी शाखारूप भुजाएँ फैलाकर नम्रीभूत हो उनपर फूलोंकी अञ्जलियाँ बिखेरने लगीं ॥ ८४ ॥ उसी समय उन्होंने वनमें एक जगह, भयसे जिनके मन और शरीर काँप रहे थे, जो अत्यन्त विह्वल थे, पुरुष जिन्हें रोके हुए थे और जो नाना जातियोंसे युक्त थे ऐसे तृणभक्षी पशुओंको देखा ॥ ८५ ॥ यद्यपि भगवान्, अवधिज्ञानसे उन पशुओंको एकत्रित करनेका कारण जानते थे तथापि उन्होंने शीघ्र ही रथ रोककर अपने शब्दसे मेघध्वनिको जीतते हुए, सारथिसे पूछा कि ये नाना जातिके पशु यहाँ किस लिए रोके गये हैं ? ॥ ८६ ॥ सारथिने नम्रीभूत हो हाथ जोड़कर कहा कि हे विभो ! आपके विवाहोत्सवमें जो मांसभोजी राजा आये हैं उनके लिए नाना प्रकारका मांस तैयार करनेके लिए यहाँ पशुओंका निरोध किया गया है ॥ ८७ ॥ इस प्रकार सारथिके वचन सुनकर ज्यों ही भगवान्ने मृगोंके समूहकी ओर देखा त्यों ही उनका हृदय प्राणिदयासे सराबोर हो गया। वे अवधिज्ञानी तो थे ही इसलिए राजकुमारोंकी ओर देखकर इस प्रकार कहने लगे कि वन ही जिनका घर है, वनके तृण और पानी ही जिनका भोजन-पान है और जो अत्यन्त निरपराध हैं ऐसे दीन मृगोंका संसारमें फिर भी मनुष्य

---

१. विधृतनर्तकनर्तन म०, ङ० । २. सहसारथिं म० ।

रणमुखेषु रणार्जितकीर्तयः करितुरङ्गरथेष्वपि निर्भयान् ।
अभिमुखानभिहन्तुमधिष्ठितानभिमुखाः प्रहरन्ति न हीतरान् ॥९०॥
शरभसिंहवनद्विपयूथपान् प्रकुपितान् परिहृत्य विदूरतः ।
मृगशशान् पृथुकान् प्रहरत्यमून् कथमिवात्र पुमान्न विलज्जते ॥९१॥
चरणकण्टकवेधभयाद्दृढा विदधते परिधानमुपानहाम् ।
मृदुमृगान् मृगयासु पुनः स्वयं निशितशस्त्रशतैः प्रहरन्ति हि ॥९२॥
विषयसौख्यफलप्रसवोदयः प्रथम एष मृगौघवधोऽधमः ।
अनुभवे पुनरस्य रसप्रदे षडसुकायनिपीडनमध्यधि ॥९३॥
विपुलराज्यपदस्थितिमिच्छता सकलसत्त्ववधोऽभिमुखीकृतः ।
दुरितबन्धफलस्तु वधो ध्रुवं कटुफला स्थितिरस्य परा[1] यतः ॥९४॥
प्रकृतिदेशरसानुभवस्थिति[2] प्रचितबन्धचतुष्कवशीकृतः ।
भजति दुर्गतिषु क्रमतो भ्रमन् विविधदुःखमयं भवभृद्गणः ॥९५॥
प्रतिभवं भयदुःखखनीयुतैर्विषयजैः[3] कुसुखैरतिभावितः ।
नरभवेऽप्यसुमानतिमोहितो न यतते भवदुःखनिवृत्तये ॥९६॥
भवसुखानि बहिर्विषयोद्भवान्यतिमहान्त्यपि[4] सन्ततिमन्त्यपि ।
भवभृतो न भवन्ति हि तुष्टये जलनिधेरिव सिन्धुशतान्यपि ॥९७॥

वध करते हैं। अहो! मनुष्योंकी निर्दयता तो देखो ॥ ८८-८९ ॥ रणके अग्रभागमें जिन्होंने कीर्तिका संचय किया है ऐसे शूरवीर मनुष्य हाथी, घोड़े और रथ आदिपर सवार हो निर्भयताके साथ मारनेके लिए सामने खड़े हुए लोगों पर ही उनके सामने जाकर प्रहार करते हैं अन्य लोगोंपर नहीं ॥ ९० ॥ जो पुरुष अत्यधिक क्रोधसे युक्त शरभ, सिंह तथा जंगली हाथियों आदिको तो दूरसे छोड़ देते हैं और मृग तथा खरगोश आदि क्षुद्र प्राणियों-पर प्रहार करते हैं उन्हें लज्जा क्यों नहीं आती? ॥ ९१ ॥ अहा! जो शूरवीर पैरमें काँटा न चुभ जाये इस भयसे स्वयं तो जूता पहिनते हैं और शिकारके समय कोमल मृगोंको सैकड़ों प्रकारके तीक्ष्ण शस्त्रोंसे मारते हैं यह बड़े आश्चर्यकी बात है ॥ ९२ ॥ यह निन्द्य मृग-समूहका वध प्रथम तो विषयसुखरूपी फलको देता है परन्तु जब इसका अनुभाग अपना रस देने लगता है तब उत्तरोत्तर छह कायका विघात सहन करना पड़ता है। भावार्थ—हिंसक प्राणी छहकायके जीवोंमें उत्पन्न होता है और वहाँ नाना जीवोंके द्वारा मारा जाता है ॥ ९३ ॥ यह मनुष्य चाहता तो यह है कि मुझे विशाल राज्यकी प्राप्ति हो पर करता है समस्त प्राणियोंका वध सो यह विरुद्ध बात है क्योंकि प्राणिवधका फल तो निश्चित ही पापबन्ध है और उसके फलस्वरूप कटुक फलकी ही प्राप्ति होती है राज्यादिक मधुर फलकी नहीं ॥९४॥ प्रकृति, प्रदेश, स्थिति और अनुभाग रूप चार प्रकारके बन्धके वशीभूत हुआ यह प्राणियोंका समूह क्रम-क्रमसे दुर्गतियोंमें परिभ्रमण करता हुआ नाना प्रकारके दुःख भोगता रहता है ॥९५॥ यह प्राणी प्रत्येक भवमें भय और दुःखकी खान से युक्त विषय-सम्बन्धी खोटे सुखोंसे प्रभावित रहा है और आज मनुष्यभवमें भी इतना अधिक मोहित हो रहा है कि संसार-सम्बन्धी दुःखको दूर करनेके लिए यत्न ही नहीं करता ॥ ९६ ॥ जिस प्रकार सैकड़ों नदियाँ समुद्रके सन्तोषके लिए नहीं हैं उसी प्रकार बाह्य विषयों-से उत्पन्न, सन्ततिबद्ध, बहुत भारी संसारसुख भी प्राणीके सन्तोषके लिए नहीं हैं ॥ ९७ ॥

---

१. वरा म० । २. स्थिति प्रचित म० । ३. विषमजै. म० । ४. सन्ततितान्यपि म० ।

खचरदेवनृपामरजन्मजं नृपजयन्तविमानभवोद्भवम् ।
न हि सुखं[1] बहु सागरजीविनः समनुभूतमभून्मम तृप्तये ॥९८॥
कतिपयाहभवं बत किं पुनः सुलभमप्यतिमानुषमप्यलम् ।
भवति तृप्तिकरं मम साम्प्रतं सुखमसारमसारतयायुषः ॥९९॥
अत इदं क्षयि तापकरं सुखं विषयजं प्रविहाय महोद्यमः ।
क्षयविमुक्तमतापजमात्मजं शिवसुखं महता तपसार्जये ॥१००॥
इति तदा मनसा वचसा समं सुपरिचिन्तयति ध्रुवमीश्वरे ।
शशिनिभाः खलु[2] पञ्चमकल्पजास्तुषितवह्न्यरुणार्कपुरस्सराः ॥१०१॥
लघु समेत्य नता नतमौलयः कृतकराञ्जलयस्त्रिदशा जगुः ।
समय एष विभो भरतेऽधुना त्वमिह वर्तय तीर्थमिति प्रभुम् ॥१०२॥
प्रतिविबुद्धपथः स्वयमेव स प्रतिविबोधकदेवगिरोऽस्य ताः ।
अनुवदन्त्यपि ताः पुनरुक्ततां फलति चावसरे पुनरुक्तता ॥१०३॥
लघु विमुच्य मृगान् मृगबान्धवो नृपसुतैः प्रविवेश पुरं प्रभुः ।
सपदि तत्र नृपासनभूषणं[3] जुनुवुरेत्य पुरेव सुरेश्वराः ॥१०४॥
तमुपवेश्य ततः स्नपनासने समुपनीतपयःपयसा सुरैः ।
समभिषिच्य विभूष्य सुरोचितस्रगनुलेपनवस्त्रविभूषणैः ॥१०५॥
सुहरिविष्टरवर्तितमीश्वरं[4] हरिबलान्वितभूपसुरासुराः ।
वमुरतीव तदा परितः स्थिताः प्रथममेरुमिवोरुकुलाचलाः ॥१०६॥

औरकी बात जाने दो मैंने स्वयं सागरों पर्यन्त विद्याधरेन्द्र, देवेन्द्र और नरेन्द्रके जन्ममें राजाओं तथा जयन्त विमानमें समुत्पन्न सुखका उपभोग किया है पर वह मेरी तृप्तिके लिए नहीं हुआ ॥ ९८ ॥ यद्यपि मुझे लोकोत्तर सुख सुलभ है तथापि वह कुछ ही दिन ठहरनेवाला है, निःसार है और मेरी आयु भी असार है अतः वह मेरे लिए तृप्ति करनेवाला कैसे हो सकता है ? ॥ ९९ ॥ इस लिए मैं इस विनाशीक एवं सन्तापकारी विषयजन्यसुखको छोड़कर महान् उद्यम करता हुआ अत्यधिक तपसे अविनाशी, असन्तापसे उत्पन्न आत्मोत्थ मोक्ष सुखका उपार्जन करता हूँ ॥ १०० ॥ भगवान् उस समय मन-वचनसे इस प्रकारका विचार कर ही रहे थे कि उसी समय पञ्चम स्वर्गमें उत्पन्न, चन्द्रमाके समान श्वेतवर्ण तुषित, वह्नि, अरुण, आदित्य आदि लौकान्तिक देव शीघ्र ही आ पहुँचे और मस्तक झुकाकर तथा हाथ जोड़ कर निवेदन करने लगे कि हे प्रभो ! इस समय भरतक्षेत्रमें तीर्थ प्रवर्तानेका समय है इसलिए तीर्थप्रवृत्ति कीजिए ॥ १०१–१०२ ॥ भगवान् स्वयं ही मार्गको जानते थे इसलिए लौकान्तिक देवोंके उक्त वचन यद्यपि पुनरुक्त बातका ही कथन करते थे तथापि अवसरपर पुनरुक्तता भी फलीभूत होती है ॥ १०३ ॥ मृगोंके हितैषी भगवान्ने शीघ्र ही मृगोंको छोड़ दिया और राजकुमारोंके साथ स्वयं नगरीमें प्रवेश किया । नगरीमें जाकर वे राज्यसिंहासनको अलंकृत करने लगे और इन्द्रोंने पहलेके समान आकर उनकी स्तुति की ॥ १०४ ॥ तदनन्तर इन्द्रोंने उन्हें स्नानपीठपर विराजमान कर देवोंके द्वारा लाये हुए क्षीरोदकसे उनका अभिषेक किया और देवोंके योग्य माला, विलेपन, वस्त्र एवं आभूषणोंसे विभूषित किया ॥१०५॥ उत्तम सिंहासनके ऊपर विराजमान भगवान्को घेरकर खड़े हुए कृष्ण, बलभद्र आदि अनेक राजा और सुर-असुर ऐसे जान पड़ते थे जैसे प्रथम सुमेरुको घेरकर स्थित कुलाचल ही

१. सुसम्भवसागरजीवित म० । २. पञ्चमस्वर्गोत्पन्ना लौकान्तिकदेवा । ३. ननृवुरेत्य म०, ररचुरेत्य क० । ४. हरियुगा—म०, ङ० ।

जिगमिषुं तपसे जिनमादृता हरिपुरःसरभोजयदूत्तमाः ।
अनुनयैर्न निरोद्धुमलं तदा प्रबलसिंहमिवोद्धृतपञ्जरम् ॥१०७॥
पितृपुरःसरबन्धुजनं जिनः सुपरिबोध्य जगस्थितिकोविदः ।
धनदशिल्पिकृतां शिविकां पदैरगमदुत्तरकुर्व[1]भिधानिकाम् ॥१०८॥
ध्वजसितातपवारणमण्डितां सुमणिभित्तिमुपाहितभक्तिकाम् ।
विविधरूपधरामधिरूढवान् विधुरिवोदयभूधरभित्तिकाम् ॥१०९॥
क्षितिभृत. क्षितितः शिविकां शिवामुदहरन् प्रथमाः प्रथमं ततः ।
सुरपथे सुरनाथपुरोगमाः सुरवराः सुखमूहुरमूं मुदा ॥११०॥
अभवदूर्ध्वमुदारमुदा[2] रवः[3] सुरगणैर्विहितो[4] [5]विहितोऽश्रियाम्[6] ।
श्रुतिमधोमुखरो मुखरोदितो [7]व्यथितभोजगतो [8]जगतोऽरुणत् ॥१११॥
ननृतुरप्सरसः[9] [10]सहसा रसैः [11]सशिखि [12]साप्सरसः [13]सह सारसैः[14] ।
[15]यमभिसाम[16]रसंघनताङ्गतं तमिव शान्तरसं घनतां [17]गतम् ॥११२॥

हों ॥ १०६ ॥ जिस प्रकर पिञ्जरेको तोड़कर निकलनेवाले बलवान् सिंहको कोई अनुनय-विनयके द्वारा रोकनेमें समर्थ नही होता है उसी प्रकार तपके लिए जानेके इच्छुक भगवान्को श्रीकृष्ण भोजवंशी तथा यदुवंशी आदि कोई भी रोकनेमें समर्थ नहीं हो सके ।। १०७ ।।

तदनन्तर संसारकी स्थितिके जानकार जिनेन्द्र भगवान् पिता आदि परिवारके लोगोंको अच्छी तरह समझाकर कुबेररूप शिल्पीके द्वारा निर्मित उत्तरकुरु नामकी पालकीकी ओर पैदल ही चल पड़े ।।१०८।। वह पालकी ध्वजाओं और सफेद छत्रसे मण्डित थी, उत्तम मणिमय दीवालोंसे युक्त थी । उत्तमोत्तम बेल-बूटोंसे सहित थी, और विविधरूपको धारण कर रही थी। जिस प्रकार उदयाचलकी भित्तिपर चन्द्रमा आरूढ होता है उसी प्रकार भगवान् भी उस पालकीपर आरूढ़ हो गये ।।१०९।। तदनन्तर सबसे पहले कुछ दूर तक पृथिवीपर तो श्रेष्ठ राजा लोगोंने उस कल्याणकारिणी पालकीको उठाया और उसके बाद इन्द्र आदि उत्तमोत्तम देव उसे बड़े हर्षसे आकाशमें ले गये ।। ११० ।। उस समय आकाशमें तो अत्यधिक आनन्दसे देवोंके द्वारा किया हुआ वह शब्द व्याप्त हो रहा था जो श्रीहीन मनुष्योंके लिए हितकारी नहीं था और नीचे पृथिवीपर दुःखसे पीडित भोजवंशके लोगोंका जोरदार करुणक्रन्दन मुखसे रुदन करने वाले जगत्के जीवोंके कर्ण-विवरको व्याप्त कर रहा था ।।१११।। जिनके शरीरको देवोंका समूह नमस्कार कर रहा था तथा जो निविडताको प्राप्त हुए शान्त रसके समान जान पड़ते थे ऐसे उन भगवान् नेमिनाथके सम्मुख, जिस प्रकार जलके सरोवरके निकट मयूर और सारस नृत्य करते हैं उसी प्रकार अप्सराओंका समूह नाना रसोंको प्रकट करता हुआ बड़ी शीघ्रतासे नृत्य कर रहा था ।। ११२ ।। इस प्रकार जो पापोंकी सेनाको जीत रहे थे वे जिनेन्द्र भगवान् कमलके समान कान्तिकी धारक हितकारी देवसेनाके साथ सुमेरु पर्वतके

---

१. कुर्वभिधातक म० । २. उत्कटहर्षेण । ३. शब्द । ४. कृत । ५ विगतं हितं यस्मात् स । ६. अश्रिया श्रीरहिताना भाग्यहीनानामित्यर्थः । ७ व्यधिसुवो म०, ख०, ग०, घ०; व्यधिस्रुवो क०, व्यधिसुवो जगतो म० । ८ जगतः म० । ९. सुराङ्गना । १०. झटिति । ११. सशिखमाप्सरम म०, शिखिभि सदृशं यथा स्यात्तथा सशिखि मयूरसदृशम् । १२. अद्भिरुपलक्षितं सर साप्सर. तस्य । १३. सार्धम् । १४. सारसैः जलपक्षिभि । १५. यमभि यत्संमुखम् । १६. अमरसङ्घेन नतं अङ्ग यस्य तस्य भाव अमरसङ्घनतागता, तया सहित. तम् । १७ घनता निविडता गतं प्राप्त शान्तरसमिव ।

[1]गिरिमितः सहितामरसेनया जिनवरः स हि तामरसेन या ।
समरुचिर्गिरिराड्रुचमूर्जयन्त इति योऽस्ति हि पापचमूर्जयन् ॥११३॥

रविनिशाकरयोरुभया[2]न्तयोर्विचरतोस्तिमिरोरुभयान्तयोः ।
दिवि न यत्र महात्मनिदर्शनं किमिह तुङ्गतयास्य निदर्शनम् ॥११४॥

मुखरनि[3]र्झरपातपतत्त्रिभिर्मुखरसप्रदचूतलताफलैः ।
कुसुमनिर्भरपा[4]दपजातिभिः कुसुमनोरहितोऽतिविराजते ॥११५॥

[5]मणिसुवर्णसुवर्णधराधरे विविधधातुरसौघधराधरे ।
शिखररञ्जितकिन्नरदेवके वनभुवा हृतधीनरदेवके ॥११६॥

उपवने [6]वृजिने शिविकामतः सुमतमाप्य जिनेशिविकामतः[7] ।
द्रवति यद्रहितो [8]हरिणा हरिः[9] स निदधे सहितो हरिणा[10] हरिः[11] ॥११७॥

---

समान क्रान्तिवाले गिरनार पर्वतपर पहुँचे ॥११३॥ जिस पर्वतपर रात्रि और दिनके अन्तमें अर्थात् प्रातःकाल और सायंकालके समय आकाशमें विचरनेवाले एवं अन्धकारसे होने वाले विशाल भयका अन्त करनेवाले सूर्य और चन्द्रमाके महान् स्वरूपका दर्शन नहीं हो पाता उस गिरनार पर्वतका यहाँ ऊँचाईमें उदाहरण ही क्या हो सकता है ? अर्थात् कुछ भी नहीं। भावार्थ—यह पर्वत इतना ऊँचा है कि उसपर प्रातःकाल और सायंकालके समय सूर्य और चन्द्रमाका दर्शन ही नहीं हो पाता। वह गिरनार पर्वत कुत्सित फूलोंसे रहित था, और शब्दायमान किरणोंके गिरनेके स्थानमें उड़नेवाले पक्षियों, मुखमे मधुर रसको देनेवाले आम्रलताके फलों एवं फूलोंसे लदे नाना प्रकारके वृक्षोंसे अत्यन्त सुशोभित हो रहा था ॥ ११५ ॥ तदनन्तर जो मणियों और सुवर्णके कारण सुमेरु गिरिके समान जान पड़ता था, जो नाना प्रकारकी धातुओंके रङ्गके समूहसे उपलक्षित भूमिको धारण कर रहा था, जो अपनी शिखरोंसे किन्नर देवोंको अनुरक्त कर रहा था, और जो वनकी वसुधासे मनुष्य तथा देवोकी वुद्धिको हरण कर रहा था ऐसे गिरनार पर्वतके उस निष्कलङ्क उपवनमें जिसमें कि वानरसे रहित एकाकी सिंह विचरण करता था विष्णु–कृष्णसहित इन्द्रने वीतराग जिनेन्द्रकी

---

१ हि य. पापचमूः पापसेना. जयन् स हि जिनवर', या तामरसेन कमलेन समरुचि सदृशकान्तिः तया, सहितामरसेनया हितेन सहिता सहिता सा चासौ अमरसेना च तया सार्धं गिरिराड्रुचं गिरिराड् मेरुस्तस्य रुगिव रुग्यस्य तं, ऊर्जयन्त इति प्रसिद्धगिरिम् इतः प्राप्त । २ उभयान्तयोः–उभयोर्निशादिवसयोरन्तयोः । दिवि विचरतो', तिमिरात् अन्धकारात् यद्उरु विपुलं भयं तस्य अन्तो विनाशो याभ्या तयोः रविनिशाकरयोः यत्र गिरौ महात्मदर्शनं न विद्यते अस्य गिरेः तुङ्गतमा किं निदर्शन किमुदाहरणम् । ३. निर्झर—म० । ४. कुत्सितपुष्परहितो यो गिरिः मुखरेषु निर्झरपातेषु विद्यमाना पतत्त्रिणः तैः मुखे प्रारम्भे रसप्रदानि यानि चूतलताफलानि तैः, कुसुमानि च, निर्झराश्च, पादपजातयश्च तै., अतिविराजते नितरा शोभते । ५ मणिभि सुवर्णैश्च सुवर्णधराधर य सुमेरुपर्वतस्तस्मिन्, विविधधातुरसौघेन नानाधातुरससमूहेनोपलक्षिता या धरा तस्या धरः तस्मिन्, शिखरै· रञ्जिता. किन्नरदेवा यस्मिन् तस्मिन्, वनभुवा, कान्तारभूम्या हृतधिया दशीभूता नरदेवा यस्मिन् तस्मिन्। ६. निष्पापे । ७ जिनेशी चासौ विकामश्च तस्मात् । ८ मर्कटेन रहित. । ९ सिहः । १०. विष्णुना । १२. इन्द्रः ।

इह जहौ [1]वसुधाशिविकासनं [2]पुरुतपोऽधि [3]सुधाशिविकासनम् ।
नमिसमः स [4]शिलातलमाययावपगमार्थमिलातलमायया[5] ॥११८॥
[6]स्रजमिनोऽथ [7]सवस्त्रमलङ्कृतीरपगमय्य सवस्त्रमलङ्कृती ।
प्रविलसत्कमलामनधीरतः प्रियवधूकमलासनधीरतः ॥११९॥
[8]मृदुकराङ्गुलिभीरुचिरासितान्[9] घनकचानतिभीरुचिरासितान्[10] ।
न्युदहरद्दृढपञ्चपरिग्रहैः स रहितः सकृपं च परिग्रहैः ॥१२०॥
[11]नृपसहस्रममा नमिना तपः श्रितमिवैनममानमिनातपः ।
तपति नातपवारणवारितः [12]प्रपतदातपवारणवारितः ॥१२१॥
निकचितां कचसम्पदमात्मना प्रकुटिलांगतकोपदमात्मना[13] ।
व्यपनयन्निव शल्यपरम्परां नृपगणः श्रियमैत् स्वपरम्पराम् ॥१२२॥

---

सम्मति पाकर वह पालकी रख दी ॥११६-११७॥ उस उपवनमें पहुँचकर भगवान्‌ने विशाल तप धारण करनेके उद्देश्यसे देवोंको हर्षित करनेवाले पृथ्वीपर विद्यमान पालकी रूपी आसनको छोड़ दिया और स्वयं पृथ्वीतलकी मायाका परित्याग करनेके लिए नमिनाथ भगवान्‌के समान शिलातलपर जा पहुँचे ॥११८॥ तदनन्तर जो अतिशय बुद्धिमान् थे, जिनकी पद्मासन और धीरता अत्यन्त शोभायमान थी तथा जो प्रियस्त्री, एवं राज्यलक्ष्मीके त्यागकी बुद्धिमें रत–लीन थे ऐसे भगवान् नेमिनाथने परदाके अन्दर माला, वस्त्र और सब अलंकार उतारकर परिग्रहसे रहित तथा दयासे युक्त होकर कोमल अङ्गुलियोंसे युक्त सुदृढ पञ्चमुष्टियोंसे उन सघन केशोंको तत्काल उखाड़कर फेंक दिया जो अत्यन्त सुन्दर और काले थे एवं अतिशय भीरु मनुष्य ही अपने शरीरमें जिनका चिरकाल तक स्थान बनाये रखते हैं ॥११९-१२०॥ भगवान् नेमिनाथने जिस तपको धारण किया था उसी तपको एक हजार राजाओंने भी भगवान् नमिनाथके साथ धारण किया था उस समय मानरहित भगवान्‌को सूर्यका आताप सन्तप्त नहीं कर सका था क्योंकि इन्द्रके द्वारा लगाये हुए छत्रसे वह रुक गया था अथवा छत्ररूपी जल वहाँ पड़ रहा था उसके प्रभावसे सूर्यजन्य आताप उन्हें दुखी करनेमें समर्थ नहीं हो सका था ॥१२१॥ उस समय क्रोधरहित इन्द्रिय-दमनसे युक्त अपने आपके द्वारा शिरपर बद्ध कुटिल केशोंको उखाड़ता हुआ राजाओंका समूह ऐसा सुशोभित हो रहा था मानो चिरकालसे साथ लगी हुई कुटिल शल्योंकी परम्पराको ही उखाड़कर फेंक

---

१. वसुधाया विद्यमानं यत् शिविकारूप आसनं तत् । २. विशालतपःसम्मुखम् । ३ देवहर्षकम् । ४ शिलातलम् आययौ इति पदच्छेदः । ५. इलातले या माया तया सह । ६. स्रजमितोऽथ म० । ७ अथ अलम् अत्यर्थं कृती पण्डितः स इनः स्वामी, सवस्त्रं यथा स्यात्तथा वस्त्रस्य नेपथ्यमध्ये इत्यर्थः । स्रजं वस्त्रं अलंकृती अलङ्काराश्च अपगमय्य त्यक्त्वा कथंभूतः इनः ? कमलासनं च धीरता च इति कमलासनधीरते प्रविलसन्त्यौ कमलासनधीरते यस्य स, प्रियवधूश्च कमला च लक्ष्मीश्च तयो, असनस्य त्यागस्य धिया रतः तत्परः । ८. मृदवः कराङ्गुल्यो येषु तैः, दृढपञ्चपरिग्रहैः दृढपञ्चमुष्टिभिः । ९. रुचिरा मनोहरा असिता कृष्णाश्च ये तान् । १०. अति भीरुषु चिरं आसितं स्थानं येषां तान्, घनकचान् सान्द्रकेशान् । ११. नमिनाथेन इव अनेन नेमिनाथेन अमा सह नृपसहस्रं तपः श्रितम् । अमानं मानरहितं एनम् जिनम् इनातपः सूर्यघर्मः न तपति स्म । आतपवारणेन छत्रेण वारितः सन् । १२. आतप-वारणं च तद् वारि च इत्यातपवारणवारि प्रपतच्च तत् आतपवारणवारि च तस्मात् । १३. गतः कोपो यस्मिन् एवंभूतो यो दमः इन्द्रियवशीकारः स आत्मा स्वरूपं यस्य तेन, एवंभूतेन आत्मना शल्यपरम्परामिव, निकचितां निबद्धां कुटिलां वक्रां कचसम्पदं व्यपनयन् दूरीकुर्वन्, नृपगणः स्वपरम्परां श्रियं ऐत् प्रापत् ।

मणिगणांशुलसत्पटलीकृतान् [1]जिनकचान्कुलिशी[2] पटलीकृतान्[3] ।
अकृत दुग्धमये स[4] महोदधौ[5] वपुरलं समये [6]समहो दधौ ॥१२३॥
[7]समवतारमिनोऽङ्घ्रिकृपावनं स्वकृत वस्त्रमयस्य सुपावनम् ।
सपदि यत्र तदत्र यथाश्रुतं जगति तीर्थमभूच्च यथाश्रुतम् ॥१२४॥
यतिषु [8]बोधचतुष्कविराजितस्त्रिदशकोटिमहाकविराजितः ।
विधुरिवोपगतग्रहतारकः प्रभुरभादपरिग्रहतारकः[9] ॥१२५॥
[10]नभसि शुक्लतुरीयतया तिथौ क्रमभृतीशिनि षष्ठतयातिथौ ।
विहितनिष्क्रमणे नृसुराऽसुराः सुविदधुर्महमेषु सुरासुराः ॥१२६॥
मदनभङ्गकृतप्रभवे भवे भवभृतां शरणाय हितेहिते ।
हतरुपे वितृषे मुनये नये स्थितवते नम इत्यसुराः सुराः ॥१२७॥
स्तवनपूर्वममी च समन्ततः प्रणतिमेत्य नृपाश्च समं ततः ।
[11]स्वहृदयस्थतपःस्थितनेमयः स्वपदमीयुररिस्थितनेमयः[12] ॥१२८॥

रहा हो ॥१२२॥ इन्द्रने भगवान्‌के केशोंको इकट्ठाकर मणिसमूहकी किरणोंसे सुशोभित पिटारेमें रखकर उन्हें क्षीरसागरमें क्षेप दिया। उस समय भगवान् अतिशय तेजसे युक्त शरीर धारण कर रहे थे ॥१२३॥ भगवान् नेमिनाथने जिस स्थानपर जीवदयाकी रक्षा करनेवाला, एवं अत्यन्त पवित्र, वस्त्ररूप परिग्रहका त्याग किया था वह शीघ्र ही संसारमें शास्त्र-सम्मत प्रसिद्ध तीर्थस्थान बन गया ॥१२४॥ उस समय चार ज्ञानसे सुशोभित, करोड़ों देवरूपी महाकवियोंसे विभूषित और परिग्रहरहित मनुष्योंको संसारसे तारनेवाले भगवान् अनेक मुनियोंके बीच, ग्रहों और ताराओंके मध्यमें स्थित चन्द्रमाके समान सुशोभित हो रहे थे ॥१२५॥ अतिथि भगवान्‌ने सावन सुदी चौथके दिन बेलाका नियम लेकर दीक्षा धारण की थी इसलिए उसदिन अनेक उत्तम वस्तुओंका त्याग करनेवाला मनुष्य देव तथा असुरोंने दीक्षा कल्याणकका उत्सव किया था ॥१२६॥ तदनन्तर सुर और असुर भगवान्‌की इस प्रकार स्तुति करने लगे—हे भगवन्! आप कामदेवका पराजय करनेमें समर्थ हैं, हितकारी चेष्टाओंसे युक्त संसारी प्राणियोंके शरणभूत हैं—रक्षक हैं, क्रोधसे रहित हैं, तृष्णासे रहित हैं, उत्तम नयमें स्थित हैं—नयका पालन करनेवाले हैं और मुनि हैं मनन-शील हैं अतः आपको नमस्कार हो। इस प्रकार साथ-साथ स्तुतिकर तथा सब ओरसे नमस्कारकर अपने हृदयोंमें तपस्वी नेमिनाथ भगवान्‌को धारण करनेवाले एवं चक्रमें स्थित नेमि-चक्रधाराके समान प्रवर्तक राजा तथा सुर-असुर अपने-अपने स्थानपर चले गये ॥१२७-१२८॥

---

१. जिनकचा म० । २ इन्द्र. । ३ पुञ्जीकृतान् । ४ इन्द्रः । ५. दुग्धमये महोदधौ क्षीरसागरे । ६ तस्मिन् समये जिन , अलमत्यन्तं समहः तेजोयुक्तं वपु दधौ । ७ स इनः भगवान् अङ्घ्रिकृपावनं अङ्घ्रिषु या कृपा तस्या अवनं रक्षक सुपावन अतिशयपावित्र्यकारणम् , वस्त्रमयस्य वस्त्रादिपरिग्रहस्य, समवतारं त्यागं सपदि, यत्र स्वकृत सुष्ठु अकृत कृतवान् , यथाश्रुतं शास्त्रानुसारं तीर्थमभूत् । ८. मतिषु म० । ९ अपरिग्रहाणा तारकः अपरिग्रहतारक । १०. श्रावणे मासे प्रतिपदादिक्रमणशुक्लपक्षस्य चतुर्थ्यां तिथौ, अतिथौ ईशिनि नेमिनाथे षष्ठतया दिनद्वयोपवासेन, विहितनिर्दीक्षमणे कृतत्यागग्रहणे सति नृसुरासुराः महम् उत्सवं सुविदधु , सुरासु शोभनद्रव्येषु, रा. रान्तीति राः दातार । ११. स्वहृदयस्थ तप स्थितो नेमि. नेमिजिनेन्द्र. येषां ते । १२. अरि चक्रं तस्मिन् विषये स्थितनेमय स्थितचक्रधारा. इत्यथतः एवंभूताः नृपा. स्वपदम् ईयु ।

पुरि वितीर्य नु तत्र जिनाय ताः सुपरमान्नमथावृजिनाय[1] ताः ।
प्रवरदत्त इतो महिमा हिताः सुरगणैः सुमहामहिमाहिताः ॥१२९॥
पथि तपस्यति तत्र कृते हिते नृपसुता मनसि त्रपितेहिते ।
न्यभृत तापमपारवियोगिनी कुमुदिनीव दिवारवियोगिनी ॥१३०॥
प्रबलशोकवशा प्रविलापिनी शिथिलभूषणकेशकलापिनी ।
परिजनेन वृता प्ररुरोद सा करुणशब्दतता[2] व्युरुरोदसा ॥१३१॥
विधिमुपालभते वरहारिणं[3] वरवधूर्वरमप्यति हारिणम्[4] ।
जघनपीनपयोधरहारिणी[5] नयनवारिकणाविलहारिणी[6] ॥१३२॥
शमितशोकभरा वचनैर्हितैर्गुरुजनस्य[7] तपोवचनैर्हि तैः[8] ।
मतिमधत्त तपस्यनपायिनि[9] प्रशमसौख्यतपस्यनपायिनि[10] ॥१३३॥

**शालिनी-छन्दः**

[11]राजीमत्याश्चारुराजीवलक्ष्मी-राजीमत्याः पाणिपादस्य कान्त्या ।
तापस्यान्तं ज्ञातयोऽवेत्य[12] वृत्तं तापस्यान्तं मानसस्यापुरन्ते ॥१३४॥
स्त्रीणामाद्यं पारतन्त्र्यं [13]विदुःखं दौर्लभ्येऽमूर्भर्तुरङ्ग[14] विदुः खम् ॥

तदनन्तर जब पापरहित भगवान् आहार लेनेके लिए द्वारिकापुरीमें आये तब उत्तम तेजके धारक प्रवरदत्तने उन्हें उत्तम खीरका आहार देकर देवसमूहके द्वारा महिमासे युक्त, हितकारी अद्भुत महिमा—प्रतिष्ठा प्राप्त की ॥१२९॥ जब भगवान् नेमिनाथ किये हुए उस हितकारी मार्गमें तपस्या करने लगे तब अपार वियोगसे युक्त राजपुत्री राजीमती अपने लज्जापूर्ण चेष्टासे युक्त मनमें दिनके समय सूर्यके संयोगसे सहित कुमुदिनीके समान सन्तापको धारण करने लगी ॥१३०॥ राजीमती, प्रबल शोकके वशीभूत थी, निरन्तर विलाप करती रहती थी, उसके आभूषण और केशोंका समूह शिथिल हो गया था तथा वह करुण शब्दोंसे आकाश और पृथ्वीके विशाल अन्तरालको व्याप्त करनेवाले परिजनोंसे घिरकर अत्यधिक रोती रहती थी ॥१३१॥ नितम्ब और स्थूल स्तनोंसे सुन्दर तथा अश्रुकणोंसे व्याप्त हारको धारण करनेवाली वह राजीमती कभी तो वरको हरनेवाले अपने दुर्दैवको उलाहना देती थी और कभी अत्यन्त मनोहर वरको दोष देती थी ॥१३२॥ तदनन्तर तप धारण करनेकी प्रेरणा देनेवाले गुरुजनोंके उन हितकारी वचनोंसे जब उसके शोकका भार शान्त हो गया तब उसने अपाय-बाधासे रहित, शान्तिरूप सुखके दायक, एवं दुर्भाग्यको दूर करनेवाले तपमें बुद्धि लगायी—तप धारण करनेका विचार किया ॥१३३॥ हाथों और पाँवोंकी कान्तिसे सुन्दर कमल सम्बन्धी शोभाके समूहको धारण करनेवाली राजीमतीने जो वृत्त—चारित्र धारण किया है वह उसके ताप—दुःखको अन्त करनेवाला है ऐसा जानकर अन्तमें उसके कुटुम्बीजन मानसिक सन्तापके अन्तको प्राप्त हुए ॥१३४॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि ये स्त्रियाँ नाना दुःख

१ अवृजिनाय पापरहिताय ता इति महिमाशब्दस्य विशेषणम् अत्र आकारान्तमहिमाशब्द प्रयुक्त । २. करुणशब्देन तते अतिशयेन व्याप्ते अतीव उरू रोदसी द्यावाभूमी येन स तेन, परिजनेन । ३. वर हरतीति वरहारी त विधिम् इत्यस्य विशेषणम् । ४ अतिमनोहरम् । ५. नितम्बस्थूलकुचमनोहरा । ६ नयनवारिकणै आविलो मलिनो हारो विद्यते यस्याः सा । ७. तपसि विषये वचनं भणनं येषां तै, तप प्रेरणादायिभि । ८. हि निश्चयेन तै प्रसिद्धै । ९. स्थायिनि । १० अपकृष्ट अयो भाग्यं अपाय, न विद्यतेऽपायो यस्मिन् तस्मिन् । ११. चारु राजीवस्य सुन्दरसरोरुहस्य लक्ष्मीराजी शोभापङ्क्ति विद्यते यस्याः तस्या । १२ ज्ञात्वा । १३. विविधं दुःखं विदुःखम् । १४. भर्तुरङ्गे क०, अमू स्त्रिय भर्तुः दौर्लभ्ये सति अङ्ग स्वकीयं शरीरं खं शून्य व्यर्थमिति यावत् विदुः जानन्ति ।

सापत्न्यं वा पुष्पवत्त्वं च वान्ध्यं[1] वैधव्ये वा सूतिरोगेऽपि [2]वान्ध्यम् ॥१३५॥
दौर्भाग्ये वा भाग्यहीने [3]स्वनाथे स्त्रीगर्भत्वे [4]मर्त्रपत्ये [5]स्वनाथे ।
गर्भस्रावे गर्भभारे वियोगे [6]जीवद्भर्त्रा मर्मरोगाभियोगे ॥१३६॥
स्यान्मिथ्यात्वं स्त्रीत्वहेतुः स्वतन्त्रं [7]वस्त्रस्येवातानतिर्यक् स्वतन्त्रम् ।
स्त्रीदुःखानामन्तकृद्भव्यसत्त्वैर्जैनी दृष्टिः सेव्यतां सेव्यसत्त्वैः ॥१३७॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ भगवन्निष्क्रमणकल्याण-वर्णनो नाम पञ्चपञ्चाशः सर्गः ॥५५॥*

उठाती है। सबसे पहिले तो इन्हें परतन्त्रताका विशिष्ट दुःख है, फिर पतिके दुर्लभ होनेपर शरीरको शून्य-व्यर्थ समझती हैं। फिर सपत्नीके होनेका ऋतुमती होनेका, वन्ध्या होनेका, विधवा होनेका, प्रसूतिकालमें रोग हो जानेका, अन्धा होनेका, दौर्भाग्य होनेका, भाग्यहीन पतिके मिलनेका, लड़की-लड़की ही, गर्भमें आनेका वार-वार मृत सन्तानके होनेका, बिलकुल अनाथ हो जानेका, गर्भ गिर जानेका, गर्भका भार धारण करनेका, पतिके जीवित रहते हुए भी उसके साथ वियोग होनेका, अथवा किसी मर्मान्तक रोगके हो जानेका दुःख सहन करती है ॥१३५–१३६॥ जिस प्रकार आतान-वितानभूत तन्तु वस्त्रके स्वतन्त्र कारण हैं, उसी प्रकार मिथ्यादर्शन स्त्रीपर्यायका स्वतन्त्र कारण है, इसलिए सेवनीय शक्तिके धारक भव्य-जीवोंको स्त्री-सम्बन्धी दुःखोंका अन्त करनेवाले सम्यग्दर्शनकी सेवा करनी चाहिए ॥१३७॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्यरचित हरिवंशपुराणमें भगवान्के दीक्षा-कल्याणका वर्णन करनेवाला पचपनवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥५५॥*



१. वन्ध्याया भावो वान्ध्यम्। २ वा अथवा अन्धाया भाव आन्ध्यम्। ३ स्वभर्तरि। ४. मर्तृ मरणशीलम् अपत्य तस्मिन्। ५. सुष्ठु अनाथ. तस्मिन् स्वनाथे सति। ६. जीवश्चासौ भर्ता च जीवद्भर्ता तेन। ७. वस्त्रस्य यथा आतानभूताः तिर्यग्भूताश्च ये तन्तवः ते स्वतन्त्र कारणं भवन्ति तथा मिथ्यात्व स्त्रीत्वस्य स्वतन्त्रं कारणमस्तीत्यर्थ. ।

# षट्पञ्चाशः सर्गः

अथ नेमिमुनीन्द्रोऽपि रत्नत्रयतपःश्रिया । व्रतगुप्तिसमित्युच्चै रेजे सोढपरीषहः ॥१॥
अप्रशस्तमपोह्यासावर्तं रौद्रं[1] च शुक्लधीः । ध्यानं धर्म्यं च शुक्लं च प्रशस्तं ध्यातुमुद्यत ॥२॥
[2]ध्यानमेकाग्रचिन्ताया घनसंहननस्य हि । निरोधोऽन्तर्मुहूर्तं स्याच्चिन्ता स्यादस्थिरं मनः ॥३॥
तत्रार्तिरर्दनं बाधा ह्यार्तं तत्रभवं पुन. । सुकृष्णनीलकापोतलेश्याबलसमुद्भवम् ॥४॥
लक्षण द्विविधं तस्य बाह्यमाक्रन्दनादिकम् । परश्रीविस्मय[3]प्रापं विषयासंजनादिकम् ॥५॥
तदात्मन स्वयं वेद्यं परेषामानुमानिकम् । अभ्यन्तरं चतुर्भेदं स्वलक्षणसमन्वितम् ॥६॥
विषयस्यामनोज्ञस्य यदनुत्पत्तिचिन्तनम् । उत्पन्नस्य वियोगाय संकल्पाध्यवसायकम् ॥७॥
मनोज्ञविप्रयोगस्य [4]यच्चानुत्पत्तिचिन्तनम् । उत्पन्नस्यान्तचिन्ता च चातुर्विध्यमितीरितम् ॥८॥
तत्रामनोज्ञदुः[5]खस्य साधन चेतनादिकम् । मर्त्यादि विषशस्त्रादि बाह्यमेतदुदीरितम् ॥९॥
आध्यात्मिक तु वातादिप्रकोपजमनेकधा । कुक्ष्याक्षिदन्तशूलादिशारीरमतिदुस्सहम् ॥१०॥
शोकारतिभयोद्वेगविषादविषदूषितम् । जुगुप्सादौर्मनस्यादि मानसं दु खसाधनम् ॥११॥
सर्वस्यास्यामनोज्ञस्य माभूदुत्पत्तिरित्यलम् । चिन्ताप्रबन्ध आद्यं स्यादार्तध्यानं मलाविलम् ॥१२॥

अथानन्तर—व्रत गुप्ति और समितियोंसे उत्कृष्टताको प्राप्त एवं परीषहोंको सहन करनेवाले मुनिराज नेमिनाथ रत्नत्रय और तपरूपी लक्ष्मीसे सुशोभित होने लगे ॥ १ ॥ उज्ज्वल बुद्धिके धारक भगवान्, आर्त्त और रौद्र नामक अप्रशस्त ध्यानको छोड़कर धर्म्यध्यान और शुक्लध्यान नामक प्रशस्त ध्यानोंका ध्यान करनेके लिए उद्यत हुए ॥ २ ॥ उत्तमसंहननके धारक पुरुषकी चिन्ताका किसी एक पदार्थमें अन्तर्मुहूर्तके लिए रुक जाना सो ध्यान है और चिन्ताका अर्थ चञ्चल मन है ॥ ३ ॥ पीड़ाको आर्ति कहते हैं। आर्तिके समय जो ध्यान होता है उसे आर्तध्यान कहते है। यह आर्तध्यान अत्यन्त कृष्ण, नील और कापोत लेश्याके बलसे उत्पन्न होता है ॥ ४ ॥ बाह्य और आभ्यन्तरके भेदसे आर्तध्यान दो प्रकारका है। उनमें रोना आदि तथा दूसरेकी लक्ष्मी देख कर आश्चर्य करना और विषयोंमें आसक्त होना आदि बाह्य आर्तध्यान है ॥ ५ ॥ अपने-आपका आर्तध्यान स्वसंवेदनसे जाना जाता है और दूसरोंका अनुमानसे। आभ्यन्तर आर्तध्यानके चार भेद हैं जो नीचे लिखे अनुसार अपने-अपने लक्षणोंसे सहित हैं ॥ ६ ॥ अभीष्ट वस्तुकी उत्पत्ति न हो ऐसा चिन्तवन करना सो पहला आर्तध्यान है। यदि अनिष्ट वस्तु उत्पन्न हो चुकी है तो उसके वियोगका बार-बार चिन्तवन करना दूसरा आर्तध्यान है। इष्ट विषयका कभी वियोग न हो ऐसा चिन्तवन करना सो तीसरा आर्तध्यान है और इष्ट विषयका यदि वियोग हो गया है तो उसके अन्तका विचार करना यह चौथा आर्तध्यान है ॥ ७–८ ॥ अमनोज्ञ दुःखके बाह्य साधन चेतन और अचेतनके भेदसे दो प्रकारके हैं। उनमे मनुष्य आदि तो चेतन साधन हैं और विष-शस्त्र आदि अचेतन साधन है ॥ ९ ॥ अन्तरङ्ग साधन भी शारीरिक और मानसिकके भेदसे दो प्रकारका है। वात आदिके प्रकोपसे उत्पन्न उदर-शूल, नेत्र-शूल, दन्त-शूल आदि नाना प्रकारकी दुःसह बीमारियाँ शारीरिक साधन हैं ॥ १० ॥ और शोक, अरति, भय, उद्वेग, विषाद आदि विषसे दूषित जो जुगुप्सा तथा दौर्मनस्य–बेचैनी आदि विकार है वे मानसिक दुःखके साधन है ॥ ११ ॥ 'सभी प्रकारके अमनोज्ञ—अनिष्ट विषयोंकी उत्पत्ति नही हो' इस प्रकार बार-बार चिन्ता करना सो पहला मलिन आर्तध्यान है ॥ १२ ॥

---

१ रौद्रयं म० । २. 'उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्तात्'—त० सू० । ३. विस्मयं प्राप्त म०, विस्मयप्राय क० । ४. यत्रानुत्पत्ति म० । ५. तत्रामनोज्ञस्य दु खस्य म० ।

उत्पन्नस्यास्य चाभाव. कथं मे स्यादितीदृशम् । संकल्पाध्यवसानं तु द्वितीयं तत्प्रकीर्तितम् ॥१३॥
पशुपुत्रकलत्रादि मनोज्ञं सुखसाधनम् । बाह्यं स्याद्धनधान्यादि सचेतनमचेतनम् ॥१४॥
आध्यात्मिकं च पित्तादि साम्यादारोग्यमाङ्गिकम् । मानसं सौमनस्यादि रत्यशोकामयादिकम् ॥१५॥
विप्रयोगश्च मे माभूदैहिकामुत्रकस्य तु । मनोज्ञस्येति संकल्पस्तृतीयं चार्तमुच्यते ॥१६॥
मनोज्ञविप्रयोगस्य पूर्वोत्पन्नस्य यत्पुन. । अभावेऽध्यवसानं तु तुर्यमार्तमनोज्ञजम् ॥१७॥
अधिष्ठानं प्रमादोऽस्य तिर्यग्गतिफलस्य हि । [1]परोक्षं मिश्रको भावः षड्गुणस्थानभूमिकम् ॥१८॥
रुद्र क्रूराशय प्राणी रौद्रं तत्रभवं तत । हिंसासंरक्षणस्तेयमृषानन्दैश्चतुर्विधम् ॥१९॥
आनन्दोऽभिरुचिर्येषां हिंसादिषु यथायथम् । हिंसानन्दादयस्तेऽतो निरुच्यन्ते समासत. ॥२०॥
लक्षणं द्विविधं तत्र पारुष्याक्रोशनादिकम् । स्वसंवेद्यं परैर्मेयं बाह्यमाध्यात्मिकं पुनः ॥२१॥
स्यात्संरम्भसमारम्भारम्भलक्षणमात्मना । हिंसायां रञ्जनं तीव्रं हिंसानन्दं तु नन्दितम् ॥२२॥
श्रद्धेयं परलोकस्य [2]स्वविकल्पितयुक्तिभिः । विप्रलम्भनसङ्कल्पो मृषानन्दं सुनन्दितम् ॥२३॥
प्रतीक्षया प्रमादस्य परस्वहरणं प्रति । प्रसह्य हरणं ध्यानं स्तेयानन्दमुदीरितम् ॥२४॥
स्वपरिग्रहभेदे तु चेतनाचेतनात्मनि । संरक्षणाभिधानं तु स्वस्वामित्वाभिचिन्तनम् ॥२५॥

---

यदि किसी प्रकारके अमनोज्ञ—अनिष्ट विषयकी उत्पत्ति हो गयी है तो उसका अभाव किस प्रकार होगा ? इसी बातका निरन्तर संकल्प करना दूसरा आर्तध्यान कहा गया है ॥ १३ ॥ मनोज्ञ सुखके बाह्य साधन चेतन-अचेतनके भेदसे दो प्रकारके हैं। उनमें पशु, स्त्री, पुत्र आदि सचेतन साधन हैं और धन-धान्यादि अचेतन साधन हैं ॥ १४ ॥ आभ्यन्तर साधन भी शारीरिक और मानसिकके भेदसे दो प्रकारके है। इनमें पित्त आदिकी समतासे जो आरोग्य अवस्था है वह शारीरिक साधन है और रति, अशोक, अभय आदिसे उत्पन्न जो सौमनस्य आदि हैं वह मानसिक साधन है ॥ १५ ॥ मुझे इस लोक-सम्बन्धी और परलोक-सम्बन्धी इष्ट विषयका वियोग न हो ऐसा संकल्प करना तीसरा आर्तध्यान कहलाता है ॥१६ ॥ और पहले उत्पन्न इष्ट विषयके वियोगके अभावका संकल्प करना—बार-बार चिन्तवन करना चौथा आर्तध्यान है ॥ १७ ॥ इस आर्तध्यानका आधार, प्रमाद है, फल तिर्यञ्च गति है। यह परोक्ष क्षायोपशमिक भाव हैं और पहलेसे लेकर छठवे गुणस्थान तक पाया जाता है ॥१८॥

क्रूर अभिप्रायवाले जीवको रुद्र कहते है। उसके जो ध्यान होता है वह रौद्रध्यान कहलाता है। यह हिंसानन्द, चौर्यानन्द, मृषानन्द और परिग्रहानन्दके भेदसे चार प्रकारका है ॥ १९ ॥ जिनको हिंसा आदिमे आनन्द अर्थात् अभिरुचि होती है वे संक्षेपसे हिंसानन्द आदि कहे जाते हैं ॥ २० ॥ बाह्य और आभ्यन्तरके भेदसे रौद्रध्यानके दो भेद हैं। उनमें क्रूर व्यवहार करना तथा गाली आदि अशिष्ट वचन बकना, बाह्य रौद्रध्यान है। अपने आपमे पाया जानेवाला रौद्रध्यान स्वसंवेदनसे जाना जाता है—स्वयं ही अनुभवमे आ जाता है और दूसरेमें पाया जानेवाला रौद्रध्यान अनुमानसे जाना जाता है। हिंसा आदि कार्योंमे जो संरम्भ, समारम्भ और आरम्भ रूपी प्रवृत्ति है वह आभ्यन्तर आर्तध्यान है। इसके हिंसानन्द आदि चार भेद हैं जिनके लक्षण इस प्रकार हैं। हिंसामें तीव्र आनन्द मानना सो हिंसानन्द नामक पहला रौद्रध्यान है ॥ २१–२२ ॥ श्रद्धान करने योग्य पदार्थोंके विषयमें अपनी कल्पित युक्तियोंसे दूसरोंको ठगनेका संकल्प करना मृषानन्द नामका दूसरा रौद्र आर्त्त-ध्यान है ॥ २३ ॥ प्रमादपूर्वक दूसरेके धनको जबरदस्ती हरनेका अभिप्राय रखना सो स्तेयानन्द नामका तीसरा रौद्रध्यान कहा गया है ॥ २४ ॥ और चेतन, अचेतन दोनों प्रकारके परिग्रहकी रक्षाका निरन्तर अभिप्राय रखना तथा मैं इसका स्वामी हूँ और यह मेरा स्व है इस

---

१. परोक्षमिश्रको भाव क० । २. सविकल्पित म० ।

सुकृष्णनीलकापोतबलाधानं प्रमादगम् । अधःपञ्चगुणस्थानं रौद्रध्यानचतुष्टयम् ॥२६॥
अन्तर्मुहूर्तकालं तु दुर्धरत्वादतः परम् । क्षयोपशमभावस्तु परोक्षज्ञानभावतः ॥२७॥
भावलेश्याकषायस्वातन्त्र्यादौदयिकोऽपि वा । उत्तरं फलमेतस्य नारकी गतिरुच्यते ॥२८॥
परिहृत्यार्तरौद्रे द्वे पापध्याने मुमुक्षवः । धर्म्यशुक्लधियः सन्तु शुद्धभिक्षादिभिक्षवः ॥२९॥
एकान्तं प्रासुकं क्षेत्रं क्षुद्रोपद्रववर्जितम् । दिव्यं संहननं द्रव्यं कालोऽत्युष्णादिवर्जितः ॥३०॥
भावशुद्धिरपि श्रेष्ठा यदा भवति योगिनः । आरभेत तदा ध्यानं सर्वद्वन्द्वसहः स हि ॥३१॥
गम्भीरः स्तम्भमूर्तिः सन् पर्यङ्कासनबन्धनः । नात्युन्मीलनिमीलश्च दत्तदन्ताग्रदन्तक ॥३२॥
निवृत्तकरणग्रामव्यापारः श्रुतपारगः । मन्दं मन्दं प्रवृत्तान्तः प्राणापानादिसञ्चरः ॥३३॥
नाभेरुदूर्ध्वं मनोवृत्तिं मूर्ध्नि वा हृदि [1]वालिके । मुमुक्षुः प्रणिधायाक्षं ध्यायेद्ध्यानद्वयं हितम् ॥३४॥
बाह्याध्यात्मिकभावानां याथात्म्यं धर्म उच्यते । तद्धर्मादनपेतं यद्धर्म्यं तद्ध्यानमुच्यते ॥३५॥
लक्षणं द्विविधं तस्य बाह्याध्यात्मिकभेदतः । सूत्रार्थमार्गणं शीलं गुणमालानुरागिता ॥३६॥
[2]जम्भाजृम्भाक्षुतोद्गारप्राणापानादिमन्दता । निभृताङ्गव्रतात्मत्वं तत्र बाह्यं प्रकीर्तितम् ॥३७॥
दशधाऽऽध्यात्मिकं धर्म्यमपायविचयादिकम् । अपायो रहो विचयो मीमांसाऽस्तीति तत्तथा ॥३८॥

प्रकार बार-बार चिन्तवन करना सो परिग्रह संरक्षणानन्द नामका चौथा रौद्रमें चारों प्रकार-का ध्यान है ॥ २५ ॥ यह रौद्रध्यान तीव्र कृष्ण, नील तथा कापोत लेश्याके बलसे होता है, प्रमादसे सम्बन्ध रखता है और नीचेके पाँच गुण स्थानोंमें होता है ॥ २६ ॥ इसका काल अन्तर्मुहूर्त है क्योंकि इससे अधिक एक पदार्थमें उपयोगका स्थिर होना दुर्धर है। यह परोक्ष ज्ञानसे होता है अतः क्षयोपशमभाव रूप है ॥ २७ ॥ भावलेश्या और कपायके आधीन होना है इसलिए औदार्यकभाव रूप भी है। इस ध्यानका उत्तर फल नरकगति है ॥ २८ ॥ जो पुरुप मोक्षाभिलाषी हैं वे आर्त्तरौद्र नामक दोनों अशुभ ध्यानोंको छोड़ शुद्ध भिक्षाको ग्रहण करनेवाले भिक्षु-मुनि होकर धर्मध्यान और शुक्लध्यानमे अपनी बुद्धि लगावे ॥ २२ ॥ जिस समय एकान्त, प्रासुक तथा क्षुद्र जीवोंके उपद्रवसे रहित क्षेत्र, दिव्य संहनन—आदिके तीन संहनन रूप द्रव्य, उष्णता आदिकी बाधासे रहित काल और निर्मल अभिप्राय रूप श्रेष्ठभाव, इस प्रकार क्षेत्रादि चतुष्टय रूप सामग्री मुनिको उपलब्ध होती है तब समस्त बाधाओंको सहन करनेवाला मुनि प्रशस्त ध्यानका आरम्भ करता है ॥३०–३१॥ ध्यान करनेवाला पुरुप, गम्भीर, निश्चल शरीर और सुखद पर्यङ्कासनसे युक्त होता है। उसके नेत्र न तो अत्यन्त खुले होते हैं और न बन्द ही रहते हैं ॥ ३२ ॥ नीचेके दाँतोंके अग्रभागपर उसके ऊपरके दाँत स्थित वह इन्द्रियोंके समस्त व्यापारसे निवृत्त हो चुकता है, श्रुतका पारगामी होता है, धीरे-धीरे श्वासोच्छ्वासका सञ्चार करता है ॥३३॥ मोक्षका अभिलापी मनुष्य अपनी मनोवृत्तिको नाभिके ऊपर मस्तकपर, हृदयमें अथवा ललाटमे स्थिरकर आत्माको एकाग्र करता हुआ धर्म्यध्यान और शुक्लध्यान इन दो हितकारी ध्यानोंका चिन्तवन करता है ॥३४॥ बाह्य और आध्यात्मिक भावोंका जो यथार्थभाव है वह धर्म कहलाता है, उस धर्मसे जो सहित है उसे धर्म्यध्यान कहते हैं ॥३५॥ बाह्य और आभ्यन्तरके भेदसे धर्म्यध्यानका लक्षण दो प्रकार-का है। शास्त्रके अर्थकी खोज करना, शीलव्रतका पालन करना, गुणोंके समूहमे अनुराग रखना, अंगड़ाई, जमुहाई, छींक, डकार और श्वासोच्छ्वासमे मन्दता होना, शरीरको निश्चल रखना तथा आत्माको व्रतोंसे युक्त करना, यह धर्म्यध्यानका बाह्य लक्षण है। और आभ्यन्तर लक्षण अपाय विचय आदिके भेदसे *दश प्रकारका है। इनमें अपायका अर्थ त्याग है और

१ ललाटे वा । वालके म०, घ० । २. भंजाजृम्भा म०, द्वितोद्गार म०, ख० ।

* १ अपाय विचय २ उपाय विचय, ३. जीव विचय ४. अजीव विचय ५. विपाक विचय ६ वैराग्य विचय ७ भव विचय ८. सस्थान विचय ९ आज्ञा विचय और १० हेतु विचय ।

संसारहेतवः प्रायस्त्रियोगानां प्रवृत्तयः । अपायो वर्जनं तासां स मे स्यात्कथमित्यलम् ॥३९॥
चिन्ताप्रबन्धसम्बन्धः शुभलेश्यानुरञ्जितः । अपायविचयाख्यं तत्प्रथमं धर्म्यमीप्सितम् ॥४०॥
उपायविचयं तासां पुण्यानामात्मसात्क्रिया । उपायः स कथं मे स्यादिति सङ्कल्पसन्ततिः ॥४१॥
अनादिनिधना जीवा द्रव्यार्थादन्यथान्यथा । असंख्येयप्रदेशास्ते स्वोपयोगत्वलक्षणाः ॥४२॥
अचेतनोपकरणाः स्वकृतोचितभोगिनः । इत्यादिचेतनाध्यानं यज्जीवविचयं हि तत् ॥४३॥
द्रव्याणामप्य[1]जीवानां धर्माधर्मादिसञ्ज्ञिनाम् । स्वभावचिन्तनं धर्म्यमजीवविचयं मतम् ॥४४॥
यच्चतुर्विधबन्धस्य कर्मणोऽष्टविधस्य तु । विपाकचिन्तनं धर्म्यं विपाकविचयं विदुः ॥४५॥
शरीरमशुचिर्भोगा किंपाकफलपाकिनः । विरागबुद्धिरित्यादि विरागविचयं स्मृतम् ॥४६॥
प्रेत्यभावो भवोऽमीषां चतुर्गतिषु देहिनाम् । दुःखात्मेत्यादिचिन्ता तु [2]भवादिविचयं पुनः ॥४७॥
[3]सुप्रतिष्ठितमाकाशमाकाशे वलयत्रयम् । संस्थानध्यानमित्यादि संस्थानविचयं स्थितम् ॥४८॥
अतीन्द्रियेषु भावेषु बन्धमोक्षादिषु स्फुटम् । जिनाज्ञानिश्चयध्यानमाज्ञाविचयमीरितम् ॥४९॥
तर्कानुसारिणः पुंसः स्याद्वादप्रक्रियाश्रयात् । सन्मार्गाश्रयणध्यानं यद्धेतुविचयं तु तत् ॥५०॥
अप्रमत्तगुणस्थानभूमिकं ह्यप्रमादजम् । पीतपद्मल[4]सल्लेश्याबलाधानमिहाखिलम् ॥५१॥

मीमांसाका अर्थ विचार है ॥ ३६-३८ ॥ मन, वचन और काय इन तीन योगोंकी प्रवृत्ति ही प्रायः संसारका कारण है सो इन प्रवृत्तियोंका मेरे अपाय—त्याग किस प्रकार हो सकता है ? इस प्रकार शुभ लेश्यासे अनुरञ्जित जो चिन्ताका प्रबन्ध है वह अपाय विचय नामका प्रथम धर्म्यध्यान माना गया है ॥३९-४०॥ पुण्यरूप योग प्रवृत्तियोंको अपने आधीन करना उपाय कहलाता है । यह उपाय मेरे किस प्रकार हो सकता है इस प्रकारके संकल्पोंकी जो सन्तति है वह उपाय विचय नामका दूसरा धर्म्यध्यान है ॥४१॥ द्रव्यार्थिक नयसे जीव अनादि निधन हैं—आदि अन्तसे रहित हैं और पर्यायार्थिक नयसे सादि सनिधन हैं । असंख्यात प्रदेशी हैं, अपने उपयोगरूप लक्षणसे सहित हैं, शरीररूप अचेतन उपकरणसे युक्त हैं और अपने-द्वारा किये हुए कर्मके फलको भोगते हैं··· इत्यादि रूपसे जीवका जो ध्यान करना है वह जीव विचय नामका तीसरा धर्म्यध्यान है ॥४२-४३॥ धर्म-अधर्म आदि अजीव द्रव्योंके स्वभावका चिन्तन करना यह अजीव विचय नामका चौथा धर्म्यध्यान है ॥४४॥ ज्ञानावरणादि आठ कर्मोंके प्रकृति प्रदेश स्थिति और अनुभाग रूप चार प्रकारके बन्धोंके विपाक-फलका विचार करना सो विपाक विचय नामका पाँचवाँ धर्म्यध्यान है ॥४५॥ शरीर अपवित्र है और भोग किंपाक फलके समान तदात्व मनोहर हैं इसलिए इनसे विरक्त बुद्धिका होना ही श्रेयस्कर है··· इत्यादि चिन्तन करना सो विराग विचय नामका छठवाँ धर्म्यध्यान है ॥४६॥ चारों गतियोंमें भ्रमण करनेवाले इन जीवोंकी मरनेके बाद जो पर्याय होती है उसे भव कहते हैं । यह भव दुःख रूप है । इस प्रकार चिन्तवन करना सो भव विचय नामका सातवाँ धर्म्य-ध्यान है ॥४७॥ यह लोकाकाश अलोकाकाशमें स्थित है तथा चारों ओरसे तीन वातवलयोंसे वेष्टित है इत्यादि लोकके संस्थान-आकारका विचार करना सो संस्थान विचय नामका आठवाँ धर्म्यध्यान है ॥४८॥ जो इन्द्रियोंसे दिखायी नहीं देते ऐसे बन्ध मोक्ष आदि पदार्थोंमें जिनेन्द्र भगवान्की आज्ञाके अनुसार निश्चयका ध्यान करना सो आज्ञा विचय नामका नौवाँ धर्म्यध्यान है ॥४९॥ और तर्कका अनुसरण करनेवाले पुरुष स्याद्वादकी प्रक्रियाका आश्रय लेते हुए समीचीन मार्गका आश्रय करते हैं—उसे ग्रहण करते हैं, इस प्रकार चिन्तवन करना सो हेतु विचय नामका दसवाँ धर्म्यध्यान है ॥५०॥ यह दश प्रकारका धर्म्यध्यान अप्रमत्त गुणस्थानमें होता है, प्रमादके अभावसे उत्पन्न होता है, पीत और पद्मनायक शुभ लेश्याओंके

१. मपि जीवाना म० । २. भावादिविचयं म० । ३. स्वप्रतिष्ठित-क० । ४. पितपद्मस्य सल्लेश्या क० ।

कालभावविकल्पस्थं धर्म्यध्यान दशान्तरम्। स्वर्गापवर्गफलदं ध्यातव्यं ध्यानतत्परैः ॥५२॥
शुक्लं शुचित्वसम्बन्धाच्छौचं दोषाद्यपोढता। शुक्लं परमशुक्लं च प्रत्येक ते द्विधा मते ॥५३॥
सवीचारविवीचारपृथक्त्वैक्यवितर्कके। सूक्ष्मोच्छिन्नक्रियापूर्वप्रतिपातिनिवर्तके ॥५४॥
लक्षणं द्विविधं बाह्य [1]जम्भाजृम्भाद्यपोहनम्। प्राणापानप्रचारस्या[2]व्यक्त्युच्छिन्नाप्रवृत्यतः ॥५५॥
परेषामनुमेयं स्यात्स्वसंवेद्यं यदात्मनः। आध्यात्मिकं तयोरेव लक्षणं [3]प्रतिपाद्यते ॥५६॥
पृथग्भाव पृथक्त्वं हि नानात्वमभिधीयते। वितर्को[4] द्वादशाङ्गं तु श्रुतज्ञानमनाविलम् ॥५७॥
अर्थव्यञ्जनयोगानां वीचारः[5] संक्रमः क्रमात्। ध्येयोऽर्थो व्यञ्जनं शब्दो योगो वागादिलक्षण ॥५८॥
पृथक्त्वेन वितर्कस्य विचारोऽर्थादिपु क्रमात्। यस्मिन्नास्ति तथोक्तं तत्प्रथमं शुक्लमिष्यते ॥५९॥
[6]तद्यथा पूर्वविद्ध्यायन्नविक्षिप्तमना मुनि। द्रव्याणुं चापि भावाणुमेकमालम्ब्य संवृत ॥६०॥
अतीक्ष्णेनापि शस्त्रेण शनैश्छिन्दन्निव द्रुमम्। मोहस्योपशमं कुर्वन् क्षय वा बहुनिर्जरः ॥६१॥

---

बलसे होता है, काल और भावके विकल्पमें स्थित है तथा स्वर्ग और मोक्ष रूप फलको देनेवाला है। ध्यानमें तत्पर मनुष्योंको यह ध्यान अवश्य ही करना चाहिए। भावार्थ—यहाँ उत्कृष्टताकी अपेक्षा धर्म्यध्यानको सातवें अप्रमत्त-गुणस्थानमें बताया है परन्तु सामान्य रूपसे यह चतुर्थ गुणस्थानसे लेकर सातवें गुणस्थान तक होता है और स्वर्गका साक्षात् तथा मोक्षका परम्परासे कारण है॥ ५१-५२॥

जो शुचित्व अर्थात् शौचके सम्बन्धसे होता है वह शुक्लध्यान कहलाता है। दोष आदिकका अभाव हो जाना शौच है। यह शुक्ल और परम शुक्लके भेदसे दो प्रकार है तथा शुक्ल और परम शुक्ल दोनोंके दो-दो भेद माने गये हैं॥५३॥ पृथक्त्व वितर्क वीचार और एकत्व वितर्क ये दो भेद शुक्लध्यानके हैं और सूक्ष्मक्रिया प्रतिपाति तथा व्युपरत क्रिया निवर्ति ये दो परम शुक्लध्यानके भेद हैं॥५४॥ बाह्य और आध्यात्मिकके भेदसे शुक्लध्यानका लक्षण दो प्रकारका कहा गया है। इनमें श्वासोच्छ्वासके प्रचारकी अव्यक्त अथवा उच्छिन्नदशासे युक्त मनुष्यके जो अंगड़ाई और जमुहाई आदिका छूट जाना है वह बाह्य लक्षण है एवं अपने-आपको जिसका स्वसंवेदन होता है तथा दूसरेको जिसका अनुमान होता है वह आध्यात्मिक लक्षण है। आगे उन शुक्ल और परम शुक्ल ध्यानोंका आध्यात्मिक लक्षण कहा जाता है॥५५-५६॥ पृथग्भाव अथवा नानात्वको पृथक्त्व कहते हैं। निर्दोष द्वादशाङ्ग-श्रुतज्ञान वितर्क कहलाता है। अर्थ, व्यञ्जन (शब्द) और योगोंका जो क्रमसे संक्रमण होता है उसे वीचार कहते हैं। जिस पदार्थका ध्यान किया जाता है वह अर्थ कहलाता है, उसके प्रतिपादक शब्दको व्यञ्जन कहते हैं और वचन आदि योग है॥५७-५८॥ जिसमें वितर्क (द्वादशाङ्ग) के अर्थादिमें क्रमसे नानारूप परिवर्तन हो वह पृथक्त्ववितर्क वीचार नामका पहला शुक्लध्यान माना जाता है॥५९॥ इसका स्पष्टीकरण यह है कि निश्चल चित्तका धारक कोई पूर्वविद् मुनि द्रव्याणु अथवा भावाणुका अवलम्बन कर ध्यान कर रहा है सो जिस प्रकार कोई अतीक्ष्ण—मोथले शस्त्रसे किसी वृक्षको धीरे-धीरे काटता है उसी प्रकार वह विशुद्धताका वेग कम होनेसे मोहनीय कर्मके उपशम अथवा

---

१ जम्भास्तम्भा—म०। २ स्या व्युत्पन्नाप्रद्रूप्यतः म०। ३. प्रतिपद्यते म०। ४ 'वितर्कः श्रुतम्' त० सू० अ० ९। ५ 'वीचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः' त० सू० अ० ९। ६. तत्र द्रव्यं परमाणुं वा ध्यायन्नाहितवितर्कसामर्थ्यादर्थव्यञ्जने कायवचसी च पृथक्त्वेन संक्रामता मनसापर्याप्तबालोत्साहवदव्यवस्थितेनानिशितेनापि शस्त्रेण चिरात्तरुं छिन्दन्निव मोहप्रकृतीरुपशमयन् क्षपयंश्च पृथक्त्ववितर्कवीचारध्यानभाग् भवति।—स. सि. अ ९।

द्रव्याद्द्रव्यान्तरं याति पर्यायं चान्यपर्ययात्। व्यञ्जनाद् व्यञ्जनं योगाद्योगान्तरमुपैति यत् ॥६२॥
शुक्लं तत्प्रथमं शुक्लतरलेश्याबलाश्रयम्। श्रेणीद्वयगुणस्थानं क्षयोपशमभावकम् ॥६३॥
सर्वपूर्वधरस्येदमन्तर्मौहूर्त्तिकस्थिति। श्रेणीद्वयवशाद्वेद्यं स्वर्गमोक्षफलप्रदम् ॥६४॥
एकत्वेन वितर्कोऽस्ति यस्मिन्वीचारवर्जिते। तदेकत्ववितर्कावीचारं शुक्लं तदुत्तरम् ॥६५॥
एकमेवाणुपर्यायं [1]विषयीकृत्य वर्तते। [2]मोहादिघातिघातीदं पूर्विण. स कृती ततः ॥६६॥
ज्ञानदर्शनसम्यक्त्ववीर्यचारित्रपूर्वकैः। भासते क्षायिकैर्भावैस्तीर्थकृद्वान्यकेवली ॥६७॥
सोऽर्चनीयोऽभिगम्यश्च त्रिभुवां परमेश्वरः। देशोनां विरहत्येकां पूर्वकोटीं प्रकर्षतः ॥६८॥
अन्तर्मुहूर्त्तशेषायुः स यदा भवतीश्वरः। तत्तुल्यस्थितिवेद्यादित्रितयश्च तदा पुनः ॥६९॥
समस्तं वाङ्मनोयोगं काययोगं च बादरम्। प्रहाप्यालम्ब्य सूक्ष्मं तु काययोगं स्वभावतः ॥७०॥
तृतीयं शुक्लसामान्यात्प्रथमं तु विशेषत। सूक्ष्मक्रियाप्रतीपाति ध्यानमास्कन्तुमर्हति ॥७१॥
सोऽन्तर्मुहूर्तशेषायुरधिकान्यत्रिकस्थितिः[3]। यदा भवति योगीशस्तदा स्वाभाव्यत. स्वयम् ॥७२॥
स्वोपयोगविशेषस्य विशिष्टकरणस्य हि। सामायिकसहायस्य [4]महासंवरसङ्गते. ॥७३॥

---

शमको धीरे-धीरे करता है। कर्मोंकी अत्यधिक निर्जराको करता हुआ वह मुनि द्रव्यसे द्रव्यान्तरको, पर्यायसे पर्यायान्तरको, व्यञ्जनसे व्यञ्जनान्तरको और योगसे योगान्तरको प्राप्त होता है ॥६०–६२॥ वह प्रथम शुक्लध्यान शुक्लतर लेश्याके बलसे होता है। उपशम-श्रेणी और क्षपकश्रेणी—दोनोंके गुणस्थानोंमें होता है। क्षायोपशमिक भावसे सहित है। समस्त पूर्वोंके ज्ञाता मुनिके यह ध्यान अन्तर्मुहूर्त तक रहता है तथा दोनों श्रेणियोंके वशसे यह स्वर्ग और मोक्ष रूप फलको देनेवाला है। भावार्थ—उपशम श्रेणीमें होनेवाला शुक्लध्यान स्वर्गका कारण है और क्षपकश्रेणीमे होनेवाला मोक्षका कारण है ॥६३–६४॥

जिसमें वीचार—अर्थादिके संक्रमणसे रहित होनेके कारण एक रूपमें ही वितर्कका उपयोग होता है अर्थात् वितर्कके अर्थ एवं व्यञ्जन आदिपर अन्तर्मुहूर्त तक चित्तकी गति स्थिर रहती है वह एकत्व वितर्क वीचार नामका दूसरा शुक्लध्यान है ॥६५॥ यह ध्यान एक ही अणु अथवा पर्यायको विषय कर प्रवृत्त होता है। मोह आदि घातिया कर्मोंका घात करनेवाला है, पूर्व धारीके होता है और इस ध्यानके प्रभावसे ध्यान करनेवाला कुशल मुनि ज्ञान, दर्शन, सम्यक्त्व, वीर्य और चारित्र आदि क्षायिक भावोंसे सुशोभित होने लगता है। अब वह तीर्थंकर अथवा सामान्य केवली हो जाता है। वह सबके द्वारा पूज्य एवं सेवनीय हो जाता है और तीन लोकोंका परमेश्वर हो उत्कृष्ट रूपसे देशोन कोटिवर्ष पूर्व तक विहार करता रहता है ॥६६–६८॥

जब उन केवली भगवान्की आयु अन्तर्मुहूर्तकी शेष रह जाती है तथा आयुके बराबर ही वेदनीय आदि तीन अघातिया कर्मोंकी स्थिति अवशिष्ट रहती है तब वे समस्त वचन योग, मनोयोग और स्थूल काय योगको छोड़कर स्वभावसे ही सामान्य शुक्लकी अपेक्षा तीसरे और विशेष—परमशुक्लकी अपेक्षा प्रथम सूक्ष्म क्रिया प्रतिपाति नामक ध्यानको प्राप्त करनेके योग्य होते हैं ॥६९–७१॥ जब उन केवली भगवान्की स्थिति अन्तर्मुहूर्तकी हो और शेष तीन अघातिया कर्मोंकी स्थिति अधिक हो तब वे स्वभाववश अपने-आप चार समयों-द्वारा आत्म प्रदेशोंको फैलाकर दण्ड, कपाट, प्रतर और लोक पूरण कर तथा उतने ही समयोंमें उन्हें संकुचित कर सब कर्मोंकी स्थिति एक बराबर कर लेते हैं। इस क्रियाके

---

१. विषमीकृत्य म०। २. -घातघातीदं म०। ३. स्थितः म०। ४. महासंवरसंगते म०।

शक्तस्य शातने शेषकर्मणां परिपाचने । दण्डं चापि कपाटं च प्रतरं लोकपूरणम् ॥७४॥
चतुर्भिः समयैः कृत्वा स्वप्रदेशविसर्पणात् । तावद्भिरेव संहृत्य कृतकर्मसमस्थितिः ॥७५॥
पूर्वकायप्रमाणः सन् भूत्वा निष्ठापयन्निदम् । प्रथमं शुक्लमध्यास्ते द्वितीयं परमं पुनः ॥७६॥
स्वप्रदेशपरिस्पन्दयोगप्राणादिकर्मणाम् । समुच्छिन्नतयोक्तं तत्समुच्छिन्नक्रियाख्यया ॥७७॥
सर्वबन्धास्रवाणां हि निरोधस्तत्र यत्नतः । अयोगस्य यथाख्यातचारित्रं मोक्षसाधनम् ॥७८॥
अयोगकेवली[1] ह्यात्मा प्रध्वस्ताखिलकर्मकः । जात्यहेमवदुद्भूतचेतनाशक्तिभास्वरः ॥७९॥
सिद्ध्यन्निहैव संसिद्धस्त्वोर्ध्वव्रज्यास्वभावतः । पूर्वप्रयोगासंगत्वबन्धच्छेदस्त्वहेतुतः[2] ॥८०॥
अग्नेः[3] शिखावदाविद्धचक्रालाम्बुवदुत्पतन् । एरण्डबीजवच्चोर्ध्वं लोकं समयतो व्रजेत् ॥८१॥
धर्मास्तिकायाभावान्न लोकान्तमतिगच्छति । धाम्नि संतिष्ठतेऽतोऽग्रे सोऽनन्तसुखसन्ततिः ॥८२॥
चतुर्वर्गे हि देहिभ्यो मोक्षोऽतिशयतो हितः । स चोक्तादेव[4] सद्ध्यानात्स्वकर्मक्षयलक्षणः ॥८३॥
कर्मप्रकृत्यभावो हि मोक्षोऽनन्तसुखावहः । स यत्नायत्नसाध्यत्वाद्द्विधा भवति देहिनः ॥८४॥
चरमोत्तमदेहस्य प्रागसत्त्वादयत्नतः । गत्यन्तरायुषामेषामभावो भवतीतरः ॥८५॥
उच्यते तु गुणस्थानात्सम्यग्दृष्टेरसंयतात्[5] । समारभ्याप्रमत्तान्ते[6] क्वचिदेवात्र[7] मानुष. ॥८६॥

समय उनका उपयोग विशेष अपने-आपमें होता है, वे विशिष्ट करण अर्थात् भावका अवलम्बन करते हैं, सामायिक भावसे युक्त होते हैं, महासंवरसे सहित होते हैं—नवीन कर्मोंका आस्रव प्रायः बन्द कर देते हैं और सत्तामें स्थित कर्मोंके नष्ट करने तथा उदयावलीमें लानेमे समर्थ रहते हैं। यह सब करनेके बाद जब वे पुनः पूर्व शरीर प्रमाण हो जाते हैं तब प्रथम परम शुक्लध्यानको पूर्ण कर द्वितीय परमशुक्लध्यानको प्राप्त होते हैं ॥७२–७६॥ आत्मप्रदेशोंके परिस्पन्द रूप योग तथा कायबल आदि प्राणोंके समुच्छिन्न—नष्ट हो जानेसे यह ध्यान समुच्छिन्नक्रिय नामसे कहा गया है ॥७७॥ इस ध्यानके समय यत्नपूर्वक समस्त कर्मोंके बन्ध और आस्रवोंका निरोध हो चुकता है। ध्याता अयोग—योगरहित हो जाता है और उसके मोक्षका साक्षात् कारण परम यथाख्यातचारित्र प्रकट हो जाता है ॥७८॥ वह अयोगकेवली आत्मा, समस्त कर्मोंको नष्ट कर सोलहवानीके स्वर्णके समान प्रकट हुई चेतनाशक्तिसे देदीप्यमान हो उठता है ॥७९॥ इसी समय वह सिद्ध होता हुआ अनादि सिद्ध ऊर्ध्वगमन स्वभाव, पूर्व प्रयोग, असङ्गत्व और बन्धच्छेद रूप हेतुओंसे अग्निशिखा, आविद्धकुलालचक्र, व्यपगतलेपालाबु और एरण्डबीजके समान ऊपरको जाता हुआ एक समय मात्रमें ऊर्ध्वलोकके अन्तमें पहुँच जाता है ॥८०–८१॥ धर्मास्तिकायका अभाव होनेसे सिद्धात्मा लोकान्तको उल्लङ्घन कर आगे नहीं जाता। वह उसी स्थानपर अनन्त सुखका उपभोग करता हुआ विराजमान हो जाता है ॥८२॥ चारों वर्गोंमें प्राणियोंके लिए मोक्ष ही अतिशय हितकारी है, अपने समस्त कर्मोंका क्षय हो जाना मोक्षका लक्षण है और ऐसा मोक्ष ऊपर कहे हुए समीचीन ध्यानसे ही प्राप्त होता है ॥८३॥ कर्मप्रकृतियोंका अभाव हो जाना ही अनन्त सुखका देनेवाला मोक्ष है। वह कर्म प्रकृतियोंका अभाव यत्नसाध्य तथा अयत्नसाध्यकी अपेक्षा दो प्रकारका है। चरमशरीरी जीवके भुज्यमान आयुको छोड़कर अन्य आयुओंका जो अभाव है वह अयत्नसाध्य अभाव है क्योंकि इनकी सत्ता पहलेसे आती नहीं है और चरमशरीरीके नवीन बन्ध होता नहीं है। अब यत्नसाध्य प्रकृतियोंका अभाव किस तरह होता है यह कहते हैं ॥८४–८५॥ असंयत सम्यग्दृष्टि गुणस्थानसे लेकर

१. सोऽयोग म० । २. गतिभ्रमैः म० । ३. 'पूर्वप्रयोगादसङ्गत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च' । त० सू० । 'आविद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्च' ॥ त० सू० । ४ सद्ध्यानात् म० । ५. –रसंयतान् म० । ६ समारभ्य प्रवर्तन्ते क० । ७. क्वचिदेकत्र म० ।

मोहस्य प्रकृतीः सप्त क्षपयित्वा विशुद्धधीः । सम्यग्दर्शनमर्काभं क्षायिकं प्रतिपद्यते ॥८७॥
आरोढा क्षपकश्रेणीमप्रमत्तः प्रकृत्य सः । अथाप्रवृत्तकरणमपूर्वकरणत्वकृत् ॥८८॥
अपूर्वकरणो भूत्वा स पापप्रकृतिस्थितिम् । तनूकृत्यानुभागं चानिवृत्तिकरणाश्रितः ॥८९॥
अनिवृत्तिगुणस्थाने क्षपकव्यपदेशभाक् । शुक्लध्यानानलाक्रान्तकर्मप्रकृतिकक्षकः ॥९०॥
सन्निद्रानिद्राप्रचला-प्रचलास्त्यानगृद्धिभिः । दुर्गती सानुपूर्वीके पूर्वां जातिचतुष्टयीम् ॥९१॥
सस्थावरातपोद्योतसूक्ष्मसाधारणाभिधाः । सहैव क्षपयत्येताः षोडश प्रकृतीः कृती ॥९२॥
[1]अत्रैवातः परं स्थानं कषायाष्टकमस्यति । ततो नपुंसकं वेदं स्त्रीवेदं च ततः परम् ॥९३॥
[2]पुंवेदे नोकषायाणां षट्कं प्रक्षिप्य वै सह । निरस्याक्षिप्य पुंवेदं क्रोधसंज्वलनानने ॥९४॥
मानसंज्वलने तं च मायासंज्वलने त्वमुम् । लोभसंज्वलने त्वेनं निक्षिप्य दहति क्रमात् ॥९५॥
लोभसंज्वलनं सूक्ष्मं कृत्वा सूक्ष्मकषायगः । लोभसंज्वलनस्यान्तमन्ते कृत्वा विमोहकम् ॥९६॥
भूत्वा क्षीणकषायस्योपान्तिमे समयेऽस्यति । निद्रां च प्रचलामन्त्ये ज्ञानावृत्यन्तराययोः ॥९७॥
प्रत्येकं प्रकृतीः पञ्च चतस्रो दर्शनावृतेः । दग्ध्वैकत्ववितर्काग्नेः[3] सयोगः केवली भवेत् ॥९८॥
सद्वेद्यं चाप्यसद्वेद्यं नामदेवगतिश्रुतिः । औदारिकशरीरादिनाम्ना पञ्चतयं तथा ॥९९॥
सङ्घातपञ्चकं चापि पुनर्बन्धकपञ्चकम् । वैक्रियौदारिकाहारकायाङ्गोपाङ्गकत्रिकम् ॥१००॥
संस्थाननामषट्कं च षट्संहनननाम च । वर्णपञ्चकनामापि रसपञ्चकनाम च ॥१०१॥

---

अप्रमत्त संयत नामक सातवें गुणस्थान तक किसी गुणस्थानमें कर्मभूमिका मनुष्य मोहनीय कर्मकी सात प्रकृतियोंका क्षय कर विशुद्ध बुद्धिका धारक होता हुआ सूर्यके समान क्षायिक सम्यग्दर्शनको प्राप्त होता है ॥८६–८७॥ तदनन्तर सातिशय अप्रमत्तगुणस्थानवर्ती मनुष्य क्षपक श्रेणीमें चढ़कर अथाप्रवृत्तकरण (अधःप्रवृत्तकरण) को करके उसके बाद अपूर्व करणको करता है ॥८८॥ फिर अपूर्वकरण गुणस्थानवर्ती होकर पापप्रकृतियोंकी स्थिति तथा अनुभागको क्षीण करता हुआ अनिवृत्तिकरणको प्राप्त होता है ॥८९॥ तदनन्तर अनिवृत्तिकरण नामक नवम गुणस्थानमें क्षपक संज्ञाको प्राप्त होता हुआ कर्मप्रकृतिरूप वनको शुक्लध्यानरूपी अग्निसे आक्रान्त करता है ॥९०॥ फिर सत्तामें स्थित निद्रानिद्रा, प्रचलाप्रचला, स्त्यानगृद्धि, नरकगति, नरकगत्यानुपूर्वी, तिर्यञ्चगति, तिर्यञ्चगत्यानुपूर्वी, एकेन्द्रियादि चार जातियाँ, स्थावर, आतप, उद्योत, सूक्ष्म और साधारण इन सोलह प्रकृतियोंका एक साथ क्षय करता है ॥९१–९२॥ इसी गुणस्थानमें सोलह प्रकृतियोंके क्षयके बाद अप्रत्याख्यानावरण और प्रत्याख्यानावरण नामक आठ कषायोंको नष्ट करता है। फिर नपुंसकवेद और स्त्रीवेदको नष्ट कर हास्यादि छह नोकषायोंको पुंवेदमें डालकर एक साथ नष्ट करता है। फिर पुंवेदको संज्वलन क्रोधरूपी अग्निमें, संज्वलन क्रोधको संज्वलन मानमें संज्वलन मानको संज्वलन मायामें और संज्वलन मायाको संज्वलन लोभमें डालकर क्रमसे दग्ध करता है ॥९३–९५॥ फिर संज्वलन लोभको और भी सूक्ष्म कर सूक्ष्मसाम्पराय नामक दशम गुणस्थानमें पहुँचता है। इसके अन्तमें संज्वलन लोभका अन्त कर मोहकर्मका बिलकुल अभाव कर चुकता है ॥ ९६ ॥ फिर क्षीणकषायगुणस्थानवर्ती होकर एकत्ववितर्क नामक शुक्लध्यानरूपी अग्निसे इसके उपान्त्य समयमें निद्रा और प्रचलाको तथा अन्त समयमें ज्ञानावरण और अन्तरायकी पाँच-पाँच और दर्शनावरणकी चार प्रकृतियोंको जलाकर सयोग-केवली होता है ॥९७–९८॥ तदनन्तर सयोगकेवली गुणस्थानको उल्लङ्घकर जब आगामी गुण-स्थानको प्राप्त होता है तब अयोगकेवली होकर अर्हन्त अवस्थाके उपान्त्य समयमें साता वेदनीय और असाता वेदनीयमें-से कोई एक, देवगति, औदारिक शरीरको आदि लेकर पाँच शरीर,

---

१ अत्रैवान्त परं म० । २. पुंवेद क० । ३. वितर्काग्नि म० ।

अष्टधा स्पर्शनामापि गन्धनाम पुनर्द्विधा । तत्प्रायोग्यानुपूर्वी च नामदेवगतेः पुनः ॥१०२॥
नामागुरुलघूच्छ्वासपरघातोपघातकम् । प्रशस्ताशस्तभेदस्थं विहायोगति नाम च ॥१०३॥
प्रत्येककायापर्याप्तस्थिरास्थिरशुभाशुभम् । तथा दुर्भगनामापि पुनः सुस्वरदुस्वरम् ॥१०४॥
अनादेयायशःकीर्तिनाम निर्माणनाम च । प्रकृतीर्द्वासप्तति नीचैर्गोत्रेण सुपिण्डिताः ॥१०५॥
सयोगकेवलिस्थानमतीत्य पदमास्थितः । अयोगकेवली हन्ति स्वोपान्त्यसमयेऽर्हतः ॥१०६॥
वेद्यमेकं मनुष्यायुर्मनुष्यगतिरेव च । तत्प्रायोग्यानुपूर्वी च जातिः पञ्चेन्द्रियाभिधा ॥१०७॥
त्रसबादरपर्याप्तसुभगादेयसंज्ञिका । उच्चैर्गोत्रं यशःकीर्तिस्तत्तीर्थङ्करनाम च ॥१०८॥
एतास्त्रयोदश ख्याताः प्रकृतीः प्रकृतिस्थिरः । अयोगकेवली हन्ति चरमे समये ततः[1] ॥१०९॥
सह्रस्वोच्चारणावृत्तीः पञ्च स्थित्वा स्वकालतः । सिद्धिः सादिरनन्ता स्यादनन्तगुणसन्निधिः ॥११०॥
धर्म्यध्यानप्रकारं स ध्यायन्नेमिर्यथोचितम् । षट्पञ्चाशदहोरात्रकालं सुतपसानयत् ॥१११॥

पाँच संघात, पाँच बन्धन, औदारिक, वैक्रियिक और आहारक ये तीन अङ्गोपाङ्ग, छह संस्थान, छह संहनन, पाँच वर्ण, पाँच रस, आठ स्पर्श, दो गन्ध, देवगत्यानुपूर्वी, अगुरुलघु, उच्छ्वास, परघात, उपघात, प्रशस्त और अप्रशस्तके भेदसे दो प्रकारकी विहायोगति, प्रत्येक शरीर, अपर्याप्त, स्थिर, अस्थिर, शुभ, अशुभ, दुर्भग, सुस्वर, दुःस्वर, अनादेय, अयशःकीर्ति, निर्माण और नीच गोत्र इन बहत्तर प्रकृतियोंको नष्ट करता है ॥९९–१०६॥ फिर अन्त समयमें साता-वेदनीय असातावेदनीयमें-से एक, मनुष्य आयु, मनुष्यगति, मनुष्यगत्यानुपूर्वी, पञ्चेन्द्रिय जाति, त्रस, बादर, पर्याप्त, सुभग, आदेय, उच्चगोत्र, यशस्कीर्ति और तीर्थङ्कर इन तेरह प्रकृतियों-को नष्ट करता है। अयोगकेवली गुणस्थानमें यह जीव प्रदेशपरिस्पन्दका अभाव हो जानेके कारण स्वभावसे स्थिर रहता है ॥१०७–१०९॥ अ इ उ ऋ ऌ इन पाँच लघु अक्षरोंके उच्चारणमें जितना काल लगता है उतने काल तक चौदहवें गुणस्थानमें रहकर यह जीव सिद्ध हो जाता है। जीवकी यह सिद्धि सादि तथा अनन्त है और अनन्त गुणोंके सन्निधानसे युक्त है ॥११०॥

भगवान् नेमिनाथने धर्म्यध्यानके पूर्वोक्त दस भेदोंका यथायोग्य ध्यान करते हुए,

---

१. कर्माभावो द्विविध —यत्नसाध्योऽयत्नसाध्यश्चेति । तत्र चरमदेहस्य नारकतिर्यग्देवायुषामभावो न यत्नसाध्य. असत्त्वात् । यत्नसाध्य इत ऊर्ध्वमुच्यते—असयतसम्यग्दृष्टयादिषु चतुर्षु गुणस्थानेषु कस्मिंश्चित्सप्तप्रकृतिप्रक्षय क्रियते । निद्रानिद्राप्रचलाप्रचलास्त्यानगृद्धिनरकगतितिर्यग्गत्येकद्वित्रिचतुरिन्द्रियजातिनरकगतितिर्यग्गतिप्रायोग्यानुपूर्व्यातपोद्योतस्थावरसूक्ष्मसाधारणसज्ञिकाना षोडशाना कर्मप्रकृतीनामनिवृत्तिबादरसाम्परायस्थाने युगपत्क्षय क्रियते। नपुसकवेद स्त्रीवेदश्च तत्रैव क्षयमुपयाति । नोकषायषट्कं च सहैकेनैव प्रहारेण विनिपातयति । तत पुवेदसज्वलनक्रोधमानमाया' क्रमेण तत्रैवात्यन्तिकं ध्वंसमास्कन्दन्ति । लोभसंज्वलन. सूक्ष्मसाम्परायान्ते यात्यन्तम्। निद्राप्रचले क्षीणकषायवीतरागच्छद्मस्थस्योपान्त्यसमये प्रलयमुपव्रजत । पञ्चाना ज्ञानावरणानां चतुर्णां दर्शनावरणाना पञ्चानामन्तरायाणा च तस्यैवान्त्यसमये प्रक्षयो भवति । अन्यतरवेदनीयदेवगत्यौदारिकवैक्रियिकाहारकतैजसकार्मणशरीरसंस्थानषट्कौदारिकवैक्रियिकाहारकशरीराङ्गोपाङ्गषट्संहननपञ्चप्रशस्तवर्णपञ्चाप्रशस्तवर्णगन्धद्वयपञ्चप्रशस्तरसपञ्चाप्रशस्तरसस्पर्शाष्टकदेवगतिप्रायोग्यानुपूर्व्यागुरुलघूपघातपरघातोच्छ्वासप्रशस्ताप्रशस्तविहायोगत्यपर्याप्तकप्रत्येकशरीरस्थिरास्थिरशुभाशुभदुर्भगसुस्वरदुस्वरानादेयायशःकीर्तिनिर्माणनाम नीचैर्गोत्राख्या द्वासप्ततिप्रकृतयोऽयोगकेवलिनमुपान्त्यसमये विनाशमुपयान्ति । अन्यतरवेदनीयमनुष्यायुर्मनुष्यगतिपञ्चेन्द्रियजातिमनुष्यगतिप्रायोग्यानुपूर्व्यत्रसबादरपर्याप्तकसुभगादेययशःकीर्तितीर्थङ्करनामोच्चैर्गोत्रसंज्ञिकाना त्रयोदशाना प्रकृतीनामयोगकेवलिनश्चरमसमये विच्छेदो भवति ।

—सर्वार्थसिद्धि अ. १० सूत्र २

पूर्वाह्णेऽश्वयुजस्यातः शुक्लप्रतिपदि प्रभुः । शुक्लध्यानाग्निना दग्ध्वा चतुर्घातिमहावनम् ॥११२॥
अनन्तकेवलज्ञानदर्शनादिचतुष्टयम् । त्रैलोक्येन्द्रासनाकम्पि सम्प्रापत्परदुर्लभम् ॥११३॥

**स्रग्धरावृत्तम्**

घण्टारावोरुसिंहस्फुटपटहरवोदारशङ्खस्वनैस्तां
जैनीं कैवल्यलब्धिं सकलसुरगणा द्राग्विदित्वा यथास्वम् ।
इन्द्राः सिंहासनोच्चैर्मुकुटविचलनैः स्वान् प्रयुज्यावधीन् स्वैः
प्रासानीकैः सहायुः क्षुभितसलिलधिव्रातवद्भिस्त्रिलोक्याः ॥११४॥
आपूर्यावार्यवेगैर्गगनजलनिधिं वाहनानां समूहैः
सप्तानीकैरनेकैस्त्रिदशपतिगणस्तं परीत्य प्रपेदे ।
प्रोच्चैर्मूर्धावलेपं गिरिपतिमधिपस्नानकल्याणमात्रं
भूय कल्याणकण्ठे गुणभरणगुणादूर्जयन्तं जयन्तम् ॥११५॥
मन्दारादिद्रुमाणां सुरभितककुभां पुष्पवृष्ट्या सुराणां
दिव्यस्त्रीगीतमूर्छन्मुखरितभुवनैर्दुन्दुभीनां निनादैः ।
भेत्रा लोकस्य शोकं फलकुसुमभृताशोकशाखाभृता च
श्वेतच्छत्रत्रयेण त्रिभुवनविभुताचिह्नभूतोरुभूम्ना ॥११६॥
हंसालीपातलीलैर्धवलितस्वचलैश्चामराणां सहस्रैः
भाभिर्भासिमण्डलेन प्रतिहतविकसद्भानुभामण्डलेन ।

छद्मस्थ अवस्थाके छप्पन दिन समीचीन तपश्चरणके द्वारा व्यतीत किये ॥१११॥ तदनन्तर आश्विन शुक्ल प्रतिपदाके दिन प्रातःकालके समय भगवान्‌ने शुक्लध्यानरूपी अग्निके द्वारा चार घातियारूपी महावनको जलाकर तीन लोकके इन्द्रोंके आसन कँपा देनेवाले एवं अन्य जनदुर्लभ, केवलज्ञान, केवलदर्शन आदि अनन्तचतुष्टय प्राप्त किये ॥११२-११३॥ घण्टाओंके शब्द, विशाल सिंहनाद, दुन्दुभियोंके स्पष्ट शब्द और शंखोंकी भारी आवाजसे समस्त देवोंने शीघ्र ही निश्चय कर लिया कि जिनेन्द्र भगवान्‌को केवलज्ञान प्राप्त हो गया है तथा इन्द्रोंने भी सिंहासन और उन्नत मुकुटोंके कम्पित होनेसे अपने-अपने अवधिज्ञानका प्रयोग कर उक्त बातका ज्ञान कर लिया। तदनन्तर तीनों लोकोंके इन्द्र, समुद्रोंके समूहको क्षुभित करनेवाली अपनी-अपनी सेनाओंके साथ गिरनार पर्वतकी ओर चल पड़े ॥११४॥

उस समय इन्द्रोंने अवार्य वेगसे युक्त वाहनोंके समूह और सात प्रकारकी अनेक सेनाओंसे आकाशरूपी समुद्रको व्याप्त कर दिया और आकर गिरनार पर्वतकी तीन प्रदक्षिणाएँ दीं। उस समय वह पर्वत, ऊँचे शिखरका अभिमान धारण करनेवाले गिरिराज—सुमेरु पर्वतको भी जीत रहा था क्योंकि सुमेरु पर्वत पर तो भगवान्‌का मात्र जन्मकल्याणक सम्बन्धी अभिषेक हुआ था और गिरनार पर्वतपर दीक्षाकल्याणकके बाद पुनः ज्ञानकल्याणक होनेसे अनेक गुण प्रकट हुए थे ॥११५॥ देवलोग, दिशाओंको सुगन्धित करनेवाले मन्दार आदि वृक्षोंके फूलोंकी वर्षा करने लगे। देवाङ्गनाओंके सुन्दर संगीतसे मिश्रित दुन्दुभियोंके शब्द संसारको मुखरित करने लगे। लोगोंके शोकको नष्ट करनेवाला फल और फूलोंसे युक्त अशोक वृक्ष प्रकट हो गया। तीन लोककी विभुताके चिह्नस्वरूप श्वेत छत्रत्रय सिरपर फिरने लगे। हंसावलीके पातके समान सुशोभित एवं पर्वतकी भूमिको सफेद करनेवाले हजारों चमर ढुलने लगे। अपनी कान्तिसे देदीप्यमान सूर्यकी प्रभाके समूहको पराजित करनेवाला भामण्डल प्रकट हो गया। नाना रत्नसमूहकी किरणोंसे इन्द्रधनुषको

१. –वद्भि म० । २. –रनीकै म० ।

नानारत्नौघरोचिर्जनितसुरधनुर्हैमसिंहासनेन
भाषाभेदस्फुरन्त्या स्फुरणविरहितस्वाधरोन्द्भाषया च ॥११७॥
अष्टाभिः प्रातिहार्यैरतिशमितपरैः स्वैर्विशेषैरशेषै
कर्माभायस्वभावत्रिदिवपतिभवैस्तैश्चतुस्त्रिंशता च ।
त्रैलोक्योद्धारणाय प्रकृतिधृतधृतिर्नेमिनाथो जगत्यां
द्वाविंशो हारिवंशो गुणगणदिनकृत्तीर्थकृत्प्रादुरासीत ॥११८॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ भगवन्नेमिनाथ-केवलज्ञानवर्णनो नाम षट्पञ्चाशः सर्गः ॥५६॥*

---

उत्पन्न करनेवाला स्वर्ण-सिंहासन आविर्भूत हो गया और नाना भाषाओंके भेदसे युक्त एवं ओठोंके स्फुरणसे रहित दिव्यध्वनि खिरने लगी। इस प्रकार पूर्वोक्त आठ प्रातिहार्यों, दूसरोंको अत्यन्त शान्त करनेवाली अपनी समस्त विशेषताओं और केवलज्ञान-सम्बन्धी, जन्म-सम्बन्धी तथा देवकृत चौंतीस अतिशयोंसे विभूषित, तीन लोकके उद्धारके लिए स्वाभाविक धैर्यके धारक और अनेक गुणोंके समूहको प्रकट करनेके लिए सूर्यके समान, हरिवंशके शिरोमणि बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथ भगवान् पृथिवीपर प्रकट हुए ॥११६-११८॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें भगवान् नेमिनाथके केवलज्ञानकी उत्पत्तिका वर्णन करनेवाला छप्पनवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥५६॥*

---

१. प्रकृत—म० । २. हरिवंशे भवो हारिवंशः। ३. गुणगुणान्प्रहतात् म०, घ० । जिनगुणगुणान्तृत –क० ।

# सप्तपञ्चाशः सर्गः

समवादि समापादि शरणं शरणं क्षणात् । त्रिजगत्प्राणिनां देवैः पाकशासनशासनात् ॥१॥
सर्वो द्वारवतीलोको यदुभोजकुलाम्बुधिः । आरुरोह गिरिं भूत्या रामकेशवपूर्वकः ॥२॥
अवलोक्य जिनेन्द्रस्य शरणं समवादिकम् । बहिरन्तःपरं प्रापद्विस्मयं जनसागरः ॥३॥
यादृशी समवस्थानभूमिस्तीर्थकृतामिह । तादृशी श्रोतृलोकस्य समासेन निगद्यते ॥४॥
भूमेः स्वभावभूताया दिव्यारत्निप्रमोच्छ्रितिः । भूमिस्तावत्समुच्छ्राया कल्पभूमिरुपर्यतः ॥५॥
स्वर्गश्रियं श्रिया जेत्री चतुरस्रा सुखप्रदा । सैकान्तद्वादशाद्यात्मयोजना कालदेशतः ॥६॥
उच्चैर्गन्धकुटीदेशकर्णिका पद्ममूर्तिवत्[1] । भाति भूमिरसौ बाह्य[2] भूश्रीपत्रपरम्परा ॥७॥
इन्द्रनीलमयी भूमिर्बाह्यादर्शतलोपमा । भूयसामपि भूयस्त्वं विशतां विदधाति या ॥८॥
दूरादिन्द्रादयो यस्यां मानयन्ति नमस्यया । मानार्हास्त्रिजगन्नाथं साभूर्मानाङ्गणाभिधा ॥९॥
महादिक्षु चतस्रोऽस्या गव्यूतिद्वयविस्तृताः । वीथ्यस्तन्मध्यगानीयुर्मानपीठान्पुरः[3] प्रभान् ॥१०॥
स्वोत्सेधत्रिगुणात्मीयविस्तराण्युक्तिविस्तरैः । सौवर्णरत्नमूर्त्तीनि मान्यन्ते नृसुरासुरैः ॥११॥
नृसुरामानवस्तम्भानास्थायार्चन्ति यत्र भूः । सा त्वास्थानाङ्गणाभिख्या ज्वलल्लोहितरत्नभा ॥१२॥
मध्ये[4] वीथि चतस्रोऽत्र त्रिमङ्गा हैमपीठिकाः । भान्त्युरोद्वयसोच्छ्रायाः वृत्ताः क्रोशार्धविस्तृताः ॥१३॥

---

अथानन्तर देवोंने इन्द्रकी आज्ञासे क्षण-भरमें तीन जगत्के जीवोंके लिए शरणभूत समवशरणकी रचना कर दी ॥१॥ बलदेव और कृष्णको आदि ले यादव और भोजवंशके सागर स्वरूप समस्त द्वारिका निवासी बड़े वैभवके साथ गिरिनार पर्वत पर चढ़े और भीतर-बाहर जिनेन्द्र भगवान्का समवशरण देखकर वह जनताका अपार सागर परम आश्चर्यको प्राप्त हुआ ॥२-३॥ तीर्थंकरोंकी समवसरण भूमि जैसी होती है उसका यहाँ संक्षेपसे श्रोताओंके लिए वर्णन किया जाता है ॥४॥

समवसरणकी दिव्य भूमि स्वाभाविक भूमिसे एक हाथ ऊँची रहती है और उससे एक हाथ ऊपर कल्पभूमि होती है ॥५॥ यह भूमि अपनी शोभासे स्वर्गलक्ष्मीको जीतनेवाली, चौकोर, सुखदायी और देशकालके अनुसार बारह योजनसे लेकर एक योजन तक विस्तारवाली होती है। भावार्थ—समवसरण भूमिका उत्कृष्ट विस्तार बारह योजन और कमसे-कम विस्तार एक योजन प्रमाण होता है ॥६॥ यह भूमि कमलके आकार होती है इसमे गन्धकुटी तो कर्णिकाके समान ऊँची उठी होती है और बाह्य भूमि कमलदलके समान विस्तृत होती है ॥७॥ यह इन्द्रनीलमणिसे निर्मित होती है, इसका बाह्य भाग दर्पणतलके समान निर्मल होता है और प्रवेश करनेवाले बहुतसे जीवोंको एक साथ स्थान देनेवाली रहती है ॥८॥ जिसमें मानके योग्य इन्द्र आदि देव त्रिलोकीनाथ—भगवान्की दूरसे ही पूजा करते हैं वह मानाङ्गण नामकी भूमि है ॥९॥ इस भूमिकी चारों महादिशाओंमें दो-दो कोश विस्तृत चार महावीथियाँ हैं। ये वीथियाँ अपने मध्यमें स्थित चार मानस्तम्भोंके पीठ धारण करती है ॥१०॥ ये पीठ अपनी ऊँचाईसे तिगुने चौड़े एवं सुवर्ण और रत्नमयी मूर्तियोंके धारक होते है तथा मनुष्य, सुर, असुर सभी आकर इन्हे नमस्कार करते हैं ॥११॥ जहाँ स्थित होकर मनुष्य और देव, मानस्तम्भोंकी पूजा करते है वह आस्थानाङ्गणा नामकी भूमि है। यह भूमि देदीप्यमान लाल मणियोंकी कान्तिको धारण करती हैं ॥१२॥ वीथियोंके मध्यमे तीन कटनीदार चार सुवर्णमयी पीठिकाएँ है जो छाती बराबर

---

१ पद्मरूपवत् क० । २ बाह्यभू म०, बाह्याभू क० । ३. पुरः प्रभाः क०, ख०, ग०, म० । ४ मध्ये वापि म० ।

चापोनपीठिकाव्यासा योजनाभ्यधिकोच्छ्रया[1]। शुंभिता मानवस्तंभाश्चत्वारः पीठिकास्वधि ॥१४॥
द्विषड्योजनदृश्यास्ते पालिकास्याम्बुजस्थिताः। वज्रस्फटिकवैडूर्यमूलमध्याग्रविग्रहाः ॥१५॥
द्विसहस्राश्रयो नानारत्नरश्मिविमिश्रिताः। चतुर्दिक्षूर्ध्वसिद्धार्चाः रत्नभूतोरुपालिकाः[2] ॥१६॥
पालिकामुखपद्मस्थतपनीयस्फुरद्घटाः। घटास्यावद्धफलकाः श्रीमामाभिषवश्रियः ॥१७॥
श्रीचूलारत्नभाचक्रभास्यविंशतियोजनाः। सामिमानमनोदेवमानवस्तंभना बभुः ॥१८॥
तत सरांसि चत्वारि[3] शुम्भदम्भोजभांज्यलम्[4]। हंससारसचक्राह्वारावरम्यककुप्स्वलम्[5] ॥१९॥
अतो वज्रमयो वप्रो वक्षोदघ्नो घनद्युतिः। द्विगुणीभूतविस्तारः परीयाय समन्ततः ॥२०॥
परीत्य परिखातोऽस्थाज्जलप्रभमणिक्षितः। जानुदघ्नाम्बुगम्भीरा कृष्णसाटीव भूस्त्रियाः ॥२१॥
हेमाम्भोजरजःपुञ्जपिञ्जरी भाविताम्भसि। स्वच्छायां[6] दिङ्मुखान्यस्यां साङ्गरागाणि चात्यभान् ॥२२॥
वल्लीवनमतोऽप्यन्तः परीत्य स्थितमित्यभात्। कुसुमामोदिता[7] शान्तं शकुन्तालिकुलाकुलम् ॥२३॥
प्राकारोऽन्तः परीयाय कनत्कनकभास्वरः। विजयादिबृहद्रौप्यचतुर्गोपुरमण्डितः ॥२४॥
तत्र दौवारिका भौमाः कटकादिविभूषणाः। प्रभावोत्सारितायोग्या मुद्गरोद्धतपाणय ॥२५॥

ऊँची है गोल है और आधा कोश चौड़ी है ॥१३॥ उन पीठिकाओं पर चार मानस्तम्भ सुशोभित है जो पीठिकाओंकी चौड़ाईसे एक धनुष कम चौड़े है और एक योजनसे कुछ अधिक ऊँचे है ॥१४॥ वे मानस्तम्भ बारह योजनकी दूरीसे दिखायी देते है। पालिकाके अग्रभागपर जो कमल है उन्हीं पर स्थित है, उनका मूलभाग हीराका, मध्यभाग स्फटिकका और अग्रभाग वैडूर्यमणिका बना हुआ है ॥१५॥ हर एक मानस्तम्भ दो-दो हजार कोणोंसे सहित है—दो-दो हजार पहलके है, नाना रत्नोंकी किरणोंसे मिले हुए हैं, उनकी चारों दिशाओंमें ऊपर सिद्धोंकी प्रतिमाएँ विराजमान है तथा उनकी रत्नमयी बड़ी-बड़ी पालिकाएँ है ॥१६॥ पालिकाओंके अग्रभाग पर जो कमल है उन पर सुवर्णके देदीप्यमान घट है, उन घटोंके अग्रभागसे लगी हुई सीढियाँ हैं, तथा उन सीढियों पर लक्ष्मीदेवीके अभिषेककी शोभा दिखलायी गयी है ॥१७॥ वे मानस्तम्भ लक्ष्मीदेवीके चूड़ारत्नके समान अपनी कान्तिके समूहसे बीस योजन तकका क्षेत्र प्रकाशमान करते रहते हैं तथा जिनका मन अहंकारसे युक्त है ऐसे देव और मनुष्योंको वहीं रोक देनेवाले है ॥१८॥ उन मानस्तम्भोंकी चारों दिशाएँ हंस, सारस और चकवोंके शब्दोंसे अत्यन्त सुन्दर हैं तथा उनमें खिले हुए कमलोंसे युक्त चार सरोवर है ॥१९॥

सरोवरोंके आगे एक वज्रमय कोट है जो छाती बराबर ऊँचा है, अत्यन्त कान्तिसे युक्त है, ऊँचाईसे दूना चौड़ा है और चारों ओरसे घेरे हुए है ॥२०॥ इस कोटको चारों ओरसे घेरकर एक परिखा स्थित है जिसकी भूमि जलके समान कान्तिवाले मणियोंसे निर्मित है, उसमें घुटनों प्रमाण गहरा पानी भरा है तथा वह पृथिवीरूपी स्त्रीकी नीली साड़ीके समान जान पड़ती है ॥२१॥ वह परिखा अत्यन्त स्वच्छ है तथा उसका जल स्वर्णमय कमलोंकी परागके समूहसे पीला-पीला हो रहा है अतएव उसमें प्रतिबिम्बित दिशारूप स्त्रियोंके मुख अङ्गरागसे सहितके समान जान पड़ते हैं ॥२२॥ उसके आगे चारों ओरसे घेरकर स्थित लताओंका वन सुशोभित है जो फूलोंके द्वारा दिशाओंके अन्त भागको सुगन्धित कर रहा है तथा पक्षियों और भ्रमरोंके समूहसे व्याप्त है ॥२३॥ उसके आगे देदीप्यमान सुवर्णके समान चमकीला, एवं विजय आदि चाँदीके बड़े-बड़े चार गोपुरोंसे सुशोभित कोट, चारों ओरसे घेरे हुए है ॥२४॥ उन गोपुरोंपर व्यन्तर जातिके देव द्वारपाल हैं जो कटक आदि

१ योजनान्यधिको—म०। २. रत्नभूतोरुपालिका ङ०। रत्नभूतोनुपालिका क०। ३ चत्वार. म०। ४. ज्वलि। ५. ककुप्स्वल क०, ख०। ६. सुखाया क०। सुखया घ०। ७. कुसुमामादिता नान्तं म०।

मणितोरणपार्श्वेषु गोपुराणां स्फुरत्त्विषाम् । छत्रचामरभृङ्गारपूर्वाष्टशतकान्यमान् ॥२६॥
तद्गोपुरपुरो भान्ति प्रेक्षाशालास्त्रिभूमिकाः । द्विर्द्विर्वीथ्यंतयोर्नृत्यद्द्वात्रिंशत्सुरकन्यकाः ॥२७॥
मात्यशोकवनं प्राच्यां सप्तपर्णवनं त्वपाक् । प्रतीच्यां चम्पकवनमुदीच्यामाम्रसद्वनम् ॥२८॥
[1]ससिद्धप्रतिमोऽशोकः सप्तपर्णश्च चम्पकम् । तथैवाम्रतरुस्तेषां वनानामधिपाः क्रमात् ॥२९॥
त्रिकोणा मण्डलाकाराश्चतुरस्राश्च वापिका । वनेषु रत्नत[2]ट्यन्ताऽशुद्धस्फटिकभूमयः ॥३०॥
विश्वाः सतोरणाः लक्ष्यास्तीर्थ्यास्तूच्चैर्वरा[3]ण्डकैः । मण्डिताशाहमानेष्वगाधा द्विक्रोशविस्तृताः ॥३१॥
नन्दा नन्दोत्तरानन्दानन्दवत्यभिनन्दिनी । नन्दघोषेत्यमूर्वाप्यः षडशोकवनस्थिताः ॥३२॥
विजयाभिजया जैत्री वैजयन्त्यपराजिता । जयोत्तरेति षड्वाप्यः सप्तपर्णवनाश्रिताः ॥३३॥
कुमुदा नलिनी पद्मा पुष्करा विकचोत्पला । कमलेत्यपि षड्वाप्यश्चम्पकाख्यवने मताः ॥३४॥
प्रभासा भास्वती भासा सुप्रभा भानुमालिनी । स्वयम्प्रभेति षड्वाप्यः सहकारवनोदिताः ॥३५॥
उदयो विजयः प्रीतिः ख्यातिश्चेति क्रमोदितैः । फलैः पूर्वादयो वाप्यः पूज्यन्ते तत्फलार्थिभिः ॥३६॥
तद्वापीपुष्पसन्दोहं यथोक्तं प्राप्य भाक्तिकाः । आस्तूपं क्रमशोऽभ्यर्च्य विशन्ति क्रमकोविदाः ॥३७॥
अन्तरेणोदयं प्रीतिं वापितस्त्रिभुवोऽध्वसु । भान्ति नाटकशालास्ता हाटकोज्ज्वलमूर्तयः ॥३८॥
अध्यर्धक्रोशविस्तारा द्वात्रिंशज्ज्योतिषां स्त्रियः । तद्भुवो रत्ननिर्माणाः स्वच्छस्फटिकभित्तयः ॥३९॥

---

आभूषणोंसे सुशोभित हैं, अपने प्रभावसे अयोग्य व्यक्तियोंको दूर हटाते रहते हैं तथा जिनके हाथ मुद्गरोंसे उद्धत होते हैं ॥२५॥ देदीप्यमान कान्तिसे युक्त उन गोपुरोंके मणिमय तोरणोंकी दोनों ओर छत्र चमर तथा भृंगार आदि अष्टमङ्गल द्रव्य एक-सौ आठ एक सौ आठ संख्यामें सदा सुशोभित रहते हैं ॥२६॥ उन गोपुरोंके आगे वीथियोंकी दोनों ओर तीन-तीन खण्डकी दो-दो नाट्यशालाएँ हैं जिनमें बत्तीस-बत्तीस देव-कन्याएँ नृत्य करती हैं ॥२७॥ तदनन्तर पूर्वदिशामें अशोक वन, दक्षिणमें सप्तपर्ण वन, पश्चिममें चम्पक वन और उत्तरमें आम्रवन सुशोभित हैं ॥२८॥ इन चारों वनोंमें अशोक वनका अशोक वृक्ष, सप्तपर्ण वनका सप्तपर्ण वृक्ष, चम्पक वनका चम्पक वृक्ष और आम्रवनका आम्रवृक्ष स्वामी है। ये स्वामी वृक्ष सिद्धकी प्रतिमाओंसे सहित हैं अर्थात् इनके नीचे सिद्धोंकी प्रतिमाएँ विराजमान रहती हैं ॥२९॥ उन वनोंमें तिकोनी, चौकोनी और गोलाकार अनेक वापिकाएँ हैं। उन वापिकाओंके तट रत्ननिर्मित हैं तथा उनकी भूमि शुद्ध स्फटिकसे निर्मित है। ये सभी वापिकाएँ तोरणोंसे युक्त हैं, दर्शनीय हैं, सीढ़ियोंसे युक्त हैं, ऊँचे-ऊँचे वरण्डोंसे सुशोभित हैं, प्रवेश करनेमें गहरी हैं और दो कोश चौड़ी हैं ॥३०-३१॥ नन्दा, नन्दोत्तरा, आनन्दा, नन्दवती, अभिनन्दिनी, और नन्दघोषा ये छह वापिकाएँ अशोक वनमें स्थित हैं ॥३२॥ विजया, अभिजया, जैत्री, वैजयन्ती, अपराजिता और जयोत्तरा ये छह वापिकाएँ सप्तपर्ण वनमें स्थित हैं ॥३३॥ कुमुदा, नलिनी, पद्मा, पुष्करा, विकचोत्पला और कमला ये छह वापियाँ चम्पक वनमें मानी गयी हैं ॥३४॥ और प्रभासा, भास्वती, भासा, सुप्रभा, भानुमालिनी और स्वयंप्रभा ये छह वापियाँ आम्रवनमें कही गयी हैं ॥३५॥ पूर्व आदि दिशाओंकी वापिकाएँ क्रमसे उदय, विजय, प्रीति और ख्याति नामक फल देती हैं तथा इन फलोंके इच्छुक मनुष्य इन वापिकाओंकी पूजा करते हैं ॥३६॥ क्रमके जाननेवाले भक्तजन उन वापिकाओंसे यथोक्त फूलोंका समूह प्राप्त कर स्तूपोंतक क्रम-क्रमसे जिनेन्द्र प्रतिमाओंकी पूजा करते हुए आगे प्रवेश करते हैं ॥३७॥ उदय और प्रीतिरूप फलको देनेवाली वापिकाओंके बीचके मार्गके दोनों ओर तीन खण्डकी सुवर्णमय देदीप्यमान बत्तीस नाट्यशालाएँ हैं ॥३८॥ ये नाट्यशालाएँ डेढ़ कोश चौड़ी हैं,

---

१. ससिद्धप्रतिमाशोक म० । २. रत्नतट्योना म० । ३ वागण्डकै ड० । अण्डकै हंसादिपक्षिभि ड० टि० ।

तासु भक्त्या प्रनृत्यन्ति द्वात्रिंशज्ज्योतिषां स्त्रियः । हावभावविलासाढ्या[1] रसपुष्टिसपुष्टयः ॥४०॥
सचतुर्गोपुरातोऽपि पर्येति वनवेदिका[2] । दिव्या वज्रमयी वीथीपार्श्वयोर्ध्वजपङ्क्तयः ॥४१॥
त्रिदण्डविस्तृताश्चित्राः पीठिकाः प्रतिमक्तिगाः । योजनार्धोच्छ्रितास्तासु वंशा रत्नात्मपूर्वकाः ॥४२॥
तदग्रपालिकानद्धफलकाधिष्ठिता ध्वजाः । महान्तो दश चित्राः सकिङ्किणीचित्रपट्टकाः ॥४३॥
शिखिहंसगरुत्मत्स्रक्सिंहेभमकराम्बुजैः । वृषरूपेण चक्रेण समधिष्ठितमूर्त्तयः ॥४४॥
तेषामष्टशतं जातिर्द्वात्रिंशच्च चतुःशती । ध्वजसंख्या भवेदेषां सामान्येन समासतः ॥४५॥
सद्वात्रिंशत्सहस्राः स्युर्लक्षाः पञ्चाशदष्ट च । साधिका ध्वजसंख्येयं सैकदिक्का द्विसंगुणा ॥४६॥
षट्पञ्चाशत्सहस्राणि लक्षाः षट्षष्टिरष्टसु । ध्वजकोट्यश्चतस्रः स्युश्चतुर्दिक्ष्वपि साधिकाः ॥४७॥
प्रीतिकल्याणमध्ये स्युरभित पञ्चभूमिकाः । नृत्तशाला[3] प्रनृत्यन्ति यत्र भावनयोषितः ॥४८॥
प्राकारोऽन्त परीयाय द्वितीयो हेमनिर्मितः । पञ्चभूमिकरत्नश्रीचतुर्गोपुरभूषितः ॥४९॥
हटद्धाटकपीठस्था कम्बुकण्ठगुणोज्ज्वलाः । शातकुम्भमयाः कुम्भाः साम्भोजास्या सहाम्भसः ॥५०॥
शोभन्ते तद्द्विपार्श्वेषु द्वौ द्वौ मङ्गलदर्शनाः । वेत्रदण्डधरा द्वास्थास्तद्द्वाःसु भवनाधिपाः ॥५१॥
पुरस्ताद्गोपुराणां च द्वे द्वे नाटकवेश्मनी । पुरस्तात्तु ततो हैमौ द्वौ द्वौ धूपघटौ स्फुटौ ॥५२॥
चतुर्दिक्सिद्धरूपाढ्यं द्विर्द्विः सिद्धार्थपादपम् । कल्पवृक्षवनं तत्र वीथ्यन्तेषु यथायथम् ॥५३॥

नाना प्रकारके वेलबूटोंसे सुशोभित हैं और उनकी भूमियाँ रत्नोंकी बनी हैं तथा उनकी दीवालें स्वच्छ स्फटिकसे निर्मित हैं ॥३९॥ उनमें ज्योतिषी देवोंकी बत्तीस-बत्तीस देवाङ्गनाएँ नृत्य करती हैं जो हाव, भाव और विलाससे युक्त तथा शृङ्गार आदि रसोंकी पुष्टिसे सुपुष्ट होती हैं ॥४०॥ उसके आगे चार गोपुरोंसे युक्त अत्यन्त सुन्दर वज्रमयी वनवेदी है जो पूर्वोक्त वनोंको चारों ओरसे घेरे हुए है। चार गोपुरोंके आगे चार वीथियाँ हैं और उनके दोनों पसवाड़ोंमें ध्वजाओंकी पंक्तियाँ फहराती रहती हैं ॥४१॥ प्रत्येक विभागमें उन ध्वजाओंकी पृथक्-पृथक् पीठिकाएँ हैं जो तीन धनुष चौड़ी हैं, चित्र-विचित्र हैं तथा उनपर आधा योजन ऊँचे रत्नमयी बाँस लगे हुए हैं ॥४२॥ उन बाँसोंके अग्रभागपर जो पटिया लगे हैं उनमें दश प्रकारकी रङ्ग-विरङ्गी, छोटी-छोटी घण्टियों और चित्रपट्टकोंसे युक्त बड़ी ध्वजाएँ फहराती रहती हैं ॥४३॥ वे दस प्रकारकी ध्वजाएँ क्रमसे मयूर, हंस, गरुड, माला, सिंह, हाथी, मकर, कमल, बैल और चक्रके चिह्नसे चिह्नित होती हैं ॥४४॥ एक दिशामें एक जातिकी ध्वजाएँ एक-सौ आठ होती हैं और चारों दिशाओंकी मिलकर एक जातिकी चार-सौ बत्तीस होती हैं। यह इनकी सामान्य रूपसे संक्षेपमें संख्या बतलायी है ॥४५॥ विशेष रीतिसे एक दिशामें एक करोड़ सोलह लाख चौसठ हजार हैं और चारों दिशाओंमें चार करोड़ अड़सठ लाख छत्तीस हजार कुछ अधिक हैं ॥४६-४७॥

प्रीति और कल्याणरूप फल देनेवाली वापिकाओंके बीचके मार्गमें दोनों ओर पाँच खण्डकी नृत्यशालाएँ हैं जिनमें भवनवासी देवोंकी देवाङ्गनाएँ नृत्य करती हैं ॥४८॥ नृत्यशालाओंके आगे पाँच-पाँच खण्डके रत्नमयी चार गोपुरोंसे विभूषित स्वर्णनिर्मित दूसरा कोट है ॥४९॥ गोपुरोंके दोनों पसवाड़ोंमे देदीप्यमान सुवर्णके पीठोंपर स्थित, शङ्खके समान सुन्दर कण्ठोंमें पड़ी मालाओंसे सुशोभित मुखोंपर कमल धारण करनेवाले एवं जलसे भरे स्वर्णनिर्मित मङ्गलकलश दो-दोकी संख्यामें सुशोभित हैं। इस दूसरे कोटके द्वारोंपर भवनवासी देवोंके इन्द्र द्वारपाल हैं जो वेतकी छडी धारण किये हुए पहरा देते हैं॥ ५०-५१ ॥ गोपुरोंके आगे दो-दो नाट्यशालाएँ हैं और उनके आगे स्वर्णनिर्मित दो-दो धूपघट रखे हुए हैं ॥ ५२ ॥ उससे आगे चारों दिशाओंमें सिद्धोंकी प्रतिमाओंसे युक्त, दो दो सिद्धार्थ

१. विलासाढ्या म० । २. वनदेविका म० । ३ वृत्तशाला म० ।

सचतुर्गोपुरातोऽन्तर्वेदिका वनपातत.[1] । तोरणान्तरिता. सार्वाः स्तूपा नव नवाध्वसु ॥५४॥
पद्मरागमहास्तूपपर्यन्तेपु सभागृहा. । हेमरत्नमयाश्चि[2]त्रा मुनिदेवगणोचिताः ॥५५॥
नभ स्फटिकनिर्माणस्ततः सालस्तृतीयकः । चतुश्चित्रै[3]महारत्नसप्तभूमिकगोपुरः ॥५६॥
विजयो विश्रुतं कीर्तिर्विमलोदयविश्वधुक् । वासवीर्यं वरं चेति पूर्वाख्या ख्यापिताष्टधा ॥५७॥
[4]वैजयन्तं शिवं ज्येष्ठं वरिष्ठानवधारणम् । याम्यमप्रतिवं चेति दक्षिणाख्याष्टधा मताः ॥५८॥
जयन्तामितसारं च सुधामाक्षोभ्यसुप्रभम् । वरुणं वरदं चेति पश्चिमाख्याष्टधा स्मृता ॥५९॥
अपराजितमर्थाख्यमतुलार्थममोघकम् । उदयं चाक्षयं चोदक्कौबेर पूर्णकामकम् ॥६०॥
सुरत्नासनमध्यस्था द्रष्टृणां भवदर्शिनः । तद्द्वारोभयपार्श्वेपु भान्ति मङ्गलदर्पणाः ॥६१॥
यैः प्रध्वस्तमहाध्वान्तप्रभावलयभास्वरै. । भास्वतो भासमुल्लङ्घ्य भासन्ते गोपुराण्यलम् ॥६२॥
विजयादिपुरद्वा.सु द्वा.स्थास्तिष्ठन्ति कल्पजा. । यथायथं ज्वलद्भूषा जयकल्याणकारिणः ॥६३॥
शालात्रयोऽप्यमी त्वेकद्वित्रिक्रोशोच्छ्रयोन्मिताः । मूलमध्योपरिव्या[5]सैस्तदर्धार्धसुसम्मिता ॥६४॥
स्वरत्नित्रयहीनोक्तप्रमाणजगतीतला. । [6]हस्तोद्विद्वाक्ष[7]विस्तीर्णव्यामा[8]र्धकपिशीर्षकाः ॥६५॥
ततोऽप्यन्तर्वणं नानातरुवल्लीगृहाकुलम् । मञ्चप्रेङ्खागिरिप्रेक्षागृहकोटिविराजितम् ॥६६॥
वेदिकाबद्धवीथीपु कल्याणादिजयाजिरम् । कदल्य· कदलीकल्पा. प्रकाशन्तेऽन्तरस्थिताः ॥६७॥

वृक्षोंसे सहित कल्पवृक्षोंका वन वीथियोंके अन्तमें यथारीति स्थित है ॥ ५३ ॥ तदनन्तर चार गोपुरोंसे सहित, वनकी रक्षा करनेवाली अन्तर्वेदिका है और मार्गोंमें तोरणोंसे युक्त, सबका भला करनेवाले नौ-नौ स्तूप हैं ॥ ५४ ॥ वे स्तूप पद्मराग मणियोंसे निर्मित होते हैं तथा उनके समीप स्वर्ण और रत्नोंके बने, मुनियों और देवोंके योग्य नाना प्रकारके सभागृह रहते हैं ॥ ५५ ॥ सभागृहोंके आगे आकाशस्फटिक मणिसे बना, नाना प्रकारके महारत्नोंसे निर्मित सात खण्डवाले चार गोपुरोंसे सुशोभित तीसरा कोट है ॥ ५६ ॥ इस कोटके पूर्व द्वारके विजय, विश्रुत, कीर्ति विमल, उदय, विश्वधुक्, वासवीर्य और वर ये आठ नाम प्रसिद्ध हैं ॥ ५७ ॥ दक्षिण द्वारके वैजयन्त, शिव, ज्येष्ठ, वरिष्ठ, अनघ, धारण, याम्य और अप्रतिघ ये आठ नाम कहे गये हैं ॥ ५८ ॥ पश्चिम द्वारके जयन्त, अमितसार, सुधाम, अक्षोभ्य, सुप्रभ, वरुण और वरद ये आठ नाम स्मरण किये गये हैं ॥ ५९ ॥ और उत्तर द्वारके अपराजित, अर्थ, अतुलार्थ, उदक, अमोघक, उदय, अक्षय और पूर्णकामक ये आठ नाम हैं ॥ ६० ॥ इन द्वारोंके दोनों पसवाड़ोंमे उत्तम रत्नमय आसनोंके मध्यमें स्थित मंगल-रूप दर्पण सुशोभित हैं जो देखनेवालोंके पूर्व भव दिखलाते हैं ॥ ६१ ॥ ये दर्पण गाढ अन्धकारको नष्ट करने वाले कान्तिके समूहसे सदा देदीप्यमान रहते हैं और उनसे गोपुर सूर्यकी प्रभाको तिरस्कृत कर अतिशय शोभायमान होते हैं ॥ ६२ ॥ विजयादिक गोपुरोंमें यथायोग्य 'जय हो' 'कल्याण हो' इन शब्दोंका उच्चारण करनेवाले एवं देदीप्यमान आभूषणोंसे युक्त कल्पवासी देव द्वारपाल रहते हैं ॥ ६३ ॥ ये तीनों कोट एक कोश, दो कोश और तीन कोश ऊँचे होते हैं तथा मूल मध्य और ऊपरी भागमे इनकी चौड़ाई ऊँचाईसे आधी होती है ॥ ६४ ॥ इन कोटोंके जगतीतलोंका प्रमाण अपनी ऊँचाईसे तीन हाथ कम कहा गया है और उनके ऊपर बने हुए वन्दरके शिरके आकारके कंगूरे एक हाथ तथा एक वितस्ति चौड़े और आधा वेमा ऊँचे कहे गये हैं ॥ ६५ ॥ उसके आगे नाना वृक्षों और लता-गृहोंसे व्याप्त, मञ्च, प्रेङ्खागिरि और प्रेक्षागृहोंसे सुशोभित अन्तर्वण है ॥ ६६ ॥ वेदिकाओंसे बद्ध वीथियोंके बीचमे कल्याणजय नामका आँगन है और उसमे शाल्मली वृक्षके समान

१. वनपाठत म० (?)। २. चित्रमुनि-म० । ३ चतुश्चित्रा म० । ४, वैजयन्त्यम् । ५ परिन्यासै- म०, क०, ड० । ६ हस्तोद्विद्वाच्च म० । ७. विस्तीर्णान्तग· म०, ख० । ८. व्यासार्ध ख० ।

अन्तर्नाटकशाला स्यात्तत कल्याणसप्रभाः । लोकपालविलासिन्यो यत्र नृत्यन्ति सन्ततम् ॥६८॥
तदन्तरे भवत्यन्यत्पीठं पीठगुणास्पदम् । प्रोदंशुरत्नजालास्ततिमिरावलिमण्डलम् ॥६९॥
सिद्धार्थपादपाः सन्ति सिद्धरूपविराजितैः । विटपैर्व्याप्य दिक्प्रान्तमिच्छयेव स्थितास्ततः ॥७०॥
स्तूपा द्वादशभूभूषा[1] भूषयन्त्यथ मन्दिरम् । हिरण्मया महामेरुं चत्वारो मेरवो यथा ॥७१॥
चतुर्दिग्गोपुरद्वारवेदिकालङ्कृताः शुभाः । चतस्रो दिक्ष्वथ ज्ञेयाश्चतसृष्वपि वापिका ॥७२॥
नन्दाभद्राजयापूर्णेत्यभिख्याभिः क्रमोदिता । यज्जलाभ्युक्षिता पूर्वां जातिं जानन्ति जन्तवः ॥७३॥
ताः पवित्रजलापूर्णसर्वपापरुजाहराः । परापरभवाः सप्त दृश्यन्ते यासु पश्यताम् ॥७४॥
अथ गव्यूतमुद्विद्धं योजनाधिकविस्तृतम् । कटीमात्रवरण्डस्थकदलीध्वजसङ्कुलम् ॥७५॥
निरन्तरविशन्निर्यज्जनद्वारोच्चतोरणम् । त्रिलोकविजयाधानमहो भाति जयाजिरम् ॥७६॥
मुक्तावालुकविस्तीर्णप्रवालसिकतान्तरम् । सुरत्नकुसुमैश्चित्रं हेमाम्भोजैस्तदर्चितैः ॥७७॥
तपनीयरसालिप्तैस्तपनैरिव भूगतैः । तत्र तत्र यथादेश्यं मण्ड्यन्ते पृथुमण्डलैः ॥७८॥
प्रासादैर्मण्डपैश्चान्यैः सुखावासैः सुशोभते । देवासुरनरापूर्णैस्तत्र तत्र विचित्रितम् ॥७९॥
क्वचिदालेख्य हृद्यानि वेश्मानि क्वचिदन्तरे । पुराणाद्भुतभूतीनि चित्राख्यानान्वितानि च ॥८०॥
क्वचित्पुण्यफलप्राप्त्या पापपाकेन च क्वचित् । धर्माधर्मगतिं साक्षाद्दर्शयन्तीव पश्यतः ॥८१॥

ऊँचे एवं अन्तरसे स्थित केलाके वृक्ष प्रकाशमान हो रहे है ॥ ६७ ॥ तदनन्तर उन्हींके भीतर नाटकशाला है जिसमें सुवर्णके समान कान्तिकी धारक लोकपाल देवोंकी देवाङ्गनाएं निरन्तर नृत्य करती रहती है ॥ ६८ ॥ उनके मध्यमें श्रेष्ठ गुणोंका स्थान तथा ऊँची उठनेवाली किरणोंसे सुशोभित रत्नावलीसे अन्धकारके समूहको नष्ट करनेवाला दूसरा पीठ है ॥ ६९ ॥ उसके आगे सिद्धार्थवृक्ष हैं जो सिद्धोंकी प्रतिमाओंसे सुशोभित शाखाओंसे इच्छापूर्वक ही मानो दिशाओंको व्याप्त कर स्थित है ॥ ७० ॥ उसके आगे एक मन्दिर है जिसे पृथ्वीके आभरण स्वरूप बारह स्तूप उस तरह सुशोभित करते रहते है जिस तरह कि सुवर्णमय चार मेरु पर्वत जम्बूद्वीपके महामेरुको सुशोभित करते रहते है ॥ ७१ ॥ इनके आगे चारों दिशाओंमें शुभ वापिकाएँ है जो चारों दिशाओंमें बने हुए गोपुर-द्वारों और वेदिकासे अलंकृत हैं ॥ ७२ ॥ नन्दा, भद्रा, जया और पूर्णा ये चार उनके नाम है। उन वापिकाओंके जलमें स्नान करनेवाले जीव अपना पूर्व-भव जान जाते है ॥ ७३ ॥ वे वापिकाएँ पवित्र जलसे भरी एवं समस्त पापरूपी रोगोंको हरनेवाली है। इनमें देखनेवाले जीवोंको अपने आगे-पीछेके सात भव दिखने लगते है ॥ ७४ ॥ वापिकाओंके आगे एक जयाङ्गण सुशोभित है जो एक कोश ऊँचा है, एक योजनसे कुछ अधिक चौड़ा है, कटि बराबर ऊँचे वरण्डोंपर स्थित कदली-ध्वजाओंसे व्याप्त है, जिनमें मनुष्य निरन्तर प्रवेश करते और निकलते रहते है ऐसे द्वारों और उच्च तोरणोंसे युक्त है, तीन लोकको विजयका आधार है, उसमें बीच-बीचमे मूँगाओंकी लाल-लाल बालूका अन्तर देकर मोतियोंको सफेद बालू बिछी हुई है, उत्तम रत्नमय पुष्पों और रखे हुए सुवर्ण-कमलोंसे चित्र-विचित्र है। उस जयाङ्गणके भूभाग, जहाँ-तहाँ सुवर्ण रससे लिप्त अतएव पृथिवीपर आये हुए सूर्योके समान दिखनेवाले विशाल वर्तुलाकार मण्डलोंसे सुशोभित हैं। जहाँ तहाँ नाना प्रकारके चित्रोंसे चित्रित वह जयाङ्गण, देव, असुर और मनुष्योंसे परिपूर्ण भवनों, मण्डपों तथा अन्य सुखकर निवासस्थानोंसे सुशोभित है ॥ ७५-७९ ॥ कहीं चित्रोंसे सुन्दर और कहीं पुराणोमे प्रतिपादित आश्चर्यकारी विभूतिसे युक्त तथा नाना प्रकारके कथानकोंसे सहित भवन बने हैं ॥ ८० ॥ वे भवन कहीं पुण्यके फलकी प्राप्तिसे देखनेवाले लोगोंको धर्मका साक्षात् फल दिखलाते हैं तो कहीं पापका

---

१. भूभागा क० ।

दानशीलतपःपूजाप्रारम्भास्तत्फलानि च । तद्वियोगविपत्तीश्च तानि श्रद्धापयन्त्यमून् ॥८२॥
स्फुरत्पुलकसंसक्तमुक्तादामोन्मिषन्मणि. । पताका घण्टिकारा[1]वरमणीयानिलेरिता[2] ॥८३॥
उदंशुरत्नमालेव स्फुरन्ती वीचिरर्णवे । वीक्ष्यते व्योमनीन्द्राद्यै. कौतुकाद्येन चामित.[3] ॥८४॥
राजतीन्द्रध्वज. सोऽयं तन्मध्ये हेमपीठिकाम्[4] । अलङ्कुर्वन् यथामूर्तो देहो देवजयश्रिय. ॥८५॥
ततः स्तम्भसहस्रस्थो मण्डपोऽस्ति महोदयः । नाम्ना मूर्तिमती यत्र वर्तते श्रुतदेवता ॥८६॥
तां कृत्वा दक्षिणे भागे धीरैर्बहुश्रुतैर्वृतः । श्रुतं व्याकुरुते यत्र श्रायसं श्रुतकेवली ॥८७॥
तदर्धमानाश्चत्वारस्तत्परीवारमण्डपा. । आक्षेपण्यादयो येषु कथ्यन्ते कथकैः कथाः ॥८८॥
तत्प्रकीर्णकवासेषु चित्रेष्वाचक्षते स्फुटम् । ऋषयः स्वेष्टमर्थिभ्यः केवलादिमहर्द्धय. ॥८९॥
तपनीयमयं पीठं ततश्चित्रलताचितम् । यत्तद्बल्युपहारेण यथाकालं समर्च्यते ॥९०॥
[5]पीठार्हश्रीपदद्वारं सरत्नकुसुमोत्करम् । मण्डलै. पूर्यते मध्ये[6] मार्गं चन्द्रार्कसप्रभैः ॥९१॥
अभितः स्वाख्यया द्वौ तं मण्डपौ स्तः प्रभासकौ । अभ्यर्[7]ध्वं राजतो यत्र निधीशौ कामदायिनौ॥९२॥
प्रेक्षाशाले विशाले स्त. प्रमदाख्ये ततोऽन्तरे[8] । यत्र कल्पनिवासिन्यो नृत्यन्त्यप्सरसः सदा ॥९३॥
विजयाजिरकोणेषु विलसत्केतुमालिनः । चत्वारो योजनोद्विद्धा लोकस्तूपा भवन्त्यमी ॥९४॥

---

परिपाक दिखाकर अधर्मका साक्षात् फल दिखलाते हैं ॥ ८१ ॥ वे भवन, उन दर्शकजनोंको दान, शील, तप और पूजाके प्रारम्भ तथा उनके फलोंकी एवं उनके अभावमें होनेवाली विपत्तियोंकी श्रद्धा कराते हैं ॥ ८२ ॥ उस जयाङ्गणके मध्यमे सुवर्णमय पीठको अलंकृत करता हुआ इन्द्रध्वज सुशोभित होता है जो ऐसा जान पड़ता है मानो भगवान्‌की विजयलक्ष्मीका मूर्तिधारी शरीर ही हो । उस इन्द्रध्वजमे देदीप्यमान गोले, लटकती हुई मोतियोंकी माला और जगमगाते हुए मणियोंसे युक्त एक पताका लगी रहती है । वह पताका वायुसे कम्पित होनेके कारण घंटियोंके शब्दसे अत्यन्त रमणीय जान पड़ती है । ऊपर उठती हुई किरणोंसे युक्त रत्नोंकी मालासे सुशोभित वह पताका जब आकाशमें फहराती है तब ऐसी जान पड़ती है मानो समुद्रमे लहर ही उठ रही हो । इन्द्रादिक देव उसे बड़े कौतुकसे देखते हैं ॥ ८३-८५ ॥

उसके आगे एक हजार खम्भोंपर खड़ा हुआ महोदय नामका मण्डप है जिसमे मूर्तिमती श्रुतदेवता विद्यमान रहती है ॥ ८६ ॥ उस श्रुतदेवताको दाहिने भागमें करके, बहुश्रुतके धारक अनेक धीर-वीर मुनियोंसे घिरे श्रुतकेवली कल्याणकारी श्रुतका व्याख्यान करते है ॥८७॥ महोदय मण्डपसे आधे विस्तारवाले चार परिवार मण्डप और हैं जिनमें कथा कहनेवाले पुरुष आक्षेपिणी आदि कथाएँ कहते रहते हैं ॥ ८८ ॥ इन मण्डपोंके समीपमे नाना प्रकारके फुटकर स्थान भी बने रहते हैं जिनमें बैठकर केवलज्ञान आदि महाऋद्धियोंके धारक ऋषि इच्छुकजनोंके लिए उनकी इष्ट वस्तुओंका निरूपण करते हैं ॥ ८९ ॥

उसके आगे नाना प्रकारकी लताओंसे व्याप्त एक सुवर्णमय पीठ रहता है जिसकी भव्यजीव नाना प्रकारकी सामग्रीसे समयानुसार पूजा करते हैं ॥ ९० ॥ उस पीठका श्रीपद नामका द्वार है जो रत्नों और फूलोंके समूहसे युक्त है तथा जो मार्गके बीचमें बने हुए सूर्य और चन्द्रमाके समान देदीप्यमान मण्डलोंसे परिपूर्ण है ॥ ९१ ॥ उस द्वारके दोनों ओर प्रभासक नामके दो मण्डप हैं जिनमे मार्गके सम्मुख, इच्छानुसार फल देनेवाले निधियोंके स्वामी दो देव सुशोभित रहते हैं ॥ ९२ ॥ उनके आगे प्रमदा नामकी दो विशाल नाट्यशालाएँ हैं जिनमे कल्पवासिनी अप्सराएँ सदा नृत्य करती रहती हैं ॥ ९३ ॥ विजयाङ्गणके कोनोंमें चार लोकस्तूप होते हैं जिनपर पताकाओंकी पंक्तियाँ फहराती रहती है, तथा जो एक योजन ऊँचे

---

१. -रावो म०,क०,ङ० । २ -लेरिता म०,क०,ङ० । ३. वीमिता ख०,वीक्षिता म० । ४ हेमपीठका म० । ५ पीठार्हा म०,ङ० । ६ मध्ये मार्गश्चन्द्रार्क—म०,क०,ङ० । ७ अत्यध्व म० । ८. तमोऽम्बरे म० ।

अधोवेत्रासनाकारा झल्लरीसममध्यगाः। ऊर्ध्वं मृदङ्गसंस्थाना स्वान्ततालाभनालिकाः ॥९५॥
स्वच्छस्फटिकरूपास्ते सुव्यक्तान्तर्निवेशकाः। दृश्यते लोकविन्यासो यत्रादर्शतले यथा ॥९६॥
मध्यलोकस्वरूपान्तर्व्यक्तनिर्माणमूर्त्तयः। मध्यलोका इति ख्याताः सन्ति स्तूपास्ततः परे ॥९७॥
मन्दरस्तूपनामानो मन्दराकारभास्वराः। चतुःकाण्डचतुर्दिक्षु चैत्या भान्ति ततोऽपरे ॥९८॥
ततोऽन्तःकल्पवासाख्या. कल्पवासिनिवेशिनः। स्तूपास्ते कल्पवासर्द्धिं साक्षात्कुर्वन्ति पश्यताम् ॥९९॥
ग्रैवेयकपरास्तेऽन्ये नाम्ना स्तूपास्तथाविधा.। ततो ग्रैवेयकाभिख्यां दर्शयन्तीव मानवान् ॥१००॥
नवानुदिशनामानस्ततः स्तूपा विराजते। नवानुदिशम[1]ध्यक्षं पश्यन्ते[2] यत्र प्राणिनः ॥१०१॥
विजयादिचतुर्दिक्का[3]विमानोद्भासिनस्ततः। सर्वार्थदायिनः सन्ति स्तूपा. सर्वार्थसिद्धय.[4] ॥१०२॥
सिद्धस्तूपा. प्रकाशन्ते ततोऽन्ये स्फटिकामलाः। यत्रैव दर्पणच्छाया दृश्यते सिद्धरूपभाक् ॥१०३॥
भव्यकूटाख्यया स्तूपा भास्वत्कूटास्ततोऽपरे। यानभव्या न पश्यन्ति प्रभावान्धीकृतेक्षणाः ॥१०४॥
प्रमोहा नाम सन्त्यन्ये स्तूपा यत्र प्रमोहिताः। विस्मरन्ति यथाग्राहं[5] चिराभ्यस्तं च देहिनः ॥१०५॥
प्रबोधाख्या भवन्त्यन्ये स्तूपा यत्र प्रबोधिताः। तत्त्वमासाद्य ससारान्मुच्यन्ते[6] साधवो ध्रुवम् ॥१०६॥
एवमन्योऽन्यसंसक्तवेदिकातोरणोज्ज्वलाः। दश स्तूपाः समुत्तुङ्गाः राजन्त्या[7]परिधे क्रमात् ॥१०७॥
ततोऽस्ति क्रोशविस्तारः[8] परिधिर्धनुरुच्छ्रितिः। यत्र मण्डलभूवार्यं परियन्ति नरामरा ॥१०८॥

रहते हैं ॥ ९४ ॥ ये लोकस्तूप, नीचे वेत्रासनके समान, मध्यमें झालरके समान, ऊपर मृदङ्गके समान और अन्तमे तालवृक्षके समान लम्बी नालिकासे सहित हैं ॥९५॥ इनका स्वच्छ स्फटिकके समान रूप होता है, अतः इनके भीतरकी रचना अत्यन्त स्पष्ट रहती है। इन स्तूपोंमें लोककी रचना दर्पणतलके समान स्पष्ट दिखायी देती है ॥ ९६ ॥ इन स्तूपोंके आगे मध्यलोक नामसे प्रसिद्ध स्तूप हैं जिनके भीतर मध्यलोककी रचना स्पष्ट दिखती है ॥ ९७ ॥ आगे मन्दराचलके समान देदीप्यमान मन्दर नामके स्तूप हैं जिनपर चारों दिशाओंमें भगवान्‌की प्रतिमाएँ सुशोभित हैं ॥ ९८ ॥ उनके आगे कल्पवासियोंकी रचनासे युक्त कल्पवास नामक स्तूप हैं जो देखनेवालोंको कल्पवासी देवोंकी विभूति साक्षात् दिखाते हैं ॥ ९९ ॥ उनके आगे ग्रैवेयकोंके समान आकारवाले ग्रैवेयक स्तूप हैं जो मनुष्योंको मानो ग्रैवेयकोंकी शोभा ही दिखाते रहते हैं ॥१००॥ उनके आगे अनुदिश नामके नौ स्तूप सुशोभित हैं जिनमें प्राणी नौ अनुदिशोंको प्रत्यक्ष देखते हैं ॥१०१॥ आगे चलकर जो चारों दिशाओंमें विजय आदि विमानोंसे सुशोभित हैं ऐसे समस्त प्रयोजनोंको सिद्ध करनेवाले सर्वार्थसिद्धि नामके स्तूप हैं ॥१०२॥ उनके आगे स्फटिकके समान निर्मल सिद्धस्तूप प्रकाशमान हैं जिनमें सिद्धोंके स्वरूपको प्रकट करनेवाली दर्पणोंकी छाया दिखायी देती है ॥ १०३ ॥ उनके आगे देदीप्यमान शिखरोंसे युक्त भव्यकूट नामके स्तूप रहते हैं जिन्हें अभव्य जीव नहीं देख पाते क्योंकि उनके प्रभावसे उनके नेत्र अन्धे हो जाते हैं ॥ १०४ ॥ उनके आगे प्रमोह नामके स्तूप हैं जिन्हें देखकर लोग अत्यधिक विभ्रममें पड़ जाते हैं और चिरकालसे अभ्यस्त गृहीत वस्तुको भी भूल जाते हैं ॥ १०५ ॥ आगे चलकर प्रबोध नामके अन्य स्तूप हैं जिन्हें देखकर लोग प्रबोधको प्राप्त हो जाते हैं और तत्त्वको प्राप्तकर साधु हो निश्चित ही संसारसे छूट जाते हैं ॥ १०६ ॥ इस प्रकार जिनकी वेदिकाएँ एक दूसरेसे सटी हुई हैं तथा जो तोरणोंसे समुद्भासित हैं ऐसे अत्यन्त ऊँचे दशस्तूप क्रम-क्रमसे परिधि तक सुशोभित हैं ॥ १०७ ॥ इसके आगे

१. नवानुदिश अध्यक्षं घ०, म०। नवानुदिशनामानि ङ०। नवानामनुदिशाना समाहारो नवानुदिश ग०। २ यत्र पश्यन्ति प्राणिन इति पाठ सुष्ठु प्रतिभाति। ३. चतुर्दिक्षु ग०, ख०। ४. सिद्धिदा म०। ५ यथाग्राह्य ङ०। ६. मुच्यते म०। ७. राजन्त्या परिधे· म०। ८ विस्तारं म०।

परितो [1]भाभिसत्सर्पद्घनो भर्तुर्महोदय । [2]भासिगव्यूतिविस्तारो युक्तोच्छ्रायस्तनूद्भवः[3] ॥१००॥
दृश्यते दृष्टिहारीव सुखदृश्यः सुखावहः । पुण्यमूर्तिस्तदन्तस्थः पूज्यते पुरुषाकृतिः ॥१०१॥
काधियोऽपुण्यजन्मानः स्त्रापुण्यजरुषान्विताः । न पश्यन्ते च तद्भासं भानुभासमुलूकवत् ॥१०२॥
तिरयन्ती रवेस्तेज पूरयन्ती दिशोऽखिला । तत्प्रभा भानवीयेव पूर्वं व्याप्नोति भूतलम् ॥१०३॥
तस्याश्चानुपदं याति लोकेशो लोकशान्तये । लोकानुद्भासयन् सर्वानतिदीधितिमत्प्रभः ॥१०४॥
आसंवत्सरमात्माङ्कैः प्रथयन्प्राभवी गतिम् । भासते [4]रत्नवृष्ट्याध्वाभरोत्यैरावतो यथा ॥१०५॥
अनुबन्धावनिप्रख्यं दिवि मार्गादि दृश्यते । त्रिलोकातिशयोद्भूतं तद्धि [5]प्राभवमद्भुतम् ॥१०६॥
पद्भवन्ति मन्दाश्च सर्वे [6]हिंस्त्रास्त्वपर्धयः । [7]खेदस्वेदार्तिचिन्तादि न [8]तेषामस्ति तत्क्षणे ॥१०७॥
विहारानुगृहीतायां भूमौ न डमरादय । [9]दशाभ्यस्तयुग(?)भर्तुरहोऽत्र महिमा महान् ॥१०८॥
विभूत्योद्धतया भूत्यै जगतां जगतां विभुः । विजहार भुवं भव्यान् बोधयन् बोधद क्रमात् ॥१०९॥

हजार सूर्यके समान कान्तिका धारक था, जिससे बढकर और दूसरी आकृति नहीं थी, जो चारों ओर फैलनेवाली कान्तिसे घन रूप था, भगवान्‌के महान् अभ्युदयके समान था, जिसकी कान्तिका विस्तार एक कोस तक फैल रहा था, जो भगवान्‌की ऊँचाईके बराबर ऊँचा था, दृष्टिको हरण करनेवाला था, सुखपूर्वक देखा जा सकता था, सुखको उत्पन्न करनेवाला था, पुण्यकी मूर्ति स्वरूप था और सबके द्वारा पूजा जाता था ॥९९-१०१॥ जिस प्रकार उल्लू सूर्यकी प्रभाको नहीं देख पाते हैं उसी प्रकार दुर्बुद्धि, पापी एवं अपने पापसे उत्पन्न क्रोधसे युक्त पुरुष उस कान्ति-समूहको नहीं देख पाते है ॥१०२॥ उस कान्ति-समूहमेंसे एक विशेष प्रकारकी प्रभा निकलती थी जो सूर्यके तेजको आच्छादित कर रही थी, समस्त दिशाओंको पूर्ण कर रही थी और सूर्यकी प्रभाके समान पृथिवीतलको पहलेसे व्याप्त कर रही थी ॥१०३॥ उस प्रभाके पीछे, जो समस्त लोकोंको प्रकाशित कर रहे थे तथा जिनकी प्रभा अत्यधिक किरणोंसे युक्त थी ऐसे भगवान् नेमि जिनेन्द्र, लोकशान्तिके लिए—संसारमें शान्तिका प्रसार करनेके लिए विहार कर रहे थे ॥१०४॥ जिस मार्गमें भगवान्‌का विहार होता था वह मार्ग, अपने चिह्नोंसे एक वर्षतक यह प्रकट करता रहता था कि यहाँ भगवान्‌का विहार हुआ है तथा रत्नवृष्टिसे वह मार्ग ऐसा सुशोभित होता था जैसा नक्षत्रोंके समूहसे ऐरावत हाथी सुशोभित होता है ॥१०५॥ जिस प्रकार विहारसे सम्बन्ध रखनेवाली पृथिवीमें मार्ग आदि दिखलायी देते हैं उसी प्रकार आकाशमें भी मार्ग आदि दिखायी देते है सो ठीक ही है क्योंकि तीन लोकके अतिशयसे उत्पन्न भगवान्‌का वह अतिशय ही आश्चर्यकारी था॥ १०६॥ उस समय मन्द बुद्धि मनुष्य तीक्ष्ण बुद्धिके धारक हो गये थे। समस्त हिंसक जीव प्रभावहीन हो गये थे और भगवान्‌के समीप रहनेवाले लोगोंको खेद, पसीना, पीड़ा तथा चिन्ता आदि कुछ भी उपद्रव नहीं होता था॥१०७॥ भगवान्‌के विहारसे अनुगृहीत भूमिमें दो सौ योजन तक विप्लव आदि नहीं होते थे। अथवा दशसे गुणित युग अर्थात् पचास वर्ष तक उस भूमिमें कोई उपद्रव आदि नहीं होते थे। भावार्थ—जिस भूमिमें भगवान्‌का विहार होता था वहाँ ५० वर्ष तक कोई उपद्रव-दुर्भिक्ष आदि नहीं होता था। यह भगवान्‌की बहुत भारी महिमा ही समझनी चाहिए ॥१०८॥ इस प्रकार उत्कृष्ट विभूतिसे युक्त, बोधको देनेवाले जगत्‌के स्वामी भगवान् नेमिनाथने भव्य जीवोंको संबोधित करते हुए, जगत्‌के वैभवके लिए क्रमसे पृथिवीपर

१ भाति तूत्सर्पद्धनो ख०, म०, ङ०। २. राशिगव्यूत–क०, ख०, म०। ३. युक्तोच्छ्रायतनूद्भव म०। ४. रत्नवृष्ट्या वा परीत्यैरावतो म०, ख०। रत्नवृष्ट्या वा भरतैरावतो यथा क०। ५ प्रभोरिदं प्राभवम् प्रभुसम्बन्धीत्यर्थ। ६. हिंस्त्रास्त्वपर्धयः म०, ख०, ङ०, क०। ७.खेद स्वेदार्ति- म०। ८. न चैषामस्ति म०। ९. देशाभ्यस्तयुग ङ०। द्विशतयोजनं ( म० टि० ) अत्र 'शताभ्यस्तयुग' इति पाठः सम्यक् प्रतिभाति।

सुराष्ट्रमत्स्यलाटोरुसूरसेनपटच्चरान् । कुरुजाङ्गलपाञ्चालकुशाग्रमगधाञ्जनान् ॥११०॥
अङ्गवङ्गकलिङ्गादीन्नानाजनपदान् जिनः । विहरन् जिनधर्मस्थांश्चक्रे क्षत्रियपूर्वकान् ॥१११॥
ततो मलयनामानं देशमागत्य स क्रमात् । सहस्राम्रवने तस्थौ पुरे भद्रिलपूर्वके ॥११२॥
पूर्ववद्रचिते तत्र चतुर्भेदैः सुरासुरैः । समवस्थानभूभागे जिनोऽभाद् गणवेष्टितः ॥११३॥
तत्पुराधिपतिः पौण्ड्रः पौरलोकसमन्वितः । संस्तुतिर्जिनमानम्य समासीनः कृताञ्जलिः ॥११४॥
देवक्यास्तनया ये षट् सुदृष्ट्यलकयोः स्थिताः । पुत्रप्रीतिं प्रकुर्वाणास्तेऽपि तत्रैव संगताः ॥११५॥
प्रत्येकं योषितस्तेषां द्वात्रिंशद्गणना गुणैः । रूपादिभिरपीन्द्रस्य जयन्त्यः शुचयः शचीम् ॥११६॥
अवतीर्य रथेभ्यस्ते षड्भ्यः षडपि सोदराः । नत्वा नुत्वा जिनं राज्ञा सहासीना महौजसः ॥११७॥
जिनः श्रावकधर्मं च सम्यग्दर्शनभूषितम् । यतिधर्मं च कर्मघ्नं जगाद सदसे तदा ॥११८॥
ततो विदिततत्त्वार्थाः श्रुत्वा धर्मामृतं जिनात् । जातसंसारनिर्वेदा बन्धुभ्यो विनिवेद्य ते ॥११९॥
जिनपादान्तिके दीक्षां मोक्षलक्ष्मीविधायिनीम् । भ्रातरः सहनिस्संगाः षडपि प्रतिपेदिरे ॥१२०॥
द्वादशाङ्गं श्रुतज्ञानं लब्धबीजादिबुद्धयः । अधिगम्य तपो घोरं चक्रुस्ते राजसूनवः ॥१२१॥
षष्ठाद्यः सहामीषां धारणापारणाः सह । योगास्त्रैकालिकाः सार्कं सार्कं शय्यासनक्रियाः ॥१२२॥
तेषां चरमदेहानां तपतां परमं तपः । देहानां परमा कान्तिः पूर्वतोऽपि विवर्धते ॥१२३॥
उपमानोपमेयत्वमन्योन्यस्य तपस्यमी । सबाह्याभ्यन्तरे प्रापुस्तीर्थकृत्पदसेवकाः ॥१२४॥

---

विहार किया ॥१०९॥ सुराष्ट्र, मत्स्य, लाट, विशाल शूरसेन, पटच्चर, कुरुजाङ्गल, पाञ्चाल, कुशाग्र, मगध, अञ्जन, अङ्ग, वङ्ग तथा कलिङ्ग आदि नाना देशोंमें विहार करते हुए भगवान्‌ने क्षत्रिय आदि वर्णोंको जैनधर्ममें स्थित किया ॥११०-१११॥

तदनन्तर विहार करते-करते भगवान् मलय नामक देशमें आये और उसके भद्रिलपुर नगरके सहस्राम्रवनमें विराजमान हो गये ॥११२॥ पहलेकी तरह चारों प्रकारके देवोंने वहाँपर भी समवसरणकी रचना कर दी और उसमें गणधरोंसे वेष्टित भगवान् सुशोभित होने लगे ॥११३॥ उस नगरका राजा पौण्ड्र, नगरवासियोंके साथ समवसरणमें आया और हाथ जोड़ स्तुति करता हुआ जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार कर मनुष्योंके कोठेमें बैठ गया ॥११४॥ देवकीके जो छह पुत्र सुदृष्टि सेठ और अलका सेठानीकी पुत्रप्रीतिको बढ़ाते हुए उनके यहाँ रहते थे वे भी समवसरणमें आये ॥११५॥ उनमें-से प्रत्येककी बत्तीस-बत्तीस स्त्रियाँ थीं जो अत्यन्त उज्ज्वल थीं और अपने रूप आदि गुणोंसे इन्द्रकी इन्द्राणीको भी जीतती थीं ॥११६॥ बहुत भारी तेजको धारण करनेवाले वे छहों भाई अपने-अपने पृथक्-पृथक् छह रथोंसे नीचे उतरकर समवसरणमें गये और जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार कर तथा उनकी स्तुति कर राजाके साथ मनुष्योंके कोठेमें बैठ गये ॥११७॥ उस समय भगवान्‌ने सभामें स्थित लोगोंके लिए सम्यग्दर्शनसे सुशोभित श्रावकधर्म और कर्मोंका नाश करनेवाले मुनिधर्मका उपदेश दिया ॥११८॥ तदनन्तर जिनेन्द्र भगवान्‌से धर्मरूप अमृतका श्रवण कर जिन्होंने तत्त्वके वास्तविक स्वरूपको जान लिया था ऐसे छहों भाई संसारसे विरक्त हो उठे और बन्धुजनोंको इसकी सूचना दे जिनेन्द्र भगवान्‌के चरणोंके समीप निर्ग्रन्थ हो एक साथ मोक्ष-लक्ष्मीको प्रदान करनेवाली दीक्षाको प्राप्त हो गये ॥११९-१२०॥ जिन्हें बीज-बुद्धि आदि ऋद्धियाँ प्राप्त हुई थीं ऐसे उन राजकुमारोंने द्वादशाङ्ग श्रुतज्ञानका अभ्यास कर घोर तप किया ॥१२१॥ इन छहों मुनियोंके वेला आदि उपवास, उनकी धारणाएँ, पारणाएँ, त्रैकालिक योग तथा शयन, आसन आदि क्रियाएँ साथ-साथ ही होती थीं ॥१२२॥ उत्कृष्ट तप तपनेवाले उन चरमशरीरी मुनियोंके शरीरकी उत्कृष्ट कान्ति पहलेसे भी अधिक बढ़ गयी थी ॥१२३॥ तीर्थंकर भगवान्‌के चरणोंकी सेवा करनेवाले ये छहों मुनि, बाह्याभ्यन्तर तपमें परस्पर एक-दूसरेके उपमानोपमेय-

तथाविधमहाभूत्या विहृत्य स महीं जिन । आगत्य समवस्थानेनोर्जयन्तमभूषयन् ॥१२५॥
इन्द्राद्यैस्त्रिदशैस्तस्मिन्नुपेन्द्राद्यैश्च यादवै । द्वारिकापौरलोकेन सेव्यमानो जिनो बभौ ॥१२६॥
एकादश गणाधीशा वरदत्तादयस्तदा । श्रुतज्ञानसमुद्रान्तर्दर्शिनोऽत्र विरेजिरे ॥१२७॥
चतु शतानि तत्रान्ये मान्या' पूर्वधरा सताम् । एकादशसहस्राष्टशतसंख्यास्तु शिक्षकाः ॥१२८॥
शतान्यवधिनेत्रास्तु केवलज्ञानिनोऽपि च । ते पञ्चदशसंख्याना प्रत्येकमुपवर्णिता ॥१२९॥
मत्या विपुलया युक्ता शतानि नव संख्यया । वादिनोऽष्टौ शतानि स्युरेकादश तु वैक्रिया ॥१३०॥
चत्वारिंशत्सहस्राणि राजीमत्या सहार्यिका. । लक्षैकैकोनसप्तत्या सहस्रै श्रावका स्मृता ॥१३१॥
षट्त्रिंशच्च सहस्राणि लक्षाणां त्रितयं तथा । सम्यग्दर्शनसच्छुद्धाः श्राविका' श्रावकव्रताः ॥१३२॥
पूर्ववत्तीर्थकृन्मेघस्तृषितान् भव्यचातकान् । वर्षन् धर्मामृतं दिव्यं दिव्यध्वनिरतर्पयत् ॥१३३॥

इति दुरापमहोदयपर्वते जिनरवौ स्थितवत्यमितोदये ।
विकसति प्रकृताञ्जलिकुड्मलं सकललोकसरोजबुधाम्बुजम् ॥१३४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ भगवद्विहारवर्णनो नामैकोनषष्टितमः सर्गः ॥५९॥*

---

को प्राप्त हो रहे थे ॥१२४॥

तदनन्तर उस प्रकारकी महाविभूतिके साथ पृथिवीपर विहार कर भगवान् ऊर्जयन्त गिरि—गिरनार पर्वतपर आये और समवसरणके द्वारा उसे सुशोभित करने लगे ॥१२५॥ इन्द्रादिक देवों, कृष्ण आदि यादवों और द्वारिकावासी नागरिक जनोंसे जिनकी सेवा हो रही थी ऐसे भगवान् नेमि जिनेन्द्र उस ऊर्जयन्त गिरिपर अत्यधिक सुशोभित हो रहे थे ॥१२६॥ उस समय समवसरणमें श्रुतज्ञानरूपी समुद्रके भीतरी भागको देखनेवाले वरदत्त आदि ग्यारह गणधर सुशोभित थे ॥१२७॥ भगवान्के समवसरणमें सज्जनोंके माननीय चार सौ पूर्वधारी, एक हजार आठ सौ शिक्षक, पन्द्रह सौ अवधिज्ञानी, पन्द्रह सौ केवलज्ञानी, नौ सौ विपुलमति मनःपर्ययज्ञानी, आठ सौ वादी और ग्यारह सौ विक्रिया ऋद्धिके धारक मुनिराज थे ॥१२८–१३०॥ राजीमतीको साथ लेकर चालीस हजार आर्यिकाएँ, एक लाख उनहत्तर हजार श्रावक और सम्यग्दर्शनसे शुद्ध तथा श्रावकके व्रत धारण करनेवाली तीन लाख छत्तीस हजार श्राविकाएँ वहाँ विद्यमान थीं ॥१३१–१३२॥ दिव्यध्वनिके धारक भगवान् तीर्थंकर-रूपी मेघ, धर्मरूपी दिव्य अमृतकी वर्षा करते हुए, प्यासे भव्यजीवरूपी चातकोंको पहलेकी तरह तृप्त करने लगे ॥१३३॥

इस प्रकार, अपरिमित अभ्युदयके धारक नेमिजिनेन्द्ररूपी सूर्यके दुर्लभ महोदयसे युक्त ऊर्जयन्त पर्वतरूपी उदयाचलपर स्थित होते ही अञ्जलिरूपी कमलको धारण करने-वाले समस्त लोकरूपी सरोवरमें उत्पन्न हुए विद्वज्जनरूपी कमल प्रफुल्लित हो गये ॥१३४॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें भगवान्‌के विहारका वर्णन करनेवाला उनसठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥५९॥*

# षष्टितमः सर्गः

अथ धर्मकथाच्छेदे प्रणिपत्य जिनेश्वरम् । कृताञ्जलिरपृच्छत् सा देवकी विनयं श्रिता ॥१॥
भगवन् भवने मेऽद्य जातरूपमनोहरम् । मुनियुग्मं प्रविश्य [1]त्रिरुपर्युपरि भुक्तवान् ॥२॥
भगवन् भुक्तिवेलायामेकस्यामेकभुक्तये । बहुकृत्वो [2]गृहं त्वेकं यतयः प्रविशन्ति किम् ॥३॥
अथानिशयरूपत्वाद्यतियुग्मत्रयं मया । भ्रान्त्या नालक्षि मे स्नेहो देहजेष्विव तेष्वभूत् ॥४॥
इत्युक्तेऽकथयन्नाथस्तनयास्ते षडप्यमी । युग्मत्रयतया सूता भवत्या कृष्णपूर्वजाः ॥५॥
देवेन रक्षिताः कंसात् सुदृष्ट्यलकयोः पुनः । सुतत्वेन च वृद्धास्ते पुरे भद्रिलनामनि ॥६॥
धर्मं श्रुत्वा समं सर्वे मम शिष्यत्वमागताः । कृत्वा कर्मक्षयं सिद्धिं यास्यन्त्यत्रैव जन्मनि ॥७॥
स्नेहोऽपत्यकृतोऽमीषु भवत्याः समभूदतः । धर्मचारिषु सर्वेषु स्नेहः किमुत सूनुषु ॥८॥
प्रणनाम ततस्तुष्टा देवकी देहजान्मुनीन् । यादवाश्च समस्तास्ते कृष्णाद्यास्तुष्टुवुर्नताः ॥९॥
प्रणम्यात्मभवान् पृष्टो जिनेन्द्रः सत्यभामया । यदुलोकामराध्यक्षं दिव्यचक्षुर्जगाविति ॥१०॥
प्राग्भद्रिलपुरेऽत्राभून्मरीचिकपिलासुत. । काव्यकृत्पण्डितम्मन्यो विप्रो मुण्डशलायनः ॥११॥

---

अथानन्तर धर्मकथा पूर्ण होनेपर विनयको धारण करनेवाली देवकीने हाथ जोड़कर भगवान्को नमस्कार किया और उसके बाद यह पूछा कि भगवन् ! आज सुवर्णके समान सुन्दर दो मुनियोंका युगल मेरे भवनमे तीन बार आया और फिर-फिरसे उसने तीन बार आहार लिया । हे प्रभो ! जब मुनियोंके भोजनकी वेला एक है और एक ही बार वे भोजन करते हैं तब मुनि एक ही घरमें अनेक बार क्यों प्रवेश करते हैं ? ॥ १-३ ॥ अथवा यह भी हो सकता है कि वह तीन मुनियोंका युगल हो और अत्यन्त सदृश रूप होनेके कारण मैं भ्रान्तिवश उन्हें देख नहीं सकी हूँ । परन्तु इतना अवश्य है कि मेरा उन सबमें पुत्रोंके समान स्नेह उत्पन्न हुआ था ॥ ४ ॥

देवकीके इस प्रकार कहनेपर भगवान्ने कहा कि ये छहों मुनि तेरे पुत्र हैं और कृष्णके पहले तीन युगलके रूपमें तूने इन्हें उत्पन्न किया था ॥ ५ ॥ देवने कंससे इनकी रक्षा की और भद्रिलपुर नगरमें सुदृष्टि सेठ तथा अलका सेठानीके यहाँ पुत्ररूपसे इनका लालन-पालन हुआ ॥ ६ ॥ धर्म श्रवण कर ये सबके सब एक साथ मेरी शिष्यताको प्राप्त हो गये—मुनि हो गये और कर्मोंका क्षयकर इसी जन्ममें सिद्धिको प्राप्त होंगे ॥ ७ ॥ तेरा इन सबमें जो स्नेह हुआ था वह अपत्यकृत था—पुत्र होनेसे किया गया था सो ठीक ही है क्योंकि समस्त धर्मात्मा जनोंमे प्रेम होता है फिर जो पुत्र होकर धर्मात्मा हैं उनका तो कहना ही क्या है ? ॥ ८ ॥ तदनन्तर देवकीने संतुष्ट होकर उन पुत्ररूप मुनियोंको नमस्कार किया तथा कृष्ण आदि समस्त यादवोंने भी नम्रीभूत होकर उनकी स्तुति की ॥ ९ ॥

तत्पश्चात् कृष्णकी पट्टरानी सत्यभामाने भगवान्को प्रणाम कर अपने पूर्वभव पूछे । उत्तरमें दिव्य नेत्र—केवलज्ञानके धारक भगवान् यादवों और देवोंके समक्ष इस प्रकार उसके पूर्वभव कहने लगे ॥ १० ॥

पहले भद्रिलपुर नगरमें मुण्डशलायन नामका एक ब्राह्मण रहता था जो मरीचि ब्राह्मण और कपिला ब्राह्मणीका पुत्र था, काव्यकी रचनामे निपुण था और अपने आपको पण्डित

---

१. वारत्रयन् । २ गृहंत्वेकम् म० ।

पुष्पदन्तजिनेन्द्रस्य तीर्थे व्युच्छेदभावतः । अभावे जिनमार्गज्ञभव्यानां भरतक्षितौ ॥१२॥
गोभूकन्याहिरण्यादिदानानि विषयातुरः । पापबन्धनिमित्तानि विप्रः प्रज्ञाप्य सोऽवनौ ॥१३॥
मोहयित्वा जडं लोकं राजलोकपुरोऽगमत्[1] । प्रवृत्तः पापवृत्तेषु सप्तमीं पृथिवीमितः ॥१४॥
उद्वर्त्यापि परिभ्रम्य तिर्यङ्नारकयोनिषु । काकतालीययोगेन मानुषत्वमुपागत ॥१५॥
गन्धावतीसरित्तीरे गन्धमादनपर्वते । व्याधः पर्वतको नाम्ना वल्लरीवल्लभोऽभवत् ॥१६॥
श्रीधरं धर्मसंज्ञं च [2]चारणश्रमणौ गिरौ । दृष्ट्वोपशमकृत्वाभ्यां प्रोषित धर्मकालभाक् ॥१७॥
ज्योतिर्मालाख्यखेचर्यामलकायां महाबलात् । जातः शतबलिभ्राता स पुत्रो हरिवाहन ॥१८॥
राजा राज्ये नियोज्यैतौ प्रव्रज्य श्रीधरान्तिके । प्रव्रज्यायाः फलं मुख्यं मोक्षसौख्यमवाप स ॥१९॥
निर्वासितो विरोधस्थो ज्येष्ठेन हरिवाहनः । भगलीदेशशैलेऽस्थादम्बुदावर्तनामनि ॥२०॥
श्रीधर्मानन्तवीर्याख्यौ चारणौ वीक्ष्य तत्र सः । प्रव्रज्याराध्य स प्रापत् कल्पमैशानमेव च ॥२१॥
भुक्त्वा देवसुखं देवश्च्युत्वा संक्लेशभावतः । जाता स्वयंप्रभागर्भे भामा त्वं हि सुकेतुतः ॥२२॥
अत्र जन्मनि कृत्वान्ते तपो भूत्वाऽमरोत्तमः । च्युत्वा जैनं तपः कृत्वा निर्वाणसुखमाप्स्यति ॥२३॥
आकर्ण्यात्मभवानेवं ज्ञात्वात्मासन्ननिर्वृतिम् । आननाम जिनाधीशं सत्यभामा प्रमोदिनी ॥२४॥

मानता था ॥ ११ ॥ श्री पुष्पदन्त जिनेन्द्रके तीर्थमें धर्मका व्युच्छेद हो जानेसे जब भरतक्षेत्रकी भूमिमें जिनमार्गके ज्ञाता भव्य जीवोंका अभाव हो गया तब उस विषयोंसे पीड़ित ब्राह्मणने पृथिवीपर पापबन्धमें कारण भूत गाय, कन्या तथा सुवर्ण आदिसे दानकी प्रवृत्ति चलायी ॥ १२-१३ ॥ मूर्ख जनोंको मोहित कर वह राजपुरुषोंके आगे तक पहुँच गया अर्थात् क्रम-क्रमसे उसने राजा प्रजा सभीको अपने चक्रमें फँसा लिया और पापाचारमें प्रवृत्त हो अन्तमें वह सातवें नरक गया ॥ १४ ॥ वहाँसे निकलकर भी तिर्यञ्च और नारकियोंकी योनिमें परिभ्रमण करता रहा। तदनन्तर कदाचित् काकतालीयन्यायसे मनुष्य पर्यायको प्राप्त हुआ ॥ १५ ॥ गन्धावती नदीके किनारे गन्धमादन पर्वतपर वह वल्लरी नामक स्त्रीका स्वामी पर्वतक नामका भील हुआ ॥१६॥ कदाचित् उस पर्वतपर श्रीधर और धर्म नामके दो चारणऋद्धिधारी मुनि आये। उनके दर्शन कर इसके परिणामोंमें कुछ शान्ति आयी जिससे मुनियोंने उससे उपवास कराया। अन्तमें वह धर्मपूर्वक मरणको प्राप्त हो विजयार्ध पर्वतकी अलका नगरीमें महाबल नामक विद्याधरसे ज्योतिर्माला नामकी विद्याधरीमें शतबलीका भाई हरिवाहन नामका पुत्र हुआ ॥ १७-१८ ॥ कदाचित् राजा महाबल, शतबली और हरिवाहन नामक दोनों पुत्रोंको राज्य-कार्यमें नियुक्त कर श्रीधर गुरुके पास दीक्षित हो गया और दीक्षाका मुख्य फल जो मोक्षसम्बन्धी सुख उसे प्राप्त हो गया ॥ १९ ॥ किसी कारण वश शतबली और हरिवाहनमें विरोध पड़ गया जिससे बड़े भाई शतबलीने उसे निकाल दिया। निर्वासित हरिवाहन भगलीदेशके अम्बुदावर्त नामक पर्वतपर स्थित था ॥ २० ॥ उसी समय वहाँ श्रीधर्म और अनन्तवीर्य नामक दो चारणऋद्धिधारी मुनि आये। उनके दर्शन कर हरिवाहनने दीक्षा ले ली और अन्तमें सल्लेखना धारण कर वह ऐशान स्वर्गको प्राप्त हुआ ॥ २१ ॥ हरिवाहनके जीव देवने वहाँ देवोंके सुखोंका उपभोग किया परन्तु संक्लेशमय परिणाम होनेके कारण वहाँसे च्युत होकर वह राजा सुकेतुकी रानी स्वयंप्रभाके गर्भमें तू सत्यभामा नामकी कन्या हुई ॥ २२ ॥ इस जन्ममें तपकर तू अन्तमें उत्तम देव होगी और वहाँसे च्युत हो जिनेन्द्र प्रणीत तपकर मोक्ष सुखको प्राप्त होगी ॥ २३ ॥ इस प्रकार अपने भव सुनकर तथा निकट कालमें हमें मोक्ष प्राप्त होनेवाला है यह जानकर सत्यभामाने हर्षित हो भगवान्को नमस्कार किया ॥ २४ ॥

१ पुरोगमम् म० । २. चारणश्रवणौ म०, ङ० ।

रुक्मिण्यापि ततः पृष्ट. पूर्वजन्मानि सर्ववित् । अवोचदिति लोकेऽसौ[1] प्रणिधानपरे स्थिते ॥२५॥
अत्रैव भरतक्षेत्रे विषये मगधाभिधे । ब्राह्मणी सोमदेवस्य लक्ष्मीग्रामेऽग्रजन्मनः ॥२६॥
आसील्लक्ष्मीमती नाम्ना लक्ष्मीरिव सुलक्षणा । रूपाभिमानतो मूढा पूज्यान्न प्रतिमन्यते ॥२७॥
धृतप्रसाधना वक्त्रं कदाचिच्चित्तहारिणी । नेत्रहारिणि चन्द्राभे पश्यन्ती मणिदर्पणे ॥२८॥
समाधिगुप्तनामानं तपसातिकृशीकृतम् । साधुं भिक्षागतं दृष्ट्वा निनिन्द विचिकित्सिता ॥२९॥
मुनेर्निन्दातिपापेन सप्ताहाभ्यन्तरे च सा । क्लिन्नोदुम्बरकुष्ठेन प्रविश्याग्निमगान्मृतिम् ॥३०॥
[2]सहार्ता सा खरी भूत्वा मृत्वा लवणभारत. । शूकरी मानदोषेण जाता राजगृहे पुरे ॥३१॥
वराकी मारिता मृत्वा गोष्ठेऽजायत[3] कुक्कुरी । गोष्ठागतेन सा दग्धा परुषेण दवाग्निना ॥३२॥
त्रिपदाख्यस्य मण्डूक्यां मण्डूकग्रामवासिन. । मत्स्यबन्धस्य जाता सा दुहिता पूतिगन्धिका ॥३३॥
मात्रा त्यक्ता स्वपापेन पितामह्या प्रवर्धिता । निष्कुटे वटवृक्षस्य जालेनाच्छादयन्मुनिम् ॥३४॥
बोधितावधिनेत्रेण प्रभाते करुणावता । धर्मं समाधिगुप्तेन प्रोक्तपूर्वभवाग्रहीत् ॥३५॥
पुरं सोपारकं[4] याता तत्रार्याः समुपास्य[5] सा । ययौ राजगृहं तामिः कुर्वाणाचाम्लवर्धनम् ॥३६॥

---

तदनन्तर रानी रुक्मिणीने भी अपने पूर्वभव पूछे सो समस्त पदार्थोंके ज्ञाता भगवान् नेमिनाथ, इस प्रकार कथन करने लगे। उस समय समस्त लोग सुननेके लिए एकाग्रचित्त होकर बैठे थे ॥ २५ ॥

इसी भरत क्षेत्रके मगध देशमें एक लक्ष्मी नामका ग्राम है। उसमें एक सोमदेव नामका ब्राह्मण रहता था। उसकी लक्ष्मीमती नामकी ब्राह्मणी थी जो कि लक्ष्मीके समान उत्तम लक्षणोंकी धारक थी और अपने रूपके अभिमानसे मूढ होकर पूज्य जनोंको भी कुछ नहीं समझती थी ॥ २६–२७ ॥ चित्तको हरण करनेवाली वह लक्ष्मीमती, एक दिन आभूषण धारण कर नेत्रोंको प्रिय तथा चन्द्रमाके समान आभावाले मणिमय दर्पणमें अपना मुख देख रही थी उसी समय तपसे अतिशय कृश समाधिगुप्त नामके मुनि भिक्षाके लिए आये। उन्हें देख ग्लानियुक्त हो उसने उनकी निन्दा की ॥ २८–२९ ॥ मुनिनिन्दाके बहुत भारी पापसे वह सात दिनके भीतर ही उदुम्बर कुष्ठसे पीड़ित हो गयी और इतनी अधिक पीड़ित हुई कि वह अग्निमें प्रवेश कर मर गयी ॥ ३० ॥ आर्तध्यानके साथ मरकर वह गधी हुई। उस पर नमक लादा जाता था। सो उसके भारसे मरकर वह मान कषायके दोषसे राजगृह नगरमें शूकरी हुई ॥३१॥ उस बेचारीको भी लोगोंने मार दिया जिससे मरकर वह गोष्ठ—गायोंके रहनेके स्थानमें कुत्ती हुई। एक दिन उस गोष्ठमें भयंकर दावाग्नि लग गयी जिससे वह कुत्ती उसी दावाग्निमें जल गयी ॥ ३२ ॥ और मरकर मण्डूकग्राममें रहनेवाले त्रिपद नामक धीवरकी मण्डूकी नामक स्त्रीसे पूतिगन्धिका नामक पुत्री हुई ॥ ३३ ॥ अपने पापके उदयसे माताने इसे छोड़ दिया अर्थात् उसकी माता मर गयी जिससे दादीने उसका पालन-पोषण किया। एक दिन इसके घरके उपवनमे वही समाधिगुप्त मुनिराज विहार करते हुए आये और वट वृक्षके नीचे विराजमान हो गये। रात्रिके समय शीतकी अधिकता देख पूतिगन्धाने उन मुनिराजको जालसे ढक दिया ॥ ३४ ॥ मुनिराज अवधिज्ञानरूपी नेत्रके धारक थे इसलिए उन्हें उसकी दशा देख दया आ गयी। उन्होंने उसे समझाया और उसके पूर्व भव सुनाये जिससे उसने धर्म धारण कर लिया ॥ ३५ ॥ एक बार वह पूतिगन्धा सोपारक नगर गयी। वहाँ आर्यिकाओंकी उपासना कर वह उन्हींके साथ आचाम्ल नामका तप करती हुई

---

१ लोकेशो म० । २. सा ह्यार्तेन ख०, ङ०, म० । ३ जाताथ म०, घ० । ४. सोपानकम् क० । ५ समुपास्यया म०, क०, ङ०, ख० ।

अत्र [1]सिद्धशिलां वन्द्यां वन्दित्वा च स्थिता सती। कृत्वा नीलगुहायां सा सती सल्लेखनां मृता ॥३७॥
अच्युतेन्द्रमहादेवी नाम्ना गगनवल्लभा। वल्लभाऽभवदुत्कृ[2]ष्टस्त्रीस्थितिस्तत्र देव्यसौ ॥३८॥
ततोऽवतीर्य भीष्मस्य श्रीमत्यां त्वं सुताऽभवः। नगरे कुण्डिनाभिख्ये रुक्मिणी रुक्मिणः स्वसा ॥३९॥
कृत्वा चात्र भवे भव्ये प्रव्रज्यां विबुधोत्तम.। च्युत्वा तपश्च कृत्वात्र नैर्ग्रन्थ्यं मोक्ष्यसे ध्रुवम् ॥४०॥
भीष्मजा भीष्मसंसारभीरुराकर्ण्य सा भवान्। ज्ञात्वासन्नस्वमोक्षा[3]र्हि प्रणनाम प्रभुं मुदा ॥४१॥
जाम्बवत्या जिनः पृष्टस्तस्याः प्राह पुराभवम्। संसारभयभीतानां सन्निधौ निखिलाङ्गिनाम् ॥४२॥
सुतासीत् पुष्कलावत्यां जम्बूद्वीपस्य देविलात्। नगर्यां वीतशोकायां देवमत्यां यशस्विनी ॥४३॥
गृहपत्यात्मजायासौ [4]गृहपस्य शरीरजा। दत्ता सुमित्रसंज्ञाय मृते तत्र सुदु.खिता ॥४४॥
जैनेन जिनदेवेन जिनधर्मोपदेशिना। शाम्यमाना न सम्यक्त्वं लेभे मोहोदयादसौ ॥४५॥
दानोपवासविधिना लौकिकेन मृता सती। नन्दने व्यन्तरस्यासीत् सा भार्या मेरुनन्दना ॥४६॥
त्रिंशद्वर्षसहस्राणि लब्धाशीतियुतानि तत्। भोगं भुक्त्वा चिरं कालं संसारं संससार सा ॥४७॥
द्वीपेऽत्रैरावतक्षेत्रे पुरे विजयपूर्वके। बन्धुषेणस्य भूपस्य बन्धुमत्याः सुताऽभवत् ॥४८॥
नाम्ना बन्धुयशाः कन्या श्रीमत्या प्रोषधव्रतम्। कन्यया जिनदेवस्य प्रतिपद्य मृताऽभवत् ॥४९॥
धनदस्य प्रिया पत्नी नामतः सा स्वयंप्रभा। च्युत्वातः पुण्डरीकिण्यां जम्बूद्वीपे पृथौ पुरि ॥५०॥

राजगृह नगर चली गयी ॥ ३६ ॥ वहाँ वन्दना करने योग्य जो सिद्धशिला थी उसकी वन्दना कर वह वहीं नीलगुहामें रहने लगी और सल्लेखना धारण कर मृत्युको प्राप्त हुई ॥ ३७ ॥ मरकर वह सोलहवें स्वर्गमें अच्युतेन्द्रकी गगनवल्लभा नामकी अतिशय प्रिय महादेवी हुई। सोलहवे स्वर्गमें स्त्रियोंकी उत्कृष्ट स्थिति पचपन पल्यकी है सो वह उसी उत्कृष्ट स्थितिकी धारक हुई थी ॥ ३८ ॥ वहाँसे चय कर तू कुण्डिनपुरमें राजा भीष्मकी श्रीमती रानीसे रुक्मी-की बहिन रुक्मिणी नामकी पुत्री हुई है ॥ ३९ ॥ इस उत्तम पर्यायमें तू दीक्षा धारणकर उत्तम देव होगी और वहाँसे च्युत हो निर्ग्रन्थ तपश्चरण कर निश्चित ही मोक्ष प्राप्त करेगी ॥ ४० ॥ अपने पूर्व भव सुनकर रुक्मिणी भयंकर- संसारसे भयभीत हो गयी और अपने लिए निकट कालमें मोक्ष प्राप्त होगा यह जानकर बड़े हर्षसे उसने भगवान्‌को नमस्कार किया ॥ ४१ ॥

तदनन्तर कृष्णकी तीसरी पट्टरानी जाम्बवतीने श्री नेमिजिनेन्द्रसे अपने पूर्वभव पूछे सो संसारसे भयभीत समस्त प्राणियोंके समक्ष वे उसके पूवभव इस प्रकार कहने लगे ॥४२॥ जम्बूद्वीपकी पुष्कलावती देशमें एक वीतशोका नामकी नगरी थी। उसमें देविल नामका एक गृहस्थ रहता था। उसकी देवमती नामकी स्त्रीसे तू यशस्विनी नामकी पुत्री हुई थी ॥ ४३ ॥ यशस्विनी, गृहपति ( गहोई ) की लड़की थी और गृहपति ( गहोई ) के पुत्र सुमित्रके लिए दी गयी थी। परन्तु पतिके मर जानेपर वह बहुत दुःखी हुई ॥ ४४ ॥ जिनधर्मका उप-देश देनेवाले किसी जिनदेव नामक जैनने उसे उपदेश देकर शान्त किया परन्तु मोहके उदयसे वह सम्यग्दर्शनको प्राप्त नहीं कर सकी ॥ ४५ ॥ वह पतिव्रता लौकिक दान तथा उपवास करती रही और उनके प्रभावसे मरकर नन्दन वनमें व्यन्तर देवकी मेरुनन्दना नामकी स्त्री हुई ॥ ४६ ॥ तीस हजार अस्सी वर्ष तक वहाँके भोग भोग कर वह चिर काल तक संसारमें परिभ्रमण करती रही ॥ ४७ ॥ तदनन्तर इसी जम्बूद्वीपके ऐरावत क्षेत्रमें विजयपुर नगरके राजा बन्धुषेणकी बन्धुमती नामक स्त्रीसे बन्धुयशा नामकी कन्या हुई। बन्धुयशाने कन्या अवस्थामें ही श्रीमती नामक आर्यिकासे जिनदेव प्ररूपित प्रोपधव्रत धारण किया था इसलिए वह मरकर कुबेरकी स्वयंप्रभा नामकी स्त्री हुई। आयुके अन्तमें वहाँसे च्युत हो जम्बूद्वीपकी

१ सिद्धशिला वन्द्या म०। २.–दुत्कृष्टा म०, क०, ङ०। ३. मोक्षासि म०। ४. गृहपते ङ०।

वज्रमुष्टेः सुभद्रायां सुमतिस्तनयाऽभवत् । [1]सुन्दर्यार्यिकया पार्श्वे कृत्वा रत्नावलीतपः ॥५१॥
सा त्रयोदशपल्यायुर्ब्रह्मेन्द्राग्राङ्गनाऽभवत् । च्युताऽतो दक्षिणश्रेण्यां विजयार्धस्य भारते ॥५२॥
नगरे जाम्बवाभिख्ये जाम्बवस्य खगेशिनः । जाम्बवत्यां प्रियायां त्वं जाता जाम्बवती सुता ॥५३॥
तदस्तपस्विनी कृत्वा भूत्वा कल्पामरोत्तमः । च्युत्वा नृपात्मजो भूत्वा तपसा सिद्धिमेष्यति ॥५४॥
सेत्युक्ते त्यक्तसंभीतिः शीलालंकृतिशालिनी । प्रणम्य जिनमासीना मन्वाना भवनिर्गमम् ॥५५॥
जननानि जिनो पृष्टो विनयेन सुसीमया । सभाजनमनोह्लादजननध्वनिनाऽब्रवीत् ॥५६॥
धातकीखण्डपूर्वार्धमेरुपूर्वविदेहजे । [2]विषये मङ्गलावत्यां नगरे रत्नसंचये ॥५७॥
भूपतिर्विश्वसेनोऽभूज्जार्यास्यानुन्धरीरिता । अमात्यः श्रावकोऽस्यैव विश्रुतः सुमतिश्रुतिः ॥५८॥
पद्मसेनेन निहतोऽयोध्याधिपतिना युधि । विश्वसेनोऽस्य जायायै सोऽमात्यो धर्ममब्रवीत् ॥५९॥
मोहादप्राप्तसम्यक्त्वा विजयद्वारवासिनः । मृत्वा ज्वलितवेगाभूद् व्यंतरी विजयस्य सा ॥६०॥
दशवर्षसहस्राणि भुक्त्वा तत्र सुखं ततः । च्युता चिरं परिभ्रम्य भीमं संसारसागरम् ॥६१॥
जम्बूद्वीपविदेहेऽतः[3] सीताया दक्षिणे तटे । रम्ये रम्याभिधे क्षेत्रे शालिग्रामे महाधने ॥६२॥

---

पुण्डरीकिणी नामक विशालपुरीमें वज्रमुष्टिकी सुभद्रा स्त्रीसे सुमति नामकी पुत्री हुई । वहाँ उसने सुन्दरी नामक आर्यिकासे प्रेरित हो उनके समीप रत्नावली नामका तप किया जिसके प्रभावसे मरकर वह तेरह पल्यकी आयुकी धारक ब्रह्मेन्द्रकी प्रधान इन्द्राणी हुई । तदनन्तर वहाँसे भी च्युत होकर भरतक्षेत्र सम्बन्धी विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें जाम्बव नामक नगरके विद्याधर राजा जाम्बवकी जाम्बवती नामक रानीसे तू जाम्बवती नामकी पुत्री हुई ॥ ४८-५३ ॥ इस भवमें तू तपस्विनी होकर तप करेगी और स्वर्गका उत्तम देव होकर वहाँसे च्युत हो राजपुत्र होगी । तदनन्तर तपके द्वारा मोक्षको प्राप्त होगी ॥ ५४ ॥ इस प्रकार भगवान्‌के द्वारा अपने पूर्वभव कहे जानेपर जिसका सब संशय दूर हो गया था तथा जो शील रूपी अलंकारसे सुशोभित थी ऐसी जाम्बवती रानी जिनेन्द्र देवको प्रणाम कर 'मैं संसारसे पार हो गयी' ऐसा मानती हुई सुखसे आसीन हुई ॥ ५५ ॥

तदनन्तर सुशीला नामक चौथी पट्टरानीने विनयपूर्वक जिनेन्द्र भगवान्‌से अपने भवान्तर पूछे सो भगवान् सभासदोंके मनको आनन्द उत्पन्न करनेवाली दिव्यध्वनिसे उसके भवान्तर इस प्रकार वर्णन करने लगे—

धातकीखण्ड द्वीपके पूर्वार्धमें जो मेरु पर्वत है उससे पूर्वकी ओरके विदेह क्षेत्रमें एक मङ्गलावती नामका देश है । उसके रत्नसञ्चय नामक नगरमें किसी समय विश्वसेन राजा रहता था उसकी स्त्रीका नाम अनुन्धरी था । इसी राजाका एक सुमति नामका प्रसिद्ध मन्त्री था जो श्रावक धर्मका प्रतिपालक था ॥ ५६-५८ ॥ कदाचित् अयोध्याके राजा पद्मसेनने राजा विश्वसेनको युद्धमें प्राणरहित कर दिया जिससे उसकी स्त्री अनुन्धरी बहुत दुःखी हुई । सुमति मन्त्रीने उसे धर्मका उपदेश दिया परन्तु मोहके कारण वह सम्यग्दर्शनको प्राप्त नहीं हो सकी और आयुके अन्तमें मरकर विजयद्वारपर निवास करनेवाले विजय नामक व्यन्तर देवकी ज्वलनवेगा नामकी व्यन्तरी हुई ॥ ५९-६० ॥ दश हजार वर्ष तक वहाँके सुख भोगकर वह वहाँसे च्युत हुई और चिरकाल तक भयंकर संसार-सागरमें परिभ्रमण करती रही ॥ ६१ ॥ तदनन्तर जम्बूद्वीपके विदेह क्षेत्रमें सीता नदीके दक्षिण तटपर एक रम्य नामका सुन्दर क्षेत्र है । उसके महाधनसम्पन्न शालिग्राम नामक नगरमें एक यक्षिल नामका गृहपति

---

१. सुन्दर्यार्यिकाया ख० । २ विजयो म० (?) । ३ विदेहेन्त म० ।

सुताऽभूद्देवसेनायां यक्षिलस्य गृहेशिनः । यक्षाराधनतो लब्धा यक्षदेवी स्वनामतः ॥६३॥
सा यक्षगृहपूजार्थमन्यदा प्रगताऽत्र च । धर्मसेनगुरोरन्ते धर्मं शुश्राव गौरवात् ॥६४॥
आहारदानमस्मै सा पात्रायातिथयेऽन्यदा । दत्त्वा भक्तिमती कन्या पुण्यबन्धं बबन्ध च ॥६५॥
सखीभिः क्रीडितुं याता कदाचिद्विमलाचलम् । तत्र चाकालवर्षेण पीडिता प्राविशद् गुहाम् ॥६६॥
तत्र सिंहेन संत्रस्ता ग्रस्ता त्यक्तात्मविग्रहा । बभूव हरिवर्षेऽसौ द्विपल्योपमजीविता ॥६७॥
ज्योतिर्लोकमतो गत्वा पल्योपमसमस्थिति । तच्च्युत्वा पुष्कलावत्यां जम्बूद्वीपस्य भारते ॥६८॥
वीतशोकाभिधानायामशोकस्य महीपतेः । श्रीमत्यामभवत् कन्या श्रीकान्ता नामतः सुता ॥६९॥
जिनदत्तार्यिकोपान्ते विनिष्क्रम्य कुमारिका । रत्नावलि तपः कृत्वा माहेन्द्राधिपतेः प्रिया ॥७०॥
भूत्वैकादशपल्यायुर्भुक्त्वा स्वर्गसुखं च्युता । सुज्येष्ठायां सुराष्ट्रेषु राष्ट्रवर्धनभूभृतः ॥७१॥
सुसीमा तनयाभूस्त्वं नगरे गिरिपूर्वके । देवो भूत्वा तपःशक्त्या मोक्ष्यसे नृभवे ततः ॥७२॥
निशम्यात्मभवानित्थं सुसीमा सौम्यमानसा । प्रकृष्टासन्ननिष्ठेति निष्ठितार्थं ननाम सा ॥७३॥
पृष्टो लक्ष्मणया नत्वा जिनः प्रोवाच तद्भवान् । जिनाः सर्वहिताः सर्वे यत्प्रश्नोत्तरवादिनः ॥७४॥
द्वीपेऽस्मिन् कच्छकावत्यां सीताया उत्तरे तटे । राजारिष्टपुरे ह्यासीद्वासवो वासवोपमः ॥७५॥
सुमित्राख्या प्रियास्यासौ वन्दितुं साङ्गनो ययौ । गुरुं सागरसेनाख्यं सहस्राम्रवनस्थितम् ॥७६॥

---

रहता था। उसकी स्त्रीका नाम देवसेना था। ज्वलनवेगाका जीव इन्हीं दोनोंके एक पुत्री हुआ। वह पुत्री चूँकि यक्षकी आराधनासे प्राप्त हुई थी इसलिए उसका यक्षदेवी यही नाम प्रसिद्ध हो गया ॥ ६२-६३ ॥ किसी समय वह यक्षदेवी, यक्षगृहकी पूजाके लिए गयी थी। वहाँ उसने धर्मसेन गुरुके समीप बड़े गौरवसे धर्मका उपदेश सुना ॥ ६४ ॥ किसी दिन उस भक्तिमती कन्याने उक्त मुनिके लिए आहार दान दिया और उसके फलस्वरूप पुण्यबन्ध बाँधा ॥ ६५ ॥ किसी समय वह यक्षदेवी सखियोंके साथ क्रीड़ा करनेके लिए विमल नामक पर्वतपर गयी थी वहाँ अकाल वर्षासे पीड़ित होकर वह एक गुफामें घुस गयी ॥ ६६ ॥ उस गुफामें पहलेसे सिंह बैठा था सो उस सिंहने देखते ही यक्षदेवीको खा लिया। यक्षदेवी अपना शरीर छोड़ हरिवर्ष क्षेत्रमें दो पल्यकी आयुकी धारक आर्या हुई ॥ ६७ ॥ वहाँसे चयकर वह ज्योतिष लोकमें एक पल्यकी आयुवाली देवी हुई। तदनन्तर वहाँसे च्युत हो जम्बूद्वीप सम्बन्धी भरतक्षेत्रके पुष्कलावती देशमें वीतशोका नामक नगरीके राजा अशोककी श्रीमती नामक रानीसे श्रीकान्ता नामकी पुत्री हुई ॥ ६८-६९ ॥ श्रीकान्ताने कुमारी अवस्था में ही जिनदत्ता आर्यिकाके पास दीक्षा लेकर रत्नावली नामका तप किया और उसके फल स्वरूप वह माहेन्द्रस्वर्गके इन्द्रकी ग्यारह पल्यकी आयुवाली प्रिय देवी हुई। स्वर्गके सुख भोगकर वहाँसे च्युत हुई और सुराष्ट्र देशके गिरिनगरमें राष्ट्रवर्धन राजाकी सुज्येष्ठा नामक रानीसे तू सुसीमा नामकी पुत्री हुई है। अब तू तपकी शक्तिसे देव होगी और तदनन्तर मनुष्य पर्याय प्राप्तकर मोक्ष प्राप्त करेगी ॥ ७०-७२ ॥ इस प्रकार अपने भव श्रवण कर तथा अपना संसार अत्यन्त निकट जानकर सुसीमा बहुत प्रसन्न हुई और उसने कृतकृत्य भगवान् नेमिजिनेन्द्रको नमस्कार किया ॥ ७३ ॥

तदनन्तर लक्ष्मणा नामक पाँचवीं पट्टरानीने नमस्कार कर भगवान्‌से अपने पूर्व भव पूछे सो भगवान् उसके पूर्वभव कहने लगे। चूँकि समस्त तीर्थंकर भगवान् प्रश्नोंका उत्तर, निरूपण करते हैं इसलिए वे सर्वहितकारी कहलाते हैं ॥७४॥ उन्होंने कहा कि इसी जम्बूद्वीपकी सीता नदीके उत्तर तटपर एक कच्छकावती नामका देश है। उसके अरिष्टपुर नगरमें किसी समय इन्द्रकी उपमाको धारण करनेवाला एक वासव नामका राजा रहता था। उसकी सुमित्रा नामकी वल्लभा थी। एक दिन वह अपनी वल्लभाके साथ, सहस्राम्र

धर्मं श्रुत्वा गुरो राजा राज्ये विन्यस्य देहजम् । वसुसेनमदीक्षिष्ट न पत्नी पुत्रमोहतः ॥७७॥
पतिपुत्रवियोगोग्रशोकदुःखहता मृता । पुलिन्दीत्वं[1] गता दृष्ट्वा नन्दिभद्रं खचारणम्[2] ॥७८॥
अवधिज्ञानिनं श्रुत्वा तस्मात्पूर्वभवं हि सा । स्मृतपूर्वभवा मृत्वा[3] त्रिदिनानशनव्रता ॥७९॥
नारदस्यामवद्देवी नामतो मेघमालिनी । च्युत्वा च भरतक्षेत्रे रौप्याद्रेर्दक्षिणे तटे ॥८०॥
सानुन्धर्यां महेन्द्रस्य पुरे चन्दनपूर्वके । सुता कनकमालाभूद्विद्याधरमनोहरा ॥८१॥
हरिवाहनविद्येशं महेन्द्रनगरेश्वरम्[4] । वृत्वा स्वयंवरे कन्या मान्या जाताऽस्य वल्लभा ॥८२॥
अन्यदा चैत्यपूजार्थं सिद्धकूटमियं गता । श्रुत्वा च चारणाज्जातिमार्या मुक्तावली तपः ॥८३॥
कृत्वा सनत्कुमारेन्द्रवल्लभाऽभूत् सुराङ्गना । नवपल्योपमायुष्का सौख्यं भुक्त्वा ततश्च्युता ॥८४॥
जाताऽत्र श्लक्ष्णरोम्णस्त्वं कुरुमत्यां सुता भवे । तृतीये मुक्तिरित्युक्ते लक्ष्मणा प्रणता प्रभुम् ॥८५॥
स गान्धार्या कृते प्रश्ने तद्भवान्भगवान् जगौ । नगर्यां कोशलेष्वासीदयोध्यायां महीपतेः ॥८६॥
महिषी रुद्रदत्तस्य विनयश्री श्रुताख्यया । श्रीधराय ददौ दानं पत्या सिद्धार्थके वने ॥८७॥
मृत्वोत्तरकुरुष्वासीद्दानात्पल्यत्रयस्थितिः । पल्याष्टभागतुल्यायुः सातश्चन्द्रमसः प्रिया ॥८८॥

---

वनमें स्थित सागरसेन नामक मुनिराजकी वन्दना करनेके लिए गया ॥७५-७६॥ राजा वासव, मुनिराजसे धर्मश्रवण कर विरक्त हो गया और वसुसेन नामक पुत्रको राज्यभार सौंपकर दीक्षित हो गया। राजा तो दीक्षित हो गया परन्तु पुत्रके मोहसे रानी सुमित्रा दीक्षा नहीं ले सकी ॥७७॥ कदाचित् पुत्रका भी वियोग हो गया अतः पति और पुत्रके वियोगजन्य तीव्र शोकसे उत्पन्न दुःखसे पीड़ित होकर वह मर गयी और मरकर भीलिनी पर्यायको प्राप्त हुई। एक दिन उस भीलिनीने अवधिज्ञानके धारक नन्दिभद्र नामक चारण ऋद्धिधारी मुनिराजके दर्शन कर उनसे अपने पूर्वभव सुने। पूर्वभवोंको स्मरण कर उसने तीन दिनका अनशन किया और मरकर नारद नामक देवकी मेघमालिनी नामकी स्त्री हुई। वहाँसे च्युत होकर भरत क्षेत्रके दक्षिण तटपर चन्दनपुर नामक नगरमें राजा महेन्द्रकी अनुन्धरी रानीसे विद्याधरोंके मनको हरण करनेवाली कनकमाला नामकी पुत्री हुई ॥७८-८१॥ कनकमाला स्वयंवरमें महेन्द्र नगरके राजा हरिवाहन विद्याधरको वरकर उसकी माननीय वल्लभा हो गयी ॥८२॥ किसी समय कनकमाला जिन-प्रतिमाओंकी पूजा करनेके लिए सिद्ध-कूट गयी थी। वहाँ चारण ऋद्धिके धारक मुनिराजसे अपने पूर्वभव श्रवणकर वह आर्यिका हो गयी और मुक्तावली नामका तप कर सनत्कुमार स्वर्गके इन्द्रकी प्रिय देवी हुई। वहाँ उसकी नौ पल्यकी आयु थी। सुख भोगकर वह वहाँसे च्युत हो यहाँ राजा श्लक्ष्णरोमकी कुरुमती रानीसे लक्ष्मणा नामकी पुत्री हुई है। तीसरे भवमें तेरी मुक्ति होगी। इस प्रकार भवान्तर कहे जानेपर लक्ष्मणा रानीने भगवान् नेमिजिनेन्द्रको नमस्कार किया ॥८३-८५॥

तदनन्तर कृष्णकी छठी पट्टरानी गान्धारीके द्वारा प्रश्न किये जाने पर भगवान् उसके पूर्वभव कहने लगे। उन्होंने कहा कि कोशल देशकी अयोध्या नगरीमें किसी समय रुद्रदत्त नामका राजा रहता था। उसकी विनयश्री नामकी रानी थी। उसने एक समय सिद्धार्थक नामक वनमें अपने पतिके साथ, श्रीधर नामक मुनिराजके लिए आहार दान दिया ॥८६-८७॥ दानके प्रभावसे मरनेके बाद वह उत्तरकुरुमें तीन पल्यकी आयुकी धारक आर्या हुई। उसके बाद पल्यके आठवें भाग बराबर आयुकी धारक चन्द्रमाकी प्रिया

---

१ शबरीपर्याय। २. चारणमुनिं। ३. मृत्वा निन्दितानशनव्रता म०। ४. कृत्वा म०।

ततश्चात्रोत्तरश्रेण्यां पुरे गगनवल्लभे । विद्युद्वेगस्य कन्याऽभूद्विद्युन्मत्यां महाद्युतिः ॥८९॥
विनयश्रीर्गुणैः ख्याता नित्यालोकपुरेशिन । महेन्द्रविक्रमस्यैषा योषिद्गुणसमन्विता ॥९०॥
चारणश्रमणाभ्यां तु धर्मं श्रुत्वा स मन्दरे । राज्ये नियोज्य निष्क्रान्तो नन्दनं हरिवाहनम् ॥९१॥
विनयश्रीस्तु कृत्वाऽसौ सर्वभद्रमुपोषितम् । पञ्चपल्यस्थितिर्जाता सौधर्मेन्द्रस्य वल्लभा ॥९२॥
पुर्यां त्व पुष्कलावत्यां गान्धारेषु दिवश्च्युता । गान्धारीन्द्रगिरे राज्ञो मेरुमत्यामभूत्सुता ॥९३॥
तृतीयभवसिद्धिस्त्वमित्युक्ते सानमज्जिनम् । गौर्या विज्ञापितो नत्वा तद्भवानाह विश्ववित्[1] ॥९४॥
इभ्यस्येभ्यपुरेऽत्राभूद्धनदेवस्य कामिनी । यशस्विनी स्थिता हर्म्ये चारणौ वीक्ष्य साम्बरे ॥९५॥
सस्मार स्वभवान् सर्वान् धातकीखण्डमण्डले । पूर्वस्य मन्दरस्यासं विदेहेष्वपरेष्वहम् ॥९६॥
आनन्दश्रेष्ठिन· पत्नी नन्दशोकपुरेऽर्हते । मितसागरनाम्नेऽत्र दान दत्वा समर्तृका ॥९७॥
पञ्चाश्चर्याण्यहं प्रापं कृतानि त्रिदशैर्मुदा । पीत्वाकाशोदकं भर्त्रा सविषं मृतवत्यमा ॥९८॥
भूत्वा देवकुरुष्वासमैशानेन्द्रप्रिया ततः । जातात्राहमिति ज्ञात्वा सा संवेगपरा यतिम् ॥९९॥
नत्वा सुभद्रनामान प्रोषधव्रतमग्रहीत् । मृत्वा शक्रस्य देव्यासीत्पञ्चपल्यसमस्थिति ॥१००॥

हुई ॥८८॥ तदनन्तर इसी विजयार्धकी उत्तर श्रेणीमें गगनवल्लभ नगरके स्वामी राजा विद्युद्वेगकी विद्युन्मती नामक रानीसे महाकान्तिकी धारक विनयश्री नामकी कन्या हुई। यह कन्या गुणोंसे अत्यन्त प्रसिद्ध थी और नित्यालोक नगरके स्वामी राजा महेन्द्रविक्रमकी गुणवती स्त्री हुई। कदाचित् सुमेरु पर्वतपर चारण ऋद्धिके धारक युगल मुनियोंसे धर्म श्रवण कर राजा महेन्द्रविक्रम संसारसे विरक्त हो गया और उसने हरिवाहन नामक पुत्रको राज्य कार्यमें नियुक्त कर दीक्षा धारण कर ली ॥८९-९१॥ विनयश्रीने भी संसारसे विरक्त हो सर्वभद्र नामक उपवास किया और उसके प्रभावसे वह पाँच पल्यकी स्थितिकी धारक सौधर्मेन्द्रकी देवी हुई ॥९२॥ अब तू स्वर्गसे च्युत होकर गान्धार देशकी पुष्कलावती नगरीमें राजा इन्द्रगिरिकी मेरुमती नामक रानीसे गान्धारी नामकी पुत्री हुई है ॥९३॥ तू तीसरे भवमें मोक्ष प्राप्त करेगी। इस प्रकार अपने भवान्तरके कहे जानेपर गान्धारीने जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार किया। तदनन्तर कृष्णकी सातवीं पट्टरानी गौरीने नमस्कार कर अपने पूर्वभव पूछे सो समस्त पदार्थोंको जाननेवाले भगवान् इस प्रकार उसके पूर्वभव कहने लगे ॥९४॥

इस भरत क्षेत्रके इभ्यपुर नगरमें किसी समय धनदेव नामका एक सेठ रहता था। उसकी यशस्विनी नामकी स्त्री थी। एक दिन यशस्विनी अपने महलकी छतपर खड़ी थी वहाँ उसने आकाशमें जाते हुए दो चारण ऋद्धिधारी मुनि देखे ॥९५॥ उन्हें देखते उसे अपने समस्त पूर्वभवोंका स्मरण हो गया। उसे मालूम हो गया कि मैं धातकीखण्ड द्वीपके पूर्व मेरुकी पश्चिम दिशामें विद्यमान विदेह क्षेत्रके अन्तर्गत नन्दशोक नामक नगरमें आनन्द नामक सेठकी पत्नी थी। वहाँ मैंने अपने पतिके साथ, मितसागर नामक मुनिराजके लिए आहार दान दिया। जिसके फलस्वरूप मैंने हर्षपूर्वक देवोंके द्वारा किये हुए पञ्चाश्चर्य प्राप्त किये थे। कदाचित् हम दोनोंने आकाशसे पड़ता हुआ वर्षाका पानी पिया। वह पानी विषसहित था इसलिए पतिके साथ मेरा मरण हो गया ॥९६-९८॥ मरकर मैं देवकुरुमें आर्या हुई। उसके बाद ऐशानेन्द्रकी प्रिया हुई और उसके बाद यहाँ यशस्विनी हुई हूँ। इस प्रकार जानकर संसारसे भयभीत होती हुई यशस्विनीने सुभद्र नामक मुनिराजको नमस्कार कर उनसे प्रोषधव्रत ग्रहण किया। तदनन्तर मरकर पाँच पल्यकी आयुकी धारक प्रथम स्वर्गके

१. सर्वज्ञः, नेमिजिनेन्द्र ।

च्युत्वाऽभूदिह कौशाम्ब्यां सुमित्रायां सुभद्रत. । इभ्याद्धर्ममतिर्नाम्ना कन्या धर्ममति. सदा ॥१०१॥
जिनमत्यार्यिकापार्श्वे तपो जिनगुणामिधम् । गृहीत्वोपोष्य जातासि महाशुक्रेन्द्रवल्लभा ॥१०२॥
एकविंशतिपल्यायुश्च्युत्वा चन्द्रमतिस्त्रियाम् । गौरी त्वं वीतशोकायां मेरुचन्द्राद्भूस्सुता ॥१०३॥
भवै. सिद्धिस्त्रिमिस्ते स्यादित्युक्ते सा नता विभुम् । प्रणिपत्य तत. पृष्ट पद्मावत्या भवान् जगौ॥१०४॥
उज्जयिन्यामिहैवासीदपराजितभूभृत । तनया विनयश्रीः सा विजयावनिताङ्गजा ॥१०५॥
हस्तिशीर्षपुराधीशं हरिषेणमसौ पतिम् । प्राप्ता पतियुता दानं वरदत्ताय संददौ ॥१०६॥
कालागुरुकधूपेन भर्त्रा गर्भगृहे मृता । भूत्वा हैमवते भुक्त्वा सुखं पल्यसमस्थितिः ॥१०७॥
जाता चन्द्रप्रभादेवी ततश्चन्द्रस्य वल्लभा । पल्योपमाष्टमागायुरतश्च्युत्वा तु[1] भारते ॥१०८॥
ग्रामेऽभूच्छाल्मलीखण्डे मगधेषु गृहेशिनोः । दुहिता पद्मदेवीति देविलाजयदेवयोः ॥१०९॥
[2]आचार्याद्वरधर्माख्यादेकदा व्रतमग्रहीत् । यावज्जीवं न भक्ष्यं मे फलमज्ञातमप्यसौ ॥११०॥
[3]प्रचण्ड शाल्मलीखण्डे ग्रामेऽवस्कन्ददानत.[4] । अकाण्डे चण्डवाणाख्यो व्याधमुख्योऽहरज्जनम् ॥१११॥
वन्दिगेहे गृहीत्वा तां पद्मदेवीं स्वदारताम् । निनीषुः शीलवत्यासौ प्रत्याख्यातोऽनया नयात्॥११२॥
स राजगृहनाथेन राज्ञा सिंहरथेन तु । हठेन निहतोऽरण्येऽशरण्ये[5] जनताऽभ्रमत् ॥११३॥

---

इन्द्रकी इन्द्राणी हुई ॥९९-१००॥ वहाँसे च्युत हो कौशाम्बी नगरीमें सुभद्र सेठकी सुमित्रा नामक स्त्रीसे सदा धर्ममें बुद्धि लगानेवाली धर्ममति नामकी कन्या हुई ॥१०१॥ धर्ममतिने जिनमति आर्यिकाके पास जिनगुण नामका तप लेकर उपवास किये और उनके फलस्वरूप वह महाशुक्र स्वर्गके इन्द्रकी वल्लभा हुई ॥१०२॥ वहाँ उसकी इक्कीस पल्यकी आयु थी। वहाँसे च्युत होकर अब तू वीतशोका नगरीमें राजा मेरुचन्द्रकी चन्द्रमति स्त्रीसे गौरी नामकी पुत्री हुई है ॥१०३॥ तीन भवमें तुझे मुक्तिकी प्राप्ति होगी। इस प्रकार कहे जानेपर गौरीने नम्रीभूत होकर भगवान्‌को प्रणाम किया। तदनन्तर कृष्णकी आठवीं पट्टरानी पद्मावतीने भी अपने पूर्वभव पूछे जिसके उत्तरमें भगवान् उसके पूर्वभव इस प्रकार कहने लगे ॥१०४॥

इसी भरत क्षेत्रकी उज्जयिनी नगरीमें किसी समय अपराजित नामका राजा रहता था। उसकी स्त्री विजया थी और उन दोनोंके विनयश्री नामकी पुत्री थी ॥१०५॥ विनयश्री हस्तिनापुरके राजा हरिषेण पतिको प्राप्त हुई थी अर्थात् उसका विवाह हस्तिनापुरके राजा हरिषेणके साथ हुआ था। एक दिन उसने पतिके साथ, वरदत्त मुनिराजके लिए आहार दान दिया ॥१०६॥ कदाचित् वह अपने पतिके साथ गर्भगृहमें शयन कर रही थी कि कालागुरुकी धूपसे उसका प्राणान्त हो गया। मरकर वह हैमवत क्षेत्रमें एक पल्यकी आयुवाली आर्या हुई। वहाँके सुख भोग कर वह चन्द्रदेवकी चन्द्रप्रभा नामकी देवी हुई। वहाँ पल्यके आठवें भाग उसकी आयु थी। वहाँसे च्युत हो भरतक्षेत्रके मगध देशसम्बन्धी शाल्मली खण्ड नामक ग्राममें देविला और जयदेव नामक दम्पतीके पद्मदेवी नामकी पुत्री हुई ॥१०७-१०९॥ एक समय उसने वरधर्म नामक आचार्यसे यह व्रत लिया कि मैं जीवन पर्यन्त अज्ञात फलका भक्षण नहीं करूँगी ॥ ११० ॥ किसी एक दिन असमयमें चण्डवाण नामक शक्तिशाली भील शाल्मली खण्ड ग्रामपर आक्रमण कर वहाँकी समस्त प्रजाको हर ले गया ॥ १११ ॥ साथ ही पद्मदेवीको भी पकड़कर अपने कारागारमें ले गया। वह उसे अपनी स्त्री बनाना चाहता था परन्तु शीलवती पद्मदेवीने किसी नीतिसे उसका निराकरण कर दिया ॥ ११२ ॥ उसी समय राजगृहके राजा सिंहरथने हठपूर्वक उस भीलको मार डाला जिससे

---

१ नु म० । २. आचार्याद्भूतधर्माख्यात् क०, ख०, ग०, ङ०, आचार्याद्रूरधर्माख्यात् म० । ३. प्रचण्डशाल्मली म०, क०, ख०, ङ० । ४. ऽवस्कन्दनामत म०, क०, ङ० । ५. स्तरण्ये क० ।

क्षुत्पीडिता जनास्तत्र दिग्मूढा मूढबुद्धयः । मृगा इव मृता दुःखात् किंपाकफलभक्षिणः ॥११४॥
अनास्वाद्य फलान्येषा [1]पद्मदेवी दृढव्रता । प्रत्याख्यायैकपल्यायुरन्ते हैमवतेऽभवत् ॥११५॥
देवी स्वयप्रभस्यातो व्यन्तरस्य स्वयप्रभा । स्वयम्भूरमणद्वीपे स्वयंप्रभगिरावभूत् ॥११६॥
ततश्चागत्य भरते जयन्तनगरेशिन. । श्रीमत्यां विमलश्री' सा श्रीधरस्य सुताभवत् ॥११७॥
प्रादायि मेघनादाय सा भद्रिलपुरेशिने । लेभे च तनयं ख्यातं मेघघोषाख्ययाऽवनौ ॥११८॥
भर्तरि स्वर्गते साऽपि पद्मावत्यार्यिकान्तिके । आचाम्लवर्धमानाख्यं तपः कृत्वा दिव ययौ ॥११९॥
सा सहस्रारकल्पस्य पत्युर्भूत्वाग्रकामिनी । नवपञ्चकपल्यैस्तु तुल्यं कालमजीगमत् ॥१२०॥
जातास्यत्र ततश्च्युत्वा त्वमरिष्टपुरेशिनः । श्रीमत्यां स्वर्णनाभस्य सुता पद्मावती श्रुता ॥१२१॥
तपसा नाकमारुह्य देवश्च्युत्वा तपोबलात् । सेत्स्यति त्वमिति प्रोक्ते श्रुत्वा सा जिनमानमत् ।१२२।
रोहिणीदेवकीपूर्वा देव्योऽन्येऽपि च यादवा. । पृष्ट्वा श्रुत्वा स्वजन्मानि जाता संसारभीरवः ॥१२३॥
[2]नुत्वा नत्वा जिनेन्द्र तं सुराऽसुराश्च यादवाः । यान्ति स्वस्थानमायान्ति पूजनार्थं पुनः पुनः ।१२४।
विजहार पुनर्देशान् जिनो भव्यहिताय स. । सूर्यस्येव हि चर्यासीज्जगत्कार्याय [3]वैभवी ॥१२५॥
इतश्च वसुदेवाभं वासुदेवमनःप्रियम् । सुत गजकुमाराख्यं देवकी सुषुवे शुभम् ॥१२६॥

उसके बन्धनमें स्थित शाल्मलीखण्ड ग्रामकी समस्त जनता छूटकर शरणरहित वनमें इधर-उधर भ्रमण करने लगी ॥ ११३ ॥ मूढबुद्धि लोग दिशाभ्रान्ति होनेसे उस वनमें मृगोंकी भाँति भटक गये और भूखसे पीड़ित हो किंपाक फल खाकर दुःखसे मर गये ॥ ११४ ॥ पद्मदेवी अपने व्रतमें दृढ थी इसलिए उसने अज्ञात फल होनेसे उन फलोंको नहीं खाया और संन्यास मरण कर वह अन्तमें हैमवत क्षेत्रमें एक पल्यकी आयुवाली आर्या हुई ॥ ११५ ॥ तदनन्तर स्वयंभूरमण द्वीपके स्वयंप्रभ नामक पर्वतपर स्वयंप्रभ नामक व्यन्तर देवकी स्वयंप्रभा नामकी देवी हुई ॥ ११६ ॥ वहाँसे आकर भरत क्षेत्रसम्बन्धी जयन्त नगरके स्वामी राजा श्रीधरकी श्रीमती नामक रानीसे विमलश्री नामकी पुत्री हुई ॥ ११७ ॥ विमलश्री, भद्रिलपुरके राजा मेघनादके लिए दी गयी। उसके संयोगसे उसने पृथिवीपर मेघघोप नामसे प्रसिद्ध पुत्र प्राप्त किया ॥ ११८ ॥ कदाचित् पतिका स्वर्गवास हो जानेपर उसने पद्मावती आर्यिकाके समीप दीक्षा लेकर आचाम्लवर्धननामका तप तपा और उसके प्रभावसे वह स्वर्ग गयी ॥ ११९ ॥ स्वर्गमें वह सहस्रार स्वर्गके इन्द्रकी प्रधान देवी हुई और पैंतालीस पल्य प्रमाण वहाँका काल व्यतीत करती रही ॥ १२० ॥ अब वहाँसे च्युत होकर तू अरिष्टपुरके राजा स्वर्णनाभकी श्रीमती रानीसे पद्मावती नामकी पुत्री हुई है ॥ १२१ ॥ तपकर तू स्वर्गमें देव होगी और वहाँसे च्युत हो तपके सामर्थ्यसे मोक्ष प्राप्त करेगी। इस प्रकार कहे जानेपर अपने भवान्तर सुन पद्मावतीने नेमि जिनेन्द्रको नमस्कार किया ॥ १२२ ॥

रोहिणी, देवकी आदि देवियों और अन्य यादवोंने भी अपने-अपने भव पूछे तथा श्रवण कर वे संसारसे भयभीत हुए ॥ १२३ ॥ इस प्रकार सुर, असुर तथा यादव लोग जिनेन्द्र भगवान्‌की स्तुति कर तथा उन्हें नमस्कार कर अपने-अपने स्थानपर चले जाते थे और पूजाके लिए बार-बार आ जाते थे ॥ १२४ ॥ तदनन्तर नेमि जिनेन्द्रने भव्य जीवोंके हितके लिए पुनः अनेक देशोंमें विहार किया सो ठीक ही है क्योंकि उनकी चर्या सूर्यके समान जगत्‌के हितके लिए ही थी ॥ १२५ ॥

इधर देवकीने कृष्णके पश्चात् गजकुमार नामका एक दूसरा पुत्र उत्पन्न किया जो वसुदेवके समान कान्तिका धारक था, श्रीकृष्णको अत्यन्त प्रिय था एवं अत्यन्त शुभ था ॥१२६॥

---

१ पद्मादेवी म० । २. बुद्ध्वा म० । ३. विभोरियं वैभवी ।

यौवनं स परिप्राप्त कन्याजनमनोहरम् । ततोऽस्मै वरयाञ्चक्रे चक्री राजकुमारिकाः ॥१२७॥
अभिरूपतरां कन्यां सोमशर्माग्रजन्मनः । प्रजातां क्षत्रियायां च सोमाख्यां वृतवान् हरिः ॥१२८॥
विवाहारम्भसमये मुदिताखिलयादवे । जाते जिनपतिः प्राप्तो विहरन् द्वारिकां तदा ॥१२९॥
समागत्योपविष्टं तमद्रौ रैवतिके विभुम् । वन्दितुं [1]निर्ययु सर्वे यादवा बहुमङ्गलाः ॥१३०॥
दृष्ट्वा गजकुमारस्तमाटोपं द्वारिकोद्भवम् । [2]पृष्ट्वा कञ्चुकिनं जैनं विवेद हितमादितः ॥१३१॥
ततो गजकुमारोऽपि प्रयातो वन्दितु जिनम् । रथेनादित्यवर्णेन हर्षाद्रोमाञ्चमुद्वहन् ॥१३२॥
आर्हन्त्यविभवोपेतं गणैर्द्वादशभिर्वृतम् । जिनं नत्वोपविष्टोऽसौ कुमारश्चक्रपाणिना ॥१३३॥
जगाद भगवांस्तत्र नृसुराऽसुरसंसदि । ससारतरणोपायं धर्मं रत्नत्रयोज्ज्वलम् ॥१३४॥
प्रस्तावे हरिरप्राक्षीज्जिनेन्द्रं प्रणिपत्य स. । अत्यन्तादरपूर्णेच्छः श्रोतृलोकहितेच्छया ॥१३५॥
[3]अर्हतां चक्रिणामर्धचक्रिणां [4]सीराधरिणाम्[5] । [6]उत्पत्ति [7]प्रतिशत्रूणां जिनानामन्तराणि [8]च ॥१३६॥
यथाप्रश्नमितस्तस्मै संभूति विष्णवे ततः । त्रिषष्टियुगमुख्यानां प्रोवाच पुरुषेशिनाम् ॥१३७॥
आद्यो वृषभनाथोऽभूदजितः संभवः प्रभु. । अभिनन्दननाथश्च सुमति. पद्मसंप्रभः ॥१३८॥
सुपार्श्वनामधेयोऽन्यश्चन्द्रप्रभ इतीश्वरः । सुविधिः शीतलः श्रेयान् वासुपूज्यश्च पूजितः ॥१३९॥

---

जब गजकुमार कन्याओंके मनको हरण करनेवाले यौवनको प्राप्त हुआ तब कृष्णने उत्तमोत्तम राजकुमारियोंके साथ उसका विवाह कराया ॥ १२७ ॥ सोमशर्मा ब्राह्मणकी एक सोमा नामकी अत्यन्त सुन्दर कन्या थी जो उसकी क्षत्रिया स्त्रीसे उत्पन्न हुई थी। श्रीकृष्णने गजकुमारके लिए उसका भी वरण किया ॥ १२८ ॥ जब उसके विवाहके प्रारम्भका समय आया तब समस्त यादव अत्यन्त प्रसन्न हुए और उसी समय विहार करते हुए भगवान् नेमिनाथ द्वारिकापुरी आये ॥ १२९ ॥ जब भगवान् आकर गिरनार पर्वतपर विराजमान हो गये तब समस्त यादव अनेक मङ्गल द्रव्य लिये हुए उनकी वन्दना करनेके लिए नगरसे बाहर निकले ॥ १३० ॥ द्वारिकामें होनेवाले इस आटोप ( हलचल ) को देखकर गजकुमारने किसी कञ्चुकीसे पूछा और प्रारम्भसे ही जिनेन्द्र भगवान्‌की समस्त हितकारी चेष्टाको जान लिया ॥ १३१ ॥ तदनन्तर गजकुमार भी हर्षसे रोमाञ्च धारण करता हुआ सूर्यके समान वर्णवाले रथपर सवार हो जिनेन्द्र भगवान्‌की वन्दना करनेके लिए गया ॥ १३२ ॥ वहाँ आर्हन्त्य लक्ष्मीसे युक्त तथा बारह सभाओंसे घिरे हुए जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार कर गजकुमार श्रीकृष्णके साथ मनुष्योंकी सभामें बैठ गया ॥ १३३ ॥ भगवान् नेमि जिनेन्द्रने, मनुष्य, सुर तथा असुरोंकी उस सभामें उस धर्मका निरूपण किया जो संसार-सागरसे पार होनेका एकमात्र उपाय था एवं जो सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्‌चारित्ररूपी रत्नत्रयसे उज्ज्वल था ॥ १३४ ॥ अवसर आनेपर अत्यन्त आदरसे पूर्ण इच्छाके धारक श्रीकृष्णने जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार कर श्रोताओंके हितकी इच्छासे तीर्थंकरों, चक्रवर्तियों, अर्ध चक्रवर्तियों, बलभद्रों और प्रतिनारायणोंकी उत्पत्ति तथा तीर्थंकरोंके अन्तरालको पूछा ॥ १३५-१३६ ॥

तदनन्तर भगवान् प्रश्नके अनुसार श्रीकृष्णके लिए त्रेशठ शलाकापुरुषोंमें प्रमुख चौबीस तीर्थंकरोंकी उत्पत्ति इस प्रकार कहने लगे ॥ १३७ ॥ उन्होंने कहा कि इस युगमें सबसे पहले तीर्थंकर वृषभ नाथ हुए। उनके पश्चात् क्रमसे अजितनाथ, संभवनाथ, अभिनन्दननाथ, सुमतिनाथ, पद्मप्रभ, सुपार्श्वनाथ, चन्द्रप्रभ, सुविधिनाथ, शीतलनाथ, श्रेयोनाथ,

---

१. निर्ययौ म० । २. दृष्ट्वा म० । ३. तीर्थकृताम् । ४. नारायणानाम् । ५ बलभद्राणाम् । ६ उत्पत्तिः म० । ७ प्रतिनारायणानाम् । ८. च विशेषत म०, ख० ।

विमलोऽनन्तजिद्धर्मः शान्तिः कुन्थुररो जिनः । मल्लिः शल्यकुशोद्धारो मुनीन्द्रो मुनिसुव्रत. ॥१४०॥
नमिश्च निर्वृतो नेमिर्वर्तमानोऽहमत्र तु । पार्श्वश्चापि महावीरो भवितारौ जिनेश्वरौ ॥१४१॥
जम्बूद्वीपविदेहेऽष्टौ भरते पञ्च ते जिनाः । सप्तैव धातकीखण्डे चत्वारः पुष्करार्धजाः ॥१४२॥
प्राग्भवे पुण्डरीकिण्यां वृषभः शान्तिरीश्वरः । अजितस्तु सुसीमायां क्षेमपुर्यामरो जिनः ॥१४३॥
रत्नसञ्चयजः कुन्थुः संभवश्चाभिनन्दनः । मल्लिश्च वीतशोकायां जम्बूद्वीपविदेहजाः ॥१४४॥
चम्पायामिह कौशाम्ब्यां गजाह्वनगरेऽपि ते-ऽयोध्यायां भरतक्षेत्रे छत्राकारपुरे क्रमात् ॥१४५॥
मुनिसुव्रतनाथश्च नमिर्नेमिजिनस्तथा । पार्श्वाख्यश्च महावीरः पञ्चामी पूर्वजन्मनि ॥१४६॥
पुण्डरीकिण्यखण्डश्री. सुसीमाक्षेमपुर्यपि । धातकीखण्डपूर्वार्धे सक्रम रत्नसञ्चयम् ॥१४७॥
सुमत्यादिचतुर्णां च पुरः पूर्वत्र जन्मनि । सुविध्यादिचतुर्णां च पूर्वपुष्करजास्त्वमू ॥१४८॥
तथैव धातकीखण्डे पश्चादैरावतक्षितौ । अनन्तजिदभूत्पूर्वमरिष्टपुरसंभव ॥१४९॥
पूर्वार्धभारते तस्य विमलस्तु महापुरे । भद्रिलादौ पुरे धर्मस्तत्र नामान्यमूनि तु ॥१५०॥
वज्रनाभिरभूदाद्यो विमलस्तदनन्तरः । विपुलो वाहनान्तोऽन्यो महावल इतीरितः ॥१५१॥
परोऽतिवल इत्यासीदपराजित इत्यतः । नन्दिषेणस्तथा पद्मो महापद्मः स्मृतः परः ॥१५२॥
पद्मगुल्मोऽपि नलिनगुल्मः पद्मोत्तर पर. । पद्मासनः पुनः पद्मस्तथा दशरथो नृपः ॥१५३॥
राजा मेघरथः सिंहरथो धनपति. परः । नाम्ना वैश्रवणो राजा श्रीधर्माख्यस्तत. [1]परः ॥१५४॥

---

वासुपूज्य, विमलनाथ, अनन्तजित्, धर्मनाथ, शान्तिनाथ, कुन्थुनाथ, अरनाथ, शल्यरूपी कुशको निकालनेवाले मल्लिनाथ, मुनियोंके स्वामी मुनि सुव्रतनाथ और नमिनाथ तीर्थंकर हुए हैं। ये सभी निर्वाणको प्राप्त हो चुके हैं। बाईसवाँ तीर्थंकर, मैं नेमिनाथ अभी वर्तमान हूँ और पार्श्वनाथ तथा महावीर ये दो तीर्थंकर आगे होंगे॥ १३८–१४१ ॥ इन तीर्थंकरोंमें-से आठ तीर्थंकर पूर्वभवमें जम्बूद्वीपके विदेहक्षेत्रमें पाँच भरतक्षेत्रमे, सात धातकीखण्डमें और चार पुष्करार्धमें उत्पन्न हुए थे ॥ १४२ ॥ जम्बूद्वीपके विदेह क्षेत्रमें उत्पन्न हुए आठ तीर्थङ्करोंका विवरण इस प्रकार है—वृषभनाथ और शान्तिनाथ पूर्वभवमें जम्बूद्वीपसम्बन्धी विदेहक्षेत्रकी पुण्डरीकिणी नगरीमें, अजितनाथ सुसीमा नगरीमें, अरनाथ क्षेमपुरीमें, कुन्थुनाथ, संभवनाथ और अभिनन्दननाथ रत्नसंचय नगरमें और मल्लिनाथ वीतशोका नगरीमे उत्पन्न हुए थे॥ १४३–१४४ ॥ भरतक्षेत्रमें उत्पन्न हुए पाँच तीर्थंकर इस प्रकार है—मुनि सुव्रतनाथ चम्पापुरीमें, नमिनाथ कौशाम्बी नगरीमे, नेमिनाथ हस्तिनापुरमें, पार्श्वनाथ अयोध्यामें और महावीर छत्राकारपुरमें पूर्वभवमें उत्पन्न हुए थे ॥ १४५–१४६ ॥ धातकीखण्ड द्वीपके पूर्वार्धमें जन्म लेनेवाले सुमतिनाथ, पद्मप्रभ, सुपार्श्वनाथ और चन्द्रप्रभ, इन चार तीर्थंकरोंकी पूर्वभवकी नगरियाँ क्रमसे अखण्ड लक्ष्मीकी धारक पुण्डरीकिणीपुरी, सुसीमापुरी, क्षेमपुरी और रत्नसंचयपुरी थीं। सुविधिनाथ, शीतलनाथ, श्रेयोनाथ और वासुपूज्य इन चार तीर्थङ्करोंकी पूर्व जन्मकी नगरियाँ क्रमसे पूर्व पुष्करार्धसम्बन्धी पुण्डरीकिणी, सुसीमा, क्षेमपुरी और रत्नसंचयपुरी थीं ॥ १४७–१४८ ॥ अनन्तजिन् (अनन्तनाथ) भगवान् पूर्वभवमें धातकीखण्ड द्वीपके पश्चिम ऐरावत क्षेत्रसम्बन्धी अरिष्टपुर नगरमें उत्पन्न हुए थे ॥ १४९ ॥ विमलनाथ पूर्वार्धसम्बन्धी भरतक्षेत्रके महापुर नगरमे और धर्मनाथ भद्रिलपुर नगरमे उत्पन्न हुए थे। इन तीर्थकरोंके पूर्वभवके नाम इस प्रकार हैं—१. वज्रनाभि, २. विमल, ३. विपुलवाहन, ४. महावल, ५. अतिबल, ६. अपराजित, ७. नन्दिषेण, ८. पद्म, ९. महापद्म, १०. पद्मगुल्म, ११ नलिनगुल्म,

---

१ पदः म० ।

सिद्धार्थः सुप्रतिष्ठोऽहमानन्दो नन्दनो नृप । पूर्वजन्मनि नामानि जिनानामानुपूर्व्वतः ॥१५५॥
चक्री पूर्वधरः पूर्वो महामाण्डलिकाः परे । एकादशाङ्गिनः स्वाङ्गै[1] सर्वेऽपि कनकप्रभाः ॥१५६॥
सिंहनिष्क्रीडितं कृत्वा प्रायोपगमनं गताः । मासक्षपणतः सर्वे यथास्वं स्वर्गलोकगाः ॥१५७॥
वज्रसेन इति ख्यातस्तथारिन्दमसंज्ञकः । स्वयंप्रभाभिधश्चाऽन्यः परो विमलवाहनः ॥१५८॥
सूरि. सीमन्धराभिख्यो गुरुश्च पिहितास्रव । अरिन्दममुनिर्मान्यो वन्दनीयो युगन्धरः ॥१५९॥
सार्व. सर्वजनानन्दोऽप्युभयानन्दनामक. । वज्रदत्तोऽपरो वेद्यो वज्रनाभिरभिष्टुतः ॥१६०॥
सर्वगुप्तस्त्रिगुप्ताख्यश्चित्तरक्षाभिध परः । विमलाचारसंपन्नो मान्यो विमलवाहन. ॥१६१॥
गुरुर्घनरथाभिख्यः संवरः संवरान्वितः । वरधर्मस्त्रिलोकीड्यः सुनन्दो नन्दसंज्ञक ॥१६२॥
व्यतीतशोकनामान्यो दामर. प्रोष्ठिल. परः । जिनानां गुरवोऽमी न क्रमेणातीतजन्मनि ॥१६३
वृषो धर्मश्च शान्तिश्च कुन्थुः सर्वार्थसिद्धितः । चत्वारः प्रच्युता ज्ञेया विजयादभिनन्दनः ॥१६४॥
चन्द्रप्रभसुमत्याख्यौ वैजयन्ताज्जयन्ततः । नेम्यरौ नमिमल्लीशावपराजितततश्च्युतौ ॥१६५॥
आरणात्पुष्पदन्तेश शीतलेशोऽच्युताच्च्युतः । पुष्पोत्तरविमानेश श्रेयोऽनन्तौ च सन्मतिः ॥१६६॥
सहस्रारात्तु विमलश्रीपार्श्वमुनिसुव्रता । क्रमात्संभवसुपार्श्वपद्मप्रभजिनाः पुनः ॥१६७॥
अधो मध्योपरिप्रख्यग्रैवेयकपरिच्युताः । वासुपूज्यो महाशुक्राद्दितितीर्थकृतां दिवः ॥१६८॥
वृषभश्चैत्रकृष्णस्य नवम्यामुदपद्यत । माघशुक्लनवम्यां तु तथैवाऽजिततीर्थकृत् ॥१६९॥

---

१२. पद्मोत्तर, १३. पद्मासन, १४. पद्म, १५. दशरथ, १६. मेघरथ, १७. सिंहरथ, १८. धनपति, १९. वैश्रवण, २०. श्रीधर्म, २१. सिद्धार्थ, २२. सुप्रतिष्ठ, २३. आनन्द और २४. नन्दन ॥ १५०—१५५ ॥ इनमें भगवान् वृषभनाथ पूर्वभवमें चक्रवर्ती तथा चौदह पूर्वोके धारक थे और शेष तीर्थंकर महामण्डलेश्वर और ग्यारह अङ्गके वेत्ता थे । उक्त सभी तीर्थंकर पूर्वभवमें अपने शरीरोंकी अपेक्षा सुवर्णके समान कान्तिवाले थे ॥ १५६ ॥ सभी तीर्थंकरोंने पूर्वभवमें सिंहनिष्क्रीडित तपकर एक महीनेके उपवासके साथ प्रायोपगमन संन्यास धारण किया था और सभी यथायोग्य स्वर्गगामी थे—अपनी-अपनी साधनाके अनुसार स्वर्गोंमें उत्पन्न हुए थे ॥ १५७ ॥ तीर्थंकरोंके पूर्व जन्मके गुरु क्रमसे १. वज्रसेन, २. अरिन्दम, ३. स्वयंप्रभ, ४. विमलवाहन, ५. सीमन्धर, ६. पिहितास्रव, ७ अरिन्दम, ८. युगन्धर, ९. सबका हित करनेवाले सर्वजनानन्द, १०. उभयानंद, ११. वज्रदत्त, १२. वज्रनाभि, १३. सर्वगुप्त, १४. त्रिगुप्त, १५. चित्तरक्ष, १६. निर्मल अचारसे सहित माननीय विमल वाहन, १७. घनरथ, १८. संवरसे सहित संवर, १९. तीन लोकके द्वारा स्तुति करनेके योग्य वरधर्म, २० सुनन्द, २१. नन्द, २२. व्यतीतशोक, २३. दामर और २४. प्रोष्ठिल थे ॥ १५८–१६३ ॥ वृषभनाथ, धर्मनाथ, शान्तिनाथ और कुन्थुनाथ ये चार तीर्थंकर सर्वार्थसिद्धिसे, अभिनंदन विजय विमानसे, चंद्रप्रभ और सुमतिनाथ वैजयंत विमानसे, नेमि और अरनाथ जयंत विमानसे, नमि और मल्लिनाथ अपराजित विमानसे, पुष्पदन्त आरण स्वर्गसे, शीतलनाथ अच्युत स्वर्गसे, श्रेयोनाथ, अनन्तनाथ और महावीर पुष्पोत्तर विमानसे, विमलनाथ, पार्श्वनाथ और मुनिसुव्रतनाथ सहस्रार स्वर्गसे, संभवनाथ, सुपार्श्वनाथ और पद्मप्रभ क्रमशः अधोग्रैवेयक, मध्यग्रैवेयक और उपरिम ग्रैवेयकसे तथा वासुपूज्य महाशुक्र स्वर्गसे चयकर भरतक्षेत्रमें उत्पन्न हुए थे। इस प्रकार ऋषभादि तीर्थंकरोंके पूर्वभवके स्वर्ग कहे जाते हैं ॥ १६४–१६८ ॥

भगवान् वृषभनाथ चैत्र कृष्ण नवमीके दिन उत्पन्न हुए थे। अजितनाथ माघ शुक्ला

---

१. साङ्गै म० ।

उत्पन्नो मार्गशीर्षस्य पौर्णमास्यां हि संभव । द्वादश्यां माघशुक्लस्य जिनेन्द्रस्त्वमिनन्दन ।।१७०।।
सुमति. श्रावणस्यासीदेकादश्यां सितात्मनि । ऊर्जकृष्णत्रयोदश्यां पद्मप्रभजिनेश्वर ।।१७१।।
द्वादश्यां ज्येष्ठमासस्य शुक्लायां सप्तमो जिन । पौषस्य कृष्णपक्षेऽभूदेकादश्यां जिनोऽष्टम ।।१७२।।
सुविधिर्मार्गशीर्षस्य शुक्लप्रतिपदि प्रभु. । शीतलो माघकृष्णस्य द्वादश्यामभवज्जिन. ।।१७३।।
फाल्गुनासितपक्षेऽभूदेकादश्यां जिनोऽपर । पक्षेऽत्रैव चतुर्दश्यां वासुपूज्यजिनेश्वरः ।।१७४।।
माघशुक्लचतुर्दश्यां विमलो विमलात्मकः । द्वादश्यां ज्येष्ठकृष्णस्य संजातोऽनन्तजिज्जिन ।।१७५।।
माघशुक्लत्रयोदश्यां जज्ञे धर्मो जिनाधिपः । ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां शान्तिनाथश्च शान्तिकृत् ।।१७६।।
कुन्थुर्वैशाखमासस्य शुक्लायां प्रतिपद्यभूत् । मार्गशीर्षस्य शुक्लायां चतुर्दश्यामरो जिन ।।१७७।।
एकादश्यां तु तस्यैव शुक्लायां मल्लिरीश्वर. । शुक्लायामाश्व[1]युज्यां च द्वादश्यां मुनिसुव्रतः ।।१७८।।
जातश्च कृष्णदशम्यामाषाढस्य नमिर्जिनः । नेमिर्वैशाखशुक्लस्य त्रयोदश्यां जिनेश्वरः ।।१७९।।
स कृष्णैकादशी पार्श्वः पौषमासस्य भूषयन् । शुक्लत्रयोदशी वीरश्चैत्रस्य निजजन्मना ।।१८०।।
पितरौ जन्मनक्षत्रं जन्मभूमिं जिनेशिनाम् । चैत्यवृक्षं च निर्वाणभूमिं वच्मि निबुध्यताम् ।।१८१।।
विनीता मरुदेवी च नाभिर्न्यग्रोधपादप । कैलासश्चोत्तराषाढावृषभो[2] वृषभो नृणाम् ।।१८२।।
अयोध्या विजया राजा जितशत्रुर्जिनोऽजितः । सम्मेद. सम्मदायास्तु रोहिणी विषमच्छदः ।।१८३।।
श्रावस्ती संभवः सेना जितारि· शालपादप । ज्येष्ठा नक्षत्रमेनांसि संमेदश्च पुनन्तु व. ।।१८४।।
सरल सवरोऽयोध्या सिद्धार्था च पुनर्वसु । जिनोऽभिनन्दनः शैलः स एवास्तु मुदे सताम् ।।१८५।।

नवमीके दिन, सम्भवनाथ मार्गशीर्ष शुक्ला पूर्णिमाके दिन, अभिनन्दननाथ माघ शुक्ल द्वादशीके दिन, सुमतिनाथ श्रावण शुक्ल एकादशीके दिन, पद्मप्रभ कार्तिक कृष्ण त्रयोदशीके दिन, सुपार्श्वनाथ ज्येष्ठ शुक्ल द्वादशीके दिन, चन्द्रप्रभ पौष कृष्ण एकादशीके दिन, सुविधिनाथ मार्गशीर्ष शुक्ल प्रतिपदाके दिन, शीतलनाथ माघ कृष्ण द्वादशीके दिन, श्रेयोनाथ फाल्गुन कृष्ण एकादशीके दिन, वासुपूज्य फाल्गुन कृष्ण चतुर्दशीके दिन, निर्मल आत्माके धारक विमलनाथ माघ शुक्ल चतुर्दशीके दिन, अनन्तनाथ ज्येष्ठ कृष्ण द्वादशीके दिन, धर्मनाथ माघ शुक्ल त्रयोदशीके दिन, शान्तिके करनेवाले शान्तिनाथ ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दशीके दिन, कुन्थुनाथ वैशाख शुक्ल प्रतिपदाके दिन, अरनाथ मार्गशीर्ष शुक्ल चतुर्दशीके दिन, मल्लिनाथ मार्गशीर्ष शुक्ल एकादशीके दिन, सुव्रतनाथ आसौज शुक्ल द्वादशीके दिन, नमिनाथ आषाढ कृष्ण दशमी के दिन और नेमिनाथ वैशाख शुक्ल त्रयोदशीके दिन, उत्पन्न हुए थे। इसी प्रकार पार्श्वनाथ पौष कृष्ण एकादशीको और महावीर चैत्र शुक्ल त्रयोदशीको अपने जन्मसे अलंकृत करते हुए उत्पन्न होंगे ।। १६९–१८० ।। अब चौबीस तीर्थंकरोंके माता-पिता जन्मनक्षत्र, जन्मभूमि, चैत्यवृक्ष और निर्वाणभूमिको कहते हैं सो ज्ञात करो ।। १८१ ।।

जिनकी जन्मनगरी विनीता—अयोध्या, माता मरुदेवी, पिता नाभि, चैत्यवृक्ष वट, निर्वाणभूमि कैलास और जन्मनक्षत्र उत्तराषाढ था। वे वृषभनाथ भगवान् मनुष्योंमें अत्यन्त श्रेष्ठ थे ।। १८२ ।। जिनकी जन्मनगरी अयोध्या, माता विजया, पिता राजा जितशत्रु, निर्वाणक्षेत्र सम्मेदाचल, जन्म नक्षत्र रोहिणी और चैत्यवृक्ष सप्तपर्ण था वे अजितनाथ भगवान् सबके हर्षके लिए हों ।। १८३ ।। श्रावस्ती नगरी, सेना माता, जितारि पिता, शाल चैत्यवृक्ष, ज्येष्ठा जन्मनक्षत्र, सम्मेदाचल निर्वाणक्षेत्र और संभवनाथ जिनेन्द्र ये सब तुम्हारे पापोंको पवित्र करे ।। १८४ ।। चैत्यवृक्ष सरल, पिता संवर, माता सिद्धार्था, अयोध्या नगरी, पुनर्वसु नक्षत्र, अभिनन्दन जिनेन्द्र और सम्मेदगिरि निर्वाणक्षेत्र ये सज्जनोंके आनन्दके

१. कार्तिकशुक्लद्वादश्याम् । २. चोत्तराषाढवृषभ म०, ख० ।

मेघप्रभो मघाऽयोध्या प्रियङ्गुश्च सुमङ्गला । सुमति [1]सुमतिं नित्यं संमेदश्च दिशन्तु वः ॥१८६॥
कौशाम्बी धरणश्चित्रा सुसीमा जिनपुङ्गव । पद्मप्रभः प्रियङ्गुश्च मङ्गलं व स पर्वत. ॥१८७॥
पृथिवी सुप्रतिष्ठोऽस्य काशी वा नगरी गिरि । स विशाखा शिरीषश्च सुपार्श्वश्च जिनेश्वरः ॥१८८॥
वन्द्या चन्द्रपुरी चन्द्रप्रभो नागतरुर्गिरि । सोऽनुराधा महासेनो लक्ष्मणा जननी सताम् ॥१८९॥
काकन्दी पुष्पदन्तश्च रामा सुग्रीवभूपति । मूलर्क्षं शालिवृक्षश्च सगिरिर्भूतयेऽस्तु वः ॥१९०॥
भद्रिला प्रथमाषाढा प्लक्षो दृढरथो नृपः । सुनन्दा शीतल शैल स एव हितचेतसः ॥१९१॥
विष्णुश्रीर्विष्णुराजश्च सिंहनादपुर जिनः । श्रावणः श्रेयान् शं दद्युस्तिन्दुकः स च भूधर ॥१९२॥
चम्पा जन्मनि मुक्तोऽभूद्वासुपूज्यो जयांघ्रिपः । पाटला वसुपूज्यश्च पूज्याः शतभिषापि च ॥१९३॥
[2]शर्मा च कृतवर्मा च जम्बूः प्रोष्ठपदोत्तरा । काम्पिल्यं स गिरिः शल्यं विमलश्चोद्धरन्तु वः ॥१९४॥
साकेता सिंहसेनश्च रेवत्यश्वत्थपादपः । पान्तु सर्वयशा सोऽद्रिरनन्तश्चापि वः सदा ॥१९५॥
धर्मश्च दधिपर्णश्च भानुराजश्च सुव्रता । पुष्यो रत्नपुरं सोऽद्रिर्धर्मे बुद्धिं ददातु वः ॥१९६॥
ऐरा च विश्वसेनश्च भरणीभपुरं[3] तरुः । नन्दीश्च शान्तिनाथश्च सोऽगः शान्तिं दिशन्तु व. ॥१९७॥
[4]सोऽगो नागपुरं सूर्यः श्रीमती कृत्तिका तथा । तिलकश्च तरुः कुन्थुर्मथ्नन्तु दुरितानि वः ॥१९८॥

---

लिए हों ॥ १८५ ॥ मेघप्रभ पिता, मघा नक्षत्र, अयोध्या नगरी, प्रियङ्गु वृक्ष, सुमङ्गला माता, सम्मेदशिखर निर्वाणक्षेत्र और सुमति जिनेन्द्र ये सब तुम्हें सुमति— सद्बुद्धि प्रदान करें ॥ १८६ ॥ कौशाम्बी नगरी, धरण पिता, चित्रा नक्षत्र, सुसीमा माता, पद्मप्रभ जिनेन्द्र, प्रियङ्गु वृक्ष और सम्मेद शिखर निर्वाणक्षेत्र ये सब तुम्हारे लिए मङ्गल रूप हों ॥१८७॥ पृथिवी माता, सुप्रतिष्ठ पिता, काशी नगरी, सम्मेद शिखर निर्वाणक्षेत्र, विशाखा नक्षत्र, शिरीष वृक्ष और सुपार्श्व जिनेन्द्र ये सब तुम्हारे लिए मङ्गलस्वरूप हों ॥ १८८ ॥ चन्द्रपुरी नगरी, चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र, नाग वृक्ष, सम्मेदशिखर निर्वाणक्षेत्र, अनुराधा नक्षत्र, महासेन पिता और लक्ष्मणा माता ये सब सज्जनोंके लिए वन्दना करने योग्य हैं ॥ १८९ ॥ काकन्दी नगरी, पुष्पदन्त भगवान्, रामा माता, सुग्रीव पिता, मूल नक्षत्र, शालि वृक्ष और सम्मेदशिखर पर्वत ये सब तुम्हारे वैभवके लिए हों ॥ १९० ॥ भद्रिला पुरी, पूर्वाषाढा नक्षत्र, प्लक्ष वृक्ष, दृढरथ राजा पिता, सुनन्दा माता, शीतलनाथ जिनेन्द्र और सम्मेदगिरि निर्वाणक्षेत्र ये सब तुम्हारा हित चाहनेवाले हों ॥ १९१ ॥ विष्णु श्री माता, विष्णुराज पिता, सिंहनाद पुर, श्रवण नक्षत्र, श्रेयांस जिनेन्द्र, तेंदूका वृक्ष और सम्मेदशिखर पर्वत ये सब तुम्हें सुख प्रदान करें ॥ १९२ ॥ जन्मभूमि तथा निर्वाणभूमि चम्पापुरी, वासुपूज्य जिनेन्द्र, जया माता, चैत्यवृक्ष पाटला, वसुपूज्य पिता और शतभिषा नक्षत्र ये सब पूजनीय हैं ॥ १९३ ॥ शर्मा माता, कृतवर्मा पिता, जामुन चैत्य वृक्ष, उत्तराभाद्रपद नक्षत्र, काम्पिल्य नगरी, सम्मेदशिखर निर्वाणक्षेत्र और श्री विमलनाथ भगवान् ये सब तुम्हारी शल्यको दूर करें ॥ १९४ ॥ अयोध्या नगरी, सिंहसेन पिता, रेवती नक्षत्र, पीपल चैत्यवृक्ष, सर्वयशा माता, सम्मेदशिखर निर्वाणक्षेत्र और अनन्तनाथ जिनेन्द्र ये सदा तुम्हे सद्बुद्धि प्रदान करें ॥ १९५ ॥ धर्मनाथ जिनेन्द्र, दधिपर्ण चैत्य वृक्ष, भानुराज पिता, सुव्रता माता, पुष्य नक्षत्र, रत्नपुर नगर और सम्मेदशिखर सिद्धिक्षेत्र ये सब तुम्हें धर्मबुद्धि देवें ॥ १९६ ॥ ऐरा माता, विश्वसेन पिता, भरणी नक्षत्र, हस्तिनापुर नगर, नन्दी चैत्यवृक्ष, शान्तिनाथ, जिनेन्द्र और सम्मेदशिखर निर्वाणक्षेत्र ये सब तुम्हें शान्ति प्रदान करें ॥ १९७ ॥ सम्मेद-शिखर निर्वाणक्षेत्र, हस्तिनापुर नगर, सूर्य पिता, श्रीमती माता, कृतिका नक्षत्र, तिलक वृक्ष

---

१ सुमतिर्नित्य म० । २ सर्मा च ड, म० । ३. इभपुर—हस्तिनापुरम् । ४. स एव वृक्षः ।

[1]चूतो गजपुरं मित्रा पार्थिवश्च सुदर्शनः । सम्मेदो रोहिणी चारो दुरितं दारयन्तु वः ॥१९९॥
मिथिला रक्षिता कुम्भो जिनेन्द्रो मल्लिरश्विनी । अशोकश्च तरुः सोऽद्रिरशोकाय भवन्तु वः ॥२००॥
पद्मावती सुमित्रोऽस्तु कुशाग्रनगरं मुदे । चम्पकः श्रवणर्क्षं च सोऽद्रिर्वो मुनिसुव्रत. ॥२०१॥
मिथिला विजयो वप्रा वकुलो नमिरश्विनी । नमयन्तु महामानं सम्मेदश्च महीधरः ॥२०२॥
नेमि सूर्यपुरं चित्रा समुद्रविजयः शिवा । ऊर्जयन्तो जयं तेऽमी मेषशृङ्गो दिशन्तु व' ॥२०३॥
वाराणसी च वर्मा च विशाखा च धवांह्रिप । अश्वसेननृपः पार्श्वं सम्मेदश्च मुदेऽस्तु व ॥२०४॥
शालः कुण्डपुरं वीरः सिद्धार्थः प्रियकारिणी । उत्तराफाल्गुनी पावा पापानि घ्नन्तु व. सदा ॥२०५॥
चैत्यवृक्षस्तु वीरस्य द्वात्रिंशद्धनुरुच्छ्रित । देहोत्सेधाच्च शेषाणां स द्वादशगुणो मतः ॥२०६॥
सुपार्श्वेशोऽनुराधायां ज्येष्ठासु च शशिप्रभः । श्रेयानपि [2]धनिष्ठासु वासुपूज्योऽश्विनीषु सः ॥२०७॥
भरणीषु जिनो मल्लिर्वीरः स्वातिषु सिद्धिभाक् । जन्मनक्षत्रवर्गेषु शेषाणां परिनिर्वृति' ॥२०८॥
शान्तिकुन्थ्वरनामानस्तीर्थकृच्चक्रवर्तिनः । शेषास्तीर्थकराः सर्वे पृथिवीपतयो नृपा. ॥२०९॥
चन्द्राभ एव चन्द्राभ सुविधिः शङ्खसत्प्रभ. । प्रियङ्गुमञ्जरीपुञ्जवर्णः सुपार्श्वतीर्थकृत् ॥२१०॥
मेघश्यामवपु. श्रीमान् पार्श्वस्तु धरणस्तुतः । पद्मगर्भनिभाभश्च पद्मप्रभजिनाधिपः ॥२११॥

और कुंथुनाथ भगवान् ये तुम्हारे पापोंको नष्ट करे ॥ १९८ ॥ आम्र वृक्ष, हस्तिनापुर नगर, मित्रा माता, सुदर्शन राजा पिता, सम्मेद शिखर निर्वाणक्षेत्र, रोहिणी नक्षत्र और अरनाथ जिनेन्द्र ये सब तुम्हारे पापको खण्डित करे ॥ १९९ ॥ मिथिला नगरी, रक्षिता माता, कुम्भ पिता, मल्लिनाथ जिनेन्द्र, अश्विनी नक्षत्र, अशोक वृक्ष और सम्मेद शिखर निर्वाण क्षेत्र ये सब तुम्हारे अशोक—शोक दूर करनेके लिए हों ॥ २०० ॥ पद्मावती माता, सुमित्र पिता, कुशाग्र नगर, चम्पक वृक्ष, श्रवण नक्षत्र और सम्मेद शिखर पर्वत ये सब तुम्हारे हर्षके लिए हों॥२०१॥ मिथिला नगरी, विजय पिता, वप्रा माता, वकुल वृक्ष, नमिनाथ जिनेन्द्र, अश्विनी नक्षत्र और सम्मेद शिखर पर्वत महामानी मनुष्यको आपके समक्ष नम्रीभूत करे ॥ २०२ ॥ नेमिनाथ भगवान्, सूर्यपुर नगर, चित्रा नक्षत्र, समुद्रविजय पिता, शिवा माता, ऊर्जयन्त पर्वत और मेषशृङ्ग ( मेढासिगी ) वृक्ष ये सब तुम्हारे लिए जय प्रदान करे ॥ २०३ ॥ वाराणसी नगरी, वर्मा माता, विशाखा नक्षत्र, धव चैत्यवृक्ष, अश्वसेन राजा पिता, पार्श्वनाथ जिनेन्द्र और सम्मेद शिखर निर्वाणक्षेत्र ये सब तुम्हारे आनन्दके लिए हों ॥२०४॥ शाल वृक्ष, कुण्डपुर नगर, वीर जिनेन्द्र, सिद्धार्थ पिता, प्रियकारिणी माता, उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र, और पावापुरी निर्वाणक्षेत्र ये सब सदा तुम्हारे पापोंको नष्ट करे ॥ २०५ ॥

भगवान् महावीरका चैत्यवृक्ष बत्तीस धनुष ऊँचा होगा और शेष तीर्थंकरोंके चैत्यवृक्षोंकी ऊँचाई उनके शरीरकी ऊँचाईसे बारहगुनी मानी गयी है ॥ २०६ ॥ सुपार्श्वनाथ भगवान् अनुराधा नक्षत्रमें, चन्द्रप्रभ ज्येष्ठा नक्षत्रमे, श्रेयोनाथ धनिष्ठा नक्षत्रमें, वासुपूज्य अश्विनी नक्षत्रमें, मल्लि जिनेन्द्र भरणी नक्षत्रमें, महावीर स्वाति नक्षत्रमें निर्वाणको प्राप्त हुए हैं और शेष तीर्थंकरोंका निर्वाण अपने-अपने जन्म नक्षत्रोंमें ही हुआ है ॥ २०७–२०८ ॥ शान्तिनाथ, कुन्थुनाथ और अरनाथ ये तीन तीर्थंकर तथा चक्रवर्ती हुए तथा शेष सब तीर्थंकर सामान्य राजा हुए ॥ २०९ ॥ चन्द्रप्रभ भगवान् चन्द्रमाके समान आभावाले, सुविधिनाथ शङ्खके समान कान्तिके धारक, सुपार्श्वनाथ प्रियङ्गुवृक्षकी मञ्जरीके समूहके समान हरितवर्ण, धरणेन्द्रके द्वारा स्तुत श्रीमान् पार्श्वजिनेन्द्र मेघके समान श्यामल शरीर, पद्मप्रभ जिनराज

१. भूतो क०, ङ । २. प्रतिष्ठासु म० ।

रक्तकिंशुकपुष्पाभो वासुपूज्यो जिनेश्वरः । नीलाञ्जनाचलच्छायो मुनीन्द्रो मुनिसुव्रतः ॥२१२॥
नीलकण्ठस्फुरत्कण्ठरुचिर्नेमि समीक्षितः । सुतप्तकनकच्छायाः शेषास्तु जिनपुङ्गवाः[1] ॥२१३॥
[2]निष्क्रान्तिर्वासुपूज्यस्य मल्लेर्नेमिजिनान्त्ययोः । पञ्चानां तु कुमाराणां राज्ञां शेषजिनेशिनाम् ॥२१४॥
वृषभस्य विनीतायां परिनिष्क्रमणं तथा । नेमेस्तु द्वारवत्यां तु शेषाणां जन्मभूमिषु ॥२१५॥
निष्क्रान्ति सुमतेर्भुक्त्वा मल्ले साष्टमभक्तका । तथा पार्श्वजिनस्यापि [3]जयाजस्य चतुर्थका ॥२१६॥
षष्ठभक्तभृतां दीक्षा शेषाणां [4]तीर्थदर्शिनाम् । श्रेयः सुमतिमल्लीशां पूर्वाह्णे नेमिपार्श्वयोः ॥२१७॥
अन्येषामपराह्णे तां वीरो ज्ञातृवनेऽश्रयत् । क्रीडोद्याने जयासूनु स सिद्धार्थवने वृषः ॥२१८॥
धर्मस्तु वप्रकास्थाने विंशो नीलगुहाश्रये । पार्श्वो मनोरमोद्याने तपोभागाश्रमाश्रये ॥२१९॥
सहस्राम्रवनाद्येषु पुरोद्यानेषु भूमिषु । शेषतीर्थकृतां वेद्यं परिनिष्क्रमणं बुधैः ॥२२०॥
सुदर्शना तु शिविका सुप्रभा तदनन्तरा । सिद्धार्थाचार्थसिद्धा च तत्राभयङ्करी प्रभा ॥२२१॥
सा निवृत्तिकरी षष्ठी सप्तमी सुमनोरमा । परा मनोहरा सूर्यप्रभाशुक्रप्रभा परा ॥२२२॥
ततः परेण विज्ञेया शिविका विमलप्रभा । पुष्पाभा देवदत्ताख्या परा सागरपत्रिका ॥२२३॥
नागदत्ताभिधा चान्या चार्वी सिद्धार्थसिद्धिका । विजया वैजयन्ती च जयन्ताख्यापराजिता ॥२२४॥

---

पद्मगर्भके समान लालवर्ण, वासुपूज्य जिनेन्द्र रक्त पलाश पुष्पके समान लालवर्ण, मुनियोंके स्वामी मुनिसुव्रतनाथ नीलगिरि अथवा अञ्जनगिरिके समान नीलवर्ण, नेमिनाथ नीलकण्ठ मयूरके सुन्दर कण्ठके समान नीलवर्ण और शेष जिनेन्द्र तपाये हुए सुवर्णके समान कान्तिवाले कहे गये है ॥ २१०–२१३ ॥ वासुपूज्य, मल्लिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ और वर्धमान इन पाँच तीर्थंकरोंने कुमारकालमें ही दीक्षा धारण की थी और शेष तीर्थंकरोंने राजा होनेके बाद दीक्षा धारण की थी ॥ २१४ ॥ भगवान् वृषभदेवका दीक्षाकल्याणक विनीतामें, नेमिनाथका द्वारवतीमें और शेष तीर्थंकरोंका अपनी-अपनी जन्मभूमिमें हुआ था ॥२१५॥ सुमतिनाथ और मल्लिनाथने भोजन करनेके वाद दीक्षा धारण की थी तथा दीक्षाके वाद तीन दिनका उपवास लिया था। पार्श्वनाथ तथा वासुपूज्य भगवान्ने दीक्षाके वाद एक दिनका उपवास धारण किया था और शेष तीर्थंकरोंने दो दिनका उपवास लिया था*। श्रेयोनाथ, सुमतिनाथ, मल्लिनाथ, नेमिनाथ और पार्श्वनाथ तीर्थंकरोंने दिनके पूर्वाह्णकालमे और अन्य तीर्थंकरोंने अपराह्ण कालमे दीक्षा धारण की थी। भगवान् महावीरने ज्ञातृवनमे, वासुपूज्यने क्रीडोद्यानमे, वृषभदेवने सिद्धार्थ वनमें, धर्मनाथने वप्रका स्थानमे, मुनि सुव्रतनाथने नीलगुहाके समीप, पार्श्वनाथने तापसोंके तपोवनके समीप मनोरम नामक उद्यानमे और शेष तीर्थंकरोंने सहस्राम्रवनको आदि लेकर नगरके उद्यानोंमे दीक्षा धारण की थी ऐसा विद्वानोंको जानना चाहिए ॥ २१६–२२० ॥ १ सुदर्शना, २ सुप्रभा, ३ सिद्धार्थ, ४ अर्थसिद्धा, ५ अभयंकरी, ६ निवृत्तिकरी, ७ सुमनोरमा, ८ मनोहरा, ९ सूर्यप्रभा, १० शुक्रप्रभा, ११ विमलप्रभा, १२ पुष्पाभा, १३ देवदत्ता, १४ सागरपत्रिका, १५ नागदत्ता, १६ सिद्धार्थसिद्धिका, १७ विजया, १८ वैजयन्ती, १९ जयन्ता, २० अपराजिता, २१ उत्तर-

---

१. द्वौ कुन्देन्दुतुषारहारधवलौ द्वाविन्द्रनीलप्रभौ, द्वौ बन्धूकसमप्रभौ जिनवृषौ द्वौ च प्रियङ्गुप्रभौ । शेषा षोडशजन्ममृत्युरहिताः सन्तप्तहेमप्रभास्ते संज्ञानदिवाकराः सुरनुताः सिद्धिं प्रयच्छन्तु नः ॥६॥ चैत्यभक्ति ।
२ णेमीमल्ली वीरो कुमारकालम्मि वासुपुज्जो य । पासो वि य गहिदतवा सेसजिणा रज्जचरिमम्मि ॥६७१॥ त्रै०, अ० ४ । ३ जयासूनो वासुपूज्यस्य । ४. तीर्थदर्शिना म० ।

* भगवान् वृषभदेवकी दीक्षा लेनेके वाद छह माहकी अनशनकी कथा सर्वत्र प्रसिद्ध है ।

नाम्नोत्तरकुरुश्चान्या दिव्या देवकुरुश्रुति । विमलाभो च चन्द्राभा जिनानां शिविका' क्रमात् ॥२२५॥
दीक्षा कृष्णनवम्यां तु चैत्रस्य वृषभेशिन । मुनिसुव्रतदीक्षास्यां वैशाखस्य बभूव सा ॥२२६॥
वैशाखस्येव शुद्धस्य प्रतिपद्यभिनन्द्यते । कुन्थोर्निष्क्रमणं लोके नवम्यां सुमते पुन. ॥२२७॥
द्वादश्यां ज्येष्ठकृष्णस्य त्रयोदश्यां च सक्रमम् । अनन्तस्य च शान्तेश्च परिनिष्क्रमणं स्मृतम् ॥२२८॥
द्वादश्यां ज्येष्ठकृष्णस्य सुपार्श्वस्य जिनेशिन । नमेराषाढकृष्णस्य दशम्यां कथित हि तत् ॥२२९॥
नेमे सितचतुर्थ्यां तु श्रावणस्योपवर्णितम् । पद्माभस्य त्रयोदश्यां कृष्णायां कार्तिकस्य तु ॥२३०॥
कृष्णस्य मार्गशीर्षस्य दशम्यां सुमतेस्तु तत् । शुक्लप्रतिपदि प्रोक्तं पुष्पदन्तजिनेशिन ॥२३१॥
तस्यैवारो दशम्यां तु पौर्णमास्यां च सभव' । एकादश्यां तु मल्लीश. परिनिष्क्रमणं श्रितः ॥२३२॥
पौषस्य कृष्णपक्षस्य ह्येकादश्यां सुकालजम् । ज्ञेय निष्क्रमणं चन्द्रप्रभपार्श्वजिनेन्द्रयो. ॥२३३॥
माघस्य कृष्णपक्षस्य द्वादश्यां शीतलस्य च । विमलस्य सितायां हि चतुर्थ्यां परिकीर्तितम् ॥२३४॥
अजितस्य नवम्यां तु द्वादश्यामभिनन्द ा' । धर्मस्य तु त्रयोदश्यां परिनिष्क्रमणं मतम् ॥२३५॥
फाल्गुनासितपक्षस्य त्रयोदश्यां जिनेशिन । श्रेयसो वासुपूज्यस्य चतुर्दश्यां तदीरितम् ॥२३६॥
वर्षेण पारणाद्यस्य जिनेन्द्रस्य प्रकीर्तिता । तृतीयदिवसेऽन्येषां [1]पारणाः प्रथमा मता ॥२३७॥
[2]आद्येनेक्षुरसो दिव्य पारणायां पवित्रित' । अन्यैर्गोक्षीरनिष्पन्नपरमान्नमलालसैः ॥२३८॥

---

कुरु, २२ देवकुरु, २३ विमलाभा और २४ चन्द्राभा ये क्रमसे ऋषभादि तीर्थङ्करोंकी शिविका–पालकियोंके नाम है ॥ २२१–२२५ ॥

चैत्र कृष्ण नवमीको भगवान् वृषभदेवकी, वैशाख कृष्ण नवमीको मुनिसुव्रतनाथकी, वैशाख सुदी प्रतिपदाके दिन कुन्थुनाथकी, वैशाख सुदी नवमीके दिन सुमतिनाथकी, ज्येष्ठ-कृष्ण द्वादशीके दिन अनन्तनाथ जिनेन्द्रकी, ज्येष्ठ कृष्ण त्रयोदशीके दिन शान्तिनाथकी, ज्येष्ठ कृष्ण द्वादशीके दिन सुपार्श्व जिनेन्द्रकी, आषाढ कृष्ण दशमीके दिन नमिनाथकी, सावन सुदी चतुर्थीको नेमिनाथकी, कार्तिक कृष्ण त्रयोदशीको पद्मप्रभकी, मार्गशीर्ष कृष्ण दशमीको सुमतिनाथकी, मार्गशीर्ष सुदी प्रतिपदाके दिन पुष्पदन्त जिनेन्द्रकी, मार्गशीर्ष सुदी दशमीको अरनाथकी, मार्गशीर्ष सुदी पूर्णिमाको संभवनाथकी, मार्गशीर्ष सुदी एकादशीको मल्लिनाथकी, पौपकृष्ण एकादशीको चन्द्रप्रभ और पार्श्वनाथकी, माघ कृष्ण द्वादशीको शीतलनाथकी, माघ शुक्ल चतुर्थीको विमलनाथकी, माघ शुक्ल नवमीको अजितनाथकी, माघ शुक्ल द्वादशीको अभिनन्दननाथकी, माघशुक्ल त्रयो-दशीको धर्मनाथकी, फाल्गुन कृष्ण त्रयोदशीके दिन श्रेयांसनाथकी और फाल्गुन कृष्ण चतुर्दशीके दिन वासुपूज्य भगवान्की दीक्षा हुई थी ॥ २२६–२३६ ॥ श्री आदि जिनेन्द्रकी प्रथम पारणा एक वर्षमे [ मल्लिनाथ और पार्श्वनाथकी चौथे दिन ] तथा शेष तीर्थंकरोंकी तीसरे दिन हुई थी। भावार्थ—आदि जिनेन्द्रने छह माहका योग लिया था और छह माह विधि न मिलनेसे भ्रमण करते रहे इसलिए एक वर्ष बाद उन्हे आहार मिला। मल्लिनाथ और पार्श्वनाथने दीक्षाके समय तीन दिनके उपवासका नियम लिया था इसलिए उन्हें चौथे दिन आहार मिला और शेष तीर्थकरोंने दो दिनका उपवास किया था ॥ २३७ ॥ श्री आदिनाथ भगवान्ने पारणाके दिन उत्तम इक्षुरसको पवित्र किया था और शेष तीर्थंकरों-ने लालसासे रहित हो गो-दुग्धके द्वारा निर्मित खीरके द्वारा आहार किया था ॥ २३८ ॥

---

१ पारणा प्रथमा मता म० । २. एक्कवरिसेण उसहो उच्छुरस कुणइ पारण अवरे । गोक्खीरे णिप्पण्ण अण्ण विदियम्मि दिवसम्मि ॥ ४ अ०, ६७१ गाथा०, त्रैलोक्यप्रज्ञप्ति ।

श्रीहास्तिनपुरं रम्यमयोध्यानगरी शुभा । श्रावस्ती च विनीता च पुरं विजयपूर्वकम् ॥२३९॥
पुरं मङ्गलकं नाम्ना पाटलीखण्डसंज्ञकम् । पद्मखण्डपुरं कान्तं तथा श्वेतपुरं परम् ॥२४०॥
अरिष्टपुरमिष्टं तु सिद्धार्थपुरमप्यत. । महापुरमतो नाम्ना स्फुटं धान्यवटं पुरम् ॥२४१॥
वर्धमानपुरं ख्यातं पुरं सौमनसाह्वयम् । मन्दरं हास्तिनपुरं तथा चक्रपुरं मतम् ॥२४२॥
मिथिला राजगृहकं पुरं वीरपुरं तथा । पुरी द्वारवती [1]काम्यकृतं कुण्डपुरं पुरम् ॥२४३॥
चतुर्विंशतिसंख्यानां संख्यातानि यथाक्रमम् । जिनानां वृषभादीनां पारणानगराणि तु ॥२४४॥
स श्रेयान् ब्रह्मदत्तश्च सुरेन्द्र इव संपदा । राजा सुरेन्द्रदत्तोऽन्य इन्द्रदत्तश्च पद्मक. ॥२४५॥
सोमदत्तो महादत्त. सोमदेवश्च पुष्पक । पुनर्वसु. सुनन्दश्च जयश्चापि विशाखकः ॥२४६॥
धर्मसिंह सुमित्रश्च धर्ममित्रोऽपराजितः । नन्दिषेणश्च वृषभदत्तो दत्तश्च सन्नयः ॥२४७॥
वरदत्तश्च नृपतिर्धन्यश्च वकुलस्तथा । पारणासु जिनेन्द्रेभ्यो दायकाश्च त्वमी स्मृता. ॥२४८॥
[2]सर्वेषामादिभिक्षासु दातारोऽपि जिनेशिनाम् । सर्वासु वर्धमानस्य वसुधारानियोगत. ॥२४९॥
अर्धत्रयोदशोत्कर्षाद्वसुधारासु कोट्यः । तावन्त्येव सहस्राणि दशघ्नानि जघन्यत. ॥२५०॥
आद्यौ द्वौ दायकौ श्यामौ ज्ञेयावन्त्यौ च वर्णत । शेषास्तु दायका. सर्वे सन्तप्तकनकप्रभा ॥२५१॥
तपस्थिताश्च ते केचित्सिद्धास्तेनैव जन्मना । जिनान्ते सिद्धिरन्येषां तृतीये जन्मनि स्मृताः ॥२५२॥
वृषभमल्लीशपार्श्वानामष्टमेन चतुर्थतः । जयाजस्य ययुः शेषाश्छद्मस्था हानिषष्ठतः ॥२५३॥
ज्ञानाप्ति पूर्वतालेन्त्या वृषस्य सकटामुखे । ऊर्जयन्ते गिरौ नेमेः पार्श्वस्याप्याश्रमान्तिके ॥२५४॥

---

१ श्रीसुन्दर हस्तिनापुर, २ शुभ अयोध्या, ३ श्रावस्ती, ४ विनीता, ५ विजयपुर, ६ मङ्गलपुर, ७ पाटलीखण्ड, ८ पद्मखण्डपुर, ९ श्वेतपुर, १० अरिष्टपुर, ११ सिद्धार्थपुर, १२ महापुर, १३ धान्यवटपुर, १४ वर्धमानपुर, १५ सोमनसपुर, १६ मन्दरपुर, १७ हस्तिनापुर, १८ चक्रपुर, १९ मिथिला, २० राजगृह, २१ वीरपुर, २२ द्वारवती, २३ काम्यकृत और २४ कुण्डपुर ये यथाक्रमसे वृषभ आदि चौवीस तीर्थंकरोंके प्रथम पारणाके दिन प्रसिद्ध हैं॥२३९-२४४॥ १ राजा श्रेयांस, २ ब्रह्मदत्त, ३ सम्पत्तिके द्वारा सुरेन्द्रकी समानता करनेवाला राजा सुरेन्द्रदत्त, ४ इन्द्रदत्त, ५ पद्मक, ६ सोमदत्त, ७ महादत्त, ८ सोमदेव, ९ पुष्पक, १० पुनर्वसु, ११ सुनन्द, १२ जय, १३ विशाख, १४ धर्मसिंह, १५ सुमित्र, १६ धर्ममित्र, १७ अपराजित, १८ नन्दिषेण, १९ वृषभदत्त, २० उत्तम नीतिका धारक दत्त, २१ वरदत्त, २२ नृपति, २३ धन्य और २४ वकुल ये वृषभादि तीर्थंकरोंको प्रथम पारणाओंके समय दान देनेवाले स्मरण किये गये हैं ॥ २४५-२४८ ॥ समस्त तीर्थंकरोंकी आदि पारणाओं और वर्धमान स्वामीकी सभी पारणाओंमें नियमसे रत्नवृष्टि हुआ करती थी। वह रत्नवृष्टि उत्कृष्टतासे साढ़े वारह करोड़ और जघन्य रूपसे साढ़े वारह लाख प्रमाण होती थी ॥ २४९-२५० ॥ इन दाताओंमें आदिके दो दाता और अन्तके दो दाता श्यामवर्णके थे और शेष सभी दाता तपाये हुए सुवर्णके समान वर्णवाले थे ॥ २५१ ॥ इनमें कितने ही दाता तो तपश्चरण कर उसी जन्मसे मोक्ष चले गये और कितने ही जिनेन्द्र भगवान्के मोक्ष जानेके वाद तीसरे भवमें मोक्ष गये ॥ २५२ ॥

वृषभनाथ मल्लिनाथ, और पार्श्वनाथको तेलाके बाद, वासुपूज्यको एक उपवासके बाद और शेष तीर्थंकरोंको वेलाके बाद केवलज्ञानकी प्राप्ति हुई थी ॥ २५३ ॥ वृषभनाथ भगवान्को पूर्वताल नगरके शकटामुख वनमें, नेमिनाथको गिरिनार पर्वतपर, पार्श्वनाथ

---

१. काम्या कृतं म० । २. सव्वाणपारणदिणे णिवडइ वररयणवरिसमंवरदो । पणवण हदद्दलक्खं जेट्ठं अवर सहस्सभागं च ॥६०२॥ अ० ४ त्रैलोक्यप्रज्ञप्ति ।

वीरस्य केवलोत्पाद ऋजुकूलासरित्तटे । अन्येषां तु जिनेन्द्राणां स्वोद्यानेषु यथायथम् ॥२५५॥
वृषभस्य श्रेयसो मल्लेः पूर्वाह्णे नेमिपार्श्वयो । केवलोत्पत्तिरन्येषामपराह्णे जिनेशिनाम् ॥२५६॥
फाल्गुने कृष्णपक्षस्य त्वेकादश्यां वृषो भृत. । द्वादश्यां केवलं मल्लिः षष्ठ्यां तु मुनिसुव्रत. ॥२५७॥
सप्तम्यामेव संप्राप्तः पक्षे तत्रैव केवलम् । सुपार्श्वजिनचन्द्रश्च चन्द्रप्रभजिनस्तदा ॥२५८॥
चतुर्थ्यां चैत्रकृष्णस्य पार्श्वदेवस्य केवलम् । असावास्यामनन्तस्य जिनेन्द्रस्य तदिष्यते ॥२५९॥
पक्षे सिते तृतीयस्यां नमे कुन्थोश्च केवलम् । दशम्यां सुमतेर्जातं पद्मप्रभजिनस्य च ॥२६०॥
ज्ञेयं वैशाखशुक्लस्य दशम्यां वीरकेवलम् । सितेऽश्वयुजि पक्षेऽभून्नेमेस्तत्प्रतिपद्दिने ॥२६१॥
कार्तिकासितपञ्चम्यां शम्भवस्य सितात्मनि । सुविधेस्तु तृतीयस्यां तद्द्वादश्यामरस्य तु ॥२६२॥
पुष्यकृष्णचतुर्दश्यां शीतलः केवलश्रितः । दशम्यां विमल[1]. शुक्ले शान्तिरेकादशे दिने ॥२६३॥
अजितोऽत्र चतुर्दश्यां केवलं प्रत्यपद्यत । अभिनन्दनधर्माख्यौ पौर्णमास्यामवाप तु ॥२६४॥
ज्ञानोत्पत्त्या त्वमावास्या माघस्य श्रेयसा कृता । श्रेयसी वासुपूज्येन द्वितीया शुक्लपक्षजा ॥२६५॥
माघकृष्णचतुर्दश्यां वृषस्य परिनिर्वृति॰ । फाल्गुनस्यासिते पक्षे चतुर्थ्यां पद्मभासिन. ॥२६६॥
षष्ठ्यां सुपार्श्वनाथस्य द्वादश्या मौनिसु[2]व्रती । सितफाल्गुनपञ्चम्यां मल्लिश्रीवासुपूज्ययोः ॥२६७॥
अमावस्या तु चैत्रस्य निर्वृता[3]भ्यां पवित्रिता । अनन्तारजिनेन्द्राभ्यां शुक्लपक्षस्य तु क्रमात् ॥२६८॥
पञ्चम्यामजित. षष्ठ्या समवः परिनिर्वृतः । दशम्यां सुमतिर्नाथः सुरनाथगणस्तुत. ॥२६९॥

---

भगवान्‌को आश्रमके समीप, महावीर भगवान्‌को ऋजुकूला नदीके तटपर और शेष तीर्थंकरोंको अपने-अपने नगरके उद्यानोंमें ही केवलज्ञान उत्पन्न हुआ था ॥ २५४–२५५ ॥ वृषभनाथ, श्रेयांसनाथ, मल्लिनाथ, नेमिनाथ और पार्श्वनाथ भगवान्‌को पूर्वाह्ण कालमें तथा शेष तीर्थंकरोंको अपराह्ण कालमें केवलज्ञानकी उत्पत्ति हुई थी ॥ २५६ ॥

फाल्गुन कृष्ण एकादशीके दिन वृषभनाथ, फाल्गुन कृष्ण द्वादशीके दिन मल्लिनाथ, फाल्गुन कृष्ण षष्ठीके दिन मुनिसुव्रतनाथ, फाल्गुन कृष्ण सप्तमीके दिन सुपार्श्वनाथ और चन्द्रप्रभ, चैत्र कृष्ण चतुर्थीके दिन पार्श्वनाथ, चैत्रकृष्ण अमावास्याके दिन अनन्त जिनेन्द्र, चैत्र शुक्ल तृतीयाके दिन नमिनाथ और कुन्थुनाथ, चैत्रशुक्ल दशमीके दिन सुमतिनाथ और पद्मप्रभ भगवान्, वैशाख शुक्ल दशमीके दिन महावीर, आश्विन शुक्ल प्रतिपदाको नेमिनाथ, कार्तिक कृष्ण पञ्चमीको संभवनाथ, कार्तिक शुक्ल तृतीयाको सुविधिनाथ, कार्तिक शुक्ल द्वादशीको अरनाथ, पौष कृष्ण चतुर्दशीको शीतलनाथ, पौष कृष्ण दशमीको विमलनाथ, पौष शुक्ल एकादशीको शान्तिनाथ, पौष शुक्ल चतुदशीको अजितनाथ, पौष शुक्ल पूर्णिमाको अभिनन्दन और धर्मनाथ, माघकृष्ण अमावसको श्रेयांसनाथ और माघ शुक्ल द्वितीयाको वासुपूज्य भगवान् केवलज्ञानको प्राप्त हुए थे ॥ २५७–२६५ ॥

माघ कृष्ण चतुर्दशीके दिन वृषभनाथका, फाल्गुन कृष्ण चतुर्थीके दिन पद्मप्रभका, फाल्गुन कृष्ण षष्ठीके दिन सुपार्श्वनाथका, फाल्गुन कृष्ण द्वादशीके दिन मुनिसुव्रतनाथका, फाल्गुन शुक्ल पञ्चमीके दिन मल्लिनाथ और श्रीवासुपूज्यका निर्वाण हुआ है। चैत्रकी अमावास्या निर्वाणको प्राप्त हुए अनन्तनाथ और अरनाथ जिनेन्द्रके द्वारा पवित्र की गयी है। चैत्र शुक्ल पञ्चमीके दिन अजितनाथ, चैत्र शुक्ल षष्ठीके दिन संभवनाथ और चैत्रशुक्ल दशमीके दिन इन्द्रोंके समूहसे स्तुत सुमतिनाथ निर्वाणको प्राप्त हुए है ॥ २६६–२६९ ॥

---

१ विमल म० । २ मौनिसुव्रतः म०, ख०, ङ०, मुनिसुव्रतस्येय मौनिसुव्रती परिनिर्वृतिरित्यनेन सम्बन्धः । ३ निर्मिताभ्या म०, ख० ।

वैशाखस्यापुनात्सिद्ध्या नमि. कृष्णचतुर्दशीम् । सिता प्रतिपदं कुन्थुः सप्तमीमभिनन्दनः ॥२७० ॥
शान्तेः सिद्धितिथिः सिद्धा ज्येष्ठकृष्णचतुर्दशी । तस्य शुक्लचतुर्थी तु धर्मस्य प्रतिपादिता ॥२७१ ॥
आषाढकृष्णपक्षस्य विमलस्याष्टमी मता । नेमेः शुक्लाष्टमी मान्या निर्वाणतिथिरिष्यते ॥२७२॥
श्रावणे शुक्लसप्तम्यां पार्श्वस्य परिनिर्वृति. । श्रेयसः पौर्णमास्यां तु धनिष्ठासु प्रतिष्ठिता ॥२७३॥
चन्द्राभ शुक्लसप्तम्यां सिद्धो भाद्रपदस्य तु । अष्टम्यां पुष्पदन्तोऽस्य शीतलोऽश्वयुजस्य तु ॥२७४॥
निर्वृत सितपञ्चम्यां कृष्णायां परिनिर्वृति. । श्रीवीरस्य चतुर्दश्यां कार्तिकस्य विनिश्चिता ॥२७५॥
वृषोऽजितोऽपि च श्रेयान् शीतलश्चाभिनन्दन । सुमतिश्च सुपार्श्वश्च पूर्वाह्णे चन्द्रमस्तथा ॥२७६॥
संभव पद्मभासश्च पुष्पदन्तो भवान्तक । अपराह्णे जिनाः सिद्धा वासुपूज्यजिनस्तथा ॥२७७॥
विमलानन्तशान्तीनां कुन्थोर्मल्लीशविशयो । प्रदोषसमये ज्ञेया निर्वृतिर्नेमिपार्श्वयोः ॥२७८॥
धर्मस्यारजिनेन्द्रस्य नमिवीरजिनेन्द्रयोः । प्रत्यूषे सिद्धिरुद्दिष्टा नष्टाष्टविधकर्मणाम् ॥२७९॥
[1]वृषस्य वासुपूज्यस्य नेमे पर्यङ्कबन्धतः । कायोत्सर्गस्थितानां तु सिद्धिः शेषजिनेशिनाम् ॥२८०॥
[2]चतुर्दशदिनान्याद्य संहृत्य विहृति जिनः । वीरोहर्द्वितयं शेषा मासं संहृत्य मुक्तिगा ॥२८१॥
वीरस्यैकस्य निर्वाण[3] षड्विंशतिसहितस्य तु । पार्श्वस्य सह नेमे. षट्त्रिंशता पञ्चभिः शतै. ॥२८२॥

वैशाख कृष्ण चतुर्दशीको नमिनाथ भगवान्, वैशाख शुक्ल प्रतिपदाको कुन्थुनाथने और वैशाख शुक्ल सप्तमीको अभिनन्दननाथने अपने निर्वाणसे पवित्र किया है ॥२७०॥ ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दशी शान्तिनाथ भगवान्‌की, ज्येष्ठ शुक्ल चतुर्थी धर्मनाथकी, आषाढ़ कृष्ण अष्टमी विमलनाथकी और आषाढ शुक्ल अष्टमी नेमिनाथ भगवान्‌की निर्वाणतिथि मानी जाती है ॥२७१–२७२॥ श्रावण शुक्ल सप्तमीको पार्श्वनाथका और श्रावण शुक्ल पूर्णिमाको धनिष्टा नक्षत्रमें श्रेयांसनाथका निर्वाण हुआ है ॥२७३॥ भाद्रपद शुक्ल सप्तमीको चन्द्रप्रभ, भाद्रपद शुक्ल अष्टमीको पुष्पदन्त और आश्विन शुक्ल पञ्चमीको शीतलनाथ निर्वाणको प्राप्त हुए हैं एवं कार्तिक कृष्ण चतुर्दशीको श्री भगवान् महावीरका निर्वाण निश्चित है ॥२७४–२७५॥

वृषभनाथ, अजितनाथ, श्रेयांसनाथ, शीतलनाथ, अभिनन्दननाथ, सुमतिनाथ, सुपार्श्वनाथ और चन्द्रप्रभ ये पूर्वाह्णकालमें, संभवनाथ, पद्मप्रभ, संसार-भ्रमणका अन्त करनेवाले पुष्पदन्त और वासुपूज्य ये अपराह्णकालमें सिद्ध हुए हैं ॥२७६–२७७॥ विमलनाथ, अनन्तनाथ, शान्तिनाथ, कुन्थुनाथ, मल्लिनाथ, मुनिसुव्रतनाथ, नेमिनाथ और पार्श्वनाथकी सायंकालमें मुक्ति जानना चाहिए ॥२७८॥ और अष्ट प्रकारके कर्मोंको नष्ट करनेवाले धर्मनाथ, अरनाथ, नमिनाथ और महावीर जिनेन्द्रकी प्रातःकालमें सिद्धि कही गयी है ॥२७९॥

भगवान् वृषभनाथ, वासुपूज्य और नेमिनाथ पर्यङ्क आसनसे तथा शेष तीर्थंकर कायोत्सर्ग आसनसे स्थित हो मोक्ष गये हैं ॥२८०॥ आदि जिनेन्द्र भगवान् वृषभदेव, मुक्तिके पूर्व चौदह दिन तक विहारको संकोचकर मोक्ष गये हैं। भगवान् महावीर दो दिन और शेष तीर्थंकर एक मास पूर्व विहार बन्द कर मोक्षगामी हुए हैं ॥२८१॥

एक महावीर भगवान्‌का छब्बीस मुनियोंके साथ, पार्श्वनाथ तथा नेमिनाथका

---

१ उसहो य वासुपुज्जो णेमी पल्लंकबद्धा सिद्धा। काउस्सग्गेण जिणा सेसा मुत्ति समावण्णा। त्रै०प्र० चतुर्थ अधिकार ॥१२१०॥ २ उसहो चोद्दसदिवसे दुदिण वीरेसरस्स सेसाणं। मासेण य विणिवत्ते जोगादो मुत्तिमप्पण्णो ॥१२०९ त्रै० प्र० च० अधिकार। ३. निर्वाणः म०, ख०, ङ०। मुक्ति केवल्यनिर्वाण श्रेयो नि श्रेयसामृतम् 'इत्यमर

मल्लिः पञ्चशतैः सिद्धः शान्तिर्नवशतै सह । सैकैरष्टशतैर्धर्मो द्वादशः सैकषट्शतैः ॥२८३॥
सहस्रैर्विमलः षड्भिरनन्तस्तैस्तु सप्तभिः । सप्तम. पञ्चशत्यामा पद्माभोऽष्टशतैस्त्रिभि. ॥२८४॥
वृषो दशसहस्रैस्तु मुनिभिर्मुक्तिमाश्रितः । प्रत्येकं तु जिना शेषा. सहस्रेण समन्विता ॥२८५॥
भरतश्चक्रवर्त्याद्य' सगरो मघवांस्ततः । सनत्कुमारनामान्य. शान्ति' कुन्थुररस्तथा ॥२८६॥
सुभूमश्च महापद्मो हरिषेणो जयोऽपर. । ब्रह्मदत्तश्च षट्खण्डनाथा द्वादशचक्रिण' ॥२८७॥
त्रिपृष्ठश्च द्विपृष्ठश्च स्वयम्भूः पुरुषोत्तम. । पुरुषोपपदौ सिंहपुण्डरीकौ प्रचण्डकौ ॥२८८॥
दत्तो नारायणो कृष्णो वासुदेवा नवोदिता' । त्रिखण्डभरताधीशाः पराखण्डितपौरुषा ॥२८९॥
विजयोऽचल सुधर्माख्यः सुप्रभश्च सुदर्शन. । नान्दो च नन्दिमित्रश्च राम' पद्मो बला नव ॥२९०॥
अश्वग्रीवो भुवि ख्यातस्तारको मेरुकस्तथा । निशुम्भ. शुम्भदम्भोजवदनो मधुकैटभ. ॥२९१॥
बलि प्रहरणाभिख्यो रावण खेचरान्वयः[1] । भूचरस्तु जरासन्धो नवैते प्रतिशत्रव. ॥२९२॥
[2]ऊर्ध्वगा बलदेवास्ते निर्निदाना भवान्तरे । अधोगा. सनिदानास्तु केशवा प्रतिशत्रव ॥२९३॥
वृषभे भरतश्चक्री सगरोऽप्यजिते जिने । मघवांस्तुर्यश्चक्री च धर्मशान्त्यन्तरे मतौ ॥२९४॥
निजं जिनान्तरं ज्ञेयं शान्तिकुन्थ्वरचक्रिणाम् । चक्रवर्ती सुभूमोऽभूदरमल्लिजिनान्तरे ॥२९५॥

पाँच सौ छत्तीस मुनियोंके साथ निर्वाण हुआ है ॥२८२॥ मल्लिनाथ पाँच सौ, शान्तिनाथ नौ सौ, धर्मनाथ आठ सौ एक, वासुपूज्य छह सौ एक, विमलनाथ छह हजार, अनन्तनाथ सात हजार, सुपार्श्वनाथ पाँच सौ, पद्मप्रभ तीन हजार आठ सौ, वृषभनाथ दश हजार और शेष तीर्थंकर एक-एक हजार मुनियोंके साथ मोक्षको प्राप्त हुए हैं† ॥२८३–२८५॥

भरत, सगर, मघवा, सनत्कुमार, शान्तिनाथ, कुन्थुनाथ, अरनाथ, सुभूम, महापद्म, हरिषेण, जय और ब्रह्मदत्त ये बारह चक्रवर्ती छह खण्डोंके स्वामी हुए ॥२८६–२८७॥ त्रिपृष्ठ, द्विपृष्ठ, स्वयंभू, पुरुषोत्तम, पुरुषसिंह, पुरुष पुण्डरीक, (पुण्डरीक) दत्त, नारायण (लक्ष्मण) और कृष्ण ये नौ वासुदेव कहे गये हैं। ये तीन खण्ड भरतके स्वामी होते हैं तथा इनका पराक्रम दूसरोंके द्वारा खण्डित नहीं होता ॥२८८–२८९॥ विजय, अचल, सुधर्म, सुप्रभ, सुदर्शन, नान्दी, नन्दिमित्र, राम और पद्म ये नौ बलभद्र हैं ॥२९०॥ अश्वग्रीव, पृथिवीमें प्रसिद्ध तारक, मेरुक, निशुम्भ, सुशोभित कमलके समान मुखवाला मधुकैटभ, बलि, प्रहरण, विद्याधर वंशज रावण और भूमिगोचरी जरासंध ये नौ प्रतिनारायण हैं ॥२९१–२९२॥ बलभद्र ऊर्ध्वगामी—स्वर्ग अथवा मोक्षगामी होते हैं तथा भवान्तरमें कोई निदान नहीं बाँधते और नारायण अधोगामी होते हैं एवं भवान्तरमे निदान बाँधते हैं ॥२९३॥

चक्रवर्ती भरत वृषभनाथके समयमें हुआ, सगर चक्रवर्ती अजितनाथके कालमें हुआ, मघवा और सनत्कुमार धर्मनाथ तथा शान्तिनाथके अन्तरालमें हुए। शान्ति, कुन्थु और अरनाथ चक्रवर्तीका काल अपना-अपना अन्तराल काल है। सुभूम चक्रवर्ती अरनाथ और मल्लिनाथके अन्तरालमें हुआ। महापद्म मल्लिनाथ और मुनिसुव्रतनाथके अन्तरालमें हुआ।

१ खेचरान्वया म० । २. अणिदाणगदा सव्वे बलदेवा केसवा णिदाणगदा । उड्ढगामी सव्वे बलदेवा केसवा अधोगामी ॥१४३६ त्रै० प्र० ४ अधिकार ।

† इस उल्लेखसे यह बात सिद्ध होती है कि छह माह आठ समयमें जो छह सौ आठ जीवोंके मोक्ष जानेकी बात प्रसिद्ध है वह कमसे कम जीवोंकी बात समझनी चाहिए। अधिक जीवोंकी संख्या निर्धारित नहीं है। कितने ही लोग कहते हैं कि इतने मुनि तीर्थंकरके कालमें आगे-पीछे मोक्ष गये परन्तु यह उचित नहीं है, क्योंकि तीर्थंकरोंके मोक्ष जानेवाले शिष्योंकी संख्या त्रैलोक्यप्रज्ञप्तिके चतुर्थ अधिकारमें गाथा नं० १२१८ से १२२९ तक अलग बतलायी है।

मुनिसुव्रतमल्ल्यन्तर्महापद्म' प्रकीर्तितः । मुनिसुव्रतनम्यन्तर्हरिषेणस्तु चक्रभृत् ॥२९६॥
नमिनेम्यन्तरे चक्री जयसेनोऽभवत्ततः । ब्रह्मदत्तोऽपि निर्दिष्टो नेमिपार्श्वजिनान्तरे ॥२९७॥
अष्टानां सिद्धिरुद्दिष्टा ब्रह्मदत्तसुभूमयो. । [1]सप्तमी मघवांस्तुर्यो तृतीयं कल्पमाश्रितौ ॥२९८॥
श्रेयः प्रभृतिधर्मान्तान् पञ्चापश्यन् बलोर्जितान् । त्रिपृष्ठाद्या नृसिंहान्ताः पञ्चसंख्यास्तु केशवाः ॥२९९॥
पुण्डरीकोऽरमल्ल्यन्तर्वासुदेवः प्रकीर्तित । मुनिसुव्रतमल्ल्यन्तर्दत्तनामा तु केशव ॥३००॥
मुनिसुव्रतनम्योस्तु मध्ये नारायणः स्मृतः । प्रत्यक्षं वन्दको नेमे कृष्णः पद्मसमन्वितः ॥३०१॥
[2]एकस्य सप्तमी पृथ्वी पञ्चानां षष्ठ्युदीरिता । पञ्चम्येकस्य चान्यस्य पर्यन्तस्य तृतीयभूः ॥३०२॥
[3]अष्टानां मुक्तिरुद्दिष्टा बलानां तु तपोबलात् । अन्तस्य ब्रह्मकल्पस्तु तीर्थे कृष्णस्य सेत्स्यतः ॥३०३॥
[4]धनु शतानि पञ्चाद्ये हानिः पञ्चागतोऽष्टसु । दशानां पञ्चसु प्रोक्ता पञ्चानामष्टसु क्षयः ॥३०४॥
उत्सेधः पार्श्वनाथस्य नवारत्निमितस्ततः । वीरस्यारत्नय. सप्त जिनोत्सेध क्रमादयम् ॥३०५॥

---

महापद्म मल्लिनाथ और मुनिसुव्रतनाथके अन्तरालमें हुआ । हरिषेण, मुनिसुव्रत और नमिनाथके अन्तरालमें हुआ । जयसेन चक्रवर्ती नमिनाथ और पार्श्वनाथके अन्तरमें हुआ और ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती, नेमिनाथ तथा पार्श्वनाथ जिनेन्द्रके अन्तरालमे हुआ है ॥२९४–२९६॥ इन बारह चक्रवर्तियोंमे आठको मुक्ति प्राप्त हुई है, ब्रह्मदत्त और सुभूम सातवीं पृथिवी गये हैं तथा मघवा और सनत्कुमार तीसरे स्वर्गको प्राप्त हुए हैं ॥२९७॥

त्रिपृष्ठसे लेकर पुरुषसिंह तकके पाँच नारायणोंने श्रेयांसनाथसे लेकर धर्मनाथ तकके पाँच तीर्थंकरोंके अन्तराल कालको बलभद्रोंके साथ देखा है अर्थात् त्रिपृष्ठादि पाँच नारायण और विजय आदि पाँच बलभद्र श्रेयांसनाथसे लेकर धर्मनाथ तकके अन्तरालमें हुए है। पुण्डरीक, अरनाथ और मल्लिनाथके अन्तरालमें, दत्त, मल्लिनाथ और मुनिसुव्रतनाथके अन्तरालमे, नारायण ( लक्ष्मण ), मुनि सुव्रतनाथ और नमिनाथके अन्तरालमें हुआ है और कृष्ण पद्मके साथ नेमिनाथकी वन्दना करनेवाला प्रत्यक्ष विद्यमान है ही ॥२९८–३०१॥ इन नारायणोंमे प्रथम नारायण त्रिपृष्ठ सातवीं पृथिवी गया। दूसरेसे लेकर छठे तक पाँच नारायण छठी पृथिवी गये। सातवाँ पाँचवीं पृथिवी गया और आठवाँ तीसरी पृथिवी गया और नौवाँ भी तीसरी पृथिवी जायेगा ॥ ३०२ ॥ प्रारम्भके आठ बलभद्रोंने तपके माहात्म्यसे मुक्ति प्राप्त की है और अन्तिम बलभद्र पाँचवे ब्रह्म स्वर्ग जावेगा। यह वहाँसे आकर जब कृष्ण तीर्थङ्कर होगा तब उसके तीर्थमें सिद्ध होगा—मोक्ष प्राप्त करेगा ॥३०३॥

वृषभजिनेन्द्रके शरीरकी ऊँचाई पाँच सौ धनुष थी, फिर आठ तीर्थङ्करोंकी ऊँचाई पचास-पचास धनुष कम होती गयी। उसके बाद पाँच तीर्थङ्करोंकी दस-दस धनुष कम हुई। तदनन्तर आठ तीर्थङ्करोंकी पाँच-पाँच धनुष कम हुई ॥३०४॥ पार्श्वनाथकी नौ हाथ और महावीरकी सात हाथ ऊँचाई होगी। इस प्रकार क्रमसे तीर्थङ्करोंकी ऊँचाई जानना चाहिए ॥३०५॥

---

१. सप्तमो म०। २. पढमहरीसत्तम्मिए पंचच्छट्ठाम्मि पचमी एक्को । एक्को तुरिये चरिमो तदिए णिरए तहेव पडिसत्तू ॥१४३८॥ त्रै० प्र०, अ० ४, त्रैलोक्यप्रज्ञप्तौ त्रिलोकसारे च लक्ष्मणस्य चतुर्थपृथिवीगमनं प्रख्यातम्। हरिवंशे पद्मचरिते च तृतीयपृथिवीगमनं प्रख्यानम्। ३. णिस्सेयस मट्ठ गया हलिणो चरिमो दुम्ह कप्पगदो। तत्तो कालेण मदो सिज्झदि, केहस्स तित्थम्मि ॥१४३७॥ त्रै०, प्र०, च०, अ० । ४. पंचसयधणुपमाणो उसहजिणिंदस्स होदि उच्छेहो । तत्तोपण्णासूणा णियमेण य पुप्फदंतपेरंते ॥५८५॥ एत्तो जाव अणंत दस दस कोदंडमेत्तपरिहीणो । तत्तो णेमि जिणंत पगपगचावेहिं परिहीणो ॥५८६॥ णव हत्था पासजिणे सग हत्था वड्ढमाण णामम्मि । एत्तो तित्थयराणं सरीरवण्ण परूवेमो ॥५८७॥ त्रै० प्र०, अ० ४ ।

पञ्च चापशतान्याद्ये चक्रिण्युत्सेध इष्यते । चतुःशतानि सार्धानि धनूंषि सगरस्य तु ॥३०६॥
द्वाचत्वारिंशदिष्टानि सार्धानि तु धनूंष्यतः । सार्धेनैकेन युक्तानि चत्वारिंशद्धनूंषि तु ॥३०७॥
चत्वारिंशदथोक्तानि पञ्चमस्य तु चक्रिणः । पञ्चत्रिंशत्ततस्त्रिंशदष्टाविंशतिरष्टमे ॥३०८॥
द्वाविंशतिर्महापद्मे विंशतिश्च चतुर्दश । ततः सप्त धनूषि स्यादुत्सेधश्चक्रवर्तिनाम् ॥३०९॥
अशीतिः सप्ततिः षष्टि पञ्चाशत्पञ्चभि. सह । चत्वारिंशद्धनूंषि स्यु· षड्विंशतिस्ततः पर· ॥३१०॥
द्वाविंशतिस्तथोक्तानि षोडशापि दशैव तु । उत्सेधो वासुदेवानां बलदेवप्रतिद्विषाम् ॥३११॥
आयुश्चतुरशीतिश्च पूर्वलक्षा जिनेशिनाम् । द्वासप्ततिश्च षष्टिश्च पञ्चाशच्च यथाक्रमम् ॥३१२॥
चत्वारिंशत्तथा त्रिंशद्विंशतिश्च दशैव ताः । लक्षे लक्षं च पूर्वाणां दशानामायुरीरितम् ॥३१३॥
वर्षलक्षास्ततो लक्ष्या अशीतिश्चतुरुत्तरा । द्वासप्ततिस्तत षष्टिस्त्रिंशद्दश तथैककम् ॥३१४॥
ततो वर्षसहस्राणि सपञ्चनवतिश्चतु । अशीति पञ्चपञ्चाशत्त्रिंशद्दश तथैककम् ॥३१५॥
ततो वर्षशतं पूर्णं द्वासप्ततिरिति क्रमात् । जिनानामायुराख्यातमायुर्वृद्धिं करोतु व ॥३१६॥
लक्षाश्चतुरशीतिस्तु द्वासप्ततिरिति क्रमात् । पूर्वाणां वर्षलक्षास्तु पञ्चत्र्येका प्रपञ्चिता ॥३१७॥
ततो वर्षसहस्राणि नवति पञ्चभिर्युता । तथा चतुरशीति. स्यादष्टाषष्टिस्तत पुन ॥३१८॥
त्रिंशत् षड्विंशतिस्त्रीणि वर्षसप्तशतानि च । आयु प्रमाणमेतत्तु कथितं चक्रवर्तिनाम् ॥३१९॥
वर्षाणां चतुरशीतिर्लक्षा द्वासप्ततिस्तत । षष्टिस्त्रिंशद्दशातोऽपि पञ्चषष्टिसहस्रकम् ॥३२०॥
द्वात्रिंशद्द्वादशैकं च प्रोक्त वर्षसहस्रकम् । केशवानां यथासंख्यमायु सख्या विदां मता ३२१॥

---

प्रथम चक्रवर्तीकी ऊँचाई, पाँच सौ धनुष, दूसरे सगर चक्रवर्तीकी साढ़े चार सौ धनुष, तीसरेकी साढ़े बयालीस धनुष, चौथेकी साढ़े इकतालीस धनुष, पाँचवेकी चालीस धनुष, छठेकी पैंतीस धनुष, सातवेंकी तीस धनुष, आठवेकी अट्ठाईस धनुष, नौवें महापद्म-की बाईस धनुष, दशवेकी बीस धनुष, ग्यारहवेकी चौदह धनुष, और बारहवेकी सात धनुष थी। इस प्रकार चक्रवर्तियोंकी ऊँचाईका वर्णन किया ॥३०६–३०९॥

अस्सी, सत्तर, साठ, पचपन, चालीस, छब्बीस, बाईस, सोलह और दश धनुष यह क्रमसे नारायण, बलभद्र और प्रतिनारायणोंकी ऊँचाई है ॥३१०–३११॥

प्रारम्भसे लेकर दशवे तीर्थंकर तककी आयु क्रमसे चौरासी लाख पूर्व, बहत्तर लाख पूर्व, साठ लाख पूर्व, पचास लाख पूर्व, चालीस लाख पूर्व, तीस लाख पूर्व, बीस लाख पूर्व, दश लाख पूर्व, दो लाख पूर्व और एक लाख पूर्व आयु कही गयी है ॥३१२–३१३॥ तदनन्तर श्रेयांसनाथसे लेकर महावीर पर्यन्तकी आयु क्रमसे चौरासी लाख वर्ष, बहत्तर लाख वर्ष, साठ लाख वर्ष, तीस लाख वर्ष, दश लाख वर्ष, एक लाख वर्ष, पंचानवे हजार वर्ष, चौरासी हजार वर्ष, पचपन हजार वर्ष, तीस हजार वर्ष, दश हजार वर्ष, एक हजार वर्ष, सौ वर्ष और बहत्तर वर्ष की है। इस प्रकार क्रमसे तीर्थङ्करोंकी आयु कही। यह तुम्हारी आयु वृद्धि करे ॥३१२–३१६॥

चौरासी लाख पूर्व, बहत्तर लाख पूर्व, पाँच लाख, तीन लाख, एक लाख, पंचानवे हजार, चौरासी हजार, अड़सठ हजार, तीस हजार, छब्बीस हजार, तीन हजार और सात सौ वर्ष यह क्रमसे चक्रवर्तियोंकी आयुका प्रमाण कहा गया है ॥३१७–३१९॥

चौरासी लाख, बहत्तर लाख, साठ लाख, तीस लाख, दश लाख, पैंसठ हजार, बत्तीस हजार, बारह हजार और एक हजार वर्ष यह क्रमसे नौ नारायणोंकी आयुका प्रमाण विद्वानोंके द्वारा माना गया है ॥३२०–३२१॥

आयुर्लक्षा बलानां स्युः सप्ताशीतिश्च सप्ततिः । सप्तोत्तरा तथा षष्टिः पञ्चत्रिंशद्दश क्रमात् ॥३२२॥
षष्टिर्वर्षसहस्राणि त्रिंशद्दश च सप्तमि । द्विशत्याब्दसहस्रं तु तच्चरमस्य बलस्य तु ॥३२३॥
वृषाद्या धर्मपर्यन्ता जिना पञ्चदश क्रमात् । निरन्तरास्ततः शून्ये त्रिजिनाच्छून्ययोर्द्वयम् ॥३२४॥
[1]जिनः शून्यद्वयं तस्माज्जिनः शून्यद्वयं पुनः । [2]जिनः शून्यं जिनः शून्यं द्वौ जिनेन्द्रौ निरन्तरौ ॥३२५॥
चक्रिणौ भरताद्यौ द्वौ तौ शून्यानि त्रयोदश । षट्चक्रिणस्त्रिशून्यानि चक्री शून्यं च चक्रभृत् ॥३२६॥
ततः शून्यद्वयं चक्री शून्यं चक्रधरस्ततः । शून्ययोर्द्वितयं तस्मादिति चक्रधरक्रम[3] ॥३२७॥
शून्यानि दश पश्चात्त्रिपृष्ठाद्यास्तु केशवाः । शून्यषट्कं ततश्चैकः केशवो व्योमकेशवः ॥३२८॥
त्रिशून्यं केशवश्चैक शून्यद्वितयमप्यतः । केशवश्चाणि शून्यानि केशवानामयं क्रमः ॥३२९॥

सतासी लाख, सत्तर लाख, सड़सठ लाख, पैंतीस लाख, दश लाख, साठ हजार, तीस हजार, सत्रह हजार और बारह सौ वर्ष यह क्रमसे बलभद्रोंकी आयु है ॥३२२-३२३॥ तीर्थंकरोंके कालमें चक्रवर्ती तथा नारायणोंका क्रम जाननेके लिए चौंतीस कोठाका एक यन्त्र बनाना चाहिए। उसके नीचे चौंतीस-चौंतीस कोठाके दो यन्त्र और बनाना चाहिए। ऊपरके यन्त्रमें तीर्थंकरोंका, बीचके यन्त्रमें चक्रवर्तियोंका और नीचेके यन्त्रमें नारायणोंका विन्यास करे। यन्त्रोंमें तीर्थंकरोंके लिए एकका अंक, चक्रवर्तियोंके लिए दोका अंक और नारायणोंके लिए तीनका अंक प्रयुक्त किया जाता है। ऊपरके यन्त्रमें ऋषभनाथसे लेकर धर्मनाथ तक पन्द्रह तीर्थंकरोंका क्रमसे विन्यास करना चाहिए अर्थात् प्रारम्भसे लेकर पन्द्रह खानोंमें एक-एक लिखना चाहिए। उसके बाद दो शून्य, फिर तीन तीर्थंकर, फिर दो शून्य, फिर एक तीर्थंकर, फिर दो शून्य, फिर एक तीर्थंकर, फिर दो शून्य, फिर एक तीर्थंकर, फिर एक शून्य और फिर लगातार दो तीर्थंकर इस प्रकार तीर्थंकरोंका विन्यास करना चाहिए। तदनन्तर नीचेके यन्त्रमें भरत आदि दो चक्रवर्ती, फिर तेरह शून्य, फिर छह चक्रवर्ती, फिर तीन शून्य, फिर एक चक्रवर्ती, फिर एक शून्य, फिर एक चक्रवर्ती, फिर दो शून्य, फिर एक चक्रवर्ती, फिर एक शून्य, फिर एक चक्रवर्ती और फिर दो शून्य इस प्रकार चक्रवर्तियोंका क्रमसे विन्यास करे। तदनन्तर नीचेके यन्त्रमें प्रारम्भमें दश शून्य, फिर त्रिपृष्ठ आदि पाँच नारायण, फिर छह शून्य, फिर एक नारायण, फिर एक शून्य, फिर एक नारायण, फिर तीन शून्य, फिर एक नारायण, फिर दो शून्य, फिर एक नारायण और फिर तीन शून्य इस प्रकार क्रमसे नारायणोंका विन्यास करे। इसकी संदृष्टि इस प्रकार है*—

भावार्थ—भरत चक्रवर्ती वृषभनाथके समक्ष, सगर चक्रवर्ती अजितेश्वरके समक्ष तथा

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ० | ० | १ | १ | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | ० | १ | ० | १ | ० | १ | १ |
| २ | २ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ० | ० | ० | २ | २ | २ | ० | ० | २ | ० | २ | ० | ० |
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ३ | ० | ३ | ० | ० | ० | ३ | ० | ० | ३ | ० | ० | ० |

१. जिने म० । २. जिने म० । ३. चक्रधरा. क्रमात् ङ० ।

* यह प्रकरण तिलोयपण्णत्तिके चतुर्थ महाधिकारसे लिया हुआ जान पड़ता है, वहाँ इस प्रकरणकी गाथाएँ इस प्रकार हैं—

उसहेसरस्स भरहो सगरो अजिएसरस्स पच्चक्खं । मघवा सणक्कुमारो दो चक्की धम्म संति विच्चाले ॥१२८३॥ अह संति कुन्थु अर जिण तित्थयरा ते च चक्कवट्टित्ते । एक्को सुभउमचक्की अरमल्लीणंतराय-

[1] पाद. कुमारकालः स्यादायुषो वृषभस्य सः । न्यूनः संयमकालस्य राज्यकालस्ततोऽपरः ॥३३०॥

मघवा और सनत्कुमार ये दो चक्रवर्ती, धर्मनाथ और शान्तिनाथके अन्तरालमें हुए है। शान्ति, कुन्थु और अर ये तीन स्वयं तीर्थंकर तथा चक्रवर्ती हुए हैं। सुभौम चक्रवर्ती अरनाथ और मल्लिनाथके अन्तरालमें, पद्म चक्रवर्ती मल्लि और मुनिसुव्रतके अन्तरालमें, हरिषेण चक्रवर्ती सुव्रत और नमिनाथके अन्तरालमें, जयसेन चक्रवर्ती नमिनाथ और नेमिनाथके अन्तरालमें तथा ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती नेमिनाथ और पार्श्वनाथके अन्तरालमें हुए हैं। यहाँ जो चक्रवर्ती तीर्थंकरोंके समक्ष न होकर अन्तरालमें हुए हैं उनके ऊपर तीर्थंकरोंके कोष्ठकमें शून्य रखे गये है और जो तीर्थंकरोंके समक्ष हुए हैं उनके ऊपर तीर्थंकरोंके कोष्ठकमें एक लिखा गया है। जिन तीर्थंकरोंके समक्ष चक्रवर्ती हुए है उनके नीचे चक्रवर्तीके कोष्ठकमे दोका अंक लिखा गया है और जिनके समक्ष अभाव रहा है उनके नीचे शून्य रखा गया है। इसी प्रकार नारायणोंके विषयमें जानना चाहिए अर्थात् पहलेसे लेकर दशम तीर्थंकर तक तो कोई भी नारायण नहीं हुआ पश्चात् ग्यारहवेंसे पन्द्रहवे तक पाँच नारायण हुए। तदनन्तर अर और मल्लिनाथके अन्तरालमें, मल्लि और मुनिसुव्रतके अन्तरालमें, सुव्रत और नमिके अन्तरालमें और नेमिनाथके समयमें नारायण हुए। जहाँ नारायणोंका अभाव है वहाँ कोष्ठकोंमें शून्य और जहाँ सद्भाव है, वहाँ तीनका अंक लिखा गया है ॥३१९-३२४॥

भगवान् वृषभदेवकी आयु चौरासी लाख पूर्वकी थी। उसका एक चतुर्थ भाग अर्थात् बीस लाख पूर्वका कुमारकाल था। शेष संयमके कालको घटाकर जो बचता है वह राज्यकाल था। भावार्थ—भगवान् वृषभदेवने बीस लाख पूर्व कुमारकाल बिताया, त्रेसठ लाख पूर्व राज्य किया, एक हजार वर्ष तप किया और एक हजार वर्ष कम एक लाख पूर्व केवलीकाल

---

म्मि ॥ १२८४ ॥ अह पउमचक्कवट्टी मल्ली मुणि सुव्वयाण विच्चाले। सुव्वयगमीण मज्झे हरिसेणो णाम-चक्कहरो ॥ १२८५ ॥ जयसेणचक्कवट्टी णमि-णेमिजिणाणमंतरालम्मि। तह बह्मदत्तणामो चक्कवई णेमि-पासविच्चाले ॥ १२८६ ॥ चउसट्ठिय तीस कोट्ठा कादव्वा तिरिय रूव पत्तीए। उड्ढेण वे कोट्ठा कादूणं पढमकोट्ठेसुं ॥ १२८७ ॥ पण्णरसेसु जिणिंदा णिरंतरं दोसु सुण्णगा तत्तो। तीसु जिणा दो सुण्णा इगि जिण दो सुण्ण एक्क जिणे ॥१२८८॥ दो सुण्णा एक्क जिणो इगि सुण्णो इगि जिणो य इगि सुण्णो। दोण्णि जिणा इदि कोट्ठा णिद्दिट्ठा तित्थ कत्ताणं ॥ १२८९ ॥ दो कोट्ठेसु चक्की सुण्णं तेरसमु चक्किणो छक्के। सुण्ण तिय चक्कि सुण्णं दो सुण्णं चक्कि सुण्णो य ॥ १२९० ॥ चक्की दो सुण्णाइ छक्खंड वइण चक्क वट्टीण। एदे कोट्ठा कमसो संदिट्ठी एक्क दो अंका ॥ १२९१ ॥ बलदेववासुदेवप्पडिसत्तूणं जागावणट्ठं सदिट्ठी—

पंच जिणिंदे वंदंति केसवा पंच आणुपुव्वीए। सेयंस सामिपहुदिं तिविट्ठपमुहा य पत्तेक्कं ॥१४१४॥ अरमल्लि अंतराले णादव्वो पुंडरीअणामो सो। मल्लिमुणिसुव्वयाण विचाले दत्तणामो सो ॥ १४१५ ॥ सुव्वयणमि सामीण मज्झे णारायणो समुप्पण्णो। णेमि समयम्मि किण्णो एदे णव वासुदेवा य ॥१४१६॥ दस सुण्णा पंच केसव छस्सुण्णा केसि सुण्ण केसीओ। तिय सुण्ण मेक्क केसी दो सुण्णं एक्क केसि तिय सुण्ण ॥ १४१७ ॥ तिलोयपण्णत्ति ४ अधिकार।

१. पढमे कुमारकालो जिणरिसहे वीस पुव्वलक्खाणि। अजिआदिअर जिणंते सगसग आउस्स पादेगो ॥ ५८३ ॥ तत्तो कुमारकालो एगसय सगसहस्स पचस या। पणुवीतसय तिसया तीस तीस च छक्कस्स ॥ ५८४ ॥ त्रै०. प्र० च० अ०।

पादोऽष्टादशसंख्यानां पूर्णः शेषजिनेशिनाम् । [1]कुमारकालशेषस्य राज्यसंयमकालता ॥३३१॥
कुमाराणां जिनानां तु संयमानेहसोज्झित । आयुःकाल स कुमारः पञ्चानामपि वर्ण्यते ॥३३२॥
जिनसंयमकालस्तु पूर्वलक्षाथ सोज्झिता । पूर्वाङ्गेन चतुर्भिश्च ह्यष्टाभिर्द्वादशाङ्गकैः ॥३३३॥
ततः षोडशभिर्हीनो विंशत्या तु ततः परम् । चतुर्विंशतिपूर्वाङ्गैरष्टाविंशतिसंख्यकैः ॥३३४॥
दशानामायुषः पादः पादोनो द्वादशस्य सः । मल्लेर्वर्षशतेनोनो नेमेर्वर्षशतैस्त्रिभिः ॥३३५॥
त्रिंशद्वर्षविहीनस्तु प्रत्येकं पार्श्ववीरयोः । द्वेधा संयमकालोऽयं छाद्मस्थः केवली स्थितः ॥३३६॥
वृषच्छद्मस्थकालोऽत्र स्यात्सहस्रवर्षाण्यतः । द्वादशाब्दानि पूर्णानि स्युर्वर्षाणि चतुर्दश ॥३३७॥
ततोऽष्टादशवर्षाणि विंशतिस्तु ततः परं । षण्मासा नव वर्षाणि त्रिचतुस्त्रिद्विमासकाः ॥३३८॥

---

व्यतीत किया ॥३३०॥ अजितनाथसे लेकर अठारहवें अरनाथ तक तीर्थंकरोंकी जो पूर्ण आयु थी उसका एक चतुर्थ भाग कुमारकाल था, और पूर्ण आयुमें-से कुमारकाल छोड़ देनेपर जो शेष रहता है वह उनके राज्य तथा संयमका काल था। [अन्तिम छह तीर्थंकरोंका कुमार-काल क्रमसे सौ वर्ष, साढ़े सात हजार वर्ष, अढ़ाई हजार वर्ष, तीन सौ वर्ष, तीस वर्ष और तीस वर्ष था ]* ॥ ३३१ ॥ वासुपूज्य, मल्लिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ और महावीर ये पाँच तीर्थंकर बाल-ब्रह्मचारी तीर्थंकर थे, इसलिए इनकी आयुका जो काल था उसमें संयमका काल कम देनेपर उनका कुमारकाल कहा जाता है ॥३३२॥ श्री वृषभनाथ भगवान्का संयम-काल एक लाख पूर्व था। अजितनाथका एक पूर्वाङ्ग कम एक लाख पूर्व, संभवनाथका चार पूर्वाङ्ग कम एक लाख पूर्व, अभिनन्दननाथका आठ पूर्वाङ्ग कम एक लाख पूर्व, सुमतिनाथका बारह पूर्वाङ्ग कम एक लाख पूर्व, पद्मप्रभका सोलह पूर्वाङ्ग कम एक लाख पूर्व, सुपार्श्व-नाथका बीस पूर्वाङ्ग कम एक लाख पूर्व, चन्द्रप्रभका चौबीस पूर्वाङ्ग कम, पुष्पदन्तका अट्ठाईस पूर्वाङ्ग कम, वासुपूज्यका पूर्ण आयुका तीन चौथाई भाग, ( चौवन लाख वर्ष ) मल्लिनाथका सौ वर्ष कम पूर्ण आयु ( सौ वर्ष कम पचपन हजार वर्ष ), नेमिनाथका तीन सौ वर्ष कम पूर्ण आयु ( सात सौ वर्ष ), पार्श्वनाथका तीस वर्ष कम पूर्ण आयु ( सत्तर वर्ष ), महावीरका तीस वर्ष कम बहत्तर वर्ष ( ब्यालीस वर्ष ) और शेष दस तीर्थंकरोंका अपनी आयुका एक चौथाई भाग संयम काल था। समस्त तीर्थंकरोंका यह संयमकाल छद्मस्थ काल और केवलिकालकी अपेक्षा दो प्रकारका है ॥३३३—३३६॥ वृषभनाथका छद्मस्थ काल एक हजार वर्ष, अजितनाथका बारह वर्ष, संभवनाथका चौदह वर्ष, अभिनन्दननाथका अठारह वर्ष, सुमतिनाथका बीस वर्ष, पद्मप्रभका छह मास, सुपार्श्वनाथका नौ वर्ष, चन्द्रप्रभ-का तीन मास, †पुष्पदन्तका चार मास, शीतलनाथका तीन मास, श्रेयांसनाथका दो मास,

---

१. कुमारकाल शेषस्य म० ।

* तिलोयपण्णत्तिके च अ. गाथा न० ५८४ का अनुवाद है ।

†. नौवें पुष्पदन्तसे लेकर धर्मनाथ तकका छद्मस्थ काल यहाँ ४, ३ आदि मास बतलाया है परन्तु तिलोयपण्णत्तीमें ४, ३ आदि वर्ष बतलाया है। तिलोयपण्णत्तिकी गाथाएँ इस प्रकार हैं—

उसहादीसुं वासा सहस्स बारस चउदसट्ठरसा । वीस छदुमत्थकालो छच्चिय पउमप्पहे मासा ॥६७५॥ वासाणिणव सुपासे मासा चंदप्पाहम्मि तिण्णि तदो । चदु तिदु एक्का तिदु इगि सोलस चउवग्ग चउक्दी वासा ॥ ६७६ ॥ मल्लिजिणे छद्दिवसा एक्कारस सुव्वदे जिणे मासा । णमि णाहे णव मासा दिणाणि छप्पण्ण णेमि-जिणे ॥ ६७७ ॥ पासजिणे चउमासा बारसवासाणि वड्ढमाणजिणे । एत्तियमेत्ते समये केवलणाण न ताण उप्पण्णं ॥ ६७८ ॥

एकत्रिद्व्येकमासाश्च वर्षाणि त्रिश्च षोडश । षडेकादशसंख्याहर्मासा वर्षाण्यतो नव ॥३३९॥
षट्पञ्चाशद्दिनानि स्युर्मासाश्चत्वार एव च । वर्षाणि द्वादशैवात. पर केवलिनो जिनाः ॥३४०॥
आद्यस्य गणिनो भर्तुरशीतिश्चतुरुत्तरा । नवतिः पञ्चसंयुक्तं शतन्त्र्युत्तरमप्यत. ॥३४१॥
शतमेव पुनर्ज्ञेयं षोडशैकादशाधिकम् । पञ्चोत्तरा च नवतिस्त्र्युत्तरा नवतिस्तथा ॥३४२॥
[1]ततोऽष्टैकाधिकाशोतिः[2] सप्ततिः सप्तभिर्युता । षट् षष्टिः पञ्च पञ्चाशत्पञ्चाशच्च तत. परम् ॥३४३॥
त्रिचत्वारिंशदेवात षट् त्रिंशत्त्रिंशदन्विता । पञ्चभिस्त्रिंशदप्यस्मादष्टाविंशतिरेव तु ।.३४४॥
अष्टादश गणाधीशास्तथा सप्तदश क्रमात् । एकादश दशैव स्युरेकादश च ते पुन. ॥३४५॥
आद्यस्याद्यो गणी नाम्ना सेनान्तो वृषभ. प्रभो. । सिंहसेनस्ततोऽप्यन्यश्चारुदत्त इतीरितः ॥३४६॥
वज्रश्च चमरो वज्रचमरो [3]बलिदत्तकौ । वैदर्भश्चानगारश्च कुन्थुश्चापि सुधर्मकः ॥३४७॥

वासुपूज्यका एक मास, विमलनाथका तीन मास, अनन्तनाथका दो मास, धर्मनाथका एक मास, शान्ति, कुन्थु और अरनाथका सोलह-सोलह वर्ष, मल्लिनाथका छह दिन, मुनिसुव्रतनाथका ग्यारह मास, नमिनाथका नौ वर्ष, नेमिनाथका छप्पन दिन, पार्श्वनाथका चार मास और महावीरका बारह वर्ष है। इस छद्मस्थ कालके बाद सभी तीर्थंकर केवली हुए है ॥ ३३७—३४० ॥

भगवान् ऋषभदेवके चौरासी गणधर थे, अजितनाथके नव्वे, संभवनाथके एक सौ पॉच, अभिनन्दननाथके एक सौ तीन, सुमतिनाथके एक सौ सोलह, पद्मप्रभके एक सौ ग्यारह, सुपार्श्वनाथके पंचानवे, चन्द्रप्रभके तेरानवे, पुष्पदन्तके अठासी, शीतलनाथके इक्यासी, श्रेयासनाथके सतहत्तर, वासुपूज्यके छयासठ, विमलनाथके पचपन, अनन्तनाथके पचास, धर्मनाथके तेतालीस, शान्तिनाथके छत्तीस, कुन्थुनाथके पैतीस, अरनाथके तीस, मल्लिनाथके अट्ठाईस, मुनिसुव्रतनाथके अठारह, नमिनाथके सत्तरह, नेमिनाथके ग्यारह, पार्श्वनाथके दस और महावीरके ग्यारह गणधर थे* ॥ ३४१–३४५ ॥

†आदि तीर्थंकर ऋषभदेवके प्रथम गणधर वृषभसेन, अजितनाथके सिंहसेन, संभवनाथके चारुदत्त, अभिनन्दनके वज्र, सुमतिनाथके चमर, पद्मप्रभके वज्रचमर, सुपार्श्वनाथके

---

१. ततोऽष्टैकादशाशीतिः म० । २. तिलोयपण्णत्तौ तु शीतलनाथस्य सप्ताशीतिगणधराः प्रोक्ता । ३. बलदत्तकौ ग०, ख० ।

* तिलोयपण्णत्तिमें शीतलनाथके ८१ के स्थानपर ८७ गणधर बतलाये हैं। गाथा इस प्रकार है—

चुलसीदि णउदि पण तिग सोलस एक्कारसूत्तरसयाइं । पणणउदी तेणउदी गणहरदेवा हु अट्ठ परियंतं ॥९६१॥ अडसीदी सगसीदी सत्तत्तरि छक्क समाधिया छट्ठी । पणवण्णा पण्णासा तत्तो य अणत परियंतं ॥९६२॥ तेदाल छत्तीसा पणतीसा तीस अट्ठवीसा य । अट्ठारह सत्तरसेक्कारस दश एक्करस य वीरतं ॥ ९६३ ॥ च० अ० ।

†तिलोयपण्णत्तिमें अन्तर है—गाथा इस प्रकार हैं—

पढमो हु उसहसेणो केसरिसेणो य चारुदत्तो य । वज्जचमरो य वज्जो चमरो बलदत्त वेदब्भा ॥९६४॥ णागो कुन्थू धम्मो मन्दिरणामा जओ अरिट्ठो य । सेणो चक्कायुधयो सयभु कुभो विसाखो य ॥ ९६५ ॥ मल्लीणामो सुप्पहवरदत्ता सयभु इंदभूदीओ । उसहादीण आदिम गणधर णामाणि एदाणि ॥ ९६६ ॥ एदे गणधरदेवा सव्वे वि हु अट्ठरिद्धिसपण्णा । ताण रिद्धिसरूव लव मेत्त तं णिरूवेमो ॥ ९६७ ॥ च० अ०

[1]ऋषभसेन केसरीसेन[2], चारुदत्त[3], वज्रचामर[4], वज्र[5], चमर[6], बलदत्त[7], वैदर्भ[8], नाग[9], कुन्थु[10], धर्म[11], मन्दिर[12], जय[13], अरिष्ट[14], सेन[15], चक्रायुध[16], स्वयभू[17], कुम्भ[18], विशाख[19], मल्लि[20], सुप्रभ[21], वरदत्त[22], स्वयभू[23], और इन्द्रभूति[24], ये ऋषभादि तीर्थंकरोके प्रथम गणधरोके नाम हैं।

मन्दरार्यो जयोऽरिष्टसेनश्चक्रायुधस्ततः । स्वयम्भूः कुन्थुनामा च विशाखो मल्लिसोमकौ ॥३४८॥
वरदत्त. स्वयम्भू स्यादिन्द्रभूतिर्गणप्रभुः । ऋद्धिभिः सप्तभिर्युक्ताः सर्वे ते श्रुतपारगाः ॥३४९॥
वीरस्यैकस्य निष्क्रान्तिस्त्रिशतैर्मल्लिपार्श्वयोः । षडुत्तरैः शतैः षड्भिर्वासुपूज्यजिनस्य तु ॥३५०॥
चतु सहस्रसंख्यानैर्निष्क्रान्तो वृषभो नृपैः । सहस्रपरिवारास्तु प्रत्येकमितरे जिना. ॥३५१॥
चतुर्भिरधिकाशीति. सहस्राणि वृषस्य तु । लक्षं लक्षे त्रिलक्षाश्च द्विस्त्रिलक्षाः सहस्रकैः ॥३५२॥
विंशत्या त्रिंशता युक्तास्तास्तु लक्षात्रयं ततः । सार्धलक्षे पुनर्लक्षे लक्षाशीतिश्चतुर्युता ॥३५३॥
सहस्रगुणिता सा तु द्वासप्ततिरपीदृशी । अष्टाषष्टिश्च षट्षष्टिश्चतुःषष्टिसहस्रकम् ॥३५४॥
द्वाषष्टिश्च सहस्राणि षष्टिः पञ्चादशैव च । चत्वारिंशत्सहस्राणि त्रिशद्विंशतिरेव तु ॥३५५॥
अष्टादशसहस्राणि षोडशापि चतुर्दश । सहस्राणि यथासंख्यं गणसंख्या जिनेशिनाम् ॥३५६॥
[1]संघः सप्तविध' पूर्वधरशिक्षकभेदतः । सावधि' केवली वादी विक्रिया विपुलायुतः ॥३५७॥

---

वलि, चन्द्रप्रभके दत्तक, पुष्पदन्तके वैदर्भ, शीतलनाथके अनगार, श्रेयांसनाथके कुन्थु, वासुपूज्यके सुधर्म, विमलनाथके मन्दरार्य, अनन्तनाथके जय, धर्मनाथके अरिष्टसेन, शान्तिनाथके चक्रायुध, कुन्थुनाथके स्वयंभू, अरनाथके कुन्थु, मल्लिनाथके विशाख, मुनिसुव्रतके मल्लि, नमिनाथके सोमक, नेमिनाथके वरदत्त, पार्श्वनाथके स्वयंभू और महावीरके इन्द्रभूति थे। ये सभी गणधर सात ऋद्धियोंसे युक्त तथा समस्त शास्त्रोंके पारगामी थे ॥३४६—३४९॥

भगवान् महावीरने अकेले ही दीक्षा ली थी अर्थात् उनके साथ किसीने दीक्षा नहीं ली थी। मल्लिनाथ और पार्श्वनाथने तीन-तीन सौ राजाओंके साथ, *वासुपूज्यने छह सौ छह राजाओंके साथ, वृषभनाथने चार हजार राजाओंके साथ और शेष तीर्थकरोंके एक-एक हजार राजाओंके साथ दीक्षा ली थी ॥ ३५०—३५१ ॥

भगवान् ऋषभदेवके समस्त गणों—मुनियोंकी संख्या चौरासी हजार थी। अजितनाथकी एक लाख, संभवनाथकी दो लाख, अभिनन्दननाथकी तीन लाख, सुमतिनाथकी तीन लाख बीस हजार, पद्मप्रभकी तीन लाख तीस हजार, सुपार्श्वनाथकी तीन लाख, चन्द्रप्रभकी अढ़ाई लाख, पुष्पदन्तकी दो लाख, शीतलनाथकी एक लाख, श्रेयांसनाथकी चौरासी हजार, वासुपूज्यकी बहत्तर हजार, विमलनाथकी अड़सठ हजार, अनन्तनाथकी छयासठ हजार, धर्मनाथकी चौसठ हजार, शान्तिनाथकी बासठ हजार, कुन्थुनाथकी साठ हजार, अरनाथकी पचास हजार, मल्लिनाथकी चालीस हजार, मुनिसुव्रतनाथकी तीस हजार, नमिनाथकी बीस हजार, नेमिनाथकी अठारह हजार, पार्श्वनाथकी सोलह हजार और महावीरकी चौदह हजार संख्या थी ॥३५२—३५६॥

तीर्थंकर भगवान्का यह संघ १ पूर्वधर, २ शिक्षक, ३ अवधिज्ञानी, ४ केवलज्ञानी, ५ वादी, ६ विक्रिया ऋद्धिके धारक और ७ विपुलमतिमनःपर्यय ज्ञानके धारकके भेदसे सात

---

१. पुव्वधरसिक्खकोहीकेवलिवेकुव्विविउलमदिवादी। पत्तेक्कं सत्तगणा सव्वाणं तित्थकत्ताण ॥१०९८॥ ति० प०, अ० ४।

*. तिलोयपण्णत्तिमें वासुपूज्य भगवान्के सहदीक्षितोंकी संख्या छह सौ छिहत्तर बतलायी है। प्रकरणानुसार गाथा इस प्रकार है—

पहजिणो मल्लिजिणो रायकुमारेहिं तिसयमेत्तेहिं। पासजिणो वि तह च्चिय एक्को च्चिय वड्ढमाणजिणो ॥ ६६८ ॥ छावत्तरिजुद छस्सयमेत्तेहिं वासुपुज्ज सामी य। उसहो तालसएहिं सेसा पुह-पुह सहस्स मेत्तेहिं ॥ ६६९ ॥

वाक्यं त्रिकालविषयार्थनिरूपणार्थमाकर्ण्य कर्णसुखमित्थमिनस्य भूपाः ।
कृष्णादयो हरिरविप्रमुखाश्च देवा नत्वा जिनं स्वपदमीयुरुपात्ततत्त्वाः ॥५७४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यकृतौ त्रिषष्टिपुरुषजिनान्तरवर्णनो नाम षष्टितमः सर्गः ॥६०॥*

---

इस प्रकार भगवान् नेमिनाथकी कर्णोंको सुख उपजानेवाली एवं त्रिकालविषयक पदार्थोंका वर्णन करनेवाली दिव्यध्वनि सुनकर कृष्ण आदि राजा तथा इन्द्र और सूर्य आदि देव, धर्मके यथार्थ तत्त्वको ग्रहण कर एवं नेमि जिनेन्द्रको नमस्कार कर अपने-अपने स्थानपर चले गये ॥५७४॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्यरचित हरिवंशपुराणमें त्रेशठ शलाकापुरुषोंका चरित्र तथा तीर्थंकरोंके अन्तरालका वर्णन करनेवाला साठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६० ॥*

# एकषष्टितमः सर्गः

आकूतं श्रेणिकस्याथ ज्ञात्वा गणभृदग्रणीः । वृत्तं गजकुमारस्य जगादेति जगन्नुतम् ॥१॥
श्रुत्वा गजकुमारोऽसौ जिनादिचरितं तथा । विमोच्य सकलान् बन्धून् पितृपुत्रपुरस्सरान् ॥२॥
संसारभीरुरासाद्य जिनेन्द्रं [1]प्रश्रयान्वितम् । गृहीत्वाऽनुमतो दीक्षां तपः कर्तुं समुद्यतः ॥३॥
निरूपितास्तु याः कन्याः कुमाराय गजाय ताः । प्रभावत्यादयः सर्वा निर्वेदिन्यः प्रवव्रजुः ॥४॥
कुमारश्रमणस्याथ गजस्यैकान्तवर्तिनः । निशीथे प्रतिमास्थस्य सर्वद्वन्द्वसहस्य सः ॥५॥
सोमशर्मा सुतात्यागक्रोधाग्निकणदीपितः[2] । अदीदिपद्दुराराग्निं शिरसि स्थिरचेतसः ॥६॥
दह्यमानशरीरोऽसौ शुक्लध्यानेन कर्मणाम् । अन्तं कृत्वा ययौ मोक्षमन्तकृत्केवली मुनिः ॥७॥
तस्य [3]देहमहं चक्रुः समुपेत्य सुराऽसुराः । यक्षकिन्नरगन्धर्वमहोरगपुरोगमाः ॥८॥
ज्ञात्वा तन्मरणं [4]दुःखाद् यादवा बहवस्तथा । दशार्हाश्च विहायान्त्यं दीक्षिता मोक्षकांक्षिणः ॥९॥
देव्यः शिवादयो बह्व्यो देवकीं रोहिणीं विना । वसुदेवस्त्रियो विष्णोः कन्याश्चापि प्रवव्रजुः ॥१०॥
ततः [5]सुरनराभ्यर्च्यो नानाजनपदान् जिनः । विजहार महाभूत्या भव्यराजीः प्रबोधयन् ॥११॥
उदीच्यान्नृपशार्दूलान् मध्यदेशनिवासिनः । प्राच्यानपि प्रजायुक्तान् स धर्मे स्थापयन् बहून् ॥१२॥

---

अथानन्तर श्रेणिकका अभिप्राय जानकर गणधरोंके अधिपति श्री गौतम स्वामीने जगत्के द्वारा स्तुत गजकुमारका वृत्तान्त इस प्रकार कहना शुरू किया ॥ १ ॥ वे कहने लगे कि इस प्रकार गजकुमार, तीर्थंकर आदिका चरित्र सुनकर संसारसे भयभीत हो गया और पिता, पुत्र, आदि समस्त बन्धुजनोंको छोड़कर बड़ी विनयसे जिनेन्द्र भगवान्‌के समीप पहुँचा और उनसे अनुमति ले दीक्षा ग्रहण कर तप करनेके लिए उद्यत हो गया ॥ २-३ ॥ गजकुमारके लिए जो प्रभावती आदि कन्याएँ निश्चित की गयी थीं उन सभीने संसारसे विरक्त हो दीक्षा धारण कर ली ॥ ४ ॥

तदनन्तर किसी दिन गजकुमार मुनि रात्रिके समय एकान्तमें प्रतिमायोगसे विराजमान हो सब प्रकारकी बाधाएँ सहन कर रहे थे कि सोमशर्मा अपनी पुत्रीके त्यागसे उत्पन्न क्रोधरूपी अग्निके कणोंसे प्रदीप्त हो उनके पास आया और स्थिर चित्तके धारक उन मुनिराजके शिरपर तीव्र अग्नि प्रज्वलित करने लगा ॥ ५-६ ॥ उस अग्निसे उनका शरीर जलने लगा। उसी अवस्थामें वे शुक्लध्यानके द्वारा कर्मोंका क्षय कर अन्तकृत्केवली हो मोक्ष चले गये ॥ ७ ॥ यक्ष, किन्नर, गन्धर्व और महोरग आदि सुर और असुरोंने आकर उनके शरीरकी पूजा की ॥ ८ ॥ गजकुमार मुनिका मरण जानकर दुःखी होते हुए बहुत-से यादव तथा वसुदेवको छोड़कर शेष समुद्रविजय आदि दशार्ह मोक्षकी इच्छासे दीक्षित हो गये ॥ ९ ॥ शिवा आदि देवियों, देवकी और रोहिणीको छोड़कर वसुदेवकी अन्य स्त्रियों तथा कृष्णकी पुत्रियोंने भी दीक्षा धारण कर ली ॥ १० ॥

तदनन्तर देव और मनुष्योंसे पूजित भगवान् नेमिजिनेन्द्रने, भव्य जीवोंके समूहको प्रबोधित करते हुए, नाना देशोंमें बड़े वैभवके साथ विहार किया ॥ ११ ॥ उन्होंने उत्तर दिशाके, मध्यदेशके तथा पूर्व दिशाके प्रजासे युक्त अनेक बड़े-बड़े राजाओंको धर्ममें स्थिर

---

१. प्रश्रयान्वितं यथा स्यात्तथा । २. दीपितः म० । ३. शरीरपूजाम् । ४. दुःखा म० । ५ सुरवराभ्यर्च्यो म० ।

विहृत्य चिरमीशानः पुनरागत्य पूर्ववत् । गिरौ रैवतके तस्थौ समवस्थानमण्डनः ॥१३॥
तत्र स्थितं जिनेन्द्रं तं देवेन्द्राः सान्द्रतेजसः । प्राप्य नत्वा नतिं कृत्वा निजस्थानेषु सुस्थिताः ॥१४॥
वसुदेवो बलः कृष्णः सान्तःपुरसुहृज्जनः । द्वारिकाप्रजया युक्तः[1] प्रद्युम्नादिसुतान्वितः ॥१५॥
विभूत्या परयागत्य शैवेयमभिवन्द्यते[2] । आसीनाः समवस्थाने[3] धर्मं[4] शुश्रूपुरीश्वरात् ॥१६॥
तत्र धर्मकथान्तेऽसौ जिनं नत्वा हलायुध । पप्रच्छ वस्तुचित्तस्थं करकुड्मलितालिक ॥१७॥
नाथ वैश्रवणेनेयं निर्मिता द्वारिकापुरी । कियतानेहसान्तोऽस्याः कृतका हि विनश्वराः ॥१८॥
निमज्जेत् स्वत एवेयं किमु कालान्तरेऽम्बुधौ । निमित्तान्तरसान्निध्ये केनचिद्वा[5] विनाश्यते ॥१९॥
स्वान्तकाले निमित्तत्वं को वा कृष्णस्य यास्यति । जातानां हि समस्तानां जीवानां नियता मृतिः ॥२०॥
संयमप्रतिपत्तिर्वा[6] कालेन कियता प्रभो । कृष्णस्नेहमहापाशबद्धचित्तस्य मे भवेत्[7] ॥२१॥
इति पृष्टो जिनोऽगादीद्दृष्टाशेषपरापर । याथातथ्यं यथाप्रश्नं यत्प्रश्नोत्तरवाग्यसौ ॥२२॥
पुरीयं द्वादशे वर्षे राममद्येन हेतुना । द्वैपायन[8]कुमारेण मुनिना धक्ष्यते रुषा ॥२३॥
[9]कौशाम्बवनसुप्तस्य कृष्णस्य परमायुष. । प्रान्ते जरत्कुमारोऽपि संहारे हेतुतां व्रजेत् ॥२४॥
[10]अभ्यन्तरस्य सान्निध्ये हेतो. परिणतेर्वशात् । बाह्यो हेतुर्निमित्तं हि जगतोऽभ्युदये क्षये ॥२५॥

---

करते हुए विहार किया था ॥ १२ ॥ चिरकाल तक विहार कर भगवान् पुनः आये और रैवतक ( गिरनार ) पर्वतपर समवसरणको सुशोभित करते हुए विराजमान हो गये ॥ १३ ॥ प्रबल तेजको धारण करनेवाले इन्द्र वहाँ विराजमान जिनेन्द्र भगवान्के पास आये और नमस्कार तथा स्तुति कर अपने-अपने स्थानोंपर बैठ गये ॥ १४ ॥

अन्तःपुरकी रानियों, मित्रजन, द्वारिकाकी प्रजा तथा प्रद्युम्न आदि पुत्रोंसे सहित वसुदेव, बलदेव तथा कृष्ण भी बड़ी विभूतिके साथ आये और भगवान् नेमिनाथको नमस्कार कर समवसरणमे यथास्थान बैठ भगवान्से धर्म श्रवण करने लगे ॥१५-१६॥ तदनन्तर धर्मकथाके बाद जिनेन्द्र भगवान्को नमस्कार कर बलदेवने हाथ जोड़ ललाटसे लगा, अपने हृदयमें स्थित बात पूछी ॥ १७ ॥ उन्होंने पूछा कि हे भगवन् ! यह द्वारिकापुरी कुवेरके द्वारा रची गयी है सो इसका अन्त कितने समयमें होगा। क्योंकि कृत्रिम वस्तुएँ अवश्य ही नश्वर होती है ॥ १८ ॥ यह द्वारिकापुरी कालान्तरमें क्या अपने-आप ही समुद्रमे डूब जावेगी अथवा निमित्तान्तरके सन्निधानमें किसी अन्य निमित्तसे विनाशको प्राप्त होगी ? कृष्णके अपने अन्तकालमें निमित्तपनेको कौन प्राप्त होगा ? क्योंकि उत्पन्न हुए समस्त जीवोंका मरण निश्चित है। हे प्रभो ! मेरा चित्त कृष्णके स्नेहरूपी महापाशसे बँधा हुआ है अतः मुझे संयमकी प्राप्ति कितने समय बाद होगी ? ॥ १९-२१ ॥ इस प्रकार बलदेवके पूछनेपर समस्त परापर पदार्थोंको देखनेवाले नेमि जिनेन्द्र, प्रश्नके अनुसार यथार्थ बात कहने लगे, सो ठीक ही है क्योंकि भगवान् प्रश्नोंका उत्तर निरूपण करनेवाले ही थे ॥ २२ ॥

उन्होंने कहा कि हे राम ! यह पुरी बारहवे वर्षमें मदिराके निमित्तसे द्वैपायन मुनिके द्वारा क्रोधवश भस्म होगी ॥ २३ ॥ अन्तिम समयमें श्रीकृष्ण कौशाम्वीके वनमें शयन करेंगे और जरत्कुमार उनके विनाशमें कारणपनेको प्राप्त होगा ॥ २४ ॥ अन्तरङ्ग कारणके रहते हुए परिणतिवश बाह्य हेतु जगत्के अभ्युदय तथा क्षयमें कारण होते है इसलिए वस्तुके

---

१. युक्ताः म० । २ शिवाया अपत्य पुमान् शैवेयस्त नेमिनाथम् । ३. धर्मस्थाने म० । ४ 'शुश्रुवुरीश्वरात्' इति पाठेन भवितव्यम् । ५ —द्वाविनास्यते म० । ६. का केन म० । ७ मेऽभवत् म० । ८. द्वीपायन म० । ९. कौशाम्बीवन—ख० । १०. अनन्तरस्य म० ।

जानन्तो वस्तुसद्भावमतोऽभ्युदयनाशयोः । हर्षं भुवि विषादं च न गच्छन्ति मनस्विनः ॥२६॥
भवतोऽपि तपःप्राप्तिस्तन्निमित्तात्तदा भवेत् । भवपद्धतिभीतस्य ब्रह्मलोकोपपादिनः ॥२७॥
द्वैपायनकुमारोऽसौ[1] रोहिण्या सोदरो यतिः । तदाकर्ण्य वचो जैनं निर्वेदी तपसि स्थितः ॥२८॥
अवधेः पूरणायातः पूर्वदेशमुपेत्य सः । तपश्चरितुमारब्धः कषायतनुशोषणम् ॥२९॥
दुःखी जरत्कुमारश्च दुःखितान् भ्रातृबान्धवान् । परित्यज्य गतः क्वापि स हरिर्यत्र नेक्ष्यते ॥३०॥
जरत्कुमारे प्रगते वनमेकाकिनि स्थिते । हरिः स्नेहाकुलो मेने शून्यमात्मानमात्मनि ॥३१॥
चचार मृगसामान्यं विजनो विजनं वनम् । हरिप्राणप्रियः[2] प्राणान् प्रियान् हातुमनाः क्वचित् ॥३२॥
इतोऽपि जिनमानम्य यादवा विविशुः पुरीम् । आगामिदुःखसंभारचिन्तासन्तप्तमानसाः ॥३३॥
घोषणां कारयाञ्चक्रे चक्री पुरि बलान्वितः । मद्याङ्गानि च मद्यानि विसृज्यन्तामिति द्रुतम् ॥३४॥
पिष्टकिण्वादिमद्याङ्गैस्ततो मद्यानि मद्यपैः । क्षिप्तानि सशिलाकुण्डे[3] कादम्बगिरिगह्वरे ॥३५॥
कदम्बवनकुण्डेषु[4] मुक्ता कादम्बरी तु या । साश्मपाकविशेषस्य हेतुत्वेनावतिष्ठते ॥३६॥
तथान्या घोषणादायि कृष्णेन हितबुद्धिना । द्वारिकायां महापुर्यां स्त्रीणां पुंसां च शृण्वताम् ॥३७॥
पिता मे यदि वा माता सुता चान्तःपुराङ्गना । तपस्यन्तु मते जैने वारयामि न तानहम् ॥३८॥

स्वभावको जाननेवाले उत्तम मनुष्य अभ्युदय तथा क्षयके समय पृथिवीपर कभी हर्ष और विषादको प्राप्त नहीं होते ॥ २५–२६ ॥

संसारके मार्गसे भयभीत रहनेवाले आपको भी उसी समय कृष्णकी मृत्युका निमित्त पाकर तपकी प्राप्ति होगी तथा तपकर आप ब्रह्मस्वर्गमें उत्पन्न होंगे ॥२७॥ द्वैपायनकुमार रोहिणीका भाई—बलदेवका मामा था सो उस समय भगवान्‌के वचन सुनकर वह संसारसे विरक्त हो मुनि होकर तप करने लगा ॥२८॥ वह बारह वर्षकी अवधिको पूर्ण करनेके लिए यहाँसे पूर्व देशकी ओर चला गया और वहाँ कषाय तथा शरीरको सुखानेवाला तप करने लगा ॥२९॥ 'मेरे निमित्तसे कृष्णकी मृत्यु होगी' यह जानकर जरत्कुमार भी बहुत दुःखी हुआ और दुःखसे युक्त भाई-बन्धुओंको छोड़कर वह कहीं ऐसी जगह चला गया जहाँ कृष्ण दिखायी भी न दे ॥३०॥ जब जरत्कुमार वनमें जाकर अकेला रहने लगा तब स्नेहसे आकुल श्रीकृष्णने अपने-आपमें अपने-आपको सूना अनुभव किया ॥३१॥ जो कृष्णको प्राणोंके समान प्यारा था ऐसा जरत्कुमार कहीं प्रिय प्राणोंको छोड़नेकी इच्छासे अकेला ही मृगोंके समान निर्जन वनमें भ्रमण करने लगा ॥३२॥ इधर आगामी दुःखके भारकी चिन्तासे जिनके मन संतप्त हो रहे थे ऐसे यादव लोग भगवान्‌को नमस्कार कर नगरीमें प्रविष्ट हुए ॥३३॥ बलदेवके साथ कृष्णने नगरमें यह घोषणा करा दी कि मद्य बनानेके साधन और मद्य शीघ्र ही अलग कर दिये जायें ॥३४॥ घोषणा सुनते ही मद्यपायी लोगोंने पिष्ट, किण्व आदि मदिरा बनानेके साधनोंके साथ-साथ समस्त मदिराको शिलाओंके बीच बने हुए कुण्डसे युक्त कादम्ब गिरिकी गुहामें फेंक दिया ॥३५॥ कदम्ब वनके कुण्डोंमें जो मदिरा छोड़ी गयी थी वह अश्मपाक विशेषके कारण उन कुण्डोंमें भरी रही। भावार्थ—पत्थरकी कुण्डियोंमें जिस प्रकार कोई तरल पदार्थ स्थिर रहा आता है उसी प्रकार कदम्ब वनके शिलाकुण्डोंमें वह मदिरा स्थिर रही आयी ॥३६॥ हितकी इच्छा रखनेवाले कृष्णने समस्त स्त्री-पुरुषोंके सुनते समय द्वारिकापुरीमें दूसरी घोषणा यह दी कि यदि मेरे पिता, माता, पुत्री अथवा अन्तःपुरकी स्त्री आदि कोई भी जिनेन्द्र भगवान्‌के मतमें दीक्षित हो तप करना चाहे तो मैं उन्हें मना नहीं करता हूँ—उन्हें तप करनेकी मेरी ओरसे

१ द्वीपायन–म०, ख० । २ हरि प्राणप्रिय. म० । ३ सशिलाकुण्डकादम्ब—क० । ४. युक्ता म० ।

ततः प्रद्युम्नभान्वाद्याः कुमाराश्चरमाङ्गकाः। अन्ये च बहवो यातास्तपोवनमसङ्गिन. ॥३९॥
रुक्मिणीसत्यभामाद्या महादेव्योऽष्ट सस्नुषाः। लब्धानुज्ञा हरेः स्त्रीभि. सपत्नीभिः प्रवव्रजुः ॥४०॥
सिद्धार्थसारथिर्भ्राता बलदेवेन याचितः[1]। बोधनं व्यसने स्वस्य [2]प्रतिपद्य तपोऽगृहीत् ॥४१॥
ततः संघेन महता जिन पल्लवदेशभाक्। बभूव भव्यबोधार्थं भव्याम्भोरुहभास्करः ॥४२॥
राजस्त्रीनरसघातो यावान् प्रव्रजितस्तदा। जिनेनैव समं [3]सोऽयादुत्तरापथमुद्यमी ॥४३॥
[4]वर्षद्वादश चोद्गस्य पुर्या. लोकः क्वचिद्वने। कृत्वा वासं पुनस्तत्र त्वागतश्च विधेर्वशात् ॥४४॥
इतो [5]द्वारवतीलोकः परलोकभयान्वितः। व्रतोपवासपूजासु सुतरां निरतोऽभवत् ॥४५॥
[6]द्वैपायनोऽपि महता तपसा सहितस्तत। व्यतीतं द्वादश वर्षं मन्वानो भ्रान्तिहेतुना ॥४६॥
व्यतिक्रान्तो जिनादेश इति ध्यात्वा विमूढधीः। संप्राप्तो द्वादशे वर्षे सम्यग्दर्शनदुर्बलः ॥४७॥
धृतातापनयोगश्च तस्थौ प्रतिमया पथि। द्वारिकाबहिरभ्याशे कदाचिन्निकटे गिरे ॥४८॥
वनक्रीडापरिश्रान्ताः पिपासाकुलिता जलम्। इति कादम्बकुण्डेषु [7]शम्बाद्यास्तां सुरां पपुः ॥४९॥
कदम्बवनसंन्यस्तां कदम्बकतया स्थिताम्। पीत्वा कादम्बरीं मृष्टां कुमारा विकृतिं गता' ॥५०॥

---

पूर्ण छूट है ॥३७–३८॥ घोषणा सुनते ही प्रद्युम्नकुमार तथा भानुकुमारको आदि लेकर चरम-शरीरी कुमार और अन्य बहुत-से लोग परिग्रहका त्याग कर तपोवनको चले गये ॥३९॥ रुक्मिणी और सत्यभामा आदि आठ पट्टरानियोंने भी आज्ञा प्राप्त कर पुत्रवधुओं तथा अन्य सौतोंके साथ दीक्षा धारण कर ली ॥४०॥ सिद्धार्थ नामका सारथि जो बलदेवका भाई था जब दीक्षा लेनेके लिए उत्सुक हुआ तब बलदेवने उससे याचना की कि कदाचित् मैं मोहजन्य व्यसनको प्राप्त होऊँ तो मुझे संबोधित करना। बलदेवकी इस प्रार्थनाको स्वीकृत कर उसने तप ग्रहण कर लिया ॥४१॥

तदनन्तर जो भव्यरूपी कमलोंको विकसित करनेके लिए सूर्यके समान थे ऐसे भगवान् नेमिजिनेन्द्र, भव्य जीवोंको संबोधनेके लिए बड़े भारी संघके साथ पल्लव देशको प्राप्त हुए ॥४२॥ उस समय जो राजा-रानियों और मनुष्योंका समूह दीक्षित हुआ था वह जिनेन्द्र भगवान्के साथ-ही-साथ उत्तरापथकी ओर चलनेके लिए उद्यमी हुआ ॥४३॥ द्वारिकाके लोग द्वारिकासे बाहर जाकर बारह वर्ष तक कहीं वनमें रहते आये परन्तु भाग्यकी प्रबलतासे वे वहाँ निवास कर फिर वही वापस आ गये ॥४४॥ इधर द्वारिकामें जो लोग रहते थे वे परलोकके भयसे युक्त हो व्रत, उपवास तथा पूजा आदि सत्कार्योंमे निरन्तर संलग्न रहते थे ॥४५॥ तदनन्तर बहुत भारी तपसे युक्त जो द्वैपायन मुनि थे वे भी भ्रान्तिवश बारहवें वर्षको व्यतीत हुआ मानते हुए बारहवे वर्षमें वहाँ आ पहुँचे। 'जिनेन्द्र भगवान्का आदेश पूरा हो चुका है' यह विचार कर जिनकी बुद्धि विमूढ हो रही थी तथा जो सम्यग्दर्शनसे दुर्बल थे ऐसे द्वैपायन मुनि बारहवे वर्षमें वही आ पहुँचे ॥ ४६–४७ ॥ वे किसी समय द्वारिकाके बाहर पर्वतके निकट, मार्गमे आतापन योग धारण कर प्रतिमायोगसे विराज-मान थे ॥४८॥ उसी समय वनक्रीड़ासे थके एवं प्याससे पीड़ित शम्ब आदि कुमारोंने कादम्ब वनके कुण्डोमें स्थित उस शराबको पी लिया ॥४९॥ कदम्ब वनमें छोड़ी एवं कदम्ब रूपसे डबरोंके रूपमें स्थित उस मधुर मदिराको पीकर वे सब कुमार विकार भावको प्राप्त

---

१. बलदेवनयान्वित म० । २. प्रतिपाद्य क०, ख०, घ०, म० । ३. पाया– म०, याया ख०, घ० ।
४ वर्षान् द्वादश क०, वर्षे द्वादश म० । ५ द्वारवतीम् म० । ६. द्वीपायनोऽपि म० । ७. सुस्वाद्या ता क० ।

वारुणी सा पुराणापि परिपाकवशाद्वशान् । तरुणानकरोद्गाढं तरुणीवारुणेक्षणान् ॥५१॥
असंबद्धानि गायन्तो नृत्यन्तः स्खलितक्रमाः । मुक्तकेशा. कृतोत्तंसाः कण्ठालम्बिवनस्रजः॥५२॥
आगच्छन्तः पुरः सत्रे दृष्ट्वार्काभिमुखं मुनिम् । प्रत्यभिज्ञाय चावोचन् घूर्णमाननिरीक्षणा. ॥५३॥
सोऽयं द्वैपायनो योगी द्वारवत्याः क्लिान्तकृत् । । भविताऽस्माकमद्याग्रे क्व प्रयाति वराककः ॥५४॥
इत्युक्त्वा तं कुमारास्ते लोष्टुभि. सर्वतोऽश्मभिः । प्रजघ्नुर्निर्घृणास्तावद्यावत्पतति भूतले ॥५५॥
क्रोधाधिक्यात्ततो दध्रे दष्टोष्ठो भ्रुकुटीकुटीम् । प्रलयाय यदूनां स. प्रायः स्वतपसोऽपि च ॥५६॥
प्रविष्टास्तु पुरीं व्याला व्याला इव चलाचलाः । कुमाराः कैश्चिदुक्तं तु दुर्वृत्तं लघु विष्णवे ॥५७॥
बलनारायणौ श्रुत्वा द्वैपायनमुपश्रुतम् । द्वारिकाया क्षयं प्राप्तं मेनाते जिनभाषितम् ॥५८॥
संभ्रमेण परिप्राप्तौ परित्यक्तपरिच्छदौ । मुनिं क्षमयितुं क्रोधाज्ज्वलन्तमिव पावकम् ॥५९॥
दृष्ट संक्लिष्टधीस्ताभ्यां भ्रूभङ्गविषमानन. । दुर्निरीक्ष्येक्षण. क्षीणः कण्ठप्राणो विभीषणः ॥६०॥
कृताञ्जलिपुटाभ्या स प्रणिपत्य महादरात् । याच्यते याचना वन्ध्यं जानद्भ्यामपि मोहतः ॥६१॥
रक्ष्यतां रक्ष्यतां साधो चिरं सुपरिरक्षित. । क्षमामूलस्तपोभारो धक्ष्यते क्रोधवह्निना ॥६२॥
मोक्षसाधनमप्येष तपो दूषयति क्षणात् । चतुर्वर्गरिपु. क्रोध क्रोधः स्वपरनाशक ॥६३॥

---

हो गये ॥ ५० ॥ यद्यपि वह मदिरा पुरानी थी तथापि परिपाकके वशसे उसने तरुण स्त्रीके समान, लाल-लाल नेत्रोंको धारण करनेवाले उन तरुण कुमारोंको अत्यधिक वशीभूत कर लिया ॥५१॥ फलस्वरूप वे सब कुमार असंबद्ध गाने लगे, लड़खड़ाते पैरोंसे नाचने लगे, उनके केश बिखर गये, आभूषण अस्त-व्यस्त हो गये और उन्होंने अपने कण्ठोंमें जंगली फूलोंकी मालाएँ पहिन लीं ॥ ५२ ॥ जब वे सब नगरकी ओर आ रहे थे तब उन्होंने सूर्यके सम्मुख खड़े हुए द्वैपायन मुनिको पहचान लिया। पहचानते ही उनके नेत्र घूमने लगे। उन्होंने आपसमें कहा कि यह वही द्वैपायन योगी है जो द्वारिकाका नाश करनेवाला होगा। आज यह बेचारा हम लोगोंके आगे कहाँ जायेगा? ॥ ५३—५४ ॥ इतना कहकर उन निर्दय कुमारोंने ढेलों और पत्थरोंसे उन्हें तबतक मारा जबतक कि वे घायल होकर पृथिवीपर नहीं गिर पड़े ॥ ५५ ॥ तदनन्तर क्रोधकी अधिकतासे मुनि अपना ओठ डॅसने लगे तथा यादवों और अपने तपको नष्ट करनेके लिए उन्होंने भ्रुकुटी चढ़ा ली ॥५६॥ मदमाते हाथियोंके समान अत्यन्त चञ्चलकुमार जब द्वारिकापुरीमें प्रविष्ट हुए तब उनमेंसे किन्हींने यह दुर्घटना शीघ्र ही कृष्णके लिए जा सुनायी ॥५७॥ बलदेव तथा नारायणने द्वैपायनसे सम्बन्ध रखनेवाली इस घटनाको सुनकर समझ लिया कि जिनेन्द्र भगवान्‌ने जो द्वारिकाका क्षय बतलाया था वह आ पहुँचा है—अब शीघ्र ही द्वारिकाका क्षय होनेवाला है ॥५८॥ बलदेव और नारायण घबड़ाहटवश सब प्रकारका परिकर छोड़, क्रोधसे अग्निके समान जलते हुए मुनिको शान्त करनेके लिए, उनसे क्षमा माँगनेके लिए उनके पास दौड़ गये ॥५९॥ जिनकी बुद्धि अत्यन्त संक्लेशमय थी, भ्रुकुटीके भंगसे जिनका मुख विषम हो रहा था, जिनके नेत्र दुःखसे देखने योग्य थे. जिनके प्राण कण्ठगत हो रहे थे और जो अत्यन्त भयंकर थे ऐसे द्वैपायन मुनिको बलदेव और कृष्णने देखा। उन्होंने हाथ जोड़कर बड़े आदरसे मुनिको प्रणाम किया और 'हमारी याचना व्यर्थ होगी' यह जानते हुए भी मोहवश याचना की ॥६०—६१॥ उन्होंने कहा कि. 'हे साधो! आपने चिरकालसे जिसकी अत्यधिक रक्षा की है तथा क्षमा ही जिसकी जड़ है ऐसा यह तपका भार क्रोधरूपी अग्निसे जल रहा है सो इसकी रक्षा की जाये, रक्षा की जाये ॥६२॥ यह क्रोध मोक्षके साधनभूत तपको क्षण-भरमें दूषित कर देता है, यह धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों वर्गोंका शत्रु है तथा निज और परको नष्ट करनेवाला है ॥६३॥

क्षम्यतां क्षम्यतां मूढैः प्रमादबहुलैः कृतम् । दुर्विचेष्टितमस्मभ्यं प्रसाद क्रियतां यते ॥६४॥
इत्यादिप्रियवादिभ्यां प्रार्थ्यमानोऽनिवर्तक । सप्राणिद्वारिकादाहे पापधीः कृतनिश्चयः ॥६५॥
संज्ञयाऽदर्शयत्ताभ्यामङ्गुलीद्वयदर्शनम् । युवयोरेव मोक्षोऽत्र नान्यस्येति परिस्फुटम् ॥६६॥
[1]अनिवर्तकरोषं त विदित्वा विदितक्षयौ । विषण्णौ तौ पुरीं यातौ किंकर्तव्यत्वविह्वलौ ॥६७॥
शम्बाद्यास्तु तदाऽनेके यादवाश्चरमाङ्गका. । पुर्या निष्क्रम्य निष्क्रान्तास्तस्थुर्गिरिगुहादिषु ॥६८॥
मृत्वा क्रोधाग्निनिर्दग्धतपःसारधनश्च[2] सः । बभूवाग्निकुमाराख्यो मिथ्यादृग्भवनामरः ॥६९॥
अन्तर्मुहूर्तकालेन पर्याप्तः प्रतिबुद्धवान् । विभङ्गेन विकारं स्वं कृतं यदुकुमारकैः ॥७०॥
रौद्रध्यानं स दध्यौ मे तपस्थस्य निरागसः । हिंसकानां पुरी सर्वां दहामि सह जन्तुभिः ॥७१॥
इति ध्यात्वा [3]स दुर्वारो यावदायाति दारुणः । द्वारावत्यां महोत्पातास्तावज्जाता. क्षयावहाः ॥७२॥
बभूवुः प्रत्यगारं च रोमहर्षविकारिणः । प्रजानां निशि सुप्तानां स्वप्नाश्च भयशसिनः ॥७३॥
प्राप्य पापमतिश्चासौ पुरीमारभ्य बाह्यत. । कोपी दग्धुं समारेभे तिर्यग्मानुषपूरिताम् ॥७४॥
धूमज्वालाकुलान्[4] वृद्धस्त्रीबालपशुपक्षिणः । नश्यतोऽग्नौ[5] क्षिपत्येष कारुण्यं पापिनः कुतः ॥७५॥
प्राणिजातस्य सर्वस्य जातवेदसि मज्जतः । आक्रन्दनस्वना जाता येऽत्र जाता न जातुचित् ॥७६॥

हे मुनि राज ! प्रमादसे भरे हुए मूर्ख कुमारोंने जो दुष्ट चेष्टा की है उसे क्षमा कीजिए, क्षमा कीजिए, हम लोगोंके लिए प्रसन्न होइए' ॥६४॥ इत्यादि प्रियवचन बोलनेवाले बलदेव और कृष्णने द्वैपायनसे बहुत प्रार्थना की पर वे अपने निश्चयसे पीछे नहीं हटे । उनकी बुद्धि अत्यन्त पापपूर्ण हो गयी थी और वे प्राणियों-सहित द्वारिकापुरीके जलानेका निश्चय कर चुके थे ॥६५॥ उन्होंने बलदेव और कृष्णके लिए दो अंगुलियाँ दिखायीं तथा इशारेसे स्पष्ट सूचित किया कि तुम दोनोंका ही छुटकारा हो सकता है, अन्यका नहीं ॥६६॥

जब बलदेव और कृष्णको यह विदित हो गया कि इनका क्रोध पीछे हटनेवाला नहीं है तब वे द्वारिकाका क्षय जान बहुत दुःखी हुए और किंकर्तव्य-विमूढ हो नगरीकी ओर लौट आये ॥६७॥ उस समय शम्बकुमार आदि अनेक चरमशरीरी यादव, नगरीसे निकल कर दीक्षित हो गये तथा पर्वतकी गुफा आदिमे विराजमान हो गये ॥६८॥ क्रोधरूपी अग्निके द्वारा जिनका तपरूपी श्रेष्ठ धन भस्म हो चुका था ऐसे द्वैपायन मुनि मरकर अग्निकुमार नामक मिथ्यादृष्टि भवनवासी देव हुए ॥६९॥ वहाँ अन्तर्मुहूर्तमे ही पर्याप्तक होकर उन्होंने यादव कुमारोंके द्वारा किये हुए अपने अपकारको विभङ्गावधिज्ञानके द्वारा जान लिया ॥७०॥ उन्होंने इस रौद्रध्यानका चिन्तवन किया कि, 'देखो, मै निरपराधी तपमे लीन था फिर भी इन लोगोंने मेरी हिसा की अतः मै इन हिंसकोंकी समस्त नगरीको सब जीवोंके साथ अभी हाल भस्म करता हूँ ।' इस प्रकार ध्यान कर क्रूर परिणामोंका धारक वह दुर्वार देव ज्यों ही आता है त्यो ही द्वारिकामें क्षयको उत्पन्न करनेवाले बड़े-बड़े उत्पात होने लगे ॥७१—७२॥ घर-घरमे जब प्रजाके लोग रात्रिके समय निश्चिन्ततासे सो रहे थे तब उन्हें रोमाञ्च खड़े कर देनेवाले भयसूचक स्वप्न आने लगे ॥७३॥ अन्तमें उस पापबुद्धि क्रोधी देवने आकर बाहरसे लेकर तिर्यञ्च और मनुष्यो-से भरी हुई नगरीको जलाना शुरू कर दिया ॥७४॥ वह धूम और अग्निकी ज्वालाओंसे आकुल हो नष्ट होते हुए वृद्ध, स्त्री, बालक, पशु तथा पक्षियोंको पकड़-पकड़ कर अग्निमे फेंकने लगा सो ठीक ही है क्योंकि पापी मनुष्यको दया कहाँ होती है ? ॥७५॥ उस समय अग्निमे जलते हुए समस्त प्राणियोंकी चिल्लाहटके जो शब्द हुए थे वैसे शब्द इस पृथिवीपर कभी नहीं हुए थे

१. अतिवर्तक–म० । २. घनश्च य म० । ३. सुदुर्वारो म० । ४. ज्वालाकरान् म० । ५. अग्नौ ।

दिव्येन दह्यमानायां दहनेन तदा पुरि। नूनं क्वापि गता देवा दुर्वारा भवितव्यता ॥७७॥
अन्यथा देवराजस्य राजराजेन शासनात्। निर्मिता [1]रक्षिता चासौ दह्यते कथमग्निना ॥७८॥
रक्षतां बलकृष्णौ नः[2] चिरेणाग्निभयार्दितान्[3]। इति स्त्रीबालवृद्धानामालापा ययुराकुलाः ॥७९॥
आकुलौ बलकृष्णौ च भित्त्वा प्राकारमम्बुधेः। विध्यापयितुमारब्धौ प्रवाहैस्तं हुताशनम् ॥८०॥
सागराम्बुहलाकृष्टं हलिना बलशालिना। जज्वाल ज्वलनस्तेन तैलभावमुपेयुषा ॥८१॥
असाध्यतां विदित्वाग्नेर्जनन्यौ जनकं जनम्। सुबहुं रथमारोप्य संयोज्य गजवाजिनः ॥८२॥
रथं नोदयतो. क्षोण्यां रथचक्राणि पङ्कवत्। निमज्जन्ति विपत्काले क्व गजा वाजिनः क्व च ॥८३॥
स्वयमेव रथं दोर्भ्यामाकृष्य प्रयतोस्तयोः। निरुद्धः कीलयित्वाऽसाविन्द्रकीलेन[4] पापिना ॥८४॥
अवष्टभ्नाति पादेन यावत्कीलं हलायुधः। पिहितं गोपुरद्वारं तावद्दैत्येन कोपिना ॥८५॥
कपाटं पादघातेन ताभ्यां पातितमाशु तत्। द्विषोक्तं निर्गमोऽन्यस्य युवाभ्यां नानुविद्यते ॥८६॥
ततः पित्रा च मातृभ्यां पुत्रौ यातमितीरितौ। विनिश्चित्योपसंहारमात्मीयमिति दुःखिभिः ॥८७॥
भवतोः जीवतो. पुत्रौ कदाचिद्वंशसन्ततिः। न क्राम्येदप्यतो [5]घातमिति तद्वाक्यमस्तकौ ॥८८॥
तान्प्रशाम्य गतौ दीनौ दुःखितौ तु खपीडितान्। प्रपत्य पादयोर्यातौ गुरुवाक्यकरौ पुरः ॥८९॥

॥७६॥ दिव्य अग्निके द्वारा जब नगरी जल रही थी तब जान पड़ता था कि देव लोग कहीं चले गये थे सो ठीक ही है क्योंकि भवितव्यता दुर्निवार है ॥७७॥ अन्यथा इन्द्रकी आज्ञासे कुबेर-ने जिस नगरीकी रचना की थी तथा कुबेर ही जिसकी रक्षा करता था वह नगरी अग्निके द्वारा कैसे जल जाती ? ॥७८॥ 'हे बलदेव और कृष्ण ! हम लोग चिरकालसे अग्निके भयसे पीडित हो रहे हैं, हमारी रक्षा करो' इस प्रकार स्त्री, बालक और वृद्धजनोंके घबराहटसे भरे शब्द सर्वत्र व्याप्त हो रहे थे ॥७९॥ घबड़ाये हुए बलदेव और कृष्ण कोट फोड़कर समुद्रके प्रवाहोंसे उस अग्निको बुझाने लगे ॥८०॥ बलशाली बलदेवने अपने हलसे समुद्रका जल खींचा परन्तु वह जल तेलरूपमें परिणत हो गया और उससे अग्नि अत्यधिक प्रज्वलित हो उठी ॥८१॥ जब बलदेव और कृष्णको इस बातका निश्चय हो गया कि अग्नि असाध्य है—बुझायी नहीं जा सकती तब उन्होंने दोनों माताओंको, पिताको तथा अन्य बहुतसे लोगोंको रथपर बैठा-कर तथा रथमें हाथी और घोड़े जोत कर रथको पृथिवीपर चलाया परन्तु रथके पहिये जिस प्रकार कीचड़में फँस जाते हैं उस प्रकार पृथिवीमें फँस गये सो ठीक ही है क्योंकि विपत्तिके समय कहाँ हाथी और कहाँ घोड़े काम आते हैं ? ॥८२—८३॥ हाथी और घोड़ोंको बेकार देख जब दोनों भाई स्वयं ही भुजाओंसे रथ खींचकर चलने लगे तब उस पापी देवने वज्रमय कीलसे कील कर रथको रोक दिया ॥८४॥ जबतक बलदेव पैरके आघातसे कीलको उखाड़ते हैं तब तक उस क्रोधी दैत्यने नगरका द्वार बन्द कर दिया ॥८५॥ जब दोनों भाइयोंने पैरके आघातसे द्वारके कपाटको शीघ्र ही गिरा दिया तबतक शत्रुने कहा कि तुम दोनोंके सिवाय किसी अन्यका निकलना नहीं हो सकता ॥८६॥

तदनन्तर अब हम लोगोंका विनाश निश्चित है यह जानकर दोनों माताओं और पिताने दुःखी होकर कहा कि 'हे पुत्रो ! तुम जाओ। कदाचित् तुम दोनोंके जीवित रहते वंश घातको प्राप्त नहीं होगा। इस प्रकार गुरुजनोंके वचन मस्तकपर धारण कर दोनों भाई अत्यन्त दुःखी हुए तथा दुःखसे पीड़ित दीन माता-पिताको शान्त कर और उनके चरणोंमें गिर कर उनके वचनोंको मानते हुए नगरसे बाहर निकल आये ॥८७–८९॥

१. रक्षता म० । २ च ख० । ३ भयार्दिता म०, ख० । ४. वज्रवत्कीलकेन (ङ० टि०) । ५ पात क०, ख०, ङ० ।

निर्गत्य निर्गती पुर्या ज्वालालीलीढवेश्मनः । रुदित्वा कण्ठलग्नौ तौ दक्षिणां दिशमाश्रितौ ॥९०॥
इतोऽपि वसुदेवाद्या यादवाश्च तदङ्गनाः । प्रायोपगमनं प्राप्ताः संप्राप्ता बहवो दिवम्[1] ॥९१॥
केचिच्चरमदेहास्तु बलदेवसुतादयः । गृहीतसंयमा नीता जृम्भकैर्जिनसन्निधिम् ॥९२॥
यदूनां यादवीनां च धर्म्यध्यानवशात्मनाम् । सम्यग्दर्शनशुद्धानां प्रायोपगममाश्रिताम्[2] ॥९३॥
बहूनां दह्यमानानामपि देहविनाशनः । [3]जातो हुताशनो रौद्रो न तु ध्यानविनाशनः ॥९४॥
आर्तध्यानकरः प्रायो मिथ्यादृष्टिषु जायते । उपसर्गश्चतुर्भेदो न सद्दृष्टेस्तु जातुचित् ॥९५॥
आगाढे वाप्यनागाढे मरणे समुपस्थिते । न मुह्यन्ति जना जातु जिनशासनभाविताः ॥९६॥
मिथ्यादृष्टेः सतो जन्तोर्मरणं शोचनाय हि । न तु दर्शनशुद्धस्य समाधिमरणं शुचे ॥९७॥
मृतिर्जातस्य[4] नियता संसृतौ नियतेर्वशात् । सा समाधियुजो भूयादुपसर्गेऽपि देहिनः ॥९८॥
धन्याः शिखिशिखाजालकवलीकृतविग्रहाः । अपि साधुसमाधाना ये त्यजन्ति कलेवरम् ॥९९॥
तपो वा मरणं वापि शस्तं स्वपरसौख्यकृत् । [5]न च द्वैपायनस्येव स्वपरासुखकारणम् ॥१००॥
परस्यापकृतिं कुर्वन् कुर्यादेकत्र जन्मनि । पापी परवधं स्वस्य जन्तुर्जन्मनि जन्मनि ॥१०१॥
कषायवशगः प्राणी हन्ता स्वस्य भवे भवे । संसारवर्धनोऽन्येषां भवेद्वा वधको न वा ॥१०२॥

ज्वालाओंके समूहसे जिसके महल जल रहे थे ऐसी नगरीसे निकलकर दोनों भाई पहले तो गतिहीन हो गये—इस बातका निश्चय नहीं कर सके कि कहाँ जाया जाये ? वे बहुत देर तक एक-दूसरेके कण्ठसे लगकर रोते रहे। तदनन्तर दक्षिण दिशाकी ओर चले ॥९०॥ इधर वसुदेव आदि यादव तथा उनकी स्त्रियाँ—अनेक लोग संन्यास धारण कर स्वर्गमें उत्पन्न हुए ॥९१॥ बलदेवके पुत्रोंको आदि लेकर जो कुछ चरमशरीरी थे उन्होंने वहीं संयम धारण कर लिया और उन्हें जृम्भकदेव जिनेन्द्रभगवान्‌के पास ले गये ॥९२॥ जिनकी आत्मा धर्मध्यानके वशीभूत थी—जो सम्यक्‌दर्शनसे शुद्ध थे, तथा जिन्होंने प्रायोपगमन नामक संन्यास धारण कर रखा था ऐसे बहुत-से यादव और उनकी स्त्रियाँ यद्यपि अग्निमें जल रही थीं तथापि भयंकर अग्नि केवल उनके शरीरको नष्ट करनेवाली हुई, ध्यानको नष्ट करनेवाली नहीं ॥९३–९४॥ मनुष्य, तिर्यञ्च, देव और जड़के भेदसे चार प्रकारका उपसर्ग प्रायः मिथ्यादृष्टि जीवोंको ही आर्तध्यानका करनेवाला होता है, सम्यग्दृष्टि जीवको कभी नहीं ॥ ९५ ॥ जो मनुष्य जिनशासनकी भावनासे युक्त हैं वे संभावित और असंभावित किसी भी प्रकारका मरण उपस्थित होनेपर कभी मोहको प्राप्त नहीं होते ॥९६॥ मिथ्यादृष्टि जीवका मरण शोकके लिए होता है परन्तु सम्यग्दृष्टि जीवका समाधिमरण शोकके लिए नहीं होता ॥ ९७ ॥ संसारका नियम ही ऐसा है कि जो उत्पन्न होता है उसका मरण अवश्य होता है, अतः सदा यह भावना रखनी चाहिए कि उपसर्ग आनेपर भी समाधिपूर्वक ही मरण हो ॥ ९८ ॥ वे मनुष्य धन्य हैं जो अग्निकी शिखाओंके समूहसे ग्रस्तशरीर होनेपर भी उत्तम समाधिसे शरीर छोड़ते हैं ॥ ९९ ॥ जो तप और मरण निज तथा परको सुख करनेवाला है वही उत्तम है—प्रशंसनीय है, जो तप द्वैपायनके समान निज और परको दुःखका कारण है वह उत्तम नहीं है ॥ १०० ॥

दूसरेका अपकार करनेवाला पापी मनुष्य, दूसरेका वध तो एक जन्ममें कर पाता है पर उसके फलस्वरूप अपना वध जन्म-जन्ममें करता है ॥१०१॥ यह प्राणी दूसरोंका वध कर सके अथवा न कर सके परन्तु कषायके वशीभूत हो अपना वध तो भव-भवमें करता है

१. दिव म० । २. गमनाश्रिताम् क० । ३ यातो म० । ४ – र्यातस्य म० । ५. तच्च म० ।

परं हन्मीति संध्यातं लोहपिण्डमुपाददत् । दहत्यात्मानमेवादौ कषायवशगस्तथा ॥१०३॥
संसारान्तकरं पुंसामेकेषां परमं तपः । द्वैपायनस्य तज्जातं दीर्घसंसारकारणम् ॥१०४॥
जन्तोः को वापराधोऽत्र स्वकर्मवशवर्तिनः । यत्नवानपि यज्जन्तुर्मोह्यते मोहवैरिणा ॥१०५॥
[1]अपाक्रियेतापि परः कथञ्चिदतितिक्षुणा[2] । उपक्रियेत यद्यात्मा तथेहपरलोकयोः ॥१०६॥
परदुःखविधानेन यत्स्वदुःखपरम्परा । अवश्यम्भाविनी तस्मात्तितिक्षैवातिभाव्यताम्[3] ॥१०७॥

**शार्दूलविक्रीडितम्**

क्रोधान्धेन विधेर्वशेन नगरी द्वैपायनेनाखिला
वालस्त्रीपशुवृद्धलोककलिता द्वाराकुला द्वारिका ।
मासैः षड्भिरशेषिता विलसिता संत्यज्य जैनं वचो
धिक् क्रोधं स्वपरापकारकरणं संसारसंवर्धनम् ॥१०८॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ द्वारावतीविनाशवर्णनो नामैकषष्टितम सर्गः ॥६१॥*

---

तथा अपने संसारको वढाता है ॥१०२॥ जिस प्रकार तपाये हुए लोहेके पिण्डको उठानेवाला मनुष्य पहले अपने-आपको जलाता है पश्चात् दूसरेको जला सके अथवा नहीं। उसी प्रकार कषायके वशीभूत हुआ प्राणी 'दूसरेका घात करूँ' इस विचारके उत्पन्न होते ही पहले अपने-आपका घात करता है पश्चात् दूसरेका घात कर सके या नहीं कर सके ॥१०३॥ किन्हीं मनुष्यों-के लिए यह परम तप संसारका अन्त करनेवाला होता है पर द्वैपायन मुनिके लिए दीर्घ संसार-का कारण हुआ ॥१०४॥ अथवा इस संसारमें अपने कर्मके अनुसार प्रवृत्ति करनेवाले प्राणीका क्या अपराध है ? क्योंकि यत्न करनेवाला प्राणी भी मोहरूपी वैरीके द्वारा मोहको प्राप्त हो जाता है ॥१०५॥ असहनशील पुरुष दूसरेका अपकार किसी तरह कर भी सकता है परन्तु उसे अपने-आपका तो इस लोक और परलोकमें उपकार ही करना चाहिए ॥१०६॥ क्योंकि दूसरोंको दुःख पहुँचानेसे अपने-आपको भी दुःखकी परम्परा प्राप्त होती हैं, इसलिए क्षमा अवश्यम्भावी है—अवश्य ही धारण करने योग्य है ऐसा निश्चय करना चाहिए ॥१०७॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि देखो, विधिके वशीभूत हुए क्रोधसे अन्धे द्वैपायनने जिनेन्द्र भगवान्‌के वचन छोड़कर वालक, स्त्री, पशु और वृद्धजनोंसे व्याप्त एवं अनेक द्वारों से युक्त शोभायमान द्वारिका नगरी-को छह माससे भस्म कर नष्ट कर दिया सो निज और परके अपकारका कारण तथा संसार-को वढ़ानेवाले इस क्रोधको धिक्कार है ॥१०८॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्यरचित हरिवंशपुराणमें द्वारिकाके नाशका वर्णन करनेवाला इकसठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥६१॥*

---

१ अपि क्रियेतापि म० । २. अविचक्षण ग०, अतितिक्षणः म०, ख०, ङ० । ३. भाव्यताम् म० ।

# द्विषष्टितमः सर्गः

पुण्योदयात्पुरा प्राप्तावुन्नतिं[1] यो जनातिगाम् । चक्रादिरत्नसम्पन्नौ बलिनौ बलकेशवौ ॥१॥
पुण्यक्षयात्तु तावेव रत्नबन्धुविवर्जितौ । प्राणमात्रपरीवारौ शोकभारवशीकृतौ ॥२॥
प्रस्थितौ दक्षिणामाशां जीविताशावलम्बिनौ । क्षुत्पिपासापरिश्रान्तौ यातौ सत्कांक्षिणौ[2] पथि ॥३॥
उद्दिश्य पाण्डवान् यान्तौ[3] मथुरां दक्षिणामुभौ । हस्तवप्रं पुरं प्राप्तौ तत्रोद्याने हरिः स्थितः ॥४॥
गतोऽन्नपानमानेतुं कृतसंकेतकोऽग्रजः । वस्त्रसंवृतसर्वाङ्गः प्रविष्टश्च ततः पुरम्[4] ॥५॥
अच्छदन्तो नृपस्तत्र धार्तराष्ट्रोऽवतिष्ठते । पृथिव्यां प्रथितो धन्वी यदुरन्ध्रद्रुरन्तधीः ॥६॥
जनैर्जनितसंघट्टैः रूपपाशवशीकृतैः । प्रविश्य तत्पुरीं वीरो दृश्यमानः सविस्मयैः ॥७॥
[5]कण्टकं कुण्डलं चापि दत्त्वा कस्यचिदापणे । अन्नपानमुपादाय निर्गच्छन् वीक्ष्य रक्षकैः ॥८॥
विज्ञाय बलदेवोऽयमिति राज्ञे निवेदितः । ततस्तेन वधायास्य प्रेषितं सकलं बलम् ॥९॥
संघट्टोऽभूत्पुरद्वारे सैन्यस्य बलरोधिनः । बलेन सञ्ज्ञयाऽऽहूतः कृष्णश्च द्रुतमागतः ॥१०॥
[6]अन्नपानं सुसंस्थाप्य गजस्तम्भं बलोऽग्रहीत् । कृष्णस्तु परिघं घोरं किञ्चित्कुपितमानसः ॥११॥

---

जो बलदेव और कृष्ण पहले पुण्योदयसे लोकोत्तर उन्नतिको प्राप्त थे, चक्र आदि रत्नोंसे सहित थे, बलवान् थे, बलभद्र एवं नारायण-पदके धारक थे। वे ही अब पुण्य क्षीण हो जानेसे रत्न तथा बन्धुजनोंसे रहित हो गये, प्राणमात्र ही उनके साथी रह गये और शोकके वशीभूत हो गये ॥ १–२ ॥ केवल जीवित रहनेकी आशा रखनेवाले दोनों भाई दक्षिण दिशाकी ओर चले। वहाँ वे भूख-प्याससे व्याकुल हो मार्गमें किसी उत्तम आश्रयकी इच्छा करने लगे ॥ ३ ॥ पाण्डवोंको लक्ष्य कर वे दक्षिण मथुराकी ओर जा रहे थे कि मार्गमें हस्तवप्र नामक नगरमें पहुँचे। वहाँ कृष्ण तो उद्यानमें ठहर गये और बलदेव संकेत कर तथा वस्त्रसे अपना समस्त शरीर ढँक कर अन्न-पानी लेनेके लिए नगरमें प्रविष्ट हुए ॥ ४–५ ॥ उस नगरमें अच्छदन्त नामका राजा रहता था, धृतराष्ट्रके वंशका था, जो पृथिवीमें प्रसिद्ध धनुर्धारी और यादवोंके छिद्र ढूँढनेवाला था ॥ ६ ॥ वीर बलदेवने ज्यों ही उस नगरमें प्रवेश किया त्यों ही उनके रूप-पाशसे वशीभूत हुए लोगोंके झुण्डके-झुण्ड आश्चर्यसे चकित हो उन्हें देखने लगे ॥ ७ ॥ बलदेवने बाजारमें किसीके लिए अपना कड़ा और कुण्डल देकर उससे अन्न-पान—खाने-पीनेकी सामग्री खरीदी और उसे लेकर जब वे नगरके बाहर निकल रहे थे तब राजाके पहरेदारोंने देखकर तथा 'यह बलदेव है' इस प्रकार पहचान कर राजाके लिए खबर कर दी। फिर क्या था, राजाने उनके वधके लिए अपनी समस्त सेना भेज दी ॥ ८–९ ॥ नगरके द्वारपर बलदेवको रोकनेवाली सेनाकी बड़ी भीड़ इकट्ठी हो गयी। बलदेवने संकेतसे कृष्णको बुलाया और वे शीघ्र ही वहाँ आ गये ॥ १० ॥ बलदेवने अन्न-पानको किसी जगह अच्छी तरह रखकर हाथी बाँधनेका एक खम्भा लिया तथा कृष्णने कुछ क्रुद्धचित्त हो भयं-

---

१. प्राप्तामुन्नतिं म० । २ यत्कांक्षिणौ म०, ख०, ङ० । ३ यातौ ख०, ङ०, म० । ४ 'स तत्पुर' ख० । ५. कण्ठक म० । ६. अन्न पान च सुस्थाप्य म० । अन्न पान च सस्थाप्य ख० ।

चतुरङ्गं ततः सैन्यं सनायकमितस्ततः । हन्यमानं ननाशाभ्यां विह्वलीभूतमानसम् ॥१२॥
समादायान्नपानं तौ निर्गत्य नगरात्ततः । वनं विजयमागत्य सरो रम्यमपश्यताम् ॥१३॥
स्नात्वा सरसि तौ तत्र जिनं नत्वा मनःस्थितम् । चित्रमभ्यवहृत्यान्नं पयः पीत्वातिशीतलम् ॥१४॥
विश्रम्य च क्षणं वीरौ प्रयान्तौ[1] दक्षिणां दिशम् । कौशाम्ब्याख्यं वनं भीमं प्रविष्टौ परदुर्गमम् ॥१५॥
खगरावखरारावमुखरीकृतदिङ्मुखम् । तृष्णार्तमृगयूथानां गम्यं प्रोन्मृगतृष्णकम् ॥१६॥
ग्रीष्मोग्रतापपरुषवहन्मारुतदुस्सहम् । दावदग्धलताजालगुल्मपादपखण्डकम् ॥१७॥
असंभाव्याम्भसि भ्राम्यत्श्वापदश्वासशब्दके । वने वनेचरोद्भिन्नकुम्भिकुम्भास्तमौक्तिके ॥१८॥
आरोहति वियन्मध्यं सुतीव्रे तीव्ररोचिषि[2] । जगौ जनार्दनो ज्येष्ठं गुणज्येष्ठमिति श्रमी ॥१९॥
पिपासाकुलितोऽत्यर्थमार्य शुष्कौष्ठतालुकः । शक्नोमि पदमप्येकं न च यातुमतः परम् ॥२०॥
तत्पायय पयः शीतमार्य तृष्णापहारि माम् । सद्दर्शनमिवानादौ संसारे सारवर्जिते ॥२१॥
इत्युक्ते स्नेहसञ्चारसमार्द्रीकृतमानसः[3] । स जगाद बलः कृष्णमुष्णनिश्वासमोचिनम्[4] ॥२२॥
[5]तात शीतलमानीय पानीयं पाययाम्यहम् । त्वं जिनस्मरणाम्भोभिस्तावत्तृष्णां विमर्दय ॥२३॥
निरस्यति पयस्तृष्णां स्तोकां वेलामिदं पुनः । जिनस्मरणपानीयं पीतं तां मूलतोऽस्यति ॥२४॥

---

कर अर्गल उठाया ॥ ११ ॥ तदनन्तर इन दोनोंके द्वारा मार पड़नेपर वह चतुरङ्ग सेना अपने सेनापतिके साथ विह्वलचित्त हो इधर-उधर भाग गयी ॥ १२ ॥

तदनन्तर अन्न-पान लेकर दोनों भाई नगरसे निकल विजय नामक वनमें आये। वहाँ उन्होंने एक सुन्दर सरोवर देखा ॥ १३ ॥ सरोवरमें स्नान कर हृदयमें स्थित जिनेन्द्र भगवान्‌को नमस्कार कर नाना प्रकारका भोजन किया, अत्यन्त शीतल पानी पिया और क्षण-भर विश्राम किया। विश्रामके बाद दोनों वीर फिर दक्षिण दिशाकी ओर चले और चलते-चलते दूसरोंके लिए अत्यन्त दुर्गम कौशाम्बी नामके भयंकर वनमें प्रविष्ट हुए ॥ १४–१५ ॥ उस वनकी समस्त दिशाएँ पक्षियों तथा शृगालोंके शब्दोंसे शब्दायमान थीं, प्याससे पीड़ित मृगोंके झुण्ड वहाँ इधर-उधर फिर रहे थे, बड़ी ऊँची मृगतृष्णा वहाँ उठ रही थी, ग्रीष्मके उग्र संतापसे कठोर बहती हुई वायुसे वह वन अत्यन्त असह्य था, तथा दावानलसे वहाँकी लताओंके समूह, झाड़ियाँ और वृक्षोंके समूह जल गये थे ॥१६–१७॥ जहाँ पानीके मिलनेकी कोई संभावना नहीं थी, जहाँ दौड़ते हुए जङ्गली जानवरोंकी श्वासका शब्द हो रहा था, तथा जहाँ वनेचरोंके द्वारा विदीर्ण किये हुए हाथियोंके गण्डस्थलोंसे बिखरकर मोती इधर-उधर पड़े थे, ऐसे वनमें पहुँच कर जब अत्यन्त तीक्ष्ण सूर्य आकाशके मध्यमें आरूढ हो रहा था तब थके हुए कृष्णने गुणोंसे श्रेष्ठ बड़े भाई—बलदेवसे कहा कि 'हे आर्य! मैं प्याससे बहुत व्याकुल हूँ, मेरे ओठ और तालु सूख गये हैं, अब इसके आगे मैं एक डग भी चलनेके लिए समर्थ नहीं हूँ ॥१८–२०॥ इसलिए हे आर्य! अनादि एवं सारहीन संसारमें सम्यग्दर्शनके समान तृष्णाको दूर करनेवाला शीतल जल मुझे पिलाइए' ॥२१॥ इस प्रकार कहनेपर स्नेहके संचारसे जिनका मन आर्द्र हो रहा था ऐसे बलदेवने गरम-गरम श्वास छोड़नेवाले कृष्णसे कहा कि 'हे भाई! मैं शीतल पानी लाकर अभी तुम्हें पिलाता हूँ तुम तबतक जिनेन्द्र भगवान्‌के स्मरणरूपी जलसे प्यासको दूर करो ॥ २२–२३ ॥ यह पानी तो थोड़े समय तकके लिए

---

१. प्रयातौ म० । २ सूर्ये । ३. मानस म० । ४. कृष्णं दीर्घनिश्वास ग० । ५. तत म०

छायायामस्य वृक्षस्य शीतलायामिहास्यताम् । आनयामि जलं तेऽहं शीतल शीतलाशयात् ॥२५॥
अग्रजः प्रतिपाद्यैव मनुजं मनसा वहन् । जगाम जलमानेतुं निज श्रममचिन्तयन् ॥२६॥
कृष्णोऽपि च यथोद्दिष्टां तरुच्छायां घनां श्रितः । क्षितौ मृदुमृदि श्लक्ष्णवाससासंवृताङ्गकः[1] ॥२७॥
वामे जानुनि विन्यस्य दक्षिणं चरणं क्षणम् । [2]श्रमव्यपोहनायासावशेत गहने हरिः ॥२८॥
तं प्रदेशं त[3]दैवासौ जरासूनुर्यदृच्छया । एकाकी पर्यटन्प्राप्तौ मृगयाव्यसनप्रियः ॥२९॥
यो हरिस्नेहसंभारो हरिप्राणरिरक्षया । द्वारिकाया विनिर्गत्य प्राविशन्मृगवद्वनम् ॥३०॥
स तत्र विधिनानीय तदानी विनियोजितः । अद्राक्षीद्दूरतोऽस्पष्टं किञ्चिदग्रे धनुर्धरः ॥३१॥
मरुच्चलितवस्त्रान्तजनितभ्रान्तिरन्तिके । प्रसुप्तमृगकर्णोऽयं चलतीति विचिन्त्य सः ॥३२॥
गुल्मगूढवपुर्गाढमाकर्णाकृष्टकार्मुकः । विव्याध व्याधधीस्तीक्ष्णशरेण चरणं हरेः ॥३३॥
[4]विद्धपादतल शौरिरुत्थाय सहसाखिला । दिशो निरीक्ष्य सोऽदृष्ट्वा परमुच्चैर्जगाविति ॥३४॥
विद्धपादतलोऽहं भो केनाकारणवैरिणा । कथ्यतां कुलमात्मीयं नाम च स्फुटमत्र मे ॥३५॥
अज्ञातकुलनामानं नरं नावधिषं रणे । कदाचिदपि योऽहं ही किं ममेदमुपागतम् ॥३६॥
तद् ब्रवीतु भवान् को भो [5]योऽज्ञातकुलनामक. । अज्ञातवैरसंबन्धो वने जातो ममान्तकः ॥३७॥

---

ही प्यासको दूर करता है पर जिनेन्द्र भगवान्का स्मरणरूपी पानी पीते ही के साथ उस तृष्णाको जड़-मूलसे नष्ट कर देता है ॥ २४ ॥ तुम यहाँ इस वृक्षकी शीतल छायामें बैठो, मै तुम्हारे लिए सरोवरसे शीतल पानी लाता हूँ ॥२५॥

इस प्रकार छोटे भाई कृष्णसे कहकर उसे अपने हृदयमें धारण करते हुए बलदेव अपने श्रमका विचार न कर पानी लेनेके लिए गये ॥ २६ ॥ इधर कृष्ण भी बतायी हुई वृक्षकी सघन छायामें जा पहुँचे और कोमल वस्त्रसे शरीरको ढँक कर मृदु मृत्तिकासे युक्त पृथिवीपर पड़ रहे। उसी सघन वनमें वे थकावट दूर करनेके लिए बाये घुटनेपर दाहिना पाँव रखकर क्षण-भरके लिए सो गये ॥ २७-२८ ॥ शिकार-व्यसनका प्रेमी जरत्कुमार अकेला उस वनमें घूम रहा था, सो अपनी इच्छासे उसी समय उस स्थानपर आ पहुँचा ॥ २९ ॥ भाग्यकी बात देखो कि कृष्णके स्नेहसे भरा जो जरत्कुमार उनके प्राणोंकी रक्षाकी इच्छासे द्वारिकासे निकलकर मृगकी तरह वनमें प्रविष्ट हो गया था वही उस समय विधाताके द्वारा लाकर उस स्थानपर उपस्थित कर दिया गया। धनुर्धारी जरत्कुमारने दूरसे आगे देखा तो उसे कुछ अस्पष्ट-सा दिखायी दिया ॥ ३०-३१ ॥ उस समय कृष्णके वस्त्रका छोर वायुसे हिल रहा था इसलिए जरत्कुमारको यह भ्रान्ति हो गयी कि यह पास ही में सोये हुए मृगका कान हिल रहा है। फिर क्या था झाड़ीसे जिसका शरीर छिपा हुआ था और शिकारीके समान जिसकी क्रूर बुद्धि हो गयी थी ऐसे जरत्कुमारने बड़ी मजबूतीसे कान तक धनुप खींचकर तीक्ष्ण बाणसे कृष्णका पैर वेध दिया ॥ ३२-३३ ॥ पदतलके विद्ध होते ही श्रीकृष्ण सहसा उठ बैठे और सब दिशाओंमे देखनेके बाद भी जब कोई दूसरा मनुष्य नही दिखा तब उन्होंने जोरसे इस प्रकार कहा कि किस अकारण वैरीने मेरा पादतल वेधा है। वह यहाँ मेरे लिए अपना कुल तथा नाम साफ-साफ बतलाये ॥ ३४-३५ ॥ जिस मुझने युद्धमें कभी भी अज्ञातकुल और अज्ञात नामवाले मनुष्यका वध नही किया आज उस मुझके लिए यह क्या विपत्ति आ पड़ी ? ॥ ३६ ॥ इसलिए कहो कि अज्ञातकुल नामवाले आप कौन है ? तथा जिसके वैरका पता नही ऐसा कौन इस वनमें मेरा घातक हुआ है ? ॥ ३७ ॥

---

१ सभृताङ्गक ख०, क० । २ श्रमव्यपोहनाय + असौ + अशेत । ३ तदैवासौ म० । ४. विद्धतालपद म० । ५. यज्जज्ञात म०, क०, ङ० ।

इत्युक्ते सोऽब्रवीदस्ति हरिवंशोद्भवो नृप.। वसुदेव इति ख्यात पिता यो हलिचक्रिणोः ॥३८॥
सूनुर्जरत्कुमारोऽस्मि तस्याहमतिवल्लभ'। एकवीरो भ्रमाम्यत्र वने भीरुदुरासदे ॥३९॥
सोऽहं नेमिजिनादेशभीरुर्वनचरैर्वने। द्वादशाब्दप्रमाणं च वसाम्यत्र प्रियानुजः ॥४०॥
इयन्तं वसता कालमरण्ये वचनं मया। आर्यलोकस्य कस्यापि न श्रुतं को भवानिह ॥४१॥
इति श्रुत्वा हरिर्ज्ञात्वा भ्रातरं स्नेहकातरः। एह्येहि भ्रातरत्रेति संभ्रमेण तमाह्वयत् ॥४२॥
सोऽपि ज्ञात्वानुजं प्राप्तो हाकारमुखराननः। क्षितिक्षिप्तधनुर्बाणो निपत्यास्थाच्च पादयोः ॥४३॥
उत्थाप्य तं हरिः प्राह कण्ठलग्नं महाशुचम्। मातिशोकं कृथा ज्येष्ठ दुर्लङ्घ्या भवितव्यता ॥४४॥
प्रमादस्य निरासाय निरस्तसुखसंपदा। चिरं पुरुषशार्दूल सेविता वनवासिता ॥४५॥
करोति सज्जनो यत्नं दुर्यश.पापभीरुक। दैवे तु कुटिले तस्य स यत्न. किं करिष्यति ॥४६॥
ततस्तेन हरिः पृष्टो वनागमनकारणम्। आदितोऽकथयद्वृत्तं द्वारिकादाहदारुणम् ॥४७॥
श्रुत्वा [1]गोत्रक्षयं सोऽपि प्रलापमुखरोऽवदत्। हा भ्रातः कृतमातिथ्यं मया ते चिरदर्शनात् ॥४८॥
किं करोमि क्व गच्छामि क्व लभे चित्तनिर्वृतिम्। दु खं च दुर्यशो लोके हन्त्रा ते हा मयार्जितम् ॥४९॥
इत्यादि प्रलपन्नुक्तः कृष्णेनासौ सुचेतसा। प्रलापं त्यज राजेन्द्र कृत्स्नं स्वकृतभुग् जगत् ॥५०॥

---

श्रीकृष्णके इस प्रकार कहनेपर जरत्कुमारने कहा कि हरिवंशमें उत्पन्न हुए एक वसुदेव नामके राजा है जो बलदेव और कृष्णके पिता है। मै जरत्कुमार नामका उन्हीका अतिशय प्यारा पुत्र हूँ। जहाँ कायर मनुष्य प्रवेश नहीं कर सकते ऐसे इस वनमें मै अकेला ही वीर घूमता रहता हूँ। नेमिजिनेन्द्रने आज्ञा की थी कि जरत्कुमारके द्वारा कृष्णका मरण होगा सो मैं उनकी इस आज्ञासे डरकर बारह वर्षसे इस वनमें रह रहा हूँ। मुझे अपना छोटा भाई कृष्ण बहुत ही प्यारा था, इसलिए इतने समयसे यहाँ रह रहा हूँ, इस बीचमें मैंने किसी आर्यका नाम भी नहीं सुना। फिर आप यहाँ कौन है ? ॥ ३८–४१ ॥

जरत्कुमारके यह वचन सुन कृष्णने जान लिया कि यह हमारा भाई है तब स्नेहसे कातर हो उन्होंने 'हे भाई ! यहाँ आओ, यहाँ आओ' इस प्रकार संभ्रमपूर्वक उसे बुलाया ॥ ४२ ॥ जरत्कुमारने भी जान लिया कि यह हमारा छोटा भाई है तब 'हाय हाय' शब्दसे मुखको शब्दायमान करता हुआ वह वहाँ आया और धनुष-बाणको पृथिवीपर फेंक श्रीकृष्ण-के चरणोंमें आ गिरा ॥ ४३ ॥ कृष्णने उसे उठाया तो वह कण्ठमें लगकर महा शोक करने लगा। कृष्णने कहा कि हे बड़े भाई ! अत्यधिक शोक मत करो, होनहार अलङ्घनीय होती है ॥ ४४ ॥ हे श्रेष्ठ पुरुष ! आपने प्रमादका निराकरण करनेके लिए समस्त सुखसम्पदाओंको छोड़ चिरकाल तक वनमें निवास करना स्वीकृत किया। अपयश और पापसे डरनेवाला सज्जन पुरुष बुद्धिपूर्वक प्रयत्न करता है परन्तु दैवके कुटिल होनेपर उसका वह यत्न क्या कर सकता है ? ॥ ४५–४६ ॥

तदनन्तर जरत्कुमारने कृष्णसे वनमे आनेका कारण पूछा तो उन्होंने प्रारम्भसे लेकर द्वारिकादाह तकका सब दारुण समाचार कह सुनाया ॥ ४७ ॥ गोत्रका क्षय सुनकर जरत्कु-मार प्रलापसे मुखर होता हुआ बोला कि हा भाई ! चिरकालके बाद आप दिखे और मैंने आपका यह अतिथि-सत्कार किया ! ॥ ४८ ॥ मैं क्या करूँ ? कहाँ जाऊँ ? चित्तकी शान्ति कहाँ प्राप्त करूँ ? हा कृष्ण ! तुझे मारकर मैंने लोकमें दुःख तथा अपयश दोनों प्राप्त किये ॥ ४९ ॥ इत्यादि रूपसे विलाप करते हुए जरत्कुमारसे उत्तम हृदयके धारक कृष्णने कहा कि

---

१. गोत्रद्वयः म० ।

सुखं वा यदि वा दुःखं दत्ते कः कस्य संसृतौ । मित्रं वा यदि वामित्रः स्वकृतं कर्म तत्त्वतः ॥५१॥
तोयार्थं मे गतो रामो यावन्नायाति सत्वरम् । प्रयाहि तावदक्षान्तिः कदाचित्स्यात्त्वयि प्रभौ[1] ॥५२॥
गच्छ त्वमादितो वार्तां पाण्डवेभ्यो निवेदय । हितास्तेऽस्मत्कुलस्याप्ताः करिष्यन्ति तव स्थितिम् ॥५३॥
उक्त्वेति कौस्तुभं तस्मै दत्वाभिज्ञानमादरात् । परावृत्यान्तरं स्तोकं व्रजेति प्रतिपादितः ॥५४॥
उक्त्वाऽसौ क्षम्यतां देव ममेति करकौस्तुभः । शनैरुद्धृत्य तं वाणं परावृत्तपदोऽगमात् ॥५५॥
तस्मिन्गते हरिस्तीव्रव्रणवेदनयार्दितः[2] । उत्तराभिमुखो भूत्वा कृतपञ्चनमस्कृतिः ॥५६॥
कृत्वा नेमिजिनेन्द्राय वर्तमानाय साञ्जलिः । पुनः पुनर्नमस्कारं गुणस्मरणपूर्वकम् ॥५७॥
जिनेन्द्रविहृतिध्वस्त[3]समस्तोपद्रवा यतः । ततः कृतशिराः शौरिः क्षितिशय्यामधिश्रितः ॥५८॥
वस्त्रसंवृतसर्वाङ्गः सर्वसङ्गनिवृत्तधीः । सर्वत्र मित्रभावस्थः शुभचिन्तामुपागतः ॥५९॥
पुत्रपौत्रकलत्राणि ते भ्रातृगुरुबान्धवाः । अनागतविधातारो धन्या ये तपसि स्थिताः ॥६०॥
अन्तःपुरसहस्राणि सहस्राणि सुहृद्गणाः । [4]अविधाय तपः कष्टं कष्टं वह्निमुखे मृताः ॥६१॥
कर्मगौरवदोषेण मयापि न कृतं तपः । सम्यक्त्वं मेऽस्तु संसारपातहस्तावलम्बनम् ॥६२॥

---

हे राजेन्द्र ! प्रलापको छोड़ो, समस्त जगत् अपने किये हुए कर्मको अवश्य भोगता है ॥ ५० ॥ संसारमें कौन किसके लिए सुख देता है ? अथवा कौन किसके लिए दुःख देता है ? और कौन किसका मित्र है अथवा कौन किसका शत्रु है ? यथार्थमें अपना किया हुआ कार्य ही सुख अथवा दुःख देता है * ॥ ५१ ॥ बड़े भाई राम मेरे लिए पानी लानेके लिए गये हैं सो जबतक वे नहीं आते हैं तबतक तुम शीघ्र ही यहाँसे चले जाओ। संभव है कि वे तुम्हारे ऊपर अशान्त हो जाये ॥ ५२ ॥ तुम जाओ और पहलेसे ही पाण्डवोंके लिए सब समाचार कह सुनाओ। वे अपने कुलके हितकारी आप्तजन हैं अतः तुम्हारी अवश्य रक्षा करेंगे ॥ ५३ ॥ इतना कहकर उन्होंने पहचानके लिए उसे आदरपूर्वक अपना कौस्तुभमणि दे दिया और कुछ थोड़ा मुड़कर कहा कि जाओ। हाथमें कौस्तुभमणि लेते हुए जरत्कुमारने कहा कि हे देव ! मुझे क्षमा कीजिए। इस प्रकार कह कर और धीरेसे वह बाण निकाल कर वह उलटे पैरों वहाँसे चला गया ॥ ५४–५५ ॥

जरत्कुमारके चले जानेपर कृष्ण व्रणकी तीव्र वेदनासे व्याकुल हो गये। उन्होंने उत्तराभिमुख होकर पञ्च-परमेष्ठियोंको नमस्कार किया ॥ ५६ ॥ वर्तमान तीर्थकर श्रीनेमिजिनेन्द्रको हाथ जोड़कर गुणोंका स्मरण करते हुए बार-बार नमस्कार किया ॥ ५७ ॥ क्योंकि जिनेन्द्र भगवान्के विहारसे पृथिवीके समस्त उपद्रव नष्ट हो चुके हैं इसलिए शिर रखकर वे पृथिवीरूपी शय्यापर लेट गये ॥ ५८ ॥ तदनन्तर जिन्होंने वस्त्रसे अपना समस्त शरीर ढक लिया था, सब परिग्रहसे जिनकी बुद्धि निवृत्त हो गयी थी और जो सबके साथ मित्रभावको प्राप्त थे ऐसे श्रीकृष्ण इस प्रकारके शुभ विचारको प्राप्त हुए ॥ ५९ ॥ वे पुत्र, पोते, स्त्रियाँ, भाई, गुरु और बान्धव धन्य हैं जो भविष्यत्का विचार कर अग्निके उपद्रवसे पहले ही तपश्चरण करने लगे ॥ ६० ॥ बड़े कष्टकी बात है कि हजारों स्त्रियाँ और हजारों मित्रगण तपका कष्ट न कर अग्निके मुखमें मृत्युको प्राप्त हो गये ॥ ६१ ॥ कर्मके प्रबल भारसे मैंने भी तप नहीं किया इसलिए मेरा सम्यग्दर्शन ही मुझे संसारपातसे बचानेके लिए हस्तावलम्बन-

---

१. प्रभो क० । २. वेदनमार्दित म० । ३ विनतिर्ध्वस्त-म० । ४. अभिधाय म०, क०, ख०, ग०, घ० ।

* को सुख को दुख देत है कर्म देत झकझोर ।
उरझै सुरझै आप ही ध्वजा पवनके जोर ॥

इत्यादि शुभचिन्तात्मा भविष्यत्तीर्थकृद्धरि । बद्धायुष्कतया मृत्वा तृतीयां पृथिवीमित ॥६३॥

शार्दूलविक्रीडितम्

दक्षो दक्षिणभारतार्धविभुतामुद्भाव्य भव्यप्रजा-[1]
बन्धुर्बन्धुजनाम्बुधेरहरहर्वृद्धिं विधाय प्रभुः ।
पूर्णं वर्षसहस्रमेकमगमत्संजीव्य कृष्णो गतिं
भोगी स्वाचरणोचितां जिनतया[2] यो योक्ष्यते दर्शनात् ॥६४॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ हरिगत्यन्तरवर्णनो नाम द्वाषष्टितमः सर्गः ॥६२॥*



रूप हो ॥ ६२ ॥ इत्यादि शुभ विचार जिनकी आत्मामें उत्पन्न हो रहे थे, और जो भविष्यत् कालमें तीर्थंकर होनेवाले थे ऐसे श्रीकृष्ण पहलेसे ही बद्धायुष्क होनेके कारण मरकर तीसरी पृथिवीमें गये ॥ ६३ ॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि जो आगे चलकर सम्यग्दर्शनके कारण तीर्थंकर पदसे युक्त होंगे वे नीतिनिपुण, भव्य प्रजाके परम बन्धु, भोगी कृष्ण, दक्षिण-भरतार्धकी विभुताको प्रकट कर, प्रतिदिन बन्धुजनरूपी सागरकी वृद्धिको बढ़ाकर एवं एक हजार वर्ष तक जीवित रहकर अपने आचरणके अनुरूप तीसरी पृथिवीमें गये ॥ ६४ ॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें कृष्णके परलोकगमनका वर्णन करनेवाला बासठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥६२॥*



१. भव्यप्रजां बन्धु क० । २. जनतया म० ।

# त्रिषष्टितमः सर्गः

## रथोद्धतावृत्तम्

स्नेहवानथ जलार्थमाकुलो विष्णुमात्मनि वहन् हलायुध ।
वारितोऽप्यशकुनै[1] पदे पदे दूरमन्तरमितो वनान्तरे ॥१॥
धावतोऽस्य मृगयूथवर्त्मना लोभितस्य मृगतृष्णिकाम्भसा ।
प्रत्यभासत दिशां कदम्बक प्रोत्तरङ्गसरसीमय तदा ॥२॥
अभ्यलोकि कलिता कलस्वनैश्चक्रवाककलहंससारसैः ।
सीरिणाथ सरसी तरङ्गिणी भृङ्गनादितसरोजमकुला ॥३॥
चेतसास्य महसा तदीक्षणाद्दीर्घमुच्छ्वसितमङ्गसङ्गिना ।
मारुतेन शिशिरेण सौहृदं सन्मुखेन गदित सुगन्धिना ॥४॥
संपतद्भिरभितः पिपासुभि श्वापदैः सभयमीक्षितस्तत ।
आससाद सरसी स सादरो वन्यहस्तिमदवारिवासिताम् ॥५॥
वारि तीर्थमवगाह्य शीतलं संप्रपाय निरपास्य तृड्व्यथाम् ।
पद्मपत्रपुटिकां स वारिणा संप्रपूर्य परिवृत्य वाससा ॥६॥
आदधाव पदधूतधूलिभिर्धूसरीकृतशरीरमूर्धजः ।
कम्पमानहृदयः स शंकया प्रत्यपायबहुले वने हरौ ॥७॥

अथानन्तर स्नेहसे भरे बलदेव जल प्राप्त करनेके लिए बहुत व्याकुल हुए । वे हृदयमें कृष्णको धारण किये हुए आगे बढ़े जाते थे । यद्यपि अपशकुन उन्हें पद-पदपर रोकते थे तथापि वे दूसरे वनमें बहुत दूर जा पहुँचे ॥ १ ॥ जिस मार्गसे मृगोंके झुण्ड जाते थे बलदेव उसी मार्गसे दौड़ते जाते थे और वे जगह-जगह मृगतृष्णाको जल समझकर लुभा जाते थे। उस समय उन्हें समस्त दिशाएँ ऐसी जान पड़ती थीं मानो लहराते हुए तालाबोंसे युक्त ही हों ॥ २ ॥ तदनन्तर बलदेवको एक तालाब दिखा जो मधुर शब्द करनेवाले चक्रवाक, कलहंस और सारस पक्षियोंसे युक्त था, तरङ्गोंसे व्याप्त था एवं भ्रमर गुंजित कमलोंसे सहित था ॥ ३ ॥ तालाबके देखते ही बलदेवके हृदयने एक लम्बी साँस ली और उसकी शीतल सुगन्धित वायु सम्मुख आकर इनके शरीरसे लग गयी जिससे ऐसा जान पड़ता था मानो उसने अपनी मित्रता ही प्रकट की हो ॥ ४ ॥

तदनन्तर चारों ओरसे आनेवाले प्यासे जंगली जानवर जिन्हें भयपूर्ण दृष्टिसे देख रहे थे ऐसे बलदेव जंगली हाथियोंके मदजलसे सुवासित उस सरोवरपर बड़े आदरसे जा पहुँचे ॥ ५ ॥ उन्होंने घाटमें अवगाहन कर शीतल पानी पिया, अपनी प्यासकी व्यथा दूर कर और कमलके पत्तोंका एक पात्र बनाकर उसे पानीसे भरा तथा कपड़ेसे उसे ढँक लिया ॥ ६ ॥ पानी लेकर वे बड़े वेगसे दौड़े । उस समय पैरोंके आघातसे उड़ी धूलिसे उनके शिरके बाल धूसरित हो गये थे और 'मै अनेक विघ्नोंसे भरे वनमे कृष्णको अकेला छोड़ आया हूँ' इस आशङ्कासे उनका हृदय बार-बार कम्पित हो रहा था ॥ ७ ॥ तदनन्तर वस्त्रके द्वारा

१ वारितोऽपि शकुनै म० ।

दूरतस्तमथ तत्र दृष्टवान् संवृताङ्गमभितोऽम्बरेण स ।
आस्त एव भुवि यत्र शायित. सूरशौरिरिति दीर्घनिद्रया ॥८॥
सुप्त एव सुखनिद्रया हरि सुप्रबोधमुपगच्छतु स्वयम् ।
इत्युपेक्ष्य हरिबोधनं तदा तत्प्रबोधनमसौ प्रतीक्षते ॥९॥
वीर ! किं स्वपिषि दीर्घमित्यलं स्वापमुज्झ पिब तोयमिच्छया ।
इत्युदीर्णमधुरस्वर. पुन. सन्निरुद्धवचनोऽवतिष्ठते ॥१०॥
सीरिणा क्षतजगन्धतस्ततः कृष्णसंवरणवाससोऽन्तरे ।
संप्रवेशनिजनिर्गमाकुला प्रैक्षि तीक्ष्णमुखकृष्णमक्षिका ॥११॥
संकटोद्घटिततन्मुखो हरिं वीक्ष्य वान्तजनकान्तजीवितम् ।
हा हतोऽस्मि मृत एव तृष्णया विष्णुरित्युपरि तस्य सोऽपतत् ॥१२॥
मोहमूढमनसोऽस्य मूर्छया प्राप्तयोपकृतमप्यनिष्टया ।
स्नेहपाशदृढबन्धनो हली प्राणहानमकरिष्यदन्यया ॥१३॥
बोधमाप्य परितः परामृशन् केशवस्य वपुरात्मपाणिना ।
पश्यति स्म चरणव्रणव्रजं तीव्रगन्धरुधिरारुणक्षमम् ॥१४॥
सुप्त एव विषमेपुणा हरिः विद्ध एष चरणेन केनचित् ।
दुष्प्रबोधहरिमारकोऽत्र कोऽपूर्वमद्य मृगयाफलं श्रितः ॥१५॥

सब ओरसे जिनका शरीर ढँका था ऐसे कृष्णको बलदेवने दूरसे देखा। देखकर वे सोचने लगे कि मैं शूरवीर कृष्णको जिस भूमिमें सुला गया था यह वहाँ गहरी नींदमें सो रहा है ॥ ८ ॥ पास आनेपर उन्होने विचार किया कि अभी यह सुखनिद्रासे सो रहा है इसलिए स्वयं ही जगने दिया जाये। इस प्रकार कृष्णको जगानेकी उपेक्षा कर वे स्वयं ही उनके जागनेकी प्रतीक्षा करने लगे ॥ ९ ॥ जब कृष्ण बहुत देर तक नहीं जगे तब बलदेवने कहा, 'वीर ! इतना अधिक क्यों सो रहे हो ? बहुत हो गया, निद्रा छोड़ो और इच्छानुसार जल पिओ'। इस प्रकार मधुर स्वरमें एक-दो बार कहकर वे पुनः वचन रोककर चुप बैठ रहे ॥ १० ॥

तदनन्तर बलभद्रने देखा कि तीक्ष्ण मुखवाली काली एक मक्खी रुधिरकी गन्धसे कृष्णके ओढ़े हुए वस्त्रके भीतर घुस तो गयी पर परन्तु निकलनेका मार्ग न मिलनेसे व्याकुल हो रही है ॥ ११ ॥ यह देख उन्होंने शीघ्र ही कृष्णका मुख उघाड़ा और उन्हें निष्प्राण देख 'हाय मैं मारा गया' यह कहकर वे एक दम चीख पड़े। 'हाय हाय यह कृष्ण प्याससे मर ही गया है' यह सोच वे उनके शरीरपर गिर पड़े ॥ १२ ॥ कृष्णके मोहसे जिनका मन अत्यन्त मोहित हो रहा था ऐसे बलदेवको तत्काल मूर्च्छा आ गयी। यद्यपि मूर्च्छाका आना अनिष्ट था तथापि उस समय उसने इ.का बड़ा उपकार किया। अन्यथा स्नेहरूपी पाशसे दृढ़ बँधे हुए बलदेव अवश्य ही प्राण त्याग कर देते ॥ १३ ॥ सचेत होनेपर वे अपने हाथसे चारों ओर कृष्णके शरीरका स्पर्श करने लगे। उसी समय उन्होंने तीव्र गन्धसे युक्त रुधिरसे लाल लाल पैरका घाव देखा ॥ १४ ॥ और देखते ही निश्चय कर लिया कि सोते समय ही किसीने तीक्ष्ण बाणसे इसे पैरमे प्रहार किया है। जिनका जागना कठिन है ऐसे कृष्णको मारनेवाला

१. सूरिसौरि म० । २. इत्यपेक्ष्य म० । ३. प्रतीक्ष्यते म० । ४. सन्निरुध्य वचनो म०, क०, ङ० । ५.- माकुला म० । ६. मक्षिकाः म०, ङ० । ७ संघटोदघटित- म०, घ० । ८. एव म० ।

इत्युदीर्य कुपितो हली बली सिंहनादमकरोद्भयङ्करम् ।
व्यापिनं विपिनदुर्गसञ्चरद्व्याघ्रसिंहकरिदर्पशातनम् ॥१६॥
संजगौ च शयितो ममानुजः छद्मना विधिविधानयोगतः ।
येन केनचिदहेतुवैरिणा संददातु लघु सोऽद्य दर्शनम् ॥१७॥
[1]सुप्तमात्रमपशस्त्रमानतं मुक्तमानमसकृत्पलायिनम् ।
प्रत्यवाययुतमङ्गनां शिशुं घ्नन्ति शत्रुमपि नो यशोधनाः ॥१८॥
उच्चकैरिति गदन् समन्ततः संप्रधाय कियदप्यवान्तरम् ।
सोऽन्यदीयपदवीमनाप्नुवन्नेत्य कृष्णमुपगृह्य रोदिति ॥१९॥
हा जगत्सुभग ! हा जगत्पते ! हा जनाश्रयण ! हा जनार्दन !
हाऽपहाय गतवानसि क्व मां हानुजेहि लघु हेति चारुदत् ॥२०॥
हारि वारि परितापहारि तं पाययत्यपि विचेतनं मुहुः ।
क्राम्यतीषदपि तन्न तद्गले दूरमभ्यमनसीव दर्शनम् ॥२१॥
मार्ष्टि मार्दवगुणेन पाणिना सन्मुखं मुखमुदीक्षते मुदा ।
लेढि जिघ्रति विमूढधीर्वचः श्रोतुमिच्छति धिगात्ममूढताम् ॥२२॥
द्यौरिवोरुविभवाग्निभस्मिता द्वारिकेति किमिवासि तप्तवान् ।
अक्षयैर्बहुविधाकरैश्रिता प्रागिवास्ति ननु भारतावनिः ॥२३॥

कौन पुरुष आज यहाँ शिकारके फलको प्राप्त हुआ है ? ॥ १५ ॥ इस प्रकार कहकर बलवान् बलदेवने कुपित हो ऐसा भयंकर सिंहनाद किया जो समस्त वनमें व्याप्त हो गया तथा जिसने वनके दुर्गम स्थानोंमें चलनेवाले व्याघ्र, सिंह और हाथियोंका गर्व नष्ट कर दिया ॥ १६ ॥ उन्होंने कहा कि भाग्यके फेरसे सोते हुए मेरे छोटे भाईको जिस किसी अकारण वैरीने छलसे मारा है वह आज शीघ्र ही मुझे दर्शन दे—मेरे सामने आवे ॥ १७ ॥ यशरूपी धनको धारण करनेवाले शूरवीर ऐसे शत्रुको भी नहीं मारते जो सो रहा हो, शस्त्ररहित हो, नम्रीभूत हो, मानरहित हो, बार-बार पीठ दिखाकर भाग रहा हो, अनेक विघ्नोंसे युक्त हो, स्त्री हो अथवा बालक हो ॥ १८ ॥ इस प्रकार जोर-जोरसे कहते हुए वे इधर-उधर कुछ दूर तक दौड़े भी परन्तु जब उन्हें किसी दूसरेका मार्ग नही मिला तब वे कृष्णके पास वापिस आकर तथा उन्हें गोदमें लेकर रोने लगे ॥ १९ ॥

हाय जगत्के प्रिय ! हा जगत्के स्वामी ! हा समस्त जनोंको आश्रय देनेवाले ! हा जनार्दन ! तू मुझे छोड़ कहाँ चला गया ? हा भाई ! तू जल्दी आ, जल्दी आ—इस प्रकार कहते हुए वे चिरकाल तक रोते रहे ॥ २० ॥ वे चेतना शून्य—निर्जीव कृष्णको सुन्दर एवं सन्तापको दूर करनेवाला पानी बार-बार पिलाते थे परन्तु जिस प्रकार दूरानुदूर भव्यके हृदयमे सम्यग्दर्शन नहीं प्रवेश करता है उसी प्रकार उनके गलेमें वह जल थोड़ा भी प्रवेश नहीं करता था ॥ २१ ॥ मूढबुद्धि बलदेव सामने बैठकर कोमल हाथोंसे उनका मुख धोते थे, हर्षपूर्वक उसे देखते थे, चूमते थे, सूँघते थे, और वचन सुननेकी इच्छा करते थे। आचार्य कहते है कि ऐसी आत्म-मूढताको धिक्कार है ॥ २२ ॥ 'स्वर्गके समान विशाल वैभवसे युक्त द्वारिकापुरी अग्निसे भस्म हो गयी है इसलिए अब जीनेकी क्या आवश्यकता है' ? यह सोचकर क्या तू तप्त हो रहा है ? अरे नहीं भाई ! नाना प्रकारकी अविनाशी खानोंसे युक्त भरत क्षेत्रकी भूमि

१. सुप्तमत्त क० ।

शमितान्यकषाया ये ससंज्वलनमात्रकाः । ते कषायकुशीलाः स्युः कुशीला द्विविधा यतः ॥६२॥
अव्यक्तोदयकर्माणो ये पयोदण्डराजिवत् । निर्ग्रन्थास्ते मुहूर्तोर्ध्वोद्भिद्यमानात्मकेवलाः ॥६३॥
प्रक्षीणघातिकर्माण स्नातका. केवलीश्वराः । एते पञ्चापि निर्ग्रन्था नैगमादिनयाश्रयात् ॥६४॥
[1]संयमादिभिरष्टाभिरनुयोगैर्यथाक्रमम् । ते पुलाकादय' साध्याः साध्यसाधनभेदिन ॥६५॥
प्रतिसेवनाकुशीला. पुलाका वकुशा द्वयोः । प्राक्कषायकुशीलाः स्युरन्तवर्ज्ये चतुष्टये ॥६६॥
संयमे च यथाख्याते निर्ग्रन्थस्नातका. स्थिता. । श्रुतादयोऽपि पञ्चानां प्रकथ्यन्ते यथाक्रमम् ॥६७॥
प्रतिसेवनाकुशीलाः पुलाका वकुशाः स्थिताः । दशपूर्वाण्यभिन्नानि बिभ्रत्युत्कर्षतः श्रुतम् ॥६८॥
ये कषायकुशीला ये निर्ग्रन्थाख्याश्च संयताः । ते चतुर्दशपूर्वाणि सर्वे बिभ्रति सर्वथा ॥६९॥
जघन्येन पुलाकस्य श्रुतमाचारवस्तु तत् । निर्ग्रन्थान्तयतीनां त्वष्टौ प्रवचनमातरः ॥७०॥
व्रतानां रात्र्यभुक्तेश्च बलादन्यतमं प्रति । सेवमानः पुलाक' स्यात्परेषामभियोगतः ॥७१॥
वकुशः सोपकरणो बहूपकरणप्रियः । शरीरवकुशः कायसंस्कारं प्रतिसेवते ॥७२॥
प्रतिसेवनाकुशील उत्तरेषु विराधनाम्[2] । गुणेषु सेवते काञ्चिदविराधितमूलकः ॥७३॥
स्युः कषायकुशीलास्तु रहितप्रतिसेवना. । निर्ग्रन्था. स्नातकाश्चापि ते सर्वे सर्वतीर्थजाः ॥७४॥
[3]भावलिङ्गं प्रतीत्यामी निर्ग्रन्थाः पञ्च लिङ्गिनः । प्रतीत्य द्रव्यलिङ्गं तु भजनीया मनीषिभिः ॥७५॥

ग्रहसे युक्त होते हैं वे प्रतिसेवनाकुशील है, जिनके अन्य कषाय शान्त हो गये हैं सिर्फ संज्वलनका उदय रह गया है वे कषायकुशील कहलाते है ॥६१-६२॥ जिनके जलमें खींची गयी दण्डकी रेखाके समान कर्मोंका उदय अव्यक्त—अप्रकट रहता है तथा जिन्हें एक मुहूर्तके बाद केवलज्ञान उत्पन्न होनेवाला है वे निर्ग्रन्थ कहलाते हैं ॥६३॥ और जिनके घातियाकर्म नष्ट हो गये हैं, ऐसे केवली भगवान् स्नातक कहलाते हैं। ये पाँचों ही मुनि नैगमादि नयोंकी अपेक्षा निर्ग्रन्थ माने जाते हैं ॥६४॥ साध्यसाधनके भेदसे युक्त वे पुलाक आदि मुनि संयम आदि आठ अनुयोगोंके द्वारा साध्य है ॥६५॥ पुलाक, वकुश और प्रतिसेवना कुशील मुनि प्रारम्भके सामायिक और छेदोपस्थापना इन दो संयमोमे, कषायकुशील यथाख्यातको छोड़कर शेष चार संयमोमे और निर्ग्रन्थ तथा स्नातक यथाख्यात संयममें स्थित है। अब पाँचों मुनियोंके श्रुत आदिका भी यथाक्रमसे कथन किया जाता है ॥६६-६७॥ प्रतिसेवना कुशील, पुलाक और वकुश ये उत्कृष्ट रूपसे अभिन्न दशपूर्व श्रुतको धारण करते हैं ॥६८॥ जो कषाय-कुशील और निर्ग्रन्थ नामक मुनि हैं वे सब चौदह पूर्वको धारण करते है ॥६९॥ जघन्यकी अपेक्षा पुलाकमुनिके आचारवस्तुरूप श्रुत होता है और निर्ग्रन्थपर्यन्त समस्त मुनियोंके पाँच समिति, तीन गुप्तिरूप अष्टप्रवचन मातृका प्रमाणश्रुत होता है ॥७०॥ प्रतिसेवनाकी अपेक्षा पुलाक मुनि पाँच महाव्रत तथा रात्रिभोजन त्याग इनमें-से किसी एकका कभी दूसरोंका बलपूर्वक जबर्दस्तीसे सेवन करनेवाला होता है ॥७१॥ वकुशके सोपकरणवकुश और शरीरवकुशकी अपेक्षा दो भेद होते हैं। इनमें सोपकरणवकुश अनेक उपकरणोंके प्रेमी होते हैं और शरीरवकुश शरीरसंस्कारकी अपेक्षा रखते है—शरीरकी शोभा बढाना चाहते हैं ॥७२॥ प्रतिसेवनाकुशील मूल गुणोंमें विराधना नही करते किन्तु उत्तर गुणोंमे कभी कोई विराधना कर बैठते हैं ॥७३॥ कषायकुशील निर्ग्रन्थ और स्नातकप्रतिसेवनासे रहित होते हैं। तीर्थकी अपेक्षा पुलाक आदि पाँचों मुनि सभी तीर्थकरोंके तीर्थमें होते हैं ॥७४॥ लिङ्गके भाव और द्रव्यकी अपेक्षा दो भेद होते है। भावलिङ्गकी अपेक्षा पुलाक आदि पाँचों मुनि

१ संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिङ्गलेश्योपपादस्थानविकल्पतः साध्या ॥ ४७ ॥ त०, सू०, नवमाध्याय।
२.विराधनं म० । ३ भावलिङ्गं प्रतीत्य पञ्च निर्ग्रन्था लिङ्गिनो भवन्ति । द्रव्यलिङ्गं प्रतीत्य भाज्या । स०सि० ।

पुलाकस्योत्तरास्तिस्रो वकुलप्रतिसेवना । कुशीलयोश्च [1]षड्भेदाः कषाये चतुरुत्तरा ॥७६॥
स्यात्सूक्ष्मसांपराये च निर्ग्रन्थस्नातकेऽपि च । शुक्लैव केवला लेश्याऽयोगा· लेश्याविवर्जिताः ॥७७॥
पुलाकस्योपपादः स्यात्सहस्रारे परायुषः । प्रतिसेवनाकुशीलवकुशस्यारणेऽच्युते ॥७८॥
तथा सर्वार्थसिद्धौ तु निर्ग्रन्थान्त्यकुशीलयोः । द्विसागरोपमायुष्काः सौधर्मे ते जघन्यतः ॥७९॥
संयमस्थानभेदास्तु स्युः कषायनिमित्तकाः । असंख्येयतमानन्तगुणसंयमलब्धयः ॥८०॥
तत्र सर्वजघन्यानि लब्धिस्थानानि सर्वदा । स्युः कषायकुशीलस्य पुलाकस्य च योगिनः ॥८१॥
गच्छतस्तावसंख्येयस्थानानि युगपत्ततः । व्युच्छिद्यते पुलाकोऽन्यस्त्वसंख्येयानि गच्छति ॥८२॥
वकुशेन कुशीलौ द्वौ स्थानानि युगपत्ततः । असंख्यानि च तौ यातौ वकुशस्त्ववहीयते ॥८३॥
असंख्येयानि गत्वातः स्थानानि प्रतिसेवना । कुशीलो हीयते तस्माद्यः कषायकुशीलकः ॥८४॥
स्थानान्यतोऽकषायाणि निर्ग्रन्थः प्रतिपद्यते । सोऽसंख्येयानि गत्वातो व्युच्छेदमुपगच्छति ॥८५॥
स्थानमेकमतस्तूर्ध्वं गत्वानन्तगुणर्धिकः । स्नातकः [2]कृतकर्मान्तो निर्वाणं प्रतिपद्यते ॥८६॥

---

निर्ग्रन्थ लिङ्गके धारक है और द्रव्यलिङ्गकी अपेक्षा विद्वानोंके द्वारा भजनीय है ॥७५॥ लेश्याकी अपेक्षा पुलाकमुनिके आगेकी तीन अर्थात् पीत, पद्म और शुक्ल ये तीन, वकुश और प्रतिसेवनाकुशीलके छहों, कषायकुशीलके आगेकी चार अर्थात् कापोत, पीत, पद्म और शुक्ल ये चार एवं सूक्ष्मसाम्पराय, निर्ग्रन्थ और स्नातकके एक शुक्ललेश्या ही होती है। अयोग-केवली स्नातक लेश्यासे रहित होते है ॥७६–७७॥ उपपादकी अपेक्षा पुलाकका उपपाद सहस्रार स्वर्गमें होता है और वह वहाँ उत्कृष्ट आयुका धारक होता है। प्रतिसेवनाकुशील और वकुशका उपपाद आरण और अच्युत स्वर्गमें होता है। निर्ग्रन्थ ( ग्यारहवें गुणस्थान-वर्ती ) और कषायकुशीलका उपपाद सर्वार्थसिद्धिमें होता है और जघन्यकी अपेक्षा पुलाक आदि पाँचों मुनियोंका उपपाद सौधर्मस्वर्गमें होता है और वहाँ वे दो सागरकी आयुके धारक होते है ॥७८–७९॥ प्रारम्भमें, संयममें जो स्थानभेद होते है वे कषायके निमित्तसे होते है तथा उनमें असंख्येय और अनन्तगुणीसंयमकी प्राप्ति होती है ॥८०॥ इनमें सर्व-जघन्य लब्धिस्थान कषायकुशील और पुलाक मुनिके होते है। ये दोनों मुनि असंख्येय स्थानों तक साथ-साथ जाते है, उसके बाद पुलाकमुनि नीचे विच्छिन्न हो जाता है—नीचे रह जाता है और कषायकुशील असंख्येय स्थान तक आगे चला जाता है ॥८१–८२॥ तदनन्तर वकुश और दोनों प्रकारके कुशील साथ-साथ असंख्यात स्थानों तक जाते है, उसके बाद वकुश नीचे रह जाता है और दोनों कुशील आगे बढ़े जाते हैं। तदनन्तर असंख्येय स्थान तक साथ-साथ जाकर प्रतिसेवनाकुशील नीचे छूट जाता है और कषायकुशील असंख्येय स्थान आगे चला जाता है। इसके आगे कषायकुशील भी निवृत्त हो जाता है। तदनन्तर कषायरहित संयमके स्थान प्रकट होते हैं और उन्हें निर्ग्रन्थ मुनि प्राप्त करता है। वह असंख्येय स्थानों तक जाकर पीछे छूट जाता है ॥८३–८५॥ इसके आगे संयमका एक स्थान रहता है जिसे अनन्तगुण रूप ऋद्धियोंको धारण करनेवाला स्नातक प्राप्त करता है और वह वहाँ कर्मोंका अन्त कर निर्वाणको प्राप्त होता है ॥८६॥

---

१. कृष्णलेश्यादित्रितय तयो कथमिति चेदुच्यते—तयोरुपकरणासक्तिसंभवात् आर्तध्यान कदाचित्संभवति, आर्तध्यानेन च कृष्णादि लेश्यात्रितय संभवतीति । २. कृतकर्मांतो म० ।

[1]क्षेत्रकालादिभि सिद्धाः साध्या द्वादशभिस्तु ते । अनुयोगैर्यथायोग्यं नयद्वयविवक्षया ॥८७॥
सिद्धिक्षेत्रे मता सिद्धिरात्माकाशप्रदेशयोः । प्रत्युत्पन्नप्रतिग्राहिनययोगादसङ्गिनाम् ॥८८॥
कर्मभूमिषु सर्वासु जन्म प्रति च संहृतिम् । संसिद्धिर्मानुषे क्षेत्रे भूतग्राहिनयेक्षया ॥८९॥
एकस्मिन् समये कालाप्रत्युत्पन्ननयेक्षया । भूतग्राहिनयेक्षातो जन्मतोऽप्यविशेषतः ॥९०॥
उत्सर्पिण्यवसर्पिण्योर्जात सिद्धयति जन्मवान् । विशेषेणावसर्पिण्यां तृतीयान्ततुरीययो ॥९१॥
दु षमायां तु संजातो दु.षमायां न सिद्धयति । उत्सर्पिण्यवसर्पिण्योः संहारात्सर्वदा पुनः ॥९२॥
सिद्धि. सिद्धिगतौ ज्ञेया सुमनुष्यगतौ यथा । अवेदत्वेन लिङ्गेन भावतस्तु त्रिवेदतः ॥९३॥
न द्रव्याद्‌द्रव्यतः सिद्धिः पुल्लिङ्गेनैव निश्चिता । निर्ग्रन्थेन च लिङ्गेन सग्रन्थेनाथवा न वा ॥९४॥
तीर्थसिद्धिर्द्विधा तीर्थकारीतरविकल्पत । सति तीर्थंकरे सिद्धा असतीतीतरे द्विधा ॥९५॥
सिद्धिरव्यपदेशेन नयादेकेन वा पुनः । चतुर्भिः पञ्चभिर्वापि चारित्रैरुपजायते ॥९६॥

---

क्षेत्र, काल आदि बारह अनुयोगोंके द्वारा सिद्धोंमें भूतपूर्व प्रज्ञापन और प्रत्युत्पन्न-ग्राही नयकी अपेक्षा भेद सिद्ध करने योग्य है ॥ ८७ ॥ क्षेत्रअनुयोगसे जब विचार करते हैं तब प्रत्युत्पन्न ग्राही नयकी अपेक्षा मुक्त जीवोंकी सिद्धि, सिद्धिक्षेत्रमें अथवा आत्मप्रदेशमें अथवा आकाशके प्रदेशोंमें होती है ॥ ८८ ॥ और भूतग्राही नयकी अपेक्षा जन्मसे पन्द्रह कर्मभूमियोंमें तथा संहरणसे मनुष्यलोक अर्थात् अढ़ाई द्वीपमें होती है ॥८९॥ कालअनुयोग-से विचार करनेपर यह जीव प्रत्युत्पन्न नयकी अपेक्षा एक समयमें सिद्ध होता है और भूत-ग्राही नयकी अपेक्षा जन्मसे सामान्यतया उत्सर्पिणी और अवसर्पिणीमे उत्पन्न हुआ जीव सिद्ध होता है और विशेष रूपसे अवसर्पिणीको तृतीय कालके अन्तमें तथा चतुर्थ कालमें सिद्ध होता है। चतुर्थ कालका उत्पन्न हुआ जीव दुःषमा नामक पञ्चम कालमें सिद्ध हो सकता है परन्तु दुःषमाका उत्पन्न हुआ दुःषमामें सिद्ध नहीं होता। संहरणकी अपेक्षा उत्सर्पिणी अवसर्पिणीके सभी कालोंमें सिद्ध होता है। भावार्थ—जिस समय भरत और ऐरावतक्षेत्रमें प्रथम आदिकाल विद्यमान रहते हैं उस समय यदि कोई व्यन्तरादि देव किसी विदेहक्षेत्रके मुनिको संहरण कर भरत अथवा ऐरावतक्षेत्रमें छोड़ दे तो उनकी वहाँसे सिद्धि हो सकती है ॥९०–९२॥ गतिअनुयोगसे विचार करनेपर सिद्धिगतिमे अथवा मनुष्यगतिमें सिद्धि होती है। लिङ्गअनुयोगसे विचार करनेपर प्रत्युत्पन्नग्राही नयकी अपेक्षा अवेदसे सिद्धि होती है और भूतार्थग्राही नयकी अपेक्षा भाववेदसे तीनों वेदोंमे सिद्धि होती है। द्रव्यवेदकी अपेक्षा तीनों वेदोंसे सिद्धि नहीं होती सिर्फ पुरुषवेदसे ही होती है। अथवा लिङ्गका अर्थ वेष भी हो सकता है इसलिए प्रत्युत्पन्न नयकी अपेक्षा निर्ग्रन्थ लिङ्गसे ही सिद्धि होती है और भूतार्थग्राही नयकी अपेक्षा सग्रन्थ लिङ्गसे होती भी है और नहीं भी होती है ॥९३–९४॥ तीर्थअनुयोगसे विचार करनेपर सिद्धि दो प्रकारकी होती है, कोई तीर्थंकर होकर सिद्ध होता है और कोई सामान्य केवली होकर सिद्ध होता है। अथवा कोई तीर्थंकरके विद्यमान रहते सिद्ध होता है और कोई तीर्थंकरके मोक्ष चले जानेपर उनके तीर्थमें सिद्ध होता है ॥९५॥ चारित्रअनुयोगकी अपेक्षा विचार करनेपर प्रत्युत्पन्नग्राही नयकी अपेक्षा एक यथाख्यात चारित्रसे ही सिद्धि होती है और भूतार्थग्राही नयकी अपेक्षा चार अथवा पाँच चारित्रोंसे होती है। भावार्थ—यथाख्यातके पहले सामायिक, छेदोपस्थापना और सूक्ष्म-

---

१. 'क्षेत्रकालगतिलिङ्गतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धबोधितज्ञानावगाहनान्तरसंख्याल्पबहुत्वत. साध्या' ॥ ९ ॥ त० सू०, दशमाध्याय ।

सिद्धिः प्रत्येकबुद्धानां स्वतो बोधिमुपेयुषाम् । तथा बोधितबुद्धानां परतो बोधिलाभिनाम् ॥९७॥
[1]सिद्धिर्ज्ञानविशेषैः स्यादेकद्वित्रिचतुष्ककैः । अवगाहेन चोत्कृष्टजघन्यान्तर्भिदावता ॥९८॥
अवगाहनमुत्कृष्टमून पञ्चधनुःशती । पञ्चविंशां च देशोनारत्नयोऽर्धचतुर्थका ॥९९॥
मध्येऽनेकविकल्पास्तु यथासम्भवमीरिता. । तत्र सिद्धयति चैतस्मिन्नेकस्मिन्नवगाहने ॥१००॥
अन्तर शून्यकाल स्यादन्तर सिद्धयतां पुनः । जघन्येनैकसमयो मासानां षट्कमन्यथा ॥१०१॥
जघन्येनैक एवैकसमये सिद्धयति ध्रुवम् । तथोत्कर्षेणाष्टशतसख्यास्ते सख्यया स्मृता ॥१०२॥
क्षेत्रादिभेदभिन्नानां संख्याभेद परस्परम् । ख्यातमल्पबहुत्वं च सिद्धिक्षेत्रे न विद्यते ॥१०३॥
भूतपूर्वव्यपेक्षातश्चिन्त्यते तन्नु तद्यथा । जन्मन. संहृतेश्चेति क्षेत्रसिद्धा द्विधा मता.[3] ॥१०४॥
अल्पे संहारसिद्धास्ते जन्मसिद्धास्तु तत्त्वत । स्युः सख्येयगुणा सर्वे सार्वसर्वज्ञशासने ॥१०५॥
ऊर्ध्वलोकस्य सिद्धा ये स्तोकास्तेऽधो जगद्गता । स्यु संख्येयगुणास्तिर्यग्लोकसिद्धास्तथा तत ॥१०६॥

साम्परायचारित्र अनिवार्य रूपसे सभीके होते हैं और परिहारविशुद्धि किन्ही-किन्हीके होता है इसलिए जिनके परिहारविशुद्धि नहीं होगा उनके चार चारित्रोंसे और जिनके परिहारविशुद्धि होगा उनके पाँच चारित्रोंसे सिद्धि होती है, यह भूतार्थग्राही नयकी अपेक्षा है। प्रत्युत्पन्नग्राही नयकी अपेक्षा चौदहवे गुणस्थानमें एक परमयथाख्यात चारित्र ही होता है इसलिए एक चारित्रसे ही सिद्धि प्राप्त होनेका कथन है ॥ ९६ ॥ प्रत्येक बुद्ध और बोधितबुद्ध–अनुयोगसे विचार करनेपर प्रत्येक बुद्ध जो कि अपने-आप रत्नत्रयको प्राप्त होते हैं और बोधित बुद्ध जो कि दूसरोंके उपदेशसे रत्नत्रय प्राप्त करते हैं—दोनोंको सिद्धि प्राप्त होती है—दोनों ही मोक्ष जाते है ॥९७॥ ज्ञान अनुयोगसे विचार करनेपर प्रत्युत्पन्नग्राही नयकी अपेक्षा एक केवलज्ञानसे ही सिद्धि होती है और भूतार्थग्राही नयकी अपेक्षा दो, तीन और चार ज्ञानोसे सिद्धि होती है। भावार्थ—किन्हीं जीवोंकी केवलज्ञानके पूर्व मति और श्रुतमें दो ज्ञान होते हैं। किन्हींको मति, श्रुत, अवधि अथवा मति, श्रुत, मनःपर्यय ये तीन ज्ञान होते है। और किन्हीको मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय ये चार ज्ञान होते है। अवगाहना अनुयोगसे विचार करनेपर अवगाहनाके उत्कृष्ट, जघन्य और मध्यमके भेदसे तीन भेद होते हैं। इनमे युक्त जीवोंकी उत्कृष्ट अवगाहना कुछ कम पाँच-सौ पच्चीस धनुष है और जघन्य अवगाहना कुछ कम साढ़े तीन हाथ है। मध्यम अवगाहनाके यथासम्भव अनेक विकल्प कहे गये हैं। इन अवगाहनाओंमें-से जीव किसी एक अवगाहनासे सिद्ध होता है ॥९८–१००॥ अन्तर अनुयोगकी अपेक्षा विचार करनेपर अन्तरका अर्थ शून्यकाल—विरहकाल होता है सो सिद्ध होनेवाले जीवोंमें जघन्य अन्तर एक समयका और उत्कृष्ट अन्तर छह माहका होता है ॥१०१॥ संख्या अनुयोगकी अपेक्षा विचार करनेपर जघन्यरूपसे एक समयमें एक ही जीव सिद्ध होता है और उत्कृष्टतासे एक सौ आठ जीव तक सिद्ध होते हैं ॥१०२॥ अल्पबहुत्व अनुयोगकी अपेक्षा विचार करनेपर क्षेत्रादि भेदोंसे भिन्न जीवोमे जो परस्पर संख्याका भेद है वह अल्पबहुत्व कहलाता है। यह अल्पबहुत्व प्रत्युत्पन्नग्राही नयकी अपेक्षा सिद्धिक्षेत्रमे नहीं है किन्तु भूतार्थग्राही नयकी अपेक्षा उसका कुछ विचार किया जाता है। क्षेत्रसिद्ध जीव जन्म और संहरणकी अपेक्षा दो प्रकारके माने गये हैं। इनमें संहरणसिद्ध थोड़े है और जन्मसिद्ध, सर्वहितकारी सर्वज्ञ जिनेन्द्रके शासनमे संहरण सिद्धोंकी अपेक्षा संख्यातगुणे बतलाये गये है ॥ १०३–१०५ ॥ ऊर्ध्वलोकसे सिद्ध होनेवाले थोड़े है, उनसे संख्यातगुणे अधोलोकसे सिद्ध होनेवाले है और उनसे सख्यातगुणे तिर्यग्लोकसे

१ सिद्धिर्ज्ञानविशेषैरेकद्वित्रिचतुर्थकै म० । २ पञ्चविंशा म०, पञ्चविंशाव ख० । ३ यत म० ।

स्तोका. समुद्रसिद्धास्तु स्यु. मख्येयगुणाः पुनः । द्वीपसिद्धा इतीहेत्थमविशेषेण[1]भाषिताः ॥१०७॥
[2]लवणोदेऽत्र ये सिद्धा. सर्वस्तोकास्तु ते स्तुताः । कालोदसिद्धा बोद्धव्यास्तत्संख्येयगुणा सदा ॥१०८॥
ये जम्बूद्वीपसिद्धास्ते स्यु मख्येयगुणास्तथा । धातकीखण्डसिद्धाश्च पुष्करद्वीपगास्तथा ॥१०९॥
यथा क्षेत्रविभागेन प्रोक्ताल्पबहुता तथा । सा कालादिविभागेन वेदितव्या यथागमम्[3] ॥११०॥
इति दृग्ज्ञानचारित्रतपसामत्युपासकाः । सोमदत्तादयोऽन्त्ये ते पञ्च भूत्वारणाच्युते ॥१११॥
देवा. सामानिका भोगं द्वाविंशत्यब्धिजीविन । भुञ्जानास्तस्थुरत्यन्तशुद्धदर्शनदर्शना ॥११२॥
नागश्रीरपि मृत्वाप फलं धूमप्रभावनौ । अनुभूय महादुःखं सा सप्तदशसागरम् ॥११३॥
भूत्वा स्वयप्रभद्वीपे दुष्टो दृष्टिविषोरगः । त्रिसागरोपमायुष्कां मृत्वागाद्वालुकाप्रभाम् ॥११४॥
तत्रानुभूय [4]दु खौघांश्चिरादुद्वर्त्य पापतः । [5]त्रसस्थावरकायेपु सानयत्सागरद्वयम् ॥११५॥
ततो मातङ्गकन्याभूच्चम्पायां साऽन्यदा मुनेः । समाधिगुप्ततः कृत्वा मधुमांसादिवर्जनम् ॥११६॥
जीवितान्ते सुवन्धोः स्याच्चम्पायामेव वैश्यतः । धनवत्यां सुता जाता नाम्ना च सुकुमारिका ॥११७॥
पापानुबन्धदोषेण सुदुर्गन्धशरीरिका । रूपवत्यपि विद्वेष्या जाता युवजनस्य सा ॥११८॥
वैश्यस्य धनदेवस्याशोकदत्तासमुद्भवौ । तनयौ जिनदेवश्च जिनदत्तश्च विश्रुतौ ॥११९॥
कन्यां तामपि दुर्गन्धां वृतां बन्धुभिरग्रजः । परित्यज्य प्रवव्राज सुव्रतः सुव्रतान्तिके ॥१२०॥

सिद्ध होनेवाले है ॥१०६॥ समुद्रसे सिद्ध होनेवाले थोड़े हैं, इनसे संख्यातगुणे द्वीपसे सिद्ध होनेवाले है, यह सामान्यकी अपेक्षा कथन है, विशेषकी अपेक्षा लवणसमुद्रमे जो सिद्ध होते हैं, वे सबसे थोड़े हैं, उनसे संख्यातगुणे कालोदधिसे सिद्ध होनेवाले है ॥१०७-१०८॥ जो जम्बूद्वीपसे सिद्ध होते है वे संख्येयगुणे हैं, उनसे संख्यातगुणे धातकीखण्डसे होनेवाले सिद्ध हैं और उनसे संख्यातगुणे पुष्करद्वीपसे होनेवाले सिद्ध हैं ॥१०९॥ जिस प्रकार क्षेत्रविभागकी अपेक्षा अल्पबहुत्वका कथन किया है उसी प्रकार आगमके अनुसार काल आदि विभागकी अपेक्षा भी जानना चाहिए ॥११०॥

इस प्रकार सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्‌चारित्रकी अत्यन्त उपासना करनेवाले सोमदत्त आदि पाँचों जीव अन्त समय मरकर आरण अच्युत स्वर्गमे सामानिक जातिके देव हुए। वहाँ बाईससागरकी उनकी आयु थी। अत्यन्त शुद्ध सम्यग्दर्शनको धारण करनेवाले वे देव उत्तम भोग भोगते हुए वहाँ बाईस सागर तक स्थित रहे ॥१११-११२॥ विषमिश्रित भोजन देनेवाली नागश्री भी मरकर धूमप्रभानामक पाँचवें नरकके फलको प्राप्त हुई। वह सत्तरह सागर तक वहाँके महादुःख भोगकर निकली और स्वयंप्रभद्वीपमे दृष्टिविष नामका दुष्ट सर्प हुई। तदनन्तर मरकर तीन सागरकी आयुवाली वालुकाप्रभा नामक तीसरी पृथ्वीमे पहुँची ॥११३-११४॥ वहाँ पापके फलस्वरूप चिरकाल तक दुःखोंका समूह भोगकर निकली और त्रसस्थावर पर्यायमे दो सागर तक भटकती रही ॥११५॥ तदनन्तर चम्पापुरीमे एक चण्डालकी कन्या हुई। वहाँ उसने एक दिन समाधिगुप्त नामक मुनिराजके पास मधु-मांसादिका त्याग किया ॥११६॥ जिससे अन्त समय उसी चम्पापुरीमे सुबन्धु वैश्यकी धनवती स्त्रीसे सुकुमारिका नामकी पुत्री हुई ॥ ११७ ॥ पापके पूर्व संस्कारसे उसके शरीरसे तीव्र दुर्गन्ध आती थी इसलिए रूपवती होनेपर भी वह युवाजनोंके द्वेषका पात्र हुई ॥ ११८ ॥ उसी नगरीमें धनदेव वैश्यकी अशोकदत्ता नामक स्त्रीसे उत्पन्न जिनदेव और जिनदत्त नामक दो पुत्र रहते थे ॥ ११९ ॥ जिनदेवके कुटुम्बी जनोंने उस दुर्गन्धा कन्याके साथ उसका विवाह

---

१. -मप्यशेषेण म० । २ लवणोदे त्रय म० । ३. एष सर्व उल्लेख 'क्षेत्रकालगति—इत्यादिसूत्रस्य सर्वार्थसिद्धिटीकयानुप्राणितो वर्तते । ४. दु खौघं क० । ५. तत्र स्थावर-म० ।

कनीयान् जिनदत्तस्तां बन्धुवाक्योपरोधतः[1] । परिणीयापि तत्याज दुर्गन्धामतिदूरतः ॥१२१॥
आत्मानमपि निन्दन्ती सोपवासान्यदा च सा । क्षान्तार्यामार्यिकायुक्तां भोजयित्वातिभक्तितः ॥१२२॥
अभिवन्द्य तदापृच्छदार्यिके केन हेतुना । इमे परमरूपिण्यौ स्थिते तपसि दुष्करे ॥१२३॥
सेति पृष्टा जगौ हेतुमार्ययोस्तपसस्तयोः । प्रबोधनाय तस्याश्च करुणापरिनोदिता ॥१२४॥
श्रूयतां सुकुमारि द्वे सुकुमारकुमारिके । हेतुना येन तापस्ये तपस्विन्यौ व्यवस्थिते ॥१२५॥
सौधर्माधिपतेर्देव्याविमे पूर्वत्र जन्मनि । विमला सुप्रभा चेति सुप्रसिद्धे बभूवतुः ॥१२६॥
ते नन्दीश्वरयात्रायां जिनपूजार्थमागते । कथञ्चिज्जातसंवेगे चित्तान्तरमिति श्रिते ॥१२७॥
मनुष्यभवसप्राप्तौ करिष्यावो महत्तपः । आवां स्त्रीत्वनिमित्तं तु येन दुःखं न दृश्यते ॥१२८॥
इति संगीर्य ते देव्यौ दिवः प्रच्युत्य भूपतेः । श्रीषेणस्येह साकेते श्रीकान्तायां सुयोषिति ॥१२९॥
हरिषेणा सुता ज्येष्ठा श्रीषेणा च कनीयसी । जाते जाते च कान्ते ते यौवनश्रीविभूषिते ॥१३०॥
स्वयंवरविधौ स्मृत्वा पूर्वं जन्म च सगरम् । बन्धुलोकं परित्यज्य कुमार्यौ तपसि स्थिते ॥१३१॥
इति श्रुत्वार्यिकावाक्यं निर्विण्णा सुकुमारिका । तदन्ते सा प्रवव्राज ससारभयवेदिनी ॥१३२॥
तपस्विनीभिरन्याभिस्तपस्यन्ती तपस्विनी । कालं नीतवती नीत्या तपसा शोषिताङ्गिका ॥१३३॥

करना चाहा पर उसे वह स्वीकृत नही था इसलिए वह उस कन्याको छोड़ सुव्रत मुनिके समीप दीक्षित हो गया ॥ १२० ॥ बन्धुजनोंके उपरोधसे छोटे भाई जिनदत्तने यद्यपि उसके साथ विवाह कर लिया परन्तु दुर्गन्धके कारण उसे दूरसे ही छोड़ दिया ॥ १२१ ॥ इस घटनासे सुकुमारिकाने अपनी बहुत निन्दा की। एक दिन उसने उपवास किया तथा अनेक आर्यिकाओं-से युक्त क्षान्ता नामकी आर्यिकाको बड़ी भक्तिसे भोजन कराया ॥ १२२ ॥ क्षान्ता आर्यिकाके साथ दो आर्यिकाएँ परम रूपवती तथा कठिन तपन तपनेवाली थीं उन्हें देख उसने क्षान्ता आर्याको नमस्कार कर उनसे पूछा कि हे आर्ये! ये दो रूपवती आर्यिकाएँ कठिन तपमें किस कारण स्थित है? ॥ १२३ ॥ इस प्रकार पूछे जानेपर दयासे प्रेरित क्षान्ता आर्याने सुकुमा-रिकाको सम्बोधन करनेके लिए उन दो आर्यिकाओंके तपका कारण कहा ॥१२४॥ उन्होंने कहना प्रारम्भ किया—कि हे सुकुमारि! सुन, ये सुकुमार कुमारिकाएँ जिस कारण तपस्विनी बनकर तप करनेमें लगी हुई है ॥ १२५ ॥

ये दोनों पूर्व भवमें सौधर्म स्वर्गके इन्द्रकी विमला और सुप्रभा नामकी देवियाँ थीं ॥ १२६ ॥ एक दिन ये नन्दीश्वर पर्वकी यात्रामें जिनपूजाके लिए आयी थीं कि किसी कारण संसारसे विरक्त हो चित्तमें इस प्रकारका विचार करने लगीं कि यदि हम मनुष्यभवको प्राप्त हों तो महातप करेंगी। ऐसा महातप कि जिससे फिर यह स्त्री-पर्यायसम्बन्धी दुख दिखायी नहीं देगा ॥ १२७-१२८ ॥ इस प्रकार प्रतिज्ञा कर वे देवियाँ स्वर्गसे च्युत हुईं और यहाँ अयोध्या नगरीके राजा श्रीषेणकी श्रीकान्ता नामक स्त्रीसे हरिषेणा नामकी बड़ी और श्रीषेणा नामकी छोटी पुत्री हुई। समय पाकर ये दोनों ही रूपवती और यौवनरूपी लक्ष्मीसे सुशो-भित हो गयीं ॥ १२९-१३०॥ इन दोनों कुमारियोंका स्वयंवर हो रहा था कि उसी समय इन्हें अपने पूर्व जन्म तथा की हुई प्रतिज्ञाका स्मरण हो आया जिससे ये बन्धुजनोंको छोड़ तत्काल तप करने लगी ॥ १३१ ॥

क्षान्ता आर्यिकाके उक्त वचन सुन सुकुमारिका भी विरक्त हो गयी और संसारसे भयभीत हो उन्हींके समीप दीक्षित हो गयी ॥१३२॥ अन्य तपस्विनियोंके साथ तप करती हुई

१ –रोधन म० ।

वसन्तसेनां गणिकां कामुकैः परिवेष्टिताम् । दृष्ट्वा वनविहारेऽसावेकदा क्रीडनोद्यताम् ॥१३४॥
निदानमकरोत्क्लिष्टा दुर्यशःप्राप्तिकारणम् । सौभाग्यमीदृशं [1]मेऽन्यजन्मन्यस्त्विति सादरा ॥१३५॥
स्वभर्तुः सोमभूतेस्तु मृत्वाभूदारणाच्युते । देवी सा पञ्चपञ्चाशत्पल्यतुल्यनिजस्थितिः ॥१३६॥
च्युत्वा ते पाण्डुराजस्य सोमदत्तादयस्त्रयः । कुन्त्या युधिष्ठिरो भीमः पार्थश्चेत्यभवन्[2] सुताः ॥१३७॥
धनश्रीपूर्वको देवो मित्रश्रीपूर्वकस्तथा । नकुलः सहदेवश्च मद्र्या जातौ शरीरजौ ॥१३८॥
सा कुमारी दिवश्च्युत्वा द्रुपदस्य शरीरजा । जाता दृढरथाख्यायां स्त्रियां द्रौपद्यभिख्यया ॥१३९॥
द्रौपद्यर्जुनयोर्योगः पूर्वस्नेहेन साम्प्रतम् । सुव्यक्तं साम्प्रतं जातो राधावेधपुरस्सरः ॥१४०॥
ज्येष्ठानां भविता सिद्धिस्त्रयाणामिह जन्मनि । सर्वार्थसिद्धिर्हि तयोरन्त्यपाण्डवयोरिह ॥१४१॥
सम्यग्दर्शनशुद्धाया द्रौपद्यास्तपसः [3]फलात् । आरणाच्युतदेवत्वपूर्विका सिद्धिरिष्यते ॥१४२॥
इत्थं ते पाण्डवाः श्रुत्वा धर्मं पूर्वभवांस्तथा । संवेगिनो जिनस्यान्ते संयमं प्रतिपेदिरे ॥१४३॥
कुन्ती च द्रौपदी देवी सुभद्राद्याश्च योषितः । राजीमत्या समीपे ताः समस्तास्तपसि स्थिताः ॥१४४॥
ज्ञानदर्शनचारित्रैर्व्रतैः समितिगुप्तिभिः । आत्मानं भावयन्तस्ते पाण्डवाद्यास्तपोऽचरन् ॥१४५॥

## शार्दूलविक्रीडितम्

[4]कुन्ताग्रेण वितीर्णभैक्ष्यनियमः क्षुत्क्षामगात्रः[5] क्षमः
षण्मासैरथ भीमसेनमुनिपो[6] निष्ठाप्य स्वान्तक्लमम्[7] ।

---

वह समय व्यतीत करने लगी। नीतिपूर्वक—आगमानुकूल तप करनेसे उसका शरीर सूख गया॥ १३३॥

एक दिन उसी गाँवकी गणिका वसन्तसेना कामीजनोंसे वेष्टित हो वन-विहारके लिए आयी। क्रीड़ा करनेमें उद्यत उस गणिकाको देखकर आर्यिका सुकुमारिकाने क्लिष्ट परिणामोंसे युक्त हो बड़े आदरसे अपयशकी प्राप्तिमें कारणभूत यह निदान किया कि अन्य जन्ममें मुझे भी ऐसा सौभाग्य प्राप्त हो॥ १३४-१३५॥ आयुके अन्तमें मरकर वह आरणाच्युत युगलमें अपने पूर्व भवके पति सोमभूति देवकी पचपन पल्यकी आयुवाली देवी हुई॥ १३६॥ सोमदत्त आदि तीनों भाइयोंके जीव स्वर्गसे च्युत हो पाण्डु राजाकी कुन्ती नामक स्त्रीमें युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन नामक पुत्र हुए॥ १३७॥ और धनश्री तथा मित्रश्रीके जीव देव भी उन्हीं पाण्डु राजाकी माद्री नामक दूसरी स्त्रीसे नकुल और सहदेव नामक पुत्र हुए॥ १३८॥ सुकुमारिकाका जीव भी स्वर्गसे च्युत हो राजा द्रुपदकी दृढरथा नामक स्त्रीसे द्रौपदी नामकी पुत्री हुई॥१३९॥ पूर्व भवके स्नेहके कारण इस भवमे भी राधावेध पूर्वक द्रौपदी और अर्जुनका संयोग हुआ है॥ १४०॥ तीन ज्येष्ठ पाण्डव—युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन इसी जन्ममें मोक्षको प्राप्त होंगे और अन्तिम दो पाण्डव—नकुल और सहदेवको सर्वार्थसिद्धि प्राप्त होगी॥ १४१॥ सम्यग्दर्शनसे शुद्ध द्रौपदी तपके फलस्वरूप आरणाच्युत युगलमे देव होगी और उसके बाद मनुष्यपर्याय रख मोक्ष जायेगी॥ १४२॥

इस प्रकार वे पाण्डव धर्म तथा पूर्व भव श्रवण कर संसारसे विरक्त हो श्री नेमि जिनेन्द्रके समीप संयमको प्राप्त हो गये॥ १४३॥ कुन्ती, द्रौपदी तथा सुभद्रा आदि जो स्त्रियाँ थीं वे सब राजीमती आर्यिकाके समीप तपमे लीन हो गयीं॥ १४४॥ सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, महाव्रत, समिति तथा गुप्तियोंसे अपनी आत्माके स्वरूपका चिन्तवन करते हुए वे पाण्डव आदि तप करने लगे॥१४५॥ उन सब मुनियोंमे भीमसेन मुनि बहुत ही शक्तिशाली

---

१ मेऽन्ये जन्मन्यस्त्विति म०। २ -त्यभवन्सुता म०। ३ क्रमात् म०। ४. कुन्त्यग्रेण म०, ख०। ५ क्षुत्क्षामगात्रत्रय क०। ६. मुनिपो इति पाठ प्रतिभाति। मुनिभिर्निष्ठाप्य क०, ख०, ङ०, म०। ७. स्वान्तक्रमं म०, ट०, सान्तक्रमं क०।

षष्ठाद्यैरुपवासभेदविधिभिर्निष्ठाभिमुख्यैः स्थितै-
र्ज्येष्ठाद्यैर्विजहार योगिभिरिलां जैनागमाम्भोधिभिः ॥१४६॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ युधिष्ठिरादिपञ्चपाण्डवप्रव्रज्यावर्णनो नाम चतुःषष्टितमः सर्गः ॥६४॥*

---

थे। उन्होंने भालेके अग्रभागसे दिये हुए आहारको ग्रहण करनेका नियम लिया था, क्षुधासे उनका शरीर अत्यन्त दुर्बल हो गया था और छह महीनेमें उन्होंने इस वृत्ति परिसंख्यात तपको पूरा कर हृदयका श्रम दूर किया था। युधिष्ठिर आदि मुनियोंने भी बड़ी श्रद्धाके साथ वेला तेला आदि उपवास किये थे। इस प्रकार मुनिराज भीमसेनने जैनागमके सागर युधिष्ठिर आदि मुनियोंके साथ पृथिवीपर विहार किया॥ १४६॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमिपुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्यरचित हरिवंशपुराणमें युधिष्ठिर आदि पाँच पाण्डवोंकी दीक्षाका वर्णन करनेवाला चौसठवाँ सर्ग समाप्त हुआ॥६४॥*

# पञ्चषष्टितमः सर्गः

अथ सर्वामराकीर्णस्तीर्थकृत्कृतदेशन । उत्तरापथतो देशं सुराष्ट्रमभितो ययौ ॥१॥
उत्तरायणमुत्क्रम्य दक्षिणायनमागते । जिनार्के तेजसो वृत्ति. प्राग्वत्सर्वत्रगाभवत् ॥२॥
आर्हन्त्यविभवोपेते महीं विहरतीश्वरे । दक्षिणां दक्षिणा देशा रेजिरे[1] स्वर्गविभ्रमाः ॥३॥
तत्रोर्जयन्तमन्तेऽसावन्तकल्याणभूतिभाक् । आरुरोह स्वभावेन नृसुरासुरसेवितः ॥४॥
पूर्ववत्समवस्थानभूमिस्तत्राभवत्प्रभोः । तिर्यग्मानवदेवौघैरनघै. समधिष्ठिता ॥५॥
धर्मं तत्र जिनोऽवोचद्रत्नत्रितयपावनम् । स्वर्गापवर्गसौख्यैकसाधनं साधुसम्मतम् ॥६॥
निषद्यायां यथाद्यायां पूर्वं सर्वहितो जिन । अन्त्यायां च तथा धर्मं स सविस्तरमब्रवीत् ॥७॥
ऊर्ध्वज्वलनमुष्णत्वं यथाग्ने शीततात्यपाम् । जवनं मरुतस्तिर्यग्भास्वरत्वं च तेजसः ॥८॥
अमूर्तत्वं यथा व्योम्न[2] स्वभावाद्धारणं क्षिते । कृतार्थस्य जिनेन्द्रस्य तथा धर्मस्य देशनम् ॥९॥
अघातिकर्मणामन्तं ततो योगनिरोधकृत् । कृत्वानेकशतैः सिद्धिं जिनेन्द्रो मुनिभिर्ययौ ॥१०॥
परिनिर्वाणकल्याणपूजामन्त्यशरीरगाम् । चतुर्विधसुरा जैनीं चक्रु शक्रपुरोगमाः ॥११॥

---

अथानन्तर समस्त देवोंसे युक्त भगवान् नेमिनाथ उपदेश करते हुए उत्तरापथसे सुराष्ट्र देशकी ओर आये ॥१॥ जिनेन्द्ररूपी सूर्य यद्यपि उत्तरायणको उल्लङ्घन कर दक्षिणायनको प्राप्त हुए थे तथापि उनके तेजकी वृत्ति पहले ही-के समान सर्वत्र व्याप्त थी ॥ भावार्थ—जब सूर्य उत्तरायणसे दक्षिणायनकी ओर आता है तब उसका तेज कुछ कम हो जाता है परन्तु नेमि-जिनेन्द्ररूपी सूर्यका तेज उत्तरायण—उत्तर दिशासे दक्षिणायन—दक्षिण दिशामें आनेपर भी कम नहीं हुआ था, पहले ही के समान सर्वत्र व्याप्त था ॥२॥ समवसरणकी विभूतिसे युक्त नेमिजिनेन्द्र जब दक्षिण दिशामें विहार करते थे तब वहाँके देश स्वर्गके समान सुशोभित हो रहे थे ॥३॥ तदनन्तर जब अन्तिम समय आया तब निर्वाणकल्याणककी विभूतिको प्राप्त होनेवाले नेमिजिनेन्द्र मनुष्य, सुर और असुरोंसे सेवित होते हुए अपने-आप गिरनार पर्वत-पर आरूढ हो गये ॥४॥ वहाँ पहले ही के समान फिरसे कलुपतारहित तिर्यञ्च मनुष्य और देवोंके समूहसे युक्त समवसरणकी रचना हो गयी ॥५॥ समवसरणके बीच विराजमान होकर जिनेन्द्र भगवान्ने स्वर्ग और मोक्षकी प्राप्तिका एक साधन, रत्नत्रयसे पवित्र एवं साधुसंयत धर्मका उपदेश दिया ॥६॥ जिस प्रकार सर्वहितकारी जिनेन्द्र भगवान्ने केवल-ज्ञान उत्पन्न होनेके बाद पहली बैठकमें विस्तारके साथ धर्मका उपदेश दिया था उसी प्रकार अन्तिम बैठकमें भी उन्होंने विस्तारके साथ धर्मका उपदेश दिया ॥७॥ जिस प्रकार अग्निमें ऊर्ध्वज्वलन और उष्णता, पानीमें शीतलता, वायुमें वेग, सूर्य चन्द्र आदि तेजस्वी पदार्थोंमें सब ओरसे प्रकाशमानता, आकाशमें अमूर्तिकपना और पृथिवीमें किसी पदार्थको धारण करनेकी क्षमता स्वभावसे ही होती है, उसी प्रकार कृतकृत्य जिनेन्द्र भगवान्का धर्मोपदेश भी स्वभावसे होता था किसीकी प्रेरणासे नहीं ॥८-९॥ तदनन्तर योगनिरोध करनेवाले भगवान् नेमिजिनेन्द्र अघातिया कर्मोंका अन्त कर अनेक सौ मुनियोंके साथ निर्वाण धामको प्राप्त हो गये ॥१०॥ जिनके आगे-आगे इन्द्र चल रहे थे ऐसे चारों निकायके देवोंने, भगवान्के

---

१. भ्रेजिरे क०, भेजिरे म० । २. स्वभावाद्धारण म० ।

गन्धपुष्पादिभिर्दिव्यैः पूजितास्तनवः क्षणात् । जैनाद्या द्योतयन्त्यो द्यां विलीना विद्युतो यथा ॥१२॥
स्वभावोऽयं जिनादीनां शरीरपरमाणवः । मुञ्चन्ति स्कन्धतामन्ते क्षणात्क्षणरुचामिव ॥१३॥
ऊर्जयन्तगिरौ वज्री वज्रेणालिख्य [1]पाविनीम् । लोके सिद्धिशिलां चक्रे जिनलक्षणपङ्क्तिभिः ॥१४॥
वरदत्तादिसंघं च वन्दित्वा वासवादयः । देवा नृपतयश्चापि ययुः सर्वे यथायथम् ॥१५॥
दशार्हादयो मुनयः षट्सहोदरसयुताः । सिद्धिं प्राप्तास्तथान्येऽपि शम्बप्रद्युम्नपूर्वकाः ॥१६॥
ऊर्जयन्तादिनिर्वाणस्थानानि भुवने ततः । तीर्थयात्रागतानेकभव्यसेव्यानि रेजिरे ॥१७॥
ज्ञात्वा भगवतः सिद्धिं पञ्च पाण्डवसाधवः । शत्रुञ्जयगिरौ धीराः प्रतिमायोगिनः स्थिताः ॥१८॥
दुर्योधनान्वयस्तत्र स्थितो [3]क्षुयवरोधन । श्रुत्वागत्याकरोद्वैरादुपसर्गं सुदुस्सहम् ॥१९॥
तप्तायोमयमूर्तीनि मुकुटानि ज्वलन्त्यलम् । कटकैः कटिसूत्रादि तन्मूर्धादिष्वयोजयत् ॥२०॥
रौद्रं दाहोपसर्गं ते मेनिरे हिमशीतलम् । वीराः कर्मविपाकज्ञाः कर्मक्षयकृतौ क्षमाः ॥२१॥
शुक्लध्यानसमाविष्टा भीमार्जुनयुधिष्ठिराः । कृत्वाष्टविधकर्मान्तं मोक्षं जग्मुस्त्रयोऽक्षयम् ॥२२॥
नकुलः सहदेवश्च ज्येष्ठदाहं निरीक्ष्य तौ । [4]अनाकुलितचेतस्कौ जातौ सर्वार्थसिद्धिजौ ॥२३॥

अन्तिम शरीरसे,सम्बन्ध रखनेवाली निर्वाणकल्याणककी पूजा की ॥११॥ दिव्य गन्ध तथा पुष्प आदिसे पूजित, तीर्थंकर आदि मोक्षगामी जीवोंके शरीर, क्षण-भरमें बिजलीकी नाईं आकाशको देदीप्यमान करते हुए विलीन हो गये ॥१२॥ क्योंकि यह स्वभाव है कि तीर्थङ्कर आदिके शरीरके परमाणु अन्तिम समय बिजलीके समान क्षण-भरमें स्कन्धपर्यायको छोड़ देते हैं ॥१३॥ गिरनार पर्वतपर इन्द्रने वज्रसे उकेरकर इस लोकमें पवित्र सिद्धशिलाका निर्माण किया तथा उसे जिनेन्द्र भगवान्के लक्षणोंके समूहसे युक्त किया ॥१४॥ तदनन्तर वरदत्त आदि मुनियोंके संघकी वन्दना कर इन्द्रादि देव और राजा लोग सब यथायोग्य अपने-अपने स्थान-पर चले गये ॥१५॥ समुद्रविजय आदि नौ भाई, देवकीके युगलिया छह पुत्र तथा शंव और प्रद्युम्नकुमार आदि अन्य मुनि भी गिरनार पर्वतसे मोक्षको प्राप्त हुए। इसलिए उस समयसे गिरनार आदि निर्वाण स्थान संसारमें विख्यात हुए और तीर्थयात्राके लिए आनेवाले अनेक भव्य जीवोंके द्वारा सेवित होते हुए सुशोभित होने लगे ॥१६-१७॥

धीर-वीर पाँचों पाण्डव मुनि, भगवान्को मोक्ष हुआ जान शत्रुञ्जय पर्वतपर प्रतिमा-योगसे विराजमान हो गये ॥१८॥ उस समय वहाँ दुर्योधनके वंशका क्षुयवरोधन नामका कोई पुरुष रहता था। ज्यों ही उसने वहाँ पाण्डवोंका आना सुना त्यों ही आकर उसने वैर वश उनपर घोर उपसर्ग करना शुरू कर दिया ॥१९॥ उसने तपाये हुए लोहेके मुकुट, कड़े तथा कटिसूत्र आदि बनवाये और उन्हें अग्निमें अत्यन्त प्रज्वलित कर उनके मस्तक आदि स्थानोंमें पहिनाये ॥२०॥ पाण्डव मुनिराज अत्यन्त धीर-वीर थे, कर्मके उदयको जाननेवाले थे एवं कर्मोंका क्षय करनेमें समर्थ थे, इसलिए उन्होंने दाहके उस भयंकर उपसर्गको हिमके समान शीतल समझा था ॥२१॥ भीम, अर्जुन और युधिष्ठिर ये तीन मुनिराज तो शुक्ल-ध्यानसे युक्त हो आठों कर्मोंका क्षय कर मोक्ष गये परन्तु नकुल और सहदेव बड़े भाईकी दाहको देख कुछ-कुछ आकुलितचित्त हो गये इसलिए सर्वार्थसिद्धिमें उत्पन्न हुए ॥२२-२३॥

१ पावनीं ख०, पावन म० । २. युक्तिभिः म०, घ० । ३. युधवरोधन घ०,म० । ४ ईषदाकुलितं चेतो ययोस्तौ ईषदर्थे नञ्प्रयोग ।

नारदोऽपि नरश्रेष्ठः प्रव्रज्य तपसो बलात् । कृत्वा भवक्षयं मोक्षमक्षयं समुपेयिवान्[1] ॥२४॥
अन्येऽपि बहवो भव्या सुरत्नत्रयधारिणः । मोक्षं प्राप्ता. परे स्वर्गमासन्नभवसंक्षयाः[2] ॥२५॥
तुङ्गिकाशिखरारूढो बलदेवोऽपि दुष्करम् । तपो नानाविधं चक्रे भवचक्रक्षयोद्यत ॥२६॥
एकद्वित्र्यादिषण्मासपर्यन्तोपोषितैरसौ । कषायवपुषां चक्रे शोषणं पोषणं धृतेः ॥२७॥
कान्तारभिक्षया प्राणधारणां कर्तुमुद्यतः । भ्रमन् कान्तारमध्येऽन्यैर्व्यलोकि शशिविभ्रम ॥२८॥
पुरग्रामादिषु ख्यातां श्रुत्वा वार्तां तथाविधाम् । पर्यन्तवासिनो भूपा प्राप्ताः क्षुभितमानसाः ॥२९॥
शङ्काविषसमापन्नान्नानाप्रहरणाश्रितान् । सिद्धार्थस्तान् तथालोक्य सृष्टवान् सिंहसन्ततिम् ॥३०॥
मुनिपादसमीपे तान् सिंहानालोक्य भूभृत । ते ज्ञातमुनिसामर्थ्याः प्रणम्योपशमं ययुः ॥३१॥
ततः प्रभृत्यसौ लोके नरसिंह इति श्रुतिम् । सिंहोरस्को हली प्राप्तः सिंहानुचरसंयत' ॥३२॥
एक वर्षशतं कृत्वा तपो हलधरो मुनिः । समाराध्य परिप्राप्तो ब्रह्मलोके सुरेशताम् ॥३३॥
तत्र पद्मोत्तरे नाम्नि विमाने रत्नभास्वरे । देवदेवीगणाकीर्णे प्रासादोद्यानमण्डिते ॥३४॥

---

मनुष्योंमें श्रेष्ठ नारद भी दीक्षा ले तपके बलसे संसारका क्षय कर अविनाशी मोक्षको प्राप्त हुए ॥२४॥ समीचीन रत्नत्रयको धारण करनेवाले अन्य अनेक भव्य जीव भी मोक्षको प्राप्त हुए तथा निकट कालमें जिनके संसारका क्षय होनेवाला था ऐसे कितने ही जीव स्वर्ग गये ॥२५॥

तुङ्गीगिरिकी शिखरपर स्थित बलदेवने भी संसार-चक्रका क्षय करनेमें उद्यत हो नाना प्रकारका तप किया ॥२६॥ वे एक दिन, दो दिन, तीन दिनको आदि लेकर छह माह तकके उपवासोंसे कषाय और शरीरका शोषण तथा धैर्यका पोषण करते थे ॥२७॥ वनमें मिलनेवाली भिक्षासे प्राण धारण करनेके लिए उद्यत बलदेव मुनिराज, वनमें विहार करने लगे और चन्द्रमाका भ्रम उत्पन्न करनेवाले उन मुनिराजको लोगोंने देखा ॥२८॥ 'बलदेव वनमें विहार कर रहे हैं' यह बात नगरों तथा गाँवोंमें फैल गयी उसे सुन समीपवर्ती राजा क्षुभितचित्त हो वहाँ आ पहुँचे ॥२९॥ शङ्कारूपी विषसे युक्त तथा नाना प्रकारके शस्त्रोंसे सुसज्जित उन राजाओंको जब देव सिद्धार्थने देखा तो उस वनमें उसने सिंहोंके समूह रच दिये ॥३०॥ जब उन आगत राजाओंने मुनिराजके चरणोंके समीप सिंहोंको देखा तब वे उनकी सामर्थ्य जान नमस्कार कर शान्त भावको प्राप्त हो गये ॥३१॥ उसी समयसे बलदेव मुनिराज लोकमें नर-सिंह इस प्रसिद्धिको प्राप्त हो गये। वे सिंहके समान चौड़े वक्षःस्थलसे सुशोभित थे तथा सिंहरूपी सेवकोंसे युक्त थे ॥३२॥ इस प्रकार एक-सौ वर्ष तक तप कर बलदेव मुनिराजने अन्तमें समाधि धारण की और उसके फलस्वरूप ब्रह्मलोकमें इन्द्रके पदको प्राप्त हुए ॥३३॥ वहाँ देव-देवियोंके समूहसे युक्त, महल और उद्यानोंसे सुशोभित तथा रत्नोंके समान देदीप्य-मान पद्म नामक विमानमें वे कोमल उपपाद शय्यापर उस प्रकार देव उत्पन्न हुए जिस प्रकार

---

१. नारदस्य मोक्षप्राप्तिरन्यदिगम्बरग्रन्थाद्विरुद्धा वर्तते, तेषु तस्य नरकगामित्वदर्शनात्। 'कलहप्पिया कदाइ धम्मरदा वासुदेवसमकाला। भव्वा णिरयगदिं ते हिंसादोसेण गच्छंति'। त्रिलोकसार गाथा ८३५॥ 'रुद्दावइ अइरुद्दा पावणिहाणा हवंति सव्वे वे। कलहमहा जुज्झपिया अधोगया वासुदेवव्व' ॥१४७० त्रि० प्र० अथवा अत्र नारदपदेन वसुदेवस्य सोमश्रीस्त्रीसमुत्पन्नः पुत्रो ग्राह्य-नारदो मरुदेवोऽपि सोमश्री-तनयौ वरौ। सर्ग ४८, श्लोक ५७ हरिवंशपुराणे। २. आसन्नभवसंक्षया म०।

मृदूपपादशय्यायामुदपादि बलोऽमरः । महामणिरिवोदाररत्नाकरमहाक्षितौ ॥३५॥
भाषामनःशरीराक्षप्राणाहारप्रसिद्धिभि । षड्भिः पर्याप्तिभिः सद्यः पर्याप्तोऽभूत्सुरोत्तमः ॥३६॥
शयने सर्वतोभद्रे वस्त्राभरणभूषितः । विबुधः सुखनिद्रान्ते यथाऽत्र नवयौवनः ॥३७॥
विलोकमानमालोक्य शब्दैरमरयोषिताम् । सुराणामनुरक्तानामप्यसावभिनन्दितः ॥३८॥
चन्द्रादित्याधिकोदारप्रभावलयदेहभृत् । इति दध्यौ धृतध्यान प्रमदापूर्णमानसः ॥३९॥
कोऽयं रम्यतमो देशः कोऽयं प्रमुदितो जनः । कोऽहं क्वाद्य भवोऽयं मे धर्मं को वार्जितो मया ॥४०॥
बोधित. सुरमुख्यैः स भवप्रत्ययावधिः । विवेद सहसा देवः पौर्वापर्यमशेषतः ॥४१॥
ज्ञातपूर्वभवाशेषबन्धुर्बन्धुहितोद्यत । प्राप्ताभिषेककल्याणः स्वीकृतात्मपरिच्छदः ॥४२॥
अवधिज्ञातकृष्णश्च गत्वाऽसौ बालुकाप्रभाम् । दृष्ट्वाऽनुजं निजं देवो दुःखितं दुःखितोऽभवत् ॥४३॥
महाप्रभावसंपन्ने देवे तत्र तथास्थिते । शब्दगन्धरसस्पर्शाः शुभतामशुभा ययुः ॥४४॥
एह्येहि कृष्ण योऽहं ते भ्राता ज्येष्ठो हलायुध' । ब्रह्मलोकाधिपो भूत्वा त्वत्समीपमिहागतः ॥४५॥
इत्युक्त्वा तं समुद्धृत्य स्वर्लोकं नेतुमुद्यते । देवे तस्य व्यलीयन्त गात्राणि नवनीतवत् ॥४६॥
ततः कृष्णो जगौ देव भ्रातः किं व्यर्थचेष्टितै । किञ्च ज्ञातं यथा सर्वे जीवाः स्वकृतभोगिनः ॥४७॥
यद्येन यादृशं कर्म संसारे समुपार्जितम् । तत्तेन तादृश भ्रातर्नियमादनुभूयते ॥४८॥

---

कि विशाल रत्नाकरकी महाभूमिमें महामणि उत्पन्न होता है ॥३५॥ वह उत्तम देव वहाँ शीघ्र ही आहार, शरीर, इन्द्रिय, श्वासोच्छ्वास, भाषा और मन इन छह पर्याप्तियोंसे पूर्ण हो गया ॥३६॥ नवयौवनसे युक्त एवं वस्त्राभरणसे विभूषित वह देव, सर्वतोभद्र नामक शय्यापर ऐसा उठकर बैठ गया जैसा मानो सुखनिद्रा पूर्ण होनेपर ही उठा हो ॥३७॥ जब इस देवने चारों ओर देखा तब अनुरागसे युक्त देवाङ्गनाओं और देवोंके शब्दोंने इसका अभिनन्दन किया ॥३८॥ चन्द्रमा और सूर्यसे भी अधिक उत्कृष्ट प्रभावलयसे युक्त शरीरको धारण करने-वाला वह देव, हर्षसे पूर्ण हृदय होता हुआ इस प्रकारका ध्यान करने लगा कि यह अत्यन्त सुन्दर देश कौन है ? ये हर्षसे भरे जन कौन हैं ? मैं कौन हूँ ? मेरा यहाँ कहाँ जन्म हुआ है ? और मैंने किस धर्मका संचय किया है ? ॥३९-४०॥

तदनन्तर मुख्य-मुख्य देवोंने उसे समझाया—सब वस्तुओंका परिचय दिया जिससे तथा भवप्रत्यय अवधिज्ञानसे युक्त हो उसने शीघ्र ही आगे-पीछेका सब वृत्तान्त जान लिया ॥ ४१ ॥ तदनन्तर जिसने पूर्वभवके सब बन्धुओंको जान लिया था, जो भाईका हित करनेमें उद्यत था, जिसे अभिषेकरूप कल्याण प्राप्त हुआ था, जिसने वस्त्राभूषणादि सब सामग्री प्राप्त की थी, और अवधिज्ञानसे जिसने कृष्णका समाचार जान लिया था ऐसा वह देव बालुकाप्रभा पृथिवीमें गया और अपने छोटे भाई कृष्णको दुःखी देख स्वयं बहुत दुःखी हुआ ॥ ४२-४३ ॥ महाप्रभावसे सम्पन्न वह देव जब वहाँ जाकर खड़ा हो गया तब वहाँके अशुभ शब्द गन्ध रस और शब्द शुभरूपताको प्राप्त हो गये ॥ ४४ ॥ वह कहने लगा कि हे कृष्ण ! आओ आओ, जो मैं तुम्हारा बड़ा भाई बलदेव था वही ब्रह्मलोकका अधिपति होकर यहाँ तुम्हारे पास आया हूँ ॥ ४५ ॥ यह कहकर वह देव ज्यों-ही कृष्णके जीवको उठाकर स्वर्ग-लोकमें ले जानेके लिए उद्यत हुआ त्यों-ही उसका शरीर मक्खनके समान गलकर विलीन हो गया ॥ ४६ ॥

तदनन्तर कृष्णने कहा कि हे देव ! हे भाई ! व्यर्थकी चेष्टाओंसे क्या लाभ है ? क्या आप यह नहीं जानते कि सब जीव अपने कियेका फल भोगते हैं ॥ ४७ ॥ संसारमें जिसने जैसा कर्म उपार्जन किया है, हे भाई ! नियमसे उसे वैसा ही फल भोगना पड़ता है ॥ ४८ ॥

शक्नुयुः सुखमाहर्तुं हर्तुं वा दुःखमङ्गिनाम् । देवा यदि ततो घ्नन्ति मृत्युदुःखं निजं न किम् ॥४९॥
भ्रातर्याहि ततः स्वर्गं भुङ्क्ष्व पुण्यफलं निजम् । आयुषोऽन्तेऽहमप्येमि मोक्षहेतुं मनुष्यताम् ॥५०॥
आवां तत्र तपः कृत्वा जिनशासनसेवया । मोक्षसौख्यमवाप्स्याव कृत्वा कर्मपरिक्षयम् ॥५१॥
[1]आवां पुत्रादिसंयुक्तौ महाविभवसंगतौ । भारते दर्शयान्येषां विस्मयव्याप्तचेतसाम् ॥५२॥
शङ्खचक्रगदापाणिर्मदीयप्रतिमागृहैः । भारतं व्यापय क्षेत्रं मत्कीर्तिपरिवृद्धये ॥५३॥
इत्यादि वचनं तस्य प्रतिपद्य सुरेश्वरः । सम्यक्त्वे शुद्धिमाख्याप्य भारतं क्षेत्रमागतः ॥५४॥
भ्रातृस्नेहवशो देवो यथोद्दिष्टं स विष्णुना । चक्रे दिव्यविमानस्थं[2]चक्रिलाङ्गलदर्शनम् ॥५५॥
वासुदेवगृहैश्चक्रे नगरादिनिवेशितैः । विष्णुमोहमयं लोकं स्नेहात्किं वा न चेष्टयते ॥५६॥
ब्रह्मलोकं [3]समासाद्य कृतजैनमहामहः । विन्दन् सुरसुखं सोऽस्थात्सुरस्त्रीनिवहावृतः ॥५७॥

**स्रग्धरा**

उच्चैर्देशस्थितोऽपि प्रतिभयपतनं याति पातालमूलं
भुङ्क्ते नैवोपलब्धं विषयसुखरसं सारसंसारसारम् ।
स्नेहाधिक्यादधीतं स्मरति न तनुभृत्सेवते प्रत्यनीकं
धिक् धिक् स्वर्मोक्षसौख्यप्रतिघमतिघनस्नेहमोहं जनानाम् ॥५८॥

---

देव, यदि दूसरे प्राणियोंके लिए सुख देने और दुःख हरनेमें समर्थ हैं तो फिर अपना ही मृत्युरूपी दुःख क्यों नहीं नष्ट कर लेते हैं ॥ ४९ ॥ इसलिए भाई ! स्वर्गको जाओ और अपने पुण्यका फल भोगो। मैं भी आयुके अन्तमें मोक्षका कारण जो मनुष्यपर्याय है उसे प्राप्त करूँगा ॥ ५० ॥ हम दोनों उस मनुष्यपर्यायमें तप करेंगे और जिनशासनकी सेवासे कर्मोंका क्षय कर मोक्ष प्राप्त करेंगे ॥५१॥ हाँ, एक काम आप अवश्य करें कि 'भरत क्षेत्रमें हम दोनों-को लोग पुत्र आदिसे सहित तथा महावैभवसे युक्त देखें और हम लोगोंको देखकर दूसरोंके चित्त आश्चर्यसे व्याप्त हो जावें ॥ ५२ ॥ मेरी कीर्तिकी वृद्धिके लिए आप शङ्ख, चक्र तथा गदा हाथमें लिये मेरी प्रतिमाओंके मन्दिरोंसे समस्त भरत क्षेत्रको व्याप्त कर दें'। बलदेवका जीव देवेन्द्र कृष्णके पूर्वोक्त वचन स्वीकार कर तथा उसे सम्यग्दर्शनमें शुद्धता रखनेका उपदेश दे भरत क्षेत्र आया ॥ ५३-५४ ॥ भाईके स्नेहके वशीभूत हुए उस देवने कृष्णका कहा सब काम किया। उसने दिव्य विमानमें स्थित कृष्ण और बलदेवका सबको दर्शन कराया ॥ ५५ ॥ तथा नगर-ग्राम आदिमें बनवाये हुए कृष्णके मन्दिरोंसे संसारको कृष्णविषयक मोहसे तन्मय कर दिया सो ठीक ही है क्योंकि स्नेहसे क्या-क्या चेष्टा नहीं होती है ? ॥ ५६ ॥ तदनन्तर देवने ब्रह्मस्वर्ग जाकर जिनेन्द्र भगवान्की पूजा की और वहाँ वह स्त्रियोंके समूहसे आवृत हो देवों-के सुखका उपभोग करता हुआ रहने लगा ॥ ५७ ॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि देखो स्नेहकी अधिकतासे यह जीव उच्च स्थानमें स्थित होता हुआ भी भयपूर्ण पातालके मूलमें जाता है, श्रेष्ठ संसारके सारभूत प्राप्त हुए विषयसुखका उपभोग नहीं करता है, पहले अध्ययन किये हुए शास्त्रका स्मरण नहीं रखता है और विपरीत काम करने लगता है इसलिए स्वर्ग और मोक्ष-

---

१ सम्यग्दृष्टिर्बद्धतीर्थंकरनाम प्रकृतिः कृष्णस्य जीवः, एव मिथ्यात्ववर्धनं कार्यं कारयतीति विचित्रोऽय-मुल्लेखः प्रतिभाति । २. दिव्यविमानस्थं चक्रि म०, क०, ङ० । ३ समारुह्य क० ।

## शार्दूलविक्रीडितम्

तीर्थे नेमिजिनस्य तत्र वहति व्यामोहविच्छेदने
सजाते वरदत्तनामनि मुनौ कैवल्यचक्षुष्मति ।
राजासौ हरिवंशसन्ततिधरो धीरो धरायाः सुतो
दध्रे राज्यधुरां धुरन्धरधराधीशश्रियं धारयन् ॥५९॥

*इत्यरिष्टनेमिपुराणसंग्रहे हरिवंशे जिनसेनाचार्यस्य कृतौ भगवन्निर्वाणवर्णनो नाम पञ्चषष्टितमः सर्गः ॥६५॥*



सुखके बाधक प्राणियोंके अत्यधिक स्नेहसम्बन्धी मोहको धिक्कार हो ॥५८॥ तदनन्तर मोहको नष्ट करनेवाले नेमिजिनेन्द्रके उस प्रचलित तीर्थमें वरदत्त नामक मुनिको केवलज्ञान हुआ और हरिवंशकी सन्ततिको धारण करनेवाला धीर वीर जरत्कुमार धुरन्धर राजलक्ष्मीकी रक्षा करता हुआ राज्यका भार सँभालने लगा ॥ ५९ ॥

*इस प्रकार अरिष्टनेमि पुराणके संग्रहसे युक्त, जिनसेनाचार्य रचित हरिवंशपुराणमें भगवान् नेमिनाथके निर्वाणका वर्णन करनेवाला पैंसठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६५ ॥*



# षट्षष्टितमः सर्गः

## वंशस्थवृत्तम्

प्रतापवश्याखिलराजके नृपे प्रशासति क्ष्मातलमुग्रशासने ।
जरत्कुमारे जनितादराः प्रजाः प्रकाममापुः प्रमदं धरातले ॥१॥
कलिङ्गराजस्य नृपस्य देहजा जरत्कुमारस्य वधूर्वधूत्तमा ।
सुखेन लेभे जगत सुखावहं वसुध्वजं राजकुलध्वजं सुतम् ॥२॥
स तत्र यूनि व्यवसायिनि क्षितिं जरत्कुमारो हरिवंशशेखरे ।
निधाय यातस्तपसे वनं सतां कुलव्रतं तीव्रतपोनिषेवणम् ॥३॥
सुतोऽभवच्चन्द्र इव प्रजाप्रियो [1]वसुध्वजाद्धयात्सुवसुर्वसूपमः ।
स भीमवर्मास्य कलिङ्गपालकस्तदन्वयेऽतीयुरनेकशो नृपाः ॥४॥
कपिष्टनामान्वयभूषणस्त्वभूदजातशत्रुस्तनयस्ततोऽभवत् ।
स शत्रुसेनोऽस्य जितारिरङ्गजस्तदङ्गजोऽयं जित[2]शत्रुरीश्वरः ॥५॥
भवान्न किं श्रेणिक वेत्ति भूपतिं नृपेन्द्रसिद्धार्थकनीयसीपतिम् ।
इमं प्रसिद्धं जितशत्रुमाख्यया प्रतापवन्तं जितशत्रुमण्डलम् ॥६॥
जिनेन्द्रवीरस्य समुद्भवोत्सवे तदागतः कुण्डपुरं सुहृत्परः ।
सुपूजितः कुण्डपुरस्य भूभृता नृपोऽयमाखण्डलतुल्यविक्रमः ॥७॥
यशोदयायां सुतया यशोदया पवित्रया वीरविवाहमङ्गलम् ।
अनेककन्यापरिवारयारुहत्समीक्षितुं तुङ्गमनोरथं तदा ॥८॥

---

तदनन्तर प्रतापके द्वारा समस्त राजाओंको वश करनेवाला, उग्रशासनका धारक राजा जरत्कुमार जब पृथिवीका शासन करने लगा तब उसके प्रति प्रजाने बहुत आदर किया और पृथिवीतलपर अधिक हर्ष प्राप्त किया ॥१॥ कलिङ्ग राजाकी पुत्री जरत्कुमारकी उत्तम पट्टरानी थी, उससे उसने जगत्को सुख देनेवाला एवं राजकुलकी ध्वजास्वरूप वसुध्वज नामका पुत्र प्राप्त किया ॥२॥ व्यवसायी तथा हरिवंशके शिरोमणि उस युवापर पृथिवीका भार रख जरत्कुमार तपके लिए वनको चला गया सो ठीक ही है क्योंकि तीव्र तपका सेवन करना सत्पुरुषोंका कुलव्रत है ॥३॥ वसुध्वजके चन्द्रमाके समान प्रजाको आनन्द देनेवाला कुबेरतुल्य सुवसु नामका पुत्र हुआ। सुवसुके कलिङ्ग देशकी रक्षा करनेवाला भीमवर्मा नामका पुत्र हुआ और उसके वंशमें अनेक राजा हुए ॥४॥ तदनन्तर उसी वंशका आभूषण कपिष्ट नामका राजा हुआ, उसके अजातशत्रु, अजातशत्रुके शत्रुसेन, शत्रुसेनके जितारि और जितारिके यह जितशत्रु नामका पुत्र हुआ है ॥५॥ हे राजन् श्रेणिक! क्या तुम इस जितशत्रुको नहीं जानते? जिसके साथ भगवान् महावीरके पिता राजा सिद्धार्थकी छोटी बहिनका विवाह हुआ है, जो अत्यन्त प्रतापी और शत्रुओंके समूहको जीतनेवाला है ॥६॥ जब भगवान् महावीरका जन्मोत्सव हो रहा था तब यह कुण्डपुर आया था और कुण्डपुरके राजा सिद्धार्थने इन्द्रके तुल्य पराक्रमको धारण करनेवाले इस परम मित्रका अच्छा सत्कार किया था ॥७॥ इसकी यशोदया रानीसे उत्पन्न यशोदा नामकी पवित्र पुत्री थी। अनेक कन्याओंसे सहित उस

---

१. वसुध्वजाच्चासुवसु- म० । २. यन्नितशत्रु- म० ।

[1]स्थितेऽथ नाथे तपसि स्वयंभुवि प्रजातकैवल्यविशाललोचने ।
जगद्विभूत्यै विहरत्यपि क्षितिं क्षितिं विहाय स्थितवांस्तपस्ययम् ॥९॥
अमुष्य [2]जाताद्य तपोबलान्मुनेरवाप्तकैवल्यफला मनुष्यता ।
मनुष्यभावो हि महाफल भवे भवेदयं प्राप्तफलस्तपःफलात् ॥१०॥
इतीरितेयं हरिवंशसत्कथा समासतः श्रेणिक लोकविश्रुता ।
त्रिषष्टिसंख्यानपुराणपद्धतिप्रदेशसम्बन्धवती श्रियेऽस्तु ते ॥११॥
[3]सुगौतमात्पुण्यपुराणपद्धतिं सपार्थिवैः श्रेणिकपार्थिवस्तदा ।
सुदृष्टिराकर्ण्य सकर्णतां गतो गतः पुरं [4]प्रीतमतिः कृतानतिः ॥१२॥
चतुर्णिकायामरखेचरादयो जिनं परीत्य प्रणिपत्य भक्तित. ।
यथायथं जग्मुरजन्मकाङ्क्षिणः प्रसिद्धसद्धर्मकथानुरागिणः ॥१३॥
विहृत्य पूज्योऽपि महीं [5]महीयसां महामुनिर्मोचितकर्मबन्धनः ।
इयाय मोक्षं जितशत्रुकेवली निरन्तसौख्यप्रतिबद्धमक्षयम् ॥१४॥
जिनेन्द्रवीरोऽपि विबोध्य सन्ततं समन्ततो भव्यसमूहसन्ततिम् ।
प्रपद्य पावानगरीं गरीयसीं मनोहरोद्यानवने तदीयके ॥१५॥
चतुर्थकालेऽर्धचतुर्थमासकैर्विहीनताविश्चतुरब्दशेषके ।
स कार्तिके स्वातिषु कृष्णभूतसुप्रभातसन्ध्यासमये स्वभावत. ॥१६॥

यशोदाका भगवान् महावीरके साथ विवाह-मङ्गल देखनेकी यह उत्कट अभिलाषा रखता था। परन्तु स्वयंभू भगवान् महावीर तपके लिए चले गये और केवलज्ञानरूपी विशाल नेत्र प्राप्त कर जगत्का कल्याण करनेके लिए पृथिवीपर विहार करने लगे, तब यह स्वयं भी पृथिवी-को छोड़ तपमें लीन हो गया ॥८-९॥ आज मुनि जितशत्रुको तपके फलस्वरूप केवलज्ञान उत्पन्न हुआ है और उससे उनका मनुष्यपर्याय सार्थक हुआ है सो ठीक ही है, क्योंकि संसारमें मनुष्य-पर्याय महाफलरूप तभी होता है जब वह तपके फलस्वरूप इस केवलज्ञानरूपी फलको प्राप्त कर लेता है ॥ १० ॥ गौतम स्वामी कहते हैं कि हे श्रेणिक! मैंने यह लोकप्रसिद्ध तथा त्रेसठ-शलाका पुरुषोंके पुराणपद्धतिसे सम्बन्ध रखनेवाली हरिवंशकी कथा संक्षेपसे कही है सो तुझे लक्ष्मीकी प्राप्तिके लिए हो ॥११॥ सम्यग्दर्शनसे सुशोभित राजा श्रेणिक अनेक राजाओंके साथ गौतमगणधरसे इस पवित्र पुराणका वर्णन सुन अपने कानोंको सफल मानने लगा तथा नमस्कारकर प्रसन्न होता हुआ अपने नगरको चला गया ॥१२॥ मोक्षकी इच्छा रखनेवाले एवं प्रसिद्ध समीचीन धर्मकथाके अनुरागी चारों निकायके देव और विद्याधर जिनेन्द्र भगवान्को प्रदक्षिणा देकर तथा प्रणाम कर अपने-अपने स्थानोंपर चले गये ॥१३॥ बड़े-बड़े पुरुषोंके द्वारा पूज्य महामुनि जितशत्रु केवली भी पृथिवीपर विहार कर अन्तमें कर्मबन्धनसे रहित हो अनन्त सुखसे युक्त अविनाशी मोक्षपदको प्राप्त हुए ॥१४॥ भगवान् महावीर भी निरन्तर सब ओरके भव्यसमूहको संबोधकर पावानगरी पहुँचे और वहाँके 'मनोहरोद्यान' नामक वनमें विराज-मान हो गये ॥१५॥ जब चतुर्थकालमें तीन वर्ष साढ़े आठ मास बाकी रहे तब स्वाति नक्षत्रमें कार्तिक अमावास्याके दिन प्रातःकालके समय स्वभावसे ही योग निरोध कर घातियाकर्म-रूप ईन्धनके समान अघातियाकर्मोंको भी नष्ट कर बन्धनरहित हो संसारके प्राणियोंको

१ स्मितेऽथ म० । २ याताद्य क०, ख०, ङ०, म० । ३. सुगौतमायुष्यपुराण- म० । ४. स्फीत-मतिः म०, महाप्रीतमति ख० । ५ महीयसीं क० ।

अघातिकर्माणि निरुद्धयोगको विधूय घातीन्धनवह्निवन्धनः ।
विवन्धनस्थानमवाप शङ्करो निरन्तरायोरुसुखानुवन्धनम् ॥१७॥
स पञ्चकल्याणमहामहेश्वरः प्रसिद्धनिर्वाणमहे चतुर्विधैः ।
शरीरपूजाविधिना विधानतः सुरैः समभ्यर्च्यत सिद्धशासनः ॥१८॥
ज्वलत्प्रदीपालिकया प्रवृद्धया सुरासुरैः दीपितया प्रदीप्तया ।
तदा स्म पावानगरी समन्ततः प्रदीपिताकाशतला प्रकाशते ॥१९॥
तथैव च श्रेणिकपूर्वभूभुजः[1] प्रकृत्य कल्याणमहं सहप्रजाः ।
प्रजग्मुरिन्द्राश्च सुरैर्यथायथं प्रयाचमाना जिनबोधिमर्थिनः ॥२०॥
ततस्तु लोकः प्रतिवर्षमादरात्प्रसिद्धदीपालिकयात्र भारते ।
समुद्यतः पूजयितुं जिनेश्वरं जिनेन्द्रनिर्वाणविभूतिभक्तिभाक् ॥२१॥
त्रयः क्रमात्केवलिनो जिनात्परे द्विषष्टिवर्षान्तरभाविनोऽभवन् ।
ततः परे पञ्च समस्तपूर्विणस्तपोधना वर्षशतान्तरे गताः ॥२२॥
त्र्यशीतिके वर्षशते तु[2] रूपयुक् दशैव गीता दशपूर्विणः शते ।
द्वये च विंशेऽङ्गभृतोऽपि पञ्च ते शते च साष्टादशके चतुर्मुनिः ॥२३॥
गुरुः सुभद्रो जयभद्रनामकः परो[3] यशोबाहुरनन्तरस्ततः ।
महार्हलोहार्यगुरुश्च ये दधुः प्रसिद्धमाचारमहाङ्गमत्र ते ॥२४॥

---

सुख उपजाते हुए निरन्तराय तथा विशाल सुखसे सहित निर्बन्ध—मोक्ष स्थानको प्राप्त हुए ॥१६—१७॥ गर्भादि पाँचों कल्याणकोंके महान् अधिपति, सिद्धशासन भगवान् महावीरके निर्वाण महोत्सवके समय चारों निकायके देवोंने विधिपूर्वक उनके शरीरकी पूजा की ॥१८॥ उस समय सुर और असुरोंके द्वारा जलायी हुई बहुत भारी देदीप्यमान दीपकोंकी पंक्तिसे पावानगरीका आकाश सब ओरसे जगमगा उठा ॥१९॥ श्रेणिक आदि राजाओंने भी प्रजाके साथ मिलकर भगवान्के निर्वाण कल्याणककी पूजा की। तदनन्तर बड़ी उत्सुकताके साथ जिनेन्द्र भगवान्के रत्नत्रयकी याचना करते हुए इन्द्र देवोंके साथ-साथ यथास्थान चले गये ॥ २० ॥ उस समयसे लेकर भगवान्के निर्वाणकल्याणकी भक्तिसे युक्त संसारके प्राणी इस भरतक्षेत्रमें प्रतिवर्ष आदरपूर्वक प्रसिद्ध दीपमालिकाके द्वारा भगवान् महावीरकी पूजा करनेके लिए उद्यत रहने लगे। भावार्थ—उन्हींकी स्मृतिमें दीपावलीका उत्सव मनाने लगे ॥२१॥

भगवान् महावीरके निर्वाणके बाद बासठ वर्षमें क्रमसे गौतम, सुधर्म और जम्बूस्वामी ये तीन केवली हुए। उनके बाद सौ वर्षमें समस्त पूर्वोंको जाननेवाले पाँच* श्रुतकेवली हुए ॥२२॥ तदनन्तर एक सौ तेरासी वर्षमें † ग्यारह मुनि दश पूर्वके धारक हुए। उनके बाद दो सौ बीस वर्षमें पाँच‡ मुनि ग्यारह अङ्गके धारी हुए। तदनन्तर एक सौ अठारह वर्षमें सुभद्रगुरु, जयभद्र, यशोबाहु और महापूज्य लोहार्यगुरु ये चार मुनि प्रसिद्ध आचाराङ्गके धारी हुए ॥२३—२४॥

---

१ पूर्वभूभृत म० । २. एकाधिका दश एकादशेत्यर्थः । ३. जयभद्रनामा- म०, ख०, ङ०, म० ।

*. १ नन्दी, २ नन्दिमित्र, ३ अपराजित, ४ गोवर्द्धन और ५ भद्रबाहु । †. १ विशाख, २ प्रोष्ठिल, ३ क्षत्रिय, ४ जय, ५ नाग, ६ सिद्धार्थ, ७ धृतिषेण, ८ विजय, ९ बुद्धिल, १० गङ्गदेव और ११ सुधर्म । ‡. १ नक्षत्र, २ जयपाल, ३ पाण्डु, ४ ध्रुवसेन और ५. कसार्य ।

महातपोभृद्विनयंधरः[1] श्रुतामृषिश्रुतिं गुप्तपदादिकां दधत् ।
मुनीश्वरोऽन्यः शिवगुप्तसंज्ञको गुणैः स्वमर्हद्वलिरप्यधात्पदम् ॥२५॥
स मन्दरार्योऽपि च मित्रवीरवि[2] गुरू तथान्यौ बलदेवमित्रकौ ।
विवर्धमानाय त्रिरत्नसंयुतः श्रियान्वित सिंहबलश्च वीरवित् ॥२६॥
स पद्मसेनो गुणपद्मखण्डभृद् गुणाग्रणीर्व्याघ्रपदादिहस्तकः ।
स नागहस्ती जितदण्डनामभृत्सनन्दिषेणः प्रभुदीपसेनकः ॥२७॥
तपोधन श्रीधरसेननामकः सुधर्मसेनोऽपि च सिंहसेनकः ।
सुनन्दिषेणेश्वरसेनकौ प्रभू सुनन्दिषेणाभयसेननामकौ ॥२८॥
स सिद्धसेनोऽभयभीमसेनकौ गुरू परौ तौ जिनशान्तिषेणकौ ।
अखण्डषट्खण्डमखण्डितस्थिति.[3] समस्तसिद्धान्तमधत्त योऽर्थतः ॥२९॥
दधार कर्मप्रकृतिं श्रुतिं च यो जिताक्षवृत्तिर्जयसेनसद्गुरु' ।
प्रसिद्धवैय्याकरणप्रभाववानशेषराद्धान्तसमुद्रपारगः ॥३०॥
तदीयशिष्योऽमितसेनसद्गुरुः पवित्रपुन्नाटगणाग्रणीगणी ।
जिनेन्द्रसच्छासनवत्सलात्मना तपोभृता वर्षशताधिजीविना ॥३१॥
सुशास्त्रदानेन वदान्यतामुना वदान्यमुख्येन भुवि प्रकाशिता ।
यदग्रजो[4] धर्मसहोदर. शमी समग्रधीर्धर्म इवात्तविग्रह. ॥३२॥
तपोमयीं कीर्तिमशेषदिक्षु यः क्षिपन् बभौ कीर्तितकीर्तिषेणकः ।

उनके बाद महातपस्वी विनयंधर, गुप्तश्रुति, गुप्तऋषि, मुनीश्वर शिवगुप्त, अर्हद्बलि, मन्दरार्य, मित्रवीरवि, बलदेव, मित्रक, बढते हुए पुण्यसे सहित रत्नत्रयके धारक एवं ज्ञान-लक्ष्मीसे युक्त सिंहबल, वीरवित्, गुणरूपी कमलोंके समूहको धारण करनेवाले पद्मसेन, गुणोंसे श्रेष्ठ व्याघ्रहस्त, नागहस्ती, जितदण्ड, नन्दिषेण, स्वामी दीपसेन, तपोधन श्रीधरसेन, सुधर्मसेन, सिंहसेन, सुनन्दिषेण, ईश्वरसेन, सुनन्दिषेण, अभयसेन, सिद्धसेन, अभयसेन, भीमसेन, जिनसेन और शान्तिसेन आचार्य हुए। तदनन्तर जो अखण्ड मर्यादाके धारक होकर परिपूर्ण षट्खण्डों ( १ जीवस्थान, २ क्षुद्रबन्ध, ३ बन्धस्वामी, ४ वेदनाखण्ड, ५ वर्गणाखण्ड और ६ महाबन्ध) से युक्त समस्त सिद्धान्तको अर्थरूपसे धारण करते थे अर्थात् षट्खण्डागमके ज्ञाता थे, कर्मप्रकृतिरूप श्रुतिके धारक थे और इन्द्रियोंकी वृत्तिको जीतनेवाले थे ऐसे जयसेन नामक गुरु हुए। उनके शिष्य अमितसेन गुरु हुए जो प्रसिद्ध वैयाकरण, प्रभावशाली और समस्त सिद्धान्तरूपी सागरके पारगामी थे। ये पवित्र पुन्नाट गणके अग्रणी—अग्रेसर आचार्य थे। जिनेन्द्र शासनके स्नेही, परमतपस्वी, सौ वर्षकी आयुके धारक एवं दाताओंमें मुख्य इन अमितसेन आचार्यने शास्त्रदानके द्वारा पृथिवीमें अपनी वदान्यता—दानशीलता प्रकट की थी। इन्हीं अमितसेनके अग्रज धर्मबन्धु कीर्तिषेण नामक मुनि थे जो बहुत ही शान्त थे, पूर्ण बुद्धिमान् थे, शरीरधारी धर्मके समान जान पड़ते थे और जो अपनी तपोमयी कीर्तिको समस्त दिशाओंमें प्रसरित कर रहे थे। उनका प्रथम शिष्य मैं जिनसेन हुआ। मोक्षके उत्कृष्ट सुखका उपभोग करनेवाले अरिष्टनेमि जिनेन्द्रकी भक्तिसे युक्त मुझ जिनसेन सूरिने अपने सामर्थ्यके अनुसार अल्पबुद्धिसे इस हरिवंशपुराणकी रचना की

१. विनयधरश्रुतां म०, विनयधरश्रुतीं ख०। २. मित्रवीरविं क०, ख०, ग०, ङ०। ३. षट्खण्ड-सुमण्डितस्थितिः म०। ४ तदग्रतो म०।

तदग्रशिष्येण शिवाग्रसौख्यभागरिष्टनेमीश्वरभक्तिभाविना ।
स्वशक्तिभाजा जिनसेनसूरिणा धियाल्पयोक्ता हरिवंशपद्धतिः[1] ॥३३॥
यदत्र किञ्चिद्रचितं प्रमादतः परस्परव्याहति[2]दोषदूषितम् ।
तदप्रमादास्तु पुराणकोविदाः सृजन्तु जन्तुस्थितिशक्तिवेदिनः ॥३४॥
प्रशस्तवंशो हरिवंशपर्वतः क्व मे मतिः क्वाल्पतराल्पशक्तिका ।
अनेन पुण्यप्रभवस्तु केवलं जिनेन्द्रवंशस्तवनेन वाञ्छितः ॥३५॥
न काव्यबन्धव्यसनानुबन्धतो न कीर्तिसन्तानमहामनीषया ।
न काव्यगर्वेण न [3]चान्यवीक्षया जिनस्य भक्त्यैव कृता कृतिर्यथा ॥३६॥
जिनाश्चतुर्विंशतिरत्र कीर्तिताः सुकीर्तयो द्वादश चक्रवर्तिनः ।
नवत्रिधा सीरिहरिप्रतिद्विषस्त्रिषष्टिरित्थं पुरुषाः पुराणगाः ॥३७॥
अवान्तरेऽनेकशतानि पार्थिवा महीचरा व्योमचराश्च भूरिशः ।
क्षितौ चतुर्वर्गफलोपभोगिनः पुराणमुख्येऽत्र यशस्विनः स्तुताः ॥३८॥
अगण्यपुण्यं हरिवंशकीर्तनाद्यदत्र[4] गण्यं गुणसञ्चितं मया ।
फलादमुष्मान्नु मनुष्यलोकजा भवन्तु भव्या जिनशासनस्थिताः ॥३९॥
जिनस्य नेमेश्चरितं चराचरप्रसिद्धजीवादिपदार्थभासनम् ।
प्रवाच्यतां वाचकमुख्यसज्जनैः समागतैः श्रोत्रपुटैः प्रपीयताम् ॥४०॥
जिनेन्द्रनामग्रहणं भवत्यलं ग्रहादिपीडापगमस्य कारणम् ।
प्रवाच्यमानं दुरितस्य दारणं सतां समस्तं चरितं किमुच्यते ॥४१॥

---

है ॥२५—३३॥ इस ग्रन्थमें मेरे द्वारा यदि कहीं प्रमादवश पूर्वापर विरोधसे युक्त रचना की गयी हो तो जीवोंकी स्थिति और सामर्थ्यके जाननेवाले पुराणोंके ज्ञाता विद्वान् प्रमादरहित हो उसे ठीक कर लें॥३४॥ कहाँ तो यह उत्तम वंशों—कुलों (पक्षमें बाँसों) से युक्त यह हरिवंशरूपी पर्वत और कहाँ मेरी अत्यन्त अल्पशक्तिकी धारक क्षुद्रबुद्धि ? मैंने तो सिर्फ जिनेन्द्र भगवान्‌के वंशकी इस स्तुतिसे पुण्योत्पत्तिकी इच्छा की है॥३५॥ मैंने इस ग्रन्थकी रचना न तो काव्यरचनाके व्यसनजन्य संस्कारसे की है, न कीर्तिसमूहकी बलवती इच्छासे की है, न काव्यके अभिमानसे की है, और न दूसरेकी देखा-देखीसे की है। किन्तु यह रचना मैंने मात्र जिनेन्द्र भगवान्‌की भक्तिसे की है ॥३६॥ इस ग्रन्थमें चौबीस तीर्थंकर, उत्तम कीर्तिके धारक बारह चक्रवर्ती, नौ बलभद्र, नौ नारायण और नौ प्रतिनारायण इन पुराणगामी त्रेशठ शलाका पुरुषोंका वर्णन किया गया है ॥३७॥ इनके सिवाय इस श्रेष्ठ पुराणमें बीच-बीचमें पृथिवीपर चतुर्वर्गके फलको भोगनेवाले सैकड़ों भूमिगोचरी और अनेकों यशस्वी विद्याधर राजाओंका वर्णन किया गया है ॥३८॥ हरिवंशका कथन करनेसे जो असंख्य पुण्यका सञ्चय हुआ है उसके फलस्वरूप मैं यही चाहता हूँ कि मनुष्यलोकमें उत्पन्न हुए भव्यजीव जिनशासनमें स्थित हों ॥३९॥ तथा त्रसस्थावरके भेदसे प्रसिद्ध जीव आदि पदार्थोंको प्रकाशित करनेवाले नेमिजिनेन्द्रके इस चरितको बाँचनेवाले मुख्य सज्जन बाँचें और सभामें आये हुए श्रोताजन अपने कर्णरूप पात्रोंसे इसका पान करें ॥४०॥ क्योंकि जिनेन्द्र भगवान्‌का मात्र नाम ग्रहण ही ग्रह-पिशाच आदिकी पीड़ाको दूर करनेका कारण है फिर सत्पुरुषोंके पापको दूर करनेवाला पूरा चरित

---

१. पद्यपद्धतम्। २ व्याहृति क०, म०, ख०। ३. नवान्यदीर्ष्यया ख०। ४. हरिवंशकीर्तिता ग०, म०, ङ०।

